॥ श्रीः ॥

# काशी संस्कृत ग्रन्थमाला

## १३०



आयुर्वेदविभागे ( ३ ) तृतीयं पुष्पम्



श्रीमद्भिषग्भूषणभावमिश्रप्रणीतः—

# भावप्रकाशः

## ( उत्तरार्द्धम् )

**भिषग्रत्नश्रीब्रह्मशङ्करमिश्रशास्त्रिणा**

विनिर्मितया

**'विद्योतिनी' नामिकया भाषाटीकया संवलितः**

आयुर्वेदाचार्य ( ए. एम. एस. )

**श्रीहरिहरप्रसादपाण्डेयेन**

प्राच्यपाश्चात्योभयमतसमन्वयात्मिकया विशदटिप्पण्या समुपबृंहितः



चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी-१

THE
KASHI SANSKRIT SERIES
130

( Āyurveda Section, No



THE

# BHĀVAPRAKĀS'A

OF

## S'RI BHĀVAMIS'RA

*Edited with the—*

VIDYOTINĪ HINDĪ COMMENTARY

*Notes, Introduction, Index etc.,*

BY

BHISAGRATNA

**PANDIT SRĪ BRAHMA S'ANKARA MIS'RA**

( **Part. II** )

THE
**CHOWKHAMBA SANSKRIT SERIES OFFICE**
**POST BOX 8, VARANASI-1 ( INDIA )**

Third Edition ]        1961        [ Rs. 16-00

श्रीगौरकृष्णः शरणं ममास्तु ।

# उपोद्धातः

**अंहः संहरदखिलं सकृदुदयादेव सकललोकस्य ।**
**तरणिरिव तिमिरपटलं जयति जगन्मङ्गलं हरेर्नाम ॥**

यह मेरा परम सौभाग्य है कि आनन्दकन्द श्रीकृष्णचन्द्र की परम अनुकम्पा से आप लोगों की सेवा में श्रीभिषग्भूषण भावमिश्र विरचित भावप्रकाश के उत्तरार्द्ध ( मध्य-मोत्तरखण्ड ) को विद्योतिनी भाषा टीका के साथ विद्योतित कर उपस्थित कर रहा हूँ ।

इस उत्तरार्द्ध में दो खण्ड हैं—**मध्यम खण्ड** तथा **उत्तर खण्ड** । ये दोनों खण्ड अष्टम चिकित्साप्रकरण में ही समाप्त हो जाते हैं, इनमें से मध्य खण्ड में ज्वरादिक ७१ अधिकार ४ भागों में विभक्त किये गये हैं, और उत्तर खण्ड केवल दो अधिकारों में ही पूरा किया गया है। मध्यखण्ड में **ज्वर** से लेकर **बालरोग** पर्यन्त सभी रोगों का **माधवनिदानानुसार** निदान, लक्षण, भेद, साध्या-साध्यता, पथ्यापथ्य और चिकित्सा का समुचित रीति से वर्णन किया गया है ।

**प्रथम भाग में**—१–ज्वर, २–अतीसार, ३–ज्वरातीसार, ४–ग्रहणी ये ४ अधिकार हैं । **द्वितीय भाग में**—५–अर्श, ६–जठराग्निविकार, ७–क्रिमिरोग, ८–पाण्डु-रोग–कामला–हलीमक, ९–रक्तपित्त, १०–अम्लपित्त–श्लेष्मपित्त, ११–रसजयक्ष्म, १२–कास, १३–हिक्का, १४–श्वास, १५–स्वरभेद, १६–अरोचक, १७–छर्दि, १८–तृष्णा, १९–मूर्च्छा–भ्रम–निद्रा–तन्द्रा–संन्यास, २०–मदात्यय, २१–दाह, २२–उन्माद, २३–अपस्मार, २४–वातव्याधि, २५–ऊरुस्तम्भ, २६–आमवात, २७–पित्तव्याधि, २८–श्लेष्मव्याधि, २९–वातरक्त, ये २५ अधिकार कहे गये हैं। **तृतीय भाग में**—३०–शूल–परिणामशूल–अन्नद्रव–जरत्पित्तापरनामक शूल, ३१–उदावर्त्त–आनाह, ३२–गुल्म, ३३–प्लीह–यकृद्, ३४–हृद्रोग, ३५–मूत्रकृच्छ्र, ३६–मूत्राघात, ३७–अश्मरी रोग, ३८–प्रमेह–पिडका, ३९–स्थौल्य, ४०–कार्श्य, ४१–उदर, ४२–शोथ, ४३–वृद्धि–ब्रध्न, ४४–गलगण्ड–गण्डमाला–ग्रन्थ्यर्बुद, ४५–श्लीपद, ४६–विद्रधि, ४७–व्रणशोथ, ४८–भग्न, ये १९ अधिकार वर्णित हैं । **चतुर्थ भाग में** ४९–नाडीव्रण, ५०–भगन्दर, ५१–उपदंश, ५२–लिङ्गार्श, ५३–शूकदोष, ५४–कुष्ठरोग, ५५–शीत-

पित्तोदर्द–कोठोत्कोठ, ५६–विसर्प, ५७–स्नायुरोग, ५८–विस्फोटक, ५९–फिरङ्गरोग, ६०–मसूरिका–शीतला, ६१–क्षुद्ररोग, ६२–शिरोरोग, ६३–नेत्ररोग, ६४–कर्णरोग, ६५–नासारोग, ६६–मुखरोग, ६७–विष, ६८–प्रदर, ६९–सोमरोग, ७०–योनिरोग, ७१–बालरोग इन २३ अधिकारों का निर्देश किया गया है।

इस ग्रन्थ में **फिरङ्ग रोग** के नवीन होने पर भी ग्रन्थकार ने जिस उत्तमता से उसकी चिकित्सा का वर्णन किया है, वह वस्तुतः प्रशंसनीय तथा आधुनिक वैद्यों के लिये सर्वथा अनुकरणीय है।

उत्तर खण्ड में—७२–वाजीकरण और ७३–रसायन; दो ही अधिकारों का वर्णन है, जिसमें क्रम से नपुंसकता के भेद तथा लक्षणों का निर्देश करते हुये संक्षेप मे चिकित्सा का उल्लेख है। अन्त में रसायन के लक्षण तथा प्रयोग का अतिसंक्षेप में वर्णन करते हुये ग्रन्थकार ने शुभाशीर्वाद-प्रदानपूर्वक ग्रन्थ को समाप्त किया है।

**ग्रन्थवैशिष्ट्य**—आयुर्वेद जगत् में ऐसा एक भी ग्रन्थ नहीं है, जिसमें आयुर्वेद के संपूर्ण अङ्गों का इतना विशद वर्णन हो। भावमिश्रजी ने प्रस्तुत ग्रन्थ में **चरक–सुश्रुतादि** संहिताओं में अवर्णित रोगों और चिकित्साओं का भी वर्णन किया है। फिरङ्गरोग का निदान तथा चिकित्सा इसका प्रमाण है।

इस ग्रन्थ में जहाँ-जहाँ पर पुष्पाकार ( * ) चिह्न दिये गए हैं उन्हें मूलग्रन्थकारकृत टिप्पणी समझना चाहिये।

अभी तक इस ग्रन्थ की कोई ऐसी टीका नहीं थी जिसमें **आयुर्वेद मेडिसिन बोर्ड** के परीक्षार्थी विद्यार्थियों के लिये विशेष उपयोगी विषयों का समावेश हो। अतएव **चौखम्बा संस्कृत सीरीज** के अध्यक्ष **श्रीबाबू जयकृष्णदासजी** महोदय के आग्रह से मैंने इसकी विद्योतिनी नामक हिन्दीटीका और **श्रीहरिहरप्रसाद पाण्डेय** ने प्रत्येक रोग के ऊपर पाश्चात्य चिकित्सा शास्त्रानुसार निदान, चिकित्सादि तथा उनका आयुर्वेद के साथ समन्वय करते हुये सुन्दर विशद टिप्पणी लिखी। सम्पादन में इस बात का ध्यान रखा गया है कि प्रस्तुत ग्रन्थ नवीन पद्धति से शिक्षा पानेवाले आयुर्वेद के विद्यार्थियों के लिये हितकर हो, साधारण वैद्यों को भी पाश्चात्य विज्ञान का ज्ञान हो जावे, डाक्टरों को भी आयुर्वेद की ओर अभिरुचि हो, आयुर्वेद को कभी कोई

अवैज्ञानिक कहने का साहस न करे, भावमिश्र जी ने जो सर्वप्रथम इस ग्रन्थ में अन्यत्र वर्णित रोगों और चिकित्साओं को भरकर आयुर्वेद के भण्डार को भरने का श्रीगणेश किया था, वह क्रिया इस ग्रन्थ के सम्बन्ध में निरन्तर होती रहे, जिससे उनकी स्वर्गीय आत्मा सन्तुष्ट और प्रसन्न हो।

इसके अतिरिक्त निम्न सिद्धान्तों पर भी पूर्ण ध्यान दिया गया है—

(१) तदेव युक्तं भैषज्यं यदारोग्याय कल्पते।
स चैव भिषजां श्रेष्ठो रोगेभ्यो यः प्रमोचयेत्॥

(२) स्त्रियो रत्नान्यथो विद्या धर्मः शौचं सुभाषितम्।
विविधानि च शिल्पानि समादेयानि सर्वतः॥

(३) यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न कुत्रचित्॥

टिप्पणी में प्रत्येक रोग के ऊपर अङ्क देकर उसके नीचे उस रोग का पाश्चात्य नाम, हेतु, सम्प्राप्ति, निदान, लक्षण तथा विकृत शरीर का वर्णन किया गया है और चरक, सुश्रुत, वाग्भट, योगरत्नाकर, मनुस्मृति, याज्ञवल्क्यस्मृति इत्यादि ग्रन्थों के साथ समन्वय किया गया है।

चिकित्सा के लिये शस्त्रकर्मों की अर्वाचीन प्रणाली का वर्णन कर दिया गया है और उनका अपने यहाँ वर्णित शस्त्रकर्मों से समन्वय भी किया गया है। इसके अतिरिक्त पाश्चात्य वैद्यक में कुछ रोगों के लिये ऐसी भी क्रियाओं या शस्त्रकर्मों का प्रयोग होता है, जिनका अपने यहाँ आयुर्वेद में वर्णन नहीं मिलता। उनका स्वतन्त्र वर्णन किया गया है। यथा—विषूचिका में सिरा द्वारा लवणजल प्रविष्ट करने की विधि इत्यादि। पाठकों की सुविधा के लिये विषयसूची तथा रोगों के अँगरेजी, अरबी पर्याय आदि भी दिये गये हैं।

## धन्यवाद—

मैं उन सभी संहिताओं, स्मृतियों, आयुर्वेद के चिकित्साग्रन्थों के आचार्यो, अंग्रेजी चिकित्साग्रन्थों, अंग्रेजी शल्यविज्ञान की पुस्तकों के लेखकों तथा उन पाश्चात्य ग्रन्थों के हिन्दी अनुवादकों को सर्वप्रथम अपनी तथा टिप्पणीलेखक की ओर से हार्दिक धन्यवाद देता हूँ, जिनकी कृतियों से इस महान् कार्य की पूर्ति हुई है।

इसके लिये टिप्पणीलेखक के गुरुदेव श्रद्धेय **डा० भास्कर गोविन्द घाणेकर जी,** आचार्य **डा० मुकुन्दस्वरूप वर्माजी** तथा आचार्य **डा० बी० ए० पाठक जी** ( प्रिंसिपल आयुर्वेदिक कालेज हिन्दू विश्वविद्यालय, काशी ) विशेष आदर और श्रद्धाञ्जलि के पात्र हैं।

तत्पश्चात् **पं० रामाश्रयजी मिश्र आयुर्वेदाचार्य,** श्रीयुत **रामेश्वर प्रसादजी गुप्त आयुर्वेदाचार्य** तथा श्रीयुत **पं० ठाकुरदयालुजी मिश्र आयुर्वेदाचार्य** को टिप्पणीकार्य सम्पन्न करने में समयोपयोगी अनुमति तथा साधनों की सुव्यवस्था करने के लिये विशेष हार्दिक धन्यवाद देता हूँ।

अन्त में इस ग्रन्थ के सर्वाधिकारी प्रकाशक **बाबू श्रीजयकृष्णदास जी गुप्त** को हार्दिक शुभाशीर्वाद देता हूँ कि वे सानुज चिरंजीवी होकर ऐसे ग्रन्थों के प्रकाशन में निरन्तर उत्साही बने रहें, क्योंकि इसके प्रकाशन में उक्त बाबूसाहब के कठिनाई तथा अर्थव्यय का कष्ट उठाने में धैर्य का जो परिचय मुझे प्राप्त हुआ, वह अवर्णनीय है।

श्रीश्रीराधारमणमन्दिर, काशी
**श्रीशुभविवाहोत्सवे**
आषाढ वदी २ सं० १९९८

आयुर्वेदविशेषज्ञों का विनेयतम
**भिषग्रत्न श्रीब्रह्मशंकर मिश्र**

॥ श्री ॥

# विषयानुक्रमणिका

# विषयानुक्रमणिका ।





भावप्रकाशे चिकित्साप्रकरणे

# विषयानुक्रमणिका



ज्वरातीसाराधिकारः ॥ ३ ॥



ग्रहणीरोगाधिकारः ॥ ४ ॥

## शिरोरोगाधिकारः ॥ ६२ ॥



## नेत्ररोगाधिकारः ॥ ६३ ॥

॥ श्रीः ॥

# भावप्रकाशः

## ज्वराधिकारः

### विद्योतिन्या भाषाटीकया समेतः

## अथ मध्यखण्डम्

तत्र

### प्रथमो भागः



## तत्राष्टमं चिकित्साप्रकरणम् ॥ ८ ॥

तत्रादौ ज्वराधिकारमाह—

**यतः समस्तरोगाणां ज्वरो राजेति विश्रुतः । अतो ज्वराधिकारोऽत्र प्रथमं लिख्यते मया ॥१॥**

"भावमिश्र" मनसः खलु भावो-दन्वतोऽयमधिमध्यमवाप्तः ।
तत्तलोद्भवकृदिन्दिरयाऽऽत्तं नौति तत्-पदमतः प्रतिपित्सुः ॥ १ ॥

अब यहां से भावप्रकाश का मध्यखण्ड तथा चिकित्सा प्रकरण भी आरम्भ होता है, उसमें प्रथम "ज्वराधिकार" को कहते हैं, तथा प्रथम "ज्वराधिकार" को क्यों कहा ? इसका उत्तर देते हुए भावमिश्र कहते हैं—"क्योंकि सम्पूर्ण रोगों के मध्य में "ज्वर" को सब आयुर्वेदज्ञ महर्षियों ने "राजा" बतलाया है, अतः इस "चिकित्साप्रकरण" में प्रथम "ज्वराधिकार" का मैं उल्लेख कर रहा हूं ॥ १ ॥

तत्र ज्वरस्य प्रथमोत्पत्तिमाह सुश्रुतः—

**दक्षापमानसंक्रुद्धरुद्रनिःश्वाससम्भवः । ज्वरोऽष्टधा पृथग्द्वन्द्वसंघातागन्तुजः स्मृतः ॥ २ ॥**

इस "ज्वराधिकार" में सर्वप्रथम ज्वर की उत्पत्ति के विषय में जो "सुश्रुत" महर्षि ने कहा है, उसे कहते हैं—दक्ष प्रजापति के द्वारा किये गये अपमान से अत्यन्त क्रोधित हुए भगवान् रुद्र के श्वाससे ज्वर की उत्पत्ति हुई है। और वह ज्वर आठ प्रकार का होता है, जैसे—पृथग् २ वातादिक दोषों से उत्पन्न हुआ ज्वर ३ प्रकार का होता है, १ वातज, २ पित्तज, ३ श्लेष्मज। और दो दोषोंसे उत्पन्न हुआ द्वन्द्वज भी ३ प्रकारं का होता है, ४ वातपित्तज, ५ वातश्लेष्मज, पित्तश्लेष्मज। एवम्

दोषों के सन्निपात से अर्थात् तीनों दोषों के मेल से तथा आगन्तुक अर्थात् चोट आदिक लगजाने से उत्पन्न हुआ ज्वर एक २ प्रकार का होता है, ७ सन्निपातज ( त्रिदोषज ), ८ आगन्तुज ॥ २ ॥

**अस्यायमर्थः–दक्षकर्तृको योऽपमानस्तेन संक्रुद्धो यो रुद्रः, तस्य यो निःश्वासः, तस्मात्सम्भव उत्पत्तिर्यस्य स ज्वरः। क्रुद्धरुद्रनिःश्वाससम्भूतत्वेन ज्वरः स्वभावात्पैत्तिक इति बोध्यते। यत उक्तं चरकेण–क्रोधात्पित्तमित्यादि। तेन सर्वज्वरेषु पित्तोपशमकारिणी चिकित्सा कर्त्तव्या।**

विशेष रूप से उक्त श्लोक का यह अर्थ है—दक्ष के द्वारा किया गया जो अपमान उससे अत्यन्त क्रुद्ध हुये जो रुद्र भगवान्, उनका जो क्रोध के समय जोर २ से निकला हुआ श्वास, उससे संभव अर्थात् उत्पत्ति है जिसकी ऐसा वह ज्वर है। और क्रोधित रुद्र भगवान् का श्वास ज्वर की उत्पत्ति का कारण होने से "ज्वर" स्वभावतः "पैत्तिक" होता है, ऐसा वैद्य लोग समझते हैं। क्योंकि "चरक" भगवान् ने भी कहा है कि—"क्रोध से पित्त कुपित होता है" इत्यादि, इससे सभी प्रकार के ज्वरों में पित्त को शमन करने वाली चिकित्सा करनी चाहिये।

अत एवाह वाग्भटः—

**उष्मा पित्तादृते नास्ति ज्वरो नास्त्युष्मणा विना। तस्मात्पित्तविरुद्धानि त्यजेत्पित्ताधिकेऽधिकम्।**

अत एव "वाग्भट" ने भी कहा है कि—"पित्त के विना उष्मा ( गर्मी ) नहीं होती है, और उष्मा के विना ज्वर नहीं होता है, अतः सभी ज्वरों में पित्त को कुपित करने वाली क्रियाओं का परित्याग करना चाहिये, विशेष करके पित्तप्रधान ज्वर में तो अधिक रूपसे उक्त क्रिया का त्याग करना चाहिये ॥ १ ॥

**रुद्रसम्भूतत्वेन ज्वरस्य देवताऽऽत्मकत्वात्पूजाऽर्हत्वं चोपदर्शितम्।**

अत एव वैदेहः—

**ज्वरः सम्पूजनैर्वापि सहसैवोपशाम्यति। इति ॥ २ ॥**

और "ज्वर देवस्वरूप है अतः उसकी पूजा भी करनी उचित है" यह बात "रुद्र से उत्पन्न हुआ है" इस वाक्य के कहने से दिखलाया है। अत एव "वैदेह" ने भी कहा है कि—" पूजा भलीभांति पूजन करने से भी ज्वर सहसा शान्त हो जाता है"। इत्यादि ॥ २ ॥

**मूर्त्तिरप्यस्योक्ता सुश्रुतेन—**

ज्वरमूर्तिमाह—

**रुद्रकोपाग्निसम्भूतः सर्वभूतप्रतापनः। त्रिपाद्भस्मप्रहरणस्त्रिशिराः सुमहोदरः ॥**
**वैयाघ्रचर्मवसनः कपिलो माल्यविग्रहः। पिङ्गेक्षणो ह्रस्वजङ्घो बीभत्सो बलवान्महान् ॥३॥**
**पुरुषो लोकनाशार्थमसौ ज्वर इति स्मृतः। तैस्तैर्नामभिरन्येषां सत्त्वानां परिकीर्त्यते ॥४॥**
**जन्मादौ निधने चैव प्रायो विशति देहिनाम्। ऋते देवमनुष्याभ्यां नान्यो विषहते हि तम् ॥**

और इसकी मूर्त्ति का भी वर्णन अन्यत्र "सुश्रुत" का किया हुआ कहते हैं—रुद्र भगवान् के क्रोधाग्नि से उत्पन्न हुआ, सब प्राणियों को सन्तप्त करने वाला, तीन पैरसे युक्त, भस्मका प्रहार करने वाला, तीन शिर तथा बड़े पेट वाला, व्याघ्रचर्म पहने हुये, देखने में कपिल वर्ण, माला पहने हुये, पिङ्गल नेत्र तथा छोटी जङ्घावाला, वीभत्स, महा बलवान् तथा पुरुष जाति का ऐसा ज्वर लोकों को नाश करने के लिये है। और भिन्न २ गज, अश्वादिक जीवों के ज्वरों के भी भिन्न २ नाम कहे हुये हैं। ज्वर-प्राणियों के जन्म तथा मरण काल में प्रायः करके रहता है। और देवता तथा मनुष्यों के अतिरिक्त अन्य कोई उसे नहीं सहन कर सकता है ॥ ३–५ ॥

<तस्य ज्वरस्य संख्यारूपां सम्प्राप्तिमाह-ज्वरोऽष्टधेति । अष्टधात्वं विवृणोति-पृथगिति । वातिकः, पैत्तिकः, श्लैष्मिकश्चेति त्रयः, द्वन्द्वजाश्च त्रयः—वातपैत्तिकः, वातश्लैष्मिकः, पित्तश्लैष्मिकश्चेति । सङ्घातजः सान्निपातिक एकः । अन्य आगन्तुज इत्यष्टौ ।

<"द्व्युल्वणैकोल्वणैः षट् स्युर्हीनमध्याधिकैश्च षट्। समैश्चैको विकारास्ते सन्निपातास्त्रयोदश"

"ज्वर ८ प्रकार का होता है" यह कहने से ज्वर की संख्यारूप सम्प्राप्ति को कहा है। "पृथग्" इत्यादि के कहने से ज्वर ८ प्रकार का कैसे होता है इस का विवरण करते हैं। वातिक, पैत्तिक, और श्लैष्मिक ये तीन प्रकार के पृथग्ज, और वातपैत्तिक, वातश्लैष्मिक एवम् पित्तश्लैष्मिक ये तीन प्रकार के द्वन्द्वज, और दोषों के सङ्घात याने सन्निपात (मेल) से होने वाला १ एक प्रकार का सङ्घातज तथा एक प्रकार का आगन्तुज अर्थात् चोट लगने आदि से उत्पन्न होने वाला—इस भांति ८ प्रकार के होते हैं।

और चरक में १३ प्रकार का सन्निपातज ज्वर कहा है—जैसे कि—"दोषों में एक तथा दो दोषों के उल्वण होने से ६ प्रकार और हीन, मध्य तथा अधिक होने के द्वारा ६ प्रकार एवम् समान भाव से तीनों दोषों के उल्वण होने से एक प्रकार इस भांति दोषों का सन्निपात १३ प्रकार का होता है" ॥६॥

<इति चरके त्रयोदश सन्निपाता उक्तास्ते यथा—१ वातोल्वणः । २ पित्तोल्वणः । ३ कफोल्वणः । ४ वातपित्तोल्वणः । ५ वातश्लेष्मोल्वणः । ६ पित्तश्लेष्मोल्वणः । एवं षट् । १ अधिकवातो मध्यपित्तो हीनकफः । २ अधिकवातो मध्यकफो हीनपित्तः । ३ अधिकपित्तो मध्यवातो हीनकफः । ४ अधिकपित्तो मध्यकफो हीनवातः । ५ अधिककफो मध्यवातो हीन पित्तः । ६ अधिककफो मध्यपित्तो हीनवातश्चेति षट् । उल्वण एकः १ एवं त्रयोदश ।

जो १३ प्रकार के सन्निपात कहे हैं वे इस तरह से होते हैं जैसे कि—१ वातोल्वण, २ पित्तोल्वण, ३ कफोल्वण, ४ वातपित्तोल्वण, ५ वातकफोल्वण, ६ पित्तकफोल्वण होने से ६ प्रकार। १ अधिकवात-मध्यपित्त-हीनकफ, २ अधिकवात-मध्यकफ-हीनपित्त, ३ अधिकपित्त-मध्यवात-हीनकफ, ४ अधिकपित्त-मध्यकफ-हीनवात, ५ अधिककफ-मध्यवात-हीनपित्त, ६ अधिककफ-मध्यपित्त-हीनवात होने से ६ प्रकार। समान भाव से तीनों दोषों का उल्वण होने से समवातपित्तकफोल्वण १ प्रकार। इस तरह से कुल १३ होते हैं।

अत्र तु त्रिदोषजत्वेन साम्यात्सान्निपातिक एक एव गणितः। आगन्तुज इति। अत्रागन्तुशब्देनाभिघातादयो हेतव उच्यन्ते, कुत्र चिद्व्याधयः कार्यकारणयोरभेदोपचारात्। आगन्तुजा अभिघाताद्यनेककारणयोगादनेके भवन्ति तथाऽप्यागन्तुजत्वेन साम्यादागन्तुकोऽप्यत्रैक एव गणितः।

किन्तु यहां पर जो सन्निपातज एक ही प्रकार का कहा गया है वह इस लिये कहा गया है कि—उक्त १३ भेदों में सर्वत्र दोषोंका सन्निपात होनेसे ही सभी सन्निपात बराबर मान लिया गया है तथा उसके अवान्तर भेद को भेद नहीं माना। अब "आगन्तुज" इस पद की व्याख्या करते हैं—यहां पर "आगन्तु" पदसे चोट आदिक हेतुओंका ग्रहण किया गया है, कहीं २ पर कार्य और कारणका अभेद उपचार होनेसे "आगन्तु"पद से आगन्तुज व्याधियां भी लेते हैं, अर्थात् "आगन्तु" शब्द से "अभिघात (चोट), पराभव, अभिचारकर्म और अभिशाप" इन हेतुओंका ग्रहण होता है अथवा कहीं२ पर आगन्तुक हेतुओंसे उत्पन्न व्याधियों का ग्रहण होता है। आगन्तुज—ज्वर यद्यपि अभिघातादिक अनेक कारणों के योग से अनेक प्रकार के होते हैं, तथापि वे सब आगन्तुक कारणों से उत्पन्न होने से बराबर ही हैं अतः यहां पर आगन्तुक ज्वर एक ही प्रकार का बतलाया गया है।

<नन्वागन्तुजेऽपि ज्वरे वातादिलक्षणदर्शनादागन्तुजः कथं दोषजाद्भिन्नः ?। उच्यते—उत्तरकालं दोषोत्पत्तेः। तथा च चरके—

"आगन्तुको हि व्यथापूर्वं जायते पश्चाद्भिन्नैर्दोषैरनुबध्यते" इति ॥ २ ॥

अब यहां पर यह शङ्का होती है कि—आगन्तुज ज्वर में भी वातादिकों के लक्षण दिखाई पड़ते हैं अतः "आगन्तुज" दोषज ज्वरों से भिन्न कैसे है? इस पर उत्तर देते हुए कहते हैं कि-ज्वर होने के बाद दोषों की उत्पत्ति होने से अर्थात् वातादिज्वरों में पूर्वरूपावस्था से ही वातादिकों का सम्बन्ध रहता है और आगन्तुज ज्वर में बाद को दोषों का सम्बन्ध होता है अतः पृथग् आगन्तुज ज्वर मानना उचित ही है और "चरक"में भी कहा हुआ है कि"आगन्तुज ज्वर प्रथम अभिघातादि कारणों से उत्पन्न होता है तदनन्तर भिन्न २ दोषों से सम्बद्ध होता है" ॥ २ ॥

अथ ज्वरस्य विप्रकृष्टकारणकथनपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—

**मिथ्याऽऽहारविहाराभ्यां दोषा ह्यामाशयाश्रयाः। बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं ज्वरदाः स्यू रसानुगाः।**

अब दूर तथा निकटवर्ती कारणों को कहते हुये ज्वर की सम्प्राप्ति कहते हैं-मिथ्या (देश, काल तथा प्रकृति के विरुद्ध) आहार तथा विहार करने से वातादिक दोष कुपित होकर आमाशय में जाकर कोष्ठगत अग्नि को बाहर निकाल कर आम रस को दूषित करके ज्वर करने वाले होते हैं। यहां पर यह भी समझना चाहिये कि-कोष्ठाग्नि के बाहर करने से ही ज्वर में शरीर गरम मालूम पड़ता है॥

***मिथ्याऽऽहारविहाराभ्याम्=अनुचिताहारचेष्टाभ्यां हेतुभूताभ्याम्, दोषाः=वातपित्तकफाः, आमाशयाश्रयाः=आमाशयं गताः, रसानुगाः=रसदूषकाः, बहिर्निरस्य, कोष्ठाग्निं=कोष्ठगताग्नेरूष्माणं, न तु समस्तमग्निं, तदा दोषपाकासम्भवः स्याद्, बहिः प्रक्षिप्य, ज्वरदाः स्युः=ज्वरकारिणो भवेयुरित्यर्थः ॥ ३ ॥**

यहां पर "मिथ्याहारविहार" पद से"दोषों के कुपित होनेमें कारणस्वरूप अनुचित आहार तथा विहार (चेष्टा)" का ग्रहण करना चाहिये। "दोष" पद से वात, पित्त तथा कफ समझना चाहिये। एवम् "आमाशयाश्रयाः" इसका "आमाशय में कुपित होकर पहुंचे हुए"। "रसानुगाः" का "रस को दूषित करनेवाले होते हुये" और "बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निम्" इसमें "कोष्ठाग्नि" पद से "कोष्ठगत अग्नि की ऊष्मा" का ग्रहण करना चाहिये न कि कोष्ठ-स्थित समस्त अग्नि का। क्योंकि यदि समस्त अग्नि को बाहर कर देगा तो दोषों का जो परिपाक होता है उसका होना असम्भव हो जायगा। "बहिः प्रक्षिप्य ज्वरदाः स्युः" इन पदों का "बाहर निकाल कर ज्वरकारक होते हैं" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ३ ॥

अथ ज्वरस्य सामान्यविशेषपूर्वरूपमाह—

**श्रमोऽरतिर्विवर्णत्वं वैरस्यं नयनप्लवः। इच्छाद्वेषौ मुहुश्चापि शीतवातातपादिषु ॥ ४ ॥**
**जृम्भाऽङ्गमर्दो गुरुता रोमहर्षोऽरुचिस्तमः। अप्रहर्षश्च शीतं च भवन्त्युत्पत्स्यति ज्वरे ॥५॥**
**सामान्यतो विशेषात्तु जृम्भाऽत्यर्थं समीरणात्। पित्तान्नयनयोर्दाहः कफान्नानभिनन्दनम्॥६॥**

अब ज्वर के सामान्य तथा विशेष पूर्वरूप कहते हैं। सामान्यपूर्वरूप—श्रम, अरति, विवर्णता, विरसता, नयनप्लव, शीत-वायु-घाम आदिकों के विषय में बारम्बार इच्छा तथा द्वेष होना, जंभाई, अङ्गमर्द, गुरुता, रोमहर्ष, अरुचि, तम, अप्रहर्ष और शीत ये सब सामान्य रूपसे लक्षण जब ज्वर उत्पन्न होने वाला होता है तब प्रगट होते हैं।

विशेष पूर्वरूप—और विशेष रूप से वात से उत्पन्न हुये ज्वर में जंभाई, पित्त से आँखों में जलन होती है, कफ से अन्न खाने की इच्छा नहीं होती है ॥ ४-६ ॥

***श्रमो व्यापारं विनैव। अरतिः=अस्वस्थचित्तत्वम्। विवर्णत्वं=म्लानगात्रता। वैरस्यं=मुखस्याप्रकृतरसता। नयनप्लवः=नयनयोरश्रुपूर्णत्वम्। शीतवातातपादिषु मुहुरिच्छाद्वेषौ। आदिशब्दाज्ज्वलने जले च। यत उक्तं चरकेण—**

छ"ज्वलनातपवातेषु भक्तिद्वेषावनिश्चितौ" इति ॥ ७ ॥

यहां पर "श्रम" अर्थात् "विना कुछ कार्य किये थकावट मालूम पड़ना"। अरति = चित्तका स्वस्थ न रहना। विवर्णत्व=अङ्गों का म्लान रहना। वैरस्य = मुखका जैसा चाहिये वैसा स्वाद न रहना(फीका रहना)। नयनप्लव = नेत्रोंमें आंसू भरा रहना। "शीत, वायु और धूप आदि का क्षणमें अच्छा लगना और क्षण में पुनः न अच्छा लगना" यहां पर "आदि" पद से "अग्नि तथा जल के विषय में भी वारम्बार इच्छा तथा द्वेष होना" समझना चाहिये, क्योंकि—चरक महर्षि ने भी कहा है कि—"अग्नि, घाम तथा वायु इनके विषय में ज्वरयुक्त लोगों की प्रीति तथा द्वेष अनिश्चित रहता है अर्थात् कभी अच्छा कभी बुरा मालूम पड़ता है ॥ ७ ॥

**छशयनादिष्वित्यन्ये। अङ्गमर्दः = अङ्गमोटनम्। गुरुता गात्रस्य। रोमहर्षः = रोमाञ्चता। अरुचिर्भोज्ये, तमः = तमोमग्नस्येव ज्ञानम्। अप्रहर्षः = हर्षाभावः। शीतं लगति। चकाराद् वलहानिः। वालहितोपदेशद्वेषादयोऽपि भवन्ति। तृतीयश्लोकस्थं "सामान्यत" इति पदं पूर्वश्लोकाभ्यां सम्बन्धनीयम्। तेन सामान्यतो ज्वरे उत्पत्स्यति = भविष्यति, श्रमादयः पूर्वमेव भवन्तीत्यर्थः। उत्पत्स्यतीत्यात्मनेपदिनोऽपि शतृभाव आर्षत्वात्।**

किसी २ के मत से "शयनादिकों में" भी "इच्छा तथा द्वेष वारम्वार होता है" ऐसा समझना चाहिये। अङ्गमर्द = अङ्गों का टूटना, अर्थात् पीड़ा होना। गुरुता = शरीर भारी रहना। रोमहर्ष = रोमाञ्च होना। अरुचि = भोजन में अरुचि। तम = अन्धकारमें पड़े हुए की भांति मालूम पड़ना। अप्रहर्ष=हर्षित चित्त न रहना। शीत=शीत लगना। "चकार" पद से "वलकी हानि, एवम् अपने बालक तथा हितकारक उपदेशों से द्वेष आदिक होता है" यह भी समझना चाहिये। और तृतीय श्लोक के प्रथम पाद में स्थित "सामान्यतः" इस पद का अव्यवहित पूर्व के दो श्लोकों के साथ अन्वय करना चाहिये, अतः "सामान्य रूप से जब ज्वर उत्पन्न होने वाला होता है तब पूर्वोक्त श्रमादिक लक्षण प्रथम ही उत्पन्न हो जाते है" यह अर्थ समझना चाहिये। "उत्पत्स्यति" इस पद में यद्यपि "उद्" पूर्वक "पद" धातु आत्मनेपदी है तथापि नो शानच् न होकर शतृ प्रत्यय हुआ है वह आर्ष होने से माननीय है अन्यथा हम लोगों का प्रयोग होता तो अशुद्ध ही समझा जाता।

**विशेषादुच्यते—समीरणाज्ज्वर उत्पत्स्यति, अतिशयेन जृम्भा भवति। पित्ताज्ज्वर उत्पत्स्यति, अत्यर्थो नयनयोर्दाहो भवति। कफज्वर उत्पत्स्यति, अत्यर्थेन नान्नाभिनन्दनम्= अन्नाकाङ्क्षा न भवति। जृम्भाऽऽदयोऽपि श्रमादिपूर्वा भवन्ति यतः सामान्यधर्माक्रान्तो विशिष्टो धर्मो भवति ॥ ४-६ ॥**

विशेष रूप से ज्वर के पूर्वरूप कहते हैं—अर्थात्—वायुके दोष से जब ज्वर उत्पन्न होने वाला होता है तब पहले अत्यन्त जंभाई आती है एवम् पित्तज्वर आने में प्रथम आंखों में अत्यन्त जलन, कफज्वर आने में अन्न की तरफ बिल्कुल इच्छा नहीं होती है। यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—वातादिक ज्वरों में जो जंभाई आदिक विशेष पूर्वरूप कहे हुए हैं उसके साथ-साथ श्रमादिक सामान्य पूर्वरूप के भी लक्षण अवश्य प्रगट रहते हैं क्योंकि यह नियम है कि—"सामान्य धर्म से युक्त विशेष धर्म रहता है" जैसे कि—ब्राह्मणत्व सामान्य धर्म है कान्यकुब्जत्व विशेष धर्म है तो यदि कोई ब्राह्मण केवल कान्यकुब्ज कहा जायगा तो वह अवश्य सामान्य धर्म ब्राह्मणत्व से युक्त ही समझा जायगा ॥ ४-६ ॥

अथ द्वन्द्वजपूर्वरूपमाह—

**रूपैरन्यतराभ्यां तु संसृष्टैर्द्वन्द्वजं विदुः ॥ ७ ॥**

अब द्वन्द्वज ज्वर के पूर्वरूप कहते हैं—किसी दो दोषों के विशेष पूर्वरूपों के साथ मिले हुए सामान्य पूर्वरूप के लक्षणों के दीख पड़ने से उसे द्वन्द्वज पूर्वरूप समझना चाहिए ॥ ७ ॥

**अन्यतराभ्यां = जृम्भानेत्रदाहाभ्यां, जृम्भाऽन्नारुचिभ्यां, नेत्रदाहान्नारुचिभ्यां वा संसृष्टैः, रूपैः = श्रमादिभिः, द्वन्द्वजं = द्विदोषजं पूर्वरूपम् , विदुः = जानीयुः ॥ ७ ॥**

यहाँ पर "अन्यतराभ्यां संसृष्टैः" से किसी दो दोषों के विशेष पूर्वरूप अर्थात् जंभाई—आँखों में जलन या जंभाई—अन्न में अरुचि अथवा आँखों में जलन—अन्न में अरुचि इनके साथ मिले हुए। "रूप" पद से "श्रमादिक सामान्य पूर्वरूप,' तथा "द्वन्द्वज', पद से "द्विदोषज पूर्वरूप" एवम् "विदुः" पद से "समझना चाहिये" ये सब अर्थ जानें ॥ ७ ॥

अथ सान्निपातिकपूर्वरूपमाह—

**सर्वलिङ्गसमावायः सर्वदोषप्रकोपजे ॥ ८ ॥**

अब सन्निपात ज्वर के पूर्वरूप कहते हैं—सम्पूर्ण दोषों के प्रकोप से उत्पन्न होने में सबों के लक्षण का मेल होता है ॥ ८ ॥

**सर्वदोषप्रकोपजे ( पूर्वरूपे ) सर्वलिङ्गसमावायः = अतिशयितजृम्भानेत्रदाहान्नारुचिसहितानां श्रमादीनां समवायो भवति ॥ ८ ॥**

यहाँ पर "सर्वदोषप्रकोपजे" इत्यादिक पदों से "सम्पूर्ण दोषों के प्रकोप से उत्पन्न होनेवाले ज्वर के पूर्वरूप में सभी दोषों के पूर्वरूपों के लक्षणों का अर्थात् अत्यन्त जंभाई, आँखों में जलन एवम् अन्न में अरुचि इन विशेष पूर्वरूपों के सहित श्रमादिक सामान्य पूर्वरूपों का मेल होता है" यह समझें ॥ ८ ॥

अथ ज्वरस्य सामान्यलक्षणमाह—

**स्वेदावरोधः सन्तापः सर्वाङ्गग्रहणं तथा। युगपद्यत्र रोगे तु स ज्वरो व्यपदिश्यते ॥ ९ ॥**

अब ज्वर के सामान्य लक्षण कहते हैं—जिस रोग में-पसीने का न निकलना, शरीर का अत्यन्त गरम हो जाना तथा सर्वाङ्ग ग्रहण ये सब लक्षण एक साथ प्रगट होते हैं उसे "ज्वर" नाम से वैद्य लोग कहते हैं ॥ ९ ॥

**स्वेदावरोधः = प्रस्वेदानिर्गमः। न तु पित्तज्वरे स्वेदनिर्गमादेतल्लक्षणं व्यभिचरति, तत्रोत्सर्गापवादभावादिति जेज्जटकार्त्तिककुण्डादयः। अन्ये तु—स्विद्यते उत्स्विद्यतेऽनेनेति स्वेदः = अग्निः, तस्यावरोधः = दोषैराच्छन्नता, सन्तापः=ताप इति वक्तव्ये सन्तापाभिधानं देहेन्द्रियमनसां सन्तापबोधनार्थम्। यत उक्तं चरकेण ज्वरविशेषणं "देहेन्द्रियमनस्तापी"ति। तत्र देहसन्तापो = देहोष्णता। इन्द्रियसन्तापः = इन्द्रियतारूपवैकृत्यम्।**

यत उक्तम्—

**इन्द्रियाणां तु वैकृत्यं यत्तत् सन्तापलक्षणम्। वैचित्त्यमरतिर्ग्लानिर्मनःसन्तापलक्षणम् ॥**

यहाँ पर "स्वेदावरोध" पदसे "पसीने का न निकलना" यह अर्थ समझना चाहिए, किन्तु यहाँ पर यह शङ्का नहीं करना चाहिए कि-"स्वेदावरोध"ज्वर का विशेष लक्षण है अतः पित्तज्वर में स्वेदावरोध न होने से वह ज्वर न कहा जाय, क्योंकि इसी शङ्का के निवारण के लिए "जेज्जट, कार्त्तिक तथा कुण्डादिक" पण्डित लोग "सामान्य शास्त्र का बाधक विशेष शास्त्र होता है" इस नियम से सामान्य रूप से "पसीना न निकलना" जो ज्वर का लक्षण है वह विशेष रूप से 'पसीना निकलना' जो पित्तज्वर का लक्षण है उससे बाधित हो जाता है तब उससे यह होता है कि पित्तज्वर को छोड़ कर अन्य सभी ज्वरों में पसीना नहीं निकलता है। इससे सामान्य लक्षण के व्यभिचार दोष का वारण हो जाता है। अन्य लोग तो-जिससे पसीना हो उसे "स्वेद" कहते हैं ऐसा अर्थ करके 'स्वेद'

पद से "अग्नि" का ग्रहण करते हैं, और उसका अवरोध अर्थात् वातादिक दोषों से आवृत हो जाना, यह "स्वेदावरोध" का अर्थ करते हैं, तथा—"सन्ताप" इस पद के स्थान में केवल "ताप" इस पद के प्रयोग करने से ही जब काम चल जाता तब पुनः जो "सन्ताप" पद कहा वह "देह-इन्द्रिय तथा मन का सन्तप्त होना" यह अर्थ समझाने के लिए, क्योंकि "चरक" महर्षि ने कहा भी है कि "ज्वर का विशेषण—"देह-इन्द्रिय तथा मन को सन्तप्त करने वाला यह है" यहाँ पर देह का सन्तप्त होना अर्थात् देह तथा इन्द्रिय का उष्ण हो जाना, तथा इन्द्रिय का सन्तप्त होना अर्थात् इन्द्रियों का विकृतिभाव को प्राप्त हो जाना है, क्योंकि अन्यत्र कहा भी है कि—"इन्द्रियों का जो विकृति भाव को प्राप्त हो जाना है वही उसके सन्ताप का लक्षण समझना चाहिए तथा वैचित्य, अरति तथा ग्लानि होना ही मनःसन्ताप समझना चाहिये" ॥ ८ ॥

***सर्वाङ्गग्रहणम् = सर्वेषामङ्गानां वेदनया ग्रहणं, सर्वाण्यङ्गानि स्तम्भेन गृहीतानीव वा भवन्ति। युगपदिति, मिलितमेतल्लक्षणम्, प्रत्येकस्य व्यभिचारात्। यथा स्वेदावरोधः कुष्ठपूर्वरूपे। तथा सन्तापो दाहव्याधौ। तथा सर्वाङ्गग्रहणं सर्वाङ्गरोगाख्यवातव्याधौ ॥९॥**

मूल के ९ वें श्लोक में जो "सर्वाङ्गग्रहणम्" यह पद है उसका अर्थ "सम्पूर्ण अङ्गों का वेदना से ग्रहण अर्थात् सम्पूर्ण अङ्गों का स्तब्धता रोग द्वारा गृहीत होने के समान हो जाना (जकड़ जाना)" यह समझना चाहिये। "युगपद्" इस पद से "उक्त तीनों लक्षण एक साथ जब हों तब ज्वर समझना" ऐसा अर्थ करना चाहिये। क्योंकि यदि अलग-अलग लक्षण मानेंगे तो प्रत्येक लक्षण का अन्य रोगों में भी मिलने से व्यभिचार हो जाता है। जैसे कि—स्वेदावरोध केवल ज्वर का लक्षण मानने से "कुष्ठ के पूर्वरूप में भी "स्वेदावरोध" होता है अतः लक्षण का व्यभिचार हो गया, इसी भांति से "सन्ताप" दाहरोग के पूर्वरूप में भी होता है, तथा "सर्वाङ्गग्रहण" सर्वाङ्ग रोग नामक वातव्याधि के पूर्वरूप में होता है ॥ ९ ॥

अथ प्रस्वेदानिर्गमनपक्षे कारणमाह—

**रुणद्धि चाप्यपां धातून् यस्मात्तस्माज्ज्वरातुरः। भवत्यत्युष्णगात्रश्च स्विद्यते न च सर्वशः॥**

अब पसीना न निकलने के कारण कहते हैं—जब कि ज्वर जलसम्बन्धी धातु का अर्थात् रस धातु का अवरोध करता है अतः ज्वर-युक्त रोगी का शरीर अत्यन्त गर्म हो जाता है तथा उसके सभी अङ्गों से पसीना नहीं निकलने लगता है ॥ १० ॥

***यस्माज्ज्वरोऽपां धातून् = रसधातून् रुणद्धि, तस्माद्धेतोर्ज्वरातुरोऽत्युष्णगात्रो भवति सर्वशः स्विद्यते न च ॥ १० ॥**

इसका अर्थ मूल से ही समझना क्योंकि स्पष्ट है ॥ १० ॥

अथ ज्वरस्य सामान्यचिकित्सामाह—

**अंशांशं यत्र दोषाणां विवेक्तुं नैव शक्नुयात्। साधारणीं क्रियां तत्र विदध्यात्तु चिकित्सकः।**
**सामान्यतो ज्वरी पूर्वं निर्वाते निलये वसेत्। निर्वातमायुषो वृद्धिमारोग्यं कुरुते यतः ॥११॥**

अब ज्वर की सामान्य चिकित्सा कहते हैं—जिस समय ज्वर में वातादिक दोषों में किसका कितना अंश है यह समझ में न आवे अर्थात् दोष किस परिमाण में कुपित हुआ है यह समझ में न आवे तो उस समय वहाँ पर जो सभी ज्वर के लिये साधारण चिकित्सा है उसीको वैद्यगण सर्व-प्रथम करे। साधारण रूप से सर्वप्रथम ज्वररोगी को प्रवात-शून्य गृह में रक्खे क्योंकि निर्वात स्थान-आयु को बढ़ाने वाला एवम् आरोग्य-कारक होता है ॥ ११ ॥

अथ व्यजनानिलस्य गुणानाह—

**व्यजनस्यानिलस्तृष्णास्वेदमूर्च्छाश्रमापहः। तालवृन्तभवो वातत्रिदोषशमनो मतः ॥ १२ ॥**

वंशव्यजनजः सोष्णो रक्तपित्तप्रकोपणः । चामरो वस्त्रसम्भूतो मायूरो वेत्रजस्तथा ॥
एते दोषजितो वाताः स्निग्धा हृद्याः सुपूजिताः ॥ १३ ॥

अब निर्वात स्थान में रखने पर यदि वायु की आवश्यकता हो तो पंखे की वायु करना चाहिए, अतः सामान्य रूप से पंखे की वायु का एवं ताड़पत्रादिक से बने हुए पंखों के भी गुण कहते हैं—

पंखे की वायु—प्यास, पसीना, मूर्च्छा तथा श्रम को दूर करने वाली होती है।

ताड़पत्र के पङ्खे की वायु-त्रिदोष को दूर करने वाली मानी गई है।

बांस के पङ्खे की वायु-उष्णता उक्त ( गरम ) तथा रक्तपित्त को कुपित करने वाली होती है।

और चमर तथा वस्त्र की वायु एवम् मयूर-पिच्छ तथा बेंत के बने हुये पङ्खे की वायु—दोषों को दूर करने वाली, स्निग्ध, हृद्य ( हृदय को प्रिय ) तथा प्रशस्त होती है ॥ १२-१३ ॥

अथान्यान्यप्यपि सामान्यज्वरपथ्यान्याह—

नवज्वरी भवेद् यत्नाद् गुरूष्णवसनावृतः । यथर्तुपक्वपानीयं पिबेत्किञ्चिन्निवारयन् ॥ १४ ॥
विनाऽपि भेषजैर्व्याधिः पथ्यादेव निवर्तते । न तु पथ्यविहीनस्य भेषजानां शतैरपि ॥ १५ ॥

अब नवीन ज्वर रोगी के लिये अन्य भी पथ्य विषयों को कहते हैं—नवज्वरी को चाहिये कि वह यत्नपूर्वक गर्म तथा भारी वस्त्रों को ओढ़कर रहे और प्यास लगने पर ठहर २ कर ऋतु के अनुकूल पकाये हुये जल को थोड़ा २ पीवे। इस प्रकार से विना ओषधि किये भी केवल पथ्य वस्तुओं के सेवन से ही रोग दूर हो जाते हैं और यदि पथ्य वस्तुओं का सेवन न करे तो सैकड़ों ओषधियों के करने से भी रोग दूर नहीं होते हैं अतः पथ्य सेवन सर्वप्रधान है ॥ १४-१५ ॥

अथ तरुणज्वरे त्याज्यानाह सुश्रुतः—

परिषेकान्प्रदेहांश्च स्नेहान्संशोधनानि च । दिवास्वप्नं व्यवायञ्च व्यायामं शिशिरं जलम् ॥
क्रोधप्रवातभोज्यांश्च वर्जयेत्तरुणज्वरी ॥ १७ ॥

अब तरुणज्वर में त्याज्य विषयों को कहते हैं—परिषेक, प्रदेह, स्नेहपान, संशोधन ( वमन, विरेचनादि कर्म ), दिन में सोना, मैथुन, व्यायाम ( शारीरिक श्रम ), शीतल जल, क्रोध, प्रवात-सेवन और भोजन इन सबों का तरुण ज्वर वाला रोगी सेवन करना छोड़ दे ॥ १६-१७ ॥

*परिषेकः=स्नानादिः । प्रदेहः=अनुलेपनाभ्यङ्गादिः । स्नेहान् पाने निषिद्धान् ॥१७॥

यहाँ पर "परिषेक" पद से "स्नानादिक करना" तथा "प्रदेह" पद से "उबटन लगाना, तेल मालिश करना" आदिक अर्थ समझना चाहिये ॥ १६-१७ ॥

अथ त्याज्यसेवनादवगुणानाह—

शोषं छर्दिं मदं मूर्च्छां भ्रमं तृष्णामरोचकम् । प्राप्नोत्युपद्रवानेतान्परिषेकादिसेवनात् ॥१८॥

अब त्याज्य वस्तुओं के सेवन करने के अवगुणों को कहते हैं-पूर्वोक्त परिषेकादिक त्याज्य विषयों के सेवन करने से तरुण ज्वर वाला रोगी-शोष, वमन, मद, मूर्च्छा, भ्रम, तृष्णा और अरुचि इन सब उपद्रवों को प्राप्त करता है ॥ १८ ॥

*आदिशब्देन प्रदेहादयो गृह्यन्ते ॥ १८ ॥

यहाँ पर-परिषेकादि में "आदि" पद से "प्रदेहादिक" का ग्रहण करना चाहिये ॥ १८ ॥

अथ तरुणज्वरे त्याज्यव्यायामादीनां सेवने पृथक् पृथक् दोषानाह हारीतः—

व्यायामाज्ज्वरसंवृद्धिर्व्यवायात्स्तम्भमूर्च्छनम् । मृतिश्च स्नेहपानाद्यैर्मूर्च्छा च्छर्दिर्मदोऽरुचिः ॥
गुर्वन्नभोजनात्स्वप्नाद्विष्टम्भो दोषकोपनम् । अग्निसादः खरत्वञ्च स्रोतसां च प्रवर्त्तनम् ॥

अब तरुणज्वर में त्याज्य व्यायामादिकों के सेवन करने में पृथक् २ दोषों को कहते हैं—व्यायाम करने से ज्वर की वृद्धि तथा मैथुन से स्तब्धता, मूर्च्छा और मृत्यु भी हो जाती है और स्नेह-

पानादिक से मूर्च्छा, वमन, मद तथा अरुचि होती है, एवम् गुरु अन्न भोजन करने से तथा दिन में सोने से विष्टब्धता, दोषों का कुपित होना, अग्निमान्द्य, खरत्व ( तीक्ष्णता ), मुख–नासादिक स्रोतोमार्गों से जलादिक का स्राव होना ये सब होते हैं ॥ १९–२० ॥

***मृतिरिति व्यवायादित्यत्र सम्बध्यते । स्वप्नाद् = दिवास्वापात् ॥ १९–२० ॥**

यहाँ पर "मृति" इसका सम्बन्ध पूर्व में पठित "व्यवायात्" इस पद के साथ है, तथा "स्वप्न" पद से "दिन में सोना" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १९–२० ॥

अन्यच्च वर्जयेत्—

**सज्वरो ज्वरमुक्तो वा विदाहीनि गुरूणि च । असात्म्यान्नानि पानानि विरुद्धाध्यशनानि च ॥**
**व्यायाममतिचेष्टां वाऽभ्यङ्गं स्नानञ्च वर्जयेत् । तेन ज्वरः शमं याति शान्तश्च न पुनर्भवेत् ॥**

इसके अतिरिक्त अन्य निम्नलिखित विषयों को भी छोड़ना चाहिये, जैसा कि कहा हुआ है कि–ज्वर से युक्त या ज्वर से रहित रोगी–विदाही, गुरु ( देर में पचनेवाला ), अहितकर अन्न-पान, विरुद्ध भोजन, अध्यशन ( भोजन कर चुकने पर भी पुनः भोजन करना ), व्यायाम, अत्यन्त चेष्टा ( चलने-फिरने द्वारा शरीर का अधिक सञ्चालन करना ), तेल–घी आदि की मालिश, स्नान इन सब कार्यों को छोड़ देवे । ऐसा करने से ज्वरयुक्त रोगी का ज्वर शान्त हो जाता है और शान्तज्वर वाले रोगी का ज्वर पुनः नहीं उभड़ता है ॥ २१–२२ ॥

अथ "ज्वरी लङ्घनं कुर्यादि"त्याह चरको वाग्भटश्च—

**आमाशयस्थो हत्वाऽग्निं सामो मार्गान् पिधापयन् । विदधाति ज्वरं दोषस्तस्माल्लङ्घनमाचरेत् ॥**

इसके बाद "ज्वरयुक्त रोगी को लङ्घन ( उपवास ) करना चाहिये" इस विषय में चरक तथा वाग्भट के वचन को कहते हैं–आमाशय स्थित दोष जठराग्नि को नष्ट करके साम ( आम के सहित ) होता हुआ मार्गों को अवरुद्ध करता है और उसके बाद ज्वर को उत्पन्न करता है, इस लिये लङ्घन करना चाहिये ॥ २३ ॥

***अस्यायमर्थः—यतो हेतोरामाशयस्थो दोषो वातपित्तकफरूपः, अग्निं हत्वा=आच्छाद्य, सामः = अपक्वाहाररससहितः, मार्गं पिधापयन् = अत्रार्षत्वादहेतावपि कर्त्तरि शतृप्रत्ययस्तेन पिदधातीत्यर्थः । ज्वरं करोति, तस्माद्धेतोर्लङ्घनं ज्वरी आचरेदित्यर्थः ॥२३॥**

यहां पर इसका स्पष्ट अर्थ यह समझना चाहिये कि—जब कि आमाशय में स्थित वात-पित्त तथा कफरूपी दोष जठराग्नि को नष्ट करके अर्थात् ढक करके, आमसहित अर्थात् अपक्व आहार-रस के सहित होता हुआ मार्गों को अर्थात् रस के स्रोतोमार्गों को अवरुद्ध करता है । और उसके बाद ज्वर को उत्पन्न करता है। इस कारण से ज्वरयुक्त रोगी आमदोषों को पचाने के लिये तथा जठराग्नि को प्रदीप्त करने के लिये एवम् अवरुद्ध रसवाही स्रोतों को शुद्ध करने के लिये लङ्घन ( उपवास ) करे ।

और यहाँ पर यह भी समझना चाहिये कि "मार्गान् पिधापयन्" इन पदों के अन्तर्गत "पिधापयन्" पद में जो शतृ प्रत्यय हुआ है वह आर्ष ( ऋषि का वचन ) होने से कर्त्ता के हेतु न होने पर भी हुआ है अतः उसका "अवरुद्ध करता है" यह अर्थ किया गया है, इसका विशद विवेचन पाणिनीय व्याकरणशास्त्र में देखना चाहिये ॥ २३ ॥

यथा—

**ज्वरादौ लङ्घनं प्रोक्तं ज्वरमध्ये तु पाचनम् । ज्वरान्ते भेषजं दद्याज्ज्वरमुक्ते विरेचनम् ॥२४॥**
**त्रिविधं त्रिविधे दोषे तत्समीक्ष्य प्रयोजयेद् । दोषेऽल्पे लङ्घनं पथ्यं मध्ये लङ्घनपाचनम् ॥**
**प्रभूते शोधनं तच्च मूलादुन्मूलयेन्मलान् ॥ २५ ॥**

जैसा कि लङ्घनादि के विषय में अन्यत्र कहा हुआ है कि-ज्वर के आदि में लङ्घन, मध्य में पाचन औषधि और ज्वर के अन्त्य अवस्था में ज्वरनाशक मुख्य औषधि देनी चाहिये। और ज्वर से मुक्त होने पर रोगी को विरेचन देना चाहिये।

ज्वर में दोषों की निम्नलिखित तीन प्रकार की अवस्थाओं का भली भांति विचार कर तदनुसार निम्नलिखित तीन प्रकार के कार्यों को करना चाहिये। जैसे कि-१ यदि वातादि दोष स्वल्प मात्रा में दूषित हुये हों तो लङ्घन कराना विशेष हितकर होता है, २ मध्य मात्रा में दूषित होने पर लङ्घन तथा पाचन दोनों ही हितावह होते हैं, ३ और अधिक मात्रा में दोषों के दूषित होने पर शोधन ( विरेचनादिक ) कार्य विशेष उपयुक्त होता है। क्योंकि-शोधन ( विरेचनादि ) का प्रयोग करने से सम्पूर्ण मल जड़ से उखड़ जाते हैं ॥ २४-२५ ॥

चक्रदत्तश्च—

**तरुणं तु ज्वरं पूर्वं लङ्घनेन क्षयं नयेत्। आमदोषमलिङ्गाद्वा लङ्घयेत्तं यथाविधि ॥ २६ ॥**

और "चक्रदत्त" का भी यह कथन है कि—नवीन ज्वर में प्रथम लङ्घन के द्वारा आमदोषों का क्षय करावे। और यदि ज्वर में दोषों के लक्षण स्वल्प दिखाई पड़ते हों तो भी रोगी को यथाविधि लङ्घन कराकर आमदोषों का क्षय करावे अर्थात् आमाशय स्थित दोषों के द्वारा उत्पन्न होने वाले प्रत्येक रोगों में सर्व-प्रथम लङ्घन का ही उपयोग करे ॥ २६ ॥

**अन्यच्च—**

अथ दोषपाकसमयमाह—

**वातः पचति सप्ताहात्पित्तं तु दशभिर्दिनैः। श्लेष्मा द्वादशभिर्घस्रैः पच्यते वदतां वर ॥२७॥**
**लङ्घनं लङ्घनीयस्तु कुर्याद्दोषानुरूपतः। त्रिरात्रमेकरात्रं वाऽहोरात्रमथ वा ज्वरे ॥ २८ ॥**
**निर्वातसेवनात्स्वेदाल्लङ्घनादुष्णवारिणः। पानादामज्वरे क्षीणे पश्चादौषधमाचरेत् ॥ २९ ॥**

और अन्यत्र दोषों के परिपाक का समय इस भांति कहा हुआ है कि—वात दोष का ७ दिन में परिपाक होता है, पित्त दोष का दश दिन में और कफ दोष का १२ दिन में परिपाक होता है। ज्वर में जिसको लङ्घन कराना हो तो उसके दोषों की अवस्था का विचार कर तदनुसार तीन रात्रि या एक रात्रि अथवा एक अहोरात्र ( एक दिन तथा एक रात्रि अर्थात् २४ घण्टे ) तक लङ्घन ( उपवास ) करावे।

और निर्वात ( वायु रहित ) स्थान में रहने से, स्वेदन कर्म ( पसीना निकालने ) से, लङ्घन ( उपवास ) करने से, और गर्म किये हुये जल के पीने से आम ज्वर क्षीण हो जाने पर ही ज्वर-नाशक मुख्य औषधि का प्रयोग करना चाहिये ॥ २७-२९ ॥

आत्रेयेणोक्तम्—

**ज्वरादौ लङ्घनं प्रोक्तं ज्वरमध्ये तु पाचनम्। ज्वरान्ते भेषजं दद्याज्ज्वरमुक्ते विरेचनम् ॥३०॥**

महर्षि आत्रेय ने भी कहा है कि—"ज्वर के आरम्भ अवस्था में लङ्घन, मध्य अवस्था में पाचन, और अन्त अवस्था में अर्थात् लङ्घनादि के बाद मुख्य औषध देना चाहिये एवम् ज्वर से मुक्त होने पर रोगी को विरेचन देना चाहिये" ऐसा आयुर्वेदज्ञों ने कहा है ॥ ३० ॥

**ॐअत्र लङ्घनशब्देनानशनमुच्यते। यत आह सुश्रुतः—**

**आनद्धः स्तिमितैर्दोषैर्यावन्तं कालमातुरः। तावत्स्वनशनं कुर्यात्ततः संसर्गमाचरेत् ॥ ९ ॥**

यहां पर "लङ्घन" पद से "अनशन" अर्थात् उपवास करना कहा हुआ है। क्योंकि "सुश्रुत" महर्षिने कहा है कि—जब तक रोगी निश्चल दोषों से संवद्ध रहे तब तक वह अनशन ( उपवास ) करता रहे, उसके बाद मुख्य औषध तथा अन्नादि का संसर्ग ( प्रवेश ) करे ॥ ९ ॥

*आनद्धः स्तिमितैर्दोषैः=निश्चलैर्दोषैः सम्बद्धः। संसर्गम्=औषधान्नादिप्रसङ्गम् ॥९॥

यहां पर "आनद्धः स्तिमितैर्दोषैः" इन पदों का "निश्चल दोषों से सम्बद्ध रहे" तथा "संसर्ग" पद का "मुख्य औषध तथा अन्नादि संसर्ग (प्रयोग)" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ९ ॥

*यत आह चरकः—

चतुष्प्रकारा संशुद्धिः पिपासा मारुतातपौ। पाचनान्युपवासश्च व्यायामश्चेति लङ्घनम् ॥१०॥

और चरक ने भी कहा हैं कि—चार प्रकार की संशुद्धि, प्यास, वायु, धूप, पाचन ओषधि, उपवास और व्यायाम ये सब "लङ्घन" नाम से व्यवहृत होते हैं ॥ १० ॥

*चतुष्प्रकारा संशुद्धिः=वमनविरेचननिरूहवस्तिशिरोविरेचनानि। न त्वनुवासनं तस्य बृंहणत्वात्। अत्र लङ्घनं कर्षणमित्यर्थः ॥ १० ॥

यहां पर "चार प्रकार की संशुद्धि" से "१ वमन २ विरेचन ३ निरूहवस्ति ४ शिरोविरेचन ये ४ ही कर्म लिये जाते हैं। किन्तु संशुद्धि के अन्दर पठित अनुवासन वस्ति को बृंहण होने से नहीं लिया जाता है। क्यों कि यहां पर "लङ्घन" पद का "कर्षण" अर्थ माना गया है ॥ १० ॥

*तथा च सुश्रुतः—

शरीरलाघवकरं यद् द्रव्यं कर्म वा पुनः। तल्लङ्घनमिति ज्ञेयं बृंहणं तु पृथग्विधम् ॥ ११ ॥

और इस विषय में "सुश्रुत" भी कहते हैं कि—जो द्रव्य या कर्म शरीर मे लघुता उत्पन्न करने वाला होता है उसे "लङ्घन" समझना चाहिये; इससे भिन्न को "बृंहण" समझना चाहिये ॥ ११ ॥

*लङ्घनात्कर्षणादन्यत् शरीरपोषकमित्यर्थः ॥ ११ ॥

यहां पर "इससे भिन्न को" कहने से "लङ्घन अर्थात् कर्षण से अन्य अर्थात् शरीर को पुष्ट करने वाले द्रव्य को" यह समझना चाहिये ॥ ११ ॥

*ननु "आनद्धः स्तिमितैर्दोषैरि"त्यादि पूर्वोक्तसुश्रुतवचनात्सामान्यतो ज्वरिणा यथाऽनशनरूपं लङ्घनं क्रियते, तथा "चतुष्प्रकारा संशुद्धिः" इत्यादिचरकवचनाद्वमनादिरूपं लङ्घनं सर्वैर्ज्वरिभिः कथं न क्रियते? तत्रोच्यते-वमनादिकमवस्थाविशेषेषु क्रियते, न तु सर्वज्वरेषु।

तथा च सुश्रुतः—

सोत्क्लेशे बलिने देयं वमनं श्लैष्मिकज्वरे। पित्तप्राये विरेकस्तु कार्यः प्रशिथिलाशये ॥१२॥

यहां पर शङ्का होती है कि—"आनद्धः स्तिमितैर्दोषैः" इत्यादि पूर्वोक्त सुश्रुत के वचन से सामान्य रूप से ज्वर वाले रोगी को जिस प्रकार से अनशन (उपवास) रूप लङ्घन कराया जाता हैं, उसी प्रकार से "चतुष्प्रकारा संशुद्धिः" इत्यादि पूर्वोक्त चरक के वचन से वमनादिरूप लङ्घन सभी ज्वर वाले रोगी को क्यों नहीं कराया जाता है?

इसके उत्तर में यह कहते हैं कि-वमनादि रूप भी लङ्घन ज्वर वाले रोगी को कराया जाता है किन्तु अवस्था विशेष में न कि सभी ज्वरों में, इसी विषय में सुश्रुत भी कहते हैं कि—

कफज्वर में वमन की इच्छा होने पर यदि रोगी बलवान् हो तो उसे वमन रूप चरकोक्त लङ्घन कराना चाहिये। और पित्तज्वर में रोगी के गाढ मलाशय होने पर अर्थात् कठिन कोष्ठ वाला रोगी होने पर उसे विरेचन रूप लङ्घन कराना चाहिये ॥ १२ ॥

*सोत्क्लेशे=वमनेच्छावति, प्रशिथिलाशये=प्रोपसर्गवैपरीत्येन गाढाशय इत्यर्थः॥१२॥

यहां पर "सोत्क्लेशे" पद का "वमन की इच्छा होने पर" तथा "प्रशिथिलाशये" पद का "प्रशिथिल" में "प्र" उपसर्ग का "विपरीत" अर्थ होने से "शिथिल से विपरीत अर्थात् गाढ मलाशय होने पर" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १२ ॥

ॐसरुजेऽनिलजे कार्यं सोदावर्त्ते निरूहणम्। कफाभिपन्ने शिरसि कार्यं मूर्द्धविरेचनम् ॥ १३ ॥

और वातज्वर में यदि रोगी के उदर में पीड़ा तथा उदावर्त्त रोग हो तो उसे निरूहण वस्ति रूप लङ्घन कराना चाहिये, और ज्वर में यदि रोगी का शिर कफ से व्याप्त हो तो उसे शिरोविरेचन रूप लङ्घन कराना चाहिये ॥ १३ ॥

ॐसोदावर्त्ते = उदरपूरणवति ॥ १३ ॥

यहां पर "सोदावर्त्ते" पद का "उदावर्त्त रोग हो अर्थात् उदर वायु से पूर्ण हो गया हो" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १३ ॥

ॐअपि च सर्वज्वरिभिः पिपासानिग्रहश्च न कार्यः। यत आह हारीतः—

तृष्णा गरीयसी घोरा सद्यःप्राणविनाशिनी। तस्माद्देयं तृषाऽऽर्त्ताय पानीयंप्राणधारणम्॥१४॥

और सभी ज्वर वाले रोगी को प्यास रोकने ( पिपासा-सहन ) रूप लङ्घन को नहीं कराना चाहिये क्यों कि हारीत ऋषि ने कहा है कि—

अधिक प्यास लगने पर यदि पानी न पिया जाय तो वह अत्यन्त भयङ्कर होने से तत्काल प्राण को नष्ट करने वाली हो जाती है, अतः जो प्यास लगने से पीड़ित हो रहा हो उसे पानी पीने के लिये अवश्य थोड़ा २ देना चाहिये, क्योंकि ऐसी अवस्था में पानी ही प्राण को रखने वाला होता है ॥१४॥

ॐअतोऽवस्थाविशेष एव पिपासासहनं ज्वरिभिर्मारुतसेवनं च कार्यम्, सुश्रुतेन प्रवात-सेवनस्य सर्वथा निषिद्धत्वात्। अतो मारुतसेवनमवस्थाविशेष एवोक्तम्। आतपसेवनं चाप्यवस्थाविशेष एव युक्तम्।

लङ्घनाम्बुयवागूभिर्यदा दोषो न पच्यते। तदा तु मुखवैरस्यतृष्णाऽरोचकनाशनैः॥
ज्वरघ्नैः पाचनैर्हृद्यैः कषायैः समुपाचरेत् ॥ १५ ॥

अतः अवस्था विशेष में ही ज्वर वाले को पिपासा-सहन (प्यास रोकना) रूप लङ्घन तथा मारुत सेवन ( वायु-सेवन ) रूप लङ्घन करना चाहिये, क्यों कि सुश्रुत ने प्रवात ( अधिक वायु ) का सेवन भी ज्वर रोगी के लिये सब प्रकार निषिद्ध कहा है। अत एव वायु-सेवन अवस्था विशेष में ही कहा गया। और आतप-सेवन (धूप में रहना) रूप लङ्घन भी अवस्था विशेष में ही करना उचित होता है।

जब लङ्घन ( उपवास ) करने तथा उष्ण जल और यवागू पीने से भी दोषों का परिपाक न हो तो उस समय मुख की विरसता, प्यास तथा अरुचि को दूर करने वाले एवम् ज्वरनाशक तथा हृदय के लिये हितकर ऐसे जो पाचन ( दोषों को पचाने वाले ) क्वाथ हों, उनके द्वारा ज्वर रोगी का उपचार करना चाहिये ॥ १५ ॥

ॐइत्यत्र लङ्घनपाचनयोः स्फुट एव भेदः ॥ १५ ॥

यहां पर लङ्घन ( उपवास ) तथा पाचन का भेद स्पष्ट ही हो गया है ॥ १५ ॥

ॐव्यायामोऽपि न कार्यस्तस्यातिनिषिद्धत्वात्। अवस्थाविशेषे पुनः पार्श्वपरिवर्त्तनादि-रूपः सोऽपि कर्त्तव्यः। तस्मा "च्चतुष्प्रकारा संशुद्धिरि"त्यादिश्लोके लङ्घनपदं कर्षणप-र्यायमिति निर्णीतम् ॥ ३० ॥

और व्यायाम रूप लङ्घन भी ज्वर रोगी को नहीं करना चाहिये क्यों कि उसका अत्यन्त निषेध किया गया है। किन्तु अवस्था-विशेष में तो पार्श्वपरिवर्त्तनादिक ( करवट बदलना आदिक ) रूप व्यायाम करना ही चाहिये।

इससे "चतुष्प्रकारा संशुद्धिः" इत्यादिक श्लोक में "लङ्घन" पद "कर्षण" पर्यायवाचक ही है, इसका निर्णय हो गया ॥ ३० ॥

**दोषशेषस्य पाकार्थमग्नेः सन्धुक्षणाय च। लङ्घितश्चाप्यदोषश्चेद्यवागूपानमाचरेत् ॥ ३१ ॥ शालिषष्टिकमुद्गानां यूषं वा शस्तमाचरेत्। पञ्चकोलेन संसिद्धां यवागूं मध्यलङ्घने ॥ ३२ ॥ अत्यर्थं लङ्घितं दृष्ट्वा तस्य संतर्पणं हितम्। द्राक्षादाडिमखर्जूरप्रियालैः सपरूपकैः ॥ ३३ ॥ तर्पणार्हस्य कर्त्तव्यं तर्पणं ज्वरशान्तये ॥ ३४ ॥**

ज्वर रोगी जब साधारणतया उपवास कर चुका हो तथा दोषरहित हो चुका हो तो उस समय यत्किञ्चिद् अवशिष्ट दोषों को भी पचाने के लिये तथा जठराग्नि को प्रदीप्त करने के लिये उसे यवागू पिलाना चाहिये, अथवा शालिधान्य ( अगहनी ) तथा षष्टिक धान्य ( साठी के चावल ) एवं मूंग का जूस उत्तम रीति से बनाकर पिलाना चाहिये।

और जब मध्यम रूप से (न अत्यधिक और न अत्यल्प) लङ्घन कर चुका हो तो उसे पञ्चकोल ( पीपल, पिपरामूल, चव्य, चीता और सोंठ ) के क्वाथ से सिद्ध की हुई यवागू पिलानी चाहिये।

और जब ज्वर रोगी को देखे कि वह अत्यन्त लङ्घन कर चुका है तो उसे दाख, अनार, खजूर, चिरौंजी तथा फालसे इन सबों के देने से सन्तर्पण कराना हितकर होता है। क्यों कि सन्तर्पण करने योग्य ज्वर रोगी का ज्वर शान्ति के लिये सन्तर्पण करना अवश्य कर्त्तव्य ही है ॥ ३१-३४ ॥

अथोपवासरूपलङ्घनस्य फलमाह—

**लङ्घनेन क्षयं नीते दोषे सन्धुक्षितेऽनले। विज्वरत्वं लघुत्वं च क्षुच्चैवास्योपजायते ॥ ३५ ॥**

उपवास रूप लङ्घन का फल—उपवास रूप लङ्घन करने से बढ़े हुये दोषों के क्षय होने पर एवम् जठराग्नि के प्रदीप्त होने पर रोगी का ज्वर नष्ट हो जाता है तथा शरीर में लघुता एवं भूख उत्पन्न होती है ॥ ३५ ॥

* लङ्घनेन = अनशनेन, दोषे प्रवृद्धे क्षयं नीते। यत आह—

**"आहारं पचति शिखी दोषानाहारवर्जितः ॥" १६ ॥ इति।**

यहां पर "लङ्घन" पद से "उपवास रूप लङ्घन" का ग्रहण किया गया है। और "दोषे प्रवृद्धे क्षयं नीते" इन पदों का अर्थ "बढ़े हुये दोषों के क्षय होने पर" समझना चाहिये। क्यों कि अन्यत्र कहा भी है कि—

जठराग्नि आहार को पचाती है और आहार से रहित होने पर अर्थात् जब आहार पचाने के लिये नहीं रहता है तब दोषों को पचाती है ॥ १६ ॥

***पचतीति। सन्धुक्षितेऽनले, आच्छादकदोषे क्षीणे, अग्नौ प्रदीप्ते यथोक्तसम्प्राप्तिसामग्रीविघटनाद्विज्वरत्वम्। शरीरस्य गौरवाभावेन लघुत्वम्। क्षुद् = बुभुक्षा च जायत इत्यर्थः ॥ ३५ ॥**

और यहां पर लङ्घन करने से जो ज्वर नष्ट होता है, उसका कारण यह समझना चाहिये कि—आहाररहित होने से अग्नि दोषों को पचाती है इस कारण से ज्वर होने में जब बढ़े हुये दोषों से अग्नि आच्छन्न हो जाती है तब उस समय लङ्घन ( उपवास ) करने से आच्छादक दोषों का क्षय होता है और अग्नि प्रदीप्त हो उठती है अत एव यथोक्त ज्वर की संप्राप्ति के सामग्रियों का अभाव हो जाने से ज्वर नष्ट हो जाता है।

और जो लघुता उत्पन्न होती है उसमें कारण गुरुता का अभाव समझना चाहिये। तथा—"क्षुत्" पद का "भूख" अर्थ समझना चाहिये ॥ ३५ ॥

अन्यच्चाह सुश्रुतः—

**अनवस्थितदोषाग्नेर्लङ्घनं दोषपाचनम्। ज्वरघ्नं दीपनं काङ्क्षारुचिलाघवकारकम् ॥ ३६ ॥**

इसके अतिरिक्त सुश्रुत ने और भी कहा है कि—जिसके वातादिक दोष तथा अग्नि अपने स्थान से इधर उधर चलायमान हो गये हैं ऐसे ज्वर रोगी को उस समय लङ्घन (उपवास) कराने से चढ़े हुये दोषों का पाचन होता है तथा ज्वर नष्ट हो जाता है एवम् अग्नि प्रदीप्त हो जाता है और अन्न खाने की इच्छा, रुचि तथा लघुता भी उत्पन्न होती है ॥ ३६ ॥

***अनवस्थितदोषाग्नेः = अनवस्थितः=स्वस्थानादितस्ततो गतो दोषोऽग्निश्च यस्य तस्य ज्वरिणः। काङ्क्षा = अन्नाभिलापः, रुचिः = लङ्घनेनामपाकान्मुखशोषादिनाशे मुखस्य यत्प्रकृतत्वं सैव रुचिः = शोभा।**

**"रुचिः स्त्री दीप्तिशोभायामभीष्टार्थाभिलाषयोः" इति मेदिनीकारः ॥ ३६ ॥**

यहां पर "अनवस्थितदोषाग्नेः" इस पद के अन्तर्गत "अनवस्थित" पद का "अपने स्थान से इधर उधर चलायमान हो गये हैं" यह अर्थ समझना चाहिये। और "काङ्क्षा" पद का अर्थ "अन्न खाने की इच्छा" समझना चाहिये। एवम् "रुचि" पद से "लङ्घन करने के द्वारा आम के पच जाने से मुखशोषादिक के नष्ट हो जाने पर मुख की रुग्णावस्था के पहले की शोभा" का ग्रहण करना चाहिये। "रुचि" पद का अर्थ "शोभा" करने में मेदिनी कोश प्रमाण भी है क्योंकि उसमें मेदिनीकार ने लिखा है कि—रुचि शब्द स्त्रीलिङ्ग है तथा यह—दीप्ति, शोभा, अभीष्ट अर्थ तथा अभिलाषा वाचक है ॥ ३६ ॥

अथ सम्यक्कृतस्य लङ्घनस्य लक्षणमाह—

**वातमूत्रपुरीषाणां विसर्गे गात्रलाघवे। हृदयोद्गारकण्ठास्यशुद्धौ तन्द्राक्लमे गते ॥ ३७ ॥**
**स्वेदे जाते रुचौ चापि क्षुत्पिपासासहोदये। कृतं लङ्घनमादेश्यं निर्व्यथे चान्तरात्मनि ॥३८॥**

भली भांति से किये हुये लङ्घन के लक्षण—जब लङ्घन करने वाले ज्वर रोगी को अधोवायु, मूत्र तथा मल का शुद्ध रीति से त्याग, शरीर में लघुता एवम् हृदय, उद्गार (डकार), कण्ठ तथा मुख की शुद्धि ये सब होने लगें और तन्द्रा तथा ग्लानि दूर हो जाय एवम् स्वेद निकलना तथा रुचि (मुख की आम के पच जाने से रुग्णावस्था के पूर्व की शोभा) उत्पन्न होना, भूख और प्यास का साथ ही साथ उत्पन्न होना एवम् मन का व्यथारहित होना ये सब लक्षण देख पड़ने लगें तब कहना चाहिये कि रोगी ने लङ्घन उत्तम रीति से किया है ॥ ३७-३८ ॥

***हृदयस्य शुद्धिः = हृदयानवरोधः। उद्गारशुद्धिः = सधूमाम्लोद्गाराभावः। कण्ठस्य शुद्धिः = कफेनानवलिप्तत्वम्। आस्यशुद्धिः = मुखस्य प्रकृतरसत्वम्। तन्द्राक्लमे=तन्द्रा च क्लमश्च तस्मिन्, तन्द्रा = निद्रावत् क्लान्तिः, क्लमोऽत्र ग्लानिः। क्षुत्पिपासासहोदये = क्षुत्पिपासयोः सह युगपदुदये। अन्तरात्मनि = मनसि। एतानि लक्षणानि मिलितान्येव सम्यक्कृतं लङ्घनं बोधयन्ति, न तु प्रत्येकम् ॥ ३७-३८ ॥**

यहां पर "हृदय की शुद्धि" कहने से "हृदय का अवरोध न होना" और "उद्गार की शुद्धि" से "धूम सहित (धुआइन), खट्टी डकार का न आना" तथा "कण्ठ की शुद्धि" से "कफ से गले का न लिपटा रहना" एवम् "मुख की शुद्धि" से "मुख का स्वाभाविक अवस्था की भांति रस (स्वाद) होना" समझना चाहिये।

और "तन्द्राक्लमे" पद में "समाहार द्वन्द्व समास" एवम् "तन्द्रा" पद से "निद्रा के समान क्लान्ति" तथा "क्लम" पद से "ग्लानि" का बोध करना चाहिये।

"क्षुत्पिपासासहोदये" पद का "भूख और प्यास का साथ ही साथ उत्पन्न होना" तथा "अन्तरात्मा" का "मन" यह अर्थ समझना चाहिये।

और यहां पर यह भी समझना आवश्यक है कि—उपर्युक्त ये सब लक्षण एक साथ मिलने से ही "भलीभांति से लङ्घन किया गया है" इस बात को बताते हैं, अलग २ कोई २ लक्षण मिलने से नहीं बतलाते हैं। इससे सभी लक्षणों के मिलने से ही उत्तम लङ्घन समझना उचित है ॥३७-३८॥

अथ हीनलङ्घनस्य लक्षणमाह—

**कफोत्क्लेशः सहृल्लासः ष्ठीवनं च मुहुर्मुहुः। कण्ठास्यहृदयाशुद्धिस्तन्द्रा स्याद्धीनलङ्घने ॥**

हीन लङ्घन के लक्षण—कफोत्क्लेश (कफ का वमन के लिये उपस्थित रहना), उबकाई आना, बारम्बार थूकने पर हृदय से कफ का निकलना, कण्ठ, मुख तथा हृदय का शुद्ध न रहना अर्थात् कण्ठ का कफ से लिपटा रहना, मुख का स्वाभाविक स्वाद न रहना (मुख का विरस रहना) और हृदय का अवरोध एवम् तन्द्रा ये सब लक्षण हीन लङ्घन अर्थात् भली भांति लङ्घन नहीं हुये के हैं ॥ ३९ ॥

***कफोत्क्लेशः=कफस्य वमनायोपस्थितिः। हृल्लासः=उपस्थितवमनत्वमिव। ष्ठीवनं=हृदयात्कफनिर्गमः ॥ ३९ ॥**

यहां पर "कफोत्क्लेशः" पद का "कफ का वमन के लिये उपस्थित होना" और "हृल्लासः" पद का "उबकाई आना अर्थात् वमन होने के समान मालूम पड़ना किन्तु वमन न होना" एवम् "ष्ठीवनम्" पद का "बारम्बार थूकने पर हृदय से कफ का निकलना" यह अर्थ समझना चाहिये ॥

अथातिशयितलङ्घनस्य लक्षणमाह—

**पर्वभेदोऽङ्गमर्दश्च कासः शोषो मुखस्य च। क्षुत्प्रणाशोऽरुचिस्तृष्णा दौर्बल्यं श्रोत्रनेत्रयोः ॥**
**मनसः संभ्रमोऽभीक्ष्णमूर्ध्ववातस्तमो हृदि। देहाग्निबलहानिश्च लङ्घनेऽतिकृते भवेत् ॥४१॥**

अत्यन्त लङ्घन किये हुये के लक्षण—शरीर के सभी सन्धियों में टूटने की सी पीड़ा होना, देह टूटना, खांसी, मुखशोष (मुख का सूखना), भूख न लगना, अन्न से अरुचि होना, प्यास लगना, कान तथा नेत्रों का दुर्बल होना अर्थात् अपने २ विषयों को ग्रहण करने में समर्थ न होना (कान से भली भांति सुनाई न पड़ना तथा आँखों से अच्छी तरह से दिखाई न पड़ना), मन में भ्रम का होना, उद्गार (डकार) अधिक आना, हृदय में तम अर्थात् अन्धकार में प्रविष्ट हुये की भांति ज्ञान होना ये सब लक्षण अत्यन्त लङ्घन करने पर प्रगट होते हैं ॥ ४०-४१ ॥

***श्रोत्रनेत्रयोर्दौर्बल्यं=कर्णनेत्रयोः स्वविषयग्रहणासामर्थ्यम्। मनसः सम्भ्रमः=भ्रान्तिः। ऊर्ध्ववातः=उद्गारबाहुल्यम्। हृदि तमः=अन्धकारप्रविष्टस्येव ज्ञानम् ॥**

यहां पर "श्रोत्रनेत्रयोर्दौर्बल्यम्" पदों का "कान तथा नेत्र का अपने २ विषयों को ग्रहण करने (सुनना तथा देखना) में समर्थ न होना" तथा "मनसः संभ्रमः" इनमें "संभ्रम" पद का "भ्रान्ति अर्थात् भ्रम" एवम् "ऊर्ध्ववातः" पद का "उद्गार (डकार) अधिक आना" और "हृदि तमः" पदों का "हृदय में तम अर्थात् अन्धकार में प्रविष्ट हुये की भांति ज्ञान होना" अर्थ समझना चाहिये ॥ ४०-४१ ॥

अथ बलरक्षणं लङ्घनं कारयेदित्याह—

**बलाविरोधिना चैनं लङ्घनेनोपपादयेत्। बलाधिष्ठानमारोग्यं यदर्थोऽयं क्रियाक्रमः ॥४२॥**

बल की रक्षा जिससे होती रहे इस भांति से लङ्घन कराने के विषय में कहते हैं कि—रोगी का अत्यन्त बल-क्षय को नहीं करने वाले अर्थात् जिससे अत्यन्त बल-क्षय न हो ऐसे लङ्घन के द्वारा उपचार करना चाहिये; तात्पर्य यह है कि उतना ही लङ्घन कराना चाहिये कि जितने से अत्यन्त बलक्षय न हो। क्योंकि जिस आरोग्य के लिये यह चिकित्सा का उपक्रम है अर्थात् चिकित्सा की जाती है वह आरोग्य बल के आश्रय रहता है ॥ ४२ ॥

क्वाथस्य लक्षणमाह—

*पादशिष्टः कषायः स्याद् यः षोडशगुणाम्भसा । क्वथितोऽतः षडङ्गादिर्न निषिद्धो नवज्वरे ॥

यहां पर इस श्लोक का यह भाव समझना चाहिये कि—क्वाथ के बनाने में औटाते २ जल का चतुर्थांश या अष्टमांश अवशेष करने से क्वाथ अर्थात् कषाय का वर्ण कसैला हो जाता है एवम् वह कसैले रस से युक्त भी हो जाता है अतः कषाय पद से पांच प्रकार के स्वरसादिसंज्ञक कषायों में से क्वाथसंज्ञक कषाय का ही बोध किया जाता है, और वही ( क्वाथसंज्ञक ) कषाय नवीन ज्वर में निषिद्ध समझा जाता है । और क्वाथ के लक्षण के विषय में अन्यत्र यह कहा हुआ है कि—

जो क्वाथ्य द्रव्य से ( जिस द्रव्य का क्वाथ बनाना हो उसे काथ्य द्रव्य कहते हैं ) १६ गुने जल के साथ पकाया जाता है और चतुर्थांश जल अवशिष्ट रहने पर उतार लिया जाता है उसे "कषाय" समझना चाहिये । अतः षडङ्गादिक नवीन ज्वर में निषिद्ध नहीं समझे जाते हैं ॥ ५६ ॥

*अस्यायमर्थः-यः क्वाथ्यद्रव्यात् षोडशगुणेनाम्भसा क्वथितः=पक्वः । अथ च पादशिष्टः=चतुर्थभागावशेषः, स कषायः स्यात् । अतः षडङ्गादिस्तरुणज्वरे न निषिद्धः । अपाकादर्द्धपाकाच्चोक्तलक्षणाभावेन कषायत्वाभावात् ( ५६ ) ॥ १०२ ॥

इस उपर्युक्त श्लोक का भाव यह समझना चाहिये कि-जो काथ्य द्रव्य से १६ गुने जल के साथ पकाया जाता है और चतुर्थांश जल अवशिष्ट रहते उतार लिया जाता है वह कषाय कहलाता है । अतः षडङ्गादिक नवीन ज्वर में निषिद्ध नहीं समझे जाते हैं क्योंकि षडङ्गादिकों में किसी का तो पाक ही नहीं बनाया जाता है और किसी का यदि पाक बनाया जाता है तो आधा जल अवशिष्ट रहते ही उतार लिया जाता है अतः उपर्युक्त कषाय के लक्षण का इनमें अभाव होने से ये कषाय नहीं कहलाते हैं, सुतराम् ये नवीन ज्वर में निषिद्ध नहीं माने जाते हैं । ( ५६ ) ॥ १०२ ॥

अथ तरुणज्वरे कषायस्य दोषमाह—

दोषा वृद्धाः कषायेण स्तम्भितास्तरुणज्वरे । स्तभ्यन्ते न विपच्यन्ते कुर्वन्ति विषमज्वरम् ॥

नवीन ज्वर में कषाय ( क्वाथ ) देने के दोष—नवीन ज्वर में बढ़े हुये दोष कषाय (क्वाथ) देने से स्तम्भित हो जाते हैं, अर्थात् बाहर निकलने के लिये रोक दिये जाते हैं, आध्मान करने वाले होते हैं एवम् उनका ( दोषों का ) विपाक भी सुख से नहीं होता है, अन्त में वे ( दोष ) विषमज्वर को उत्पन्न करने वाले हो जाते हैं ॥ १०३ ॥

*कषायेण स्तम्भिताः=प्रवृत्तये निवारिताः । यत आह कषायरसगुणान्—

कषायः स्तम्भनः शीतो रूक्षः पित्तकफापहः ॥ ५७ ॥

यहां पर "कषायेण स्तम्भिताः" इन पदों का "कषाय ( क्वाथ ) देने से स्तम्भित हो जाते हैं अर्थात् बाहर निकलने के लिये रोक दिये जाते हैं" यह अर्थ समझना चाहिये । क्योंकि अन्यत्र कषाय रस के गुण—कषाय रस युक्त द्रव्य—स्तम्भनकारक ( दोषों को बाहर निकलने के लिये रोकने वाला ), शीतल, रूक्ष, एवम् पित्त तथा कफ को नष्ट करने वाला होता है ॥ ५७ ॥

*इत्यादि । स्तभ्यन्ते=आध्मानं कुर्वन्ति । न विपच्यन्ते=सुखेन न विपच्यन्ते दुःखं दत्वा विलम्बेन विपच्यन्त इति यावत् ॥ १०३ ॥

इत्यादिक कहे हुये हैं । और "स्तभ्यन्ते" इस पद का "आध्मान करने वाले होते हैं" तथा "न विपच्यन्ते" पदों का "सुख से ( आसानी से ) उनका ( दोषों का ) विपाक भी नहीं होता है अर्थात् दुःख देकर विलम्ब से वे विपाक को प्राप्त होते हैं । यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १०३ ॥

अन्यच्च—

न च्यवन्ते न पच्यन्ते कषायैः स्तम्भिता मलाः । तिर्यग्विमार्गगा वाते घोरं कुर्युर्नवज्वरम् ॥

और भी कहा हुआ है कि—नवीन ज्वर में कषाय ( क्वाथ ) पीने से स्तम्भित हुये दोष ( दुष्ट वातादिक ) बाहर नहीं निकल पाते हैं और न विपाक को प्राप्त होते हैं किन्तु तिर्यक् या विमार्ग से गमन करने वाले होकर नवीन ज्वर को भयङ्कर करने वाले हो जाते हैं ॥ १०४ ॥

अथ तरुणज्वरे वमननिषेधमाह—

**अनवस्थितदोषाणां वमनं तरुणज्वरे । हृद्रोगं श्वासमानाहं मोहं च कुरुते भृशम् ॥ १०५ ॥**

नवीन ज्वर में वमन कराने का निषेध—नवीन ज्वर में कफादि दोषों की अनुपस्थिति रहते हुए भी रोगी को वमन कराने वाली ओषधि देने से यदि वमन कराया जाय तो उसे प्रबल हृद्रोग, श्वास ( दमा ), अफरा और मोह उत्पन्न होता है ॥ १०४ ॥

***अयमर्थः-कफादिदोषोपस्थितौ स्वयमेव चेद्भवति वमनं न तद्दोषाय । अनवस्थितदोषाणां तरुणज्वरे वमनं यत्नकृतं हृद्रोगादीन्करोतीत्यर्थः । एतेन वचनेन तरुणज्वरे यत्नाद्वमनं निषिद्धम् ॥ १०५ ॥**

यहां पर इस श्लोक का यह अर्थ समझना चाहिये कि—कफादि दोषों की उपस्थिति होने पर अर्थात् उक्त दोषों को बाहर निकलने की चेष्टा होने पर स्वयम् यदि वमन हो जाय तो उससे कोई दोष नहीं होता है, हां यदि उक्त कफादिक दोषों की उपस्थिति ( बाहर निकलने की प्रवृत्ति ) न हो तो ऐसे समय में रोगी को नवीन ज्वर में ओषधि द्वारा यत्नपूर्वक वमन कराने से हृद्रोग आदि उत्पन्न होता है । इस वचन से यह सिद्ध हुआ कि—नवीन ज्वर में यत्नपूर्वक वमन कराना निषिद्ध है ॥ १०५ ॥

अथावस्थाविशेषे वमनं कर्त्तव्यमित्याह—

**सद्योभुक्तस्य वा जाते ज्वरे सन्तर्पणोत्थिते । वमनं वमनार्हस्य शस्तमित्याह वाग्भटः ॥**

अवस्था विशेष में नवीन ज्वर वाले को भी वमन कराना चाहिये इस विषय में "वाग्भट" ने कहा है कि—तत्काल भोजन करने के बाद यदि ज्वर हो जाय या अधिक सन्तर्पण ( तृप्तिकारक भोजन ) के द्वारा ज्वर हो जाय तो यदि रोगी वमन कराने के योग्य हो तो उसे अवश्य वमन कराना चाहिये, ऐसा "वाग्भट" का कथन है ॥ १०७ ॥

***वमनं वेति विकल्पो लङ्घनापेक्षया । वमनार्हस्येत्यनेन गर्भिण्यतिकृशातिवृद्धादिनिषेधः । अत एवात्र वृद्धवाग्भटः—**

**वमितं लङ्घयेत्प्राज्ञो लङ्घितं न तु वामयेत् ।**
**वमनं क्लेशबाहुल्याद्धन्याल्लङ्घनकर्षितम् । न कार्यं गुर्विणीबालवृद्धदुर्बलभीरुभिः ॥ ५८ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये—उपर्युक्त श्लोक में "वा" पद के प्रयोग करने से यह समझा जाता है कि—लङ्घन द्वारा ( भुक्त ) भोजन किये हुये अन्न का परिपाक करना चाहिये अथवा यदि रोगी वमन के योग्य हो तो वमन द्वारा भुक्त अन्न को बाहर निकालना चाहिये । तथा "वमनार्ह" पद के प्रयोग से यह समझा जाता है कि—गर्भिणी, अत्यन्त कृश तथा अत्यन्त वृद्ध आदिकों को वमन निषिद्ध होने से उन लोगों को वमन नहीं कराया जाता है । अत एव इसी विषय में वृद्ध वाग्भट का यह वचन है कि-बुद्धिमान् वैद्य जिसे पूर्व में वमन कराया गया है ऐसे रोगी को लंघन करावै किन्तु जिसे पूर्व में लङ्घन कराया गया हो उसे वमन न करावै । क्योंकि—वमन करने में अत्यन्त कष्ट होता है अत एव लङ्घन ( उपवास ) से कृश हुये व्यक्ति को वमन कर्म कराने से वह नष्ट कर देता है । और गर्भिणी, बालक, वृद्ध, दुर्बल तथा डरपोक ऐसे व्यक्तियों को वमन नहीं कराना चाहिये ॥ ५८ ॥

*अनशनमिति शेषः। अनेनानशननिषेधेन गुर्विण्यादीनां ज्वरे सामे पाचनं, निरामे शमनं पथ्यान्नं मण्डादिकञ्च दद्यात्। पाचनलक्षणं पश्चाद् गुणप्रस्तावे बोद्धव्यम् ॥ १०६ ॥

यहां पर "वमन नहीं कराना चाहिये" इतना ही नहीं समझना चाहिये किन्तु अनशन भी नहीं कराना चाहिये" यह ऊपर से और समझ लेना चाहिये। और यहां पर इस अनशन-निषेध से यह समझना चाहिये कि—गर्भिणी आदिकों को ज्वर की सामावस्था रहने पर पाचन औषध और निरामावस्था होने पर शमन औषध, पथ्य अन्न, मण्ड ( मांड ) आदिक देना चाहिये। और पाचन का लक्षण पीछे गुणप्रस्ताव में समझ लेना चाहिये ॥ १०६ ॥

अथ पाचनशमनौषधदानसमयमाह—

पाययेदातुरं सामं पाचनं सप्तमे दिने। शमनेनाथ वा दृष्ट्वा निरामं तमुपाचरेत् ॥ १०७ ॥

पाचन तथा शमन औषध देने का समय–लङ्घनादि द्वारा भी यदि आम का भली भांति परिपाक न हुआ हो तो आम को पचाने के लिये ज्वररोगी को सातवें दिन पाचन औषध देना चाहिये। और यदि रोगी के दोषों की निरामावस्था दिखाई पड़े तो उस समय शमन औषध द्वारा उसकी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ १०७ ॥

*ननु–

लालाप्रसेको हृल्लासो हृदयाशुद्ध्यरोचकौ। तन्द्राऽऽलस्याविपाकास्यवैरस्यं गुरुगात्रता ॥
क्षुन्नाशो बहुमूत्रत्वं स्तब्धता बलवाञ्ज्वरः। आमज्वरस्य लिङ्गानि न दद्यात्तत्र भेषजम् ॥
भेषजं ह्यामदोषस्य भूयो जनयति ज्वरम् ॥ ५९ ॥

यहां पर यदि यह कहो कि शास्त्र में कहा हुआ है कि—मुख से लार गिरना, हृल्लास ( वमन का वेग आना ), हृदय की अशुद्धि, अरुचि, तन्द्रा, आलस्य, अन्न का परिपाक न होना, मुख की विरसता, शरीर में गुरुता ( भारीपन ), क्षुधा का न लगना, अधिक मूत्रत्याग होना, शरीर की स्तब्धता ( बँधा सा मालूम पड़ना ) एवम् ज्वर का अधिक वेग होना, ये सब लक्षण आमज्वर के होते हैं, अत एव इन लक्षणों के रहते हुए औषध ( क्वाथ रूप ) नहीं देना चाहिये। क्योंकि ऐसे समय में ( आमदोष में ) औषध प्रयोग करने से ज्वर अधिक रूप से बढता है ॥ ५९ ॥

*भूयो बाहुल्येन ॥ ५९ ॥

यहा पर "भूयः" पद का "अधिकरूप से" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ५९ ॥

अन्यच्च—

*पाययेद्दोषहरणं मोहादामज्वरे तु यः। स सुप्तं कृष्णसर्पन्तु कराग्रेण परामृशेत् ॥ ६० ॥

और भी कहा हुआ है कि–जो वैद्य भूल से आमज्वर में दोषों को दूर करने के लिये औषध प्रयोग करता है वह मानो सोये हुए काले सर्प को अंगुलियों से स्पर्श करता है ॥ ६० ॥

*इति वचनादामज्वरे भेषजनिषेधात्कथं सामे ज्वरे वा पाचनं देयम्? उच्यते—निरुपद्रवे सामज्वरे पाचनं देयम्। सोपद्रवे तु सामे भेषजं निषिद्धम्। तथा च वाग्भटः—

*सप्ताहात्परतोऽदुष्टे सामे स्यात्पाचनं ज्वरे। निरामे शमनं स्तब्धे सामे नौषधमाचरेत् ॥ ६१ ॥

इन सब पूर्वोक्त वचनों के द्वारा आमज्वर में औषध देने का निषेध होने से किस प्रकार से आमयुक्त ज्वर में पाचन औषध देना चाहिये? इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—उपद्रवरहित सामज्वर में पाचन औषध देना चाहिये, क्योंकि उपद्रवयुक्त सामज्वर में ही औषध निषिद्ध है। और वाग्भट में भी इसी विषय में कहा हुआ है कि—उपद्रवरहित सामज्वर में सात दिन के बाद पाचन औषध देना चाहिये, और निरामज्वर में शमन औषध देना चाहिये किन्तु उपद्रवयुक्त सामज्वर में औषध नहीं देना चाहिये ॥ ६१ ॥

*अदुष्टे = निरुपद्रवे । स्तब्धे = सोपद्रवे ( ६१ ) ॥ १०७ ॥

यहां पर "अदुष्टे" पदका "उपद्रव रहित" तथा "स्तब्धे" पदका "उपद्रवयुक्त" यह अर्थ समझना चाहिये ( ६१ ) ॥ १०७ ॥

अन्यच्च—

**कृशं चैवाल्पदोषञ्च शमनीयैरुपाचरेत् ॥ १०८ ॥**

और भी कहा हुआ है कि—उपवास आदि करने से ज्वररोगी यदि कृश हो गया हो अथवा उसके दोष कम हो गये हों तो उसे दोषों को शमन करने वाली ओषधियाँ देनी चाहिये ॥ १०८ ॥

अथ सामान्यज्वरे पाचनकषायमाह सुश्रुतः—

**नागरं देवकाष्ठञ्च ध्यामकं बृहतीद्वयम् । दद्यात्पाचनकं पूर्वं ज्वरितेभ्यो ज्वरापहम् ॥१०९॥**

सामान्यज्वर में पाचन कषाय ( क्वाथ ) देने के विषय में सुश्रुत का वचन सोंठ, देवदारु, रोहिस घास, कटेरी, बड़ी कटेरी ये सब समान भाग लेकर पूर्वोक्त रीति से क्वाथ बनाकर ज्वररोगी को सर्वप्रथम देना चाहिये । यह क्वाथ आमदोष को पचाने वाला होने से "पाचन" कहलाता है तथा ज्वरनाशक भी होता है ॥ १०९ ॥

***ध्यामकं = रोहिषं तदलाभादुशीरं दद्यात् । बृहतीद्वयं = बृहत्फला सूक्ष्मफला च । बृहती = क्षुद्रा, बृहती चेति कण्टकारीद्वयं वा दद्यात् ।**

**"कण्टकारीद्वयं शुण्ठी ध्यामकं सुरदारु च" ॥ ६२ ॥**

यहां पर "ध्यामक" पद से "रोहिसघास" का ग्रहण करना चाहिये । और यदि वह न मिल सके तो "खस" देना चाहिये । और "बृहतीद्वयम्" इस पद से "बड़े तथा सूक्ष्म फल वाली अथवा छोटी और बड़ी कटेरी" का बोध करना चाहिये । क्योंकि—

"दोनों कटेरी ( छोटी और बड़ी कटेरी ), सोंठ, रोहिष घास, देवदारु" ॥ ६२ ॥

***इति शार्ङ्गधरेणोक्तत्वात् । इति नागरादिक्वाथः ॥ १०९ ॥**

ऐसा पाठ शार्ङ्गधर ने अपने ग्रन्थ में भी कहा है, अत एव छोटी तथा बड़ी कटेरी का ही बोध करना उचित है । और इसका नाम "नागरादिक्वाथ" समझना चाहिये ॥ १०९ ॥

अथ सर्वज्वरेषु सामान्यतः संशमनौषधिमाह सुश्रुतः—

**अथ संशमनीयानि कषायाणि निबोध मे । सर्वज्वरेषु देयानि यानि वैद्येन जानता ॥११०॥**

हर एक ज्वर में सामान्य रूप से संशमन औषध के विषय में सुश्रुत का वचन–शास्त्रज्ञ वैद्य लोग हर एक ज्वर में जिन संशमनीय ( दोषों को भलीभांति से शमन करने वाले ) क्वाथों का प्रयोग करते हैं, उन क्वाथों को मैं कह रहा हूं तुम लोग सुनो ॥ ११० ॥

**वृश्चीरो बिल्ववर्षाभूः पयः सोदकमेव च । पचेत्क्षीरावशेषं तत्पेयं सर्वज्वरापहम् ॥ १११ ॥**

सफेद पुनर्नवा, बेल की छाल, लाल पुनर्नवा, दूध और जल इन सबों को यथाविधि पकावे, और जब दूधमात्र अवशिष्ट रह जाय अर्थात् जलमात्र जल जाय तब उतार लेवे और छान कर पिला देवे, यह क्वाथ सर्वज्वरनाशक होता है ॥ १११ ॥

***वृश्चीरः = श्वेतपुनर्नवा । वर्षाभूः = रक्तपुनर्नवा । तथा च मदनपालः—**

***पुनर्नवा श्वेतमूलो वृश्चीरो दीर्घपत्रकः । पुनर्नवाऽपरा रक्ता वर्षाभू रक्तपुष्पकः ॥ ६३ ॥**

यहां पर "वृश्चीर" पद से "सफेद पुनर्नवा" तथा "वर्षाभू" पद से "लाल पुनर्नवा" का बोध करना चाहिये । क्योंकि "मदनपाल" निघण्टु में कहा हुआ है कि—जिस पुनर्नवा का मूल भाग श्वेत वर्ण का हो तथा पत्ते बड़े बड़े हों तो उसे "वृश्चीर" अर्थात् सफेद पुनर्नवा समझना चाहिये । और जिसका मूलभाग तथा पुष्प रक्तवर्ण के हों उसे "वर्षाभू" अर्थात् लाल पुनर्नवा समझना चाहिये ॥

*पाकप्रकारमाह।

अथ दुग्धपाकमाह—

*क्षीरमष्टगुणं द्रव्यात्क्षीरान्नीरं चतुर्गुणम्। क्षीरावशेषं पक्तव्यं क्षीरपाके त्वयं विधिः॥ ६४॥

और यहां दूध पकाने का प्रकार इस भांति समझना चाहिये कि-क्वाथ्य द्रव्य से अठगुना दूध और दूध से चौगुना जल लेकर पकाना चाहिए। और जब केवल दूध अवशिष्ट रह जाय तब उतार लेना चाहिये, यह क्षीरपाक बनाने की विधि समझनी चाहिये॥ ६४॥

*द्रव्यात्-पलपरिमितात् (६४)॥ १११॥

यहां पर "द्रव्यात्" पद का "एक पल (४ तो०) क्वाथ्य द्रव्य से" यह अर्थ समझना चाहिये। अतः निष्कर्ष यह निकला कि क्वाथ्य द्रव्य १ पल, दूध ८ पल, जल ३२ पल लेकर पकाना चाहिये, और जलते २ जब केवल दूध रह जाय तब उतार लेना चाहिये (६४)॥ १११॥

अन्यच्च—

उदकाद् द्विगुणं क्षीरं शिंशपोशीरमेव च। तत्क्षीरशेषं क्वथितं पेयं सर्वज्वरापहम्॥ ११२॥

और भी कहा है कि—जल से दूना दूध लेकर उसमें सीसम का बुरादा तथा खस डालकर पकावै और जब केवल दूध रह जाय तब उतार लेवै, इस क्वाथके पीने से सम्पूर्ण ज्वर दूर होते हैं॥

अथ गुडूच्यादिक्वाथमाह—

गुडूचीधान्यकारिष्टं पद्मकं रक्तचन्दनम्। एषां क्वाथः सुप्रसिद्धः सर्वज्वरहरः स्मृतः॥
दीपनो दाहहृल्लासतृष्णाच्छर्द्यरुचीर्हरेत्॥ ११३॥

गुडूच्यादि क्वाथ—गुरुच, धनिया, नीमकी छाल, पद्माख, लालचन्दन इन सबों का क्वाथ सम्पूर्ण ज्वरों को दूर करने में सुप्रसिद्ध माना गया है। और अग्निदीपक एवम् दाह, उबकाई, प्यास, वमन तथा अरुचि को भी नष्ट करने वाला होता है॥ ११३॥

अथ संशोधननिषेधमाह—

छर्दिमूर्च्छामदश्वासभ्रमतृड्विषमज्वरान्। संशोधनस्य पानेन प्राप्नोति तरुणज्वरी॥११४॥

संशोधनविषयक निषेध—नवीन ज्वर वाला रोगी संशोधन (दोषों का शोधन करने वाले) औषधों को यदि खाये तो उससे उसे वमन, मूर्च्छा, मद, दमा, भ्रमरोग, प्यास एवम् विषमज्वर हो जाता है॥ ११४॥

अथ निषिद्धमपि संशोधनमवस्थाविशेषे देयमित्याह—

रोगे शोधनसाध्ये तु यं विद्याद् दोषदुर्बलम्। तं समीक्ष्य भिषक्कुर्याद् दोषप्रच्यावनं मृदु॥

पूर्वोक्त वचन से निषिद्ध भी संशोधन औषधों को अवस्थाविशेष में देने के विषय में वचन—शोधन औषधों द्वारा ही यदि रोग साध्य हो तो बढ़े हुये दोषों के द्वारा दुर्बल रोगी को समझ कर ही दोषों को निकालने वाला मृदु (हल्का) विरेचन देना वैद्यों के लिये उचित कर्त्तव्य है॥ ११५॥

*दोषदुर्बलं=दोषैरुपचितैर्दुर्बलं न तूपवासादिकृशम्। अत एव समीक्ष्येति॥ ११५॥

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—विरेचन कराते समय वैद्य को यह अवश्य ध्यान देना चाहिये कि रोगी दोष की अधिकता से दुर्बल है अथवा उपवासादि से, यदि दोष की अधिकता से दुर्बल है तो विरेचन कराना चाहिये और यदि उपवासादि से दुर्बल हो तो विरेचन नहीं कराना चाहिये। इन बातों को "समीक्ष्य" पद के स्वारस्य से समझना चाहिये॥ ११५॥

अथ शोधनसाध्यरोगानाह—

सद्योज्वरे विषेऽजीर्णे मन्देऽग्नावुदरे तथा स्तन्यरोगे च हृद्रोगे कासश्वासेषु वामयेत्॥११६॥
जीर्णज्वरगरच्छर्दिगुल्मप्लीहोदरेषु च। शूले शोथे मूत्रघाते कृमिरोगे विरेचयेत्॥ ११७॥

शोधन से साध्य रोगों का निर्देश—तत्काल का उत्पन्न हुआ ज्वर, विष, अजीर्ण, अग्नि की मन्दता, उदररोग ( पाठान्तर में अरुचि ), स्तन्य ( स्तनसम्बन्धी अथवा दुग्धसम्बन्धी ) रोग, हृद्रोग, कास ( खांसी ), दमा इन सब रोगों में रोगी को वमन कराना चाहिये।

और पुराना ज्वर, विष, वमन, गुल्म, प्लीहा, उदररोग, शूल, शोथ, मूत्राघात एवम् कृमिरोग इन सबों में रोगी को विरेचन कराना चाहिये ॥ ११६-११७ ॥

अन्यच्च—

**चले दोषे मृदौ कोष्ठे नेक्षेतत्र बलं नृणाम्। अव्यापद् दुर्बलस्यापि शोधनं हि तदा भवेत् ॥**

और भी कहा है कि—दोष जिस समय चलायमान हों और रोगी का कोष्ठ मृदु हो तो उस समय वैद्य उसके बलाबल का विचार न करके शोधन ( वमन, विरेचन ) कर्म के लिये औषध देवें क्योंकि उस अवस्था में दोष से दुर्बल हुये रोगी को शोधन औषध देने से वमन आदि उपद्रवरूप व्याधि उत्पन्न नहीं होती है ॥ ११८ ॥

**कुतो बलं नापेक्षणीयमित्याशङ्कायामाह-तदा तस्यामवस्थायां शोधनं दुर्बलस्यापि= दोषदुर्बलस्यापि, अव्यापद्भवेत्= छर्द्यादिव्याधिकृन्न भवतीत्यर्थः ॥ ११८ ॥**

यहां पर "क्यों नहीं बल की अपेक्षा रखनी चाहिये" इस शङ्का का निवारण श्लोक के उत्तरार्द्ध "तदा शोधनं दुर्बलस्यापि अव्यापद् भवेद्" इससे करते हैं" यह समझना चाहिये। और "तदा" पद का "उस अवस्था में" और "दुर्बलस्यापि" पदों का "दोष से दुर्बल हुये रोगी को भी" एवम् "अव्यापद् भवेत्" इन पदों का "वमन आदि उपद्रवरूप व्याधिको उत्पन्न नहीं करता है" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ११८ ॥

**पक्वोऽप्यनिर्हृतो दोषो देहे तिष्ठन्महात्ययम्। विषमं वा ज्वरं कुर्याद् बलव्यापदमेव वा ॥**

और दोष यदि परिपक्व हो गये हों किन्तु निकाले न गये हों तो वे ( दोष ) शरीर में रहकर महात्यय वा विषमज्वर अथवा बलक्षय को उत्पन्न करने वाले होते हैं ॥ ११९ ॥

**बलवतः पुरुषस्य पक्वस्य दोषस्य स्वस्थानस्थितस्य शोधनाविधाने दोषमाह सुश्रुतः— पक्व इति। पक्वो लङ्घनतिक्ताम्बुपानपेयाऽऽदिभिः। अनिर्हृतः= अधोमार्गेणानुत्सृष्टः। महात्ययं=विषमं ज्वरं चातुर्थिकं तस्यैव महात्ययत्वादिति गदाधरः। गम्भीरमिति कार्त्तिकः। महात्ययं=महाकष्टं वा। बलव्यापदं=बलक्षयम् ॥ ११९ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—यह वचन "बलवान् पुरुषका यदि परिपक्व दोष अपने स्थान में बना रहे और उसको शोधन औषध द्वारा निकाला न जाय तो हानिकारक होता है" इसी विषय में सुश्रुत महर्षि का कहा हुआ है। और "पक्व" शब्द का "परिपक्व हो गये हों अर्थात् लङ्घन ( उपवास, उष्णजलपान तथा पेया आदि पिलाने के द्वारा परिपक्व हो गये हों" और "अनिर्हृत" पद का "निकाले न गये हों अर्थात् विरेचन द्वारा अधो ( गुदा ) मार्ग से निकाले न गये हों" एवम् "महात्यय" पद का "गदाधर" आचार्य यह व्याख्या करते हैं कि—यहां पर "महात्यय" पद विषमज्वर का विशेषण है अतः "महात्यय विषमज्वर" से "चातुर्थिक ( चौथिया ) विषमज्वर" का बोध करना चाहिये। क्योंकि वही महात्यय ( अत्यन्त हानि ) कारक कहा हुआ है। और "कार्त्तिक" आचार्य "महात्यय' पद का "गम्भीरज्वर" अथवा "महाकष्ट" अर्थ करते हैं। ऐसा समझना चाहिये। और "बलव्यापद्" पद का "बलक्षय" अर्थ समझना चाहिये ॥ ११९ ॥

अथ संशोधनमाह—

**आरग्वधग्रन्थिकमुस्ततिक्ताहरीतकीभिः क्वथितः कषायः।**
**सामे सशूले कफवातयुक्ते ज्वरे हितो दीपनपाचनश्च ॥ १२० ॥**
**इत्यारग्वधादिः क्वाथः।**

[1]संशोधन आरग्वधादिक्वाथ—अमलतास, पिपरामूल, नागरमोथा, कुटकी, हरड़ इन सबों का क्वाथ आम दोष तथा शूल से युक्त वातकफज्वर में देने से हितकारी होता है तथा अग्नि, दीपक और पाचक भी होता है ॥ १२० ॥

अन्यच्च—

**पथ्याऽऽरग्वधतिक्तात्रिवृदामलकैः शृतं तोयम्। पाचनसारकमुक्तं मुनिभिर्जीर्णज्वरे सामे ॥**
**इत्यारोग्यपञ्चकद्वयम्।**

और भी कहा है कि—"हरड़, अमलतास, कुटकी, निशोथ, आमला इनका क्वाथ आमयुक्त जीर्णज्वर में देने से पाचन और दस्त को कराने वाला होता है" ऐसा मुनियों ने कहा है। आरग्वधादिक्वाथ तथा पथ्यादि क्वाथ इन दोनों को "आरोग्यपञ्चक" कहते हैं। यह और समझ लेना चाहिये ॥ १२१ ॥

अथ सारिवाऽऽदिकल्कमाह—

**अनन्ता वालकं मुस्तं नागरं कटुरोहिणी। पिष्ट्वा सुखाम्बुना कल्कं पाययेदक्षसम्मितम् ॥**
**कल्कः स्वल्पेन कालेन हन्यात्सर्वज्वरामयान्। विदध्यात्कोष्ठसंशुद्धिं दीपयेच्च हुताशनम् ॥**

सारिवाऽऽदि कल्क—सारिवा ( अनन्तमूल ), सुगन्धवाला, नागरमोथा, सोंठ, कुटकी इन सबों का कल्क ( चटनी ) बना कर गर्मजल के साथ १ तोला पिलाना चाहिये। यह कल्क सेवन करने से थोड़े ही दिनों में सम्पूर्ण ज्वरों को नष्ट करने वाला होता है। और कोष्ठ की शुद्धि करने वाला तथा अग्नि को प्रदीप्त करने वाला होता है ॥ १२२–१२३ ॥

***अनन्ता = सारिवा ॥ १२२–१२३ ॥**

यहां पर "अनन्ता" पदका "सारिवा अर्थात् अनन्तमूल" अर्थ समझना चाहिये ॥१२२–१२३॥

अथ संशोधनशमनौषधनिषेधमाह—

**पीताम्बुर्लङ्घनक्षीणो जीर्णो भुक्तः पिपासितः। न पिबेदौषधं जन्तुः संशोधनमथेतरत् ॥**

संशोधन तथा शमन औषध के निषेध के विषय—तिक्तक द्रव्यों से संस्कृत जल या क्वाथ को पीने वाले, लङ्घन करने से क्षीण हुये, अजीर्णयुक्त, ( पाठान्तर में वृद्ध ), तत्काल भोजन किये हुये, और प्यासे हुये ऐसे लोगों को संशोधन तथा संशमन औषध खाने को नहीं देना चाहिए ॥ १२४ ॥

***पीताम्बुः = पीततिक्ताम्बुः। भुक्तो = भुक्तवानित्यर्थः। अत्राध्यवसितादिवत्[2] कर्त्तरि क्तप्रत्ययः। इतरत् = संशमनम् ॥ १२४ ॥**

यहां पर "पीताम्बु" पद का "तिक्तकद्रव्यों से संस्कृत जल या क्वाथ को पीने वाले" और "भुक्त" पद का "तत्काल भोजन किये हुये" यह अर्थ समझना चाहिये और "भुक्त" पद में अध्यवसित आदि के समान "गत्यर्थाकर्मके०" त्यादि सूत्र से कर्त्ता में क्त प्रत्यय हुआ है, ऐसा समझना चाहिये "इतरत्" पद का "संशमन" अर्थ समझना चाहिये ॥ १२४ ॥

अथ सुदर्शनचूर्णमाह—

**त्रिफला रजनीयुग्मं कण्टकारीयुगं शटी। त्रिकटु ग्रन्थिकं मूर्वा गुडूची धन्वयासकः ॥१२५॥**
**कटुका पर्पटो मुस्तं त्रायमाणा च वालकम्। निम्बः पुष्करमूलञ्च मधुयष्टी च वत्सकः ॥१२६॥**

---

१. आरग्वधादिकाथ में काथ्य द्रव्य अमलतास आदि को १–१ तोले लेकर दो पाव जल में काथ करे जब दो छटाक रह जाय उतार कर छान लेवे और इसकी दो मात्रा बनाकर सुबह शाम देवे।

२. अत्र सर्वत्र "अध्यवसितादित्वा"दिति पाठ उपलभ्यते; स प्रामादिकः; अध्यवसितादिगणस्यानुपलम्भात्।

यवानीन्द्रयवो भार्गी शिग्रुबीजं सुराष्ट्रजा। वचात्वक्पद्मकोशीरचन्दनातिविषाबलाः॥१२७॥
शालिपर्णी पृश्निपर्णी विडङ्गं तगरं तथा। चित्रकं देवकाष्ठञ्च चव्यं पत्रं पटोलजम् ॥ १२८ ॥
जीवकर्षभकौ चैव लवङ्गं वंशलोचनम्। पुण्डरीकञ्च काकोली पत्रकं जातिपत्रकम् ॥ १२९ ॥
तालीसपत्रमेतानि समभागानि चूर्णयेत्। अर्द्धांशं सर्वचूर्णस्य किरातं प्रक्षिपेत्सुधीः ॥१३०॥
एतत्सुदर्शनं नाम चूर्णं दोषत्रयापहम्। ज्वरांश्च निखिलान् हन्ति नात्र कार्या विचारणा॥१३१॥
दोषजागन्तुकांश्चापि धातुस्थान्विषमज्वरान्। सन्निपातोद्भवांश्चापि मानसानपि नाशयेत् ॥
शीतादीनपि दाहादीन्मेहं तन्द्रां भ्रमं तृषाम्। कासं श्वासञ्च पाण्डुञ्च हृद्रोगं कामलामपि ॥
त्रिकपृष्ठकटीजानुपार्श्वशूलं निवारयेत्। शीताम्बुना पिबेदेतत्सर्वज्वरनिवृत्तये ॥ १३४ ॥
सुदर्शनं यथा चक्रं दानवानां विनाशनम्। तथा ज्वराणां सर्वेषां चूर्णमेतत्प्रणाशनम् ॥

सुदर्शनचूर्ण—त्रिफला ( हरड़, बहेरा, आंवला ), दोनों हल्दी ( हल्दी, दारुहल्दी ), दोनों कटेरी ( छोटी तथा बड़ी कटेरी ), कचूर, त्रिकटु (सोंठ, पीपर, मिर्च), पिपरामूल, मूर्वा, गुरुच, धमासा, कुटकी, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, त्रायमाण, सुगन्धवाला, नीमकी छाल, पुहकरमूल, मुलहठी, कुड़े की छाल, अजवाइन, इन्द्रजौ, भारङ्गी, सहिंजन के बीज, सोरठ की मिट्टी, बालवच, दालचीनी, पद्माख, खस, सफेद चन्दन का बुरादा, अतीस, खिरैटी, शालिपर्णी (सरिवन), पृश्निपर्णी (पिठवन), वायविडङ्ग, तगर, चीता, देवदारु, चव्य, परवल के पत्ते, जीवक, ऋषभक, लौङ्ग, वंशलोचन, सफेद कमल, काकोली, तेजपात, जावित्री और तालीसपत्र इन सबों को समभाग में लेकर चूर्ण कर डाले, और सम्पूर्ण चूर्ण के आधे भाग बराबर चिरायता का चूर्ण मिलाकर रख देवें। इसे "सुदर्शन चूर्ण" कहते हैं। यह तीनों दोषों को दूर करने वाला और सभी प्रकार के ज्वरों को दूर करने वाला होता है। इस विषय में कोई विचार नहीं करना चाहिये अर्थात् यह सत्य है। और वातादि दोषों से उत्पन्न होने वाले, आगन्तुक ( चोट आदि से उत्पन्न होने वाले ) तथा रस-रक्तादि धातु स्थित ज्वर एवम् विषमज्वर, सन्निपातज्वर, मानसज्वर, शीतज्वर, दाहादिज्वर, मेहरोग, तन्द्रा, भ्रम, तृषा, खांसी, दमा, पाण्डुरोग, हृद्रोग, कामला, एवम् त्रिकस्थान, पीठ, कमर, जानु, पँसली इन सब स्थानों में होने वाला शूल इन सब रोगों को भी दूर करने वाला होता है। और सर्व प्रकार के ज्वर को दूर करने के लिये इस चूर्ण को शीतल जल के साथ पीना चाहिये। और जिस प्रकार से सम्पूर्ण दानवों को नष्ट करने वाला भगवान् विष्णु का सुदर्शन चक्र होता है उसी भांति से सम्पूर्ण ज्वरों को नष्ट करने वाला होने से इसे सुदर्शन[1] चूर्ण कहते हैं ॥ १२५-१३५ ॥

*पुष्करमूलाभावे तु कुष्ठमपि दद्यात्। भार्ग्यभावे कण्टकारीमूलम्। सौराष्ट्र्यभावे स्फटिकां दद्यात्। तगरालाभे कुष्ठं देयम्। जीवकर्षभकयोरलाभे विदारीकन्दस्य भागद्वयं दद्यात्। पुण्डरीकं = श्वेतकमलम्। काकोल्यभावे अश्वगन्धामूलम्। "तालीसपत्रकाभावे स्वर्णताली प्रदीयते" इति अथवा—कण्टकारीजटा देया। इति सुदर्शनचूर्णम् ॥ १२५-१३५ ॥

यहां पर "पुहकरमूल" के अभाव में "कूठ" डालना चाहिये। "भारङ्गी" के अभाव में "कटेरी का मूल" देना चाहिये। "सोरठ मिट्टी" के अभाव में "फिटकिरी" देना चाहिये। "तगर" के न मिलने पर "कूठ" देना चाहिये। "जीवक" तथा "ऋषभक" के अभाव में "विदारीकन्द दो भाग" लेना चाहिये। "पुण्डरीक" से "सफेदकमल" का बोध करना चाहिये। "काकोली" के अभाव में "असगन्ध की जड़" लेना चाहिये। "तालीसपत्र" के अभाव में "स्वर्णताली" अथवा "कटेरी" की जड़ देना चाहिये। इस प्रकार सुदर्शन चूर्ण की विधि समझनी चाहिये ॥ १२५-१३५ ॥

---

१. सुदर्शनचूर्णको २ से ४ मासे तक की मात्रा में देना चाहिये। अनुपान मधु वा शीतल जल के साथ।

अथ निम्बादिचूर्णमाह—

**निम्बपत्रवराव्योपयवानीलवणत्रयम् । क्षारो दिग्वह्निरामेषुत्रिनेत्रान् क्रमतोऽशकान् ॥१३६॥**
**सर्वमेकीकृतं चूर्णं प्रत्यूषे भक्षयेन्नरः । ऐकाहिकं द्व्याहिकञ्च तथा त्रिदिवसज्वरम् ॥ १३७ ॥**
**चातुर्थिकं महाघोरं सततं सन्ततं दिवा । धातुस्थं च त्रिदोषोत्थं ज्वरं हन्ति नसंशयम् ॥**

**इति निम्बादिचूर्णम् ।**

निम्बादिचूर्ण—नीमके पत्ते १० भाग, त्रिफला तीन भाग ( हरड़ १ भाग, आमला १ भाग, बहेरा १ भाग ), त्रिकटु ३ भाग ( सोंठ १ भाग, पीपल १ भाग, मरिच १ भाग ), अजवायन ५ भाग तीनों निमक ३ भाग ( सेंधा निमक १ भाग, बिरियासञ्चर निमक १ भाग, काला निमक १ भाग ), जावाखार २ भाग, इन सबों को चूर्ण बनाकर एकत्र कर प्रातःकाल सूर्योदय के पहले शीतल जल के साथ जो मनुष्य खाता है तो उसके ऐकाहिक, द्व्याहिक त्र्याहिक ( तिसरिया ), चातुर्थिक ( चौथिया ) ज्वर एवम् अत्यन्त भयानक सतत (दिन रात्रि में दो बार आनेवाला) ज्वर, सन्ततज्वर (सात, दश, बारह दिन तक इत्यादि क्रम से एक सा बना रहने वाला ज्वर ), दिन में आनेवाला ज्वर रस-रक्तादि धातुगत ज्वर एवम् त्रिदोष से उत्पन्न होनेवाला ज्वर ये सब अवश्य नष्ट होते हैं। इसमें कोई सन्देह नहीं करना चाहिये। (इसकी मात्रा ३-६ माशे है। अनुपान-शीतल जल है )॥

अथ शट्यादिक्वाथमाह—

**शटी निशाद्वयं शुण्ठी दारु पुष्करमूलकम् ।**
**एला गुडूची कटुका पर्पटश्च यवासकः । शृङ्गी किराततिक्तञ्च दशमूली तथैव च ॥ १३९ ॥**
**क्वाथमेषां पिबेत्कोष्णं सिन्धुचूर्णयुतं नरः । ज्वरान्सर्वान्द्रुतं हन्ति नात्र कार्या विचारणा ॥**

शट्यादि क्वाथ—कचूर, हल्दी, दारुहल्दी, सोंठ, देवदारु, पुहकरमूल, इलायची, गुरुच, कुटकी, पित्तपापड़ा, जवासा, काकड़ाशिङ्गी, चिरायता, दशमूल की सम्पूर्ण औषधियां इन सबों का क्वाथ बनाकर उसमें सेंधा निमक योग्यताऽनुसार छोड़कर किञ्चिद् गर्म रहते ही जो मनुष्य पीता है उसके सभी प्रकार के ज्वर शीघ्र ही दूर हो जाते हैं इसमें कुछ विचार करने की आवश्यकता नहीं है ॥ १३९-१४० ॥

**अनुभूतोऽयम् । इति शट्यादिक्वाथः ॥ १३९-१४० ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिए कि-यह प्रयोग स्वयम् अनुभूत है, अतः इसमें विचार करने की आवश्यकता नहीं है, ऐसा मूल में कहा गया है। और इसका नाम शट्यादि क्वाथ है ॥

अथ हरीतक्यादिगुटीमाह—

**हरीतकीत्रिवृद्वृद्धदारकाणां पृथग्भवेत् । पलद्वयं कणा शुण्ठी गुडूची गोक्षुरो वरी ॥ १४१ ॥**
**सहदेवी विडङ्गञ्च प्रत्येकं पलसम्मितम् । मधुना वटिकां कृत्वा खादन्ज्वरमपोहति ॥१४२॥**
**कासं श्वासं मलस्तम्भं वह्निमान्द्यं नियच्छति ॥ १४३ ॥**

✓ हरीतक्यादिगुटी—हरड, निसोथ, विधारा ये तीनों पृथक् २ दो पल (८ तो०) लेवे और पीपल, सोंठ, गिलोय, गोखरू, शतावर, सहदेई, वायविडङ्ग ये सब प्रत्येक एक पल ( ४ तो० ) लेवे और सबों का चूर्ण बनाकर एकत्र कर मधु मिलाकर वटी (गोली) बना लेवै। इस वटी[1] को जो खाता है उसके ज्वर, खांसी, दमा, मलस्तम्भ ( मलावरोध ) और अग्नि की मन्दता ये सब रोग नष्ट हो जाते हैं ॥ १४१-१४३ ॥

***अनुभूतोऽयम् ॥ १४१-१४३ ॥**

* यह प्रयोग अनुभूत है ॥ १४१-१४३ ॥

---

१. आधुनिक पुरुषोपयोगी मात्रा-६ माशे से १ तोला तक समझना चाहिये।

अथ लाक्षाऽऽदितैलमाह—

लाक्षा दशाक्षा खहुणा पडक्षा सचन्दनं लोहितचन्दनञ्च ।
त्वक्पत्रकं वारि मुरा समुस्ता प्रत्येकमेतानि पलोन्मितानि ॥ १४४ ॥
किराततिक्ताविवृतासतिक्ताऽमृताकणापर्पटकण्टकार्यः ।
विडङ्गविश्वाऽऽमलकानि वासारसानिशावीरणसिन्दुवाराः ॥ १४५ ॥
एतानि देयानि पृथक्पलार्द्धमानानि सर्वाणि च भेषजानि ।
कल्कानमीषां विदधीत गव्यदुग्धेन वै सार्द्धतुलामितेन ॥ १४६ ॥
तैलं तिलानां तु तुलाऽनुमानं तेनैव कल्केन शनैः पचेच्च ।
हन्याज्ज्वरांस्तैलमिदं समस्तान् कुर्याद् वलं वीर्यमतीव पुष्टिम् ॥ १४७ ॥
विमर्दनादाशु परिश्रमं श्रमं शमं नयेत्सञ्जनयेद् द्युतिं तनोः ।
तथा व्यथामस्थिसमुद्भवामपि प्रहृत्य निद्रां समुपार्जयेत्सुखम् ॥ १४८ ॥

लाक्षादितैल—उत्तम पीपल की लाख १० तोले, मंजीठ ६ तोले, और सफेद चन्दन तथा लालचन्दन इन दोनों का बुरादा, दालचीनी, तेजपात, सुगन्धवाला, मुरा, नागरमोथा ये सब प्रत्येक ४ तोले एवम् चिरायता, निसोथ, कुटकी, गुरुच, पीपल, पित्तपापड़ा, कटेरी, वायविडङ्ग, सोंठ, आंवला, अडूसा, रास्ना, हल्दी, खस, सम्हालू ये सब प्रत्येक दो तोले; इन सब औषधों को १॥ तुला ( ६०० तोले ) दूध के साथ पीस कर कल्क बना लेवे, और उसे १ तुला ( ४०० तोले ) तिल[१] के तेल में डालकर मन्द आंच से पकावे, जब तैयार हो जाय तब उतार कर छान लेवैं । इसे लाक्षादितैल कहते हैं । इस तैल के मालिश करने से सम्पूर्ण ज्वर दूर होते हैं तथा शरीर में बल, वीर्य की वृद्धि होती है एवम् अत्यन्त पुष्टि होती है, और परिश्रम तथा भ्रमरोग शान्त

---

१. लाक्षादितैल सिद्ध करने के लिये जो तिल-तैल काम में आता है उसे मूर्च्छित करके लेना चाहिये । मूर्च्छित करने की विधि आगे लिखते हैं—

तैलं कृत्वा कटाहे दृढतरविमले मन्दमन्दानले तत्—
पक्वं निष्फेनभावं गतमिह हि यदा शैत्यभावं समेत्य ॥
मञ्जिष्ठारात्रिलोध्रैर्जलधरनलिकैः सामलैः साक्षपथ्यैः
सूचीपुष्पाङ्घ्रिनीरैरुपहितमथितैस्तैलगन्धं जहाति ॥ १ ॥
तैलस्येन्दुकलांशिकेन विकसा ग्राह्या तु मूर्च्छाविधौ,
ये चान्ये त्रिफलापयोदरजनीह्रीवेरलोध्रान्विताः ॥
सूचीपुष्पवटावरोहनलिकास्तस्याश्च पादांशिकाः
पाच्यास्तैलजगन्धदोषहृतये कल्कीकृतास्तद्विदा ॥ २ ॥

अर्थात्—तिल के तेल को लोहे की कड़ाही में रखकर मन्द २ आंच से पकावें । जब तेल फेन रहित हो जाय उतार कर शीतल होने दें । फिर इसमें मंजीठ, हरड़, बहेड़ा, आंवला, नागरमोथा हल्दी, सुगन्धवाला, पठानी लोध, केवड़ा, वटांकुर तथा नलिका ( सुगन्धिद्रव्य विशेष ) इनके कल्क ( तेल का चतुर्थांश ) तथा तेल का चौगुना पानी मिलाकर पुनः आग पर पाक करना चाहिये । कल्क द्रव्य में से मंजीठ तेल का सोलहवां भाग तथा त्रिफलादि द्रव्यों को मञ्जीठ का चतुर्थांश लेना चाहिये, अर्थात्-यदि २ सेर तेल हो तो पानी ८ सेर, मञ्जीठ की मात्रा १० तोले, आंवला, हरड़ आदि शेष द्रव्य प्रत्येक २½ तोले लेना चाहिये । तेलके शीतल होने पर उसमें कल्क को थोड़ा २ करके मिलाना चाहिये ।

हो जाते हैं । शरीर की कान्ति बढ़ती है और हड्डियों के अन्दर की पीड़ा दूर हो कर सुखपूर्वक निद्रा आती है ॥ १४४–१४८ ॥

*अरुणा = मञ्जिष्ठा । वारि = वालम् । रसा = रास्ना ॥ १४४–१४८ ॥

यहां पर "अरुणा" पद से "मंजीठ" । "वारि" पद से "सुगन्धवाला" और "रसा" पद से "रास्ना" का बोध किया गया है, यह समझना चाहिये ॥ १४४–१४८ ॥

अथ द्वितीयं लाक्षाऽऽदितैलमाह—

**लाक्षारससमं तैलं तैलान्मस्तु चतुर्गुणम् । अश्वगन्धानिशादारुकौन्तीकुष्ठाब्दचन्दनैः ॥**
**समूर्वारोहिणीरास्नाशताह्वामधुकैः समैः । सिद्धं लाक्षाऽऽदिकं नाम तैलमभ्यञ्जनादिना ॥**
**सर्वज्वरक्षयोन्मादश्वासापस्मारवातनुत् । यक्षराक्षसभूतघ्नं गर्भिणीनां च शस्यते ॥१५१॥**

द्वितीय लाक्षादि तैल—लाख का रस और तिल का तेल ये दोनों सममाग में लेकर उसमें तेल के चौगुना दही का जल मिला लेवे पश्चात् असगन्ध, हल्दी, देवदारु, रेणुका, कूठ, नागरमोथा, सफेद चन्दन, मूर्वा, कुटकी, रास्ना, शतावर, मुलेठी इन सब औषधों को समभाग में लेकर कल्क बनाकर तैल बनाने की परिभाषा के अनुसार तैल बना लेवे । सिद्ध होने पर इसको लाक्षादि तैल कहते हैं । यह तैल मालिश आदि करने से सभी प्रकार के ज्वर, क्षय, उन्माद, श्वास, अपस्मार ( मिर्गी ), वातरोग एवम् यक्ष, राक्षस तथा भूतसम्बन्धी बाधा को दूर करता है । और गर्भिणी स्त्रियों के लिये अत्यन्त हितकर होता है ॥ १४९–१५१ ॥

***मस्तु = दधिजलम् । कौन्ती = रेणुका । चन्दनमत्र श्वेतमेव न तु रक्तम् । रोहिणी = कटुका ॥ १४९–१५१ ॥**

यहां पर "मस्तु" पद का "दही का जल" । "कौन्ती" पद का "रेणुका" यह अर्थ समझना चाहिये । और "चन्दन" पद से "सफेद चन्दन" का ही ग्रहण करना चाहिये न कि लालचन्दन का । एवम् "रोहिणी" पद का "कुटकी" अर्थ समझना चाहिये ॥ १४९–१५१ ॥

अथ महालाक्षाऽदितैलमाह—

**लाक्षा हरिद्रा मञ्जिष्ठा फेनिलं मधुकं बला । लामज्जकं चन्दनं च चम्पकं नीलमुत्पलम् ॥**
**प्रत्येकमेषां षण्मुष्टीः पक्त्वा तोये चतुर्गुणे । चतुर्भागावशेषे तु गर्भे चैतत्समावपेत् ॥ १५३ ॥**
**रेणुका पद्मकञ्चैव वाजिगन्धा तथैव च । वेतसं चोरकं कुष्ठं देवदारु नखं त्वचम् ॥ १५४ ॥**
**शतपुष्पा पुण्डरीकं मांसी मधुकमेव च । एभिरक्षमितैः कल्कैः कषायेणैव पेषितैः ॥ १५५ ॥**
**मस्तुशुक्तारनालानामाढकांशं समावपेत् । क्षीराढकसमायुक्तं तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥ १५६ ॥**
**अभ्यङ्गात्तैलमेतद्धि शीघ्रं दाहमपोहति । व्यपोहति तथा वातपित्तश्लेष्मभवज्वरम् ॥१५७॥**
**सप्रलापं सतृष्णञ्च तालुशोषभ्रमान्वितम् । ग्रहोपसृष्टा ये बाला रक्षसा दूषिताश्च ये ।**
**तेषां कष्टं प्रशमयेत्तैलं लाक्षाऽऽदिकं महत् ॥ १५८ ॥**

महालाक्षादितैल—लाख; हल्दी; मंजीठ; बेर; मुलेठी; खिरैंटी; लामज्जक तृण; सफेद चन्दन; चम्पा; नीलकमल ये सब प्रत्येक चौबीस २ तोले लेकर जवकुट कर चौगुने जल में डालकर पकावे जब चतुर्थांश जल शेष रहे तब उतार कर छान लेवें, फिर उसमें रेणुका, पद्माख, असगन्ध, बेंत, भटेउर, कूठ; देवदारु, नख ( सुगन्ध द्रव्य ), दालचीनी, सौंफ, सफेद कमल, जटामांसी, मुलेठी ये सब प्रत्येक एक २ तोले लेकर उसी क्वाथ से पीसकर मिला देवें । उसके बाद दही का जल, शुक्त, आरनाल ये सब प्रत्येक एक २ आढक और दूध एक आढक और तिल का तेल १६ पल इन सबों को मिलाकर यथाविधि पकावे तैयार होने पर उतार कर छान लेवें इसी को महालाक्षादि तैल कहते हैं । शरीर में इस तेल की मालिश करने से शीघ्र दाह दूर होता है, प्रलाप, प्यास, तालु का

सूखना एवम् भ्रम इन सब उपद्रवों से युक्त वात, पित्त तथा कफ सम्बन्धी सम्पूर्ण ज्वर नष्ट हो जाते हैं। और जो बालक ग्रह से ग्रस्त हैं या राक्षसबाधा से पीड़ित हैं, उन सबों के कष्ट को यह महालाक्षादि तैल दूर करता है ॥ १५२–१५८ ॥

*फेनिलं = वदरी। लामज्जकम् = उशीरवत् पीतच्छवितृणविशेषः।

"लामज्जकं यदा न स्यादुशीरं दीयते तदा"।

( चम्पकमित्यस्य स्थाने कुत्रापि गैरिकमिति पाठः। )

"नीलोत्पलस्यालाभे तु कुमुदं देयमिष्यते"।

समावपेत्प्रक्षिपेदित्यर्थः। चोरकं = ग्रन्थिपर्णस्य भेदः 'भटेउर' इति नैपालदेशे भवति, तदलाभे ग्रन्थिपर्णं देयम्। पुण्डरीकं = श्वेतकमलम्। मस्तु = दधिजलम्। शुक्तं = सन्धानभेदः। आरनालः = सोऽपि सन्धानभेदः ॥ १५२–१५८ ॥

यहां पर "फेनिल" पद का "बेर"। "लामज्जक" पद से "खस की भांति पीले रंग के एक तृण विशेष" का बोध करना चाहिये, और यदि लामज्जक न मिल सके तो इसके अभाव में खस का प्रयोग करना चाहिये। "चम्पक" अर्थात् "चम्पा" के स्थान में कहीं २ "गैरिक" का पाठ होने से "गेरू" का बोध करना चाहिये। नीलोत्पल अर्थात् नीलकमल के अभाव में कुमुद अर्थात् कोई का ग्रहण करना चाहिये। "चोरक" पद से "ग्रन्थिपर्ण" ( गठिवन ) का भेद "भटेउर" नाम से नैपाल देश में प्रसिद्ध द्रव्य का बोध करना चाहिये। और इसके अभाव में ग्रन्थिपर्ण ( गंठिवन ) का प्रयोग करना चाहिये। "पुण्डरीक" पद का "सफेद कमल"। 'मस्तु" पद का "दही का जल" अर्थ समझना चाहिये। शुक्त तथा आरनाल सन्धान के भेद हैं, इनके लक्षण पूर्वखण्ड में कह आये हैं, वहां से समझ लेना चाहिये। इसको महालाक्षादि तैल कहते हैं ॥ १५२–१५८ ॥

## अथ नवज्वरे रसप्रयोगाः।

अथोदकमञ्जरीरसमाह—

सूतो गन्धष्टङ्कणः शोषणश्च सर्वैस्तुल्या शर्करा मत्स्यपित्तैः।
भूयो भूयो मर्दयेत्तत् त्रिरात्रं वल्लो देयः शृङ्गवेरद्रवेण ॥ १५९ ॥
तापे शीतं व्यञ्जनैस्तक्रभक्तं वृन्ताकाढ्यं पथ्यमेतत्प्रदिष्टम्।
अह्नायोग्रं हन्ति सद्यो ज्वरन्तु पित्ताधिक्ये मूर्ध्नि तोयं च दद्यात् ॥ १६० ॥

नवीन ज्वर में रस-प्रयोग बताते हुए प्रथम "उदकमञ्जरीरस" को कहते हैं—शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, भुना हुआ सुहागा और मरिच ये सब समभाग में लेकर उसमें इन सबों के बराबर शक्कर मिलाकर रोहू मछली के पित्त के साथ तीन दिन तक बराबर खरल करै पश्चात् इनमें से २ या तीन रत्ती के बराबर गोली बनाकर उसे अदरख के स्वरस के साथ रोगी को खिलावै, इसके खाने के बाद यदि गर्मी मालूम पड़ै तो शीतल उपचार ( शीतल जल पिलाना, पंखे की हवा करना ) करै और भात, मठ्ठा तथा बैंगन का शाक प्रायः करके भोजन के लिये देवै, क्योंकि यहीं पथ्य कहा हुआ है। इसके सेवन करने से एक ही दिन में भयङ्कर भी नवीन ज्वर शान्त हो जाता है। यदि पित्त की अधिकता हो तो शिर के ऊपर शीतल जल की धारा देनी चाहिये ( आधुनिक मात्रा १ से १ ½ रत्ती तक देनी चाहिये ) ॥ १५९–१६० ॥

*अस्य प्रक्रिया—पारा शुद्ध भाग १, गन्धक भाग १, सोहागा भृष्ट भाग १, मरिच भाग १, शर्करा भाग ४, रोहितमत्स्यपित्त भाग ४, प्रतिदिनं सर्वं दिनत्रयं मर्दयेत्। रसमिमं रक्तिकात्रयमितमार्द्रकरसेन दद्यात्। ओदनं, तक्रं, वृन्ताकफलं च भोक्तुं दद्याद्, व्यजनाद्यैः शीतलमुपचारं कुर्याद्। अयमुदकमञ्जरीरसो नवज्वरेषु रसरत्नप्रदीपे उक्तः ॥

इसके बनाने की प्रक्रिया—पारा शुद्ध १ भाग, गन्धक १ भाग, भुना हुआ सुहागा१ भाग मरिच १ भाग, शक्कर ४ भाग, रोहू मछली का पित्त ४ भाग, प्रतिदिन इन सबों को एकत्र कर तीन दिन तक खरल करना चाहिये। इस रस की मात्रा २ या ३ रत्ती के बराबर है अतः उतनी बड़ी गोली बना लेनी चाहिये और उसे अदरख के स्वरस के साथ देना चाहिये। एवम् भात, मट्ठा, बैंगन का शाक खाने के लिये देना चाहिये। और पंखे आदि के द्वारा हवा करके शीतल उपचार करना चाहिये। यह उदकमञ्जरी रस नवीन ज्वर के लिये रसरत्नप्रदीप ग्रन्थ में कहा हुआ है॥

अथ ज्वरधूमकेतुरसमाह—

**भवेत् समं सूतसमुद्रफेनहिङ्गूलगन्धं परिमर्द्य यामम्।**
**नवज्वरे वल्लयुगं त्रिघस्रमार्द्राम्भसाऽयं ज्वरधूमकेतुः॥ १६१॥**

ज्वरधूमकेतु रस—शुद्धपारा, शुद्ध गन्धक, शुद्ध हिंगुल ( सिंगरफ ), समुद्रफेन इन सबों को समान भाग में लेकर एक प्रहर तक अदरख के स्वरस के साथ खूब खरल करे। पश्चात् ४–६ रत्ती प्रमाण की ( मात्रा अधिक होने से १–२ रत्ती तक की ) गोली बनाकर उसमें से १ गोली अदरख के स्वरस के साथ तीन दिन तक नवीन ज्वर में रोगी को खिलाना चाहिये। यह ज्वर के नाश करने में धूमकेतु है अतः इसका नाम ज्वरधूमकेतु रस कहा गया है॥ १६१॥

***अस्य प्रक्रिया यथा–पाराशुद्ध, हिङ्गुलशुद्ध, गन्धकशुद्ध, समुद्रफेन–समभागं सर्वं याममेकमार्द्रकरसेन संमर्द्य रक्तिकाषट्कमितमार्द्रकरसेन दिनत्रयं नवज्वरी भक्षयेद्दिनत्रया-न्नवज्वरो नश्येद्। इति ज्वरधूमकेतुः, रसेन्द्रचिन्तामणौ॥ १६१॥**

इसकी प्रक्रिया—पारा शुद्ध, हिङ्गुल ( सिंगरफ ) शुद्ध, गन्धक शुद्ध, समुद्रफेन इन सबों को समान भाग लेकर एकत्र कर सबों को १ प्रहर तक अदरख के स्वरस के साथ खूब खरल कर ४–६ रत्ती प्रमाण की गोली बनाकर उसे अदरख के रस के साथ तीन दिन तक नवीन ज्वर वाला रोगी खावे, इसके सेवन से तीन दिन के अन्दर ही नवीन ज्वर दूर हो जाता है। यह ज्वरधूमकेतु रस रसेन्द्रचिन्तामणि ग्रन्थ में कहा हुआ है॥ १६१॥

अथ महाज्वराङ्कुशरसमाह—

**शुद्धसूतो विषं गन्धः प्रत्येकं शाणसम्मितः। धूर्त्तबीजं त्रिशाणं स्यात्सर्वेभ्यो द्विगुणा भवेत्॥**
**हेमाह्वा कारयेदेषां सूक्ष्मं चूर्णं प्रयत्नतः। देयं जम्बीरमज्जाभिश्चूर्णं गुञ्जाद्वयोन्मितम्॥**
**आर्द्रकस्य रसेनापि ज्वरं हन्ति त्रिदोषजम्। ऐकाहिकं द्व्याहिकं च त्र्याहिकं च चतुर्थकम्॥**
**विषमञ्च ज्वरं हन्यान्नवं जीर्णञ्च सर्वथा। महाज्वराङ्कुशो नाम्ना रसोऽयं सर्वसम्मतः॥**

महाज्वराङ्कुश रस—शुद्ध पारा, शुद्ध विष, शुद्ध गन्धक ये सब प्रत्येक एक २ टङ्क; धतूरे का बीज ३ टङ्क, इन सबों के दूना अर्थात् १२ टङ्क चोक ( भड़भाड़ अर्थात् सत्यानाशी की जड़ ) लेकर सबों का खूब महीन चूर्ण कर डाले और उसे जमीरी नीबू अथवा अदरख के रस के साथ दो रत्ती प्रमाण खाने के लिये देवै तो उससे ऐकाहिक ( अंतरिया ), द्व्याहिक, त्र्याहिक ( तिसरिया ), चातुर्थिक ( चौथिया ) ज्वर, विषमज्वर, नवीन तथा पुराने सभी प्रकार के ज्वर नष्ट हो जाते हैं। यह महाज्वराङ्कुश नाम से प्रसिद्ध रस सभी वैद्य लोगों को संमत है ( आधुनिक मात्रा १ रत्ती तथा अनुपान मधु, आदि का रस है॥ १६२–१६५॥

***प्रक्रिया–शुद्धपारा, शुद्धगन्धक, शुद्धविष, प्रत्येकं टंक १, धत्तूरबीज टंक ३, चोक टंक १२, सर्वेषां चूर्णमतिसूक्ष्मं कर्त्तव्यम्। इति महाज्वराङ्कुशः सर्वज्वरेषु शार्ङ्गधरे॥१६२–१६५॥**

प्रक्रिया—शुद्ध पारा; शुद्ध गन्धक; शुद्ध विष; प्रत्येक एक २ टङ्क; धतूरा का बीज ३ टङ्क, चोक

१२ टंक इन सबों का चूर्ण अत्यन्त सूक्ष्म करना चाहिये। यह महाज्वराङ्कुश रस सभी ज्वरों में दिया जाता है। इसका योग शार्ङ्गधर में कहा हुआ है॥ १६२-१६५॥

अथ ज्वरघ्नीं वटिकामाह—

**एको भागो रसाच्छुद्धाच्छैलेयः पिप्पली शिवा। आकारकरभो गन्धः कटुतैलेन शोधितः॥ फलानि चेन्द्रवारुण्याश्चतुर्भागमिता अमी। एकत्र मर्दयेच्चूर्णमिन्द्रवारुणिकारसैः॥ १६७॥ माषोन्मितां वटीं कृत्वा दद्यात्सद्योज्वरे बुधः। छिन्नारसानुपानेन ज्वरघ्नी वटिका मता॥**

ज्वरघ्नी वटी—शुद्ध पारा १ भाग; भूरिछरीला, पीपल; हरड़; अकरकरा; कडुये तेल से शुद्ध किया हुआ गन्धक, इन्द्रायण के फल ये सब मिलाकर चार भाग के बराबर लेकर चूर्ण कर लेवैं पश्चात् सबों को एकत्र कर इन्द्रायण के रस के साथ खरल करें और उरद के प्रमाण गोली बनाकर नवीन ज्वर में गिलोय के रस के साथ रोगी को वैद्य खिला देवैं। इसे ज्वरघ्नी वटी कहते हैं॥

**छशैलेयः="छर" इति लोके। शिवा=हरीतकी। आकारकरभः="अकरकरा" इति लोके। चतुर्भागमिता अमी शैलेयादयः षट् समुदिता भागचतुष्टयमिताः। इति ज्वरघ्नी वटिका शार्ङ्गधरे॥ १६६-१६८॥**

यहां पर "शैलेय" पद का "भूरि छरीला"। "शिवा" पद का "हरड़"। "आकारकरभ" पद का "अकरकरा" अर्थ समझना चाहिये। "चतुर्भागमिता अमी" इन पदों का "भूरिछरीला आदिक ये सब ६ द्रव्य मिलकर चार भाग के बराबर होने चाहिये" यह अर्थ समझना चाहिये। यह ज्वरघ्नी वटी शार्ङ्गधर में कही हुई है॥ १६६-१६८॥

अथ द्वितीयां ज्वरघ्नीं वटिकामाह—

**रसं गन्धञ्च दरदं जैपालं क्रमवर्द्धितम्। दन्तीरसेन संपिष्य वटी गुञ्जामिता भवेत्॥१६९॥ प्रभाते सितया सार्द्धमशिता शीतवारिणा। एकेन दिवसेनैषा नवज्वरहरी भवेत्॥ १७०॥**

दूसरी ज्वरघ्नी वटी—शुद्ध पारा १ भाग; शुद्ध गन्धक २ भाग; शुद्ध सिङ्गरफ ३ भाग; शुद्ध जमालगोटा के बीज ४ भाग इन सबों को एकत्र पीसकर दन्ती के रस के साथ खरल कर १ रत्ती के बराबर गोली बना लेवैं, और प्रातःकाल स्वच्छ शक्कर के साथ मिलाकर शीतल जल के साथ एक गोली खाने से एक दिन में ही यह नवीन ज्वर को दूर करने वाली होती है (ज्वरघ्नी वटियां कुछ दस्तावर भी होती हैं, अतः विबन्ध युक्त ज्वर में अधिक लाभ करती हैं)॥ १६९-१७०॥

अथ नवज्वरहरीं वटीमाह—

**रसो गन्धो विषं शुण्ठीपिप्पलीमरिचानि च।**
**पथ्या बिभीतकं धात्री दन्तीबीजं च शोधितम्॥ १७१॥**
**चूर्णमेषां समांशानां द्रोणपुष्पीरसैः पुटेत्। वटीं माषनिभां कुर्याद्भक्षयेन्नूतने ज्वरे॥१७२॥**

नवज्वरहरी वटी-शुद्ध पारा; शुद्ध गन्धक; शुद्ध विष; सोंठ; पीपल; मरिच; हरड; बहेरा; आमला; शुद्ध दन्ती का बीज इन सबों को समान भाग में लेकर चूर्ण कर डालै; पश्चात् गूमा के रस में भावना देकर खरल करके उरद के बराबर गोली बना डालै। इसको नवीन ज्वर में सेवन करना चाहिये॥ १७१-१७२॥

अथ सर्वज्वरहरं रसमाह—

**एकभागो रसो भागद्वयं शुद्धञ्च गन्धकम्। गरलस्य त्रयो भागाश्चतुर्भागा हिमावती॥१७३॥**
**जैपालकः पञ्चभागो निम्बूद्रवविमर्दितः। कृमिघ्नप्रमिता वट्यः कार्याः सर्वज्वरच्छिदः॥१७४॥**
**शृङ्गबेरेण दातव्या वटिकैका दिने दिने। जीर्णज्वरे तथाऽजीर्णे सामे वा विषमे तथा॥१७५॥**
**ज्वरं सर्वं निहन्त्यसौ दावो वनमिवानलः॥ १७६॥**

सर्वज्वरहर रस—शुद्धपारा १ भाग; शुद्धगन्धक २ भाग; शुद्ध विष ३ भाग; चोक (सत्यानाशी की जड़) ४ भाग, शुद्ध जमाल गोटा ५ भाग लेकर इन सबों के चूर्ण को नीबू के रस के साथ खूब खरल करके वायविडङ्ग के समान गोली बना लेवै। इस गोली के सेवन करने से सम्पूर्ण ज्वर दूर होते हैं। और अदरख के रस के साथ प्रतिदिन इसकी एक २ गोली देनी चाहिये; जीर्णज्वर (पुराना ज्वर); अजीर्ण ज्वर (नवीन ज्वर); सामज्वर (आमदोष युक्त ज्वर); विषमज्वर इन सब में प्रयोग करने से यह वटी संपूर्ण ज्वरों को इस भांति नष्ट करती है; जैसे कि दावाग्नि वन को नष्ट कर देती है॥ १७३-१७६॥

इति नवज्वरे रसाः।

## अथ सामान्यज्वरे रसाः।

तत्र महाज्वराङ्कुशरसः (सर्वज्वरेषु)—

**शुद्धं सूतं विषं गन्धं धूर्त्तबीजं त्रिभिः समम्। चतुर्णां द्विगुणं व्योषं चूर्णं गुञ्जाद्वयोन्मितम्॥ आर्द्रकस्य रसैः किं वा जम्बीरस्य रसैर्युतम्। महाज्वराङ्कुशो नाम्ना सर्वज्वरविनाशनः॥ ऐकाहिकं द्व्याहिकञ्च त्र्याहिकञ्च चतुर्थकम्। विषमं वा त्रिदोषं वा ज्वरं हन्ति न संशयः॥**

अब सामान्यरूप से ज्वर में रसों को कहते हुये प्रथम महाज्वराङ्कुश रस को कहते हैं; जो कि सम्पूर्ण ज्वरों में दिया जाता है—महाज्वराङ्कुश रस—शुद्ध पारा, शुद्ध विष, शुद्ध गन्धक ये तीनों द्रव्य प्रत्येक एक २ भाग, धतूरे के बीज तीन भाग, सोंठ ४ भाग, पीपल ४ भाग, मिरच ४ भाग लेकर इन सबों का अत्यन्त सूक्ष्म चूर्ण तैयार कर लेवै पश्चात् दो रत्ती प्रमाण लेकर अदरख या जमीरी नीबू के रस के साथ ज्वररोगी को सेवन करावै। यह महाज्वराङ्कुश नामक रस सम्पूर्ण ज्वरों को नष्ट करने वाला होता है क्योंकि इसके सेवन से ऐकाहिक (अँतरिया), द्व्याहिक, त्र्याहिक (तिसरिया), चातुर्थिक (चौथिया) ज्वर; विषमज्वर; त्रिदोष से उत्पन्न हुआ ज्वर ये सभी ज्वर निःसन्देह नष्ट हो जाते हैं॥ १७७-१७९॥

***प्रक्रिया—शुद्धपारद टंकः १, शुद्धविष टंकः १, शुद्धगन्धक टंकः १, धत्तूरबीज टंकः ३, त्रिकटु प्रत्येकं टंकः ४, सर्वेषां चूर्णमतिसूक्ष्मं कर्त्तव्यम्। इति महाज्वराङ्कुशः सर्वज्वरेषु॥ १७७-१७९॥**

प्रक्रिया—शुद्धपारा १ टङ्क, शुद्ध विष १ टङ्क, शुद्ध गन्धक १ टङ्क, धतूरा के बीज ३ टङ्क, त्रिकटु प्रत्येक ४ टङ्क (सोंठ ४ टङ्क, पीपल ४ टङ्क, मिरच ४ टङ्क), इन सबों का चूर्ण अति सूक्ष्म करना चाहिये। यह महाज्वराङ्कुश रस सम्पूर्ण ज्वरों में देने योग्य होता है (इस की मात्रा १ चावल से २ चावल बराबर है)॥ १७७-१७९॥

अथ श्वासकुठाररसमाह—

**सूतं गन्धं विषं चैव टङ्कणं च मनःशिला। एतानि टङ्कमात्राणि मरिचं त्वष्टटङ्ककम्॥१८०॥ कटुत्रयं टङ्कषट्कं खल्ले क्षिप्त्वा विचूर्णयेत्। रसः श्वासकुठारोऽयं सर्वज्वरहरः परः॥१८१॥**

श्वासकुठाररस—शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, शुद्ध विष, शुद्ध सुहागा, शुद्ध मैनशिल ये सब प्रत्येक एक २ टङ्क, मरिच ८ टङ्क, त्रिकटु ६ टंक (सोंठ २ टंक, पीपल २ टङ्क, मरिच २ टंक) लेकर इन सबों को खरल में रखकर अत्यन्त सूक्ष्म चूर्ण बना लेवैं, इसका नाम श्वासकुठाररस है और यह सम्पूर्ण ज्वरों को भी भलीभांति नष्ट करने वाला होता है॥ १८०-१८१॥

***इति श्वासकुठारो रसः। श्वासे, सर्वज्वरे, रसरत्नाकरे॥ १८०-१८१॥**

यह श्वासकुठाररस श्वास (दमा) में तथा सम्पूर्ण ज्वरों में दिया जाता है और इसका उल्लेख रसरत्नाकर ग्रन्थ में मिलता है, (इसकी मात्रा १ रत्ती पान के रस में देना चाहिये)॥१८०-१८१॥

अथ ज्वराङ्कुशमाह—

दारुमुखां शिखिग्रीवां रसकञ्च पृथक् पृथक्। टङ्कत्रयानुमानेन गृहीत्वा कनकद्रवैः ॥१८२॥
मर्दयेत् त्रिदिनं कार्या वटी चणकमात्रया। मरिचैरेकविंशत्या सप्तभिस्तुलसीदलैः ॥१८३॥
खादेद्वटीद्वयं पथ्यं दुग्धभक्तं सशर्करम्। तरुणं विषमं जीर्णं हन्यात्सर्वज्वरं ध्रुवम् ॥ १८४ ॥

ज्वराङ्कुश-शुद्ध दारुमूप ( विषविशेष ), शुद्ध तूतिया, शुद्ध खपरिआ ये सब पृथक् २ तीन २ टंक लेकर धतूरे के रस के साथ तीन दिन तक खरल करके चने के बराबर २ गोलियां बना लेवै, और प्रतिदिन दो २ गोली २१ काली मिरच और ७ तुलसी के पत्तों के साथ सेवन करै। इसमें दूध भात तथा शक्कर भोजन करना पथ्य है, इससे नवीन, विषम तथा पुराने सभी प्रकार के ज्वर निश्चय दूर हो जाते हैं ॥ १८२-१८४ ॥

*दारुमुखा = दारुमूपम्। शिखिग्रीवा = तुत्थम्। रसकं 'खपरिया' इति लोके। प्रत्येकं स्यात् टङ्कत्रयम् ३ धत्तूरपत्रस्य रसेन मर्दयेत्। इति ज्वराङ्कुशः सर्वज्वरेषु ॥१८२-१८४॥

"दारुमुखा" पद का "दारुमूप"। "शिखिग्रीवा"। पदका "तूतिया"। "रसक" पदका "खपरिआ" अर्थ समझना चाहिये। और ये तीनों द्रव्य प्रत्येक तीन २ टङ्क लेकर धतूरे के रस के साथ मर्दन ( खरल ) करना चाहिये। यह ज्वराङ्कुश सम्पूर्ण ज्वरों में दिया जाता है। ( मात्रा १ से २ रत्ती मधु से चाटना चाहिये ) ॥ १८२-१८४ ॥

अथ हुताशनरसमाह—

नागरं कर्षमात्रञ्च टङ्कणं कर्षकद्वयम्। मरिचं सार्द्धकर्षं स्यात्तावद्दग्धवराटकम् ॥ १८५ ॥
विषं कर्षचतुर्थांशं सर्वमेकत्र चूर्णयेत्। रसो हुताशनो नाम्ना खाद्यो गुञ्जामितो ज्वरे ॥१८६॥

हुताशन रस—सोंठ १ तोला, शुद्धसुहागा २ तो०, मरिच १॥ तो०, कौड़ी का भस्म १॥ तोला शुद्ध विष ३ मासे लेकर सबों का एकत्र चूर्ण कर लेवै। यह हुताशन नामक रस है, इसे सभी प्रकार के ज्वरों में एक रत्ती के प्रमाण में सेवन करना चाहिये, इससे सम्पूर्ण ज्वर नष्ट हो जाते हैं ॥

अथ जीर्णज्वरघ्नीं वटिकामाह—

शुद्धजैपालटङ्कं तु कट्वीं टङ्कद्वयोन्मिताम्। गैरिकं टङ्कमेकञ्च कन्यानीरेण मर्दयेत् ॥ १८७ ॥
कलायसदृशी कार्या वटिका ताञ्च भक्षयेत्। शीतलेन जलेनैव वटी जीर्णज्वरापहा ॥ १८८ ॥

जीर्णज्वरघ्नी वटी—शुद्ध जमालगोटा ४ मासे, कुटकी ८ मासे, गेरू ४ मासे, इन सबों को एकत्र खरल में घीकुवार के रस के साथ खूब घोटै, और मटर के बराबर गोली बनाकर एक गोली शीतल जल के साथ सेवन करै तो इससे पुराना ज्वर दूर होता है ॥ १८७-१८८ ॥

अथ रविसुन्दररसमाह—

द्विभागतालेन हतं च ताम्रं रसं च गन्धं च समीनमायुम्।
विषं समं च द्विगुणञ्च ताम्रं त्रिःसप्तवारेण दिवाकरांशौ ॥ १८९ ॥
विमर्द्य चारिष्टरसेन चूर्णं गुञ्जैकदत्तं सितया समेतम्।
ज्वराङ्कुशोऽयं रविसुन्दराख्यो ज्वरान्निहन्त्यष्टविधान्समस्तान् ॥ १९० ॥

रविसुन्दर रस—शुद्ध पारा १ भाग, शुद्ध गन्धक १ भाग, शुद्ध विष १ भाग, रोहू मछली का पित्त १ भाग, दुगुनी शुद्ध हरताल से मारा हुआ तांबा २ भाग लेकर इन सबों को चूर्णकर एकत्र नीम के पत्तों के रस के साथ खरलकर २१ वार उक्त रस की भावना दे धूप में सुखावै। और इसमें से १ रत्ती प्रमाण चूर्ण लेकर साफ शक्कर के साथ सेवन करना चाहिये। यह रविसुन्दर नामक रस ज्वररूपी हस्ती के लिये अङ्कुश स्वरूप है, अतः सेवन करने से आठ प्रकार के संपूर्ण ज्वरों को नष्ट करता है ॥ १८९-१९० ॥

*अस्य प्रक्रिया—पारद टंकः १ गन्धक टंकः १, विष टंकः १, द्विगुणतालकहृत ताम्र टंकः २,रोहितमत्स्यपित्त टंकः १, सर्वमेकत्र चूर्णयित्वा निम्बपत्ररसैर्भावयित्वा २१ वारानुष्णे संशोष्य १ रक्तिकामात्रं श्वेतशर्करया भक्षणीयम् । इति सर्वज्वरे रविसुन्दरो रसः ॥

इसकी प्रक्रिया—शुद्ध पारा १ टंक, शुद्ध गन्धक १ टंक, शुद्ध विष १ टंक, दुगुनी हरताल से मारा हुआ तवा २ टंक, रोहू मछली का पित्त १ टंक, इन सवों को एकत्र चूर्णकर नीम के पत्तों के रस के साथ २१ वार भावना देकर धूप में सुखाकर १ रत्ती प्रमाण सफेद शक्कर के साथ सेवन करना चाहिये। यह रविसुन्दर रस सभी प्रकार के ज्वरों में देने योग्य होता है ॥१८९-१९० ॥

अथ कज्जलीमाह—

## ( रसरत्नप्रदीपे )

शुद्धं सूतं तथा गन्धं खल्ले तावद्विमर्दयेत् । सूतं न दृश्यते यावत्किन्तु तत्कज्जलं भवेत् ॥
एषा कज्जलिका ख्याता बृंहणी वीर्यवर्द्धिनी । नानाऽनुपानयोगेन सर्वव्याधिविनाशिनी ॥

रसरत्नप्रदीप में कही हुई कज्जली वनाने की विध—शुद्ध पारा और शुद्ध गन्धक दोनों को समान भाग में लेकर खरल में रख तव तक घोटना चाहिये कि जव तक पारा दिखाई पड़े, पश्चात् जव पारा न दिखाई पड़े किन्तु कज्जली के रूप में हो जाय तो घोटना वन्द कर देना चाहिये। इसीको कज्जली कहते हैं। यह कज्जली बृंहण ( धातुवर्धक होती है एवम् अनेक प्रकार के अनुपान के साथ देने से सम्पूर्ण रोगों को दूर करने वाली होती है ॥ १९१-१९२ ॥

अथ रसपर्पटीमाह—

जपापत्ररसेनाथ वर्द्धमानरसेन च । भृङ्गराजरसेनापि काकमाच्या रसेन च ॥ १९३ ॥
रसं संशोधयेत्तेन तत्समं शोधयेद्बलिम् । भृङ्गराजरसैः पिष्ट्वा शोषयेदर्करश्मिभिः ॥ १९४ ॥
सप्तधा वा त्रिधा वाऽपि पश्चाच्चूर्णन्तु कारयेत् । चूर्णयित्वा समं तेन रसेन सह मर्दयेत् ॥
नष्टसूतं यदा चूर्णं भवेत्कज्जलसन्निभम् । निर्धूमबदराङ्गारे द्रवीकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ १९६ ॥
तत्र तं महिषीविष्ठास्थापिते कदलीदले । निक्षिपेत्तदुपर्य्यन्यत् पत्रं दत्वा प्रपीडयेत् ॥१९७॥
शीतलञ्च ततः पत्रात् समुद्धृत्य विचूर्णयेत् । एवं सिद्धा भवेद्व्याधिघातिनी रसपर्पटी ॥
ज्वरादिव्याधिभिर्व्याप्तं विश्वं दृष्ट्वा पुरा हरः । चकार कृपया युक्तः सुधावद्रसपर्पटीम् ॥
रक्तिकासम्मितां तावद् भृष्टजीरकसंयुताम् । गुञ्जाऽर्द्धभृष्टहिङ्ग्वाढ्यां भक्षयेद्रसपर्पटीम् ॥
रोगानुरूपभैषज्यैरपि तां भक्षयेद् बुधः । पिबेत्तदनु पानीयं शीतलं चुलुकत्रयम् ॥ २०१ ॥
प्रत्यहं वर्धयेत्तस्या एकैकां रक्तिकां भिषक् । नाधिकां दशगुञ्जातो भक्षयेत्तां कदाचन ॥
एकादशदिनारम्भात्तां ततो वाऽपकर्षयेत् । एवमेतां समश्नीयाज्जरो विंशतिवासरान् ॥२०३॥
शिवं गुरूस्तथा विप्रान्पूजित्वा प्रणम्य च । श्रद्धया भक्षयेदेतां क्षीरमांसरसाशनः ॥ २०४ ॥
ज्वरञ्च ग्रहणीं वाऽपि तथाऽतीसारमेव च । कामलां पाण्डुरोगञ्च शूलं प्लीहं जलोदरम् ॥
एवमादीन् गदान् हत्वा हृष्टः पुष्टश्च वीर्यवान् । जीवेद्वर्षशतं साग्रं वलीपलितवर्जितः ॥२०६॥

रसपर्पटी—सर्वप्रथम पारे को लेकर अढौल के पत्ते के रस के साथ यत्नपूर्वक शोधन करै, तत्पश्चात् सफेद एरण्ड के पत्तों के साथ, भांगरा के रसके साथ और अन्त में मकोय के रसके साथ पारे का शोधन करै। पुनः इसके वाद पारा ही के वरावर गन्धक लेकर उसका भी पूर्वोक्त रसों के साथ पृथक् २ शोधन करै। और उक्त गन्धक को भांगरा के रस में मर्दन करके धूप में, रखकर सुखावे, इस भांति से ७ वार वा तीन वार गन्धक को भांगरा के रस में मर्दन कर धूप में रखकर सुखाने के वाद चूर्ण करके उक्त पाराके साथ मिलाकर खूव खरल करै, और जव खरल करतेर पारा जिस समय न दिखाई पड़े एवम् पारा गन्धक मिलकर कज्जली की भांति दिखाई पड़ने लगे तव उस

कज्जली को लोहे की कलछी में रखकर उसे निर्धूम बेरके कोयलों पर यत्नपूर्वक रखकर गलाना चाहिये और जब गल जाय तब भैंस के गोबर के ऊपर केले के पत्ते को रखकर उसीके ऊपर उड़ेल देवें और ऊपरसे दूसरे केलेके पत्ते को रखकर दबा देवें, इस के बाद जब शीतल हो जाय तब केले के पत्ते के ऊपर से उठाकर उसका चूर्ण कर डालें, इसप्रकारसे बनी हुई यह रसपर्पटी सम्पूर्ण रोगों को दूर करने वाली होती है। पहले एक समय भगवान् श्रीशिवजी ने ज्वरादिक अनेक प्रकार के रोगों से व्याप्त इस संसार को देखकर कृपा से युक्त हो अमृत के समान इस रसपर्पटी को बनाया। इसे १ रत्ती प्रमाण लेकर १ रत्ती भुने जीरे का चूर्ण और आधी रत्ती भुने हींगका चूर्ण इन दोनों के साथ मिलाकर खाना चाहिये। और बुद्धिमान् मनुष्य को चाहिये कि-वह रोगानुरूप अनुपान द्रव्यों के साथ मिलाकर इसका सेवन करें और पश्चात् ऊपर से तीन चिल्लू शीतल जल पी लेवें और प्रतिदिन एक २ रत्ती बढ़ाता जाय। इस भांति बढ़ाते २ दश रत्ती से अधिक की मात्रा में इसे कभी नहीं खाना चाहिये और ११ वें दिन से एक २ रत्ती प्रतिदिन घटानी चाहिये। इस प्रकार से २० दिन तक सेवन कराना चाहिये। जो मनुष्य प्रथम श्रीशिवजी, गुरु तथा ब्राह्मणों का पूजन करके और उन्हें भक्तिपूर्वक प्रणाम कर इस रसपर्पटी का श्रद्धापूर्वक सेवन करता है, तथा दूध और मांसरस ( शुरवा ) का भोजन करता है; वह ज्वर, ग्रहणी, अतीसार, कामला, पाण्डुरोग, शूल, प्लीहा, जलोदर आदिक भयङ्कर रोगों को नष्ट करके स्वयं हृष्ट, पुष्ट, वीर्यशाली एवम् वली तथा पलित से रहित होता हुआ १०० वर्ष से अधिक समय तक जीता है॥

अथ ज्वरिणोऽन्नदानसमयस्तत्र चरकः—

क्षुत्सम्भवति पक्वेषु रसदोषमलेषु च। काले वा यदि वाऽकाले सोऽन्नकाल उदाहृतः॥

ज्वररोगी को अन्न देने का समय कब है? इस विषय में चरक का वचन-रस, दोष तथा मलों के परिपक्व होने पर ही क्षुधा लगती है, अतः जिस समय में क्षुधा लगती है, वह समय चाहे अन्न देनेका हो या न हो किन्तु वस्तुतः जो क्षुधा लगने का समय है, वही अन्न देने का समय कहा गया है॥

अन्यच्च—

आमे पाकं गते नृणां यदा भोजनलालसा। भवेत्काले ह्यकाले वा सोऽन्नकाल उदाहृतः॥

और भी कहा है कि—मनुष्यों को जब आम दोष के पच जाने पर भोजन करने की लालसा होती है, उस समय चाहे अन्न देने का समय हो, या न हो किन्तु वस्तुतः वही समय अन्न देने का युक्तियुक्त होता है, ऐसा ऋषियों ने कहा है॥ २०८॥

*तत्र कारणमाह—ज्वरस्य पाकावस्थाऽन्नदानकालः। तत्र ज्वरस्य पाककालश्च—

*वातिकः सप्तरात्रेषु दशरात्रेण पैत्तिकः। श्लैष्मिको द्वादशाहेन ज्वरः पाकमुपैति हि॥६५॥

यहां पर निम्नलिखित विषयों को और भी समझ लेना चाहिये, जो कि ये हैं—पूर्वोक्त चरकके कहने का कारण यह है कि—ज्वर के आम दोष की जब पाकावस्था होती है, तभी अन्न देने का समय होता है और ज्वर के आमदोष पचने का समय यह है कि—वातसम्बन्धी ज्वर का सात दिन में, पित्तसंबन्धी ज्वर का दश दिन में और कफसम्बन्धी ज्वर का बारह दिन में पाक होता है॥

*ज्वरस्य पाक उपशमः। ज्वरपाकेनैव रसपाको दोषपाकोऽपि कथितः। दोषपाकं विना ज्वरपाको न भवति, रसपाकं विना दोषपाकश्च न भवति। ननु यथा पैत्तिकज्वरो दशाहोरात्रेण पाकं याति, एकादशदिनेऽन्नं दीयते। तथा श्लैष्मिको ज्वरो द्वादशाहोरात्रेण पाकं याति, त्रयोदशे दिवसेऽन्नं दीयते। तथा वातिको ज्वरः सप्ताहोरात्रेण पाकं याति, अष्टमे दिवसेऽन्नं कथं न दीयते? कथं सप्तम एव दिवसेऽन्नं दीयत इति? उच्यते—

*कफपित्ते द्रवे धातू सहेते लङ्घनं बहु। आमक्षयादूर्ध्वमपि वायुर्न सहते क्षणम्॥६६॥

यहां पर "ज्वर का पाक होता है" ऐसा कहने से "ज्वर की शान्ति होती है" यह समझना चाहिये। ज्वरपाक के कहने से ही रसपाक और दोषपाक का भी कहना समझ लेना चाहिये। क्योंकि यह नियम है कि दोषपाक के विना ज्वरपाक नहीं होता है और रस पाक के विना दोषपाक भी नहीं होता है ॥

अब यहां पर यह शङ्का होती है कि—जिस प्रकार से पित्तज्वर १० दिन में पच जाता है और ११ वें दिन उसमें रोगी को पथ्य ( लघु अन्न ) दिया जाता है, और जैसे कफज्वर १२ दिन में पच जाता है और उसमें १३ वें दिन रोगी को पथ्य दिया जाता है, उसी प्रकार से वातज्वर ७ दिन में पच जाता है तो इसमें ८ वें दिन क्यों नहीं अन्न दिया जाता है, क्यों इसमें ७ वें ही दिन अन्न दिया जाता है ? इसका उत्तर देते हुए यह कहते हैं कि—कफ और पित्त ये दोनों द्रव धातु हैं, अतः ( द्रव होने के कारण ) बहुत लङ्घन सह सकते हैं, किन्तु वायु ( द्रव धातु न हो सकने से ) आम दोष के नष्ट होने के उपरान्त एक क्षण भी लङ्घन करना नहीं सह सकता है ॥ ६६ ॥

***इति वचनादामरसपाके जाते आहारलाभं विना वायुः क्षणमात्रमपि सोढुं न शक्नोति स आशुकारित्वात्क्षणादाक्षेपकादीन्विकारान्सञ्जनयति । अतो वातिके ज्वरे पाकदिनानामन्तिमे सप्तम एव दिनेऽन्नं दीयते । तथा च धन्वन्तरिः—**

***ज्वराभिभूतः षडहे व्यतीते विपक्वदोषः कृतलङ्घनादिः ।**
**यो भेषजं खादति वैद्यवश्यो निःसंशयं हन्त्यचिरात्स रोगान् ॥ ६७ ॥**

इस वचन से यह सिद्ध हुआ कि—आम रस के पकने के बाद आहार पाये विना वायु एक क्षणमात्र भी लङ्घन नहीं सह सकता है। बल्कि वह ( वायु ) आशु ( शीघ्र ) कारी होने से क्षणमात्र में आक्षेपकादि अनेक वातसम्बन्धी रोगों को उत्पन्न कर देता है, अत एव वातज्वर में पाक दिनोंके अन्तिम दिन अर्थात् ७ वें ही दिन में अन्न दिया जाता है और इसी विषय में "धन्वन्तरि" ने भी कहा है कि—

वातज्वर से पीडित जो मनुष्य वैद्य के आज्ञावशवर्ती होकर लङ्घन आदि किये हुये ६ दिन व्यतीत होने पर वातदोष के पच जाने पर भेषज ( औषध ) खाता है, वह निःसन्देह शीघ्र अपने रोग को दूर करता है ॥ ६७ ॥

***ज्वराभिभूतः = वातज्वराभिभूतः । विपक्वदोषः = पक्ववातः । कृतलङ्घनादिः = आदिशब्दात् कृतपक्वजलपाननिवातगृहवासगुरूष्णवसनधारणादिः । भेषजमित्यन्नस्याप्युपलक्षणम् । अत एवाह चरकः—**

***ज्वरितं षडहेऽतीते लघ्वन्नं प्रतिभोजितम् ।**
**पाचनं शमनीयं वा कषायं पाययेत्तु तम् ॥ ६८ ॥ इति ।**

यहां पर "ज्वराभिभूत" पद का "वातज्वर से पीडित" और "विपक्वदोष" पद का "वात दोष के पच जाने पर" यह अर्थ समझना चाहिये और "धृतलङ्घनादिः" इस पद में पठित "आदि" पद से अर्थात् "लङ्घन आदि किये हुये" इसमें "आदि" पद से "पकाया हुआ जल पीना, वायुरहित स्थान में रहना, भारी और गर्म कपड़ों को पहिनना" इत्यादि का भी बोध करना चाहिये। अर्थात् "लङ्घन के साथ २ इन सबों को भी किये हुये" यह अर्थ समझना चाहिये। और "भेषज" अर्थात् औषध यह पद कहने से "अन्न का भी बोध करना चाहिये अर्थात् अन्न भी खिलाना चाहिये" क्योंकि यह अन्न का भी उपलक्षण है। अत एव चरक ने भी कहा है कि—

वातज्वर वाले रोगी को ६ दिन व्यतीत होने पर ७ वें दिन लघु अन्न पथ्य देकर ८ वें दिन अवस्थाऽनुसार पाचन कषाय ( क्वाथ ) वा शमन कषाय ( क्वाथ ) पिलाना चाहिये ॥ ६८ ॥

ॐज्वरितं=वातज्वरिणम् । षडहे ते इत्युपलक्षणम् । पित्तज्वरिणं दशाहेऽतीते । श्लेष्मज्वरिणं द्वादशाहेऽतीते । लघ्वन्नं प्रतिभोजितं ज्वरिणम्—

ॐपाचनं शमनीयं वा कषायं पाययेत्पुनः । स एव सर्वज्वरिणं दिनान्ते भोजयेल्लघु ॥६९॥

यहां पर "ज्वरितम्" पद का "वातज्वर वाले रोगी को" यह अर्थ समझना चाहिये। और "षडहेऽतीते अर्थात् ६ दिन व्यतीत होने पर" ऐसा जो कहा गया है वह उपलक्षण है, अतः पित्तज्वर वाले रोगी को दश दिन व्यतीत होने पर और कफज्वर वाले को १२ दिन व्यतीत होने पर लघु अन्न पथ्य देकर पाचन वा शमन कषाय पिलाना चाहिये।

और चरक ने और भी कहा है कि—वैद्य को चाहिये कि वह सभी प्रकार के ज्वर वाले रोगी को दिन के अन्त ( मध्य ) में लघु अन्न भोजन करावे ॥ ६९ ॥

ॐदिनान्ते=अन्तशब्दोऽत्र मध्यवाची तेन त्रिधा विभक्तस्य दिवसस्य मध्यभागे पित्तस्य प्राधान्यसमये । उक्तं च वाग्भटेन—

ॐते व्यापिनोऽपि हृन्नाभ्योरधोमध्योर्ध्वसंश्रयाः ।
वयोऽहोरात्रिभुक्तानां तेऽन्तमध्यादिगाः क्रमात् ॥ ७० ॥

यहां पर "दिनान्ते" इस पद में "अन्त" शब्द का "मध्य" अर्थ समझना चाहिये, इससे दिनके तीन भाग करके मध्यभाग में अर्थात् पित्त की प्रधानता के समय में" यह अर्थ वस्तुतः "दिनान्ते" अर्थात् "दिन के अन्त ( मध्य ) में" इन पदों का समझना चाहिये और इसी विषय में वाग्भट ने भी कहा है कि—

ये अर्थात् वात, पित्त तथा कफ ये तीनों दोष यद्यपि शरीर में सर्वत्र व्याप्त होकर रहते हैं; तथापि यथाक्रम हृदय और नाभि के नीचे के भाग में, मध्य भाग में और ऊपर के भाग में विशेष रूप से रहते हैं। और उसी प्रकार से अनुक्रम से अवस्था ( बाल्य, युवा तथा वृद्ध अवस्था ) दिन ( प्रातः, मध्याह्न, अपराह्न ), रात्रि ( सायम्, अर्धरात्र, पश्चिमरात्र अर्थात् पिछली रात ), भुक्त (भोजन) इन सबों के अन्त, मध्य तथा आदि भागों में उन सबों ( वातादिकों ) की प्रधानता पाई जाती है ॥७०॥

ॐते=वातपित्तश्लेष्माणः । पित्तकालेऽपि मध्याह्नादर्वाक् । यत आह—

ॐयाममध्ये न भोक्तव्यं यामयुग्मं न लङ्घयेत् । याममध्ये रसोत्पत्तिर्यामयुग्माद् बलक्षयः ॥

यहां पर "ते अर्थात् वे" इसके कहने से "वात, पित्त तथा कफ इन तीनों दोषों का ग्रहण करना चाहिये। और यद्यपि पित्त का काल वस्तुतः दिन में १० बजे से लेकर २ बजे तक है तथापि मध्याह्न अर्थात् १२ बजे के पहले ही पथ्य देना चाहिये। क्योंकि इस विषय में अन्यत्र कहा हुआ है कि—१ पहर के अन्दर नहीं भोजन करना चाहिये और दो पहर का उल्लङ्घन भी नहीं करना चाहिये अर्थात् दो पहर के बाद भी भोजन नहीं करना चाहिये क्योंकि पहले पहर के मध्य में भोजन करने से रस की उत्पत्ति होती है और दो पहर के बाद भोजन करने से बल का क्षय होता है ॥ ७१ ॥

ॐएतत्संख्यापरिमितिश्चेत्तन्न, यत आह ।

ॐश्लेष्मक्षये प्रवृद्धोष्मा बलवाननलस्तदा । वेगापायेऽन्यथा तद्धि ज्वरवेगाभिवर्द्धनम्॥७२॥

अब यह शंका होती है कि—क्या इसी पूर्वोक्त वचन के आश्रय से ही एक पहर के अन्दर तथा दो पहर के बाद भोजन का निषेध समझना चाहिये कि अन्य भी कोई उपपत्ति है ? इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—अन्यत्र कहा हुआ है कि—कफ के क्षय होने पर जिस समय जठराग्नि की उष्णता बढ़ती है उस समय अग्नि बलवान होता है अतः उसी समय अर्थात् जठराग्नि के वेगके समय में ही भोजन देना चाहिये। अन्यथा अर्थात् उक्त समय से अन्य समय में जठराग्नि का वेग नष्ट हो जाने पर भोजन करने से वह भोजन ज्वर के वेग को बढ़ाने वाला होता है ॥ ७२ ॥

*तदा = पित्तप्राधान्यसमये । अन्यथा = उक्तसमयादन्यथा । वेगापाये = जठराग्निवेगनाशे । तद् = भोजनम् । ज्वरवेगाभिवर्द्धनं भवतीत्यर्थः ॥ ७२ ॥ इति ॥ २०८ ॥

यहां पर "तदा" पद का "पित्त की प्रधानता के समय में" । "अन्यथा" पद का "उक्त समय से अन्य समय में" । "वेगापाये" पद का "जठराग्नि का वेग नष्ट हो जाने पर" और "तद्" पद का "भोजन" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ७२ ॥ २०८ ॥

अथ विषमज्वरेऽन्नदानसमयविशेषमाह चरकः—

**सर्वज्वरेषु सप्ताहं मात्रावल्लघु भोजयेत् । वेगापायेऽन्यथा तद्धिज्वरवेगाभिवर्द्धनम् ॥२०९॥**

विषमज्वर में अन्न देने के विषय में समय विशेष को बताते हुए चरक भगवान् यह कहते हैं कि—सम्पूर्ण विषमज्वरों में ज्वर का वेग हट जाने पर सात दिन योग्यताऽनुसार मात्रा के साथ लघु अन्न भोजन करावे, अन्यथा अर्थात् विना ज्वर का वेग नष्ट हुए ही यदि भोजन करावे तो वह भोजन ज्वर के वेग को बढ़ाने वाला होता है ॥ २०९ ॥

*सर्वज्वरेषु = सर्वविषमज्वरेषु, वेगापाये = ज्वरवेगापाये, भोजयेत् । अन्यथा = ज्वरवेगापायं विना, तद् = भोजनं, ज्वरवेगाभिवर्द्धनं भवति ।

यहां पर "सर्वज्वरेषु" पद का "सम्पूर्ण विषमज्वरों में" । "वेगापाये" पदका "ज्वर का वेग नष्ट होने पर" । "अन्यथा" पदका "विना ज्वर का वेगनष्ट हुये ही" यह अर्थ समझना चाहिये ॥२०९॥

अथ भोजनादिस्थाननिर्णयमाह—

**आहारनिर्हारविहारयोगाः सदैव सद्भिर्विजने विधेयाः ॥ २१० ॥**

भोजनादिकों के करने के विषय में स्थान का निर्णय—भोजन, मलत्याग तथा स्त्री के साथ मैथुन ये सब कार्य सज्जनों को सदैव एकान्त में करना चाहिये ॥ २१० ॥

अथ ज्वरितस्योपवेशनप्रकारमाह—

**ज्वरे प्रमेहो भवति स्वल्पैरपि विचेष्टितैः । निषण्णं भोजयेत्तस्मान्मूत्रोच्चारौ च कारयेत् ॥**

ज्वर वाले रोगी को भोजन के समय बैठाने का प्रकार—ज्वर में रोगी को थोड़ा भी शरीर को आयास पहुंचाने से प्रमेह हो जाता है अतः उसे जहां रहता हो वहां ही पर बैठाकर भोजन करावे तथा मलमूत्र का त्याग भी वहां ही बैठा कर करावे ॥ २११ ॥

*अत्यबलस्य ज्वरितस्य भोजनायोपवेशनप्रकारमाह सुश्रुतः-ज्वर इति । निषण्णं = यथास्थानस्थितमेव न तु स्थानान्तरं नीतम् ॥ २११ ॥

यहां पर "यह वचन अत्यन्त दुर्बल ज्वर वाले रोगी को भोजन कराने के समय बैठाने के प्रकार के विषय में सुश्रुत महर्षि का है" यह समझना चाहिये । और "निषण्ण" पदका "जहां रहता हो वहां ही पर बैठा कर न कि दूसरे स्थान पर ले जाकर" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २११ ॥

अथान्नग्रहणसमये ज्वरितेन कवलकरणमित्याह—

**यथादोषोचितैर्द्रव्यैः कर्त्तव्यः कवल ग्रहः । अरोचकास्यवैरस्यमलपूतिप्रसेकहृत् ॥ २१२ ॥**
**भृष्टजीरकचूर्णेन सिन्धुजन्मयुतेन च । जिह्वादन्तान्मुखस्यान्तर्घृष्ट्वा कवलमाचरेत् ॥२१३॥**
**मुखे मलं विगन्धत्वं विरसत्वं च नश्यति । मनः प्रसन्नं भवति भोजनेऽभिरुचिर्भवेत् ॥**

अब सर्वप्रथम अन्न ग्रहण करने के समय ज्वर वाले रोगी को कवल ग्रहण ( मुख के अन्दर औषधों द्वारा घर्षण आदि ) करने के विषय में यह कहते हैं कि—सर्वप्रथम अन्न ग्रहण करने के समय ज्वर वाले रोगी को प्रथम दोषानुसार यथोचित औषधों द्वारा अर्थात् ज्वर को उत्पन्न करने वाले दोषों को शमन करने वाले औषधों द्वारा कवल ग्रहण करना उचित है जिससे कि रोगी की अरुचि, मुख की विरसता, मैल तथा दुर्गन्ध एवम् लार का टपकना दूर हो । कवल ग्रहण के द्रव्य

निम्नलिखित ये हैं कि—भुने हुये जीरे के चूर्ण में सेंधा नमक का चूर्ण मिलाकर उससे यदि जिह्वा, दांत और मुख के अन्दर अन्य भागों को योग्यताऽनुसार मलकर कवल ग्रहण करे तो उसके मुख का मल, दुर्गन्ध तथा विरसता ये सब नष्ट होते हैं और मन में प्रसन्नता तथा भोजन में अत्यन्त रुचि होती है ॥ २१२-२१४ ॥

अथ ज्वरिणे हितवस्तु दातव्यमित्याह—

**ज्वरितो हितमश्नीयाद्यद्यप्यस्यारुचिर्भवेत्। अन्नकाले ह्यभुञ्जानः क्षीयते म्रियतेऽपि च ॥**

ज्वर वाले रोगी को हितकारक वस्तु पथ्य में देने के विषय में यह कहते हैं कि—ज्वर से युक्त रोगी को उचित है कि यद्यपि हितवस्तु से उसे अरुचि होती हो तथापि वह पथ्य ग्रहण करते समय हितकारक वस्तु का ही पथ्य लेवें। यदि अरुचि होने से अन्न ग्रहण करने का समय उपस्थित होने पर भी अन्न न ग्रहण करें तो वह क्षीण होता २ अन्त में मर भी जाता है ॥ २१५ ॥

***अयमर्थः—यद्यपि ज्वरितस्य हिते भक्ष्येऽरुचिर्भवेत्, तथाऽपि ज्वरितो हितमेवाश्नीयादिति नियमः। यत आह सुश्रुतः—**

***गुर्वभिष्यन्द्यकाले च ज्वरी नाद्यात्कथञ्चन। न तु तस्याहितं भुक्तमायुषे वा सुखाय च ॥**
**आनद्धः स्तिमितैर्दोषैर्यावन्तं कालमातुरः। तावत्कालं स लघ्वन्नमश्नीयात्सुविरिक्तवत् ॥**

यहाँ पर इसका भावार्थ यह समझना चाहिये कि—"यद्यपि ज्वर रोगी को हितकारक भोज्य-पदार्थों में अरुचि हो तथापि वह हितकारक ही पदार्थों का भोजन करे" यह नियम है, क्योंकि सुश्रुत ने कहा भी है कि—

ज्वर युक्त रोगी-भारी, अभिष्यन्दकारक एवम् असमय में कभी भोजन न करे क्योंकि अहित-कारक भोज्य पदार्थों के खाने से उसको आयु तथा सुख की हानि होती है।

और जब तक ज्वररोगी अपरिपक्व दोषों से व्याप्त हो तब तक वह भलीभांति विरेचन लिये हुए के समान लघु अन्न का पथ्य लिया करे ॥ ७३-७४ ॥

***आनद्धः स्तिमितैर्दोषैः=अपक्वैर्दोषैर्व्याप्त इत्यर्थः ॥ ७४ ॥**

यहां पर "आनद्धः स्तिमितैर्दोषैः" इन पदों का "अपरिपक्व दोषों से व्याप्त हो" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ७४ ॥

***ननु हिते वस्तुनि कथमरुचिः स्यादत आह—**

***सातत्यात्स्वाद्वभावाच्च पथ्यं द्वेष्यत्वमागतम् ॥ ७५ ॥ इति।**

अब यहां पर यह शङ्का होती है कि—ज्वर रोगी को हितकारक वस्तु में अरुचि क्यों होती है? इसका उत्तर देते हुये यह कहते हैं कि—एक ही भोज्य पदार्थ को सर्वदा खाने से अथवा स्वादिष्ट न लगने से हितकारक वस्तु से रोगी को द्वेष ( चिढ़ ) हो जाता है ॥ ७५ ॥

***सातत्याद्=एकस्यैव भक्ष्यस्य सर्वदोपयोगात्। स्वाद्वभावात्=भक्ष्यान्तरादपि विस्वादुतः। पथ्यमप्रियं स्यात्तथाऽपि तदेव पथ्यम् ॥ ७५ ॥**

यहां पर "सातत्यात" अर्थात्-"एक ही भोज्य पदार्थ को सर्वदा खाने से"। "स्वाद्वभावात" अर्थात् "जो सर्वदा खाता हो उससे अन्य हितकर वस्तु में स्वाद का अभाव होने से" वह भी अप्रिय हो जाय तथापि उसी को खाना चाहिये क्योंकि वही पथ्य है। यह अर्थ समझना चाहिये।

***कल्पनाविधिभिस्तैस्तैः प्रियत्वं गमयेत्पुनः ॥ ७६ ॥ इति।**

अत एव—ज्वररोगी को जब पथ्य भोज्य पदार्थों से अरुचि हो तो उसी पथ्य पदार्थों को बनाने के प्रकार में भेद करके अर्थात् नाना प्रकार से उसे बना करके जिस प्रकार से वह कथंचन प्रिय लग सके वैसा बना २ कर खिलावे अर्थात् जब खिलावे तब हितकारक पदार्थ ही ॥ ७६ ॥

*अथ ज्वरितोऽन्नकालेऽश्नीयादेवेति द्वितीयो नियमः कुत इति चेत्? हि=यतो हेतोर-भुञ्जानः क्षीयते=पक्वदोषधातुर्भवति ततो म्रियतेऽपि च ॥ २१५ ॥

और ज्वर रोगी हितकारक वस्तु का ही पथ्य ग्रहण करे यह प्रथम नियम है तथा अन्न ग्रहण करने के समय अर्थात् भूख लगने के समय अवश्य भोजन करे यह दूसरा नियम क्यों बनाया गया है? इसी प्रश्न के उत्तर में यह कहते हैं कि—क्योंकि भूख लगने के समय अप्रिय होने से यदि भोजन न करे तो वह क्षीण होता जाता है क्योंकि उस समय दोष, धातु के परिपक्व हो चुकने पर आहार भी न मिलने से जठराग्नि रसादिकों को जलाने लगती है जिससे कि अन्त में वह मर भी जाता है। अतः सारांश यह निकला कि—भूख लगने पर हितकारक ही वस्तु अवश्य ज्वर रोगी को खिलाना चाहिये अहितकारक नहीं ॥ २१५ ॥

अथ ज्वरिताय हितान्यन्नादीन्याह—

**रक्तशाल्यादयः शस्ताः पुराणाः षष्टिकैः सह । यवाग्वोदनलाजार्थे ज्वरितानां ज्वरापहाः ॥**
**मुद्गान् मसूरांश्चणकान् कुलत्थान्समकुष्ठकान् । यूपार्थे यूषसात्म्यानां ज्वरितानां प्रदापयेत् ॥**
**पटोलपत्रं वार्त्ताकुं कुलकं कारवेल्लकम् । कर्कोटकं पर्पटकं गोजिह्वां बालमूलकम् ॥ २१८ ॥**
**पत्रं गुडूच्याःशाकार्थे ज्वरितानां ज्वरापहम् । लावान् कपिञ्जलानेणान् हरिणान्पृषताञ्छशान्॥**
**कुरङ्गान्कालपुच्छांश्च तथैव मृगमातृकान् । मांसार्थं मांससात्म्यानां ज्वरितानां प्रदापयेत् ॥**

ज्वर वाले रोगी के लिये हितकर अन्नादिक—ज्वरयुक्त रोगियों के लिये यवागू, भात तथा लावा ( खील ) बनाने में रक्तशालि ( लालजड़हन ) आदि के पुराने चावल तथा साठी के पुराने चावल लेना उचित है क्योंकि ये ज्वरनाशक होते हैं।

और जिन ज्वररोगियों को जूस सात्म्य ( प्रकृति के अनुकूल ) हो तो उनके लिये जूस बनाने में मूंग, मसूर, चना, कुलथी और मोठ की दाल लेनी चाहिये।

और जब ज्वररोगियों को शाक देना हो तो परवल के पत्ते, बैगन, परवल, करेला, ककोड़ा, पित्तपापड़ा, गोजिया, कच्ची मूली और गुरुच के पत्ते इन सबों का शाक बनाकर देना चाहिये।

और जिन ज्वररोगियों को मांस सात्म्य हो तो उन लोगों को मांस देने में लवा, कपिञ्जल ( गौर तीतर ), एण ( काला हिरन ), हरिण ( ताम्रवर्ण का मृग ), पृषत ( श्वेत बिन्दु युक्त मृग ), खरगोश, कुरंग ( मृगविशेष ), कालपुच्छ ( काले पूंछ वाले मृगविशेष ), मृगमातृका (हरिन विशेष) इन सबों का मांस बनाकर देना चाहिये ॥ २१६–२२० ॥

**सारसक्रौञ्चशिखिनस्तथा तित्तिरकुक्कुटान् । गुरूष्णत्वान्न शंसन्ति केचिदेवं व्यवस्थिताः ॥**

और कितने वैद्य लोग मांस देने में यह व्यवस्था करते हैं कि—सारस, क्रौञ्च, मयूर, काला तीतर, मुर्गा इन सबों का मांस गुरु ( भारी ) तथा गर्म होने से ज्वर रोगियों के लिये हितकर नहीं है, ऐसा कह कर इनसे अतिरिक्त जीवों का मांस देते हैं ॥ २२१ ॥

*तित्तिर इत्यत्र कृष्णतित्तिरः ॥ २२१ ॥

यहां पर "तित्तिर" इस पद का "काला तीतर" अर्थ समझना चाहिये ॥ २२१ ॥

**ज्वरितानां प्रकोपं तु यदा याति समीरणः । तदैतेऽपि हि शस्यन्ते मात्राकालोपपादिताः ॥**

किन्तु यदि ज्वररोगियों का वायु कुपित हो गया हो तो सारसादि निषिद्ध जीवों का भी मांस मात्रा तथा समय का यथोचित विचार करते हुये देना उत्तम होता है ॥ २२२ ॥

**निम्बुकं दाडिमं धात्रीफलमम्लं प्रकाङ्क्षते । प्रदद्यादम्लसात्म्याय काञ्जिकं वा पुरातनम् ॥**

और नीबू, अनारदाना, आंवले का फल तथा पुरानी कांजी ये सब जिन ज्वररोगियों को अम्ल ( खटाई ) सात्म्य हो और वे खाना चाहें तो उन्हें देना चाहिये ॥ २२३ ॥

*एतेषां गुणनामानि पूर्वोक्तानि ॥ २२३ ॥

इन सबों के गुण तथा नाम पूर्व में द्रव्यगुण प्रकरण में कह आये हैं, वहां से समझ लेना चाहिये ॥ २२३ ॥

## अथान्नसाधनप्रक्रियामाह ।

तत्र मण्डस्य लक्षणविधिगुणानाह—

तण्डुलानां सुसिद्धानां चतुर्दशगुणे जले । रसः सिक्थैर्विरहितो मण्ड इत्यभिधीयते ॥२२४॥
शुण्ठीसैन्धवसंयुक्तो दीपनः पाचनश्च सः । अन्नस्य सम्यक्सिद्धत्वं ज्ञेया मण्डस्य सिद्धता ॥
पेयायूषयवागूनां विलेपीभक्तयोरपि । मण्डो ग्राही लघुः शीतो दीपनो धातुसाम्यकृत् ॥
ज्वरघ्नस्तर्पणो बल्यः पित्तश्लेष्मश्रमापहः ॥ २२६ ॥

अब अन्न बनाने की प्रक्रिया बतलाये हुये प्रथम मण्ड (मांड) बनाने की विधि और गुण कहते हैं—१४ गुने जल में भली भांति पकाये हुये चावलों का जो सीठी से रहित रस होता है उसे "मण्ड" अर्थात् "मांड" कहते हैं। और यह मांड सोंठ व सेंधा निमक से युक्त करके यदि पिलाया जाय तो अग्निदीपक तथा पाचक होता है। और अन्न के भलीभांति सिद्ध हो जाने पर मांड की भी सिद्धि समझ लेनी चाहिये। इसी प्रकार अन्न के सिद्ध हो जाने पर पेया, जूस, यवागू, विलेपी और भात की भी सिद्धि समझनी चाहिये।

मांड के गुण—मांड-ग्राही, लघु, शीतल, अग्निदीपक, धातुओं को समभाव में करने वाला, ज्वरनाशक, तृप्तिकारक, बलकारी एवम् पित्त, कफ तथा श्रम को दूर करने वाला होता ॥२२४-२६॥

अथ पेयाया विधिगुणानाह—

चतुर्दशगुणे नीरे रक्तशाल्यादिभिः कृता । द्रवाधिका स्वल्पसिक्था पेया प्रोक्ता भिषग्वरैः ॥
साऽतिलघ्वी ग्राहिणी च धातुपुष्टिविधायिनी । तृड्ज्वरानिलदौर्बल्यकुक्षिरोगविनाशिनी ॥
स्वेदाग्निजननी ज्ञेया वातवर्चोऽनुलोमनी । शुण्ठीसैन्धवसंयुक्ता दीपनी पाचनी च सा ॥
आमशूलहरी रुच्या स्याद्विबन्धविनाशिनी ॥ २३० ॥

पेया बनाने की विधि तथा गुण—रक्त शालि ( लाल जड़हन ) आदि धान्यों के चावलों से १४ गुने जल में पकाई हुई अधिक द्रव भाग से युक्त तथा थोड़े सिक्थ ( सीठी ) भागों से युक्त जो होती है, उसे वैद्य "पेया" कहते हैं। यह पेया-अत्यन्त लघु, ग्राही, धातुओं को पुष्ट करनेवाली, एवम् प्यास, ज्वर, वायु, दुर्बलता और कुक्षिसम्बन्धी रोग को दूर करने वाली होती है, तथा स्वेद (पसीना) लाने वाली, जठराग्नि को दीपन करने वाली, वायु तथा मल का अनुलोमन करने वाली होती है, और यदि इसमें सोंठ तथा सेंधा निमक मिला दिया जाय तो अग्निदीपक, पाचक, आमशूल को नष्ट करने वाली, रुचिकारक और विबन्ध को दूर करने वाली होती है ॥ २२७-२३० ॥

अथ प्रमथ्याया विधिगुणानाह—

प्रमथ्या प्रोच्यते द्रव्यपलात्कल्कीकृताच्छृतात् । तोयेऽष्टगुणिते तस्याः पानमाहुः पलद्वयम् ॥
गुणैः प्रमथ्या पेयावत्ततो लघ्वी विशेषतः ॥ २३१ ॥

प्रमथ्या बनाने की विधि तथा गुण—४ तोले पाच्य द्रव्य ( जिस द्रव्य की प्रमथ्या बनानी हो वह द्रव्य ) को लेकर उसका कल्क बना कर अठगुने ( ३२ तोले ) जल में पकावे। जब आठ तोले जल रह जाय तब उतार कर उसे पिलाना चाहिये। इसी को "प्रमथ्या" कहते हैं। यह गुणों में यद्यपि पेया ही के समान होती है तथापि उसकी अपेक्षा विशेष हल्की होती है ॥ २३१ ॥

*द्रव्यं=पाच्यद्रव्यम् । तस्याः—पलद्वयशेषायाः ॥ २३१ ॥

यहां पर "द्रव्य" पद से "पाच्य द्रव्य अर्थात् जिसकी प्रमथ्या बनानी हो उस द्रव्य" का ग्रहण करना चाहिये। और "तस्याः" पद का "उसे अर्थात् उतारने पर ८ तोले बची हुई प्रमथ्या को" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २३१ ॥

अथ यूषस्य विधिगुणानाह—

**अष्टादशगुणे नीरे शिम्बीधान्यश्रतो रसः। विरलान्नो घनः किञ्चित्पेयातो यूष उच्यते ॥**
**उक्तः स एव निर्यूहो रुचिकृच्च विशेषतः ॥ २३२ ॥**

यूष बनाने की विधि तथा गुण—१८ गुने जल में शिम्बी धान्य मूँग आदि के दाल को पकावें, और जब इस में किञ्चित् मात्र सिक्थ अन्न का रहे और पेया की अपेक्षा किञ्चित् गाढ़ा हो तो उसे "यूष" कहते हैं। और उसी को "निर्यूह" भी कहते हैं। यह विशेष करके रुचिकारक होता है ॥ २३२ ॥

अथ यूषस्य प्रकारान्तरमाह—

**कल्कद्रव्यपलं शुण्ठी पिप्पली चार्द्धकार्षिकी। वारिप्रस्थेन विपचेत्तद्भवो यूष उच्यते॥२३३॥**

यूष बनाने के अन्य प्रकार—जिसका "यूष" बनाना हो उस द्रव्य को ४ तोला लेकर जल से पीस डालै और उसमें सोंठ, पीपल मिलाकर आध तोले ले पीस कर डाल देवै पश्चात् सर्वों को ६४ तोले जल में पका कर जब सिद्ध हो जाय तब उतार लेवै, इसे "यूष" कहते हैं ॥ २३३ ॥

***अयमर्थः—यूषधान्यं पलमितं तत्कल्कीकृतम्, शुण्ठी पिप्पली च समुदिताऽर्कर्षमिता कल्कीकृता, उभयमपि प्रस्थमितेन वारिणा पचेत् तद्भवो यूषः ॥ २३३ ॥**

यहां पर यह भावार्थ समझना चाहिये कि—यूष बनाने के द्रव्य ( मूंग आदि की दाल ) को ४ तोले लेकर जल में पीसकर कल्क बना ले और सोंठ तथा पीपल इन दोनों को मिलाकर आधा तोला लेकर उन्हें भी जल से पीसकर कल्क तैयार कर लेवै, पश्चात् दोनों कल्कों को ६४ तोले जल में एकत्र पकावै, इसी को "यूष" कहते हैं ॥ २३३ ॥

अथ यूषगुणाः—

**यूषो बल्यो लघुः पाके रुच्यः कण्ठ्यः कफापहः ॥ २३४ ॥**

यूष के गुण—यूष 'बलकारक' पाक में लघु, रुचिकारक, कण्ठ ( गले ) के लिये हितकर अर्थात् गला को शुद्ध करने वाला होता है एवम् कफनाशक भी होता है ॥ २३४ ॥

अथ मुद्गयूषविधिमाह—

**( वृन्दटीकायां तन्त्रान्तरे )**

**मुद्गानां द्विपलं तोये श्रतमर्द्धाढकोन्मिते। पादस्थं मर्दितं पूतं दाडिमस्य पलेन तत् ॥**
**युक्तं सैन्धवविश्वाह्वधान्यकैः पादिकांशिकैः। कणाजीरकयोश्चूर्णाच्छाणेकेनावचूर्णितम् ॥**
**संस्कृतो मुद्गयूषोऽयं पित्तश्लेष्महरो मतः ॥ २३६ ॥**

दूसरे ग्रन्थों में ( वृन्दटीका में ) मूंग के यूष की विधि इस प्रकार कही हुई है कि—८ तोले मूंग को लेकर १२८ तोले जल में पकावै, और जब चतुर्थांश जल शेष रह जाय तब मलकर छान ले, उसके बाद उसमें ४ तोले अनार का रस मिला दे तथा सेंधा निमक, सोंठ, धनिया इन सबों का चूर्ण १ शाण लेकर ऊपर से मिला दे अथवा इसका बघार ( छौंक ) देवै। इस प्रकार से संस्कृत मूंग का यूष पित्तकफ-नाशक होता है ॥ २३५-२३६ ॥

अथ मुद्गयूषगुणानाह—

**मुद्गानामुत्तमो यूषः दीपनः शीतलो लघुः। व्रणोदूर्ध्वजत्रुरुग्दाहकफपित्तज्वरास्रजित् ॥**

मूंग के यूष के गुण—मूंग का यूष सर्वोत्तम होता है तथा अग्निदीपक, शीतल और लघु होता है, एवम् व्रण, ऊर्ध्वजत्रुगत रोग, दाह, कफ-पित्तज्वर तथा रक्तविकार को दूर करने वाला होता है ॥ २३७ ॥

अथ मुद्गामलकयूषगुणानाह—

**मुद्गामलकयूषस्तु भेदी पित्तानिलापहः । तृड्दाहशमनः शीतो मूर्च्छाभ्रममदापहः ॥२३८॥**

आमला युक्त मूंग के यूष के गुण—आमला से युक्त मूंग का यूष मलभेदक, पित्तवात को नष्ट करने वाला, तृषा व दाह को शान्त करने वाला, शीतल एवम् मूर्च्छा, भ्रम तथा मेद को दूर करने वाला होता है ॥ २३८ ॥

अथ मसूरयूषगुणानाह—

**मसूरयूषः संग्राही बृंही स्वादुः प्रमेहनुत् ॥ २३९ ॥**

मसूर के यूष के गुण—मसूर का यूष—ग्राही, धातुवर्धक, स्वादिष्ट तथा प्रमेहनाशक होता है ॥

अथवा यवाग्वा विधिगुणानाह—

**यवागू षड्गुणे तोये संसिद्धा घनसिक्थका । पृथग्द्रवैस्तु विरलैः संयुक्ता ज्वरिणे हिता ॥**
**यवागूर्दीपनी लघ्वी तृष्णघ्नी वस्तिशोधिनी । श्रमग्लानिहरी पथ्या ज्वरे चैवातिसारके ॥**

यवागू बनाने की विधि तथा गुण—चावलादि को ६ गुने जल में पकावै, जब अन्न गल जाय और गाढ़ा हो जाय किन्तु अन्न अलग २ रहे और जल भी किञ्चित् अलग रहे तब उतार लेवै, इसी को "यवागू" कहते हैं। यह ज्वर के लिये हितकर होती है। यवागू-अग्निदीपक, लघु, प्यास को शान्त करने वाली, वस्तिशोधक, श्रम तथा ग्लानि को दूर करने वाली, ज्वर तथा अतिसार वाले रोगियों के लिये पथ्य होती है ॥ २४०-२४१ ॥

अथ विलेप्या विधिगुणानाह—

**चतुर्गुणाम्बुसंसिद्धा विलेपीघनसिक्थका । पृथग्द्रवेण रहिता ख्याता शिथिलभक्तिका ॥**

विलेपी बनाने की विधि तथा गुण—चौगुने जल में चावलों को पकावै, जब चावल अत्यन्त सिद्ध हो जाय और जल अलग न रहे तथा गाढ़ा हो जाय तो उसे उतार ले, इसी को "विलेपी" वा "शिथिलभक्तिका" कहते हैं ॥ २४२ ॥

***संसिद्धा = अतीव सिद्धा । विलेपी 'गिलहथी' इति लोके ॥ २४२ ॥**

यहां पर "संसिद्धा' पद का "अत्यन्त सिद्ध कहा जाय" यह अर्थ समझना चाहिये । "विलेपी" पद का लोकप्रसिद्ध "गिलहथी" अर्थ समझना चाहिये ॥ २४२ ॥

**विलेपी दीपनी बल्या हृद्या संग्राहिणी लघुः । व्रणाक्षिरोगिणां पथ्या तर्पणी तृड्ज्वरापहा ॥**

गुण—विलेपी-अग्निदीपक, बलकारक, हृदय के लिये हितकर, मलसंग्राही लघु, व्रण तथा नेत्र सम्बन्धी रोगियों के लिये पथ्य ( हितकर ), तृप्तिकारक एवम् प्यास तथा ज्वर को शान्त करने वाली होती है॥ २४३ ॥

अथ भक्तस्य विधिगुणानाह—

**जले चतुर्दशगुणे तण्डुलानां चतुष्पलम् । विपचेत्स्रावयेन्मण्डं तद्भक्तं मधुरं लघु ॥ २४४ ॥**

भात बनान की विधि तथा गुण—१६ तोले चावलों को लेकर १४ गुने जल में पकावै, और सिद्ध हो जाने पर मांड को पसाकर अलग कर देवै, इसे "भात" कहते हैं। यह मधुर तथा लघु होता है॥ २२४ ॥

चक्रदत्तस्तु—

**अन्नं पञ्चगुणे तोये यवागूं षड्गुणे पचेत् । भक्तं वह्निकरं पथ्यं तर्पणं मूत्रलं लघु ॥ २४५ ॥**

किन्तु "चक्रदत्त" का तो मत यह है कि—भात को पांचगुने जल में तथा यवागू को ६ गुने जल में पकाना चाहिये। और भात-अग्निवर्धक, पथ्य, तृप्तिकारक, मूत्रजनक तथा लघु होता है॥

***तत्रान्नं = भक्तम्। तथा च—**

***"भिस्सा स्त्री भक्तमन्धोऽन्नमोदनोऽस्त्री सदीदिविः" इत्यमरः॥ २४६॥**

यहां पर "अन्न" पद का "भात" अर्थ समझना चाहिये क्योंकि अमरकोश में भात के पर्यायवाची शब्दों के अन्दर "अन्न" का भी पाठ है, जैसे कि—भिस्सा (स्त्री० लि०) भक्त, अन्धस्, अन्न (ये तीन न० पु० लि०), ओदन (स्त्रीलिङ्ग रहित), दीदिव (स्त्रीलिङ्ग रहित) ये सब भात के पर्यायवाची संस्कृत शब्द हैं॥ २४५॥

**सुधौतं प्रस्रुतं चोष्णं विशदं गुणवत्तरम्। अधौतमस्रुतं शीतं वृष्यं गुरु कफप्रदम्॥ २४६॥**

भात के गुण-उत्तम रीति से धुला हुआ तथा अच्छी तरह पसाया हुआ एवम् गर्म जो भात होता है वह विशद गुणयुक्त तथा अत्यन्त गुणकारी होता है। और विना धुला हुआ, विना पसाया हुआ एवम् शीतल जो भात होता है वह-वीर्यवर्द्धक, गुरु तथा कफकारक होता है॥ २४६॥

**अत्युष्णंबलहृद्भक्तं शीतं शुष्कञ्च दुर्जरम्। अतिक्लिन्नं ग्लानिकरं दुर्जरं तण्डुलान्वितम्॥**

और अत्यन्त गर्म भात—खाने से बलनाशक होता है शीतल तथा सूखा भात-देर में हजम होने वाला होता है और जो जल से युक्त बासी भात होता है वह-ग्लानि उत्पन्न करने वाला होता है। एवम् जो भात भलीभांति सिद्ध न होने से कच्चा रह गया हो वह देर से हजम होने वाला होता है॥ २४७॥

***अतिक्लिन्नं = सजलं यत् पर्यपितम्॥ २४७॥**

यहां पर "अतिक्लिन्न" पद का "जो जल से युक्त बासी भात" यह अर्थ समझना चाहिये॥२४७॥

**भृष्टतण्डुलजं रुच्यं सुगन्धि कफहृल्लघु। वातास्थापितमन्दाग्निविरिक्तानां प्रशस्यते॥२४८॥**

भुने हुये चावलों का भात-रुचिकारक, सुगन्धित, कफनाशक तथा लघु होता है। एवम् वातरोगी, निरूहवस्ति लिये हुये, मन्दाग्नि रोग वाले तथा विरेचन लिये हुये लोगों के लिये उत्तम होता है॥

अथ रसौदनस्य विधिमाह—

**(वृन्दटीकायां तन्त्रान्तरे)**

**मांसलं सक्थिजं मांसं तथाऽनस्थि च तैत्तिरम्। चतुष्पलोन्मितं सूक्ष्मं कल्पितं चालितं जले॥**
**पिप्पलीपिप्पलीमूलशुण्ठीजीरकधान्यकैः। द्विशाणैः संयुते तोये क्वाथ्यमर्द्धाढकोन्मिते॥**
**पादस्थितं जलं तत्र दाडिमात् कुट्टिताद्धरेत्। तं रसं मर्दितं हिङ्गुभृष्टसैन्धवजीरकैः॥**
**युक्तं प्रधूपितं पथ्यं शुद्धानां शुद्धिकाङ्क्षिणाम्॥ २५१॥**

तन्त्रान्तर में (वृन्दटीका में) कही हुई रसौदन कि विधि-बकरे आदि पशुओं के पैरों में मांसयुक्त स्थानों के मांस तथा तित्तिर पक्षियों के अस्थिरहित मांस १६ तोले लेकर उसके पतले २ टुकड़े कर डाले और उन टुकड़ों को जल से खूब धो डाले। उसके बाद पीपल, पिपरामूल, सोंठ जीरा, धनियां ये सब प्रत्येक आठ २ मासे लेकर पीसकर १२८ तोले जल में मिला देवै और इसी जल में उक्त मांस के टुकड़ों को डालकर पकावै, जब चतुर्थांश जल शेष रह जाय तब उतार लेवै, और करछली से मांस के टुकड़ों को खूब मसल कर केवल रस अलग करले, पश्चात् उस रस को भुने हुये हींग तथा जीरे का चूर्ण एवम् सेंधा निमक से युक्त करके सुगन्धित द्रव्यों द्वारा धूपित कर लेवै, यह मांसरस विरेचनादि द्वारा शुद्ध हुये तथा शुद्धि चाहने वालों के लिये पथ्य है॥२४९-२५१॥

अथ रसौदनगुणानाह—

**रसौदनो गुरुर्वृष्यो बल्यो वातज्वरापहः॥ २५२॥**

रसौदन के गुण—रसौदन ( अर्थात् उक्त मांसरस युक्त भात ) गुरु, वीर्यवर्धक, बलकारक एवम् वातज्वरनाशक होता है ॥ २५२ ॥

अथ मण्डादिपदार्थप्रक्रियामाह—

**साध्यं चतुष्पलं द्रव्यं चतुःषष्टिपलेऽम्बुनि । तत्क्वाथेनार्द्धशिष्टेन मण्डपेयाऽऽदि साधयेत् ॥**

मांड आदि पदार्थों के बनाने की प्रक्रिया—१६ तोले द्रव्य ( औषध ) लेकर २५६ तोले जल में पकावे, जब आधा जल शेष रह जाय तब उस जल से मण्ड ( मांड ), पेया आदि बनावे ॥ २५३ ॥

**ॐकेवलजलसाध्यान् मण्डादीनभिधायौषधसाध्यानां तेषां प्रक्रियामाह—साध्यमिति ॥२५३॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—केवल जल में बनाये जाने वाले मण्ड ( मांड ) आदि बनाने की प्रक्रिया पूर्व में कहकर अब औषध से बनाये जाने वाले उन सबों की ( मांड आदिकों की ) प्रक्रिया को बताने के लिये "साध्यम्" इत्यादि श्लोक को कह रहे हैं ॥ २५३ ॥

**वृद्धवैद्याः पलं द्रव्यं ग्राहयन्त्याढकेऽम्भसि । भेषजस्यातिबाहुल्यात् कदाचिदरुचिर्भवेत् ॥**
**यैरन्नैरौषधैर्यैश्च कृता मण्डादयो बुधैः । विचार्य तद्गुणानेतांस्तद्गुणानेव निर्दिशेत् ॥२५५॥**

और वृद्ध वैद्यलोग २५६ तोले जल में केवल ४ तोले औषध डालते हैं, क्योंकि सम्भव है कि कदाचित् औषध की मात्रा अधिक होने से रोगी को अरुचि हो जाय ।

और जिन अन्न तथा जिन औषधियों द्वारा वैद्य लोग मांड आदिक बनावें उसके गुण उन्हीं अन्न तथा औषधियों के अनुसार विचार कर समझ लेवें ॥ २५४-२५५ ॥

अथौषधसिद्धपेयागुणानाह—

**अन्नकाले हिता पेया यथास्वं पाचनैः कृता । दीपनी पाचनी लघ्वी ज्वरार्त्तानां ज्वरापहा ॥**

औषध से बनी हुई पेया के गुण—अन्न देने के समय ज्वर रोगी के दोषानुसार पाचन औषधियों के क्वाथ द्वारा सिद्ध की हुई पेया-अग्निदीपक, पाचक, लघु तथा ज्वर से पीड़ित लोगों के ज्वर को दूर करने वाली होती है ॥ २५६ ॥

**ॐयथास्वं पाचनैः कृता = यथादोषं पाचनैः कृता ॥ २५६ ॥**

यहां पर "यथास्वं पाचनैः कृता" इन पदों का "ज्वर रोगी के दोषानुसार पाचन औषधियों के क्वाथ द्वारा सिद्ध की हुई" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २५६ ॥

अथ वातादिज्वरेषु पेयासाधनौषधविधानमाह—

**पञ्चमूल्याः कषायन्तु पाचनं वातिके ज्वरे । सक्षौद्रं पैत्तिके मुस्तकटुकेन्द्रयवैः कृतम् ॥२५७॥**
**पिप्पल्यादिकषायं तु पाचनं कफजे ज्वरे । लघुना पञ्चमूलेन पिप्पल्या सह धान्यया ॥२५८॥**
**महत्या पञ्चमूल्याऽथ व्याघ्रीदुःस्पर्शगोक्षुरैः । सिद्धानि भिषगन्नानि प्रयुञ्जीत यथाक्रमम् ॥**
**वातपित्ते श्लेष्मपित्ते कफवाते त्रिदोषजे ॥ २५९ ॥**

वातादि से उत्पन्न ज्वरों में पेया बनाने के लिये पाचन क्वाथ के औषधों का वर्णन—पञ्चमूली औषधों का क्वाथ वातज्वर में पाचन है । पित्तज्वर में नागरमोथा, कुटकी तथा इन्द्रजौ का मधु से युक्त क्वाथ पाचन होता है । कफज्वर में पिप्पल्यादि औषधों का क्वाथ पाचन है । और १ लघु पञ्चमूल, २ धनियां तथा पीपल, ३ बृहत्पञ्चमूल ४ एवम् कटेरी-जवासा और गोखरू, इन सबों के क्वाथ से पृथक् २ अन्न ( पेया आदि ) बनाकर वैद्यलोग क्रमसे १ वातपित्त २ कफपित्त ३ कफवात ४ त्रिदोष संबन्धी ज्वरों में रोगी को खिलावें ॥ २५७-२५९ ॥

**ॐअयमर्थः—वातपित्ते लघुना पञ्चमूलेन सिद्धान्यन्नानि भिषक् प्रयुञ्जीत—**

***शालिपर्णी पृश्निपर्णी कण्टकारीद्वयं तथा । गोक्षुरः पञ्चमः प्रोक्तः पञ्चमूलमिदं लघु ॥७६॥**

यहां पर यह समझना चाहिये कि—वातपित्त ज्वर में लघु पञ्चमूलोक्त औषधों के काथ से सिद्ध किये हुये अन्न को वैद्य लोग रोगी को खिलावें। जो कि ये हैं—

सरिवन, पिठवन, छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी, गोखरू ये लघु पञ्चमूल की ओषधियां हैं ॥ ७६ ॥

***श्लेष्मपित्ते—पिप्पल्या सह धान्यया। कफवाते—महत्या पञ्चमूल्या—**

***श्रीफलः सर्वतोभद्रा पाटला गणिकारिका। श्योनाकः पञ्चमः प्रोक्तः पञ्चमूलमिदं महत् ॥७७॥**

कफपित्त-ज्वर में पीपल के साथ धनियां के काथ से, कफवात में वृहत्पञ्चमूली के काथ से सिद्ध किये हुये अन्न को रोगी के लिये देना चाहिये। जो कि ये हैं—

बेल, खम्भारि, पाढल, अरनी, सोनापाठा इन पांच औषधों के समूह को वृहत्पञ्चमूल कहते हैं॥

***त्रिदोषजे व्याघ्रीदुःस्पर्शगोक्षुरैः। व्याघ्री = कण्टकारिका। दुःस्पर्शः = यवासः॥**

कटेरी, जवासा और गोखरू इन के काथ से बने अन्न को त्रिदोष ज्वर में खिलाना चाहिये। यहाँ पर "व्याघ्री" पद का "कटेरी"। "दुःस्पर्श" पद का "जवासा" अर्थ समझना चाहिये॥

**पेयां वा रक्तशालीनां वस्तिपार्श्वशिरोरुजि। श्वदंष्ट्राकण्टकारीभ्यां सिद्धां ज्वरहरीं पिवेत्॥२६०॥**

अथवा यदि ज्वर में वस्ति ( मूत्राशय ), पंसुली तथा शिर इन में से कहीं पीड़ा हो तो गोखरू तथा कटेरी के काथ से लाल अगहनी चावलों की बनी हुई पेया पिलानी चाहिये, यह पेया ज्वर को भी दूर करने वाली होती है ॥ २६० ॥

**विबद्धवर्चाः सयवां पिप्पल्यामलकैः शृताम्। सर्पिष्मतीं पिबेत्पेयां ज्वरी दोषानुलोमिनीम्॥**

ज्वर में यदि मल का अवरोध हो गया हो तो रोगी पीपल तथा आमलों के क्वाथ से सिद्ध अन्न की बनी हुई घी से युक्त पेया को पीवे, इस से दोषों का अनुलोमन होता है ॥ २६१ ॥

***यवोऽत्रान्नम् ॥ २६१ ॥**

यहाँ पर "यव" पद का "अन्न" अर्थ समझना चाहिये ॥ २६१ ॥

**कासी श्वासी च हिक्की च पञ्चमूलीशृतां पिबेत् ॥ २६२ ॥**

और कास, श्वास तथा हिचकी रोगवाला व्यक्ति पञ्चमूल की ओषधियों के क्वाथ से बनी पेया को पीवै ॥ २६२ ॥

***अत्र पञ्चमूली वृहती लघ्वी च हिता, तया शृतां पेयां पिबेदित्यर्थः ॥ २६२ ॥**

यहाँ पर "पञ्चमूल" पद से 'बृहत् तथा लघु दोनों पञ्चमूलों का ग्रहण करना चाहिए, क्योंकि दोनों हितकर हैं, अत एव इन दोनों में से किसी के काथ से बनी हुई पेया को पीवै" यह और भी समझ लेना चाहिये ॥ २६२ ॥

**पेया भेषजसंयोगाल्लघुत्वाच्चाग्निदीपनी। वातमूत्रपुरीषाणां दोषाणां चानुलोमिका ॥२६३॥**
**स्वेदनाय च सोष्णत्वाद् द्रवत्वात्तृट्क्षयाय च। आहारभावात्प्राणाय सरत्वाल्लाघवाय च॥**
**ज्वरघ्नी हेतुसाम्यत्वात्तस्मात्तां पूर्वमाचरेत् ॥ २६४ ॥**

पेया—औषधों के संयोग से तथा लघु होने से अग्नि को दीपन करने वाली होती है तथा वायु, मूत्र, मल और दोषों का अनुलोमन करने वाली होती है, एवम् उष्ण होने से स्वेदन करने वाली, द्रव होने से प्यास को दूर करने वाली, आहारस्वरूप होने से बलकारक और सारक होने से शरीर में लघुता उत्पन्न करने वाली होती है। तथा ज्वर के कारणस्वरूप जो वातपित्त तथा कफ हैं उनकी समता उत्पन्न करने वाली होने से ज्वरनाशक होती है। अतः सर्वप्रथम अन्न ग्रहण के समय उसी को पीना चाहिये ॥ २६३-२६४ ॥

***हेतुसाम्यत्वाद् = हेतवो वातपित्तकफास्तेषां साम्यत्वात् ॥ २६३-२६४ ॥**

यहाँ पर "हेतुसाम्यत्वात्" पद का "ज्वर के कारणस्वरूप जो वात, पित्त तथा कफ हैं उनकी समता उत्पन्न करने वाली होने से" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २६३–२६४ ॥

अथ पञ्चमुष्टिकयूषमाह—

यवकोलकुलत्थानां मुद्गमूलकशुण्ठयोः । एकैकमुष्टिमादाय पचेदष्टगुणे जले ॥ २६५ ॥
पञ्चमुष्टिक इत्येष वातपित्तकफापहः । शूले प्रशस्यते गुल्मे कासे श्वासे क्षये ज्वरे ॥ २६६ ॥

पञ्चमुष्टिक यूष—जौ, बेर, कुलथी, मूँग, मूली की गण्ठी प्रत्येक चार-चार तोले लेकर अठगुने जल में पकावे, तैयार होने पर इसी को "पञ्चमुष्टिक" यूष कहते हैं। यह यूष-वातपित्त तथा कफ को नष्ट करने वाला होता है एवम् शूल, गुल्म, कास, श्वास, क्षय तथा ज्वर इन रोगों में रोगी को देने से विशेष हितकर होता है ॥ २६५–२६६ ॥

अथ वर्त्तिप्रयोगमाह—

रुद्धमूत्रपुरीषस्य गुदे वर्त्तिं निधापयेत् ॥ २६७ ॥
पिप्पलीपिप्पलीमूलयवानीचव्यसाधिताम् । पाययेत्तु यवागूं वा मारुतस्यानुलोमिनीम् ॥

वर्ती का प्रयोग—ज्वर में यदि रोगी का मल-मूत्र रुक गया हो तो उसके गुदा के अन्दर पीपल, पिपरामूल, अजवाइन, चव्य इससे बनी हुई वर्ती रक्खे अथवा इन्हीं पीपल आदि ओषधियों के क्वाथ से बनी हुई यवागू को पिलावे, जो कि वायु का अनुलोमन करने वाली होती है ॥ २६७–२६८ ॥

अथ पेयायवाग्वोश्च क्वचिदपवादमाह—

मदात्यये मद्यनित्ये ग्रीष्मे पित्तकफोत्थिते । ऊर्ध्वगे रक्तपित्ते च यवागूर्न हिता ज्वरे ॥२६९॥
दाहच्छर्दर्दितं क्षामं निरन्नं तृष्णयाऽन्वितम् । वर्मार्त्तं सदापं चापि तोयालोडितसक्तुकम् ॥
शर्करामधुसंयुक्तं पाययेल्लाजतर्पणम् । ज्वरापहैः फलरसैर्युक्तमन्नं हितं क्व चित् ॥ २७१ ॥

पेया और यवागू का जहाँ पर अपवाद है अर्थात् देना अनुचित है, उसका वर्णन करते हैं—मदात्यय रोगी व नित्य मद्य पीने वाले को तथा ग्रीष्म ऋतु में एवम् पित्त-कफ से उत्पन्न रोगों में, ऊर्ध्वगामी रक्तपित्त में यदि ज्वर हो तो "यवागू" हितकर नहीं होती है।

और दाह तथा वमन से पीड़ित, क्षीण शरीर वाले, निराहार रहने वाले, प्यास से व्याकुल, धूप से घबड़ाये हुए तथा नित्य मद्य पीने वाले लोगों को धान के खीलों का सत्तू जल में घोल कर उसमें साफ शक्कर तथा शहद मिलाकर पिलावे। यह खीलों का सत्तूरूप तर्पण है अर्थात् तृप्तिकारक है। और कहीं-कहीं ज्वरनाशक फलों के रसों से युक्त अन्न देना भी ज्वररोगी को हितकर होता है ॥ २६९–२७१ ॥

*लाजतर्पणं=लाजसक्तुरूपं तर्पणम् ॥ २६९–२७१ ॥

यहाँ पर "लाजतर्पणम्" पद का "धान के खीलों का सत्तूरूप तर्पण है" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २६९–२७१ ॥

अथ सन्तर्पणस्वरूपमाह धन्वन्तरिः—

द्राक्षादाडिमखर्जूरमृदिताम्बु सशर्करम् । लाजचूर्णं समध्वाज्यं सन्तर्पणमुदाहृतम् ॥ २७२ ॥

सन्तर्पण के स्वरूप के विषय में धन्वन्तरि का कथन—मुनक्का, अनार, खजूर इन्हें जल में प्रथम मर्दन कर के रस निकाल ले पश्चात् उस रसमिश्रित, जल में साफ शक्कर, मधु तथा गोघृत मिला कर ऊपर से खीलों का सत्तू डाल कर खूब घोल दे। इसी को सन्तर्पण कहते हैं। इसके पीने से तृप्ति होती है ॥ २७२ ॥

*लाजचूर्णं द्राक्षाऽऽदिजलशर्करामध्वाज्यसहितं तर्पणमुक्तमित्यर्थः ॥ २७२ ॥

यहाँ पर "खीलों का सत्तू, मुनक्का आदि के जल, सफेद शक्कर, शहद और गोघृत से युक्त होने पर "तर्पण" कहा जाता है" यह फलितार्थ समझना चाहिए ॥ २७२ ॥

अथ गुणाधिकारोक्तलाजसक्तुगुणानाह—

**लाजानां सक्तवः क्षौद्रसितायुक्ता विशेषतः । छर्द्यतीसारतृड्दाहविषमूर्च्छाज्वरापहाः ॥२७३॥**

द्रव्यगुणाधिकार में कहे हुए धान के खीलों के सत्तू के गुण—धान के खीलों का सत्तू यदि शहद तथा साफ शक्कर से युक्त हो तो वमन, अतीसार, प्यास, दाह, विष, मूर्च्छा तथा ज्वर को नष्ट करने वाला होता है ॥ २७३ ॥

अथ चरकोक्ततर्पणप्रकारमाह—

**तत्र तर्पणमेवादौ प्रदेयं लाजसक्तुभिः । ज्वरापहैः फलरसैर्युक्तं समधुशर्करम् ॥ २७४ ॥**

चरकोक्त तर्पण का प्रकार—ज्वर में प्रथम खिलों के सत्तू का ज्वर नाशक फलों के रस, मधु, साफ शक्कर इन सबों के द्वारा "तर्पण" बना कर देना चाहिये ॥ २७४ ॥

अथ ज्वरघ्नानि फलान्याह चरक एव—

**द्राक्षादाडिमखर्जूरप्रियालैः सपरूषकैः । तर्पणार्हस्य दातव्यं तर्पणं ज्वरनाशनम् ॥ २७५ ॥**

चरकोक्त ज्वरनाशक फलों का वर्णन—मुनक्का, अनार, खजूर, चिरौंजी, फालसा इन सबों के द्वारा तर्पण बना कर जो तर्पण के योग्य हों उन्हें देना चाहिए। क्योंकि यह तर्पण ज्वरनाशक फलों के रस से बना है अतः ज्वरनाशक है ॥ २७५ ॥

***प्रियालमत्र पक्कफलं न तु तन्मज्जा गुरुत्वात् । तर्पणार्हस्य दाहच्छर्दितृषाऽऽर्त्तस्य लङ्घितस्य क्षीणस्येत्यर्थः ॥ २७५ ॥**

यहां पर "प्रियाल" अर्थात् "चिरौंजी" कहने से "चिरौंजी" के पक्के फल का ग्रहण करना चाहिये, न कि उसकी मींगी का क्योंकि उसकी मींगी गुरु होती है।

और "तर्पणार्ह" अर्थात् जो तर्पण के योग्य हों ऐसा कहने से दाह, वमन तथा प्यास से दुःखित, लङ्घन किये हुये एवम् क्षीण" लोगों को समझना चाहिये ॥ २७५ ॥

**श्रमोपवासानिलजे हितो नित्यं रसौदनः ॥ २७६ ॥**

श्रम, उपवास तथा वायु से उत्पन्न ज्वर में रोगी को नित्य रसौदन देना हितकर होता है ॥ २७६ ॥

***रसोऽत्र मांसरसस्तेन सिक्त ओदनो रसौदनः । "अन्नेन व्यञ्जनम्" इत्यनेन समासः ॥**

यहां पर "रसौदन" पद से रस अर्थात् मांसरस से मिला हुआ जो भात होता है, उसका ग्रहण करना चाहिये। और "रसेन सिक्त ओदनः" ऐसे विग्रह में "अन्नेन व्यञ्जनम्' इस सूत्र से समास हुआ, यह भी समझना चाहिये ॥ २७६ ॥

**मुद्गयूषौदनश्चैव हितः कफसमुत्थिते । स एव सितया युक्तः शीतः पित्तज्वरे हितः ॥२७७॥**

कफ से उत्पन्न ज्वर में मूंग के यूष के साथ मिला हुआ भात ( मुद्गयूषौदन ) हितकर होता है, एवम् पित्तज्वर में भी वही ( मूंग के यूष से मिश्रित भात ) सफेद शक्कर से युक्त तथा शीतल हितकर होता है ॥ २७७ ॥

***स एव = मुद्गयूषौदन एव ॥ २७७ ॥**

यहां पर "स एव" पद का अर्थात् "वही" इस पद का "मूंग के यूष से मिश्रित भात अर्थात् मुद्गयूषौदन" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २७७ ॥

**कृशोऽल्पदोषो यः क्षीणकफो जीर्णज्वरान्वितः । विबद्धासृष्टदोषश्च रूक्षपित्तानिलज्वरी ॥**
**पिपासाऽऽर्त्तः सदाहश्च पयसा स सुखी भवेत् ॥ २७८ ॥**

जो लोग कृश शरीर वाले, अल्प बलशाली दोष से युक्त, क्षीण कफ वाले तथा जीर्णज्वर से युक्त हैं। एवम् जिनके दोष विबद्ध हों अत एव निकलते नहीं हों ऐसे लोग और जो रूक्ष, पित्तवात-संबन्धी ज्वर वाले, प्यास से दुःखी तथा दाह से युक्त हैं, उन्हें दूध देने के द्वारा सुखी बनाना चाहिये ॥ २७८ ॥

अन्यच्च—

**अजादुग्धं गुडोपेतं पातव्यं ज्वरशान्तये। तदेव तु पयः पीतं तरुणे हन्ति मानवम् ॥ २७९ ॥**

और भी कहा है कि—बकरी का दूध गुड़ मिलाकर ज्वर की शान्ति के लिए रोगी को पीना चाहिये। किन्तु वही दूध यदि तरुण ( नवीन ) ज्वर में पीया जाय तो मनुष्य को मार डालता है ॥

*तरुणे ज्वर इति शेषः ॥ २७९ ॥

यहां पर मूल में केवल "तरुणे" पद है अतः "ज्वर" पद की कमी होने से उसे लेकर उसके साथ लगाकर अर्थ करना चाहिये ॥ २७९ ॥

अन्यच्च—

**जीर्णज्वरे कफे क्षीणे क्षीरं स्यादमृतोपमम्। तदेव तरुणे पीतं विषवद्धन्ति मानवम् ॥२८०॥**

और भी कहा है कि—जीर्ण ज्वर तथा कफ के क्षीण होने पर दूध अमृत के समान है किन्तु वही दूध नवीन ज्वर में पीने से विष के समान मनुष्य के लिये मृत्युदायक होता है ॥ २८० ॥

अथ ज्वररोगिनियमानाह—

**न द्विरद्यान्न पूर्वाह्णे नाभिष्यन्दि कदा चन। न तीक्ष्णं न गुरुप्रायं भुञ्जीत तरुणज्वरी ॥**
**न जातु तर्पयेत्प्राज्ञः सहसा ज्वरकर्शितम्। तेन संशमितोऽप्यस्य पुनरेव भवेज्ज्वरः ॥**

ज्वररोगियों के नियम—ज्वररोगी प्रतिदिन दो बार भोजन न करे और पूर्वाह्न ( दिन के पूर्व भाग ) में भी भोजन न करे एवम् कभी अभिष्यन्दी, तीक्ष्ण तथा प्रायः करके गुरु ( शीघ्र न हजम होने वाला ) पदार्थ भोजन न करे। और जो बुद्धिमान् वैद्य हैं वे ज्वर से कृश हुये रोगी को सहसा तर्पण ( तृप्तिकारक पदार्थ ) द्वारा तृप्त न करे। क्योंकि उसके ( तर्पण ) द्वारा शान्त हुआ भी ज्वर पुनः प्रगट हो जाता है ॥ २८१–२८२ ॥

अथ ज्वरविमुक्तेः पूर्वरूपमाह—

**दाहः स्वेदो भ्रमस्तृष्णा कम्पो विड्भिदसंज्ञता। कूजनं चातिवैगन्ध्यमाकृतिर्ज्वरमोक्षणे ॥**

ज्वर छूटने के पूर्वरूप—दाह, स्वेद ( पसीना ), भ्रम, तृष्णा ( प्यास ), कम्प, मल ( दस्त ) का आप से आप होना, संज्ञाहीनता, कूथना तथा शरीर से अत्यन्त दुर्गन्ध आना ये सब लक्षण ज्वर छूटने के पूर्व में होते हैं ॥ २८३ ॥

***विड्भिद् = मलप्रवृत्तिः। अत्र सम्पदादित्वाद् भावे क्विप्। कूजनं = कुन्थनम्। अति-वैगन्ध्यं गात्रस्य। ज्वरमुक्तौ भविष्यन्त्यामेतल्लक्षणं भवति।**

यहां पर 'विड्भिद्' पद का अर्थ "मल (दस्त) का आप से आप होना" समझना चाहिये और "विड्भिद्" पद में "सम्पदादिभ्यः क्विप्" इस सूत्र से सम्पदादि के अन्दर होने से भाव में भिद् धातु से क्विप् प्रत्यय होने से "विड्भिद्" की सिद्धि होती है यह और भी समझना चाहिये। "कूजन" पद का "कूथना" तथा "अतिवैगन्ध्य" पद का "शरीर से अत्यन्त दुर्गन्ध का आना" यह अर्थ समझना चाहिये। ये सब लक्षण भविष्य में होने वाली ज्वरमुक्ति के समझने चाहिये।

***ननु दोषक्षयं विना न व्याधिनिवृत्तिः, क्षीणाश्च दोषाः कथमेवं विधं रूपं करिष्यन्ति? उच्यते—कश्चित्क्षीणोऽपि विनाशकाले स्वशक्तिं दर्शयति। यथा निर्वाणावस्थायां दीपो विशेषात्प्रज्वलति। वाग्भटोऽप्याह—**

***धातून्प्रक्षोभयन्दोषो मोक्षकाले विलीयते। ततो नरः श्वसन्कूजन्वमन्विचेष्टन्न चेष्टते॥७८॥इति।**

अब यहां पर यह शङ्का होती है कि—बिना दोषों का क्षय हुये रोग की निवृत्ति नहीं हो सकती है, जब कि यह नियम है तब क्षीण हुये दोष कैसे इस प्रकार के उक्त दाहादि लक्षणों को प्रगट कर सकेंगे ? इसके समाधान में यह कहते हैं कि-कोई २ क्षीण भी व्यक्ति अपनी विनाश दशा होने पर शक्ति दिखलाते हैं जैसे कि बुझने के करीब दीपक अन्त में एकबार विशेष रूप से बल उठता है।

और वाग्भट ने भी इस विषय में कहा है कि—दोष छूटने के समय धातुओं को एकबार क्षोभ युक्त करता हुआ नष्ट हो जाता है। इसी से मनुष्य उस समय जोर २ श्वास लेता है, कूथता है एवम् वमन करता है तथा उसके पसीना निकलता है और वह चेष्टा से शून्य भी हो जाता है॥ ७८॥

***न चेष्टते=अचेष्टः स्यात् (७८) इति॥ २८३॥**

यहां पर "न चेष्टते" पदों का "चेष्टा से शून्य भी हो जाता है" यह अर्थ समझना चाहिये (७८)॥ २८३॥

**त्रिदोषजे ज्वरे ह्येतदन्तर्वेगे च धातुगे। लक्षणं मोक्षकाले स्यादन्यस्मिन्स्वेददर्शनम्॥२८४॥**

ये सब दाहादिक लक्षण त्रिदोषसम्बन्धी ज्वर, अन्तर्वेगी तथा धातुगत ज्वरों में छूटने के समय होते हैं। इनसे अन्य ज्वरों में केवल स्वेद निकलना मात्र ही लक्षण प्रगट होता है॥ २८४॥

***एतद्दाहादिकं लक्षणं मोक्षकाले एतेष्वेव ज्वरेषु स्यात्। केषु ? त्रिदोषजेषु, अन्तर्वेगे धातुगे ज्वरे। अन्यस्मिन्स्वेदमात्रदर्शनं भवति॥ २८४॥**

यहां पर यह समझना चाहिये कि—ये दाहादिक लक्षण ज्वर छूटने के समय इन्हीं ज्वरों में केवल प्रगट होते हैं जो कि ये हैं—त्रिदोषसम्बन्धी ज्वर, अन्तर्वेगी तथा धातुगत ज्वर। इनके अलावा जो दूसरे ज्वर हैं उनमें केवल स्वेद निकलना मात्र ही लक्षण प्रगट होता है॥ २८४॥

अथ ज्वरमुक्तस्य लक्षणमाह—

**देहो लघुर्व्यपगतक्लममोहतापः पाको मुखे करणसौष्ठवमव्यथत्वम्।**
**स्वेदः क्षवः प्रकृतियोगिमनोऽन्नलिप्सा कण्डूश्च मूर्ध्नि विगतज्वरलक्षणानि॥ २८५॥**

ज्वर से मुक्त हुये रोगी के लक्षण—शरीर में हल्कापन मालूम होना, क्लान्ति, मोह तथा सन्ताप का नष्ट होना, मुख का पक जाना (छाले पड़ जाना), इन्द्रियों का अपने २ विषयों को भलीभांति से ग्रहण करना, व्यथा से रहित होना, पसीना निकलना, छींक होना, मन का स्वाभाविक स्थिति में स्थित होना, अन्न खाने की इच्छा तथा शिर में खुजली होना ये सब लक्षण ज्वर छूट जाने पर प्रगट होते हैं॥ २८५॥

**सुश्रुतोऽप्याह—**

**स्वेदो लघुत्वं शिरसः कण्डूः पाको मुखस्य च। क्षवथुश्चान्नकाङ्क्षा च ज्वरमुक्तस्य लक्षणम्॥**

सुश्रुत ने भी इसी विषय में कहा है कि—पसीना होना, शरीर में हल्कापन प्रतीत होना, शिर में खुजली मचना, मुख में छाले पड़ जाना, छींक आना तथा अन्न खाने की इच्छा होना ये सब लक्षण ज्वर छूट जाने के हैं॥ २८६॥

अथ ज्वरमुक्तस्य पालनीयनियमानाह—

**व्यायामञ्च व्यवायञ्च स्नानं चङ्क्रमणानि च। ज्वरमुक्तो न सेवेत यावन्न बलवान्भवेत्॥**

ज्वर से मुक्त हुये लोगों के लिये पालन करने योग्य नियम—व्यायाम (कसरत), मैथुन, स्नान और टहलना ये सब कार्य ज्वर से मुक्त हुआ पुरुष जब तक भलीभांति पूर्वावस्था की तरह बलवान् न हो जाय तब तक न करे॥ २८७॥

अन्यच्च

व्यायामञ्च व्यवायञ्च प्रवातं शिशिरं जलम्। ज्वरमुक्तो न सेवेत यावन्न बलवान्भवेत्॥२८८॥
जन्तोर्ज्वरविमुक्तस्य स्नानं कुर्यात्पुनर्ज्वरम्। तस्माज्ज्वरविमुक्तोऽपि स्नानं विषमिव त्यजेत्॥
बलवर्णाग्निवपुषां यावन्न प्रकृतिर्भवेत्। तावज्ज्वरेण मुक्तोऽपि वर्जनीयानि वर्जयेत्॥२९०॥

और भी कहा है कि—कसरत, मैथुन, अधिक वायु का झोंका, शीतल जल इन सब कार्यों को ज्वर से मुक्त रोगी जब तक बलवान् न हो जाय तब तक न करे।

और ज्वर से मुक्त हुये पुरुष को स्नान करने से पुनः ज्वर आ जाता है, इस लिये ज्वरमुक्त पुरुष विष की भांति स्नान करना छोड़ देवे।

बल, वर्ण, जठराग्नि तथा शरीर की अवस्था जब तक पूर्व की भांति न हो जाय तब तक ज्वर से मुक्त हुये पुरुष को त्याग करने योग्य कार्यों का त्याग करना ही उचित है॥ २८८-२९०॥

## अथ वातज्वराधिकारः।

वातलाहारचेष्टाभ्यां वायुरामाशयाश्रयः। बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं ज्वरकृत्स्याद् रसानुगः॥

अब यहां से वातज्वराधिकार आरम्भ होता है, उसमें प्रथम वातज्वर का निदान कहते हैं—वातकारक आहार-विहार का सेवन करने से कुपित हुआ वायु आमाशय में पहुँच कर वहां पर आम रस को दूषित करता हुआ कोष्ठ की अग्नि को बाहर प्रगट करके ज्वर उत्पन्न करने वाला होता है॥ २९१॥

*वातज्वरस्य विप्रकृष्टसंनिकृष्टकारणकथनपूर्विकां संप्राप्तिमाह—वातेति। तस्य पूर्वरूपमुक्तम्। "जृम्भाऽत्यर्थं समीरणाद्"इति। समीरणज्वरे उत्पत्स्यति, अत्यर्थं जृम्भा स्यात्। जृम्भा च श्रमादिपूर्विका भवति॥ २९१॥

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—यह श्लोक वातज्वर के विप्रकृष्ट (दूर के) तथा सन्निकृष्ट (नजदीक के) कारणों के साथ २ सम्प्राप्ति को भी कहता है।

और यहीं पर इस वातज्वर का पूर्वरूप भी यह समझ लेना चाहिये कि—ज्वर जब वायुनिमित्तक होने वाला होता है तब उसके पहले अत्यन्त जंभाई आती है, अर्थात् वातज्वर उत्पन्न होने के पूर्व अत्यन्त जम्भाई आती है और उसके साथ २ पहले श्रमादिक भी मालूम पड़ते हैं॥ २९१॥

अथ वातज्वरस्य लक्षणमाह—

वेपथुर्विषमो वेगः कण्ठोष्ठमुखशोषणम्। निद्रानाशः क्षवस्तम्भो गात्राणां रौक्ष्यमेव च॥
शिरोहृद्गात्ररुग्वक्त्रवैरस्यं बद्धविट्कता। शूलाध्माने जृम्भणञ्च भवन्त्यनिलजे ज्वरे॥२९३॥

वातज्वर के लक्षण–शरीर का कॉपना, ज्वर का वेग विषम होना, कण्ठ-ओठ तथा मुख का सूखना, नींद का न आना, छींक का रुक जाना, शरीर का रूक्ष होना, शिर, हृदय तथा शरीर में पीड़ा होना, मुख की विरसता, मल का बँध जाना, शूल, अफरा तथा जम्भाई का होना ये सब लक्षण वात से उत्पन्न हुये ज्वर में रोगी के प्रकट होते हैं॥ २९२-२९३॥

*विषमो वेगः शरीरोष्णताऽऽदिरूपो ज्वरवेगो विषमो भवतीत्यर्थः। क्षवस्तम्भः=छिक्काया अभावः। तथा च वाग्भटः—

* हर्षो रोमाङ्कदन्तेषु वेपथुः क्षवथुग्रहः। इति।

*चरकोऽपि–"क्षवथूद्गारविनिग्रह" इति। शिरोहृद्गात्ररुग्=अत्र गात्रपदे प्रयुक्ते शिरोहृच्छब्दप्रयोगस्तत्र तत्र विशेषेण वेदनाबोधनार्थः। एतानि लक्षणानि प्रायोभावित्वेन सुश्रुते निर्दिष्टानि। चकारादन्यान्यपि चरकनिदानोक्तानि बोद्धव्यानि। तान्येव श्लोकेन प्रदर्शयत्युत्तरत्र॥ २९२-२९३॥

यहां पर "विषमो वेगः" इन पदों का "अर्थात् ज्वर का वेग विषम होना" इसका "शरीर की उष्णता आदि रूप ज्वर का वेग विषम होना अर्थात् देह में उष्णता आदि की विषमता एवम् ज्वर आने के समयसम्बन्धी तथा ज्वर बढ़ने के समयसम्बन्धी विषमता का होना" यह अर्थ समझना चाहिये। "क्षवस्तम्भः" पद का "छींक का अभाव अर्थात् छींक का रुक जाना" यह अर्थ समझना चाहिये।

और "वाग्भट" ने भी कहा है कि-वातज्वर में रोमाञ्च होना, दांत खट्टे हो जाना, अङ्गों में हर्ष होना, शरीर कांपना तथा छींक रुक जाना। एवम् चरक ने भी कहा है कि—"छींक तथा उद्गार (डकार) का रुक जाना" यह वातज्वर के विशेष लक्षण हैं।

और "शिरोहृद्गात्ररुग्" अर्थात् शिर-हृदय तथा शरीर में पीड़ा होना यहां पर "गात्र" पद अर्थात् शरीर पद का प्रयोग होने से अर्थात् शरीर में पीड़ा होना ऐसा कहने से ही गात्र (शरीर) के अन्दर शिर-हृदय आदि सभी अङ्गों का बोध हो जाता पुनः विशेषरूप से शिर तथा हृदय शब्द का उल्लेख करने से यह समझा जाता है कि—वातज्वर में यद्यपि सर्वाङ्ग में पीड़ा होती है तथापि शिर और हृदय में अधिक होती है। ये सब लक्षण वातज्वर में प्रायः करके होते हैं अतः सुश्रुत में कहे हुये हैं। और "जृम्भणञ्च" यहां पर "च" का पाठ होने से चरक के निदान स्थान में कहे हुये अन्यान्य लक्षणों को भी समझना चाहिये और उन्हीं चरकोक्त लक्षणों को आगे श्लोक रूप से दिखला रहे हैं ॥ २९२-२९३ ॥

चरके च—

**भवन्ति विविधा वातवेदनाः स्यादसुप्तता।**
**पिण्डिकोद्वेष्टनं कर्णस्वनो वक्त्रकषायता। गात्रसादो हनुस्तम्भो विश्लेषः सन्धिजानुनोः॥**
**शुष्ककासो वमिर्लोमदन्तहर्षः श्रमभ्रमौ। अरुणं मूत्रनेत्रादि तृट्प्रलापोष्णगात्रताः ॥२९५॥**

चरकोक्त वातज्वर के लक्षण—अनेक प्रकार की वातसम्बन्धी पीड़ा होना, नींद न आना, पिण्डरियों में दण्डे से मारने के समान पीड़ा होना, कानों में शब्द होना, मुख का कसैला हो जाना, अङ्गों का अवसन्न हो जाना, ठोडी का जकड़ जाना, सन्धिस्थान तथा जानुओं का शिथिल हो जाना, सूखी खाँसी, वमन, रोमाञ्च, दांतों का खट्टा होना, श्रम, भ्रम तथा नेत्र आदि का रक्त लाल हो जाना, प्यास, प्रलाप तथा शरीर का उष्ण हो जाना ये सब लक्षण वातज्वर में प्रगट होते है ॥ २९४-२९५ ॥

अथ वातज्वरचिकित्सामाह—

**ज्वरितं षडहेऽतीते लघ्वन्नं प्रतिभोजितम्। पाचनं शमनीयञ्च कषायं पाययेद्भिषक् ॥२९६॥**

वातज्वर की चिकित्सा—वातज्वर वाले रोगी को लङ्घन करते हुये जब ६ दिन व्यतीत हो जायें तब सातवें दिन लघु अन्न पेया आदिक भोजन आदि कराकर आठवें दिन अवस्थाऽनुसार पाचन वा शमन ओषधियों का क्वाथ बनाकर देना चाहिये ॥ २९६ ॥

***आमाशयस्थो हत्वाऽग्निं सामो मार्गान्पिधापयन्।**
**विदधाति ज्वरं दोषस्तस्माल्लङ्घनमाचरेत् ॥ ७९ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—"आमाशय में स्थित साम (अपक्व) दोष रस के मार्गों को रोक कर ज्वर उत्पन्न करता है अतः ज्वर में लङ्घन करना आवश्यक होता है" ॥ ७९ ॥

***इति वचनात्सामान्यतो ज्वरितमात्रस्य यावदारोग्यदर्शनं लङ्घनाभिधाने वातज्वरिणो लङ्घनविधाने विशेषमाह चरकः—ज्वरितमिति ॥ २९६ ॥**

इस वचन से सामान्य रूप से सभी ज्वररोगियों को जब तक आरोग्य के लक्षण प्रगट न हों

तब तक लङ्घन कराने के लिये कहने पर वातज्वर में लङ्घन कराने के विषय में विशेषता दिखलाते हुये "ज्वरितमित्यादिक" यह वचन चरक महर्षि ने कहा है ॥ २९६ ॥

सुश्रुतोऽप्याह—

**वातिके सप्तरात्रेण दशरात्रेण पैत्तिके। श्लैष्मिके द्वादशाहेन ज्वरे युञ्जीत भेषजम् ॥ २९७ ॥**

और सुश्रुत ने भी कहा है कि—वातज्वर में सात दिन के बाद, पित्तज्वर में १० दिन के बाद, कफज्वर में १२ दिन के बाद औषध देना चाहिये ॥ २९७ ॥

**दोषाणामेव सा शक्तिर्लङ्घने या सहिष्णुता। न हि दोषक्षये कश्चित्सहते लङ्घनं महत्॥२९८॥**
**कफपित्ते द्रवे धातू सहेते लङ्घनं बहु। आमक्षयादूर्ध्वमपि वायुर्न सहते क्षणम् ॥ २९९ ॥**

और उपवास करने में रोगी को जो क्षमता ( सामर्थ्य ) होती है, वह दोषों की समझनी चाहिये, अर्थात् रोगी दोषों की बदौलत उपवास सहन करता जाता है, क्योंकि दोषों का क्षय होने पर कोई रोगी अधिक लङ्घन ( उपवास ) नहीं सह सकता है। और कफ तथा पित्त ये दोनों द्रव रूप धातु हैं, अतः ये दोनों लङ्घन अधिक सहन करते हैं। किन्तु वायु आमदोष का क्षय होने के बाद एक क्षण भी लङ्घन करना नहीं सहन कर सकता है ॥ २९८-२९९ ॥

**ननु "अन्नं वै प्राणिनां प्राणाः" इति श्रुतिः। तदन्नं विना प्राणिभिः कथं स्थातव्यमित्याह—दोषाणामिति ॥ २९८-२९९ ॥**

और अब जो यहाँ पर यह शङ्का होती है कि—"अन्न ही प्राणियों का प्राण है" यह वेदवाक्य है, इसलिये अन्न के बिना प्राणी लोग ज्वर में कैसे जीते रहते हैं ?

इसी के समाधान में "दोषाणामि"त्यादि श्लोकों को कहा गया है, यह समझ लेना चाहिये ॥

तत्र भेषजम्—

अथ दशमूलादिक्वाथमाह—

**श्रीफलः सर्वतोभद्रा कामदूती च शोणकः। तर्कारी गोक्षुरः क्षुद्रा बृहती कलशी स्थिरा ॥**
**रास्ना कणा कणामूलं कुष्ठं शुण्ठी किरातकः। मुस्ता बलाऽमृता वालं द्राक्षायासशताह्विकाः॥**
**एषां क्वाथो निहन्त्येव प्रभञ्जनकृतं ज्वरम्। सोपद्रवश्च योगोऽयं सर्वयोगवरः स्मृतः ॥**

वातज्वर की ओषधियों में प्रथम दशमूलादि क्वाथ-बेल, खम्भारि, पाढ़ल, सोनापाठा, अरनी, गोखरू, छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी, पृश्निपर्णी, शालिपर्णी, रास्ना, पीपल, पिपरामूल, कूठ, सोंठ, चिरायता, नागरमोथा, खिरैटी, गिलोय, सुगन्धवाला, दाख, जवासा और शतावर इन सबों को समान भाग में लेकर क्वाथ बनाकर पिलाने से उपद्रवयुक्त भी वातसम्बन्धी ज्वर नष्ट होता है यह योग सम्पूर्ण वातज्वरहर योगों में उत्तम है ॥ ३००-३०२ ॥

**श्रीफलः = बिल्वः। सर्वतोभद्रा = गम्भारी। कामदूती = पाटला। शोणकः = "सोनापाठा" इति लोके। तर्कारी = गणिकारी। कलशी = पृश्निपर्णी। स्थिरा = शालिपर्णी। वालं = सुगन्धवाला। यासः = यवासः ॥ ३००-३०२ ॥**

यहां पर "श्रीफल" पद का "बेल"। "सर्वतोभद्रा" पद का "खम्भारि"। "कामदूती" पद का "पाढल"। "शोणक" पद का लोकप्रसिद्ध "सोनापाठा"। "तर्कारी" पद का "गनियारी (अरनी)"। "कलशी" पद का "पृश्निपर्णी"। "स्थिरा" पद का "शालिपर्णी"। "वालम्" पद का "सुगन्धवाला"। "यास" पद का "जवासा" अर्थ समझना चाहिये ॥ ३००-३०२ ॥

अथ बृहत्पञ्चमूलीक्वाथमाह—

**त्रिशतीतर्कारीश्रीफलटुण्टुकपाटलामूलैः।**
**पाचनमुचितं मारुतजनितज्वरहारि वारिणा क्वथितैः ॥ ३०३ ॥**

बृहत्पञ्चमूली क्वाथ—खम्भारि, अरनी, बेल, सोनापाठा और पाढ़ल इन पांच ओषधियों के मूल को जल में यथाविधि औटा कर क्वाथ पिलावे। यह वातजनित ज्वर को दूर करने वाला उत्तम पाचन क्वाथ है ॥ ३०३ ॥

***सुश्रुतः—**

**"पञ्चमूलीकषायन्तु पाचनं वातिके ज्वरे" ॥ ८० ॥ इति ॥**

और यहां पर यह और समझना चाहिये कि—इसी विषय में सुश्रुत भी कहते हैं कि—"पञ्चमूली कषाय ( क्वाथ ) वातज्वर में पाचन होता है" ॥ ८० ॥

***अत्र पञ्चमूली बृहत्पञ्चमूली, अत एव त्रिशती=श्रीपर्णीति ॥ ३०३ ॥**

और यहां पर "पञ्चमूली" पद से "बृहत्पञ्चमूली" का ग्रहण किया जाता है अतः "त्रिशती" पद से "खम्भारि" का ग्रहण किया गया है ॥ ३०३ ॥

अथ किरातादिक्वाथमाह—

**किराताब्दामृतोदीच्यबृहतीद्वयगोक्षुरैः। त्रिपर्णीकलशीबिल्वैः क्वाथो वातज्वरापहः ॥३०४॥**

किरातादि क्वाथ—चिरायता, नागरमोथा, गिलोय, सुगन्धवाला, छोटी तथा बड़ी कटेरी, गोखरू, शालिपर्णी, पृश्निपर्णी, बेल इन सबों का क्वाथ वातज्वर को नष्ट करने वाला होता है ॥

***उदीच्यं=वालकम्। त्रिपर्णी=शालिपर्णी। कलशी=पृश्निपर्णी ॥ ३०४ ॥**

यहां पर "उदीच्य, त्रिपर्णी, कलशी" इन पदों का क्रम से "सुगन्धवाला, शालिपर्णी, पृश्निपर्णी" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ३०४ ॥

अथ गुडूच्यादिकालिङ्गक्वाथावाह—

**गुडूचीपिप्पलीमूलनागरैः पाचनं श्रृतम्। वातज्वरे तथा पेयं कालिङ्गं सप्तमेऽहनि ॥३०५॥**

कालिङ्ग क्वाथ—सातवें दिन गिलोय, पिपरामूल और सोंठ इनका क्वाथ वातज्वर में पीने से पाचन होता है अथवा इन्द्रजौ का क्वाथ पाचन होता है ॥ ३०५ ॥

***कालिङ्गम्=इन्द्रयवस्तस्य श्रृतम् ॥ ३०५ ॥**

यहां पर "कालिङ्गम्" पद का "इन्द्रजौ का क्वाथ" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ३०५ ॥

*अथ विश्वाऽऽदिक्वाथमाह—*

**विश्वाऽमृताग्रन्थिकसिद्धतोयं मरुज्ज्वरः स्यात्पिबतः कुतोऽयम् ॥**
**क्वाथोऽथ कुस्तुम्बुरुदेवदारुक्षुद्रौषधैः पाचनमत्र चारु ॥ ३०६ ॥**

विश्वादि क्वाथ—सोंठ, गिलोय और पिपरामूल इन सबों का क्वाथ बनाकर पीनेवाले को वातज्वर क्यों आवेगा अर्थात् नहीं आयेगा। और धनिया, देवदारु, कटेरी और सोंठ इनका क्वाथ वातज्वर में सुन्दर पाचन होता है ॥ ३०६ ॥

***औषधं=शुण्ठी। क्वाथः पाचनमिति 'वेदाः प्रमाणमि'तिवत् ॥ ३०६ ॥**

यहां पर "औषध" पद का "सोंठ" यह अर्थ समझना चाहिये। और "क्वाथः पाचनम्" यह प्रयोग "वेदाः प्रमाणम्" की भांति सिद्ध होता है, यह भी समझ लेना चाहिये ॥ ३०६ ॥

अथ बृहत्पञ्चमूलादिक्वाथमाह—

**पञ्चमूलीबलारास्नाकुलत्थैः सह पौष्करैः। क्वाथो हन्याच्छिरःकम्पं पर्वभेदं मरुज्ज्वरम् ॥**

बृहत्पञ्चमूलादि क्वाथ—बृहत्पञ्चमूली, खिरैटी, रास्ना, कुलथी, पुहकरमूल इन सबों का क्वाथ पीने से शिर कांपना, पोरों की पीड़ा और वात ज्वर नष्ट हो जाता है ॥ ३०७ ॥

***पञ्चमूली बिल्वादिः ॥ ३०७ ॥**

यहां पर "पञ्चमूली" पद से "विल्वादि बृहत्पञ्चमूली ( वेल, सोनापाठा, खम्भारि, पाढल और अरनी ) का ग्रहण करना चाहिये[1] ॥ ३०७ ॥

अथ कणाऽऽदिक्वाथः—

कणारसोनामृतवल्लिविश्वा-निदिग्धिकासिन्धुकभूमिनिम्बैः ।
समुस्तकैराचरितः कषायो हिताशिनां हन्ति गदानिमांस्तु ॥ ३०८ ॥
ज्वरं मरुद्दुष्टिसमुद्भवं तथा बलासजं चानलमन्दताञ्च ।
कण्ठावरोधं हृदयावरोधं स्वेदञ्च रोमाञ्चहिमत्वमोहान् ॥ ३०९ ॥

कणादि क्वाथ—पीपल, लहसुन, गिलोय, सोंठ, कटेरी, सेंधानिमक, चिरायता और नागरमोथा इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से पथ्य से रहने वालों के वातदोषजन्य ज्वर, कफज्वर, अग्नि की मन्दता, कण्ठ का रोध होना एवम् हृदय का अवरोध, स्वेद, रोमाञ्च, शीत लगना तथा मोह होना ये सब नष्ट हो जाते हैं[2] ॥ ३०८–३०९ ॥

अथ कल्पतरुरसः—

शुद्धं शंकरशुक्रमक्षतुलितं मारारिनारीरज-
स्तद्वत्तावदुमापतिस्फुटगलालङ्कारवस्तु स्मृतम् ।
तावत्स्येव मनःशिला च विमला तावत्तथा टङ्कणं
शुण्ठी द्व्यक्षमिता कणा च मरिचं दिक्पालसंख्याक्षकम् ॥ ३१० ॥
विषादिवस्तूनि शिलोपरिष्टाद् विचूर्णयेद्वाससि शोधयेच्च ।
ततस्तु खल्वे रसगन्धकौ च चूर्णञ्च तद्यामयुगं विमर्द्यम् ॥ ३११ ॥
कल्पतरुनामधेयो यथार्थनामा रसः श्रेष्ठः ।
समीरणश्लेष्मगदान्हरते मात्राऽस्य स्मृता गुञ्जैका ॥ ३१२ ॥
आर्द्रकेण सममेष भक्षितो हन्ति वातकफसम्भवं ज्वरम् ।
श्वासकासमुखसेकशीतता-वह्निमान्द्यविसुचीश्च नाशयेत् ॥ ३१३ ॥
नस्येनाश्वेव हरति शिरोर्तिं कफवातजाम् । मोहं महान्तमपि च प्रलापं क्षवथुग्रहम् ॥३१४॥

( सामान्यज्वरचिकित्सोक्तो महाज्वराङ्कुशः प्रदेयोऽत्र )

कल्पतरु रस—शुद्ध पारा १ तोला, शुद्ध गन्धक १ तोला, शुद्ध वत्सनाभ विष १ तोला, शुद्ध मैनशिल १ तोला, शुद्ध सोनामाखी १ तोला, सुहागाखील १ तोला, सोंठ २ तोले, पीपर २ तोले, मरिच १० तोले लेवे, इनमें से सर्वप्रथम वत्सनाभ विष से लेकर पीसने योग्य जो औषधें हैं उन्हें पीस कर कपड़छान कर लेवे । पश्चात् इस चूर्ण के साथ शुद्ध पारा और शुद्ध गन्धक को खरल में रखकर २ प्रहर तक खूब खरल करे । तब यह यथार्थ नाम वाला "कल्पतरु" रस सिद्ध होता है । जो कि वात तथा कफ सम्बन्धी रोगों का हरने वाला होता है । इस रस की श्रेष्ठ मात्रा एक रत्ती की होती है । और अदरख के रस के साथ सेवन करने से यह वात-कफ जन्य रोग, दमा, खांसी, मुख से पानी गिरना, शीत लगना, अग्नि की मन्दता तथा विसूचिका ( हैजा ) रोग को दूर करता है । और इस रस का नास लेने से कफ-वातसम्बन्धी शिर का दर्द, अधिक मोह तथा प्रलाप एवम्

---

१. खिरैटी आदि औषधिया एक तोले लेकर आध सेर पानी में पकावे जब दो छटाक रह जाय उतार छान कर प्रातः-सायम् पीने के लिये देवे ।

२. कणादि क्वाथ में प्रत्येक औषधियों को ६ माशे की मात्रा में लेकर दो पाव जल में पकाकर दो छटाक रहने पर उतार छान कर प्रातः-सायम् देवे ।

छींक का रुक जाना ये सब स्वयम् दूर हो जाते हैं। और इस वातज्वर में सामान्यज्वर की चिकित्सा में कहे हुए महाज्वराङ्कुश रस का भी प्रयोग करना चाहिये ॥ ३१०-३१४ ॥

अथ त्रिपुरभैरवरसः—

**विषमहौषधमागधिकोषणद्युमणिरक्तकमार्द्रकमर्दितम् ।**
**क्रमविवर्द्धितमुद्दलितज्वरस्त्रिपुरभैरव एष रसो वरः ॥ ३१५ ॥**

त्रिपुरभैरव रस—शुद्ध वत्सनाभ विष १ भाग, सोंठ २ भाग, पीपल ३ भाग, मरिच ४ भाग, मारा हुआ ( भस्म किया हुआ ) तामा ५ भाग, सिंगरफ ६ भाग इन सबों को एकत्रकर अदरख के रस के साथ खूब खरल करे। तैयार होने पर इसी को "त्रिपुरभैरव रस" कहते हैं, यह ज्वर को एक दम से दूर करने वाला होता है ॥ ३१५ ॥

**द्युमणिः = मारितं ताम्रं, तस्य भागाः पञ्च। रक्तकं = हिङ्गुलं तस्य भागाः पट्। मात्राऽस्य रक्तिकाऽर्द्धम्। त्रिपुरभैरवो रसो ज्वरे प्रयोज्यः ॥ ३१५ ॥**

यहां पर "द्युमणि" पद का "मारा हुआ तामा ( ताम्रभस्म )" अर्थ समझना चाहिये तथा इसके ५ भाग लेने चाहिये। "रक्तक" पद का "हिंगुल अर्थात् सिंगरफ" अर्थ समझना चाहिये तथा इसके ६ भाग लेने चाहिये। और इसकी मात्रा आधी रत्ती की लेनी चाहिये। एवम् यह त्रिपुरभैरव रस ज्वर में देने योग्य होता है, यह और समझना चाहिये ॥ ३१५ ॥

अथ स्वेदस्य विधिगुणावाह—

**वातश्लेष्मज्वरे स्वेदं जङ्घापार्श्वास्थिशूलिनि। पीनसश्वासबाधिर्ये कारयेत्तद्विधानवित् ॥**
**स्रोतसां मार्दवं कृत्वा नीत्वा पावकमाशयम्। हत्वा वातकफस्तम्भं स्वेदो ज्वरमपोहति ॥**

स्वेद लेने की विधि और गुण—जिस वात-कफ ज्वर में जांघ, पंसुली तथा हड्डियों में पीड़ा होती हो तो वहां पर स्वेद देने की प्रक्रिया का जानने वाला वैद्य स्वेद देवे तथा इसी भांति पीनस, दमा तथा बहिरेपन में भी स्वेद देवे।

स्वेद—शरीरस्थित रसवाहिनी नाड़ियों को मृदु बनाकर एवम् बाहर निकली हुई कोष्ठाग्नि को पुनः कोष्ठ के अन्दर पहुँचा कर तथा वात-कफ संबन्धी स्तब्धता को दूर कर ज्वर को नष्ट करता है ॥ ३१६-३१७ ॥

अथ वालुकास्वेदमाह—

**खर्परभृष्टपटस्थितकाञ्जिकसंसिक्तवालुकास्वेदः। शमयति वातकफामयशूलाङ्गभङ्गकम्पादीन् ॥**
**कम्पे शिरोहृदयगात्रव्यथायां जृम्भायां पादसुप्ततायाम्।**
**पिण्डिकोद्वेष्टनेऽङ्गसादे हनुस्तम्भे च लोमहर्षे ॥ ३१९ ॥**

वालुकास्वेद—खपरे में रख कर गर्म किये हुए बालू को कपड़े में बांधकर उसे कांजी में डुबो २ कर उससे जो स्वेद दिया जाता है, वह "वालुकास्वेद" कहलाता है। यह ( वालुकास्वेद ) वायु—कफ संबन्धी रोग, शिर का शूल, दर्द, अङ्ग-भङ्ग तथा कम्पादिक रोगों का शमन करता है। एवम् कम्परोग, शिर-हृदय तथा शरीर की पीडा, जम्भाई, पांवों का सो जाना (सुन्न हो जाना), पिंडलियों में ऐंठन की सी पीड़ा, अंगों का अवसन्न होना, ठोडी का जकड़ जाना तथा रोमाञ्च होना इन सब रोगों में उक्त स्वेदन लेना उत्तम होता है ॥ ३१८-३१९ ॥

अथ कवलस्य विधिगुणावाह—

**मातुलुङ्गफलकेशरो धृतः सिन्धुजन्ममरिचान्वितो मुखे।**
**हन्ति वातकफरोगमास्यगं शोषमाशु जडतामरोचकम् ॥ ३२० ॥**

कवल की विधि तथा गुण—बिजौरा नीबू के फलों के अन्दर रहने वाले केशरों को सेंधा निमक

तथा कालीमिर्च के चूर्ण के साथ लपेट कर यदि मुख में रक्खा जाय तो वात तथा कफ संबन्धी मुखगतरोग, मुखशोष, मुखसंबन्धी जड़ता तथा अरुचि ये सब रोग शीघ्र नष्ट हो जाते हैं ॥ ३२० ॥

**छइति कवलः। कण्ठौष्ठमुखशोषे प्रदेयः ॥ ३२० ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—यह कवल कण्ठ-ओठ तथा मुख के सूखने पर ज्वर रोगी को देना चाहिये ॥ ३२० ॥

अन्यच्च—

**शर्करादाडिमाभ्याञ्च द्राक्षादाडिमयोस्तथा। कल्कं विधारयेदास्ये शोषवैरस्यनाशनम् ॥**
**द्राक्षाऽऽमलकयोः कल्कं सघृतं वदने क्षिपेत्। तेन घृष्ट्वा मुखस्यान्तः कुर्वीत प्रतिसारणम् ॥**
**तेन तालुगलान्तःस्थः संशोषश्चैव शाम्यति। सुरसं जायते वक्त्रं रुचिर्भवति भोजने ३२३॥**

और भी कहा है कि—शक्कर सफेद तथा अनार का अथवा दाख और अनार का कल्क (चटनी) बनाकर यदि मुख में रक्खा जाय तो उससे मुख का सूखना तथा उसकी विरसता नष्ट होती है।

और दाख तथा आमले का कल्क किञ्चित् गोघृत के साथ मिलाकर यदि मुख के अन्दर रक्खे और उसीसे मुख के अन्दर के भागों को यथोचित घिसकर प्रतिसारण ( लार गिराना ) कर्म करे तो तालु तथा गले का शोष नष्ट हो जाता है तथा मुख सुरस ( विरसता रहित होकर सुन्दर रस युक्त ) होता है एवम् भोजन में रुचि होती है ॥ ३२१-३२३ ॥

अथ निद्रानाशस्य निदानमाह—

**नावनं लङ्घनं चिन्ता व्यायामः शोकभीरुषः। एभिरेव भवेन्निद्रानाशः श्लेष्मातिसंक्षयात् ॥**

निद्रानाश के निदान—नस्य ( नास लेना ), उपवास, चिन्ता, व्यायाम, शोक, डर तथा क्रोध इन सबों से निद्रा का नाश होता है एवम् कफ के क्षय होने से भी निद्रानाश होता है अर्थात् नींद नहीं आती है ॥ ३२४ ॥

अथ निद्रानाशचिकित्सामाह—

**भृष्टन्तु विजयाचूर्णं मधुना निशि भक्षयेत्। निद्रानाशेऽतिसारे च ग्रहण्यां पावकक्षये ३२५॥**
**गुडं पिप्पलिमूलस्य चूर्णेनालोडितं लिहेत्। चिरादपि च संनष्टां निद्रामाप्नोति मानवः ॥**

निद्रानाश की चिकित्सा—किञ्चित् घृत में भुने हुए भांग का चूर्ण रात्रि में सोते समय मधु के साथ खाने से निद्रानाश, अतीसार, ग्रहणी तथा अग्नि की शक्ति का क्षीण हो जाना ये सब दूर होते हैं।

और गुड़ तथा पिपरामूल का चूर्ण एकत्र कर यदि मनुष्य खाता है तो उसकी बहुत दिनों से नष्ट हुई भी निद्रा पुनः प्राप्त हो जाती है ॥ ३२५-३२६ ॥

**वायसजङ्घामूलं बद्धं वा शिरसि काकमाच्याश्च। विधृतं निद्राजनकं त्वङ्मूलं वा शृतं सगुडम्॥**

अथवा काकजङ्घा का मूल या मकोय का मूल यदि शिर में बाँधा रहा जाय तो निद्रानाश के रोगी को पुनः नींद अच्छी तरह से आने लगती है। अथवा मकोय की छाल व जड़ का क्वाथ बनाकर उसमें गुड़ मिलाकर पीने से भी नींद आती है ॥ ३२७ ॥

**छपीतमिति शेषः ॥ ३२७ ॥**

यहां पर "पीतम्" इस पद की कमी है जिसे ऊपर से लगाकर अर्थ किया गया कि—"पीने से" यह और समझ लेना चाहिये ॥ ३२७ ॥

**मूलन्तु काकमाच्या बद्धं सूत्रेण मस्तके नियतम्। विदधाति नष्टनिद्रो निद्रामाश्वेव सिद्धमिदम्॥**

और मकोय की जड़ को सूत्र से बांधकर निरन्तर शिर में रखने से जिसकी नींद नष्ट हो गई है उसे नींद शीघ्र आ जाती है। यह प्रयोग सिद्ध है ॥ ३२८ ॥

**शीलयेन्मन्दनिद्रस्तु क्षीरमद्यरसान्दधि। अभ्यङ्गोद्वर्त्तनस्नानमूर्द्धकर्णाक्षितर्पणम् ॥ ३२९ ॥**

जिसे नींद थोड़ी आती है वह पुरुष दूध, मद्य, मांसरस, दही, तेल की मालिश, उबटन, स्नान, शिर में तेल लगाना, कानों में तेल डालना और आँखों में तर्पण का प्रयोग करना इन सबों को प्रतिदिन करने का अभ्यास रक्खे, इससे नींद अच्छी लगती है ॥ ३२९ ॥

***रसो = मांसरसः ॥ ३२९ ॥**

यहां पर "रस" पद का "मांसरस" अर्थ समझना चाहिये ॥ ३२९ ॥

**कान्तावाहुलताऽऽश्लेषो निर्वृतिः कृतकृत्यता, मनोऽनुकूला विषयाः कामं निद्रासुखप्रदाः ॥**

और सुन्दर स्त्री की बाहुरूपी लता का आलिङ्गन, सन्तोष, कृतकृत्यता (किसी प्रारब्ध कार्य को समाप्त कर लेना, ) मन के अनुकूल विषयों की प्राप्ति ये सब अत्यन्त निद्रासंबन्धी सुख को देने वाले हैं अर्थात् इनसे नींद अच्छी आती है ॥ ३३० ॥

**रसे शाके च सूपे च सर्पिर्यूषपयःसु च । निद्रां सञ्जनयत्याशु पलाण्डुरुपयोजितः ॥ ३३१ ॥**

मांसरस, शाक, दाल, घी, यूष, दूध इन सब वस्तुओं में यदि प्याज मिला कर खाया जाय तो शीघ्र नींद आती है ॥ ३३१ ॥

***रसे = मांसरसे ॥ ३३१ ॥**

यहां पर "रस" पद का "मांसरस" अर्थ समझना चाहिये ॥ ३३१ ॥

**ऐक्षवं पोतकी माषः सुरा मांसरसः पयः । गोधूमतिलमत्स्याश्च निद्रां कुर्वन्ति देहिनाम् ॥**

ईख के रस से बने हुये पदार्थ, पोई का शाक, उरद, मद्य, मांसरस ( शोरुआ ), दूध, गेहूँ, तिल, मछली ये सब पदार्थ खाने से मनुष्यों को नींद अधिक आती है ॥ ३३२ ॥

अथ दारुषट्कलेपः (शूलाध्माने)—

**दारुहैमवतीकुष्ठशताह्वाहिङ्गुसैन्धवैः । लिम्पेत्कोष्णैरम्लपिष्टैः शूलाध्मानयुतोदरम् ॥३३३॥**

शूल तथा आध्मान ( अफारा ) में दारुषट्कलेप—देवदारु, सफेद वच, कूठ, सतावर, हींग, सेंधा निमक इन सबों को अम्लपदार्थ नीबू आदि के रस में पीसकर किञ्चित् गर्म २ उदर पर लेप करने से शूल तथा अफारा दूर होता है ॥ ३३३ ॥

***हैमवती = श्वेतवचा ॥ ३३३ ॥**

यहां पर "हैमवती" पद का "सफेद वच" अर्थ समझना चाहिये ॥ ३३३ ॥

अथ कर्णनादचिकित्सामाह—

**कटुतैलं कणाहिङ्गुवचालशुनसाधितम् । उष्णं विनिहितं हन्ति कर्णयोर्निःस्वनं व्यथाम् ॥**

कर्णनादचिकित्सा—पीपल, हींग, वच और लहसुन इन सबों को कड़ुये तेल में पकाकर अलग करले। पश्चात् बचे तेल को यदि गर्म २ कानों में डाला जाय तो कान में हर समय शब्द होना तथा पीड़ा ये दोनों नष्ट हो जाते हैं ॥ ३३४ ॥

***इति तैलं कर्णस्वने ॥ ३३४ ॥**

यहां पर "यह तैल कर्णनाद रोग में देना चाहिये" इसे और भी समझ लेना चाहिये ॥ ३३४ ॥

अथ शुष्ककासचिकित्सामाह—

**कणा सुगन्धिवचया यवान्या च समन्विता । ताम्बूलसहिता हन्ति शुष्ककासं मुखे धृता ॥**

सूखी खांसी की चिकित्सा—पीपल, सुगन्धित वच, अजवाइन इन्हें पान के साथ मुख में रक्खे रहने से सूखी खांसी दूर होती है ॥ ३३५ ॥

अथ वातज्वरहितवस्तून्याह—

**श्रमोपवासानिलजे हितो नित्यं रसौदनः । मुद्गामलकयूषस्तु वद्धविट्काय दीयते ॥ ३३६ ॥**

वातज्वर में रोगी के लिये हितकर वस्तुयें—श्रम, उपवास तथा वात से उत्पन्न ज्वर में रोगी

को नित्य मांसरस ( सोरुआ ) के साथ भात खाने को देना हितकर होता है, एवम् जिस वातज्वर में रोगी का मल सूख गया हो, वहां पर उसे मूंग तथा आमले का यूप भोजन के लिये देना चाहिये ॥ ३३६ ॥

ॐरसो = मांसरसः ॥ ३३६ ॥

यहां पर "रस" पद का "मांसरस" ( सोरुआ ) अर्थ समझना चाहिये ॥ ३३६ ॥

**पेयां वा रक्तशालीनां वस्तिपार्श्वशिरोरुजि । श्वदंष्ट्राकण्टकारीभ्यां सिद्धां ज्वरहरीं पिबेत् ॥**
**कासी श्वासी च हिक्की च पञ्चमूलीश्रृतां पिबेत् ॥ ३३७ ॥**

और यदि वातज्वर में वस्ति ( मूत्राशय ), पसुली तथा शिर में पीड़ा होती हो तो लाल जड़हन के चावलों की पेया बनाकर खिलाना चाहिये । अथवा गोखरू तथा कटेरी के क्वाथ में लाल जड़हन के चावलों की पेया बनाकर खिलाना चाहिये । यह पेया ज्वरनाशक भी होती है । और यदि वातज्वर वाले रोगी को खाँसी, श्वास अथवा हिचकी आती हो तो पञ्चमूल के क्वाथ से बनी हुई पेया पिलानी चाहिये । इससे खांसी आदि रोग नष्ट हो जाते हैं ॥ ३३७ ॥

ॐपेयामिति शेषः ॥ ३३७ ॥

इति वातज्वराधिकारः ।

यहां पर "पेया" पद मूल में नहीं है, अतः ऊपर से लाकर अर्थ करना चाहिये ॥ ३३७ ॥

यहां पर वातज्वराधिकार समाप्त हो गया ।

## अथ पित्तज्वराधिकारः ।

**पित्तलाहारचेष्टायां पित्तमामाशयाश्रयम् । बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं ज्वरकृत्स्याद्रसानुगम् ॥**

पित्तज्वराधिकार में पित्तज्वर के निदान-पित्तजनक आहार करने से कुपित हुआ पित्त प्रथम आमाशय में पहुँच कर वहां के आमरस को दूषित करता हुआ कोष्ठ की अग्नि को बाहर निकाल कर अर्थात् अग्नि की गर्मी को बाहर प्रगट कर ज्वर को उत्पन्न करता है ॥३३८॥

**ॐतत्र पित्तज्वरस्य विप्रकृष्टसन्निकृष्टकारणकथनपूर्विकां संप्राप्तिमाह—पित्तलेति । पित्तस्य पङ्गुलत्वात्तेन कोष्ठाग्नेरूष्मा बहिर्नेतुं न शक्यते । यत आह—**

**ॐपित्तं पङ्गु कफः पङ्गुः पङ्गवो मलधातवः । वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत् ॥**

यहाँ पर यह और समझना चाहिये कि—इस श्लोक द्वारा पित्तज्वर के विप्रकृष्ट तथा संनिकृष्ट कारणों को कहते हुये संप्राप्ति का वर्णन किया गया है । और पित्त स्वयं पङ्गुल होने से कोष्ठाग्नि की गर्मी को बाहर निकालने में समर्थ नहीं होता है, क्योंकि कहा भी है कि—

पित्त पङ्गु है तथा कफ भी पङ्गु है एवम् मल-धातु सभी पङ्गु हैं, अतः ये सब वायु के द्वारा जहां जहां ले जाये जाते हैं वहां पर मेघ की भांति चले जाते हैं ॥ ८१ ॥

**ॐइति । ततोऽत्र पित्तं वातसहायं बोद्धव्यम् । अत आह—**

**ॐद्रव्यमेकरसं नास्ति न रोगोऽप्येकदोषजः । एकस्तु कुपितो दोष इतरानपि कोपयेत् ॥८२॥**

इससे यहां पर पित्त वायु की सहायता से आमाशय में पहुँच कर कोष्ठाग्नि की गर्मी को बाहर निकालने में समर्थ होता है यह समझना चाहिये । क्योंकि कहा भी है कि—कोई द्रव्य एक ही रस से युक्त नहीं होता है और न कोई रोग एक ही दोष से युक्त होता है, अतः रोग को उत्पन्न करने वाला प्रधान दोष स्वयं कुपित होकर इतर सहायक दोषों को भी कुपित करता है । ( इससे पित्त कुपित होकर अपने सहायक वायु को भी कुपित कर उसके द्वारा आमाशय में पहुँच कर अपना कार्य करता है, यह कहना युक्तिसंगत होता है । ) ॥ ८२ ॥

*तस्य पूर्वरूपमुक्तं "पित्तान्नयनयोर्दाह" इति । पित्तज्वरे उत्पत्स्यति नेत्रदाहः स्यात् । स च श्रमादिपूर्वको भवति ॥ ३३८ ॥

और यहां पर यह और भी समझ लेना चाहिये कि—पित्तज्वर का पूर्वरूप "पित्त से ज्वर आने के प्रथम नेत्रों में दाह होता है" अर्थात् पित्तज्वर जब होने को होता है तब प्रथम नेत्रों में दाह होता है। और वह भी श्रम आदि सामान्य ज्वरों के पूर्वरूपसंबन्धी लक्षणों को लिये हुये होता है ॥

अथ पित्तज्वरस्य लक्षणमाह—

**वेगस्तीक्ष्णोऽतिसारश्च निद्राऽल्पत्वं तथा वमिः। कण्ठौष्ठमुखनासानां पाकः स्वेदश्च जायते ॥ प्रलापो वक्त्रकटुता मूर्च्छा दाहो मदस्तृषा। पीतविण्मूत्रनेत्रत्वं पैत्तिके भ्रम एव च ॥३४०॥**

पित्तज्वर के लक्षण—ज्वर का वेग तीक्ष्ण होना, अतीसार, नींद की कमी, वमन, कण्ठ-ओठ-मुख तथा नाक का पकना, पसीना निकलना, प्रलाप, मुख में कड़वापन, मूर्च्छा, दाह, मद, प्यास, मलमूत्र तथा नेत्रों का रङ्ग पीला होना एवम् भ्रम ये सब लक्षण पित्तज्वर में रोगियों के होते हैं ॥

***अतीसारः—पित्तस्य, तस्य सरत्वात्सद्रवमलप्रवृत्तिर्न त्वतिसारवत्तस्य ज्वरोपद्रवत्वात्। वमिः=यदा पित्तं कफस्य स्थानं याति तदा बोद्धव्यम्। प्रलापोऽनर्थकं वचः। मूर्च्छा=रूपादेरज्ञानम्। मदः=पूगकोद्रवधत्तूरभक्षणादिव मत्तता। भ्रमः=चक्रारूढस्येव ज्ञानम्। चकाराद् रक्तकोठादयो बोद्धव्याः ॥ ३३९-३४० ॥**

यहां पर "अतीसार" पद के कहने से "पित्त का अतीसार" समझना चाहिये, क्योंकि पित्त सारक पदार्थ है अतः पित्तज्वर में साधारण द्रवरूप (पतला) दस्त आता है न कि अतीसार रोग के समान पतला दस्त आता है। यदि अतीसार के समान पतला दस्त आवे तो उसे ज्वर का उपद्रव समझकर उसकी शीघ्र उचित चिकित्सा करनी चाहिये। और इसमें "वमन" जो होता है वह "जब पित्त कफ के स्थान पर जाता है तभी होता है यह समझना चाहिये। "प्रलाप" पद से "अनर्थक (ऊटपटाङ्ग) वचन बोलना" इसका ग्रहण करना चाहिये। "मूर्च्छा" से "रूपादिकों का ज्ञान न होना"। "मद" से "सुपारी, कोदो, धतूरा आदि खाने के समान नशा होना"। "भ्रम" से "घूमते हुये चक्र के ऊपर चढ़े हुये की भांति ज्ञान होना" यह अर्थ समझना चाहिये। और 'एव च' इस स्थल पर "च" का पाठ होने से अन्यत्र कहे हुए "लाल २ चकत्ते पड़ना" इत्यादि लक्षणों का भी बोध करना चाहिये ॥ ३३९-३४० ॥

अथ पित्तज्वरस्य चिकित्सामाह—

**पैत्तिके दशरात्रेण ज्वरे युञ्जीत भेषजम् ॥ ३४१ ॥**

सुश्रुतोक्त पित्तज्वर की चिकित्सा—पित्तज्वर में जब लङ्घन करते २ दश दिन व्यतीत हो जाय तब उसके बाद औषध देना चाहिये ॥ ३४१ ॥

***आमाशयस्थो हत्वाऽग्निं सामो मार्गान्पिधापयन्।**
**विदधाति ज्वरं दोषस्तस्माल्लङ्घनमाचरेत् ॥ ८३ ॥**

***इति वचनात्सामान्यतो ज्वरितमात्रस्य यावदारोग्यदर्शनं लङ्घनाभिधाने पित्तज्वरिणो लङ्घनविधाने विशेषमाह—पैत्तिक इति। दशरात्रेण लङ्घनवता व्यतीतेनेत्यर्थः ॥ ३४१ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—"दुष्ट हुये वातादि दोष आमाशय में स्थित होकर वहां की अग्नि को आच्छादित कर आमदोष युक्त होता हुआ रस के स्रोतोमार्गों को ढँकता हुआ ज्वर उत्पन्न करता है अतः ज्वर में लङ्घन करना उचित है" ॥ ८३ ॥

इस सामान्य वचन से ज्वरवाले रोगी को जब तक आरोग्य न हो जाय तब तक लङ्घन करना चाहिये यह सिद्ध होता है, अतः पित्तज्वरवाले रोगियों को लङ्घन कराने में जो विशेषता है उसे

दिखाने के लिये "पैत्तिके" इत्यादिक वचन कहा गया है। और "दशरात्रेण" पद का "जब लङ्घन करते २ दश दिन व्यतीत हो जाय" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ३४१ ॥

अथ तिक्ताऽऽदिक्वाथः—

**तिक्तामुस्तायवैः पाठाकट्फलाभ्यां सहोदकम्। पक्वं सशर्करं पीतं पाचनं पैत्तिके ज्वरे ॥**

तिक्तादिक्वाथ—कुटकी, नागरमोथा, इन्द्रजौ, पाढ़ और कायफल इन सबों का यथाविधि क्वाथ बनाकर और योग्यताऽनुसार उसमें साफ शक्कर भी मिलाकर पित्तज्वर में रोगी को पिलाना चाहिये, यह क्वाथ पित्तज्वर के लिये पाचन है[1] ॥ ३४२ ॥

**क्ष्किं तावद् भेषजं ? तदाह—तिक्तेति ॥ ३४२ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—ऊपर जो यह कह आये कि "औषध देना चाहिये" इसलिये यह प्रश्न हुआ कि वह औषध कौन सा है जिसे देना चाहिये इसी के उत्तर में "तिक्ते"-त्यादि वचन कहा गया है ॥ ३४२ ॥

अथ पर्पटादिक्वाथः—

**पर्पटो वासकस्तिक्ता कैरातो धन्वयासकः।**
**प्रियङ्गुश्च कृतः क्वाथ एषां शर्करया युतः। पिपासादाहपित्तास्रयुक्तं पित्तज्वरं हरेत् ॥ ३४३ ॥**

पर्पटादिक्वाथ—पित्तपापड़ा, अडूसा, कुटकी, चिरायता, धमासा, फूलप्रियङ्गु इन सबों का क्वाथ बनाकर उसमें साफ शक्कर छोड़कर पिलाने से प्यास, दाह, पित्त तथा रक्तदोष अथवा रक्तपित्त सहित पित्तज्वर नष्ट होता है ॥ ३४३ ॥

अथ द्राक्षाऽऽदिक्वाथः—

**द्राक्षा हरीतकी मुस्ता कटुका कृतमालकः। पर्पटश्च कृतः क्वाथ एषां पित्तज्वरापहः ॥३४४॥**
**मुखशोषप्रलापार्त्तिदाहमूर्च्छाभ्रमप्रणुत्। पिपासारक्तपित्तानां शमनो भेदनो मतः ॥ ३४५ ॥**

द्राक्षाऽऽदिक्वाथ—दाख, बड़ी हर्र, नागरमोथा, कुटकी, अमलतास, पित्तपापड़ा इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से पित्तज्वर नष्ट होता है तथा मुखशोष, प्रलाप, पीडा, दाह, मूर्च्छा, भ्रम, प्यास और रक्तपित्त को भी शान्त करता है एवम् यह मलभेदक भी होता है ॥ ३४४-३४५ ॥

अथ पटोलादिक्वाथः—

**पटोलयवधान्याकमधुकं मधुसंयुतम्। हन्ति पित्तज्वरं दाहं तृष्णाञ्चातिप्रमाथिनीम् ॥३४६॥**

पटोलादिक्वाथ—परवल के पत्ते, इन्द्रजौ, धनियां, मुलेठी इन सबों का क्वाथ बनाकर उसमें मधु मिला कर पिलाने से पित्तज्वर नष्ट होता है तथा दाह एवम् प्रबल प्यास भी शान्त हो जाती है ॥ ३४६ ॥

अथ गुडूच्यादिक्वाथः

**गुडूच्यामलकैर्युक्तः केवलो वाऽपि पर्पटः। पित्तज्वरं हरेत्तूर्णं दाहशोषभ्रमान्वितम् ॥३४७॥**
**एकः पर्पटकः श्रेष्ठः पित्तज्वरविनाशनः। किं पुनर्यदि युज्येत चन्दनोशीरवालकैः ॥३४८॥**

गुडूच्यादिक्वाथ—गिलोय तथा आमलों से युक्त पित्तपापड़ा का क्वाथ अथवा केवल पित्तपापड़ा का ही क्वाथ पिलाने से दाह तथा मुखशोष से युक्त पित्तज्वर शीघ्र दूर हो जाता है। और पित्तज्वर को तो नष्ट करने के लिये केवल एक पित्तपापड़ा ही श्रेष्ठ ( समर्थ ) है, फिर यदि सफेद चन्दन, खस तथा सुगन्धवाला भी उसमें मिला दिया जाय तो कहना ही क्या है। अर्थात् यह क्वाथ पित्त-ज्वर के लिये अत्युत्तम है ॥ ३४७-३४८ ॥

---

१. "कुटकी आदि ओषधियों को १-१ तोले की मात्रा में लेकर आध सेर जल में पकाकर २ छटांक रहने पर उतार कर छानकर दो तोले मिश्री मिलाकर पिलाना चाहिये।

अथ ह्रीवेरादिक्वाथः—

ह्रीवेरचन्दनोशीरघनपर्पटसाधितम्। दद्यात्सुशीतलं वारि तृट्छर्दिज्वरदाहनुत्॥ ३४९॥

ह्रीवेरादिक्वाथ—सुगन्धवाला, चन्दन, खस, नागरमोथा, पित्तपापड़ा इन सबों का क्वाथ बनाकर शीतल हो जाने पर पिलाने से अथवा इनके द्वारा संस्कृत जल बनाकर शीतल होने पर देने से पित्तज्वर रोगी के प्यास, वमन, ज्वर तथा दाह ये सब दूर हो जाते हैं॥ ३४९॥

अथ भूनिम्बादिक्वाथः—

भूनिम्बातिविषालोध्रमुस्तकेन्द्रयवामृताः॥ ३५०॥
वालकं धान्यकं विल्वं कषायो माक्षिकान्वितः। विड्भेदश्वासकासांश्च रक्तपित्तज्वरं हरेत्॥

भूनिम्बादिक्वाथ—चिरायता, अतीस, लोध, नागरमोथा, इन्द्रजौ, गिलोय, सुगन्धवाला, धनियां बेल की छाल इन सबों का क्वाथ बना कर और उसमें शहद डालकर पिलाने से मलभेद (अधिक पतला दस्त होना), श्वास, खांसी, रक्तपित्त तथा पित्तज्वर दूर होता है॥ ३५०–३५१॥

अथ महाद्राक्षाऽऽदिक्वाथः—

द्राक्षाचन्दनपद्मानि मुस्तातिक्ताऽमृताऽपि च। धात्री वालमुशीरं च लोध्रेन्द्रयवपर्पटाः॥
परूषकं प्रियङ्गुश्च यवासो वासकस्तथा। मधुकं कुलकञ्चापि किरातो धान्यकं तथा॥३५३॥
एषां क्वाथो निहन्त्येव ज्वरं पित्तसमुत्थितम्। तृष्णां दाहं प्रलापञ्च रक्तपित्तं भ्रमं क्लमम्॥
मूर्च्छां छर्दिं तथा शूलं मुखशोषमरोचकम्। कासं श्वासञ्च हृल्लासं नाशयेन्नात्र संशयः॥

महाद्राक्षाऽऽदिक्वाथ—दाख, रक्तचन्दन, कमल, नागरमोथा, कुटकी, गिलोय, आमला, सुगन्धवाला, खस, लोध, इन्द्रजौ, पित्तपापड़ा, फालसा, फूलप्रियङ्गु, जवासा, अड़ूसा, मुलेठी, बेर, चिरायता, धनियां इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से पित्त से उत्पन्न हुआ ज्वर निश्चय दूर होता है तथा उसमें होने वाले प्यास, दाह, प्रलाप, रक्तपित्त, भ्रम, क्लान्ति, मूर्च्छा, वमन, शूल, मुखशोष, अरुचि, खांसी, श्वास, उबकाई ये सब भी निःसन्देह दूर होते हैं॥ ३५२–३५५॥

अथ धान्याकक्वाथः—

ससितो निशि पर्युषितः प्रातर्धान्याकतण्डुलक्वाथः। पीतः शमयत्यचिरादन्तर्दाहं ज्वरं पैत्तम्॥

धान्याकक्वाथ—धनियां के दानों को क्वाथ बनाकर एक रात्रि भर रख देने के बाद सुबह साफ शक्कर मिलाकर पीने से बहुत शीघ्र अन्तर्दाह युक्त पित्तज्वर नष्ट होता है॥ ३५६॥

अथामृताहिमवासाहिमौ—

अमृताया हिमः प्रातः ससितः पैत्तिकं ज्वरम्। वासायाश्च तथा कासरक्तपित्तज्वराञ्जयेत्॥

गिलोय का हिम—गिलोय का हिम[1] बनाकर उसमें मिश्री मिलाकर प्रातः काल पीने से पित्तज्वर नष्ट होता है।

अड़ूसे का हिम—इसी प्रकार से अड़ूसे का भी हिम बनाकर पीने से खांसी तथा रक्तपित्त से युक्त पित्तज्वर नष्ट होता है॥ ३५७॥

अथ द्वितीयो गुडूच्यादिक्वाथः—

गुडूची भूमिनिम्बश्च वालं वीरणमूलकम्। लघुमुस्तं त्रिवृद्धात्री द्राक्षा वासा च पर्पटः॥
एषां क्वाथो हरत्येव ज्वरं पित्तकृतं द्रुतम्। सोपद्रवमपि प्रातर्निपीतो मधुना सह॥ ३५९॥

द्वितीय गुडूच्यादिक्वाथ—गिलोय, चिरायता, सुगन्धवाला, खस, नागरमोथा, निसोथ, आमला,

---

१. अड़ूसे की कोमल पत्तियां एक तोले लेकर कुछ कुचकुचा कर ६ तोले पानी में रात भर पड़ा रहने दें। सुबह इसे पीस छान कर पिलावे।

दाख, अडूसा, पित्तपापड़ा इन सबों का क्वाथ बना कर और उसमें मधु डालकर प्रातः काल पीने से उपद्रव से युक्त भयङ्कर पित्तज्वर शीघ्र दूर होता है ॥ ३५८-३५९ ॥

अथ प्रलेपमाह—

**पलाशस्य वदर्या वा निम्बस्य मृदुपल्लवैः । अम्लपिष्टैः प्रलेपोऽयं हन्याद्दाहयुतं ज्वरम् ॥३६०॥**

पित्तज्वर में प्रलेप—पलाश, बेर अथवा नीम के कोमल पल्लवों ( पत्तियों ) को लेकर कांजी आदि अम्लरस के साथ पीसकर प्रलेप करने से दाहयुक्त पित्तज्वर नष्ट हो जाता है ॥ ३६० ॥

अथ शीतजलधारामाह—

**उत्तानसुप्तस्य गभीरताम्रकांस्यादिपात्रे निहिते च नाभौ ।**
**शीताम्बुधारा बहुला पतन्ती निहन्ति दाहं त्वरितं ज्वरं च ॥ ३६१ ॥**

पित्तज्वर में शीतल जलधारा-उत्तान लेटे हुये रोगी की नाभि के ऊपर एक बड़ा तामें अथवा कांसे का बर्त्तन रखकर उसमें यदि शीतल जल की धार डाली जाय[1] तो उससे शीघ्र ही दाहयुक्त पित्तज्वर नष्ट होता है ॥ ३६१ ॥

अथ पथ्याऽवलेहः—

**पथ्यां तैलघृतक्षौद्रैर्लिहन्दाहज्वरापहाम् । कासासृक्पित्तवीसर्पश्वासान्हन्ति वमीमपि ॥३६२॥**

पथ्याऽवलेह—हरड़ का चूर्ण, तिल का तेल, गोघृत और शहद के साथ चाटने से दाहयुक्त पित्तज्वर, खांसी, रक्तपित्त, वीसर्प, श्वास तथा वमन ये सब नष्ट हो जाते हैं ॥ ३६२ ॥

***तैलघृतक्षौद्रैरित्यत्र न समुच्चयस्तेन केवलेन क्षौद्रेणापि लिह्यात् ॥ ३६२ ॥**

यहां पर "तैलघृतक्षौद्रैः" इस पद में "समुच्चय नहीं है अर्थात् तीनों के साथ चाटना चाहिये" ऐसा नहीं है, अत एव "केवल शहद के साथ भी हरड़ का चूर्ण चाट सकते हैं" यह और भी समझ लेना चाहिये ॥ ३६२ ॥

अथार्द्रवस्त्रधारणमाह—

**काञ्जिकार्द्रपटेनावगुण्ठनं दाहनाशनम् । अथ गोतक्रसंस्विन्नशीतलीकृतवाससा ॥ ३६३ ॥**

गीले वस्त्र धारण करने की विधि—कांजी में भिगोये हुये वस्त्र[2] को भी रोगी के शरीर पर उढ़ा देने से दाह नष्ट हो जाता है, अथवा गौ के तक्र ( मठा ) में प्रथम उबाले हुये पश्चात् निकाल कर शीतल किये हुये वस्त्र के उढ़ाने से भी दाह नष्ट होता है ॥ ३६३ ॥

अथ कवलमाह—

**द्राक्षाऽऽमलककल्केन कवलोऽत्र हितो मतः । पक्वदाडिमबीजैर्वा धानाकल्केन च क्वचित् ॥**

कवल की विधि—पित्तज्वर में दाख और आमला इन दोनों का कल्क बनाकर मुख में कवल धारण करना ( धीरे २ चाबना ) हितकर होता है । अथवा पके हुये अनार के दाने या धनिये के कल्क का भी कवल हितकर होता है ॥ ३६४ ॥

***धानाऽत्र धान्यकम् ॥ ३६४ ॥**

यहां पर "धाना" पद का "धनिया" अर्थ समझना चाहिये ॥ ३६४ ॥

---

१. पैत्तिकज्वर में जब ( टेम्परेचर-Temparatur ) अधिक होता है तो उसे कम करने के लिये इस जलधारा का प्रयोग होता है । पाश्चात्त्य चिकित्सक तो तापक्रम कम करने के लिये सिर पर बर्फ रखते हैं ।

२. पाश्चात्त्य आयुर्वेदज्ञ भी दाह को कम करने के लिये बर्फ के पानी में कपड़े भिगो कर उससे रोगी को आवृत करते हैं । तथा वे वस्ति द्वारा बर्फ का पानी ( Rectal Enema ) पहुँचाते हैं ।

अथ तर्पणमाह—

दाहकम्पार्दितं क्षामं निरन्नं तृष्णयान्वितम्। शर्करामधुसंयुक्तं पाययेल्लाजतर्पणम् ॥ ३६५ ॥

तर्पण की विधि—दाह और कम्प से पीड़ित, दुर्बल, आहाररहित, अधिक प्यास से युक्त ज्वर-रोगी को साफ शक्कर तथा मधु से युक्त धान के खीलों का सत्तूरूपी तर्पण पिलाना चाहिये ॥३६५॥

ळलाजतर्पणम् = लाजसक्तुरूपं तर्पणम्। सन्तर्पणस्वरूपमुक्तं सामान्यज्वरचिकित्सायाम् ॥ ३६५ ॥

और यहां पर "लाजतर्पणम्" पद का "धान के खीलों का सत्तूरूप तर्पण" अर्थ समझना चाहिये। "सन्तर्पण के बनाने की प्रक्रिया पीछे सामान्य ज्वर की चिकित्सा में कह आये हैं अतः पुनः यहां उसका उल्लेख नहीं किया है" यह और भी समझ लेना चाहिये ॥ ३६५ ॥

अथ पित्तज्वरोपचारमाह—

मुद्गयूषौदनो देयः सितया पैत्तिके ज्वरे।

हर्म्ये शुभ्राभ्रसङ्काशे शशाङ्ककरशीतले। मलयोद्भवसंसिक्ते सुप्यात्पित्तज्वरी नरः ॥ ३६६ ॥

हारावलीचन्दनशीतलानां सुगन्धपुष्पाम्बरभूषितानाम्।
नितम्बिनीनां सुपयोधराणामालिङ्गनान्याशु हरन्ति दाहम् ॥ ३६७ ॥

आह्लादश्चास्य विज्ञाय ताः स्त्रीरपनयेत्पुनः। हितञ्च भोजयेदन्नं न प्रीतिसुरतंमहत् ॥३६८॥

वाप्यः कमलहासिन्यो जलयन्त्रगृहाः शुभाः। नार्यश्चन्दनदिग्धाङ्ग्यो दाहदैन्यहरा मताः ॥

इति पित्तज्वराधिकारः।

पित्तज्वर में रोगी के लिये कर्तव्य उपचार—पित्तज्वर में रोगी को मूँग का यूप तथा भात ये दोनों चीनी के साथ मिलाकर खाने के लिये देना चाहिये। और सफेद बादलों के समान निर्मल, चन्द्रमा की किरणों से शीतल हुए एवम् चन्दन मिश्रित सुगन्धित जल से सींचे हुए ऐसे मकान में पित्त-ज्वर वाले रोगी को सुलाना चाहिये। तथा मोतियों की हार पहनने और चन्दन लगाने से शीतल हुई, सुगन्धित फूल तथा वस्त्रों से विभूषित, मनोहर कुचों वाली युवती स्त्रियों का गाढ़ आलिङ्गन भी दाह को दूर करने वाला होता है, किन्तु इस बात का उस समय अधिक ध्यान रखना चाहिये कि—जब रोगी को आलिङ्गन कराने से आह्लाद होने लगे अर्थात् मैथुन की इच्छा होने लगे तब उक्त स्त्री को रोगी से दूर कर देना चाहिये, अन्यथा मैथुन करने से अत्यन्त हानि होगी। और हितकारक अन्न रोगी को खिलावे। प्रीति के साथ मैथुन करने से रोगी को अलग करता रहे। और खिले हुये कमलों वाली बावड़ियां ( तालाब आदिक भी ), छूटते हुये फव्वारों से युक्त सुन्दर गृह, सारे शरीर में चन्दन लगाये हुई युवती सुन्दरी स्त्रियां ये सब वस्तुयें दाह से उत्पन्न हुई रोगी की दीनता को दूर करने वाली होती हैं।

इति पित्तज्वराधिकारः।

## अथ कफज्वराधिकारः।

श्लेष्मलाहारचेष्टाभ्यां कफो ह्यामाशयाश्रयः। बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं ज्वरकृत्स्याद्रसानुगः ॥

कफज्वराधिकार में प्रथम कफज्वर के निदान कहते हैं—कफजनक आहार तथा विहार करने से कुपित हुआ कफ आमाशय में पहुँच कर आमरस को दूषित करता हुआ कोष्ठाग्नि की गर्मी को बाहर निकाल कर ज्वर को उत्पन्न करता है ॥ ३७० ॥

ळअथ श्लेष्मज्वरस्य विप्रकृष्टसन्निकृष्टकारणकथनपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—श्लेष्मलेति। कफस्य कोष्ठाग्नितेजसो बहिर्नयनेन पङ्गुत्वादाशङ्कायां जातायां पित्तस्यैव सिद्धान्तो

**बोद्धव्यः। तस्य पूर्वरूपमुक्तं "कफान्नान्नाभिनन्दनमि"ति। कफज्वरे उत्पत्स्यति; अनन्नाभिलाषः स्यात्स च श्रमादिपूर्वको भवति ॥ ३७० ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—यह श्लोक कफज्वर के विप्रकृष्ट ( दूर ) तथा सन्निकृष्ट ( समीप ) निदान ( कारण ) को कहते हुये सम्प्राप्ति को बताने के लिये कहा गया है। और "कफ पङ्गु है अतः वह स्वयं कैसे आमाशय में जाकर कोष्ठाग्नि की गर्मी को बाहर निकाल ले जा सकता है" ऐसी आशङ्का होने पर इसका समाधान पूर्वोक्त पित्त के सिद्धान्तानुसार समझना चाहिये। क्योंकि वहां पर भी पित्त के पङ्गु होने पर इसी भांति शङ्का उठी थी अतः जिस भांति वहां पर निवारण हुआ उसी भांति यहां पर भी[1] समझ लेना चाहिये।

और कफज्वर के पूर्वरूप में "कफ से अन्न में अरुचि होती है" ऐसा कहा गया है। जिसका अर्थ यह समझना चाहिये कि—कफज्वर जब उत्पन्न होने को होता है तब अन्न में अरुचि हो जाती है। सो भी श्रमादि साधारण ज्वर के पूर्वरूप सम्बन्धी लक्षणों के सहित होती है ॥ ३७० ॥

अथ कफज्वरस्य लक्षणमाह—

**स्तैमित्यं स्तिमितो वेग आलस्यं मधुरास्यता। शुक्लमूत्रपुरीषत्वं स्तम्भस्तृप्तिरथापि वा ॥**
**गौरवं शीतमुत्क्लेदो रोमहर्षोऽतिनिद्रिता। प्रतिश्यायोऽरुचिः कासः कफजेऽक्ष्णोश्च शुक्लता ॥**

कफज्वर के लक्षण—सभी अङ्गों का गीले वस्त्रों से लिपटे हुए के समान प्रतीत होना, ज्वर का मन्दवेग होना, शरीर में आलस्य तथा मुख में मीठापन रहना, मल-मूत्र तथा नेत्रों में शुक्लता, अङ्गों का जकड़ जाना, भोजन का सामर्थ्य रहने पर भी अन्न में अरुचि, शरीर में गुरुता, सर्दी ज्ञात होना, वमन होने के समान प्रतीत होना, रोमाञ्च, निद्रा की अधिकता, प्रतिश्याय (जुखाम), भोजन करने में अनिच्छा, खाँसी ये सब लक्षण कफज्वर में रोगी के प्रगट होते हैं ॥ ३७१-३७२ ॥

***स्तैमित्यम्=अङ्गानामार्द्रपटावगुण्ठितत्वमिव। स्तिमितो वेगः=ज्वरस्य मन्दो वेगः। आलस्यं=समर्थस्यापि कर्मण्यनुत्साहः। स्तम्भः=अङ्गानामनम्रता। तृप्तिः=अन्नानभिलाषः सत्यपि भोजनसामर्थ्ये। गौरवं गात्राणाम्। शीतं—लगतीति शेषः। उत्क्लेदः=वमनोपस्थितिरिव। अतिनिद्रता=निद्राऽऽधिक्यम्। प्रतिश्यायो=नासारोगविशेषः। अरुचिः=भोजनानिच्छा। चकारात्पिडिका शीता मुखप्रसेकश्छर्दिस्तन्द्रा हृदयोपलेप उष्णाभिलाषो वह्निमान्द्यमिति यत उक्तम्—**

**प्रसेकः पिडिका शीता छर्दिस्तन्द्रोष्णकामिता।**
**कफेन लिप्तं हृदयं भवेदग्नेश्च मन्दता ॥ ८४ ॥ इति ॥ ३७१-३७२ ॥**

यहाँ पर "स्तैमित्य" का "अङ्गों का गीले वस्त्रों से लिपटे हुये के समान प्रतीत होना"। 'स्तिमितो वेगः" का "ज्वर का मन्दवेग होना"। "आलस्य" का "सामर्थ्य रहते हुये कार्य करने में उत्साह न होना"। "स्तम्भ" का "अङ्गों का जकड़ जाना"। "तृप्तिः" का "भोजन करने का सामर्थ्य रहने पर भी अन्न में अरुचि"। "गौरवम्" का "शरीर में गुरुता"। "शीतम्" का "सर्दी ज्ञात

---

१. अर्थात्—"पित्तं पङ्गु कफः पङ्गुः पङ्गवो मलधातवः।
वायुना यत्र नीयन्ते तत्र गच्छन्ति मेघवत् ॥

पित्त तथा कफ दोनों ही पङ्गु हैं उनमें स्वयं किसी स्थान पर जाने की सामर्थ्य नहीं है। जहां ये वायु के द्वारा ले जाये जाते हैं वहीं जाते हैं। जिस प्रकार वायु मेघ को जहां चाहती है उड़ा ले जाती है उसी प्रकार दोषों में भी वात जहां शेष दोषों को ले जाता है, वे वहीं जाते हैं। अतः यहां पर भी वात बढ़कर जब कफ को आमाशय में ले जाता है उस समय कोष्ठाग्नि को बाहर निकालता हुआ ज्वर का कारण होता है।

होना"। "उत्क्लेदः" का "वमन होने के समान प्रतीत होना"। "अतिनिद्रता" का "निद्रा की अधिकता"। "प्रतिश्यायः" का "लोकप्रसिद्ध जुखाम नामक नासारोगविशेष"। "अरुचि" का भोजन करने में अनिच्छा" यह अर्थ समझना चाहिए। तथा "अङ्गगौरवं" इस स्थल पर "च" का पाठ होने से "शीतल फुन्सियाँ, मुख से बार-बार पानी टपकना, वमन, तन्द्रा, हृदय का कफ से लिपटे हुए के समान ज्ञात होना, गर्मी की इच्छा होना तथा अग्नि की मन्दता" इत्यादिक भी कफज्वर के लक्षणों में समझना चाहिये। क्योंकि अन्यत्र कहा हुआ है कि—

मुख से पानी गिरना, शीतल फुंसियाँ, वमन, तन्द्रा, गर्मी की इच्छा होना, कफ से हृदय का लिपटा-सा रहना तथा अग्नि की मन्दता ये सब लक्षण कफज्वर के होते हैं। यह सब समझना चाहिये (८४)॥ ३७१-३७२॥

अथ श्लेष्मज्वरस्य चिकित्सामाह—

**श्लैष्मिके द्वादशाहेन ज्वरे दद्यात भेषजम्। पिप्पल्यादिकषायन्तु कफजे परिपाचनम्॥**

कफज्वर की चिकित्सा—कफज्वर में लङ्घन करते हुए १२ दिन व्यतीत होने पर रोगी के लिए औषध देना उचित होता है। और निम्नलिखित पिप्पल्यादि क्वाथ पिलाना कफज्वर में रोगी के लिए आमदोष का पाचन करने वाला होता है॥ ३७३॥

***आमाशयस्थो हत्वाऽग्निं सामो मार्गान्पिधापयन्।**
**विदधाति ज्वरं दोषस्तस्माल्लङ्घनमाचरेत्॥ ८५॥**

यहाँ पर यह और समझना चाहिये कि—वातादिक दोष कुपित होकर आमाशय में पहुँच कर अग्नि को आच्छादित कर आमदोष से युक्त होता हुआ, स्रोतोमार्गों को ढंकता हुआ ज्वर उत्पन्न करता है। अतः ज्वर में सामान्य रूप से लङ्घन करना चाहिए॥ ८५॥

***इति वचनात्सामान्यतो ज्वरितमात्रस्य यावदारोग्यदर्शनं लङ्घनाभिधाने, श्लेष्मज्वरिणो लङ्घनविधाने विशेषमाह सुश्रुतः-श्लैष्मिक इति। द्वादशाहेन लङ्घनवता व्यतीतेन-इत्यर्थः। किं तद् भेषजं? तदाह—("पिप्पल्यादिकषायन्त्वि"त्यादि)॥ ३७३॥**

इस वचन से साधारण हर एक ज्वर वाले रोगी को जब तक आरोग्य न दिखाई पड़े तब तक लङ्घन का विधान होने पर कफज्वर वाले रोगियों को लङ्घन कराने के विषय में सुश्रुतोक्त विशेषता को दिखाने के लिए इस "श्लैष्मिक" इत्यादि श्लोक को कहा गया है। और "द्वादशाहेन' पद का "लङ्घन करते हुये १२ दिन व्यतीत होने पर" यह अर्थ समझना चाहिये। एवम् "कफज्वर में औषध देना चाहिए" ऐसा कह आये हैं। अतः वह औषध कौन सा है? इस प्रश्न के उत्तर में "पिप्पल्यादिकषायन्तु" इत्यादि श्लोक के उत्तरार्ध को कहते हैं। यह और समझ लेना चाहिए॥

अथ पिप्पल्यादिक्वाथमाह—

**पिप्पली पिप्पलीमूलं मरिचं गजपिप्पली। नागरं चित्रकं चव्यं रेणुकैलाऽजमोदिकाः॥३७४॥**
**सर्षपो हिङ्गु भार्गी च पाठेन्द्रयवजीरकाः। महानिम्बश्च मूर्वा च विषा तिक्ता विडङ्गकम्॥**
**पिप्पल्यादिगणो ह्येष कफमारुतनाशनः। गुल्मशूलज्वरहरो दीपनस्त्वामपाचनः॥ ३७६॥**

पिप्पल्यादि क्वाथ—पीपल, पिपरामूल, मरिच, गजपीपल, सोंठ, चीता, चव्य, रेणुका, इलायची, अजमोद, सरसो, हींग, भारङ्गी, पाढ, इन्द्रजौ, जीरा (सफेद), बकायन, मूर्वा (चुरनहार), अतीस, कुटकी और वायविडङ्ग ये सब पिप्पल्यादिगण की ओषधियां हैं, इन सबों का [1]क्वाथ बना

---

१- क्वाथ्य द्रव्यों की मिलित मात्रा २½ से ४ तोला तक (बल के अनुसार) लेकर आध सेर पानी में पकाकर आध पाव रहने पर उतार छानकर पिलाना चाहिये। इस (प्रस्तुत) क्वाथ में यदि यवक्षार २ रत्ती मिला दिया जाय तो इसका गुण और भी बढ़ जाता है।

कर पिलाने से कफ तथा वात शान्त हो जाता है। और यह गुल्म, शूल तथा ज्वर को दूर करने वाला, अग्निदीपक तथा आम को पचाने वाला होता है ॥ ३७४-३७६ ॥

अथ पिप्पल्यवलेहमाह—

**क्षौद्रोपकुल्यासंयोगः श्वासकासज्वरापहः। प्लीहानं हन्ति हिक्काञ्च बालानामपि शस्यते ॥**

पिप्पल्यवलेह—पीपल का चूर्ण शहद के साथ मिलाकर चाटने से श्वास, कास, ज्वर, प्लीहा तथा हिचकी ये सब रोग नष्ट होते हैं। एवम् यह अवलेह बालकों के लिए भी उत्तम होता है ॥ ३७७ ॥

अथ चतुर्भद्रिकाऽवलेहमाह—

**पिप्पलीं त्रिफलां चापि समभागां ज्वरी लिहन्।**
**मधुना सर्पिषा चापि कासी श्वासी सुखी भवेत् ॥ ३७८ ॥**

चतुर्भद्रिकाऽवलेह—पीपल तथा त्रिफला ( आंवला, हरड, बहेड़ा ) इन सबों का चूर्ण समान भाग में लेकर मधु तथा गोघृत के साथ फेंटकर चाटने से कफज्वररोगी, खांसी तथा दमेवाला रोगी ये सब अवश्य सुखी होते हैं ॥ ३७८ ॥

अथान्यप्रकारमाह—

**कट्फलं पौष्करं शृङ्गी कृष्णा च मधुना सह। श्वासकासज्वरहरो लेहोऽयं कफनाशनः ॥**

दूसरे प्रकार का चतुर्भद्रिकाऽवलेह—कायफल, पुहकरमूल, काकड़ासिंगी, पीपल इन चारों औषधों का चूर्ण समान भाग में लेकर मधु के साथ मिलाकर चाटना चाहिये। यह भी एक दूसरे प्रकार का चातुर्भद्रिकाऽवलेह कहलाता है। तथा यह भी [1]श्वास, खाँसी तथा ज्वर को दूर करने वाला होता है एवन् कफ को भी नष्ट करने वाला होता है ॥ ३७९ ॥

अथाष्टाङ्गावलेहमाह—

**कट्फलं पौष्करं शृङ्गी यवानी कारवी तथा। कटुत्रयञ्च सर्वाणि समभागानि चूर्णयेत् ॥३८०॥**
**आर्द्रकस्वरसैर्लिह्यान्मधुना वा कफज्वरी। कासश्वासारुचिच्छर्दिहिक्काश्लेष्मानिलापहः ॥**

अष्टाङ्गावलेह—कायफल, पुहकरमूल, काकड़ासिंगी, अजवायन, कलौंजी, त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मिर्च ) इन आठ औषधों को समान भाग में लेकर चूर्ण कर डाले, पश्चात् उस चूर्ण को अदरख का स्वरस अथवा शहद के साथ मिलाकर यदि कफज्वर वाला रोगी चाटे तो उसकी खांसी, दमा, अरुचि, वमन, हिचकी, कफ तथा वात नष्ट हो जाता है ॥ ३८०-३८१ ॥

अथ निर्गुण्डीक्वाथमाह—

**सिन्दुवारदलक्वाथं कणाऽऽढ्यं कफजे ज्वरे। जङ्घयोश्च बले क्षीणे कर्णे च पिहिते पिबेत् ॥**

निर्गुण्डीक्वाथ—कफ ज्वर में यदि रोगी के जङ्घाओं का बल क्षीण हो गया हो और कान बन्द हो गये हों अर्थात् सुनाई न पड़ता हो तो सम्हालू के पत्तों का क्वाथ बनाकर उसमें पीपल का चूर्ण मिलाकर पिलाना चाहिये ॥ ३८२ ॥

अथ यवान्यादिक्वाथमाह—

**यवानी पिप्पली वासा तथा खाखसवल्कलम्। एषां क्वाथं पिबेत्कासे श्वासे च कफजे ज्वरे ॥**

यवान्यादिक्वाथ—अजवायन, पीपल, अडूसा, पोस्ता के ढेंढी की छाल इन सबों का क्वाथ बना कर कफज्वर, खांसी तथा दमे में रोगी को पिलाना चहिये ॥ ३८३ ॥

---

१. यह बालकों के सब प्रकार के रोगों में विशेषकर कास, श्वास युक्त ज्वर में लाभ करता है। इसकी बालकोचित मात्रा ५ से १० रत्ती है। माता के दूध में इसे मिलाकर चटाना चाहिये।

अथ वासाऽऽदिक्वाथमाह—

**वासाक्षुद्राऽमृताक्काथः क्षौद्रेण ज्वरकासहृत् ॥ ३८४ ॥**

वासाऽऽदिक्वाथ—अडूसा, कटेरी छोटी और गिलोय इन सबों के क्वाथ में मधु डाल कर पीने से कफज्वर तथा खांसी दूर होती है ॥ ३८४ ॥

अथ मरिचादिक्वाथमाह—

**मरिचं पिप्पलीमूलं नागरं कारवी कणा। चित्रकं कट्फलं कुष्ठं ससुगन्धि वचा शिवा ॥३८५॥**
**कण्टकारीजटा शृङ्गी यवानी पिचुमन्दकः । एषां क्काथो हरत्येव ज्वरं सोपद्रवं कफात् ॥३८६॥**

मरिचादिक्वाथ—मरिच, पिपरामूल, सोंठ, कलौंजी, पीपल, चीता, कायफल, कूठ, सुगन्धित वच, हरड़, कटेरी की जड़, काकड़ाशिंगी, अजवायन, नीम की छाल इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से उपद्रवयुक्त भयङ्कर कफज्वर निश्चय नष्ट हो जाता है ॥ ३८५–३८६ ॥

अथ कल्पतरुरसप्रयोगमाह—

**कफवातव्याधिहरत्वाद्वाताधिकारोक्तकल्पतरुरसो योज्यः ।**

कल्पतरुरसप्रयोग—कफवात संबन्धी रोगों को दूर करने वाला होने से वाताधिकार में कहा हुआ कल्पतरुरस का भी कफज्वर में प्रयोग करना चाहिये ।

अथ कवलमाह—

**सिन्धुत्रिकटुराजीभिरार्द्रकेण कफे हितः ॥ ३८७ ॥**

कवल—सेंधा निमक, त्रिकटु ( सोंठ, पीपर, मिरच ) और राई इन सबों का चूर्ण अदरख के रस के साथ मिलाकर कवल की भांति मुख में रखने से कफ में विशेष उपकारी होता है ॥ ३८७ ॥

***कवल इति शेषः ॥ ३८७ ॥**

यहां पर मूल में यद्यपि "कवल" शब्द का प्रयोग नहीं है तथाऽपि प्रसङ्गानुसार ऊपर से "कवल" शब्द को लाकर अर्थ करना चाहिये । यह और समझ लेना चाहिये ॥ ३८७ ॥

अथान्नमाह—

**मुद्गयूषौदनो देयो ज्वरे कफसमुत्थिते ॥ ३८८ ॥**

इति श्लेष्मज्वराधिकारः ।

अन्न—कफज्वर में रोगी को मूंग के यूप के साथ भात मिलाकर खाने को देना चाहिये॥३८८॥

इति श्लेष्मज्वराधिकारः ।

## अथ वातपित्तज्वराधिकारः ।

**वातपित्तकरैर्वातपित्ते ह्यामाशयाश्रये । वहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं रसगे ज्वरकारिणी ॥ ३८९ ॥**

वातपित्तज्वर का निदान—वायु तथा पित्त इन दोनों को उत्पन्न करने वाले आहार-विहारों के द्वारा वायु और पित्त कुपित होकर जब ये दोनों आमाशय में गमन करते हैं । तब वहां के आमरस को दूषित कर के एवम् कोठे के अग्नि की उष्णता को बाहर निकाल कर ज्वर को उत्पन्न करते हैं ॥ ३८९ ॥

***वातपित्तज्वरस्य विप्रकृष्टसन्निकृष्टकारणकथनपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—वातपित्तेति । स्यातामिति शेषः ॥ ३८९ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—"वातपित्तकरैः"—इत्यादि श्लोक से वातपित्त-ज्वर के दूर तथा समीपवर्त्ती कारणों को कहते हुए सम्प्राप्ति को कहते हैं । और यहां पर "स्याताम्" इस पद की कमी है अतः ऊपर से "स्याताम्" लगाकर अर्थ किया गया है ॥ ३८९ ॥

अथ वातपित्तज्वरपूर्वरूपमाह—

**प्राग्रूपे वातपित्तस्य भवतो वातपैत्तिके ॥ ३९० ॥**

वातपित्त ज्वर के पूर्वरूप–वातपैत्तिक ज्वर के पूर्वरूप में पूर्व में कहे हुये वातज्वर तथा पित्तज्वर इन दोनों के जितने पूर्वरूप के लक्षण हैं वे सब मिलाकर होते हैं ॥ ३९० ॥

**क्षज्वर इति शेषः ॥ ३९० ॥**

यहां पर "वातपैत्तिके" इसके साथ "ज्वरे" इस पद की कमी है अतः इसे जोड़ कर "वातपैत्तिके" पद का "वातपैत्तिक ज्वर के पूर्वरूप में" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ३९० ॥

अथ वातपित्तज्वरस्य लक्षणमाह—

**तृष्णा मूर्च्छा भ्रमो दाहो निद्रानाशः शिरोरुजा। कण्ठास्यशोषो वमथू रोमहर्षोऽरुचिस्तमः ॥ पर्वभेदश्च जृम्भा च वातपित्तज्वराकृतिः ॥ ३९१ ॥**

वातपित्तज्वर के लक्षण—प्यास, मूर्च्छा, भ्रम, दाह, नींद न आना, शिर में पीड़ा, कण्ठ तथा मुख का सूखना, वमन, रोमाञ्च, अरुचि, आंखों के सामने अन्धेरा मालूम पड़ जाना, पोर टूटे जाते हुये के समान सन्धियों में पीड़ा, अधिक जँभाई आना ये सब लक्षण वातपित्त ज्वर के हैं ॥

**क्षपर्वभेदः=पर्वाणि भिद्यन्त इव संधिषु व्यथा ॥ ३९१ ॥**

और यहा पर "पर्वभेद" पद का "पोर टूटे जाते हुये के समान सन्धियों में पीड़ा" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ३९१ ॥

अथ वातपित्तज्वरस्य चिकित्सामाह—

**वातपित्तज्वरे देयमौषधं पञ्चमेऽहनि ॥ ३९२ ॥**

वातपित्तज्वर की चिकित्सा–वातपित्त ज्वर में ४ दिन लङ्घन कराकर ५ वें दिन रोगी को मुख्य औषध देना चाहिये ॥ ३९२ ॥

अथ किरातादिक्वाथमाह—

**किराततिक्तममृतां द्राक्षामामलकं शटीम्। निष्क्वाथ्य सगुडं क्वाथं वातपित्तज्वरे पिबेत् ॥**

किरातादिक्वाथ—चिरायता, गिलोय, दाख, आमले, कचूर इन सबों का क्वाथ बनाकर उसमें गुड़ डालकर पीने से वातपित्त ज्वर में हितकारक होता है ॥ ३९३ ॥

अथ पंचभद्रक्वाथमाह—

**गुडूची पर्पटो मुस्तं किरातो विश्वभेषजम्। वातपित्तज्वरे देयं पञ्चभद्रमिदं शुभम् ॥ ३९४ ॥**

पञ्चभद्रक्वाथ—गिलोय, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, चिरायता, सोंठ इन ५ औषधों का क्वाथ बनाकर वातपित्त ज्वर में रोगी को पिलाने से हितकर होता है। क्योंकि यह पञ्चभद्र नामक क्वाथ उत्तम है ॥ ३९४ ॥

अथ त्रिफलाऽऽदिक्वाथमाह—

**त्रिफलाशाल्मलीरास्नाराजवृक्षाटरूषकैः। शृतमम्बु हरत्याशु वातपित्तभवं ज्वरम् ॥ ३९५ ॥**

त्रिफलाऽऽदिक्वाथ—त्रिफला ( आमला, हरड़, बहेरा ), सेमर की छाल, रास्ना, अमलतास, अडूसा की छाल इन सबों का क्वाथ बनाकर पिलाने से रोगी का वातपित्तज्वर शीघ्र दूर हो जाता है ॥ ३९५ ॥

अथ मधुकादिहिममाह—

**मधुकं सारिवा द्राक्षा मधूकं चन्दनोत्पलम्। काश्मरीफलकं लोध्रं त्रिफला पद्मकेशरम् ॥ परूषकं मृणालञ्च क्षिपेत्संचूर्ण्य वारिणी। निशोषितं सिताक्षौद्रलाजयुक्तन्तु तत्पिवेत् ॥ वातपित्तज्वरं दाहं तृष्णां मूर्च्छाऽरुचिभ्रमान्। शमयेद्रक्तपित्तञ्च जीमूतमिव मारुतः ॥ ३९६ ॥**

मधुकादिहिम—मुलेठी, सारिवा ( सफेद अनन्तमूल ), दाख, महुये का फूल, सफेद चन्दन, नीलकमल, गम्भारी का फल, लोध, त्रिफला ( आमला, हरड़, बहेरा ), कमल का केशर, फालसा; कमल की नाल इन सबों को चूर्ण करके शीतल जल में रात भर भिगो देवे, पश्चात् प्रातःकाल जल से औषधों को अलग करके उक्त जल में साफ शक्कर, शहद तथा धान का खील मिलाकर रोगी को पिलाना चाहिये, उससे वातपित्तज्वर, दाह, प्यास, मूर्च्छा, अरुचि, भ्रम, रक्तपित्त ये सब इस भांति दूर हो जाते हैं कि जैसे पवन से मेघ दूर हो जाता है ॥ ३९६ ॥

***अत्र मधुकादि मृणालान्तं समुदितम्, पलद्वयपरिमितं संचूर्ण्य क्षिपेत्। वारिणि षट्पलपरिमिते। मधुकादिहिमो दाहे ॥ ॥ ३९६ ॥**

यहां पर यह और भी समझ लेना चाहिये कि—मुलेठी से लेकर कमल की नाल तक जितनी ओषधियां हैं वे सब मिलकर ८ तोले लेनी चाहिये; पश्चात उन सबों का चूर्ण २४ तोले जल में भिगोना चाहिये, यह मधुकादिहिम वातपित्तज्वर में दाह होने पर देना उत्तम होता है ॥ ३९६ ॥

अथान्नमाह—

**मुद्गामलकयूषस्तु वातपित्तज्वरे हितः। महादाहे प्रदातव्यो यूषश्चणकसम्भवः ॥ ३९७ ॥**

वातपित्तज्वर में पथ्य अन्न—वातपित्तज्वर में मुद्गामलक सञ्ज्ञक यूष (मूंग और आमलों का यूष) रोगी को देना अधिक हितकर होता है, तथा अधिक दाह होता हो तो चने का यूष रोगी को देना विशेष हितकर होता है ॥ ३९७ ॥

अन्यच्च—

**"दाडिमामलकमुद्गसम्भवो यूष उक्त इति वातपैत्तिके" इति।**
**कफपित्तहरा मुद्गाः कारवेल्ल्यादयस्तथा। प्रायेण न च ते देया वातपित्तोत्तरे ज्वरे ॥**
**दत्तास्तु ज्वरविष्टम्भशूलोदावर्त्तकारिणः ॥ ३९८ ॥**

इति वातपित्तज्वराधिकारः समाप्तः।

और भी कहा है कि—आमलों के साथ मूंग का यूष बनाकर उसमें अनार का रस डाल कर वातपित्तज्वर में रोगी को पिलाने के लिये वैद्यों ने कहा है।

और मूंग तथा करेला आदिक द्रव्य कफपित्त-नाशक हैं अत एव वातपित्त प्रधान ज्वर में ये सब प्रायः करके रोगी के लिये देने योग्य नहीं होते हैं, यदि भूल से दे दिये जायं तो ज्वर, विष्टम्भ, शूल तथा उदावर्त्त रोग को उत्पन्न करने वाले हो जाते हैं ॥ ३९८ ॥

## अथ वातश्लेष्मज्वराधिकारः।

**वातश्लेष्मकरैर्वातकफावामाशयाश्रयौ। वहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं रसगौ ज्वरकारिणौ ॥३९९॥**

वातश्लेष्मज्वर का निदान—वात तथा कफ को उत्पन्न करने वाले आहार-विहारों के करने से वात तथा कफ ये दोनों कुपित होकर जब आमाशय नामक स्थान में पहुंचते हैं तब वहां के आमरस को दूषित करते हुये कोठे के अग्नि की गर्मी को बाहर निकाल कर ज्वर उत्पन्न करते हैं ॥ ३९९ ॥

***तस्य विप्रकृष्टसंनिकृष्टकारणकथनपूर्विकां संप्राप्तिमाह—वातेति ॥ ३९९ ॥**

यहां पर "वातश्लेष्मकरैः" इत्यादिक श्लोक से "वातश्लेष्मज्वर के दूर तथा समीपवर्त्ती कारणों को कहते हुये सम्प्राप्ति कहते हैं।" यह और समझ लेना चाहिये ॥ ३९९ ॥

अथ वातकफज्वरस्य पूर्वरूपमाह—

**प्राग्रूपे वातकफयोः स्यातां वातकफज्वरे ॥ ४०० ॥**

वातकफज्वर के पूर्वरूप—वातज्वर तथा कफज्वर के पूर्वरूप में जो लक्षण प्रथम कह आये हैं वे ही सब मिलकर वातकफज्वर में पूर्वरूप के लक्षण होते हैं ॥ ४०० ॥

अथ वातकफज्वरस्य लक्षणमाह—

**स्तैमित्यं पर्वणां भेदो निद्रा गौरवमेव च । शिरोग्रहः प्रतिश्यायः कासः स्वेदाप्रवर्त्तनम् ॥**
**सन्तापो मध्यवेगश्च वातश्लेष्मज्वराकृतिः ॥ ४०१ ॥**

वातकफज्वर के लक्षण—गीले कपड़ों से ढके हुये के समान शरीर मालूम पड़ना, सन्धियों में टूटने की सी पीड़ा, नींद, शरीर में गुरुता, सिर में पीड़ा, जुखाम, खांसी, सर्वाङ्ग से पसीने का अधिक निकलना, सन्ताप तथा ज्वर का वेग मन्द होना ये सब लक्षण वातकफज्वर वाले रोगी के होते हैं ॥ ४०१ ॥

**ॐस्वेदाप्रवर्त्तनं=स्वेदस्य आ समन्ताद्भावेन प्रवृत्तिः । तथा च हारीतेनोक्तम्—**

**ॐशिरोग्रहः स्वेदभवश्च कासो ज्वरस्य लिङ्गं कफवातजस्य ॥ इति ।**

यहां पर "स्वेदाप्रवर्त्तनम्" इस पदका "सर्वाङ्ग से पसीने का अधिक निकलना" यह अर्थ समझना चाहिये । और इसी बात को हारीत ने भी कहा है कि—शिर में पीड़ा, पसीने का अधिक-निकलना तथा खांसी ये सब लक्षण कफ-वात संबन्धी द्वन्द्वजज्वर के होते हैं ।

**ॐस्वेदभवः=स्वेदोत्पत्तिः ।**

यहां पर "स्वेदभवः" इस पदका "पसीने का अधिक निकलना" अर्थ समझना चाहिये ।

**ॐननु स्वेदः पित्तस्य धर्मः, अत एव पित्तज्वरे—**

**ॐ"कण्ठौष्ठमुखनासानां पाकः स्वेदश्च जायते" ॥ ८६ ॥**

**ॐइत्युक्तम् । तस्मात्कथं वातश्लेष्मज्वरे स्वेदस्यातिप्रवृत्तिः ? उच्यते—"विकृतिविषमसमवायारब्धत्वान्न दोष" इति कार्त्तिकः ।**

अब यहां पर यह शङ्का होती है कि-पसीना निकलना तो यह धर्म पित्त का है अत एव पितज्वर में "कण्ठ-ओठ मुख तथा नाक ये सब पक जाते हैं तथा पसीना निकलता है" यह कहा हुआ है, इस कारण से वातकफज्वर में पसीने का अधिक निकलना कहना कैसे संगत होता है ? इसके उत्तर में कार्त्तिक नामक आचार्य यह कहते हैं कि—विकृतिविषमसमवाय से आरब्ध होने के कारण से वातकफज्वर में अधिक पसीना आना जो कहा गया है उसमें कोई दोष नहीं है ।

**ॐप्रकृतिसमसमवायस्य विकृतिविषमसमवायस्य चायमर्थः-प्रकृत्या हेतुभूतया समः-कारणानुरूपः समवायः कार्यकारणभावसम्बन्धः प्रकृतिसमसमवायः । कारणानुरूपं कार्यमिति यावत् । यथा-प्रकृतिस्थितैः शुक्लैस्तन्तुभिः समवायिकारणैरारब्धः पटः शुक्ल एव भवति । तथा च प्रकृतेन केवलेन वातेन पित्तेन कफेन वा जनितो ज्वरो वाताद्युचितैर्धर्मैर्वेपथुवेगाधिक्यस्तैमित्यादिभिर्युक्तो भवति ।**

और प्रकृतिसमसमवाय तथा विकृतिविषमसमवाय का अर्थ यह है कि-प्रकृति अर्थात् हेतुभूत प्रकृति के समान अर्थात् कारण के अनुरूप जो समवाय अर्थात् कार्यकारणभाव सम्बन्ध है, वही प्रकृतिसमसमवाय अर्थात् कारण के अनुरूप कार्य होना कहलाता है । जैसे कि—प्रकृति में स्थित सफेद सूत्ररूप समवायिकारण द्वारा बुना हुआ वस्त्र सफेद ही होता है वैसे ही प्रकृत अर्थात् केवल वात, पित्त अथवा कफ से उत्पन्न हुआ ज्वर क्रम से वातादिकों के उचित धर्म जो कंप होना, ज्वर का वेग अधिक होना तथा अङ्गों का गीले कपड़े से ढके हुये के समान प्रतीत होना इत्यादिक हैं, उनसे युक्त होता है । अर्थात् केवल वात द्वारा जो ज्वर उत्पन्न होता है वह—कम्प होना इत्यादिक वात के धर्मों से युक्त होता है । इसी भांति केवल पित्त द्वारा उत्पन्न हुआ ज्वर—वेग की अधिकता इत्यादिक पित्त के धर्मों से तथा केवल कफ द्वारा उत्पन्न हुआ ज्वर—अङ्गों का गीले कपड़े से ढँके हुये के समान प्रतीत होना इत्यादिक कफ के धर्मों से युक्त होता है ।

विकृतिविषमसमवायस्तु–विकृत्या हेतुभूतया विषमः कारणाननुरूपः समवायः कार्यस्य कारणे सम्बन्धः। कारणाननुरूपं कार्यमिति यावत्। यथा–संयोगाद्विकृताभ्यां हरिद्राचूर्णाभ्यां हेतुभूताभ्यां विषमः कारणाननुरूपो लोहितो वर्णो जायते तथा योगेन विकृताभ्यां वातश्लेष्मभ्यां हेतुभूताभ्यां विषमा कारणाननुरूपा स्वेदस्यातिप्रवृत्तिरिति सिद्धान्तः ॥४०१॥

विकृतिविषमसमवाय–विकृति के अर्थात् हेतुभूत विकृति के विषम अर्थात् कारण के अननुरूप जो समवाय अर्थात् कार्य का कारण के साथ सम्बन्ध है वही विकृतिविषमसमवाय अर्थात् कारण के अननुरूप कार्य कहलाता है। जैसे कि–संयोग से विकृति को प्राप्त हुये हेतुभूत जो हरदी तथा पत्थर का चूना ये दोनों हैं इनसे विषम अर्थात् कारण के अननुरूप लाल वर्ण रूप कार्य उत्पन्न होता है वैसे ही संयोग से विकृति को प्राप्त हुये हेतुभूत वातकफ से विषम कारण के अननुरूप "पसीने का अधिक निकलना" रूप कार्य होता है, जो कि उचित है क्योंकि ऐसा सिद्धान्त है ॥ ४०१ ॥

अथ वातकफज्वरस्य चिकित्सामाह—

**वातश्लेष्मज्वरे देयमौषधं नवमेऽहनि ॥ ४०२ ॥**

वातकफज्वर की चिकित्सा—वातकफज्वर में रोगी को ८ दिन तक लङ्घन कराकर ९ वें दिन में मुख्य औषध देना चाहिये ॥ ४०२ ॥

अथ पञ्चकोलम्—

**पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकनागरैः। दीपनीयः स्मृतो वर्गो वातश्लेष्मज्वरापहः ॥**
**कोलमात्रोपयोगित्वात्पञ्चकोलमिदं स्मृतम्। तीक्ष्णोष्णं पाचनं श्रेष्ठं दीपनं कफदाहनुत् ॥**
**गुल्मप्लीहोदरानाहशूलघ्नं पित्तकोपनम् ॥ ४०४ ॥**

पञ्चकोल—पीपल, पिपरामूल, चव्य, चीता और सोंठ ये सब दीपनीय वर्ग की ओषधियां कही जाती हैं तथा इनका क्वाथ वातकफ ज्वर को दूर करने वाला होता है। ये सब मिलकर "पञ्चकोल" कहलाते हैं, अर्थात्–प्रत्येक एक २ कोल तौल में होने से पांचों का तौल ५ कोल होता है, अतः यह पञ्चकोल कहा जाता है। किसी २ का यह भी मत है कि पांचों औषध मिल कर तौल में एक कोल होने से यह "पञ्चकोल" कहलाता है। यह पञ्चकोल–तीक्ष्ण, उष्ण, उत्तम पाचन, अग्निदीपक, कफ, दाह, गुल्म, प्लीहा, उदर रोग, आनाह ( अफारा ) और शूल इन सबों को नष्ट करने वाला तथा पित्त को प्रकुपित करने वाला होता है ॥ ४०३-४०४ ॥

अथ द्वितीयः किरातादिक्वाथः—

**किरातविश्वाऽमृतवल्लिसिंहिका–व्याघ्रीकणामूलरसोनसिन्दुकैः।**
**कृतः कषायो विनिहन्ति सत्वरं ज्वरं समीरात्सकफात्समुत्थितम् ॥ ४०५ ॥**

दूसरा किरातादि क्वाथ–चिरायता, सोंठ, गिलोय, कटेरी, बड़ी कटेरी, पिपरामूल, लहसुन और सम्हालू इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से वातकफ से उत्पन्न हुआ ज्वर शीघ्र ही नष्ट हो जाता है ॥ ४०५ ॥

अथ पिप्पल्यादिक्वाथः—

**पिप्पल्यादिगणक्वाथं पिबेद्वातकफज्वरी। नातः परं किञ्चिदस्ति ज्वरे भेषजमुत्तमम् ॥४०६॥**

पिप्पल्यादि क्वाथ–पिप्पल्यादि गण में कही हुई ओषधियों का क्वाथ बनाकर पीने के समान दूसरी कोई उत्तम ओषधि वातकफज्वर वाले रोगी के लिये ज्वरनाशक नहीं है ॥ ४०६ ॥

अथ बृहत्पिप्पल्यादिक्वाथः—

**पिप्पली पिप्पलीमूलं चव्यचित्रकनागरम्। वचा सातिविषाऽजाजी पाठावत्सकरेणुकाः ॥**
**किराततिक्तको मूर्वा सर्षपा मरिचानि च। कटफलं पुष्करं भार्गी विडङ्गं कर्कटाह्वयम् ॥४०८॥**

**अर्कमूलं बृहत्सिंही श्रेयसी सदुरालभा । दीप्यकश्चाजमोदा च शुकनासा सहिङ्गुका ॥४०९॥
एतानि समभागानि गण एकोऽष्टविंशतिः । एषां क्वाथो निपीतः स्याद्वातश्लेष्मज्वरापहः ॥
हन्ति वातं तथा शीतं प्रस्वेदमतिवेपथुम् । प्रलापश्चातिनिद्राञ्च रोमहर्षारुची तथा ॥४११॥
महावातेऽपतन्त्रे च शून्यत्वे सर्वगात्रजे । पिप्पल्यादिमहाक्वाथो ज्वरे सर्वत्र पूजितः ॥४१२॥**

बृहत्पिप्पल्यादि क्वाथ-पीपल, पिपरामूल, चव्य, चीता, सोंठ, वच, अतीस, काला जीरा, पाढ, इन्द्रजौ, रेणुका, चिरायता, मूर्वा, सरसो, काली मरिच, कायफल, पुहकरमूल, भारङ्गी, वायविडङ्ग, काकड़ाशिंगी, आक की जड़, बड़ी कटेरी, रास्ना, धमासो, अजवायन, अजमोद, सोनापाठा, हींग ये सब २८ ओषधियाँ समान भाग में मिलकर "बृहत्पिप्पल्यादिगण" के नाम से कही जाती हैं । इनका क्वाथ बनाकर पीने से वातकफ ज्वर दूर होता है तथा वात, शीत, अधिक पसीना निकलना, अत्यन्त कम्प, प्रलाप, अत्यन्त निद्रा, रोमाञ्च होना और अरुचि ये सब दूर होते हैं । एवम् महावात, अपतन्त्रक, सर्वाङ्ग सुन्न हो जाना तथा सभी प्रकार के ज्वर इन सबों में यह बृहत्पिप्पल्यादि क्वाथ पिलाना उत्तम होता है ॥ ४०७-४१२ ॥

***अत्र श्रेयसी = रास्ना, वातश्लेष्मज्वरहरत्वात् ॥ ४०७-४१२ ॥**

यहां पर "श्रेयसी" पदसे "रास्ना" का ग्रहण किया गया है क्योंकि वह वातकफ ज्वर को दूर करने वाली होती है ॥ ४०७-४१२ ॥

अथ दशमूलीक्वाथः—

**दशमूलीरसः पीतः कणाऽऽढ्यः कफवातजे । ज्वरेऽविपाके निद्रायां पार्श्वरुक्श्वासकासके ॥**

दशमूली क्वाथ-दशमूल की ओषधियों के मूल भाग की छाल को समान भाग में लेकर क्वाथ बना डाले पश्चात् उसमें पीपल का चूर्ण मिला कर पीने से वातकफ सम्बन्धी ज्वर, अविपाक ( अन्न न पचना ), निद्रा, पंसुलियों में पीड़ा, श्वास तथा कास में उपकार होता है ॥ ४१३ ॥

अथ पिप्पलीक्वाथः—

**पिप्पलीभिः शृतं तोयमनभिष्यन्दि दीपनम् । वातश्लेष्मज्वरं हन्ति सेवितं प्लीहनाशनम् ॥**

पिप्पली क्वाथ-पीपल का बना हुआ क्वाथ अनभिष्यन्दी ( अभिष्यन्द नहीं करने वाला ) तथा अग्निदीपक होता है । एवम् सेवन करने से वातकफ ज्वर और प्लीहा को नष्ट करने वाला होता है ॥ ४१४ ॥

अथ सूर्यशेखररसः—

**सूतकं टङ्कणं भृष्टं गन्धं शुद्धं समं समम् । द्विगुणं सूतकाद्देयं जैपालं तुषवर्जितम् ॥४१५॥
सैन्धवं मरिचं चिञ्चात्वक्क्षारः शर्कराऽपि च । प्रत्येकं सूततुल्यं स्याज्जम्बीरैर्मर्दयेद्दिनम् ॥
सूर्यशेखरनामाऽयं रसो गुञ्जाद्वयोन्मितः । भक्षितस्तप्ततोयेन वातश्लेष्मज्वरापहः ॥४१७॥**

सूर्यशेखर रस—शुद्ध पारा, फुलाया हुआ सुहागा, शुद्ध गन्धक ये सब समान भाग अर्थात् प्रत्येक एक २ भाग, शुद्ध तुषरहित जमालगोटा पारे से दुगुना अर्थात् दो भाग, और सेंधा निमक, काली मिरच, इमली के छाल का बना हुआ क्षार, साफ शक्कर ये सब प्रत्येक पारे के बराबर अर्थात् एक २ भाग लेकर खरल में एकत्र कर जमीरी नीबू के रस के साथ एक दिन तक खरल करे तो सूर्यशेखर नामक रस तैयार होता है । यह रस दो रत्ती की मात्रा में गर्म जल के साथ खाने से वातकफ ज्वर को नष्ट करने वाला होता है ( इसकी आधुनिक मात्रा १ से २ रत्ती है ) ॥

***सूर्यशेखरो रसो वातश्लेष्मज्वरे शीतज्वरे च रसप्रदीपे ॥ ४१५-४१७ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—यह सूर्यशेखर रस वातकफ ज्वर तथा शीत ज्वर दोनों में दिया जाता है और "रसप्रदीप" में इसका उल्लेख मिलता है ॥ ४१५-४१७ ॥

अथोद्धूलनमाह—

**स्वेदोद्गमे भृष्टकुलत्थचूर्णनिपातनं शस्तमिति ब्रुवन्ति ।**
**जीर्णं शकृद्गोर्लवणस्य भाजनं संचूर्णितं स्वेदहरं सुधूलनात् ॥ ४१८ ॥**

उद्धूलन ( Dusting = चूर्णादिक से मालिश करना )—"वातकफ ज्वर में यदि अधिक स्वेद निकल रहा हो तो भुनी हुई कुलथी का चूर्ण शरीर में मलना उत्तम होता है" ऐसा वैद्यजन कहते हैं। अथवा गौ का पुराना गोवर तथा निमक रखने का मिट्टी का पुराना वर्तन इन दोनों के चूर्ण का मालिश करने से भी पसीना का निकलना बन्द होता है ॥ ४१८ ॥

अथ मरिचाद्युद्धूलनम्—

**मरिचं पिप्पली शुण्ठी पथ्या लोध्रञ्च पौष्करम् । भूनिम्बः कटुका कुष्ठं कर्चूरो लिङ्गिका शटी ॥**
**एतानि समभागानि सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत् । एतदुद्धूलनं श्रेष्ठं स्रोतोवत्स्वेदनिर्गमे ॥४२०॥**

मरिचाद्युद्धूलन—काली मिर्च, पीपल, सोंठ, हरड़, लोध, पुहकरमूल, चिरायता, कुटकी, कूठ, कचूर, शिवलिङ्गी, गन्धपलाशी ( कपूरकचरी ) इन सबों को समान भाग में लेकर सूक्ष्म चूर्ण बना डाले, पश्चात् रोगी को जब स्रोत की भांति पसीना निकलता हो तो उसमें भी इसकी मालिश करने से तत्काल लाभ होता है, अतः यह उद्धूलनों में श्रेष्ठ माना जाता है ॥ ४१९-४२० ॥

***लिङ्गिका = "पञ्चगुरिआ" इति लोके । अत्र शटी = गन्धपलाशी ॥ ४१९-४२० ॥**

यहां पर "लिङ्गिका" पदका "लोकप्रसिद्ध पञ्चगुरिआ अर्थात् शिवलिङ्गी" एवम् "शटी" पद का "गन्धपलाशी अर्थात् कपूरकचरी" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ४१९-४२० ॥

अथ भूनिम्बाद्युद्धूलनम्—

**भूनिम्बः कारवी तिक्ता वचा कट्फलजं रजः । एषामुद्धूलनं श्रेष्ठं सततं स्वेदसंस्रवे ॥४२१॥**

भूनिम्बाद्यद्धूलन-चिरायता, कालीजीरी, कुटकी, वच, कायफल इन सबों का समान भाग में सूक्ष्म चूर्ण बना लेवे, पश्चात् निरन्तर पसीना निकलने पर रोगी के वदन में उक्त चूर्ण की मालिश करना उत्तम लाभदायक होता है ॥ ४२१ ॥

अथ बालुकास्वेदः—

**पूर्वोक्तो बालुकास्वेदोऽप्यत्र समुचितः ।**

बालुकास्वेद-और अधिक पसीना निकलने पर पूर्वोक्त "बालुकास्वेद" भी देना समुचित होता है।

**यदुक्तम्—**

**पीनसश्वासबाधिर्यजङ्घापार्श्वास्थिशूलिनि । वातश्लेष्मज्वरे देयमौषधं तद्विधानवित् ॥४२२॥**

क्योंकि कहा भी है कि-जिस वातकफ ज्वर में पीनस, श्वास, बहरापन, जङ्घा-पंसुली तथा हड्डियों में शूल ( अधिक पीड़ा ) होता हो तो स्वेदकर्म का भलीभांति जानने वाला वैद्य स्वेदकर्म के साथ २ औषध भी योग्यताऽनुसार देवे ॥ ४२२ ॥

अथ कवलमाह—

**मातुलुङ्गफलकेशरो धृतः सिन्धुजन्ममरिचान्वितो मुखे ।**
**हन्ति वातकफरोगमास्यगं शोषमाशु जडतामरोचकम् ॥ ४२३ ॥**

कवल-बिजौरे नीबू के भीतर का रसदार जीरा लेकर उस में सेंधा निमक तथा काली मिर्च का चूर्ण डाल कर मुख में रख कर धीरे २ रस चूसने से वातकफ ज्वर में मुखशोष, मुख की जड़ता तथा अरुचि ये सब नष्ट होते हैं ॥ ४२३ ॥

अथान्नमाह—

**महत्या पञ्चमूल्याऽन्नं सम्यक्सिद्धं चिकित्सकः । सप्तमे दिवसे दद्याज्ज्वरे वातबलासजे ॥**

इति वातकफज्वराधिकारः समाप्तः ।

अन्न-बृहत् पञ्चमूल के क्वाथ के साथ भलीभाँति से पकाये हुये अन्न, यवागू आदि को वातकफ ज्वर में चिकित्सक ६ दिन तक लङ्घन कराने के बाद ७ वें दिन देवे ॥ ४२४ ॥

इति वातकफज्वराधिकारः ॥

## अथ पित्तकफज्वराधिकारः ।

**पित्तश्लेष्मकरैः पित्तकफावामाशयाश्रयौ । बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं रसगौ ज्वरकारिणौ ॥**

पित्तकफज्वराधिकार में प्रथम पित्तकफज्वर का निदान—पित्त तथा कफकारक आहार-विहारों के करने से कुपित हुये पित्त तथा कफ ये दोनों आमाशय में पहुंच कर आमरस को दूषित करते हुये, कोठे की अग्नि को बाहर निकाल कर ज्वर को उत्पन्न करने वाले होते हैं ॥ ४२५ ॥

***तस्य विप्रकृष्टसंनिकृष्टकारणकथनपूर्विकां संप्राप्तिमाह–पित्तेति ॥ ४२५ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—पित्तकफज्वर के दूर तथा समीप के कारणों को कहते हुये सम्प्राप्ति को बताने के लिये "पित्तश्लेष्मकरैः" इत्यादि श्लोक कहा गया है ॥ ४२५ ॥

अथ पित्तकफज्वरपूर्वरूपमाह—

**प्राग्रूपे पित्तकफयोः स्यातां पित्तकफज्वरे ॥ ४२६ ॥**

पित्तकफज्वर के पूर्वरूप—जो पूर्वरूप के लक्षण पूर्व में पृथक् २ पित्त तथा कफ के कह आये हैं वे ही सब मिलकर यहां पर पित्तकफज्वर में भी रोगी के प्रगट होते हैं। अतः वहां से समझ लेना चाहिये, पुनरुक्ति के डर से यहां पर पुनः उल्लेख नहीं किया जाता है ॥ ४२६ ॥

अथ पित्तकफज्वरलक्षणमाह—

**लिप्ततिक्तास्यता तन्द्रा मोहः कासोऽरुचिस्तृषा । मुहुर्दाहो मुहुः शीतं पित्तश्लेष्मज्वराकृतिः ॥**

पित्तकफज्वर के लक्षण-पित्त के कारण से मुख में कडवापन, कफ से मुख लिहसा सा रहना, तन्द्रा, मोह, खांसी, अरुचि, प्यास, बारम्बार दाह होना और बारम्बार शीत लगना ये सब लक्षण पित्तकफज्वर में रोगी को प्रगट होते हैं ॥ ४२७ ॥

***आस्यतिक्तत्वं पित्तेन, लिप्तत्वं कफेन । तन्द्रा = अर्द्धोन्मीलितनेत्रत्वम् । मोहो = मूर्च्छा ॥**

यहां पर "मुख में कडवापन पित्त के कारण से तथा मुख लिहसा सा रहना कफ के कारण से" समझना चाहिये। और "तन्द्रा" पद से "अधखुले नेत्र रहना" तथा "मोह" पद से "मूर्च्छा" का बोध करना चाहिये ॥ ४२७ ॥

अथ पित्तकफज्वरस्य चिकित्सामाह—

**पित्तश्लेष्मज्वरे देयमौषधं दशमेऽहनि ॥ ४२८ ॥**

पित्तकफज्वर की चिकित्सा—पित्तकफज्वर में रोगी को ९ दिन तक लङ्घन कराकर १० वें दिन मुख्य औषध देना चाहिये ॥ ४२८ ॥

अथ गुडूच्यादिक्वाथमाह—

**गुडूची निम्बधान्याकं चन्दनं कटुरोहिणी ।**
**गुडूच्यादिरयं क्वाथः पाचनो दीपनः स्मृतः । तृष्णादाहारुचिच्छर्दिपित्तश्लेष्मज्वरापहः ॥**

गुडूच्यादि क्वाथ—गिलोय, नीम की छाल, धनिया, लालचन्दन और कुटकी इन सबों का क्वाथ गुडूच्यादि क्वाथ कहलाता है। यह क्वाथ सेवन करने से आम का पाचन तथा अग्नि का दीपन करने वाला होता है एवम् प्यास, दाह, अरुचि, वमन तथा पित्तकफज्वर को नष्ट करने वाला होता है ॥ ४२९ ॥

अथामृताष्टकक्वाथमाह—

**अमृताकटुकाऽरिष्टपटोलघनचन्दनम् । नागरेन्द्रयवं चैतदमृताष्टकमीरितम् ॥ ४३० ॥**

क्वथितं सकणाचूर्णं पित्तश्लेष्मज्वरापहम्। हृल्लासारोचकच्छर्दितृष्णादाहनिवारणम् ॥ ४३१ ॥

अमृताष्टक क्वाथ—गिलोय, कुटकी, नीम की छाल, परवल के पत्ते नागरमोथा, लालचन्दन, सोंठ, इन्द्रजौ इन आठ औषधों के समूह को "अमृताष्टक" कहते हैं। इसका क्वाथ बनाकर उसमें पीपल का चूर्ण डालकर पीने से पित्तकफज्वर नष्ट होता है तथा साथ २ हृल्लास (उबकाई), अरुचि, वमन, अधिक प्यास तथा दाह भी दूर होता है ॥ ४३०-४३१ ॥

अथ कण्टकार्यादिकाथः—

कण्टकार्यमृताभार्गीविश्वेन्द्रयववासकम्। भूनिम्बं चन्दनं मुस्तं पटोलं कटुरोहिणीम् ॥
विपाच्य पाययेत्काथं पित्तश्लेष्मज्वरापहम्। दाहतृष्णाऽरुचिच्छर्दिकासशूलनिवारणम् ॥

कण्टकार्यादि काथ—कटेरी, गिलोय, भारङ्गी, सोंठ, इन्द्रजौ, अडूसा, चिरायता, रक्तचन्दन, नागरमोथा, परवल के पत्ते और कुटकी इन सबों का काथ बनाकर पिलाने से पित्तकफज्वर नष्ट होता है। तथा दाह, अधिक प्यास, अरुचि, वमन, खांसी, और शूल भी दूर होता है। ( काथ द्रव्य ४ तोले, क्वाथार्थ जल आध सेर, अवशेष १ छटाक, प्रातः सायं पिलाना चाहिये ) ॥ ४३२-४३३ ॥

अथ नागरादिकाथमाह—

नागरोशीरबिल्वाब्दधान्यमोचरसाम्बुभिः। कृतः क्काथो भवेद् ग्राही पित्तश्लेष्मज्वरापहः ॥

नागरादिकाथ—सोंठ, खस, बेल की छाल, नागरमोथा, धनिया, मोचरस तथा सुगन्धवाला इन सबों का क्काथ सेवन करने से पित्तकफज्वर को नष्ट करने वाला तथा ग्राही (मलावरोधक) होता है ॥ ४३४ ॥

अथ कटुकीकल्कमाह—

शर्करामक्षमात्राञ्च कटुकीं चोष्णवारिणा। पीत्वा ज्वरं जयेज्जन्तुः पित्तश्लेष्मसमुद्भवम् ॥

कटुकी कल्क—कुटकी तथा शक्कर सफेद इन दोनों को मिलाकर एक तोला की मात्रा में लेकर कल्क बना डाले पश्चात् गर्म जल के साथ सेवन करने से पित्तकफज्वर नष्ट हो जाता है ॥ ४३५ ॥

*अत्र कटुकया द्वादश माषाः, शर्करायाश्चत्वारो माषा एवं कर्ष इति चरकः। वैद्यस्य व्यवहारे कटुकीशर्करयोः समभागयोरेव कर्षः-कटुकीकल्कः ॥ ४३५ ॥

यहां पर "कुटकी १२ माशा और शक्कर सफेद ४ मासा इस भांति से दोनों मिलकर एक तोला पूरा समझना चाहिये" ऐसा "चरक" का मत है। किन्तु वैद्य लोग व्यवहार में "कुटकी तथा शक्कर दोनों को समान भाग में लेकर एक तोला पूरा करते हैं" यह और भी समझना चाहिये ॥

अथ वासारसमाह—

सपत्रपुष्पवासाया रसः क्षौद्रसितायुतः। पित्तश्लेष्मज्वरं हन्ति साम्लपित्तं सकामलम् ॥

वासा ( अडूसा ) रस—पत्ते तथा फूलों के सहित अडूसे का स्वरस[१] निकाल कर उसमें मधु तथा सफेद शक्कर मिला कर पीने से अम्लपित्त तथा कामला से युक्त पित्तकफज्वर नष्ट हो जाता है ॥ ४३६ ॥

*अत्र वासारसोऽर्द्धपलपरिमितो देयः। मधुसितयोः प्रत्येकं टङ्कः प्रक्षेप्यः ॥ ४३६ ॥

यहां पर "अडूसे का स्वरस आधा पल ( दो तोले ) लेना चाहिये और शहद तथा सफेद शक्कर ये दोनों प्रत्येक एक २ टङ्क ( चार २ माशे ) लेकर उक्त स्वरस में मिला देना चाहिये" यह और भी समझ लेना चाहिये ॥ ४३६ ॥

---

१. पुष्प सहित अडूसे की कोमल पत्तियों को सिलपर महीन पीसकर स्वच्छ महीन वस्त्र में रखकर निचोड़ना चाहिये। इस प्रकार स्वरस प्राप्त होता है। महीन न पीसने से अडूसे से रस अच्छी तरह नहीं निकलता है।

अथ शृङ्गवेरादिकाथमाह—

कषायः परिपीतस्तु शृङ्गवेरपटोलयोः। पित्तश्लेष्मज्वरवमीदाहकण्डूहरो भवेत् ॥ ४३७ ॥

शृङ्गवेरादि क्वाथ—अदरख तथा परवल के पत्ते इन दोनों का एकत्र क्वाथ बनाकर पीने से पित्तकफ ज्वर, वमन, दाह तथा खुजली ये सब नष्ट हो जाते हैं ॥ ४३७ ॥

अथान्नमाह—

पटोलधान्ययोर्यूषः पित्तश्लेष्मज्वरापहः ॥ ४३८ ॥

इति पित्तकफज्वराधिकारः समाप्तः।

अन्न—परवल के पत्ते तथा धनिये इन दोनों के क्वाथ से बना हुआ मूंग आदि का "यूष" पीना पित्तकफ ज्वर वाले रोगी के लिये पथ्य है। क्योंकि उक्त "यूष" पित्तकफ ज्वर को नष्ट भी करने वाला होता है ॥ ४३८ ॥

इति पित्तकफज्वराधिकारः समाप्तः।

## अथ सन्निपातज्वराधिकारः।

*त्रिदोषजनकैर्वातः पित्तं श्लेष्माऽऽमगेहगाः। वहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं रसगा ज्वरकारिणः ॥

सन्निपात ज्वराधिकार में प्रथम सन्निपात ज्वर का निदान—त्रिदोष ( वात-पित्त-कफ ) जनक आहार-विहारों के द्वारा कुपित हुये तीनों दोष ( वात-पित्त-कफ ) जब आमाशय में पहुंचते हैं तब वहां पर आमरस को दूषित करके कोठे के अग्नि की गर्मी को बाहर निकाल कर ज्वर को उत्पन्न करते हैं ॥ ४४९ ॥

*तत्र सन्निपातज्वरस्य विप्रकृष्टसन्निकृष्टकारणकथनपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—त्रिदोषेति ॥

यहां पर "सन्निपात ज्वर के दूर तथा समीप के कारणों को कहते हुये उसकी सम्प्राप्ति "त्रिदोषजनकैः" इत्यादिक श्लोक से कहा गया है" यह और समझना चाहिये ॥ ४३९ ॥

अथ सन्निपातज्वरस्य सामान्यानि लक्षणान्याह—

क्षणे दाहः क्षणे शीतमस्थिसन्धिशिरोरुजा। सास्रावे कलुषे रक्ते निर्भुग्ने चापि लोचने ॥
सस्वनौ सरुजौ कर्णौ कण्ठः शूकैरिवावृतः। तन्द्रा मोहः प्रलापश्च कासः श्वासोऽरुचिर्भ्रमः ॥
परिदग्धा खरस्पर्शा जिह्वा स्रस्ताङ्गता परा। ष्ठीवनं रक्तपित्तस्य कफेनोन्मिश्रितस्य च ॥
शिरसो लोठनं तृष्णा निद्रानाशो हृदि व्यथा। स्वेदमूत्रपुरीषाणां चिराद्दर्शनमल्पशः ॥४४२॥
कृशत्वं नातिगात्राणां प्रततं कण्ठकूजनम्। कोठानां श्यावरक्तानां मण्डलानाञ्च दर्शनम् ॥
मूकत्वं स्रोतसां पाको गुरुत्वमुदरस्य च। चिरात्पाकश्च दोषाणां सन्निपातज्वराकृतिः ॥

सन्निपात ज्वर के सामान्य लक्षण-क्षणभर में दाह होना और क्षण भर में शीत लगना, हड्डियों, सन्धियों तथा शिरके भागों में पीड़ा होना, दोनों नेत्रों का स्रावयुक्त, गंदला, लाल एवम् निकले हुये अथवा टेढ़े हो जाना, कानों में शब्द तथा पीड़ा होना, कण्ठ में जौ आदि धान्य के अग्रभाग के समान कांटों का हो जाना, तन्द्रा, मोह, प्रलाप, खांसी, श्वास, अरुचि तथा भ्रम होना, जिह्वा का अग्नि से जले के समान तथा स्पर्श में खरखरी मालूम पड़ना, सम्पूर्ण अङ्गों में अत्यन्त शिथिलता हो जाना, कफ से युक्त रक्त अथवा पित्त का थूकने के साथ निकलना, शिर को इधर उधर चलाना, अधिक प्यास लगना, नींद न आना, हृदय में पीड़ा, पसीना, मूत्र और विष्ठा का बहुत काल में थोड़ा २ निकलना, शरीर का अत्यन्त कृश न होना, निरन्तर कण्ठ में शब्द होना, शरीर में वर्रे के काटे हुये के समान अथवा सफेदी लिये काले तथा लाल रंग के चकत्तों का दिखाई पड़ना, एक दम न बोलना अथवा कम बोलना, कान नाक आदि स्रोतोमार्गों का पक जाना, पेट में भारीपन

मालूम होना, वातादि दोषों का चिरकाल में परिपाक होना ये सब लक्षण सन्निपातज्वर वाले रोगियों के होते हैं ॥ ४४०–४४४ ॥

***लोचने सास्रावे = साश्रुणी । कलुषे = अस्वच्छे । निर्भुग्ने = निर्गते कुटिले च । कण्ठः-शूकैरिवावृतः = धान्याग्रैरिवावृतः । जिह्वा परिदग्धा = परिदग्धेव ज्ञायते, अथ वा–परिदग्धेव कृष्णा दृश्यते । स्रस्ताङ्गता = शिथिलाङ्गता । ष्ठीवनमित्यादि = कफसंयुक्तस्य रक्तस्य ष्ठीवनम् । शिरसो लोठनम् = इतस्ततः शिरश्चालनम् । कृशत्वं नाति गात्राणामिति=गात्राणामतिशयितं कार्श्यं न, व्याधिप्रभावात् । प्रततं = निरन्तरम् । कोठः = 'वरटीदंशसंस्थानं कोठ इत्यभिधीयते'। श्यावः = कपिशो वर्णः । मूकत्वम् = अवचनत्वमल्पवचनत्वं वा स्रोतसां = कर्णनासाऽऽदीनाम् ।**

यहां पर "लोचने सास्रावे" पदों का "स्रावयुक्त अर्थात् आंसुओं से भरे हुये"। "कलुषे" पद का "गंदला"। "निर्भुग्ने" पद का "निकले हुये अथवा टेढ़े"। "कण्ठः शूकैरिवावृतः" इन पदों का "कण्ठ में जौ आदि धान्यों के अग्रभाग के समान कांटों का हो जाना"। "जिह्वा परिदग्धा" पदों का "जिह्वा का अग्नि से जले के समान अथवा जले के समान काली दिखाई पड़ना"। "स्रस्ताङ्गता" पद का "सम्पूर्ण अङ्गों में अत्यन्त शिथिलता होना"। "ष्ठीवनम्" इत्यादि पद का "कफ से युक्त रक्त तथा पित्त का थूकने के साथ निकलना"। "शिरसो लोठनम्" पदों का "शिर को इधर उधर चलाना"। "कृशत्वं नाति गात्राणाम्" पदों का "व्याधि के प्रभाव से शरीर का अत्यन्त कृश न होना"। "प्रततम्" पद का "निरन्तर"। "कोठ" पद का "बरैं के काटे हुये के समान चकत्ते" यह अर्थ समझना चाहिये। और "श्याव" पद का "कपिश अर्थात् सफेदी लिये काले"। "मूकत्वम्" पद का "एकदम न बोलना अथवा कम बोलना"। "स्रोतसाम्" पद का "कान, नाक आदि स्रोतोमार्गों का" यह अर्थ समझना चाहिये।

***ननु वातादयः परस्परविरुद्धगुणास्तेषां सम्भूय; एकत्र कार्यारम्भकत्वं नोपपद्यते परस्परोपघातादहनसलिलयोरिव, तत्कथं वातपित्तकफा मिलित्वा विकारोत्पादकाः ? अत्र समाधानमुक्तं दृढबलेन—**

अब यहां पर यह शङ्का होती है कि–वातादिक ( वात, पित्त तथा कफ ये सब ) दोष परस्पर विरुद्ध गुण वाले हैं, अतः इन सबों का एकत्र मिलकर किसी कार्य का करना युक्तियुक्त नहीं हो सकता है। क्योंकि ये सब परस्पर अग्नि तथा जल की भांति एक दूसरे को नष्ट करने वाले हैं इस लिये वात–पित्त तथा कफ ये सब परस्पर एक दूसरे को नष्ट करने वाले होने से एकत्र मिलकर किस प्रकार से किसी विकार ( सन्निपातज्वर आदि ) को उत्पन्न करने वाले हो सकते हैं ? इसका समाधान करते हुये "दृढबल" आचार्य ने यह कहा है कि—

***विरुद्धैरपि न त्वेते गुणैर्घ्नन्ति परस्परम् । दोषाः सहजसात्म्यत्वाद्विषं घोरमहीनिव ॥८७॥**

वातादिक सम्पूर्ण दोष परस्पर विरुद्ध गुणों से युक्त होते हुये भी सहज तथा सात्म्य होने के कारण से अर्थात् एक साथ जन्म लेने तथा परस्पर एक दूसरे के लिये सात्म्य ( बाधा न पहुँचाने वाले ) होने से एक दूसरे को बाधा नहीं पहुँचाते हैं। जैसे कि—विष तथा सर्प एक साथ जन्म लेकर के भी भयङ्कर विष सर्प को कुछ बाधा ( हानि ) नहीं पहुँचाता है उसी भांति यहां भी समझना चाहिये ॥ ८७ ॥

***गदाधरस्तु हेत्वन्तरमुक्तवान्—**

***दैवाद्दोषस्वभावाद्वा दोषाणां सान्निपातिके । विरुद्धैश्च गुणैस्तैश्च नोपघातः परस्परम् ॥८८॥**

किन्तु "गदाधर" आचार्य इस विषय में दूसरा ही कारण बतलाते हैं, जो कि यह है—जहां पर

वातादिक दोषों का सन्निपात होता है अर्थात् एकत्र मिलकर कोई विकार उत्पन्न करते हैं वहां पर वे सब परस्पर विरुद्ध गुण वाले होकर के भी एक दूसरे को जो हानि नहीं पहुँचाते हैं उसमें दैव की इच्छा को अथवा सन्निपात स्थलों में परस्पर एक दूसरे को हानि न पहुँचाना यह जो दोषों का स्वभाव है उसको कारण मानना चाहिये। अर्थात् यह दोषों का स्वभाव है कि सन्निपात स्थल में एक दूसरे को हानि न पहुँचाते हुये भी मिलकर एक कार्य (विकार) को करते हैं यह कारण समझना चाहिये अथवा दैव की इच्छा कारण समझना चाहिये ॥ ८८ ॥

***ननु भिन्नचयप्रकोपकालानां वातपित्तकफानां युगपदुत्पत्त्यभावात्कथं सम्भूय सन्निपातज्वरारम्भकत्वमुपपद्यते? उच्यते—त्रिदोषजनकनिदानबलेन युगपदेषां प्रकोपादिति सिद्धान्तः ॥ ४४०-४४४ ॥**

और यहां पर एक दूसरी यह भी शङ्का उत्पन्न होती है कि—वात-पित्त तथा कफ इन सबों के सञ्चय तथा प्रकोप का काल भिन्न २ होने से इन सबों की उत्पत्ति एक साथ नहीं हो सकती है अतः ये सब मिलकर सन्निपात ज्वर को उत्पन्न करने वाले कैसे हो सकते हैं? इसके समाधान में यह कहते हैं कि—"त्रिदोष (वात-पित्त-कफ) को उत्पन्न करने वाले निदान के बल से इन सबों का एक समय में ही प्रकोप होता है 'जिसके कारण से ये सन्निपात ज्वर को करने वाले होते हैं। यह सिद्धान्त है"। यहां पर यह और भी समझ लेना चाहिये ॥ ४४०-४४४ ॥

अथ सामान्यसन्निपातज्वरस्य त्रयोदशभेदानाह—

**एकोल्वणास्त्रयस्तेषु द्व्युल्वणाश्च तथेति षट्। त्र्युल्वणश्च भवेदेको विज्ञेयः स तु सप्तमः ॥**
**प्रवृद्धमध्यहीनैस्तु वातपित्तकफैश्च षट्। सन्निपातज्वरस्यैवं स्युर्विशेषास्त्रयोदश ॥ ४४६ ॥**

सामान्य रूप से सन्निपात ज्वर के १३ भेद—त्रिदोष से उत्पन्न होने वाले सन्निपात ज्वरों में केवल एक २ दोष की उल्वणता (अधिकता) होने से तीन भेद सन्निपात ज्वर के होते हैं। दो २ दोषों की अधिकता से भी तीन भेद होते हैं। इस प्रकार से मिलकर ६ भेद हुये। और तीनों दोषों की अधिकता से एक भेद होता है जो कि सातवां समझा जाता है। और प्रवृद्ध, मध्य तथा हीन वात-पित्त तथा कफ के द्वारा ६ भेद और होते हैं। इस भांति से सन्निपात ज्वर के कुल १३ भेद सामान्य रूप से होते हैं ॥ ४४५-४४६ ॥

***अत्र प्रवृद्धवातो मध्यपित्तो हीनकफः १। मध्यवातः प्रवृद्धपित्तो हीनकफः २। हीनवातः प्रवृद्धपित्तो मध्यकफः ३। प्रवृद्धवातो हीनपित्तो मध्यकफः ४। मध्यवातो हीनपित्तः प्रवृद्धकफः ५। हीनवातो मध्यपित्तः प्रवृद्धकफः ६ इति षट् ॥ ४४५-४४६ ॥**

यहां पर १-वातोल्वण, २-पित्तोल्वण, ३-कफोल्वण, ४-वातपित्तोल्वण, ५-वातकफोल्वण, ६-पित्तकफोल्वण, ७-वातपित्तकफोल्वण, ये सात भेद हैं। और प्रवृद्ध-मध्य-हीन वात-पित्त कफ द्वारा ६ भेद ये हैं—८-प्रवृद्धवात-मध्यपित्त-हीनकफ १। ९-मध्यवात-प्रवृद्धपित्त-हीनकफ २। १०-हीनवात-मध्यपित्त-मध्यकफ ३। ११-प्रवृद्धवात-हीनपित्त-मध्यकफ ४। १२-मध्यवात-हीनपित्त-प्रवृद्धकफ ५। १३-हीनवात-मध्यपित्त-प्रवृद्धकफ ६। इस भांति से १३ भेद सामान्य रूप से सन्निपात ज्वर के समझने चाहिये ॥ ४४५-४४६ ॥

अथानुक्रमेण त्रयोदशसन्निपातनामान्याह—

**विस्फारकश्चाशुकारी कम्पनो बभ्रसंज्ञकः। शीघ्रकारी तथा भल्लुः सप्तमः कूटपाकलः ॥४४७॥**
**सम्मोहकः पाकलश्च याम्यः क्रकच इत्यपि। ततः कर्कटकः प्रोक्तस्ततो वैदारिकाभिधः ॥**

क्रम से उपर्युक्त १३ सन्निपात ज्वरों के नाम—१ विस्फारक, २ आशुकारी, ३ कम्पन, ४ बभ्र,

५ शीघ्रकारी, ६ भल्लु, ७ कूटपाकल, ८ सम्मोहक, ९ पाकल, १० याम्य, ११ क्रकच, १२ कर्कटक, १३ वैदारिक ये सब हैं ॥ ४४७–४४८ ॥

**तन्त्रान्तरे 'विस्फारक' इत्यत्र 'विस्फोरक' इति पाठः। 'बभ्र' स्थाने 'बभ्रुरि'ति पाठः। 'भल्लुरि'त्यत्र 'फल्गुरि'ति पाठः। 'याम्य' इत्यत्र 'संग्राम' इति पाठः। 'कर्कटक' इत्यत्र 'कर्कोटक' इति पाठः॥ ४४७–४४८ ॥**

यहां पर "अन्य ग्रन्थों में "विस्फारक" के स्थान पर "विस्फोरक"। "भ्रभ्र" के स्थान में "बभ्रु" कहीं २ पर "बद्ध"। और "भल्लु" इसके स्थान में "फल्गु"। "याम्य" के स्थान में "संग्राम्"। "कर्कटक" के स्थान में "कर्कोटक" यह पाठ मिलता है" यह और समझ लेना आवश्यक है ॥

तत्र वातोल्वणविस्फारकलक्षणम्—

**श्वासः कासो भ्रमो मूर्च्छा प्रलापो मोहवेपथू। पार्श्वस्य वेदना जृम्भा कषायत्वं मुखस्य च ॥**
**वातोल्वणस्य लिङ्गानि सन्निपातस्य लक्षयेत्। एष विस्फारको नाम्ना सन्निपातः सुदारुणः॥**

वातोल्वण "विस्फारक" सन्निपात ज्वर के लक्षण—श्वास, कास, भ्रम, मूर्च्छा, प्रलाप ( व्यर्थ बकना ), मोह, कंपकंपी, पंसुलियों में पीड़ा, अधिक जंभाई आना और मुख में कसैलापन ये सब लक्षण जिस त्रिदोष में वात की अधिकता होती है उसके समझने चाहिये। इस सन्निपात ज्वर का नाम "विस्फारक" है, यह अत्यन्त भयङ्कर होता है ॥ ४४९–४५० ॥

अथ पित्तोल्वणाशुकारिलक्षणमाह—

**अतिसारो भ्रमो मूर्च्छा मुखपाकस्तथैव च। गात्रे च बिन्दवो रक्ता दाहोऽतीव प्रजायते ॥**
**पित्तोल्वणस्य लिङ्गानि सन्निपातस्य लक्षयेत्। भिषग्भिः सन्निपातोऽयमाशुकारी प्रकीर्त्तितः ॥**

पित्तोल्वण "आशुकारी" सन्निपात ज्वर के लक्षण—अतीसार, भ्रम, मूर्च्छा, मुख का पकजाना, शरीर में लाल २ विन्दुओं का दिखाई पड़ना तथा अधिक दाह होना ये सब लक्षण पित्तप्रधान सन्निपात ज्वर के होते हैं। वैद्य लोग इस सन्निपात ज्वर का नाम "आशुकारी" कहते हैं ॥४५१–५२॥

अथ कफोल्वणकम्पनलक्षणमाह—

**जडता गद्गदा वाणी रात्रौ निद्रा भवत्यपि। प्रस्तब्धे नयने चैव मुखमाधुर्यमेव च ॥४५३॥**
**कफोल्वणस्य लिङ्गानि सन्निपातस्य लक्षयेत्। मुनिभिः सन्निपातोऽयमुक्तः कम्पनसंज्ञकः ॥**

कफोल्वण "कम्पन" सन्निपात ज्वर के लक्षण—शरीर में जड़ता होना, गद्गद कण्ठ से बोलना रात्रि में अवश्य नींद आना, नेत्रों में स्तब्धता तथा मुख में मधुरता ( मीठा खाये के समान मुख का स्वाद रहना ) ये सब लक्षण कफप्रधान सन्निपात ज्वर के समझने चाहिये। और ऋषियों ने इस सन्निपात ज्वर का नाम" कम्पन कहा है ॥ ४५३–४५४ ॥

अथ वातपित्तोल्वणबभ्रलक्षणमाह—

**वातपित्ताधिको यस्तु सन्निपातः प्रकुप्यति। तस्य ज्वरो मदस्तृष्णा मुखशोषः प्रमीलकः ॥**
**आध्मानारुचितन्द्राश्च कासश्वासभ्रमश्रमाः। मुनिभिर्बभ्रनामाऽयं सन्निपात उदाहृतः ॥**

वातपित्तोल्वण "बभ्र" सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस सन्निपात में वात तथा पित्त ये दोनों दोष कफ की अपेक्षा अधिक रूप से कुपित होते हैं और उसमें जब ज्वर होता है तब मद (नशा चढ़े के समान मालूम पड़ना), अधिक प्यास, मुख का सूखना, नेत्रों का मिचे से रहना, आध्मान (आफारा), अरुचि, तन्द्रा, खांसी, श्वास, भ्रम तथा श्रम ( थकावट ) प्रतीत होना ये सब लक्षण उसके साथ २ प्रगट होते हैं। इसे मुनियों ने "बभ्र" नामक सन्निपात ज्वर कहा है ॥४५५–४५६॥

अथ वातकफोल्वणशीघ्रकारिलक्षणमाह—

**[illegible] यस्य सन्निपातः प्रकुप्यति। तस्य शीतज्वरो मूर्च्छा क्षुत्तृष्णा पार्श्वनिग्रहः॥**

**शूलमस्विद्यमानस्य तन्द्रा श्वासश्च जायते । असाध्यः सन्निपातोऽयं शीघ्रकारीति कथ्यते ॥**
**न हि जीवत्यहोरात्रमनेनाविष्टविग्रहः ॥ ४५८ ॥**

वातकफोल्वण "शीघ्रकारी" सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिसके वातकफ-प्रधान त्रिदोष प्रकुपित होता है उसे शीतज्वर, मूर्च्छा, भूख तथा प्यास अधिक लगना, पंसुलियों में पीडा, शूल, पसीने का न निकलना, तन्द्रा तथा श्वास ये सब प्रगट होते हैं। यह सन्निपात ज्वर असाध्य होता है, इसे वैद्य लोग "आशुकारी" कहते हैं। इससे युक्त रोगी अहोरात्र ( २४ घण्टे ) तक नहीं जीता है अर्थात् इसके अन्दर ही मर जाता है ॥ ४५७-४५८ ॥

अथ पित्तकफोल्वणभल्लुलक्षणमाह—

**पित्तश्लेष्माधिको यस्य सन्निपातः प्रकुप्यति । अन्तर्दाहो बहिः शीतं तस्य तृष्णा प्रवर्द्धते ॥**
**तुद्यते दक्षिणे पार्श्वं उरःशीर्षगलग्रहः । ष्ठीवति श्लेष्मपित्तञ्च कृच्छ्रात्कोठश्च जायते ॥४६०॥**
**विड्भेदश्वासहिक्काश्च वर्द्धन्ते सप्रमीलकाः । ऋषिभिर्भल्लुनामाऽयं सन्निपात उदाहृतः ॥**

पित्तकफोल्वण "भल्लु" सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिसका पित्तकफ-प्रधान त्रिदोष प्रकुपित होता है और उससे जब ज्वर होता है तब शरीर के अन्दर दाह होना तथा ऊपर से सर्दी लगना, प्यास की अधिक वृद्धि, दाहिनी पंसुलियों में सुई चुभोने की सी पीड़ा होना, हृदय-मस्तक तथा गले में दबाने की सी पीड़ा होना, कठिनता से कफ तथा पित्त का थूक के साथ निकलना, कोठ ( बर्रें के काटे हुये के समान शरीर में चकत्ते ) पड़ जाना, एवम् मल का भेदन ( दस्त पतला होना ), श्वास, कास, हिचकी, तथा प्रमीलक ( नेत्रों का मिचे से रहना ) इन सबों का क्रम से बढ़ना, ये सब भी प्रगट होने लगते हैं। ऋषियों ने इसे "भल्लु" नामक सन्निपात ज्वर कहा है ॥ ४५९-४६१ ॥

अथ वातपित्तकफोल्वणकूटपाकललक्षणमाह—

**सर्वदोषोल्वणो यस्य सन्निपातः प्रकुप्यति । त्रयाणामपि दोषाणां तस्य रूपाणि लक्षयेत् ॥**
**व्याधिभ्यो दारुणश्चैव वज्रशस्त्राग्निसन्निभः। केवलोच्छ्वासपरमः स्तब्धाङ्गः स्तब्धलोचनः ॥**
**त्रिरात्रात्परमेतस्य जन्तोर्हरति जीवितम् । तदवस्थन्तु तं दृष्ट्वा मूढो व्याहरते जनः ॥४६४॥**
**धर्षितो राक्षसैर्नूनमवेलायां चरन्ति ये । अन्वया ब्रुवते के चिद्यक्षिण्या ब्रह्मराक्षसैः ॥४६५॥**
**पिसाचैर्गुह्यकैश्चैव तथाऽन्यैर्मस्तके हतम् । कुलदेवार्चनाहीनं धर्षितं कुलदैवतैः ॥४६६॥**
**नक्षत्रपीडामपरे गरकर्मेति चापरे । सन्निपातमिमं प्राहुर्भिषजः कूटपाकलम् ॥ ४६७ ॥**

वातपित्तकफोल्वण "कूटपाकल" सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिसके त्रिदोष में सभी दोष प्रधान रूप से प्रकुपित होते हैं उसको जब ज्वर होता है तब उसमें तीनों दोषों के लक्षण प्रगट होते हैं और यह सन्निपात ज्वर अन्य रोगों का अपेक्षा अधिक भयङ्कर होता है। एवम् वज्र (बिजुली), शस्त्र तथा अग्नि के समान शीघ्र प्राणनाशक होता है, और इसमें रोगी केवल ऊँचा श्वास लेता रहता है, सम्पूर्ण शरीर जकड़ जाता हैं, आंखें पथरा जाती है, एवम् तीन रात्रि के बाद ही यह सन्निपात ज्वर रोगी का प्राण हर लेता है। और इस सन्निपात ज्वर वाले रोगी को देख कर जो आयुर्वेद शास्त्र के अनभिज्ञ लोग हैं वे सब यह कहते हैं कि—इसके ऊपर असमय (आधी रात, दोपहर आदिक समय) में चलने फिरने वाले जो राक्षस लोग हैं, उन्होंने आक्रमण किया है, इसमें कोई सन्देह नहीं है। और कोई यह कहते हैं कि—मातृग्रह से यह आक्रान्त है, कोई यक्षिणी से, कोई ब्रह्मराक्षसों से, कोई पिशाचों से, कोई गुह्यकों से यह आक्रान्त हुआ है ऐसा बतलाते हैं। तथा कोई यह भी कहते हैं कि—उपर्युक्त देवयोनियों से अन्य कोई उपदेव इसके शिर पर आविष्ट हुआ है, अथवा कुलदेवता का पूजन न करने से इसके ऊपर कुलदेवता का आक्रमण हुआ है। और कोई यह कहते हैं कि—इसे

नक्षत्र सम्बन्धी पीड़ा है तथा कोई गर ( कृत्रिम विष ) कर्म अर्थात् किसीके द्वारा इसके ऊपर विष प्रयोग हुआ है ऐसा कहते हैं। और वैद्य लोग इस सन्निपात ज्वर को "कूटपाकल" कहते हैं॥

अथाधिकवातमध्यपित्तहीनकफसम्मोहकसन्निपातलक्षणान्याह—

**प्रवृद्धमध्यहीनैस्तु वातपित्तकफैश्च यः। तेन रोगास्त एवोक्ता यथादोषबलाश्रयाः ॥४६८॥**
**प्रलापायाससम्मोहकम्पमूर्च्छाऽरतिभ्रमाः। एकपक्षाभिघातश्च तत्राप्येते विशेषतः॥ ४६९ ॥**
**एष सम्मोहको नाम्ना सन्निपातः सुदारुणः ॥ ४७० ॥**

अधिकवात-मध्यपित्त-हीनकफ वाले "संमोहक" संनिपात ज्वर के लक्षण—प्रवृद्ध ( अधिक बढ़ा हुआ ) वात-मध्यपित्त-हीनकफ ये तीनों दोष जहां पर मिलकर संनिपात ज्वर को उत्पन्न करते हैं अर्थात् अधिक वात-मध्यपित्त-हीनकफ वाले "संमोहक" नामक संनिपात ज्वर में वातादिकों के जो रोग पृथक् २ कहे हुये हैं वे सब दोषबलानुरूप सामान्य रूप से अवश्य होते हैं किन्तु साथ २ में प्रलाप, श्रम मालूम पड़ना, मोह, कम्प, मूर्च्छा, अरति ( किसी में चित्त का न लगना ), भ्रम तथा एक भाग में पक्षाघात ( लकवा ) हो जाना ये सब विशेष रूप से रहते हैं। इस भयंकर संनिपात का नाम मुनियों ने "संमोहक" रक्खा है॥ ४६८-४७० ॥

***रोगास्त एवोक्ताः= उक्ता एव ते रोगा व्यथावेपथुनिद्रानाशविष्टम्भादयो वातजाः, दाहतृष्णोष्णतास्वेदादयः पित्तजाः, गौरवाग्निमान्द्योत्कासनासिकामुखप्रसेकादयः कफजाः। तत्रापि प्रलापादयः पक्षाघातान्ता विशेषाद्भवन्ति। ननु वातः प्रवृद्धः स ज्वरं करिष्यति, पित्तन्तु मध्यं = सममिति यावत्, तत्कथं ज्वरं करिष्यति ? यत आह—**

***धातवस्तन्मला दोषाः स्युर्नाशायासमास्तनौ।**
**समाः सुखाय विज्ञेया बलायोपचयाय च ॥ ८९ ॥ इति।**

यहां पर मूल में "रोगास्त एवोक्ता :—अर्थात् वातादिकों के जो रोग पृथक् २ कहे हुये हैं वे ही सब" ऐसा जो कहा हुआ है, वहां पर वातादिकों के रोग निम्नलिखित ये सब समझने चाहिये। वात सम्बन्धी रोग—पीड़ा, कंपकंपी, नींद न आना तथा विष्टम्भ आदिक ये सब है। पित्तसम्बन्धी रोग-दाह, अधिक प्यास तथा गर्मी मालूम पड़ना और पसीना निकलना इत्यादिक ये सब हैं। कफ सम्बन्धी रोग—शरीर में गुरुता, अग्नि की मन्दता, अधिक खांसी तथा नाक और मुख से पानी गिरना ये सब है। यहां पर उपर्युक्त वातादिजन्य सभी रोग प्रवृद्धवात-मध्यपित्त-हीनकफ वाले इस संनिपात ज्वर में दोषबलानुसार होते हैं। अर्थात् इस संनिपात में वायु का अधिक बल होने से वातजन्य रोग प्रबल रूप से होते हैं, पित्त का बल मध्यम होने से पित्तजन्य रोग मध्य रूप से होते हैं तथा कफ का बल हीन होने से कफजन्य रोग हीनरूप से होते हैं। किन्तु इन सब रोगों के होते हुये भी इस संनिपात में प्रलाप से लेकर पक्षाघात ( लकवा ) पर्यन्त जो रोग मूल में कहे हुये हैं वे सब विशेष रूप से होते हैं।" यह और समझना चाहिये।

और यहां पर यह शङ्का होती है कि-इस संनिपात में वायु अधिक बढ़ा हुआ रहता है अतः वह ज्वर उत्पन्न करता है किन्तु पित्त तो मध्यम अर्थात् समान रूप से है तब वह कैसे ज्वर उत्पन्न करेगा ? क्योंकि कहा भी है कि-रस, रक्तादिक धातुयें और उनके मल एवम् वातादिक दोष ये सब शरीर में समान भाव से न रहने पर अर्थात् विषम अवस्था में रहने पर शरीर के नाश करने वाले होते हैं। और यदि समान भाव में रहें तो शरीर को बढ़ाने वाले, बल तथा सुख को करने वाले होते हैं॥ ८९ ॥

***उच्यते—अत्र पित्तं मध्यमप्यप्रकृतमेव, यतोऽप्रकृतयोर्वातश्लेष्मणोरपेक्षया मध्यं,**

तेन मध्यकुपितमित्यर्थः। ननु कफः क्षीणः स कथं ज्वरं करिष्यति ? हीनशक्तित्वाद्, उच्यते–दोषाः क्षीणा अपि व्याधीन् कुर्वन्त्येव। यत आह—

*वातक्षयेऽल्पचेष्टत्वं मन्दवाक्त्वं विसंज्ञता।
पित्तक्षयेऽधिकः श्लेष्मा वह्निर्मन्दः प्रभाक्षयः। शिथिलाः सन्धयो मूर्च्छा रौक्ष्यं दाहः कफक्षये॥

इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—यहाँ पर पित्त यद्यपि मध्यम भाव से है तथापि वह प्रकृति से ( स्वभावतः ) मध्यमभाव में नहीं हैं बल्कि विकृति रूप से मध्यम है अर्थात् विकृति रूप में स्थित प्रवृद्धवात तथा हीनकफ की अपेक्षा मध्यम है इससे मध्यम रूप से कुपित है। अतः जब कुपित है तब ज्वर उत्पन्न करने में अवश्य समर्थ है। पुनः यह शङ्का होती है कि—इस संनिपात में कफ तो क्षीण है अतः वह कैसे हीन होकर ज्वर को उत्पन्न करता है जब कि स्वयं (कफ) हीन शक्ति वाला है ?

इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—दोष क्षीण होने पर भी रोगों को उत्पन्न करने वाले होते ही हैं। क्योंकि कहा भी है कि—वायु के क्षीण होने पर चेष्टा अल्प हो जाती है, वाणी मन्द पड़ जाती है, होश नहीं रह जाता है। पित्त के क्षय होने पर कफ अधिक बढ़ जाता है, अग्नि मन्द हो जाती है, कान्ति नष्ट हो जाती है। कफ के क्षय होने पर सन्धियाँ शिथिल हो जाती हैं तथा मूर्च्छा, रूक्षता एवम् दाह उत्पन्न होता है ॥ ९० ॥

*इत्याशङ्का शिद्धान्तश्चात्र परत्रापि ॥ ४६८–४७० ॥

इस प्रकार की शङ्का तथा समाधान अन्य सभी सन्निपातों में समझना चाहिए ॥४६८–४७०॥

अथ मध्यवाताधिकपित्तहीनकफपाकलसन्निपातलक्षणान्याह—

मध्यप्रवृद्धहीनैस्तु वातपित्तकफैश्च यः। तेन रोगास्त एवोक्ता यथादोषबलाश्रयाः ॥ ४७१ ॥
मोहप्रलापमूर्च्छाः स्युर्मन्यास्तम्भः शिरोग्रहः। कासः श्वासो भ्रमस्तन्द्रा संज्ञानाशो हृदि व्यथा
खेभ्यो रक्तं विसृजति सरक्तस्तब्धनेत्रता। तत्राप्येते विशेषाः स्युर्मृत्युरर्वाक् त्रिवासरात्।
भिषग्भिः सन्निपातोऽयं कथितः पाकलाभिधः ॥ ४७२ ॥

मध्यवात–अधिकपित्त–हीनकफ वाले "पाकल" सन्निपात के लक्षण—मध्यवात–अधिकपित्त तथा हीन कफ के द्वारा जो संनिपातज्वर होता है, उसमें वातादि दोष जनित जो पूर्वोक्त रोग हैं, वे ही सब दोषबलानुसार प्रगट होते हैं। और विशेषतः मोह, प्रलाप, मूर्च्छा, मन्यास्तम्भ ( नाड का जकड़ जाना ), शिरोग्रह ( शिर में पीड़ा ), खांसी, श्वास, भ्रम, तन्द्रा, संज्ञा का नाश, हृदय में व्यथा, मुख–नासिका आदि इन्द्रियों के छिद्रों से रक्त गिरना, नेत्रों में लालिमा तथा स्तब्धता ( जड़ता ) हो जाना ये सब होते हैं। और इस संनिपात में तीन दिन पूर्ण होने के पहिले ही रोगी की मृत्यु हो जाती है, एवम् वैद्यलोग इसे "पाकल" नामक संनिपात कहते हैं ॥ ४७१–४७२॥

अथ हीनवाताधिकपित्तमध्यकफयाम्यसन्निपातलक्षणमाह—

हीनप्रवृद्धमध्यैस्तु वातपित्तकफैश्च यः। तेन रोगास्त एवोक्ता यथादोषबलाश्रयाः ॥४७४॥
हृदयं दह्यते चास्य यकृत्प्लीहान्त्रफुस्फुसाः। पच्यन्तेऽत्यर्थमूर्द्ध्वाधः पूयशोणितनिर्गमः॥
शीर्णदन्तश्च मृत्युश्च तत्राप्येतद्विशेषतः। भिषग्भिः सन्निपातोऽयं याम्यो नाम्ना प्रकीर्त्तितः॥

हीनवात–अधिकपित्त–मध्यकफ वाले "याम्य" संनिपात के लक्षण—हीनवात–अधिकपित्त तथा मध्यकफ इन सबों के द्वारा जो संनिपात ज्वर होता है उसमें पूर्वोक्त वातादिकों के जो दाहादिक रोग हैं वे सब दोषबलानुसार प्रगट होते ही हैं तथापि विशेषरूप से रोगी के हृदय में दाह होता है; और यकृत–प्लीहा–आँतें तथा फुस्फुस ये सब पक जाते हैं; ऊपर मुखादिक मार्ग से तथा नीचे

गुदादिक मार्ग से पूय ( पीब ) तथा रक्त निकलने लगता है; दांत गिरने लगते हैं; यहाँ तक कि मृत्यु भी हो जाती है। और वैद्य लोग इसे "याम्य" नामक सन्निपात कहते हैं ॥ ४७४-४७६ ॥

अथाधिकवातहीनपित्तमध्यकफक्रकचसन्निपातलक्षणमाह—

**प्रवृद्धहीनमध्यस्तु वातपित्तकफैश्च यः । तेन रोगास्त एवोक्ता यथादोपबलाश्रयाः ॥४७७॥**
**प्रलापायाससम्मोहाः कम्पमूर्च्छाऽरतिभ्रमाः। मन्यास्तम्भेन मृत्युः स्यात्तत्राप्येतद्विशेपतः ॥**
**भिषग्भिः सन्निपातोऽयं क्रकचः सम्प्रकीर्त्तितः ॥ ४७९ ॥**

अधिकवात-हीनपित्त-मध्यकफ वाले "क्रकच" संनिपात के लक्षण—अधिकवात—हीनपित्त तथा मध्यकफ इन सबों के द्वारा जो संन्निपात ज्वर होता है उसमें पूर्वोक्त वातादिकों के जो दाहादिक रोग हैं वे सब दोषबलानुसार प्रगट होते ही हैं तथापि विशेष रूप से; प्रलाप; परिश्रम, मोह, कम्प; मूर्च्छा; अरति ( वेचैनी ) भ्रम ये सब भी प्रगट होते हैं। और मन्यास्तम्भ ( नाड़ के जकड़ जाने ) से मृत्यु भी हो जाती है। वैद्य लोग संनिपात का नाम "क्रकच" कहते हैं ॥ ४७७-४७९ ॥

अथ मध्यवात-हीनपित्त-मध्यकफकर्कटसन्निपातलक्षणमाह—

**मध्यहीनप्रवृद्धैस्तु वातपित्तकफैश्च यः । तेन रोगास्त एवोक्ता यथादोपबलाश्रयाः ॥४८०॥**
**अन्तर्दाहो विशेषोऽत्र न च वक्तुं स शक्यते । रक्तमालक्तकेनैव लक्ष्यते मुखमण्डलम् ॥**
**पित्तेनाकर्षितः श्लेष्मा हृदयान्न प्रसिच्यते । इषुणेवाहतं पार्श्वं तुद्यते खन्यते हृदि ॥४८२॥**
**प्रमीलकश्वासहिक्का वर्द्धन्ते तु दिने दिने । जिह्वा दग्धा खरस्पर्शा गलः शूकैरिवावृतः ॥४८३॥**
**विसर्गं नाभिजानाति कूजेच्चापि कपोतवत्। अतीव श्लेष्मणा पूर्णः शुष्कवक्त्रौष्ठतालुकः ॥४८४॥**
**तन्द्रानिद्राऽतियोगार्त्तो हतवाङ् निहतद्युतिः । न रतिं लभते नित्यं विपरीतानि चेच्छति ॥**
**आयम्यते च बहुशो रक्तं ष्ठीवति चाल्पशः । एष कर्कटको नाम्ना सन्निपातः सुदारुणः ॥४८६॥**

मध्यवात-हीनपित्त-मध्यकफ वाले "कर्कट"[1] संनिपात ज्वर के लक्षण—मध्यवात-हीन-पित्त—मध्यकफ इन सबों के द्वारा जो संनिपात ज्वर होता है उसमें वातादिकों के पूर्वोक्त जो दाहादिक रोग हैं वे सब दोषबलानुसार प्रगट होते ही हैं तथाऽपि विशेष रूप से शरीर के अन्दर दाह होता है; बोलने में असमर्थता हो जाती है; आलता लगे हुये के समान मुख लाल रंग का हो जाता है; पित्त से खींचा हुआ कफ हृदय से बाहर नहीं निकलता है; पंसुलियों में बाण चुभे हुये के समान पीड़ा होती है; और हृदय में खोदने के समान पीडा होती है एवम् प्रमीलक ( सम्पूर्ण इन्द्रियों की अपने २ विषयों के ग्रहण करने में असमर्थता ); श्वास; हिचकी ये सब रोग दिन पर दिन बढने लगते हैं; जिह्वा जली हुई के समान तथा स्पर्श में खरदरी हो जाती है; गले के अन्दर शूकधान्य-जौ आदिक के अग्रभाग के समान कांटे चारो तरफ निकल आते हैं; मल-मूत्रादिक के निकलने का ज्ञान नहीं रह जाता है; कबूतर के समान अस्फुट शब्द गले से निकलने लगता है; कण्ठ कफ से अत्यन्त

---

१. कर्कटक सन्निपात की समता आधुनिक काल में न्यूमोनिया नाम के रोग के साथ मिलती है। दाह तथा वात के कारण रूक्ष त्वचा ( Hot and dry skin ); बेचैनी के कारण बोलने में असमर्थता; मुख का अलक्तक की भांति रक्तवर्ण ( Flushed face ) होना; कफ का आसानी से बाहर न निकलना ( Tenacious sputum ); पसुलियों में बाण के चुभने की भांति पीड़ा; ( Stabbing Pain in the affected side ); श्वास ( Herried repiration ); हिचकी; कबूतर के समान अस्फुट शब्द कहना ( Delirium ), बारबार हाथ-पैर फैंकना ( कान वलसन्स-Convalescence ) इत्यादि सभी लक्षण पाये जाते हैं। इसका विस्तृत विवरण अलग परिशिष्ट में देखिये।

भरा रहता है; मुख-ओष्ठ तथा तालु सूखने लगते हैं; तन्द्रा तथा निद्रा के अधिक आने से दुःखी रहता है; बोलने की शक्ति तथा शरीर की कान्ति नष्ट हो जाती है। किसी भी अवस्था में शान्ति नहीं मिलती है; विपरीत पदार्थों की सदा इच्छा होती है; और बारम्बार हाथ-पैर को फैलाता रहता है और थूकके साथ किञ्चित् २ रक्त आने लगता है। इन सब लक्षणों से युक्त अत्यन्त भयङ्कर इस संनिपात का नाम वैद्य लोग "कर्कटक" कहते हैं ॥ ४८०-४८६ ॥

अथ हीनवातमध्यपित्ताधिककफवैदारिकसन्निपातलक्षणमाह—

**हीनमध्यप्रवृद्धैस्तु वातपित्तकफैश्च यः। तेन रोगास्त एवोक्ता यथादोषबलाश्रयाः ॥४८७॥**
**अल्पशूलं कटीतोदो मध्ये दाहो रुजा भ्रमः। भृशं क्लमः शिरोवस्तिमन्याहृदयवाग्रुजः ॥**
**प्रमीलकः श्वासकासहिक्काजाड्यविसंज्ञताः। प्रथमोत्पन्नमेनन्तु साधयन्ति कदा चन ॥४८९॥**
**एतस्मिन्सन्निवृत्ते तु कर्णमूले सुदारुणा। पिडिका जायते जन्तोर्यया कृच्छ्रेण जीवति ॥४९०॥**
**स वैदारिकसंज्ञोऽयं सन्निपातः सुदारुणः। त्रिरात्रात्परमेतस्य व्यर्थमौषधकल्पनम् ॥४९१॥**

हीनवात-मध्यपित्त-अधिककफ वाले "वैदारिक" संनिपात के लक्षण-हीनवात-मध्यपित्त-अधिककफ इन सबों के द्वारा जो संनिपात ज्वर होता है उसमें वातादिकों के जो पूर्वोक्त दाहादिक रोग होते हैं वे सब दोषबलानुसार होते ही हैं तथापि विशेष रूप से उसमें थोड़ा २ शूल; कमर में सूई चुभाने की सी पीड़ा छाती में दाह तथा पीड़ा, भ्रम; अत्यन्त क्लान्ति एवम् शिर-वस्ति (मूत्राशय) मन्या ( नाड )-हृदय इन स्थानों में तथा बोलने में पीड़ा होना; प्रमीलक (नेत्रों का मिचते जाना); श्वास; खांसी; हिचकी; शरीर में जड़ता और अत्यन्त बेहोशी होना ये सब लक्षण प्रगट होते हैं। और उत्पन्न होने के साथ ही यदि इस सन्निपात वाले रोगी की चिकित्सा की जाय तो कदाचित् वह बच सकता है अन्यथा उसकी मृत्यु निश्चित रहती है। और इस संनिपात के निवृत्त होने पर रोगी के कान के मूल भाग में अत्यन्त भयङ्कर फुड़िया उत्पन्न होती है, जिससे कि रोगी बड़ी कठिनता से मरने से बचता है। अन्यथा प्रायः मृत्यु हो जाती है। इस भयङ्कर संनिपात को वैद्य लोग "वैदारिक" नाम कहते हैं। तीन रात्रि के अन्दर यदि इसकी उचित चिकित्सा न की जाय तो बाद में औषध देना व्यर्थ हो जाता है, अर्थात् रोगी मरने से नहीं बचता है ॥ ४८७-४९१ ॥

अथ संनिपातज्वरविशेषाणां तन्त्रान्तरस्थनामान्याह—

**शीताङ्गस्त्विमलोद्भवज्वरगणे तन्द्री प्रलापी ततो—**
**रक्तष्ठीवयिता च तत्र गणितः सम्भुग्ननेत्रस्तथा।**
**साभिन्यासकजिह्वकश्च कथितः प्राक्सन्धिगोऽथान्तको—**
**रुग्दाहः सहचित्तविभ्रम इह द्वौ कर्णकण्ठग्रहौ ॥ ४९२ ॥**

उक्त विशेष संनिपात ज्वरों के ग्रन्थांतर में कहे हुये नाम—१ शीताङ्ग २ तन्द्री; ३ प्रलापी ४ रक्तष्ठीवयिता ५ संभुग्ननेत्र ६ अभिन्यासक ७ जिह्वक ८ सन्धिक ९ अन्तक १० रुग्दाह ११ चित्त-विभ्रम १२ कर्णग्रह १३ कण्ठग्रह ये १३ नाम त्रिदोष से उत्पन्न होने वाले ज्वरों के ग्रन्थान्तरों में कहे हुये हैं ॥ ४९२ ॥

**ॐअथ तन्त्रान्तरे वातोल्वणादीनां सन्निपातज्वरविशेषाणां त्रयोदशानां शीताङ्गादीनि त्रयोदशनामान्तराणि लक्षणान्तराणि चाह—शीताङ्ग इति। तन्द्री = तन्द्रिकः, प्रलापी = प्रलापकः, रक्तष्ठीवयिता = रक्तष्ठीवी, सम्भुग्ननेत्रः = भुग्ननेत्रः, अभिन्यासकः=अभिन्यासः, कर्णकण्ठग्रहौ = कर्णग्रहः, कर्णिकः। कण्ठग्रहः = कण्ठकुब्जकः ॥ ४९२ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—पूर्वोक्त वातोल्वणादिक १३ विशेष संनिपात ज्वरों के शीताङ्गादिक दूसरे १३ नाम ये सब हैं तथा उनके अन्य प्रकार से लक्षण भी आगे कहे

जाने वाले हैं। और मूल में "तन्द्री" पद से "तन्द्रिक"। "प्रलापी" पद से "प्रलापक"। "रक्तष्ठीवयिता" पद से "रक्तष्ठीवी"। "संभुग्ननेत्र" पद से "भुग्ननेत्र। "अभिन्यासक" पद से "अभिन्यास"। "कर्णकण्ठग्रहौ" अर्थात् "कर्णग्रह" पद से "कर्णिक तथा "कण्ठग्रह" पद से "कण्ठकुब्जक" संनिपात का ही बोध करना चाहिये॥ ४९२॥

## अथ तेषां प्रत्येकं लक्षणानि।

तत्र शीताङ्गसन्निपातलक्षणमाह—

**हिमशिरशरीरः सन्निपातज्वरी यः-श्वसनकसनहिक्कामोहकम्पप्रलापः।**
**क्लमबहुकफवातादाहवम्यङ्गपीडा-स्वरविकृतिभिरार्त्तः शीतगात्रः स उक्तः॥ ४९३॥**

शीताङ्गादिक संनिपातज्वरों के प्रत्येक लक्षणों में से प्रथम "शीताङ्ग" संनिपातज्वर के लक्षण—जिस संनिपात ज्वर में रोगी का शरीर बर्फ के समान शीतल हो और श्वास, खांसी, हिचकी, मोह, कम्प, प्रलाप, क्लान्ति तथा अधिक कफ का निकलना एवम् वायु का अधिक कुपित होना, दाह, वमन, अङ्गों में पीडा, स्वर में विकृति ये सब लक्षण प्रगट हों तो उसे "शीतगात्र" अर्थात् "शीताङ्ग" संनिपात ज्वर कहते हैं॥ ४९३॥

अथ तन्द्रिकसन्निपातलक्षणमाह—

**तन्द्राऽतीव ततस्तृषाऽतिसरणं श्वासोऽधिकः कासरुक्-**
**सन्तप्तातितनुर्गले श्वयथुना सार्द्धञ्च कण्डूः कफः।**
**सुश्यामा रसना क्लमः श्रवणयोर्मान्द्यञ्च दाहस्तथा**
**यत्र स्यात्स हि तन्द्रिको निगदितो दोषत्रयोत्थो ज्वरः॥ ४९४॥**

तन्द्रिक संनिपात ज्वर के लक्षण—जिस ज्वर में रोगी को अधिक तन्द्रा आती हो तथा प्यास अधिक लगती हो एवम् अतीसार, अधिक श्वास और खाँसी हो, शरीर अधिक गर्म हो, गले में सूजन के साथ खुजली तथा कफ हो जीभ काली हो एवम् क्लान्ति, कानों से अत्यन्त स्वल्प सुनाई पड़ना और दाह ये सब हों तो उसे वैद्यलोग त्रिदोष से उत्पन्न हुआ "तन्द्रिक" ज्वर कहते हैं॥४९४॥

अथ प्रलापकसन्निपातलक्षणमाह—

**यत्र ज्वरे निखिलदोषनितान्तरोष-जाते प्रलापबहुलाः सहसोत्थिताश्च।**
**कम्पव्यथापतनदाहविसंज्ञताः स्यु-र्नाम्ना प्रलापक इति प्रथितः पृथिव्याम्॥ ४९५॥**

प्रलापक संनिपातज्वर के लक्षण—जिस ज्वर में वातादिक संपूर्ण दोषों के प्रकुपित होने से रोगी अधिक प्रलाप करता हो तथा उठ २ कर भागता हो एवम् कम्प, शरीर में पीड़ा, उठने पर लड़खड़ा कर गिर पड़ना, दाह तथा अत्यन्त बेहोशी ( किसी विषय का ख्याल न रहना ) ये सब लक्षण प्रगट हों तो उसे संसार में प्रसिद्ध "प्रलापक" संनिपात ज्वर कहते हैं॥ ४९५॥

अथ रक्तष्ठीविसंनिपातलक्षणमाह—

**निष्ठीवो रुधिरस्य रक्तसदृशं कृष्णं तनौ मण्डलं-**
**लौहित्यं नयने तृषाऽरुचिवमिश्वासातिसारभ्रमाः॥**
**आध्मानञ्च विसंज्ञता च पतनं हिक्काऽङ्गपीडा भृशं-**
**रक्तष्ठीविनि सन्निपातजनिते लिङ्गं ज्वरे जायते॥ ४९६॥**

रक्तष्ठीवी सन्निपातज्वर के लक्षण—थूकने पर रक्त निकलना, शरीर में रक्त वर्ण के तथा काले चकत्तों का होना, नेत्रों में लालिमा, अधिक प्यास, अरुचि, वमन, श्वास, अतीसार, भ्रान्ति, अफरा, होश न रहना, उठते २ लड़खड़ा कर गिर पड़ना, हिचकी, अङ्गों में अत्यन्त पीडा होना ये सब लक्षण रक्तष्ठीवी सन्निपातज्वर वाले रोगी में होते हैं॥ ४९६॥

अथ भुग्ननेत्रसन्निपातज्वरलक्षणमाह—

**भृशं नयनवक्रता श्वसनकासतन्द्रा भृशं-प्रलापमदवेपथुश्रवणहानिमोहास्तथा ॥**
**पुरो निखिलदोषजे भवति यत्र लिङ्गं ज्वरे पुरातनचिकित्सकैः स इह भुग्ननेत्रो मतः ॥**

भुग्ननेत्र सन्निपातज्वर के लक्षण—जिस सन्निपातज्वर में रोगी के नेत्रों में टेढ़ापन हो एवम् श्वास, तन्द्रा, अधिक प्रलाप, मद, कम्प, वधिरता (कानों से अत्यन्त कम सुनाई पड़ना) तथा मोह ये सब लक्षण प्रगट हों तो उसे प्राचीन वैद्यलोग भुग्ननेत्र संनिपात कहते हैं ॥ ४९७ ॥

अथाभिन्याससन्निपातलक्षणमाह—

**दोषास्तीव्रतरा भवन्ति बलिनः सर्वेऽपि यत्र ज्वरे**
**मोहोऽतीव विचेष्टता विकलता श्वासो भृशं मूकता ॥**
**दाहश्चिक्कणमाननञ्च दहनो मन्दो बलस्य क्षयः**
**सोऽभिन्यास इति प्रकीर्त्तित इह प्राज्ञैर्भिषग्भिः पुरा ॥ ४९८ ॥**

अभिन्यास सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस सन्निपातज्वर में सम्पूर्ण वातादिक दोष अत्यन्त तीव्र तथा बलवान् हों एवम् रोगी में अधिक मोह तथा चेष्टाहीनता हो और विकलता, अधिक श्वास, मूकता ( न बोलना ), दाह, मुख में चिकनापन, अग्नि की मन्दता तथा बल की हानि ये सब हों तो उसे प्राचीन वैद्यजन "अभिन्यास" नामक सन्निपात कहते हैं ॥ ४९८ ॥

अथ जिह्वकसन्निपातज्वरलक्षणमाह—

**त्रिदोषजनिते ज्वरे भवति यत्र जिह्वा भृशं-वृता कठिनकण्टकैस्तदनु निर्भरं मूकता ॥**
**श्रुतिक्षतिबलक्षतिश्वसनकाससन्तप्तताः-पुरातनभिषग्वरास्तमिह जिह्वकं चक्षते ॥ ४९९ ॥**

जिह्वक सन्निपातज्वर के लक्षण—जिस सन्निपातज्वर में रोगी की जिह्वा में अत्यन्त कठिन काँटे पड़ जाँय तथा उसके बाद ही अत्यन्त मूकता हो जाय अर्थात् वह किसी प्रकार से बोल न सके, और सुनने की शक्ति तथा बल की हानि हो एवम् श्वास, खांसी तथा शरीर में अधिक ताप हो तो उसे प्राचीन वैद्यजन "जिह्वक" सन्निपात कहते हैं ॥ ४९९ ॥

अथ सन्धिगसन्निपातलक्षणमाह—

**व्यथाऽतिशयिता भवेच्छ्वयथुसंयुता सन्धिषु, प्रभूतकफता मुखे विगतनिद्रता कासरुक् ॥**
**समस्तमिति कीर्त्तितंभवति लक्ष्म यत्र ज्वरे, त्रिदोषजनिते बुधैः स हि निगद्यते सन्धिगः ॥**

सन्धिग सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस सन्निपात ज्वर में रोगी के सन्धिस्थानों में शोथ के साथ २ अधिक पीड़ा भी हो और मुख में अत्यन्त कफ लिपटा रहता हो, नींद न आती हो तथा खांसी अधिक आती हो तो उसें वैद्यजन "सन्धिग" सन्निपात कहते हैं ॥ ५०० ॥

अथान्तकसन्निपातलक्षणमाह—

**यस्मिँल्लक्षणमेतदस्ति सकलैर्दोषैरुदीते ज्वरे-ऽजस्रं मूर्द्धविधूननं सकसनं सर्वाङ्गपीडाऽधिका ॥**
**हिक्काश्वाससदाहमोहसहिता देहेऽतिसन्तप्तता,**
**वैकल्यञ्चवृथावचांसि मुनिभिः संकीर्त्तितः सोन्तकः ॥ ५०१ ॥**

अन्तक सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस सन्निपात ज्वर में रोगी निरन्तर शिर को हिलाया करै तथा खांसी, सर्वाङ्ग में अधिक पीड़ा, हिचकी, श्वास, दाह, मोह, देह में अत्यन्त सन्ताप, विकलता और व्यर्थ बकवाद करना ये सब लक्षण देख पड़ते हों तो उसे आयुर्वेदज्ञ मुनिजन "अन्तक" नामक सन्निपात कहते हैं ॥ ५०१ ॥

अथ रुग्दाहसन्निपातलक्षणमाह—

**दाहोऽधिको भवति यत्र तृषा च तीव्रा श्वासप्रलापविरुचिभ्रममोहपीडाः ॥**

**मन्याहनुव्यथनकण्ठरुजः श्रमश्च रुग्दाहसंज्ञ उदितस्त्रिभवो ज्वरोऽयम् ॥ ५०२ ॥**

रुग्दाह सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस सन्निपात ज्वर में रोगी को अधिक दाह होता हो तथा प्यास अधिक लगती हो एवम् श्वास, प्रलाप, विरुचि ( विपरीत रुचि ), भ्रम, मोह, पीड़ा, मन्या ( नाड ) तथा ठोडी में अत्यन्त वेदना, कण्ठ में पीड़ा, थकावट ये सब लक्षण प्रकट हो रहे हों तो उसे "रुग्दाह" संज्ञक सन्निपात समझना चाहिये ॥ ५०२ ॥

अथ चित्तभ्रमसन्निपातलक्षणमाह—

**गायति नृत्यति हसति प्रलपति विकृतं निरीक्षते मुह्येत्।**
**दाहव्यथाभयार्त्तो नरस्तु चित्तभ्रमे ज्वरे भवति ॥ ५०३ ॥**

चित्तभ्रम सन्निपात ज्वर के लक्षण—"चित्तभ्रम" सन्निपातज्वर में रोगी गाना गाता है, नाचता है, हंसता है, प्रलाप करता है, बुरे ढंग से देखता है तथा मोह को प्राप्त होता है एवम् दाह, व्यथा तथा भय से पीड़ित होता है ॥ ५०३ ॥

अथ कर्णिकसन्निपातलक्षणमाह—

**दोषत्रयेण जनितः किल कर्णमूले तीव्रा ज्वरे भवति तु श्वयथुर्व्यथा च ।**
**कण्ठग्रहो बधिरता श्वसनं प्रलापः प्रस्वेदमोहदहनानि च कर्णिकाख्ये ॥ ५०४ ॥**

कर्णिक सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस ज्वर में तीनों दोषों के कुपित होने से रोगी के कान के मूलभाग में सूजन के साथ २ तीव्र पीड़ा हो तथा कण्ठ का अवरोध, बधिरता ( बहिरापन ), श्वास, प्रलाप, अधिक पसीना निकलना, मोह तथा दाह होता हो तो उसे "कर्णिक" सन्निपात कहते हैं ॥ ५०४ ॥

अथ कण्ठकुब्जसन्निपातलक्षणमाह—

**कण्ठःशूकशतावरुद्धवदतिश्वासः प्रलापोऽरुचिर्दाहो**
**देहरुजा तृषाऽपि च हनुस्तम्भः शिरोऽर्त्तिस्तथा ।**
**मोहो वेपथुना सहेति सकलं लिङ्गं त्रिदोषज्वरे यत्र**
**स्यात्स हि कण्ठकुब्ज उदितः प्राच्यैश्चिकित्साबुधैः ॥**

कण्ठकुब्ज सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस सन्निपात ज्वर में रोगी का कण्ठ सैकड़ों धान के शूक के समान कांटों से घिरे हुये के सदृश प्रतीत हो तथा अत्यन्त श्वास, प्रलाप, अरुचि, दाह, शरीर में पीड़ा, प्यास, ठोडी का जकड़ जाना, शिर में पीड़ा, मोह और कम्प ये सब लक्षण प्रगट हों तो उसे प्राचीन चिकित्सा-शास्त्र के पण्डित लोग "कण्ठकुब्ज" सन्निपात कहते हैं ॥ ५०५ ॥

अथ सन्निपातज्वरसाध्यासाध्यत्वमाह—

**सन्धिगस्तेषुसाध्यः स्यात्तन्द्रिकश्चित्तविभ्रमः। कर्णिको जिह्वकः कण्ठकुब्जः पञ्चापि कष्टकाः ॥**
**रुग्दाहस्त्वतिकष्टेन संसाध्यस्तेषु भाषितः। रक्तष्ठीवी भुग्ननेत्रः शीतगात्रः प्रलापकः ।**
**अभिन्यासोऽन्तकश्चैते षडसाध्याः प्रकीर्त्तिताः ॥ ५०७ ॥**

उक्त सन्निपात ज्वरों के मध्य में साध्य तथा असाध्य सन्निपात ज्वरों के नाम—इन पूर्वोक्त सन्निपात ज्वरों में सन्धिग सन्निपात साध्य है तथा १ तन्द्रिक २ चित्तविभ्रक ३ कर्णिक ४ जिह्वक ५ कण्ठकुब्ज ये ५ सन्निपातज्वर कष्टसाध्य हैं, और रुग्दाह सन्निपात अत्यन्त कष्टसाध्य है एवम् १ रक्तष्ठीवी २ भुग्ननेत्र ३ शीतगात्र ४ प्रलापक ५ अभिन्यास ६ अन्तक ये ६ सन्निपात ज्वर असाध्य कहे हुये हैं ॥ ५०६–५०७ ॥

अथान्यग्रन्थोक्तवातोल्वणादित्रयोदशसन्निपातानां कुम्भीपाकादीनां नामान्याह—

**कुम्भीपाकः प्रोर्णुनावः प्रलापी ह्यन्तर्दाहो दण्डपातोऽन्तकश्च ।**

एणीदाहश्चाथ हारिद्रसंज्ञो भेदा एते सन्निपातज्वरस्य ॥ ५०८ ॥
अजघोषभूतहासौ यन्त्रापीडश्च संन्यासः । संशोषी च विशेषास्तस्यैवोक्तास्त्रयोदशान्यत्र ॥

अन्य ग्रन्थों में कहे हुये पूर्वोक्त वातोल्बणादि भेद से १३ सन्निपात ज्वरों के अन्य १३ कुम्भीपाकादि नाम—१ कुम्भीपाक २ प्रोर्णुनाव ३ प्रलापी ४ अन्तर्दाह ५ दण्डपात ६ अन्तक ७ एणीदाह ८ हारिद्र ९ अजघोष १० भूतहास ११ यन्त्रपीड १२ संन्यास १३ संशोषी ये १३ नाम अन्यत्र क्रम से पूर्वोक्त वातोल्बणादि संनिपात ज्वरों के कहे हुए हैं ॥ ५०८–५०९ ॥

### अथैषां लक्षणानि ।

तत्र कुम्भीपाकलक्षणमाह—

घोणाविवरक्षरद्बहु–शोणासितलोहितं सान्द्रम् ।
विलुठन्मस्तकमभितः–कुम्भीपाकेन पीडितं विद्यात् ॥ ५१० ॥

कुम्भीपाक संनिपात ज्वर के लक्षण—जिस सन्निपात ज्वर में रोगी की नाक से काला, लाल एवम् गाढ़ा रुधिर निकलता हो और वह अपने शिर को इधर उधर बारम्बार गिराता हो तो उसे "कुम्भीपाक" सन्निपात ज्वर से पीड़ित समझना चाहिये ॥ ५१० ॥

अथ प्रोर्णुनावसन्निपातलक्षणमाह—

उत्क्षिप्य यः स्वमङ्गं–क्षिपत्यधस्तात्क्षितान्तमुच्छ्वसिति ।
तं प्रोर्णुनावजुष्टं विचित्रकष्टं विजानीयात् ॥ ५११ ॥

प्रोर्णुनाव संनिपात ज्वर के लक्षण—जिस संनिपात ज्वर में रोगी बारम्बार अपने हाथ–पैर आदि अङ्गों को ऊपर उठाकर पुनः नीचे को इधर उधर फेंकता हो तथा अत्यन्त जोर से श्वास लेता हो तो उसे अनेक प्रकार के कष्ट देने वाले "प्रोर्णुनाव" संनिपात ज्वर से पीड़ित समझना चाहिये ॥ ५११ ॥

अथ प्रलापिसन्निपातलक्षणमाह—

स्वेदभ्रमाङ्गभेदाः कम्पोद्वथुर्वमिर्व्यथा कण्ठे। गात्रञ्च गुर्वतीव प्रलापिजुष्टस्य जायते लिङ्गम् ॥

प्रलापी सन्निपात ज्वर के लक्षण—प्रलापी सन्निपात ज्वर वाले रोगी को पसीना, भ्रम, शरीर में तोड़ने की सी पीड़ा, कम्प, नेत्रादिक में दाह, वमन, कण्ठ में पीड़ा और शरीर में गुरुता (भारीपन) ये सब लक्षण प्रगट होते हैं ॥ ५१२ ॥

अथान्तर्दाहसन्निपातलक्षणमाह—

अन्तर्दाहः शैत्यं–बहिः श्वयथुररतिरति तथा श्वासः ।
अङ्गमपि दग्धकल्पं–सोऽन्तर्दाहार्दितः कथितः ॥ ५१३ ॥

अन्तर्दाह सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस ज्वर में रोगी के शरीर के अन्दर दाह हो और ऊपर से सर्दी भी मालूम पड़ती हो तथा शोथ, बेचैनी, श्वास भी हो एवम् उसे अपना शरीर जलते हुये के समान प्रतीत होता हो तो उसे "अन्तर्दाह" सन्निपात ज्वर से पीडित कहना चाहिये ॥

अथ दण्डपातसन्निपातलक्षणमाह—

नक्तन्दिवा न निद्रा–मुपगृह्णाति मूढधीर्नभसः । उत्थाय दण्डपाती भ्रमातुरः सर्वतो भ्रमति ॥

दण्डपात सन्निपात ज्वर के लक्षण—जिस ज्वर में रोगी को दिन में या रात्रि में कभी नींद न आती हो और वह बुद्धि के भ्रम से आकाश की तरफ किसी वस्तु को पकड़ने के लिये जैसे कोई हाथ पसारता है उस भांति बराबर पसारता रहता है और एकाएक उठकर दण्ड की भांति बारम्बार गिर पड़ता हो एवम् भ्रम से युक्त चारो तरफ घूर्णन करता हो तो उसे "दण्डपात" सन्निपात ज्वर से पीड़ित समझना चाहिये ॥ ५१४ ॥

*नभसो गृह्णाति = अकाशात् किञ्चिद् ग्रहीतुं करौ प्रसारयतीत्यर्थः ॥ ५१४ ॥

यहां पर "नभसो गृह्णाति" इन पदों का "आकाश की तरफ किसी वस्तु को पड़ने के लिये जैसे कोई हाथ पसारता रहता है उस भांति बराबर पसारता रहता है" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ५१४ ॥

अथान्तकसन्निपातलक्षणमाह—

**सम्पूर्यते शरीरं-ग्रन्थिभिरभितस्तथोदरं मरुता। श्वासातुरस्य सततं-विचेतनस्यान्तकार्त्तस्य॥**

अन्तक संनिपात ज्वर के लक्षण—अन्तक संनिपात ज्वर वाले रोगी के शरीर में चारों तरफ गांठें निकल आती हैं और उदर वायु से भर जाता है तथा वह निरन्तर श्वास से अत्यन्त पीड़ित हो जाता है एवम् संज्ञा से रहित भी हो जाता है ॥ ५१५ ॥

अथैणीदाहसन्निपातलक्षणमाह—

**परिधावतीव गात्रे रुक्पात्रे भुजगपतगहरिणगणः। वेपथुमतः सदाहस्यणीदाहज्वरार्त्तस्य॥**

एणीदाह संनिपात ज्वर के लक्षण—जिस रोगी को एणीदाह संनिपात ज्वर होता है तो उसके शरीर में अत्यन्त पीड़ा होती है तथा उसे अपने शरीर के ऊपर सांप, पांखी तथा हरिण का समूह दौड़ रहे हों ऐसा प्रतीत होता है। और शरीर में कम्प तथा दाह भी होता रहता है ॥ ५१६ ॥

***रुक्पात्रे = पीडाभाजने, गात्रस्य विशेषणमेतत् ॥ ५१६ ॥**

यहां पर "रुक्पात्रे" इस पद का "पीड़ा भाजन अर्थात् शरीर में अत्यन्त पीड़ा होती है "यह अर्थ समझना चाहिये। क्योंकि यह विशेषण गात्र अर्थात शरीर का है ॥ ५१६ ॥

अथ हारिद्रकसन्निपातलक्षणमाह—

**यस्यातिपीतमङ्गं नयने सुतरां मलस्ततोऽप्यधिकम्।**
**दाहोऽतिशीतता बहि-रस्य स हारिद्रको ज्ञेयः ॥ ५१७ ॥**

हारिद्रक संनिपात ज्वर के लक्षण—जिस ज्वर में रोगी का शरीर अत्यन्त पीला हरदी से पुते हुये के समान हो जाता है तथा उसकी अपेक्षा नेत्र अधिक पीले हो जाते हैं एवम् नेत्र से भी बढ़ कर मल अधिक पीला हो जाता है। और शरीर के अन्दर दाह होता है किन्तु ऊपर से सरदी प्रतीत होती है तो उसे "हारिद्रक" संनिपात कहते हैं ॥ ५१७ ॥

अथाजघोषसन्निपातलक्षणमाह—

**छगलकसमानगन्धः-स्कन्धरुजावान्निरुद्धगलरन्ध्रः।**
**अजघोषसन्निपातादाताम्राक्षः पुमान् भवति ॥ ५१८ ॥**

अजघोष संनिपात ज्वर के लक्षण—अजघोष संनिपात ज्वर होने से रोगी के नेत्र तामे के समान लाल वर्ण के हो जाते हैं और उसके शरीर से बकरे के समान गन्ध आने लगता है, कन्धों में पीड़ा होती है तथा गले का छिद्र अवरुद्ध हो जाता है ॥ ५१८ ॥

अथ भूतहाससन्निपातलक्षणमाह—

**शब्दादीनधिगच्छति, न स्वान् विषयान् यदिन्द्रियग्रामैः।**
**हसति प्रलपति परुषं, स ज्ञेयो भूतहासार्त्तः ॥ ५१९ ॥**

भूतहास संनिपात ज्वर के लक्षण—जो रोगी अपने ज्ञानेन्द्रियों से शब्द आदिक विषयों को नहीं ग्रहण करता है अर्थात् जो देख सुन आदि नहीं सकता है और हंसता है तथा कर्कश स्वर से प्रलाप करता है तो उसे भूतहास संनिपात ज्वर से पीड़ित समझना चाहिये ॥ ५१९ ॥

अथ यन्त्रापीडसन्निपातलक्षणमाह—

**येन मुहुर्ज्वरवेगाद्-यन्त्रेणेवावपीड्यते गात्रम्। रक्तं पित्तञ्च वमेद्-यन्त्रापीडः स विज्ञेयः॥**

यन्त्रापीड संनिपात ज्वर के लक्षण—जिस ज्वर में रोगी को अपना शरीर वारंवार ज्वर के वेग से कोल्हू में पेरने की भांति पीड़ित प्रतीत होता हो और उसे रक्तसहित पित्त का वमन होता हो तो वह यन्त्रापीड संनिपात ज्वर कहलाता है ॥ ५२० ॥

अथ संन्याससन्निपातलक्षणमाह—

**अतिसरति वमति कूजति गात्राण्यभितश्चिरं नरः क्षिपति।**
**संन्याससन्निपाते प्रलपत्युग्राक्षिमण्डलो भवति ॥ ५२१ ॥**

संन्यास संनिपात ज्वर के लक्षण—संन्यास संनिपात ज्वर में रोगी प्रलाप करता है तथा उसका नेत्रमण्डल देखने में उग्र हो जाता है एवम् उसे अतीसार और वमन होता है तथा वह धीरे-धीरे अव्यक्त शब्द करने लगता है एवम् बहुत देर तक अपने अङ्गों को इधर-उधर फेंकता है ॥ ५२१ ॥

अथ संशोषिसन्निपातलक्षणमाह—

**मेचकवपुरतिमेचक-लोचनयुगलो मलोत्सर्गात्।**
**संशोषिणि सितपिडिका-मण्डलयुक्तो ज्वरे नरो भवति ॥ ५२२ ॥**

संशोषी सन्निपात ज्वर के लक्षण—संशोषी सन्निपात ज्वर में रोगी का शरीर अधिक दस्त आने से काला पड़ जाता है तथा दोनों नेत्र भी अत्यन्त काले हो जाते हैं। और शरीर में सफेद २ फुंसियों का मण्डल उत्पन्न हो जाता है ॥ ५२२ ॥

अथ सन्निपातज्वरभयङ्करतामाह—

**नारायण एव भिषग्-भेषजमेतेषु जाह्नवीनीरम्। नैरुज्यहेतुरेको-नित्यं मृत्युञ्जयो ध्येयः ॥**

सन्निपात ज्वर की भयङ्करता—इन सब सन्निपात ज्वरों में श्रीनारायण ही प्रधान रूप से वैद्य रह जाते हैं और ओषधियों में केवल गङ्गाजल ही रह जाता है और आरोग्य होने के लिये एक मृत्युञ्जय भगवान् शिवजी का ध्यान मात्र रह जाता है। अर्थात् अत्यन्त भयङ्कर होने से बड़ी कठिनता से रोगी के प्राण बचते हैं ॥ ५२३ ॥

अथासाध्यसन्निपातज्वरलक्षणमाह—

**सन्निपातज्वरस्यान्ते कर्णमूले सुदारुणः। शोथः सञ्जायते तेन कश्चिदेव प्रमुच्यते ॥ ५२४ ॥**

असाध्य सन्निपात ज्वर के लक्षण—जब सन्निपात ज्वर के अन्त में रोगी के कान के मूल भाग में अत्यन्त दारुण शोथ उत्पन्न होता है तब उस के होने से कोई २ ही रोगी मरने से बचते हैं अन्यथा प्रायः सभी मर जाते हैं ॥ ५२४ ॥

***सुदारुणो मारकत्वाद्, यतस्तेनशोथेनकश्चिदेवप्रमुच्यते, कोऽपि जीवितं न त्यजतीत्यर्थः॥**

यहां पर शोथ के विशेषण में "सुदारुण—अर्थात् अत्यन्त दारुण" पद का जो निर्देश किया है वह मारक होने के कारण से समझना चाहिये। और "तेन कश्चिदेव प्रमुच्यते" पदों का "उसके होने से कोई २ ही रोगी मरने से बचते हैं" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ५२४ ॥

अथ सन्निपातसाध्यासाध्यतामाह—

**सन्निपातज्वरान्कष्टानसाध्यानपरे जगुः ॥ ५२५ ॥**
**दोषे प्रवृद्धे नष्टेऽग्नौ सर्वसम्पूर्णलक्षणः। सन्निपातज्वरोऽसाध्यः कष्टसाध्यस्ततोऽन्यथा ॥**

सन्निपात ज्वरों की साध्यता तथा असाध्यता—सन्निपात ज्वरों को कोई वैद्य कष्टसाध्य और कोई वैद्य असाध्य बतलाते हैं अर्थात् सन्निपात ज्वर सुखसाध्य किसी भी दशा में नहीं होते हैं। और दोष यदि अधिक बढ़े हुये हों तथा अग्नि मन्द हो गई हो एवम् दाह-शीतादिक जितने लक्षण सन्निपात ज्वर के होते हैं वे सभी पूर्ण रूपसे रोगी में यदि पाये जाते हों तो उस संनिपात ज्वर

को असाध्य समझना चाहिये, और इससे अन्यथा होने पर सन्निपात ज्वर को कष्टसाध्य समझना चाहिये ॥ ५२५-५२६ ॥

***सर्वाणि दाहशीतादीनि सम्पूर्णान्यातुरगतानि प्रोक्तानि यावल्लक्षणानि यस्य सः । ततोऽन्यथा = दोषे पक्वेऽग्नौ दीप्ते स्वल्पलक्षणकः कष्टसाध्य इत्यर्थः ॥ ५२५-५२६ ॥**

यहां पर "सर्वसम्पूर्णलक्षणः" पद का "दाह-शीतादिक जितने लक्षण सन्निपात ज्वर के होते हैं वे सभी पूर्ण रूप से रोगी में यदि पाये जाते हों" यह अर्थ समझना चाहिये। और "ततोऽन्यथा-अर्थात् इससे अन्यथा होने पर" इन पदों का "दोषों के परिपक्व होने पर तथा अग्नि के प्रदीप्त रहने पर, और सन्निपात ज्वर के पूर्वोक्त लक्षणों में से बहुत थोड़े लक्षण रोगियों में रहने पर" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ५२५-५२६ ॥

अथ सामान्यसन्निपातज्वरचिकित्सामाह—

**सन्निपातार्णवे मग्नं योऽभ्युद्धरति मानवम् । कस्तेन न कृतो धर्मः काञ्च पूजां न सोऽर्हति॥ मृत्युना सह योद्धव्यं सन्निपातं चिकित्सता । यश्च तत्र भवेज्जेता सजेताऽऽमयसंकुले ॥**

सामान्यरूप से सन्निपात ज्वर की चिकित्सा—जो वैद्य सन्निपातज्वररूपी समुद्र में डूबे हुये मनुष्य का उद्धार करता है अर्थात् चिकित्सा द्वारा उसे रोगमुक्त करता है। उसने कौन सा धर्म नहीं किया और कौन सी पूजा के योग्य नहीं हुआ ? अर्थात् वह सभी प्रकार के धर्मों का पालन कर चुका और सभी प्रकार की पूजा ( सम्मान ) प्राप्त करने के योग्य हो चुका। और सन्निपात की चिकित्सा करने वाले वैद्य को पूरा मृत्यु के साथ युद्ध करना पड़ता है। अतः इसमें जिसने जय प्राप्त कर लिया अर्थात् सन्निपात ज्वर को दूर कर सका तो उसे सम्पूर्ण व्याधियों को जीतने वाला अर्थात् दूर करने में योग्य समझना चाहिये ॥ ५२७-५२८ ॥

**श्लेष्मनिग्रहमेवादौ कुर्याद्व्याधौ त्रिदोषजे । संसर्गे यो गरीयान्स्या-दुपक्रम्यःसवै भवेत् ॥**

सन्निपात ज्वरों में सर्वप्रथम कफ को बढ़ने से रोकना चाहिये अर्थात् चिकित्सा द्वारा कफ का शमन करना चाहिये। और द्विदोषज ज्वरों में जो दोष अधिक बलवान् हो उसी की सर्व[1] प्रथम चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ४२९ ॥

---

१. चरक ने भी लिखा है:—

"वर्धनेनैकदोषस्य क्षमणेनोच्छ्रितस्य वा ।
कफस्थानानुपूर्व्या वा सन्निपातज्वरं जयेत् ।"     ( चरक-चिकित्सा-अ० ३ )

सन्निपात में अधिक बढ़ हुये दोष को कम करते हुये तथा सबसे न्यूनबल दोष को बढ़ाते हुये संनिपात की चिकित्सा करनी चाहिये। अर्थात् संनिपात में तीनों ही दोष बढ़े हुये हों तो उनकी अधिकता की मात्रा के अनुसार कोई दोष अधिक, अधिकतर तथा अधिकतम होंगे यहां पर जो दोष सबसे अधिक बढ़ा हुआ हो उसको कम करने तथा दोषों में अपेक्षाकृत सबसे कम शक्ति वाले दोष को बढ़ाने वाली चिकित्सा करनी चाहिये। उदाहरण के लिये कफ अधिक तथा वात और पित्त क्रमशः अधिकतर तथा अधिकतम हों तो मधुर रसका सेवन करावें, इससे सबसे कमशक्ति वाले दोष कफ की वृद्धि होगी तथा वात और पित्त क्षीण होंगे। इस प्रकार एक दोष को बढ़ाकर तथा अन्य दोषों को घटाते हुये संनिपात की चिकित्सा करें। अथवा कफस्थान के अनुसार चिकित्सा करें। कफ का स्थान आमाशय है अतः "स्थानं जयेद्धि पूर्वम्" के अनुसार कफशामक चिकित्सा करनी चाहिये। दोष प्रथम आमाशय को ही दूषित करके ज्वर को उत्पन्न करते हैं अतः उसके तथा कफ के भी शान्त्यर्थ लङ्घनादि कराना चाहिये।

⁂निरस्ते श्लेष्मणि ह्यस्यस्रोतःसूद्घाटितेषु च । लाघवं जायते सद्यस्तृष्णा चैवोपशाम्यति ॥

यहां पर संनिपात ज्वर में सर्वप्रथम जो कफ का शमन करने को कहा गया है वह इस आशय से कि अन्यत्र यह लिखा है कि—कफ का शमन होने पर रोगी के स्रोतों का छिद्र खुल जाने से शरीर में लघुता होती है तथा तत्काल ही प्यास भी दूर हो जाती है ॥ ९१ ॥

अन्यच्च—

⁂"संनिपातज्वरे पूर्वं कुर्यादामकफापहम् । पश्चाच्छ्लेष्मणि संक्षीणे शमयेत् पित्तमारुतौ" ॥

और भी कहा हुआ है कि-संनिपात ज्वर में सर्वप्रथम आमकफ को नाश करने वाली चिकित्सा करनी चाहिये तदुपरान्त जब कफ क्षीण हो जाय तब पित्त तथा वायु के शमनार्थ चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ९२ ॥

⁂यत्पुनस्तन्त्रान्तरे—

⁂"शमयेत् पित्तमेवादौ ज्वरेषु समवायिषु । दुर्निवारतमं तद्धि ज्वरार्त्तेषु विशेषतः" ॥९३॥

और जो किसी २ ग्रन्थों में यह पाया जाता है कि—संनिपात ज्वर में सर्वप्रथम पित्तका[1] ही शमन करना चाहिये, क्योंकि ज्वररोगियों में विशेष करके वही अर्थात् पित्त ही निवारण करने में कठिन होता है अर्थात् ज्वर पित्तप्रधान होता है अतः सर्वप्रथम पित्त का ही शमन करना चाहिये ॥ ९३ ॥

⁂अन्यत्रापि—

⁂"समवाये हि दोषाणां पूर्वं पित्तमुपाचरेत् । ज्वरे चैवातिसारे च सर्वत्रान्यत्र मारुतम्" ॥

और इसके अतिरिक्त अन्यत्र भी यह कहा हुआ है कि—जहां पर दोषों का सन्निपात हो वहां पर प्रथम पित्त का उपचार करना चाहिये, विशेष करके ज्वर तथा अतीसार रोगों में अवश्य करना चाहिये । इसके अतिरिक्त अन्य रोगों में सर्वत्र सर्वप्रथम संनिपात में वायु की ही चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ९४ ॥

⁂एतेनाप्यामकफनिग्रहानन्तरं पित्तं, पित्तप्रशमात्परं वातप्रत्यनीकं कार्यमेव, सन्निपातज्वरातिसारयोर्बोद्धव्यम्, अन्यस्मिन्नामये वायोरेवादौ प्रतिकुर्याद् । यथा—

⁂"वातस्यानुजयेत् पित्तं पित्तस्यानुजयेत् कफम् । त्रयाणां वा जयेत् पूर्वं यो भवेद् बलवत्तमः" ॥

इस वचन से यही समझना चाहिये कि-आमकफ की चिकित्सा करने के बाद पित्त की चिकित्सा करनी चाहिये । और पित्त का शमन होने के बाद वायु की चिकित्सा करनी चाहिये किन्तु यह प्रक्रिया केवल संनिपात ज्वर तथा संनिपातातीसार ही में समझनी चाहिये । इनसे भिन्न अन्य रोगों में तो वायु ही की सर्वप्रथम चिकित्सा करनी चाहिये । जैसा कि कहा हुआ है कि—सामान्य रूप से संनिपात रोगों में सर्वप्रथम वायु की चिकित्सा करने के बाद पित्त की चिकित्सा करनी चाहिये, पित्त के बाद कफ की चिकित्सा करना उचित है, अथवा वातादिक तीनों दोषों के मध्य में जो उस समय सबसे अधिक बलवान् हो सर्वप्रथम उसकी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ९५ ॥

---

१. सुश्रुत का कथन है कि सन्निपात ज्वर में प्रथम पित्त का शमन करना चाहिये ।
"शमयेत् पित्तमेवादौ ज्वरेषु समवायिषु । दुर्निवारतरं तद्धि ज्वरार्त्तेषु विशेषतः ॥"
इस सुश्रुत के वचन को जीर्ण त्रिदोष ज्वर के विषय में समझना चाहिये ऐसी चक्रपाणि की सम्मति है । नवीन त्रिदोषज्वर में प्रथम कफशमन ही करना चाहिये । आगे चलकर मूल में ही स्पष्ट कहेंगे कि-आम तथा कफ की प्रथम चिकित्सा करनी चाहिये इनके शमन करने के बाद ही पित्त की चिकित्सा तदुपरांत वात की चिकित्सा करनी चाहिये ।

ॐतथा हि तन्त्रान्तरे—

ॐ"ज्वरे त्रिदोषजे सामे शमयेत् कफमादितः । पाकान्तमागते पित्तं चिरजे विषमेऽनिलम्"॥

और तन्त्रान्तरों में भी स्पष्ट रूप से प्रथम कफ की चिकित्सा करने के लिये कहा हुआ है कि—त्रिदोष से उत्पन्न हुए ( संनिपात ) ज्वर में सामावस्था रहने पर सर्वप्रथम कफ की चिकित्सा करनी चाहिये। और जब दोष परिपक्व हो जायँ तब पित्त की चिकित्सा करनी चाहिये, और पुराने विषम ज्वर में अथवा पुराने ज्वर तथा विषमज्वर में सर्वप्रथम वायु की चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ९६ ॥

ॐसंसर्ग-दोषद्वयसंसर्गे। गरीयान्=बलवत्तरः ॥ ५२९ ॥

और पूर्वोक्त ५२९ वें श्लोक में "संसर्गे" पद का "दो दोषों का संसर्ग ( सम्बन्ध ) रहने पर अर्थात् द्विदोषज ज्वर में" तथा "गरीयान्"पद का "अधिक बलवान् हो"यह अर्थ समझना चाहिये॥

**अंशांशं यत्र दोषाणां विवेक्तुं नैव शक्नुयात्। क्रियां साधारणीं तत्र विदधीत चिकित्सकः ॥**
**लङ्घनं वालुकास्वेदो नस्यं निष्ठीवनं तथा। अवलेहोऽञ्जनं चैव प्राक्प्रयोज्यं त्रिदोषजे ॥५३१॥**

जिस संनिपात ज्वर में वैद्य वातादिक दोषों के अंशांश अर्थात् कौन दोष कितने अंश में है इस विषय का विचार भली भांति न कर सके तो वहाँ पर साधारण रूप से निम्नलिखित क्रियाओं को करे। जो कि ये हैं—त्रिदोषज ज्वर में प्रथम लङ्घन ( उपवास ), वालुकास्वेद, नस्य, निष्ठीवन, अवलेह और अञ्जन ये सब कर्म रोगी को कराना चाहिये ॥ ५३०-५३१ ॥

ॐज्वरयितिशेषः ॥ ५३०-५३१ ॥

यहां तर मूल में "त्रिदोषजे" इस पद के साथ "ज्वरे" इस पद की कमी होने से उसको ऊपर से लाकर अन्वय करके "त्रिदोषज ज्वर में" यह अर्थ किया गया है" ऐसा समझना चाहिये ॥

**क्रियाभिस्तुल्यरूपाभिः क्रियासांकर्यमिष्यते। भिन्नरूपतया तास्तु न हि कुर्वन्ति दूषणम्॥**

समान रूप वाली क्रियायों के एक साथ करने से ही क्रियाओं का संकरता नामक दोष होता है किन्तु यदि वे भिन्न रूप वाली हों तो उनके एक साथ करने पर किसी भांति का दोष क्रियासंकरतामूलक नहीं होता है ॥ ५३२ ॥

**ॐननु—क्रियायास्तु गुणालाभे क्रियामन्यां प्रयोजयेत्।**
**पूर्वस्यां शान्तवेगायां न क्रियासंकरो हितः ॥ ९६ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—इस श्लोक को क्यों कहा गया ? इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—किसी भी क्रिया के करने के बाद यदि उसका गुण न प्राप्त होता हो तो पूर्व में की हुई क्रिया का वेग जब शान्त हो जाय तभी दूसरी क्रिया का प्रयोग करना चाहिये, क्योंकि क्रियाओं की संकरता होने से रोगी का हित नहीं होता है प्रत्युत हानि ही होती है ॥ ९७ ॥

**ॐइति वचनेन क्रियासंकरस्य निषिद्धत्वात्कथमत्र नस्यनिष्ठीवनावलेहाञ्जनानि युगपद्विधीयन्त इत्याशङ्कयाऽऽह—क्रियेति ॥ ५३२ ॥**

इस वचन से क्रियाओं की संकरता का निषेध होने से कैसे ५३१ वें श्लोक में संनिपात ज्वर में नस्य, निष्ठीवन, अवलेह, अञ्जन आदि क्रियाओं का एक साथ प्रयोग करने का विधान बतलाया है ? इसी के उत्तर में "क्रियाभिरि"त्यादिक श्लोक को कहा गया है" ऐसा समझना चाहिये ॥ ५३२ ॥

**त्रिरात्रं पञ्चरात्रं वा दशरात्रमथापि वा। लङ्घनं सन्निपातेषु कुर्यादारोग्यदर्शनात् ॥५३३॥**

संनिपातज्वर में लङ्घन करने की अवधि—संनिपात ज्वर में रोगी को तीन, पांच या दश रात्रि पर्यन्त अथवा जब तक आरोग्य न हो अर्थात् दोषों का परिपाक न हो तब तक लङ्घन ( उपवास ) करना चाहिये ॥ ५३३ ॥

ॐलङ्घने त्रिरात्रादिविकल्प उल्वणवाताद्यपेक्षया, दोषाणां शीघ्रमध्यमन्दशक्तित्वाद्, व्याध्यभावाद्वा । आरोग्यदर्शनादिति । यावदारोग्यदर्शनं स्यात्तावद्वा लङ्घनं कुर्याद्, एतेन त्रिरात्राद्यवधेर्न नियतत्वं सूचितम् ॥ ५२३ ॥

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—लङ्घन करने में तीन रात्रि आदि का जो विकल्प किया गया है वह उल्वण वायु आदि की अपेक्षा करके किया गया है अथवा वातादिक दोषों की क्रम से शीघ्र, मध्य तथा मन्द शक्ति होने से व्याधि का उतने समय में अभाव होने से भिन्न २ अवधि का निर्देश किया गया हैं । "जब तक आरोग्य न हो तब तक लंघन कराना चाहिये" ऐसा जो कहा गया है उससे यह समझना चाहिये कि लंघन करने में तीन रात्रि आदि की अवधि का कोई नियम नहीं है ॥ ५२३ ॥

अत एव सुश्रुतः प्राह—

**सप्तमे दिवसे प्राप्ते दशमे द्वादशेऽपि वा । पुनर्घोरतरो भूत्वा प्रशमं याति हन्ति वा ॥५२४॥**

अत एव सुश्रुत ने भी कहा है कि—सातवां, दशवां या बारहवां दिन होने पर संनिपात ज्वर पुनः एक बार अत्यन्त घोर होकर शान्त हो जाता है अथवा रोगी को मार डालता है ॥ ५२४ ॥

ॐघोरतर इति स्वभावादेव ततो घोरतरो भूत्वेति ॥ ५२४ ॥

यहां पर "घोरतर अर्थात् अत्यन्त घोर होकर" यह जो कहा गया है, वह संनिपात ज्वर का स्वभाव होता है, इस लिए कहा गया है" यह समझना चाहिये ॥ ५२४ ॥

अथ हननप्रशमयोः कारणमाह—

**पित्तकफानिलवृद्ध्या दशदिवसद्वादशाहसप्ताहात् ॥**
**हन्ति विमुञ्चत्यथ वा त्रिदोषजो धातुमलपाकात् ॥ ५२५ ॥**

संनिपातज्वर का रोगी के मारने तथा स्वयं शान्त होने में कारण—पित्त, कफ तथा वायु की वृद्धि के अनुसार क्रम से दश, बारह और सात दिन में धातु तथा मल का पाक होने से त्रिदोषज ( संनिपात ) ज्वर रोगी को मार डालता है अथवा छोड़ देता है ॥ ५२५ ॥

ॐत्रिदोषजो ज्वर इति शेषः । धातुमलपाकाद् = धातुपाकाद्धन्ति, मलपाकाद्विमुञ्चतीत्यर्थः । धातुमलपाके प्राक्तनकर्मैव हेतुः । तत्र यदि जीवनसंवर्द्धकं कर्मास्ति तदा मलपाकः अन्यथा धातुपाकः । स च रसादिशुक्रान्तधातूनां पाको बोद्धव्यः ॥ ५२५ ॥

यहां पर त्रिदोषज के साथ "ज्वर" पद का ऊपर से लाकर अन्वय करना चाहिये क्योंकि मूल में "ज्वर" पद की कमी है । और "धातु तथा मल का पाक होने से मार डालता है अथवा छोड़ देता है" ऐसा कहने से यह समझना चाहिये कि—धातु का पाक होने से रोगी को मार डालता है और मल का पाक होने से छोड़ देता है । और धातु तथा मल का पाक होने में रोगी का पूर्व में किया हुआ शुभाशुभ कर्म ही हेतु है, उसमें यदि जीवन ( आयु ) को बढ़ाने वाला प्राक्तन कर्म है तो मल का पाक होता है अन्यथा धातु का पाक होता है । यहां पर धातुपाक कहने से रस से लेकर शुक्रपर्यन्त सात धातुओं का पाक होना समझना चाहिये ॥ ५२५ ॥

अथ धातुपाकलक्षणमाह—

**निद्रानाशो हृदिस्तम्भो विष्टम्भो गौरवारुची । अरतिर्बलहानिश्च धातूनां पाकलक्षणम् ॥**

धातुपाक के लक्षण—निद्रा का नाश, हृदय में स्तब्धता, उदर में विष्टब्धता, अङ्गों में गुरुता ( भारीपन ), अरुचि, बेचैनी, और बल का नाश, ये सब लक्षण जब संनिपात ज्वर वाले रोगी को प्रगट हों तब धातुओं का पाक हुआ समझना चाहिये ॥ ५२६ ॥

ॐविष्टम्भ उदरस्य । गौरवं गात्राणाम् ॥ ५२६ ॥

यहां पर "विष्टम्भ" पद से "उदर में विष्टब्धता" तथा "गौरव" पद से "अङ्गों में गुरुता" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ५३६ ॥

अन्यच्च—

**सम्बाध्यमानो हृदि नाभिदेशे गात्रेषु वा पाकरुजाऽन्वितेषु ।**
**पीडां ज्वरार्त्तोऽङ्गुलिभिश्च गच्छेत् स धातुपाकी कथितो भिषग्भिः ॥ ५३७ ॥**

धातुपाक के अन्य लक्षण—"संनिपात ज्वर वाले रोगी को हृदय या नाभिदेश में अथवा पाक होने से पीड़ित अङ्गों में अंगुली से दवाने पर पीड़ा प्रतीत हो तो उसके धातुओं का पाक हो गया है" ऐसा वैद्य लोग कहते हैं ॥ ५३७ ॥

अपरं च—

**नाभेरूर्ध्वं हृदोऽधस्तात् पीडिते चेद्व्यथा भवेत् । धातोः पाकं विजानीयादन्यथा तु मलस्य च॥**

और भी कहा हुआ है कि—संनिपात ज्वर वाले रोगी के नाभि के ऊपर और हृदय के नीचे अंगुली से दवाने पर यदि पीड़ा हो तो धातुपाक हुआ समझना चाहिये अन्यथा ( पीड़ा न हो तो ) मलपाक हुआ समझना चाहिये ॥ ५३८ ॥

अथ मलपाकलक्षणमाह—

**दोषप्रकृतिवैकृत्यं लघुता ज्वरदेहयोः । इन्द्रियाणाञ्च वैमल्यं मलानां पाकलक्षणम् ॥५३९॥**

मलपाक के लक्षण—दोषों की प्रकृति का विपरीत होना, ज्वर तथा देह में लघुता अर्थात् ज्वर का वेग कम होना और शरीर हल्का होना, इन्द्रियों का मल से रहित होना ये सब लक्षण संनिपात ज्वर वाले रोगियों में दोषों के पाक होने के होते हैं ॥ ५३९ ॥

***दोषाः = वातादयस्तेषां प्रकृतिः = दाहतन्द्रागौरवादिकरणं, तस्य वैकृत्यं = वपरीत्यं, वैमल्यं = मलराहित्यम् । मलानां = दोषाणां पाकलक्षणम् ॥ ५३९ ॥**

यहां पर "दोषप्रकृतिवैकृत्यम् अर्थात् दोषों की प्रकृति का विपरीत होना" कहने से "वातादिक दोषों की जो दाह, तन्द्रा, शरीर में गुरुता आदि करना प्रकृति (स्वभाव) है उसका विपरीत हो जाना अर्थात् उन सबों का न होना" तथा "वैमल्यम्" पदका "इन्द्रियों का मल से रहित होना" एवम् "मलानाम्" पदका "दोषों के" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ५३९ ॥

अन्यच्च—

**श्रश्रविन्द्रियपञ्चकस्य पटुता वह्नेश्च यत्र क्रमा-**
**त्तृष्णाऽऽदिप्रशमो ज्वरस्य मृदुता तं दोषपाकं वदेत् ।**
**हृन्नाभ्योरतिवेदनाऽतिसरणं तीव्रो ज्वरस्तृण्मदः-**
**श्वासाधिक्यमरोचकोऽरतिरिति स्याद्धातुपाकाकृतिः ॥ ५४० ॥**

दोष तथा धातु पाक के अन्य लक्षण—जब संनिपात ज्वर में आँख, नाक, कान, रसना आदि पांचों इन्द्रियाँ अपने २ विषयों के ग्रहण करने में समर्थ होने लगें तथा अग्नि भी प्रदीप्त होने लगे एवम् क्रम से तृष्णा (प्यास) आदि का शमन हो तथा ज्वर हलका हो तो उस समय रोगी के दोषों का पाक हुआ समझना चाहिये ।

और जब रोगी के हृदय तथा नाभि में अत्यन्त वेदना हो तथा अतीसार, तीव्र ज्वर, प्यास, मद, श्वास की अधिकता, अरुचि और वेचैनी ये सब लक्षण प्रगट हों तो उसके धातुओं का पाक हुआ समझना चाहिये ॥ ५४० ॥

अथ हननप्रशमयोः परमावधिमाह—

**सप्तमी द्विगुणा यावन्नवम्येकादशी तथा । एषा त्रिदोषमर्यादा मोक्षाय च वधाय च ॥५४१॥**

संनिपात ज्वर का रोगी के मारने तथा स्वयं शान्त होने में परम अवधि—वात की प्रबलता में सातवीं रात्रि अथवा चौदहवीं रात्रि, पित्त की प्रबलता में नवीं रात्रि अथवा बीसवीं रात्रि, कफ की प्रबलता में ग्यारहवीं रात्रि अथवा चौबीसवीं रात्रि रोगी को छोड़ने तथा मारने में त्रिदोष (संनिपात) ज्वर की मर्यादा (अवधि) है ॥ ५४१ ॥

**छआमस्याधिक्येन सप्तमदिवसाद्यवध्यतिक्रमे परमावधिमाह हारीतः—सप्तमीति । नवम्येकादशी चागमनदिवसं विहाय बोद्धया, तेनागमनदिवसं नीत्वा दशमी द्वादशी तथा । अत्र रात्रिरित्यध्याह्रियते ॥ ५४१ ॥**

यहाँ पर यह और भी समझना चाहिये कि–यह वचन हारीत का है, और जब आम दोष की अधिकता से सातवें दिन आदि की अवधि का अतिक्रमण हो जाय अर्थात् उस दिन संनिपात ज्वर न स्वयं शान्त हो और न रोगी को मार डाले तो १४ चौदहवीं रात्रि अन्तिम अवधि होती है। और नवीं तथा ग्यारहवीं रात्रि जो अवधि की कही गई है वह ज्वर आने वाले दिन को छोड़कर समझनी चाहिये, इससे ज्वर आने वाले दिन को लेकर दशवीं तथा बारहवीं रात्रि समझनी चाहिये। यहां पर "रात्रि" पद का अध्याहार कर लेना चाहिये ॥ ५४१ ॥

**अथ सन्निपातज्वरप्रथमकर्त्तव्यमाह ।**

तत्रादौ लङ्घनमाह—

**सन्निपातज्वरी पूर्वं सम्यग् लङ्घनमाचरेत् । श्रृतं शीतं पिबेदम्भः समये भेषजं भजेत् ॥५४२॥**

संनिपात ज्वर में प्रथम कर्त्तव्य कर्मों में लङ्घन की विधि—संनिपात ज्वर वाला रोगी प्रथम भली भांति लङ्घन ( उपवास ) करे और यथाविधि औंटा करके शीतल किया हुआ जल पीवे एवम् उपयुक्त समय पर औषध सेवन करे ॥ ५४२ ॥

**सन्निपातेन तृष्यन्तं पार्श्वरुक्तालुशोषिणम् । यः पाययेज्जलं शीतं स मृत्युर्नरविग्रहः ॥५४३॥**

संनिपात ज्वर के वेग से जिस रोगी को अधिक प्यास लगी हुई हो तथा तालु सूख रहा हो एवम् पंसुलियों में पीड़ा हो रही हो तो ऐसी अवस्था में यदि कोई उसे विना औटाया हुआ शीतल जल पिलावे तो उस पिलाने वाले मनुष्य को साक्षात् मृत्यु समझना चाहिये, अर्थात् ऐसा करने से रोगी की मृत्यु हो जाती है अत एव कच्चा शीतल जल कभी पीने के लिये नहीं देना चाहिये ॥५४३॥

**छशीतमकथितं श्रृतं तु शीतं विहितमेव ॥ ५४३ ॥**

यहां पर "शीतल जल अर्थात् विना औटाया हुआ शीतल जल पिलाना निषिद्ध तथा औटाकर शीतल किया हुआ जल पिलाना उचित" समझना चाहिये ॥ ५४३ ॥

अथ वालुकास्वेदमाह—

**वातश्लेष्मकृते स्वेदान्कारयेद्रूक्षनिर्मितान् । स्निग्धः स्वेदो निषिद्धोऽत्र विना केवलवातजात्॥ खर्परभ्रष्टपटस्थितकाञ्जिकसंसिक्तवालुकास्वेदः। शमयति वातकफामयमस्तकशूलाङ्गभङ्गादीन्॥ स्रोतसां मार्दवं कृत्वा नीत्वा पावकमाशयम्। हत्वा वातकफस्तम्भं स्वेदो ज्वरमपोहति॥५४६॥**

स्वेद की विधि—वात-कफ प्रधान संनिपात ज्वर में वात-कफ को दूर करने के लिये रूक्षपदार्थों से किया हुआ स्वेद देना उचित होता है न कि स्निग्ध पदार्थों से किया हुआ स्वेद। क्योंकि यहां पर वातप्रधान संनिपात ज्वर को छोड़ कर सर्वत्र स्वेद देना निषिद्ध माना गया है।

वालुकास्वेद की विधि—प्रथम बालू को हंड़िया में रखकर या भरसाय में भेजकर गर्म करवा ले पश्चात् कपड़े में बांध कर पोटली बना ले, इसके बाद उस पोटली के ऊपर कांजी के छींटे देकर जो स्वेद दिया जाता है, उसे वालुकास्वेद कहते हैं। इससे कफसंबन्धी रोग, शिरका दर्द और शरीर में टूटने की सी पीड़ा आदि रोग दूर होते हैं।

और यह स्वेद स्रोतोमार्गों को कोमल करके बाहर निकली हुई अग्नि को पुनः अपने स्थान पर स्थापित करके तथा वात-कफसंबन्धी स्तब्धता ( जकड़ाहट ) को नष्ट कर ज्वर को दूर कर देता है ॥ ५४४-५४६ ॥

अथ सैन्धवादिनस्यमाह—

**सैन्धवं श्वेतमरिचं सर्षपाः कुष्ठमेव च। वस्तमूत्रेण सम्पिष्टं नस्यं तन्द्रानिवारणम् ॥५४७॥**

सैन्धवादिनस्य—सेंधा निमक, सहजने का बीज, सरसों और कूठ इन सबों को समान भाग में ले बकरे के मूत्र के साथ अत्यन्त सूक्ष्म पीसकर नस्य ( नास ) देने से संनिपातज्वर वाले रोगी की तन्द्रा दूर हो जाती है ॥ ५४७ ॥

**श्वेतमरिचं = शिग्रुबीजम् ॥ ५४७ ॥**

यहां पर "श्वेतमरिचम्" पद का "सहिजने का बीज" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ५४७ ॥

अथ मधूकसारादिनस्यमाह—

**मधूकसारसिन्धूत्थवचोपणकणाः समाः। श्लक्ष्णं पिष्ट्वाऽम्भसा नस्यं दद्यात्संज्ञाप्रबोधनम् ॥**
**मातुलुङ्गार्द्रकरसं कोष्णं त्रिलवणान्वितम्। अन्यद्वा सिद्धिविहितं नस्यं तीक्ष्णं प्रयोजयेत् ॥**
**तेन प्रभिद्यते श्लेष्मा प्रभिन्नश्च प्रसिच्यते। शिरोहृदयकण्ठास्यपार्श्वरुक् चोपशाम्यति ॥**
**मोहामयेन मुग्धं बोधयितुं यादृशः शक्तः। कल्पतरुनामधेयो रसो न तादृक् परं किञ्चित् ॥**

मधूकसारादिनस्य—महुये का सार, सेंधा निमक, वच, काली मिर्च, पीपल इन सबों को समान भाग में लेकर जल के साथ अत्यन्त सूक्ष्म पीस कर नस्य देने से संनिपात ज्वर वाले रोगी को संज्ञा ( होश ) हो जाता है।

और बिजौरा नीबू तथा अदरख का रस किंचिद् गर्म करके उसमें तीनों निमक ( सेंधा निमक, बिरिया सोंचर निमक तथा कचिया निमक ) का सूक्ष्म चूर्ण मिलाकर नस्य देना चाहिये। अथवा सिद्धिस्थान में कहे हुये किसी तीक्ष्ण नस्य का प्रयोग करें। इन नस्यों के प्रयोग से कफ का भेदन होता है जिससे कि वह पतला होकर मुख, नासिका आदि के द्वारा बाहर निकल जाता है, और शिर, हृदय, कण्ठ, मुख तथा पसुलियों की पीड़ा शान्त होती है।

और मोहरूपी रोग से मोह को प्राप्त हुए मनुष्य को होश में लाने के लिये [1]"कल्पतरु" रस जैसा समर्थ होता है वैसा अन्य कोई औषध नहीं होता है ॥ ५४८-५५१ ॥

अथ निष्ठीवनमाह—

**जिह्वाताल्गलक्लोम मरुत्पित्तेन दूषितम्। तदा सञ्चारयेच्छोषं जिह्वाविरसतां तथा ॥५५२॥**
**स्फुटनञ्च तदा जिह्वां लेपयेन्मधुपिष्टया। द्राक्षया साज्यया तेन जिह्वा स्यात्सरसा मृदुः ॥**
**आर्द्रकस्वरसोपेतं सैन्धवं कटुकत्रयम्। आकण्ठाद्धारयेदास्ये निष्ठीवेच्च पुनः पुनः ॥५५४॥**
**तेनास्यतालुकोष्ठांसमन्यापार्श्वशिरोगलात्। लीनोऽप्याकृष्यते श्लेष्मा लाघवं चास्य जायते**
**पर्वभेदो ज्वरो मूर्च्छानिद्राश्वासगलामयाः। मुखाक्षिगौरवं जाड्यमुत्क्लेशश्चोपशाम्यति ॥**
**सकृद्द्विस्त्रिश्चतुष्कुर्याद् दृष्ट्वा दोषबलाबलम्। एतद्धि परमं प्राहुर्भेषजं सन्निपातिनाम् ॥**

निष्ठीवन की विधि—संनिपात ज्वर में वात तथा पित्त से जब रोगी की जिह्वा, तालु, गला और क्लोम ( पिपासा-स्थान ) दूषित हो जाता है तब शोष और जीभ में विरसता हो जाती है तथा जीभ फटने लगती है। उस समय दाख को मधु के साथ पीस कर उसमें गौ का घी मिलाकर जीभ पर लेप करना चाहिये, इससे जीभ सरस तथा कोमल हो जाती है।

---

१. कल्पतरु रस १ रत्ती की मात्रा में अदरख के स्वरस के साथ १-१ घंटे पर देना चाहिये।

अदरख के रस में सेंधा निमक, सोंठ, पीपर, काली मिर्च का सूक्ष्म चूर्ण समान भाग में मिलाकर मुख में गले तक भर लेवे और धीरे २ बारंबार थूकता रहे, इसी को निष्ठीवन कहते हैं। इससे मुख, तालु कोष्ठ, कन्धा, मन्या ( नाड ), पंसुली, शिर तथा गले में छिपा हुआ भी कफ खिंचकर बाहर निकल आता है और शरीर हल्का हो जाता है। एवम् पोरों में दर्द, ज्वर, मूर्च्छा, निद्रा, श्वास, गले के रोग, मुख तथा नेत्रों की गुरुता, जड़ता और उत्क्लेश ( वमन की बारंबार इच्छा होना ) ये सब शान्त हो जाते हैं। दोषों के बलाबल का विचार करके योग्यताऽनुसार एक, दो, तीन या चार बार तक यह निष्ठीवन कर्म कराना चाहिये, क्योंकि यह संनिपात ज्वर वाले रोगियों के लिये प्रधान औषध है, ऐसा विद्वानों ने कहा है ॥ ५५२–५५७ ॥

इति कवलग्रहः।

## अथावलेहः।

अथाष्टाङ्गावलेहमाह—

**कट्फलं पौष्करं शृङ्गी व्योषं यासश्च कारवी। श्लक्ष्णं चूर्णीकृतं चैतन्मधुना सह लेहयेत् ॥**
**एषाऽवलेहिका हन्ति सन्निपातं सुदारुणम्। हिक्कां श्वासं च कासञ्च कण्ठरोगञ्च नाशयेत्॥**
**एतद्योज्यं कफोद्रेके चूर्णमार्द्रकजे रसैः ॥ ५५९ ॥**

अवलेहविधि में अष्टाङ्गावलेह बनाने की विधि—कायफल, पुहकरमूल, काकड़ाशिङ्गी, सोंठ, पीपर, मिर्च, जवासा, मंगरैला इन सबों को समान भाग में लेकर सूक्ष्म चूर्ण बनाकर मधु के साथ चाटना चाहिये। इसमें आठ औषधियों का योग है अतः इसे अष्टाङ्गावलेह कहते हैं। यह अवलेह अत्यन्त दारुण भी सन्निपात ज्वर को दूर करता है और हिचकी, श्वास, खांसी तथा कण्ठसम्बन्धी रोगों को नष्ट करता है। और यदि संनिपात ज्वर में कफ की अधिक प्रबलता हो तो इस[1] चूर्ण को अदरख के रस के साथ चाटना चाहिये ॥ ५५८–५५९ ॥

***पौष्करं = पुष्करमूलं, तदलाभे कुष्ठं देयम्। शृङ्गी = कर्कटशृङ्गी। व्योषं = शुण्ठीपिप्पलीमरिचानि। यासो = यवासः, केचिद्यासस्थाने यवानीं प्रक्षिपन्ति। कारवी = "मङ्गरैला" इति लोके ॥ ५५८–५५९ ॥**

यहाँ पर "पौष्कर" पद से "पुहकरमूल" लिया गया है और यदि यह न मिले तो इसके स्थान पर "कूठ" लेना चाहिये। "शृङ्गी"पद का "काकड़ाशिंगी"। "व्योष" पद का "सोंठ, पीपर, काली मिर्च"। "यास" पद का "जवासा" अर्थ समझना चाहिये। और कोई २ वैद्य जवासा के स्थान पर "अजवाइन" का प्रयोग करते हैं। "कारवी" पद का लोकप्रसिद्ध "मंगरैला' अर्थ समझना चाहिये ॥

तन्त्रान्तरे चोक्तम्—

**अष्टाङ्गं मधुना लिह्यादार्द्रकस्य रसेन वा। सम्मोहं दारुणं हन्यात्तन्द्राकाससमन्वितम् ॥**

तन्त्रान्तर में भी कहा हुआ है कि-अष्टाङ्गावलेह को मधु अथवा अदरख के रस के साथ चाटना चाहिये, इससे तन्द्रा और खांसी से युक्त भयङ्कर मोह ( मूर्च्छा ) दूर हो जाता है ॥ ५६० ॥

**सर्वेषु सन्निपातेषु न क्षौद्रमवचारयेत्। शीतोपचारि क्षौद्रं स्याच्छीतं चात्र विरुद्ध्यते ॥**

सभी सन्निपातज्वरों में मधु का प्रयोग नहीं करना चाहिये, क्योंकि मधु शीतोपचारी होता है अर्थात् मधु का प्रयोग करने के बाद शीतोपचार किया जाता है और शीतोपचार का सन्निपात के साथ घोर विरोध है। अतः मधुप्रयोग वर्जित है ॥ ५६१ ॥

---

१. इसे ६ से ९ मासे की मात्रा में आवश्यक अनुपान के साथ देना चाहिये।

*शीतेनोपचारोऽस्यास्तीति शीतोपचारि शीतञ्चात्र सन्निपातेन विरुद्ध्यते। सन्निपातज्वरेषु श्लेष्मनिग्रहार्थं सर्वदा स्वेदो हितः। तत्राग्निसम्बन्धेन देहस्योष्णता तिष्ठति। उष्णेन मधुना विरोधः। उक्तं च सुश्रुतेन—

*उष्णं विरुद्ध्यते सर्वं विषान्वयतया मधु।
उष्णार्त्तमुष्णैरुष्णञ्च तन्निहन्ति यथा विषम्॥ ९७॥ इति।

यहां पर"शीतोपचारि"पद का "शीत से उपचार है जिसका" ऐसा अर्थ करने से उक्त पद मधु का विशेषण होता है। अत एव मधु प्रयोग करने के बाद शीतल उपचार किया जाता है और शीत का सन्निपात के साथ विरोध रहता है। अतः मधुप्रयोग करने का वर्जन करना उचित समझना चाहिये॥ ९७॥

सन्निपात ज्वरों में कफ का शमन करने के लिये सर्वदा स्वेद देना हितकर होता है, और स्वेद देने में अग्नि का सम्बन्ध रहने से शरीर में उष्णता विशेष रूप से वनी रहती है, तथा उष्ण से मधु का विरोध रहता है। और इसी विषय में सुश्रुत ने भी कहा है कि—विषैले पुष्पों से भी मधु बनता है अत एव विष का सम्बन्ध रहने से सभी मधु का उष्ण के साथ विरोध रहता है अत एव उष्णता से पीड़ित व्यक्ति को उष्ण पदार्थ के साथ मधु खाने के लिये देना अथवा उष्ण करके मधु खाने को देना, दोनों ही अवस्था में मधु विषतुल्य होकर खाने वाले को मार डालता है॥ ९७॥

*अवलेहः प्रायेणोर्ध्वजत्रुजरोगहरत्वात्सायमुपयुज्यते। यत उक्तं चरकेण—

*ऊर्ध्वजत्रुगदघ्नी या सा सायमवलेहिका।
अधोरोगहरी या सा भोजनात्प्राक्प्रयुज्यते॥ (९८) इति॥ ५६१॥

यह अवलेह प्रायः करके गले के ऊपर के रोगों को दूर करने वाला होता है अतः सायंकाल को इसका प्रयोग करना चाहिये, क्योंकि चरक ने भी कहा है कि—जो अवलेह गले के ऊपर के रोगों को दूर करने वाला हो उसे सायंकाल को चाटना चाहिये। और जो गले के नीचे के रोगों को दूर करने वाला हो उसे भोजन से पहले चाटना चाहिये (९८)॥ ५६१॥

अथ चतुरङ्गावलेहमाह—

**स्विन्नमामलकं पिष्ट्वा द्राक्षया सह मेलयेत्।**
**विश्वभेषजसंयुक्तं मधुना सह लेहयेत्। तेनास्य शाम्यति श्वासः कासो मूर्च्छाऽरुचिस्तथा॥**

चतुरङ्गावलेह—उबाले हुये आमलों के साथ सम भाग में दाख मिलाकर दोनों को उत्तम रीति से पीसकर सोंठ का चूर्ण मिलावे पश्चात् मधु के साथ चटावे तो इससे श्वास, खांसी, मूर्च्छा तथा अरुचि शान्त हो जाती है। इसमें चार पदार्थों का योग है अतः इसे चतुरङ्गावलेह[1] कहते हैं॥ ५६२॥

## अथाञ्जनम्।

तत्र शिरीषबीजाद्यञ्जनमाह—

**शिरीषबीजं गोमूत्रकृष्णामरिचसैन्धवैः। अञ्जनं स्यात्प्रबोधाय सरसोनशिलावचैः॥५६३॥**

अञ्जनकर्म में प्रथम शिरीषबीजाद्यञ्जन की विधि—सहिंजने का बीज, पीपल, काली मिर्च, सेंधा निमक, लहसुन, मैनशिल तथा वच इन सबों को समान भाग में लेकर गोमूत्र के साथ उत्तम रीति से पीसकर सन्निपात ज्वर वाले रोगी को होश में लाने के लिये अञ्जन देना चाहिये अर्थात् उसके आंखों में अञ्जन की भांति लगा देना चाहिये॥ ५६३॥

अथ लोहचूर्णाद्यञ्जनमाह—

**अयोरजः श्वेतलोध्रं मरिचं चाञ्जनं तथा। गोमूत्रेण समायुक्तं तन्द्रानाशनमुत्तमम्॥५६४॥**

---

१. आँवला उबाला हुआ ६ तोला, मुनक्का काला ६ तोला इनको पहले पीसकर फिर उसमें सोंठ ६ तोला मिलावे। इसे ६ माशे से १ तोले तक बलाबल के अनुसार मधु से चटाना चाहिये।

लोहचूर्णाद्यञ्जन—लोहे का चूर्ण, सफेद लोध, काली मिर्च, रसवत इन सबों को गोमूत्र के साथ सूक्ष्म पीस कर अञ्जन करने से सन्निपात ज्वर वाले रोगी की तन्द्रा भली भांति दूर हो जाती है॥

अथ दण्डपाण्युक्ताञ्जनमाह—

**अञ्जनं सम्यगारब्धं मधुसिन्धुशिलोषणैः। प्रमोहद्रोहि भवति भाषितं दण्डपाणिना॥५६५॥**

दण्डपाणि कथित अञ्जन—मधु, सेंधा निमक, मैंनसिल तथा काली मिर्च इन सबों को एकत्र अतिसूक्ष्म पीसकर अञ्जन लगाने से अत्युग्र मोह (बेहोशी) को दूर करता है। यह दण्डपाणि आचार्य का कहा हुआ है॥ ५६५॥

**इत्यञ्जनम्।**

अथ लेपमाह—

**सूतं विषञ्च मरिचं तुत्थकं नवसादरम्। चूर्णितं स्वरसैर्मर्द्यं धूर्त्तपत्ररसोनयोः॥ ५६६॥**
**सन्निपातकृते मोहे मूर्ध्नि लिम्पेत्पदोपरि। अस्थिव्यथास्वनेनैव लेपं कुर्यात्पदोपरि॥५६७॥**

लेप की विधि—सन्निपात ज्वर से यदि मोह (बेहोशी) हो तो पारा, वत्सनाभ विष, काली मिरच, तूतिया और नवसादर इन सबों का समान भाग में चूर्ण लेकर धतूर के पत्तों तथा लहसुन के स्वरस के साथ भली भांति मर्दन करके रोगी के शिर के ऊपर मध्यभाग का बाल बनवाकर उस पर पद (पाच्छ) लगाकर उसी के ऊपर लेप करना चाहिये। और हड्डियों में यदि पीड़ा होती हो तो पीड़ास्थल पर पाच्छ लगवाकर उसी के ऊपर इसी लेप का प्रयोग करना चाहिये॥

**पदं="पाच्छ" इति लोके॥ ५६६-५६७॥**

यहां पर "पद" शब्द का लोकप्रसिद्ध "पाच्छ" अर्थ भी किया गया है, यह और समझ लेना चाहिये॥ ५६६-५६७॥

अथ दशमूलक्वाथमाह—

**बिल्वः श्योनाकगाम्भारीपाटलागणिकारिकाः। पित्तघ्नं वातकफहृत्पञ्चमूलमिदं महत्॥५६८**

दशमूल क्वाथ—बेल, सोनापाठा, खम्भारि, पाढ़ल और अरणी इन पांचों के समूह को बृहत्पञ्चमूल कहते हैं। यह पित्तनाशक तथा वात-कफ को दूर करने वाला होता है॥ ५६८॥[1]

***अत्र बिल्वादीनां पञ्चानां मूलस्य वल्कलं ग्राह्यम्॥ ५६८॥**

यहां पर यह और समझ लेना चाहिये कि—बेल आदिक पांचों वृक्षों के जड़ का छिल्का लेना चाहिये॥ ५६८॥

**शालिपर्णी पृश्निपर्णी बृहती कण्टकारिका। गोक्षुरुर्वातपित्तघ्नं कनीयः पञ्चमूलकम्॥५६९॥**
**उभयं दशमूलं तत्पिप्पलीचूर्णसंयुतम्। सन्निपातज्वरं हन्ति हृत्कण्ठग्रहनाशनम्॥५७०॥**
**तन्द्रावातकफातङ्कश्वासपार्श्वार्त्तिकासनुत्॥ ५७१॥**

**महान्ति यानि मूलानि काष्ठगर्भाणि यानि च। तेषान्तु वल्कलं ग्राह्यं ह्रस्वमूलानि कृत्स्नशः॥**

शालिपर्णी, पृश्निपर्णी, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी तथा गोखरू इन पांचों के समूह को लघु[2] पञ्चमूल कहते हैं। यह वातपित्तनाशक होता है।

और बृहत् तथा लघु ये दोनों पञ्चमूल मिलकर दशमूल कहलाते हैं। इस[3] दशमूल के

---

१. बृहत्पञ्चमूल की औषधों को मिलाकर ४ तोले लेकर अधकुटकर आध सेर जल में मिट्टी के नवीन पात्र (हंडी) में औटावै, जब आधा छटाक रह जाय तब उतार छान कर प्रयोग करै।

२. शालिपर्णी आदि को पृथक्-पृथक् १-१ तोले लेकर अधकुट करके आध सेर जल में पकाकर आध छटाक रहने पर उतार ले। इसका आवश्यकतानुसार प्रयोग करें।

३. दशमूल की औषधियां मिलित ५ तोले लेकर विधिवत् क्वाथ बनाकर, पिप्पलीचूर्ण ६ रत्ती मिलाकर सेवन कराना चाहिये।

क्वाथ में यदि पीपल का चूर्ण प्रक्षेप की मात्रा में मिलाकर संनिपात ज्वर वाले रोगी को दिया जाय तो उसका ज्वर नष्ट हो जाता है, तथा हृदय और कण्ठ की पीड़ा, तन्द्रा, वात-कफसम्बन्धी रोग, श्वास, पसुलियों की पीड़ा और खांसी ये सब भी दूर होते हैं।

परिभाषा—दशमूल की ओषधियों में जिन के मूल बड़े हों या जिनके मूल के अन्दर काष्ठभाग अधिक हों उनके काष्ठ भाग को छोड़ कर केवल छिल्कों का ही ग्रहण करना चाहिये। और जिनके मूल छोटे २ हों उनका सर्वाङ्ग लेना चाहिये ॥ ५६९-६७२ ॥

अथ द्वादशाङ्गक्वाथमाह—

**दशमूलीकषायस्तु पिप्पलीपौष्करान्वितः। सन्निपातज्वरे देयः श्वासकाससमन्विते ॥५७३॥**

द्वादशाङ्ग क्वाथ—श्वास तथा खांसी युक्त सन्निपातज्वर में रोगी को दशमूल के क्वाथ में पीपल तथा पुहकरमूल के चूर्ण का प्रक्षेप कर [1] पिलाना हितकर होता है। इस में १२ ओषधियों का योग होने से यह द्वादशाङ्ग कहलाता है ॥ ५७३ ॥

अथ चतुर्दशाङ्गक्वाथमाह—

**चिरज्वरे वातकफोल्वणे वा त्रिदोषजे वा दशमूलमिश्रः।**
**किराततिक्तादिगणः प्रयोज्यः शुद्ध्यर्थिने वा त्रिवृताविमिश्रः ॥ ५७४ ॥**

चतुर्दशाङ्गक्वाथ—पुराने ज्वर में या वातकफोल्वण ज्वर या त्रिदोषज ज्वर में रोगी को दशमूल के साथ किराततिक्तादिगणोक्त ओषधियों का योग कर क्वाथ [2] बनाकर पिलाना चाहिये और यदि विरेचन द्वारा शोधन करना चाहें तो निशोथ का चूर्ण भी मिलाकर उक्त क्वाथ को पिलाना चाहिये ॥

अथ किराततिक्तादिगणमाह—

**किराततिक्तको मुस्तं गुडूची विश्वभेषजम्। किरातादिर्गणो ह्येष चातुर्भद्रकमित्यपि ॥५७५॥**

किराततिक्तादिगण—चिरायता, नागरमोथा, गिलोय, सोंठ इन चारों के योग को किराततिक्तादि या किरातादि गण अथवा चातुर्भद्रक कहते हैं ॥ ५७५ ॥

अथाष्टादशाङ्गक्वाथमाह—

**दशमूली शटी शृङ्गी पौष्करं सदुरालभम्। भार्गी कुटजबीजञ्च पटोलं कटुरोहिणी ॥ ५७६ ॥**
**अष्टादशाङ्ग इत्येष सन्निपातज्वरापहः। कासहृद्ग्रहपार्श्वार्तिश्वासहिक्कावमीहरः ॥ ५७७ ॥**

अष्टादशाङ्गक्वाथ—दशमूल के दश द्रव्यों में कचूर, काकड़ाशिङ्गी, पुहकरमूल, धमासा, भारङ्गी, इन्द्रजौ, परवल के पत्ते और कुटकी इन आठ द्रव्यों को मिलाने से अठारह द्रव्य होते हैं अतः इनके क्वाथ को अष्टादशाङ्ग क्वाथ कहते हैं। यह क्वाथ सन्निपात ज्वर को दूर करने वाला तथा खांसी, हृदय का अवरोध, पसुलियों की पीड़ा, श्वास, हिचकी और वमन को नष्ट करने वाला होता है [3] ॥

अथ द्वितीयाष्टादशाङ्गक्वाथमाह—

**भूनिम्बदारुदशमूलमहौषधाब्द-तिक्तेन्द्रबीजधनिकेभकणाकषायः।**
**तन्द्राप्रलापकसनारुचिदाहमोह-श्वासत्रिदोषजनितज्वरनाशनः स्यात् ॥ ५७८ ॥**

द्वितीय अष्टादशाङ्गक्वाथ—चिरायता, देवदारु, दशमूल के १० द्रव्य, सोंठ, नागरमोथा, कुटकी, इन्द्रजौ, धनिया तथा गजपीपल इन १८ अट्ठारह ओषधियों के समूह को भी अष्टादशाङ्ग कहते हैं।

---

१. पीपल तथा पोहकरमूल का मिलित चूर्ण १ माशे प्रक्षेप करना चाहिये।

२. किराततिक्तादि गण तथा दशमूल की औषधों के मिले हुये चूर्ण को ४ तोले लेकर विधिवत् क्वाथ करें। विरेचन की आवश्यकता हो तो इसमें निशोथ का चूर्ण २ माशे मिला देना चाहिये।

३. क्वाथ्यद्रव्य (दशमूलादि) ४ तोले, पाकार्थ जल आध सेर, अवशेष आध छटाक छान कर पिलाना चाहिये।

इसका क्वाथ सन्निपात ज्वर वाले रोगी की तन्द्रा, प्रलाप, खांसी, अरुचि, दाह, मोह, श्वास तथा ज्वर को दूर करता है[1] ॥ ५७८ ॥

*उक्तं च वङ्गसेनेन—

"अष्टादशाङ्ग इत्येष मृत्युकल्पं ज्वरं जयेत्" ॥ ९९ ॥ इति ॥ ५७८ ॥

यहां पर यह और समझ लेना चाहिये कि—इसके विषय में वङ्गसेन ने यह कहा है कि—यह अष्टादशाङ्ग क्वाथ मृत्युकल्प ( भयङ्कर सन्निपात ) ज्वर को दूर करने वाला होता है ॥९९॥५७८॥

## अथ सन्निपातज्वरे रसाः ।

तत्र मृतसञ्जीवनीवटिकामाह—

### ( सन्निपातज्वरे रसप्रदीपे )

**विषं त्रिकटुकं गन्धं टङ्कणं मृतशुल्वकम् । धत्तूरस्य च बीजानि हिङ्गुलं नवमं स्मृतम् ॥**
**एतानि समभागानि दिनैकं विजयाद्रवैः । मर्दयेच्चणकाकारा कर्त्तव्या वटिकाऽथ सा ॥**
**भक्षणीयोऽनुपातव्यो-रविमूलकषायकः । मृतसञ्जीवनी नाम्ना सन्निपातज्वरान्तकृत् ॥५८१॥**

संनिपात ज्वर में रसप्रदीपोक्त मृतसंजीवनी वटिका—शुद्ध वत्सनाभ विष, सोंठ, पीपर, मरिच, शुद्ध गन्धक, सुहागा का खील, ताम्बे की भस्म, धतूरे के बीज और सिंगरफ इन ९ द्रव्यों को समान भाग में लेकर एक दिन तक भांग के रस के साथ खरल करे, इसके बाद चने के बराबर गोली बनाकर आक की जड के क्वाथ के साथ १ गोली खिलानी चाहिए। इसका नाम मृतसंजीवनी रस है। यह संनिपात ज्वर को दूर करता है[2] ॥ ५७९–५८१ ॥

अत्र त्रिनेत्ररसमाह ( **सन्निपातज्वरे रसप्रदीपे** )—

**शुद्धसूतं समं गन्धं सूतांशं मृतताम्रकम् । त्रिभिस्तुल्यैर्गवां क्षीरैर्मर्दयेदातपे खरे ॥ ५८२ ॥**
**मर्दयेद्दिनमेकन्तु निर्गुण्डीशिग्रुजद्रवैः । विधाय गोलं तं गोलमन्धमूषागतं पचेत् ॥ ५८३ ॥**
**त्रियामं वालुकायन्त्रे ततः खल्वे विचूर्णयेत् । अष्टमांशं विषं तत्र क्षिपेत्तेनापि मर्दयेत् ॥**
**त्रिनेत्राख्यो रसो ह्येष देयो गुञ्जाद्वयोन्मितः । पञ्चकोलकषायेण छागीदुग्धेन वा सह ॥**
**रसेनानेन भुक्तेन सन्निपातज्वरो महान् । संक्षयं व्रजति क्षिप्रं कर्त्तव्यो नात्र संशयः ॥५८६॥**

संनिपात ज्वर में रसप्रदीपोक्त त्रिनेत्ररस—शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक और तामे का भस्म इन तीनों द्रव्यों को समान भाग में लेकर और इन सबों के बराबर गौ के दूध के साथ तीव्र धूप में रखकर खरल करें। उसके बाद सम्हालू तथा सहिजन के रस के साथ एक दिन तक पुनः खरल करके गोला बनाकर अन्धमूषा के अन्दर रख कर यथाविधि तीन प्रहर तक वालुकायन्त्र के अन्दर पकावे, तत्पश्चात् स्वाङ्गशीतल हो जाने पर अन्धमूषा में से निकाल कर खरल में रखकर सूक्ष्मचूर्ण कर डाले और उसमें आठवां भाग शुद्ध वत्सनाभ विष डालकर पुनः खरल करे। इसको वैद्य लोग त्रिनेत्ररस कहते हैं। इसकी मात्रा दो रत्ती के बराबर की है। और पञ्चकोल ( पीपल, पिपरामूल, चव्य, चीता और सोंठ ) के क्वाथ अथवा बकरी के दूध के साथ इस रस का सेवन करने से भयङ्कर भी संनिपात ज्वर शीघ्र दूर होता है, इसमें कोई सन्देह नहीं है[3] ॥ ५८२–५८६ ॥

---

१. चिरायता आदि द्रव्यों को मिलाकर १ छटाक लेकर आधसेर जल में विधिवत् क्वाथ तैयार करे।

२. इसकी मात्रा १ से २ रत्ती, अनुपान अर्कमूलक्वाथ वा अदरक का स्वरस।

३. इसे बलाबल के अनुसार ½ से १½ रत्ती की मात्रा में सेवन करना चाहिये।

अथ रसेन्द्रचिन्तामण्युक्तभस्मेश्वररसमाह—

**भस्म षोडशनिष्कं स्यादरण्योपलसम्भवम्। मरिचं निष्कमात्रञ्च विषं निष्कं विचूर्णयेत्॥ रसो भस्मेश्वरो नाम सन्निपातज्वरान्तकृत्। एकगुञ्जामितो भक्ष्य आर्द्रकस्य द्रवेण हि॥**

रसेन्द्रचिन्तामणि में कहा हुआ भस्मेश्वर रस—जंगली गौ के सूखे गोबरों ( बिनुआ कण्डों ) की भस्म सोलह १६ निष्क, काली मिरच १ निष्क, शुद्ध वत्सनाभ १ निष्क इन सबों को एकत्र कर भली भांति खरल करे, यह भस्मेश्वर नामक रस है। इसकी एक-एक रत्ती की मात्रा होती है। यह अदरख के रस के साथ खाने से सन्निपातज्वर को दूर करने वाला होता है॥ ५८७–५८८॥

अथाग्निकुमाररसमाह—

**द्वौ कर्षौ सूतकाद् ग्राह्यौ गन्धकाद् द्वौ तथैव च। यत्नतस्तूभयं मर्द्यं दिनं हंसपदीद्रवैः॥ कल्कस्य वटिकां कृत्वा निक्षिपेत्काचभाजने। कर्षैकममृतं तत्र क्षिप्त्वा वक्त्रं निरोधयेत्॥ कूपिकायाः परौ भागौ वालुकाभिश्च पूरयेत्। सार्द्धं यावदहोरात्रं तावत्तत्र पचेद्रसम्॥५९१॥ याममात्रोऽनलो देयः स्वाङ्गशीतं समुद्धरेत्। तोलार्द्धममृतं तत्र क्षिपेत्तावत्तथोषणम्॥ भक्षितो रक्तिकामात्रो रसस्त्वग्निकुमारकः। सन्निपातज्वरं हन्याद्वातं मन्दाग्नितामपि॥ शूलञ्च ग्रहणीं गुल्मं क्षयं जत्रुगदं तथा। श्वासकासादिकान्सर्वान् गदानेष विनाशयेत्॥**

अग्निकुमार रस—शुद्ध पारा २–२ तोले और शुद्ध गन्धक तोले लेकर दोनों को लजालू के रस में एकत्र रख एक दिन तक खूब खरल करे, पश्चात् गोला बनाकर कांच की आतसी शीशी में रख कर ऊपर से एक तोला शुद्ध मीठा विष डालकर शीशी का मुख बन्द कर लेवे। उसके बाद एक दूसरे मिट्टी के पात्र में उक्त शीशी को रखकर उसके गले तक चारों तरफ बालू भर देवे, और डेढ़ दिन तक मन्द आंच से पकाता रहे, बाद को एक प्रहर तक केवल कोयलों पर रखकर उतार लेवे, और जब स्वाङ्गशीतल हो जाय तब शीशी में से निकाल कर आधा तोला पुनः शुद्ध मीठा विष और आधा तोला काली मिरच मिलाकर खूब खरल करे, इसी का नाम अग्निकुमार रस है। इसकी मात्रा १ रत्ती की होती है। इसके सेवन करने से सन्निपात ज्वर, मन्दाग्नि, शूल, ग्रहणी, गुल्म, क्षय, कण्ठ से ऊपर के रोग और श्वास तथा खांसी आदिक संपूर्ण रोग नष्ट हो जाते हैं। इसे आधी रत्ती से १ रत्ती तक देना चाहिए॥ ५८९–५९४॥

**इत्यग्निकुमारो रसः सन्निपातज्वरादिषु रसेन्द्रचिन्तामणौ॥ ५८९-५९४॥**

यहाँ पर यह और समझ लेना चाहिए कि—यह अग्निकुमार रस संनिपातज्वर आदि के लिये रसेन्द्रचिन्तामणि में कहा हुआ है॥ ५८९–५९४॥

अथ पञ्चवक्त्ररसमाह—

**गन्धेशटङ्कमरिचं विषं धत्तूरजैर्द्रवैः। दिनं सम्मर्दितं शुष्कं पञ्चवक्त्रो रसो भवेत्॥ ५९५॥ आर्द्रकस्य द्रवेणैष दातव्यो रक्तिकामितः। सन्निपातज्वरे देयो घोरे तद्दोषनाशनः॥ ५९६॥**

पञ्चवक्त्ररस—शुद्ध गन्धक, शुद्ध पारा, सुहागा, काली मिरच और शुद्ध विष ये सब समान भाग में लेकर एक दिन तक धतूरे के रस में खरल कर सुखा लेने से पञ्चवक्त्र नामक रस सिद्ध होता है। इसकी रत्तीभर की मात्रा अदरख के रस के साथ देनी चाहिए। इसको भयङ्कर संनिपात ज्वर में देने से भी ज्वर दूर हो जाता है। ( आधुनिक मात्रा–२ चावल के बराबर से आधी रत्ती तक )॥ ५९५–५९६॥

**इति पञ्चवक्त्रो रसः सन्निपाते रसेन्द्रचिन्तामणौ॥ ५९५–५९६॥**

यहां पर यह और समझ लेना चाहिए कि—यह पञ्चवक्त्र रस सन्निपात ज्वर के लिए रसेन्द्रचिन्तामणि में कहा हुआ है॥ ५९५–५९६॥

अथामृतादिवटीमाह—

अमृतवराटकमरिचैर्द्विपञ्चनवभागयोजितै रचिता।
वटिका मुद्गसमाना कफत्रिदोषाग्निमान्द्यहरी ॥ ५९७ ॥

अमृतादिवटी—शुद्ध मीठा विष दो भाग, कौड़ी की भस्म पांच भाग और काली मिरच नौ भाग लेकर इन सबों को एकत्र जल में भलीभांति खरल कर मूंग के बराबर २ गोलियां बना डाले। इसके सेवन करने से कफ, त्रिदोष तथा अग्निमान्द्य दूर होता है[1] ॥ ५९७ ॥

### अथ शीतज्वरे रसाः।

अथ शीतज्वरारिरसमाह—

सूतकं गन्धकञ्चैव हरितालं मनःशिला। एकनिष्कं द्विनिष्कञ्च चतुर्निष्कं तथव च ॥५९८॥
पञ्चनिष्कं रसैः कारवेल्ल्याः सम्यक्प्रकल्पयेत्। ताम्रपत्राणि तुल्यानि तेन कल्केन लेपयेत्॥
शरावसम्पुटे तानि कृत्वा तेषामुपर्यपि। दद्यात्तां पिष्टिकां पश्चात्पुटपाकेन पाचयेत् ॥६००॥
ततः सञ्चूर्णयेदेवं रसः क्षौद्रेण भक्षितः। यवैकमात्रया हन्ति घोरं शीतज्वरं ध्रुवम् ॥६०१॥

शीतज्वरारिरस—शुद्ध पारा एक निष्क ( टंक ), शुद्ध गन्धक दो निष्क, शुद्ध हरताल चार, निष्क, शुद्ध मैनसिल पांच निष्क लेकर इन सबों को एकत्र कर करेले के रस में पूर्वोक्त द्रव्यों के कल्क का लेप करके शराव-संपुट में रखकर ऊपर से पुनः पूर्वोक्त कल्क और भी रखकर सम्पुट का मुख बन्द कर पुटपाक की रीति से अग्नि में पकावे, सिद्ध होने पर निकाल कर चूर्ण करके एक जौ की मात्रा में मधु से खिलाने से शीतज्वर निश्चय दूर हो जाता है ॥ ५९८-६०१ ॥

***पारा टङ्क १। गन्धक टङ्क २। हरिताल टङ्क ४। मनःशिला टङ्क ५। ताम्रपत्र टङ्क १२। इति शीतज्वरारिः। रसप्रदीपे ॥ ५९८-६०१ ॥**

यहाँ पर यह और भी समझ लेना चाहिए कि-पारा १ टङ्क, गन्धक २ टङ्क, हरिताल ४ टङ्क, मैनशिल ५ टङ्क, तामे के पत्र १२ टङ्क लेना चाहिये। और यह शीतज्वरारि रस रसप्रदीप में कहा हुआ है ॥ ५९८-६०१ ॥

अथ शीतकेसरिरसमाह—

( रसप्रदीपे )

पारदं गन्धकञ्चव तुत्थञ्च दरदं विषम्। विषादष्टगुणं योज्यं मरिचं विश्वभेषजम् ॥ ६०२ ॥
अश्वगन्धाऽथ विजया कासमर्दः कठिल्लकः। चतुर्णाञ्च रसैरेतैश्चूर्णान्येतानि मर्दयेत् ॥६०३॥
तुलस्यास्तु दलैः सार्द्धं भक्षितो रक्तिकामितः। हन्ति शीतज्वरं घोरं नाम्नाऽयं शीतकेसरी ॥

रसप्रदीपोक्त शीतकेसरी रस—शुद्ध पारा १ भाग, शुद्ध गन्धक १ भाग, शुद्ध तूतिया १ भाग, सिंगरफ १ भाग, शुद्ध विष १ भाग, काली मिरच और सोंठ ८ भाग लेकर सबों का चूर्ण कर लेवे पश्चात् असगन्ध, भांग, कसौंदी और करेला इन चारों के रस में क्रम से पृथक् २ उक्त चूर्ण का भली भांति मर्दन करने से शीतकेसरी नामक रस तैयार होता है। इसे १ रत्ती की मात्रा में तुलसी की पत्तियों के साथ खाने से भयङ्कर भी शीतज्वर नष्ट हो जाता है ॥ ६०२-६०४ ॥

अथ शीतभञ्जिरसमाह—

तालकं शुक्तिकाचूर्णं तुल्यं तत्रोभयोरपि। नवमांशञ्च तुत्थं स्यान्मर्दयेत्कन्यकाद्रवैः ॥६०५॥
तत्तु संशुष्कमुपलैर्वन्यैर्गजपुटे पचेत्। शीतं तच्चूर्णयेदर्द्धगुञ्जामात्रं सितायुतम् ॥ ६०६ ॥
प्रभाते भक्षयेत्तेन याति शीतज्वरः क्षयम्। वान्तिर्भवति कस्यापि कस्यचिन्न भवत्यपि ॥

---

१. इसे १ से २ रत्ती की मात्रा में अदरख के स्वरस के साथ देना चाहिये ॥

शीतभञ्जी रस–शुद्ध हरताल और सींप का चूर्ण समान भाग में लेकर और इन दोनों के नवें भाग के तुल्य शुद्ध तूतिया लेकर सबों को एकत्र कर घीकुवार के रस के साथ भली भांति मर्दन करै पश्चात् गोला बनाकर सुखा लेवै, फिर उक्त गोले को जंगली उपलों से गजपुट के अन्दर रखकर पकावै, और तैयार होने पर उतार कर जब स्वांग शीतल हो जाय तब गोले को निकाल कर सूक्ष्म चूर्ण बना लेवै । इसी को शीतभञ्जी रस कहते हैं । इसे आधी रत्ती की मात्रा में साफ शक्कर के साथ प्रातःकाल खिलाने से शीतज्वर नष्ट हो जाता है । और इसके सेवन करने के बाद किसी को वमन हो जाता है और किसी को वमन नहीं भी होता है ॥ ६०५-६०७ ॥

अथ रसेन्द्रचिन्तामण्युक्तशीतभञ्जिरसमाह—

**तालकं तुत्थकं ताम्रं सूतगन्धकटङ्कणम् । सर्वमेतत्समं चूर्णं कारवेल्लीरसद्रवैः ॥ ६०८ ॥**
**दिनैकं मर्दयेत्तेन रसकर्दमकेन तु । ताम्रस्य भाजनस्यान्तर्लिम्पेदर्द्धाङ्गुलोन्मितम् ॥६०९॥**
**तत्पचेद्वालुकायन्त्रे यवा यावत्स्फुटन्ति हि । शीतलं तद्धि गृह्णीयात्ताम्रपात्रोदराद्भिषक् ॥६१०॥**
**शीतभञ्जो रसो माषमात्रो मरिचसंयुतः । भक्षितः पर्णखण्डेन नाशयेद्विषमज्वरान् ॥६११॥**

रसेन्द्रचिन्तामणि में कहा हुआ शीतभञ्जी रस—शुद्ध हरताल, शुद्ध तूतिया, शुद्ध ताम्रपत्र, शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, शुद्ध सुहागा इन सबों को समान भाग में लेकर चूर्ण बना डालै, पश्चात् करैले के रस के साथ उक्त चूर्ण को एकत्र कर एक दिन तक खरल करै, उसके बाद खरल किये हुए उक्त चूर्ण के कल्क का तामे के पात्र के अन्दर आधे अंगुल तक ऊंचा लेप करके इसे वालुकायंत्र में रखकर तब तक पकाना चाहिये कि जब तक बालू के अन्दर रखा हुआ जौ भुन कर फूट न जाय, उसके बाद तैयार होने पर उतार कर रख दे औरजब स्वांग शीतल हो जाय तब तामे के पात्र के अन्दर से उक्त कल्क को खुरच कर निकाल ले । यही शीतभञ्जी रस है । इसे एक माशे की मात्रा में लेकर मरिच के चूर्ण के साथ पान में रखकर खिलाने से सभी प्रकार के विषमज्वर नष्ट हो जाते हैं[1] ॥६०८-६११॥

अथ रसरत्नप्रदीपोक्तशीतभञ्जिरसमाह—

**तालको दरदोद्भूतः पारदो गन्धकः शिला । क्रमाद्भागार्द्धरहितं कारवेल्लयम्बुमर्दितम् ॥**
**अनेनास्यप्रमाणेन ताम्रपात्रं प्रलेपयेत् । अधोमुखं दृढे भाण्डे तन्निरुध्याथ पूरयेत् ॥६१३॥**
**चुल्ल्यां वालुकया घस्रमग्निं प्रज्वालयेदधः । शीतं सञ्चूर्ण्य माषोऽस्य नागवल्लीदले स्थितः ॥**
**भक्षितो मरिचैः सार्द्धं समस्तविषमज्वरान् । शीतदाहादिकान्हन्ति पथ्यं शाल्योदनं पयः ॥**

रसरत्नप्रदीपोक्त शीतभञ्जी रस—शुद्ध हरताल २ भाग, सिंगरफ से निकाला हुआ पारा २ भाग, शुद्ध गन्धक १॥ भाग, शुद्ध मैनसिल १ भाग लेकर सबों को एकत्र कर करेले के रस के साथ भली भांति खरल करके कल्क बना लेवै पश्चात् इसी कल्क का किसी तामे के पात्र के अन्दर लेप करके इसे अन्य मिट्टी के दृढ पात्र के अन्दर औंधा रखकर ऊपर से बालू भर कर चूल्हे पर चढ़ा देवै, और उसके नीचे एक दिन रात अग्नि जलावै, पश्चात् स्वांगशीतल हो जाने पर उतार कर पात्र के अन्दर से खुरच कर निकाल लेवै, और चूर्ण कर डाले । इसकी मात्रा १ माशा तक की है । और इसे मरिच के चूर्ण के साथ पान में रख कर खिलाने से शीत, दाहादिक समस्त विषमज्वर नष्ट हो जाते हैं । इसमें पथ्य शालि (अगहनी) धान्य के चावलों का भात और दूध है[2] ॥

---

१. आजकल इसे १–२ रत्ती की मात्रा में लेकर ४ रत्ती मरिच के चूर्ण के साथ पान में रख-कर खाना चाहिये ।

२. इसकी १ माशा मात्रा आजकल बहुत अधिक है आधुनिक काल के लिये उपयुक्त मात्रा १ से ३ रत्ती तक है ।

*इति शीतभञ्जी रसः, शीतज्वरादिविषमज्वरेषु रसरत्नप्रदीपे ॥ ६१२-६१५ ॥

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—यह शीतभञ्जी रस शीतज्वरादिक विषमज्वरों के लिये रसरत्नप्रदीप में कहा हुआ है ॥ ६१२-६१५ ॥

अथ कट्फलादिपानमाह—

**कट्फलं त्रिफला दारु चन्दनं सपरूपकम् । कटुका पद्मकोशीरं विपचेत्कर्षकं जले ॥६१६॥**
**त्रिदोषदाहतृष्णाघ्नं पानमात्रे प्रपूजितम् । दीर्घकालज्वरार्त्तानामेतत्स्यादमृतोपमम् ॥६१७॥**

कट्फलादि पान—कायफल, आँवला, हरड़, बहेड़ा, देवदारु, रक्तचन्दन, फालसे, कुटकी, पद्माख और खस इन सबों को एक तोला भर लेकर जल में पका लेवें । और जिनको बहुत दिनों से ज्वर आता हो उनके लिये यह अमृत के समान गुणकारी होता है, और पीने मात्र से ही त्रिदोष या त्रिदोषजनित दाह तथा प्यास को दूर करने में यह श्रेष्ठ होता है ॥ ६१६-६१७ ॥

***कर्षं कट्फलाद्युशीरान्तानां समुदितानां जले प्रस्थमिते विपचेदर्द्धशेषं पिबेत् । कट्फलादिपानं तृष्णायां दाहे च ॥ ६१६-६१७ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—कायफल से लेकर खस पर्यन्त सम्पूर्ण द्रव्य मिलकर १ तोला भर लेना चाहिये । तथा उसे प्रस्थ ( ६४ तो० ) भर जल में पकावे और जब आधा अवशेष रह जाय तब उतार कर छान लेवें, पीछे शीतल होने पर प्यास तथा दाह में पीने के लिये देवें । इसका नाम कट्फलादि ( पानक ) पान है ॥ ६१६-६१७ ॥

अथ शीतलजलनिषेधमाह—

**सन्निपाते तु दाहार्त्तं यः सिञ्चेच्छीतवारिणा । आतुरः स कथं जीवेद्भिषग्वा स कथं भवेत् ॥**

शीतल जल का निषेध—संनिपात ज्वर में दाह से पीड़ित होने पर रोगी को जो वैद्य शीतल जल से सींचता है, वह कैसे वैद्य कहा जा सकता है ? और वह रोगी भी कैसे बच सकता है ? अर्थात् उस समय शीतल जल का प्रयोग सर्वथा वर्जित है ॥ ६१८ ॥

***एष सन्निपातिनो दाहे शीताम्बुसेकनिषेधो रुग्दाहादन्यत्र, तत्र वाप्यवगाहनस्योक्तत्वात्॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—संनिपातज्वर वाले रोगी को दाह होने पर जो यह शीतल जल से सींचने का निषेध किया जाता है, वह रुग्दाह नामक संनिपात ज्वर वाले रोगी को छोड़ कर ही समझना चाहिये । क्योंकि रुग्दाह संनिपात ज्वर में दाह से पीड़ित रोगी के लिये तो बावडी आदि में घुस कर स्नान करने के लिये कहा ही हुआ है ॥ ६१८ ॥

अथान्नमाह—

**दुःस्पर्शगोक्षुरक्षुद्रासिद्धमाहारमर्पयेत् । दोषशान्तिबलाग्न्यर्थं त्रिदोषज्वरिणे भिषक् ॥६१९॥**

अन्नदान-विषयक विचार—वैद्य को उचित है कि—संनिपातज्वर वाले रोगी के लिये दोषों की शान्ति तथा बल और जठराग्नि बढ़ाने के निमित्त जवासा, गोखरू और छोटी कण्टकारी के क्वाथ द्वारा सिद्ध किया हुआ उचित अन्न पेया आदिक अवश्य देना चाहिये[1] ॥ ६१९ ॥

***दुःस्पर्शो = यवासः । आहारम् = उचितमन्नम् ॥ ६१९ ॥**

यहां पर "दुःस्पर्श" पद का "जवासा" तथा "आहार" पद का "उचित अन्न" अर्थ समझना चाहिये ॥ ६१९ ॥

**लाजसक्तून्समश्नीयात्सैन्धवेन समन्वितान् । ते च जीर्यन्त्यविघ्नेन ज्वरी जीवेत्तदा ध्रुवम् ॥**

---

१. जवासा आदि द्रव्यों को मिलाकर १ कर्ष लेवें । इसे १ प्रस्थ ( ६४ तोले द्रवद्वैगुण्य नियम से १२८ तोले ) जल लेकर क्वाथ बनावें, आधा शेष रहने पर उतार लेवें । इसी जल में पेया आदि का पाक करें ।

और धान के खीलों का सत्तू, सेंधा निमक के साथ खाने के लिये, देना चाहिये क्योंकि यह निर्विघ्न (शीघ्रता से) पच जाता है, और रोगी भी उस समय इसके पा जाने से जीवन लाभ कर लेता है ॥ ६२० ॥

*इति केचित् ॥ ६२० ॥

यहां पर यह और भी समझ लेना चाहिये कि—अन्न देने के विषय में यह मत किसी २ वैद्यों का है सर्वसम्मत नहीं है ॥ ६२० ॥

**रक्तपित्तहितत्वेन तृषादाहज्वरेषु च। लाजानां सक्तवः शीता नैव तेऽत्र हिता मताः ॥६२१॥ पाचनो दीपनः स्वेद्यो लाजमण्डो यतः स्मृतः। दशमूलादिसंसिद्धः संनिपातज्वरे हितः ॥ सन्निपातज्वरी यस्तु कम्पते प्रलपत्यपि। किञ्चिदेव न जानाति चिकित्सा तस्य कथ्यते ॥ अभ्यञ्जयेत्पुराणेन सर्पिषा पूर्वमेव तम्। बलारास्नागुडूच्याद्यैस्तैलैश्च परिषेचयेत् ॥ ६२४ ॥**

और धान के खीलों का सत्तू रक्तपित्त के लिये हितकर होने से प्यास और दाह ज्वर में विशेष रूप से हितकर होता है, अत एव शीतवीर्य होने से यह संनिपात ज्वर में कदापि हितकर नहीं हो सकता है। इसी से यह समझना चाहिये कि धान के खीलों का सत्तू संनिपात ज्वर में देना सर्व वैद्यजनों को अभिमत नहीं है। क्योंकि संनिपात ज्वर में तो पसीना लाने वाला और अग्निदीपक ऐसा दशमूलादि क्वाथ से सिद्ध किया हुआ धान के खीलों का मण्ड ( मांड ) ही पथ्य है ऐसा वैद्यों को अभिमत है।

और जो संनिपात ज्वर वाला रोगी कांपता है, प्रलाप करता है तथा कुछ नहीं जानता है अर्थात् जिसे संज्ञा नहीं है, उसकी चिकित्सा कहते हैं। पहले वैसे रोगी के शरीर में पुराने घी का मालिश करके बलादि, रास्नादि या गुडूच्यादि तैल द्वारा परिषेक ( खूब सेचन ) करना चाहिये ॥

**वर्त्तको वर्त्तिका लावो वार्त्तिकस्तित्तिरिः शशः। कुलिङ्गश्च रसैरेषां तर्पयेत यथाऽनलम् ॥**

और रोगी के अग्नि के अनुसार बटेर, बटेरी, लवा, बगेरा, तीतर, खरगोश और कुलिङ्ग ( घर में रहने वाली चिड़िया गौरैया ) इन सबों में से किसी के मांस का रस ( सुरवा ) देकर सन्तर्पण करना चाहिये अर्थात् रोगी की तृप्ति करनी चाहिये ॥ ६२५ ॥

***वर्त्तकः="बटेर" इति लोके। वर्त्तिका="बटेरी" इति लोके। 'वार्त्तिको वातचटके'ति निघण्टुः। "बगेरा" इति लोके। कुलिङ्गः="गवरैया" इति लोके ॥ ६२५ ॥**

यहां पर "वर्त्तक" पद का "लोकप्रसिद्ध बटेर"। "वर्त्तिका" पद का "लोकप्रसिद्ध बटेरी"। "वार्तिक" पद का "लोकप्रसिद्ध बगेरा" अर्थ समझना चाहिये, तथा वार्त्तिक और वातचटका ये दोनों पर्यायवाची शब्द समझना चाहिये। एवम् "कुलिङ्ग" पद का "लोकप्रसिद्ध गवरैया" अर्थ समझना चाहिये ॥ ६२५ ॥

**सन्निपाते क्षुधाऽऽर्त्तं यो भोजयेत्पिशितौदनम्। स कथं भिषगाख्यान्तु लभते मनुजाधमः ॥**

संनिपात ज्वर में भूख से व्याकुल रोगी को जो वैद्य मांस तथा भात खिलाता है, वह मनुष्यों में अधम कैसे वैद्य कहला सकता है, अर्थात् जो वैद्य होगा वह ऐसा कभी नहीं करेगा ॥ ६२६ ॥

## अथ वातोल्बणसन्निपातज्वरस्य चिकित्सा।

तत्र बृहत्पञ्चमूलीक्वाथमाह—

**पञ्चमूलीकषायन्तु दद्याद्वातोल्बणे ज्वरे। भृशोष्णं वा सुखोष्णं वा दृष्ट्वा दोषबलाबलम् ॥**

वातोल्बण संनिपात ज्वर की चिकित्सा में बृहत्पञ्चमूली क्वाथ—बृहत् पञ्चमूली का क्वाथ दोषों के बलाबल का विचार करके अत्यन्त गरम अथवा किंचिद् गर्म रहते हुए वातोल्बण संनिपातज्वर वाले रोगी को देना चाहिये ॥ ६२७ ॥

*पञ्चमूली महती प्रथमोपस्थितपरित्यागे वचनाभावात् ॥ ६२७ ॥

यहां पर "पञ्चमूली" पद से "बृहत्पञ्चमूली" का ग्रहण किया गया है। क्योंकि प्रथम वर्णन इसी का आता है पश्चात् लघुपञ्चमूली का, और जो प्रथम प्राप्त हो उसका परित्याग करने के लिये कोई वचन शास्त्रों में नहीं मिलता है अतः प्रथम प्राप्त होने से बृहत्पञ्चमूली का ग्रहण करना संगत ही समझना चाहिये ॥ ६२७ ॥

## अथ पित्तोल्बणसन्निपातज्वरस्य चिकित्सा ।

तत्र परूषकादिक्काथमाह—

परूषकञ्च त्रिफला देवदारु च कट्फलम् । चन्दनं पद्मकञ्चैव तथा कटुकरोहिणी ॥६२८॥
पृश्निपर्णी शृतं त्वेभिरुषितं शीतलं जलम् । पित्तोत्तरे नृणामेतत्सन्निपातचिकित्सितम्॥६२९॥

पित्तोल्बण संनिपात ज्वर की चिकित्सा में परूषकादिक्काथ-फालसा, आमला, हरड़, बहेरा, देवदारु, कायफल, रक्तचन्दन, पद्माख, कुटकी और पृश्निपर्णी इन सबों का क्वाथ[1] बनाकर रात्रि भर पड़ा रहने दे, और दूसरे दिन बासी हो जाने पर छान कर पित्तोल्बण संनिपात ज्वर वाले रोगी को पिलाना चाहिये, क्योंकि उसके लिये यह सुन्दर औषधि है ॥ ६२८-६२९ ॥

अथ किरातादिसप्तकमाह—

किराततिक्तकं मुस्तं गुडूची विश्वभेषजम् । पाठोदीच्यं मृणालञ्च शृतं पित्ताधिके पिबेत् ॥

किरातादिसप्तक क्वाथ—चिरायता, नागरमोथा, गिलोय, सोंठ, पाढ़, सुगन्धवाला और कमल की नाल इन सबों का क्वाथ बनाकर पित्तोल्बण संनिपात ज्वर में रोगी को पिलाना चाहिये[2] ॥६३०॥

## अथ कफोल्बणसन्निपातज्वरस्य चिकित्सा ।

अथ बृहत्यादिक्काथमाह—

बृहत्यौ पौष्करं भार्गी शटी शृङ्गी दुरालभा । वत्सकस्य तु बीजानि पटोलं कटुरोहिणी ॥
बृहत्यादिगणः शस्तः सन्निपाते कफोत्तरे । श्वासादिषु च सर्वेषु हितः सोपद्रवेष्वपि ॥६३२॥

कफोल्बण सन्निपात ज्वर की चिकित्सा में बृहत्यादि क्वाथ—बड़ी कण्टकारी, छोटी कण्टकारी, पुहकरमूल, भारंगी, कचूर, काकड़ाशिंगी, धमासा, इन्द्रजौ, परवल के पत्ते और कुटकी इन्हीं सबों के योग को बृहत्यादि गण कहते हैं। इसका क्वाथ कफोल्बण (कफप्रधान) संनिपात ज्वर में पिलाना हितकर होता है तथा उपद्रवयुक्त श्वास आदिक रोगों में भी हितकर होता है[3] ॥६३१-६३२॥

## अथ वातपित्तोल्बणसन्निपातज्वरस्य चिकित्सा ।

तत्र लघुपञ्चमूलक्काथमाह—

वातपित्तहरं वृष्यं कनीयः पञ्चमूलकम् । तत्क्काथो मधुना हन्ति वातपित्तोल्बणं ज्वरम् ॥

वातपित्तोल्बण सन्निपात ज्वर की चिकित्सा में लघुपञ्चमूल क्वाथ—लघुपञ्चमूल की ओषधियां वातपित्तनाशक तथा वृष्य (वीर्यवर्धक) होती हैं, अतः इनका क्वाथ बनाकर मधु डालकर पिलाने से वातपित्तोल्बण संनिपात ज्वर नष्ट होता है ॥ ६३३ ॥

---

१. फालसा आदि ओषधियां मिलित ४ तोले लेकर दुरकुचाकर आध सेर जल में विधिवत् क्वाथ बनावें।

२. चिरायता आदि ओषधियों की मिलित मात्रा ४ तोले, पाकार्थ जल-आध सेर, अवशेष आध छटाक इस प्रकार विधिवत् क्वाथ बनावें।

३. कण्टकारी आदि क्वाथ्य द्रव्य ५ तोले दुरकुचाकर आध सेर जल में पकाकर आध छटाक शेष रहने पर उतार लेना चाहिये।

जाता है। तथा मन में काम तथा क्रोध दोनों को रोक देने से कामज्वर तथा क्रोधज्वर दोनों ही नष्ट हो जाते हैं ॥ ७१५ ॥

*घातिताभ्यामुभाभ्यां = मनसि निगृहीताभ्यां कामक्रोधाभ्याम् ॥ ७१५ ॥

यहां पर "घातिताभ्याम्" इन पदों का "मन में काम तथा क्रोध दोनों को रोक देने से" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ७१५ ॥

**भूतविद्यासमुद्दिष्टैर्बन्धावेशनताडनैः। जयेद् भूताभिषङ्गोत्थं मनःशान्त्या च मानसम् ७१६**

भूताभिषङ्ग (भूतादिबाधा) जन्य ज्वर को भूतविद्या में कहे हुये बन्धन, आवेशन और ताडन आदि क्रियाओं के द्वारा दूर करना चाहिये। और मन में शान्ति लाने के द्वारा मानस ज्वर को दूर करना चाहिये ॥ ७१६ ॥

*ताडनैरित्यस्य स्थाने केचित्पूजनैरिति पठन्ति ॥ ७१६ ॥

यहां पर "ताडन" पद के स्थान पर कोई २ आचार्य "पूजन" का पाठ करते हैं, अतः पूजन द्वारा भी भूताभिषङ्गजन्य ज्वर दूर किया जाता है" यह भी समझना चाहिये ॥७१६॥

**सहदेव्या मूलं विधिना कण्ठे निबद्धमपहरति। एकद्वित्रिचतुर्भिर्दिवसैर्भूतज्वरं पुंसाम् ७१७॥**
**अभिचाराभिशापोत्थौ ज्वरौ होमादिभिर्जयेत्। दानस्वस्त्ययनातिथ्यैरुत्पातग्रहदुष्टिजौ ७१८**

इत्यागन्तुज्वराधिकारः।

विधिपूर्वक सहदेवी की जड़ रोगी के कण्ठ में बांध कर रखने से एक, दो, तीन अथवा चार दिन में भूताभिषङ्गजन्य ज्वर दूर हो जाता है। अभिचार तथा अभिशाप से उत्पन्न हुए ज्वर को होमादिक करने से दूर करना चाहिये और उत्पात तथा ग्रहों के दोष से उत्पन्न हुये ज्वर को दान देने से स्वस्तिवाचन कराने से तथा अतिथिसत्कार करने से दूर करना चाहिये ॥ ७१७–७१८ ॥

## अथ विषमज्वराधिकारः।

तत्र विषमज्वरसम्प्राप्तिमाह—

**दोषोऽल्पोऽहितसम्भूतो ज्वरोत्सृष्टस्य वा पुनः। धातुमन्यतमं प्राप्य करोति विषमज्वरम् ७१९**

विषमज्वर के अधिकार में विषमज्वर की संप्राप्ति—ज्वर से मुक्त हुये अर्थात् जिसका ज्वर छूट गया है ऐसे व्यक्ति के अहितकारक आहार. विहारादिक के आचरण करने से थोड़े बलवाले वातादिक दोष पुनः बल प्राप्त करते हुये उसके रस, रक्तादिक धातुओं में से किसी एक धातु को दूषित कर पुनः विषमज्वर को उत्पन्न करते हैं[1] ॥ ७१९ ॥

---

१. विषमज्वर की सम्प्राप्ति के विषय में पाश्चात्य-विज्ञान वेत्ताओं का मत यह है कि—यह ज्वर एक प्रकार के मच्छर ( एलाफलीज नामक ) के काटने से उत्पन्न होता है। यह मच्छर प्रायः रात ही में मनुष्य को काटता है। मच्छर-दंश के साथ ही साथ एक प्लैज्मोडियम ( जिसकी चार जातियां होती हैं ) नाम के इस रोग के कारणभूत जीवाणु को रक्त में प्रविष्ट कर देता है। ये जीवाणु रक्त के लाल कणों को आक्रान्त करके अपना जीवन निर्वाह करते हैं। इनके संक्रमण से मनुष्य विषमज्वर से पीड़ित होता है।

इन जीवाणुओं की चार जातियां अभी तक ज्ञात हुई हैं—

१—प्लैज्मोडियम वाईवैक्स Plasmodium vivax,

२—प्लैज्मोडियम मैलेरी Plasmodium malariae-

३—प्लैज्मोडियम फैल्सी पैरम Plasmodium falciparum,

४—प्लैज्मोडियम ओवेल Plasmodium ovale.

*तत्र विषमज्वरस्य निदानकथनपूर्विकां संप्राप्तिमाह—दोष इति। अयमर्थः—ज्वरोत्सृष्टस्य = ज्वरेण त्यक्तस्य। सन्निकृष्टहेतुमाह—दोषोऽल्पः = ज्वरमुक्तः स्वल्पोऽपि। विप्रकृष्टहेतुमाह—अहितम् = आहारविहारादि, तेन सम्भूतः = सम्पूर्णो जातः।

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—इस श्लोक में विषमज्वर के निदानों को प्रथम कहते हुये उसकी संप्राप्ति को भी कहते हैं। और "ज्वरोत्सृष्टस्य" पदका "ज्वर से मुक्त हुये व्यक्ति के" यह अर्थ समझना चाहिए। और "थोड़े बल वाले वातादिक दोषों को" संनिकृष्ट कारण तथा "अहितकारक आहार, विहारादिकों को" विप्रकृष्ट कारण समझना चाहिए।

अन्यतमं धातुं=रस-रक्तादिकम्, प्राप्य = दूषयित्वा, पुनर्विषमज्वरं करोति। ज्वरोत्सृष्टस्य वेति। वाशब्देनेति बोध्यते, प्रथमतो विषमज्वरो भवति। यत उक्तम्—"आरम्भाद्विषमो यस्तु"त्यादि॥ ७१९॥

"अन्यतमं धातुम्" इन पदों का "रस-रक्तादिक धातुओं में से किसी एक धातु को" तथा "प्राप्य" पद का "प्राप्त होकर अर्थात् दूषित करके" यह अर्थ समझना चाहिये। और "ज्वरोत्सृष्टस्य वा" इस स्थल पर "वा" शब्द के प्रयोग करने से यह समझना चाहिये कि—प्रथम से भी विषमज्वर होता है, क्योंकि-शास्त्र में कहा भी है कि—आरम्भ से ही जो विषमज्वर होता है उसे असाध्य जानना चाहिये॥ ७१९॥

अथ रसादिधातुविशेषेण विषमज्वरविशेषानाह—

**सन्ततं रस-रक्तस्थः सततं रक्तधातुगः। दोषः क्रुद्धो ज्वरं पुंसां सोऽन्येद्युः पिशिताश्रितः॥**
**मेदोगतस्तृतीयेऽह्नि अस्थिमज्जगतः पुनः। कुर्याच्चातुर्थिकं घोरमन्तकं रोगसङ्करम्॥**

रसादिक धातुविशेष के दूषित होने से विषमज्वर विशेष—ज्वरमुक्त रोगी के स्वल्पबलवाले वातादिक दोष अहितकारक आहार तथा विहारादिक के द्वारा पुनः बल प्राप्त करते हुये यदि रस धातु को दूषित करते हैं तो सन्तत नामक विषमज्वर होता है। इसी भांति रक्त धातु को दूषित करने से "सतत" नामक विषमज्वर, मांस धातु को दूषित करने से "अन्येद्युष्क" नामक विषम ज्वर, मेद धातु को दूषित करने से "तृतीयक" नामक विषमज्वर और अस्थि (हड्डियां) तथा मज्जा को दूषित करने से मारने वाला होने से यमराज के समान अत्यन्त भयङ्कर अनेक रोगों ( उपद्रवों ) से युक्त "चातुर्थिक" नामक ज्वर उत्पन्न होता है॥ ७२०-७२१॥

*अन्तकमिव मारकत्वात्॥ ७२०-७२१॥

यहां पर "अन्तकम्" पद का "मारने वाला होने से यमराज के समान" यह अर्थ समझना चाहिये॥ ७२०-७२१॥

अथ विषमज्वरस्य सामान्यलक्षणमाह—

**यः स्यादनियतात्कालाच्छीतोष्णाभ्यां तथैव च। वेगतश्चापि विषमो ज्वरः स विषमः स्मृतः॥**

विषमज्वर के सामान्य लक्षण—जो ज्वर अनियत काल से होता है अर्थात् जिसके होने का कोई समय निर्दिष्ट नहीं रहता है और जिस ज्वर में शीत ( सर्दी ) तथा उष्ण ( गर्मी ) एक रूप से स्थिर नहीं रहता है एवम् जिस ज्वर का वेग भी विषम होता है उसे "विषमज्वर" कहते हैं॥

---

अन्तिम प्रकार के जीवाणु का अभी नवीन अन्वेषण हुआ है। प्लैज्मोडियम वाईवैक्स से साधारण तृतीयक ज्वर Benign Tertian उत्पन्न होता है तथा प्लैज्मोडियम मैलेरी से चतुर्थक ( Quartan fever ) एवम् प्लैज्मोडियम मैलेरी से घातक तृतीयक ज्वर Malignant Tertian fever उत्पन्न होता है। इसके अतिरिक्त अन्येद्युष्क-चातुर्थिक विपर्यय आदि और भी उपजातियां पाई जाती हैं। इनसे शीत के साथ ज्वर उत्पन्न होता है।

छयस्त्वनियतात्कालात्स्यादित्यस्यायमर्थः—यथा वातिको ज्वरः सप्तदिनानि, पैत्तिको दशदिनानि, श्लैष्मिको द्वादशदिनानि। दोषाणां प्राबल्यैर्वातिकश्चतुर्दशदिनानि, पैत्तिको विंशतिदिनानि, श्लैष्मिकश्चतुर्विंशतिर्दिनानि स्यात्। तथा विषमज्वरो नियतं कालं व्याप्य न स्यादित्यर्थः। शीतोष्णाभ्यां गुणाभ्यामपि तथा स्यात्। वेगतश्चापि विषमः कदाचिदतिवेगवान्, कदाचिच्छान्तवेगः॥ ७२२॥

यहां पर "यस्त्वनियतात्कालात्—अर्थात् जो ज्वर अनियत काल से होता है" इस का यह भावार्थ समझना चाहिये कि—जैसे वातज्वर ७ दिन तक, पित्तज्वर १० दिन तक, कफज्वर १२ दिन तक रहता है। तथा दोषों की प्रबलता होने से तो वातज्वर १४ दिन तक, पित्तज्वर २० दिन तक, कफज्वर २४ दिन तक नियमित रूप से बना रहता है। वैसे विषमज्वर नियत काल से व्याप्त होकर नहीं रहता है। और "शीतोष्णाभ्याम्" इस पद का "शीत ( सर्दी ) व उष्ण गुण के द्वारा विषम होता है अर्थात् जिस ज्वर में शीत व उष्ण एकरूप से स्थिर नहीं रहता है" तथा "वेगतश्चापि विषमः" इन पदों का "जिस ज्वर का वेग भी विषम होता है अर्थात् जो ज्वर कभी अधिक वेगयुक्त ( तेज ) रहता है और कभी शान्तवेग-युक्त ( साधारण ) हो जाता है" यह अर्थ समझना चाहिये॥ ७२२॥

अथ विषमज्वरस्य भेदानाह—

**सन्ततः सततोऽन्येद्युस्तृतीयकचतुर्थकौ॥ ७२३॥**

विषमज्वर के भेद—१ सन्तत, २ सतत, ३ अन्येद्युष्क, ४ तृतीयक, ५ चतुर्थक ये ५ भेद विषमज्वर के होते हैं॥ ७२३॥

अथ सन्ततज्वरस्य लक्षणमाह—

**सप्ताहं वा दशाहं द्वादशाहमथापि वा। सन्तत्या योऽविसर्गी स्यात् सन्ततः स निगद्यते॥**

सन्ततज्वर के लक्षण—सात ७ दिन तक वा दश १० दिन तक अथवा बारह १२ दिन तक निरन्तर नहीं उतरने वाला जो विषम ज्वर होता है उसे "सन्तत" ज्वर कहते हैं॥ ७२४॥

छविकल्पो वातादिभेदात्। सन्तत्या = नैरन्तर्येण अविसर्गी = अपरित्यागी। ननु "मुक्तानुबन्धित्वं विषमत्वमि"ति विषमलक्षणम्, तदत्र न घटत इति, कथमयं विषमेषु पठ्यते? घटत एवेति न दोषः। यत उक्तं चरकेण—

छविसर्गं द्वादशे कृत्वा दिवसे व्यक्तलक्षणः। दुर्लभोपशमः कालं दीर्घमेवानुवर्तते॥ इति॥

यहां पर "सात, दश और बारह दिनों का जो विकल्प किया है" उसे क्रम से वात, पित्त तथा कफ के भेद से समझना चाहिये। "सन्तत्या' पद का "निरन्तर"। "अविसर्गी' पद का नहीं परित्याग करने वाला अर्थात् नहीं उतरने वाला" यह अर्थ समझना चाहिये। और यहां पर यह जो शङ्का होती है कि—उतरकर फिर चढ़ आना यह जो लक्षण विषम ज्वर का है, वह इस सन्तत ज्वर में नहीं घटता है क्योंकि यह बराबर बना रहता है, तो फिर इस ( सन्तत ज्वर ) का विषम ज्वर के मध्य में क्यों उल्लेख किया गया है? इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—उक्त विषम ज्वर का तो लक्षण इसमें घटता ही है, अतः कोई दोष नहीं है। क्योंकि कैसे लक्षण इसमें घटता है इस विषय में चरकाचार्य ने यह कहा है कि—सन्तत ज्वर बारहवें दिन रोगी को कुछ काल के लिये छोड़ देता है पुनः कुछ क्षण के बाद इसके लक्षण प्रकट होने लगते हैं। और इसका शान्त होना दुर्लभ हो जाता है तथा इसकी अनुवृत्ति दीर्घ काल तक बनी रहती है अर्थात् यह बहुत दिन तक बना रहता है॥ १०४"

*यत्तु खरनादेनोक्तम्—

*ज्वराः पञ्च तु ये प्रोक्ताः पूर्वं सन्ततकादयः।
चत्वारः सन्ततं हित्वा ज्ञेयास्ते विषमज्वराः ॥ १०५ ॥ इति।

और जो कि "खरनाद" ने कहा है कि—जो सन्तत आदिक ५ प्रकार के ज्वर कह आये हैं, उनमें से सन्तत ज्वर को छोड़ कर शेष ४ ज्वरों को विषमज्वर समझना चाहिये ॥ १०५ ॥

*तच्चिरेण त्यागाभिप्रायेण ॥ ७२४ ॥

यहां पर जो विषम ज्वर के अन्दर सन्ततज्वर को नहीं लिया है, वह वस्तुतः "चिरकाल में यह रोगी का परित्याग करता है अर्थात् उतरता है इसी अभिप्राय से विषम ज्वर के मध्य में नहीं कहा गया है" यह और भी समझना चाहिये ॥ ७२४ ॥

अथ सततज्वरस्य लक्षणमाह—

**अहोरात्रे सततको द्वौ कालावनुवर्त्तते ॥ ७२५ ॥**

सततज्वर के लक्षण—जो विषम ज्वर दिन तथा रात्रि में दो काल उतरता तथा चढ़ता है उसे "सततज्वर कहते हैं ॥ ७२५ ॥

*द्वौ कालौ=अह्न्येककालं रात्रावेककालम्। यतो दोषाणामहोरात्रे प्रत्येकं द्वौ द्वौ प्रकोपकालौ। यत उक्तं वाग्भटेन—

*वयोऽहोरात्रिभुक्तानामन्तमध्यादिगाः क्रमाद्। इति ॥ ७२५ ॥

यहां पर "द्वौ कालौ अर्थात् दो काल" का यह भावार्थ समझना चाहिये कि—दिन में एक काल (वार) और रात्रि में एक काल (वार)। क्यों कि प्रत्येक दोषों का दिन तथा रात्रि में प्रकुपित होने का दो २ समय होता है अर्थात् एक दिन में और एक रात्रि में होता है। और इसी लिये वाग्भट ने भी कहा है—"अवस्था (बाल्य, युवा, वृद्ध), दिन, रात्रि, भोजन इन सबों के अन्त, मध्य तथा आदि के काल क्रम से वात, पित्त तथा कफ के कुपित होने के काल हैं। इससे दिन में एक वार तथा रात्रि में एक वार इस भांति दिन-रात्रि में दो वार प्रकुपित होने का काल कहा गया है ॥ ७२५ ॥

अथान्येद्युष्कज्वरस्य लक्षणमाह—

**अन्येद्युष्कस्त्वहोरात्रादेककालं प्रवर्त्तते ॥ ७२६ ॥**

अन्येद्युष्क ज्वर के लक्षण—जो विषमज्वर दिन तथा रात्रि के मध्य में केवल एक ही वार आता है उसे "अन्येद्युष्क" अर्थात् इकतरा ज्वर कहते हैं ॥ ७२६ ॥

*एककालं=दोषापेक्षया एककालमपि द्वितीयं, प्रथमकाले हृद्येव दोषस्थितेः ॥ ७२६ ॥

यहां पर "एककालम् अर्थात् एक ही वार" का यह भावार्थ समझना चाहिये कि—यह ज्वर दोषों की अपेक्षा करने से दिन रात्रि में एक ही वार आता है किन्तु वह भी अपने (दोषों के) प्रकुपित होने के प्रथम काल को छोड़ कर दूसरे प्रकुपित होने के काल में आता है, क्योंकि प्रथम काल में दोष की स्थिति हृदय में ही रह जाती है अतः दूसरे समय में बाहर देख पड़ती है" यह और समझना चाहिये ॥ ७२६ ॥

अथ तृतीयकचतुर्थकज्वरयोर्लक्षणमाह—

**तृतीयकस्तृतीयेऽह्नि चतुर्थेऽह्नि चतुर्थकः ॥ ७२७ ॥**

तृतीयक तथा चतुर्थक ज्वर के लक्षण—जो विषमज्वर तीसरे दिन आता है उसे "तृतीयक अर्थात् तिजारी" ज्वर कहते हैं। और जो चौथे दिन आता है उसे "चतुर्थक—अर्थात् चौथिया" ज्वर कहते हैं ॥ ७२७ ॥

ॐ"तृतीयेऽह्नि" इत्यागमनदिनं गृहीत्वा। यत उक्तम्—

ॐदिनमेकमतिक्रम्य यो भवेत्स तृतीयकः।
दिनद्वयं त्वतिक्रम्य यः स्यात्स हि चतुर्थकः॥ १०६॥ इति॥ ७२७॥

यहां पर "तृतीयेऽह्नि अर्थात् तीसरे दिन" यह कहने से "आने वाले दिन को लेकर तीसरे दिन" समझना चाहिये। क्योंकि अन्यत्र कहा भी है कि—एक दिन का अन्तर देकर जो ज्वर आता है उसे तृतीयक ( तिजारी ) समझना चाहिये, और जो दो दिन का अन्तर देकर आता है उसे "चतुर्थक ( चौथिया ) समझना चाहिये ( १०६ )॥ ७२७॥

अत्र सुश्रुतप्रमाणमाह—

**कफस्थानविभागेन यथासंख्यं करोति हि। सततान्येद्युस्तृतीयचतुर्थकप्रलेपकान्॥**
**अहोरात्रादहोरात्रात् स्थानात्स्थानं प्रपद्यते। दोष आमाशयं प्राप्य करोति विषमज्वरम्॥**

उक्त ज्वरों के होने के विषय में सुश्रुत के प्रमाण वचन—कफ के स्थानविषयक विभाग के अनुसार दोष यथाक्रम से १ सतत, २ अन्येद्युष्क ३ तृतीयक, ४ चतुर्थक ५ प्रलेपक ज्वर को उत्पन्न करता है। जैसे कि— दोष एक २ अहोरात्र ( दिन-रात्रि ) में एक स्थान से दूसरे स्थान में पहुंचता है, अतः इस भांति से जब वह एक स्थान से दूसरे स्थान में पहुंचता हुआ आमाशय में प्राप्त होता है तब उक्त विषमज्वरों को उत्पन्न करता है॥ ७२८॥

ॐअयमर्थः–आमाशयोरःकण्ठशिरःसन्धयः पञ्च कफस्थानानि, एषु तिष्ठन्दोषो यथासंख्यं सततादीन्करोति। तत्रामाशये स्थितो दोषः–सततं करोति द्वौ कालौ, अहोरात्रे कालद्वये दोषप्रकोपात्। हृदये स्थितो दोष आमाशयमागत्य अन्येद्युष्कं करोति। एककालं नैकदैकस्मिन्नेवाहोरात्रे दोष आमाशयमागत्य अन्येद्युष्कं करोति। तत्र द्वौ दोषप्रकोपकालौ, एकस्मिन्काले हृदये तिष्ठति, अपरस्मिन्नामाशय इति। कण्ठे स्थितो दोषोऽहोरात्राद्धृदयमायाति। तृतीये दिने आमाशयमागत्य स्वप्रकोपकाले तृतीयं ज्वरं करोति, एककालं न तु द्वौ कालौ स्वभावाद्। एवमेव शिरःस्थितो दोषोऽहोरात्रात् कण्ठमायाति, ततः पुनरहोरात्राद्धृदयमायाति,चतुर्थे दिने आमाशयमागत्य स्वप्रकोपकाले चतुर्थकं ज्वरं करोति, एककालं नतु द्वौ कालौ स्वभावादेव। ननु दोषस्यागमनं क्रमेण निजस्थानगमनक्रमात् कथं तृयीयचतुर्थदिवसयोर्ज्वरागमनम्? उच्यते—दोषो हि प्रकोपसमये वेगं [1]परित्यज्य लाघवात् स्वस्थानं तु वेगदिन एव याति। यत आह—

ॐदोषः प्रकोपकाले हि वेगवत्त्वेन लाघवात्। वेगवासर एवायं स्वस्थानमधिगच्छति॥१०७॥

यहां पर इसका स्पष्टार्थ यह समझना चाहिये कि—१ आमाशय, २उरःस्थल (छाती), ३ कण्ठ, ४ शिर, ५ सन्धिस्थान ये ५ कफ के स्थान हैं। इन स्थानों में स्थित हुआ दोष क्रम से सतत आदिक पूर्वोक्त ज्वरों को उत्पन्न करता है। इनमें से जब आरम्भ से ही आमाशय में दोष स्थित रहता है तब दिन-रात्रि में दो वार सतत नामक ज्वर को उत्पन्न करता है। क्योंकि एक दिन तथा एक रात्रि में इस प्रकार से एक अहोरात्र ( दिन-रात्रि) में दो वार दोषों के प्रकोप का काल रहता है। हृदय में स्थित दोष आमाशय में आकर एक वार "अन्येद्युष्क" ज्वर को उत्पन्न करता है। किन्तु एक ही अहोरात्रमें एक काल में दोष आमाशय में आकर अन्येद्युष्क को नहीं करता है। क्योंकि एक अहोरात्र में दोषों के प्रकुपित होने के दो काल होते हैं, उसमें प्रथम प्रकोपकाल में दोष हृदय में स्थित रहता है तदुपरान्त दूसरे प्रकोपकाल में आमाशय में पहुँचता है और तभी ज्वर उत्पन्न करता है।

---

१. "वेगमि"त्यत्र"वेगवत्त्वेन क्रमम्" इति पाठः समुचितः प्रतिभाति। इति वि० का०।

कण्ठ में स्थित दोष प्रथम दिन प्रकोपकाल में कण्ठ में ही रहकर अहोरात्र में अर्थात् दूसरे दिन हृदय में आता है, उसके बाद तीसरे दिन हृदय से आमाशय में पहुँच कर अपने प्रकोपकाल में तृतीयक ज्वर ( तिजारी ) को उत्पन्न करता है। किन्तु एक ही बार उत्पन्न करता है न कि दो बार क्योंकि यही इसका स्वभाव है। इसी प्रकार से शिर में स्थित दोष, प्रथम दिन अपने प्रकोपकाल में शिर में ही रह कर वहां से एक अहोरात्र में अर्थात् दूसरे दिन कण्ठ में आता है। पुनः एक अहोरात्र में अर्थात् तीसरे दिन हृदय में पहुंचता है। इसके बाद चौथे दिन आमाशय में पहुँचकर अपने प्रकोपकाल में चतुर्थक ( चौथिया ) ज्वर को उत्पन्न करता है। वह भी एक ही बार न कि दो बार। क्योंकि ऐसा इसका स्वभाव ही है। अब यहां पर यह शङ्का होती है कि—अपने स्थानों से आमाशय में दोषों का पहुँचना जिस क्रम से अर्थात् जितने समय में होता है, उसी क्रम से अर्थात् उतने ही समय में पुनः अपने स्थान पर लौटने में भी होना चाहिये। जब कि यह नियम है तब तीसरे तथा चौथे दिन ज्वर का आना कैसे संभव हो सकता है ? इसके उत्तर में कहते हैं कि—दोष प्रकोप के समय अत्यन्त वेग वाले होने से क्रम को छोड़ कर लाघव से अपने स्थान को वेग वाले दिन ही चले जाते हैं, और अन्यत्र कहा भी है कि—दोष प्रकोप के समय में अत्यन्त वेग वाला होने से अति शीघ्रता से वेग वाले दिन ही अपने स्थान में पहुँच जाते हैं[1] ॥ १०७ ॥

***सन्धिषु स्थितो दोषः प्रलेपकं करोति। सन्धयश्चामाशयेऽपि सन्ति, तेषु स्थितः प्रलेपकं सर्वदा करोति ॥ ७२८ ॥**

सन्धियों में स्थित दोष प्रलेपक ज्वर को उत्पन्न करता है। और सन्धियां आमाशय में भी होती हैं, अतः उनमें स्थित दोष प्रलेपक ज्वर को सर्वदा करता है ॥ ७२८ ॥

**निवृत्तः पुनरायाति विषमो नियते दिने। स्वभावं कारणं तत्र मन्यन्ते मुनिपुङ्गवाः ॥**

विषमज्वर निवृत्त होकर के भी पुनः अपने नियत दिन पर जो आता ( उत्पन्न होता ) है, उसमें "उसका स्वभाव ही कारण है" ऐसा मुनि लोग मानते हैं ॥ ७२९ ॥

---

१. पाश्चात्त्य विद्वानों के अनुसार यह रोग प्लैज्मोडियम नाम के जीवाणु से उत्पन्न होता है। ये जीवाणु रक्त के अन्दर स्थित लाल कणों को आक्रान्त करते हैं तथा उसी को खाकर बढ़ते हैं। एक जीवाणु ( स्पोरोज़ाइट ) एक लाल कण को आक्रान्त करता है। फिर वह जब पूर्ण प्रौढ़ हो जाता है तब उससे कई छोटे-छोटे जीवाणु ( मीरोज़ाइट ) बनते हैं। ये जीवाणु रक्त कण ( R. B. C. ) का नाश करके बाहर निकलते हैं और दूसरे नये कण में प्रविष्ट होते हैं। जीवाणु जिस समय रक्तकण को खाकर बाहर निकलते हैं उस समय शीत के पश्चात् ज्वर चढ़ता है। इस प्रकार इन जीवाणुओं का चक्र ( Cycle ) चलता है। प्रत्येक जीवाणु का इस प्रकार का चक्र नियत समय में समाप्त होता है। तृतीयक का तीसरे दिन चातुर्थिक का चौथे दिन चक्र समाप्त होता है। अर्थात् तृतीयक के जीवाणु यदि आज किसी समय रक्तकण में प्रविष्ट होंगे तो रक्तकण के अन्दर उनकी वृद्धि, विभजन तथा रक्तकणों को विदीर्ण करके बाहर निकलने में ४८ घण्टे का समय लगेगा। अतः तीसरे दिन ज्वर का आवेग आयेगा। इनमें ध्यान देने की बात यह है कि शरीर के अन्दर जितने जीवाणु होंगे वे सभी एक ही साथ रक्तकण में प्रवेश करेंगे तथा परिवर्द्धित होने के बाद विभाजित होकर फिर एक साथ ही रक्तकण से बाहर भी निकलेंगे। अतः ज्वर के आवेग का समय भी एक नियत होगा। जैसे तृतीयक ( Benign Tertian ) में तीसरे दिन, चातुर्थिक ( Quartan fever ) में चौथे ही दिन आवेग होगा। बीच में नहीं हो सकता।

*स्वभावस्य कारणत्वे कफस्थानविभागनिरपेक्षाश्चतुर्थकादिविपर्यया अपि ज्वराः स्वस्वकाले प्रभवन्ति ॥ ७२९ ॥

यहाँ पर यह और समझना चाहिये कि—स्वभाव ही कारण होने से कफ के स्थानसम्बन्धी विभागों की अपेक्षा नहीं रखते हुए चतुर्थकादि ज्वरों के विपरीत क्रमसे होने वाले अन्य भी विषमज्वर निवृत्त होकर के भी अपने-अपने समय में पुनः उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ७२९ ॥

**अधिशेते यथा भूमिं बीजं काले प्ररोहति । अधिशेते तथा धातून् दोषः काले प्रकुप्यति ॥**

बीज जिस भांति पृथ्वी के अन्दर पड़े रहते हैं और जब उपयुक्त समय आता है तब उत्पन्न ( अङ्कुरित ) हो जाते हैं । उसी भांति से दोष भी रसादिक धातुओं के अन्दर छिपे रहते हैं और जब उपयुक्त समय आता है तब प्रकुपित हो जाते हैं ॥ ७३० ॥

सुश्रुतोऽप्याह—

**स चापि विषमो देहं न कदाचित्प्रमुञ्चति । ग्लानिगौरवकार्श्येभ्यः स यस्मान्न प्रमुच्यते ॥**
**वेगे तु समतिक्रान्ते गतोऽयमिति लक्ष्यते । धात्वन्तरेषु लीनत्वात् सौक्ष्म्यान्नैवोपलभ्यते ॥**

इसी विषय में सुश्रुत भी कहते हैं कि—वह विषमज्वर रोगी के शरीर को कभी भी नहीं छोड़ता है, क्योंकि उसके शरीर को ग्लानि, गुरुता ( भारीपन ) तथा कृशता से छुटकारा नहीं मिलता है । और रोग समाप्त होने पर "ज्वर चला गया" ऐसी प्रतीति मात्र होती है, वस्तुतस्तु धातुओं के मध्य में वह ऐसा लीन हो जाता है कि सूक्ष्मतावश प्रत्यक्ष नहीं होता है ॥७३१-७३२॥

अथ द्विदोषोल्वणतृतीयकज्वरस्य लक्षणमाह—

**कफपित्तात्त्रिकग्राही पृष्ठाद्वातकफात्मकः । वातपित्ताच्छिरोग्राही त्रिविधः स्यात्तृतीयकः ॥**

द्विदोषोल्बण तृतीयक ज्वर के लक्षण—कफ तथा पित्त जिसमें कुपित होता है ऐसे तृतीयक ज्वर आने के समय प्रथम त्रिकस्थान ( कटि तथा मेरुदण्ड का सन्धि स्थल ) में पीड़ा होती है । और वातकफ-प्रधान तृतीयक ज्वर में ज्वर दोष कुपित होता है तब प्रथम पीठ में पीड़ा व्याप्त होती है, एवम् वातपित्त-प्रधान तृतीयक में प्रथम मस्तक में पीड़ा होती है तदुपरान्त ज्वर होता है । इस प्रकार से दो-दो दोषों के कुपित होने से तृतीयक ज्वर तीन प्रकार का होता है ॥ ७३३ ॥

*त्रिकग्राही=वेदनया त्रिकं गृह्णातीत्यर्थः । वातकफात्मकः पृष्ठाद्=व्यथया पृष्ठं व्याप्य भवतीत्यर्थः । "ल्यब्लोपे कर्मण्यधिकरणे चे"ति सूत्रेण पञ्चमी ॥ ७३३ ॥

यहाँ पर "त्रिकग्राही" पद का 'त्रिकस्थान में पीडा होती है" और "पृष्ठात्" पद का "पीठ में पीड़ा व्याप्त होती है" यह अर्थ समझना चाहिये । एवम् "पृष्ठात्" इस पद में "ल्यब्लोपे कर्मण्यधिकरणे च" इस सूत्र से ल्यब्लोप में पञ्चमी हुई है, ऐसा समझना चाहिये ॥ ७३३ ॥

अथ कफोल्बणस्य वातोल्बणस्य च चतुर्थकज्वरस्य लक्षणमाह—

**चतुर्थको दर्शयति स्वभावं द्विविधं ज्वरः । जङ्घाभ्यां श्लैष्मिकः पूर्वं शिरसोऽनिलसम्भवः ॥**
**मध्यकायन्तु गृह्णाति पूर्वं यस्तु स पित्तजः । विषमज्वर एवान्यश्चतुर्थकविपर्ययः ॥७३५॥**

कफोल्वण तथा वातोल्वण चतुर्थकज्वर के लक्षण—चतुर्थक ( चौथिया ) ज्वर दो प्रकार से अपना स्वभाव दिखलाता है । जो कि यह है—१ कफोल्वण चतुर्थक ज्वर जब आने को होता है तब प्रथम दोनों जाँघों में पीड़ा होती है । और वातोल्बण चतुर्थक ज्वर आने में प्रथम शिर में पीड़ा होती है । तदुपरान्त ज्वर सर्वाङ्ग में व्याप्त होता है । और पित्तोल्बण जो विषम ज्वर होता है उसके उत्पन्न होने के आरम्भ में शरीर के मध्य भाग में पीड़ा होती है तदुपरान्त ज्वर होता है । और यह सन्ततादिक पूर्वोक्त ५ प्रकार के विषमज्वरों से भिन्न चतुर्थक के विपर्यय के अन्तर्गत माना जाता है ॥

*श्लैष्मिकः = श्लेष्मोल्वणः । तथाऽनिलसम्भवो=वातोल्वणः । सन्ततादीनां त्रिदोषजत्वम् । यत उक्तं चरके—

*"प्रायशः सन्निपातेन पञ्च स्युर्विषमज्वराः" ॥ १०८ ॥ इति ।

यहां पर "श्लैष्मिक" पद का "कफोल्वण चतुर्थक ज्वर" । "अनिलसंभव" पद का वातोल्वण चतुर्थक ज्वर" अर्थ समझना चाहिये । और सन्ततादिक पूर्वोक्त ज्वरों को त्रिदोष से उत्पन्न होने वाला समझना चाहिये । क्योंकि चरक में भी कहा हुआ है कि—प्रायः करके संनिपात ( त्रिदोष ) से सन्ततादिक ५ विषमज्वर होते हैं ॥ १०८ ॥

*"प्रायशोग्रहणादेकदोषजा द्विदोषजा अपि भवन्ती"ति जैयटः । पूर्वं=प्रथमं । जङ्घाभ्याम्=व्यथया जङ्घे व्याप्य पश्चात् सकलं शरीरं व्याप्नोति । एवमुल्वणवातजातः शिरस = पूर्वं व्यथया शिरो व्याप्य सकलं शरीरं व्याप्नोतीत्यर्थः । अन्यः = सन्ततादिपञ्चकाद्परः ॥ ७३४-७३५ ॥

यहां पर "प्रायशः" इस पद के कहने से यह समझना चाहिये कि सन्ततादिक एक दोष तथा दो दोषों से भी उत्पन्न होते हैं" ऐसा जैयट का मत है । और "पूर्वम्" पद का "प्रथम" । "जङ्घाभ्याम्" पद का "दोनो जंघाओं में पीड़ा होती है तदुपरान्त ज्वर सर्वाङ्ग में व्याप्त होता है" । "शिरसः" पद का "प्रथम शिर में पीड़ा होती है तदुपरान्त सर्वाङ्ग में ज्वर व्याप्त होता है" और "अन्यः" पद का "सन्ततादिक पूर्वोक्त ५ प्रकार के ज्वरों से भिन्न" यह अर्थ समझना चाहिये ॥

अथ चतुर्थकविपर्ययाद्यन्यविषमज्वराणां लक्षणान्याह—

**अस्थिमज्जगतो दोषश्चतुर्थकविपर्ययः । जायते भिषजा ज्ञेयो विषमज्वर एव सः ॥७३६॥**
**स मध्ये ज्वरयत्यह्नी आद्यन्ते च विमुञ्चति ॥ ७३७ ॥**

चतुर्थकविपर्ययादिक अन्य विषमज्वरों के लक्षण—जिसके दोष अस्थि तथा मज्जागत होते हैं ऐसा चतुर्थकविपर्यय नामक जो ज्वर होता है, उसे भी वैद्य लोग विषमज्वर ही मानते हैं । और वह चतुर्थक का विपर्यय होने से अर्थात् चतुर्थकज्वर प्रथम दिन होकर दूसरे तथा तीसरे दिन नहीं होता है पुनः चौथे दिन होता है इसका विपर्यय अर्थात् प्रथम दिन तथा चौथे दिन नहीं होता है किन्तु मध्य के दो दिनों में होता है ॥ ७३६-७३७ ॥

*चतुर्थकविपर्ययाख्यो ज्वरः सोऽपि विषमज्वर एव वैद्येन ज्ञातव्यः । स किंधातुस्थ इत्यपेक्षायामाह—अस्थीत्यादि । चतुर्थकविपर्यय इत्युपलक्षणम् । सततादिविपर्ययोऽपि बोद्धव्यः । यथा—अहोरात्रे द्वौ कालौ मुञ्चति शेषं सर्वमहोरात्रं तिष्ठतीति सततविपर्ययः । अहोरात्रे एकं कालं मुञ्चति शेषं सर्वमहोरात्रं तिष्ठतीत्यन्येद्युष्कविपर्ययः । मध्ये एकं दिनं ज्वरं जनयति, आदावन्ते च दिने मुञ्चतीति तृतीयकविपर्ययः । एते विषमज्वरोपलक्षकाः अन्ये रात्रिज्वरादयोऽपि विषमज्वरा बोद्धव्याः । यथा—

*समौ वातकफौ यस्य क्षीणपित्तस्य देहिनः । रात्रौ प्रायो ज्वरस्तस्य दिवा हीनकफस्य तु॥

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—चतुर्थकविपर्ययाख्य जो ज्वर है उसे भी वैद्यों को विषमज्वर ही समझना चाहिये । और उसके दोष किस धातु में स्थित रहते हैं ? इस प्रश्न के उत्तर में कहा गया है कि—दोष—अस्थि तथा मज्जा गत होते हैं । और "चतुर्थकविपर्यय" यह उपलक्षण है अतः इसी भांति सतत आदि पूर्वोक्त विषमज्वरों का भी विपर्यय होने से सततविपर्यय इत्यादि क्रम से अन्य ज्वर भी समझ लेना चाहिये । जैसे कि—सततज्वर अहोरात्र में दो बार केवल उत्पन्न होता है, शेष समय में नहीं रहता है । और वैसे ही इसका विपर्यय होने से सततविपर्यय ज्वर अहोरात्र में दो बार केवल उतरता है और शेष समयों में बना रहता है । अन्येद्युष्क ज्वर—जैसे

अहोरात्र में एक वार चढ़ता है, शेष समय में उतरा रहता है। वैसे ही इसका विपर्यय होने से अन्येद्युष्कविपर्यय ज्वर अहोरात्र में एक वार केवल उतरता है शेष समय में बराबर बना रहता है। और तृतीयक ज्वर जैसे मध्य में एक दिन नहीं रहता है और आदि तथा अन्त के दिनों में बना रहता है। वैसे ही इसका विपर्यय होने से तृतीयकविपर्यय ज्वर मध्य में एक दिन बना रहता है तथा आदि व अन्त के दिनों में नहीं रहता है। और ये सब विषमज्वर के उपलक्षण हैं। अतः इनसे भिन्न रात्रिज्वरादिक विषमज्वरों को भी समझना चाहिये। जैसे कि-जिस रोगी का पित्त क्षीण हो तथा वात और कफ समान भाव से हों तो उसे अधिकतर रात्रिमें ज्वर हुआ करता है। इसी भांति में जिसका कफ क्षीण हो और वात तथा पित्त समान भाव से हों तो उसे अधिकतर दिन में ज्वर हुआ करता है॥ १०९॥

***प्रायो = बाहुल्येन ( १०९ )॥ ७३६–७३७॥**

यहां पर "प्रायः" पद का "अधिकतर" अर्थ समझना चाहिये॥ (१०९)॥ ७३६–७३७॥

अथ सन्ततादिज्वरे प्रथमं कस्यचिच्छीतं कस्यचिद्दाह उत्पद्यत इत्यत्र हेतुमाह—

**त्वक्स्थौ श्लेष्मानिलौ शीतमादौ जनयतो ज्वरम्।**
**तयोः प्रशान्तयोः पित्तमन्तर्दाहं करोति च॥ ७३८॥**

सन्ततादिक ज्वर में प्रथम किसी को जो सर्दी लगती है और किसी को प्रथम जो दाह उत्पन्न होता है, उसका कारण कहते हैं। उसमें प्रथम शीत होने का कारण-त्वग् ( चर्म ) गत जब कफ तथा वायु दुष्ट होकर रहते हैं तब प्रथम शीत सहित ज्वर उत्पन्न करते हैं। और उन दोनों के वेग की शान्ति हो जाने पर पित्त शरीर के अन्दर दाह उत्पन्न करता है॥ ७३८॥

***शीतं = शीतसहितम्। प्रशान्तयोः = प्रशान्तवेगयोः। अन्तः = अभ्यन्तरे॥ ७३८॥**

यहां पर "शीतम्" पद का "शीत सहित"। "तयोः प्रशान्तयोः" पदों का "उन दोनों के वेग की शान्ति हो जाने पर"। "अन्तः" पद का "शरीर के अन्दर" यह अर्थ समझना चाहिये॥७३८॥

**करोत्यादौ तथा पित्तं त्वक्स्थं दाहमतीव च। तस्मिन्प्रशान्ते त्वितरौ कुरुतः शीतमन्ततः॥**

प्रथम दाह होने का कारण—त्वग्गत जब पित्त दुष्ट हो कर रहता है तब अत्यन्त दाह उत्पन्न करता है, और जब वह शान्त हो जाता है तब शेष वात तथा कफ हाथ-पैरों को शीतल कर देते हैं॥ ७३९॥

***अन्ततः = हस्तपादादितः॥ ७३९॥**

यहां पर "अन्ततः" पद का "हाथ–पैरों को" यह अर्थ समझना चाहिये॥ ७३९॥

अथ शीतदाहादिज्वरयोस्त्रिदोषजतामाह—

**द्वावेतौ दाहशीतादी ज्वरौ संसर्गजौ स्मृतौ। दाहपूर्वस्तयोः कष्टः सुखसाध्यतमोऽपरः॥**

प्रथम शीत तथा दाह होकर उत्पन्न होने वाले ज्वरों को त्रिदोषजता—पूर्व में दाह अथवा शीत होकर उत्पन्न होने वाले ये दोनों ज्वर सन्निपात से होने वाले कहे जाते हैं। इनमें से जो दाहपूर्वक ज्वर होता है वह कष्टसाध्य होता है, और जो शीतपूर्वक ज्वर होता है वह अत्यन्त सुखसाध्य होता है॥ ७४०॥

***संसर्गजौ = सान्निपातिकौ। कष्टः = कष्टसाध्यः॥ ७४०॥**

यहां पर "संसर्गजौ" पद का "संनिपात से होने वाले" और "कष्टः" पद का "कष्टसाध्य" यह अर्थ समझना चाहिये॥ ७४०॥

अथ विषमज्वरविशेषमाह—

**विदग्धेऽन्नरसे देहे श्लेष्मपित्ते व्यवस्थिते। तेनार्द्धं शीतलं देहमर्द्धमुष्णं प्रजायते॥ ७४१॥**

विशेष विषमज्वर का लक्षण—परिपक्व न होने से आहारसम्बन्धी रस के दूषित होने पर शरीर में जब कफ तथा पित्त दूषित हो जाता है, तब आधा देह शीतल हो जाता है और आधा गर्म हो जाता है ॥ ७४१ ॥

***अन्नरसे विदग्धे = आहारजे रसे दुष्टे । देहे श्लेष्मपित्ते व्यवस्थिते = दुष्टे स्थिते । तेन हेतुना शीतलं कफेन, उष्णं पित्तेन, अर्द्धत्वं चार्द्धनारीश्वराकारेण नरसिंहाकारेण वा ॥७४१॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—"अन्नरसे विदग्धे" पदों का "परिपक्व न होने से आहारसंबन्धी रस के दूषित होने पर" और "व्यवस्थिते" पद का "दूषित हो जाता है" यह अर्थ होता है। और आधा शरीर शीतल तथा आधा शरीर जो गर्म हो जाता है उसमें कारण कफ तथा पित्त का दूषित हो जाना ही है। इसी से कफ के दूषित होने से शीतल और पित्त के दूषित होने से गर्म हो जाता है। और शरीर का आधा भाग अर्द्धनारीश्वर रूप से अर्थात् वाम, दक्षिण अङ्गों के क्रम से एक शीतल और एक गर्म होता है, ऐसा समझना चाहिये अथवा नरसिंह के स्वरूप के अनुसार ऊपर तथा नीचे के क्रम से आधा भाग करके ऊपर अथवा नीचे के भागों में एक में शीतल तथा एक में उष्ण होता है, ऐसा समझना चाहिये ॥ ७४१ ॥

**काये दुष्टं यदा पित्तं श्लेष्मा चान्ते व्यवस्थितम् । तेनोष्णत्वं शरीरस्य शीतत्वं हस्तपादयोः ॥**

शरीर में जब पित्त दूषित होकर रहता है तथा हाथ—पैरों में कफ दूषित होकर रहता है, तब उससे शरीर गर्म बना रहता है और हाथ—पैर शीतल रहते हैं ॥ ७४२ ॥

***अन्ते = हस्तपादादौ ॥ ७४२ ॥**

यहां पर "अन्ते" पद का "हाथ—पैरों में" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ७४२ ॥

**काये श्लेष्मा यदा दुष्टः पित्तं चान्ते व्यवस्थितम् । शीतत्वं तेन गात्रे स्यादुष्णत्वं हस्तपादयोः॥**

शरीर में जब कफ तथा हाथ—पैरों मे पित्त ये दोनों दूषित होकर रहते हैं तब उससे शरीर में शीतलता तथा हाथ—पैरों में उष्णता बनी रहती है ॥ ७४३ ॥

अथ विषमज्वरविशेषस्य प्रलेपकस्य लक्षणमाह—

**प्रलिम्पन्निव गात्राणि घर्मेण गौरवेण च । मन्दज्वरविलेपी च स शीतः स्यात्प्रलेपकः॥७४४॥**

प्रलेपक नामक विशेष विषमज्वर के लक्षण—जिस ज्वररोगी का शरीर पसीने से लिपे हुये के समान हो तथा उसमें गुरुता ( भारीपन ) प्रतीत होती हो एवम् मन्दवेग वाले ज्वर का संबन्ध सदा बना रहता हो और शीत ( ठण्डक ) का भी अनुभव होता हो तो उसे प्रलेपक नामक विषमज्वर से युक्त समझना चाहिये ॥ ७४४ ॥

***गौरवेणोपलक्षितः । मन्दज्वरविलेपी = मन्दवेगस्य सदा सम्बन्धोऽस्यातीति मन्दज्वरविलेपी । अयं विषमज्वरः । तथा सुश्रुतः—**

***प्रलेपकाख्यो विषमः प्रायशः क्लेशशोषिणाम् ।**
**ज्वराश्च विषमाः सर्वे प्रायः क्लेशाय शोषिणाम् ॥ ११० ॥ इति ॥ ७४४ ॥**

यहाँ पर "गौरवेणोपलक्षितः" पद का "गुरुता प्रतीत होती हो"। "मन्दज्वरविलेपी" पद का "मन्दवेगवाले ज्वर का संबन्ध सदा बना रहता हो" यह अर्थ समझना चाहिये। और इसे विषमज्वर ही समझना चाहिये। क्योंकि सुश्रुत ने भी कहा है कि—यद्यपि प्रायः करके सम्पूर्ण विषमज्वर शोषयुक्त ( यक्ष्मा के ) रोगियों के लिये कष्टदायक होते हैं तथापि यह प्रलेपक नामक विषमज्वर तो और भी प्रायः करके शोषरोगियों के लिये कष्टप्रद होता है ( ११० ) ॥ ७४४ ॥

अथ विषमज्वराणां सामान्यचिकित्सामाह—

**ज्वराश्च विषमाः सर्वे सन्निपातसमुद्भवाः । यथोल्वणस्य दोषस्य तेषु कार्यं चिकित्सितम् ॥**

**विषमेष्वपि कर्त्तव्यमूर्द्ध्वञ्चाधश्च शोधनम् । स्निग्धोष्णैरन्नपानैश्च शमयेद्विषमज्वरम् ॥**

विषमज्वरों की सामान्य चिकित्सा—संपूर्ण विषमज्वर संनिपात ( त्रिदोष ) से उत्पन्न होते हैं। अतः इनमें जो दोष सब से अधिक प्रबल हो उसीकी सर्वप्रथम चिकित्सा करनी चाहिये। और विषमज्वरों में भी ऊपर नीचे ( वमन, विरेचन द्वारा ) शोधन करना चाहिये अर्थात् वमन-विरेचन कराना चाहिये। और स्निग्ध तथा उष्ण अन्न-पानादि द्वारा विषमज्वर का शमन करना चाहिये॥

**कालिङ्गकः पटोलस्य पत्रं कटुकरोहिणी । पटोलं सारिवा मुस्तं पाठा कटुकरोहिणी ॥ ७४७ ॥**
**निम्बः पटोलं त्रिफला मृद्वीका मुस्तवत्सकौ । किराततिक्तममृता चन्दनं विश्वभेषजम् ॥**
**गुडूच्यामलकं मुस्तमर्द्धश्लोकसमापनाः । कषायाः शमयन्त्याशु पञ्च पञ्चविधं ज्वरम् ॥७४९॥**

विषमज्वरों मे कालिङ्गकादि प्रभृति ५ क्वाथोंमें कालिङ्गकादिक्वाथ-१ इन्द्रजौ, परवल के पत्ते, कुटकी।

पटोलादिक्वाथ—२ परवल के पत्ते, सफेद अनन्तमूल, नागरमोथा, पाढ़ और कुटकी।

निम्बादिक्वाथ—३ नीम की छाल, परवल के पत्ते, त्रिफला ( आंमला, हरड़, बहेड़ा ), दाख, नागरमोथा और कुटज ( कुरैया ) की छाल।

किराततिक्तादिक्वाथ—४ चिरायता, गिलोय, लालचन्दन और सोंठ।

गुडूच्यादिक्वाथ—५ गिलोय, आमला और नागरमोथा ये सब आधे २ श्लोकों में कहे हुये ५ क्वाथ क्रम से १ सन्तत, २ सतत, ३ अन्येद्युष्क, ४ तृतीयक, ५ चतुर्थक नामक पांच प्रकार के विषमज्वरों को शीघ्र शान्त करने वाले होते हैं[1] ॥ ७४७-७४९ ॥

**ॐकालिङ्गकः=इन्द्रयवः। वत्सकः=कुटजः। चन्दनमत्र रक्तचन्दनम्। कषायाः पञ्च पञ्चविधं=सन्ततसततान्येद्युष्कतृतीयकचतुर्थकरूपम् ॥ ७४७-७४९ ॥**

यहां पर "कालिङ्गक" पद का "इन्द्रजौ"। "वत्सक" का "कुटज"। "चन्दन" का "लालचन्दन" और "पञ्चविधं ज्वरम्" पदों का "सन्तत, सतत, अन्येद्युष्क, तृतीयक, चतुर्थक नामक पांच प्रकार के विषम ज्वरों को" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ७४७-७४९ ॥

**महाबलामूलमहौषधाभ्यां क्वाथो निहन्याद्विषमज्वरं हि ।**
**शीतं सकम्पं परिदाहयुक्तं विनाशयेद् द्वित्रिदिनप्रयोगात् ॥ ७५० ॥**

कंघी की जड़ तथा सोंठ इन दोनों का क्वाथ बना कर दो-तीन दिन तक पिलाने से शीत, कम्प तथा दाह युक्त विषमज्वर निश्चय नष्ट हो जाता है[2] ॥ ७५० ॥

**मुस्ताऽऽमलकगुडूची विश्वौषधकण्टकारिकाक्वाथः । पीतः सकणाचूर्णः समधुर्विषमं ज्वरं हन्ति॥**

नागरमोथा, आमला, गिलोय, सोंठ तथा छोटी कण्टकारी इन सबों का क्वाथ बनाकर उसमें पीपल का चूर्ण तथा मधु डाल कर पीने से विषमज्वर नष्ट होता है[3] ॥ ७५१ ॥

**तिलतैललवणयुक्तः कल्को लशुनस्य सेवितः प्रातः । विषमज्वरमपहरते वातव्याधीनशेषांश्च ॥**

प्रातःकाल लहसुन की चटनी में तिल का तेल तथा सेंधानमक मिला कर सेवन करने से विषमज्वर तथा संपूर्ण वातसंबन्धी रोग दूर होते हैं ॥ ७५२ ॥

---

१. उपर्युक्त क्वाथ्य द्रव्यों को मिलाकर २ तोला लेकर आध सेर पानी में मिलाकर चतुर्थांशावशेष उतार कर छान ले। फिर उसे शीतल करके पीवे। इसे प्रातः सायम् दोनों समय पिलाना चाहिये।

२. कंघी की जड़ १ भर, सोंठ, १ भर लेकर आध सेर जल से विधिवत् क्वाथ बनाकर प्रयोग करे।

३. क्वाथ्य द्रव्यों को एक पल ( ४ तोले ) लेकर आध सेर जल में क्वाथ कर पिलावें।

**कालाजाजी तु सगुडा विषमज्वरनाशिनी। मधुना चाभया लीढा हन्त्याशु विषमज्वरान्॥**

१—मंगरैला ( ३ माशा ) में गुड़ मिला कर खाने से विषमज्वर दूर होता है। २-हरड़ का चूर्ण ( ६ माशे ) मधु के साथ मिला कर चाटने से सम्पूर्ण विषमज्वर शीघ्र नष्ट हो जाते हैं ॥७५३॥

***कालाजाजी तु 'मँगरैला' इति लोके। सा च किंचिद्भृष्टा गुडतुल्या कर्षमिता भक्षणीया॥ ७५३॥**

यहां पर "कालाजाजी" पद से लोक में प्रसिद्ध "मंगरैला" का बोध किया गया है, तथा मंगरैला एक तोला लेकर किञ्चित् भूनकर बराबर का गुड़ मिला कर खाना चाहिये" इतना और ध्यान रखना चाहिये॥ ७५३॥

**पीतो मरिचचूर्णेन तुलसीपत्रजो रसः। द्रोणपुष्पीरसो वाऽपि निहन्ति विषमज्वरान्॥७५४॥**

तुलसी के पत्तों के रस में अथवा गूमा के पत्तों के रस में काली मिरच का चूर्ण मिला कर पीने से सभी विषमज्वर नष्ट हो जाते है॥ ७५४॥

**समगुडमसितं जीरकमीषन्मरिचेन भक्षितं सद्यः। ऐकाहिकं प्रशमयेत् समरेष्विव दानवानिन्द्रः॥**

जिस प्रकार से युद्ध में इन्द्र दैत्यों को नष्ट करते हैं उसी प्रकार से किञ्चित कालीमिरच का चूर्ण मिला हुआ काले जीरे का चूर्ण समान भाग गुड़ के साथ मिला कर खाने से तत्काल ही ऐकाहिक विषमज्वर को नष्ट करता है[1]॥ ७५५॥

**शुण्ठ्यजाजी गुडं पिष्टं पीतमुष्णेन वारिणा। जीर्णमद्येन तक्रेण तीव्रं शीतज्वरं जयेत्॥७५६॥**

सोंठ, जीरा (कोई २ काला जीरा भी लेते हैं) तथा गुड़ इन सबों को एकत्र पीस कर गर्म जल या पुराना मद्य अथवा तक्र ( मट्ठा ) के साथ खाने से तीव्र भी शीतज्वर नष्ट हो जाता है[2]॥७५६॥

## अथ सन्ततादिज्वराणां सामान्यचिकित्सा।

तत्र गुडूचीमोदकमाह—

**अमृतायाः शतं चूर्णं वाससा परिशोधितम्। पृथक् षोडश भागाः स्युर्गुडमाक्षिकसर्पिषाम्॥**
**यथाऽग्नि भक्षयेदेतन्नरो हितमिताशनः। नास्य कश्चिद्भवेद्व्याधिर्न जरा पलितं न च॥७५८॥**
**न ज्वरा विषमा नैव मोहो नानिलरक्तकम्। न च नेत्रगता रोगाः परमेतद्रसायनम्॥**
**मेधाकरं त्रिदोषघ्नं प्रयोगादस्य बुद्धिमान्। जीवेद्वर्षशतं साग्रं यथैवादितिजस्तथा॥७६०॥**

सन्ततादिज्वरों की सामान्य चिकित्सा में गुडूचीमोदक-गिलोय का कपड़े से छाना हुआ चूर्ण १०० भाग और गुड़, शहद तथा गौ का घी प्रत्येक १६ भाग अर्थात् मिलकर ४८ भाग, इन सबों को एकत्र कर मोदक बना लेवे। पश्चात् यदि हितकर तथा परिमित भोजन करने वाला व्यक्ति अपने जठराग्नि के बलाबल का विचार करता हुआ तदनुसार प्रतिदिन इस मोदक का सेवन करता है तो उसे कोई व्याधियाँ नहीं होती हैं, और बुढ़ापा तथा पलित रोग ( बालों का सफेद हो जाना ) का भी आक्रमण नहीं होने पाता है। एवम् विषमज्वर, मोह, वातरक्त, नेत्रसम्बन्धी रोग नहीं होने पाते हैं। और यह गुडूचीमोदक अत्यन्त रसायन, मेधाशक्तिवर्द्धक, त्रिदोषनाशक होता है। तथा-इसके सेवन करने से मनुष्य उत्तम बुद्धिवाला होता हुआ देवताओं के समान स्वस्थ १०० वर्ष से-भी अधिक काल तक जीवित रह सकता है[3]॥ ७५७-७६०॥

---

१. कालाजीरा का चूर्ण ६ माशा, काली मिर्च ६ माशा, गुड़ १ तोला लेकर ( उष्ण जल के अनुपान से ) सेवन करना चाहिये।

२. सोंठ का चूर्ण ६ माशा, जीरा का चूर्ण ६ माशा, गुड़ १ तोला मिलाकर दो मात्रा करें। एक प्रातः तथा एक सायम् उपर्युक्त अनुपान से देवें।

३. इसे ३ से ६ माशे की मात्रा में उचित अनुपान के साथ देना चाहिये।

अथ विषमज्वरिभोजनमाह—

**तक्रमांसं पयोमांसं दधिमांसमथापि वा । माषमांसञ्च भुञ्जानो मुच्यते विषमज्वरात् ॥७६१॥**

विषमज्वर वाले रोगियों के लिये भोजन—जो विषमज्वरी मनुष्य तक्र ( मट्ठा ), दूध, दही अथवा उदर से युक्त मांस का सेवन करता है वह विषमज्वर से मुक्त हो जाता है ॥ ७६१ ॥

अग्निवेशेनोक्तम्—

**सुरा समण्डा पानार्थे भोजने चरणायुधाः । तित्तिरा विष्किराः पथ्याः कुक्कुटा विषमज्वरे ॥**

अग्निवेश ने भी कहा है कि—विषमज्वर में रोगी को पीने के लिये मांड के साथ मद्य अथवा मद्य तथा मद्य का मांड देना चाहिये । और भोजन करने के लिये गांव में रहने वाले मुर्गे, तीतर, जंगली मुर्गे तथा विष्किर जाति के बटेर, लवा, विगिर ( विष्किर पक्षीभेद ) और चकोर आदि पक्षियों का मांस देना चाहिये, क्योंकि ये सब पथ्य होते हैं ॥ ७६२ ॥

**क्षचरणायुधाः = गृहकुक्कुटाः । कुक्कुटाः = वनकुक्कुटाः । विष्किराः = वर्त्तिकालावविगिरचकोराद्याः ॥ ७६२ ॥**

यहां पर "चरणायुधाः" पद का "गांव में रहने वाले मुर्गे" । "कुक्कुटाः" पद का "जंगली मुर्गे" । "विष्किराः" पद का "विष्किर जाति के बटेर, लवा, विगिर और चकोर आदि पक्षियां" अर्थ समझना चाहिये ॥ ७६२ ॥

अथ सन्ततादिज्वराणां विशिष्टां चिकित्सामाह—

**त्रायन्तीकटुकाऽनन्तासारिवाभिः शृतं जलम् । पटोलाब्दवृषातिक्तासारिवाभिः शृतं जलम् ॥**
**सन्तताख्ये ज्वरे देयं वातादीनां निवृत्तये ॥ ७६३ ॥**

सन्ततादि ज्वरों की विशेष चिकित्सा—सन्तत नामक विषमज्वर में वायु आदि की निवृत्ति के लिये रोगी को त्रायमाणा, कुटकी, सफेद तथा काली अनन्तमूल इन सबों का क्वाथ अथवा परवल के पत्ते, नागरमोथा, बड़ी दन्ती, कुटकी तथा काली अनन्तमूल का क्वाथ पिलाना चाहिये[1] ॥ ७६३ ॥

**क्षवृषा = वृहद्दन्ती एरण्डवत्पत्रविटपा, तदलाभे दन्ती च ग्राह्या, समानगुणत्वात् ॥**

यहां पर "वृषा" पद का "बड़ी दन्ती" अर्थ समझना चाहिये । "और बड़ी दन्ती एरण्ड के समान पत्ते तथा पेड़ वाली होती है । इसके अभाव में छोटी दन्ती लेनी चाहिये । क्योंकि यह गुणों में उसी ( बड़ी दन्ती ) के समान ही होती है" यह और समझ लेना चाहिये ॥ ७६३ ॥

**पटोलेन्द्रयवानन्तापथ्याऽरिष्टामृताजलम् । क्वथितं तज्जलं पीतं ज्वरं सततकं जयेत् ॥७६४॥**

परवल के पत्ते, इन्द्रजौ, अनन्तमूल, हरड, नीम की छाल, गिलोय तथा सुगन्धवाला इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से सततनामक विषमज्वर नष्ट होता है ॥ ७६४ ॥

**क्षअनन्ता = सारिवा । अरिष्टः = निम्बः । जलं = बालकम् ॥ ७६४ ॥**

यहां पर "अनन्ता" का "अनन्तमूल" । "अरिष्ट" का "नीम की छाल" तथा "जल" का "सुगन्धवाला" अर्थ समझना चाहिये ॥ ७६४ ॥

**द्राक्षापटोलनिम्बाब्दशक्राह्वत्रिफलाशृतम् । जलं जन्तुः पिबेच्छीघ्रमन्येद्युर्ज्वरशान्तये ॥७६५॥**

दाख, परवल के पत्ते, नीम की छाल, नागरमोथा, इन्द्रजौ तथा त्रिफला इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से अन्येद्युष्क नामक विषमज्वर शीघ्र नष्ट होता है ॥ ७६५ ॥

**क्षशक्राह्वः = इन्द्रयवः ॥ ७६५ ॥**

यहाँ पर "शक्राह्व" पद का "इन्द्र जौ" अर्थ समझना चाहिये ॥ ७६५ ॥

---

१. क्वाथ द्रव्य मिलित ४ तोला, जल आधसेर लेकर विधिवत् क्वाथ बनावें ।

**कर्म साधारणं जह्यात् तृतीयकचतुर्थकौ। भिषजा प्रतिकर्त्तव्यौ विशेषोक्तचिकित्सितैः॥७६६॥**

साधारण कर्म ( चिकित्सा ) यद्यपि सभी विषमज्वरों को दूर करता है तथापि विशेष रूप से तृतीयक तथा चतुर्थक ज्वर को तो अवश्य दूर करने वाले होते हैं। अतः वैद्य को उचित है कि वह विशेष रूप से कहे हुये साधारण कर्म द्वारा इन दोनों को दूर करे॥ ७६६॥

***दैवव्यपाश्रयं = बलिमङ्गलहोमादि, युक्तिव्यपाश्रयं = कषायादि; एतदुभयमपि चिकित्सितं साधारणशब्देनोच्यते, तेन साधारणं कर्म चिकित्सितं कर्तृ; तृतीयकचतुर्थकौ कर्मरूपौ जह्यात् = क्षपयेद्, निराकुर्यादित्यर्थः॥ ७६६॥**

यहां पर "साधारण" पद से देवता का आश्रय लेकर की जाने वाली "दैवव्यपाश्रय" नाम की चिकित्सा तथा युक्ति क्काथ आदि का आश्रय लेकर की जाने वाली "युक्तिव्यपाश्रय" नाम की चिकित्सा, इन दोनों का ही ग्रहण करना चाहिये। और "कर्म" पद का "चिकित्सा" अर्थ समझना चाहिये। और "साधारण कर्म" को कर्त्ता तथा "तृतीयकचतुर्थकौ" को कर्म समझना चाहिये। एवम् "जह्यात्" का "दूर करे" यह अर्थ समझना चाहिये॥ ७६६॥

**उशीरं चन्दनं मुस्तं गुडूची धान्यनागरम्। अम्भसा क्कथितं पेयं शर्करामधुयोजितम्॥**
**ज्वरे तृतीयके पुंसां तृष्णादाहसमन्विते॥ ७६८॥**

खस, लालचन्दन, नागरमोथा, गिलोय, धनियां तथा सोंठ इन सबों का क्काथ बना कर उसमें शक्कर ( साफ ) तथा मधु डाल कर प्यास तथा दाह से युक्त तृतीयक ज्वर में रोगी को पिलाना ज्वरनाशक होता है॥ ७६७-७६८॥

**अपामार्गजटां कट्यां लोहितैः सप्ततन्तुभिः। बद्ध्वा वारे रवेस्तूर्णं ज्वरं हन्ति तृतीयकम्॥**

चिचिड़ा की जड़ को रविवार के दिन सात लर के लाल तागे से कमर में बाँध कर रखने से तृतीयक ज्वर शीघ्र नष्ट हो जाता है॥ ७६९॥

**स्थिरातामलकीदारुशिवावृषमहौषधैः। सितामधुयुतः क्काथश्चतुर्थकहरः परः॥ ७७०॥**

शालिपर्णी, भुइआमला, देवदारु, हरड, अडूसा और सोंठ इन सबों का क्काथ बना कर उसमें मिश्री तथा सहद ऊपर से डाल कर पिलाने से चतुर्थक ज्वर ( चौथिया ) अवश्य दूर होता है[1]॥

***स्थिरा = शालिपर्णी। तामलकी = भूधात्री। शिवा = हरीतकी। वृषो = वासा॥७७०॥**

यहां पर "स्थिरा" का "शालिपर्णी"। "तामलकी" का "भुंइ आमला"। "शिवा" का "हरड" तथा "वृष" का "अडूसा" अर्थ समझना चाहिये॥ ७७०॥

**अगस्तिपत्रस्य रसेन नस्यं निहन्ति चातुर्थकमुग्रवीर्यम्।**
**शिरीषपुष्पस्य निशाद्वयस्य कल्केन वा तद् घृतसंयुतेन॥ ७७१॥**

अगस्त्य के पत्तों का रस निकाल कर नस्य ( नास ) लेने से अथवा शिरस के फूल, हल्दी तथा दारुहल्दी को अत्यन्त सूक्ष्म पीसकर गाय का घी मिलाकर नास लेने से अत्यन्त घोर चतुर्थक ( चौथिया ) ज्वर नष्ट हो जाता है॥ ७७१॥

***तद् = नस्यम्॥ ७७१॥**

यहां पर "तद्" पद से "नस्य ( नास लेना )" का ग्रहण करना चाहिये॥ ७७१॥

---

१. शालिपर्णी आदि काथ्य द्रव्य मिलाकर ४ तोले लेकर आध सेर जल में क्काथ करें। फिर इसे चतुर्थांशावशेष उतार कर छान ले। शीतल होने पर मिश्री दो तोला मधु ६ माशा मिलावें। ध्यान रहना चाहिये कि—मधु को जहाँ कहीं किसी योग में मिलाना हो ओषधियों को शीतल करने के बाद मिलाना चाहिये।

**ज्वरस्य वेगकालञ्च चिन्तयञ्ज्वर्यते तु यः। तस्येष्टैरद्भुतैर्वाऽपि विषमैर्नाशयेत्स्मृतम्॥**

जो मनुष्य ज्वर के वेग आने के समय को स्मरण करता हुआ ज्वराक्रान्त होता है, उसकी स्मृति को इष्ट (प्रिय) वस्तु, अद्भुत तथा विषमविषयक व्यापारों तथा कथा-वार्त्ताओं के द्वारा भुलवा देना चाहिये। अर्थात् इसका ध्यान रखना चाहिये की ज्वर के आने का जब समय हो तब "ज्वर आने का समय हो गया है" ऐसा स्मरण रोगी को न होने पावै इस लिये उस समय इष्ट वस्तु आदि का दिखाना वा तद्विषयक कथाओं को कहना, जिस स्थान पर रहता हो उससे अन्य स्थान में ले जाना इत्यादि कर्म करना चाहिये। इससे ज्वर का स्मरण न रहने से ज्वर आना रुक जाता है॥ ७७२॥

**सन्ततं विषमं चापि सततं सुचिरोत्थितम्। ज्वरं सुभोजनैः पथ्यैरिष्टैश्च समुपाचरेत्॥७७३॥**

हितकारक तथा मन को प्रिय लगने वाले सुन्दर भोजन कराने के द्वारा बहुत दिन के सन्तत तथा सतत आदिक विषम ज्वरों के रोगियों का उपचार करना चाहिये॥ ७७३॥

***सन्ततादिविपर्ययाणां विषमज्वराणां चिकित्सा सन्ततादीनामिव कर्तव्या॥७७३॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—जिस प्रकार सन्ततादिक विषमज्वरों की चिकित्सा होती है उसी प्रकार से उसके विपर्ययस्वरूप सन्ततादिविपर्यय विषमज्वरों की भी चिकित्सा करनी चाहिये॥ ७७३॥

**शीताभिभूते पुरुषे कुर्याच्छीतहरीं क्रियाम्। दाहाभिभूते तु विधिं विदध्याद्दाहनाशनम्॥**

शीत से पीड़ित ज्वररोगी के लिये शीत को दूर करने वाली चिकित्सा (उपाय) करनी चाहिये। और दाह से पीड़ित के लिये तो दाह को दूर करने वाली चिकित्सा करनी चाहिये॥ ७७४॥

**आच्छादनैर्बहुतरैर्गुरुभिः कम्बलादिभिः। तूलवत्या महाशीतं शीतादिज्वरिणो हरेत्॥**

जिस ज्वररोगी को प्रथम शीत लगाकर ज्वर चढ़ता हो तो उसे अधिक शीत लगने पर भारी कम्बल आदिक बहुत से ओढ़ने के वस्त्रों से अथवा रजाई से ओढ़ाकर शीत दूर करना चाहिये॥

***तूलवती तु "रजाई" इति लोके॥ ७७५॥**

यहां पर "तूलवत्या" पद का "लोकप्रसिद्ध रजाई से" यह अर्थ समझना चाहिये॥ ७७५॥

**तं स्तनाभ्यां सुपीनाभ्यां पीवरोरुर्नितम्बिनी। युवतिर्गाढमालिङ्गेत् तेन शीतं प्रशाम्यति॥**
**कान्ताऽङ्गसङ्गसञ्जाते तद्वच्छीते निवारिते। प्रह्लादं चास्य विज्ञाय पृथक्तां कारयेत्स्त्रियम्॥**
**ततो दाहे तु सञ्जाते पत्रैरेरण्डसम्भवैः। शीतलैर्धारितैरङ्गे दाहं तस्यापनोदयेत्॥ ७७८॥**

और शीतपीड़ित ज्वररोगी को मोटे जङ्घों वाली तथा प्रशस्त नितम्बवाली युवती स्त्री यदि अपने मोटे तथा दृढ़ स्तनों से गाढ़ आलिङ्गन करै तो उसका शीत दूर हो जाता है। और जब उक्त स्त्री का अङ्गसङ्ग (गाढ़ आलिङ्गन) हो जाने पर तथा उसमें शीत की निवृत्ति भी हो जाने पर रोगी के मन में काम का उदय हुआ जाने तब तत्काल उक्त स्त्री को अलग कर देवे। उसके बाद जब रोगी को दाह हो तब एरण्ड के शीतल पत्ते उसके अङ्गों पर जहां २ दाह प्रतीत होता हो वहां २ पर रखने से दाह दूर करना चाहिये॥ ७७६–७७८॥

अथ शीतज्वरे भूतभैरवचूर्णमाह—

**तालकं शुक्तिकाचूर्णं दत्तं तत्रोभयोरपि। नवमांशञ्च तुत्थं स्यान्मर्दयेत्कन्यकाद्रवैः॥**
**तत्तु संशुष्कमुपलैर्वन्यैर्गजपुटे पचेत्। शीतं तच्चूर्णयेच्चूर्णं गुञ्जामात्रं सितायुतम्॥ ७८०॥**
**प्रभाते भक्षयेत्तेन याति शीतज्वरः क्षयम्। वान्तिर्भवति कस्यापि कस्यचिन्न भवत्यपि॥**
**एकेन दिवसेनैव शीतज्वरहरं परम्। मध्याह्नसमये पथ्यं शिखरिण्योदनं तथा॥ ७८२॥**

शीतज्वर में भूतभैरव चूर्ण—शुद्ध हरताल तथा सीप का चूना इन दोनों को समान भाग में लेकर इन दोनों के नवें भाग के बराबर शुद्ध तूतिया लेकर सबों को एकत्र कर घीकुवार के रस के साथ भलीभांति मर्दन करै, पश्चात् सूख जाने पर जङ्गली उपलों (विनुआ कण्डों) के साथ यथाविधि गजपुट की आंच में रखकर पकावें, और पकजाने के बाद स्वाङ्गशीतल (अपने आप शीतल) हो जाने पर अन्दर से उक्त औषध द्रव्यों को निकाल कर चूर्ण कर डाले। और जब आवश्यकता हो तब एक रत्ती चूर्ण मिश्री के साथ मिलाकर प्रातःकाल सेवन करने से शीतज्वर नष्ट हो जाता है। और उसके सेवन करने पर किसी को वमन होता है और किसी को नहीं भी होता है। यह भूतभैरव चूर्ण एक दिन के सेवन करने से ही शीतज्वर को भली भांति दूर करने वाला है। इसके सेवन करने के बाद दो पहर के समय रोगी को सिखरन तथा भात खिलाना पथ्य है॥ ७७९–७८२॥

अथ कायस्थाऽऽदिधूप-लेपतैलान्याह—

**कायस्थानाकुलीतिक्तावयःस्थापुरचोरकैः। सहदेवावचाकुष्ठैः शीतघ्नैर्धूपलेपनैः॥ ७८३॥**
**साम्लैर्विपाचितं तैल-मभ्यङ्गाच्छीतनाशनम्॥ ७८४॥**

कायस्थाऽऽदि धूप-लेप तथा तेल—हरड़, नाई कुटकी, गिलोय, शुद्ध गूगल, भटेउर, सहदेई, वच, कूठ इन सबों को कूट कर धूप देने से अथवा पीसकर लेप करने से शीत दूर होता है। एवम् इन्हीं पूर्वोक्त ओषधियों को पीसकर उसमें सेंधा निमक तथा जवाखार मिलाकर सबों के कल्क को अम्लद्रव्य कांजी आदिक के साथ तेल में डालकर यथाविधि पकाकर तैल बना लेवै। यह तैल[1] मालिश करने से शीत को दूर करने वाला होता है॥ ७८३–७८४॥

***कायस्था = हरीतकी। नाकुली = रास्नाभेदः "नाई" इति लोके। वयःस्था=गुडूची। पुरो = गुग्गुलुः। चोरकः = "भटेउर" तदलाभे "गठिवन"। सहदेवा = वृहद्बला। चारो= यवचारः। इति कायस्थाऽऽदिधूपलेपनतैलानि॥ ७८३–७८४॥**

यहां पर "कायस्था" पद का "हरड"। "नाकुली" पद का रास्ना का भेद लोकप्रसिद्ध "नाई"। "वयःस्था" का "गिलोय"। "पुर" का "गूगल"। "चोरक" का "भटेउर" अर्थ समझना चाहिये तथा भटेउर के अभाव में "गठिवन" लेना चाहिये। "सहदेवा" का "बड़ी बला (बरियारा) अर्थात् "सहदेई"। "क्षार" का "जवाखार" अर्थ समझना चाहिये॥ ७८३–७८४॥

अथ दाहस्य चिकित्सामाह—

**एरण्डस्य तु पत्राणि लिप्तभूमौ निधापयेत्। दाहादिज्वरिणो देहे तानि पत्राणि धारयेत्॥**
**तेन नश्यति दाहोऽस्य ज्वरश्चैवोपशाम्यति। दाहे शान्ते यदा शैत्यं तच्च युक्त्या निवारयेत्॥**

दाह की चिकित्सा—एरण्ड के पत्तों को लाकर तत्काल मिट्टी से लिपी हुई भूमि पर रख देवै पश्चात् पत्तों के पूर्ण शीतल हो जाने पर उन्हें दाहयुक्त-ज्वररोगी के अङ्गों पर उठाकर रख देवै। ऐसा करने से रोगी का दाह नष्ट हो जाता है तथा ज्वर भी शान्त हो जाता है। और दाह के शान्त होने पर रोगी को जिस समय शीत लगने लगे उस समय युक्तिपूर्वक उसका भी निवारण करै॥ ७८५–७८६॥

**जघनचक्रचलन्मणिमेखला सरसचन्दनचन्द्रविलेपना।**
**वनलतेव तनुं परिवेष्टयेत् प्रबलदाहनिपीडितमङ्गना॥ ७८७॥**

जिसके नितम्बचक्र के ऊपर करधनी में लगी हुई मणियां हिल रही हों और जिसके अङ्गों पर सरस चन्दन तथा कपूर का लेप लगा हुआ हो ऐसी सुन्दर अङ्गों वाली युवती स्त्री जंगली लता की भांति यदि दाह पीड़ित रोगी के शरीर का आलिङ्गन करै तो दाह नष्ट हो जाता है॥ ७८७॥

---

१. कल्क द्रव्य १ सेर, मूर्च्छित तिलतैल ४ सेर, कांजी ८ सेर, जल १६ सेर, लेकर तैल पाक करना चाहिये।

छचन्द्रः = कर्पूरः ॥ ७८७ ॥

यहां पर "चन्द्र" पद का "कपूर" अर्थ समझना चाहिये ॥ ७८७ ॥

**तदङ्गसङ्गसञ्जाते शैत्ये दाहे निवारिते। प्रह्लादश्चास्य विज्ञाय तां स्त्रीमपनयेत्पुनः ॥७८८॥**

इस भांति से उक्त स्त्री का अङ्गसङ्ग ( गाढ आलिङ्गन ) हो जाने पर जब शीत मालूम होने लगै और दाह की निवृत्ति हो जाय एवम् रोगी के हृदय में काम का उदय प्रतीत होने लगै तब उक्त स्त्री को रोगी के पास से अलग कर देवै ॥ ७८८ ॥

अथ षड्गुणतक्रतैलमाह—

**सुवर्चिकानागरकुष्ठमूर्वालाक्षानिशालोहितयष्टिकाभिः।**
**सिद्धं हरेत्षड्गुणतक्रपक्वं तैलं ज्वरं दाहसमन्वितं च ॥ ७८९ ॥**

षड्गुणतक्रतैल—सज्जीखार, सोंठ; कूठ; मूर्वा; लाख; हल्दी और मंजीठ इन सबों के कल्क को तेल से छगुने तक्र के साथ तेल ( तिल का तेल ) में डाल कर यथाविधि पकाकर तेल सिद्ध कर लेवै। यह षड्गुणतक्रतैल मर्दन करने से दाहयुक्त ज्वर दूर होता है ॥ ७८९ ॥

अथ महाषड्गुणतक्रतैलमाह—

**रास्नानागरकुष्ठचन्दननिशायष्टयाह्वकृष्णाबला-लाक्षासैन्धवसारिवामधुरसादेवाह्वरोहीतकैः॥**
**सोशीराम्बुधिफेनरोहिषजलैस्तैलं पचेत्षड्गुणे तक्रे तच्च जयेज्ज्वरं दृढतरं दाहादिशीतादिकम्॥**

महाषड्गुणतक्रतैल—रास्ना; सोंठ; कूठ; सफेद चन्दन; हल्दी; मुलेठी; पीपल; खिरेटी; लाख; सेंधा निमक; अनन्तमूल; मूर्वा; देवदारु; रोहिणी ( रुहेड़ा ); खस; समुद्रफेन; रोहिष तृण और सुगन्धवाला इन सबों के कल्क को तेल में डालकर तेल से छगुने तक्र के साथ यथाविधि पकावै। पश्चात् जब सिद्ध हो जाय तब उतार कर छान लेवै। यह महाषड्गुणतक्र तेल मर्दन करने से भयङ्कर दाह तथा शीतयुक्त ज्वर को दूर कर देता है ॥ ७९० ॥

**छचन्दनमत्र श्वेतम्। मधुरसा = मूर्वा। रोहीतकः="रोहिणी"ति लोके। "रोहिषे"ति रोहिततृणविशेषः। जलं=वालम् ॥ ७९० ॥**

यहां पर "चन्दन" पद का "सफेद चन्दन"। "मधुरसा" का "मूर्वा"। "रोहीतक" का लोक प्रसिद्ध "रोहिनी" "रोहिष" का "रोहिष तृण विशेष"। "जल" का "सुगन्धवाला" अर्थ समझना चाहिये ॥ ७९० ॥

अथ पद्मकादितैलमाह—

**पद्मकोत्पलकह्लारमृणालबिसपौष्करैः। कुमुदोशीरमञ्जिष्ठापद्मगैरिककट्फलैः ॥ ७९१ ॥**
**सारिवाद्वयलोध्राह्वक्षीरीखर्जूरमस्तकैः। धात्रीशतावरीयुक्तैः क्वाथे कल्के प्रयोजितैः ॥७९२॥**
**लाक्षारसपयःशुक्त-मस्तुभिः सह काञ्जिकैः। पक्वं तैलमिदं त्वच्यं दाहज्वरहरं परम् ॥७९३॥**

पद्मकादितैल—पद्माख; नीलकमल; कल्हार ( लाल कमल ); कमल का मूल कमल; का कोमल नाल; पुहकरमूल; कुमुद; खस; मञ्जीठ; कमल; गेरू; कायफल; सफेद तथा काला अनन्तमूल; लोध; दुद्धी; खजूर का मस्तक; आमला और शतावर इन सबों का क्वाथ और कल्क दोनों बनाकर लाख का रस; दूध; शुक्त (सिरका); दही का जल और काञ्जी के साथ सबों को यथाविधि तिल के तेल में डाल कर पकावै; जब सिद्ध हो जाय तब उतार कर छान लेवै। यह पद्मकादि तैल मर्दन करने से त्वचा के लिये हितकर तथा दाहपूर्वक ज्वर को दूर करने में उत्तम है[१] ॥ ७९१-७९३ ॥

---

१. पद्माख आदि कल्क द्रव्य मिलित १ सेर, तिलतैल ४ सेर, लाख का रस ४ सेर, दूध ४ सेर, शुक्त (सिरका) ४ सेर, दही का पानी ४ सेर, काञ्जी ४ सेर, जल ४ सेर, लेकर विधिपूर्वक तैल सिद्ध करें।

※लाक्षारसादि पृथक् तैलतुल्यम् ॥ ७९१-७९३ ॥

यहां पर यह और समझ लेना चाहिये कि—लाख का रस; दूध; शुक्त; दही का जल; और क़ाञ्जी ये सब पृथक् पृथक् तेल के बराबर ही लेना चाहिये ॥ ७९१-७९३ ॥

अथ प्रलेपकस्य चिकित्सामाह—

**प्रलेपके प्रयुञ्जीत श्लेष्मज्वरहरीं क्रियाम् ॥ ७९४ ॥**

प्रलेपक ज्वर की चिकित्सा—प्रलेपक ज्वर में कफज्वर को दूर करने वाली पूर्वोक्त (कफज्वर में कही जा चुकी ) क्रियाओं को करना चाहिये ॥ ७९४ ॥

अथ माहेश्वरधूपमाह—

**रुद्रजटा गोश्रृङ्गं विडालविष्ठोरगस्य निर्मोकः । मदनफलभूतकेश्यौ वंशत्वग्रुद्रनिर्माल्यम् ॥**
**घृतयवमयूरपुच्छच्छगलकलोमानि सर्षपाः सवचाः ।**
**हिङ्गुगवास्थिमरीचाः समभागाश्छागमूत्रसंपिष्टाः ॥ ७९६ ॥**
**धूपनविधिना शमयन्त्येते सर्वाञ्ज्वरान्नियतम् । ग्रहडाकिनीपिशाचप्रेतविकारानयं धूपः ॥**

माहेश्वर धूप—जटाधारी, गौका सींग, बिलार की विष्ठा, सांप की केंचुली, मैनफल, जटामांसी, बांस की छाल, शिवजी का निर्माल्य ( चढ़ा हुआ ) पुष्पादिक ( वेलपत्रादिक ), गौ का घी, जौ, मोर की पूंछ ( जिसमें चन्द्राकार बना हुआ रहता है ), बकरे के रोएँ, सरसों, वच, हींग, गौ की हड्डी और मरिच इन सबों को समान भाग में लेकर बकरे के मूत्र के साथ पीस कर धूप देने से सर्व प्रकार के ज्वर निश्चित रूप से शान्त हो जाते हैं। और इस माहेश्वर धूप के प्रयोग से ग्रह-डाकिनी-पिशाच तथा प्रेत इन सबों की बाधा दूर हो जाती है ॥ ७९५-७९७ ॥

**※रुद्रजटा=जटाधारी । भूतकेशी = जटामांसी । रुद्रनिर्माल्यम् = पुष्पादि । मयूरपुच्छं= चन्द्रकम् ॥ ७९५-७९७ ॥**

यहां पर "रुद्रजटा" पद का "जटाधारी"। "भूतकेशी" का "जटामांसी"। "रुद्रनिर्माल्य" का "शिवजी का चढ़ा हुआ पुष्पादिक ( वेलपत्रादि )" और "मयूरपुच्छ" का "मोर की पूंछ ( जिसमें चन्द्राकार बना हुआ रहता है )" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ७९५-७९७ ॥

अथ देवस्तुतिपूजने आह—

**सोमं सानुचरं देवं समातृगणमीश्वरम् । पूजयन्प्रयतः शीघ्रं मुच्यते विषमज्वरात् ॥ ७९८ ॥**

देवताओं की स्तुति तथा पूजन—पवित्र होकर उमा ( पार्वतीजी ) के सहित; नन्दी आदिक गणों से युक्त; मातृगण के साथ विराजमान श्री महादेवजी का पूजन करने से मनुष्य विषमज्वर से शीघ्र मुक्त हो जाता है ॥ ७९८ ॥

**※सोमम् = उमया सहितम् । सानुचरं = नन्द्यादिगणसहितम् । प्रयतः=पवित्रः ॥७९८॥**

यहां पर "सोमम्" पद का "उमा (पार्वतीजी) के सहित"। "सानुचरम्" का "नन्दी आदिक गणों से युक्त"। "प्रयतः" का "पवित्र होकर" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ७९८ ॥

**विष्णुं सहस्रमूर्द्धानं चराचरपतिं विभुम् । स्तुवन्नामसहस्रेण ज्वरान्सर्वान्व्यपोहति ॥ ७९९ ॥**

और "सहस्रशीर्षा" इत्यादिक वेदमन्त्रों द्वारा कहे हुये; चर-अचर ( स्थावर; जङ्गम ) संपूर्ण जगत् के स्वामी; सर्वत्र व्यापक श्रीविष्णु भगवान् की महाभारत में कहे हुये विष्णु के सहस्र नामों से ( विष्णुसहस्र नाम से ) स्तुति करने से संपूर्ण ज्वर दूर हो जाते हैं ॥ ७९९ ॥

**※सहस्रमूर्द्धानमिति = सहस्रशीर्षेत्यादिवेदाभिहितम् । नामसहस्रेण = भारतोक्तेनेत्यर्थः ॥**

यहां पर "सहस्रमूर्द्धानम्" पद का "सहस्रशीर्षा" इत्यादिक वेदमन्त्रों द्वारा कहे हुये" "नाम सहस्रेण" का "महाभारत में कहे हुये विष्णु के सहस्र (१०००) नामों से" यह अर्थ समझना चाहिये।

**तीर्थायतनदेवाग्निगुरुवृद्धोपसर्पणैः । श्रद्धया पूजनैश्चापि सहसा शाम्यति ज्वरः ॥ ८०० ॥**

ऋषियों के द्वारा सेवित अतएव तीर्थस्वरूप जल का सेवन, देवताओं से अधिष्ठित स्थान ( देवताओं के निवास स्थान-पुरुषोत्तम क्षेत्र ( जगन्नाथ पुरी ); श्रीशैलादिक स्थानों ) का सेवन; और देवता; अग्नि; गुरु तथा वृद्धजनों का पूजन करना इन सब कार्यों से तथा श्रद्धापूर्वक ज्वर का पूजन करने से भी ज्वर सहसा शान्त हो जाता है ॥ ८०० ॥

***ज्वरस्यापि देवत्वात्पूजा कार्या । यत आह विदेहः—तीर्थेति । तीर्थम् = ऋषिजुष्टं-जलम् । आयतनं = देवाधिष्ठितं पुरुषोत्तमक्षेत्रं—श्रीशैलादि ॥ ८०० ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि–यह श्लोक "विदेह" का कहा हुआ है । तथा ज्वर भी देवस्वरूपी है अतः उसकी पूजा करने के लिये इस श्लोक में कहा गया है । "तीर्थ" पद का "ऋषियों के द्वारा सेवित अत एव तीर्थस्वरूप जल" । "आयतन" का "देवताओं से अधिष्ठित स्थान (देवताओं के निवास स्थान-पुरुषोत्तमक्षेत्र; श्रीशैलादिक स्थान)" यह अर्थ समझना चाहिये ॥८००॥

इति विषमज्वराधिकारः समाप्तः ।

## अथ रसादिधातुगतज्वरलक्षणचिकित्से ।

तत्र रसगतज्वरस्य लक्षणमाह—

**गुरुता हृदयोत्क्लेशः सदनं छर्घरोचकौ । रसस्थे तु ज्वरे लिङ्गं दैन्यं चास्योपजायते ॥८०१॥**

रसादि धातुगत ज्वरों के लक्षण तथा चिकित्सा में प्रथम रसगत ज्वर के लक्षण–जब ज्वर विशेषरूप से रसधातुगत होता है तब रोगी के शरीर में गुरुता ( भारीपन ), हृदय में रहने वाले दोषों के बढ़ जाने से वमन होने के समान प्रतीत होना; ग्लानि; वमन; अरुचि तथा चित्त में दीनता से सब लक्षण प्रगट होते हैं ॥ ८०१ ॥

***गुरुता गात्राणाम् । हृदयोत्क्लेशः = हृदयस्थस्य दोषस्योपचितत्वाद्वमनमिव । दैन्यं = क्लीवचित्तता । रसस्थे=रसधातुगते ज्वरे । यद्यपि रसैकधातुं प्राप्य सन्ततश्चायं तथाऽप्यनुक्रमधातुगतकथनार्थ एवात्र निर्देशः ॥ ८०१ ॥**

यहां पर "गुरुता" पद का "अङ्गों में गुरुता" । "हृदयोत्क्लेशः" का "हृदय में रहने वाले दोष के बढ़ जाने से वमन होने के समान प्रतीत होना" । "दैन्य" पद का "चित्त में दीनता" तथा "रसस्थे" पद का "जब ज्वर विशेष रूप से रसधातुगत होता है तब" यह अर्थ समझना चाहिये । और यह भी समझना चाहिये कि–यद्यपि एकमात्र रस धातु को प्राप्त होकर यह ज्वर उत्पन्न होता है अत एव पूर्वोक्त सन्तत ज्वर ही है तथापि पुनः जो यहां पर कहा गया है वह अनुक्रम से धातुगत ज्वरों को कहने के लिये ही समझना चाहिये ॥ ८०१ ॥

अथ रसगतज्वरस्य चिकित्सामाह—

**रसस्थे तु ज्वरे तस्मिन् कुर्याद्वमनलङ्घने ॥ ८०२ ॥**

रसगतज्वर की चिकित्सा—रसधातुगत ज्वर में रोगी को वमन तथा लङ्घन कराना चाहिये ॥

अथ रक्तगतज्वरस्य लक्षणमाह—

**रक्तनिष्ठीवनं दाहो मोहश्छर्दनविभ्रमौ । प्रलापः पिडिका तृष्णा रक्तप्राप्ते ज्वरे नृणाम् ॥**

रक्तगत ज्वर के लक्षण—रक्तगत ज्वर होने पर रोगी के थूक के साथ रक्त निकलता है और दाह, चित्त में व्यग्रता; वमन; विशेष भ्रम; प्रलाप; शरीर में फुड़िया निकलना तथा प्यास अधिक लगना ये सब लक्षण प्रगट होते हैं ॥ ८०३ ॥

***मोहो = व्यग्रचित्तता ॥ ८०३ ॥**

यहां पर "मोह" पद का "चित्त में व्यग्रता" अर्थ समझना चाहिये ॥ ८०३ ॥

अथ रक्तगतज्वरस्य चिकित्सामाह—

**सेकः संशमनो लेपो रक्तमोक्षमसृग्गते ॥ ८०४ ॥**

रक्तगत ज्वर की चिकित्सा—रक्तगत ज्वर में जलादि से शरीर पर सेचन करना; संशमन लेप करना तथा रक्त निकलवाना ( फस्त खुलवाना आदिक ) हितकर होता है ॥ ८०४ ॥

अथ मांसगतज्वरस्य लक्षणमाह—

**पिण्डकोद्वेष्टनं तृष्णा सृष्टमूत्रपुरीषता। ऊष्माऽन्तर्दाहविक्षेपौ ग्लानिः स्यान्मांसगे ज्वरे ॥**

मांसगत ज्वर के लक्षण-मांसगत ज्वर होने पर रोगी के पिंडलियों में दण्डे से मारने के समान पीडा होना; अधिक प्यास लगना, मूत्र तथा मल का बारम्बार होना; शरीर का बाहर गर्म रहना तथा भीतर दाह होना; हाथ-पैरों का इधर-उधर बारम्बार फेंकना और ग्लानि होना ये सब लक्षण प्रकट होते हैं ॥ ८०५ ॥

**"ऊष्माऽन्तर्मोहविक्षेपावि"ति केचित्पठन्ति। तत्रोष्मा—अन्तः। विक्षेपः=हस्तपादादिचालनम् ॥ ८०५ ॥**

यहां पर "ऊष्माऽन्तर्दाहविक्षेपौ" इसके स्थान में कोई २ "ऊष्मान्तर्मोहविक्षेपौ" ऐसा पाठ पढ़ते हैं। इस पाठ में "ऊष्मान्तः" पद का "शरीर के अन्दर गर्मी प्रतीत होना" तथा "विक्षेप" पद का "हाथ-पैरों को इधर उधर बारम्बार फेंकना" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८०५ ॥

अथ मांसगतज्वरस्य चिकित्सामाह—

**तीक्ष्णं विरेकञ्च तथा कुर्यान्मांसगते ज्वरे ॥ ८०६ ॥**

मांसगत ज्वर की चिकित्सा—मांसगत ज्वर में रोगी को तीक्ष्ण ओषधियों के द्वारा विरेचन ( दस्त ) कराना उचित होता है ॥ ८०६ ॥

अथ मेदोगतज्वरस्य लक्षणमाह—

**भृशं स्वेदस्तृषा मूर्च्छा प्रलापश्छर्दिरेव च। दौर्गन्ध्यारोचकौ ग्लानिर्मेदःस्थे चासहिष्णुता ॥**

मेदोगत ज्वर के लक्षण—मेदोगत ज्वर में रोगी को अधिक पसीना निकलना, अधिक प्यास लगना और मूर्च्छा, प्रलाप-तथा वमन होना एवम् शरीर से दुर्गन्ध आना तथा अरुचि होना ये सब लक्षण प्रगट होते हैं ॥ ८०७ ॥

**भृशं स्वेदो मेदोमलत्वात् ॥ ८०७ ॥**

यहां पर यह और समझ लेना चाहिये कि—पसीना मेदा धातु का मल है अत एव इस (मेदोगत) ज्वर में "अधिक पसीना निकलना" यह लक्षण भी कहा गया है ॥ ८०७ ॥

अथ मेदोगतज्वरस्य चिकित्सामाह—

**मेदःस्थे मेदसो नाशं विदधीत चिकित्सकः ॥ ८०८ ॥**

मेदोगत ज्वर की चिकित्सा—वैद्य को उचित है कि—मेदोगत ज्वर में जिनसे मेदा का नाश हो ऐसी ओषधियों तथा उपायों द्वारा रोगी की चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ८०८ ॥

अथास्थिगतज्वरस्य लक्षणमाह—

**भेदोऽस्थ्नां कूजनं श्वासो विरेकश्छर्दिरेव च। विक्षेपणञ्च गात्राणां विद्यादस्थिगते ज्वरे ॥**

अस्थिगत ज्वर के लक्षण—अस्थिगत ज्वर में रोगियों के हड्डियों में टूटने के समान पीडा, कूंथना, श्वास, दस्त, वमन और हाथ-पैर आदिक अंगों को इधर उधर फेंकना ये सब लक्षण होते हैं।

अथास्थिगतज्वरस्य चिकित्सामाह—

**अस्थिस्थे तु ज्वरे कुर्याद् वातनाशनकं विधिम्। वस्तिकर्म प्रयोक्तव्यमभ्यङ्गोन्मर्दनं तथा ॥**

अस्थिगत ज्वर की चिकित्सा—अस्थिगत ज्वर में वात को दूर करने वाली चिकित्सा करनी चाहिये तथा वस्तिकर्म, वातहर तेलों की मालिश और शरीर मर्दन भी कराना चाहिये ॥ ८१० ॥

अथ मज्जगतज्वरस्य लक्षणमाह—

**तमःप्रवेशनं हिक्का कासः शैत्यं वमिस्तथा । अन्तर्दाहो महाश्वासो मर्मच्छेदश्च मज्जगे ॥**

मज्जागत ज्वर के लक्षण—मज्जागत ज्वर में रोगी को अन्धकार में प्रवेश करने के समान प्रतीत होना, हिचकी, खांसी, शीत ( सर्दी ) लगना, वमन, शरीर के अन्दर दाह, महाश्वास तथा मर्मस्थानों में छेदने के समान पीड़ा होना ये सब लक्षण प्रगट होते हैं ॥ ८११ ॥

***असाध्यत्वान्नात्र चिकित्सा ॥ ८११ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—असाध्य होने से मज्जागत ज्वर की चिकित्सा शास्त्रकारों ने नहीं बताई है ॥ ८११ ॥

अथ शुक्रगतज्वरस्य लक्षणमाह—

**मरणं प्राप्नुयात्तत्र शुक्रस्थानगते ज्वरे । शेफसः स्तब्धता मोक्षः शुक्रस्य तु विशेषतः ॥८१२॥**

शुक्रगत ज्वर के लक्षण—शुक्रस्थानगत ज्वर में रोगी की मूत्रेन्द्रिय ( लिङ्ग ) में जड़ता होना तथा विशेषरूप से शुक्र का वारंवार निकलते रहना ये सब लक्षण प्रगट होते हैं । और इन लक्षणों के प्रगट होने पर रोगी मृत्यु को प्राप्त हो जाता है ॥ ८१२ ॥

***ननु "शुक्रस्थानगते मरणमि"त्युक्तं तच्च शुक्रं सर्वदेहगं ? नैवं स्वाश्रयस्थशुक्रगे मरणम् ॥**

यहां पर यह शङ्का होती है कि—"शुक्रस्थानगत ज्वर में मरण होता है" ऐसा जो यहां पर कहा गया है वह कैसे संगत हो सकता है ? क्योंकि शुक्र संपूर्ण शरीर में रहता है अत एव उसका कोई स्थान निश्चित नहीं है । इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—"शुक्रस्थान गत ज्वर में मरण होता है" इसका अर्थ "शुक्र का आशय जो शुक्राशय है उसमें स्थित शुक्रगत ज्वर में मरण होता है" ऐसा समझना चाहिये । अत एव ऐसा कहने से शुक्र का स्थान (शुक्राशय) निर्दिष्ट हो गया; जिससे शङ्का करने का स्थल नहीं रह गया यह और समझ लेना चाहिये ॥ ८१२ ॥

इति सप्तधातुगतज्वराधिकारः समाप्तः ।

## अथ जीर्णज्वराधिकारः ।

तत्र जीर्णज्वरस्य सामान्यलक्षणमाह—

**यो द्वादशेभ्यो दिवसेभ्य ऊर्ध्वं दोषत्रयेभ्यो द्विगुणेभ्य ऊर्ध्वम् ॥**
**नृणां तनौ तिष्ठति मन्दवेगो भिषग्भिरुक्तो ज्वर एष जीर्णः ॥ ८१३ ॥**

जीर्णज्वराधिकार में जीर्णज्वर के सामान्य लक्षण—जो ज्वर बारह दिन के बाद तथा तीनों दोषों के अवधि के दुगुने दिनों के बाद भी मनुष्यों के शरीर में मन्द वेग से बना रहता है । उसको वैद्य लोग जीर्णज्वर ( पुराना ज्वर ) कहते हैं ॥ ८१३ ॥

अथ जीर्णज्वरविशेषस्य वातबलासकस्य लक्षणमाह—

**नित्यं मन्दज्वरो रूक्षः शूनः कृच्छ्रेण सिद्ध्यति । स्तब्धाङ्गः श्लेष्मभूयिष्ठो नरो वातबलासकी ॥**

जीर्णज्वर के भेद वातबलासकज्वर के लक्षण—वातबलासकज्वर नामक जीर्णज्वर वाला रोगी नित्य मन्दवेग से युक्त ज्वर वाला रूक्ष-शोथयुक्त; जकड़े अङ्गों वाला तथा अधिक कफ से युक्त होता है । और यह कृच्छ्रसाध्य होता है; अर्थात् बड़ी कठिन चिकित्सा करने से यह दूर होता है ॥ ८१४ ॥

***वातबलासकी नर ईदृग् भवेत् । शूनः = शोथी । श्लेष्मभूयिष्ठो = बहुश्लेष्मकः ॥ ८१४ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—वातबलासक नामक जीर्णज्वर वाला रोगी ऐसा

होता है अर्थात् उक्त लक्षणों से युक्त होता है। और "शूनः" पद का "शोथयुक्त" तथा "श्लेष्मभूयिष्ठः" पद का "अधिक कफ से युक्त" अर्थ समझना चाहिये ॥ ८१४ ॥

अथ जीर्णज्वरस्य सामान्यचिकित्सामाह—

**जीर्णज्वरी नरः कुर्यान्नोपवासं कदाचन । लङ्घनात्स भवेत्क्षीणो ज्वरस्तु स्याद्बली यतः ॥**
**पुराणेऽपि ज्वरे दोषा यद्यपथ्यैः पुनस्तथा । लङ्घयेत्तत्र तत्पश्चात् पूर्वामेवाचरेत्क्रियाम् ॥८१५॥**

जीर्णज्वर की सामान्य चिकित्सा—जीर्णज्वर वाले रोगी को कभी भी उपवास नहीं करना चाहिये। क्योंकि-उस समय उपवास करने से रोगी क्षीण होता है किन्तु ज्वर बलवान् हो जाता है।

और पुराने ( जीर्ण ) ज्वर में यदि अपथ्य आहार-विहारादि करने से पुनः दोष पूर्ववत् कुपित हो गये हों तो वहां पर उपवास कराना ही चाहिये और उसके बाद पूर्वोक्त नवज्वर की भांति सभी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ८१५ ॥

**तथा = पूर्ववत् ॥८१५ ॥**

यहाँ पर "तथा" पद का "पूर्ववत्" अर्थ समझना चाहिये ॥ ८१५ ॥

अथ त्रिकण्टकक्वाथमाह—

**निदिग्धकानागरकामृतानां क्वाथं पिबेन्मिश्रितपिप्पलीकम् ।**
**जीर्णज्वरारोचककासशूल-श्वासाग्निमान्द्यार्दितपीनसेषु ॥ ८१६ ॥**
**हन्त्यूर्ध्वजामयं प्रायः सायन्तेनोपयुज्यते ॥ ८१७ ॥**

त्रिकण्टक क्वाथ—कटेरी; सोंठ तथा गिलोय इन सबों के क्वाथ में पीपल के चूर्ण का प्रक्षेप करके पीने से जीर्णज्वर; अरुचि; खांसी; शूल; श्वास; अग्नि की मन्दता; अर्दित ( वातरोग ) तथा पीनस रोग नष्ट होता है[1]। और यह प्रायः करके ऊर्ध्वजत्रुगत ( कण्ठ के ऊपर के ) रोगों को नष्ट करने वाला होता है अत एव सायंकाल में इसका प्रयोग करना चाहिये ॥ ८१६–८१७ ॥

अथ छिन्नोद्भवाऽऽदिक्वाथादिकानाह—

**पिप्पलीमधुसंयुक्तः क्वाथश्छिन्नोद्भवोद्भवः । जीर्णज्वरकफध्वंसी पञ्चमूलकृतोऽथ वा ॥**
**अमृतायाः कषायन्तु शीतलीकृतमीरितम् । मधुपादयुतं पीतं जीर्णज्वरहरं परम् ॥**
**पिप्पलीमधुसम्मिश्रं गुडूचीस्वरसं पिबेत् । जीर्णज्वरकफप्लीह कासारोचकनाशनम् ॥८१८॥**

छिन्नोद्भवाऽऽदि क्वाथादिकों में प्रथम छिन्नोद्भवाऽऽदिक्वाथ—गिलोय अथवा पञ्चमूल (बृहत्पञ्चमूलवेला; अरणी; गम्भारी; सोनापाठा; पाढ़ल इन सबों की छाल ) का क्वाथ बनाकर उसमें पीपल का चूर्ण तथा मधु डालकर पिलाने से जीर्णज्वर तथा कफ नष्ट हो जाता है।

अमृताकषाय—गिलोय का क्वाथ बनाकर अत्यन्त शीतल हो जाने पर उसमें क्वाथ का चतुर्थांश मधु डाल कर पीने से जीर्णज्वर का नाश अवश्य होता है[2]।

गुडूचीस्वरस—गिलोय के स्वरस में पीपल का चूर्ण तथा मधु मिलाकर पीने से जीर्णज्वर; कफ प्लीहा; कास और अरुचि ये सब नष्ट हो जाते हैं[3] ॥ ८१८ ॥

---

१. कटेरी आदि द्रव्यों को मिलाकर ४ तोले लेकर दुरकुच करके आध सेर जल में पकाकर एक छटाक रह जाने पर उतार छानकर पिलाना चाहिये।

२. ताजी नीम के वृक्षपर लगी हुई ( अभाव में कहीं भी लगी हुई जो नवीन तथा कृमियों से खाई न हो ) गुरुच ४ तोले लेकर आध सेर जल में विधिवत् क्वाथ करें। एक छटाक रह जाने पर १½ तोला मधु मिलाकर सेवन करें।

३. ४ तोला गुडूची के स्वरस में मधु एक तोला तथा पिप्पली का चूर्ण १ माशा मिलाना चाहिये।

अथ गुडपिप्पलीप्रयोगमाह—

**जीर्णज्वरेऽग्निमान्द्ये च शस्यते गुडपिप्पली। कासाजीर्णारुचिश्वास-हृत्पाण्डुकृमिरोगनुत्॥ द्विगुणः पिप्पलीचूर्णाद् गुडोऽत्र भिषजां मतः॥ ८१९॥**

गुडपिप्पली का प्रयोग—गुडपिप्पली ( गुड तथा पीपल का चूर्ण ) का प्रयोग जीर्णज्वर तथा अग्नि की मन्दता में उत्तम होता है। और खांसी; अजीर्ण; अरुचि; श्वास (दमा); हृद्रोग; पाण्डुरोग तथा कृमिरोगनाशक होता है। और गुडूचीपिप्पली-प्रयोग में पीपल के चूर्ण से गुड़ दुगुना लेना चाहिये। ऐसा वैद्यों का मत है॥ ८१९॥

अथ पिप्पलीमधुप्रयोगमाह—

**पिप्पली मधुसंयुक्ता मेदःकफविनाशिनी। श्वासकासज्वरहरी पाण्डुप्लीहोदरापहा॥८२०॥**

मधुपिप्पली का प्रयोग—पीपल का चूर्ण मधु के साथ खाने से मेदा; कफ; श्वास; खांसी; ज्वर; पाण्डुरोग; प्लीहा तथा उदररोग ये सब नष्ट हो जाते हैं॥ ८२०॥

अथामलकादिचूर्णमाह—

**आमलं चित्रकं पथ्या पिप्पली सैन्धवं तथा॥ ८२१॥ चूर्णितोऽयं गणो ज्ञेयः सर्वज्वरहरः परः। भेदी रुचिकरः श्लेष्महन्ता दीपनपाचनः॥**

आमलकादि चूर्ण—आँवला; चीता की जड़ की छाल; हरड़; पीपल; सेंधानमक इन सबों के चूर्ण को एकत्र कर सेवन करने से सर्वप्रकार के ज्वर दूर हो जाते हैं। और यह चूर्ण मल का भेदन करने वाला; रुचिकारक; कफनाशक; अग्निदीपक तथा पाचक होता है[1]॥ ८२१-८२२॥

अथ द्राक्षाऽऽद्यष्टादशाङ्गक्काथमाह—

**द्राक्षाऽमृता शटी शृङ्गी मुस्तकं रक्तचन्दनम्। नागरं कटुका पाठा भूनिम्बः सदुरालभः॥ उशीरं धान्यकं पद्मं वालकं कण्टकारिका। पुष्करं पिचुमन्दश्च दशाष्टाङ्गमिदं स्मृतम्। जीर्णज्वरारुचिश्वास-कासश्वयथुनाशनम्॥ ८२४॥**

द्राक्षाऽऽद्यष्टादशाङ्ग क्काथ—दाख; गिलोय; कचूर; काकड़ाशिंगी; नागरमोथा; लाल चन्दन; सोंठ; कुटकी; पाढ़; चिरायता; धमासा; खस; धनिया; कमल; सुगन्धवाला; कटेरी (छोटी); पुहकरमूल और नीम की छाल इन १८ औषधियों को समान भाग में लेकर क्वाथ बनाकर पीने से जीर्णज्वर; अरुचि; श्वास; खांसी तथा शोथ ये सब नष्ट हो जाते हैं[2]॥ ८२३-८२४॥

अथ वर्द्धमानपिप्पलीमाह—

**त्रिवृद्ध्या पञ्चवृद्ध्या वा सप्तवृद्ध्याऽथवाऽपि वा। गव्यक्षीरेण सम्पिष्टाः पिबेद्दशदिनानि हि॥ तथैवापनयेदेता एवं विंशतिवासरान्। पिबतां ज्वरशान्तिःस्यात् पाण्डुरोगश्च शाम्यति॥ कासः श्वासोऽग्निमान्द्यञ्च कफाधिक्यञ्च नश्यति॥ ८२७॥**

वर्द्धमान पिप्पली—तीन २ अथवा पांच २ किंवा सात २ प्रतिदिन बढ़ाते हुए पीपलों को गाय के दूध में पीस कर दश दिन तक पीवे उसके बाद ११ वें दिन से क्रमशः उत्तरोत्तर घटाता जावे अन्त में बीसवें दिन तक पुनः पूर्ववत् आरम्भ वाले दिन की भांति ३; ५; या ७ पीपलों को दूध में पीस कर पीवै। इस भांति से २० दिन तक जो लोग पीपल का सेवन करते हैं उनका ज्वर शान्त हो जाता है तथा पाण्डुरोग; खांसी; श्वास; अग्नि की मन्दता तथा कफ की अधिकता ये सब दूर हो जाते हैं॥ ८२५-८२७॥

---

१. इस चूर्ण को ६ माशे की मात्रा में सेवन कराना चाहिये।

२. दाख आदि क्वाथ्य द्रव्य ४ तोला, जल आध सेर पाक करके अष्टमांशावशेष उतारे। इसे छान कर शीतल होने पर पिलावें।

*ध्यावृद्धिर्यथा-कफवृद्धिर्दुग्धवृद्धिर्यथाऽग्निवृद्धिः ॥ ८२५-८२७॥

यहां पर-"तीन; पांच या सात पीपलों को प्रतिदिन बढ़ाने के लिये जो कहा गया है वह कफ तथा अग्नि की वृद्धि के अनुसार ही समझना चाहिये। और जैसे २ पीपलों को बढ़ाया जाय वैसे ही वैसे दूध भी बढ़ाना उचित है। इसी बढ़ाने के कारण से इसे वर्द्धमान पिप्पली कहते हैं" यह और समझना चाहिये ॥ ८२५-८२७ ॥

**वातश्लेष्मज्वरोक्ता स्यात् क्रिया वातबलासके। जीर्णज्वरे कफे क्षीणे दाहे तृष्णासमन्विते ॥**
**पयः पीयूषसदृशं तन्नवे तु विषोपमम्। चन्दनाद्यं हितं तैलं शोषाधिकारकीर्त्तितम्।**
**तथा नारायणं तैलं जीर्णज्वरहरं परम् ॥ ८२९ ॥**

वातकफज्वर में कही हुई जो चिकित्सा है उसी को वातबलासक ज्वर में भी करना चाहिये ॥

और जीर्णज्वर में तथा कफ के क्षीण होने पर एवम् तृष्णा (प्यास) से युक्त दाह में दूध अमृत के समान हितकारी होता है, किन्तु यदि नवीन ज्वर हो तो वही दूध विष के समान हानिकारक भी होता है।

और शोषाधिकार में कहा हुआ चन्दनादि तेल भी जीर्णज्वर में हितकर होता है। एवम् नारायण तेल भी जीर्णज्वर नाश करने में उत्तम होता है ॥ ८२८-८२९ ॥

इति जीर्णज्वराधिकारः सम्पूर्णः।

## अथ दुर्जलजनितज्वरचिकित्सा।

तत्र हरीतक्यादिचूर्णमाह—

**हरीतकी निम्बपत्रं नागरं सैन्धवोऽनलः। एषां चूर्णं सदा खादेद् दुर्जलज्वरशान्तये ॥८३०॥**

दूषित जल से उत्पन्न ज्वर की चिकित्सा में प्रथम हरीतक्यादि चूर्ण-हरड़; नीम की पत्ती; सोंठ, सेंधा निमक; चीते की छाल इन सबों के चूर्ण को सदा दूषित जल से उत्पन्न ज्वर की शान्ति के लिये खाना चाहिये ॥ ८३० ॥

अथ शुण्ठीक्वाथमाह—

**अरुचिमनलमान्द्यं पीनसश्वासकासा-नुदरमुदकदोषानाशु हन्यादशेषान्।**
**जनयति तनुकान्तिं चित्तनेत्रप्रसादं पलपरिमितशुण्ठीक्षौद्रसिद्धः कषायः ॥ ८३१ ॥**

शुण्ठी क्वाथ-४ तोले सोंठ बना कर उसमें शहद डाल कर पीने से अरुचि; अग्नि की मन्दता; पीनस रोग; श्वास ( दमा ); खांसी; उदररोग और दूषित जल से उत्पन्न होने वाले सभी ज्वरादिक दोष शीघ्र नष्ट हो जाते हैं। तथा इससे शरीर में कान्ति; चित्त में प्रसन्नता और नेत्रों में निर्मलता उत्पन्न होती है ॥ ८३१ ॥

अथ दुर्जलजेतृरसमाह—

**विषं भागद्वयं दग्धं कपर्दं पञ्चभागकम्। मरिचं नागरञ्चैव चूर्णं वस्त्रेण शोधयेत् ॥८३२॥**
**आर्द्रकस्य रसेनास्य कुर्यान्मुद्गनिभां वटीम्। वारिणा वटिकायुग्मं प्रातः सायञ्च भक्षयेत् ॥**
**अयं रसो ज्वरे योज्यः सामे दुर्जलजेऽपि च। अजीर्णाध्मानविष्टम्भ-शूलेषु श्वासकासयोः ॥**

दुर्जलजेतृरस—शुद्ध वत्सनाभ विष २ भाग; कौड़ी की भस्म ५ भाग; मरिच ५ भाग; सोंठ ५ भाग इन सबोंका यथायोग्य कपड़छान सूक्ष्म चूर्ण लेकर अदरख के रस के साथ खरल करके मूंग के बराबर २ गोली बना लेवै, पश्चात् आवश्यकता पड़ने पर प्रातः तथा सायं काल जल के साथ दो २ गोली खाना चाहिये। और इस रस का प्रयोग आमदोष-युक्त ज्वर; दूषित जल से उत्पन्न ज्वर; अजीर्ण; आध्मान ( अफारा ); विष्टम्भ; शूल; श्वास तथा कास इन सब रोगों में करना उत्तम होता है[1] ॥ ८३२-८३४ ॥

---

१. इसकी मात्रा १ रत्ती से २ रत्ती तक देनी चाहिये।

अथ पटोलादिक्वाथमाह—

**पटोलमुस्ताऽमृतवल्लिवासकं सनागरं धान्यकिराततिक्तकम् ।**
**कषायमेषां मधुना पिबेन्नरो निवारयेद् दुर्जलदोषमुल्वणम् ॥ ८३५ ॥**

पटोलादि क्वाथ—परवल के पत्ते; नागरमोथा; गिलोय; अडूसा; सोंठ; धनिया और चिरायता इन सबों के क्वाथ में मधु डाल कर पीने से भयङ्कर दूषित जल जन्य ज्वरादिक दोष दूर हो जाते हैं[1] ॥ ८३५ ॥

अथ किराततिक्ताऽऽदिचूर्णमाह—

**किराततिक्तात्रिवृदम्बुपिप्पली-विडङ्गविश्वाकटुरोहिणीरजः ।**
**निहन्ति लीढं मधुनाऽतिसत्वरं सुदुस्तरं दुर्जलदोषजं ज्वरम् ॥ ८३६ ॥**

किराततिक्ताऽऽदि चूर्ण-चिरायता; निसोथ; सुगन्धवाला; पीपल; वायविडङ्ग; सोंठ और कुटकी इन सब का चूर्ण मधु के साथ चाटने से दुःसाध्य दूषित जल पीने से उत्पन्न होने वाला ज्वर शीघ्र नष्ट हो जाता है[2] ॥ ८३६ ॥

अथ शुण्ठयादिकल्कमाह—

**भोजनाग्रे नरर्भुक्तं शुण्व्यजाज्यभयोत्थितम् । कल्कन्तु सेवितं नित्यं नानादेशोद्भवं जलम् ॥**

शुण्ठयादि कल्क—सोंठ; जीरा तथा हरड़ इन सबों का कल्क ( चटनी ) बनाकर भोजन के पहले नित्य खाने से अनेक देशों के जल पीने से उत्पन्न होने वाले ज्वरादिक दोष उत्पन्न नहीं होते हैं। यदि हों तो नष्ट हो जाते हैं ॥ ८३७ ॥

अथार्द्रकादिकल्कमाह—

**सहार्द्रकयवक्षारौ पीत्वा कोष्णेन वारिणा । नानादेशसमुद्भूतं वारिदोषमपोहति ॥ ८३८ ॥**

आर्द्रकादि कल्क—अदरख तथा जवाखार इन दोनों का कल्क ( चटनी ) बनाकर किञ्चिद् गर्म जल के साथ खाने से अनेक देशों के जल से उत्पन्न होने वाले ज्वरादि दोष नष्ट हो जाते हैं ॥८३८॥

अथ साध्यज्वरलक्षणमाह—

**बलवत्स्वल्पदोषेषु ज्वरः साध्योऽनुपद्रवः ॥ ८३९ ॥**

साध्यज्वर के लक्षण—ज्वर रोगी यदि बलवान् हो तथा उसके दोष स्वल्प बलशाली हों तथा उपद्रव रहित हों तो उसका ज्वर साध्य होता है अर्थात् चिकित्सा करने से शान्त होने वाला होता है ॥ ८३९ ॥

अथ ज्वरोपद्रवानाह—

**श्वासो मूर्च्छाऽरुचिश्छर्दिस्तृष्णाऽतीसारविड्ग्रहाः ।**
**हिक्काकासाङ्गदाहाश्च ज्वरस्योपद्रवा दश ॥ ८४० ॥**

ज्वर के उपद्रव-१ श्वास; २ मूर्च्छा; ३ अरुचि; ४ वमन; ५ प्यास; ६ अतीसार; ७ मलबन्ध; ८ हिचकी; ९ खांसी; १० शरीर में दाह ये दश ज्वर के उपद्रव हैं ॥ ८४० ॥

अथ प्रसङ्गाज्ज्वरोपद्रवाणां चिकित्सामाह—

**सञ्जातोपद्रवो व्याधिस्त्याज्यो न स्याच्चिकित्सकैः ।**
**व्याधौ शान्ते प्रणश्यन्ति सद्यः सर्वेऽप्युपद्रवाः ॥ ८४१ ॥**

---

१. परवल आदि क्वाथ्य द्रव्य १ पल; पाकार्थ जल आध सेर; अवशेष १ छटाक, छानकर शीतल करके इसमें कुल मधु मिलाकर देना चाहिये।

२. चिरायता प्रभृति ओषधियों को मिलाकर १ पल लेकर विधिवत् क्वाथ करना चाहिये।

अतो व्याधिं जयेद्बलात् पूर्वं पश्चादुपद्रवान्। भिषग् यः कुशलः सोऽत्र जयेत्पूर्वमुपद्रवम् ॥
तेष्वपि प्रचुरेषु प्राङ् नाशयेदाशुकारिणम्। मूलव्याधिं जयेत्पूर्वं यत्र यो वा भवेद्बली।
अविरोधेन कार्या तदुभयोरपि च क्रिया ॥ ८४३ ॥

प्रसङ्गवश पूर्वोक्त ज्वर के उपद्रवों की चिकित्सा—जिन रोगों में उसके उपद्रव स्वरूप रोग उत्पन्न हो गये हों तो वैद्य को घबड़ाकर उन रोगों की चिकित्सा करना नहीं छोड़ देना चाहिये; क्योंकि–मूल रोग के दूर होने पर उसके उपद्रव स्वरूप रोग तत्काल नष्ट हो जाते हैं। अतः यत्न-पूर्वक प्रथम मूल रोग की चिकित्सा करनी चाहिये पश्चात् उसके उपद्रव स्वरूप रोगों की चिकित्सा करना उचित है। किन्तु जो चतुर वैद्य हैं वे आवश्यकताऽनुसार प्रथम उपद्रव स्वरूप रोगों की चिकित्सा करते हैं; और उन उपद्रवों में भी जो अधिक बलशाली होने से शीघ्र अपने कार्य को करने वाले अर्थात् दुःखदायी होते हैं उनकी सर्वप्रथम चिकित्सा करते हैं। अस्तु प्रथम मूल रोग की चिकित्सा करनी चाहिये अथवा मूल रोग तथा उपद्रव स्वरूप रोग इन दोनों में जो अधिक बलवान् हो उसकी चिकित्सा करनी चाहिये। और यदि मूल रोग तथा उपद्रव स्वरूप रोग इन दोनों की साथ २ चिकित्सा करनी हो तो जिसमें एक दूसरे की चिकित्सा परस्पर विरुद्ध न हो ऐसी चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ८४१–८४३ ॥

## तत्र ज्वरे श्वासस्य चिकित्सामाह।

अथ दशाङ्गक्वाथमाह—

सिंही व्याघ्री ताम्रमूली पटोली शृङ्गी पद्मा पुष्करं रोहिणी च।
शार्क्ं शठ्याः शैलमल्ल्याश्च बीजं श्वासं हन्यात्सन्निपातं दशाङ्गः ॥ ८४४ ॥

ज्वर में उपद्रव स्वरूप श्वास रोग की चिकित्सा में दशाङ्ग क्वाथ—बड़ी कटैया ( कटेरी ); छोटी कटेरी; धमासा; परवल के पत्ते; काकड़ाशिंगी; पद्मा ( स्थलपद्म ), पुहकरमूल; कुटकी; कचूर; कोरैया का बीज इन १० औषधियों के क्वाथ को दशाङ्ग क्वाथ कहते हैं[1] इस क्वाथ के सेवन करने से सन्निपात तथा श्वास दोनों नष्ट हो जाते हैं ॥ ८४४ ॥

*सिंही = [ बड़ी कटैया ]। व्याघ्री=लघुकण्टकारी। ताम्रमूली=दुरालभा। रोहिणी = [ कुटकी ]। शैलमल्ली = [ कोरैआ ] ॥ ८४४ ॥

यहां पर "सिंही" पद का "बड़ी कटैया"। "व्याघ्री" पद का "छोटी कटेरी"। "ताम्रमूली" पद का "धमासा"। "रोहिणी" का "कुटकी"। शैलमल्ली" का "कोरैआ" अर्थ समझना चाहिये ॥

अथ द्वात्रिंशत्क्वाथमाह—

भार्गीनिंबघनाभयाऽमृतलताभूनिंबवासाविषात्रायन्तीकटुकावचात्रिकटुकश्योनाकशक्रद्रुमैः॥
रास्नायासपटोलपाटलशटीदार्वीविशालात्रिवृद्ब्राह्मीपुष्करसिंहिकाद्वयनिशाधान्यकदेवद्रुमैः॥
क्वाथोऽयं खलु सन्निपातनिवहान्द्वात्रिंशतां पानतो
दुर्द्धर्षान्निजतेजसा विजयते सर्पान्गरुत्मानिव।
किञ्च श्वासबलासकासगुदरुग्हृद्रोगहिक्कामरुन्-
मन्यास्तम्भगलामयार्दितमलावष्टम्भबध्नानपि ॥ ८४६ ॥

द्वात्रिंशत्क्वाथ—भारंगी; नीम की छाल; नागरमोथा; हरड़; गिलोय; चिरायता; अड़ूसा; अतीस; त्रायमाणा; कुटकी; वच; त्रिकटु ( सोंठ; पीपल; मिरच ); सोनापाठा; मौलसिरी की छाल; रास्ना; जवासा; परवल के पत्ते; पाढ़ल; कचूर; दारुहल्दी; इन्द्रायण; निसोथ; ब्राह्मी; पुहकरमूल; छोटी

---

१. बड़ी कण्टकारी आदि द्रव्य मिलित १ पल लेकर विधिपूर्वक क्वाथ करना चाहिये।

कटेरी; बड़ी कटेरी; हल्दी; आंवला; बहेड़ा; देवदारु इन ३२ ओषधियों का बना हुआ काथ पीने से गरुड़ जिस भांति अपने तेज से भयङ्कर सर्पों को नष्ट कर देता है उसी भांति संपूर्ण सन्निपात ज्वरों को नष्ट कर देता है। और श्वास; कफ; खांसी; गुदा के रोग ( बवासीर आदि ); हृद्रोग; हिचकी; वातरोग; मन्यास्तम्भ ( नाड़ का जकड़ जाना ); गले का रोग; अर्दितरोग, मलावष्टम्भ ( मल की विष्टब्धता ) और वर्ध्मरोग ( वदरोग ) इन सबों को भी दूर करता है[1] ॥ ८४५-८४६ ॥

*विषा = अतिविषा। शक्रद्रुमः = "वकुल" इति लोके। देवद्रुमः = देवदारु ॥

यहां पर "विषा" पद का "अतीस"। "शक्रद्रुम" का "वकुल अर्थात् लोक प्रसिद्ध "मौलसिरी" तथा 'देवद्रुम" का "देवदारु" अर्थ समझना चाहिये ॥ ८४५-८४६ ॥

अथ पिप्पल्यादिचूर्णमाह—

**मधुना कृष्णाकट्फलकर्कटश्रृङ्गीभवं चूर्णम्। श्वासामये महोग्रे लीढ्वा लोकः सुखी भवति ॥**

पिप्पल्यादि चूर्ण—पीपल; कायफल और काकड़ाशिंगी इन सबों का चूर्ण भयङ्कर श्वास रोग भी मधु के साथ चाट कर रोगी सुखी होता है ॥ ८४७ ॥

अथ श्वासे दाहप्रयोगमाह—

**वन्योपलाग्नितापितदात्रस्याग्रेण पञ्जरे दाहः। अपहरति श्वासामयमसंशयं भाषितं मुनिभिः ॥**

श्वास में दाहप्रयोग—जंगली उपलों की आग में तपाये हुए दात्र ( दाव ) नामक अस्त्र विशेष के अग्रभाग से रोगी के पञ्जर में दाग देने से भयङ्कर भी श्वास रोग निःसन्देह नष्ट हो जाता है ऐसा मुनियों ने कहा है ॥ ८४८ ॥

अथ ज्वरे मूर्च्छायाश्चिकित्सामाह—

**आर्द्रकस्य रसैर्नस्यं मूर्च्छायामाचरेन्नरः। अञ्जनञ्च प्रयुञ्जीत मधुसिन्धुशिलोषणैः ॥ ८४९ ॥**
**शीताम्भसाऽभिषेकः सुरभिर्धूपः सुगन्धि पुष्पञ्च। मृदुतालवृन्तवातः कोमलकदलीदलस्पर्शः ॥**

ज्वर में मूर्च्छा की चिकित्सा—ज्वर में मूर्च्छा का उपद्रव होने पर रोगी को अदरख के रस का नास देना चाहिये। अथवा सेंधा नमक; मैनशिल और काली मिरच इन सबों के सूक्ष्म चूर्ण को शहद के साथ मिलाकर अञ्जन की भांति बना कर नेत्रों में आंजना चाहिये। और शीतल जल से नेत्रों को सींचना, सुगन्धित धूप देना; सुगन्धित पुष्पादिक सुंघाना; कोमल ताड़ के पत्तों से बने हुए पंखे से हवा करना और कोमल केले के पत्तों का शरीर में स्पर्श करना ये सब उपचार करना उचित है ॥ ८४९-८५० ॥

अथ ज्वरेऽरुचेश्चिकित्सामाह—

**अरुचौ तु श्रृङ्गवेरजरसकैः सोष्णैः ससिन्धुजैः कवलः ॥**
**सिन्धूत्थमातुलुङ्गीफलकेसरधारणं वक्त्रे ॥ ८५१ ॥**

ज्वर में अरुचि की चिकित्सा—ज्वर में अरुचि का उपद्रव होने पर अदरख के रस में सेंधा निमक डाल कर गर्म करके मुख में कवल धारण कराना चाहिये। अथवा बिजौरे नीबू के केसर ( जीरा ) में सेंधा निमक का चूर्ण मिला कर मुख में धारण करना चाहिये ॥ ८५१ ॥

अथ ज्वरे वमनस्य चिकित्सामाह—

**क्राथो गुडूच्याः समधुः सुशीतः पीतः प्रशान्तिं वमनस्य कुर्यात्।**
**विण्मक्षिकाणां मधुनाऽवलीढा सचन्दना शर्करयाऽन्विता वा ॥ ८५२ ॥**

---

१. उपर्युक्त भारङ्गी आदि ओषधियां मिलित ३ तोला लेकर जवकुट करके आध सेर जल में विधिवत् क्वाथ करके पिलाना चाहिये।

ज्वर में वमन की चिकित्सा—ज्वर में वमन का उपद्रव होने पर रोगी को गिलोय का क्वाथ बनाकर शीतल हो जाने पर शहद डाल कर पिलाने से वमन शान्त हो जाता है। अथवा मक्खियों की विष्ठा और सफेद चन्दन को मधु के साथ मिलाकर चाटने से भी वमन शान्त हो जाता है॥

अथ ज्वरे तृषायाश्चिकित्सामाह—

**दन्तशठबीजपूरकदाडिमबदरैः सचुक्रकैर्वदने।**
**लेपो जयति पिपासामथ रजतगुटी मुखान्तःस्था॥ ८५३॥**
**शीतं पयः क्षौद्रयुतं निपीतमाकण्ठमाश्वेव तदुद्वमेच्च।**
**तर्षं महान्तं शमयेद्धि वक्त्रे धृत्वाऽथवा क्षौद्रवटाग्रलाजान्॥ ८५४॥**

ज्वर में तृषा ( प्यास ) की चिकित्सा—ज्वर में विशेष तृषा का उपद्रव होने पर रोगी को जंभीरी नीबू; बिजौरा नींबू इन दोनों का केसर; अनारदाना; बेर और अमलबेंत इन सबों को एकत्र पीसकर मुख में भीतर लेप करने से भयङ्कर प्यास दूर हो जाती है। अथवा-चांदी की गोली भी मुख में रखने से प्यास दूर हो जाती है। या शीतल दूध में मधु डाल कर आकण्ठ (गले तक) पीकर तत्काल वमन करने से किंवा—मधु, बड़ का अग्रभाग ( जटा का अग्रभाग जो लटकता रहता है ) तथा धान का खील इन सबों को एकत्र पीस कर मुख में रखने से भी भयङ्कर प्यास शान्त हो जाती है॥ ८५३-८५४॥

अथ ज्वरेऽतीसारस्य चिकित्सामाह—

**लङ्घनमेकं मुक्त्वा न चान्यदस्तीह भेषजं बलिनः।**
**समुदीर्णदोषनिचयं शमयति तत्पाचयेदपि च॥ ८५५॥**

ज्वर में अतीसार की चिकित्सा—ज्वर में अतिसार का उपद्रव होने पर रोगी यदि बलवान् हो तो उसके लिये लङ्घन ( उपवास ) को छोड़कर कोई उस समय उत्तम औषध नहीं है। क्योंकि लङ्घन करने से बढ़े हुये दोषों का शमन तथा पाचन भी होता है॥ ८५५॥

**वत्सादनीवत्सकवारिवाह-विश्वम्भरानिम्बविषाः सविश्वाः।**
**ज्वरेऽतिसारं त्वरितं जयन्ति विश्वाऽमृतावत्सकवारिवाहाः॥ ८५६॥**

और गिलोय, इन्द्रजौ, नागरमोथा, चिरायता, नीम की छाल, अतीस और सोंठ इन सबों का क्वाथ, अथवा—सोंठ, गिलोय, इन्द्रजौ तथा नागरमोथा इन सबों का क्वाथ बनाकर पिलाने से ज्वर में उत्पन्न हुआ अतीसार शीघ्र नष्ट हो जाता है[1]॥ ८५६॥

***विश्वम्भरा = भूनिम्बः॥ ८५६॥**

यहां पर "विश्वम्भरा" पद का "चिरायता" अर्थ समझना चाहिये॥ ८५६॥

**पाठाऽमृतापर्पटमुस्तविश्वा-किराततिक्तेन्द्रयवान्विपाच्य।**
**पिबन्हरत्येव हठेन सर्वाञ्ज्वरातिसारानपि दुर्निवारान्॥ ८५७॥**

पाढ़, गिलोय, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, सोंठ, चिरायता और इन्द्रजौ इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने वाला रोगी ज्वर में उत्पन्न होने वाले कठिन से कठिन अतीसार को बलपूर्वक दूर कर देता है। यह निःसन्देह है॥ ८५७॥

अथ ज्वरे विड्ग्रहस्य चिकित्सामाह—

**विड्ग्रहे वातजित्कर्म कुर्यादन्नानुलोमनम्। मलं प्रवर्त्तयेदाशु तीक्ष्णाभिः फलवर्त्तिभिः॥**
**पथ्याऽऽरग्वधतिक्तात्रिवृदामलकैः श्रृतं तोयम्। जीर्णज्वरे विबंधे दद्यादाश्वेव विड्ग्रहः शाम्येत्॥**

---

१. गिलोय आदि क्वाथ्य द्रव्य १ पल, जल आध सेर पकाकर १ छटाँक रहने पर उतार कर प्रयोग करें।

ज्वर में विड्ग्रह ( मलबन्ध ) की चिकित्सा—ज्वर में मलबन्ध का उपद्रव हो जाने पर रोगी के लिये वायु को शान्त करने वाली तथा वायु का अनुलोमन करने वाली क्रिया ( चिकित्सा ) करनी चाहिये। और तीक्ष्ण ओषधियों के द्वारा बनी हुई फलवर्त्ती का गुदा में प्रयोग कराकर मल को बाहर निकालना चाहिये।

और यदि जीर्णज्वर में मलबन्ध हुआ हो तो रोगी को हरड़, अमलतास का गूदा, कुटकी, निसोथ तथा आंवला इन सबों का क्वाथ बनाकर पिलाने से तत्काल मलबन्ध रोग दूर हो जाता है ॥ ८५८-८५९ ॥

अथ ज्वरे हिक्कायाश्चिकित्सामाह—

**नीरेण सिन्धूत्थरजोऽतिसूक्ष्मं नस्येन नूनं विनिहन्ति हिक्काम् ।**
**शुण्ठी हठाद्वा सितया समेता धूपोऽथ वा हिङ्गुसमुद्भवश्च ॥ ८६० ॥**

ज्वर में हिचकी की चिकित्सा—ज्वर में हिचकी का उपद्रव होने पर रोगी को सेंधा निमक का अत्यन्त सूक्ष्म चूर्ण जल में घोल कर नास देने से निश्चय हिचकी दूर हो जाती है। अथवा सोंठ का सूक्ष्म चूर्ण शक्कर के साथ मिलाकर जल में घोल कर नास देने से किंवा हींग का धूप सुलगा कर नाक से भलीभांति सूंघने से हिचकी बलपूर्वक नष्ट हो जाती है ॥ ८६० ॥

अथ ज्वरे कासस्य चिकित्सामाह—

**कासे कणा कणामूलं कलिङ्गद्रुफलं रजः । सविश्वभेषजं लिह्यान्मधुना वा वृषाद्रसम् ॥८६१॥**

ज्वर में खांसी की चिकित्सा—ज्वर में खांसी का उपद्रव होने पर रोगी को पीपल, पिपरामूल, इन्द्रजौ, पित्तपापड़ा तथा सोंठ इन सबों का चूर्ण शहद के साथ चाटना चाहिये।

अथवा—अड़ूसे का रस शहद के साथ चाटना चाहिये। इन दोनों प्रयोगों से ही खांसी दूर हो जाती है ॥ ८६१ ॥

***रजः = पर्पटकम् ॥ ८६१ ॥**

यहां पर "रजः" पद का "पित्तपापड़ा" अर्थ समझना चाहिये ॥ ८६१ ॥

**पुष्करमूलकटुत्रिकशृङ्गी-कट्फलयासककारविकाभिः ।**
**मधुलुलिताभिरयं खलु लेहः कासरिपुः कफरोगहरश्च ॥ ८६२ ॥**

पुहकरमूल, त्रिकटु ( सोंठ, पीपल, मिरच ), काकड़ाशिंगी, कायफल, जवासा तथा कलौंजी ( मंगरैला ) इन सबों का चूर्ण मधु के साथ मिलाकर चाटना चाहिये, क्योंकि यह अवलेह खांसी तथा कफ को दूर करने वाला है ॥ ८६२ ॥

अथ ज्वरे दाहस्य चिकित्सामाह—

**दाहाधिकारे लिखितं दाहे कुर्याच्चिकित्सितम् । परं ज्वरे विरुद्धं यन्नोचितं तच्चिकित्सितम् ॥**

ज्वर में दाह की चिकित्सा—ज्वर में दाह का उपद्रव होने पर दाहाधिकार में कही जाने वाली चिकित्सा[1] करनी चाहिये। किन्तु उनमें जो चिकित्सा ज्वर के लिये विरुद्ध पड़ती हो, उसे छोड़ देना चाहिये। क्योंकि अनुचित है ॥ ८६३ ॥

---

१. ज्वर में दाह उत्पन्न होने पर सहस्रधौत घृत का अभ्यङ्गार्थ प्रयोग करना चाहिये अथवा चन्दनादितैल का अभ्यङ्ग करना चाहिये। चरक में भी लिखा है—

"सहस्रधौतं सर्पिर्वा तैलं वा चन्दनादिकम् । दाहज्वरप्रशमनं दद्यादभ्यञ्जनं हितम् । चरक चि०अ०३।

चन्दनादि तैल के निर्माण की विधि चरक से ही उद्धृत करते हैं—

"चन्दन-शैलेय-भद्रश्रिय-कालानुसार्य, कालीयक-पद्मा-पद्मको-शीर-सारिवा मधुक-प्रपौण्डरीक-नागपुष्पो-दीच्य-घन-पद्मो-त्पल-नलिन-कुमुद-सौगन्धिक-पुण्डरीक-शतपत्र-विस-मृणाल-शालूक-

अथ सुखसाध्यज्वरलक्षणकमाह—

**सन्तापोऽभ्यधिको बाह्यस्तृष्णाऽऽदीनां च मार्दवम्। बहिर्वेगस्य लिङ्गानि सुखसाध्यत्वमेव च॥**

सुखसाध्य ज्वर के लक्षण—शरीर के बाहर अधिक सन्ताप होना तथा प्यास आदिकों की कमी (कम होना) ये सब लक्षण बहिर्वेग ज्वर के होते हैं। एवम् इन लक्षणों से ज्वर सुखसाध्य भी समझा जाता है अर्थात् थोड़ी चिकित्सा करने से ही दूर होने वाला होता है॥ ८६४॥

---

शैवाल-कशेरुका-नन्ता-कुश-काशे-क्षु-दर्भ-शर-नल-शालिमूल-जम्बु-वेत्र-वेतस-वानीर-गुन्द्रा-ककुभा-सना-श्वकर्ण-स्यन्दन-वातपोथ-शाल-ताल-धव-तिनिश-खदिर-कदर-कदम्ब-काश्मर्यफल-सर्ज-प्लक्ष-वट-कपीतनो-दुम्बरा-श्वत्थ-न्यग्रोध-धातकी-दूर्वा-स्कटक-शृङ्गाटक-मञ्जिष्ठा-ज्योतिष्मती-पुष्करबीज-क्रौञ्चादन-बदरी-कोविदार-कदली-संवर्त्तका-रिष्ट-शतपर्वा-श्वेतकुम्भिका-शतावरी-श्रीपर्णी-श्रावणी-महाश्रावणी-रोहिणी-शीतपाक्यो-दनपाकी-काला-बला-पयस्याविदारी-जीवक-र्षभक-क्षुद्रसहा-मेदा-महामेदा-मधुर-र्ष्यप्रोक्ता-तृणशून्य-मोचरसा-टरूषक-वकुल-कुटज-पटोल-निम्ब-शाल्मली-नारिकेल-खर्जूर-मृद्वीका-प्रियाल-प्रियङ्गु-धन्वना-त्मगुप्ता-मधुकानामन्येषां च शीतवीर्याणां यथालाभमौषधानां कषायं कारयेत्। तेन कषायेण द्विगुणितपयसा, तेषामेव च कल्केन कषायार्द्धमात्रं मृद्वग्निना साधयेत्तैलम्, एतत्तैलं सद्यो दाहज्वरमपनयति; एतैरेव चौषधैः सुश्लक्ष्णपिष्टैः सुशीतैः प्रदेहं कारयेत्। एतैरेव च शृतशीतं सलिलमवगाहपरिषेकार्थं प्रयुञ्जीत। इति। चरक-ज्वर-चिकित्सा।

अर्थात्—चन्दन, छारछरीला, श्वेतचन्दन, तगर, कालीयक (चन्दन भेद पीतवर्णका होता है), भार्गी, पद्माख, खश, अनन्तमूल, मुलहठी, पुण्डरिया काष्ठ, नागकेशर, नेत्रबाला, मोथा, पद्म (छोटा कमल), नीला कमल, लाल कमल, कुमुद, सौगन्धिक (कमलभेद), पुण्डरीक (श्वेत कमल), शतपत्र (लाल कमल), बिस (कमल का नाल), मृणाल (कमल का डंठल), शालूक (कमल की जड़), शैवाल (सेवार), कसेरू, अनन्ता (दुरालभा), कुश की जड, कास तथा ईख की जड़, दर्भ की जड़, शरकण्डे की जड़, नलमूल (नरकट या नरसल की जड़), शालि की जड़, जामुन की गुठली; बेंत, वेतस, जलवेत, गुन्द्रा (तृणभेद), ककुभ (अर्जुन), असन (असना), अश्वकर्ण (शाल भेद), तिन्दुक, पलाश, शाल (साखू), ताड़, धव, तिनिश, खैर, कदर, (विट्खदिर), कदम्ब, खम्भार का फल, राल, पिलखन, वट (बरगद), शिरीष अथवा आम्रातक, उदुम्बर (गूलर), पीपल, बरगद (जिससे प्ररोह निकल रहे हों), धाय के फूल, दूब, उत्कटक (तृणविशेष), सिघाड़ा, मंजीठ, मालकांगुनी, पुष्करबीज, खिरनी, बेर, श्वेतकचनार, केला, बहेड़ा, नीम, सफेद बड़ी दूब, श्वेतकुम्भिका, शतावर श्रीपर्णी (खम्भार की छाल), श्रावणी (मुण्डी), महाश्रावणी (मुण्डीभेद), कुटकी, शीतपाकी, (गन्धदूर्वा अथवा बला की एक जाति); ओदनपाकी (नीलझिण्टी), काला (सुगन्ध द्रव्य), खिरेटी का मूल; पयस्या (क्षीरकाकोली), विदारीकन्द, जीवक, ऋषभक, मुद्गपर्णी, मेदा, महामेदा, काकोली, अतिबला, केवड़ा, मोचरस (सेंमल की गोंद), अडूस, मौलसिरी की छाल, कुटज (कुरैया), परवल के पत्ते, नीम, सेमल की मूसली, नारियल, खजूर, मुनक्का, चिरौंजी, प्रियङ्गु, धन्वन, आत्मगुप्ता (कौंच) तथा मुलैठी इनसे अन्य भी जो शीतल ओषधियाँ प्राप्त हो सके। उन्हें लेकर विधिपूर्वक क्वाथ करना चाहिये। यदि क्वाथ द्रव्य २ सेर हों तो उन्हें १६ गुने पानी में पकाकर चतुर्थांशावशेष (८ सेर रह जाने पर) उतार कर छान लें। फिर उसमें ४ सेर तिल का तेल, दूध ८ सेर तथा जल ८ सेर और उपर्युक्त ओषधियों का कल्क १ सेर लेकर तैल सिद्ध करें। इसका शरीर में अभ्यङ्ग करते ही दाह शन्त हो जाता है।

उन्हीं ओषधियों को पीसकर शरीर पर प्रलेप भी लगाया जाता है तथा इनका कषाय बनाकर शीतल करके स्नान तथा परिषेचन करना चाहिये।

छतृष्णाऽऽदीत्यादिशब्देनान्तर्दाहसन्ध्यस्थिव्यथाश्वासा गृह्यन्ते, तेषां मार्दवम् = अल्पता। वहिर्वेगस्य ज्वरस्येति शेषः ॥ ८६४ ॥

यहाँ पर "तृष्णाऽऽदीनाम्" इस पद में "आदि" शब्द से "अन्तर्दाह, सन्धिस्थलों तथा अस्थियों में पीड़ा और श्वास" इन सबों का भी ग्रहण करना चाहिये। अतः "तृष्णाऽऽदीनां च मार्दवम्" इन पदों का "प्यास, अन्तर्दाह, सन्धिस्थलों तथा अस्थियों में पीड़ा और श्वास की कमी" यह अर्थ समझना चाहिये। "वहिर्वेगस्य" पद का "वहिर्वेग ज्वर के" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८६४॥

**वर्षाशरद्वसन्तेषु वाताद्यैः प्राकृतः क्रमात्। प्राकृतः सुखसाध्यस्तु ज्वरः सुरभिसम्भवः ॥**

वर्षा आदिक ऋतुओं में क्रम से वातादिकों से उत्पन्न होने वाला अर्थात् वर्षा ऋतु में वायु से उत्पन्न होने वाला, शरद् ऋतु में पित्त से तथा वसन्त ऋतु में कफ से उत्पन्न होने वाला ज्वर प्राकृत ( स्वभावानुसार उत्पन्न हुआ ) कहलाता है। इनमें वसन्त ऋतु में उत्पन्न हुआ प्राकृत ज्वर सुखसाध्य होता है। अर्थात् चिकित्सा से शीघ्र दूर हो जाता है ॥ ८६५ ॥

छसुरभिर्वसन्तः ॥ ८६५ ॥

यहाँ पर "सुरभि" पद का "वसन्त" ऋतु अर्थ समझना चाहिये ॥ ८६५ ॥

अथ कष्टसाध्यज्वरलक्षणमाह—

**वैकृतोऽन्यः स दुःसाध्यः प्राकृतश्चानिलोद्भवः ॥ ८६६ ॥**

---

दाह के दूर करने के अन्य यत्न—मद्य, आरनाल, दूध सौवीर ( दुग्ध अथवा गेहूं से सिद्ध काञ्जी )। दही, घी ( शतधौत ) तथा शीतल जल ( Seeb water ) इनको परिषेक तथा अवगाहन के लिये प्रयुक्त करना चाहिये।

इस प्रकरण में चरक ने अत्यन्त सुन्दर चिकित्सा दी है यथा :—

पौष्करेषु सुशीतेषु पद्मोत्पलदलेषु च। कह्लाराणां च पत्रेषु क्षौमेषु विमलेषु च ॥
चन्दनोदकशीतेषु सुप्याद्दाहार्दितः सुखम्। हिमाम्बु सिक्ते सदने शीते धारागृहेऽपि वा ॥
चरक चि० अ० ३।

दाह से सन्तप्त पुरुष को वर्फ या अन्य प्रकार के शीतल जल से सींचे गये कमरे में रखना चाहिए। सोने के विस्तर पर कमल, नील कमल आदि के शीतल पत्तों को बिछाकर रोगी को सुलाना चाहिये। अथवा निर्मल क्षौमवस्त्र ( मिहीन वस्त्र ) पर शीतल चन्दन जल का छिड़काव करके उस पर रोगी को सुलावे। कमरे में शीतल जल के फौव्वारे आदि का भी प्रवन्ध होना चाहिये।

तथा च—

हेमशङ्खप्रवालानां मणीनां मौक्तिकस्य च। चन्दनोदकशीतानां संस्पर्शानुरसान् स्पृशेत् ॥
स्रग्भिर्नीलोत्पलैः पद्मै-र्व्यजनैर्विविधैरपि। शीतवातावहैर्व्यजे-श्चन्दनोदकवर्षिभिः ॥
चरक चि० अ० ३।

स्वर्ण, शङ्ख, मूंगा तथा अन्य प्रकार के मणि, मोती इनको चन्द्रमिश्रित जल से शीतल करके धारण कराना चाहिए। कमल, नील कमल आदि की माला भी चन्दन जल से शीतल करके देना चाहिये। विविध प्रकार के पंखों को चन्दनोदक से शीतल करके रोगी के समीप व्यजन ( पंखा ) करना चाहिये जिससे शीतल सूक्ष्म कण रोगी के शरीर पर पड़ते रहें। इस प्रकार चिकित्सा करने से रोगी दाह से अवश्य मुक्त होता है। बुद्धिमान् चिकित्सक को आवश्यकतानुसार उपर्युक्त एक वा अनेक योग दोष के बलाबल का विवेचन करके प्रयोग करना चाहिये।

कष्टसाध्य ज्वर के लक्षण—उपर्युक्त प्राकृत ज्वर से अन्य वैकृतज्वर "अर्थात् वर्षा, शरद्, वसन्त ये ऋतुयें क्रम से वात, पित्त तथा कफ के कुपित होने की हैं। अतः अपने २ ऋतुओं में कुपित होने से उत्पन्न होने वाले ज्वर दुःसाध्य अर्थात् विशेष यत्नपूर्वक चिकित्सा करने से आराम करने वाले होते हैं। और वायु से उत्पन्न होने वाला प्राकृत ज्वर भी दुःसाध्य होता है ॥ ८६६ ॥

ॐअन्यः = प्राकृतादन्यो वैकृतः ॥ ८६६ ॥

यहां "अन्य" पद का "प्राकृत ज्वर से अन्य" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८६६ ॥

अथ वर्षाऽऽदौ दोषप्रधानतामाह—

**वर्षासु मारुतो दुष्टः पित्तश्लेष्मान्वितो ज्वरम्। कुर्यात्पित्तञ्चशरदि तस्य चानुबलः कफः ॥**
**तत्प्रकृत्या विसर्गाच्च तत्र नानशनाद्भयम्। कफो वसन्ते तमपि वातपित्तं भवेदनु ॥**

वर्षादिक ऋतुओं में दोषों की प्रधानता—वर्षा ऋतु में जब प्रधान रूप से वायु कुपित होकर ज्वर को उत्पन्न करता है तब उस समय पित्त तथा कफ उसके सहायक होते हुये अप्रधान रहते हैं। और शरद् ऋतु में जब प्रधान रूप से पित्त कुपित होकर ज्वर को उत्पन्न करता है तब उस समय कफ उसका सहायक होता हुआ अप्रधान रहता है। और पित्त का स्वभाव होने से तथा शरद् ऋतु विसर्ग का काल होने से उसमें अर्थात् शरद् ऋतु में पित्त ज्वर होने पर उपवास करने से किसी प्रकार का भय नहीं होता है। और वसन्त ऋतु में जब प्रधान रूप से कफ कुपित होकर ज्वर को उत्पन्न करता है तब उस समय वायु तथा पित्त ये दोनों उसके सहायक होते हुये अप्रधान रहते हैं ॥ ८६७-८६८ ॥

**ॐवर्षाऽऽदिषु जातानां चिकित्साविशेषार्थं प्राधान्यमाह—वर्षास्विति। तत्प्रकृत्या = तस्य पित्तस्य प्रकृत्या = स्वभावेन। यत उक्तम्—**

**ॐ"कफपित्ते द्रवे धातू सहेते लङ्घनं बहु"। इति।**

**ॐविसर्गाच्च = शरदो विसर्गकालत्वाच्च। यत उक्तम्—**

**ॐ"वर्षाशरद्धेमन्ता विसर्गकालास्तत्रोपचितबलाः प्राणिनो भवन्ति सोमस्य बलवत्त्वादि"ति। तत्र = शरदि पित्तज्वरेऽनशनाद्भयं न, वसन्ते कफज्वरेऽपि कफप्रकृत्या लङ्घनाद्भयं न भवति। किन्तु वसन्तस्यादानकालत्वान्निःशंङ्कं न कर्त्तव्यम्। यत उक्तम्—**

**ॐ"शिशिरवसन्तग्रीष्मास्त्वादानकालास्तत्रापचितबलाः प्राणिनो भवन्ति सूर्यस्य बलवत्त्वादि"ति।**

**ॐएतेनेदमुक्तं—वर्षासु वायुः प्रधानः, पित्तश्लेष्माणावप्रधानौ। शरदि पित्तं प्रधानं कफोऽप्रधानः। वसन्ते श्लेष्मा प्रधानो वातपित्ते अप्रधाने। तत्र प्रधानस्य प्राधान्येन चिकित्सा कर्त्तव्या, सा चाप्रधाने निषिद्धा न विधेया। एवं वैकृतेष्वपि प्रधानस्य प्राधान्येन चिकित्सा कर्त्तव्या। तथा चोक्तम्—**

**ॐसंसर्गे यो गरीयान्स्यादुपक्रम्यः स वै भवेत्।**
**शेषदोषाविरोधेन सन्निपाते तथैव च ॥ १११ ॥ इति।**

**ॐसंसर्गे = दोषद्वयसंसर्गे। गरीयान् = प्रधानः ( १११ ) ॥ ८६७-८६८ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये—कि श्लोक "वर्षास्वि"त्यादिक जो कहा गया है वह "वर्षादिक ऋतुओं में उत्पन्न हुये ज्वरों के विशेषरूप से चिकित्सा करने के लिये वातादिक दोषों की प्रधानता बताने के लिये" और "तत्प्रकृत्या" पद का "पित्त का स्वभाव होने से" यह अर्थ समझना चाहिये। क्योंकि कहा हुआ है कि—"कफ तथा पित्त द्रव धातु हैं, अतः ये दोनों अधिक उपवास करना सहन करते हैं।"

और "विसर्गाच्च" पद का "शरद् ऋतु विसर्ग का काल होने से" यह अर्थ समझना चाहिये। क्योंकि कहा हुआ है कि-"वर्षा शरद् तथा हेमन्तऋतु ये सब विसर्ग के काल हैं, इनमें प्राणियों के बल की वृद्धि होती है क्योंकि इनमें चन्द्र का बल अधिक रहता है।

और "तत्र" पद का "शरद् ऋतु में पित्त ज्वर होने पर" यह अर्थ समझना चाहिये।

और इसी भाँति से यद्यपि वसन्त ऋतु में कफज्वर होने पर भी उपवास सहन करना कफ का स्वभाव होने से उपवास से कोई भय नहीं होना चाहिये, तथापि वसन्त ऋतु आदान का काल है अतः इसमें पित्त की भांति निःशङ्क होकर उपवास नहीं करना चाहिये। क्योंकि कहा हुआ है कि-"शिशिर, वसन्त तथा ग्रीष्म ऋतु ये सब आदान के काल हैं अतः इसमें प्राणियों के बल की हानि होती है क्योंकि इस समय सूर्य बलवान् रहते हैं"।

अस्तु—उपर्युक्त इन सब विषयों के कहने से यह सिद्ध हुआ कि वर्षाऋतु में वायु प्रधान रहता है तथा पित्त और कफ अप्रधान रहते हैं। शरद् ऋतु में पित्त प्रधान रहता है तथा कफ अप्रधान रहता है। वसन्त ऋतु में कफ प्रधान रहता है तथा वात और पित्त अप्रधान रहते हैं। अतः इनमें जो प्रधान दोष हैं उसकी प्रधान रूप से चिकित्सा करनी चाहिये, किन्तु इतना अवश्य ध्यान रखना चाहिये कि जो अप्रधान दोषों के लिये निषिद्ध हो अर्थात् विरुद्ध पड़े ऐसी चिकित्सा न करनी चाहिये। और वैकृत ज्वरों में भी प्रधान की चिकित्सा प्रधान रूप से करनी चाहिये। और कहा हुआ भी है कि-

जहाँ पर दो दोषों का संबन्ध हो वहाँ पर जो दोष प्रधान हो उसी की चिकित्सा "शेष ( अप्रधान ) दोष के विरुद्ध न हो" इस विषय को बचाते हुये करनी चाहिये। इसी भाँति से जहाँ पर तीनों दोषों का संवन्ध हो वहाँ पर भी प्रधान की ही प्रथम चिकित्सा करनी चाहिये॥ १११॥

यहाँ पर "संसर्गे" पद का "जहाँ पर दो दोषों का संवन्ध हो वहाँ पर" तथा "गरीयान्" पद का "प्रधान" अर्थ समझना चाहिये ( १११ )॥ ८६७-८६८॥

अथान्तर्वेगस्य लिङ्गानि कष्टसाध्यत्वं चाह—

**अन्तर्दाहोऽधिका तृष्णा प्रलापः श्वसनं भ्रमः। सन्ध्यस्थिशूलमस्वेदो दोषवर्चोविनिग्रहः॥**
**अन्तर्वेगस्य लिङ्गानि कष्टसाध्यत्वमेव च॥ ८६९॥**

अन्तर्वेगज्वर के लक्षण तथा उसकी कष्टसाध्यता-शरीर के अन्दर दाह होना, अधिक प्यास लगना, प्रलाप, श्वास, भ्रम, सन्धिस्थलों तथा अस्थियों में शूल, पसीना न निकलना, वातादिक दोषों की स्तब्धता तथा मल का विबन्ध होना ये सब लक्षण अन्तर्वेगवाले ज्वर के होते हैं। और यह ज्वर कष्टसाध्य अर्थात् बड़ी कठिनता से यत्नपूर्वक चिकित्सा करने से दूर होने वाला होता है॥ ८६९॥

***वर्चोविनिग्रहः=पुरीषाप्रवृत्तिः॥ ८६९॥**

यहां पर "वर्चोविनिग्रह" पद का "मल का विबन्ध होना" यह अर्थ समझना चाहिये॥८६९॥

अथासाध्यज्वरलक्षणमाह—

**ज्वरः क्षीणस्य शूनस्य गम्भीरो दीर्घरात्रिकः। असाध्यो बलवान्यश्च केशसीमन्तकृज्ज्वरः॥**

असाध्यज्वर के लक्षण—जो ज्वर क्षीण तथा शोथयुक्त पुरुष को होता है, या जो गम्भीर संज्ञक अथवा बहुत दिनों से आने वाला या बलवान् किं वा अपने प्रभाव से बालों में विना कंघी के सीमन्त ( मांग ) कर देने वाला ज्वर होता है वह असाध्य कहलाता है॥ ८७०॥

***दीर्घरात्रिकः=बहुरात्रानुबन्धी, केशसीमन्तकृत्=प्रभावात्केशेषु सीमन्तं यः करोति॥**

यहाँ पर "दीर्घरात्रिक" पद का "बहुत दिनों से आने वाला" तथा "केशसीमन्तकृत्" पदका "अपने प्रभाव से विना कंघी के सीमन्त (मांग) कर देने वाला" यह अर्थ समझना चाहिये ॥८७०॥

अथ गम्भीरज्वरलक्षणमाह—

**गम्भीरस्तु ज्वरो ज्ञेयो ह्यन्तर्दाहेन तृष्णया। आनद्धत्वेन चात्यर्थं कासश्वासोद्गमेन च ॥**

गम्भीर ज्वर के लक्षण—जिस ज्वर में अन्तर्दाह, अधिक प्यास, मल का विबन्ध ( मल का न उतरना ), खांसी तथा श्वास का अधिक होना ये सब लक्षण होते हैं, उसे गम्भीर ज्वर समझना चाहिये ॥ ८७१ ॥

***आनद्धत्वेन = विबद्धमलत्वेन ॥ ८७१ ॥**

यहाँ पर "आनद्धत्व" पद का "मल का विबन्ध" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८७१ ॥

अथ सामान्यज्वरे कर्णमूलशोथस्य सुखसाध्यत्वादिकमाह—

**ज्वरस्य पूर्वं ज्वरमध्यतो वा ज्वरान्ततो वा श्रुतिमूलशोथः।**
**क्रमादसाध्यः खलु कृच्छ्रसाध्यः सुखेन साध्यो मुनिभिः प्रदिष्टः ॥ ८७२ ॥**

सामान्य ज्वर में कर्ण के मूल भाग में उत्पन्न हुये शोथ ( सूजन ) की सुखसाध्यता आदिक—१ सामान्य ज्वर के पहले, २ ज्वर के मध्य में तथा ३ ज्वर के अन्त में कर्ण के मूलभाग में उत्पन्न हुआ शोथ क्रम से १ असाध्य, २ कृच्छ्र ( कष्ट ) साध्य, तथा ३ सुखसाध्य होता है ऐसा मुनियों ने कहा है ॥ ८७२ ॥

अथारिष्टमाह—

**रोगिणो मरणं यस्मा-दवश्यम्भावि लक्ष्यते। तल्लक्षणमरिष्टं स्याद् रिष्टमप्यभिधीयते ॥**

अरिष्ट का लक्षण—जिन लक्षणों के द्वारा "रोगी की मृत्यु अवश्य होगी" यह जाना जाता है, उन लक्षणों को "अरिष्ट" अथवा "रिष्ट" कहते हैं ॥ ८७३ ॥

**हेतुभिर्बहुभिर्जातो बलिभिर्बहुलक्षणः। ज्वरः प्राणान्तकृद्यश्च शीघ्रमिन्द्रियनाशनः ॥८७४॥**

जैसे कि—जो ज्वर बहुत से बलवान् कारणों से उत्पन्न हुआ हो और बहुत से अर्थात् अपने संपूर्ण लक्षणों से युक्त हो तो वह प्राणनाशक ही ( अरिष्टकारक ) होता है। एवम् जो ज्वर उत्पन्न होते ही शीघ्र इन्द्रियों को नष्ट करने वाला होता है वह भी प्राणनाशक ही होता है ॥ ८७४ ॥

***शीघ्रमिन्द्रियनाशनः = उत्पन्नमात्र एव चिकित्स्यमानोऽपीन्द्रियाणां चक्षुरादीनां शक्तिं यो नाशयति ॥ ८७४ ॥**

यहां पर "शीघ्रमिन्द्रियनाशनः—अर्थात् शीघ्र इन्द्रियों को नष्ट करने वाला होता है" इसका स्पष्ट अर्थ यह समझना चाहिये कि—जो ज्वर उत्पन्न होते ही चिकित्सा किये जाने पर भी आंख आदिक इन्द्रियों की देखने आदिक शक्तियों को नष्ट करने वाला होता है ॥ ८७४ ॥

अन्यच्चारिष्टमाह—

**विसंज्ञस्ताम्यते यस्तु शेते निपतितोऽपि वा। शीतार्दितोऽन्तरुष्णश्च ज्वरेण म्रियते नरः ॥**

दूसरे अरिष्टसूचक लक्षण—जिस ज्वर में जो रोगी संज्ञाहीन होकर सदा हर्ष से रहित होता है अर्थात् एकदम से बेहोश पड़ा रहता है। अथवा एक बार का गिरा हुआ सोता ही रहता है अर्थात् जब से शय्या पर गिरता है तब से बराबर पड़ा हुआ ही रहता है न कि उठने के लिये समर्थ रहता है, अथवा पड़ा हुआ सोता रहता है। किं वा जिस ज्वर में जो रोगी बाहर शीत से पीड़ित रहता है और भीतर दाह से युक्त रहता है उस ज्वर में उस रोगी की अवश्य मृत्यु हो जाती है ॥ ८७५ ॥

***विसंज्ञः = विगतज्ञानः। ताम्यते = नष्टहर्षः। "शेते निपतितोऽपि वा" अत्र "अपि**

वा"-शब्द एवार्थः। निपतित एव तिष्ठति न चोत्थातुं समर्थः। तथा सन् शेते वा। शीतार्दितः—बहिः। अन्तरुष्णः = अन्तर्दाहवान् ॥ ८७५ ॥

यहां पर "विसंज्ञः" पद का "संज्ञाहीन होकर"। "ताम्यते" पद का "हर्ष से रहित होता है"। यह अर्थ समझना चाहिये। और "शेते निपतितोऽपि वा" यहां पर "अपि वा" शब्द का "एव" अर्थ होने से "पड़ा हुआ ही रहता है न कि उठने के लिये समर्थ रहता है। अथवा पड़ा हुआ सोता रहता है" यह अर्थ समझना चाहिये। और "शीतार्दितः" पद का "बाहर शीत से पीड़ित रहता है" तथा "अन्तरुष्णः" पद का "भीतर दाह से युक्त रहता है" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८७५ ॥

अन्यच्च—

**यो हृष्टरोमा रक्ताक्षो हृदि संघातशूलवान्। वक्त्रेण चवोच्छ्वसिति तं ज्वरो हन्ति मानवम्॥**

अन्य अरिष्टसूचक लक्षण—जिस ज्वर में रोगी का शरीर रोमाञ्च से युक्त होता है और नेत्र रक्तवर्ण के हो जाते हैं, तथा हृदय में सन्निपात (त्रिदोष) जन्य शूल के समान पीड़ा होती है एवम् वह केवल मुख से श्वास लेता है, तो उस ज्वर में रोगी की अवश्य मृत्यु हो जाती है ॥ ८७६ ॥

*हृष्टरोमा = रोमाञ्चवान्। हृदि संघातशूलवान् = सान्निपातिकशूलवान्। वक्त्रेण चैवोच्छ्वसिति—न तु नासिकया ॥ ८७६ ॥

यहां पर "हृष्टरोमा" पद का "रोमाञ्च से युक्त होता है"। "हृदि संघातशूलवान्" पदों का "हृदय में सन्निपातजन्य शूल के समान पीड़ा होती है" और "वक्त्रेण चैवोच्छ्वसिति" पदों का "केवल मुख से श्वास लेता है किन्तु नाक से नहीं लेता है" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८७६ ॥

अन्यच्च—

**हिक्काश्वासतृषायुक्तं मूढं विभ्रान्तलोचनम्। सन्ततोच्छ्वासिनं क्षीणं नरं क्षपयति ज्वरः॥**

अन्य अरिष्टसूचक लक्षण—जिस ज्वर में रोगी हिचकी, श्वास तथा प्यास से युक्त होता है एवम् मूढ़ हो जाता है और उसके नेत्र की पुतलियां इधर उधर घूमने लगती हैं। तथा बल क्षीण हो जाता है और निरन्तर मुख से जोर २ से श्वास लिया करता है। तो ऐसे रोगी को वह ज्वर समाप्त कर देता है अर्थात् मार डालता है ॥ ८७७ ॥

*क्षपयति = समापयतीत्यर्थः ॥ ८७७ ॥

यहां पर "क्षपयति" पद का "समाप्त कर देता है अर्थात् मार डालता है" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८७७ ॥

**हतप्रभेन्द्रियं क्षाम-मरोचकनिपीडितम्। गम्भीरतीक्ष्णवेगार्त्तं ज्वरितं परिवर्जयेत् ॥८७८॥**

अन्य अरिष्टसूचक लक्षण—जिस ज्वरयुक्त रोगी की देह की कान्ति तथा इन्द्रियों की शक्ति नष्ट हो गई हो अथवा इन्द्रियों की अपने २ विषयों को ग्रहण करनेकी शक्ति नष्ट हो गई हो और बल तथा मांस क्षीण हो गया हो और वह अरूचि से युक्त हो एवम् पूर्वोक्त गम्भीर ज्वर के लक्षण प्रगट होने से तथा ज्वर का अत्यन्त दुःसह वेग होने से दुःखित होता हो तो ऐसे ज्वररोगी की चिकित्सा करना छोड़ देना चाहिये क्योंकि ये सब लक्षण मृत्युसूचक हैं ॥ ८७८ ॥

*हतप्रभेन्द्रियम्-हता प्रभा दीप्तिर्येषाम्, अथवा—हता प्रभा = प्रतिभा विषयग्रहणशक्तिर्येषां, तथाविधानीन्द्रियाणि यस्य तं हतप्रभेन्द्रियम्। क्षामं = क्षीणम्। गम्भीरतीक्ष्णवेगार्त्तं = गम्भीर उक्तलक्षणकस्तीक्ष्णवेगोऽतिदुःसहवेगस्ताभ्यामार्त्तं = दुःखितम् ॥ ८७८ ॥

यहां पर "हतप्रभेन्द्रिय" पद का "जिस ज्वरयुक्त रोगी की देह की कान्ति तथा इन्द्रियां नष्ट हो गई हों अथवा इन्द्रियों की अपने २ विषयों को ग्रहण करने की शक्ति नष्ट हो गई हो।" "क्षाम"

पद का "बल तथा मांस क्षीण हो गया हो"। "गम्भीरतीक्ष्णवेगार्त्त" पद का पूर्वोक्त गम्भीर ज्वर के लक्षण प्रगट होने से तथा ज्वर का अत्यन्त दुःसह वेग होने से दुःखित हो" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८७८ ॥

अन्यच्च—

**मरणं प्राप्नुयात्तत्र शुक्रस्थानगते ज्वरे। शेफसः स्तब्धता मोक्षः शुक्रस्य तु विशेषतः ॥८७९॥**

अन्य अरिष्टसूचक लक्षण—शुक्रस्थान गत ज्वर होने पर रोगी मृत्यु को प्राप्त हो जाता है। और उसमें रोगी का लिङ्ग स्तब्ध हो जाता है तथा शुक्र का स्राव विशेषरूप से होता रहता है ॥

***व्याख्यातोऽयं श्लोकः ॥ ८७९ ॥**

यहां पर यह और भी समझ लेना चाहिये कि—इस श्लोक की विशेष व्याख्या पूर्व में की जा चुकी है, अतः यहां संक्षेप में अर्थ कर दिया गया है ॥ ८७९ ॥

अथ विषमज्वरारिष्टमाह—

**आरम्भाद्विषमो यस्य वा दीर्घरात्रिकः। क्षीणस्य चातिरूक्षस्य गम्भीरो यस्य हन्ति तम् ॥**

विषमज्वर के अरिष्टसूचक लक्षण—जिस रोगी का ज्वर आरम्भ से ही विषम हो गया है वा जिस का ज्वर बहुत दिनों से आ रहा हो अथवा जिसका ज्वर गम्भीरसंज्ञक हो तथा वह स्वयं क्षीण और अत्यन्त रूक्ष हो तो ऐसे ज्वर रोगी को मार डालते हैं ॥ ८८० ॥

***यस्यारम्भाद्विषमः = प्रथममेव विषमो, न तु ज्वरोत्सृष्टस्य। यस्य दीर्घरात्रिकः, यस्य क्षीणस्यातिरूक्षस्य च गम्भीरो भवति, तं विषमो दीर्घरात्रिको गम्भीरश्च हन्तीत्यर्थः ॥८८०॥**

इति प्रथमो ज्वराधिकारः समाप्तः ॥ १ ॥

यहां पर "यस्यारम्भाद्विषमः–अर्थात् जिस रोगी का ज्वर आरम्भ से ही विषम हो गया है" इस का यह स्पष्ट अर्थ समझना चाहिये कि—"जिस रोगी का पहले से ही ज्वर विषम हो गया है न कि एक बार ज्वर आकर छूट जाने के बाद विषम ज्वर हुआ हो" और "हन्तितम्" इन पदोंका आरम्भ से होने वाला विषमज्वर, दीर्घरात्रिक ( बहुत दिनों से आने वाला ) ज्वर और क्षीणता तथा अत्यन्त रूक्षता से युक्त गम्भीर ज्वर रोगी को मार डालता है" यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ८८० ॥

इति श्रीमन्मध्वसम्प्रदायाचार्यदार्शनिकसार्वभौमसाहित्यदर्शनाद्याचार्यन्यायरत्नतर्करत्नगोस्वामि-श्रीलश्रीदामोदरशास्त्रिचरणानामन्तेवासिना'बस्ती'मण्डलान्तर्गत 'मिश्रौलिया' ग्रामवासिना-सरयूपारीण'पङ्क्तिपावना'न्वयावतंसविविधकलाकोविदश्रौतस्मार्त्तकर्मनिष्ठ-'गौतम' गोत्रोद्भवश्रीलश्रीव्रजमोहनशर्मणां सूनुना स्वनामधन्यपरमादर्शपुरुषशिरोमणि-श्रीलश्रीरामचरित्रमणित्रिपाठिनां 'पोष्यपुत्र' पदवीधारिणा भिषग्रत्न-श्रीब्रह्मशङ्करशास्त्रिणा विरचितायां भावप्रकाश'भावप्रकाश-कारिकायां विद्योतिनीनामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डेऽष्टमे चिकित्साप्रकरणे प्रथमो ज्वराधिकारः समाप्तः ॥ १ ॥



श्रीगणेशाय नमः

# भावप्रकाशस्य मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे

# ज्वराधिकार-परिशिष्टम्



चिकित्सा दो विभागों में विभाजित की जाती है। एक विभाग में स्वस्थ को रोगों के समूह से किस प्रकार से बचाया जा सकता है। इसको **स्वस्थवृत्त या Hygeine (हायजीन)** कहा जाता है। इसका वर्णन अन्यत्र (वाजीकरण तथा रसायन का वर्णन करते समय) किया गया है। इसको preventive treatment भी कहा जा सकता है। क्योंकि इन नियमों के पालन तथा इस विभाग की ओषधियों के सेवन से रोग उत्पन्न नहीं हो सकते।

चिकित्सा की दूसरी और प्रधान शाखा है—**उत्पन्न हुये रोग की चिकित्सा।** इससे बढ़कर पुण्य का कार्य और कोई दूसरा नहीं है। चिकित्सा द्वारा मृत्यु के मुख में पहुँचा हुआ व्यक्ति काल के कराल गाल से खींचा जाता है। संसार में बहुत से दान प्रचलित हैं किन्तु जीवनदान उन सबसे विशेषता रखता है। इसी लिये कहा जाता है—

**"चिकित्सितात् *पुण्यतमं न किञ्चित्"।**

किन्तु चिकित्सा की पूर्ण सफलता के लिये उस रोग का निश्चित निदान मालूम होना चाहिये जिस की चिकित्सा में प्रवृत्त होना है।

**"रोगमादौ परीक्षेत ततोऽनन्तरमौषधम्"।**

रोग की परीक्षा—**निदान, पूर्वरूप, रूप, उपशय,** तथा **सम्प्राप्ति** इनके द्वारा की जाती है। **सुश्रुत** ने जो कहा है—

**"षड्विधो हि रोगविज्ञानोपायः। पञ्चभिः श्रोत्रादिभिः प्रश्नेन च"**

वह रोगी की परीक्षा के विषय में है। **वाग्भट** ने स्पष्टतया प्रतिपादन किया है—

---

* सामान्य चिकित्सा के दो भेद होते हैं—(१) शारीरिक और (२) मानसिक।

वह चिकित्सा दो भेदों से की जाती है। (१) Prophylactic—(स्वास्थ्य संरक्षण), (२) Curative—(रोग निवारण)

स्वास्थ्य संरक्षण के भेद—(१) सात्म्येन्द्रियार्थसंयोग, (२) विवेकपूर्वक कर्म, (३) देशकालादि विपरीत सेवन।

रोग निवारण के भेद—(१) दैवव्यपाश्रय (जप होमादि), (२) युक्ति व्यपाश्रय (Medical Treatment), (३) सत्वावजय (Sycalogical Treatment)।

युक्तिव्यपाश्रय के भेद (Medical Treatment के भेद-)—(१) निदान परिवर्जन, (२) प्रकृतिविघात (शरीर की रोगानुकूल परिस्थिति का परिवर्तन करना), (३) रोगापहरण (Symphtmetic Treatment)।

रोगापहरण के भेद—(१) अन्तःपरिमार्जन, (२) बहिःपरिमार्जन, (३) शस्त्रकर्म।

अन्तःपरिमार्जन के भेद (पंच कर्म)—(१) वमन-विरेचन, (२) वस्ति-उत्तर वस्ति, (३) शिरोविरेचन, (४) स्नेहन, (५) स्वेदन, (पूर्व कर्म हैं)।

न्यूरस्थीनिया ) उन्माद विषण्णता ( Malancholia मेलनकोलिया ), स्मृतिनाश-एकाग्रशक्ति का नाश, सव्रण शुक्र ( Carneal Ulcer कार्निअल अल्सर ), तारामण्डल शोथ ( Neuralgic Iritis न्यूरल्जिक् आइराइटिस ), वन्ध्यता, गर्भपात की प्रवृत्ति, विविध वातनाडियों के शूल ( Neuralgia न्यूरल्जिआ ), शोथ तथा अर्धावभेदक आदि विविध प्रकार के शिरःशूल।

**चिकित्सा**—पाश्चात्य शास्त्रज्ञों के अनुसार विषम ज्वर की ३ प्रचलित ओषधियां हैं—**कुनैन प्लैज्मोकीन ( या प्लाज़्मोचीन )** तथा **एटेबिन** अन्तिम दोनों ओषधियां जर्मन विद्वानों द्वारा सन्निकट भूत में आविष्कृत हुई हैं। रोगी को शय्यारूढ करना चाहिये। **कैलोमल** ५ ग्रेन अथवा **मैग-सल्फ** ( Mag sulph ) २ **औंस** गरम पानी में घोलकर उससे कोष्ठशुद्धि करना चाहिये और विबन्ध दूर करना चाहिये। कुनैन के कई योग बाजार में मिलते हैं। पर उनमें **कुनैन सल्फ तथा कुनैन बाई हाईड्रोक्लोराइड** अधिक प्रचलित हैं तथा अन्तिम ओषधि कुनैन के सभी योगों से अधिक प्रभावशाली है।

इसकी मात्रा १० ग्रेन ( ५ रत्ती ) दिन भर में ३ बार देना चाहिये।

सुबह के भोजन के बाद इसे देना प्रारंभ करें तथा शाम तक ३ खुराक दे देवें।

इस प्रकार एक सप्ताह तक चिकित्सा चलानी चाहिये।

फिर दूसरे सप्ताह में १० ग्रेन ( ५ रत्ती ) दिन में दो बार देना चाहिये। इसके बाद एक मास तक १० ग्रेन दिन में एक बार देते रहना चाहिये। इससे रोग निर्मूल हो जाता है। घातक विषमज्वर, मस्तिष्कगत प्रकार तथा वमन की अधिकता होने पर **कुनैन बाई हाइड्रो क्लोराइड** का घोल बनाकर सुई भी दी जाती है। घोल के लिये परिस्रुत जल लेना चाहिये। द्रव इस प्रकार होवे कि एक सी० सी० जल में १ ग्रेन कुनीन पड़े। इस विलयन में से १० सी० सी० लेकर शिरा में सूची द्वारा ( By injection–**बाई इञ्जेक्शन** ) प्रविष्ट करना चाहिये। ओषधि बहुत धीरे २ प्रविष्ट करना चाहिये। यह मात्रा पूर्ण युवा के लिये है। आयु तथा शरीर की दुर्बलता आदि को देख कर मात्रा कम की जा सकती है। बच्चे आयु का ख्याल करने पर युवा पुरुष की अपेक्षा अधिक मात्रा बरदास्त कर सकते हैं। कुनैन से जीवाणु के **शायज़ोन्ट्स** ( Schizonts ) पर अधिक कार्य कर नष्ट करते हैं। पर स्त्री और पुरुष व्यवायकों पर इनका कार्य नहीं होता तथा **स्पोरोज़ाइट** को नष्ट नहीं करता। कुनैन उष्ण ओषधि है। अधिक मात्रा में तथा आवश्यकता से अधिक काल तक सेवन करने से निम्न लक्षण उत्पन्न होते हैं। इन लक्षणों को ( Sinchonism ) **सिन्कोनिज्म** के नाम से पुकारते हैं। वे लक्षण ये हैं:—

हृल्लास, वमन, सिरदर्द, कानों में शब्द, बधिरता, चक्कर, अन्धता, नाक तथा गर्भाशय से रक्तस्राव, त्वचा पर कण्डू, शीत-पित्त आदि कुनैन के अतियोग से उत्पन्न होते हैं। अत्यधिक मात्रा से बेहोशी, प्रलाप, आक्षेप, सर्वाङ्गवात, नाडी तथा हृदय की क्षीणता, शीघ्रता तथा अवसाद होकर मृत्यु भी हो सकती है। इन लक्षणों में से यदि कुछ भी प्रारंभ होते दिखाई पड़ें तो कुनैन बन्द कर देना चाहिये। ओषधि बन्द करते ही उक्त लक्षण बन्द हो जाते हैं। इस **कुनैनिज्म** से बचने के लिये कुनैन के साथ **हाइड्रोब्रोमिक एसिड** ( १ ग्रेन कुनैन के लिये १ या २ बूँद ) मिलाकर प्रयोग करना चाहिये।

कुछ व्यक्ति कुनैन को बिलकुल ही सहन नहीं कर सकते, कुनैन खाते ही वमन हो जाता है। इस स्थिति को **कुनैन असह्यता** ( Quinine idio syncrasy **कुनीन इडिओ सिन्क्रैसी** ) कहते हैं। इसमें कुनैन खाने पर वमन तो होता ही है साथ में त्वचा पर लाली, चकत्ते, उग्र कण्डू, विस्फोट, ज्वर, वमन, हृल्लास, चक्कर आना, त्वचा, अन्त्र तथा वृक्क में रक्तस्राव वगैरह लक्षण उत्पन्न

हो जाते हैं । असह्यता की परीक्षा के लिये त्वचा को सुई आदि से कुछ खरोंच कर उस पर कुनीन का ( १-१० से १-१०० का ) घोल लगाने से त्वचा पर लाली तथा शोथ उत्पन्न होता है जो कि साधारण मनुष्य में नहीं पाया जाता है । कुनैन के सेवन से **एल्बुमिन मेह** उत्पन्न होता है। रोग के पुनरावर्त्तनों से बचने के लिये रोगी को शिक्षा देनी चाहिये कि वह शीत ठंडे पानी में स्नान, शक्ति से अधिक परिश्रम इनका परित्याग करे ।

**प्लैज्मोक्वीन से** घातक विषमज्वर के स्त्री और पुरुष व्यवायक नष्ट होते हैं । पर इसका **शायजोण्ट** पर कुछ कार्य नहीं होता । सामान्य तृतीयक ज्वर में दोनों (व्यवायक तथा शायजोन्ट) इससे नष्ट होते हैं । इसको कुनैन के साथ देना अत्युत्तम है । आज कल **प्लैज्मोक्वीन को** ( Plasmo. Quinine co) नाम से ओषधि आती है जिसकी एक वटी (Trblet-**टबलेट**) में कुनैन सल्फ २ ग्रेन, तथा प्लैज्मोक्वीन $\frac{1}{6}$ ग्रेन रहता है । इसकी ६ वटियां प्रतिदिन के हिसाब से ६ दिन तक देनी चाहिये । बीच में ४ दिन का अन्तर देकर फिर प्रारम्भ करना चाहिये । इस प्रकार ५ बार इस ओषधि का प्रयोग ४ दिन का बीच में अन्तर देकर करना चाहिये ।

**इसके दुर्गुण :—**विष तथा आमाशय के लक्षण तथा त्वचा की अस्थायी नीलिमा उत्पन्न होती है । **एटेब्रिन शायजोण्ट** को कुनैन की ही भांति नष्ट करती है । इसकी मात्रा ४$\frac{1}{2}$ ग्रेन प्रतिदिन के हिसाब से ५ दिन तक देनी चाहिये । या प्रतिदिन ३ ग्रेन के हिसाब से ९ दिन तक देना चाहिये । इसके लेने के समय त्वचा का वर्ण पीला हो जाता है इसमें विशेषता यह है कि जिन अवस्थाओं में कुनैन को शरीर बरदास्त नहीं कर सकता **एटेब्रिन** उस दशा में भी दी जाती है । तथा कालमेहज्वरयुक्त ज्वर में इससे विशेष लाभ होता है । घातक तृतीयक विषमज्वर **एटेब्रिन** को **प्लज्मोक्वीन** के साथ मिलाकर देना चाहिये । मस्तिष्कगत विषमज्वर के लिये आजकल **एटेब्रिन** का एक घुलनशील योग मिलता है इसे **एटेब्रिनम्यूसोनेट** ( Atabrin musonate ) कहते हैं । इसकी पूर्णमात्रा मांसपेशीद्वारा इञ्जेक्शन देने के लिये ०३ ग्राम है । सुई बड़ी सतर्कता के साथ देनी चाहिये । चिकित्सक की देख रेख में इसकी ( Injection ) सुई देनी चाहिये ।

### काला आजार ( Kala-Azare—

यह एक चिरकालीन ज्वर है चीन, हिन्दुस्तान, आसाम तथा अदन में पाया जाता है । इसमें प्लीहा तथा यकृत् बढ़ते हैं । रक्तहीनता, शरीर की क्षीणता तथा अनियमित ज्वर जो बहुत समय तक चलता रहता है पाया जाता है ।

**कारण**—इसका कारण **लीशमन डोनोवन बाडी** ( Leishman Donovan body ) है । यह परिभ्रमण करने वाले रक्त तथा **रेटिकुलो एन्डोथीलियल** तन्तु और अस्थिमज्जा के भीतर पाया जाता है । इसका संवहन **फ्लैबोटीमस अर्जेण्टिपिस** नाम्नी मरुमक्षिका द्वारा होता है ।

### लक्षणः —

**संचय काल**—यह एक से ६ मास तक हो सकता है । तथा इस रोग का आक्रमण ज्वर के साथ होता है । रोग की निम्न विशेषताएँ हैं—

( १ ) सन्तत या सतत स्वरूप का ज्वर होता है, ज्वर दिन में दो बार चढ़ता है । भोजनोत्तर तथा शाम को ज्वर बढ़ता है ।

( २ ) रक्तहीनता, यकृत् तथा प्लीहावृद्धि, त्वचा का वर्ण काला होना, नासा, मसूड़े आदि से तथा त्वचा से रक्तस्राव, उदरवृद्धि, जलोदर, कृशता, उदरभित्ति पर शिराओं का स्पष्ट होना, तथा इनका विस्तृत होना, शरीर में शोथ, खांसी, अतीसार, रात्रिस्वेद, हृदय की धड़कन, श्वासकृच्छ्र, रक्तभार में कमी, स्त्रियों में नष्टार्त्तव, बलक्षय आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं ।

( ३ ) प्लीहा में वृद्धि होती है। प्लीहा प्रथम मुलायम मालूम होती है पर स्पर्शनाक्षम नहीं होती। इसके बाद वृद्धि अधिक होती जाती है और प्लीहा भी कठिन होती है। तौल में अत्यन्त शीघ्रता से कमी होती है तथा रोगी देखने में अत्यन्त क्षीण होता जाता है।

( ४ ) रक्त की कमी होती है। श्वेतकणों की संख्या भी कम होती है। रक्त के अन्दर श्वेत कण ६ से १२ हजार एक क्यूविक **मिलीमीटर** में साधारण होते हैं। इस रोग में इसकी मात्रा घटकर २००० से ५००० तक रह जाती हैं। तथा अपेक्षाकृत **लिम्फो ( १ ) साइट** और **मानो ( २ ) साइट** बढ़ते हैं। और **( ३ ) न्यूट्रोफिल** कम होते हैं। **( ४ ) इयोसिनोफिल** का पूर्णतया अभाव होता है। **फार्मेल्डी हाइड** परीक्षा व्यक्त मिलती है। कृशता के कारण कभी २ **इन्फ्लुयेञा, न्यूमोनिया** आदि रोगों का आक्रमण होता है। तथा रोग के बाद में त्वचागत **काला आजार** ( Dermal Leishmaniasis **डर्मल लीश्मिनियेसिस्** ) भी उपद्रव के रूप में हो सकता है।

इसको **ल्यूकीमिया, सिस्टोसोमियेसिस, चिरकालीन विषमज्वर, आवर्तकज्वर** तथा **आन्त्रिक ज्वर** से पृथक् करना पड़ता है।

रोग का निश्चय करने के लिये पूर्ववर्णित लक्षणों को ध्यान में रखना चाहिये। संशय उपस्थित होने पर रसायनशाला ( Laboratory **लेवोरेटरी** ) की शरण लेनी चाहिये। इसके लिये दो प्रकार से परीक्षा की जाती है।

**( १ ) एल्डेहाइड टेस्ट ( परीक्षा )** ( Aldehid test )—

इन्जेक्शन देने वाली पिचकारी से रोगी की शिरा से ४ से ५ सी. सी. तक रक्त निकाल ले इसे एक परीक्षानलिका में रख छोड़ें। जब पानी की तरह लसीका ऊपर निथर जाय तब इसमें से १ सी. सी. लसीका एक परीक्षानलिका में लेकर उसमें **फार्मेलीन** के दो बूंद छोड़ें। नलिका को खूब हिला लें। काला आजार से पीड़ित होने पर लसीका; श्वेतवर्ण, लसदार घन बन जाती है। श्वेतवर्ण के साथ में अपारदर्शकता अधिक महत्त्व का है। यह विधि विश्वसनीय तथा सस्ती है। पर यह ज्वर के प्रारंभ होने के २½ मास के बाद व्यक्त होती है। तथा पूर्ण व्यक्त ६ मास बाद होती है। जब कि चिकित्सा से कुछ भी लाभ की आशा नहीं रह जाती।

( २ ) **यूरिया स्टेवीमाइन परीक्षा**—एक छोटी नलिका में ½ सी० सी० लसीका लेकर **यूरिया स्टेवीमाइन** का परिस्रुत जल में बनाया गया ४ प्रतिशत घोल १ सी० सी० वेग से लसीका पर डालें जिसमें दोनों द्रव मिल जावें। परीक्षा व्यक्त होने पर दोनों के मिलने के स्थान पर अपारदर्शक श्वेत अवक्षेप बनता है।

( ३ ) **चोप्रा की विलयन परीक्षा**—यह उपर्युक्त प्रकार से ही होती है, केवल लसीका एक भाग तथा लवण जल ९ भाग मिलाकर इस मिली हुई लसीका के मिश्रण का लसीका के स्थान पर प्रयोग होता है।

( ४ ) **नेपियर की परीक्षा**—( Napier's test **नेपियर्स टेस्ट** )—

इसमें ½ प्र० श० **यूरिया स्टेवीमाइन** का घोल २ सी० सी० लेकर इसमें लसीका दो बूंद छोड़ते हैं। परीक्षा व्यक्त होने पर १० मिनट में ज्यादे से ज्यादे दो घंटे में हल्का श्वेत अवक्षेप बनता है। वहां से रक्त निकाल कर काच पट्टी पर लेप करके रंजित कर सूक्ष्मदर्शक यन्त्र से देखने पर इसके जीवाणु दिखाई पड़ते हैं।

---

१-२-३-४ ये रक्त के अन्दर पाये जाने वाले कण हैं इनका विवरण शारीरिक प्रकरण में रक्त का वर्णन करते समय किया है।

**चिकित्सा—**इसके लिये **यूरिया स्टोचोमनेस्टिवोसन** तथा **नियोस्टिवोसन** बहुतायत से तथा सफलतापूर्वक व्यवहृत होते हैं। इन तीनों की मात्रायें २ ग्राम से ३ ग्राम तक हैं। इसके ८ से १५ इन्जेक्शन दिये जाते हैं। प्लीहा के आकार में कमी तथा अन्य ज्वर आदि लक्षणों की कमी ६ मास तक यदि स्थिर रहे तो रोग-निवृत्ति समझना चाहिये। जहां पर मुख के भीतर शोथ तदनन्तर कोथ आदि लक्षण शुरू हों (Cancrum-oris **कैङ्क्रम ओरिस**) तो न्यूक्लियोटिड का (Nucleotide K 36) इन्जेक्शन तुरन्त देना चाहिये। विषमज्वर का भ्रम इस रोग के साथ हो जाता है अतः इसका विवरण यहां कर दिया गया है।

**श्वसनकज्वर या कर्कट सन्निपात** (Lober Pneumonia **लोबर न्यूमोनिया**)—

यह एक अत्यन्त तीव्र औपसर्गिक रोग है जो कि "डिप्लो कोकस न्यूमोनिया (Diplo coccu-spneumonia) नामके जीवाणु के कारण उत्पन्न होता है। इस जीवाणुकी ४ जातियां हैं, जिसमें से ३ तो स्वस्थ मनुष्य के नासा, स्वरयन्त्र आदि पर नहीं पाये जाते, किन्तु ४ थें प्रकार के जीवाणु स्वस्थ मनुष्य के मुख, नासा आदि में पाया जाता है। प्रथम ३ प्रकार के जीवाणुओं से तीव्र स्वरूप का रोग उत्पन्न होता है। चौथे प्रकार के जीवाणु से उत्पन्न हुआ रोग अपेक्षाकृत सौम्य होता है। इस रोग का जीवाणु न्यूमोनिया से आक्रान्त व्यक्ति के थूक में सदा उपस्थित रहता है और इसका संक्रमण श्वास-प्रश्वास द्वारा सन्निकट रहने वालों में हो सकता है। इसके सिवा ऊपर कह चुके हैं कि चौथे प्रकार का जीवाणु स्वस्थ मनुष्यों के नासा, मुख आदि में उपस्थित रहता है।

**सहायक कारण :—**अधिक जनसमूह, गन्दे मकान, जहां पर शुद्ध वायु का प्रबन्ध न हो वहां पर यह अधिक होता है। दुर्बल मनुष्यों, जिन्हें भर पेट भोजन न मिलता हो, शक्ति से अधिक-परिश्रम करने वाले; जिनके पास शीत से रक्षा करने का साधन न हो, ऐसे लोगों में यह रोग अधिक होता है। वक्ष पर आघात तथा सर्दी लगना इसके प्रधान सहायक कारण हैं। शीतऋतु में विशेषतया जब वायुमण्डल में शीघ्र २ परिवर्तन होते हैं यह रोग अधिक होता है। यह रोग प्राथमिक (Primary-प्राइमरी) तथा कुछ रोगों के उपद्रव स्वरूप में (secondary सेकण्डरी) भी होता है। मधुमेह, रोहिणी, प्लेग, इन्फ्लुयेन्जा, हृदय विकार, तीव्र वृक्कशोथ, आन्त्रिक ज्वर, चिरकालीन, मदात्यय इन रोगों के उपद्रव स्वरूप निमोनिया हो सकता है।

**संक्रमण का प्रकार :—**निमोनिया के रोगी के खांसी, छींक आदि से जीवाणु बाहर निकलते हैं और इसी वायुमण्डल में श्वास-प्रश्वास करने वाले निकटस्थ व्यक्ति के मुख तथा नासा में जीवाणु प्रविष्ट होते हैं। यहां पर अनुकूल परिस्थिति होने पर रोग उत्पन्न कर देते हैं, अन्यथा वहीं पर अवसर की प्रतीक्षा करते है। यदि पुरुष का शरीर दुर्बल हो अथवा शीत लग जाये तो ये जीवाणु श्वास मार्ग से होकर फुफ्फुस में चले जाते हैं और वहां पर शोथ पैदा करते हैं साथ ही कुछ जीवाणु रक्त में प्रविष्ट होकर जीवाणुमयता उत्पन्न करते हैं। प्रथम शोथ के स्थान पर रक्त की अधिकता होती है, इसके बाद फुफ्फुस का आयतन बढ़ता है और रुग्णस्थान अधिक घन हो जाता है। इस अवस्था में यदि फुफ्फुस को पानी में छोड़ा जाय तो वह डूबता है। इसके बाद फुफ्फुस का आकार बढ़ा ही रहता है पर उसकी घनता में कुछ मृदुता आती है। तदनन्तर फुफ्फुस में ये परिवर्त्तन होते है—

**१ उपशमन—**(Resolution) इसमें फुफ्फुस का शोथ शनैः २ नष्ट हो कर फुफ्फुस स्वस्थ हो जाता है।

**२ फुफ्फुस-विद्रधि-फुफ्फुसकोथ—**तथा **पूयभवन—**मद्यप, दुर्बल तथा असाध्य रोगियों में यह परिवर्तन होता है।

**३ चिरकालीन निमोनिया**—( Chronic pneumonia ) रोग बहुत समय तक जारी रहता है। फुफ्फुस में तान्तव धातु उत्पन्न होता है।

**४ जीवाणुमयता :**—रोग की साधारण अवस्था में रक्त के पूर्व दिन तक जीवाणु मिलते हैं। इसके बाद कम होते जाते हैं और अन्त में रक्त में नहीं पाये जाते किन्तु तीव्र रोग में रक्त में उनकी संख्या बहुत अधिक हो जाती है। इस प्रकार जीवाणु फुफ्फुस में पहुँच कर उपर्युक्त विकारों को करते हुए निम्न लक्षण उत्पन्न करता है।

**लक्षण :**—शीत लगने पर एकाएक रोग का आक्रमण होते ही रोगी को अत्यधिक शीत मालूम होता है। इसके बाद १०-१२ घण्टे के भीतर रोगी को ज्वर १०४ डिग्री तक बढ़ जाता है, बेचैनी, शिर में दर्द, अग्निमान्द्य, पसलियों में पीड़ा ये लक्षण होते हैं। शुष्क कास होता है। ज्वर सन्तत स्वरूप का होता है ८ दिन तक तापक्रम में १ डिग्री से अधिक कमी-बेश नहीं होता है। ओष्ठ पर फुन्सियां ( Herpes ) निकलती हैं। सांस तथा नाड़ी की गति तेज होती हैं किन्तु नाड़ी की अपेक्षा श्वास की गति अधिक बढ़ती है। अतः श्वास और नाड़ी के अनुपात में फरक पड़ता है। सामान्यतया श्वास और नाड़ी का अनुपात १: ४ (साधारण मनुष्य की नाड़ी प्रति मिनट ७२ बार और सांस १८ बार चलता है इस प्रकार दोनों में १: :४ का अनुपात ) रहता है। निमोनिया में यह अनुपात १: :३-वा १: :२ हो जाता है। सांस लेने में कठिनता होती है। खाँसी के समय पार्श्व में तीव्र पीड़ा होती है। जिसके कारण रोगी खांसी को रोकना चाहता है। कफ कई बार खांसने पर थोड़ा सा निकलता है तथा मण्डूरवर्ण ( कालापन लिये लाल rusty ) होता है, यह अत्यन्त चिपकने वाला ( sticky ) होता है। इसकी परीक्षा यदि सूक्ष्मदर्शक यन्त्र से की जाय तो इसमें न्यूमोकोकस रक्तकण ( R. B. C. ) श्वेतकण ( W. B. C. ) तथा श्वासनलियों की झिल्ली के सूक्ष्म अंश मिलेंगे। रक्त की परीक्षा करने पर श्वेत कण संख्या १२ से ४० हजार तक बढ़ती है। ज्वर प्रायः ७ वें, ९ वें वा अन्य विषम दिन में एकाएक उतर जाता है। प्रायः ज्वर ९ वें दिन उतरता है। यदि १२ दिन के बाद ज्वर उतरता है तो प्रायः शनैः २ उतरता है। यह उपद्रवों के कारण तथा रोगी के दौर्बल्य के कारण होता है। ज्वर उतरने के साथ ही फुफ्फुस की विकृति एकाएक नहीं दूर होती किन्तु और सभी लक्षण शीघ्रता से हो जाते हैं।

**परीक्षा :**—वक्ष पर हाथ रखने से विकृत पार्श्व का विस्फार प्रतीत होता है। वाचक लहरे (Vocal fremitus ) भी विकृत पार्श्व में अधिक प्रतीत होती है। फुफ्फुसावरण की रगड़ का अनुभव होता है। अङ्गुलिताडन से विकृत पार्श्व पर डिमडिम ध्वनि ( Tympanitic noie ) प्राथमिक अवस्था में मिलती है। २-३ दिन बाद से ( दूसरी तथा तीसरी अवस्था में मन्द ( Dull ) ध्वनि तथा उपशम की अवस्था ( Qesolution stage ) में फिर डिमडिम ध्वनि सुनाई देती है। **वक्ष-परीक्षण यन्त्र** ( Stethoscope ) से प्रारम्भिक अवस्था में फुफ्फुसावरण का घर्षण सुनाई देता है। तथा सूक्ष्म बुद्बुद ध्वनि ( Crepitant rales ) भी सुनाई देती है। दूसरी अवस्था में रगड़ प्रायः नहीं सुनाई देती। वाचिक प्रतिध्वनि ( Vocal resonanc ) अधिक स्पष्ट, बुद्बुद ध्वनि नहीं सुन पड़ती है। तृतीय अवस्था में वाचिक प्रतिध्वनि कम स्पष्ट होती हैं। सांस पहले की भांति ( ठीक ) होता है बुद्बुद ध्वनि ( Crepitant rales ) फिर सुनाई देने लगती है।

बालकों में २ साल तक (Broncho pneumonia ब्रांको न्यूमोनिया ) होता है। इसमें विकृति फुफ्फुस के ऊपरी भाग ( एपेक्स apex ) में होती है। श्लेष्मा कम निकलता है। और जो कुछ निकलता है शिशु उसे को निगल जाता है। आक्षेप, शिर में पीड़ा, निद्रानाश, कम्प तथा मन्या-

स्तम्भ होता है और शिर पीछे की ओर झुक जाता है। इसके ये उपद्रव उत्पन्न होते हैं-मध्य कर्ण शोथ, उरःपूय ( फुफ्फुसावरण में पूय बनना तथा एकत्र होना ) तथा अतीसार।

**निमोनिया** (Lobar pneumonia **लोबर न्युमोनिया**) से निम्नलिखित उपद्रव हो सकते हैं- फुफ्फुसावरण शोथ, हृदयावरणशोथ, हृदन्तःशोथ, मस्तिष्क के आवरण में शोथ होना (meningitis मेनिंजाइटिस, फुफ्फुस में विद्रधि, कर्ण के मूल भाग में शोथ होना, कामला, आध्मान तथा उदर के आवरण ( Peritonium ) में शोथ होना ( Peritonitis ) और हृत्कार्यावरोध (Heart-faillur ) निमोनिया की गणना कठिन कृच्छ्रसाध्य व्याधियों के अन्दर होती है। १४ से २० प्र. श. रोगी कालकवलित हो जाते हैं।

बाल, वृद्ध, मद्यप, मधुमेह से पीड़ित, वृक्कविकार तथा दौर्बल्ययुक्त रोगियों में इसकी भयङ्करता अधिक होती है। यदि रोगी सवल हो उपचार की सुव्यवस्था हो रक्तगत श्वेत कणों की संख्या अधिक ( सामान्यतया स्वस्थ व्यक्ति में रक्तगत श्वेत कणों की संख्या ७००० प्रति क्यूबिक मिलीमीटर में १०००० से १२००० होती है निमोनियां में यदि इनकी संख्या १५००० से अधिक होना साध्यता का परिचायक है। ) होना, नींद आना, उपद्रव न होना। यदि दोनों फुफ्फुसों में विकार उत्पन्न होवे, नीलिमा श्वेत कण की संख्या कम वढ़े, या न वढ़े शरीर का ताप क्रम अधिक होना, निद्रानाश, नाड़ी की क्षीणता तथा अनियमितता, श्वास तथा नाड़ी का अनुपात १: :२ होना ( अर्थात् श्वास की अधिकता और नाड़ी का श्वास अनुपात से न वढ़ना इस से नाड़ी तथा श्वास के अनुपात में भेद उत्पन्न होता हैं ), आध्मान हृदय की शक्ति क्षीण होना, हृदय, मस्तिष्क तथा फुफ्फुस के आवरण में शोथ होना, इनसे रोग की असाध्यता सूचित होती है।

रोग सामान्यतया सातवें दिन उतर जाता है। १४ वें दिन तक फुफ्फुस के भीतरी विकार नष्ट हो जाते हैं। ज्वर शनैः शनैः उतरता है। यदि रोग असाध्य हुआ तो चौथे से दसवें दिन के भीतर मृत्यु हो जाती है। मृत्यु हृदय का कार्य वन्द होने से होती है।

**चिकित्सा**—यह एक प्रकार का मियादी बुखार है। नाड़ी तथा हृदय को शक्ति देने वाली चिकित्सा करनी चाहिये। इस रोग में विकार यद्यपि फुफ्फुस में होता है तथापि मृत्यु हृदय का कार्य वन्द होने से होती है। अत एव नाड़ी तथा हृदय की शक्ति की रक्षा करनी चाहिये। यह रोग ओषधि की अपेक्षा उत्तम शुश्रूषा अधिक चाहता है।

**साधारण उपचार**—स्वच्छ स्थान में जहां शुद्ध वायु का सुप्रवन्ध हो रहना चाहिये। मल-मूत्र त्याग के लिये भी शय्या से न उठना चाहिये। इसमें दूध देना चाहिये। दूध में ओवलटीन मिलाकर देना अधिक उचित है। दूध न पचने पर ( malted milk ) कोष्ठबद्धता होने पर वस्ति देनी चाहिये। सन्तरा तथा अनार का रस देना चाहिये।

**विशेष उपचार**—फेल्टन का सरम ( Feltons serum ) शिरा द्वारा ५ से १० सी. सी. की मात्रा में देना चाहिये। इसका प्रयोग रोग के प्रारम्भिक तीन दिनों में करने से लाभ होता है। इस के वाद चौथे दिन से चिकित्सा प्रारम्भ करने से लाभ नहीं होता। रोग के प्रारम्भ में ही विकृत पार्श्व के फुफ्फुसावरण में ४०० से ६०० सी. सी. वायु प्रविष्ट करने से रोग की तीव्रता कम होती है। २४ घण्टे वाद इस विधि को दुहराना चाहिये। आवश्यकता होने पर इसे तीसरे बार भी प्रविष्ट कर सकते हैं। इसके साथ ही लक्षणों की भी चिकित्सा करनी चाहिये। पार्श्ववेदना अधिक होने पर $\frac{१}{४}$ ग्रेन मार्फिया और $\frac{१}{१००}$ ग्रेन एट्रोपिन का इन्जेक्शन देना चाहिये। तथा पीड़ा के स्थान पर वेला डोना, एन्टी फ्लाजिस्टीन का प्लास्टर वा तीसी का उपनाह या सेक देना चाहिये। मार्फिया प्रारम्भ के दिनों में ही देना चाहिये। निद्रानाश के लिये पोटेशियम ब्रोमाइड

३० ग्रेन या क्लोरोनमा ½ ग्रेन अथवा डोवर पाउडर १० ग्रेन का प्रयोग करना चाहिये। श्वास कृच्छ्र तथा नीलिमा अधिक होने पर प्राण वायु सुँघाना चाहिये। हृदय पर विशेष ध्यान रखना चाहिये। ज्वर मोक्ष के समय तो अवश्य सावधान रहना चाहिये। इसके लिये कुचला सत्व ( स्ट्रिक्नीन ), कर्पूरडिजिटेलिस, एड्रिनेलीन आदि ओषधियों का उपयोग करना चाहिये। रोग निर्मुक्त होने पर भी शनैः २ आहार बढ़ाना चाहिये, ( संसर्जन क्रम ) तथा दैनिक कार्य भी शनैः २ प्रारम्भ करें। नींद, आराम तथा पौष्टिक आहार जो कि सुपाच्य भी हो इनका विशेष प्रबन्ध करना चाहिये। लौह भस्म का, लोह के अन्य योग ( सीरप फेराई आयोडाइट ), कुचला सत्व, मछली के यकृत् का तेल, मक्खन आदि का पूर्ण प्रबन्ध रखना चाहिये तथा शीत से शरीर को बचाना चाहिये।

## मन्थरक ज्वरः—

**पर्यायनाम**—आन्त्रिक ज्वर, एण्टरिक फीवर ( Interic fever ), मोतीझरा, टाय फायड फीवर ( Typhoid fever )।

**कारण**—इसका कारण **वैसिलस टाय फोसस** ( B, Typhosus ) नाम का दण्डाकार जीवाणु है यह चञ्चल तथा तन्तुचिन्ह युक्त होता है।

**रोग की व्याख्या**—वैसिलस टाय फोसस से होने वाला एक मर्यादित स्वरूप का ज्वर है जो कि सतत स्वरूप का होता है। इसमें उदर में पीड़ा, पतले दस्त, त्वचा पर गुलाबी विस्फोट, ( विस्फोट आकार में बहुत छोटे होते हैं। परिवर्धक लैन्स से स्पष्टतया देखे जाते हैं। ) प्लीहा वृद्धि, ये लक्षण उत्पन्न होते हैं।

उपरोक्त जीवाणु आन्त्रिक ज्वर से पीड़ित रोगियों के रक्त, मल, मूत्र, पित्ताशय तथा अन्त्रियों में पाये जाते हैं। यह रोग सारे संसार में तथा सभी महीनों में होता है पर उष्ण देशों तथा उष्ण और वर्षा ऋतु में अधिक होता है। प्रायः युवा व्यक्ति ही इससे पीड़ित होते हैं। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में तथा शक्ति से अधिक शारीरिक परिश्रम करने वाले पुरुषों में अधिक दिखाई देता है। एक बार आक्रमण होने के बाद शरीर में एक ऐसी शक्ति उत्पन्न होती है, जिसके कारण रोग का पुनराक्रमण नहीं होता है।

**संक्रमणः**—रुग्ण के मल-मूत्र दूषित जल, उस से प्रस्तुत वर्फ या शर्बत आदि पेय, साग, दूध के सेवन से, दूषित जल में उत्पन्न होने वाली मछली के सेवन से रोग उत्पन्न होता है। उपर्युक्त वस्तुओं ( खाद्य तथा पेय पदार्थों ) में दुष्टि, जीवाणुयुक्त मल-मूत्रादि का प्रत्यक्ष सम्पर्क होने से अथवा मल-मूत्रादि से, जीवाणुओं के हवा में या धूल में मिल कर जलाशय अथवा अन्य खाद्य, पेय के सम्पर्क में आने से अथवा मक्षिका द्वारा होती है। मक्षिका जीवाणुयुक्त मल पर बैठ कर फिर खाद्य पदार्थ पर बैठती है। उनके पैरों पर तथा शुण्डा में जीवाणु लगे रहते हैं जो कि खाद्य वस्तुओं को दूषित करते हैं।

**सम्प्राप्ति**—जीवाणु जब मुख से होकर महाकोष्ठ में प्रविष्ट होते हैं तथा आमाशय के अम्ल से बच कर जब वे क्षुद्र अन्त्र में पहुँचते हैं तब वहां पर इनकी वृद्धि होनी प्रारम्भ होती है। वहां से अन्त्रगत लसीकापिण्डों में प्रवेश करते हैं। वहां से लसिकावाहिनियों द्वारा आन्त्र कला-मेजेण्ट्री ( Mesentery ) में और वहां से रक्त में, रक्त से प्लीहा, मज्जा आदि स्थानों में फैलते हैं। क्षुद्र तथा स्थूलान्त्र की श्लेष्मल कला—इस रोग के कारण लाल हो जाती है। सबसे अधिक विकृति क्षुद्र अन्त्र के निचले तृतीयांश भाग ( **इलियम्** Ileum ) के अन्तिम भाग में होती है। विकृति क्षुद्र तथा स्थूलान्त्र के सङ्गम स्थान पर स्थित **पेयर** की ग्रन्थियों से प्रारम्भ होती है। इस के पश्चात्

ऊपर की ओर फैलती है। जहां से स्थूलान्त्र शुरू होता है वहां की ( Lymphoid follicls of the Coecum ) लसीका ग्रन्थियां भी विकृत होती हैं।

अन्त्र की लसीका धातु में प्रथम रक्ताधिक्य और तन्तुओं के जमा होने ( सेल इनफिल्ट्रेशन Cell infiltration ) के कारण पेयर की ग्रन्थियों में शोथ हो जाता है। इस परिवर्तन के लिये प्रायः एक सप्ताह लग जाता हैं। इसके बाद वहां पर सड़न होती है। यह शोथ अन्त्र की लसीका धातु तथा अन्त्र के मांस धातु के आवरण (musoular coat) तक सीमित रहती है, कभी २ जब यह सड़न उदरकला द्वारा निर्मित आवरण ( Peritoneum पेरिटोनियम ) तक भी पहुँच जाते हैं तब उदरकला-शोथ ( Peritonits पेरिटोनाइटिस ) उत्पन्न होने की सम्भावना रहती है। इसके अनन्तर कला का सड़ा हुआ भाग पृथक् होने लगता है, जिसके फल स्वरूप आन्त्र में व्रण बनना प्रारम्भ होता है। इनसे रक्तस्राव होता है। व्रण जब अधिक गहरे होते हैं जो कि उदरकला तक पहुँचते हैं तब उनसे उदर कला शोथ होता है। ये व्रण पृष्ठ भाग की अपेक्षा गहराई की ओर अधिक फैलते हैं। यह अवस्था दूसरे सप्ताह के अन्त तक चलती है। तीसरे सप्ताह में व्रणों का सड़ा हुआ भाग गलता है। चौथे सप्ताह में व्रणों का रोपण होता है, रोहण धातु की रचना पूर्व धातु के समान होने के कारण अन्त्रियों की दशा पूर्ववत् हो जाती है। अन्त्रकला के भीतर सङ्कोच नहीं होता।

### आन्त्रगत इस परिवर्तन के अतिरिक्त निम्न परिवर्तन भी होते हैं—

१ प्लीहा-वृद्धि, प्रथम सप्ताह में कड़ी तथा दूसरे सप्ताह में मृदु होती है। यकृत् में वृद्धि, पित्ताशय-शोथ; अन्त्र कला ( Mesentery ) की लसीका-ग्रन्थियों का शोथ, हृदय का दुर्बल तथा मृदु होना, श्वास नलिकाओं में भी शोथ तथा अधिक काल तक शय्या पर लेटे रहने के कारण फुफ्फुस के नीचे के हिस्से में रक्ताधिक्य ( Hypostate congestion ) ये परिवर्तन भी इसमें होते हैं। रक्त की परीक्षा करने पर श्वेत कणों की संख्या कम होती है उसमें भी बहुकेन्द्रीय श्वेत कण ५०% होते हैं। **ईयोसिनो फिल** का अभाव **लिम्फोसाइट** १० प्रतिशत मिलते हैं।

जीवाणुप्रथम सप्ताह में आन्त्र की लसीका-ग्रन्थियों में रहते हैं। वहां से रक्त में जाते हैं। प्रथम सप्ताह में ही रक्त में जीवाणु मिलते हैं। रक्त से जीवाणु-प्लीहा, वृक्क तथा पक्वाशय में चले जाते हैं, मल में जीवाणु दूसरे सप्ताह के अन्त से मिलने लगते हैं।

**रोग के लक्षणः—**जीवाणु प्रविष्ट होने के १० से १४ दिन के भीतर रोग के लक्षण प्रारम्भ होते हैं।

**पूर्वरूप—**अरुचि, आलस्य, बेचैनी, शिरःशूल नासिका से रक्तस्राव, ये पूर्वरूप रोग उत्पन्न होने के पहले उत्पन्न होते है।

**रोग के लक्षण—**प्रथम सप्ताह में ज्वर धीरे धीरे बढ़ता है। शाम को दो अंश ज्वर चढ़ता है तथा प्रातःकाल १ अंश उतरता है। इस प्रकार ज्वर १०३-१०५ अंश तक चढ़ता है। यदि किसी पत्र पर इस ज्वर का आलेख्य ( चित्र ) बनाया जावे तो वह एक सीढ़ी की भाँति मालूम होता है। नाड़ी ज्वर के अनुपात से नाड़ी की गति नहीं बढ़ती, ताप * क्रम १०४ डिग्री होने

---

*वक्तव्य—साधारणतया एक युवा का तापक्रम ९८.४ तथा नाड़ी की गति ७० बार प्रति मिनट रहती है। और शरीर के तापक्रम में प्रत्येक डिगरी वृद्धि होने के साथ ही साथ नाड़ी की गति ८ या १९ बार प्रति मिनट बढ़ती है, मन्थरक ज्वर में यह वृद्धि उचित नहीं होती। इसी लिये तापक्रम को देखते हुये नाड़ी की गति कम रहती है।

पर भी नाड़ी की गति ९० प्रतिमिनट रहती है। श्वास † तथा नाड़ी के अनुपात में फर्क आता है।

**पाचनसंस्थान**—में जिह्वा मटमैली, शुष्क तथा श्वेत रहती है। ओठ तथा मुख सूखता जाता है। दाँत, ओष्ठ और मसूड़े पर मैल जमा होती है। अग्निमान्द्य, आध्मान तथा आटोप (पेट फूलना तथा गुड़-गुड़ शब्द होना), मल पतला, कभी-कभी विबन्ध युक्त।

**त्वचा**—शुष्क तथा उष्ण, त्वचा पर गुलाबी रङ्ग के छोटे (२. ३ मिलीमीटर व्यासवाले) विस्फोट उत्पन्न होते हैं। ७ वें से १२ दिन तक निकलना प्रारम्भ करते हैं। उदर तथा छाती पर ये अधिकतर दिखाई देते हैं। पार्श्व तथा हाथ के पृष्ठों पर भी दिखाई पड़ सकते हैं। दूसरे सप्ताह के प्रारम्भ तथा तीसरे के अन्त तक ये विस्फोट निकलते तथा मिटते रहते हैं।

**मुखाकृति**—प्रथम समाप्त में रुग्ण, चेष्टारहित, उदासीन दिखाई पड़ता है। नेत्र-चमकीले तथा पुतलियाँ फैली रहती हैं। मुख-उतरा हुआ रहता है, कपोल-रक्त वर्ण के, ओष्ठ-कृष्ण वर्ण तथा शुष्क रहते हैं। मुख-कुछ खुला रहता है।

इन लक्षणों के अतिरिक्त कुछ खाँसी, तथा शिरःशूल होता है।

**द्वितीय सप्ताह में**—ज्वर उच्चतम सीमा तक चढ़ कर स्थिर हो जाता है। नाड़ी की गति बढ़ती है। आलस्य तथा दौर्बल्य बढ़ते हैं। शिरःशूल कम हो जाता है। ज्वर में आध्मान तथा अतीसार, मल में पेयर की ग्रन्थियों के सड़े गले टुकड़े तथा अन्न की श्लेष्मल कला के टुकड़े, अपक्व अन्न, रक्त-कण, कभी-कभी रक्त तथा फास्फेट के कण पाये जाते हैं। मल में जीवाणु भी मिलते हैं। प्लीहावृद्धि, कृशता, निद्रानाश, हृदय में धड़कन ये लक्षण उत्पन्न होते हैं। साधारण रोग मे रोग की दशा में यहीं से सुधार प्रतीत होता है, तीव्र प्रकार में जीवाणुजन्य विष की अधिकता, हृत्कार्यावरोध, आन्त्रविदार अथवा आन्त्र से अधिक रक्त प्रवाह के कारण रोगी की मृत्यु होती है।

**तृतीय सप्ताह में**—ज्वर शनैः २ उतरने लगता है, रोगी की दुर्बलता एवं शक्तिहीनता बढ़ती है पर रोगी की दशा शनैः-शनैः सुधरने लगती है। तीव्र प्रकार में प्रलाप, तन्द्रा, कम्प, मल-मूत्र का अनैच्छिक उत्सर्ग तथा मूत्रावरोध उत्पन्न होता है। पाचन संस्थान के लक्षण—जिह्वा तथा कोष्ठ का सूखना, ओष्ठ पर पपड़ी पड़ना, आध्मान, अधिक अंत्रियों के व्रणों से रक्तस्राव तथा आन्त्रच्छेद उत्पन्न होते हैं। फुफ्फुस के निचले भाग में रक्त की अधिकता होती है।

**चौथे सप्ताह में**—सभी लक्षण मन्द हो जाते हैं, ज्वर उतर जाता है, शरीर का तापक्रम स्वाभाविक से भी कम (Sud narmel सब नार्मल) रहता है, नाड़ी भी बहुत मन्द चलती है। धीरे २ रोगी अपने पूर्व के स्वास्थ्य को प्राप्त करता है। इसके तीव्र प्रकार में रोग एकाएक बढ़ता है। शीत तथा कम्प के साथ ज्वर शीघ्रता से उच्चतम अंश तक बढ़ता है। तन्द्रा, प्रलाप, आन्त्र-भेद आदि उपद्रवों से रोगी दूसरे ही सप्ताह में मर जाता है। यदा कदा रोग का एक विशेष प्रकार भी दिखाई पड़ता है। इसमें मन्थरक ज्वर के सामान्य लक्षणों के साथ शरीर के किसी अंग में विकृति उपस्थित रहती है। इस दशा में इसको अङ्ग के नाम से मिलाकर पुकारते हैं यथा—वृक्क में विकार होने पर **नेफ्रो टायफायड** (Nephro typhoip) फुफ्फुस में विकृति होने पर

---

† नाड़ी तथा श्वास में १: :४ का अनुपात रहता है, यथा-एक युवा पुरुष की नाड़ी प्रति मिनट ७२ बार चलती तथा प्रश्वास १८ बार प्रति मिनट होता है। अतएव इनका परस्पर अनुपात १: :४ होता है। किन्तु मन्थरक ज्वर में नाड़ी की गति ९० तथा श्वास की गति ३० प्रति मिनट रहती है अर्थात् नाड़ी तथा श्वास का अनुपात १: :४ न होकर १: :३ हो जाता है।

**न्यूमो टायफायड** ( Nueumo typhoid ) मस्तिष्क में विकार ( मस्तिष्क-प्रकोप ) होने पर **मेनिंगो टायफायड** ( Meningo typhoid ) नाम दिये जाते हैं।

**शिशुओं में मन्थरक ज्वर—**

यदि शिशु में रोग उत्पन्न हो तो ४०% अकस्मात् उत्पन्न होता है। ज्वर अर्द्धविसर्गी अथवा विसर्गी ( स्वाभाविक अंश तक उतरने वाला ), तन्द्रा, प्रलाप आदि कम होते हैं। आन्त्र-भेद कम होता है। रोग की अवधि भी अल्प होती है। रक्तस्राव भी अधिक नहीं होता किन्तु विस्फोट, प्लीहावृद्धि, दौर्बल्य, कास, मूकता, मुखपाक, अस्थियों में विकृति ये लक्षण अधिक होते हैं। रोग के कई वार पुनरावर्तन होते हैं।

**उपद्रव—**

१ **रक्तस्राव—**दूसरे सप्ताह के अन्त से चौथे सप्ताह के पूर्व तक उत्पन्न होता है। यह बहुत कम ( ५-७ प्रतिशत रोगियों में ) होता है।

कभी २ अधिक रक्त निकल जाने पर हृदयावसाद के लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं।

२ **आन्त्रभेद—**उदर के दाहिनी ओर आन्त्रभेद होता है। पीडा अत्यधिक होती है। अवसाद के लक्षण उत्पन्न होते हैं।

३ अतीसार, आध्मान, आटोप, कर्णमूलग्रन्थि-शोथ, पित्ताशय तथा पित्तवाहिनी शोथ, शरीर का ताप अत्यन्त अधिक होना, शय्या पर अधिक काल तक लेटने के कारण पीठ, नितम्ब आदि पर व्रण बनना, मूत्र के साथ जीवाणु अधिक निकलना, आन्त्रपरिशिष्ट शोथ ( Apandicitis **एपैन्डि साइटिस** ), न्यूमोनिया, मूत्र के साथ रक्त निकलना ये उपद्रव उत्पन्न होते हैं। गर्भवती स्त्रियों में गर्भपात हो सकता है।

**इसके उपद्रव में निम्न रोग उत्पन्न होते हैं—**

**( १ ) स्मृतिनाश, ( २ ) सन्धिशोथ, अस्थ्यावरणशोथ, ( ३ ) कशेरुकों में शोथ होना, ( ४ ) पित्ताश्मरी** ( Renal calculus **रीनल कैल्कुलस** )।

इसके अतिरिक्त मूकता उत्पन्न होती है जो वालकों में अधिक दिखाई पड़ती है। बाधिर्य भी उत्पन्न होता है जो कि धीरे २ स्वयं दूर हो जाता है।

**रोग का निदान—**शनैः २ ज्वर का चढ़ना, ज्वर का ( मर्यादा के भीतर ) साधारण अंश तक न उतरना, शिरःशूल, नाड़ी में तीव्रता न होने पर भी रोगी की दशा अवधि को देखते हुये गम्भीर होना, विस्फोट, प्लीहावृद्धि, अतिसार, आध्मान के लक्षण रोगनिश्चिति में सहायक होते हैं।

यदि रसायनशाला ( Laboratory ) पास में हो तो मल-मूत्र की परीक्षा जीवाणु के लिये करानी चाहिये। इसके अतिरिक्त रोगी का ५ C. C. रक्त निकाल कर रसायनशाला में **विडाल परीक्षा** ( Bidal reaction ) के लिये भेजना चाहिये।

इस रोग में **मूत्र में** ( Diazo reaction **डाइजो रियेक्शन** ) मिलता है।

रक्त में श्वेतकण की संख्या कम मिलती है।

उपर्युक्त परीक्षायें रसायनशाला में ही हो सकती हैं।

**मारिस की एट्रोपीन परीक्षा—**( Atropine test **एट्रोपीन टेस्ट** )

**विधिः**—भोजनोत्तर १ घंटा विश्राम करने के उपरान्त, रोगी की नाड़ी की गति १० मिनट तक प्रति मिनट देखना चाहिये। इसके बाद $\frac{१}{५०}$ ग्रेन एट्रोपीन की ३ गोलियां मुख द्वारा वा $\frac{१}{३३}$ ग्रेन एट्रोपीन त्वचा द्वारा प्रविष्ट ( Injection ) करके २५ मिनट बाद नाड़ी की प्रति मिनट गति

देखिये। यदि उसमें प्रति मिनट दस वा उससे भी कुछ कम वृद्धि हो तो **आन्त्रिक ज्वर** से रुग्ण समझना चाहिये।

**सापेक्ष रोगनिदान**—मस्तिष्कसुषुम्नाज्वर; घातकविषमज्वर, न्यूमोनिया, इन्फ्लुयेंजा, कालाजार, टायफस ज्वर, माल्टाज्वर, तीव्र राजयक्ष्मा, पूयजनित ज्वर, उपान्त्रिक ज्वर, केंचुये का संक्रमण इनसे इस रोग को पृथक् करना चाहिये।

**साध्यासाध्यता**—बच्चों में १५ वर्ष तक ( प्रथम वर्ष को छोड़ कर ) रोग सुसाध्य होता है। १५–२५ की आयु तक साध्य। इसके बाद तथा प्रथम वर्ष में कष्टसाध्य होता है। मद्यप, गर्भिणी, स्थूल हृदय तथा वृक्क विकार–युक्त रोगियों में यह रोग कृच्छ्रसाध्य स्वरूप का होता है। इसके अतिरिक्त यदि रोग के प्रारम्भ से ही विषाक्तावस्था, प्रलाप, कम्प, तन्द्रा, तापक्रम अत्यधिक होना, नाड़ी की गति अनियमित तथा शीघ्र हृदय-दौर्बल्य तथा अन्त्रभेद; अन्त्र से रक्त प्रवाह, आध्मान, पतले दस्त, मस्तिष्कावरण शोथ, न्यूमोनिया ये उपद्रव तीव्र हों तो रोग असाध्य होता है। रक्त-परीक्षा द्वारा यदि श्वेत कणों की संख्या अत्यन्त न्यून हो और यदि दूसरे सप्ताह में भी रक्त में जीवाणु पाये जांय तो रोग असाध्य होता है।

**चिकित्सा**—इस रोग की कोई खास चिकित्सा नहीं है। स्वच्छता पर ध्यान रखना चाहिये। रोगी के रहने के कमरे में प्रकाश तथा हवा का उचित प्रबन्ध हो। रोगी को पूर्ण विश्राम की आवश्यकता है। तथा मुख को **हाईड्रोजन पैराक्साइड या उदुम्बरसार विलयन** ( उदुम्बरसार को द्रव करके ) से प्रक्षालन करना चाहिये।

पीठ तथा कटि आदि अंग ( जो शय्या से निरन्तर घर्षण करते रहते हैं। ) को उष्ण जल से पोंछ कर **स्पिरिट** लगाकर **जव का आटा** अथवा **डस्टिंग पाउडर** छिड़क देना चाहिये। आहार–लघु तथा द्रवप्राय देवें। **पिष्टमयपदार्थ** ( Starch ) अधिक, प्रोटीन मध्यम तथा **स्निग्ध पदार्थ** ( Fat ) अत्यन्त कम हो। वार्ली वाटर, सोडावाटर, लेमोनेड, मट्ठा, लस्सी, ग्लूकोज, अल्बूमिन वाटर, अनार, सन्तरा आदिक फलों का रस देवें। दूध में **सायट्रेट,** मिला कर वा हार्लिक का दूध देना चाहिये। साबूदाना, अरारोट आदि भी रुचि के अनुसार देवें। पीने के लिये यथावश्यक जल देना चाहिये। दिन भर में ३ सेर तक दूध दिया जा सकता है।

**ओषधि चिकित्सा**—इस रोग में **सौभाग्यवटी** आधी रत्ती प्रातः सायं देने से अधिक लाभ होता है।

**पाश्चात्य चिकित्सा प्रणाली के अनुसार निम्न ओषधियां बारी-बारी से देते हैं—**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| **( १ )** | **पोटास एसिटेट,** | **ग्रेन २०** | **लाइकर अमोनिया एसिटेटिस** | **ड्राम २** |
| | **दालचीनी का तेल** | **बूंद ३** | **स्पिरिट क्लोरोफार्म** | **बूंद १५** |
| | **बेन्जोथायमोलिन** | **बूंद २०** | **पानी** | **१ औंस** |

इनको प्रत्येक ३–३ घंटे पर देना चाहिये।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| **( २ )** | **हेग्जामिन** | **ग्रेन १०** | **सोडा वेन्ज़ोयेट** | **ग्रेन १०** |

इसे भी दिन में ३ बार देना चाहिए। ऊपर की ओषधि २–३ दिन देकर फिर नीचे की तथा इसको देने के बाद फिर ऊपर की ओषधि देनी चाहिये। वास्तव में टायफाइड की कोई खास ( Specific स्पेसिफिक ) * ओषधि नहीं है। स्वच्छता तथा उपद्रवों से बचाने का यत्न करना चाहिये। उपद्रवों के उत्पन्न होने पर उनकी चिकित्सा करनी चाहिये। अतीसार में **विस्मथ सैलि**

* "No drug has any specific action on the disease, Savill.

**सिलास या कार्ब १५ ग्रेन** दिन भर में ३ बार देवें। और दूध न देकर अलव्यूमिन वाटर वा १ पाइन्ट दूध में २ ड्राम फिटकरी मिला कर दही बनाकर देना चाहिये।

**मलावरोध** में विरेचन न देकर साबुन तथा पानी की वस्ति प्रति दूसरे या तीसरे दिन देनी चाहिये। **आध्मान के** लिये पानी में **तारपीन** मिलाकर सेंक करना ( Terpentine stupes ) अथवा निम्न वस्ति ( एनिमा ) देना चाहिये।

**तारपीन का तेल १ ड्राम, ओलिव तेल १ औंस, साबुनयुक्त पानी १ पाइन्ट**

**अन्त्रभेद**—की शस्त्रकर्म ही एकमात्र चिकित्सा है।

रक्तस्राव, आराम करना, बर्फ चूसना, **कैल्सियम लैक्टेट** १० ग्रेन दिन भर में तीन वार देवें

**निद्रानाश**—में **ल्यूमिनाल ½** ग्रेन से २ ग्रेन, रात में सोते समय।

अथवा **पौटेशियम** तथा **सोडियम के ब्रोमाइड** १५ से ३० ग्रेन की मात्रा में दिन में ३ बार देवें।

**हृदय दौर्बल्य के लिये-स्ट्रिक्नीन की** $\frac{1}{120}$–$\frac{1}{60}$ ग्रेन की मात्रा में सुई देना, अथवा **कस्तूरी** ३ ग्रेन की मात्रा में देना, अथवा **ऐड्रिनैलिन** ( १–१००० ) ५–१५ बूंद जिह्वा के नीचे देना।

**शरीर का ताप अत्यन्त अधिक होने पर**—सर पर बर्फ की थैली रखना, शरीर को शीतल जल से पोंछना चाहिये।

इति मन्थरकज्वरवर्णनम्।

### अथ सन्धिकज्वरवर्णनम्—

**व्याख्या**—इस रोग में ज्वर; सन्धिशोथ तथा हृदय का अन्तस्तर खराब होता है।

**कारण**—इसके विषय में ३ मत हैं।

**१ स्ट्रेप्टोकोकस विरंडस** नामका जीवाणु इस रोग को उत्पन्न करता है, ऐसी कुछ शास्त्रज्ञों की सम्मति है। २ निस्यन्दनशील जीवाणुओं को कुछ शास्त्रज्ञ इस रोगका कारण मानते हैं। ३ कुछ लोग **एलर्जी** ( Allergy किसी खास पदार्थ की असह्यता ) जन्य मानते हैं। इनमें प्रथम मत अधिक महत्त्व का है।

**सहायक-कारण**—बच्चों में तथा युवावस्था में ३० साल के पूर्व होता है। ४० साल बाद प्रारंभ नहीं होता। स्त्रियों में पुरुषों की अपेक्षा अधिक होता है। शीत तथा समशीतोष्ण स्थानों में होता है, ठंड लगना, पानी में भीगना, पसीने से तर शरीर से शीतल वायु का सम्पर्क होना, यकृत का विकार, नासा, गला, टांसिल आदि की खराबी तथा कुलज-प्रवृत्ति इस रोग के उत्पादन में विशेष भाग लेते हैं। यह रोग उष्ण प्रदेश में होने के कारण भारतवर्ष में बहुत कम होता है।

**संप्राप्ति-स्ट्रप्टोकोकस** के संक्रमण के कारण शरीर की प्रतीकार शक्ति घटती है। और संधिक ज्वर के जीवाणु प्रविष्ट हो रोग उत्पन्न करते हैं। इस रोग में त्वचा में तथा सन्धियों की श्लेष्मलत्वचा में और हृत्पेशी आदि में छोटी-छोटी गाठें (Aschoffs nodes **एस्चाफ्स नॉड्स**) उत्पन्न होती हैं इनमें बहुकेन्द्रीय तथा एककेन्द्रीय कण जमा होते हैं अन्त में वहां पर तान्तव धातु बनती है। **संधि** तथा **हृदय** इस रोग में विशेषतया विकृत होते हैं। सन्धियों में रक्ताधिक्य, श्लेष्मलकला स्नायुओं में शोथ और कला के ऊपर लसीका की पतली तह जमती है। सन्धियों में स्थित जल ( जो कि स्वच्छ तथा पारदर्शक रहता है ) में मटमैलापन उत्पन्न होता है। उसमें श्वेतकण तथा फायब्रिन मिलते हैं हृदय इस विकार में बहुत विकृत होता है, हृदय के बाह्यावरण, अन्तरावरण तथा हृदय की मांसपेशी तीनों में विकार उत्पन्न होते हैं। अन्तरावरण में तथा इसमें भी विशेषकर हृदय के कपाटों के द्वार

---

† २ पाइन्ट जल में १०० बून्द तारपीन का तेल मिला कर सेंकना चाहिये।

पर अंकुर उत्पन्न होते हैं। इसके पश्चात् वहां पर तान्तव धातु बनती है। तान्तव धातु बनने के कारण कपाटों के किनारे आपस में मिल नहीं पाते। कपाट संकुचित या विस्तृत हो जाते हैं।

**रोग के लक्षण**—रोग के आक्रमण के पहले गले के टांसिल (कण्ठशालूक-ग्रन्थि) सूजे रहते हैं अथवा गले में लाली रहती है। शीत के साथ एकाएक ज्वर प्रारम्भ होता है। साथ ही सन्धियों में तीव्र पीडा होती है। ज्वर १०४ डिग्री तक रहता है, अरुचि, पिपासा, विबन्ध, नाड़ी की गति की शीघ्रता उत्पन्न होती है, मूत्र गाढ़ा तथा शरीर से स्वेद निकलता है। उससे खट्टी गन्ध निकलती है।

**सन्धियों में पीड़ा**—प्रायः बड़े सन्धियों में पीड़ा प्रारम्भ होती है। सभी जोड़ों में एक साथ विकार न होकर भ्रमणशील विकार होता है। एक जोड़ में पीड़ा २-३ दिन रहती है फिर उस सन्धि में पीड़ा कम होकर दूसरी सन्धि में पीड़ा होने लगती है। सन्धि को हिलाने ही से पीड़ा होती है। एक स्थिति में निश्चल पड़ा रहने से पीड़ा नहीं के बराबर होती है।

**हृदय**—इस ज्वर में विशेषतया विकृत होता है। हृदय के स्वाभाविक शब्दों में फरक उत्पन्न होता है। हृदय कुछ विस्तृत तथा रक्तभार कम होता है। श्वेतकण की संख्या बढ़ती है। रक्तकणों का शीघ्रता से नाश होता है।

**उपद्रव**—हृदय में प्रधान विकार होता है। हृदय के विकार युवावस्था में उपद्रव तथा बाल्यावस्था में रूप कहे जाते हैं ( बालकों में ज्वर होने पर उनमें सन्धिशोथादि न होकर हृदय के विकार ही अधिक होते हैं ), तापक्रम अत्यधिक बढ़ना, कभी २ ज्वर १०९ से ११० डिग्री तक पहुँचता है। इस दशा में प्रलाप, बेहोशी, कम्प, आदि लक्षण भी हो सकते हैं।

**ग्रन्थियां**—इस ज्वर में त्वचा के नीचे, चलस्थानों में सन्धियों के पास, हड्डियों के उत्सेध पर दिखाई देती हैं। बालकों में यह गाठें अधिक दीखती हैं। इन गाठों को दबाने से पीड़ा नहीं होती। ये कुहनी, जानु, गुल्फ, गुद्दी के पीछे अधिक दिखाई पड़ती है। न्यूमोनियां, फुफ्फुसावरणशोथ, मस्तिष्कावरणशोथ, वृक्कशोथ ये उपद्रव भी पाये जाते हैं। कभी २ इस रोग का एक अत्यन्त तीव्र प्रकार देखा जाता है जिसमें सन्धिशोथ आदि कम तथा हृदय के विकार अधिक होते हैं। यह रोग घातक होता है।

## रोगनिश्चिति—

( १ ) एकाएक शीत के साथ ज्वर का आक्रमण, सन्धियों में पीड़ा, खट्टी गन्ध का पसीना तथा आमवात का इतिहास ये सब रोग के निश्चायक लक्षण हैं।

( २ ) **उपशयात्मक-निदान—सोडा सैलिसिलास** देने से रोग में लाभ होने से भी रोग का निदान होता है। इसको **वातरक्त** ( यह ४० के बाद होता है सन्धियों में पीड़ा भ्रमणशील नहीं होती। आराम की स्थिति में भी पीड़ा होती रहती है ), **तीव्रअस्थिमज्जाशोथ** (इसमें ऊर्वस्थि तथा अन्तर्जङ्घिका का निचला सिरा नहीं आक्रान्त होता। ), **पूयमयता** ( रोगी को सदा शीत मालूम होती है। भ्रमणशीलता नहीं होती ), **औपसर्गिकमेह ( पूयमेह ) जन्य सन्धिशोथ** ( इसमें पूयमेह का पूर्ववृत्त, मूत्रमार्ग से रक्तस्राव, सन्धि के साथ ही साथ पार्श्ववर्ती धातुओं में ही विकार होता है। ज्वरादि मृदु होते हैं, विकृति सन्धियां अल्प होती हैं ) इन रोगों से पृथक् करना चाहिये।

**रोग की अवधि तथा साध्यासाध्यता**—चिकित्सा न करने पर रोग १½ मास में स्वयं ठीक होता है। पर इसके कारण हृदय में कुछ न कुछ खराबी हो जाती है जिसके कारण इसके आवेग आया करते हैं। कभी २ अतीव तीव्र ज्वर, हृदयविकार और फुफ्फुसावरण में शोथ ये घातक उपद्रव होते हैं। योग्य चिकित्सा करने से पुनरावर्त्तन नहीं आते।

## चिकित्सा—

रोगी को आराम से रखना, सन्धि को निश्चल करना, भोजन के लिये, दूध, बार्ली वाटर मक्खन, हार्लिक का दूध देना चाहिये। चाय, काफी, कोको न देवें। मुख की स्वच्छता, कभी-कभी मृदु विरेचन, खराब टांसिल को निकलवाना चाहिये।

## ओषधिचिकित्सा—

(१) **कैशोर गुग्गुल** अथवा **सिंहनाद-गुग्गुल** ४ रत्ती, रास्नादि क्वाथ से ६ बजे प्रातः सायम्।
(२) **हिङ्गुलेश्वर** दिन के ८ बजे तथा शाम के ५ बजे **मधु से** चाटना।
(३) सन्धियों पर **मदार का पत्ता** गरम करके लगाना।
(४) बीच २ में **हरीतकी चूर्ण** ६ माशे से विरेचन देना चाहिये।

### पाश्चात्य-चिकित्सा-प्रणाली के अनुसार चिकित्सा—

दिन में **सोडा सैलिसिलास** २७ ग्रेन २-२ घंटे पर, रात में ४-४ घंटे पर देना चाहिये। इसको निम्न योग के रूप में देना चाहिये—

**सोडा सैलिसिलास ग्रेन २०। सोडा बाइकार्ब ग्रेन ४०।**

दिन में प्रत्येक २-२ घंटे बाद रात में ४-४ घंटे पर रोग की तीव्रता होने पर (ज्वर उतरने तथा सन्धिशोथ आदि कम हो जांय तब) १२० ग्रेन दिन भर में ओषधि देनी चाहिये। इसके पश्चात् भी ६० ग्रेन प्रतिदिन के हिसाब से ओषधि एक सप्ताह तक देनी चाहिये।

जोड़ों को कुशा द्वारा स्थिर कर देना चाहिये। वेदना की अधिकता में **लिनिमेन्ट वेलाडोना** या **टिञ्चर ओपाई** को सन्धि पर रखकर ऊपर से रूई रखकर बांध देना चाहिये।

रोग दूर होने पर भी रोगी को कुछ समय तक विश्राम करना अधिक आवश्यक है। बल्य तथा लघु और सुपाच्य भोजन करना चाहिये। **कुचला** या इसका सत्व, **फेरोढोल** अथवा **मुक्तापिष्टी ½** रत्ती, **गुडूचीसत्व** १ माशा सुबह शाम सेवन करना चाहिये। शीत तथा कब्ज से बचना चाहिये। मुख की स्वच्छता पर अधिक ध्यान देना चाहिये। गरम कपड़े पहनना चाहिये। जिन दिनों में मौसिम में शीघ्र परिवर्तन होते हैं यथा बरसात तथा वसन्त, इसमें विशेष सतर्क रहना चाहिये।

इति सन्धिकज्वरवर्णनम्।

## अथ ग्रन्थिकज्वरवर्णनम्—

**पर्याय नाम—**अग्निरोहिणी, प्लेग, ताऊन।

**व्याख्या—वैसिलस पैस्टिस** से होने वाला एक तीव्र औपसर्गिक ज्वर है।

**इस रोग का कारण—वैसिलस पैस्टिस** नामका सूक्ष्म जीवाणु है। यह अण्डाकार होता है इसके दोनों सिरे अधिक रञ्जित होते हैं।

**संक्रमण—**यह रोग वास्तव में **चूहों** का है, मरक दशा में पिस्सू नाम्नी मक्षिका चूहों के शरीर पर रहती है इसके शरीर में असंख्य जीवाणु रहते हैं। उसके काटने से यह ज्वर उत्पन्न होता है। जब चूहे मरने लगते हैं तब इस रोग का प्रारम्भ जाना जाता है। इस दशा में चूहे भी अपनी जान की ममता से उस स्थान को छोड़कर चल देते हैं। अत एव प्लेग के समय चूहे दिखाई भी कम देते हैं।

पिस्सू एक कृष्णवर्ण (काला), चपटा कीट होता है, शरीर पर पंख नहीं होते, फुदक कर चलता है। जमीन से ६ इञ्च से अधिक नहीं फुदक सकता। यह गन्दे, अन्धेरे तथा सीलयुक्त स्थानों में अधिक रहता है। दिन को पिस्सू जमीन की दरारों में छिप जाता है। जो पिस्सू इस

रोग का अधिकतर संवहन करते हैं उनका नाम ज़ेनोप्सिला शोपिस ( Xenopsylla Cheopis. ) है।

पिस्सू सदा चूहों के शरीर पर रहता तथा उन्हीं से अपना निर्वाह करता है। पर जब चूहे मर जाते और बाकी स्थान छोड़कर अन्यत्र चले जाते हैं तब पिस्सू अपनी प्राणयात्रा के लिये मनुष्य को दंश करता है। इस रोग का एक चूहे से दूसरे चूहे पर तथा चूहे से मनुष्य पर संक्रमण इसी पिस्सू द्वारा होता है। इसका दूरवर्ती स्थानों में प्रसार केवल चूहे तथा पिस्सुओं द्वारा ही नहीं होता। मनुष्य जब रोगग्रस्त स्थान से अपने माल असबाब के साथ अन्य स्थान को जाता है तब उसके सामान के साथ पिस्सू भी चला जाता है और वहां के चूहों तथा मनुष्यों पर आक्रमण करके रोग का प्रसार करता है।

**सम्प्राप्ति**—पिस्सू के दंश द्वारा जीवाणु रोगी के चर्म में प्रविष्ट होते हैं अथवा पिस्सू दंश के स्थान पर जीवाणु युक्त मल त्याग करता है, जिसके कारण वहां पर खुजली होती है। इससे वहां पर क्षत बन जाता है और इस क्षत से जीवाणु मनुष्य-शरीर में प्रविष्ट होता है। दंश के स्थान के समीप रहने वाली लसीका ग्रन्थियों में शोथ उत्पन्न होता है। पैर पर ही पिस्सू प्रायः काटता है ( क्योंकि ६ इंच से अधिक कूद नहीं पाता) अतः जंघा के ऊपरी भाग की लसीका ग्रन्थियां अधिक फूलती हैं। यदि मनुष्य लेटा रहे उस दशा में यदि पिस्सू ग्रीवा में अथवा हाथ में दंश करे तो ग्रीवा अथवा कक्ष की लसीका ग्रन्थियां विकृत होती हैं। इस प्रकार की ग्रन्थि-वृद्धि **प्राथमिक लसीका ग्रन्थि-वृद्धि** ( Primary bubo प्राइमरी ब्यूबो ) कहलाता है। इसके बाद इन शोथयुक्त ग्रन्थियों सम्बन्धि लसीका ग्रन्थियां भी फूलती हैं, पर इनका शोथ पहली की अपेक्षा कम होता है। उनको **द्वितीय लसीका ग्रन्थि-वृद्धि** ( Secondary bubo **सेकेण्डरी ब्यूबो** ) कहते हैं। ग्रन्थियों के पास की धातु में भी शोथ, रक्तस्राव तथा तन्तुओं की वृद्धि ( Cell infiltration **सेल इनफिल्ट्रेसन** ) होती है। रक्त मार्ग से जीवाणुओं का प्रवेश होने पर संस्थानगत लसीका ग्रन्थियां फूलती हैं। उनको **तृतीयक लसीका-ग्रन्थि वृद्धि** ( Tertiary bubo **टशियरी ब्यूबो** ) कहा जाता है। प्रारम्भिक लसीका वृद्धि में लसीका ग्रन्थि में वृद्धि होने के ४-५ दिन बाद जीवाणुओं के विष के कारण सड़न उत्पन्न होता है। ग्रंथि मृदु हो जाती है और काटने पर उससे पूय तथा ग्रन्थि के सड़े-गले भाग निकलते हैं। द्वितीयक लसीका वृद्धि में सड़न नहीं होता न आस-पास के धातुओं में शोथ ही, ( जैसा कि प्राथमिक में होता है ) पाया जाता है। जीवाणु के प्रारम्भ में ही रक्त द्वारा शरीर में प्रवेश होने से, लसीका ग्रन्थियों में वृद्धि न होकर, आमाशय, यकृत, प्लीहा, अन्त्र, हृदय, फुफ्फुस, वृक्क, **रसकृत कलायें** ( Serus memberane ) इनमें प्रवेश करके रक्तस्राव तथा शोथ उत्पन्न करते हैं। इसके कारण, यकृत तथा प्लीहा बढ़ती है। ब्रांको न्यूमोनिया तथा रक्तवाहिनियों में रक्त जमना ये विकार उत्पन्न होते हैं। जीवाणु रक्त में प्रविष्ट होने के बाद सबसे अधिक बढ़ते हैं। मृत्यु के समय इनकी संख्या सबसे अधिक रहती है। श्वास मार्ग से फुफ्फुस में जब जीवाणु प्रविष्ट होते हैं तब दोनों फुफ्फुस विकृत होते हैं और इस समय ब्रांको न्यूमोनिया अथवा इन्फ्लुयेंजा ( वातश्लैष्मिकज्वर ) की भांति लक्षण उत्पन्न होते हैं।

**रक्तपरीक्षा में**—श्वेतकण २० हजार प्रति क्यूबिक मिलीमीटर में बढ़ते हैं, लालकणों की संख्या ६० लाख तक बढ़ती है। मृतजीवाणुओं से जो विष बनता है वह रक्त से परिभ्रमण करता हुआ रक्तवाहिनियों की अन्तःकला का नाश कर त्वचा, श्लैष्मिक त्वचा, रसयुक्त कला ( सीरस मेम्ब्रेन ) आदि में रक्तस्राव करता है तथा यकृत, हृदय और वृक्क में कृष्ण शोथ ( Cloudy Swelling ) **तथा क्लाउडी स्वेलिंग मेदापक्रान्ति** (Fatty degenaration) उत्पन्न होती है।

**लक्षण—"कक्षभागेषु ये स्फोटा जायन्ते मांसदारणाः। अन्तर्दाहज्वरकरा दीप्तपावकसन्निभाः ॥ सप्ताहाद्वा दशाहाद्वा पक्षाद्वा हन्ति. मानवम् । तामग्निरोहिणीं विद्यादसाध्यां सर्वदोषजाम् ॥**

कक्षभाग में ( वंक्षण तथा कक्षभाग में ) मांस को विदीर्ण करनेवाले, प्रज्वलित अग्नि के समान, अन्तर्दाह तथा ज्वर को उत्पन्न करने वाले, स्फोट उत्पन्न होते हैं । ७ वें, १० वें अथवा १५ दिन के अन्दर मनुष्य को यमालय का रास्ता दिखाते हैं । उसे अग्निरोहिणी कहते हैं । यह सर्वदोषज तथा असाध्य व्याधि है ।

जीवाणु—के प्रवेश होने के बाद ३ दिन में ( कभी-कभी २ से १५ दिन में भी ) रोग के लक्षण उत्पन्न होते हैं । **इस रोग के ४ प्रकार होते हैं—**

**१ क्षुद्र प्लेग—**में सौम्य स्वरूप का रोग होता है । दंश के स्थान पर विस्फोट उत्पन्न होता है । उस स्थान के पास की लसीका ग्रन्थियों में शोथ होता है । ज्वर भी मृदु होता है । रोगी के चलने-फिरने में बाधा नहीं होती । यह बहुत थोड़े रोगियों में दिखाई देता है ।

**२ ग्रन्थिक प्लेग—**यही प्रकार साधारणतया पाया जाता है । इसमें शीत के साथ ज्वर चढ़ता है । वह १०३-१०४ तक बढ़ता है । ज्वर के पूर्व शिर के पूर्व भाग में पीड़ा तथा बेचैनी, चित्त विभ्रम ये पूर्वरूप होते हैं । ज्वर १०४ तक पहुँचने पर बेचैनी तथा पीडा और चित्त विभ्रम और भी बढ़ते हैं । नेत्र लालिमायुक्त, मुख रक्तवर्ण, चलते समय पैर लड़खड़ाते हैं, रोगी तुतलाता है, सुस्ती, थकान तथा दौर्बल्य मालूम होता है । रोग प्रारम्भ होने के दूसरे दिन वंक्षण प्रदेश में **यदि दंश शरीर के ऊर्ध्वभाग में हुआ तो कक्ष वा ग्रीवा में** शोथ उत्पन्न होता है । अधिकतर ग्रन्थियां वंक्षण प्रदेश में ही निकलती हैं । ग्रीवा की ग्रन्थि का शोथ होना ( गिल्टी ) सबसे अधिक भयङ्कर तथा वंक्षण की ग्रन्थिवृद्धि सबसे कम हानिप्रद होती है । रोगी बाहु को दूर रखकर अथवा जङ्घा पर टाँग को सिकोड़कर रखता है जिससे रुग्ण अङ्ग पर भार न पड़े । दुर्बल रोगियों में दूसरे वा तीसरे दिन से हृदय दुर्बल, नाड़ी मन्द तथा शीघ्रगामिनी, रक्तभार कम, मूत्र की मात्रा कम, रक्त तथा अल्ब्यूमिनयुक्त, प्रलाप, मूर्च्छा तथा संन्यास ये लक्षण उत्पन्न होते हैं । रोगी छठे, सातवें दिन नश्वर संसार से सम्बन्ध छोड़ देता है । यदि रोग सौम्य स्वरूप का हुआ तो पाँचवें दिन से ज्वर शनैः २ कम होकर एकदम उतर जाता है तथा बढ़ी हुई लसीका ग्रन्थि ( गिल्टी ) की पीड़ा कम होती है । कभी २ वह बैठ जाती है । यदि ऐसा न हो तो दूसरे सप्ताह में उसमें पूय पड़ती है । पूय के कारण अनियमित ज्वर भी हो जाता है ।

**३ रक्तगत प्लेग—**यह कभी २ उपद्रव के रूप में भी होता है । ज्वरादि लक्षण इस प्रकार में अधिक तीव्र प्लीहा बढ़ती है, हृदयावसाद के लक्षण होते हैं । कुछ ही दिन में रोगी की जीवनलीला समाप्त होती है ।

**प्रधान स्वरूप का रोग—**शिर के सामने के भाग में तीव्र पीड़ा वमन तथा ज्वर के साथ प्रारम्भ होता है । शरीर के विविध अङ्गों में रक्तस्राव तथा श्वास की गति भी बढ़ती है । शरीर के सभी भागों में स्थित लसीका ग्रन्थियां फूलती हैं । इसमें प्रारम्भिक लसीका ग्रन्थि वृद्धि ( जिसे सम्प्राप्ति में देख चुके हैं ) नहीं होती । दो-तीन दिन में ही रोगी प्रलाप, संन्यास तथा अवसाद के कारण यमालय का पथिक बनता है ।

**४ फुफ्फुसगत प्लेग—**यह प्रधान तथा गौण स्वरूप का होता है । प्रारम्भिक ग्रन्थिवृद्धि ( गिल्टी ) यदि कक्ष अथवा ग्रीवा में प्रकट होवे तो इस प्रकार की अधिक सम्भावना होती है । इस प्रकार में रोगी के खांसने, छींकने । बातचीत करते तथा श्वास-प्रश्वास के समय असंख्य जीवाणु थूक वा उच्छ्वास के साथ बाहर निकल कर दूसरे मनुष्यों के श्वास-प्रश्वास मार्ग से

फुफ्फुस में प्रविष्ट होकर प्लेग उत्पन्न करते हैं। इस प्रकार के प्लेग में पिस्सू की आवश्यकता नहीं होती। जीवाणु के फुफ्फुस में प्रवेश होने पर निमोनिया की भाँति फुफ्फुस में घनता उत्पन्न हो जाती है। फुफ्फुस में जीवाणु बहुत बढ़ते हैं और उनके रक्त में मिलने से रक्तगत प्लेग उत्पन्न होता है। इस प्रकार में ज्वर शीत के साथ एकाएक प्रारम्भ होता है। शिरःशूल, पिण्डलियों में ऐठन, हाथ पैर में पीड़ा, कास, नाड़ी तथा श्वास की गति बढ़ना, रक्तभार कम, शरीर पर नीलिमा दीख पड़ना, थूक पतला तथा फेनयुक्त अधिक तथा रक्तवर्ण होता है। थूक में प्लेग के असंख्य जीवाणु रहते हैं। शरीर में स्थान २ पर रक्तस्राव भी होता है। प्राथमिक गिल्टी न निकलकर, त्वचा की ग्रन्थियां कुछ फूलती, प्लीहा बढ़ती है। फुफ्फुस में विकार (घनता आदि) बीच में होने के कारण उसके लक्षण बहुत अस्पष्ट होते हैं।

**आन्त्रगत प्रकार**—भी कभी २ पाया जाता है। इसमें गिल्टी नहीं निकलती, वमन, पित्तयुक्त रक्त मिले हुये, दुर्गन्धयुक्त पतले दस्त होते हैं। तन्द्रा, प्रलाप, मूर्च्छा, आक्षेप इत्यादि लक्षण इसमें होते हैं।

**त्वचागत प्रकार**—भी अत्यन्त कम होता है। इसमें चर्म में विद्रधि **जहरवाद** (Carbuncle **कारबंकल**), चर्मशोथ ये लक्षण अधिक होते हैं।

**उपद्रव**—न्यूमोनिया, जीवाणुमयता, रक्त-प्रवाह, गर्भवती स्त्रियों में गर्भ नष्ट होना, कर्णमूलिक शोथ, नेत्रशोथ (Pan opthalmitis **पैन आप्थलमाइटिस**) तथा विस्फोट, जहरवाद।

**अनुगामी विकार**—मूकता, शरीर की पेशियों का घात ये अनुगामी विकार होते हैं।

**निदान**—आस-पास चूहों के मरने का इतिहास, गिल्टी, ज्वर, मुख तथा नेत्रों की रक्तिमा, तुतलाना, फुफ्फुसगत प्रकार में रक्तवर्ण फेनयुक्त तथा अधिक मात्रा में थूक निकलना, रसायनशाला यदि समीप हो तो गिल्टी से (सुई द्वारा रस) या विस्फोट से स्राव लेकर रंजन करके सूक्ष्मदर्शकयन्त्र पर परीक्षा करने से प्लेग के जीवाणु मिलते हैं। उनको उचित माध्यम में (पोषक पदार्थ के विलयन में) रखकर वृद्धि भी कर सकते हैं।

**रक्तपरीक्षा**—श्वेतकणों की संख्या बढ़ती है और उसमें लिम्फोसाइट अधिक बढ़ते हैं। मृत्यु के पूर्व रक्त में सदा जीवाणु मिलते हैं। रक्तगत जीवाणुओं को सूक्ष्मदर्शक द्वारा देखा तथा उनका वर्धन किया जा सकता है।

**सापेक्ष निदान**—इसे उपदंश अथवा फिरंगजन्य लसीका वृद्धि (Climatic bubo **क्लाइमेटिक ब्यूबो**) से विषमज्वर, आन्त्रिक तथा निमोनिया से पृथक् करना चाहिये।

**साध्यासाध्यता**—प्रायः असाध्य रोग है। विशेषकर रक्तगत तथा फुफ्फुसगत प्लेग असाध्य होता है। ग्रन्थिक प्लेग में भी अधिकतर मृत्यु (६० से ७० प्रतिशत) होती है। स्थान की दृष्टि से ग्रीवा तथा कक्ष की गिल्टी अधिक घातक होती है। तन्द्रा, प्रलाप, नाड़ी की गति शीघ्र, रक्तभार में कमी, रक्त में जीवाणु मिलना, ज्वर का अत्यन्त तीव्र होना, शरीर में स्थान-स्थान पर रक्तस्राव होना ये इस रोग के असाध्यता-सूचक लक्षण हैं। पूय उत्पन्न होने के समय तक यदि रोगी को बचाया जा सके तो उसके जीवन की बहुत कुछ आशा हो सकती है।

## चिकित्सा—

**१ खाने के लिये—चण्डेश्वर रस** १ रत्ती की मात्रा में प्रातः, सायम् मधु से चटाना चाहिये।

**२ गिल्टी पर बांधने के लिये—नागफनी** का छिल्का उतार कर उसके गूदे पर **आमाहल्दी** का कल्क प्रलिप्त करके तथा गरम करके उसे ग्रन्थि पर बांधना। प्रतिदिन सुबह स्थान को उष्ण जल से स्वच्छ करके दूसरी **नागफनी** को पूर्व की भांति बनाकर लगाना चाहिये।

द्रवधातवो गृह्यन्ते । प्रवृद्धः, अग्निं संशम्य = शमयित्वा, वर्चोमिश्रः = पुरीषयुक्तः, वायुना-अधः प्रणुन्नः = अधः प्रेरितः । अथ सामान्यं रूपमाह-अतिसरति नदीवत् । अतिसारं तमाहुर्व्याधिं घोरमिति । यो रसादिद्रवधातुः, अतीव सरतीति = प्रकृतिमतिक्रम्य गुदाध्वना सरति, तं व्याधिमतिसारमाहुः । किंविधम् ? घोरम् = 'घोरं भीमं भयानकम्' इत्यमरः । अस्य संख्यामाह-षड्विधं तं वदन्तीति ॥ ५ ॥

यहां पर 'अपां धातुः' इन पदों में समास न करने से और 'अपाम्' इस पद में षष्ठी का बहुवचन होने से द्रव धातु कहने से जलांश-प्रधान रस, जल, मूत्र, स्वेद, मेद, कफ, पित्त तथा रक्त आदि द्रव धातुओं का ग्रहण करना चाहिये । 'संशम्य' पद का 'शान्त करके' । 'वर्चोमिश्र;' पद का 'विष्ठा से युक्त होते हुये' । 'अधः प्रणुन्नः' पदों का 'नीचे आने के लिये प्रेरित होकर' यह अर्थ समझना चाहिये ।

और यहां पर यह भी समझना चाहिये कि—जो साधारण रूप से नदी की भांति गुदा मार्ग से निकलता है वह अतिसार का साधारण रूप है । और जो रसादिक द्रव धातु अपनी प्रकृति को छोड़ कर अधिक रूप से नदी के प्रवाह के समान गुदा-मार्ग से निकलता है, उसे भयानक अतिसार रोग कहते हैं । और 'घोर' यह पद 'अतिसार' का विशेषण है इस का अर्थ 'भयानक' समझना चाहिये, क्यों कि 'अमरकोश' में—घोर, भीम तथा भयानक ये पर्यायवाची शब्द हैं, ऐसा कहा हुआ है । और अतिसार की संख्या—सम्प्राप्ति को बताने के लिये यह कहा गया है कि—'अतिसार छ प्रकार का होता है' ऐसा ऋषि लोग कहते हैं । यह और समझ लेना चाहिये ॥ ५ ॥

षड्विधत्वं विवृणोति—

**एकैकशः सर्वशश्चापि दोषैः शोकेनान्यः षष्ठ आमेन चोक्तः ॥ ६ ॥**

अतीसार के ६ प्रकार होने का विवरण—वातादिक तीनों दोषों से अलग २ उत्पन्न हुये तीन प्रकार के अर्थात् १ वातज, २ पित्तज, ३ कफज और तीनों दोषों के सन्निपात से उत्पन्न हुआ चौथे प्रकार का अर्थात् ४ सन्निपातज, शोक से उत्पन्न हुआ पांचवें प्रकार का अर्थात् ५ शोकज़ और छठां आम से उत्पन्न हुआ ६ आमज अतीसार होता है । इस भांति से अतीसार ६ प्रकार का होता है ॥ ६ ॥

अतीसारस्य सामान्यचिकित्सामाह—

**आमपक्वक्रमं हित्वा नातिसारे क्रिया यतः । अतोऽतिसारे सर्वस्मिन्नामं पक्वञ्च लक्षयेत् ॥७॥**

अतीसार की सामान्य चिकित्सा—अतीसार में आम तथा पक्व अवस्था के क्रम को छोड़ कर चिकित्सा नहीं की जाती है, अतः सम्पूर्ण अतीसारों में प्रथम आम तथा पक्व का निश्चय करना चाहिये॥

## अथामातिसारस्य क्रमचिकित्सा ।

तत्रामपक्वयोर्लक्षणमाह—

**संसृष्टमामैर्दोषैस्तु न्यस्तमप्सु निमज्जति । पुरीषं भृशदुर्गन्धि पिच्छिलं चामसंज्ञितम् ॥८॥**
**एतान्येव तु लिङ्गानि विपरीतानि यस्य वै । लाघवञ्च विशेषेण तं तु पक्वं विनिर्दिशेत् ॥९॥**

आमातीसार की क्रम चिकित्सा में आम और पक्व के लक्षण—आम दोष से युक्त मल ( विष्ठा ) जल में छोड़ देने पर डूब जाता है तथा उसमें अत्यन्त दुर्गन्ध होता है और वह अत्यन्त पिच्छिल (चिकना) होता है अत एव उसे 'आम मल' कहते हैं । और इन्हीं सब लक्षणों से विपरीत लक्षणों से युक्त अर्थात् जल में डालने पर उतराने वाला, अत्यन्त दुर्गन्ध तथा पिच्छिलता से रहित जो मल होता है उसे 'पक्व मल' कहते हैं । इसमें विशेष करके रोगी को शरीर तथा कोष्ठ में लघुता ( हल्कापन ) प्रतीत होती है ॥ ८–९ ॥

**न च संग्राहकं दद्यात्पूर्वमामातिसारिणे । अकाले संगृहीतस्तु विकारान्कुरुते बहून् ॥ १० ॥**
**दण्डकालसकाध्मानग्रहण्यर्शोभगन्दरान् । शोथपाण्डूवामयप्लीहगुल्ममेहोदरज्वरान् ॥ ११ ॥**

आमातीसार की अवस्था में रोगी को प्रथम संग्राहक ( मल को रोकने वाला ) औषध नहीं देना

चाहिये। क्योंकि असमय में अर्थात् आमावस्था में ही रोक देने से दण्डक[1] ( आक्षेपक वातभेद ), [2]अलसक, अफरा, ग्रहणी, ववासीर, भगन्दर, शोथ, पाण्डुरोग, प्लीहा, गुल्म, प्रमेह, उदर रोग तथा ज्वर ऐसे अनेक प्रकार के रोग उत्पन्न हो जाते हैं ॥ १०–११ ॥

**डिम्भस्थः स्थविरस्थश्च वातपित्तात्मकश्च यः। क्षीणधातुवलश्चापि वहुदोषोऽतिनिस्रुतः॥**
**आमोऽपि स्तम्भनीयः स्यात्पाचनान्मरणं भवेत् ॥ १२ ॥**

किन्तु जो अतिसार वालक तथा वृद्ध को हुआ हो, या वात-पित्तात्मक ( वात-पित्तजन्य ) हो अथवा क्षीण धातु तथा वल वाले को हुआ हो किं वा अधिक दोषयुक्त हो वा अधिक निकलने वाला हो तो उसे आमावस्था रहने पर भी रोक देना चाहिये, क्योंकि–उक्त अवस्था में आमदोष का पाचन कराने से रोगी की मृत्यु होती है अर्थात् जव तक आम का पाचन हो तव तक रोगी मर जाता है ॥

**लङ्घनमेकं मुक्त्वा न चान्यदस्तीह भेषजं वलिनः।**
**समुदीर्णदोषनिचयं तत्पाचयेत्तथा च शमयेत् ॥ १३ ॥**

अतीसार में वलवान् रोगी के लिये एक उपवास को छोड़ कर अन्य कोई दूसरी चिकित्सा उत्तम नहीं है, क्योंकि—उपवास वढ़े हुये दोषों को पचाता है तथा शान्त भी करता है ॥ १३ ॥

जलविधानम्—

**धान्याम्बुभ्यां शृतं तोयं तृष्णादाहातिसारिणे।**
**ह्रीवेरशृङ्गवेराभ्यां मुस्तपर्पटकेन वा। मुस्तोदीच्यशृतं शीतं प्रदातव्यं पिपासवे ॥ १४ ॥**

अतीसार रोगी के लिये जल पीने का विधान—जो अतीसार रोगी प्यास तथा दाह से दुःखित हो रहा हो उसके लिये १—धनिया तथा सुगन्धवाला डाल कर औटाया हुआ शीतल जल २—या सुगन्धवाला तथा सोंठ डाल कर ३—वा नागरमोथा और पित्तपापड़ा डाल कर ४—किंवा नागरमोथा तथा सुगन्धवाला डाल कर औटाया हुआ शीतल जल पीने को देना चाहिये ॥ १४ ॥

***लङ्घन एव दोषदुःसहपिपासायां, दोषपाकार्थं षडङ्गविधिनाऽर्द्धं शृतं योगचतुष्टयमाह—धान्येति ॥ १४ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—लङ्घन करने पर दोष की प्रवलता से दुःसह प्यास लगने पर अतीसार रोगी के दोषों को पचानेके लिये पूर्वोक्त षडङ्ग-परिभाषा की विधि से आधा-औटा कर शीतल किया हुआ जल देने के लिये धान्यादिक ४ योगों को 'धान्याम्बुभ्याम्' इत्यादिक श्लोक से कहते हैं ॥ १४ ॥

लङ्घनान्ते भोजनमाह—

**हितं लङ्घनमेवादौ पूर्वरूपेऽतिसारिणे। कार्यं वाऽनशनस्यान्ते प्रद्रवं लघु भोजनम् ॥१५॥**

लङ्घन के अन्त में भोजन विधि—अतीसार के पूर्वरूपावस्था में रोगी को प्रथम लङ्घन (उपवास) कराना ही हितकर होता है और लङ्घन के अन्त में द्रव रूप में लघु अन्न भोजन कराना चाहिये ॥

पथ्यादिक्वाथमाह—

**पथ्यादारुवचामुस्तैर्नागरातिविषाऽन्वितैः। आमातिसारनाशाय क्वाथमेभिः पिवेन्नरः ॥१६॥**

पथ्यादिक्वाथ—हरड़, देवदारु, वच, नागरमोथा, सोंठ तथा अतीस इन सवों का क्वाथ वना कर आमातिसार को दूर करने के लिये रोगी को पिलाना चाहिये ॥ १६ ॥

पाठादिचूर्णमाह—

**पाठाहिङ्ग्वजमोदोग्रापञ्चकोलाह्वजं रजः। उष्णाम्बुपीतं सरुजं जयत्यामं ससैन्धवम् ॥१७॥**

---

१. पाणिपादशिरःपृष्ठश्रोणीः स्तम्भाति मारुतः। दण्डवत् स्तब्धगात्रस्य दण्डकः सोऽनुपक्रमः॥ इसका अर्थ वातव्याध्यधिकार में किया जायगा।

२. कुक्षिरानह्यतेऽत्यर्थं प्रताम्यत्यथ कूजति। निरुद्धो मारुतश्चैव कुक्षावुपरि धावति॥ वातवर्चोनिरोधश्च यस्यात्यर्थं भवेदपि। तस्यालसकमाचष्टे तृष्णोद्गारौ च यस्य तु॥ इसका अर्थ जठराग्निविकाराधिकार में किया जायगा।

पाठादिचूर्णम्—पाढ़, भुनी हींग, अजमोद, वच, पञ्चकोल ( पीपर, पीपरामूल, चव्य, चीता, सोंठ ), सेंधानमक इन सबों का चूर्ण बनाकर गरम जल से खाने पर दर्द के सहित आमातिसार नष्ट हो जाता है ॥ १७ ॥

हरीतक्यादिकल्कमाह—

**हरीतकी सातिविषा हिङ्गु सौवर्चलं वचा। सैन्धवञ्चापि संपिष्य पाययेदुष्णवारिणा ॥१८॥**
**आमातिसारयोगोऽयं पाचयित्वा चिकित्सति। आमातिसारो योगेन यस्त्वेतेन न शाम्यति ॥**
**न तं योगशतेनापि चिकित्सति चिकित्सकः ॥ २० ॥**

हरीतक्यादिकल्क—हरड़, अतीस, भुनी हींग, काला निमक, वच तथा सेंधा नमक इन सबोंको जल से पीस कर गरम जल के साथ घोल कर पिलाना चाहिये। यह योग आम को पचा कर आमातिसार को दूर करता है। और जो आमातिसार इस योग से भी नहीं शान्त होता है, उसे वैद्य इससे अतिरिक्त अन्य सैकड़ों योगों से भी नहीं शान्त कर सकता है ॥ १८–२० ॥

वत्सकादिक्वाथमाह—

**वत्सकातिविषाबिल्वं मुस्तकं बालकं शटी। अतीसारं जयेत्सामं चिरजं रक्तशूलजित् ॥२१॥**

वत्सकादिक्वाथ—कुड़े की छाल, अतीस, कच्चे बेल की गिरी, नागरमोथा, सुगन्धवाला और कचूर इन सबों का क्वाथ बना कर पीने से बहुत दिन का उत्पन्न हुआ अतीसार, आमातिसार, रक्तातिसार तथा शूल नष्ट हो जाता है ॥ २१ ॥

शुण्ठीपुटपाककल्कावाह—

**एरण्डरससम्पिष्टं पक्वमामञ्च नागरम्। आमातिसारशूलघ्नं पाचनं दीपनं परम् ॥ २२ ॥**

शुण्ठी-पुटपाक तथा शुण्ठी-कल्क—रेंड़ के पत्तों के रस के साथ सोंठ पीस कर पुटपाक की रीति से पकाकर अथवा कच्चा ही कल्क सेवन करने से आमातिसार तथा शूल नष्ट हो जाता है। और यह अत्यन्त पाचन तथा अग्निदीपक होता है ॥ २२ ॥

***नागरस्य पुटपाकः कल्कश्च ॥ २२ ॥**

यहां पर यद्यपि मूल में नहीं कहा गया है तथापि 'सोंठ का पुटपाक तथा कल्क बनाना' वैद्यों के संप्रदाय से समझ लेना चाहिये ॥ २२ ॥

धान्यादिपञ्चकक्वाथमाह—

**धान्यबालकबिल्वाब्दनागरैः पाचितं जलम्। आमशूलविबन्धघ्नं पाचनं दीपनं परम् ॥२३॥**

धान्यादिपञ्चकक्वाथ—१ धनिया, २ सुगन्धवाला, ३ कच्चे बेल की गिरी, ४ नागरमोथा, ५ सोंठ इन ५ ओषधियों का क्वाथ बना कर पीने से आम, शूल तथा विबन्ध नष्ट हो जाता है। और यह क्वाथ आम को अधिक पचाने वाला तथा अत्यन्त अग्निदीपक होता है ॥ २३ ॥

धान्यादिचतुष्कक्वाथमाह—

**पित्ते धान्यचतुष्कन्तु शुण्ठीत्यागाद्वदन्ति हि। रक्तेऽपि पित्तसाधर्म्याद्देयं धान्यचतुष्टयम्॥२४॥**

इत्यामातिसारचिकित्सा—

धान्यादि-चतुष्क क्वाथ—यदि पित्त की अधिकता हो तो धान्यादिपञ्चक क्वाथ के द्रव्यों में से सोंठ के निकाल देने पर धनिया आदि ४ वस्तुओं का धान्यादि-चतुष्क नामक क्वाथ देने के लिये वैद्य लोग कहते हैं। और पित्त के समान सभी धर्म होने से रक्तातिसार में भी उसी सोंठ रहित धान्यादि-चतुष्क का क्वाथ देना बताते हैं ॥ २४ ॥

## अथ पक्वातीसारचिकित्सा।

तत्र लोध्रादिचूर्णमाह—

**सलोध्रं धातकीबिल्वमुस्ताऽऽम्रास्थिकलिङ्गकम्। पिबेन्माहिषतक्रेण पक्वातीसारनाशनम् ॥**

पक्वातीसार चिकित्सा में लोध्रादि चूर्ण—लोध, धाय का फूल, बेल की गिरी, नागरमोथा, आम

की गुठली और इन्द्रजौ इन सबोंका चूर्ण भैंस के तक्र ( छाछ ) के साथ खिलाने से पक्वातीसार नष्ट हो जाता है ॥ २५ ॥

समङ्गादियोगचतुष्टयमाह—

**समङ्गा धातकीपुष्पं मञ्जिष्ठा लोध्र एव च । शाल्मलीवेष्टको लोध्रो दाडिमद्रुफलत्वचौ ॥२६॥**
**आम्रास्थिमध्यं लोध्रश्च बिल्वमध्यं प्रियङ्गु च । मधुकं शृङ्गवेरञ्च दीर्घवृन्तत्वगेव च ॥२७॥**
**चत्वार एते योगाः स्युः पक्वातीसारनाशनाः । ते योगा उपयोज्याः स्युः सक्षौद्रास्तण्डुलाम्बुना ॥**

समङ्गादिक ४ योग—१ लज्जावती ( लजारू ), धाय का फूल, मजीठ और लोध इन सबोंके चूर्ण को समङ्गादि चूर्ण कहते हैं ।

२ मोचरस, लोध, अनार की छाल, अनार के फल का छिलका इन सबों के चूर्ण को शाल्मलीवेष्टकादि चूर्ण कहते हैं ।

३ आम की गुठली की मींगी, लोध, वेल की गिरी और फूलप्रियङ्गु इन सबों के चूर्ण को आम्रास्थ्यादि चूर्ण कहते हैं ।

४ मुलेठी, सोंठ, सोनापाठा की छाल इन सबों के चूर्ण को मधुकादि चूर्ण कहते हैं ।

ये चारों योग पक्वातीसार को नष्ट करने वाले होते हैं । और इन योगों का सेवन चावल के धोवन के साथ शहद में मिला कर करना चाहिये ॥ २६–२८ ॥

***समङ्गा = लज्जालुः । शाल्मलीवेष्टको = मोचरसः । दाडिमस्य-द्रुमफलयोस्त्वचौ । प्रियङ्गोर्नपुंसकत्वमत्र फले वर्त्तमानत्वात् । शृङ्गवेरमत्र शुण्ठी । दीर्घवृन्तः = श्योनाकस्तस्य त्वचः । समङ्गादीनि चत्वारि चूर्णानि ॥ २६–२८ ॥**

यहां पर 'समङ्गा' पद का 'लज्जावती' । 'शाल्मलीवेष्टक' पद का 'मोचरस' । 'दाडिमद्रुफलत्वचौ' पद का 'अनार की छाल, अनार के फल का छिलका' । अर्थ समझना चाहिये । और 'प्रियङ्गु' शब्द का नपुंसक लिङ्ग में जो प्रयोग किया गया है, वह फल का ग्रहण करने के लिये समझना चाहिये । 'शृङ्गवेर' पद का 'सोंठ' । 'दीर्घवृन्त' पद का 'सोनापाठा' अर्थ समझना चाहिये । और यहां पर 'समङ्गादिक ४ चूर्णों का वर्णन किया गया है' ऐसा समझना चाहिये ॥ २६–२८ ॥

गङ्गाधरक्वाथमाह—

**कञ्चटदाडिमजम्बू-शृङ्गाटकपत्रबिल्वबर्हिष्ठम् ।**
**जलधरनागरसहितं गङ्गामपि वेगवाहिनीं रुन्ध्यात् ॥ २९ ॥**

गङ्गाधर क्वाथ—जल चौलाई-अनार-जामुन-सिंगाड़ा इन चारों के पत्ते, सुगन्धवाला, नागरमोथा और सोंठ इन सबों का क्वाथ बना कर पीने से गङ्गा के समान प्रवाहयुक्त भयङ्कर अतीसार नष्ट हो जाता है ॥ २९ ॥

***कञ्चटः = [ चौराई ] शाकस्य भेदः । कञ्चटादिभिश्चतुर्भिः पत्रशब्दः सम्बद्ध्यते । बर्हिष्ठं = बालकम् ॥ २९ ॥**

यहां पर 'कञ्चट' पद का 'चौलाई शाक का भेद 'जलचौलाई' अर्थ समझना चाहिये । और 'कञ्चटादिक ४ ओषधियों के साथ 'पत्र' शब्द का संबन्ध होने से चारों के पत्ते ही लिये जाते हैं । तथा 'बर्हिष्ठ' पद का 'सुगन्धवाला' अर्थ समझना चाहिये ॥ २९ ॥

गङ्गाधरचूर्णमाह—

**मोचरसमुस्तनागर-पाठाऽरलुधातकीकुसुमैः । चूर्णं मथितसमेतं रुणद्धि गङ्गाप्रवाहमपि सद्यः**

गङ्गाधर चूर्ण—मोचरस, नागरमोथा, सोंठ, पाढ़, सोनापाठा तथा धाय का फूल इन सबों का चूर्ण 'मथित' संज्ञक दही के साथ सेवन करने से गङ्गा के प्रवाह के समान भयङ्कर अतीसार तत्काल बन्द हो जाता है ॥ ३० ॥

***अरलुः = सोनापाठा । मथितं = निर्जलं दधि वस्त्रपूतम् ॥ ३० ॥**

यहां पर 'अरलु' पद का 'सोनापाठा' तथा 'मथित' पदका 'बिना जल डाले मथकर कपड़े से छाना हुआ दही' अर्थ समझना चाहिये ॥ ३० ॥

द्वितीयगङ्गाधरचूर्णमाह—

**मुस्ता वत्सकबीजं मोचरसो विल्वधातकीलोध्रम् ।**
**गुडमथितसंप्रयुक्तं गङ्गामपि वेगवाहिनीं रुन्ध्यात् ॥ ३१ ॥**

दूसरा गङ्गाधर चूर्ण—नागरमोथा, इन्द्रजौ, मोचरस, बेल की गिरी, धाय का फूल और लोध इन सबों का चूर्ण गुड़ मिले हुये मथित संज्ञक दही के साथ सेवन करने से गङ्गा के समान वेगपूर्वक वहने वाला अतीसार रुक जाता है ॥ ३१ ॥

वृद्धगङ्गाधरचूर्णमाह—

**मुस्ताऽरलुकशुण्ठीभिर्धातकीलोध्रवालकैः । विल्वमोचरसाभ्यां च पाठेन्द्रयववत्सकैः ॥३२॥**
**आम्रबीजसमङ्गाऽतिविषायुक्तैश्च चूर्णितैः । मधु तण्डुलपानीयं पीतं हन्ति प्रवाहिकाम् ॥३३॥**
**हन्ति सर्वानतीसारान् ग्रहणीं हन्ति वेगतः । वृद्धगङ्गाधरं चूर्णं रुन्ध्याद्गीर्वाणवाहिनीम् ॥३४॥**

वृद्धगङ्गाधर चूर्ण—नागरमोथा, सोनापाठा, सोंठ, धाय का फूल, लोध, सुगन्धवाला, बेल की गिरी, मोचरस, पाढ़, इन्द्रजौ, कुड़े की छाल, आम की गुठली, लज्जालू तथा अतीस इन सबों का चूर्ण शहद और चावल के धोवन के साथ मिला कर पीने से प्रवाहिका, सभी प्रकार के अतीसार तथा ग्रहणी नष्ट हो जाती है । इस वृद्ध गङ्गाधर चूर्ण का सेवन करने से गङ्गा के प्रवाह के समान वेगपूर्वक वहता हुआ भी अतीसार बन्द हो जाता है ॥ ३२–३४ ॥

अङ्कोलकल्कमाह—

**अङ्कोलमूलकल्क-स्तण्डुलपयसा समाक्षिकः पीतः ।**
**सेतुरिव वारिवेगं झटिति निरुन्ध्यादतीसारम् ॥ ३५ ॥**

अङ्कोलकल्क—अङ्कोल के जड़ की छाल को जल के साथ पीसकर शहद और चावल के धोवन के साथ पीने से जैसे सेतु ( बांध ) बांध देने से जल का प्रवाह झट से रुक जाता है, उसी भांति अतीसार का वेग रुक जाता है ॥ ३५ ॥

***अङ्कोलः = 'ढेला' इति प्रसिद्धः ॥ ३५ ॥**

यहां पर 'अङ्कोल' पद से 'ढेला' नाम से प्रसिद्ध द्रव्य का वोध करना चाहिये ॥ ३५ ॥

कुटजाष्टकावलेहमाह—

**कुटजत्वक्तुलामार्द्रां द्रोणनीरे पचेद्भिषक् । पादशेषं शृतं नीत्वा वस्त्रपूतं पुनः पचेत् ॥३६॥**
**लज्जालुर्धातकी विल्वं पाठा मोचरसस्तथा । मुस्ता चातिविषा चैव चूर्णमेषां पलं पलम् ॥३७॥**
**निक्षिप्य विपचेत्तावद् यावद्दर्वी प्रलिप्यते । जलेन च्छागदुग्धेन पीतो मण्डेन वा जयेत् ॥३८॥**
**घोरान्सर्वानतीसारान्नानावर्णान्सवेदनान् । असृग्दरं समस्तञ्च तथाऽर्शांसि प्रवाहिकाम् ॥३९॥**

[1]कुटजाष्टकावलेह—कुड़े की छाल गीली एक तुला ( ४०० तोले ) लेकर एक द्रोण ( १०२४

---

१. जिस प्रकार अपने आयुर्वेद में कुटज का प्रत्येक प्रकार के अतीसार, प्रवाहिका तथा ग्रहणी इत्यादि विकारों पर मुक्तहस्त से अवलेह, पुटपाक, क्वाथ तथा चूर्ण इत्यादि के रूप में प्रयोग किया जाता है उसी प्रकार आजकल पाश्चात्त्य विद्वान् भी इसका उपयोग प्रवाहिका इत्यादि पर निःसंकोच करने लगे हैं । अंग्रेजी में भी इसका कुर्ची ( Kurchi ) यही नाम रूढ हो गया है। यों तो इसका वनस्पतिशास्त्र में होलारीना एण्टीडिसेन्ट्रिका ( Holarrhena antidysenterica ) यह नाम है । पाश्चात्त्य विज्ञान-वेत्ताओं ने 'इसमें कोनेसाइन ( Connessine ), कुर्चीसाइन ( Curchicine ) और कुर्चीन ( Kurchine ) नामक तीन अलकलायड्स होते हैं' ऐसा माना है । छाल में इनका प्रमाण १–५ प्रतिशत तथा बीज में ०.०२५ प्रतिशत होता है ।

आजकल कुटज का प्रयोग चूर्ण की गोलियों के स्वरूप में प्रवाहीसत्त्व ( Liquid extract ) के रूप में, कोनेसाइन नामक अल्कलायड् के रूप में या सम्पूर्ण अल्कलायड् ( Total al-

तोले ) जल में पकावै, जब चतुर्थांश जल शेष रह जाय तब उतार कर कपड़े से छान लेवै, पुनः उसे चूल्हे पर रख कर पकावै, और उसमें लज्जालू, धाय का फूल, बेल की गिरी, पाढ़, मोचरस, नागरमोथा तथा अतीस इन सबों का चूर्ण प्रत्येक चार २ तोले लेकर छोड़ देवै, और तब तक पकाते २ गाढ़ा करै कि जब तक अवलेह की भांति होकर करछली में न लगने लगै। पश्चात् सिद्ध होने पर उतार कर इस अवलेह का जल या बकरी के दूध अथवा मांड के साथ सेवन करने से वेदना से युक्त अनेक वर्ण के भयङ्कर संपूर्ण अतीसार, संपूर्ण रक्तप्रदर, बवासीर तथा प्रवाहिका ये सब नष्ट हो जाते हैं ॥ ३६-३९ ॥

आमलकालवालमाह—

**कृत्वाऽऽलवालं सुदृढं पिष्टैरामलकैर्भिषक्। आर्द्रकस्य रसेनाशु पूरयेन्नाभिमण्डलम् ॥४०॥ नदीवेगोपमं घोरं प्रवृद्धं दुर्द्धरं नृणाम्। सद्योऽतीसारमजयं नाशयत्येष योगराट् ॥ ४१ ॥**

आँवलोंका आलवाल ( घेरा )—वैद्य को चाहिये कि वह आंवलों को जल में पीसकर रोगी की नाभि के चारों तरफ ऊंची सी एक मेंडी ( घेरा ) बना देवै पश्चात् अदरख के रस से उसे शीघ्र भर देवै। इस योग से नदी के वेग के समान नहीं रुकने वाला, भयङ्कर, अत्यन्त बढ़ा हुआ, दुर्जय भी अतीसार रोग नष्ट हो जाता है। क्योंकि यह सर्वोत्तम उपाय है ॥ ४०-४१ ॥

पाठायालवालमाह—

**पाठा पिष्टा च गोदध्ना तथा मध्यत्वगाम्रजा। अतीसारं व्यथादाहं हन्त्येवाशु न संशयः॥४२॥**

पाठाद्यालवाल—पाढ़ तथा आम की गुठली की मींगी इन दोनों को गौ के दही के साथ पीसकर पूर्वोक्त रीति से नाभि के चारो तरफ घेरा बना कर उसके अन्दर अदरख का रस भर देने से व्यथा तथा दाह युक्त अतीसार नष्ट हो जाता है। कोई २ पाढ तथा आम की गुठली की मींगी को गौ के दही के साथ पीसकर पान करने के लिये कहते हैं ॥ ४२ ॥

## अथ वातातिसारस्य लक्षणमाह—

**अरुणं फेनिलं रूक्षमल्पमल्पं मुहुर्मुहुः। शकृदामं सरुक्शब्दं मारुतेनातिसार्यते ॥ ४३ ॥**

वातातिसार के लक्षण—वात के दोष से उत्पन्न हुये अतीसार में किञ्चित् लाल रङ्ग का, फेन से युक्त, रूक्ष, थोड़ा २, बारम्बार आम ( अपक ) मल निकलता है। और मल निकलते समय शब्द होता है तथा गुदा में पीड़ा होती है। ये सब लक्षण वातातीसार वाले रोगी को होते हैं॥४३॥

***अरुणम्=ईषद्रक्तम्। शकृत्=पुरीषम्। सरुक्शब्दम्=शब्दो गुदे, तत्साहचर्याद्रुगपि गुद एव बोद्धव्या ॥ ४३ ॥**

यहां पर 'अरुणम्' पद का 'किंचित् लाल रङ्ग का'। 'शकृत्' पद का 'मल ( विष्ठा )' अर्थ समझना चाहिये। और 'सरुक्शब्दम्' पद का 'गुदा में मल निकलने के समय शब्द होता है तथा गुदा में पीड़ा होती है' यह अर्थ समझना चाहिये। और जब कि शब्द गुदा में होता है तब

---

'koloids ) के स्वरूप में होता है। चूर्ण और प्रवाही सत्त्व का उपयोग मुख द्वारा होता है। चूर्ण की मात्रा ६० ग्रेन तथा सत्त्व की मात्रा १. २ ड्राम की होती है। कोनेसाइन तथा पूर्ण अल्कलायड्स उपत्वचा में या पेशी में इन्जेक्शन द्वारा १. २ ग्रेन की मात्रा में दिये जाते हैं। पूर्ण अल्कलायड्स मुखद्वारा भी दिये जाते हैं। इन्जेक्शन साधारणतया १० रोज तक लगातार दिये जाते हैं।

आजकल बाजार में कुटज की बनी बनाई कई औषधियां मिलती हैं। यथा—Kurchisol ( Bengal chemical ), Kurchiloid ( Union drug co ), Curchidin Tab, ets. ( Dr. Boses Laboratary ), kurchi bark extract, Burroughs well come and Co ), इत्यादि। इनमें विशेषता यह है कि इनमें कुल अल्कलायड्स की मात्रा निश्चित रहती है।

इसी के साथ 'रुक् ( वेदना ): शब्द का भी पाठ होने से 'वेदना भी गुदा में होती है' यही मानना उचित है ॥ ४३ ॥

वातातीसारस्य चिकित्सामाह—

**वचा चातिविषा मुस्तं बीजानि कुटजस्य च। श्रेष्ठः कषाय एतेषां वातातीसारशान्तये ॥४४॥**

वातातिसार की चिकित्सा—वच, अतीस, नागरमोथा, इन्द्रजौ इन सबों का क्वाथ बना कर पीना वातजन्य अतीसार के लिये उत्तम होता है ॥ ४४ ॥

पित्तातिसारस्य लक्षणमाह—

**पित्तात्पीतं शकृद्रक्तं दुर्गन्धि हरितं द्रुतम्। गुदपाकतृषामूर्च्छादाहयुक्तं प्रवर्त्तते ॥ ४५ ॥**

पित्तातिसार के लक्षण—पित्तजन्य अतीसार में रोगी का मल पीला, लाल वा हरे रंग का, दुर्गन्धयुक्त तथा पतला निकलता है। और गुदा का पकना, प्यास, मूर्च्छा तथा दाह ये सब भी होते हैं ॥ ४५ ॥

## अथ पित्तातिसारस्य चिकित्सा।

तत्र बिल्वादिकाथमाह—

**बिल्वशक्रयवाम्भोदवालकातिविषाकृतः। कषायो हन्त्यतीसारं सामं पित्तसमुद्भवम् ॥४६॥**

पित्तातीसार की चिकित्सा में बिल्वादि क्वाथ—बेल की गिरी, इन्द्रजौ, नागरमोथा, सुगन्धवाला तथा अतीस इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से आमदोषयुक्त पित्तजन्य अतीसार नष्ट हो जाता है ॥ ४६ ॥

रसाञ्जनादिचूर्णमाह—

**रसाञ्जनं सातिविषं कुटजस्य फलत्वचम्। धातकीं शृङ्गवेरञ्च पाययेत्तण्डुलाम्बुना ॥ ४७ ॥**
**निहन्ति मधुना पीतं पित्तातीसारमुल्बणम्। अग्निं सन्दीपयेदेतच्छूलमाशु निवारयेत् ॥४८॥**

रसाञ्जनादि चूर्ण—रसौत, अतीस, कुडे का फल तथा छाल, धाय का फूल, सोंठ इन सबों का चूर्ण बना कर शहद तथा चावल के धोअन के साथ सेवन करने से भयङ्कर पित्तातीसार नष्ट हो जाता है। और यह अग्नि को प्रदीप्त करने वाला तथा शूल को शीघ्र नष्ट करने वाला होता है ॥ ४७–४८ ॥

पित्तातीसारभेदस्य रक्तातीसारस्य लक्षणं संप्राप्तिश्चाह—

**पित्तकृन्ति यदाऽत्यर्थं द्रव्याण्यश्नाति पैत्तिके। तदाऽस्य जायतेऽभीक्ष्णं रक्तातीसार उल्बणः॥**

पित्तातीसार के भेद रक्तातीसार का लक्षण तथा संप्राप्ति—पित्तजन्य अतीसार होने पर जब रोगी निरन्तर पित्तकारक पदार्थों का अधिक सेवन करता है तब उसे भयङ्कर रक्तातीसार उत्पन्न होता है ॥ ४९ ॥

## अथ रक्तातीसारचिकित्सा।

तत्र कुटजदाडिमक्वाथमाह—

**वत्सकत्वग्दाडिमतरु-शलाटुफलसम्भवा त्वक् च। त्वग्युगलं पलमानं विपचेदष्टांशसंमिते तोये॥**
**अष्टमभागं शेषं क्वाथं मधुना पिबेत्पुरुषः। रक्तातिसारमुल्बणमतिशयितं नाशयेन्नियतम् ॥**

रक्तातीसार की चिकित्सा में कुटजदाडिम क्वाथ—कुड़े की छाल तथा अनार के कच्चे फल का छिल्का ये दोनों २ तोले लेकर अठगुने ( ३२ तोले ) जल में पकावै। जब अष्टमांश ( ४ तोले ) जल शेष रह जाय तब उतार कर शहद डालकर पीने से अत्यन्त भयङ्कर भी रक्तातीसार निश्चय दूर हो जाता है ॥ ५०–५१ ॥

कुटजादिकाथमाह—

**कुटजातिविषामुस्तावालकं लोध्रचन्दनम्। धातकी दाडिमं पाठा क्वाथमेषां समाक्षिक म् ॥**

पिबेद्रक्तातिसारे तु दाहशूलप्रशान्तये । कुटजादिकषायोऽयं सर्वातीसारनाशनः ॥ ५३ ॥

कुटजादिक्वाथ—कुड़े की छाल, अतीस, नागरमोथा, सुगन्धवाला, लोध, लालचन्दन, धाय का फूल, अनार की छाल और पाढ़ इन सबों का क्वाथ बनाकर उसमें शहद मिलाकर रक्तातीसार में दाह तथा शूल को दूर करने के लिये पीना उत्तम होता है। और यह कुटजादि क्वाथ सम्पूर्ण अतीसारों को नष्ट करने वाला होता है ॥ ५२-५३ ॥

तिलकल्कमाह—

कल्कस्तिलानां कृष्णानां शर्करापञ्चभागिकः । आजेन पयसा पीतः सद्योऽतीसारनाशनः ॥

तिलकल्क—काले तिलों का कल्क ( चटनी ) बना कर उसमें पांचवां भाग सफेद शक्कर मिला कर बकरी के दूध के साथ सेवन करने से तत्काल अतीसार नष्ट हो जाता है ॥ ५४ ॥

वत्सकादिक्वाथमाह—

सवत्सकः सातिविषः सबिल्वः सोदीच्यमुस्तश्च कृतः कषायः ।
सामे सशूले सहशोणिते च चिरप्रवृत्तेऽपि हितोऽतिसारे ॥ ५५ ॥

वत्सकादिक्वाथ—कुड़े की छाल, अतीस, बेल की गिरी, सुगन्धवाला तथा नागरमोथा इन सबों का क्वाथ बना कर पीना आमदोष, शूल तथा रक्त युक्त एवम् बहुत दिनों के उत्पन्न हुए अतीसार में लाभदायक होता है ॥ ५५ ॥

कृष्णमृदादिकल्कमाह—

कृष्णमृन्मधुकं लोध्रं कौटजं तण्डुलाम्बुना । पीतमेकत्र सक्षौद्रं रक्तसंग्राहणं परम् ॥ ५६ ॥

कृष्णमृदादिकल्क—काली मिट्टी, मुलेठी, लोध, इन्द्रजौ ( अथवा कुड़े की छाल ) इन सबों को पीस कर कल्क ( चटनी ) बना लेवें, पश्चात् शहद मिला कर चावल के धोवन के साथ सेवन करना चाहिये। यह प्रयोग रक्तातिसार में रक्त को बन्द करने के लिये उत्तम होता है ॥ ५६ ॥

गुडबिल्वमाह—

गुडेन भक्षयेद्बिल्वं रक्तातीसारनाशनम् । आमशूलविबन्धघ्नं कुक्षिरोगहरं परम् ॥ ५७ ॥

[1]गुड बिल्व—बेल के गूदे में गुड़ मिला कर सेवन करने से रक्तातीसार, आमशूल, मल का विबन्ध तथा कुक्षिरोग नष्ट होता है ॥ ५७ ॥

जम्ब्वादिस्वरसमाह—

जम्ब्वाम्रामलकीनान्तु कुट्टयेत्पल्लवान्नवान् । तत्पीतं मधुना युक्तं रक्तातीसारनाशनम् ॥५८॥

जम्ब्वादिस्वरस—जामुन, आम तथा आवले के कोमल पत्तों को लेकर कूट कर रस निकाल लेवें, तत्पश्चात् उसमें शहद डाल कर पीने से रक्तातीसार नष्ट हो जाता है ॥ ५८ ॥

कुटजक्षीरमाह—

निक्वाथ्य मूलममलं गिरिमल्लिकायाः सम्यक् पलद्वितयमम्बुचतुःशरावे ।

---

१. यों तो अपने यहां—

ग्राहिणी कफवातामशूलघ्नी बिल्वपेशिका । बालं बिल्वफलं ग्राहि दीपनं पाचनं कटु ।
कषायोष्णं लघु स्निग्धं तिक्तं वातकफापहम् ॥

इन सब उपर्युक्त गुणों के कारण बिल्व का प्रयोग प्रायः प्रत्येक प्रकार के अतीसार में होता ही है। पाश्चात्त्य विद्वानों ने भी इसमें उपर्युक्त गुणों को स्वीकार कर लिया है और मानते हैं कि अवश्य ही अतीसार के लिये यह एक उत्तम औषधि है। और वे लोग इसका उपयोग प्रवाहीसत्त्व ( Liquid extract ) के स्वरूप में ½ से २ ड्राम की मात्रा में, क्वाथ के स्वरूप में ½ से २ औंस की मात्रा में और चूर्ण रूप में ½ ड्राम की मात्रा में चिरकालीन अतीसार ( Chronic Diarrhoea ) तथा प्रवाहिका ( Dycentery ) में प्रयुक्त करते हैं।

तस्मात्शेषसलिलं खलु शोषणीयं क्षीरे पलद्वयमिते कुशलैरजायाः ॥ ५९ ॥
प्रक्षिप्य माषकानष्टौ मधुनस्तत्र शीतले। रक्तातिसारी तत्पीत्वा नैरुज्यं क्षिप्रमाप्नुयात्॥६०॥

कुटजक्षीर—कुड़े की साफ की हुई छाल दो पल ( ८ तोले ) लेकर चार शराव ( ३२ तोले ) जल में पकावे जब चौथाई जल शेष रह जाय तब उतार कर छान लेवे पश्चात् उसमें बकरी का दूध २ पल ( ८ तोले ) डाल कर पुनः पकावे जब केवल दूध शेष रह जाय तब उतार कर शीतल हो जाने पर उसमें ८ माशे शहद डालकर रक्तातीसार का रोगी यदि पीवे तो शीघ्र रोगमुक्त हो जाता है ॥ ५९-६० ॥

शतावरीकल्कमाह—

पीत्वा शतावरीकल्कं पयसा क्षीरभुग्जयेत्। रक्तातिसारं पीत्वा वा तया सिद्धं घृतं नरः॥६१॥

शतावरी का कल्क—शतावरी का कल्क ( चटनी ) दूध के साथ मिला कर पीने से, साथ २ पथ्य में केवल दूध का सेवन करने से तथा शतावरी के कल्क से सिद्ध किये हुए घृत का सेवन करने से मनुष्य रक्तातीसार को दूर कर सकता है ॥ ६१ ॥

नवनीतावलेहमाह—

गोदुग्धनवनीतं च मधुना सितया सह। लीढं रक्तातिसारे तु ग्राहकं परमं मतम् ॥ ६२ ॥

नवनीतावलेह—रक्तातीसार में गाय के दूध का मक्खन मिश्री तथा शहद के साथ मिला कर चाटने से रक्तातीसार बन्द हो जाता है, क्योंकि यह प्रयोग अत्यन्त ग्राहक (मल को रोकने वाला) होता है ॥ ६२ ॥

चन्दनकल्कमाह—

पीतं मधुसितायुक्तं चन्दनं तण्डुलाम्बुना। रक्तातीसारजिद्रक्तपित्ततृड्दाहमेहनुत् ॥ ६३ ॥

चन्दनकल्क—सफेद चन्दन को घिस कर उसमें शहद व मिश्री मिला कर चावल के धोवन के साथ पीने से रक्तातीसार, रक्तपित्त, प्यास, दाह तथा प्रमेह दूर हो जाता है ॥ ६३ ॥

*चन्दनमत्र श्वेतचन्दनम् ॥ ६३ ॥

यहां पर 'चन्दन' पद का 'सफेद चन्दन' अर्थ समझना चाहिये ॥ ६३ ॥

गुददाहपाकोपायानाह—

विरेकैर्बहुभिर्यस्य गुदं पित्तेन दह्यते। पच्यते वा तयोः कार्यं सेकप्रक्षालनादिकम् ॥ ६४ ॥

गुददाह तथा गुदपाक का उपाय—अतीसार में अधिक दस्त होने से जिस रोगी का पित्त के कारण से गुदा में दाह या पाक होने लगता है, उस समय उन दोनों में गुदा का सेचन तथा प्रक्षालन आदिक करना उचित है ॥ ६४ ॥

*आदिशब्देन लेपादिसंग्रहः ॥ ६४ ॥

यहां पर 'आदि' पद से 'लेपादि' का भी ग्रहण करना चाहिये ॥ ६४ ॥

पटोलयष्टिमधुकक्काथेन शिशिरेण हि। गुदप्रक्षालनं कार्यं तेनैव गुदसेचनम् ॥ ६५ ॥
दाहे पाके हितं छागीदुग्धं सक्षौद्रशर्करम्। गुदस्य क्षालने सेके युक्तं पाने च भोजने ॥६६॥

परवल की पत्ती और मुलेठी इन दोनों का क्वाथ बना कर शीतल हो जाने पर उससे गुदा का प्रक्षालन करना ( धोना ) चाहिये। तथा उसी से गुदा का सेचन भी करना चाहिये। और गुदा में दाह तथा पाक होने पर बकरी के दूध में शहद तथा शक्कर डाल कर उसका प्रयोग करना हितकर होता है अर्थात् गुदा के दाह तथा पाक में उपर्युक्त बकरी का दूध गुदा का प्रक्षालन तथा सेचन में एवम् पीने तथा खाने में अतीव उपयोगी है ॥ ६५-६६ ॥

*गुदस्य दाहपाकयोः ॥ ६६ ॥

यहां पर 'गुदस्य' पद का 'गुदा के दाह तथा पाक में' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ६५-६६ ॥

गुदव्यथा-निःसरण-भ्रंशोपायानाह—

अतिप्रवृत्त्या महती भवेद्यदि गुदव्यथा। स्विन्नमूषकमांसेन तदा संस्वेदयेद् गुदम् ॥ ६७ ॥

**अथ गोधूमचूर्णस्य संस्कृतस्य तु वारिणा। साज्यस्य गोलकं कृत्वा मृदु संस्वेदयेद् गुदम्॥६८॥ गुदनिःसरणे प्रोक्तं चाङ्गेरीघृतमुत्तमम् । गुदभ्रंशे गुदं स्नेहैरभ्यज्यान्तः प्रवेशयेत् ॥ ६९ ॥**

**प्रविष्टं स्वेदयेन्मन्दं मूषकस्यामिषेण हि ॥ ७० ॥**

गुदव्यथा, गुदबहिर्निःसरण ( गुदा का बाहर निकलना ), गुदभ्रंश ( कांच निकलना ) का उपाय—अतीसार में अधिक दस्त आने से यदि गुदा में अधिक व्यथा हो तो चूहे का मांस उबाल कर उसके भाफ से गुदा का स्वेदन करना चाहिये। अथवा गेहूँ के आटे को जल में पकाकर उसमें घी डाल कर एक गोला बना कर उसी के द्वारा सुहाता २ गुदा का स्वेदन (सेक) करना चाहिये।

और गुदा के बाहर निकलने पर 'चाङ्गेरी घृत' का प्रयोग करना उत्तम होता है।

गुदभ्रंश ( कांच निकलने ) में तेल आदिक स्नेह पदार्थों के द्वारा निकले हुये कांच की मालिश कर के उसे गुदा के भीतर कर देना चाहिये। उसके उपरान्त ( भीतर प्रवेश करा देने के बाद ) चूहे के मांस के द्वारा धीरे २ गुदा का स्वेदन करना चाहिये ॥ ६७–७० ॥

***मूषकस्यामिषेण काञ्जिकस्विन्नेन एरण्डपत्रादिस्थापितेन स्वेदयेत् ॥ ६७ ७० ॥**

यहां पर 'चूहे के मांस के द्वारा' कहने से 'कांजी में उबाल कर एरण्ड ( रेड़ ) आदि के पत्तों पर रक्खे हुये चूहे के मांस के द्वारा' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ६७–७० ॥

**शम्बूकमांसं सुस्विन्नं सतैललवणान्वितम्। ईषद् घृतेन चाभ्यज्य स्वेदयेत्तेन यत्नतः ॥७१॥ गुदभ्रंशमशेषेण नाशयेत्क्षिप्रमेव च । मूषकस्याथ वसया पायुं सम्यक्प्रलेपयेत् ॥**

**गुदभ्रंशाभिधो व्याधिः प्रणश्यति न संशयः ॥ ७२ ॥**

घोंघे के मांस को भली भांति उबाल कर उसमें तेल तथा सेंधानिमक मिला कर प्रथम गुदा के ऊपर गाय का घी किंचित् चुपड़ कर यत्नपूर्वक गुदा का स्वेदन करने से गुदभ्रंश ( कांच का निकलना ) पूर्णरूप से तत्काल शान्त ( बन्द ) हो जाता है। इसमें कोई सन्देह नहीं करना चाहिये।

अथवा चूहे की वसा ( चर्बी ) का गुदा में भली-भांति प्रलेप करने से गुदभ्रंश नामक रोग निःसन्देह नष्ट हो जाता है ॥ ७१–७२ ॥

चाङ्गेरीघृतम्—

**चाङ्गेरीकोलदध्यम्लक्षारनागरसंयुतम् । घृतं विपक्वं पातव्यं गुदभ्रंशगदापहम् ॥ ७३ ॥**

चाङ्गेरी घृत—चाङ्गेरी ( स्वरस ), बेर ( क्वाथ ), दही ( खट्टी ) तथा जवाखार और सोंठ इन सबों से युक्त करके पकाया हुआ घी पीने से गुदभ्रंश रोग दूर हो जाता है ॥ ७३ ॥

***चाङ्गेरी=चतुष्पत्री अम्ललोणिका, तस्याः स्वरसः। कोलस्य क्वाथः। दध्यम्लं= दधिरूपमम्लम् । एतत् त्रयं मिलितं घृताच्चतुर्गुणम् । क्षारनागरयोः कल्कः ॥ ७३ ॥**

यहां पर 'चांगेरी' पद से 'चार पत्तों वाली 'अविलोना' नामक खट्टी बूटी का स्वरस' लेना चाहिये। और बेर का क्वाथ तथा खट्टी दही इन तीनों की संमिलित मात्रा घी से चौगुनी होनी चाहिये। और जवाखार तथा सोंठ का कल्क लेना चाहिये ॥ ७३ ॥

पद्मिनीपत्रचूर्णमाह—

**कोमलं पद्मिनीपत्रं यः खादेच्छर्कराऽन्वितम्। एतन्निश्चित्य निर्दिष्टं न तस्य गुदनिर्गमः ॥७४॥**

पद्मिनीपत्र चूर्ण—कोमल कमलिनी के पत्तों को शक्कर के साथ जो कोई खाता है तो यह निश्चय है कि उसका गुदा का बाहर निकलना अवश्य बन्द हो जाता है ॥ ७४ ॥

***पद्मिनीपत्रं संशोष्य सञ्चूर्ण्य शर्करायुक्तं खादेत्। अयं तु गुदभ्रंशोऽतीसारं विनाऽपि भवति, ततः क्षुद्ररोगेषु लिखितः। अत्र गुदस्य दाहपाकव्यथाप्रसङ्गाद् भ्रंशोऽपि लिखितः। चिकित्सा तूभयत्र तुल्यैव ॥ ७४ ॥**

यहां पर 'कमलिनी के पत्तों को प्रथम सुखा कर पश्चात् चूर्ण बना कर शक्कर के साथ मिलाकर खाना चाहिये' यह समझना आवश्यक है।

और यह गुदभ्रंश रोग अतीसार के विना स्वतन्त्र रूप से भी उत्पन्न होता है अतः क्षुद्ररोग के

अन्तर्गत इसका उल्लेख मिलता है। यहां पर जो किया गया है वह गुदा के दाह, पाक तथा व्यथा के चिकित्सा-प्रसङ्ग से भ्रंश की भी लिख दी गई है। चिकित्सा दोनों स्थलों पर गुदभ्रंश की बराबर ही है ॥ ७४ ॥

## अथ कफातीसारस्य लक्षणमाह—

**श्वेतं स्निग्धं घनं बद्धं शीतलं मन्दवेदनम्। गौरवारुचिसंयुक्तं श्लेष्मणा सार्यते शकृत्॥७५॥**

कफातीसार के लक्षण—कफ से अतीसार होने पर सफेद, स्निग्ध, घन ( गाढ़ा ), बधा हुआ, शीतल, मल निकलता है। और इसमें रोगी के उदर में मन्द २ वेदना होकर मल निकलता है एवम् शरीर में गुरुता तथा अन्न में अरुचि रहती है ॥ ७५ ॥

## अथ कफातिसारस्य चिकित्सामाह—

**श्लेष्मातिसारे प्रथमं हितं लङ्घनपाचनम्। योज्यश्चामातिसारघ्नो यथोक्तो दीपनो गणः॥७६॥**

कफातिसार की चिकित्सा—कफातीसार में प्रथम उपवास करना तथा पाचन ओषधियों का सेवन करना हितकर होता है। और आमातीसारनाशक यथोक्त अग्निदीपक ओषधियों का भी प्रयोग करना चाहिये ॥ ७६ ॥

चव्यादिक्वाथमाह—

**चव्यं सातिविषामुस्तं बालबिल्वं सनागरम्। वत्सकत्वक्फलं पथ्या च्छर्दिश्लेष्मातिसारनुत्॥**

चव्यादि क्वाथ—चव्य, अतीस, नागरमोथा, कच्चे बेल की गिरी, सोंठ, कुड़े की छाल, इन्द्र जौ तथा हरड़ इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से वमन तथा कफातिसार नष्ट हो जाता है ॥७७॥

हिङ्ग्वादिचूर्णमाह—

**हिङ्गु सौवर्चलं व्योषमभयाऽतिविषा वचा। पीतमुष्णाम्बुना चूर्णमेषां श्लेष्मातिसारनुत्॥७८॥**

हिङ्ग्वादि चूर्ण—भुनी हींग, काला नोन, सोंठ, काली मिरच, पीपल, हरड़, अतीस, वच इन सबों का चूर्ण बनाकर गर्म जल के साथ खाने से कफातिसार नष्ट हो जाता है ॥७८॥

## अथ द्विदोषजातीसारस्य सामान्यचिकित्सा।

तत्र क्रिमिशत्र्वादिक्वाथः—

**क्रिमिशत्रुवचाबिल्वपाठाधान्याककट्फलम्। एषां क्वाथं भिषग्दद्यादतीसारे द्विदोषजे॥७९॥**
**तेषां चिकित्सा प्रोक्तैव विशिष्टा च निगद्यते ॥ ८० ॥**

दो दोषों से उत्पन्न हुए अतीसार की सामान्य चिकित्सा में क्रिमिशत्र्वादि क्वाथ—वैद्यों को सामान्य रूप से दो दोषों से उत्पन्न हुये अतीसार में रोगियों को वायविडङ्ग, वच, कच्चे बेल की गिरी, पाढ़, धनिया तथा कायफल इन सबों का क्वाथ पिलाना चाहिये। और द्विदोषज अतीसार की चिकित्सा तो उसके पृथक् २ दोषों की चिकित्सा में कह आये हैं अतः जो २ दोष हों उनकी सामान्य चिकित्सा मिलाकर करनी चाहिये। यही द्विदोषज की सामान्य चिकित्सा हुई और अब जो विशेष चिकित्सा है उसे कहते हैं ॥७९-८०

## अथ वातश्लेष्मातिसारस्य चिकित्सा।

तत्र कट्फलादिक्वाथः—

**कट्फलं मधुकं लोध्रं त्वग्दाडिमफलस्य च। सतण्डुलजलं चूर्णं वातश्लेष्मातिसारनुत्॥८१॥**

वातकफातिसार की चिकित्सा—कायफल, मुलेठी, लोध तथा अनार के फल की छाल इन सबों का चूर्ण चावल के धोवन के साथ खाने से वातकफातिसार दूर होता है ॥ ८१ ॥

## अथ वातपित्तातिसारस्य चिकित्सा।

तत्र चित्रकादिक्वाथः—

**चित्रकातिविषामुस्तं बालबिल्वं सनागरम्। वत्सकत्वक्फलं पथ्या वातपित्तातिसारनुत्॥८२॥**

वातपित्तातीसार की चिकित्सा में चित्रकादिक्वाथ—चीता के जड़ की छाल, अतीस,

नागरमोथा, कच्चे वेल की गिरी, सोंठ, कुड़े की छाल, इन्द्रजौ तथा हरड़ इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से वातपित्तातीसार नष्ट हो जाता है ॥ ८२ ॥

## अथ पित्तकफातीसारस्य चिकित्सा ।

तत्र मुस्तादिक्वाथः—

**मुस्ता सातिविषा मूर्वा वचा च कुटजः समाः । एषां कषायः सक्षौद्रः पित्तश्लेष्मातिसारनुत् ॥८३॥**

पित्तकफातीसार की चिकित्सा में मुस्तादिक्वाथ—नागरमोथा, अतीस, मूर्वा, वच, कुड़े की छाल इन सबों के क्वाथ में शहद मिलाकर पीने से पित्तकफातीसार दूर होता है ॥ ८३ ॥

सन्निपातातीसारस्य लक्षणमाह—

**तन्द्रायुक्तो मोहसादास्यशोषी वर्चः कुर्यान्नैकरूपं तृषाऽऽर्त्तः ।**
**सर्वोद्भूते सर्वलिङ्गोपपत्तिः कृच्छ्रः साध्यो बालवृद्धाबलानाम् ॥ ८४ ॥**

सन्निपातातीसार के लक्षण—तीनों दोषों से उत्पन्न हुये अतीसार में तीनों दोषों के लक्षण रहते हैं । तथा रोगी तन्द्रा, मोह, ग्लानि, मुखशोष तथा तृषा से पीड़ित रहता है और उसके मल का रंग अनेक प्रकार का होता रहता है । यह संनिपातातीसार बालक, वृद्ध तथा दुर्बल रोगियों को यदि हो तो कृच्छ्रसाध्य ( कठिनता से दूर होने वाला ) होता है ॥ ८४ ॥

## अथ सन्निपातातीसारस्य चिकित्सा ।

तत्र पञ्चमूलादिक्वाथमाह—

**पञ्चमूलीबलाबिल्वगुडूचीमुस्तनागरैः । पाठाभूनिम्बवर्हिष्ठकुटजत्वक्फलैः शृतम् ॥ ८५ ॥**
**सर्वजं हन्त्यतीसारं ज्वरञ्चापि तथा वमिम् । सशूलोपद्रवं श्वासं कासं चापि सुदुस्तरम् ॥८६॥**
**पञ्चमूली च सामान्या पित्ते योज्या कनीयसी । वाते पुनर्बलासे च सा योज्या महती मता ॥८७॥**

संनिपातातीसार की चिकित्सा में पञ्चमूल्यादिक्वाथ—पञ्चमूल, खिरेटी, वेल की गिरी, गिलोय, नागरमोथा, सोंठ, पाढ़, चिरायता, सुगन्धवाला, कुड़े की छाल तथा इन्द्रजौ इन सबों का क्वाथ बनाकर पीने से सन्निपातातीसार, ज्वर, वमन, शूलोपद्रव, श्वास तथा कठिन खांसी ये सब नष्ट हो जाते हैं । और संनिपातातीसार में जब पित्त की प्रबलता हो तो लघु पञ्चमूल का प्रयोग करना चाहिये और जब वात या कफ की प्रबलता हो तो बृहत्पञ्चमूल का प्रयोग करना उचित है ॥८५-८७॥

चतुःसममोदकमाह—

**अभया नागरं मुस्तं गुडेन सह योजितम् । चतुःसमेयं गुटिका सर्वातीसारनाशनी ॥८८॥**
**आमातीसारमानाहं सविबन्धं विसूचिकाम् । कृमीनरोचकं हन्याद्दीपयत्याशु चानलम् ॥८९॥**

चतुःसममोदक—हरड़, सोंठ, नागरमोथा और गुड़ ये सब समान भाग में लेकर यथाविधि गोली बना लेवै । इसमें चारों द्रव्य समभाग में होने से इसे 'चतुःसममोदक' कहते हैं, यह सम्पूर्ण अतीसारों को नष्ट करनेवाला होता है, और आमातीसार, अफारा, मलबन्ध, विसूचिका (हैजा), कृमिरोग और अरुचि इन सबों को दूर करनेवाला तथा अग्नि को शीघ्र प्रदीप्त करनेवाला होता है ॥

कुटजपुटपाकमाह—

**तत्कालाकृष्टकुटजत्वचं तण्डुलवारिणा । पिष्ट्वा चतुःपलमितां जम्बूपत्रेण वेष्टिताम् ॥ ९० ॥**
**सूत्रेण बद्ध्वा गोधूमपिष्टेन परिवेष्टिताम् । लिप्ताञ्च घनपङ्केन निर्दहेद् गोमयाग्निना ॥९१॥**
**अङ्गारवर्णाञ्च मृदं दृष्ट्वा वह्नेः समुद्धरेत् । ततो रसं समादाय शीतं क्षौद्रयुतं पिबेत् ॥९२॥**
**उक्तः कृष्णात्रिपुत्रेण पुटपाकस्तु कौटजः । जयेत्सर्वानतीसारान् रक्तजान्सुचिरोत्थितान् ॥९३॥**

कुटज पुटपाक—तत्काल के अलग किये हुये ( गीले ) कुड़े की छाल को ४ पल ( १६ तोले ) लेकर चावल के धोअन से पीसकर एक गोला बना लेवै, पश्चात् उसके ऊपर जामुन के पत्ते लपेटकर सूत्र से बांध देवै, और पुनः उसके ऊपर गेहूं के गीले आटे का लेप करके सबके ऊपर से मिट्टी का लेप करके गोबर की अग्निमें डालकर पकावै, जब मिट्टी पककर लाल रङ्ग की देख पड़ने लगै, तब निकाल

कर अन्दर से उक्त गोले को निकालकर उसका रस निचोड़ लेवै और शीतल होनेपर शहद मिलाकर उसे पी लेवै। यह-कुड़े की छाल का पुटपाक महर्षि कृष्णात्रि के पुत्र ने कहा है। और इससे सम्पूर्ण अतीसार, रक्तातीसार तथा बहुत दिनों का पुराना भी अतीसार नष्ट हो जाता है ॥९०-९३॥

अथ कुटजावलेहमाह—

**कुटजत्वक्कृतः क्वाथो वस्त्रपूतो हिमीकृतः। स लीढोऽतिविषायुक्तः स्यात् त्रिदोषातिसारनुत्॥ इच्छन्त्यत्राष्टमांशेन क्वाथादतिविषारजः। प्रक्षेपयेच्चतुर्थांशमिति के चिद्वदन्ति हि ॥ ९५ ॥**

कुटजावलेह—कुड़े की छाल का क्वाथ बनाकर शीतल होने पर छान कर अतीस का चूर्ण मिलाकर चाटने से सन्निपातातीसार नष्ट हो जाता है। यहां पर वैद्य लोग क्वाथ का अष्टमांश $\frac{1}{8}$ अतीस का चूर्ण डालना बताते हैं। और कोई २ वैद्य क्वाथ का चतुर्थांश $\frac{1}{4}$ अतीस के चूर्ण का प्रक्षेप डालना बताते हैं ॥ ९४-९५ ॥

अङ्कोटवटकमाह—

**पलमङ्कोटमूलस्य पाठां दार्वीञ्च तत्समाम्। पिष्ट्वा तण्डुलतोयेन वटकानक्षसम्मितान्॥९६॥ छायाशुष्कांश्च तान्कुर्यात्तेष्वेकं तण्डुलाम्बुना। पेषयित्वा प्रदद्यात्तं पानाय गदिने भिषक्॥ वातपित्तकफोद्भूतान्द्वन्द्वजान्सान्निपातिकान्। हन्यात्सर्वानतीसारान्वटकोऽयं प्रयोजितः॥**

अङ्कोटवटक—वैद्य प्रथम अङ्कोल की जड़ का छाल १ पल (४ तो०) और पाढ़ तथा दारुहल्दी ये दोनों भी प्रत्येक एक २ पल (चार २ तो०) लेकर चावल के धोअन के साथ पीसकर एक २ तोले के बराबर की गोलियां बनाकर छाया में सुखा लेवै, पश्चात् उसमें से आवश्यकता पड़ने पर एक गोली लेकर चावल के धोअन के साथ पुनः पीसकर रोगी को पीने के लिये दे देवै, इस गोली के प्रयोग करने से वात, पित्त तथा कफ से उत्पन्न होने वाले, द्वन्द्वज (द्विदोषज) तथा सन्निपात से होने वाले सभी प्रकार के अतीसार नष्ट हो जाते हैं ॥ ९६-९८ ॥

आगन्तुजस्य शोकातिसारस्य सम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—

**तैस्तैर्भावैः शोचतोऽल्पाशनस्य बाष्पोष्मा वै वह्निमाविश्य जन्तोः।
कोष्ठं गत्वा क्षोभयेत्तस्य रक्तं तच्चाधस्तात्काकणन्तीप्रकाशम् ॥ ९९ ॥
निर्गच्छेद् वै विड्विमिश्रं ह्यविड् वा निर्गन्धं वा गन्धवद्वाऽतिसारः।
शोकोत्पन्नो दुश्चिकित्स्योऽतिमात्रं रोगो वैद्यैः कष्ट एष प्रदिष्टः ॥ १०० ॥**

आगन्तुक कारणों से उत्पन्न होनेवाले शोकातिसार के सम्प्राप्ति-पूर्वक लक्षण—जो मनुष्य बन्धु-वियोग तथा धननाश आदि कारणों से शोक करता रहता है, तथा उसीसे बहुत थोड़ा भोजन करता है। उसके शोक से उत्पन्न हुई देह की उष्मा (गर्मी) से निकले हुये आँख, नाक तथा गले में रहने वाले जल के साथ २ शोक से उत्पन्न हुई देह की उष्मा कोष्ठ ( कोठे ) में पहुँच कर जठराग्नि को मन्द करके रक्त को अपने स्थान से चलायमान कर देती है। यह सम्प्राप्ति है। इसके बाद लक्षण आरम्भ होता है कि-वही ( स्वस्थान से चलित ) रक्त गुदा के मार्ग से गुञ्जाफल ( रत्ती ) के समान होकर मल के साथ दुर्गन्धयुक्त अथवा विना मलके अलग गन्धरहित निकलने लगता है। और यह शोक से उत्पन्न हुआ अतीसार वैद्यों के लिये चिकित्सा करने में कठिन होता है क्योंकि शोक दूर हुये विना केवल औषध द्वारा प्रतीकार करना असम्भव हो जाता है अतएव इसे वैद्य लोग कष्टसाध्य कहते हैं ॥ ९९-१०० ॥

**अयमर्थः—तैस्तैर्भावैः=बन्धुवित्तक्षयादिभिः। शोचतः=शोकं कुर्वतः। जन्तोः=प्राणिनः। बाष्पोष्मा=बाष्पः=शोकजदेहोष्मणा जनितं नेत्रनासागलादिषु जलं, तेन सहित उष्मा=शोकजं देहतेजः। स कोष्ठं गत्वा वह्निमाविश्य=जठराग्निं मन्दीकृत्य, बाष्पसाहित्यादुष्मणाऽपि वह्नेर्मन्दीभाव इति न दोषः। वह्नेर्मन्दीभावादल्पाशनस्येति जन्तोर्विशेषणम्। ततस्तस्य जन्तो रक्तं क्षोभयेत्=स्वस्थानाच्चालयेदिति सम्प्राप्तिः। अथ लक्षणम्।**

तच्च = रक्तम्, अधस्ताद् = गुदात्। काकणन्तीप्रकाशम=गुञ्जाफलसदृशम्। विड्विमिश्रं गन्धवच्च। अविड् निर्गन्धं वा निर्गच्छेत्। शोकोत्पन्नोऽतिसारोऽतिमात्रं दुश्चिकित्स्यः, शोकापनोदनं विना केवलेन भेषजेन प्रतीकर्तुमशक्यत्वात्। एषोऽतीसारः कष्टसाध्यः कथितः॥ ९९–१०० ॥

यहां पर 'तैस्तैर्भावैः' इन पदों का 'बन्धुवियोग तथा धननाश आदि कारणों से' 'बाष्पोष्मा' पद का 'शोक से उत्पन्न हुई देह की उष्मा से निकले हुये आंख, नाक तथा गले में रहने वाले जलके साथ २ शोकसे उत्पन्न हुई उष्मा' तथा 'वह्निमाविश्य' इन पदों का 'जठराग्नि को मन्द करके' यह अर्थ समझना चाहिये। तथा बाष्प (नेत्र–नासादिगत जल) के साथ २ रहने से उष्मा ( शोकज देह की गर्मी ) से भी जठराग्नि का मन्द होना जो कहा गया है, उसमें कोई दोष (अनुचित) नहीं है। और जठराग्नि के मन्द होने से ही रोगी बहुत थोड़ा भोजन करता है। 'अल्पाशनस्य' यह विशेषण 'जन्तोः' पद का है। 'रक्तं क्षोभयेत्' पदों का 'रक्त को अपने स्थान से चलायमान कर देती है' यह अर्थ समझना चाहिये। तथा यहां तक शोकातिसार रोग की सम्प्राप्ति है। इसके बाद उसका लक्षण है' यह और समझना चाहिये। 'तत्' पद का 'रक्त'। 'अधस्ताद्' पद का 'गुदा के मार्ग से'। 'काकणन्तीप्रकाशम्' पद का 'गुञ्जाफल ( रत्ती ) के समान' यह अर्थ समझना चाहिये। 'दुश्चिकित्स्य' पद का 'वैद्यों के लिये चिकित्सा करने में कठिन हो जाता है क्योंकि शोक दूर हुये विना केवल औषध द्वारा प्रतीकार करना असम्भव हो जाता है' यह अर्थ समझना चाहिये॥

आगन्तुजस्य भयातीसारस्य सम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—

**भयेन क्षोभिता दोषा दूषयन्ति मलं यदा। तदाऽतिसार्यते जन्तुः क्षिप्रमुष्णं जलप्लवम्॥**
**वातपित्तातिसारस्य प्रायो लिङ्गैः समन्वितम्।अभयोपशमाच्छर्मं यस्मिन्स्यात्स भयात्स्मृतः॥**

आगन्तुक कारणों से उत्पन्न हुये भयातिसार के सम्प्राप्ति–पूर्वक लक्षण—जब भय होने से क्षोभ को प्राप्त हुये दोष जिस मनुष्य के मल को दूषित करते हैं ( यह लक्षण है ) तब उसको तत्काल अतीसार हो जानेसे जल में तैरने वाला, उष्ण, मल निकलने लगता है। और इस अतीसार में प्रायः करके वात तथा पित्तसम्बन्धी अतीसार के लक्षण प्रगट रहते हैं। और इसमें भय का उपशम होने मात्र से ही रोग शान्ति होने से रोगी सुख प्राप्त करता है अतः इसे भय से उत्पन्न हुआ अतीसार कहते हैं॥ १०१–१०२ ॥

**प्लवतीति प्लवम् = जले प्लवमानमित्यर्थः। ननु भयातिसारस्य कथमागन्तुजत्वमयमपि दोषज एव। अत आह—भयेन क्षोभिताः = दूषिताः, दोषा मलं दूषयन्ति तन्मलमतिसरति, अत्र पूर्वमेव दोषसम्बन्धः। उच्यते—**

यहां पर 'प्लवम्' पद का 'जल में तैरने वाला' अर्थ समझना चाहिये। 'और यहां पर यह शङ्का होती है कि—भयातिसार को आगन्तुक कारणों से उत्पन्न हुआ क्यों मानते हैं ? जब कि यह भी दोषज ( दोष से उत्पन्न हुआ ) ही है। क्योंकि भयातीसार की सम्प्राप्ति में यहां ही पर कहा है कि—भय से क्षोभ को प्राप्त हुये अर्थात् दूषित हुये दोष मल को दूषित करते हैं। और वही मल अतीसार में निकलता है। अत एव इस भयातीसार में पहले से ही दोष का सम्बन्ध रहता ही है ? इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—

***'रागद्वेषभयाच्चैव ते स्युरागन्तवो गदाः'। इति वचनाद् भयातिसार आगन्तुज एव। भयेनैव हेतुभूतेन दोषाः=वातपित्तकफाः, क्षोभिताः=सञ्चालिताः अतिसारं जनयन्ति। क्षोभिताः=सञ्चालिताः, न तु दूषिताः। भयेन त्रयाणामपि दोषाणां दूषणासम्भवात्। अतिसर्तु चलिता वातपित्तकफा मलं दूषयन्ति तत्सर्वं वातपित्तकफमलं भयेनैवातिसार्यते, पश्चाद् वातसम्बन्धेन। 'भयाद्वायुरि'ति वचनात्। अत एव भयातिसारे वातहर्येव क्रिया कथितेति साधुः॥ १०१–१०२ ॥**

'राग, द्वेष, तथा भय से होने वाले जो रोग हैं, वे 'आगन्तुज' कहलाते हैं'। इस वचनके अनुसार भयातीसार आगन्तुक कारणों से उत्पन्न होने वाला ही है। क्योंकि भय के कारण से दोष जो

वात, पित्त तथा कफ हैं ये क्षोभ को प्राप्त हुये अर्थात् चलायमान होते हुये अतीसार को उत्पन्न करते हैं। यहां पर 'क्षोभित' पद का वस्तुतः 'दूषित हुये' यह अर्थ न करके 'चलायमान होते हुये' यही अर्थ करना चाहिये। क्योंकि भय से तीनों दोषों का दूषित होना असम्भव है। और भय के कारण से वायु, पित्त और कफ अधिक रूपसे निकलने के लिये चलायमान होते हुये मल को दूषित करते हैं। अत एव वात, पित्त, कफ तथा मल ये सभी प्रथम भय के कारण से ही अधिक रूपसे अतीसार में निकलने के लिये प्रवृत्त होते हैं, उसके बाद वात के सम्बन्ध से अतिसरण होता है अर्थात् वात का सम्बन्ध पीछेसे होता है। क्योंकि कहा भी है कि-'भय से वायु कुपित होता है' अत एव 'भयातीसार में वातनाशक चिकित्सा करनी चाहिये' ऐसा जो कहा है, वह उचित ही है ॥१०१-१०२॥

शोकातीसारभयातीसारयोश्चिकित्सामाह—

**भयशोकसमुद्भूतौ ज्ञेयौ वातातिसारवत्। तयोर्वातहरी कार्या हर्षणाश्वासनैः क्रिया ॥१०३॥**

शोकातिसार तथा भयातिसार की चिकित्सा—भय तथा शोक से उत्पन्न हुये अतीसार को वातातीसार की भांति समझना चाहिये अत एव इन दोनों अतीसारों में रोगी को क्रम से हर्षित करते हुये, तथा आश्वासन देते हुये वातनाशक अर्थात् वातातिसारोक्त चिकित्सा करनी चाहिये ॥१०३॥

***वातातिसारवद्वातातिसारलक्षणयोस्तयोश्चिकित्सा च हर्षणाश्वासनपूर्विका वातहरी कर्त्तव्या ॥ १०३ ॥**

यहां पर 'वातातीसार की भांति' यह कहने से यह समझना चाहिये कि—इन दोनों शोकातिसार तथा भयातिसार में वातातिसार के लक्षण रहते हैं अतः इन दोनों को क्रम से शोकजन्य में हर्षित कराते हुये तथा भयजन्य में आश्वासन दिलाते हुये वातनाशक चिकित्सा करनी चाहिये ॥१०३॥

आमातीसारस्य सम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—

**अन्नाजीर्णात्प्रद्रुताः क्षोभयन्तो दोषाः कोष्ठे धातुसंघान्मलांश्च।**
**नानावर्णान्नैकशः सारयन्ति शूलोपेतं षष्ठमेनं वदन्ति ॥ १०४ ॥**

आमातिसार[1] के सम्प्राप्तिपूर्वक लक्षण—भोजन किये हुये अन्न के न पचने से अनियत मार्गों से गमन करने वाले वातादिक दोष कोष्ठ में स्थित रस-रक्तादिक धातुसमूह तथा मलों को चलायमान करते हुये शूलयुक्त अनेक वर्ण के बारम्बार मल को गुदामार्ग से निकालते हैं। इसे छठां आमातिसार मुनि लोग कहते हैं ॥ १०४ ॥

**अन्नं भुक्तं तदजीर्णञ्चेति कर्मधारये, अन्नाजीर्णं तस्मात्प्रद्रुताः=विमार्गगाः, क्षोभयन्तः=चालयन्तः। 'नैकश' इत्यत्र नाकादित्वान्नाक्षरविपर्ययः।**

यहां पर 'अन्नाजीर्णात्' पद में कर्मधारय समास है। 'प्रद्रुताः' पद का 'अनियमित मार्गों से गमन करने वाले'। 'क्षोभयन्तः' पद का 'चलायमान करते हुए' यह अर्थ समझना चाहिये। 'नैकशः' इस पद में नाकादि में पाठ होने से अक्षर में विपर्यय नहीं हुआ। अर्थात् पाणिनीय व्याकरणानुसार इस पद में 'सह सुपा' इस सूत्र से समास हुआ नकि 'नञ्' सूत्र से, अतः नकार का लोप न होने से अक्षर में विपर्यय नहीं हुआ' यह समझना चाहिये।

---

१. आजकल आमातिसार को पाश्चात्य विद्वान् 'म्यूकस कोलाइटिस (Mucous colitis) कहते हैं। और इस अतीसार के सम्बन्ध में निम्न मत प्रदर्शित करते हैं कि—'इसमें अतीसार के आक्रमण के साथ २ बीच में मलावरोध भी होता रहता है। मल में आक्रमण के समय श्लेष्मलकला के टुकड़े मिलते हैं। मल में प्रायः रक्त नहीं पाया जाता रोगी का साधारण स्वास्थ्य खराब हो जाता है। उदर में बेचैनी तथा आध्मान होता है। जिससे निद्रा भी प्रायः नहीं आती। और कभी २ पीड़ा का वेग भी होता है। यह रोग स्वयं घातक नहीं है किन्तु अचिकित्सितावस्था में इससे स्वास्थ्य खराब हो जाता है और अन्त में दुर्बलता, मस्तिष्कक्रान्ति तथा गाम्भीर्यावस्था में मृत्यु तक हो सकती है। और रोग का पुनरावर्तन वर्षों तक होता रहता है।

*नन्वामेन दोषा दूष्यन्ते गुर्वादिभक्षणादिभिरिव ते चातिसारमुत्पादयन्ति, न त्वामेनातिसारमुत्पादयन्ति। तेनामातिसारोऽपि दोषज एव किमर्थं पृथगुक्तम्? उच्यते— आमातिसारस्य चिकित्साऽर्थम्। अतिसारेषु सर्वेष्वेव संग्राहकमौषधमुक्तमामातिसारे तु निषिद्धम्। यत उक्तम्—

यहां पर यह शङ्का होती है कि—गुरु आदि पदार्थों के भक्षण आदि करने की भाँति आम से भी दूषित होकर स्वयं वातादिक दोष ही यहां पर अतीसार को उत्पन्न करते हैं। न कि आम के द्वारा अतिसार को उत्पन्न करते हैं। इससे आमातिसार भी दोषज ही है अतः पृथक् क्यों इसका निर्देश किया गया है? इसके उत्तर में यही कहते हैं कि—यद्यपि आमातिसार भी दोषज है तथापि इसकी चिकित्सा दोषज अतीसारों से भिन्न होती है अतः चिकित्सा के लिये अलग निर्देश किया गया है। क्योंकि सम्पूर्ण अतीसारों में मल को रोकने वाली ओषधियां कही हुई हैं किन्तु आमातिसार में मल को रोकने वाली अर्थात् ग्राहक ओषधियां देना निषिद्ध है। क्योंकि इसी विषय में अन्यत्र कहा हुआ है कि—

***नामे संग्राहकं दद्यादतिसारे कदा चन। सङ्गृहीतो बलादामो विकारान्कुरुते बहून्॥१॥**

'आमातिसार में मल [1]संग्राहक औषधें कभी नहीं देनी चाहिये, क्योंकि औषध के बल से रोका गया आमातिसार अनेक विकारों को उत्पन्न करता है॥ १॥

*बलाद् = भेषजबलाद्, विकारान्=ग्रहण्याध्मानशूलगुल्मशोथोदरज्वरादीन्॥ १०४॥

यहां पर 'बलाद्' पद का 'औषध के बल से' और 'विकारान्' पद का 'ग्रहणी, आध्मान (अफारा), शूल, गुल्म, शोथ, उदररोग तथा ज्वरादिक विकारों को' यह अर्थ समझना चाहिये॥ १०४॥

## अथामातीसारस्य चिकित्सा।

तत्र वत्सकादिक्काथः—

**वत्सकातिविषाशुण्ठीबिल्वहिङ्गुयवाम्बुदाः। चित्रकेण युतः क्वाथ आमातीसारनाशनः॥१०५॥**

आमातिसार की चिकित्सा में वत्सकादि क्वाथ—कुड़े की छाल, अतीस, सोंठ, बेल की गिरी, भुनी हींग, जौ अथवा इन्द्रजौ, नागरमोथा तथा चित्त के जड़ की छाल इन सबों का क्वाथ पीने से आमातीसार नष्ट हो जाता है॥ १०५॥

---

१. आमातिसार के प्रारम्भ में संग्राहक औषध देने से उत्पन्न होने वाले रोग—

आमातिसारिणां कार्यं नादौ संग्रहणं नृणाम्। तेषां दोषा विबद्धाः प्राग्जनयन्त्यामयानिमान्॥
प्लीहपाण्ड्वामयानाहमेहकुष्ठोदरज्वरान्। शोफगुल्मग्रहण्यर्शःशूलालसकहृद्ग्रहान्॥
सशूलं बहुशः कृच्छ्राद्विबद्धं योऽतिसार्यते। दोषान् संनिचितान् वाऽथ पथ्याभिः संप्रवर्तयेत्॥
( सु० सं० उत्तरतन्त्र ३९ अ० श्लोक २८-२९ )

आजकल पाश्चात्त्य-चिकित्सक भी आमातीसार में सर्वप्रथम स्तम्भन चिकित्सा नहीं करते बल्कि निम्न वस्तुओं द्वारा प्रथम रेचन ही कराते हैं। यथाः—

१—रोग के प्रारम्भ में रोगी को एरण्डतैल ½ से १ औंस, टिंचर अफीम १०-१५ बूँद के साथ या—

२—सोडियम सल्फेट और मैगनीशियम सल्फेट प्रत्येक दो २ ड्राम लेकर एक औंस पानी मिला कर देते हैं। पश्चात् २-२ घण्टे के बाद सोडियम सल्फेट १ ड्राम पानी में मिलाकर देते हैं। दूसरे दिन से यही ओषधि दिन में ३-४ बार देते हैं। इससे आन्त्रस्थ दोषों का उत्सर्ग होता है, आंव कम होता है, मरोड़ तथा कुन्थन भी सौम्य हो जाता है।

## अथ शोथातीसारस्य चिकित्सा।

तत्र शोथघ्न्यादिक्काथः—

शोथघ्नीन्द्रयवौ पाठा श्रीफलातिविषाघनः। क्वथिताः सोषणाः पीताः शोथातीसारनाशनाः॥

शोथातीसार की चिकित्सा में शोथघ्न्यादि क्काथ—पुनर्नवा, इन्द्रजौ, पाढ़ः, बेल की गिरी, अतीस, नागरमोथा इनका क्वाथ बनाकर उसमें काली मिरिच का चूर्ण मिलाकर पीने से शोथातिसार नष्ट होता है। १०६॥

ॐ शोथघ्नी=पुनर्नवा। ऊषणं=मरिचम्॥ १०६॥

यहां पर 'शोथघ्नी' से 'पुनर्नवा' तथा 'ऊषणम्' से 'काली मरिच' समझना चाहिये॥ १०६॥

## अथ छर्द्यतीसारस्य चिकित्सा।

तत्राम्रास्थ्यादिक्वाथः—

आम्रास्थिमध्यमालूरफलक्काथः समाक्षिकः। शर्करासहितो हन्याच्छर्द्यतीसारमुल्बणम्॥१०७॥

छर्द्यतीसार की चिकित्सा में आम्रास्थ्यादि क्वाथ—आम की गुठली की भीगी तथा बेल की गिरी इन दोनों का क्वाथ शीतल होने पर उसमें शहद तथा शक्कर डाल कर पीने से भयङ्कर छर्द्यतीसार नष्ट होता है॥ १०७॥

ॐमालूरफलं = बिल्वफलम्॥ १०७॥

यहां पर 'मालूरफलम्' पद का 'बेल की गिरी' यह अर्थ समझना चाहिये॥ १०७॥

कषायो भृष्टमुद्गस्य सलाजमधुशर्करः। निहन्याच्छर्द्यतीसारं तृष्णां दाहं ज्वरं भ्रमम्॥१०८॥

भुनी हुई मूंग के क्वाथ में धान की खीलें, शहद तथा शक्कर (सफेद) डालकर पीने से छर्द्यतीसार, प्यास, दाह, ज्वर और भ्रम दूर होता है॥ १०८॥

निःसारकस्य चिकित्सामाह—

दध्ना ससारेण समाक्षिकेण भुञ्जीत निःसारकपीडितस्तु।
सुतप्तकुप्यक्वथितेन वाऽपि क्षीरेण शीतेन मधुप्लुतेन॥ १०९॥

निःसारकचिकित्सा—निःसारक रोग से पीडित मनुष्य को मलाई (साढ़ी) सहित दही में शहद मिलाकर पथ्य अन्नादिक के साथ खिलाना चाहिये। अथवा—सोना, चांदी अत्यन्त तपाकर उससे बुझाने से गर्म किये हुये गाय के दूध में शीतल होने पर शहद डाल कर पथ्य अन्नादिक के साथ बारम्बार खिलाना चाहिये॥ १०९॥

ॐनिःसारकः=प्रवाहिका 'निठाही'ति लोके। सुतप्तकुप्यक्वथितेन=सुतप्तसुवर्णरजतनिर्वाणक्वथितेन, भुञ्जीत पथ्यमिति शेषः॥ १०९॥

यहां पर 'निःसारक' पद से 'प्रवाहिका अर्थात् लोकप्रसिद्ध 'निठाही' रोग का बोध करना चाहिये। 'सुतप्तकुप्यक्वथितेन' 'पद का सोना, चांदी अत्यन्त तपाकर वारंवार बुझाने से गर्म किये हुये' यह अर्थ समझना चाहिये। और 'पथ्य अन्नादिक' का प्रसङ्गवश ऊपर से लाकर अर्थ करना चाहिये क्योंकि मूल में नहीं है॥ १०९॥

विष्ठाक्षयस्य चिकित्सामाह—

दीप्ताग्निर्निष्पुरीषो यः सार्यते फेनिलं शकृत्। स पिबेत्फाणितं शुण्ठीं दधि तैलं पयो घृतम्॥
बलाविश्वाश्रृतं क्षीरं गुडतैलानुयोजितम्। दीप्ताग्निं पाययेत्प्रातः सुखदं वर्चसः क्षये॥१११॥

विष्ठाक्षय की चिकित्सा—जिसकी जठराग्नि प्रदीप्त हो ऐसे मनुष्य को यदि मल का क्षय हो गया हो और फेनयुक्त थोड़ा २ मल निकलता हो तो उसे राब, सोंठ, दही, तिल का तेल, दूध, घी एकत्र मिला कर पिलाना चाहिये।

और विष्ठा का क्षय होने पर दीप्ताग्नि वाले मनुष्य को खिरेटी तथा सोंठ डालकर सिद्ध किये हुए दूध में गुड़ तथा तिलके तेल का प्रक्षेप डालकर पिलाना चाहिये। क्योंकि यह प्रयोग विष्ठाक्षय रोग में हितकर होता है॥ ११०-१११॥

विल्वतैलमाह—

तुलां संकुट्य बिल्वस्य पचेत्पादावशेषितम्। सक्षीरं साधयेत्तैलं श्लक्ष्णपिष्टैरिमैः समैः ॥११२॥
बिल्वं सधातकीकुष्टं शुण्ठीरास्नापुनर्नवाः। देवदारुवचामुस्तं लोध्रमोचरसान्वितम् ॥११३॥
एभिर्मृद्वग्निना पक्वं ग्रहण्यर्शोऽतिसारनुत्। बिल्वतैलमिति ख्यातमत्रिपुत्रेण भाषितम् ॥११४॥
ग्रहण्यर्शोऽधिकारे ये स्नेहाः समुपदर्शिताः। योज्यास्ते ह्यतिसारेऽपि त्रयाणां तुल्यहेतुना॥

बिल्वतेल—कच्चे बेल की गिरी १ तुला ( ४०० तोले ) लेकर जौकुट कर १ द्रोण जल में पकावे चतुर्थांश जल अवशिष्ट रहने पर उतार लेवै पुनः उसमें दूध तथा तिल का तेल क्वाथ का चतुर्थांश एवम् बेल की गिरी, धाय का फूल, कूठ, सोंठ, रास्ना, पुनर्नवा, देवदारु, वच, नागर-मोथा, लोध तथा मोचरस इन सबों का कल्क तैल का चतुर्थांश डालकर मन्द २ अग्नि से पकावै, जब केवल तेल अवशिष्ट रह जाय तब उतार लेवै। यह बिल्वतेल-ग्रहणी, अर्श तथा अतीसार को नष्ट करने वाला होता है और इसे महर्षि आत्रेय ने कहा है। और ग्रहणी तथा अर्श के अधिकार में जो २ स्नेह ( तैलादिक ) कहे हुये हैं, वे सभी अतीसार में भी प्रयोग करने के योग्य हैं, क्योंकि ग्रहणी, अर्श तथा अतीसार इन तीनों के कारण समान हैं ॥ ११२-११५ ॥

अतिसारभेदप्रवाहिकायाः सम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—

वायुः प्रवृद्धो निचितं बलासं नुदत्यधस्तादहिताशनस्य।
प्रवाहतोऽल्पं बहुशो मलाक्तं प्रवाहिकां तां प्रवदन्ति तज्ज्ञाः ॥११६॥

अतिसारभेद प्रवाहिका[1] के सम्प्राप्ति-पूर्वक लक्षण—अधिक रूप से वातकारक अन्न भोजन

---

१. आजकल पाश्चात्य विद्वान् प्रवाहिका को डिसेन्ट्री ( Dysentery ) कहते हैं। यह डिसेन्ट्री दो प्रकार की होती है—

१—बैसीलरीडिसेन्ट्री ( Bacillary Dysentery )

२—अमीबिक डिसेन्ट्री ( Amoebic Dysentery )

१—बैसीलरी डिसेन्ट्री का मुख्य कारण—बैसीलस डिसेण्ट्री नामक जीवाणु माना जाता है। इस जीवाणु के तीन वर्ग किये गये हैं।

( अ ) शिगावर्ग—इसका मुख्य जीवाणु-शिगा का बैसीलस ( Shigas Bacillus ) है।

( ब ) फ्लेक्सनर वर्ग—इस वर्ग का मुख्य जीवाणु बै० डीसेन्ट्री फ्लेक्सनर है। इसके पांच प्रकार होते हैं V. W. X. Y. Z.।

( स ) संकीर्ण वर्ग ( Atypical ) इस वर्ग में Sonnes Bacillus, Schmitys Bacillus, Paradysentery Bacillus इत्यादि जीवाणु होते हैं।

इसके सिवाय यह भी देखा जाता है कि जब अतीसार ठीक होने लगता है, तब B. Morgan No. 1, B. Para Colan, B. Faecalis alkaligenes इत्यादि जीवाणु मल में मिलने लगते हैं। ये सहचर ( Concumitants ) जीवाणु कहलाते हैं। इनमें से भारतवर्ष में फ्लेक्सनर जीवाणुओं से ८०% के करीब अतिसारी पीड़ित होते हैं। फ्लेक्सनर जीवाणु से जो प्रवाहिका उत्पन्न होती है वह सौम्य, चिरकालीन तथा परिवर्त्तनशीला होती है। शिगा जीवाणु से होनेवाली प्रवाहिका भारतवर्ष में कम होती है। परन्तु यह तीव्र स्वरूप की, अचिरकालीन तथा अपरिवर्तन-शीला होती है।

२—अमीबिक डिसेन्ट्री—इसका कारण एण्टेमीबा हिस्टोलिटिका ( Entamoeba-histolytica ) नामक प्राणिवर्ग का जीवाणु है। इसका संक्रमण सिस्टों (Cysts) के द्वारा होता है।

उपर्युक्त बैसीलस डिसेन्ट्री तथा एण्टेमीबा हिस्टोलिटिका का उपसर्ग दूषित खाद्य-पेय पदार्थों द्वारा माना जाता है। दूषित खाद्य-पेय पदार्थों द्वारा ये उदर-गुहा में पहुँच कर आन्त्र में विकृति उत्पन्न करके प्रवाहिका को उत्पन्न कर देते हैं। दोनों का पार्थक्य-दर्शक कोष्ठक निम्न प्रकार होता है।

तावत्पाकं प्रकुर्वीत मृदुना वह्निना भिषक्। यावद्दर्व्याः प्रलेपः स्यात्तदैनमवतारयेत् ॥७८॥
औदुम्बरं चामलकं बादरं वा यथाबलम्। तावन्मात्रमिदं खादेद् भक्षयेद्वा यथाऽनलम्॥
अनेनैव विधानेन प्रयुक्तश्च दिने दिने। निहन्ति ग्रहणीरोगान्कुष्ठानर्शोभगन्दरान् ॥८०॥
ज्वरमानाहहृद्रोगं गुल्मोदरविसूचिकाः। कामलां पाण्डुरोगञ्च प्रमेहांश्चैव विंशतिम् ॥८१॥
वातशोणितवीसर्पदद्रुयक्ष्महलीमकान्। वातपित्तकफान्सर्वान्दुष्टाञ्छुद्धान्समाचरेत् ॥८२॥
व्याधिक्षीणा वयःक्षीणाः स्त्रीषुक्षीणाश्च येनराः। तेभ्यो हितो गुडोऽयं स्याद्वन्ध्यानामपि पुत्रदः॥
वृष्यो बल्यो बृंहणश्च वयसः स्थापनं तथा ॥ ८३ ॥

कूष्माड कल्याणक गुड—पके हुये कूष्माण्ड ( सफेद कोहड़ा ) के ऊपर के छिल्के निकाल कर फेंक दे, पश्चात् उसके टुकडे २ करके उबाल लेवे। और तौल में ५ सेर टुकड़ों को लेकर १ प्रस्थ ( ६४ तोले ) गाय के घी के साथ कलईदार तामे के पात्र में रख कर मन्द २ आंच से पकावै उसके बाद पीपर, पिपरामूल, चीतेके जड़की छाल, गजपीपर, धनियां, बायविडङ्ग, सोंठ, मरिच, आंवला, हड़, वहेड़ा, अजमोद, इन्द्रजौ, स्याह जीरा और सेंधा निमक इन सर्वो का चूर्ण प्रत्येक एक२ पल ( चार २ तो० ), निसोथ का चूर्ण आठ पल ( ३२ तोला ), तिल का तेल ८ पल, गुड़ ५० पल ( २॥ सेर ), आंवले का रस ३ प्रस्थ ( २ सेर १ पाव २ छ० २ तो० ), इन सवों को वैद्य यथाविधि मन्द २ आंच से तब तक पकावै कि जब तक कर्छली में लिपट न जावै, पश्चात् जब लिपटने लगै तब उतार लेवै, और बलानुसार गूलर, आंवला या बेर के फल के समान मात्रा में लेकर अथवा जितना पच सकै अपने अग्नि के अनुसार मात्रा में लेकर प्रतिदिन खाने से यह सम्पूर्ण ग्रहणी रोग कुष्ठ, अर्श, भगन्दर, ज्वर, आफरा, हृद्रोग, गुल्म, उदर रोग, विसूचिका, कामला, पाण्डुरोग, २० प्रकार के प्रमेह रोग, वातरक्त, वीसर्प, दाद, यक्ष्मा, हलीमक, वात-पित्त तथा कफ सम्बन्धी रोग इन सर्वो को दूर करता है। रोग से, अवस्था से अथवा स्त्री के साथ अधिक मैथुन करने से जो क्षीण हो गये हैं। उन सर्वों के लिए यह कूष्माण्डकल्याणक गुड हितकारी होता है तथा वन्ध्या स्त्रियों के लिये पुत्र देने वाला होता है ॥ ७४–८३ ॥

अतिसाराधिकारलिखितं बिल्वतैलञ्चात्र हितम्।

इति चतुर्थो ग्रहणीरोगाधिकारः समाप्तः ॥ ४ ॥

समाप्तोऽयं मध्यखण्डे प्रथमो भागः ॥ १ ॥

---

और अतिसाराधिकार में लिखा हुआ बिल्व तेल भी यहां पर अर्थात् ग्रहणी रोग में हितकर होता है ॥

इति श्रीभावप्रकाशभावप्रकाशकारिकायां विद्योतिनीनामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डेऽष्टमे चिकित्साप्रकरणे प्रथमे भागे चतुर्थो ग्रहणीरोगाधिकारः समाप्तः ॥ ४ ॥

समाप्तोऽपि मध्यखण्डे प्रथमो भागः।

---

# अथ मध्यखण्डम्

## तत्र द्वितीयो भागः

## अथ पञ्चमोऽर्शोऽधिकारः ॥ ५ ॥

तत्रार्शसां सन्निकृष्टानि निदानान्याह—

**पृथग्दोषैः समस्तैश्च शोणितात्सहजानि च। अर्शांसि षट् प्रकाराणि विद्याद् गुदवलित्रये ॥**

अब भावप्रकाश मध्यखण्ड के द्वितीयभाग में पञ्चम अर्शोऽधिकार प्रारम्भ होता है। जिसमें प्रथम अर्श ( बवासीर ) होने के सन्निकृष्ट ( नजदीकी ) निदानों को कहते हैं—गुदा की तीन वलियों में वात-पित्त तथा कफ इन दोषों से पृथक् २ तीन प्रकार के अर्श अर्थात् १ वातजार्श, २ पित्तजार्श, ३ कफजार्श और तीनों दोषों के सन्निपात से एक प्रकार का अर्थात् ४ संनिपातजार्श, रक्तदोष से एक प्रकार का अर्थात् ५ रक्तजार्श, तथा जन्म से ही होने वाला एक प्रकार का अर्थात्-६ सहजार्श इस भांति से ६ प्रकार के[1] अर्श ( मांस के अङ्कुर उत्पन्न ) होते हैं ॥ १ ॥

---

१. 'अरिवत् प्राणान् शृणाति हिनस्तीत्यर्शः' इति अर्थात् जो व्याधि शत्रु की भांति प्राणों को नष्ट कर देती है उसे अर्श कहते हैं। अर्श शब्द की इस प्रकार की निरुक्ति माधवनिदान के मधुकोश-व्याख्याकार ने माना है और इस शब्द की सिद्धि 'पृषोदरादित्वात्' होती है यह भी माना है। यद्यपि उपर्युक्त 'पृथग्दोषैः' इत्यादि श्लोक से वातज, पित्तज, कफज, सान्निपातिक, सहज तथा रक्तज भेद से ६ प्रकार का ही अर्श माना है। किन्तु वस्तुतः वातपित्तज, वातकफज तथा पित्तकफज भेद से और ३ द्वन्द्वज अर्श की भी गणना करनी चाहिये थी; किन्तु नहीं की, इसका कारण श्रीविजयरक्षितजी तथा श्रीकण्ठदत्तजी मधुकोश नामक व्याख्या में सुश्रुत के 'अर्शःसु दृश्यते रूपं यदा वै दोषयोर्द्वयोः। संसर्गं तं विजानीयात् संसर्गः षड्विधश्च सः।'

इस श्लोक के आधार पर लिखते हैं कि 'अत्र द्वन्द्वजानि प्रकृतिसमसमवायारब्धत्वान्न पृथग्गणितानि' अर्थात् यहां अर्श के द्वन्द्वज भेद प्रकृतिसमसमवाय से आरब्ध होने के कारण पृथक् नहीं गिने गये। इसी लिये केवल उपर्युक्त ६ ही प्रकार के अर्शो का नाम लिया गया। पाश्चात्य विद्वान् तो अर्श के केवल दो ही भेद मानते हैं।

१—बाह्य अर्श ( External Piles ) और २—आन्तरिक अर्श ( Internal Piles ) वे लोग अर्श रोग की व्याख्या इस प्रकार करते हैं कि—

जब मलद्वार के भीतर चारो ओर की शिरायें जो श्लैष्मिककला के नीचे रहती हैं, प्रकुपित हो जाती हैं तब वे छोटे २ अर्बुदों की भाँति प्रसृत होने लगती हैं। यह प्रसरित शिराओं के गुच्छे अर्श कहलाते हैं। अपने यहाँ ये ही फूले हुए शिरासमूह 'गुदाङ्कुर' तथा हिकमत में 'मस्से' कहे जाते हैं। इस प्रकार पाश्चात्य विज्ञानवेत्ता इस रोग को शिराविकृतिजन्य ही मानते हैं। अपने यहाँ भी सुश्रुत ने लिखा है कि—अपने प्रकोपक कारणों से प्रकुपित दोष प्रधान धमनियों में प्राप्त होकर अङ्कुर को उत्पन्न करते हैं, यथाः—

'तत्रानात्मवतां यथोक्तैः प्रकोपणैर्विरुद्धाध्यशनस्त्रीप्रसङ्गादुत्कटुकासनपृष्ठयानवेगविधारणादिभि-

कश्चिद्रुधिरस्यापि दोषत्वं मन्यते, तन्मतमाश्रित्याह—शोणितादिति। सहजानि=शरीरे सहजातानि। सङ्ख्यां चाह—षट्प्रकाराणीति। गुदवलित्रये=सार्द्धं चतुरङ्गुलं गुदस्य मानम्। तस्यावयवभूतास्तिस्रो वलयः शङ्खावर्त्तनिभा उपर्युपरि सन्ति। तासां नामानि-

विशेषैः प्रकुपिता दोषा एकशो द्विशः समस्ताः शोणितसहिता वा यथोक्त-प्रसृताः प्रधानधमनीरनुप्रपद्य, अधो गत्वा गुदमागम्य प्रदूष्य गुदवलीर्मांसप्ररोहान् जनयन्ति विशेषतो मन्दाग्नेस्तथा तृणकाष्ठोपललोष्ठवस्त्रादिभिः, शीतोदकसंस्पर्शनाद्वा कन्दाः परिवृद्धिमासादयन्ति तान्यर्शांसीत्याचक्षते' सु० नि० अ० २॥

अर्शके कारण—

पाश्चात्त्य मत से—मलाशय के चारो ओर उसके अन्तिम एक या दो इञ्चों में ( इन्हीं निचले दोनों इञ्चों के अन्तर्गत आयुर्वेद में वर्णित—प्रवाहणी, विसर्जनी तथा संवरणी नाम तीनों वलियां आ जाती हैं जो कि अर्श के स्थान हैं ) शिराओं की ऐसी स्थिति है कि प्रत्येक वार मलत्याग करते समय उन पर बहुत दवाव पड़ता है जिससे रक्त के लौटने में वाधा पड़ती है। इन शिराओं में कपाट भी नहीं है जो कि रक्त के लौटनेमें सहायता दे और न इन शिराओं को आश्रय देने के लिये चारो ओर कुछ दृढ़ धातु ही रहती हैं। साथ में यकृत् के रक्तसंचार से इनका ऐसा सम्बन्ध है कि यकृत में विकार होने से या उसके रक्तसंचार में किसी प्रका॰ की वाधा उपस्थित होने से इस स्थान के रक्तसञ्चार में भी विकार उत्पन्न हो जाता हैं। इन सब स्वाभाविक कारणों से उन शिराओं में स्वभावतः ही प्रकोप उत्पन्न हो जाता है। खाद्य में मद्य का प्रयोग, एक ही स्थान पर बैठकर काम करने का स्वभाव और कोष्ठबद्धता, इस दशा के उत्पन्न होनेमें बहुत सहायता देते हैं। मलाशय के अर्बुद या अन्य घातकरोग, स्त्रियों में गर्भाशय के अर्बुद या अन्य घातकरोग, या गर्भ इत्यादि से भी रोगोत्पत्ति में सहायता मिलती है। पुरुषों में तरुणावस्था में यह रोग अधिक होता है। वृद्धावस्था में पौरुष ग्रन्थि की वृद्धि अथवा मूत्राशय की अश्मरी के कारण यह रोग उत्पन्न हो सकता है।

अपने यहाँ भगवान् चरक ने भी 'अर्शश्चिकित्सितम्' नामक १४ वें अध्याय के 'गुरुमधुर' इत्यादि १० वे सूत्र में अनेक अर्श-उत्पादक कारणों को मानते हुये—

'मद्यपानाद्, उत्कटुकविषमकठिनासनसेवनाद्, उद्भ्रान्तयानोष्ट्रयानाद्, अतिव्यवायाद्वस्तिनेत्रासम्यक्प्रणिधानाद्, गुदक्षणनान्, चेललोष्टतृणादिघर्षणात्, प्रततातिनिर्वहणाद्, वातमूत्रपुरीषवेगोदीरणात्, समुदीर्णवेगविनिग्रहात्, स्त्रीणां चामगर्भभ्रंशाद्गर्भोत्पीडनाद्विषमप्रसूतिभिश्च प्रकुपितो वायुरपानस्तं मलमुपचितमधोगममासाद्य गुदवलिष्वाधत्ते ततस्तास्वर्शांसि प्रादुर्भवन्ति'।

ऐसा माना है। इस प्रकार प्राच्य तथा पाश्चात्त्य विप्रकृष्ट निदान प्रायः मिलते-जुलते हैं।

पाश्चात्त्य विद्वानों के मत से जो दो प्रकारके अर्श वतलाये गये हैं उनका वर्णन निम्न प्रकारहै—

१—वाह्य-अर्श ( External piles ) यह मलद्वार के चारो ओर लम्बी और गहरी लाल रङ्ग की सिकुड़नों के रूप में प्रतीत होते हैं। साधारण अवस्था में जब ये खाली होते हैं तब प्रतीत नहीं होते, किन्तु प्रकुपित होने पर रक्त से भर कर फूल जाते हैं और प्रत्येक शिरा का अन्तिम भाग एक छोटा सा अङ्कुर या गांठ जैसा मालूम होने लगता है। इनके बीच में शिरा होती है और इसके चारो ओर कुछ सौत्रिक धातु रहती है। यह धातु धीरे २ बढ़ जाती है जिससे अर्श एक कठिन गांठ की भांति प्रतीत होने लगता है।

जब तक शिरायें प्रकुपित नहीं होती तब तक रोगी को केवल कुछ खुजली और भारीपन मालूम होता है। इनके प्रकुपित होने पर अर्श छोटे २ अर्बुदों की भांति प्रतीत होने लगते हैं। इनका रंग कुछ नीला हो जाता है, इनमें पीडा होती है और यदि ये कहीं दब जाते हैं तो रोगी को असह्य

प्रवाहणी विसर्जनी संवरणी चेति । तत्र गुदौष्ठोऽर्द्धाङ्गुलमानस्तदूर्ध्वमङ्गुलमाना प्रथमा वलिः । सार्द्धैकाङ्गुलमाना द्वितीया, तृतीया च तावती ॥ उक्तञ्च—

छ अर्द्धाङ्गुलप्रमाणेन गुदौष्ठं परिचक्षते ॥

गुदौष्ठादङ्गुलञ्चैकं प्रथमान्तु वलिं विदुः। सार्द्धैकाङ्गुलमानेन पृथगन्ये प्रकीर्त्तिते ॥१॥ इति ॥१॥

---

वेदना होती है । इस कारण रोगी सुगमता से चल फिर नहीं सक्ता । बैठने में भी उसे कष्ट होता है । शिरा के भीतर रक्त जम जाता है जिससे वह फूल जाती है । जब उचित चिकित्सा से शिराओं का प्रकोप जाता रहता है तब चारो ओर की सौत्रिक धातु और भी बढ़ जाती है और सारा स्थान स्पर्श से हाथ को कठिन प्रतीत होता है । इस प्रकार के अर्श से रक्तस्राव कम होता है ।

अपने यहां यह ( External Piles ) या बाह्य अर्श-बाह्य वलि में उत्पन्न हुये अर्श के अन्तर्गत आता है ।

२—आन्तरिक अर्श ( Internal Piles )—यह अर्श मलद्वार के भीतर होता है और प्रत्येक अर्श श्लैष्मिक कला से ढका रहता है । बाह्य अर्श चर्म से ढके रहते हैं । उन्हीं की भाँति आन्तरिक अर्श में भी बीच में एक प्रकुपित शिरा और उसके चारो ओर संयोजक या सौत्रिक धातु होती है, जो अर्श के पुराने होने पर कड़ी और अधिक हो जाती है । कभी २ मलद्वार के चारो ओर की शिरायें प्रकुपित दशा में मिलती हैं । मलाशय के अन्तिम एक या दो इञ्च के भाग पर चारो ओर अर्श उत्पन्न हो जाते हैं । साधारणतया यह अर्श दो प्रकार का होता है:—

१—एक लम्बे आकार के अर्श होते हैं जो श्लैष्मिक कला से ढके रहते हैं तथा नीले या कुछ काले रङ्ग के होते हैं । इनके ऊपर कोई सिकुड़न नहीं होती । प्रत्येक अर्श एक छोटे नीले अङ्गूर के दाने की भाँति चमकीला होता है । इन अर्शों के बीच में जो गड्ढे होते हैं उन में मल जमा हो जाता है । ऐसे अर्शों से रक्तप्रवाह कम होता है ।

६—दूसरे गोल आकार के अर्श होते हैं जो श्लैष्मिक कला से एक पतले डण्ठल के समान भाग से जुड़े रहते हैं । यह चिकने नहीं होते । इन पर प्रकुपित शिराओं के कारण सिकुड़ने उत्पन्न हो जाती है । इनसे अधिक रक्त निकता है । यद्यपि यह श्लैष्मिक कला ही से ढके रहते हैं, किन्तु कुछ समय तक फूले रहने और रगड़ खाने से उन पर की श्लैष्मिक कला चर्म की भाँति कड़ी पड़ जाती हैं । कभी २ शिराओं के बीच में एक पतली धमनी की शाखा भी पायी जाती है ।

लक्षण—जब तक शिरा प्रकुपित नहीं होती तब तक रोगी को किसी प्रकार की असुविधा नहीं प्रतीत होती । केवल मलद्वार के भीतर कुछ भारीपन और खुजली मालूम होती रहती है । जब सारा अर्श फूलकर बाहर निकल आता है तो रोगी को चलने या बैठने में भी कष्ट होता है । थोड़े बहुत समय के पश्चात् इनसे रक्त अवश्य ही निकलने लगता है । पहले केवल मलत्याग के समय मलके पूर्व कुछ रक्त आता है । किन्तु कुछ समय के पश्चात् रक्त अधिक मात्रा में आने लगता है, जिससे रोगी को दुर्बलता और पाण्डुरोग भी हो जाता है । रोग जितना तीव्र होता है और जितना अधिक रक्त निकलता है उतना ही रोगी अधिक दुर्बल हो जाता है जैसा कि माधव निदानमें भी आया है कि:—
'स्रवन्ति सहसा रक्तं तस्य चातिप्रवृत्तितः । भेकाभः पीड्यते दुःखैः शोणितक्षयसम्भवैः' इत्यादि

इसके अतिरिक्त सुश्रुत ने भी कहा है कि—

'रक्तजानि न्यग्रोधप्ररोहविद्रुमकाकणन्तिकाफलसदृशानि पित्तलक्षणानि च यदाऽवगाढपुरीषप्रपीडितानि भवन्ति तदाऽत्यर्थं दुष्टमनल्पमसृक् सहसा विसृजन्ति तस्य चातिप्रवृत्तौ शोणितातियोगोपद्रवा भवन्ति' । सु० नि० अ० २ सू० ८ ।

और सुश्रुत ने शोणितातियोग के उपद्रव ये बतलाये हैं—

'अतिप्रवृत्तं शिरोऽभितापमान्ध्यमधिमन्थं तिमिरप्रादुर्भावं धातुक्षयमाक्षेपकं पक्षाघातमेकाङ्गविकारं तृष्णादाहौ हिक्कां कासं श्वासं पाण्डुरोगं मरणञ्चापादयति' । सु० सू० अ० १४ सूत्र १७ ।

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—जो रक्तदोष से १ प्रकार का 'रक्तजार्श' होना यहां पर कहा गया है, वह कोई २ विद्वान् सुश्रुतादिक रक्त को भी दोषों के अन्दर मानते हैं, अतः उन लोगों के मत का आश्रय लेकर ही कहा गया है। और 'सहजानि' पद का 'जन्म से ही होने वाला' यह अर्थ समझना चाहिये और '६ प्रकार के अर्श उत्पन्न होते हैं' इसके कहने से 'अर्श की संख्या संप्राप्ति' का वर्णन समझना चाहिये। और 'गुदवलित्रये' पदका 'गुदा की तीन वलियों में' यह अर्थ समझना चाहिये। और गुदा की तीन वलियां इस प्रकारसे होती हैं कि—गुदा का मान ४॥ अङ्गुल का होता है। और उसके अङ्गभूत ३ वलियां होती हैं, जो कि शङ्ख के आवर्त ( आटी ) की भांति एक के ऊपर एक रहती है। तथा जिनके नाम १ प्रवाहणी, २ विसर्जनी तथा ३ संवरणी हैं। उसमें गुदा का ओष्ठ भाग आधे अङ्गुल का होता है, उसके बाद उसके ऊपर १ अङ्गुल की पहली वलि रहती है, तत्पश्चात् डेढ़ २ अङ्गुल की दूसरी तथा तीसरी वलि होती है। और इसी विषय में अन्यत्र भी कहा है कि-आधे अङ्गुल के प्रमाण में गुदा का ओष्ठ भाग रहता है, गुदौष्ठ से एक अङ्गुल तक पहली वलि, उसके बाद शेष दूसरी तथा तीसरी वलि डेढ २ अङ्गुल की होती है ॥ १ ॥

वातार्शसां विप्रकृष्टनिदानमाह—

**कषायकटुतिक्तानि रूक्षशीतलघूनि च। प्रमिताल्पाशनं तीक्ष्णं मद्यं मैथुनसेवनम् ॥ २ ॥**
**लङ्घनं देशकालौ च शीतौ व्यायामकर्म च। शोको वातातपस्पर्शौ हेतुर्वातार्शसां ततः ॥३॥**

वात से उत्पन्न हुये अर्श के विप्रकृष्ट ( दूर के ) निदान—कषाय, कटु तथा तिक्त रसयुक्त एवम् रूक्ष, शीतवीर्य तथा परिपाक में लघु पदार्थों का भोजन, प्रमित ( परिमित = थोड़ा ) भोजन तथा अधिक भोजन, तीक्ष्ण मद्य पीना, मैथुन करना, उपवास, शीत देश तथा शीत समय, व्यायाम ( कसरत ) करना, शोक, वायु का झोंका तथा धूप का सेवन ये सब वात से उत्पन्न होने वाले अर्श के विप्रकृष्ट कारण हैं ॥ २–३ ॥

***प्रमितं = परिमितं, तीक्ष्णमिति मद्यविशेषणम्, पैष्टिकादिमृदुमद्यस्य वातशामकत्वात्। आतपस्तूष्णवीर्योद्भूतरौक्ष्याद्वातप्रकोपे हेतुर्वातार्शसाम्।**

**ननु अर्शांसि सर्वाणि त्रिदोषजानि यत आह—**

***पञ्चात्मा मारुतः पित्तं कफो गुदवलित्रयम्। सर्व एव प्रकुप्यन्ति गुदजानां समुद्भवे ॥२॥**

यहां पर 'प्रमित' पद का 'परिमित ( थोड़ा )' अर्थ समझना चाहिये। 'तीक्ष्ण' इस पदको 'मद्य' का विशेषण समझना चाहिये। क्योंकि जौ आदि के आटे से बनी हुई मृदु मदिरा तो वायु का शमन करने वाली होती है, अतः तीक्ष्ण मदिरा पीना ही वातार्श होने का कारण होसक्ता है। और 'धूप का सेवन' धूप के उष्णवीर्य होनेसे उससे उत्पन्न हुई रूक्षता के कारण से वायु को प्रकुपित करने में कारण कहा गया है' यह और समझना चाहिये। अब यहां पर यह शङ्का होती है कि-जितने अर्श हैं वे सभी त्रिदोष से उत्पन्न होने वाले होते हैं, क्योंकि अन्यत्र कहा भी है कि—

---

आन्तरिक अर्श ( Internal Piles )—यह मध्य तथा तृतीय वलि में होने वाले जो अर्श कहे गये हैं उनके अन्तर्गत आसक्ता है।

वाह्य अर्श ( External-piles ) में प्रायः वात तथा कफ दोष की अधिकता होती है और आन्तरिक ( Internal piles ) में पित्तदोष या रक्त दोष की अधिकता होती है। क्योंकि वाह्य अर्श प्रायः शुष्क रहता है और आन्तरिक अर्श प्रायः स्रावयुक्त होता है।

जैसा कि भगवान् चरक ने भी शुष्क और आर्द्र भेद से दो प्रकार के अर्शभेद माने हैं और उन में उपर्युक्त प्रकार की ही दोषकल्पना करते हैं। यथा—

'वातश्लेष्मोल्बणान्याहुः शुष्काण्यर्शांसि तद्विदः।
स्रावीणि हि तथाऽऽर्द्राणि रक्तपित्तोल्बणानि च' ॥

'पांच प्रकार की वायु पित्त, कफ तथा गुदा की तीन बलियां ये सभी अर्श के उत्पन्न होने में प्रकुपित होती हैं (॥ २ ॥)

***तथा कथं वातार्शसामिति? उच्यते—तत्तदाधिक्याद्व्यपदेशभेद इति न दोषः। अत एवाग्रे वक्ष्यते वातोल्वणानामिति। तथा च चरकः—**

***अर्शांसि नाम जायन्ते नासन्निपतितैस्त्रिभिः। दोषैर्दोषविशेषात्तु विशेषः कथ्यतेऽर्शसाम्॥**

अतः 'वात से उत्पन्न होने वाले अर्श के' यह वचन यहां पर कैसे कहा गया? उसके उत्तर में यह कहते हैं कि—यद्यपि उक्त वचन से सामान्य रूप से सभी अर्श त्रिदोषज होते हैं तथापि उनमें भी जिन २ अर्शों में जिन२ वातादिदोषों की अधिकता होती है उन्हीं २ के नाम से वह कहा जाता है अर्थात् वात की अधिकता होने से, वातज तथा पित्त की अधिकता होने से पित्तज इत्यादि कहा जाता है। अतः कोई दोष नहीं है। इसी से आगे वातसम्बन्धी अर्श को 'वातोल्बण (अधिक वात दोष वाला) के नाम से कहेंगे। और चरक ने भी कहा है कि—विना तीनों दोषों के संनिपात से अर्श नहीं उत्पन्न होते हैं। और उन दोषों में से जिसकी विशेष अधिकता रहती है उसी के नाम से वह 'वातजार्श' इत्यादि रूप से कहा जाता है (३) ॥ २-३ ॥

पित्तार्शसां विप्रकृष्टं निदानमाह—

**कट्वम्ललवणोष्णानि व्यायामाग्न्यातपप्रभाः। देशकालावशिशिरौ क्रोधो मद्यमसूयनम्॥**
**विदाहि तीक्ष्णमुष्णञ्च सर्वं पानान्नभोजनम्। पित्तोल्वणानां विज्ञेयः प्रकोपे हेतुरर्शसाम्॥**

पित्तार्श के विप्रकृष्ट (दूर के) निदान—कटु, अम्ल तथा लवण रस युक्त पदार्थ का भोजन, उष्ण द्रव्य का स्पर्श आदि करना, व्यायाम (कसरत), अग्नि, धूप, अग्नि तथा धूपसे भिन्न तेजोयुक्त पदार्थ की प्रभा, अशिशिर देश (मरुभूमि) तथा अशिशिर समय (ग्रीष्म तथा शरद् ऋतु), कोप, मद्यपान, असूया (दूसरे की सम्पत्ति में द्वेष), विदाही (दाह उत्पन्न करने वाला), तीक्ष्ण, तथा उष्णवीर्य जितने अन्न-पान हैं, उनका भोजन करना ये सब पित्त-प्रधान अर्श (पित्तार्श) के उत्पत्ति में कारण हैं ॥ ४-५ ॥

*** उष्णद्रव्यस्य स्पर्शनादि बोद्धव्यम्, उष्णपानभोजनस्याग्रे वक्ष्यमाणत्वात्। अग्न्यातपप्रभाः=अग्न्यातपयोः प्रभा तेजः, अथवा अग्न्यातपेतरतेजस्विद्रव्यस्य तेजोदीप्तिः= प्रभा। अशिशिरो देशो मरुरिति, शरद् ग्रीष्मश्च कालः। क्रोधः=कोपः। असूयनं=परसम्पत्तौ द्वेषः। प्रकोपे=उत्पत्तौ ॥ ४-५ ॥**

यहाँ पर प्रथम 'उष्ण' पद से 'उष्ण द्रव्य का स्पर्श आदि करना' अर्थ समझना चाहिये। क्योंकि आगे अन्न-पान भोजनमें भी 'उष्ण' का पाठ है अतः यहां पर भोजन न समझना चाहिये।

'अग्न्यातपप्रभाः' पद का 'अग्नि तथा धूप के तेज का अथवा—अग्नि, धूप और अग्नि तथा धूप से भिन्न तेजस्वी पदार्थ के तेज की दीप्ति (प्रभा) का सेवन' यह अर्थ समझना चाहिये। 'अशिशिर देश' से 'मरुभूमि (मारवाड़ आदिक देश)'। 'अशिशिर काल' से 'शरद् तथा ग्रीष्म ऋतु'। 'क्रोध' से 'कोप' 'असूयन' पद से 'दूसरे की सम्पत्ति में द्वेष' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ४-५ ॥

कफार्शसां विप्रकृष्टनिदानमाह—

**मधुरस्निग्धशीतानि लवणाम्लगुरूणि च। अव्यायामदिवास्वप्नशय्याऽऽसनसुखे रतिः॥६॥**
**प्राग्वातसेवाशीतौ च देशकालावचिन्तनम्। श्लैष्मिकाणां समुद्दिष्टमेतत्कारणमर्शसाम्॥७॥**

कफार्श के विप्रकृष्ट निदान—मधुर, स्निग्ध (घृतादिक), शीतल एवम् लवण तथा अम्ल रस युक्त और गुरु पदार्थ का भोजन, व्यायाम न करना-दिन में सोना-सुखकर शय्या तथा आसन में विशेष आसक्ति रखना, पूर्वीवायु अथवा संमुख वायु का सेवन, शीत देश तथा शीत-समय एवम् चिन्ता से रहित रहना ये सब कफार्श (कफ प्रधान अर्श) के विप्रकृष्ट निदान हैं ॥ ६-७ ॥

द्विदोषत्रिदोषार्शसां विप्रकृष्टनिदानमाह—

**हेतुलक्षणसंसर्गाद्विद्याद् द्वन्द्वोल्वणानि च। सर्वो हेतुस्त्रिदोषाणां सहजैर्लक्षणं समम्॥ ८॥**

द्विदोषज तथा त्रिदोषज अर्श के विप्रकृष्ट निदान—जिसमें दो दोषों के निदान तथा लक्षण के संयोग हों उसे द्विदोषज अर्श समझना चाहिये। अर्थात् वात-पित्तज, वात-श्लेष्मज तथा पित्त-श्लेष्मज अर्श समझना चाहिये। और वातजादिक तीनों अर्शों के जो पृथक् २ निदान हैं वे ही सब मिलकर त्रिदोषज अर्श के निदान होते हैं, किन्तु लक्षण सहजार्श के समान होते हैं, जो कि आगे लक्षण कहने के समय कहे जायगें। यह समझना चाहिये॥ ८॥

***जनकत्वेन त्रयो दोषा येषां तानि त्रिदोषाणि। तेषामर्शसां सर्वो हेतुः=पृथ.वातपित्त-कफार्शोहेतुः। त्रिदोषार्शोलक्षणं श्वासरुजाविबन्धैः सहजार्शोभिः समम्। ननु त्रिदोषाणा-मिति विशेषणं व्यर्थम्। यतः सर्व एव व्याधयस्त्रिदोषजाः। उक्तं च—**

**द्रव्यमेकरसं नास्ति न रोगोऽप्येकदोषजः। एकस्तु कुपितो दोष इतरानपि कोपयेत्॥ इति॥**

यहां पर 'त्रिदोषाणाम्' पद का 'तीनों दोष उत्पन्न करनेवाले हैं जिसके अर्थात् त्रिदोषज अर्श के' यह अर्थ समझना चाहिये। और 'सर्वो हेतुः' इन पदों का 'वात-पित्त तथा कफ से उत्पन्न होने वाले वातजादिक तीनों अर्शों के जो पृथक् २ निदान हैं, वे ही सब मिल कर निदान होते हैं' यह अर्थ समझना चाहिये।

त्रिदोषजार्श के लक्षण—श्वास, कास तथा मल-विबन्ध आदि के द्वारा सहजार्श के लक्षणों के समान समझना चाहिये।

अब यहां पर यह शङ्का होती है कि—यहां पर 'त्रिदोषाणाम्' अर्थात् अर्श का 'त्रिदोषज' यह विशेषण व्यर्थ में क्यों दिया गया है? क्योंकि सभी रोग तो त्रिदोषज ही होते हैं, इसी विषय में अन्यत्र कहा भी है कि—कोई द्रव्य केवल एक रस से युक्त नहीं होता है, और कोई रोग भी एक दोष से उत्पन्न हुआ नहीं होता है, अर्थात् सम्पूर्ण द्रव्य ही अनेक रसों से युक्त तथा सम्पूर्ण रोग ही त्रिदोष से युक्त होते हैं, और एक दोष सर्व-प्रथम कुपित होकर अन्य दोषों को प्रकुपित कर देता है अतः सभी रोग सभी दोषों के प्रकुपित होने से ही उत्पन्न होते हैं न कि एक दोष के प्रकुपित होने से।

***युक्तिमप्याह—'स्वकारणाद् वृद्धो वायुः शैत्यात्कफं लाघवात् तेजोरूपं पित्तं वर्द्धयते, तथा पित्तं कटुत्वाद् वातं, द्रवत्वात् कफं वर्द्धयते, कफश्च शैत्याद् वायुं, द्रवत्वात्पित्तं वर्द्धयते' इति। उच्यते—यत्र स्वस्वकारणात्त्रयो दोषाः कुप्यन्ति तत्र त्रिदोषजव्यपदेश इति न दोषः॥**

यहां पर युक्ति भी दिखलाते हुये कहते हैं कि—अपने कारणों से प्रथम कुपित हुआ वायु शैत्य गुण से कफ को तथा लघुता गुण से पित्त को भी कुपित करता है, और अपने कारणों से प्रथम कुपित हुआ पित्त अपनी कटुता गुण से वायु को तथा द्रव गुण से कफ को भी कुपित करता है, एवम् अपने कारणों से कुपित हुआ कफ अपने शैत्य गुण से वायु को तथा द्रवत्व गुण से पित्त को भी प्रकुपित करता है।

इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—जहां पर अपने २ कारणों से तीनों दोष एकत्र ही कुपित होकर रोग उत्पन्न करते हैं, वहां पर 'त्रिदोषज' इस नाम से वह दोष कहा जाता है, अतः त्रिदोषज रोग का पृथक् निर्देश करने में कहीं पर भी दोष नहीं समझना चाहिये॥ ८॥

अर्शसां पूर्वरूपमाह—

**विष्टम्भोऽन्नस्य दौर्बल्यं कुक्षेराटोप एव च। कार्श्यमुद्गारबाहुल्यं सक्थिसादोऽल्पविट्कता॥९॥**
**ग्रहणीदोषपाण्ड्वर्त्तिप्रशङ्का चोदरस्य च। पूर्वरूपं विनिर्दिष्टमर्शसामभिवृद्धये॥ १०॥**

अर्श के पूर्वरूप—भोजन किये हुये अन्न का परिपाक न होने से उदर में विष्टब्धता, दुर्बलता,

उदर में दर्द के साथ साथ गुड़गुड़ शब्द होना, शरीर की कृशता, डकार अधिक आना, जांघों में बिना चले ही अधिक थकावट मालूम होना, थोड़ा मल उतरना, ग्रहणी, पाण्डु तथा उदरसम्बन्धी रोग उत्पन्न होने की आशङ्का होना, ये सब अर्श ( गुदाङ्कुर ) बढ़ने के पूर्व के लक्षण हैं ॥ ९-१० ॥

अर्शसां सम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—

**दोषास्त्वङ्मांसमेदांसि सन्दूष्य विविधाकृतीन्। मांसाङ्कुरानपानादौ कुर्वन्त्यर्शांसि ताञ्जगुः॥**

अर्श के सम्प्राप्तिपूर्वक लक्षण—वातादि दोष-त्वचा, मांस तथा मेद को दूषित करके गुदा आदि स्थानों में जिन मांस के अङ्कुरों को उत्पन्न कर देते हैं, उन्हीं को वैद्यगण 'अर्श' कहते हैं ॥

***त्वङ्मांसपदेन त्वङ्मांसमाश्रितं रक्तमपि गृह्यते, किञ्चित्साधारणरक्तस्रावणोपदेशः। अपानं=गुह्यदेशः। आदिशब्देन नासानेत्रनाभिमेढ्रादिष्वपि कुर्वन्ति ॥ ११ ॥**

यहां पर 'त्वचा तथा मांस' पद का प्रयोग करने से उन दोनों के ( त्वचा तथा मांस के ) आश्रित रहने वाले रक्त की भी दूष्यों के मध्य में गणना की जाती है, इससे रक्त के भी दूषित होने से अर्श होना समझना चाहिये। क्योंकि साधारण रूप से अर्श में से किञ्चित् रक्त निकलवाने का उपदेश सुश्रुतादिक में भी मिलता है। और 'अपानादौ' पद में 'अपान' पद का 'गुदा' अर्थ समझना चाहिये, तथा 'आदि' पद से 'नाक, आँख, नाभि तथा लिङ्ग' इन स्थानों में भी अर्श होना समझना चाहिये ॥ ११ ॥

वातार्शोलक्षणमाह—

**गुदाङ्कुरा बह्वनिलाः शुष्काश्चिमिचिमान्विताः।**
**म्लानाः श्यावारुणाः स्तब्धा विशदाः परुषाः खराः ॥ १२ ॥**
**मिथो विसदृशा वक्रास्तीक्ष्णा विस्फुटिताननाः। बिम्बीकर्कन्धुखर्जूरकर्कोटीफलसन्निभाः॥**
**केचित्कदम्बपुष्पाभाः केचित्सिद्धार्थकोपमाः। शिरःपार्श्वांसकट्यूरुवङ्क्षणाभ्यधिकव्यथाः १४**
**क्षवथूद्गारविष्टम्भहृद्रोगारोचकप्रदाः। कासश्वासाग्निवैषम्यकर्णनादभ्रमावहाः॥ १५ ॥**
**तैरार्तो ग्रथितं स्तोकं सशब्दं सप्रवाहिकम्। रुक्फेनपिच्छाऽनुगतं विबद्धमुपवेश्यते ॥१६॥**
**कृष्णत्वङ्नखविण्मूत्रनेत्रवक्त्रश्च जायते। गुल्मप्लीहोदराष्ठीलासम्भवस्तत एव च ॥ १७ ॥**

वातार्श के लक्षण—वात की उल्वणतावाले अर्थात् वात से उत्पन्न हुये गुदा के अङ्कुर ( मस्से ) जो होते हैं वे—सूखे, चरचराने वाले, मुर्झाये हुये, धूयें के समान अथवा लाल रंग के कठिन पिच्छिलता से रहित, गौ की जिह्वा के समान स्पर्श में खरखरे, ककोड़े के फल के समान सूक्ष्म अनेक कांटों से भरे हुये, परस्पर एक दूसरे से भिन्न आकार वाले, टेढ़े, तीखे, फटे मुखवाले बिम्बी ( कन्दूरी ), वेर, खजूर, बांझककोड़ा के फल के समान होते हैं और उनमें से कोई कदम्ब के फूल के समान, कोई पीली सरसों के समान आकार वाले होते हैं, तथा रोगी के शिर, पसुली, कन्धा, कमर, जांघ और वङ्क्षण ( जांघ की सन्धियों ) में अधिक पीड़ा होती है, एवम् छींक, डकार, उदर में विष्टब्धता, हृद्रोग, अरुचि, खांसी, दमा, अग्नि की विषमता, कानों में शब्द होना, भ्रम ये सब रोग उत्पन्न होते हैं। और वातार्श से पीड़ित मनुष्य का मल गांठों से भरे हुए वत्ती के समान, थोड़ा २, शब्द सहित प्रवाहिका के लक्षणों से युक्त, पीड़ा के सहित, झागदार, चिकनाहट लिये हुए पतला तथा बँधा हुआ सा उतरता है। और त्वचा, नख, मल, मूत्र, नेत्र तथा मुख ये सब काले हो जाते हैं, और अन्त में उसी से ( वातार्श से ही ) गुल्म, प्लीहा, उदर रोग तथा अष्ठीला भी उत्पन्न हो जाता है ॥१२-१७॥

***बह्वनिलाः=वातोल्वणाः। गुदाङ्कुराः=अर्शांसि। चिमिचिमाऽन्विताः=चिमिचिमा व्यथाविशेषः 'चरचरा' इति लोके, तदन्विताः। श्यावारुणाः=श्यावा धूम्रवर्णाः, अरुणवर्णा वा। स्तब्धाः=कठिनाः। विशदाः=अपिच्छिलाः। परुषाः=गोजिह्वावत्खरस्पर्शाः। खराः=कर्कशाः, कर्कोटीफलवत्सूक्ष्मानेककण्टकचिताः। बिम्ब्यादिफलसन्निभा आकृत्या। अत्र विकल्पबोधकं वक्ष्यमाणं केचित् केचिदितिपदं प्रतिसम्बन्धनीयम्। कदम्बपुष्पा-**

भाः = स्थिरानेकसूक्ष्मशिखराः । सिद्धार्थकोपमाः = पीतसूक्ष्मपिडकाचिताः । 'तैरार्त'- इत्यर्शोभिः पीडितः । 'तैरार्तो विड्वद्धमुपवेश्यते' इत्यार्त्तस्य प्रयोज्यकर्तुः कर्मता, आर्षत्वात् । ग्रथितं = मलगुटिकाग्रन्थिवद्विड्वर्त्तिरूपम् । पिच्छा = पिच्छिलो द्रवभागः । बद्धं संहतम् । विट्शब्दो नपुंसकोऽप्यस्ति । उपवेश्यते = त्याज्यते । तत एव = वातार्शस एव । गुल्मादीनां सम्भवः । अष्ठीला = नाभेरधोभागे पाषाणपिण्डिकावद्वातव्याधिविशेषः ॥

यहां पर 'बहुनिलाः' पद का 'वात की उल्बणता वाले', । 'गुदाङ्कुराः' पद का 'अर्श अर्थात् मस्से' । 'चिमिचिमाऽन्विताः' पद का 'चरचराने वाले' । 'श्यावारुणाः' पद का 'धूयें के समान अथवा लाल रङ्ग के' । 'स्तब्धाः' पद का 'कठिन' । 'विशदाः' पद का 'पिच्छिलता से रहित' । 'परुषाः' पद का 'गौकी जिह्वा के समान स्पर्श में खरखरे' । 'खराः' पद का 'ककोड़े के फल के समान सूक्ष्म अनेक कांटों से भरे हुए' । 'बिम्बीकर्कन्धुखर्जूरकर्कोटीफलसंनिभाः' पद का 'आकार में बिम्बी आदि के फलों के समान' अर्थ समझना चाहिये । और यहां पर विकल्पबोधक 'केचित्' इस पद की आवृत्ति ( दुबारा पाठ ) होने से पीछे के भी बिम्बी आदि प्रत्येक पदों के साथ इसका सम्बन्ध करना चाहिये । 'कदम्बपुष्पाभाः' इस पद का 'कदम्ब के फूलोंके समान स्थिर अनेक सूक्ष्म शिखरों से युक्त' । 'सिद्धार्थकोपमाः' पद का 'पीली सरसों के समान पीला-पीला सूक्ष्म फुंसियों से युक्त' । 'तैरार्तः' इन पदों का 'वातार्श से पीडित' अर्थ समझना चाहिये । तथा 'तैरार्त्तो विड्बद्धमुपवेश्यते' इस स्थल पर प्रयोज्यकर्त्ता 'आर्त्त' को जो कर्म मानकर 'उपवेश्यते' पद में कर्म में 'यक्' प्रत्यय करने से कर्म उक्त होने से प्रथमान्त 'आर्त्त' पद का प्रयोग किया गया है, उसे आर्ष समझना चाहिये क्योंकि वहां पर वस्तुतः 'आर्त्तेन' होना चाहिये । 'ग्रथितम्' पद का 'गांठों से भरे हुये वत्ती के समान' । 'पिच्छा' पद का 'चिकनाहट लिये हुये पतला' 'बद्ध' पद का 'बंधा हुआ' अर्थ समझना चाहिये ।' और यहां पर 'विट्' शब्द का 'बद्ध' आदि विशेषण शब्दों के साथ अन्वय होने से उसे नपुंसकलिङ्ग मानना उचित है । 'उपवेश्यते' पद का 'उतरता है' । 'अष्ठीला' पद से 'नाभि के नीचे भाग में पत्थर के गोले की भांति आकार वाला वात-सम्बन्धी रोगविशेष समझना चाहिये ॥ १२-१७ ॥

पित्तार्शोलक्षणमाह—

**पित्तोत्तरा नीलमुखा रक्तपीतासितप्रभाः । तन्वस्रस्राविणो विस्रास्तनवो मृदवः श्लथाः ॥१८॥**
**शुकजिह्वायकृत्खण्डजलौकोवक्त्रसन्निभाः । दाहपाकज्वरस्वेदतृण्मूर्च्छाऽरतिमोहदाः ॥१९॥**
**सोष्माणो द्रवनीलोष्णपीतरक्तामवर्चसः । यवमध्या हरित्पीतहारिद्रत्वङ्नखादयः ॥२०॥**

पित्तार्श के लक्षण—प्रधान रूप से पित्तजन्य अर्श रोगी के जो मस्से होते हैं, वे नीलमुख वाले और लाल-पीले या काले रङ्ग के होते हैं, उनसे पतले रक्त निकलते रहते हैं तथा वे दुर्गन्धयुक्त, पतले, कोमल एवम् लटकने वाले होते हैं, और उनमें से कोई तोते की जिह्वा के समान कोई यकृत् ( कलेजे ) के टुकड़े के समान तथा कोई जोंक के मुखके समान आकृति वाले होते हैं । और उनमें दाह होता है तथा उनसे रोगी के गुदा का पाक, ज्वर, पसीना निकलना, प्यास लगना, मूर्च्छा तथा बेचैनी ये सब उपद्रव होते हैं । और वे स्पर्श में उष्ण तथा जौ की भांति मध्य भाग में मोटे तथा आदि अन्त में क्रम २ से उत्तरोत्तर पतले होते हैं । एवम् उनसे रोगी का मल पतला, नीला, उष्ण, पीला, लाल तथा आमयुक्त निकलने लगता है और त्वचा तथा नख आदि शाक के समान हरे या हरताल के समान पीले वा हरदी के समान वर्ण के हो जाते है ॥ १८-२० ॥

तनु = अघनम् । श्लथाः = लम्बिनः । सन्निभा आकृत्या । पाको गुदस्य । सोष्माणः= उष्णस्पर्शाः । हरित् = शाकवर्णम् । पीतं = हरितालवर्णम् । हारिद्रं=हरिद्रावर्णम् । आदिशब्दान्मलमूत्रपुरीषाणां ग्रहणम् ॥ १८–२० ॥

यहां पर 'तनु' पद का 'पतले'। 'श्लथ' पद का 'लटकने वाले'। 'सन्निभ' पद का 'समान आकृतिवाले' अर्थ समझना चाहिये। और 'पाक' पद का 'गुदा का पाक'। 'सोष्माणः' पद का 'स्पर्श में उष्ण'। 'हरित्' पद का 'शाक के समान हरे'। 'पीत' पद का 'हरताल के समान पीले'। 'हारिद्र' पद का 'हरदी के समान वर्ण के' अर्थ समझना चाहिये। और 'नख आदिक' यहां पर 'आदि' पद से 'मुख, नेत्र, मूत्र तथा मल' का ग्रहण करना चाहिये ॥ १८-२० ॥

पित्तोत्तरभेदरक्तार्शोलक्षणमाह—

**रक्तोल्वणा गुदे कीलाः पित्ताकृतिसमन्विताः। वटप्ररोहसदृशा गुञ्जाविद्रुमसन्निभाः ॥२१॥**
**तेऽत्यर्थं दुष्टमुष्णं च गाढविट्कप्रपीडिताः। स्रवन्ति सहसा रक्तं तस्य चातिप्रवृत्तितः ॥२२॥**
**भेकाभः पीड्यते दुःखैः शोणितक्षयसम्भवैः। हीनवर्णबलोत्साहो हतौजाः कलुषेन्द्रियः ॥२३॥**
**विट् श्यावं कठिनं रूक्षमधोवायुर्न वर्त्तते। तनु चारुणवर्णं च फेनिलं चासृगर्शसाम् ॥ २४ ॥**
**कट्यूरुगुदशूलञ्च दौर्बल्यं यदि चाधिकम्। तत्रानुबन्धो वातस्य हेतुर्यदि च रूक्षणम् ॥२५॥**
**शिथिलं श्वेतपीतं च विट् स्निग्धं गुरु शीतलम्। यद्यर्शसां घनं चासृक् तन्तुमत्पाण्डुपिच्छिलम्॥**
**गुदं सपिच्छं स्तिमितं गुरु स्निग्धं च कारणम्। श्लेष्मानुबन्धो विज्ञेयस्तत्र रक्तार्शसां बुधैः ॥**

पित्तप्रधान अर्श के भेद रक्तार्श के लक्षण—रक्त के प्रकोप से जो गुदा में अर्श (मस्से) निकलते हैं, वे पूर्वोक्त पित्तार्श रोगी के मस्सों के समान लक्षणों से युक्त होते हैं, और आकार में वर के अङ्कुर ( बरोह ) के समान होते हैं तथा गुञ्जा ( रत्ती ) या विद्रुम के समान लालवर्ण के होते हैं। और वे मस्से जब कड़े मल के निकलने से अत्यन्त दब जाते हैं, तब उनसे अधिक परिमाण में दूषित तथा उष्ण रक्त सहसा निकलने लगता है, और उस रक्त के अत्यन्त निकलने से रोगी का वर्ण पीले मेंढे के समान पीला हो जाता है और वह रक्तक्षय होने से उत्पन्न होने वाले रोगों से पीड़ित होता है। तथा वर्ण, बल और उत्साह से हीन होता है एवम् उसका ओज नष्ट हो जाता है और इन्द्रियां व्याकुल हो जाती हैं, तथा मल-श्याव ( धूयें के समान ) वर्ण का, कठिन और रूक्ष निकलता है। एवम् अधोवायु नहीं निकलती है।

और रक्तार्श होने में यदि रूक्षता कारण हो तथा रक्त पतला, लाल वर्ण का, फेन से युक्त निकलता हो और रक्तार्श रोगी के कमर, जङ्घा तथा गुदा में पीड़ा होती हो, एवम् शरीर में दुर्बलता अधिक प्रतीत होती हो तो रक्तार्श में वायु का अनुबन्ध भी समझना चाहिये।

और यदि रक्तार्श गुरु तथा स्निग्ध पदार्थों के सेवन से उत्पन्न हुआ हो, एवम् मल यदि शिथिल सफेद या पीले वर्ण का, स्निग्ध, गुरु और शीतल हो, तथा रक्त यदि गाढ़ा, तन्तुयुक्त, पाण्डुवर्ण का तथा चिकना हो और गुदा का मार्ग भी चिकना तथा स्तब्ध हो तो उसमें कफ का अनुबन्ध समझना चाहिये ॥ २१-२७ ॥

***गुदे कीलाः=अर्शांसि। पित्ताकृतिसमन्विताः=पित्तार्शोलक्षणयुक्ताः। आकारेण च वटप्ररोहसदृशाः। दुःखैः=रोगैस्त्वक्पारुष्याम्बुशीतप्रार्थनाऽऽदिभिः कलुषेन्द्रियः=व्याकुलसर्वेन्द्रियः। रक्तस्यापि वातोल्वणस्य लक्षणमाह—असृगर्शसां=रक्तार्शसाम्। तत्र=रक्तार्शसि। अनुबन्धः=उल्वणत्वम्। रूक्षं रूक्षयतीति रूक्षणम्=रूक्षद्रव्यम्। पित्तोल्वणस्य तु लक्षणम्—**

**'रक्तोल्वणा गुदे कीलाः पित्ताकृतिसमन्विताः'।**

**इत्यादिनैवोक्तं रक्तपित्तयोः समानलिङ्गत्वात् ॥ २१—२७ ॥**

यहां पर 'गुदे कीलाः' पद का 'अर्श अर्थात् मस्से'। 'पित्ताकृतिसमन्विताः' पद का 'पित्तार्श रोगी के मस्सों के समान लक्षणों से युक्त होते हैं'। 'दुःखैः' पद का 'रोगों से अर्थात् त्वचा का कठोर हो जाना, जल पीने के लिये प्रार्थना करना, शीत की इच्छा होना आदि रोगों से'। 'कलुषेन्द्रियः' पद का 'इन्द्रियां व्याकुल हो जाती हैं' यह अर्थ समझना चाहिये। और वायु का जिसमें अनुबन्ध

है, ऐसे रक्तार्श रोगी के रक्त का लक्षण मूल में 'तनु चारुणवर्णं च' इत्यादि से समझना चाहिये। 'असृग्दर्शसान्' पद का 'रक्तार्श का'। 'तत्र' पद का 'रक्तार्श में'। 'अनुबन्ध' पद का 'उल्वणता'। 'रूक्षणम्' पद का 'रूक्षता उत्पन्न करने वाला रूक्षपदार्थ' यह अर्थ समझना चाहिये। पित्तोल्वण रक्तार्श का लक्षण यहां पर जो नहीं कहा गया, उसमें कारण यह समझना चाहिये कि— 'रक्तोल्वणे गुदे कीलाः पित्ताकृतिसमन्विताः' इत्यादि पदों से पूर्व ही पित्तार्श के लक्षणों के समान रक्तार्श के लक्षण होते हैं, यह जो कह आये हैं उसीसे समझ लेना चाहिये, क्योंकि रक्त तथा पित्त के समान लक्षण या कारण होते हैं ॥ २१-२७ ॥

कफोल्वणार्शोलक्षणमाह—

**श्लेष्मोल्वणा महामूला घना मन्दरुजः सिताः। उत्सन्नोपचिताः स्निग्धाः स्तब्धवृत्तगुरुस्थिराः॥**
**पिच्छिलाः स्तिमिताः श्लक्ष्णाः कण्ड्वाढ्याः स्पर्शनप्रियाः।**
**करीरपनसास्थ्याभास्तथा गोस्तनसन्निभाः ॥ २९ ॥**
**वङ्क्षणानाहिनः पायुबस्तिनाभिविकर्षिणः। सकासश्वासहृल्लासप्रसेकारुचिपीनसाः ॥ ३० ॥**
**मेहकृच्छ्रशिरोजाड्यशिशिरज्वरकारिणः। क्लैब्याग्निमार्दवच्छर्दिरामप्रायविकारदाः ॥ ३१ ॥**
**वसाभसकफप्राज्यपुरीषाः सप्रवाहिकाः। न स्रवन्ति न भिद्यन्ते पाण्डुस्निग्धत्वगादयः ॥३२॥**

कफोल्वण अर्श के लक्षण—कफ की प्रधानता से उत्पन्न होने वाले जो अर्श ( मस्से ) होते हैं, उनकी जड़ बड़ी गहराई में होती है, घने, थोड़ी पीड़ा देने वाले, सफेद वर्ण के, ऊंचे तथा मोटे, स्निग्ध ( तैल से चुपड़े हुये के समान ), स्तब्ध ( नहीं झुकने वाले ), गोले, गुरु, स्थिर, पिच्छिल, स्तिमित ( गीले चर्म से ढँके हुये के समान ), मणि की भाँति चिकने, खुजली से युक्त, स्पर्श करने में प्रिय लगने वाले, बांस के अंकुर कटहर के बीज या मुनक्का के समान आकार वाले होते हैं तथा कफार्श रोगी के दोनों वङ्क्षणों ( ऊरुसन्धियों ) में बांधने के समान पीड़ा होती है। और गुदा, वस्ति तथा नाभि में खींचने के समान पीड़ा होती है। एवम् खांसी, दमा, उबकाई, मुख से पानी गिरना, अरुचि, पीनस, प्रमेह, मूत्रकृच्छ्र, मस्तक में शीत लग जाने के समान जड़ता, शीतज्वर, नपुंसकता ( स्त्री-सङ्ग करने की इच्छा न होना ), अग्नि की मन्दता, वमन, अधिक आम वाले अतीसार, ग्रहणी आदिक रोग उत्पन्न हो जाते हैं। और मल—प्रवाहिका के लक्षणों से युक्त चर्बी के समान कान्ति वाला तथा कफ से लिपटा हुआ अधिक मात्रा में निकलता है। एवम् कफार्श रोगी के मस्सों से न तो रक्तादि का कुछ स्राव होता है और न वे विदीर्ण ही होते हैं। और रोगी की त्वचा आदि पाण्डु वर्ण की तथा तैल से चुपड़ी हुई की भांति स्निग्ध हो जाती है ॥ २८-३२ ॥

***उत्सन्नाः=उन्नताः। उपचिताः=स्थूलाः। स्निग्धाः=स्नेहाभ्यक्ताः। स्थिराः=निश्चलाः। पिच्छिलाः कफोल्वणत्वात्। स्तिमिताः=आर्द्रचर्मावगुण्ठिता इव। श्लक्ष्णाः=मणिवन्मसृणाः। करीरः=वंशाङ्कुरः। पनसास्थिगोस्तनास्तदाकृतयः। वङ्क्षणानाहिनः=वङ्क्षणयोरानाहकारिणः। पाय्वादिष्वाकर्षणवत्पीडाकारिणः। कृच्छ्रं=मूत्रकृच्छ्रम्। शिरोजाड्यं=शिरोभागे शीताक्रान्तत्वमिव। क्लैब्यं=स्त्रीष्वनिच्छा। अत्र छर्दिःशब्दः सान्त आर्षत्वाद्। आमप्रायविकारदाः=आमबहुला व्याधयोऽतीसारग्रहण्यादयस्तान् ददाति ॥ २८-३२ ॥**

यहां पर 'उत्सन्नाः' पद का 'ऊंचे'। 'उपचिताः' पद का 'मोटे'। 'स्निग्धाः' पद का 'तैल से चुपड़े हुये के समान'। 'स्थिराः' पद का 'निश्चल' यह अर्थ समझना चाहिये। और कफ की उल्वणता से पिच्छिल होना समझना चाहिये। 'स्तिमिताः' पद का 'गीले चर्म से ढँके हुये के समान'। 'श्लक्ष्णाः' पद का 'मणि के समान चिकने'। 'करीर' पद का 'बांस के अंकुर'। 'कृच्छ्र' पद का 'मूत्रकृच्छ्र'। 'शिरोजाड्यम्' पद का 'मस्तक में शीत लग जाने के समान जड़ता'। 'क्लैब्यम्' पद का 'स्त्रीसङ्ग करने की इच्छा न होना' यह अर्थ समझना चाहिये। और सकारान्त 'छर्दिः' शब्द का जो यहां प्रयोग किया गया है, वह आर्ष ( ऋषि-प्रणीत ) होने से शुद्ध ही समझना चाहिये, वस्तुतः छर्दि शब्द इकारान्त ही है। 'आमप्रायविकारदाः' पदका

'अधिक आम वाले अतिसार-ग्रहणी आदि रोग उत्पन्न हो जाते हैं' यह अर्थ समझना चाहिये ॥

द्वन्द्वजार्शोलक्षणमाह—

**हेतुलक्षणसंसर्गाद्विद्याद् द्वन्द्वोल्बणानि च ॥ ३३ ॥**

द्वन्द्वज अर्श के लक्षण—जिस अर्श में दोषों के हेतु तथा लक्षण एकत्र मिलते हों उसे द्वन्द्वोल्बण अर्थात् द्वन्द्वज अर्श समझना चाहिये ॥ ३३ ॥

त्रिदोषोल्बणस्वाभाविकार्शोलक्षणमाह—

**सर्वैः सर्वात्मकान्याहुर्लक्षणैः सहजानि च ॥ ३४ ॥**

त्रिदोषोल्बण तथा सहज अर्श के लक्षण—पूर्व में कहे हुये वात, पित्त तथा कफ से उत्पन्न होने वाले अर्श के लक्षणों के एकत्र सङ्घटित होने से त्रिदोषोल्बण (त्रिदोषज) अर्श समझना चाहिये, और इसी त्रिदोषज के समान ही सहज अर्श के भी लक्षण जानना चाहिये ॥ ३४ ॥

***सर्वैर्लक्षणैः = वातपित्तकफार्शोलक्षणैः प्रागुक्तैः । सर्वात्मकान्यर्शांस्याहुः । तथा तैरेव लक्षणैः सहजान्यर्शांस्याहुः ॥ ३४ ॥**

यहां पर 'सर्वैर्लक्षणैः' पदों का 'पूर्व में कहे हुये वात, पित्त तथा कफ से उत्पन्न होने वाले अर्श के लक्षणों के एकत्र संघटित होने से' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ३४ ॥

अन्यग्रन्थोक्तस्वाभाविकार्शोऽन्यलक्षणमाह—

**अर्शांसि सहजातानि दारुणानि भवन्ति हि । दुर्दर्शनानि पाण्डूनि परुषाण्यरुणानि च ॥**
**अन्तर्मुखाणि तैरार्त्तः क्षीणः क्षीणस्वरो भवेत् । क्षीणानलः क्षीणरेताः शिरासन्ततविग्रहः ॥**
**अल्पप्रजः क्रोधशीलो भग्नकांस्यस्वनान्वितः । शिरोदृक्कर्णनासासु रोगो हृल्लेपसेकवान् ॥**

अन्य ग्रन्थोक्त स्वाभाविक ( सहज ) अर्श के अन्य लक्षण—सहज ( जन्म से ही उत्पन्न हुये ) जो अर्श होते हैं; वे दारुण, देखने में भयङ्कर, पाण्डु वा लाल वर्ण के, कर्कश तथा गुदा के अन्दर मुख वाले होते हैं, और उन से पीड़ित होने पर रोगी का शरीर, स्वर, अग्नि तथा वीर्य ये सब क्षीण हो जाते हैं एवम् शरीर केवल शिराओं से व्याप्त दिखाई पड़ता है । और उसके सन्तान थोड़ी होती है । वह क्रोधी होता है । उस का स्वर फूटे हुये कांसे के वर्तन के शब्द के समान हो जाता है, और शिर, नेत्र कान तथा नाक इन में रोग उत्पन्न हो जाता है, हृदय कफ से लिपटे हुये के समान प्रतीत होता है और मुख से बारम्बार पानी निकलता है ॥ ३५-३६ ॥

सुखसाध्यार्शोलक्षणमाह—

**बाह्यायां तु बलौ जातान्येकदोषोल्बणानि च । अर्शांसि सुखसाध्यानि न चिरोत्पतितानि च॥**

सुखसाध्य अर्श के लक्षण—जो अर्श बाहर की ( संवरणा नामक ) वलि में प्रधान रूप से एक दोष के कुपित होने से उत्पन्न हुये हैं तथा जिनको उत्पन्न हुये एक वर्ष से अधिक नहीं हुये हैं, उन्हें सुखसाध्य ( उपचार से शीघ्र नष्ट होने वाले ) समझना चाहिये ॥ ३७ ॥

***बाह्यायां बलौ = संवरण्याम् । न चिरोत्पतितानि = अनतिक्रान्तसंवत्सराणि । एतानि लक्षणानि मिलितानि सुखसाध्यत्वबोधकानि ॥ ३७ ॥**

यहां पर 'बाह्यायां बलौ' इन पदों को 'बाहर की संवरणी नामक वलि में' । 'न चिरोत्पतितानि' पदों का 'जिन को उत्पन्न हुये एक वर्ष से अधिक नहीं हुये हैं' यह अर्थ समझना चाहिये । और ये सब लक्षण मिल करके ही अर्श की सुखसाध्यता के बताने वाले होते हैं, न कि पृथक् २' यह और समझ लेना चाहिये ॥ ४७ ॥

कष्टसाध्यार्शोलक्षणमाह—

**द्वन्द्वजानि द्वितीयायां बलौ यान्याश्रितानि च । कृच्छ्रसाध्यानि तान्याहुः परिसंवत्सराणि च॥**

कष्टसाध्य अर्श के लक्षण—जो अर्श प्रधान रूप से दो दोषों के प्रकोप से वा विसर्जनीनाम दूसरी वलि में उत्पन्न हुये हों तथा जिन्हें उत्पन्न हुये एक वर्ष से अधिक हुये हों, वे कष्टसा

अर्थात् बड़ी कठिनता से चिकित्सा द्वारा नष्ट होने वाले कहे हुये हैं ॥ ३८ ॥

***द्वितीयायां वलौ = विसर्जन्याम् । परिसंवत्सराणि = परिगतः संवत्सरो येषां तान्यतीतसंवत्सराणीति यावत् । एतानि प्रत्येकं कष्टसाध्यलक्षणानि ॥ ३८ ॥**

यहां पर 'द्वितीयायां वलौ' इन पदों का 'विसर्जनीनामक दूसरी वलि में'। 'परिसंवत्सराणि' पद का 'जिन्हें उत्पन्न हुये एक वर्ष से अधिक हुये हों' यह अर्थ समझना चाहिये। और इन लक्षणों में से प्रत्येक लक्षण अर्श की कष्टसाध्यता के द्योतक समझना चाहिये ॥ ३८ ॥

असाध्यार्शोलक्षणमाह—

**सहजानि त्रिदोषाणि यानि चाभ्यन्तरां वलिम् ।**
**जायन्तेऽर्शांसि संश्रित्य तान्यसाध्यानि निर्दिशेत् ॥ ३९ ॥**

असाध्य अर्श के लक्षण—जो अर्श सहज अर्थात् जन्म से ही उत्पन्न हुये होते हैं या तीनों दोषों के प्रकोप से उत्पन्न हुये वा भीतर की प्रवाहणी नामक वलि में उत्पन्न हुये होते हैं, वे असाध्य कहलाते हैं ॥ ३९ ॥

***अभ्यन्तरां वलिं = प्रवाहणीम् । एतान्यपि प्रत्येकमसाध्यानि लक्षणानि ॥ ३९ ॥**

यहां पर 'अभ्यन्तरां वलिम्' इन पदों का 'भीतर की प्रवाहणी नामक वलि में उत्पन्न हुये' यह अर्थ समझना चाहिये। और इन लक्षणों में से प्रत्येक लक्षण अर्श की असाध्यता के द्योतक होते हैं। यह भी समझना चाहिये ॥ ३९ ॥

याप्यार्शोलक्षणमाह—

**शेषत्वादायुषस्तानि चतुष्पादसमन्वये । याप्यन्ते दीप्तकायाग्नेः प्रत्याख्येयान्यतोऽन्यथा ॥**

याप्य अर्श के लक्षण—रोगी की आयु शेष रहने तथा चिकित्सा के चारों पाद ठीक होने पर अत्यन्त प्रदीप्त जठराग्निवाले रोगी के ऊपर कहे हुये असाध्य अर्श, याप्य ( जब तक चिकित्सा की जाय तब तक नहीं दुःख देने वाले ) होते हैं। इससे अन्यथा होने पर चिकित्सा करने के अयोग्य होते हैं ॥ ४० ॥

***यद्यायुःशेषो वर्त्तते, चिकित्सायाश्चत्वारः पादास्ते यथा—वैद्यवचनकारी धनवानुदारो जितेन्द्रियो रोगी । शस्त्रकर्मणि कुशलो वैद्यः । अनलस आप्तः प्रियः परिचारकः । नवरसवीर्याधिकमौषधम् । एषां समन्वये = समागमे । अतिदीप्तकायाग्नेः = पुरुषस्य, तानि = अर्शांसि याप्यन्ते चिकित्सायाम् । अतोऽन्यथा प्रत्याख्येयानि = चिकित्साहीनानीत्यर्थः ॥ ४० ॥**

यहां पर स्पष्ट अर्थ यह समझना चाहिये कि—यदि रोगी की आयु शेष है और चिकित्सा के चार पाद—

१ वैद्य के वचनानुसार कार्य करने वाला, धनवान् , उदार ( धन खर्च करने में कृपणता नहीं करने वाला ), जितेन्द्रिय रोगी।

२ शस्त्र कर्म में तथा आयुर्वेदशास्त्र में निपुण वैद्य।

३ आलस्य नहीं करने वाला, यथार्थ बात करने वाला ( विश्वासपात्र ) तथा प्रिय सेवक।

४ नवीन रस तथा वीर्य आदि से युक्त औषध।

इन सबों का समागम है अर्थात् ये सब ठीक हैं, एवम् रोगी की जठराग्नि अत्यन्त प्रदीप्त है तो उसके असाध्य अर्श याप्य होते हैं। इससे अन्यथा अर्थात् उक्त चारों पादों के ठीक न होने पर चिकित्सा के अयोग्य होते हैं, अर्थात् चिकित्सा करने से दूर नहीं होते ॥ ४० ॥

अर्शोरिष्टमाह—

**हस्ते पादे मुखे नाभ्यां गुदे वृषणयोस्तथा । शोथो हृत्पार्श्वशूलं च यस्यासाध्योऽर्शसो हि सः ॥**

अर्श के अरिष्टसूचक लक्षण—जिस अर्शरोगी के हाथ, पैर, मुख, नाभि, गुदा, अण्डकोश इनमें शोथ हो तथा हृदय और पसुलियों में शूल हो तो उसको मरण के सन्निकट पहुँचा हुआ समझना चाहिये ॥ ४१ ॥

ॐअसाध्यः=सन्निहितमरणो बोध्यः । अर्शसः=अर्शोरोगयुक्तः ॥ ४१ ॥

यहां पर 'असाध्य' पद का 'मरणके संनिकट पहुंचा हुआ' अर्थ समझना चाहिये। तथा 'अर्शस' पद का 'अर्श रोग युक्त अर्थात् अर्शरोगी' अर्थ समझना चाहिये ॥ ४१ ॥

**हृत्पार्श्वशूलं संमोहश्छर्दिरङ्गस्य रुग्ज्वरः । तृष्णा गुदाऽऽस्यपाकश्च निहन्युर्गुदजातुरम् ॥४२॥**

और जिस अर्शोरोगी के हृदय तथा पसुलियों में शूल होता हो और मोह, वमन, अङ्गों में पीड़ा, ज्वर तथा अधिक प्यास ये सब लक्षण प्रगट हों, एवम् गुदा का ओष्ठभाग पक गया हो तो उसकी मृत्यु निश्चित समझनी चाहिये ॥ ४२ ॥

ॐगुदस्य चास्यमोष्ठदेशस्तस्य पाकः । हृत्पार्श्वशूलादि समस्तं चारिष्टलक्षणम् ॥४२॥

यहां पर 'गुदास्यपाकः' पद का 'गुदा का ओष्ठभाग पकगया हो' यह अर्थ समझना चाहिये। तथा हृदय और पसुलियों में शूल होना आदि जो लक्षण कहे गये हैं, वे सभी यदि एक साथ प्रगट हों तभी अरिष्टसूचक होते हैं न कि पृथक् २ । इसी भांति पूर्व श्लोक में भी समझना चाहिये ॥४२॥

**तृष्णाऽरोचकशूलार्त्तमतिप्रस्रुतशोणितम् । शोथातीसारसंयुक्तमर्शांसि क्षपयन्ति हि ॥४३॥**

जो अधिक प्यास, अरुचि, शूल इन रोगों से पीडित हो या जिसका अधिक रक्तस्राव हुआ हो एवम् जो शोथ तथा अतीसार से युक्त हो तो ऐसा अर्शरोगी शीघ्र मर जाता है ॥ ४३ ॥

लिङ्गाद्यर्शोलक्षणमाह—

**मेढ्रादिष्वपि वक्ष्यन्ते यथास्वं नाभिजानि च । गण्डूपदास्यरूपाणि पिच्छिलानि मृदूनि च ॥**

लिङ्ग आदि स्थानों में उत्पन्न होने वाले अर्श के लक्षण—लिङ्ग आदि अवयवों में भी अपने २ दोषों के अनुसार लक्षणों से युक्त तथा नाभि में भी अर्श उत्पन्न होते हैं। जो कि आकार में केंचुये के समान एवम् कोमल तथा पिच्छिल होते हैं ॥ ४४ ॥

ॐयथास्वं=यथाऽऽत्मीयलक्षणम् । न चात्रोक्तनिदानपूर्वकं सम्प्राप्तिलक्षणं युक्तम् । तत्रार्शसपदन्तु मांसाङ्कुरसाम्यात् । गण्डूपदः=किञ्चुलकः ॥ ४४ ॥

यहां पर 'यथास्वम्' पद का 'अपने २ दोषों के अनुसार लक्षणों से युक्त' यह अर्थ समझना चाहिये। और यहां पर 'पूर्व में कहे हुए अर्शों की भांति निदानपूर्वक सम्प्राप्ति तथा लक्षण इन सभों के नहीं समझने चाहिये। तथा मांस के अङ्कुर ही अर्श होते हैं अतः इसी की समानता देख कर यहां पर भी अर्श पद का प्रयोग किया गया है' यह और समझना चाहिये। तथा 'गण्डूपद' का 'केंचुआ' अर्थ समझना चाहिये ॥ ४४ ॥

चर्मकीलस्य सम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—

**व्यानो गृहीत्वा श्लेष्माणं करोत्यर्शस्त्वचो बहिः । कीलोपमं स्थिरखरं चर्मकीलं तु तद्विदुः ॥**

चर्मकील के सम्प्राप्तिपूर्वक लक्षण—व्यान नामक सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त होकर रहने वाली वायु कफ को लेकर उसके आश्रय से चर्म के ऊपर स्थिर तथा कड़े जो कील की भांति अर्श ( मांस के अङ्कुर ) उत्पन्न करता है, उसे वैद्य लोग 'चर्मकील' कहते हैं ॥ ४५ ॥

ॐअथ मांसाङ्कुरसाम्यादत्राधिकारे चर्मकीलस्य सम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—व्यान इति । खरं=कर्कशम् ॥ ४५ ॥

यहां पर 'यह श्लोक अर्श की भांति मांस के अङ्कुर की समानता होने से इस अर्शोऽधिकार में चर्मकील की 'सम्प्राप्तिपूर्वक लक्षण कहने के लिये कहा गया है'। तथा 'खर' पद का 'कर्कश ( कठोर )' अर्थ समझना चाहिये ॥ ४५ ॥

चर्मकीलस्य वातादिभेदेन लक्षणमाह—

**वातेन तोदपारुष्यं पित्तादसितरक्तता । श्लेष्मणा स्निग्धता तस्य ग्रथितत्वं सवर्णता ॥४६॥**

वातादि भेद से चर्मकील के लक्षण—वात से उत्पन्न हुये चर्मकील में सूची चुभने की-सी पीड़ा तथा कठोरता होती है। और पित्त से उत्पन्न हुये चर्मकील का वर्ण अत्यन्त लाल होता है एवम् कफ से उत्पन्न हुये चर्मकील स्निग्ध, गांठदार तथा शरीर के समान वर्ण वाले होते हैं ॥४६॥

*सवर्णता = शरीरसमानवर्णता ॥ ४६ ॥

यहां पर 'सवर्णता' पद का 'शरीर के समान वर्णवाले' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ४६ ॥

अर्शःसामान्यचिकित्सामाह—

**यद्वातस्यानुलोम्याय यदग्निवलवृद्धये । अन्नपानौषधं सर्वं तत्सेव्यं नित्यमर्शसैः ॥४७॥**

अर्श की सामान्य चिकित्सा—जो वायु के अनुलोमन करने वाले तथा अग्नि के वल की वृद्धि करने वाले अन्न-पान तथा औषधें हैं, उन सवों का नित्य सेवन करना अर्श रोग से युक्त मनुष्यों के लिये उचित है ॥ ४७ ॥

*अर्शसैः = अर्शोरोगयुक्तैः ॥ ४७ ॥

यहां पर 'अर्शस' पद का 'अर्श रोग से युक्त मनुष्य' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ४७ ॥

**शालिषष्टिकगोधूमयवान्नानि घृतैः सह । अजाक्षीरेण वा निम्बपटोलानां रसेन वा ॥४८॥**
**वार्त्ताकुमूलजैः कान्दे रसैर्मांसरसेन वा । जीवन्त्युपोदिकाशाकैस्तण्डुलीयकवास्तुकैः ॥४९॥**
**अन्यैश्च सृष्टविण्मूत्रमरुद्भिर्वह्निदीपनैः । अर्शांसि भिन्नवर्चांसि हन्याद्वातातिसारवत् ॥५०॥**

और शालि-( जड़हन ) तथा साठी धान्य का चावल, गेहूँ तथा जौ इन सव अन्नों को घी के साथ या वकरी के दूध वा नीम और परवल इनमें से किसी एक के रस के साथ अथवा वैंगन जमींकन्द, तथा मूली के रस के साथ वा मांसरस ( शोरुवा ) के साथ या जीवन्ती, पोई, चौलाई और वथुआ के शाक के साथ किं वा इनके अतिरिक्त मल-मूत्र तथा वायु का प्रवर्त्तन करने वाले एवम् अग्निदीपक द्रव्यों के साथ भी अर्श रोगी को भोजनार्थ देना चाहिये। और यदि अर्श रोगी का मल पतला निकलता हो तो वातातीसार की भांति चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ४८-५० ॥

**सतक्रं लवणं दद्याद्वातवर्चोऽनुलोमनम् । न प्ररोहन्ति गुदजाः पुनस्तक्रसमाहताः ॥५१॥**
**तक्राभ्यासोऽर्शसैः कार्यो वलवर्णाग्निवृद्धये । स्रोतःसु तक्रशुद्धेषु सम्यक् सरति तद्रसः ॥**
**तेन पुष्टिस्तथा तुष्टिर्वलं वर्णश्च जायते । वातश्लेष्मविकाराणां शतञ्च विनिवर्त्तते ॥ ५३ ॥**

अर्श रोग में तक्र का प्रयोग—सेंधानमक के साथ तक्र देने से अर्श रोगी के वायु तथा मल का अनुलोमन होता है और तक्र-प्रयोग से नष्ट हुये अर्श ( मस्से ) पुनः नहीं निकलते हैं। अत एव अर्श रोगियों को वल, शरीर की कान्ति तथा अग्नि की वृद्धि के लिये तक्र पीने का नित्य अभ्यास करना चाहिये, क्योंकि तक्र से स्रोतों-मार्गों की शुद्धि होने पर उनमें रस का भली भांति सञ्चार होने लगता है, जिससे शरीर की पुष्टि, प्रसन्नता, वल तथा वर्ण की वृद्धि होती है और सैकड़ों वात तथा कफ सम्वन्धी रोग दूर होते हैं ॥ ५१-५३ ॥

करञ्जादिचूर्णम्—

**चिरविल्वाग्निसिन्धूत्थनागरेन्द्रयवारलु । तक्रेण पिवतोऽर्शांसि निपतन्त्यसृजा सह ॥५४॥**

करञ्जादि चूर्ण—करञ्ज की मींगी, चीते की जड़, सेंधानमक, सोंठ, इन्द्रजौ और सोनापाठा की छाल इन सवों को समान भाग में लेकर चूर्ण वनाकर तक्र के साथ मिला कर पीने से रक्त के साथ ववासीर के मस्से गिर कर नष्ट हो जाते हैं ॥ ५४ ॥

*चिरविल्वः = करञ्जः, तस्य फलस्यात्र मज्जा ग्राह्या । अरलुः = शोणकः ॥ ५४ ॥

यहां पर 'चिरविल्व' पद का 'करञ्ज' अर्थ समझना चाहिये, तथा करञ्ज के फल की मींगी लेनी चाहिये। और 'अरलु' पद का 'सोनापाठा' अर्थ समझना चाहिये तथा उसकी छाल लेनी चाहिये ॥

रजनीलेपमाह—

**लेपं रजनिचूर्णेन सुधादुग्धयुतेन च । अर्शोरोगनिवृत्त्यर्थं कारयेत्तु चिकित्सकः ॥ ५५ ॥**

रजनीलेप—वैद्य हल्दी के चूर्ण में थूहर का दूध मिलाकर अर्शरोगी के मस्सों को नष्ट करने के लिये उन पर लेप करावै ॥ ५५ ॥

पिप्पल्यादिलेपमाह—

**पिप्पली सैन्धवं कुष्ठं शिरीषस्य फलं तथा। सुधादुग्धार्कदुग्धं वा लेपोऽयं गुदजान्हरेत् ॥५६॥**

पिप्पल्यादि लेप—पीपल, सेंधानमक, कूठ तथा सिरस के बीज इन सबों के चूर्ण में थूहर या आक का दूध मिला कर लेप करने से बवासीर के मस्से नष्ट हो जाते हैं ॥ ५६ ॥

हरिद्रादिलेपमाह—

**हरिद्राजालिनीचूर्णं कटुतैलसमन्वितम्। एष लेपो वरः प्रोक्तो ह्यर्शसामन्तकारकः ॥५७॥**

हरिद्रादिलेप—हल्दी तथा कड़वी तोरई के चूर्ण में कडुआ तेल मिलाकर लेप करने से अर्श ( मस्से ) नष्ट हो जाते हैं, यह लेप मस्से दूर करने में उत्तम कहा हुआ है ॥५७॥

***जालिनी='कटुतोरई' इति लोके ॥ ५७ ॥**

यहां पर 'जालिनी' पद का 'लोक-प्रसिद्ध कटु तोरई' अर्थ समझना चाहिये ॥ ५७ ॥

तिलभक्षणमाह—

**असितानां तिलानान्तु पलं शीतजलेन च। खादतोऽर्शांसि शाम्यन्ति दृढा दन्ता भवन्ति च॥**

तिलभक्षण—काले तिलों को १ पल ( ४ तो० ) लेकर शीतल जल के साथ नित्य खाने वालों के अर्श नष्ट होते हैं और दांत भी दृढ़ होते हैं ॥ ५८ ॥

रुधिरस्रावणमाह—

**शस्त्रैर्वाऽथ जलौकोभिः प्रोच्छूनकठिनार्शसः। शोणितं सञ्चितं दृष्ट्वा हरेत्प्राज्ञः पुनः पुनः ॥५९॥**

रुधिर[1] निकलवाना—वैद्य ऊंचे तथा कठिन मस्सों के सञ्चित हुये रुधिर को देखकर शस्त्र अथवा

---

१. आजकल भी अर्श के मस्सों से रक्तस्राव कराया जाता है। किन्तु यह कर्म केवल बाह्य-अर्श ( External Piles ) के लिये किया जाता है। इसकी पद्धति निम्न प्रकार हैः—

सर्वप्रथम रोगी को शय्यारूढ करके चलने-फिरने का निषेध कर देते हैं। वस्तिकर्म (Enema) तथा विरेचक वस्तुओं द्वारा अन्त्रों को स्वच्छ करते हैं। मलस्थान को बिल्कुल स्वच्छ तथा सब प्रकार की कठिन वस्तुओं से सुरक्षित रखना आवश्यक समझा जाता है। अर्श के ऊपर हैमे मिलिस ( Hamme milis ) का मरहम लगाया जाता है। अफीम तथा माजूफल को वैसलीन में मिला कर प्रलेप करते हैं। यदि अर्श में प्रकोप उत्पन्न हो गया होता है तो रोगी को शय्यारूढ करके उस पर ऊष्मस्वेद का प्रयोग किया जाता है। साथ में ऊपर बताई हुई सभी बातें की जाती हैं। जब इस विधि से पीड़ा में कमी नहीं होती और अर्श में तनाव अधिक होता है तो एक २ अर्श को पकड़ कर उसका छेदन करके उसमें जमा हुआ रक्त निकाल दिया जाता है।

भगवान् चरक ने भी प्रायः ऐसा ही कहा है किः—

'शीतोष्णस्निग्धरूक्षैर्हि न व्याधिरुपशाम्यति। दुष्टे रक्ते भिषक् तस्माद्रक्तमेवावसेचयेत् ॥

जलौकाभिस्तथा शस्त्रैः सूचिभिर्वा पुनः पुनः।' च० चि० अ० १४ श्लो० ६१-६२।

यदि आन्तरिक ( Internal ) और बाह्य ( External ) दोनों प्रकार के अर्श उपस्थित होते हैं तो आन्तरिक अर्श ( Internal Piles ) के साथ २ बाह्य अर्श ( External piles ) को भी काटकर निकाल दिया जाता है। चिमटी और कैंची से इनको काटकर क्षत को टांकों से सी देना पर्याप्त होता है।

भगवान् चरक ने भी अर्शों को काट कर निकाल देने का आदेश दिया है। यथाः—

'तत्राहुरेके शस्त्रेण कर्त्तनं हितमर्शसाम्।

दाहं क्षारेण चाप्येके दाहमेके तथाऽग्निना।' च० चि० च० १४ श्लो० ३४।

सुश्रुत ने भी अर्श के चार साधनोपाय बतलाये हैं। यथाः—'चतुर्विधोऽर्शसां साधनोपायः। तद्यथाः—

भेषजं, क्षारोऽग्निः शस्त्रमिति। तत्र-

१—अचिरकालजातानि अल्पदोषलिङ्गोपद्रवाणि भेषजसाध्यानि।

जोंक के द्वारा बारंबार निकलवा दिया करें। अर्थात् जब २ यह ज्ञात हो कि रुधिर का संचय होने से मस्से बढ़े हुये तथा कठिन हो रहे हैं तो उसी समय शस्त्रादिकों से रक्त बराबर निकलवा दिया करें ॥ ५९ ॥

---

२—मृदुप्रसृतावगाढानि उच्छ्रितानि क्षारेण।

३—कर्कशस्थिरपृथुकठिनानि अग्निना।

४—तनुमूलानि, उच्छ्रितानि, क्लेदवन्ति च शस्त्रेण।

तत्र भेषजसाध्यानामर्शसामदृश्यानाञ्च भेषजं भवति। क्षाराग्निशस्त्रसाध्यानान्तु विधानमुच्यमानमुपधारय'। सु० चि० अ० ६ सू० १।

ऐसा कहा है। आजकल भी उपर्युक्त सभी क्रियायें अर्शसाधन के लिये की जाती हैं।

क्षार, अग्निकर्म तथा शस्त्रक्रिया का उपयोग प्रायः आन्तरिक अर्श ( Internal piles ) के लिये किया जाता है। उसकी निम्न विधियां हैं—

१—क्षारकर्म—आजकल इसके लिये इन्जेक्शन चिकित्सा की जाती है। सर्वप्रथम विरेचन तथा वस्तिकर्म ( Enema ) द्वारा रोगी के अन्त्रों तथा मलाशय को स्वच्छ किया जाता है। तत्पश्चात् मर्करी परक्लोराइड (Mercury perchloride ) के १००० में १ की प्रबलता के घोल से गुदा को धोया जाता है। उसके बाद प्रत्येक अर्शों के मूल में १०-२०% कार्बोलिक एसिड ( Carbolic acid.) में समान भाग ग्लीसरीन ( Glycerine ) और जल मिलाकर ५-६ बूंद को इन्जेक्ट कर देते हैं। और श्लेष्मलकला ( Mucous membrane ) पर वैसलीन लगा देते हैं। और रोगी को २४ घन्टे तक आराम से लेटे रहने देते हैं।

अग्निकर्म—अंग्रेजी में इसे काट्राइजेशन ( Cuterisation ) कहते हैं। यह कर्म निम्न प्रकार किया जाता है। यथा :—

श्लैष्मिक कला को बाहर की ओर खींच कर क्लैम्प ( Clamp ) से प्रत्येक अर्श को पकड़ कर और क्लैम्प के पेंच को घुमाकर अर्श को दाब दिया जाता है। तत्पश्चात् चाकू से अर्श को काट कर कटे हुए स्थान पर दाहकयन्त्र ( Cautery ) द्वारा दाहकर्म कर देते हैं और पेंच को घुमाकर पेंच को ढीला करके यह देख लेते हैं कि कटी हुई नलिकाओं से रक्त तो नहीं निकलता है। तत्पश्चात् उस सारे स्थान पर आयडोफार्म ( Iodoform ) छिड़क कर और रूई को रख कर T आकार की पट्टी बांध देते हैं। चौथे या पांचवें दिन तक रोगी के मलत्याग को रोक दिया जाता है। इसके पश्चात् एरण्डतैल द्वारा उसके कोष्ठ को शुद्ध किया जाता है।

शस्त्रकर्म—यह कर्म कई प्रकार से किया जाता है। सबसे सहजविधि, जिससे प्रायः उत्तम परिणाम होते हैं, अर्श का बन्धन करना है। रोगी को मेज पर लिटा कर चिमटी से प्रत्येक अर्श को पकड़ कर उसके मूल पर की कला को एक कैंची के द्वारा भिन्न करके अर्शमूल को कैटगट के द्वारा बांध दिया जाता है। तत्पश्चात् शेष भाग कैंची से काट कर निकाल दिया जाता है। कुछ समय के बाद ये कैटगट के बन्धन आप से आप अलग हो जाते है। यदि सम्भव होता है तो शस्त्रकर्म के समय कटी हुई श्लेष्मलकला को सी दिया जाता है, जिससे सारा व्रण शीघ्र भर जाता है।

दूसरी विधि यह है कि अर्श को पकड़ कर काट देते हैं। जिन नलिकाओं से रक्त निकलता हो, उन्हें धमनीसंदंशों ( Artery forceps ) से पकड़ कर, संदंश के ऊपर ही से श्लैष्मिककला के कटे हुये स्थान पर टांके लगाकर व्रण को बन्द कर दिया जाता है। संदंश को निकाल कर टांके को जो भिन्न २ नहीं होते किन्तु लगातार होते हैं, कस दिया जाता है। रक्त निकलना बन्द हो जाता है।

इसके अतिरिक्त व्हाइट हेड की विधि ( White Head's method ) के अनुसार अर्श के सारे प्रान्त को मलाशय से काटकर निकाल दिया जाता है। दोनों हाथों की तर्जनी अंगुलियों को

बृहत्काशीसादितैलमाह—

काशीसं सैन्धवं कृष्णा शुण्ठी कुष्ठञ्च लाङ्गली। शिलाभिदश्वमारश्च दन्तीजन्तुघ्नचित्रकम्॥
तालकं कुनटी स्वर्णक्षीरी चैतैः पचेद्भिषक्। तैलं स्नुह्यर्कपयसा गवां मूत्रं चतुर्गुणम्॥६१॥
एतदभ्यङ्गतोऽर्शांसि क्षारेणेव पतन्ति हि। क्षारकर्मकरं ह्येतन्न च सन्दूषयेद्वलिम्॥ ६२॥

बृहत्काशीसादितैल—कसीस, सेंधानमक, पीपल, सोंठ, कूठ, करिहारी, पाषाणभेद, कनेर, दन्ती, वायविडङ्ग, चीते की छाल, हरताल, मैनशिल तथा चोक (सत्यानाशी की जड़) इनका कल्क तेल का चतुर्थांश लेकर थूहर का दूध तथा आक का दूध भी समभाग में कल्क के साथ मिलाकर तिल के तेल के साथ उक्त कल्क को तेल के चौगुने गोमूत्र में डाल कर पकावै, जब तेल मात्र अवशिष्ट रह जाय, तब उतार लेवै। मस्सों के ऊपर इस तेल की मालिश करने से वे क्षार लगने की भांति गिर पड़ते हैं। यह बिना क्षार के ही क्षारकर्म को करने वाला होता है तथा इससे वली जैसी क्षार से दूषित होती है वैसी नहीं होने पाती हैं यह इसकी विशेषता है॥ ६०–६२॥

***काशीसं='कसीस' इति लोके। लाङ्गली 'करिहारी'ति लोके। शिलाभित्=पाषाणभेदः। अश्वमारः='कनेर' इति लोके। स्वर्णक्षीरी='चोक' इति लोके॥ ६०–६२॥**

यहां पर 'कासीस' पद का 'लोकप्रसिद्ध कसीस'। 'लाङ्गली' पद का 'लोकप्रसिद्ध–करिहारी'। 'शिलाभिद्' पद का 'पाषाणभेद'। 'अश्वमार' पद का 'लोक–प्रसिद्ध–कनेर'। तथा 'स्वर्णक्षीरी' पद का 'लोक–प्रसिद्ध = चोक' यह अर्थ समझना चाहिये॥ ६०–६२॥

समशर्करचूर्णमाह—

शुण्ठीकणामरिचनागदलत्वगेलं चूर्णीकृतं क्रमविवर्द्धितमूर्ध्वमन्त्यात्।
खादेदिदं समसितं गुदजाग्निमान्द्यगुल्मारुचिश्वसनकण्ठहृदामयेषु॥ ६३॥

समशर्कर चूर्ण—सोंठ, पीपल, मरिच, नागकेसर, तेजपात, दालचीनी और इलायची ये इन सबों में अन्त्य द्रव्य की अपेक्षा ऊपर की तरफ के द्रव्य पूर्व २ एक २ भाग अधिक लेकर सबों का चूर्ण बनाकर बराबर की मिश्री का चूर्ण मिलाकर खाने से बवासीर, अग्नि की मन्दता, गुल्म, अरुचि, दमा तथा कण्ठ और हृदय सम्बन्धी रोग ये सब दूर होते हैं॥ ६३॥

***तद्यथा—एलाबीजमत्र सूक्ष्मं ग्राह्यम्। यत आह मदनपालः—**

**'एला सूक्ष्मा कफश्वासकासार्शोमूत्रकृच्छ्रनुद्'**

**इत्यादि। तस्या बीजं भाग १, त्वग्भाग २, दलं=पत्रकम् ३, नागं=नागकेशरम्। यत आह निघण्टौ धन्वन्तरिः—**

**'नागपुष्पं मतं नागं केशरं नागकेशरम्॥ ५॥**

**इत्यादि। तस्य भागाः ४, मरिचम् ५, पिप्पली ६, शुण्ठी ७, शर्कराभागाः २८, इति समशर्करचूर्णम्॥ ६३॥**

यहां पर 'छोटी इलायची' लेनी चाहिये, क्योंकि 'मदनपालनिघण्टु' में लिखा हुआ है कि—'छोटी इलायची—कफ, श्वास (दमा), खांसी, अर्श तथा मूत्रकृच्छ्र को दूर करने वाली होती है' और 'छोटी इलायची के बीज १ भाग, दालचीनी २ भाग, तेजपात ३ भाग, नाग अर्थात् नाग-

---

भीतर डालकर चिकित्सक सारे स्थान को चौड़ा करके उसकी भलीभांति परीक्षा करता है और फिर स्थान को शुद्ध करके श्लैष्मिक कला और चर्म के संयोजन के स्थान पर कैंची से चारों ओर काट कर श्लैष्मिक कला और चर्म को भिन्न कर देता है। इसके पश्चात् श्लैष्मिक कला के पीछे कैंची को डालकर आन्तरिक संकोचक पेशी तक उसको पृथक् कर दिया जाता है। इससे कला एक नली के रूप में बीच में लटकने लगती है। अर्श भी इसी में होते हैं। इसको काट दिया जाता है और शेष श्लैष्मिककला का नीचे का किनारा नीचे की ओर खींचकर चर्म से मिलाकर सी दिया जाता है। और जिन नलिकाओं से रक्त निकलता रहता है उनका बन्धन कर दिया जाता है।

केशर ४ भाग, काली मरिच ५ भाग, पीपल ६ भाग, सोंठ ७ भाग, मिश्री का चूर्ण २८ भाग लेकर चूर्ण बना लेने से 'समशर्कराचूर्ण' तैयार होता है। यहां पर 'नाग' पद से 'नागकेशर' का ही ग्रहण करना चाहिये क्योंकि धन्वन्तरि ने अपने 'धन्वन्तरिनिघण्टु' में नागकेसर के पर्यायवाचक शब्द 'नागपुष्प, नाग, केशर और नागकेशर' ऐसा कहा है। यह और समझना चाहिये ॥ ६३ ॥

विजयचूर्णमाह—

त्रिकत्रयं वचा हिङ्गु पाठाक्षारौ निशाद्वयम्। चव्यतिक्ताकलिङ्गानि शक्राह्वा लवणानि च॥
ग्रन्थिविल्वाजमोदाश्च गणोऽष्टाविंशतिर्मतः। एतानि समभागानि सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत्॥
चूर्णं विडालपदकं पिबेदुष्णेन वारिणा। एरण्डतैलयुक्तं वा लिह्याच्चूर्णमिदं नरः॥ ६६ ॥

विजयचूर्ण—त्रिफला ( आंवला, हरड़, बहेड़ा ), त्रिकटु ( सोंठ, पीपल, मिरिच ), त्रिसुगन्धि (दालचीनी, छोटी इलायची, तेजपात), वच, भुनी हींग, पाठा, सज्जी, जवाखार, हल्दी, दारुहल्दी, चव्य, कुटकी, इन्द्रजौ, कुड़े की छाल, पञ्चलवण ( सेंधानमक, कालानोन, विरियासोंचरनोन, समुद्री नोन, रेह का नोन ) पिपरामूल, कच्चे बेल की गिरी और अजमोद। इन २८ ओषधियों को समान भाग में लेकर सूक्ष्म चूर्ण बना लेवै, पश्चात इस चूर्ण को एक तोला की मात्रा में लेकर गर्म जल के साथ अथवा एरण्ड के तेल में मिला कर खाना चाहिये ॥ ६४–६६ ॥

*त्रिकत्रयं = त्रिफलात्रिकटुत्रिसुगन्धीनि । क्षारौ = स्वर्जिका यवक्षारश्च। लवणानि पञ्च। ग्रन्थिः=पिप्पलीमूलम्। विडालपदकं=कर्षम् ॥ ६४–६६ ॥

यहां पर 'त्रिकत्रय' पद से 'त्रिफला, त्रिकटु, तथा त्रिसुगन्धि' का और 'क्षारौ' पद से 'सज्जी तथा जवाखार' एवम् 'लवणानि' पद से 'पञ्च लवण' का बोध करना चाहिये। 'ग्रन्थि' पद का 'पिपरामूल' तथा 'विडालपदक' पद का 'एक तोला' अर्थ समझना चाहिये ॥ ६४–६६ ॥

हन्यादर्शांसि सर्वाणि श्वासशोफभगन्दरान्। हृच्छूलं पार्श्वशूलञ्च वातगुल्मं तथोदरम्॥
हिक्कां कासं प्रमेहांश्च पाण्डुरोगं सकामलम्। आमवातमुदावर्त्तमन्त्रवृद्धिं गुदक्रिमीन्॥६८॥
अन्ये च ग्रहणीदोषा भिषग्भिर्ये प्रकीर्त्तिताः। विजयो नाम चूर्णोऽयं तान्सर्वानाशु नाशयेत्॥
महाज्वरोपसृष्टानां भूतोपहतचेतसाम्। अप्रजानाञ्च नारीणां हितमेतद्धि भेषजम् ॥ ७० ॥

इस चूर्ण के सेवन करने से सभी प्रकार के अर्श, दमा, शोथ, भगन्दर, हृदयका शूल, पार्श्वशूल, वातगुल्म, उदररोग, हिचकी, खांसी, प्रमेह, पाण्डुरोग, कामला, आमवात, उदावर्त्त, अन्त्रवृद्धि तथा गुदा के कृमि ये सब रोग नष्ट होते हैं, और वैद्यों के द्वारा कहे हुये अन्य जो ग्रहणीसम्बन्धी दोष ( रोग ) हैं, वे सब भी इसके प्रयोग से नष्ट हो जाते हैं और जो बड़े भारी ज्वर से पीड़ित या भूतबाधा से आक्रान्त चित्तवाले हैं, तथा जो सन्तानरहित स्त्रियां हैं, उन सबों के लिये यह विजय नामक चूर्ण निश्चय करके हितकारक औषध है ॥ ६७–७० ॥

लघुशूरणमोदकमाह—

मरिचमहौषधचित्रकशूरणभागा यथोत्तरं द्विगुणाः।
सर्वसमो गुडभागः सेव्योऽयं मोदकः प्रसिद्धफलः ॥ ७१ ॥
ज्वलनं ज्वलयति जाठरमुन्मूलयतीह शूलगुल्मगदान्।
निःशेषयति श्लीपदमर्शांसि विनाशयत्याशु ॥ ७२ ॥

लघुशूरणमोदक—मरिच, सोंठ, चीते के जड़ की छाल तथा सूरन ये सब उत्तरोत्तर एक दूसरे की अपेक्षा द्विगुण भाग लेकर चूर्ण करने के बाद सबों के बराबर गुड़ मिला कर मोदक ( लड्डू ) बना लेना चाहिये, यह मोदक सेवन करने से प्रसिद्ध फलदायक है, क्योंकि इससे जठराग्नि प्रदीप्त होती है तथा शूल और गुल्म जड़ से नष्ट हो जाते हैं। एवम् श्लीपद (फीलपांव) तथा सभी प्रकार के अर्श भी पूर्णरूप से नष्ट हो जाते हैं ॥ ७१–७२ ॥

*तद्यथा—मरिचभागः १। शुण्ठीभागौ २। चित्रकमूलभागाः ४। शूरणभागाः ८।

**गुडभागाः १६ ॥ ७१-७२ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि-मरिच १ भाग, सोंठ २ भाग, चीते के जड़ की छाल ४ भाग, सूरन ८ भाग, गुड़ १५ भाग लेना चाहिये ॥ ७१-७२ ॥

बृहच्छूरणमोदकमाह—

**षोडश शूरणभागा वह्नेरष्टौ महौषधस्यातः। अर्द्धेन भागयुक्तिर्मरिचस्य ततोऽपि चार्द्धेन ॥ त्रिफला कणा समूला तालीसारुष्करकृमिघ्नानाम्। भागा महौषधसमा दहनांशा तालमूलीच भागाः शूरणतुल्या दातव्या वृद्धदारकस्यापि। भृङ्गैले मरिचांशे सर्वाण्येकत्र कारयेच्चूर्णम् ॥ द्विगुणेन गुडेन युतः सेव्योऽयं मोदकः प्रकामघनैः। गुरुवृष्यभोजनरतैरितरैरुपद्रवं कुर्यात्॥ भस्मकमनेन जनितं पूर्वमगस्त्यस्य योगराजेन। भीमस्य मारुतेरपि महाशनौ तेन तौ यातौ॥ अग्निबलवर्णहेतुर्न केवलं शूरणो महावीर्यः। हन्ता शस्त्रक्षारानलैर्विनाऽप्यर्शसामेषः ॥७८॥ श्वयथुश्लीपदमदहृद् ग्रहणीं च कफानिलोद्भूताम्। नाशयति वलीपलितंमेधांकुरुतेजराञ्चहरेत्॥ हिक्कां कासं श्वासं च राजरोगं प्रमेहांश्च। प्लीहानं च तथोग्रं हन्त्याशु रसायनं पुंसाम् ॥८०॥**

बृहच्छूरणमोदक—सूरन १६ भाग, चीते के जड की छाल ८ भाग, सोंठ ४ भाग, कालीमिरिच २ भाग, त्रिफला ( आंवला, हरड़, बहेरा ), पीपल, पिपरामूल, तालीसपत्र, शुद्ध भिलावा, वायविडङ्ग ये सब पृथक् २ सोंठ के बराबर तथा तालमूली ( काली मूसली ) चीते के बराबर, विधारा सूरन के बराबर, तज तथा छोटी इलायची ये दोनों मिल कर मिरिच के बराबर लेकर सूक्ष्म चूर्ण बना कर सबों के द्विगुण गुड़ मिलाकर मोदक बना लेना चाहिये। यह मोदक उन्हीं लोगों को खाना चाहिये जो कि अधिक धनवान् तथा गुरु व वीर्यवर्द्धक भोजन करने वाले हों, इनसे भिन्न लोगों को अर्थात् उक्त प्रकार के भोजन नहीं कर सकने वालों को सेवन करने से यह उपद्रव करने वाला अर्थात् अधिक हानि पहुँचाने वाला होता है, क्योंकि इसी उत्तम योग के सेवन करने से पूर्व समय में अगस्त्य ऋषि तथा वायुसुत भीम को भस्मक रोग हो गया, जिससे कि दोनों अधिक भोजन करने वाले हो गये। और यह महाशक्तिशाली बृहच्छूरण मोदक न केवल अग्नि, बल तथा वर्ण ( शरीर का रङ्ग ) का उत्पन्न करने वाला ही है, प्रत्युत शस्त्र, क्षारप्रयोग तथा अग्नि से जलाये विना ही अर्श (मस्सों) को नष्ट करने वाला है। और शोथ, श्लीपद (फीलपांव), कफ तथा वातजन्य ग्रहणी-रोग तथा वली-पलित को नष्ट करने वाला, मेधाजनक, जरानाशक, हिचकी, खांसी, दमा, राजयक्ष्मा, प्रमेह तथा भयङ्कर प्लीहा को दूर करने वाला एवम् मनुष्यों के लिये रसायन है ॥

***एषां भागा यथा—शूरण भाग १६। चीता भाग ८। शुण्ठीभाग ४। मरिचभाग २। हर्रा, बहेरा, आमला। पीपरि। पीपरामूल। तालीश। भिलावा-तदसह्यत्वे रक्तचन्दनम्। विडङ्ग प्रत्येक भाग ४। तालमूली भाग ८। विधारा भाग १६। तज भाग १। इलायची छोटी बीज भाग १। गुड भाग १७६ ॥ ७३-८० ॥**

यहां पर उक्त ओषधियों के भाग इस भांति से समझने चाहिये कि—सूरन १६ भाग, चीते की छाल ८ भाग, सोंठ ४ भाग, मरिच २ भाग। हर्रे, बहेरा, आमला, पीपर, पीपरामूल, तालीसपत्र, भिलावा ( इसके असह्य होने पर लालचन्दन ), वायविडङ्ग ये प्रत्येक चार भाग अर्थात् कुल ३२ भाग, तालमूली ८ भाग, विधारा १६ भाग, तज १ भाग, छोटी इलायची के दाने १ भाग, गुड १७६ भाग ॥ ७३-८० ॥

बाहुशालगुडमाह—

**त्रिवृत्तेजोवती दन्ती श्वदंष्ट्रा चित्रकं शटी। गवाक्षी मुस्तविश्वाह्वविडङ्गानि हरीतकी ॥८१॥ पलोन्मितानि चैतानि पलान्यष्टावरुष्करात्। वृद्धदारात् पलान्यष्टौ शूरणस्य तु षोडश॥८२॥ जलद्रोणद्वये क्वाथ्यं चतुर्भागावशेषितम्। पूतन्तु तं रसं भूयः क्वाथ्येभ्यस्त्रिगुणं गुडम् ॥८३॥ मेलयित्वा पचेत्तावद्यावद्दर्वीप्रलेपनम्। अवतार्य ततः पश्चाच्चूर्णानीमानि दापयेत् ॥८४॥**

बाहुशाल गुड—'निसोथ, तेजवल्कल ( तेजबल ), दन्ती की जड़, गोखरू, चीते के जड़ की छाल, कचूर, इन्द्रायण की जड़, नागरमोथा, सोंठ, वायविडङ्ग, हरड ये सब प्रत्येक चार २ तोले, शुद्ध भिलावा ३२ तोले, विधारा ३२ तोले, सूरन ६४ तोले लेकर सबों को जौ कुट करके दो द्रोण ( २९४८ तोले ) जल में डाल कर पकावे, जब चतुर्थांश जल अवशिष्ट रह जाय, तब उतार कर छान लेवै और पुनः इसमें पूर्वोक्त क्वाथ्य द्रव्यों के तिगुना ( ५१६ तोले ) गुड़ मिला कर तब तक पकाना चाहिये कि जब तक कर्छली में पाक लिपटने न लग जाय, उसके बाद उतार लेवे ॥

**त्रिवृत्तेजोवतीकन्दचित्रकान्द्विपलांशिकान्। एलात्वङ्मरिचं चापि नागाह्वञ्चापि षट्पलम् ॥**

पुनः उसमें निसोथ, तेजवल, सूरन, चीते के जड़ की छाल प्रत्येक आठ २ तोले, छोटी इलायची, दालचीनी, कालीमरिच, नागकेशर प्रत्येक चौबीस २ तोले अर्थात् कुल १२८ तोले लेकर सबों का चूर्ण बना कर डाल देवै, और भली भांति मिला कर किसी पात्र में रख देवै ॥ ८५ ॥

***तेजोवती='तेजवल्कल' इति । कन्दः=शूरणः ॥ ८५ ॥**

यहां पर 'तेजोवती' पद का 'तेजवल्कल ( तेजबल )' तथा 'कन्द' पद का 'सूरन' अर्थ समझना चाहिये ॥ ८५ ॥

**द्वात्रिंशच्च पलान्यत्र चूर्णयित्वा निधापयेत् ।**
**ततो मात्रां प्रयुञ्जीत जीर्णे क्षीररसाशिनः ॥ ८६ ॥**

**हन्यादर्शांसि सर्वाणि तथा सर्वोदराण्यपि । गुल्मानपि प्रमेहांश्च पाण्डुरोगं हलीमकम्॥८७॥**
**दीपयेदनलं मन्दं यक्ष्माणं चापकर्षति । आढ्यवाते प्रतिश्याये पीनसे च हितो मतः ॥८८॥**
**भवन्त्यनेन पुरुषाः शतं वर्षाण्यनामयाः । दीर्घायुषः प्रजनना वलीपलितवर्जिताः ॥८९॥**
**गुडः श्रीबाहुशालोऽयं रसायनवरो मतः । दुर्नामान्तकरो ह्येष दृष्टो वारसहस्रशः ॥९०॥**

उसके बाद इस औषध का उपयुक्त मात्रा में सेवन करैं तथा जब औषध पच जाय तब दूध तथा मांसरस के साथ अन्न भोजन करैं । इस भांति से इस औषध के सेवन करने वालों के सभी प्रकार के अर्श, सम्पूर्ण उदरसंबन्धी रोग, गुल्म, प्रमेह, पाण्डुरोग, हलीमक ये सब रोग नष्ट हो जाते हैं । तथा मन्द हुई जठराग्नि प्रदीप्त हो जाती है, राजयक्ष्मा नष्ट हो जाता है और आढ्यवात, जुकाम तथा पीनस रोग में इसका प्रयोग हितकर होता है । और इसके सेवन से मनुष्य १०० वर्ष तक नीरोग रहकर जीता है, तथा वली-पलित से रहित, दीर्घ आयुवाला, अनेक सन्तानों को पैदा करने वाला होता है । इस बाहुशाल नामक गुड़ को वैद्यों ने रसायनों में श्रेष्ठ माना है और 'यह अर्श को दूर कर देता है' ऐसा हजारों बार परीक्षा करके देखा गया है ॥ ८६-९० ॥

गुडपाकपरीक्षा—

**यावद्दर्वीप्रलेपः स्याद् गुडो वा तन्तुमान् भवेत् । तोयपूर्णे यदा पात्रे क्षिप्तो न प्लवते गुडः ॥**
**क्षिप्तस्तु निश्चलस्तिष्ठेत्पतितस्तु न शीर्यति । एष पाकः समस्तानां गुडानां परिकीर्त्तितः ॥**

गुडपाक की परीक्षा—जब गुड का पाक कर्छली में लिपटने लगे, अङ्गुली से उठाने पर उसमें तार निकलने लगे, जल से पूर्ण पात्र में डालने पर जल में फैलने न लगे प्रत्युत स्थिर बना रहै तथा ऊपर से डालने पर बिखरने न लगे, तब गुडपाक सिद्ध हुआ समझना चाहिये, ऐसी ही परीक्षा सर्वत्र गुडपाक के विषयमें करनी चाहिये ॥ ९१-९२ ॥

गुडखण्डयोर्मात्रानिर्णयः—

**सार्द्धं पलं पलं चार्द्धं भक्षयेद् गुडखण्डयोः । श्रेष्ठा तु मध्यमा हीना मात्रोक्ता मुनिभिस्त्रिधा॥**

गुड़ तथा खांड़ के खाने में मात्रा का निर्णय—गुड़ तथा खांड़ के खाने में डेढ़ पल ( ६ तोले ) की मात्रा श्रेष्ठ, एक पल ( ४ तो० ) की मात्रा मध्यम और आधा पल ( २ तोले ) की मात्रा कनिष्ठ होती है । इस भांति से तीन प्रकार की मुनियों ने मात्रायें कही हैं ॥ ९३ ॥

तिलादिमोदकमाह—

**तिलभल्लातकैः पथ्या गुडश्चेति समांशकैः। दुर्नामश्वासकासघ्नं प्लीहपाण्डुज्वरापहम् ॥**

तिलादिमोदक—काला तिल, शुद्ध भिलावा, हर्रड़ और गुड़ इन सबों को समान भाग में लेकर एकत्र कर यथाविधि मोदक (लड्डू) बना कर सेवन करने से अर्श, दमा, खांसी, प्लीहा, पाण्डुरोग तथा ज्वर नष्ट होता है ॥ ९४ ॥

सगुडाभयामाह—

**पित्तश्लेष्मप्रशमनी कण्डूकुक्षिरुजाऽपहा। गुदजान्नाशयत्याशु भक्षिता सगुडाऽभया ॥ ९५ ॥**

सगुडाभया—सम भाग गुड़ मिला कर हरड़ के चूर्ण का सेवन करने से बढ़े हुये पित्त तथा कफ का शमन होता है, तथा खुजली और कुक्षि (कोख) सम्बन्धी पीड़ा दूर होती है। एवम् सभी प्रकार के अर्श शीघ्र नष्ट हो जाते हैं ॥ ९५ ॥

शङ्करलौहमाह—

**प्रणम्य शङ्करं रुद्रं दण्डपाणिं महेश्वरम्। जीवितारोग्यमन्विच्छन्नारदोऽपृच्छदीश्वरम् ॥९६॥**
**सुखोपायेन हे नाथ! शस्त्रक्षाराग्निभिर्विना। चिकित्सामर्शसां नृणां कारुण्याद्वक्तुमर्हसि ॥**
**नारदस्य वचः श्रुत्वा नराणां हितकाम्यया। अर्शसां नाशनं श्रेष्ठं भैषज्यं शङ्करोऽवदत् ॥**

शङ्करलौह—एक समय मनुष्यों के दीर्घ काल तक आरोग्यपूर्वक जीवन-लाभ करने की इच्छा से श्रीदेवर्षि नारदजी ने भक्तों के कल्याण करने वाले, महेश्वर, दण्डपाणि रुद्र भगवान् को प्रणाम कर उनसे यह पूछा कि—हे नाथ! शस्त्रक्रिया (आपरेशन), क्षार तथा अग्नि-प्रयोग करने के बिना ही किसी सहज उपाय से यदि मनुष्यों के अर्श रोग की कोई चिकित्सा हो तो उसे आप कृपा करके कहें। इस प्रकार से नारदजी के वचन को सुनकर शङ्कर भगवान् ने मनुष्यों के हित के लिये अर्श को नष्ट करने वाली उत्तम ओषधि का वर्णन इस भांति से किया ॥ ९६–९८ ॥

**पाण्ड्यवज्रादिलोहानामादायान्यतमं शुभम्। कृत्वा निर्मलमादौ तु कुनट्या माक्षिकेण च ॥**
**पत्तूरमूलकल्केन लिम्पेद्रसयुतेन च। वह्नौ निक्षिप्य विधिवत्साराङ्गारेण निर्द्धमेत् ॥ १०० ॥**

हे नारद! पाण्ड्य तथा वज्र आदिक लोह में से किसी एक उत्तम लोह को लाकर उसके पतले २ पत्र बनाकर उन सबों को प्रथम विधिपूर्वक शुद्ध कर लेवे पश्चात् मैनशिल, सोनामाखी, पत्तूर (शालिञ्च शाक अर्थात् लोकप्रसिद्ध 'पटकार') शाक की जड़ का कल्क और पारा इन सबों को एकत्र घोंट कर उसी से उक्त लोहपत्रों के ऊपर-नीचे सर्वत्र लेप करके सारभाग युक्त बेर आदि की लकड़ी के कोयलों की आग में रखकर धौंकनी से धौंककर आँच पहुंचावे ॥ ९९–१०० ॥

***कुनटी=मनःशिला। माक्षिकं=सुवर्णमाक्षिकम्। पत्तूरः='पटकार' इति लोके। रसः=पारदः। सारः=काष्ठसारः ॥ ९९–१०० ॥**

यहां पर 'कुनटी = मैनशिल'। 'माक्षिक = सोनामाखी'। 'पत्तूर = शालिञ्च शाक अर्थात् लोकप्रसिद्ध पटकार'। 'रस = पारा'। 'सार = सारभाग युक्त बेर आदि की लकड़ी' अर्थ समझना चाहिये ॥ ९९–१०० ॥

**ज्वाला च तस्य रोद्धव्या त्रिफलाया रसेन च। ततो विज्ञाय गलितं शङ्कुनोर्ध्वं समुच्छ्रयेत् ॥**
**त्रिफलाया रसे पूते तदाकृष्य तु निर्द्धमेत्। न सम्यग्गलितं यत्तु तेनैव विधिना पुनः १०२**
**ध्मातं निर्वापयेत्तस्मिँल्लोहं तत्त्रिफलारसे। यल्लोहं न मृतं तत्तु पाच्यं भूयोऽपि पूर्ववत् १०३**
**मारणान्न मृतं यच्च तत्त्यक्तव्यमलोहवत्। ततः संशोध्य विधिवच्चूर्णयेल्लोहभाजने ॥१०४॥**
**लोहेन च तथा पिष्याद् दृषदा सूक्ष्मचूर्णितम्। कृत्वा लोहमये पात्रे मार्दे वा लिप्तरन्ध्रके ॥**
**रसैः पङ्कोपमं कृत्वा तं पचेद्गोमयाग्निना ॥ १०५ ॥**

और जब उसमें से अग्नि की ज्वाला (लपट) निकलने लगे तब निकाल कर त्रिफला के क्वाथ में बुझा देवे, पश्चात् लोहपत्रों को गला हुआ समझ कर उसे कील से (सड़ासी से) ऊपर उठाकर

छने हुए त्रिफला के क्वाथ में छोड़ देवे, इसके बाद लोह के पत्रों में जितने अंश न गले हों उन्हें पुनः पूर्वोक्त विधि से आग में रख कर धौंकनी से धौंके और त्रिफला के क्वाथ में बुझावे, फिर भी उसमें से जितना अंश नहीं गले उसे पुनः पूर्वोक्त विधि से अग्नि में तपाकर त्रिफला के क्वाथ में बुझावे, इस प्रकार बारंबार तपाने पर भी जो अंश नहीं गले उसे अशुद्ध लोह की भांति समझ कर त्याग कर देवे। इसके बाद गले हुये लोहपत्रों को विधिवत् सुखाकर लोह के खरल में लोह-दण्ड से खरल करके पश्चात् सिल पर रखकर पत्थर से पीसकर सूक्ष्म चूर्ण बना लेवे, उसके बाद उस चूर्ण को लोहे के अथवा मिट्टी के पात्र में रखकर त्रिफला के रस से कीचड़ की भांति गीला करके उसके मुख को भली भांति बन्द कर जंगली गोबर ( बिनुआ कण्डा ) की अग्नि से पकावे ॥ १०१–१०५ ॥

**पुटानि क्रमतो दद्यात्पृथगेभिर्विधानतः। त्रिफलाऽऽर्द्रकभृङ्गाणां केशराजस्य बुद्धिमान् ॥१०६॥**
**मानकन्दकभल्लातवह्नीनां शूरणस्य च। हस्तिकर्णपलाशस्य कुलिशस्य तथैव च ॥ १०७ ॥**

और उक्तरीति से पृथक् २ क्रम से त्रिफला का क्वाथ, अदरख, भङ्गरिआ ( भंगरैया ), केशराज ( काला भंगरैआ ), मानकन्द, भिलावा, चीता, सूरन, हस्तिकर्णपलाश तथा थूहर के रस से लोहचूर्ण को कीचड़ की भांति गीला करके पुट देवे ॥ १०६–१०७ ॥

*भृङ्गः=भृङ्गरिआ। केशराजः='केशराग' इति ॥ १०६–१०७ ॥

यहां पर 'भृङ्ग = भृङ्गरिआ'। 'केशराज = केशराग ( काला भङ्गरैआ )' अर्थ समझना चाहिये ॥ १०६–१०७ ॥

**पुटे पुटे चूर्णयित्वा लोहात्षोडशिकं पलम् ॥ १०८ ॥**
**तन्मात्रं त्रिफलायाश्च पलेनाधिकमाहरेत्। अष्टभागावशेषे तु रसे तस्याः पचेद् बुधः ॥१०९॥**
**अष्टौ पलानि दत्त्वा च सर्पिषो लोहभाजने। ताम्रे वा लोहदर्व्या तु चालयेद्विधिपूर्वकम् ॥**
**ततः पाकविधानज्ञः स्वच्छे चोर्ध्वं च सर्पिषि। मृदुमध्यादिभेदेन गृह्णीयात्पाकमन्यतः ॥**

और प्रत्येक पुट में ६४ तोले उक्त लोहे का चूर्ण करके उसमें ६८ तोले त्रिफला को ८ गुने जल में पकाकर अष्टमांश जल अवशिष्ट रहने पर उतार-छानकर ३२ तोले गौ का घी मिलाकर इन दोनों को डाल देवे और एक लोह के अथवा तामे के पात्र में रखकर लोह की करछुली से चलाता हुआ पाक करे और पाक की विधियों को जानने वाला वैद्य जब देखे कि स्वच्छ घृत ऊपर उतरा आया है तब मृदु, मध्य आदि जैसा पाक करना हो उसके अनुसार पाक करके उतार लेवे ॥१०८–१११॥

**आरम्भे तद्विधानज्ञः कृतकौतुकमङ्गलः। घृतभ्रामरसंयुक्तं विलिह्याद्रक्तिकाक्रमात् ॥ ११२ ॥**

और इसकी विधियों का जानने वाला वैद्य इस ( लौह ) के बनाने के समय तथा दवा सेवन करने या कराने के समय गीत-वाद्य तथा*विघ्ननिवारणार्थ गणेशादिपूजन मङ्गलाचरण करे तथा रोगी से भी करावे। और गाय का घी तथा शहद विषम भाग में लेकर उसके साथ १ रत्ती के क्रम से प्रतिदिन रोगी को चटावे ॥ ११२ ॥

*द्वादशरक्तिकापर्यन्तं यथाऽग्निबलं खादेत् ॥ ११२ ॥

यहां पर '१ रत्ती के क्रम से' ऐसा कहने से 'एक रत्ती से आरम्भ करके अग्निबलानुसार १२ रत्ती तक बढ़ाते हुये सेवन करना चाहिये' यह और समझना चाहिये ॥ ११२ ॥

**वर्द्धमानानुपानञ्च गव्यक्षीरोत्तमं मतम्। गव्याभावे त्वजायाश्च स्निग्धवृष्यादिभोजनम् ॥**
**सद्यो वह्निकरश्चैव भस्मकञ्च नियच्छति। हन्ति वातं तथा पित्तं कुष्ठानि विषमज्वरम् ॥**
**गुल्माक्षिपाण्डुरोगांश्च निद्रालस्यमरोचकम्। शूलञ्च परिणामञ्च प्रमेहमपबाहुकम् ॥११५॥**
**श्वयथुं रुधिरस्रावं दुर्नामानं विशेषतः। बलकृद् बृंहणञ्चैव कान्तिदं स्वरबोधनम् ॥ ११६ ॥**
**शरीरलाघवकरमारोग्यपुष्टिवर्द्धनम्। आयुष्यं श्रीकरञ्चैव बलतेजस्करं शुभम् ॥ ११७ ॥**
**सश्रीकपुत्रजननं वलीपलितनाशनम्। दुर्नामारिरयं नाम्ना दृष्टो वारसहस्रशः ॥ ११८ ॥**
**अनेनार्शांसि दह्यन्ते यथा तूलञ्च वह्निना। सौकुमार्याल्पकायत्वान्मद्यसेवी यदा नरः ॥**

**जीर्णमद्यादियुक्तादिभोजनैः सह दापयेत् ॥ ११९ ॥**

और वर्द्धमान पिप्पली की भांति उत्तम गौ का दूध इसका अनुपान समझना चाहिये अथवा एरण्डमूल के क्वाथ का अनुपान तथा पथ्य गौ का दूध समझना चाहिये। और यदि गौ का दूध न मिल सके तो बकरी का दूध लेना चाहिये। स्निग्ध और वीर्यवर्धक पदार्थों का भोजन करना चाहिये। इस प्रकार से सेवन करने पर यह लौह तत्काल जठराग्नि को प्रदीप्त करता है तथा भस्मक रोग को भी दूर करता है। एवम् वात, पित्त, कुष्ठ, विषमज्वर, गुल्म, नेत्ररोग, पाण्डुरोग, निद्रा, आलस्य, अरुचि, शूल, परिणामशूल, प्रमेह, अपबाहुक ( वातरोग विशेष ), शोथ, रक्तस्राव तथा विशेषतः अर्शरोग को नष्ट करता है। और बलकारक, रस-रक्तादि धातुवर्धक, कान्तिकारक, स्वर को उत्तम बनाने वाला, शरीर में लघुता उत्पन्न करने वाला, आरोग्य तथा पुष्टि को बढ़ाने वाला आयुर्वर्द्धक, शोभाजनक, बल तथा तेज की वृद्धि करने वाला, शुभदायक, शोभायुक्त पुत्र को उत्पन्न करने वाला, वली तथा पलित को दूर करने वाला होता है और यह अर्श का शत्रु है क्योंकि यह हजारों बार देखा गया है कि—इसके सेवन करने से अर्श इस भांति नष्ट हो जाते हैं कि जैसे अग्नि से रुई जल कर नष्ट हो जाती है। और जो रोगी सुकुमार या छोटे शरीर वाले हों तथा मद्य का सेवन करते हों तो उन्हें पुराने मद्य आदि से युक्त भोजन आदि के साथ इस लौह का सेवन कराना चाहिये ॥ ११३-११९ ॥

शङ्करलौहसेविनां पथ्यानि—

**लावतित्तिरिवर्त्तीरमयूरशशकादयः । चटकः कलविङ्कश्च वर्त्तका हरितालकः ॥ १२० ॥**
**श्येनकश्च बृहल्लावो वनविष्किरकादयः । पारावतमृगादीनां मांसं जाङ्गलकं शुभम् ॥१२१॥**

लौहसेवियों के लिये पथ्य—लवा, तीतर, बगेर, मोर, खरहा आदिक तथा जंगली गंवरैया, घरों में रहने वाली गंवरैया, बटेर, हारिल, बाज, बड़ा लवा, जङ्गली विष्किर, वत्तक आदि, परेवा, कबूतर एवम् हरिण आदि जङ्गली जीवों का मांस उक्त लोहसेवन करने वालों के लिये पथ्य है ॥ १२०-१२१ ॥

***वर्त्तीरः = 'बगेर' इति लोके। चटकः = वनचटकः। कलविङ्को = गृहचटकः। वर्त्तका = 'बटेर' इति लोके। हरितालकः = 'हारिल' इति लोके। विष्किराः = वर्त्तकादयः ॥१२०-१२१॥**

यहां पर बर्त्ती = लोकप्रसिद्ध बगेर। चटक = जंगली गंवरैया। कलविङ्क = घरों में रहने वाले गंवरैया। वर्त्तका = लोकप्रसिद्ध बटेर। हरितालक = लोकप्रसिद्ध हारिल। विष्किर = जङ्गली वत्तक आदि। यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १२०-१२१ ॥

**मद्गुरो रोहितः श्रेष्ठः शकुलश्च विशेषतः। मत्स्यराजा इति प्रोक्ता हितमत्स्याय देहिने ॥**

और जिन रोगियों को मछली खाना हितकर हो या खाते हों तो उन्हें मंगुरी, रोहू तथा सौरी नामक आकार में बड़ी तथा श्रेष्ठ ये सब मछलियां खाने के लिये देनी चाहिये ॥ १२२ ॥

**वृन्ताकस्य फलं शस्तं पटोलं बृहतीफलम्। प्रलम्बाभीरुवेत्राग्रताडकं तण्डुलीयकम् ॥१२३॥**

और शाक के लिये भटा, परवल, कटेरी, लम्बी लौकी का फल तथा शतावर की पत्ती, बेंत की कोमल पत्ती, अकरकरा तथा चौलाई की पत्ती उक्त लौहसेवियों को देना उचित है ॥ १२३ ॥

***प्रलम्बा = लम्बालाबुः। भीरुः = शतावरी। पत्रम् = पत्रशाकम्। ताडकं = देवदाली, 'अकरकरे'ति लोके। तथा च निघण्टौ धन्वन्तरिः—**

***'जीमूतको देवताडो वृत्तकोशो गरागरी। प्रोक्ताऽऽखुविषहा वेणी देवदाली च ताडकः ॥ देवदाली रसे तिक्ता कफार्शःशोथपाण्डुताः। नाशयेत्' ॥ ७ ॥ इत्यादि ॥ १२३ ॥**

यहां पर 'प्रलम्बा' का 'लौकी का फल' तथा 'भीरु' का 'शतावर की पत्तियों का शाक' यह अर्थ समझना चाहिये। और 'ताडक' का देवदाली अर्थात् लोकप्रसिद्ध 'अकरकरा' अर्थ समझना चाहिये। क्योंकि धन्वन्तरि निघण्टु में 'जीमूतक, देवताड, वृत्तकोश, गरागरी, आखुविषहा, वेणी, देवदाली,

ताडक ये सब देवदाली के पर्यायवाची शब्द कहे हुए हैं और देवदाली–तिक्त रसयुक्त तथा कफ, अर्श, शोथ और पाण्डुरोग को दूर करने वाली होती है, ये सब गुण कहे हुये हैं ॥ १२३ ॥

वास्तूकं धान्यशाकञ्च चित्रकं चक्रमर्दकम् । नालिकेरञ्च खर्जूरं दाडिमं लवलीफलम् ॥१२४॥
शृङ्गाटकञ्च पक्वाम्रं द्राक्षातालफलानि च । जातिकोशं लवङ्गं च पूगं ताम्बूलपत्रकम् ॥
हितान्येतानि वस्तूनि लोहमेतत्सनरनताम् ॥ १२५ ॥

और वथुआ का शाक, धनिये का शाक, चीता तथा चकवड़ के पत्तियों का शाक और नारियल, खजूर, अनार, हरफारेवडी, सिंघाड़ा, पका आम, मुनक्का तथा ताड़ इन सबों के फल, जावित्री, लौंग, सुपारी तथा पान ये सब पदार्थ इस शंकर लौह के सेवन करनेवालोंके लिये-हितकर हैं ॥

⊛चर्कमर्दकम्=चकवडशाकम् ॥ १२४–१२५ ॥

यहां पर 'चक्रमर्द' का 'चकवड़ का शाक' यह अर्थ समझना चाहिये ॥१२४–१२५ ॥

लौहसेविनामपथ्यानि—

नाश्नीयाल्लकुचकोलकर्कन्धूबदराणि च ॥ १२६ ॥
जम्बीरं बीजपूरञ्च तिन्तिडी करमर्दकम् । आनूपानि च मांसानि क्रकरं पुण्डूकाणि च॥१२७॥
हंससारसदात्यूहचापक्रौञ्चबलाकिकाः । मानकन्दं कसेरूणि कतकञ्च कलिङ्गकम् ॥१२८॥
कूष्माण्डकञ्च कर्कोटं क्रमुकञ्च विशेषतः । कटुकं कालशाकञ्च कुन्दुरुः कर्कटी तथा ॥१२९॥
ककारादीनि सर्वाणि द्विदलानि च वर्जयेत् ॥ १३० ॥

शंकर लौह का सेवन करने वालों के लिये अपथ्य—बड़हर, छोटी तथा बड़ी बेर, जमीरी नींबू, बिजौरा नींबू, इमली, करौंदा इन सबों के फल, आनूप ( जलप्राय देशों में रहनेवाले ) जीवों के मांस, क्रकर (कयार), पुण्डूक, हंस, सारस, नीलकण्ठ ( पपीहा ), चाष ( डाकु ), क्रौञ्च और बगला इन सब पक्षियों का मांस तथा मानकन्द, कसेरू, निर्मलीफल, तरबूज, पेठा, ककोड़ा, तूत, कड़वा परवल, नाडी का शाक, कुन्दरु, ककड़ी तथा ककारादि वर्णवाले समस्त पदार्थ एवम् सभी प्रकार की दाल इन सब पदार्थों का सेवन करना शंकरलौहसेवियों के लिये अपथ्य है अतएव उनके लिये सर्वथा त्याज्य हैं ॥ १२६–१३० ॥

⊛कोलं=क्षुद्रबदरम् । कर्कन्धूः=बृहद्बदरम् । दात्यूहः=नीलकण्ठः, चापः=[डाकु], कलिङ्गकम्=[ तरबूज ] ॥ १२६–१३० ॥

यहां पर 'कोल' का 'छोटी बेर' । 'कर्कन्धू' का 'बड़ी बेर' । 'दात्यूह' का 'नीलकण्ठ ( पपीहा )' । 'चाप' का 'डाकु' पक्षी अर्थ समझना चाहिये । तथा 'कलिङ्गक' का 'तरबूज' अर्थ समझना चाहिये ॥ १२६–१३० ॥

शङ्करेण समाख्यातो यक्षराजानुकम्पया । जगतामुपकाराय दुर्नामारिरयं ध्रुवम् ॥१३१॥
स्थानाच्चलति मेरुश्च पृथ्वी पर्येति वायुना । पतन्ति चन्द्रताराश्च मिथ्या चेदहमब्रुवम् ॥
ब्रह्मघ्नाश्च कृतघ्नाश्च क्रूरा येऽसत्यवादिनः । वर्जनीयाः सधर्मेण भिषजा गुरुनिन्दकाः ॥

इस लौह को श्रीशङ्कर भगवान् ने यक्षराज कुवेर के ऊपर कृपा करके जगत् के उपकारार्थ उनसे कहा है । अत एव इसका नाम 'शङ्करलौह' पड़ा है तथा यह निश्चित रूप से अर्श को नष्ट करने वाला है । और अपने स्थान से मेरुपर्वत चलायमान हो जाय तथा पृथ्वी वायु से इधर-उधर हो जाय एवम् चन्द्रमा तथा तारागण पृथ्वी पर गिर जायँ, यदि मैं इस लौह के विषय मे झूठी प्रशंसा करता हूँ' ऐसा श्रीमहादेव जी ने कहा है । और वैद्य को उचित है कि जो ब्रह्महत्या करने वाले, कृतघ्न, क्रूर, झूठ बोलने वाले तथा गुरुजनों की निन्दा करने वाले लोग हों उन्हें इस लौह का सेवन न करावे ॥ १३१–१३३ ॥

लौहसेवनजन्यदोषनाशोपायानाह—

सुनिरसपिष्टविडङ्गं सुनिरसलीढं चिरस्थितं धर्मे । द्रावयति लोहदोषान्वह्निर्नवनीतपिण्डमिव॥

लौह सेवन से उत्पन्न होने वाले दोषों को दूर करने के उपाय—इस लोह के सेवन करने से यदि कोई शरीर में विकार उत्पन्न हो जाय तो उसके दूर करने के लिए वायविडङ्ग को अगस्त्य वृक्ष की पत्तियों के रस के साथ पीस कर धूप में सुखाने के बाद चूर्ण करके अगस्त्य के रस के साथ ही चाटना उपयोगी होता है, क्योंकि इससे लोहसेवनजन्य दोष इस भांति गल जाते ( नष्ट हो जाते ) हैं जैसे कि अग्नि के सम्बन्ध से मक्खन का लौंदा गल जाता है ॥ १३४ ॥

**ॐमुनिरत्रागस्त्यः ॥ १३४ ॥**

यहां पर 'मुनि' पद का 'अगस्त्य वृक्ष' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १३४ ॥

भक्षितलौहपरिपाकलक्षणान्याह—

**काले मलप्रवृत्तिर्लाघवमुदरे विशुद्धिरुद्गारे । अङ्गेषु नावसादो मनःप्रसादोऽस्य परिपाके ॥**

लोह भक्षण करने के बाद उसके परिपाक के लक्षण—लौह भक्षण करने के बाद जब उसका भलीभांति परिपाक होता है तब उचित समय पर मल की प्रवृत्ति अर्थात् पाखाना होता है, पेट हल्का मालूम पड़ता है, उद्गार ( डकार ) शुद्ध होता है, अङ्गों में ग्लानि नहीं रहती तथा मन प्रसन्न रहता है ॥ १३५ ॥

**क्रिमिरिपुचूर्णं लीढं सहितं स्वरसेन वङ्गसेनस्य। क्षपयत्यचिरान्नियतं लोहाजीर्णोद्भवं शूलम्**

वायविडङ्ग का चूर्ण अगस्त्य वृक्ष के पत्र-रस के साथ चाटने से लौह सेवन करने के बाद उस के अजीर्ण होने से उत्पन्न हुआ शूल निश्चित रूप से शीघ्र ही नष्ट हो जाता है ॥ १३६ ॥

**ॐवङ्गसेनस्य = अगस्तेः ॥ १३६ ॥**

यहां पर 'वङ्गसेन' पद का 'अगस्त्य वृक्ष' अर्थ समझना चाहिये ॥ १३६ ॥

**भवेद्यतिसारस्तु दुग्धं पीत्वा तु तं जयेत् । गुञ्जाद्वादशकादूर्ध्वं वृद्धिरस्य भयप्रदा ॥१३७॥**

यदि लौह सेवन करने से अतीसार उत्पन्न हो जाय तो उसे दूध पीकर दूर करना चाहिये अर्थात् उसका औषध दुग्ध सेवन है। और इस शंकरलौह की १२ रत्ती से अधिक मात्रा सेवन करने में नहीं बढ़ानी चाहिये, क्योंकि उससे अधिक बढ़ाने से भय उत्पन्न करने वाला होता है अर्थात् हानिकारक होता है ॥ १३७ ॥

**ॐशङ्करप्रणीतं लौहम् । इति सामान्याः क्रियाः ॥ १३७ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—शङ्कर भगवान् की कही हुई शङ्करलौह की विधि समाप्त हो गई तथा अर्श की सामान्य चिकित्सा भी समाप्त हो गई ॥ १३७ ॥

## अथ रक्तार्शश्चिकित्सामाह ।

**रक्तार्शसामुपेक्षेत रक्तमादौ स्रवद्भिषक् । दुष्टास्रे निःसृते न स्युः शूलानाहासृगामयाः १३८**

रक्तार्श की चिकित्सा—वैद्य को उचित है कि वह रक्तार्श वाले रोगी के अर्श से निकलते हुये रक्त की प्रथम उपेक्षा कर दे अर्थात् उसके बन्द करने के लिये तत्काल ही कोई चिकित्सा न करे। क्योंकि दूषित रक्त के भलीभांति निकल जाने पर शूल, अफारा तथा रक्तसम्बन्धी कोई रोग नहीं होने पाते हैं अतः सर्वप्रथम दूषित रक्त निकलने देना ही प्रधान चिकित्सा है ॥ १३८ ॥

चन्दनादिक्वाथः—

**चन्दनकिराततिक्तकधन्वयवासाःसनागराःकथिताः। रक्तार्शसांप्रशमनादार्वीत्वगुशीरनिम्बाश्च**

चन्दनादि क्वाथ—लाल चन्दन, चिरायता, धमासा, नागरमोथा, दारुहल्दी, दालचीनी, खस तथा नीम की छाल इन सबों का क्वाथ पीने से रक्तार्श की शान्ति होती है ॥ १३९ ॥

**ॐचन्दनमत्र रक्तम् । नागरमत्र मुस्तकम् ॥ १३९ ॥**

यहां पर 'चन्दन' का 'लाल चन्दन' तथा 'नागर' का 'नागरमोथा' अर्थ समझना चाहिये। और 'कोई २ दारु हल्दी से दूसरा योग मानते हैं' यह भी समझना चाहिये ॥ १३९ ॥

**नवनीततिलाभ्यासात्केशरनवनीतशर्कराऽभ्यासात् ।**
**दधिसरमथिताभ्यासाद् गुदजाः शाम्यन्ति रक्तवहाः ॥ १४० ॥**

मक्खन तथा धुले हुये काले तिल का सेवन करने से या नागकेशर का चूर्ण, मक्खन तथा मिश्री के साथ भक्षण करने से वा दही की मलाई तथा मथित संज्ञक दही के सेवन करने से रक्तार्श शान्त होता है ॥ १४० ॥

*दधिसरः=दध्नस्तूपरिभागो यो घनस्नेहयुतः सरः। मथितं=सररहितं निर्जलं वस्त्रपूतं दधि॥

यहां पर 'दधिसर' पद से 'दही की मलाई अर्थात् दही के ऊपरवाला भाग जो कि गाढ़ा तथा स्नेह ( घी ) से युक्त मलाई रूप में होता है' उसका ग्रहण करना चाहिए। और 'मथित' पद से 'मलाई रहित विना जल डाले ही वस्त्र से छनी हुई दही' का ग्रहण करना चाहिये ॥ १४० ॥

**सपद्मकेशरं क्षौद्रं नवनीतं नवं लिहन्। सिताकेशरसंयुक्तं रक्तार्शसि सुखी भवेत् ॥ १४१ ॥**

रक्तार्श होने पर यदि मनुष्य कमल का केशर, शहद, ताजा मक्खन, मिश्री तथा नागकेशर सबों को एकत्र कर चाटै तो वह सुखी होता है अर्थात् इससे रक्तार्श शान्त होता है ॥ १४१ ॥

**पयसा शृतेन यूषैः सतीनमुद्गाढकीमसूराणाम्। ओदनमद्यादम्लैः शालिश्यामाककोद्रवजम्॥
शशहरिणलावमांसैः कपिञ्जलैरेणमांसैश्च ॥ १४२ ॥**

औटाये हुये दूध के साथ या अम्ल रस युक्त किये हुये मटर, मूंग, अरहर या मसूर के जूस के साथ वा खरगोश, हरिण, लवा, तीतर या काला हरिण के मांसरस के साथ शालि ( अगहनी धान्य ), सांवा या कोदो के चावलों को पकाकर खाने से रक्तार्श में लाभ होता है ॥ १४२ ॥

***ओदनमद्यादम्लैरीपत्सुगन्धैश्च ॥ १४२ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—जूस को केवल अम्ल रस युक्त ही नहीं किन्तु किञ्चित् सुगन्धद्रव्य युक्त भी करके प्रयोग करना चाहिये ॥ १४२ ॥

समङ्गादिदुग्धमाह—

**समङ्गोत्पलमोचाकतिरीटोत्पलचन्दनैः। सिद्धं छागीपयो दद्याद् गुदजे शोणितात्मके॥१४३॥**

समङ्गादिदुग्ध—लज्जालू, कमल, मोचरस, लोध, नीलकमल तथा लाल चन्दन इन सबों को एकत्र समान भाग में लेकर क्षीरपाक की विधि से बकरी के दूध में डाल कर पकाने के बाद उक्त दूध को पिलाने से रक्तार्श में विशेष लाभकारी होता है ॥ १४३ ॥

***समङ्गा=लज्जालुः। मोचाको=मोचरसः। तिरीटो=लोध्रः। चन्दनं=रक्तम् ॥१४३॥**

यहां पर समङ्गा=लज्जालू, मोचाक=मोचरस, तिरीट=लोध तथा चन्दन=लाल चन्दन अर्थ समझना चाहिये ॥ १४३ ॥

क्षारसूत्रमाह—

**भावितं रजनीचूर्णं स्नुहीक्षीरैः पुनः पुनः। बन्धनात्सुदृढं सूत्रं छिनत्त्यर्शो भगन्दरम् ॥१४४॥**

क्षारसूत्र—हल्दी के सूक्ष्म चूर्ण में थूहर का दूध डालकर उसमें दृढ़ सूत्र ( मजबूत डोरा ) भिगोकर सुखा ले, पुनः उक्तरीति से हल्दी के चूर्ण तथा थूहर के दूध में सूत्र को भिगोकर तथा सुखा कर वारंवार भावना देकर जो सूत्र बनता है, उसे क्षारसूत्र कहते हैं, इससे अर्श को बांधने से मस्से कटकर गिर जाते हैं तथा भगन्दर के पृथक् २ छिद्रों को भी बांधने से वे कटकर एक छिद्र हो जाते हैं जिससे भगन्दर भी दूर हो जाता है ॥ १४४ ॥

नासिकाद्यर्शश्चिकित्सामाह—

**नासानाभिसमुत्थेषु तथा मेढ्रादिजेष्वपि। त्रिष्वप्यर्शःसु कुर्वीत तत्र तत्र यथोचितम्॥१४५॥**

नासिका आदि में होने वाले अर्श की चिकित्सा—नाक, नाभि तथा लिङ्गादि में उत्पन्न हुये इन तीन प्रकार के अर्शों में अपने २ स्थानानुकूल जो उचित चिकित्सा हो उसे करनी चाहिये॥

चर्मकीलचिकित्सामाह—

**चर्मकीलन्तु संछिद्य दहेत्क्षारेण चाग्निना ॥ १४६ ॥**

चर्मकील की चिकित्सा—चर्मकील को काटकर क्षार अथवा अग्नि के द्वारा उसके स्थान को जला देना चाहिये ॥ १४६ ॥

अर्शोऽपथ्यानाह—

स्त्रीपृष्ठं वेगरोधं च यानान्युत्कटकासनम्। यथास्वं दोषलं चान्नमर्शसः परिवर्जयेत् ॥१४७॥

इति चतुर्थो ग्रहणीरोगाधिकारः समाप्तः ॥ ४ ॥

अर्श रोगियों के लिये अपथ्य—मल-मूत्रादि के वेग को रोकना, स्त्री के साथ मैथुन करना, हाथी-घोड़े आदि के पीठ पर सवारी करना, उकरू बैठना तथा जिस दोष (वातादिक) से अर्श उत्पन्न हुआ हो उसी दोष को बढ़ाने वाले अन्न का भक्षण करना-इन सबों का त्याग करना अर्श रोगी के लिये उचित है। क्योंकि ये सब अपथ्य हैं ॥ १४७ ॥

इति श्रीभावप्रकाशभावप्रकाशकारिकायां विद्योतिनीनामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डेऽष्टमे चिकित्साप्रकरणे द्वितीये भागे पञ्चमोऽर्शोधिकारः समाप्तः ॥ ५ ॥

# अथ षष्ठो जठराग्निविकाराधिकारः ॥ ६ ॥

तत्र सन्निकृष्टनिदानपूर्वकजठराग्निविकारानाह—

**कफपित्तानिलाधिक्यात्तत्साम्याज्जाठरोऽनलः। मन्दस्तीक्ष्णोऽथ विषमः समश्चेति चतुर्विधः॥**

छठे जठराग्निविकाराधिकार में संनिकृष्ट निदानपूर्वक जठराग्नि के विकारों को कहते हैं—कफ, पित्त तथा वायु की अधिकता से तथा इन तीनों की समता से जठराग्नि ४ प्रकार की होती है अर्थात् कफ की अधिकता से १ मन्द, पित्त की अधिकता से २ तीक्ष्ण, वायु की अधिकता से ३ विषम और कफ-पित्त तथा वात की समता से ४ सम जठराग्नि होता है ॥ १ ॥

मन्दाग्निलक्षणमाह—

**स्वल्पाऽपि नैव मन्दाग्नेर्मात्रा भुक्ता विपच्यते। छर्दिः सादः प्रसेकः स्याच्छिरोजठरगौरवम् ॥**

मन्दाग्नि पुरुष के लक्षण—जिसकी जठराग्नि मन्द होती है उस मनुष्य के भोजन की मात्रा यदि थोड़ी भी हो तो भी नहीं पचती है। और वमन, ग्लानि, मुख से पानी गिरना, शिर तथा उदर में गुरुता (भारीपन) होना ये सब लक्षण प्रकट होते हैं ॥ २ ॥

तीक्ष्णाग्निलक्षणमाह—

**मात्रातिमात्राऽप्यशिता तीक्ष्णाग्नेः पच्यते सुखम्। अतएव हि केनापि स्मृतस्तीक्ष्णाग्निरुत्तमः॥**

तीक्ष्णाग्नि पुरुष के लक्षण—जो तीक्ष्ण अग्नि वाले पुरुष होते हैं, उनके भोजन की मात्रा चाहे जितनी अधिक हो तो भी सुखपूर्वक पच जाती है, अत एव किसी २ के मत से तीक्ष्ण अग्नि वाले पुरुष उत्तम (स्वास्थ्यवान्) माने जाते हैं ॥ ३ ॥

विषमाग्निलक्षणमाह—

**अशिता खलु मात्राऽपि विषमाग्नेस्तु देहिनः। कदाचित्पच्यते सम्यक् कदाचिन्न विपच्यते ॥**
**तस्याध्मानमुदावर्त्त शूलं जठरगौरवम्। प्रवाहणमतीसारस्तथा स्यादन्त्रकूजनम् ॥ ५ ॥**

विषमाग्नि पुरुष के लक्षण—जिस मनुष्य की अग्नि विषम होती है उसके भोजन की परिमित मात्रा भी कभी अच्छी तरह से पचती है और कभी नहीं भी पचती है। और आध्मान (पेट-फूलना), उदावर्त्त, शूल, उदर में गुरुता (भारीपन), अधोवायु छोड़ने के समय कफयुक्त विष्ठा का गिरना, अतीसार, आँतों का बोलना (गैड़गड़ाहट) ये सब लक्षण प्रकट होते हैं ॥ ४-५ ॥

समाग्निलक्षणमाह—

**समा समाग्नेरशिता मात्रा सम्यग्विपच्यते। एषां मध्ये तु सर्वेषां समाग्निः श्रेष्ठ उच्यते॥६॥**

समाग्नि पुरुष के लक्षण—जिसकी अग्नि सम होती है उस पुरुष के भोजन की मात्रा यदि सम (न अधिक, न कम) हो तो भली भांति पच जाती है। और पूर्वोक्त मन्दादि अन्य अग्नियों की अपेक्षा समाग्नि उत्तम कही हुई है ॥ ६ ॥

तन्त्रान्तरे तु—

**अतिमात्रमजीर्णेऽपि गुरु चान्नं समश्नतः। दिवाऽपि स्वपतो येन पच्यते सोऽग्निरुत्तमः ॥७॥**

किन्तु तंत्रान्तर में तो—'अजीर्ण होने पर भी अधिक मात्रा में, गुरु ( देर में हजम होने वाला ) भोजन करने पर तथा दिन में सोने पर भी पुरुष का अन्न जिस अग्नि से पच जाय वही अग्नि उत्तम समझना चाहिये' ऐसा कहा हुआ है ॥ ७ ॥

***एतेन तीक्ष्ण उत्तम उक्तः। स च मधुर स्निग्धादिभोज्यसम्पत्तावुत्तमः। तर्हि कथं तीक्ष्णस्य विकारमध्ये गणना? उच्यते—समोऽग्निः क्षुधाविघातादाश्वेव तथा विकारं न करोति। तीक्ष्णस्तु स्वल्पं कालमपि क्षुधाविघातादाश्वेव पैत्तिकान् कुरुते। इत्याहोत्तरत्र-तीक्ष्ण इति ॥ ७ ॥**

यहां पर यह और समझना चाहिये कि-एक वचन से तीक्ष्ण अग्नि उत्तम बताया गया है, और वह मधुर स्निग्ध आदि भोज्य पदार्थों की जहां पर अधिकता हो वहां पर उत्तम होता है, अब यहां पर यह शंका होती है कि-जब तीक्ष्ण अग्नि उत्तम ही है तब उसकी रोगों के अन्दर गणना क्यों की गई है? इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—सम अग्नि क्षुधा लगने पर भोजन न मिलने पर शीघ्र ही कोई विकार तीक्ष्ण अग्नि की भांति नहीं कर देती है। किन्तु तीक्ष्ण अग्नि तो क्षुधा ( भूख ) लगने पर भोजन में थोड़ा भी विलम्ब हो जाने से शीघ्र ही पित्तजन्य विकारों को उत्पन्न कर देती है। इन्हीं सब आशयों को लेकर आगे का 'तीक्ष्ण'—इत्यादि श्लोक कहा गया है ॥

**तीक्ष्णः पित्तसमुत्थानान्विषमो वातहेतुकान्। तथा करोति मन्दाग्निर्विकारान् कफसम्भवान्**

तीक्ष्ण अग्नि-पित्तसम्बन्धी विकारों को उत्पन्न करती है। विषम अग्नि-वातसम्बन्धी तथा मन्द अग्नि-कफसम्बन्धी विकारों को उत्पन्न करती हैं ॥ ८ ॥

भस्मकस्य निदानसम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—

**वह्वर्त्तिरूक्षान्नभुजां नराणां क्षीणे कफे मारुतपित्तवृद्धौ।**
**अतिप्रवृद्धः पवनान्वितोऽग्निर्भुक्तं क्षणाद्भस्म करोति यस्मात्।**
**तस्मादसौ भस्मकसंज्ञकोऽभूदुपेक्षितोऽयं पचते च धातून् ॥ ९ ॥**

भस्मक रोग की निदानपूर्वक सम्प्राप्ति के लक्षण—बहुत पीडाकारक तथा रूक्ष अन्न को भोजन करने वाले मनुष्यों का जब कफ क्षीण हो जाता है तथा वात और पित्त बढ़ जाता है तब वायु से युक्त होकर अत्यन्त बढ़ी हुई अग्नि जो कुछ खाया हुआ अन्न होता है उसे तत्काल पचाकर भस्म कर देती है। इसी से इस रोग को लोग 'भस्मक' कहते हैं, इसकी चिकित्सा न करने से रस-रक्तादि धातुओं का भी पाक होने लगता है, अतः इसकी तत्काल चिकित्सा करना परम कर्त्तव्य है ॥ ९ ॥

भस्मकस्य सोपद्रवमरिष्टमाह—

**तृट्स्वेददाहमूर्च्छादीन्कृत्वैषोऽत्यग्निसम्भवान्।**
**पक्त्वाऽन्नमाशु धात्वादीन् स क्षिप्रं नाशयेद् ध्रुवम् ॥ १० ॥**

भस्मक रोग के उपद्रवयुक्त अरिष्ट—भस्मक रोग की चिकित्सा न करने से यह अग्नि की अधिकता से होने वाले प्यास, स्वेद, दाह तथा मूर्च्छा आदि रोगों को उत्पन्न करके शीघ्र ही अन्न तथा शरीरस्थ धात्वादि पदार्थों को पचाकर मनुष्य को शीघ्र ही नष्ट कर देती ( मार डालती ) है ॥

अजीर्णस्य विप्रकृष्टनिदानमाह—

**अत्यम्बुपानाद्विषमाशनाच्च सन्धारणात् स्वप्नविपर्ययाच्च।**
**कालेऽपि सात्म्यं लघु चापि भुक्तमन्नं न पाकं भजते नरस्य ॥ ११ ॥**

अजीर्ण रोग के विप्रकृष्ट निदान—अधिक जल पीने से, विषम ( कभी कम, कभी अधिक ) भोजन करने से, भूख-मल-मूत्रादि का वेग रोकने से, सोने में विपर्यय होने से, समय पर तथ हितकर एवम् लघु भी अन्न भोजन करने पर मनुष्य का नहीं पचता है ॥ ११ ॥

*सन्धारणात्-क्षुधामूत्रपुरीषादीनाम् । स्वप्नविपर्ययाद्=दिवाशयनाद्रात्रौ जागरणात्। 'लघु चापी' त्यपिशब्दात् स्निग्धोष्णादिगुणयुक्तमपि ॥ ११ ॥

यहां पर 'सन्धारणात्' पद का 'भूख-मल-मूत्रादि का वेग रोकने से' यह अर्थ समझना चाहिये तथा 'स्वप्नविपर्ययात्' पद का 'सोने में विपर्यय होने से अर्थात् दिन में सोने तथा रात्रि में जागने से' और 'लघु'चापि' इस जगह पर पठित 'अपि' शब्द से 'लघु तथा स्निग्ध और उष्ण आदि गुण से युक्त भी अन्न' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ११ ॥

अन्यच्च—

**तृष्णाभयक्रोधपरिप्लुतेन लुब्धेन रुग्दैन्यनिपीडितेन ।**
**प्रद्वेषयुक्तेन च सेव्यमानमन्नं न सम्यक् परिपाकमेति ॥ १२ ॥**

और भी कहा है कि—प्यास, भय तथा क्रोध से व्याप्त, लोभी, रोग तथा दीनता से पीड़ित या अधिक द्वेष से युक्त होता हुआ जो मनुष्य भोजन करता है, उसका वह अन्न भली भांति से नहीं पचता ॥ १२ ॥

*परिप्लुतेन = व्याप्तेन ॥ १२ ॥

यहां पर 'परिप्लुत' पद का 'व्याप्त' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १२ ॥

अजीर्णप्राप्तिकारणमाह—

**अनात्मवन्तः पशुवद् भुञ्जते येऽप्रमाणतः । रोगानीकस्य ते मूलमजीर्णं प्राप्नुवन्ति हि ॥१३॥**

अजीर्ण होने के कारण—जो बुद्धिहीन मनुष्य पशु की भांति अप्रमाण ( अन्धाधुन्ध ) अन्न भोजन करते हैं, वे अनेक रोगों के कारणस्वरूप अजीर्ण रोग को प्राप्त करते हैं अर्थात् उन्हें अजीर्ण हो जाता है ॥ १३ ॥

*उक्तकारणेभ्योऽतिमात्रान्नभोजनं विशेषादजीर्णस्य कारणम्, अजीर्णञ्च बहुव्याधीनां कारणमित्याह—अनात्मेति । अनात्मवन्तः=अबुद्धिमन्तः । रोगानीकस्य=विसूच्यादेर्मूलं= कारणम् ॥ १३ ॥

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—'अनात्मे'-त्यादि जो यह श्लोक कहा गया है, वह 'पूर्वोक्त अधिक जल पीना आदि कारणों से भिन्न अधिक मात्रा में अन्न भोजन करना, यह अजीर्ण का विशेष रूप से कारण है और अजीर्ण अनेक व्याधियों का कारण है' इस विषय को बताने के लिये । 'अनात्मवन्तः' पद का 'बुद्धिहीन', तथा 'रोगानीकस्य'-अर्थात् 'अनेक रोगों के' इस कहने से 'विसूची ( हैजा ) आदि अनेक रोगों के' यह अर्थ समझना चाहिये । 'मूलम्' पद का 'कारण स्वरूप' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १३ ॥

अन्यच्च—

**प्रायेणाहारवैषम्यादजीर्णं जायते नृणाम् । तन्मूलो रोगसङ्घातस्तद्विनाशाद्विनश्यति ॥ १४॥**

और भी कहा है कि—प्रायः करके भोजन में विषमता होने से मनुष्यों को अजीर्ण रोग उत्पन्न होता है, जो कि रोग-समूह को उत्पन्न करने का प्रधान कारण है, अत एव अजीर्ण का नाश होने से वह रोग-समूह नष्ट हो जाता है ॥ १४ ॥

*रोगसङ्घातः = रोगसमूहः । अजीर्णविनाशाद्धि विनश्यति ॥ १४ ॥

यहां पर 'रोगसंघातः' पद का 'रोग समूह' तथा 'तद्विनाशात्' पद का 'अजीर्ण का नाश होने से' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १४ ॥

अजीर्णसामान्यलक्षणमाह—

**ग्लानिगौरवविष्टम्भभ्रममारुतमूढताः । विबन्धो वा प्रवृत्तिर्वा सामान्याजीर्णलक्षणम् ॥१५॥**

अजीर्ण का सामान्य लक्षण—शरीर में ग्लानि तथा गुरुता प्रतीत होना, उदर में विष्टम्भ होना, भ्रम, वायु का अवरोध, मल का अवरोध वा मल का अधिक निकलना ये सब अजीर्ण के सामान्य लक्षण हैं ॥ १५ ॥

*मारुतमूढता = वायोरवरोधः । विबन्धः = मलाप्रवृत्तिः ॥ १५ ॥

यहां पर 'मारुतमूढता' पद का 'वायु का अवरोध' तथा 'विबन्धः' पद का 'मल का अवरोध' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १५ ॥

सन्निकृष्टकारणसहिताजीर्णभेदानाह—

**आमं विदग्धं विष्टब्धं कफपित्तानिलैस्त्रिभिः । अजीर्णं केचिदिच्छन्ति चतुर्थं रसशेषतः ॥१६॥**

सन्निकृष्ट कारण के सहित अजीर्ण के भेद—कफ, पित्त तथा वायु इन तीनों के प्रकोप से क्रम से अर्थात् कफ से आमाजीर्ण, पित्त से विदग्धाजीर्ण तथा वायु से विष्टब्धाजीर्ण नामक ३ प्रकार का अजीर्ण होता है । और कोई २ महर्षि सुश्रुतादि रसशेष से चौथा रसशेषाजीर्ण भी मानते हैं ॥१६॥

*'त्रिभिरि'त्येकशो न तु मिलितैः । केचित्तु = सुश्रुतादयः । रसशेषतः=भुक्तस्य पक्वस्य सारभूतो यो द्रवः स रसः, सोऽपि पच्यते, भुक्तस्य सारभूतो यो द्रवः स चापक्वः सारो रसशेषः, तस्मात् चतुर्थमजीर्णम् । ननु आमाजीर्णाद्रसशेषस्य को भेदः? उच्यते—आमं मधुरतां गतमपक्वमन्नमेव । रसशेषस्तु भुक्तस्य पक्वस्य सारभूतो यो द्रवः स चापक्व इति भेदः ॥ १६ ॥

यहां पर 'त्रिभिः' इस पद से 'इन तीनों के प्रकोप से अर्थात् पृथक् २ इन तीनों के प्रकोप से न कि मिले हुये वातादि तीनों दोषों के प्रकोप से' यह भावार्थ समझना चाहिये । और 'केचित्' इस पद का 'कोई २ सुश्रुतादि महर्षि' यह अर्थ समझना चाहिये । और 'रसशेषतः, चतुर्थम्, अजीर्णम्' अर्थात् 'रसशेष से चौथा रसशेषाजीर्ण भी' इसका स्पष्ट अर्थ यह समझना चाहिये कि—भोजन करने पर आहार पदार्थ के पच जाने पर उसका जो सारभूत द्रव पदार्थ है उसे 'रस' कहते हैं । और उस ( रस ) का भी परिपाक होता है, जिससे कि उत्तरोत्तर ( परिपाक होकर ) रक्तादि धातु बनते हैं । अतः खाये हुये आहार द्रव्य का सारभूत द्रव पदार्थ जो रस रूप है, वह यदि परिपाक न होने से अपक्व अवस्था में ही रह जाय तो उसे 'रसशेष' कहते हैं । इसी ( रस शेष ) से उत्पन्न होने वाले अजीर्ण को चौथा रसशेषाजीर्ण भी मानते हैं ।

अब यहां पर यह शङ्का होती है कि—आमाजीर्ण से इस रसशेषाजीर्ण में क्या भेद है ? तो इसके उत्तर में यह कहते हैं कि—भोजन किया हुआ अन्न जब अपक्व अवस्था में केवल मधुर भाव को प्राप्त हुआ रहता है तब वह 'आम' कहलाता है, इसीसे इससे होने वाले अजीर्ण को 'आमाजीर्ण' कहते हैं । तथा भोजन किये हुये अन्न का परिपाक हो चुकने के बाद जो सारभूत द्रव पदार्थ 'रस' होता है, उसका पुनः परिपाक होने से अवशिष्ट जो अपक्व अंश है उसे 'रसशेष' कहते हैं । अत एव इससे होने वाले अजीर्ण को 'रसशेषाजीर्ण' कहते हैं । यहां पर दोनों का यही भेद समझना चाहिये ॥ १६ ॥

**अजीर्णं पञ्चमं केचिन्निर्दोषं दिनपाकि च । वदन्ति षष्ठञ्चाजीर्णं प्राकृतं प्रतिवारसम् ॥ १७ ॥**

और कोई २ आचार्य गौरव ( शरीर में भारीपन ), श्रम तथा शूल आदि दोषों को नहीं उत्पन्न करने वाला २४ घण्टे में पचने वाला 'दिनपाकि' नामक पांचवां अजीर्ण तथा विकारों को नहीं उत्पन्न करने वाला प्रतिदिन होने वाला 'प्रतिवासर' नामक छठां अजीर्ण भी कहते हैं ॥ १७ ॥

*निर्दोषं = गौरवश्रमशूलादिदोषाजनकम् । दिनपाकि च = अहोरात्रेण पाकं यातीति स्वभावः, यत्तु मात्राकालसात्म्यादिदोषाद्दिनान्तरे पाकं याति तद्दिनपाकि । अत एव 'यामध्ये न भोक्तव्यमि'ति वचनम् । तदेवाह—वदन्तीति । प्राकृतम् = अविकारकम् । प्रतिवासरं = प्रतिदिनभावि । 'भुक्तं यावन्न जीर्णं तावदजी०'मि'त्युच्यते । एतदभिधानस्य प्रयोजनं पाकार्थं वामपार्श्वे शयनं प्रियशब्दादिसेवनादिकम् । न चात्राहारस्य निषेधः । *'प्रातराशे त्वजीर्णे तु सायमाशो न दुष्यति' । *इति वचनेन सायमाशस्यावश्यं कर्त्तव्यत्वात् ॥

यहां पर 'निर्दोष' पद का 'गौरव, श्रम, शूल आदि दोषों को नहीं उत्पन्न करने वाला' । 'दिनपाकि' पद का 'स्वभावतः अहोरात्र ( २४ घण्टे ) भर में पचने वाला अथवा मात्रा, काल तथा सात्म्य आदि के दोष से अर्थात् मात्रा तथा काल का औचित्य न होने से एवम् सात्म्य पदार्थ के

दूषित हो जाने से दूसरे दिन पचने वाला अर्थात् उस दिन नहीं पचने वाला अजीर्ण' यह अर्थ समझना चाहिये। अतएव 'भोजन करनेके बाद २ प्रहर के अन्दर पुनः भोजन नहीं करना चाहिये' यह वचन में कहा हुआ है।

और 'प्राकृत' पद का 'विकारों को नहीं उत्पन्न करने वाला' तथा 'प्रतिवासरम्' पद का "प्रतिदिन होने वाला' अर्थात् 'जब तक भोजन किया हुआ पदार्थ नहीं पचता है तब तक अजीर्ण नाम से कहा जाने वाला' यह अर्थ समझना चाहिये। और जब कि इस पांचवें तथा छठे अजीर्ण से कोई विकार नहीं है तब इन दोनों अजीर्णों के कहने का प्रयोजन यह है कि—इन अजीर्णों में पचने के वास्ते बाईं करवट सोना तथा प्रिय शब्द आदि का सुनना आदि इन सब क्रियाओं को करना चाहिये किन्तु आहार का निषेध (भोजन बन्द) करना चाहिये, क्योंकि—'प्रातःकाल भोजन किये हुये अन्न का परिपाक न होने पर भी सायङ्काल (रात्रि) में पुनः भोजन करने से कोई हानि नहीं होती है' इस वचन से रात्रि में भोजन अवश्य करने का विधान मिलता है, ये सब बातें यहां पर और समझ लेना चाहिये॥ १७॥

आमाजीर्णलक्षणमाह—

**तत्रामे गुरुतोत्क्लेशः शोथो गण्डाक्षिकूटगः। उद्गारश्च यथाभुक्तमविदग्धं प्रवर्त्तते॥ १८॥**

आमाजीर्ण के लक्षण—आमाजीर्ण में उदर तथा शरीर में गुरुता (भारीपन), वमन होने के समान प्रतीत होना, गण्ड स्थल तथा पलकों पर सूजन एवम् जैसा भोजन किया है उसी के अनुसार अविदग्ध उद्गार अर्थात् आहारानुसार मीठी आदि डकार आना ये सब लक्षण प्रकट होते हैं॥१८॥

***गुरुता उदराङ्गयोः। उत्क्लेशः=उपस्थितवमनमिव। अक्षिकूटः=अक्षिपुटकः॥१८॥**

यहां पर 'गुरुता' पद का 'उदर तथा शरीर में गुरुता'। 'उत्क्लेश' पद का 'वमन होने के समान प्रतीत होना'। 'अक्षिकूट' पदका 'पलक' अर्थ समझना चाहिये॥ १८॥

विदग्धाजीर्णलक्षणमाह—

**विदग्धे भ्रमतृण्मूर्च्छाः पित्ताच्च विविधा रुजः। उद्गारश्च सधूमाम्लः स्वेदो दाहश्च जायते॥**

विदग्धाजीर्ण के लक्षण—विदग्धाजीर्ण में भ्रम, प्यास, मूर्च्छा तथा पित्त से होने वाली ओष, चोष आदि तथा दाहादि अनेक प्रकार की पीडायें, धुयें युक्त खट्टी डकार, पसीना और दाह ये सब होने लगते हैं॥ १९॥

***विविधा रुजः=ओषचोषादयो दाहादयश्च॥ १९॥**

यहां पर 'विविधा रुजः' इन पदों का 'ओष-चोष आदि तथा दाहादि अनेक प्रकार की पीडायें' यह अर्थ समझना चाहिये॥ १९॥

विष्टब्धाजीर्णलक्षणमाह—

**विष्टब्धे शूलमाध्मानं विविधा वातवेदनाः। मलवाताप्रवृत्तिश्च स्तम्भो मोहोऽङ्गपीडनम्॥२०॥**

विष्टब्धाजीर्ण के लक्षण—विष्टब्धाजीर्ण में शूल, आध्मान (अफरा), अनेक प्रकार की वात से होने वाली अङ्गों में सुई चुभोने तथा तोड़ने के समान पीडा आदि होना, मल तथा अधोवायु का न निकलना, अङ्गों का जकड़ जाना, मूर्च्छा तथा अङ्गों में पीड़ा ये सब लक्षण प्रकट होते हैं॥२०॥

***वातवेदनाः=तोदभेदादयः। स्तम्भोऽङ्गानाम्। मोहो=मूर्च्छा॥ २०॥**

यहां पर 'वातवेदनाः' पद का 'वात से होने वाली तोद-भेदादि (अङ्गों में सूई चुभोने तथा तोड़ने के समान पीडा आदि) होना'। 'स्तम्भ' पद का 'अङ्गों का जकड़जाना'। 'मोह' पद का 'मूर्च्छा' यह अर्थ समझना चाहिये॥ २०॥

रसशेषाजीर्णलक्षणमाह—

**रसशेषेऽन्नविद्वेषो हृदयाशुद्धिगौरवे॥ २१॥**

रसशेषाजीर्ण के लक्षण—रसशेषाजीर्ण में अन्न के साथ विद्वेष (अरुचि), हृदय की अविशुद्धि तथा गुरुता ये सब लक्षण प्रकट होते हैं॥ २१॥

अजीर्णोपद्रवानाह—

**मूर्च्छा प्रलापो वमथुः प्रसेकः सदनं भ्रमः । उपद्रवा भवन्त्येते मरणञ्चाप्यजीर्णतः ॥ २२ ॥**

अजीर्ण के उपद्रव—मूर्च्छा, प्रलाप, वमन, लार का गिरना, ग्लानि और भ्रम ये सब अजीर्ण के उपद्रव हैं। एवम् अधिक अजीर्ण होने से अन्त में मृत्यु भी होजाती है ॥ २२ ॥

अतिशयितेभ्योऽजीर्णेभ्यो विसूच्यादिरोगानाह—

**आमं विदग्धं विष्टब्धमित्यजीर्णं यदीरितम् । विसूच्यलसकौ तस्माद्भवेच्चापि विलम्बिका॥**

अजीर्ण की अधिकता से विसूचिका ( हैजा ) आदि रोगों की उत्पत्ति—आमाजीर्ण, विदग्धाजीर्ण, और विष्टब्धाजीर्ण ये जो तीन अजीर्ण पूर्व में कह आये हैं, उन्हीं की अधिकता से विसूचिका, अलसक तथा विलम्बिका नामक रोग उत्पन्न होते हैं ॥ २३ ॥

**छनात्र यथासङ्ख्यम् । तदा विष्टब्धाद्द विलम्बिका भवितुमर्हति । सा च कफवाताभ्यां भवतीत्येकैकतोऽजीर्णाद्विसूच्यादित्रयोत्पत्तिः ॥ २३ ॥**

यहां पर आमादि तीन अजीर्णों से विसूचिकादि तीन रोग क्रमसे अर्थात् आमाजीर्ण से विसूचिका, विदग्धाजीर्ण से अलसक तथा विष्टब्धाजीर्ण से विलम्बिका रोग होते हैं, ऐसा नहीं समझना चाहिये, क्योंकि ऐसा होनेपर विष्टब्ध से ही विलम्बिका का होना न्यायप्राप्त होता, किन्तु वह उचित नहीं है क्योंकि वह कफ तथा वात से ही उत्पन्न होती है अतः एक २ अजीर्ण से विसूचिका आदि तीनों रोग उत्पन्न होते हैं ॥ २३ ॥

विसूचिकानिरुक्तिमाह—

**सूचीभिरिव गात्राणि तुदन्सन्तिष्ठतेऽनिलः । यत्राजीर्णेन सा वैद्यैर्विसूचीति निगद्यते ॥२४॥**

विसूचिका[1] की निरुक्ति—जिस रोग में अजीर्ण से वायु कुपित होकर सूई द्वारा अङ्गों में चुभोने की-सी पीड़ा देने वाला रहता है उसे वैद्य लोग 'विसूची' कहते हैं ॥ २४ ॥

विसूचिकानिदानमाह—

**न तां परिमिताहारा लभन्ते विदितागमाः । मूढास्तामजितात्मानो लभन्तेऽशनलोलुपाः ॥**

विसूचिका[2] का निदान—आयुर्वेद के जानने वाले होकर जो परिमित ( थोड़ी मात्रा में )

---

१. अपने यहां तो 'सूचीभिरिव गात्राणि तुदन्सन्तिष्ठतेऽनिलः । यत्राजीर्णेन सा वैद्यैर्विसूचीति निगद्यते'॥ इस प्रकार विसूचिका शब्द की निरुक्ति मानी ही गई है। पाश्चात्त्य विद्वान् इसकी निरुक्ति निम्न प्रकार मानते हैं:—

पाश्चात्त्य विद्वान् इस रोग को कालरा ( Cholera ) कहते हैं। कालरा शब्द का अर्थ है टोंटी या नलिका ( Sput ) इस रोग का यह नाम इसलिये रखा गया है कि जैसे किसी पात्र की टोंटी से पानी की धारा बहती रहती है वैसे ही इस रोगी की गुदनलिका से पानी के समान पतले दस्तों की धारा बहती रहती है।

२. पाश्चात्त्य विज्ञान में इस रोग का प्रधान कारण कौक का अल्पविरामाकारी ( , ) जीवाणु ( Koch's Comma Bacillus ) माना जाता है। यह जीवाणु आकार में अल्पविराम (Comma) के समान होता है इसीलिये इसे कोमा वैसीलस ( Comma Bacillus ) कहते हैं। यह जीवाणु अत्यन्त चञ्चल है इसलिये इसको विब्रिओ कालरा ( Bibrio cholera ) भी कहते हैं। रोगी के मल तथा वमन में रोग के असंख्य जीवाणु होते हैं। इसलिये मुख्यतः वमन तथा मलदूषित जल, दुग्ध और अन्य खाद्य-पेय पदार्थों के सेवन से ये स्वस्थ मनुष्यों पर संक्रान्त होते हैं। खाद्य-पेय पदार्थों की दुष्टि का मलदूषित वस्त्र-पात्रादि के संसर्ग से, परिचारक या वाहक के हाथों से और मक्खियों से होती है। मक्खियां अनावृत खाद्य पदार्थों पर बैठ कर उनको अपने पैरों से तथा मल से दूषित करती हैं। इस रोग का प्रसार निम्न और कुछ प्रकारों से माना गया है। जैसे:—

१—विसूचिका-वाहकों द्वारा—जो रोगी विसूचिका से पीड़ित होते हैं उनके मल से रोगयुक्त होने के पश्चात् भी कुछ दिनों तक ये जीवाणु बाहर निकला करते हैं और इस प्रकार रोग का प्रसार

भोजन करने वाले होते हैं उन लोगों को यह रोग ( विसूचिका ) कदापि नहीं होता है किन्तु जो अपने चित्त को नहीं वश कर सकने वाले अतएव मूढ होकर भोजन के लोभी होते हैं अर्थात् अधिक भोजन करने वाले होते हैं उन्हीं लोगों को उक्त विसूचिका रोग उत्पन्न होता है ॥ २५ ॥

***विदितागमाः = ज्ञातायुर्वेदाः ॥ २५ ॥**

यहां पर 'विदितागमाः' पद का 'आयुर्वेद के जानने वाले' यह अर्थ समझना चाहिये ॥२५॥

विसूचिकालक्षणमाह—

**मूर्च्छाऽतिसारो वमथुः पिपासा शूलं भ्रमोद्वेष्टनजृम्भदाहाः ।**
**वैवर्ण्यकम्पौ हृदये रुजश्च भवन्ति तस्यां शिरसश्च भेदः ॥ २६ ॥**

विसूचिका के[1] लक्षण—विसूचिका रोग में मूर्च्छा, अतिसार ( अधिक दस्त आना ), वमन,

---

होता रहता है, ऐसे व्यक्तियों को वाहक (Carrier) कहते हैं। और इस अवस्था को वाहकावस्था ( Carrier Stage ) कहा जाता है। ये वाहक स्वस्थ ( Healthy Carrier ) अथवा व्याधित ( Convalescent Carrier ) दोनों प्रकार के हो सकते हैं।

विसूचिका में एक तीसरे प्रकार का भी वाहक होता है जिसे व्याधिपूर्व ( Incubatory ) वाहक कहते हैं। इसका मतलब यह है कि-रोग के सञ्चयकाल में भी जीवाणु उपसृष्ट मनुष्य के मल के साथ बाहर निकलते हैं और वह मनुष्य प्रत्यक्ष रोग से पीडित होने के पूर्व रोग का प्रसार करता है। अर्थात् व्याधिपूर्व वाहक ( Incubatory Carriers ) रोगप्रसार की दृष्टि से भयङ्कर होते हैं। यद्यपि एक स्थान में विसूचिका का प्रसार दूषित खाद्यपेय-पदार्थों द्वारा होता है तथापि उसका प्रसार स्थानान्तरों में इन वाहकों ही द्वारा होता है ऐसा माना जाता है। अपने देशमें जब असंख्य लोग अस्वास्थ्यजनक तीर्थस्थानों में एकत्र होते हैं तब प्रायः वहाँ विसूचिका उत्पन्न होती है और जब वहां से लौटते हैं तब उनमेंसे जो वाहक होते हैं वे स्थान २ पर रोगको फैलाते जाते हैं।

अपने यहां यह रोग अजीर्ण के कारण होता है ऐसा प्रधानतया माना गया है, जैसा कि उपर्युक्त—'न तां परिमिताहारा लभन्ते विदितागमाः। मूढास्तामजितात्मानो लभन्तेऽशनलोलुपाः' ॥

इस श्लोक से स्पष्ट हैं। किन्तु पाश्चात्त्य विद्वान् उपर्युक्त अजीर्ण तथा अन्य दूसरे कारणों को भी केवल सहायक कारण मानते हैं, प्रधानता तो केवल 'कोमा बेसीलस' ( Comma Bacillus ) नामक जीवाणु को ही मानते हैं। वे लोग निम्न कारणों को विसूचिका का सहायक कारण मानते हैं:—

सर्दी लगना, पाचनसंस्थान की खराबी, आन्त्रशोथ, आमाशयिक अम्ल की कमी, अनशन या अध्यशन, मद्यातिसेवन, भय, मानसिक विकार तथा थकावट और तीव्र विरेचन इत्यादि।

वायुमण्डल की उष्णता तथा आर्द्रता अधिक होने के समय गरमी के मौसम के अन्त में और वर्षा के प्रारम्भ में जब पिछले साल की वर्षा कम होती है तब यह रोग अधिक हुआ करता है। बङ्गाल, बिहार तथा आसाम इत्यादि नीची शतह की भूमि में यह अधिक होता है।

( १ ) पाश्चात्त्य-विज्ञान में विसूचिका के लक्षण ४ समूहों में बाँटे गये हैं—

१—पूर्वरूप ( Premonitory Diarrhoea ) २—विरेचन की अवस्था ( Stage of evacuation ) ३—अवसाद की अवस्था ( Stage of Collapse ) तथा ४—प्रतिक्रिया की अवस्था ( Stage of Reaction )।

१—पूर्वरूप ( Premonitory Diarrhoea )—यह अवस्था सौम्य प्रकार में कभी २ दिखाई देती है। इसमें पित्तयुक्त हरे रंग के पीड़ा रहित अनेक दस्त, वमन, हृल्लास; कमजोरी, मूत्र की कमी तथा त्वचा की आर्द्रता इत्यादि लक्षण होते हैं।

२—विरेचन की अवस्था ( Stage of evacuation )-प्रायः इसी अवस्था से रोग का प्रारम्भ होता है। रोग का आक्रमण यकायक होता है। आक्रमण के साथ विरेचन शुरू होता है।

प्यास अधिक लगना, शूल, भ्रम, हाथ-पैरों में ऐंठन, जंभाई, शरीर में दाह शरीर के वर्णका बदल जाना, कँपकपी, हृदय में पीड़ा तथा शिर में शूल ( पीड़ा ) ये सब लक्षण प्रकट होते हैं ॥२६॥

---

दस्त के समय पेट में गुड़गुड़ शब्द होता है किन्तु मरोड़ या कुन्थन नहीं होता। थोड़े समय में वमन भी शुरू हो जाता है। वमन में प्रथम अन्न का कुछ अंश होता है, तत्पश्चात् केवल पानी के समान पतला और श्वेत वर्ण का वमन होता है। वमन के समय रोगी को किसी प्रकार की तकलीफ नहीं होती। वमन तथा दस्तों के कारण रोगी थोड़े ही समय में क्षीण हो जाता है। वमन और दस्त के सिवाय क्षुधानाश, प्यास की अधिकता तथा जिह्वा की शुष्कता ये लक्षण भी होते हैं। हाथ-पैर की अंगुलियों में ऐंठन ( Cramps ) प्रारम्भ होकर ऊपर पिंडलियों में फैलती है और उदर की दीवाल तक पहुँचती है। ऐंठन के समय तीव्र पीड़ा होती है। शरीर में पसीना आता है। पसीने के कारण शरीर की वाह्यत्वचा का तापक्रम स्वाभाविक अंश से भी कम हो जाता है परन्तु गुदा में-१०३—१०४ तक तापक्रम रहता है। रक्तभार तथा मूत्र की राशि भी कम होती है।

इस रोग में जो दस्त होते हैं वे प्रथम मल तथा पित्तयुक्त होने के कारण रंगीन होते हैं किन्तु शीघ्र ही पित्त की अनुपस्थिति से तण्डुलजल के समान श्वेत वर्ण के हो जाते हैं। किसी समय आन्त्रगत रक्तस्राव के कारण उनका रंग हल्का गुलाबी हो सक्ता है। वे पानी के समान पतले होते हैं। कभी २ ये गुदद्वार से अखण्ड प्रवाह के रूप में बहते रहते हैं। प्रत्येक समय सेर सवा सेर तक उनकी राशि होती है और थोड़े ही समय में कई गैलन पानी शरीर से नष्ट हो जाता है। दस्त में बदबू बहुत कम होती है और ठोस पदार्थ भी उसमें अल्पमात्रा में होते हैं। दस्त एक पात्र में रखने से ऊपर स्वच्छ पानी की तह जम जाती है और नीचे कुछ तलछट इकट्ठा होता है। ऊपर पानी में नमक, अल्ब्यूमिन ( Albumin ) तथा म्यूसिन ( Mucin ) होता है। उसकी प्रतिक्रिया क्षारीय तथा गुरुत्व १००६ से १०१३ तक होता है। तलछट में म्यूकस ( Mucous ), एपीथीलियल सेल ( Epithelial Cell ), श्लेष्मलकला ( Mucous membrane ) के छोटे २ टुकड़े, विसूचिका के जीवाणु तथा अन्य असंख्य जीवाणु, लालकण, श्वेतकण तथा अमोनियम ( Ammonium ) और मैगनिशियम ( magnesium ) के फास्फेट के कण होते हैं।

३—अवसाद की अवस्था ( Stage of Collapse )—यह अवस्था विरेचन अवस्था प्रारम्भ होने के ४-८ घण्टे के बाद शुरू होती है। क्वचित् ४८ घण्टे के बाद भी शुरू होती है। प्रायः ४-८ दस्त और ३-४ वमन होने पर उत्पन्न होती है। क्वचित् एक ही दस्त और वमन से भी हो सक्ती है। इस अवस्था में वमन और दस्त जारी रहते हैं। हाथ-पैरों की तथा शरीर के अन्य अङ्गों की ऐंठन अधिक कष्टकारक होती है। वमन तथा दस्त के कारण शरीर से जो जलांश नष्ट होता है उसीसे यह अवस्था उत्पन्न होती है। इसमें त्वचा ठण्ढी तथा सलवटदार होती है, उस पर ठंढा पसीना आता है। बगल में ताप ९५° फै० तक कम मिलता है, आंखें भीतर धंसी हुई होती हैं, गाल में गढे बन जाते हैं, आवाज अस्पष्ट और क्षीण होती है। चेहरे पर, नखों पर और शाखाओंपर नीलिमा छा जाती है, हाथ-पैर ठण्ढे पड़ जाते हैं। उच्छ्वास ठण्ढा होता है, श्वसन ( Respirations ) उथला होता है। और वेग प्रति मिनट ३०-४० तक तेज हो जाता है। रक्तभार ७० मि० मी० या उससे भी कम होता है, नाडी क्षीण, अस्पष्ट और अनियमित हो जाती है। तथा शाखाओं पर उसका प्रतीति करना भी कठिन होता है। रक्त न होने के कारण शाखागत शिराओं का पतन (Collapse) हो जाता है, मूत्राघात होता है, रोगी अत्यन्त बेचैन होता है, कभी-कभी ऐंठन के मारे रोगी चिल्लाता है। प्रायः अन्त तक रोगी होश में रहता है, रोगी कभी उदासीन और कभी अत्यन्त चिन्तातुर रहता है। उस अवस्था के अन्त में वमन तथा दस्त कुछ कम हो जाते हैं, परन्तु इससे रोगी की वास्तविक स्थिति का कुछ भी अनुमान नहीं किया जा सक्ता। इसकी अवधि १२-३६ घण्टे की होती है। यदि रोग तीव्र हो तो हृदय क्षीण और अनियमित हो जाता है, रक्त गाढ़ा होने के कारण उसका सञ्चार ठीक नहीं होता, मूत्राघात से मूत्रविषमयता ( Ureamia ) होती है और शरीर में रोग की विष-

❀ उद्वेष्टनं हस्तपादयोः । शिरसो भेदः = शिरःशूलम् ॥ २६ ॥

यहां पर 'उद्वेष्टन' पद का 'हाथ-पैरों में ऐठन' तथा 'शिरसो भेदः' पदों का 'शिर में शूल ( पीड़ा )' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २६ ॥

---

मयता होती है। इन सब कारणों से रोगी की मृत्यु हो जाती है। यह अवस्था अधिक समय तक रहने से मूत्रविषमयता ( Ureamia ) उत्पन्न होने की अधिक सम्भावना होती है। कभी २ यह अवस्था अकस्मात् उत्पन्न होकर रोगी की मृत्यु भी अकस्मात् होती है।

अपने यहां अधिकांश में इसी अवस्था को असाध्यावस्था माना है, जैसा कि आगे कहा जा रहा है कि:—

'यः श्यावदन्तौष्ठमुखोऽल्पसंज्ञो वम्यर्दितोऽभ्यन्तरयातनेत्रः।
क्षामस्वरः सर्वविमुक्तसन्धिर्यायान्नरोऽसौ पुनरागमाय' ॥

४—प्रतिक्रिया की अवस्था ( Stage of reaction )—यदि रोग बहुत तीव्र न हो या उसकी उचित चिकित्सा न की जाय तो यह अवस्था उत्पन्न होती है। इसमें शरीर के भीतर प्रतिक्रिया आरम्भ होती है। बाह्यत्वचा की उष्णता शनैः २ स्वाभाविक अंश तक या उससे भी अधिक होती है। हृदय अधिक बलवान् होकर रक्त का भार बढ़ने लगता है जिससे नाड़ी स्पष्ट प्रतीत होने लगती है। आमाशय और आन्त्र में कुछ शान्ति उत्पन्न हो कर वमन तथा दस्त कम होते हैं। दस्त कुछ गाढ़े और पित्त की उपस्थिति से पीले रंग के होते हैं। यदि अवसाद की अवस्था अधिक काल तक न हुई हो तो मूत्र की उत्पत्ति शुरू हो जाती है और रोगी धीरे २ स्वस्थ होने लगता है। यदि अवसाद की अवस्था ( Stage of Collaps ) अधिक काल तक हुई हो तो प्रतिक्रिया तीव्र स्वरूप की होती है। कारण यह होता है कि रक्तसञ्चार शुरू होने पर आन्त्रगत विष रक्त में प्रविष्ट होकर तीव्र विषमयता ( Toxemia ) उत्पन्न होती है, जिसको रोगी सहन नहीं कर सकता। और जिसके कारण मूत्र की उत्पत्ति शुरू न होकर मूत्रविषमयता, तीव्रसन्ताप, प्रलाप, तन्द्रा ( Cholera Typhofid ), बेहोशी इत्यादि गम्भीर लक्षण उत्पन्न हो कर इस अवस्था में भी रोगी की मृत्यु होती है।

इस प्रकार लगातार तथा प्रचुर मात्रा में वमन, विरेचन, तण्डुल जल के समान श्वेतवर्ण के दस्त, पश्चात् वमन, मूत्राघात, हाथ-पैरों की पेशियों में ऐंठन, अवसाद के लक्षण तथा बाह्य त्वचा और गुदा के तापक्रम में ५ तक का अन्तर ये सब विसूचिका के लक्षण हैं। ये सारे लक्षण अपने यहां के 'मूर्च्छाऽतिसारो वमथुः पिपासा' इत्यादि श्लोक में वर्णित लक्षणों से मिलते-जुलते हैं।

पाश्चात्य विज्ञान में दो प्रकार की और परीक्षा की जाती है—

१—मलपरीक्षा—दस्त में जो कला के टुकड़े होते हैं उनमें से एक कांच की पट्टी पर रंजित करके सूक्ष्मदर्शक यन्त्र ( Microscope ) से देखने पर अल्प विरामाकारी, छोटे २ जीवाणु दिखलाई पड़ते हैं। अथवा उचित वर्धन में उनकी वृद्धि करके संघ द्वारा अथवा पुञ्जीकरण प्रतिक्रिया के द्वारा पहिचान किया जाता है।

२—रक्तपरीक्षा—श्वेत कणों की अधिकता, बृहत् एक कणों के और लसिका-कणों के स्वाभाविक प्रतिशत प्रमाण में अदल-बदल, गुरुता की अधिकता तथा नमक की कमी। ये उपर्युक्त लक्षण विसूचिका-निदर्शक होते हैं। यह विसूचिका रोग निम्न कुछ रोगों से मिलता-जुलता है अतएव उन रोगों से इनका पृथक्करण आवश्यक है। जैसे—

संखियाविष ( Arsenical Poisoning )-इससे गले और आमाशय में जलन और पीड़ा होती है, वमन काला और रक्तयुक्त होता है, श्वेतकणों में कोई अन्तर नहीं होता, क्वचित् बहुकेन्द्रीय कणों की कुछ अधिकता होती है, उदर में तीव्र पीड़ा तथा कुन्थन के साथ खून मिले हुये दस्त होते हैं।

विसूचिकोपद्रवानाह—

**निद्रानाशोऽरतिः कम्पो मूत्राघातो विसंज्ञता। अमी उपद्रवा घोरा विसूच्याः पञ्च दारुणाः॥**

विसूचिका के उपद्रव—नींद का न आना, बेचैनी, कपकपी, मूत्र बन्द हो जाना, होश न रहना ये सब पांचो उपद्रव ( सभी रोगों में भयंकर होते हैं किन्तु यदि वे ही ) पांचों उपद्रव विसूचिका में भी हों तो प्राणों के लिए भयङ्कर होते हैं अर्थात् रोगी के लिए प्राण-नाशक होते हैं ॥ २७ ॥

**ॐअमी=निद्रानाशादय उपद्रवाः। सर्वेषामेव रोगाणां घोराः=भयङ्कराः। विसूच्याः पञ्च दारुणाः=विसूच्यास्तु पञ्चापि यदि स्युस्तदा दारुणाः=प्राणभयङ्कराः॥ २७॥**

यहां पर 'अमी' पद का 'ये सब नींद का न आना आदि' तथा 'घोराः' पद का 'सभी रोगों में भयङ्कर होते हैं' एवम् 'दारुणाः' पद का 'प्राणों के लिए भयङ्कर होते हैं' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २७ ॥

अलसकलक्षणमाह—

**कुक्षिरानह्यतेऽत्यर्थं प्रताम्यत्यथ कूजति। निरुद्धो मारुतश्चैव कुक्षावुपरि धावति॥ २८॥**
**वातवर्चोनिरोधश्च यस्यात्यर्थं भवेदपि। तस्यालसकमाचष्टे तृष्णोद्गारौ च यस्य तु॥ २९॥**

अलसक[1] के लक्षण—जिस रोगी के पेट में अधिक कष्टप्रद अफरा हो तथा वह अपने अङ्गों को पीटे और आर्त्तनाद करे एवम् अजीर्ण होने से उसके उदर में रुकी हुई वायु नीचे न जाकर ऊपर हृदय तथा कण्ठ आदि की तरफ जावे, अधोवायु तथा मल का अत्यन्त अवरोध हो जावे, प्यास अधिक लगे और उद्गार आवे तो इन सब लक्षणों से उसे 'अलसक' रोग से युक्त समझना चाहिये ॥ २८–२९ ॥

**ॐआनह्यते=आध्मायते। प्रताम्यति=ताडयति। कूजति=आर्त्तनादं करोति। कुक्षावजीर्णेन निरुद्धो मारुत उपरि धावति=हृदयकण्ठादिकं गच्छतीत्यर्थः॥ २८–२९॥**

यहां पर 'आनह्यते' पद का 'अफरा हो'। 'प्राताम्यति' पद का 'अपने अङ्गों को पीटे'। 'कूजति' पद का 'आर्त्तनाद करे'। 'उपरि धावति' पदों का 'हृदय तथा कण्ठ आदि की तरफ जावे' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ २८–२९ ॥

---

तीव्र अतीसार–इसमें कुन्थन अधिक होता है तथा मल में आंव और खून अधिक होता है।

पूतिविष या दुष्टान्न विष ( Ptomain Food Poisoning )—खराब अन्न सेवन करने का इतिहास, सेवन करने के पश्चात् कुछ घण्टों में सभी सेवन करने वालों का एक साथ पीडित होना, उदर में पीड़ा, विरेचन के पूर्व तीव्र कष्टकारक वमन का प्रारम्भ होना, हृल्लास (विसूचिका में नहीं होता ), कुन्थन ( विसूचिका में अभाव ), अल्पमात्रा में मल तथा पित्तयुक्तविरेचन, मूत्राघात का अभाव, ऐंठन का अभाव, उसके बदले हाथ–पैरों में सरसराहट, सर्दी मालूम होना, बगल का तापक्रम ९९°–१०२° फै०, सिरदर्द, नाडी की स्थिति अच्छी होना तथा मल में विसूचिका-जीवाणु की अनुपस्थिति।

विषमज्वरजन्य अतीसार—रक्त परीक्षा करने पर उसमें विषमज्वर जीवाणु मिलते हैं, बृहत् एक केन्द्र कणों की संख्या बढ़ने पर भी कुल श्वेत कणों की संख्यावृद्धि नहीं होती, रक्त की गुरुता नहीं बढ़ती परन्तु कभी २ कम हो जाती है। विसूचिका का सन्देह होते ही रोगी के मल तथा रक्त की परीक्षा करनी चाहिये। इन परीक्षाओं से विसूचिकाको तत्सम रोगोंसे पृथक् कर सकते हैं।

१. अलसक को पाश्चात्त्य विद्वान् कालरा सीका ( Cholera Sicca ) कहते हैं। इसे विसूचिका का अतितीव्र प्रकार मानते हैं। इसमें प्रारम्भ से ही, विषमयता इतनी होती है कि बिना दस्त या वमन के कुछ घण्टों में रोगी की मृत्यु हो जाती है। मरणोत्तर रोगी के आन्त्र में दस्त की भांति श्वेत द्रव [illegible] में मिलता है।

काश्यपस्त्वाह—

नाधो याति न चाप्यूर्ध्वमाहारो यो न पच्यते। कोष्ठे स्थितोऽलसीभूतस्ततोऽसावलसः स्मृतः॥

'काश्यप' तो अलसक का लक्षण यह कहते हैं कि-जिस रोग में रोगी का भोजन किया हुआ अन्न न नीचे जाय और न ऊपर जाय एवम् पचे भी नहीं, किन्तु कोष्ठ में अलसाये हुये के समान जैसा का तैसा पड़ा रहे तो उसे 'अलसक' कहते हैं ॥ ३० ॥

विसूचिकाऽलसकयोररिष्टमाह—

यः श्यावदन्तौष्ठनखोऽल्पसंज्ञो वम्यर्दितोऽभ्यन्तरयातनेत्रः ।
क्षामस्वरः सर्वविमुक्तसन्धिर्यायान्नरोऽसौ पुनरागमाय ॥३१॥

विसूचिका तथा अलसक के अरिष्ट—विसूचिका अथवा अलसक के जिस रोगी के दांत, ओष्ठ तथा नख श्याववर्ण के (सुफेदी लिये काले) हो गये हों, होश प्रायः करके नष्ट हो गया हो, अधिक वमन होने से पीड़ित हो गया हो, नेत्र अन्दर को धंस गये हों, स्वर क्षीण हो गया हो तथा संपूर्ण सन्धिबन्धन ढीले पड़ गये हों तो वह मृत्यु को प्राप्त होता है ॥ ३१ ॥

*सर्वे विमुक्ताः = शिथिलीभूताः सन्धयो यस्य सः ॥ ३१ ॥

यहां पर 'सर्वविमुक्तसन्धिः' पद का 'संपूर्ण सन्धिबन्धन जिसके ढीले पड़ गये हों' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ३१ ॥

विलम्बिकालक्षणमाह—

दुष्टन्तु भुक्तं कफमारुताभ्यां प्रवर्त्तते नोर्ध्वमधश्च यत्र ।
विलम्बिकां तां भृशदुश्चिकित्स्यामाचक्षते शास्त्रविदः पुराणाः ॥ ३२ ॥

बिलम्बिका के लक्षण—जिस रोग में कुपित हुये कफ तथा वायु से दूषित हो जाने से भोजन किया हुआ अन्न न ऊपर की तरफ से नीचे और न नीचे की तरफ से बाहर निकलता है उसे प्राचीन आयुर्वेदज्ञ लोग चिकित्सा करने में अत्यन्त कठिन 'विलम्बिका' नामक रोग कहते हैं ॥ ३२ ॥

*भृशदुश्चिकित्स्यां = प्रत्याख्येयामनुपचरणीयाम् । इदमसाध्यञ्चेति जेज्जटः ॥ ३२ ॥

यहां पर 'भृशदुश्चिकित्स्याम्' अर्थात् 'चिकित्सा करने में अत्यन्त कठिन' इसके कहने से यह समझना चाहिये कि—वैद्यों को ऐसे रोगी की चिकित्सा करने का निषेध कर देना चाहिये अर्थात् चिकित्सा ही नहीं करनी चाहिये । और 'जेज्जट' इसे असाध्य भी कहते हैं ॥ ३२ ॥

जीर्णाहारलक्षणमाह—

उद्गारशुद्धिरुत्साहो वेगोत्सर्गो यथोचितः। लघुता क्षुत्पिपासा च जीर्णाहारस्य लक्षणम् ॥३३॥

अन्न पच जाने के लक्षण—शुद्ध डकार आना ( धूम तथा अम्ल युक्त डकार न होना ), मन में उत्साह होना, मल-मूत्रादि का यथोचित वेग तथा यथोचित निकलना, शरीर में लघुता होना, भूख तथा प्यास का लगना इन सब लक्षणों से भोजन किये हुये अन्न का भलीभांति परिपाक हुआ समझना चाहिये ॥ ३३ ॥

अजीर्णचिकित्सामाह—

हरीतकी तथा शुण्ठी भक्ष्यमाणा गुडेन च। सैन्धवेन युता वा स्यात्सातत्येनाग्निदीपनी ॥३४॥
गुडेन शुण्ठीमथ चोपकुल्यां पथ्यां तृतीयामथ दाडिमं वा ।
आमेष्वजीर्णेषु गुदामयेषु वर्चोविबन्धेषु च नित्यमद्यात् ॥ ३५ ॥

अजीर्ण की चिकित्सा—बड़ी हरड़ तथा सोंठ के चूर्ण में गुड़ अथवा सेंधानमक मिला कर नित्य खाने से अग्नि प्रदीप्त होती है । और आमाजीर्ण, अर्शरोग तथा मल की विबन्धता में सोंठ, पीपल, बड़ी हरड या अनारदाना का चूर्ण गुड़ में मिला कर नित्य खाना चाहिये ॥ ३४-३५ ॥

गुडाष्टकमाह—

व्योषं दन्ती त्रिवृच्चित्रं कृष्णामूलं विचूर्णितम् । तच्चूर्णं गुडसम्मिश्रं भक्षयेत्प्रातरुत्थितः ॥३६॥

**एतद् गुडाष्टकं नाम बलवर्णाग्निवर्द्धनम्। शोथोदावर्त्तशूलघ्नं प्लीहपाण्ड्वामयापहम् ॥३७॥**

गुडाष्टक—सोंठ, पीपर, काली मिरच, दन्तीमूल, निशोथ, चीते के जड़ की छाल तथा पिपरामूल इन सवों का समभाग चूर्ण लेकर समभाग गुड़ में मिला कर नित्य प्रातःकाल खाना चाहिये। इसका नाम गुडाष्टक है क्योंकि इसमें गुडको लेकर ८ द्रव्य मिले हुये हैं। यह सेवन करने से शरीर के वल, वर्ण ( कान्ति ) तथा अग्नि को वढ़ाने वाला एवम् शोथ, उदावर्त्त, शूल, प्लीहा तथा पाण्डुरोग को नष्ट करने वाला होता है ॥ ३६-३७ ॥

***सर्वचूर्णसमो गुडो देयः ॥ ३६-३७ ॥**

यहां पर 'संपूर्ण ओषधियों के चूर्ण को एकत्र करके उसमें संमिलित चूर्ण के वरावर गुड़ मिलाना चाहिये' यह और समझ लेना चाहिये ॥ ३६-३७ ॥

**दहनाजमोदसैन्धवनागरमरिचानि चाम्लतक्रेण। सप्ताहादग्निकरं पाण्ड्वर्शोनाशनं परमम् ॥**

चीते के जड़ की छाल, अजमोद, सेंधा निमक, सोंठ तथा काली मिरच इन सवों को समभाग में लेकर चूर्ण वना खट्टे तक्र के साथ उचित मात्रा में सेवन करने से ७ दिन में अग्नि की अत्यन्त वृद्धि एवम् पाण्डु तथा अर्श रोग का नाश होता है ॥ ३८ ॥

**तत्रामे वमनं कार्यं विदग्धे लङ्घनं हितम्। विष्टब्धे स्वेदनं शस्तं रसशेषे शयीत च ॥ ३९ ॥**

आमाजीर्ण में वमन, विदग्धाजीर्ण में उपवास, विष्टब्धाजीर्ण में स्वेदन कर्म ( पसीना निकालना ) तथा रसशेषाजीर्ण में नींद से सो जाना ये सव क्रियायें करना उत्तम होता है ॥ ३९ ॥

**वचालवणतोयेन वान्तिरामे प्रशस्यते। कणासिन्धुवचाकल्कं पीत्वा वा शिशिराम्भसा ॥ ४० ॥**

आमाजीर्ण में वच तथा सेंधा निमक का चूर्ण गर्म जल के साथ अथवा पीपल, सेंधानमक तथा वच को जल से पीस कर शीतल जल के साथ पीकर वमन करना उत्तम होता है ॥ ४० ॥

***जलमत्र शरावमात्रम्। वचा कर्षार्द्धमिता। द्वयोश्चूर्णमुष्णेन जलेन पिबेत्। 'कणादिकल्कं वा पीत्वा वान्तिरामे प्रशस्यते'। इत्यनेनान्वयः ॥ ४० ॥**

यहां पर 'जल १ शराव ( ३२ तोले ) पीने के लिये लेना चाहिये। और वच का चूर्ण ६ मासे लेना चाहिये। एवम् वच तथा सेंधानमक का चूर्ण गर्म जल के ही साथ पीना चाहिये।' यह और भी समझ लेना उचित है ॥ ४० ॥

**धान्यनागरसिद्धं वा तोयं दद्याद्विचक्षणः। आमाजीर्णप्रशमनं शूलघ्नं वस्तिशोधनम् ॥ ४१ ॥**

और आमाजीर्ण में वैद्य रोगी को धनिया तथा सोंठ का क्वाथ वनाकर पिलावे तो उत्तम है क्योंकि यह क्वाथ आमाजीर्ण को नष्ट करने वाला, शूलनाशक तथा वस्तिशोधक होता है ॥ ४१ ॥

**भवेद्यदा प्रातरजीर्णशङ्का तदाऽभयां नागरसैन्धवाभ्याम्।**
**विचूर्णितां शीतजलेन भुक्त्वा भुञ्ज्यादशङ्कं मितमन्नकाले ॥ ४२ ॥**

जिस दिन प्रातःकाल अजीर्ण की आशङ्का हो तो उस समय सोंठ तथा सेंधानमक का चूर्ण मिला कर वड़ी हरड का चूर्ण शीतल जल के साथ खाकर भोजन का समय उपस्थित होने पर पुनः परिमित ( थोड़ा ) भोजन निःशङ्क होकर करना चाहिये, क्योंकि इस रीति से भोजन करने से कोई हानि नहीं हो सकती है ॥ ४२ ॥

**विदह्यते यस्य तु भुक्तमात्रं दन्दह्यते हृच्च गलश्च यस्य।**
**द्राक्षां सितामाक्षिकसम्प्रयुक्तां लीढ्वाऽभयां चापि सुखं लभेत ॥ ४३ ॥**

जिसको भोजन करने के वाद ही विदाह होने लगे तथा हृदय और गला जलने लगे तो वह मधु तथा चीनी के साथ मुनक्का और हरड़ को चाटकर सुखी हो सकता है ॥ ४३ ॥

हिङ्ग्वष्टकमाह—

**त्रिकटुकमजमोदा सैन्धवं जीरके द्वे समधरणधृतानामष्टमो हिङ्गुभागः।**
**प्रथमकवलभुक्तं सर्पिषा चूर्णमेतज्जनयति जठराग्निं वातरोगांश्च हन्ति ॥ ४४ ॥**

हिङ्ग्वष्टकचूर्ण—सोंठ, पीपर, काली मिरच, अजवाइन, सेंधानिमक, सफेद जीरा, स्याह जीरा

और घी में भुनी हींग इन आठ द्रव्यों को समभाग में लेकर चूर्ण बनाकर भोजन करने के समय प्रथम ग्रास में यथोचित मात्रा लेकर घी के साथ मिलाकर खाने से जठराग्नि प्रदीप्त होती है तथा वातसंबन्धी रोग दूर होते हैं ॥ ४४ ॥

**ॐअजमोदाऽत्र 'यमानी' अग्नेरत्यन्तदीपनत्वाद् । जीरके द्वे=शुक्लं, कृष्णम्, धरणमत्र मानं तेन समधरणधृतानां = तुल्यमानगृहीतानाम् , शुण्ठ्यादीनां भागाः सप्त, तत्राष्टमो भागो हिङ्गुतः ॥ ४४ ॥**

यहां पर 'अजमोदा' पद से 'अजवाइन' का ग्रहण किया गया है क्योंकि यह अग्नि को अत्यन्त दीप्त करने वाली होती है । और 'जीरके द्वे' पदों का 'सफेद जीरा तथा स्याह जीरा' तथा 'समधरणधृतानाम्' इस पद के अन्तर्गत पठित 'धरण' पद का 'मान ( तौल )' अर्थ समझना चाहिये । और सोंठ आदि ७ द्रव्योंके ७ भाग तथा आठवां भाग हींग लेना चाहिये । और इसका फलितार्थ यह समझना चाहिये कि-सोंठ आदि ८ द्रव्यों को समभाग में लेकर चूर्ण करना चाहिये ॥ ४४ ॥

बृहदग्निमुखचूर्णमाह—

**द्वौ क्षारौ चित्रकं पाठा करञ्जं लवणानि च । सूक्ष्मैला पत्रकं भार्गी क्रिमिघ्नं हिङ्गु पौष्करम् ॥**
**शटी दार्वी त्रिवृन्मुस्तं वचा चेन्द्रयवास्तथा । वृक्षाम्लं जीरकं धात्री श्रेयसी चोपकुञ्चिका ॥**
**अम्लवेतसमम्लीका यवानी देवदारु च । अभयाऽतिविषा श्यामा हपुषाऽऽरग्वधं समम् ॥**
**तिलमुष्ककशिग्रूणां कोकिलाक्षपलाशयोः । क्षाराणि लौहकिट्टञ्च तप्तं गोमूत्रसेचितम् ॥४८॥**
**सूक्ष्मचूर्णानि कृत्वा तु समभागानि कारयेत् । मातुलुङ्गरसेनैव भावयेद्दिवसत्रयम् ॥४९॥**
**दिनत्रयन्तु शुक्तेन तथाऽऽर्द्रकरसेन च । अत्यग्निकारकं चूर्णं प्रदीप्ताग्निसमप्रभम् ॥५०॥**
**उपयुक्तं विधानेन नाशयत्यचिराद्गदान् । अजीर्णमथ गुल्मञ्च प्लीहानं गुदजानि च ॥५१॥**
**तथान्त्रवृद्धिमुदराण्यष्ठीलां वातशोणितम् । प्रणुदत्युल्बणान्दोषान्नष्टाग्निं च प्रदीपयेत् ॥**

बृहदग्निमुखचूर्ण—जवाखार, सज्जीखार, चीते के जड़ की छाल, पाढ, करञ्ज के जड़ की छाल, पांचो निमक (सेंधानिमक, रेहका निमक, सोंचर निमक, विरियासोंचर निमक तथा समुद्रीनमक), छोटी इलायची के दाने, तेजपात, भारंगी, वायविडङ्ग, भुनी हींग, पुहकरमूल, कचूर, दारुहल्दी, निसोथ, नागरमोथा, वच, इन्द्रजौ, विषांविल, सफेद जीरा, आंवला, बड़ी हरड़, मंगरैला, अमलवेंत, इमली, अजवायन, देवदारु, हरड, अतीस, फूलप्रियङ्गु, हाऊबेर, अमलतास का गूदा इन सवों को समान भाग में लेकर चूर्ण करके एवम् तिल, मोखा ( घण्टापारुल ), सहिंजना, तालमखाना तथा पराश इन पांचो का क्षार और अग्नि में तपाकर गोमूत्र में बुझाया हुआ मण्डूर ( लोहे का मैल ) इन सवों का भी सम भाग में लेकर चूर्ण कर के सभों को एकत्र कर प्रथम विजौरा नीबू के रस से तीन दिन तक भावना दे पश्चात् तीन दिन तक शुक्त ( सिर्का ) से और तीन दिन तक अदरख के रस से भावना देकर सुखा कर रख देवे । यह चूर्ण उपयुक्त मात्रा में सेवन करने से अत्यन्त अग्निवर्द्धक तथा अन्न पचाने में प्रज्वलित अग्नि के समान है । एवम् अजीर्ण, गुल्म, प्लीहा, सभी प्रकार के अर्श, अन्त्रवृद्धि, उदर रोग, अष्ठीला, वातरक्त इन सब रोगों को शीघ्र नष्ट करता है तथा बढ़े हुये दोषों को शान्त करता है और नष्ट हुई अग्नि को पुनः प्रदीप्त करता है ॥ ४५-५२ ॥

**ॐद्वौ क्षारौ = स्वर्जिका यवक्षारश्च । लवणानि पञ्च । वृक्षाम्लं = 'विषाम्बिल' इति लोके । श्रेयसी = हरीतकी । उपकुञ्चिका = 'मङ्गरैला' इति लोके । अम्लवेतसकाभावे चुक्रं दातव्यम् । श्यामा = प्रियङ्गुः । मुष्ककः = 'घण्टापारुल' इति लोके । कोकिलाक्षः = 'कोइलपा' इति लोके ॥ ४५-५२ ॥**

यहां पर 'द्वौ क्षारौ' पदों का 'सज्जीखार तथा जवाखार' । 'लवणानि' पद का 'पांचो निमक' । 'वृक्षाम्ल' पद का 'लोकप्रसिद्ध विषांविल' । 'श्रेयसी' पद का 'हरड' । 'उपकुञ्चिका' पद का 'लोक प्रसिद्ध मङ्गरैला' अर्थ समझना चाहिये । और 'अमलवेंत' के अभाव में 'चूक' लेना

चाहिये। 'श्यामा' पद का 'फूलप्रियङ्गु' 'मुष्कक' पद का 'लोकप्रसिद्ध घण्टा पारुल अर्थात् मोखा' तथा 'कोकिलाक्ष' पद का 'लोकप्रसिद्ध' 'कोइलपा' अर्थात् 'तालमखाना' अर्थ समझना चाहिये ॥ ४५-५२ ॥

वैश्वानरक्षारमाह—

स्नुह्यर्कचित्रकैरण्डवरुणं सपुनर्नवम्। तिलापामार्गकदलीपलाशं तिन्तिडीं तथा ॥५३॥
गृहीत्वा ज्वालयेदेतत्प्रस्थं भस्माखिलं यथा। जलाढके विपक्तव्यं यावत्पादावशेषितम् ॥५४॥
सुप्रसन्नं विनिस्राव्य लवणप्रस्थसंयुतम्। पक्वं निर्धूमकठिनं सूक्ष्मचूर्णीकृतं पुनः ॥५५॥
यवानीजीरकव्योषस्थूलजीरकहिङ्गुभिः। पृथगर्धपलैरेभिश्चूर्णितैस्तद्विमिश्रयेत् ॥५६॥
आर्द्रकस्वरसेनापि भावयेच्छोषयेत् पुनः। शीतोदकेन तच्चूर्णं पिबेत्प्रातर्हि मात्रया ॥५७॥
तस्मिञ्जीर्णेऽन्नमश्नीयाद्यूषैर्जाङ्गलजै रसैः। ईषदम्लैः सलवणैः सुखोष्णैर्वह्निदीपनैः ॥५८॥
एतेनाग्निर्विवर्द्धेत बलमारोग्यमेव च। तत्रानुपानं शस्तं हि तक्रं वा भोजने हितम् ॥५९॥
मन्दाग्न्यर्शोविकारेषु वातश्लेष्मामयेषु च। अश्मर्यां शर्करायाञ्च विण्मूत्रानिलरोगिषु ॥६०॥

वैश्वानरक्षार— थूहर, आक, चीता, एरण्ड, बरना, पुनर्नवा, तिल, चिड़चिड़ा, केला, पराश, इमली इन सबों की लकड़ियों को जलाकर भस्म बनाले फिर इस भस्म को १ प्रस्थ ( ६४ तोले ) लेकर १ आढक ( २५६ तो० ) जल में डाल कर पकावे जब चतुर्थांश जल अवशिष्ट रह जाय तब उतार कर रख देवे और जब भस्म बैठ जाय तब जल धीरे से अलग कर देवे, उसके बाद सैंधा निमक ६४ तोला लेकर उपर्युक्त क्षार भस्म में मिलाकर एक मिट्टी के पात्र में रखकर उसका मुख बन्द करके आंच पर चढ़ा देवे, पश्चात् जब निर्धूम तथा कठिन होजाय तब उतार कर सूक्ष्म चूर्ण करके अजवाइन, सफेद जीरा, सोंठ, पीपर; काली मिरच, कलौंजी, भुनी हींग इन सबों का चूर्ण पृथक् २ दो २ तोले लेकर उपर्युक्त चूर्ण में मिला देवे, पुनः अदरखके स्वरससे सम्पूर्ण चूर्ण में भावना देकर सुखाने के बाद पुनः चूर्ण करके रख देवे और उपयुक्त मात्रामें शीतल जल के साथ इस चूर्ण को प्रातः काल खाना चाहिये तथा खाये हुये चूर्णको परिपक्व हो जानेके बाद किंचित् अम्ल रस (नीबू आदि द्रव्यों का रस)-मिश्रित, सैंधानिमक से युक्त किंचित् उष्ण रहते ही, अग्नि के प्रदीप्त करनेवाले पदार्थों का यूष या जंगली जीवों के मांसरस ( सोरुवा ) के साथ अन्न खाना चाहिये। इस वैश्वानर क्षार के सेवन करनेसे अग्नि बढ़ती है तथा बल और आरोग्यकी भी वृद्धि होती है और इसके साथ अनुपान तथा भोजन में तक्र ( मट्ठा ) सेवन विशेष हितकर होता है। एवम् मन्दाग्नि, अर्शरोग, वात-कफ सम्बन्धी रोग, पथरी तथा शर्करारोग, मल-मूत्र तथा वात सम्बन्धी रोगों में इस क्षार का प्रयोग करना परम हितकर होता है ॥ ५३-६० ॥

लवणभास्करमाह—

सामुद्रलवणं कार्यमष्टकर्षमितं बुधैः। सौवर्चलं पञ्चकर्षं विडसैन्धवधान्यकम् ॥ ६१ ॥
पिप्पली पिप्पलीमूलं पत्रकं कृष्णजीरकम्। तालीशं केशरं चव्यमम्लवेतसकं तथा ॥ ६२ ॥
द्विकर्षमात्राण्येतानि प्रत्येकं कारयेद् बुधः। मरिचं जीरकं विश्वमेकैकं कर्षमात्रकम् ॥ ६३ ॥
दाडिमं स्याच्चतुष्कर्षं त्वगेला चार्द्धकार्षिकी। एतच्चूर्णीकृतं सर्वं लवणं भास्कराभिधम् ॥६४॥
भक्षयेच्छाणमानन्तु तक्रमस्तुककाञ्जिकैः। वातश्लेष्मभवं गुल्मं प्लीहानमुदरं क्षयम् ॥६५॥
अर्शांसि ग्रहणीं कुष्ठं विबन्धञ्च भगन्दरम्। शूलं शोथं श्वासकासाऽऽमदोषांश्चापि हृद्रुजम् ॥
अश्मरीं शर्कराञ्चापि पाण्डुरोगं क्रिमीनपि। मन्दाग्निं नाशयेदेतद्दीपनं पाचनं परम् ॥६७॥
हिताय सर्वलोकानां भास्करेण विनिर्मितम्। हन्यात्सर्वाण्यजीर्णानि भुक्तमात्रमसंशयम् ॥

लवणभास्करचूर्ण—समुद्री निमक ८ तोले, काला निमक ५ तोले, विरिया सोंचर निमक, सैंधा निमक, धनिया, पीपल, पिपरामूल, तेजपात, स्याहजीरा, तालीशपत्र, नागकेशर, चव्य, अमलवेंत ये सब प्रत्येक दो २ तोले, काली मिरच, सफेद जीरा, सोंठ ये सब प्रत्येक एक २ तोला, अनारदाना

४ तोले, तज तथा इलायची के दाने प्रत्येक छ २ माशे लेकर सबों का चूर्ण बनाकर एकत्र कर लेवे, इसे वैद्य लोग 'लवण भास्कर' चूर्ण कहते हैं। इसे १ शाण ( माशे ) की मात्रा में तक्र ( मट्ठा ), दही का पानी या काञ्जी के साथ सेवन करने से वात-कफ सम्बन्धी गुल्म रोग, प्लीहा, उदर रोग, क्षय, सभी प्रकार के अर्श, ग्रहणी, कुष्ठ, विबन्ध (मल का विबन्ध), भगन्दर, शूल, शोथ, श्वास, कास, आम सम्बन्धी दोष, हृद्रोग, पथरी, शर्करा, पाण्डुरोग, कृमि तथा अग्नि की मन्दताये सब रोग नष्ट होते हैं। और यह चूर्ण अग्नि को दीप्त करने वाला तथा अत्यन्त आम का पाचन करने वाला है। इसे सब लोगों के हित की कामना से भास्कर ( सूर्यनारायण जी ) ने बनाया है। इसके खाने से तत्काल ही सभी प्रकार के अजीर्ण निःसन्देह नष्ट हो जाते हैं ॥ ६१-६८ ॥

***अत्र दाडिमस्य बीजानां कर्षचतुष्टयमितं देयम् ॥ ६१-६८ ॥**

यहां पर 'दाडिम' पद से 'अनार का दाना' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ ६१-६८ ॥

वडवाऽनलचूर्णमाह—

**सैन्धवसमूलमागधचव्यानलनागरं पथ्या। क्रमवृद्धमग्निवृद्धौ वडवाऽनलनामचूर्णं स्यात्॥**

वडवाऽनलचूर्ण—सेंधा निमक १ भाग, पिपरामूल २ भाग, पीपर ३ भाग, चव्य ४ भाग, चीते के जड़ की छाल ५ भाग, सोंठ ६ भाग, हरड़ ७ भाग इन सब द्रव्यों को उक्त रीति से एक २ भाग के वृद्धिक्रम से लेकर चूर्ण बना एकत्र रख लेवे। इसका नाम 'वडवाऽनल' चूर्ण है, यह जठराग्नि को बढ़ाने में उत्तम है ॥ ६९ ॥

द्वितीयं वडवाऽनलचूर्णमाह—

**पथ्यानागरकृष्णाकरञ्जबिल्वाग्निभिः सितातुल्यैः।**
**वडवाऽनल इव जरयति बहु गुर्वतिभोजनं चूर्णम् ॥ ७० ॥**

द्वितीय वडवाऽनल चूर्ण—हरड, सोंठ, पीपर, करञ्ज के जड़ की छाल, बेल की गिरी, चीते के जड़ की छाल समभाग में लेकर चूर्ण बना लेवे और सब चूर्ण के बराबर चीनी मिला कर उचित मात्रा में सेवन करे। इसका नाम वडवाऽनल चूर्ण है क्योंकि यह सेवन करने से गुरु तथा अधिक मात्रा में किये हुए भी भोजन को वडवाऽनल के समान पचा देता है ॥ ७० ॥

समशर्करचूर्णमाह—

**एलात्वङ्नागपुष्पाणां मात्रोत्तरविवर्द्धिता। मरिचं पिप्पली शुण्ठी चतुष्पञ्चषडुत्तरा ॥७१॥**
**द्रव्याण्येतानि यावन्ति तावती सितशर्करा। चूर्णमेतत्प्रयोक्तव्यमग्निसन्दीपनं परम् ॥७२॥**

समशर्करचूर्ण—इलायची १ भाग, दालचीनी २ भाग, नागकेशर ३ भाग, मरिच ४ भाग, पीपल ५ भाग, सोंठ ६ भाग लेकर सबों का चूर्ण बना कर पश्चात् एकत्र करने से सबों का चूर्ण जितना हो उतनी ही, अर्थात् २१ भाग चीनी मिला कर उचित मात्रा में सेवन करने से अग्नि को प्रदीप्त करने के लिये उत्तम है ॥ ७१-७२ ॥

## अजीर्णे रसाः।

तत्र क्रव्यादरसमाह—

**द्विपलं गन्धकं शुद्धं पलमेकन्तु पारदम्। मृतलोहं तथा ताम्रं कर्षद्वयमितं पृथक् ॥ ७३ ॥**
**सञ्चूर्ण्य सर्वं सम्मिश्रं द्रावयित्वाऽग्नियोगतः। सम्यग् द्रुतं समस्तं तत्पञ्चाङ्गुलदले क्षिपेत्॥७४॥**
**पुनः सञ्चूर्ण्य तत्सर्वं लोहपात्रे निधापयेत्। जम्बीरस्य रसं तत्र पूतं पलशतं क्षिपेत् ॥७५॥**
**चुल्ल्यां निवेश्य तद्यत्नान्मृदुना वह्निना पचेत्। रसे तस्मिन्घनीभूते तत्संशोष्य विचूर्णयेत् ॥**
**पञ्चकोलकषायस्य चुक्रेण सहितस्य च। भावना तत्र दातव्या पश्चात्संशोषयेच्छनैः ॥ ७७ ॥**
**भृष्टटङ्कणचूर्णेन तुल्येन सह मेलयेत्। मरिचेनापि तुल्येन तदर्द्धेन बिडेन च ॥ ७८ ॥**
**भावयेत्सप्तकृत्वस्तु चणकाम्लजलेन च। ततः संशोष्य सम्पिष्य कूपीमध्ये निधापयेत् ॥७९॥**
**रसः क्रव्यादनामाऽयं भैरवानन्दयोगिना। उक्तः सिंहलराजाय बहुमांसाशिने पुरा ॥ ८० ॥**

भक्षयेद्भोजनस्यान्ते माषद्वयमितं रसम्। भक्षयित्वा रसं पश्चात्पिबेत्तक्रं ससैन्धवम् ॥८१॥
अत्यर्थं गुरु यद् भुक्तमतिमात्रमथापि च। तत्सर्वं जीर्यति क्षिप्रं रसस्यैतस्य भक्षणात् ॥८२॥
शूलं गुल्मञ्च विष्टम्भं प्लीहानमुदरं तथा। रसः क्रव्यादनामाऽयं विनिहन्ति न संशयः॥८३॥

अजीर्णविषयक रसों के मध्य में प्रथम क्रव्याद रस—शुद्ध गन्धक दो पल, शुद्ध पारा १ पल, लौहभस्म तथा ताम्रभस्म पृथक् २ दो कर्ष लेकर सबों का चूर्ण बना कर भली भाँति एकत्र करके अग्नि के संयोग से पिघला कर एरण्ड के पत्ते पर डाल देवे पश्चात् पुनः उसे चूर्ण करके लोहे के पात्र में रख कर ऊपर से जंबीरी नीबू का रस १० पल ( ४० तो० ) डाल कर चूल्हे पर रख कर यत्नपूर्वक मन्द आंच से पकावे और जब रस गाढ़ा हो जाय तब उतार कर सुखा लेवे, उसके बाद चूर्ण करके उसमें पञ्चकोल (पीपर, पिपरामूल, चव्य, चीते की छाल, सोंठ) के क्वाथ की चूर्ण के रस के साथ भावना देकर धीरे २ सुखा लेवे और इस चूर्ण के बराबर भुने हुये सुहागे का चूर्ण तथा इसी के बराबर मिरिच का भी चूर्ण एवम् मिरिच का आधा भाग बिरिया सोचरनोन का भी चूर्ण मिला देवे, पश्चात् सम्पूर्ण चूर्ण में चनेखार के जल की ७ बार भावना देकर सुखा लेवे। और पुनः सूक्ष्म चूर्ण करके शीशी में भर कर रख देवे। इस रस का नाम 'क्रव्यादरस' है। इसे प्राचीन समय में अधिक मांस खाने वाले सिंहल देश के किसी राजा के लिये 'भैरवानन्द' नामक किसी योगी ने बताया था। इस रस को भोजन करने के बाद २ माशे की मात्रा में खाकर ऊपर से सेंधा नमक मिला कर तक्र (मट्ठा) पीना चाहिये। और इस रस के सेवन से अत्यधिक गुरु तथा अधिक मात्रा में किया हुआ भोजन तत्काल सभी पच जाता है। एवम् शूल, गुल्म, विष्टम्भ, प्लीहा तथा उदर रोग इन सब रोगों को यह क्रव्याद नामक रस निःसन्देह नष्ट कर देता है॥ ७३-८३॥

❀ इति क्रव्यादरसोऽजीर्णे रसेन्द्रचिन्तामणौ रसरत्नप्रदीपे च॥ ७३-८३॥

यहां पर यह और समझना चाहिये कि—यह क्रव्यादरस अजीर्ण के लिये रसेन्द्रचिन्तामणि तथा रसरत्नप्रदीप में कहा हुआ है॥ ७३-८३॥

ज्वालाऽनलरसमाह—

क्षारत्रयं सूतगन्धौ पञ्चकोलमिदं समम्। सर्वैस्तुल्या जया भृष्टा तदर्द्धा शिग्रुजा जटा॥८४॥
एतत्सर्वं जयाशिग्रुवह्नीनां केवलैर्द्रवैः। भावयेत्त्रिदिनं घर्मे ततो लघु पुटे पचेत्॥ ८५॥
मार्कवस्य द्रवैर्घृष्टो रसो ज्वालानलो भवेत्। निष्कोऽस्य मधुना लीढोऽनुपानं गुडनागरम्॥
हन्त्यजीर्णमतीसारं ग्रहणीमग्निमार्दवम्। श्लेष्महृल्लासवमनमालस्यमरुचिं जयेत्॥ ८७॥

ज्वालाऽनल रस—तीनों क्षार ( जवाखार, सज्जीखार, सुहागा ), शुद्ध पारा तथा शुद्ध गन्धक और पञ्चकोल ये सब सम भाग में लेकर इसमें इन्हीं सबों के बराबर धोकर घी में भुनी हुई भाँग तथा भाँग का आधा सहजन की जड़ डालकर सबों का चूर्ण बनाकर उसमें भांग, सहिजन तथा चीते के रस की तीन दिन तक धूप में रख कर भावना देनी चाहिये। उसके बाद लघुपुट में पकाकर 'भांगरा' के रस के साथ खरल कर सुखा लेवे। और पुनः चूर्ण कर के रख देवे। इसका नाम 'ज्वालाऽनल रस' है। इसको २४ रत्ती प्रमाण गुड़ तथा सोंठ का चूर्ण मिला कर मधु से चाटना चाहिये। इससे अजीर्ण, अतीसार, ग्रहणी, अग्नि की मन्दता, कफ, उबकाई, वमन, आलस्य और अरुचि ये सब रोग नष्ट हो जाते हैं॥ ८४-८७॥

## *पञ्चकोलम्

❀पिप्पलीपिप्पलीमूलचव्यचित्रकनागरैः।

❀जयात्र विजया। मार्कवः=भृङ्गराजः। इति ज्वालाऽनलो रसोऽजीर्णे रसरत्नप्रदीपे॥८४-८७॥

यहाँ पर 'पञ्चकोल' से पीपर, पिपरामूल, चव्य, चीते के जड़ की छाल, सोंठ' का ग्रहण करना चाहिये। और 'जया' का 'भांग' तथा 'मार्कव' का 'भृङ्गराज-अर्थात् भांगरा' अर्थ

समझना चाहिये। और 'यह ज्वालाऽनल रस अजीर्ण के ऊपर रसरत्नप्रदीप में कहा हुआ है' यह और समझ लेना चाहिये ॥ ८४-८७ ॥

अग्निकुमाररसमाह—

**टङ्कणं रसगन्धौ च समं भागत्रयं विषात् । कपर्दः स्वर्जिका क्षारो मागधी विश्वभेषजम् ॥८८॥**
**पृथक् पृथक्कर्षमात्रं वसुभागमिहोषणम् । जम्बीराम्लैर्दिनं घृष्टं भवेदग्निकुमारकः ॥**
**विसूचीशूलवातादिवह्निमान्द्यप्रशान्तये ॥ ८९ ॥**

अग्निकुमार रस—शुद्ध सुहागा १ भाग, शुद्ध पारा १ भाग, शुद्ध गन्धक १ भाग, शुद्ध वत्सनाभ विष ३ भाग, कौड़ी भस्म १ भाग, सज्जीखार १ भाग, जवाखार १ भाग, पीपल १ भाग, सोंठ १ भाग ( यहां पर भाग से १ तोला समझना चाहिये ), काली मिरच ८ भाग इन सर्वों का यथायोग्य चूर्ण कर के उसमें जंभीरी नीबू का रस डाल कर १ दिन तक खरल कर के गोली या चूर्ण बनाकर रख लेवे। इसका नाम 'अग्निकुमार' रस है। इसे विसूची ( हैजा ), शूल, वातादि तथा अग्नि की मन्दता दूर करने के लिये देना चाहिये ॥ ८८-८९ ॥

**क्षारो = यवक्षारः । इत्यग्निकुमारो विसूच्यामजीर्णे रसरत्नप्रदीपे रसेन्द्रचिन्तामणौ च ॥**

यहाँ पर 'क्षार' पद का 'जवाखार' अर्थ समझना चाहिये। और 'यह अग्निकुमार रस विसूची तथा अजीर्ण के लिये रसरत्नप्रदीप तथा रसेन्द्रचिन्तामणि में कहा हुआ है' यह और समझ लेना चाहिये ॥ ८८-८९ ॥

रामबाणरसमाह—
( रसेन्द्रचिन्तामणौ )

**पारदामृतलवङ्गगन्धकं भागयुग्ममरिचेन मिश्रितम् ।**
**तत्र जातिफलमर्द्धभागिकं तिन्तिडीफलरसेन मर्दितम् ॥ ९० ॥**
**माषमात्रमनुपानसेवितं रामबाणगुडिका-रसायनम् ।**
**बिल्वपत्रमरिचेन भक्षितं सद्य एव जठराग्निवर्द्धितम् ॥ ९१ ॥**
**वातो नाशमुपैति चार्द्रकरसैर्निर्गुण्डिकाया द्रवैः-**
**पित्तं नाशमुपैति धान्यकजलैर्वासा त्रिदोषं हरेत् ।**
**श्लेष्मा सिन्धुहरीतकीभिरुदरं क्वाथैश्च पौनर्नवैः-**
**शोथं पाण्डुगदं निहन्ति गुडिका रोगार्त्तिविध्वंसिनी ॥ ९२ ॥**
**वह्निमान्द्यदशवक्त्रनाशनो रामबाण इति विश्रुतो रसः ।**
**सङ्ग्रहग्रहणिकुम्भकर्णकमामवातखरदूषणं जयेत् ॥ ९३ ॥**
**दीयते तु मरिचानुपानतः सद्य एव जठराग्निदीपनः ।**
**रोचनः कफकुलान्तकारकः श्वासकासवमिजन्तुनाशनः ॥ ९४ ॥**

रसेन्द्रचिन्तामणि में कहा हुआ रामबाण रस—शुद्ध पारा १ भाग, शुद्ध विष १ भाग, लौंग का चूर्ण १ भाग, शुद्ध गन्धक १ भाग, मरिच का चूर्ण २ भाग, जायफल का चूर्ण आधा भाग, इन सर्वोंको एकत्र कर इमली के रसके साथ खरल करके उर्द बराबर गोली बनाकर रख लेवें। यह 'रामबाण' रस अनुपान के साथ सेवन करने से रसायन है। और यह बेल की पत्ती तथा मिरच के चूर्णके साथ सेवन करने से तत्काल जठराग्नि को बढ़ाता है, अदरख के रस के साथ वा संभालू के रस के साथ खाने से वायु को नष्ट करता है, धनिये के जल के साथ इसका सेवन करने से पित्त नष्ट होता है, अडूसे के रस से कफ तथा त्रिदोष नष्ट होता है। सेंधानमक तथा हरड़ के चूर्ण के साथ खाने से उदर रोग, पुनर्नवा के क्वाथ के साथ खाने से शोथ तथा पाण्डु रोग नष्ट होता है, इस भाँति से यह सभी रोगों को दूर करने वाला होता है। और यह रामबाण रस रामचन्द्रजी के बाण के समान अग्निमान्द्य रूपी रावण को मारने वाला है। संग्रहणी रूपी कुम्भकर्ण तथा आमवात रूपी खरदूषण को नष्ट करने वाला है। और मरिच के चूर्ण के साथ सेवन करने से तत्काल जठराग्नि को प्रदीप्त

करता है, एवम् रुचिकारक, कफ को समूल नष्ट करने वाला, श्वास, कास, वमन तथा क्रमिको दूर करने वाला होता है ॥ ९०-९४ ॥

***पारा भाग १। विष भाग १। लवङ्ग भाग १। गन्धक भाग १। मरिच भाग २। जायफल भाग आधा ॥ ९०-९४ ॥**

यहाँ पर शुद्ध पारा १ भाग, शुद्ध विष १ भाग, लवङ्ग १ भाग, शुद्ध गन्धक १ भाग, मरिच २ भाग, जायफल आधा भाग लेना चाहिये ॥ ९०-९४ ॥

शङ्खवटीमाह—

( रसरत्नप्रदीपे )

**पलं चिञ्चाक्षारं पलमितमिदं पञ्चलवणं, द्वयं सम्यक्पिष्टं भवति लघुनिम्बूफलरसैः।**
**ततः पिष्टे तस्मिन्पलपरिमितं शङ्खशकलं, क्षिपेद् वारान्सप्त द्रवमिह च तेनैव विधिना ॥**
**पलप्रमाणं कटुकत्रयञ्च पलार्द्धमानं वचहिङ्गुभागः।**
**विषं पलद्वादशभागयुक्तं तावद्रसो गन्धक एव चोक्तः ॥ ९६ ॥**
**बदरास्थिप्रमाणेन वटीमेतस्य कारयेत्। भक्षयेत्सेवया साम्यात्सर्वाजीर्णप्रशान्तये ॥ ९७ ॥**
**सर्वोदरेषु शूलेषु विसूच्यां विविधेषु च। अग्निमान्द्येषु गुल्मेषु सदा शङ्खवटी हिता ॥९८॥**

रसरत्नप्रदीपोक्त शङ्खवटी—इमली के छाल का क्षार १ पल ( ४ तो० ), पाँचो नमक ( सेंधानमक, काला नमक, विरिया सोंचर नमक, रेह का नमक, समुद्री नमक ) मिलित ये सब १ पल ( ४ तो० ) लेकर सबों को एकत्र कर कागजी नींबू के रस में खरल कर लेवे, पश्चात् उसमें शङ्ख का भस्म १ पल डाल कर पुनः कागजी नीबू के रस की ७ भावना देकर सोंठ, पीपर, मिरच इन सबों का चूर्ण मिलकर १ पल ( ४ तोले ), वच चूर्ण १ तो०, भुनी हींग १ तो०, शुद्ध वत्सनाभविष, शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक प्रत्येक $\frac{1}{12}$ पल ( ४ माशा ) लेकर सबों को एकत्र कर कागजी नीबू के रस के साथ खरल कर गुठली के बराबर २ गोली बनाकर रख लेवे, और सर्व प्रकार के अजीर्ण की शान्ति के लिये इस वटी का सेवन करे। और यह शङ्खवटी सर्व प्रकार के उदर विकार तथा शूल रोग, विसूची ( हैजा ) एवम् अनेक प्रकार के अग्निमान्द्य तथा गुल्म रोग में सेवन करने से सर्वदा हितकारिणी है ॥ ९५-९८ ॥

बृहच्छङ्खवटीमाह—

**स्नुह्यर्कचिञ्चाऽपामार्गरम्भातिलपलाशजान्। लवणानाददीतैषां प्रत्येकं पलमात्रया ॥ ९९ ॥**
**लवणानि पृथक्पञ्च ग्राह्याणि पलमात्रया। स्वर्जिका च यवक्षारष्टङ्कणं त्रितयं पलम् ॥१००॥**
**सर्वं त्रयोदशपलं सूक्ष्मं चूर्णं विधाय च। निम्बूफलरसे प्रस्थसम्मिते तत्परिक्षिपेत् ॥१०१॥**
**तत्र शङ्खस्य शकलं पलं वह्नौ प्रताप्य तु। वाराञ्चिर्वापयेत्सप्त सर्वं द्रवति तद्यथा ॥१०२॥**
**नागरं त्रिपलं ग्राह्यं मरिचन्तु पलद्वयम्। पिप्पली पलमाना स्यात्पलार्द्धं भृष्टहिङ्गुतः ॥१०३॥**
**ग्रन्थिकं चित्रकञ्चापि यवानी जीरकं तथा। जातीफलं लवङ्गञ्च पृथक्कर्षद्वयोन्मितम् ॥१०४॥**
**रसो गन्धो विषं चापि टङ्कणञ्च मनःशिला। एतानि कर्षमात्राणि सर्वं सञ्चूर्ण्य मिश्रयेत् ॥**
**शरावार्द्धेन चुक्रेण वटिकां तस्य कारयेत्। माषप्रमाणां सद्वैद्यैर्बृहच्छङ्खवटी स्मृता ॥१०६॥**
**सर्वाजीर्णप्रशमनी सर्वशूलनिवारिणी। विसूच्यलसकादीनां सद्यो भवति नाशनी ॥१०७॥**

बृहच्छङ्खवटी—थूहर का खार, आक का खार, इमली का खार, चिरचिटे का खार, केले का खार, तिल का खार, पराश का खार ये सब प्रत्येक एक २ पल। पाँचों नमक ( सेंधा नमक, काला नमक, विरिया सोंचर नोन, रेह का नमक, समुद्री नमक ) ये सब प्रत्येक एक २ पल, सज्जीखार, जवाखार, सुहागा ये तीनों मिल कर १ पल ( ४ तोले ) अर्थात् कुल द्रव्य १३ पल लेकर सूक्ष्म चूर्ण बना लेवे, पश्चात् १ प्रस्थ ( ६४ तो० ) नीबू के रस में उक्त चूर्ण को डाल देवे, और शङ्ख के टुकड़ों को एक पल लेकर अग्नि में तपा २ कर नीबू के रस में ७ बार बुझावे, जिससे कि शङ्ख भस्म हो जाय, पश्चात् सोंठ का चूर्ण ३ पल (१२ तो०), मरिच चूर्ण २ पल ( ८ तो० ), पीपल चूर्ण १ पल,

भुनी हींग २ तोले, पीपरामूल, चीते के जड़ की छाल, अजवाइन, सफेद जीरा, जायफल तथा लौंग इन सबों का चूर्ण प्रत्येक दो २ तोले, शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, शुद्ध वत्सनाभ विष, शुद्ध सुहागा, तथा शुद्ध मैनशिल इन सबों का यथायोग चूर्ण करके प्रत्येक एक २ तोला लेना चाहिये, और सम्पूर्ण चूर्णों को एकत्र कर उक्त नीबू के रस में डाल देना चाहिये तथा १६ तोले चूक का रस भी डाल खरल कर उरद प्रमाण गोलियाँ बना लेवें। इसे सद्वैद्य लोग बृहच्छङ्खवटी कहते हैं। यह सर्व प्रकार के अजीर्ण को दूर करने वाली, अनेक प्रकार के शूल को नष्ट करने वाली एवम् विसूची ( हैजा ) तथा अलसक आदि रोगों को शीघ्र नष्ट करने वाली होती है॥ ९९-१०७॥

अजीर्णकण्टकरसमाह—

**टङ्कणकणाऽमृतानां सहिङ्गुलानां समं भागम्। मरिचस्य भागयुगलं निम्बूनीरैर्वटी कार्या॥ चटिकां कलायसदृशीमेकां द्वे वा समश्नीयात्। सत्यमजीर्णशान्त्यै वह्नेर्वृद्ध्यै कफध्वस्त्यै [१]॥**

अजीर्णकण्टक रस—शुद्ध सुहागा, पीपल चूर्ण, शुद्ध वत्सनाभ विष, शुद्ध हिङ्गुल ( सिंगरिफ ) इन सबों को सम भाग अर्थात् प्रत्येक एक २ भाग, मरिच चूर्ण २ भाग, सबों को एकत्र कर नीबू के रस से खरल कर मटर के समान गोलियाँ बना कर रख लेवें। और अजीर्ण की शान्ति के लिये तथा अग्नि की वृद्धि एवम् कफ का नाश करने के निमित्त एक या दो गोली खा लेने से सचमुच लाभ होता है॥ १०८-१०९॥

विसूचिकाचिकित्सामाह—

**जलपीतमपामार्गमूलं हन्याद्विसूचिकाम्। सतैलं कारवेल्लयम्बु नाशयेद्धि विसूचिकाम्॥११०॥**

विसूचिका ( हैजा ) की [२] चिकित्सा—अपामार्ग की जड़ को जल से पीसकर पीने से विसूचिका दूर होती है। और करेला की पत्ती का रस निकाल कर उसमें तिल का तेल मिलाकर पीने से भी विसूचिका दूर होती है॥ ११०॥

---

१. अथाजीर्णारिरसमाह—शुद्धं सूतं गन्धकञ्च पलमात्रं पृथक् पृथक्। हरीतकी च द्विपला नागरस्त्रिपलः स्मृतः॥ १॥ कृष्णा च मरिचं तद्वत् सिन्धूत्थं त्रिपलं मतम्। चतुःपलानि विजया मर्दयेन्निम्बुकद्रवैः॥ २॥ पुटानि सप्त देयानि घर्ममध्ये पुनः पुनः। अजीर्णारिरयं प्रोक्तः सद्यो दीपन-पाचनः। भक्षयेद् द्विगुणं भक्ष्यं पाचयेद् रोचयेदपि॥ ३॥ अजीर्णारि रस—शुद्ध पारा तथा शुद्ध गन्धक पृथक् २ एक पल ( ४ तोला ), बड़ी हरड़ का चूर्ण दो पल ( ८ तो० ), सोंठ ३ पल ( १२ तो० ), पीपल चूर्ण, मरिच चूर्ण तथा सेंधा नमक प्रत्येक एक पल, भाँग ४ पल ( १६ तो० ) लेकर सबों को एकत्र कर नीबू के रस से खरल कर घाम में रख नीबू के रस की ७ भावना देवे। इसे वैद्य लोग 'अजीर्णारि रस' कहते हैं। यह सेवन करने से तत्काल अग्नि को दीप्त करता है तथा आम को पचाता है। और इसे खाकर के मनुष्य द्विगुण आहार भोजन करने लग जाता है एवम् उसे द्विगुण आहार भोजन करने की रुचि होती है तथा वह पचाने भी लगता है॥ १-३॥

यह पाठ किसी २ पुस्तकों में अधिक मिलता है उपयोगी समझ कर यहाँ पर दे दिया गया है।

२. वक्तव्य—अपने आयुर्वेद ने जो निम्न विसूचिकानाशक चिकित्साओं का वर्णन किया गया है- बहुत ही उत्तम है और इनसे निःसन्देह परम लाभ होता है। किन्तु ये सभी चिकित्सायें उसी समय प्रायः गुणकारिणी होती हैं जब कि इनका उपयोग प्रारम्भ ही से किया गया हो। किन्तु ऐसी अवस्था में जब कि दस्त तथा वमन द्वारा जलस्राव होते २ रक्त गाढ़ा पड़ गया हो, हृदय की गति मन्द होने जा रही हो, इन्द्रियों की शक्ति क्षीण हो गई हो, आँखें बैठ गई हों तथा नाखून काले पड़ गये हों। ऐसे समय के लिये किसी भी चिकित्सा का वर्णन नहीं मिलता है। प्रायः ऐसी अवस्था को अपने यहाँ असाध्य मानकर छोड़ ही दिया जाता है। जैसे कि अभी पीछे वर्णन आया है कि :—

'यः श्यावदन्तौष्ठनखोऽल्पसञ्ज्ञश्छर्द्यर्दितोऽभ्यन्तरयातनेत्रः।

वालमूलस्य तु क्वाथः पिप्पलीचूर्णसंयुतः । विसूचीनाशनः श्रेष्ठो जठराग्निविवर्द्धनः ॥ १११ ॥

छोटी मूली के क्वाथ में पीपल का चूर्ण डाल कर पीने से विसूचिका नष्ट हो जाती है, और जठराग्नि भी बढ़ती है ॥ १११ ॥

---

क्षामस्वरः सर्वविमुक्तसन्धिर्यायान्नरोऽसौ पुनरागमाय ॥'

किन्तु प्रायः ऐसे समय में भी पाश्चात्त्य चिकित्सक एक अद्भुत प्रयोग करते हैं जिससे अधिकांश लाभ हो जाता है । वह है शरीर में लवणजल का प्रक्षेपण । अवसर तथा नितान्त आवश्यक समझ कर इसके विधि का वर्णन किया जा रहा है जिससे कि आयुर्वेद संसार अधिक से अधिक लोकहित कर सके ।

### शरीर में लवणजल का प्रक्षेपणः—

शरीर में लवणजल का प्रक्षेपण उस अवस्था में करना चाहिये जिसे कि अपने आयुर्वेद में प्रायः असाध्यावस्था कही गई है । पाश्चात्त्य मत से इसे अवसाद की अवस्था ( Stage of collaps ) में प्रयुक्त करते हैं । इस अवस्था में मुखद्वारा ओषधियों का सेवन व्यर्थ होता है क्योंकि उनका शोषण न होकर वे आँत में इकट्ठी होती रहती हैं । ऐसी अवस्था में इस प्रकार की चिकित्सा लाभप्रद होती है जिससे कि शरीर का नष्ट हुआ जलांश, क्षार तथा लवण इनकी पूर्ति होकर रक्तसञ्चार में सहायता मिले । वह रॉजर के अतिवल ( Hyper tonic ) तथा क्षारीय लवणजल का शरीर में प्रवेश करने से होती है ।

अतिवल लवणजल—सोडियम क्लोराइड १२० ग्रेन, कैलशियम क्लोराइड ४ ग्रेन तथा तिर्यक्पातित जल ( Distilleb water ) १ पाइन्ट ।

क्षारीय लवणजल—सोडियम क्लोराइड ९० ग्रेन, सोडा वायकार्व १६० ग्रेन तथा तिर्यक्पातित जल १ पाइन्ट । घोल वनाने के लिये हमेशा नवीन विशोधित तिर्यक् पातित जल ( Sterilised Distilled Water ) को प्रयुक्त करना चाहिये । यदि न मिल सके तो सामान्य निर्मल जल को उवाल के लेना चाहिये । क्षारीय लवणजल वनाने के लिये सोडा वायकार्व को कागज़ में रखकर कन्दुकयन्त्र ( Autoclave ) में विशोधित करे । फिर नमक को पानी में डाल कर उवाल ले । ठण्ढा होने पर उसमें विशोधित सोडा मिलावे । पानी में सोडा डालकर उसको नहीं उवालना चाहिये । यह नमक का घोल जब तक वनाया जाता है तब तक रोगी के रक्त की गुरुता तथा गुदा के भीतर का तापमान देख लेना चाहिये । गुरुता से नमक के घोल की राशि तथा गुदा की उष्णता से घोल की उष्णता निश्चित की जाती है ।

रक्त की गुरुता नापने की पद्धति—ग्लिसरीन और पानी के मिश्रण से दोनों के प्रमाण में अन्तर करके १०५४ से १०६४ तक दो-दो अंश के फर्क की गुरुता के ६ घोल बनाकर ६ छोटी २ शीशियों में रक्खे जाते हैं । फिर रोगी की अङ्गुली में सूची से वेधन करके आप से आप जो रक्त निकलता है उसे एक केशनलिका ( Capillary tube ) में लेकर प्रत्येक शीशी में क्रमशः एक २ बूंद रक्त डाला जाता है जिस घोल में रक्तविन्दु एक दो सेकेण्ड के लिये पृष्ठ भाग पर रह कर पश्चात् डूब जाता है उस घोल की जो गुरुता होती है वही रक्त की होती है ।

लवणजल की राशि—साधारणतया रक्त की गुरुता के अनुसार लवण जल की राशि निश्चित की जाती है । गुरुता १०५८ होने पर १½ पाइण्ट, १०६० होने पर २ पाइण्ट, १०६२ होने पर २½ पाइण्ट, १०६३ होने पर ३ पाइण्ट, १०६४ होने पर ४ पाइण्ट तथा १०६५ होने पर ५ पाइण्ट के लग-भग जल प्रविष्ट किया जाता है । यदि रोगी की स्थिति बहुत ही खराब हो तो प्रमाण से भी अधिक जल प्रविष्ट कर सकते हैं । वालकों में, स्त्रियों में तथा दुर्बल रोगियों में प्रमाण से कुछ कम पानी प्रविष्ट करना चाहिये । पानी तव तक प्रविष्ट किया जाता है जब तक कि रक्तभार ११० मि० मि० ( शाखाओं की नाड़ियों की पूर्ण स्पष्टता ) तथा गुरुता १०५० न हो जाय । जल प्रविष्ट करते समय

**विल्वनागरनिक्काथो हन्याच्छर्दिविचिसुकाम्। विल्वनागरकैटर्यकाथस्तदधिको गुणैः॥११२॥**

वेल की गिरी तथा सोंठ का क्वाथ वनाकर पीने से वमन तथा विसूचिका दूर होती है।

और वेल की गिरी, सोंठ तथा कायफल का क्वाथ बनाकर पीने से पूर्वोक्त क्वाथ की अपेक्षा अधिक गुणकारी होता है अर्थात् उक्त क्वाथ में कायफल और डाल देने से वमन तथा विसूचिका में अधिक लाभ करता है॥ ११२॥

***कैटर्यः = कट्फलः ॥ ११२ ॥**

यहाँ पर 'कैटर्य' पद का 'कायफल' अर्थ समझना चाहिये॥ ११२॥

---

रोगी के ऊपर ध्यान देना चाहिये। यदि रोगी तीव्र सिर दर्द, सर्दी, श्वासकृच्छ्र, हृत्पूर्व-प्रदेश में पीडा, हृदय में बेचैनी इत्यादि की शिकायत करे तो जल-प्रवेश बन्द करना चाहिये। या उसका प्रवाह मन्द करना चाहिये। इन लक्षणों से शरीर में जल की अधिकता तथा उसके सञ्चारणमें हृदय की व्याकुलता प्रदर्शित होती है। प्रत्येक समय प्रथम १ पाइण्ट क्षारीय लवणजल और शेष राशि अतिवल लवणजल प्रविष्ट करना चाहिये।

जल की उष्णता—यह उष्णता रोगी के गुदा के तापक्रम पर निर्भर होती है। यदि तापक्रम ९७° से कम हो तो पानी की उष्णता १०२°–१०४° फै० तक, यदि तापक्रम १००° फै० तक हो तो पानी की उष्णता ९८° फै० तक, और यदि तापक्रम १०२° फै० से अधिक हो तो पानी की उष्णता ८०°–९०° फै० तक होनी चाहिये।

लवणजल-प्रवेश के निर्देश ( Indication )-जब आँखें भीतर धंसी हुई, त्वचा सलवटदार और ठण्डी, आवाज खोखली, टाङ्गों तथा हाथों में सख्त ऐंठन पहुंचने पर नाड़ी की अस्पष्टता या उसका गायब होना, रक्त का गाढापन तथा भारन्यूनता, नीलिमा, अत्यन्त बेचैनी तथा मूत्र का बन्द होना इत्यादि लक्षण होते हैं तब लवणजल का प्रयोग करना चाहिये। लवणजल के प्रयोग के लिये केवल एक लक्षण पर्याप्त नहीं होता। जब इनमें से अधिक लक्षण उपस्थित होते हैं तब लवण जल प्रयुक्त होता है, चाहे ये लक्षण विसूचिकाजन्य हों या अन्य रोगजन्य ( यथा रक्तस्रावादिद्रवनाशजन्य ) हों।

जलप्रवेश के मार्ग—

१—शिराद्वारा—यह मार्ग सर्वोत्तम है। इससे शरीर से नष्ट हुये जल, क्षारादि की शीघ्रातिशीघ्र पूर्त्ति होकर रक्तसञ्चार में भी सुधार होता है। इसके लिये प्रायः कूर्परसन्धि के सामने मध्य बाहुकायोजिनी ( Median Basalic ) शिरा या कचित् अन्तर्गुल्फ के समीपवर्त्ती दीर्घोत्ताना ( Long Saphanous ) शिरा पसन्द की जाती है। तदनन्तर शिरा के ऊपर की त्वचा टिंचर आयोडीन के फाया से शुद्ध करके शिरा की दिशा में त्वचा में ½–१ इञ्च का चीरा लगाया जाता है। फिर त्वचा और उपत्वचा को काटकर शिरा को पृथक् किया जाता है। यदि शिरा साफ और स्पष्ट न हो, जैसा कि प्रायः अवसाद की अवस्था में हुआ करता, तो कूर्पर के ऊपर एक बन्ध इस तरह कसना चाहिये कि शिरागत रक्तप्रवाह स्थगित हो जाय किन्तु धमनीगत रक्तप्रवाह जारी रहे। इससे शिरा स्पष्ट हो जाती है। उपर्युक्त पद्धति से शिरा को पृथक् करने पर उसे दो स्थानों में दो बन्ध लगाकर नीचे का बन्ध कसना चाहिये और ऊपर का बन्ध कुछ ढीला रखना चाहिये। फिर शिरा को प्रस्फुट करने के लिए लगाये हुये बन्ध को छोड़कर शिरा में ऊपर को लगाये हुये बन्ध के कुछ नीचे चिमटी से शिरार्द्ध को पकड़ कर उसमें कैंची से तिरछा ( V के आकार का ) छेद किया जाता है और उसमें नलिका ( Canula ) प्रविष्ट कर उसको ऊपर बन्ध से कस दिया जाता है। इस पद्धति को खुली पद्धति ( Open method ) कहते हैं और इसी को ही प्रायः प्रयोग में लाते हैं। दूसरी बन्द ( Closed ) पद्धति होती है जिसमें त्वचा को विशुद्ध करने पर मोटी सूई शिरा में प्रविष्ट की जाती है। इसके लिये कुछ अभ्यास तथा कुशलता की आवश्यकता होती है।

विसूच्यामञ्जनप्रयोगानाह—

व्योषं करञ्जस्य फलं हरिद्रे मूलं समावाप्य च मातुलुङ्ग्याः ।
छायाविशुष्का वटिका कृता सा हन्याद्विसूचीं नयनाञ्जनेन ॥ ११२ ॥

विसूचिका में अञ्जनप्रयोग—सोंठ, पीपर, मिरच, करञ्ज का फल, हल्दी, दारुहल्दी, बिजौरे

---

प्रवाह की गति—शिरा में लवणजल प्रतिमिनट २–४ औंस के हिसाब से बहना चाहिये अर्थात् १ पाइन्ट जल ५–१० मिनट में प्रविष्ट करना चाहिये। शिरा में नलिकाप्रवेश के पूर्व उसका पेंच खोलकर थोड़ा सा जल बाहर निकाल देना आवश्यक है। इससे नलिकान्तर्गत वायु बाहर चली जाती है तथा यन्त्र ठीक काम कर रहा है या नहीं इसका भी ज्ञान हो जाता है। एक बार लवणजल को प्रविष्ट करने पर यदि फिर से रक्तगुरुतावृद्धि, नाडी की क्षीणता, रक्तभारन्यूनता इत्यादि लक्षण उत्पन्न हो जाय तो पुनः लवणजल का प्रयोग करना चाहिये। इस तरह कई बार जल प्रविष्ट किया जाता है।

लवणजल के प्रकार—लवणजल अतिबल ( Hyper tonic ), समबल ( Isotonic ) तथा न्यूनबल ( Hypotonic ) इस तरह तीन प्रकार का होता है। इस रोग में सम तथा न्यून बल लवणजल में सोडाबायकार्ब भी मिलाया जाता है।

समबल क्षारीय लवणजल—सोडियम क्लोराइड ९० ग्रेन, सोडा बायकार्ब ६० ग्रेन तथा जल १ पाइण्ट।

न्यूनबल लवणजल—सोडियम क्लोराइड ६० ग्रेन, सोडा बायकार्ब १६० ग्रेन तथा जल १ पाइन्ट। यदि रोग की अवधि २४ घण्टे के भीतर होने पर भी लवणजल देने की आवश्यकता हो तो अतिबल लवणजल दिया जाता है, यदि २४–४८ घण्टे के भीतर फिर लवणजल देने की आवश्यकता हो तो समबल क्षारीयजल दिया जाता है। संक्षेप में प्रारम्भिक लवणजल अतिबल और उत्तरोत्तर क्षारीय समबल और न्यूनबल देना चाहिये।

२—त्वचा द्वारा—इस मार्ग का उपयोग रोग के प्रारम्भ में, जब रक्त की गुरुता स्वाभाविक से बहुत अधिक नहीं होती तथा शिराद्वारा लवणजल प्रविष्ट करते समय उसके सहयोग में किया जाता है। प्रायः शिराद्वारा पानी देने पर भी प्रतिदिन १ पाइन्ट त्वचा द्वारा दिया जाता है। इसके लिये उदरप्रदेश, बगल, कटिविभाग, ऊरुप्रदेश तथा स्त्रियों में स्तनाधः प्रदेश प्रयुक्त होता है। इस मार्ग के निम्न दोष हैं :—

मन्दगति से पानी का प्रवेश, स्थान पर पीडा तथा विद्रधि और कोथ उत्पन्न होने का डर। इसलिये कुछ लोग इस मार्ग का उपयोग नहीं करते।

३—उदरकला ( Intra Peritoneal )—यह मार्ग बहुत सरल, सुलभ, कम पीडादायक तथा शीघ्र कार्यकर अतएव त्वचा की अपेक्षा उत्तम है। स्थूल मनुष्यों में या बालकों में जब शिरा का निकालना कठिन होता है, रोग की अन्तिम अवस्था में जब शिरा निकालने में समय व्यतीत करना खतरनाक होता है तथा शिरा द्वारा लवणजल देने के लिये जो अनुभव तथा शिक्षण होना चाहिये नहीं होता तब इस मार्ग का अवलम्बन करना श्रेयस्कर होता है। उदरकला में जल प्रविष्ट करने के लिये नाभि के नीचे त्वचा को विशोधित करने पर नश्तरसे एक चीरा लगाकर उसमें व्रीहिमुखयंत्र तथा छिद्रारा नलिका ( Trocar and Canula ) या रॉजर की नोकदार नलिका उदर गुहा में प्रविष्ट की जाती है और इस नलिका के द्वारा न्यूनबल लवणजल भीतर जाता है।

गुदाद्वारा—इसका उपयोग बहुत कम होता है, क्योंकि इस मार्ग से जल का शोषण बहुत मन्द गति से होता है। परन्तु कभी २ प्रारम्भिक तथा प्रतिक्रिया की अवस्था में जब विरेचन बहुत नहीं होता तथा बालकों में शिरा का निकालना कठिन होता है तब इस मार्ग का अवलम्बन किया जाता है। गुदा में जल बिन्दुशः ( Drop method ) प्रविष्ट करना चाहिये।

नींबू की जड़ इन सबों को एकत्र पीसकर गोली बनाकर छाया में सुखाकर रख दे, इसे घिस कर नेत्र में अञ्जन करने से विसूचिका दूर हो जाती है ॥ ११३ ॥

॥अनुभूतमिदम् ॥ ११३ ॥

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि यह प्रयोग अनुभूत है ॥ ११३ –

**अपामार्गस्य पत्राणि मरिचानि समानि च। अश्वस्य लालया पिष्ट्वाऽञ्जनाद्धन्ति विसूचिकाम्॥**

चिरचिटे की पत्तियां और मरिच समभाग में लेकर घोड़े की लार से पीसकर अञ्जन करने से विसूचिका नष्ट होती है ॥ ११४ ॥

**विसूच्यामतिवृद्धायां तक्रं दधि समं जलम्। नारिकेलाम्बु पेयं वा प्राणत्राणाय योजयेत् ॥**

विसूचिका के अत्यन्त बढ़ जाने पर प्यास लगने से अधिक दुखी हुये रोगी को प्राणरक्षा के लिये तक्र या दही में समभाग जल मिलाकर अथवा नारियल के फल का जल पिलाना चाहिये ॥११५॥

विसूच्यामुद्वर्त्तनतैलादिप्रयोगानाह—

**त्वक्पत्रकैरण्डकशिग्रुकुष्ठैरम्लप्रपिष्टैः सवचाशताह्वैः।**
**उद्वर्त्तनं खल्लिविसूचिकाघ्नं तैलं विपक्वञ्च तदर्थकारि ॥ ११६ ॥**

विसूचिका में उबटन तथा तेल आदि का प्रयोग—दालचीनी, तेजपात, एरण्ड के जड़ की छाल, सहिजन की छाल, कूठ, वच तथा सोये की पत्ती इन सबों को समभाग में लेकर कांजी से पीसकर उबटन लगाने से अथवा इन्हीं सब द्रव्यों के कल्क द्वारा यथाविधि तेल बनाकर मर्दन करने से खल्ली तथा विसूचिका नष्ट होती है ॥ ११६ ॥

**कुष्ठसैन्धवयोः कल्कं शुक्तं तैले तु साधितम्। विसूच्यां मर्दनं तेन खल्लीशूलनिवारणम् ॥**

कूठ तथा सेंधानमक का कल्क बनाकर उसमें चूक का रस भी डालकर तैलपाक की विधि से तिल के तेल में मिलाकर पकावे, सिद्ध हो जाने पर उतार छानकर मर्दन करने से विसूचिका, खल्ली तथा शूल नष्ट हो जाता है ॥ ११७ ॥

**पिपासायां तथोत्क्लेशे लवङ्गस्याम्बु शस्यते। जातीफलस्य वा पीतं श्रृतं भद्रघनस्य वा ॥**

यदि विसूचिका में प्यास अधिक लगती हो अथवा किसी को उत्क्लेश ( उबकाई ) हो तो उसे लवङ्ग के साथ उबाला हुआ जल पिलाना चाहिये अथवा जायफल या नागरमोथा डालकर सिद्ध किया हुआ जल पीने के लिये देना चाहिये ॥ ११८ ॥

उत्क्लेशस्य लक्षणमाह—

**उत्क्लिश्यान्नं न निर्गच्छेत्प्रसेकष्ठीवनेरितम्। हृदयं पीड्यते चास्य तमुत्क्लेशं विनिर्दिशेत् ॥**

उत्क्लेश के लक्षण—जिस मनुष्य का खाया हुआ अन्न मुख की राह से बाहर निकलने के लिये उन्मुख होकर भी बाहर न निकले, और मुख से जल तथा थूक निकले एवम् हृदय में पीड़ा हो तो उसे 'उत्क्लेश' से युक्त समझना चाहिये अर्थात् ये सब लक्षण उत्क्लेश के समझने चाहिये ॥११९॥

दारुषट्कमाह—

**सरुग् वाऽऽनद्धमुदरमम्लपिष्टैः प्रलेपयेत्। दारुहैमवतीकुष्ठशताह्वाहिङ्गुसैन्धवैः ॥ १२० ॥**

दारुषट्क—देवदारु, सफेद वच, कूठ, सोया, हींग तथा सेंधानमक इन सब द्रव्यों को कांजी में पीस कर जिसके उदर में पीड़ा होती हो अथवा फूल गया हो तो उसके उदर पर लेप करने से लाभ होता है ॥ १२० ॥

हैमवती = श्वेतवचा ॥ १२० ॥

यहां पर 'हैमवती' का 'सफेद वच' अर्थ समझना चाहिये ॥ १२० ॥

**तक्रेण युक्तं यवचूर्णमुष्णं सक्षारमर्त्तिं जठरे निहन्यात्।**
**स्वेदो घटैर्वाऽप्यथ बाष्पपूर्णैरुष्णैस्तथाऽन्यैरपि पिण्डतापैः ॥१२१॥**

जौ का आटा तक्र में फेंट कर और उसमें जवाखार भी मिलाकर गर्म करके उदर पर गर्म २ लेप करने से उदर की पीड़ा शान्त होती है। और एक घड़े में जल रखकर गर्म करे जब भाफ

एकत्र कर उसमें से गोघृत तथा मधु के साथ वा तक्र किंवा गोमूत्र के साथ १८ रत्ती तक की मात्रा में लेकर सेवन करे, इसके सेवन से पाण्डुरोग, शोथ, हृद्रोग, उदर रोग, क्रिमि, कुष्ठ, भगन्दर, अग्नि की मन्दता, ववासीर, अरुचि ये सब रोग नष्ट होते हैं। और जिसे कफ अधिक हो वह इस ओषधि को अदरख के रस के साथ सेवन करे ॥ ३५-३८ ॥

**अत्र नवायसलौहं नवरक्तिकापरिमितं भक्षणीयम् । यत उक्तं रसप्रदीपे—**

**गुञ्जामेकां समारभ्य यावत्स्युर्नवरक्तिकाः । तावल्लौहं समश्नीयाद्यथादोषानलं नरः ॥ १ ॥**

यहां पर यह और भी समझना चाहिये कि—यह नवायस लौह ९ रत्ती तक खाना चाहिये। क्यों कि 'रसप्रदीप' में कहा हुआ है कि—'एक रत्ती से आरम्भ करके मनुष्य अपने दोष तथा अग्नि के अनुसार ९ रत्ती तक की मात्रा में लौह भस्म का सेवन करे' ॥ १ ॥

**एवं सति प्रथमदिने त्र्यूषणादिसहितं रक्तिकाद्वयमितं प्रतिदिनं रक्तिकाया द्वयं द्वयं वर्द्धयेत् । यावत् त्र्यूषणादिसहिताष्टादशरक्तिकाः स्युः । ततस्ताः प्रतिदिनं खादेत् ॥३५-३८॥**

इस वचन के अनुसार प्रथम दिन त्र्यूषणादिक ( सोंठ-पीपर, मिर्च, आंवला, हरड, वहेरा, नागरमोथा, वायविडङ्ग तथा चीते के जड़ की छाल ) के चूर्ण के साथ मिलकर दो रत्ती ( त्र्यूषणादि चूर्ण १ रत्ती, लौह भस्म १ रत्ती मिलकर दो रत्ती ) लेकर सेवन करना प्रारम्भ करदे, और इसी भांति प्रतिदिन दो २ रत्ती वढ़ाता जाय, जब तक कि १८ रत्ती न हो जाय, इसके वाद जहां तक सह्य हो वहां तक १८ रत्ती के अन्दर तक वढ़ाकर प्रतिदिन रोग-निवृत्ति पर्यन्त सेवन करे ॥ ३५-३८ ॥

कामलाचिकित्सामाह—

**त्रिफलाया गुडूच्या वा दार्व्या मरिचकस्य वा । क्वाथो माक्षिकसंयुक्तः शीतलः कामलाऽपहः ॥**

कामला चिकित्सा—त्रिफला ( आंवला, हरड, वहेरा ) वा गिलोय या दारुहल्दी किंवा काली मिरच के क्वाथ को शीतल करके शहद मिलाकर सेवन करने से कामला रोग नष्ट हो जाता है ॥३९॥

**अञ्जने कामलार्त्तानां द्रोणपुष्पीरसो हितः । गुडूचीपत्रकल्कं वा पिबेत्तक्रेण कामली ॥ ४० ॥**

कामलारोगियों के लिये गूमा के रस का अञ्जन आंखों में लगाना परम हितकर होता है। अथवा गिलोय के पत्तों का कल्क (चटनी) वनाकर तक्र के साथ मिलाकर सेवन करने से भी कामलारोगियों के लिये हितकर होता है ॥ ४० ॥

**धात्रीलौहरजोव्योषनिशाक्षौद्राज्यशर्कराः । लीढा निवारयन्त्याशु कामलामुद्धतामपि ॥४१॥**

आंवला, लौहभस्म, सोंठ, पीपर, काली मिरच, हल्दी इन सवों का चूर्ण तथा शहद, गोघृत, सफेद शक्कर ये सव सम भाग में एकत्र कर सेवन करने से अत्यन्त प्रवल भी कामला रोग शीघ्र नष्ट हो जाता है ॥ ४१ ॥

**कुम्भाख्यकामलायां तु हितः कामलिको विधिः । गोमूत्रेण पिबेत्कुम्भकामलावाञ्छिलाजतुम् ॥**

और कुम्भकामला में भी उक्त कामला रोग की ही सारी विधियां करनी चाहिये, क्योंकि हितकर होती हैं। कुम्भकामला रोगी शिलाजीत को गोमूत्र के साथ पीवे तो हितकर होता है ॥ ४२ ॥

**दग्ध्वाऽक्षकाष्ठैर्मलमायसन्तु गोमूत्रनिर्वापितमष्टवारान् ।**
**विचूर्ण्य लीढं मधुनाऽचिरेण कुम्भाह्वयं पाण्डुगदं निहन्ति ॥ ४३ ॥**

मण्डूर ( लौहकिट्ट ) को वहेड़े की अग्नि में फूंककर आठ वार गोमूत्र में बुझाकर चूर्ण करके शहद के साथ चाटने से शीघ्र कुम्भकामला रोग नष्ट हो जाता है ॥ ४३ ॥

---

१-फेरस लवण ( Ferrous Salts ) ।

२-स्काल प्रपरेशन्स ( Scal preparations ) ।

३-फेरिक लवण ( Ferric Salts ) ।

४-कोल्वायडल या आर्गेनिक प्रपरेशन्स ( Colloidal or organic Preparations ) । इन में Ferrous Salts सवसे उत्तम होते हैं और Colloidal or organic Preparations सव से रद्दी होते हैं ।

**अपहरति कामलार्त्तिं नस्येन कुमारिकाजलं सद्यः ॥ ४४ ॥**

घीकुवार के रस का नास लेने से तत्काल कामला रोग नष्ट होता है ॥ ४४ ॥

हलीमकचिकित्सामाह—

**मारितं चायसं चूर्णं मुस्ताचूर्णेन संयुतम् । खदिरस्य कषायेण पिबेद्धन्तुं हलीमकम् ॥ ४५ ॥**

हलीमक चिकित्सा—हलीमक रोग दूर करने के लिये लोहभस्म तथा नागरमोथा का चूर्ण एकत्र कर खैर के क्वाथ के साथ सेवन करना चाहिये ॥ ४५ ॥

**सितातिलवलायष्टित्रिफलारजनीयुगैः । लौहं लिह्यात्समध्वाज्यं हलीमकनिवृत्तये ॥ ४६ ॥**

सफेद शक्कर, काला तिल, खिरेंटी, मुलेठी, त्रिफला ( आंवला, हरड, बहेरा ), हल्दी, दारुहल्दी इन सबों का चूर्ण एकत्र कर उसके साथ लौह भस्म मिलाकर शहद तथा गोघृत के साथ चाटने से हलीमक रोग की निवृत्ति होती है ॥ ४६ ॥

अमृतलतादिघृतमाह—

**अमृतलतारसकल्कं प्रसाधितं तुरगविद्विपः सर्पिः । क्षीरं चतुर्गुणमेतद्धितरेच्च हलीमकार्त्तेभ्यः॥**
**मधुरैरन्नपानैस्तं वातपित्तहरैर्हरेत् । कामलापाण्डुरोगोक्तां क्रियां चात्रोपयोजयेत् ॥ ४८ ॥**

अमृतलतादि घृत—गिलोय का रस वा क्वाथ १६ सेर, गिलोय का कल्क ऽ१ सेर, भैंस का घी ऽ४ सेर तथा भैंस का दूध १६ सेर एकत्र कर यथाविधि घृत सिद्ध करके हलीमकरोगियों को खिलाना चाहिये। यह हितकर होता है। और हलीमकरोगी को मधुर एवम् वात-पित्त नाशक अन्न-पान भोजन में देना चाहिये, तथा कामला और पाण्डुरोग में कही हुई सारी क्रियाओं को भी करना चाहिये अर्थात् जो २ चिकित्सायें कही हुई हों उन्हें करना चाहिये ॥ ४७-४८ ॥

पाण्डुरोगकामलाहलीमकानां सामान्यचिकित्सामाह—

**फलत्रिकामृतावासातिक्ताभूनिम्बनिम्बजः क्वाथः ।**
**क्षौद्रयुतोऽयं हन्याद्धलीमकं पाण्डुकामलारोगम् ॥ ४९ ॥**

पाण्डुरोग, कामला तथा हलीमक की सामान्यचिकित्सा—आंवला, हरड़, बहेरा, गिलोय, अडूसा, कुटकी, चिरायता तथा नीम की छाल इन सबों का क्वाथ बनाकर शीतल होने पर शहद डाल कर पीने से हलीमक, पाण्डुरोग तथा कामला रोग नष्ट हो जाता है ॥ ४९ ॥

त्र्यूषणादिमण्डूरवटिकामाह—

**त्र्यूषणं त्रिफला मुस्तं विडङ्गं चव्यचित्रकम् । दार्वी त्वङ् माक्षिको धातुर्ग्रन्थिको देवदारु च ॥५०॥**
**एषां द्विपलिकान्भागान्कृत्वा चूर्णं पृथक्पृथक् । मण्डूरचूर्णं द्विगुणं शुद्धमञ्जनसन्निभम् ॥५१॥**
**मूत्रे चाष्टगुणे पक्त्वा तस्मिंस्तत्प्रक्षिपेन्नरः । उदुम्बरसमाकारान्वटकांस्तान्यथाऽग्नि च ॥५२॥**
**उपयुञ्जीत तक्रेण जीर्णे सात्म्यञ्च भोजनम् । मण्डूरवटिका ह्येताः प्राणदाः पाण्डुरोगिणाम् ५३**
**कुष्ठानि जठरं शोथमूरुस्तम्भं कफामयान् । अर्शांसि कामलां मेहं प्लीहानं शमयन्ति च ॥५४॥**

त्र्यूषणादिमण्डूरवटिका—सोंठ, पीपर, कालीमरिच, आंवला, हरड, बहेरा, नागरमोथा, वायविडङ्ग, चव्य, चीते के जड़ की छाल, दारुहल्दी, दालचीनी, सोनामाखी, पिपरामूल, देवदारु इन सबों का चूर्ण पृथक् २ दो दो पल ( ८ तोले ) लेकर एकत्र कर लेवे, पश्चात् इस सम्मिलित चूर्ण के दुगुना अञ्जन के समान काले शुद्ध मण्डूर का चूर्ण ८ गुने गोमूत्र में डाल कर पकावे, और इसी में उक्त ओषधियों का चूर्ण मिला कर गूलर के फल के समान गोली बना लेवे, और अपने अग्नि-बलानुसार तक्र ( मट्ठे ) के साथ उसे प्रतिदिन सेवन करे तथा औषध के पच जाने पर हितकर पदार्थों का भोजन करे। यह मण्डूरवटिका सेवन करने से पाण्डुरोगियों के लिये प्राणदायक है। और कुष्ठ, उदररोग, शोथ, ऊरुस्तम्भ, कफसम्बन्धी रोग, बवासीर, कामला, प्रमेह तथा प्लीहा को नष्ट करने वाली हैं ॥ ५०-५४ ॥

अष्टादशाङ्गलौहमाह—

**किराततिक्ता सुरदारु दार्वी मुस्ता गुडूची कटुका पटोलम् ।**

दुरालभा पर्पटकं सनिम्बं कटुत्रिकं वह्निफलत्रिकञ्च ॥ ५५ ॥
फलं विडङ्गस्य समांशकानि सर्वैः समं चूर्णकमायसञ्च।
सर्पिर्मधुभ्यां वटिका विधेया तक्रानुपानाद्भिषजा प्रयोज्या ॥ ५६ ॥
निहन्ति पाण्डुञ्च हलीमकं च शोथं प्रमेहं ग्रहणीरुजञ्च।
श्वासञ्च कासञ्च सरक्तपित्तमर्शांस्यथो वाग्ग्रहमामवातम् ॥
व्रणांश्च गुल्मान्कफविद्रधिञ्च श्वित्रञ्च कुष्ठञ्च ततः प्रयोगात् ॥ ५७ ॥

अष्टादशाङ्ग लौह—चिरायता, देवदारु, दारुहल्दी, नागरमोथा, गिलोय, कुटकी, परवल, जवासा, पित्तपापड़ा, नीम की छाल, सोंठ, पीपर, कालीमिरच, चीते की छाल, आंवला, हरड़, बहेरा, वायविडङ्ग इन सब औषधों का चूर्ण समभाग में लेकर एकत्र कर लेवे, और सबों के बराबर लौह भस्म मिलाकर शहद तथा गोघृत में सानकर गोलियां बना लेवे, आवश्यकता पड़ने पर वैद्य तक्र के अनुपान के साथ रोगी को खिलावे, इसके सेवन से पाण्डु, हलीमक, शोथ, प्रमेह, ग्रहणीरोग, दमा, खांसी, रक्तपित्त, ववासीर, वाग्ग्रह ( बोलते २ वाणी का रुक जाना ), आमवात, व्रण, गुल्म, कफजन्य विद्रधि, श्वेत कुष्ठ तथा कुष्ठ नष्ट हो जाता है ॥ ५५-५७ ॥

**यवगोधूमशाल्यन्नै रसैर्जाङ्गलजैर्हितैः। मुद्गाढकीमसूराद्यैरेषु भोजनमिष्यते ॥ ५८ ॥**

पाण्डुरोग, कामला तथा हलीमक रोग में रोगी को जौ, गेहूँ, जड़हन का चावल, जङ्गली जीवों के मांस का रस ( सुरुवा ), मूंग, अरहर तथा मसूर आदि हितकारक पदार्थों का भोजन करना उचित होता है ॥ ५८ ॥

***एषु = पाण्डुरोगकामलाहलीमकेषु ॥ ५८ ॥**

**इत्यष्टमः पाण्डुरोगकामलाहलीमकाधिकारः समाप्तः ॥ ८ ॥**

यहां पर 'एषु' पद का 'पाण्डुरोग, कामला तथा हलीमक रोग में' यह अर्थ समझना चाहिये ॥

इति 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां-
मध्यखण्डेऽष्टमे चिकित्साप्रकरणेऽष्टमः पाण्डुरोगकामलाहलीमका-
धिकारः समाप्तः ॥ ८ ॥

# अथ नवमो रक्तपित्ताधिकारः ॥ ९ ॥

तत्र रक्तपित्तस्य निदानपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—

**घर्मव्यायामशोकाध्वव्यवायैरतिसेवितैः। तीक्ष्णोष्णक्षारलवणैरम्लैः कटुभिरेव च ॥**
**पित्तं विदग्धं स्वगुणैर्विदहत्याशु शोणितम् ॥ १ ॥**

नवम रक्तपित्ताधिकार में [1]रक्तपित्त की निदानपूर्वक सम्प्राप्ति—धूप, व्यायाम, ( कसरत ), शोक, रास्ता चलना तथा मैथुन का अधिक प्रयोग करना इनसे और तीक्ष्ण, उष्ण ( गर्म ), क्षार ( खारा ), नमकीन, खट्टा तथा चरपरे पदार्थों का अधिकतर सेवन करने से अपने गुणों के द्वारा दूषित हुआ पित्तरक्त को शीघ्र दूषित करता है ॥ १ ॥

---

१. अपने यहां 'ततः प्रवर्त्तते रक्तमूर्ध्वं चाधो द्विधाऽपि वा'।
'ऊर्ध्वं नासाऽक्षिकर्णास्यमेढ्रयोनिगुदैरधः।
कुपितं रोमकूपैश्च समस्तैस्तत्प्रवर्त्तते' ॥

इन डेढ़ श्लोकों में रक्तपित्त का वर्णन करके समाप्त कर दिया गया है। इतना वर्णन पर्याप्त भी है क्योंकि चिकित्सा से लाभ भी हो ही जाया करता है। किन्तु पाश्चात्त्य विज्ञान में इसका पर्याप्त विस्तृत वर्णन मिलता है। वे लोग इसे कोई एक रोग नहीं मानते बल्कि इस रक्तवमन, रक्त का मलद्वार से निकलने तथा समस्त मार्गों और रोमकूपों से रक्तस्राव के होने को अनेक रोगों का कारण मानते हैं।

छतीक्ष्णं = मरिचादि । उष्णम् = अग्नितापादि । क्षारो = यवक्षारादिः । विदग्धं = दूपि-

यथा–आमाशय-प्रक्षोभ विशेष करके विषजन्य (Toxic Gastritis), आमाशय तथा ग्रहणी का व्रण, यकृद् दाल्युदर ( Cirrohsis of Liver ), आमाशय का कैन्सर ( Gastric Cancer ), पैत्तिक रक्तक्षय ( Spleenic anaemia ), बच्चों की प्लीहावृद्धि ( Spleenic megly of Children ), हीमोफीलिया ( Haemophilia ), परप्यूरा ( purpura ), स्कर्वी ( Scurvy ), तीव्र ज्वरयुक्त शरीर के रोग—जैसे दुष्टमसूरिका, तीव्र यकृत् क्षय ( Tellow Atrophy of the Liver ) सूक्ष्मधमनी जाल ( Aneurism ) का विदीर्ण होना, अपतन्त्रक ( Hysteria), नासा, गले, अन्नप्रणाली तथा फुफ्फुस का रक्त आमाशय में जाकर वमन होना।

ये सब उपर्युक्त रोग हैं जिनसे कि अधिकांश में वमन–( Haematomasis ) होता है और मलद्वार से भी रक्त का स्राव होता है तथा त्वचा द्वारा भी रक्त का स्राव होता है। उपर्युक्त सभी रोगों का यहां पर वर्णन कर सकना सीमा के बाहर है इसलिए नहीं हो सकता। किन्तु हीमोफीलिया ( Haemophilia ) और परप्यूरा ( purpura ) का संक्षिप्त वर्णन कर देना परमावश्यक प्रतीत हो रहा है अतः निम्न पंक्तियों में किया जा रहा है।

हीमोफीलिया ( Haemophilia ) यह एक कुलज तथा सहज स्वरूप का रोग है जो कि स्त्रियों के पुरुष सन्तान में उत्पन्न होता है और केवल पुरुषों में ही दिखाई देता है। स्त्रियों द्वारा पुरुषों में जाता है। पुत्र के पुत्र में न होगा। पुत्री के पुत्र में होगा।

सम्प्राप्ति—इस रोग में रक्त के लाल कण तथा श्वेतकण स्वाभाविक संख्या में होते हैं। प्लेटलेट्स ( platelets ) भी संख्या में स्वाभाविक होते हैं। परन्तु कभी २ इनकी संख्या अधिक भी हो सकती है। और इनके आकार में भी फर्क दिखाई देता है। मज्जा के जिस स्थान में इनकी उत्पत्ति होती है उसमें बड़े आकार के ( platelets ) दिखाई देते हैं। रक्त जमने का काल बढ़ता है और उसके साथ २ रक्तस्रवण काल भी बढ़ जाता है।

लक्षण—इस रोग का सबसे प्रधान लक्षण यह है कि—मामूली क्षत होने पर भी उससे अप्रतिबन्ध्य रक्त का स्राव होना। कभी चिकित्सा न करने पर स्राव से रोगी की मृत्यु हो सकती है। कभी रक्त का स्राव आप से आप बन्द भी हो जाता है। यह रोग बाल्यावस्था में दिखाई देता है परन्तु जन्म के समय नहीं होता। साधारणतया द्वितीय वर्ष से आठवें वर्ष तक इसका प्रादुर्भाव होता है। रक्त का स्राव त्वचा से तथा श्लेष्मल त्वचा से होता है। नासास्राव (नकसीर) एक बहुत साधारण सी बात होती है। इसके अतिरिक्त शरीर के भीतर विविध अङ्गों में विशेष करके जोड़ों में रक्तस्राव प्रायः होता है। घुटना तथा कोहिनी में रक्तस्राव साधारणतया अन्य जोड़ों की अपेक्षा अधिक होता है। जिससे ये जोड़ बड़ी तेजी से कूदते हैं और वेदना युक्त होते हैं।

साध्यासाध्यता—प्रायः ९० प्रतिशत रोगी १५–१६ वर्ष के पहिले ही रक्तस्राव से मर जाते हैं। युवावस्था प्राप्त होने के पश्चात् रोगी के बचने की सम्भावना बहुत कुछ हो सक्ती है। किन्तु रोग असाध्य है।

परप्यूरा ( Purpura )—इस रोग के चार भेद किये गये हैं—

१—इडिओपैथिक परप्यूरा ( Idiopathic Purpura )

२—सिम्पुल परप्यूरा ( Simple Purpura )

३—हेनाक्स परप्यूरा ( Henachs Purpura )

४—परप्यूरा र्‍युमेटिका ( Purpura Rheumética )

१—इडिओपैथिक परप्यूरा—

Idiopathic purpura ( Essntial Thromrocy to penia or purpurr Hemorrhagica )

तम् । स्वगुणैः=स्वकारणैर्गुणैस्तीक्ष्णादिभिः । गुणैरिति बहुत्वेन तीक्ष्णाम्ललवणकटूष्णघर्मादयो गृह्यन्ते । विदहति = दूषयति ॥ १ ॥

---

लक्षण—यह रोग प्रायः युवावस्था प्राप्त होने के पूर्व पैदा होता है। पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों में अधिक होता है। युवावस्था के पश्चात् रक्तस्राव की प्रवृत्ति धीरे २ कम होने लगती है। जरा सा आघात लगने पर रक्तस्राव तीव्रता से शुरू हो जाता है। त्वचा के भीतर रक्तस्राव होने से त्वचा में रक्त से भरे हुए फफोले निकल आते हैं। श्लेष्मलत्वचा से रक्तस्राव होता है। जैसे नासा से रक्तस्राव, मूत्र के द्वारा रक्तस्राव, रक्तवमन तथा रक्तनिष्ठीवन इत्यादि। मसूड़ों से प्रायः रक्तस्राव नहीं होता। जब रक्तस्राव का आवेग आता है तब शरीर का तापमान बढ़ता है। रोगी को अत्यन्त कमजोरी मालूम होती है और वमन भी होता है। इस प्रकार यह रोग महीनों में या वर्षों के बाद बार २ हुआ करता है।

यदि रोग सौम्यस्वरूप का हुआ तो प्रायः दो सप्ताह में अपने आप ठीक हो जाता है। और अधिक से अधिक दो महीने में ठीक हो जाता है। इससे मृत्यु प्रायः नहीं होती।

जब तीव्र स्वरूप का रोग होता है तब कभी २ चौबीस घंटे के अन्दर अत्यधिक रक्तस्राव होने से रोगी की मृत्यु हो जाती है। इस प्रकार का रोग बच्चों में अधिक होता है।

इस रोग में निम्न ५ विशेषतायें होती हैं :—

1—Phatlets[1] की कमी—रक्तस्राव के समय इनकी संख्या १५००० से हमेशा कम या कभी २ पूर्ण अनुपस्थित होती है। इनके आकार में फर्क हो जाता है और उसमें बहुत बड़े आकार के कण भी दिखाई देते हैं। रक्तस्राव बन्द हो जाने पर धीरे २ इनकी संख्या स्वाभाविक संख्या तक हो जाती है।

2—रक्तस्रवण काल आधे से १ घंटे तक बढ़ जाता है।

3—रक्त जमने का काल प्रायः स्वाभाविक रहता है या कुछ बढ़ जाता है।

4—जमा हुआ रक्त स्राव के स्थान में अच्छी तरह से नहीं चिपकता है और उसमें संकोच की शक्ति बहुत कम रहती है।

5—टूर्निकेट बांधने पर नीचे के स्थान में त्वचा के नीचे रक्त के छोटे २ दाग दिखाई देते हैं।

२—सिम्पुल परप्यूरा ( Simple Purpura )—इसमें त्वचा के ऊपर प्रायः शाखाओं की त्वचा के ऊपर और रोमकूप के चारों ओर छोटे २ रक्तस्राव होते हैं। यह आकार में गोल तथा घेरे में १ मिली मीटर से ३ इञ्च तक बड़े होते हैं। दबाव देने पर ये नष्ट नहीं होते तथा त्वचा की पृष्ठ से उभरे हुए भी नहीं होते। शाखाओं में दोनों ओर समान स्थान में इनका प्रादुर्भाव होता है। कुछ काल के पश्चात् ये आप से आप मिट जाते हैं। यह रोग प्रायः बाल्यावस्था में होता है। त्वचा से रक्तस्राव के अतिरिक्त अन्य लक्षण इस रोग में प्रायः नहीं होते। कभी २ अतीसार तथा रक्तक्षय होता है। इस रोग की अवधि साधारणतया ६ सप्ताह की है। परन्तु कभी २ एक दो सप्ताह में भी रोग स्वयं ठीक हो जाता है।

३—हेनाक्स परप्यूरा ( Henachs purpura )—इस प्रकार में त्वचा के रक्तस्राव के अतिरिक्त आन्त्र की दीवार में भी रक्तस्राव होता है। जिससे उदर की दीवार कड़ी हो जाती है। आन्त्र में शूल होता है तथा वमन होता है। और मलमार्ग से रक्तस्राव होता है।

४—परप्यूरा रयुमेटिका ( Purpura Rheumatica ) इस प्रकार में त्वचागत रक्तस्राव के अतिरिक्त जोड़ों में पीड़ा और सूजन उत्पन्न होती है। इनके साथ २ टांसिल (Tonsil) का शोथ, शीतपित्त तथा ज्वर इत्यादि लक्षण भी होते हैं। कुछ शास्त्रज्ञ इसको आमवात का ही एक प्रकार मानते हैं क्योंकि इसमें आमवात के ही समान Tonsil का शोथ तथा ज्वर इत्यादि लक्षण के अतिरिक्त हृदय में विकृति जैसे—हृदयावरणशोथ उत्पन्न करने की प्रवृत्ति होती है। इस प्रकार

---

१. ये कण रक्त के जमने में तथा रक्त का थक्का मजबूत करने में सहायता करते हैं।

यहां पर 'तीक्ष्ण' पद से 'मरिच आदि' पदार्थों का बोध करना चाहिये। 'उष्ण' पद से 'आग का तापना आदि' का तथा 'क्षार' पद से 'जवाखार आदि' का बोध करना चाहिये। और 'विदग्ध' पद का 'दूषित हुआ' यह अर्थ समझना चाहिये। 'स्वगुणैः' पद का 'अपने गुणों के द्वारा अर्थात् अपने ( पित्त के ) कारण स्वरूप तीक्ष्णादि गुणों के द्वारा' यह अर्थ समझना चाहिये। तथा 'गुणैः' इस पद में बहुवचन होने से गुण पद से 'तीक्ष्ण, खट्टा, निमकीन, चरपरे, गर्म, धूप आदि' का भी ग्रहण करना चाहिये। और 'विदहति' पद का 'दूषित करता है' यह अर्थ समझना चाहिये ॥ १ ॥

रक्तपित्तस्य सामान्यलक्षणमाह—

**ततः प्रवर्त्तते रक्तमूर्ध्वं चाधो द्विधाऽपि वा ॥ २ ॥**

रक्तपित्त के सामान्य लक्षण – उपर्युक्त पदार्थों के सेवन करने से दूषित पित्त से ऊपर ( मुख तथा नासिका आदि से ) या नीचे ( गुदा आदि के मार्ग से ) या दोनों ( ऊपर, नीचे ) मार्गों से रक्त निकलने लगता है। इसी को रक्तपित्त कहते हैं ॥ २ ॥

***अत्र रक्तमित्युपलक्षणम्। तेन संसृष्टं पित्तञ्च। अत एव 'रक्तञ्च पित्तञ्च रक्तपित्तमिति, द्वन्द्व' इति सुश्रुतः। 'रक्तञ्च तत्पित्तं चेति रक्तपित्तं, रागप्राप्तं पित्तं रक्तपित्तमित्युच्यते, रक्तपित्तं कर्मधारयश्चे'ति चरकः। उभयत्रापि न दोषः। कारणत्रयाद्रक्तस्यापि समाख्यानम्॥**

यहां पर 'रक्त निकलने लगता है' इसमें जो 'रक्त' पद का प्रयोग किया गया है वह उपलक्षण मात्र है अतः 'रक्त से मिला हुआ पित्त भी निकलने लगता है' यह और समझना चाहिये। अत एव 'रक्त और पित्त जिसमें निकले उसे 'रक्तपित्त' कहते हैं ऐसा अर्थ करके 'रक्तपित्त' पद में सुश्रुत महर्षि द्वन्द्व समास करते हैं। और 'रक्त ( रक्त वर्ण को प्राप्त हुआ ) जो पित्त अर्थात् जिसमें पित्त रक्त वर्ण का होकर निकले उसे 'रक्तपित्त' कहते हैं ऐसा अर्थ करके 'चरक' भगवान् 'रक्तपित्त' पद में कर्मधारय समास करते हैं। इन दोनों समासों के होने पर भी किसी के मत से रक्तपित्त के लक्षण में कोई दोष नहीं उपस्थित होता है। क्योंकि रक्तपित्त रोग में रक्त भी निकलता है तथा उसके साथ २ मिला हुआ पित्त भी निकलता है, अत एव द्वन्द्व समास होने पर रक्तपित्त का लक्षण घट जाता है, और रक्तके समान वर्ण को प्राप्त हुआ पित्त निकलता है अत एव कर्मधारय समास होने पर भी लक्षण घट ही जाता है। और तीनों कारणों से पित्त के साथ रक्त का कथन है अत एव दोनों समास होने पर लक्षण में दोष नहीं घटित होता है।

***कारणत्रयमाह—**

**संयोगाद् दूषणात्तत्तु सामान्याद् गन्धवर्णयोः।**
**रक्तस्य पित्तमाख्यातं रक्तपित्तं मनीषिभिः ॥ १ ॥ इति ॥ २ ॥**

तीनों कारणों को बताते हुये कहते हैं कि–१ रक्त तथा पित्त का संयोग होना। २ पित्त के द्वारा रक्त का दूषित होना। ३ रक्त के समान पित्त का गन्ध तथा वर्ण होना। इन तीन कारणों से बुद्धिमान् वैद्य लोगों ने इस रोग को रक्तपित्त कहा है ॥ १ ॥ इति ॥ २ ॥

---

प्रकार इस परप्यूरा ( purpura ) नामक रोग में—

'ऊर्ध्वं नासाऽक्षिकर्णास्यैर्मेढ्रयोनिगुदैरधः। कुपितं रोमकूपैश्च समस्तैस्तत् प्रवर्तते ॥'

प्रायः ये सभी लक्षण मिलते हैं। किन्तु फिर भी पाश्चात्य विज्ञान में रक्तपित्त कहने से purpura या किसी अन्य एक रोग का बोध नहीं हो सकता है। पर्याप्त रोग-निश्चिति के लिये पर्याप्त श्रम की आवश्यकता होती है, कि यह रक्त का स्राव किस रोग के कारण हो रहा है। उसी प्रकार उनकी चिकित्सायें भी भिन्न होती है। इसी लिये इस रक्तपित्त को विद्वान् लोग 'रक्तस्रावी रोग Heemorrhagia Diseases ) " इस नाम से पुकारते हैं।

रक्तपित्तप्रवृत्तिमार्गानाह—

**ऊर्ध्वं नासाऽक्षिकर्णास्यैर्मेढ्योनिगुदैरधः। कुपितं रोमकूपैश्च समस्तैस्तत्प्रवर्त्तते ॥ ३ ॥**

रक्तपित्त निकलने के मार्ग—कुपित हुआ पित्त-नासिका, नेत्र, कान तथा मुख द्वारा ऊर्ध्व मार्गों से, लिङ्ग, योनि तथा गुदा द्वारा निम्न मार्गों से और समस्त रोमकूपों से भी निकलता है॥

***मार्गानाह—ऊर्ध्वमिति। कुपितं = पित्तम् ॥ ३ ॥**

यहां पर 'मार्ग' इससे ऊर्ध्व, अधः तथा रोमकूपों से अभिप्राय है। 'कुपितम्' इससे कोप को प्राप्त हुआ पित्त ग्राह्य है॥ ३ ॥

रक्तपित्तस्य पूर्वरूपमाह—

**सदनं शीतकामित्वं कण्ठधूमायनं वमिः। लौहगन्धस्य निश्वासो भवत्यस्मिन्भविष्यति ॥४॥**

रक्तपित्त का पूर्वरूप—जब रक्तपित्त होने वाला होता है तो रोगी को ग्लानि, शीत की इच्छा, गले में धुयें की प्रतीति, वमन, लोह के समान गन्ध का निकलना तथा श्वास का बढ़ जाना ये लक्षण होते हैं॥ ४ ॥

कफजवातजरक्तपित्तयोर्विशिष्टरूपमाह—

**सान्द्रं सपाण्डु सस्नेहं पिच्छिलं च कफान्वितम्। श्यावारुणं सफेनं च तनु रूक्षञ्च वातिकम्॥**

कफज तथा वातज रक्तपित्त के विशिष्ट रूप—कफज रक्तपित्त का रक्त-गाढ़ा, पाण्डुवर्ण, स्निग्ध और चिपचिपा होता है। तथा वातज रक्तपित्त का काला, लाल, फेनयुक्त, पतला तथा रूक्ष होता है॥ ५ ॥

पित्तजरक्तपित्तस्य विशिष्टरूपमाह—

**रक्तपित्तं कषायाभं कृष्णं गोमूत्रसन्निभम्। मेचकागारधूमाभमञ्जनाभञ्च पैत्तिकम् ॥ ६ ॥**

***मेचकम् = चिक्कणं कृष्णवर्णम्। अञ्जनं = स्रोतोऽञ्जनं; तदाभम् ॥ ६ ॥**

पित्तज रक्तपित्त का स्वरूप—पित्तज रक्तपित्त का रक्त काढ़े के समान काला, गोमूत्र के समान, कोयले के धुयें की भांति चिकना कृष्णवर्ण तथा अञ्जन के समान रङ्गवाला होता है॥ ६ ॥

संसर्गविशेषेण मार्गभेदमाह—

**संसृष्टलिङ्गसंसर्गात्त्रिलिङ्गं सान्निपातिकम्। ऊर्ध्वगं कफसंसृष्टमधोगं मारुतानुगम् ॥**

**द्विमार्गं कफवाताभ्यामुभाभ्यां तत्प्रवर्त्तते ॥ ७ ॥**

संसर्गविशेष से मार्गों के भेद—कफ से संसृष्ट रक्तपित्त-ऊर्ध्व मार्ग से निकलता है तथा वात से संसर्ग रखने वाला रक्तपित्त-अधोमार्ग से बहता है और कफ तथा वायु दोनों दोषों के संसर्ग वाला रक्तपित्त ऊर्ध्व और अधः दोनों मार्गों से प्रवृत्त होता है। तीनों दोषों के संसर्ग से तीनों दोषों के लक्षणों से युक्त सान्निपातिक रक्तपित्त होता है। अर्थात् सान्निपातिक रक्तपित्त में तीनों दोषों के लक्षण देखे जाते हैं॥ ७ ॥

रक्तपित्तोपद्रवानाह—

**दौर्बल्यश्वासकासज्वरवमथुमदाः पाण्डुतादाहमूर्च्छा**
**भुक्ते घोरो विदाहस्त्वधृतिरपि सदा हृद्यतुल्या च पीडा।**
**तृष्णा कोष्ठस्य भेदः शिरसि च तपनं पूयनिष्ठीवनञ्च**
**द्वेषो भक्तेऽविपाको विकृतिरपि भवेद्रक्तपित्तोपसर्गाः ॥ ८ ॥**

रक्तपित्त के उपद्रवों को कहते हैं—दुर्बलता, श्वास, खांसी, ज्वर, वमन, मद, पाण्डुता, जलन, मूर्च्छा, भोजन करने के पश्चात् तीव्र दाह, धैर्यहीनता, हृदय में सदा विशेष प्रकार की पीड़ा, पिपासा, बार २ दस्त का लगना, शिर में सन्ताप, थूक का दुर्गन्ध युक्त होना, भोजनमें अरुचि, भोजन का परिपाक न होना तथा रक्तविकार ये सब रक्तपित्त के उन्नीस १९ उपद्रव होते हैं॥ ८ ॥

***विकृतिः = मांसप्रक्षालनाभताऽऽदि ॥ ८ ॥**

विकृति इससे 'मांस के धोवन के समान रक्त का वर्ण हो जाता है' इसका ग्रहण है॥ ८ ॥

रक्तपित्तस्य साध्यत्वादिकमाह—

**एकदोषानुगं साध्यं द्विदोषं याप्यमुच्यते । यत्त्रिदोषमसाध्यं स्यान्मन्दाग्नेरतिवेगवत् ॥९॥**

रक्तपित्त की साध्यासाध्यता—एक दोष से उत्पन्न रक्तपित्त-साध्य, दो दोषों से उत्पन्न हुआ याप्य तथा जो तीनों दोषों से उत्पन्न होता है, और जो मन्दाग्नि वाले रोगी को अत्यन्त वेगवान् होता है वह असाध्य होता है ॥ ९ ॥

**ऊर्ध्वं साध्यमधो याप्यमसाध्यं युगपद्गतम् । व्याधिभिः क्षीणदेहस्य वृद्धस्यानश्नतस्तु यत् ॥**

ऊर्ध्व अर्थात् मुख, नासिका, आंख तथा कान के मार्ग से निकलने वाला रक्तपित्त[1] साध्य, अधोमार्ग अर्थात् लिङ्ग, गुदा और योनिमार्ग से निकलने वाला रक्तपित्त[2] याप्य तथा ऊर्ध्व, अधः दोनों मार्गों से निकलने वाला रक्तपित्त असाध्य होता है। और जिन मनुष्यों का शरीर रोगों से दुर्बल हो गया है एवं जो वृद्ध तथा भोजन न करने वाले रोगी हैं, उनको जो रक्तपित होता है वह असाध्य होता है ॥ १० ॥

साध्यरक्तपित्तमाह—

**एकमार्गं बलवतो नातिवेगं नवोत्थितम् । रक्तपित्तं सुखे काले साध्यं स्यान्निरुपद्रवम् ॥११॥**

साध्य रक्तपित्त का लक्षण—एक ही मार्ग से निकलने वाला, बलवान् व्यक्ति को उत्पन्न हुआ, अत्यन्त वेग से रहित, तत्काल का पैदा हुआ, सुखकाल में उत्पन्न होने वाला तथा उपद्रवों से रहित रक्तपित्त साध्य होता है ॥ ११ ॥

***सुखे काले = हिमशिशिरयोः ॥ ११ ॥**

यहां पर 'सुखकाल' से 'हेमन्त तथा शिशिर का काल' समझना चाहिये ॥ ११ ॥

साध्यरक्तपित्तमाह—

**मांसप्रक्षालनाभं क्वथितमिव च यत्कर्दमाम्भोनिभं वा**
**मेदःपूयास्रकल्पं यकृदिव यदि वा पक्वजम्बूफलाभम् ।**
**यत्कृष्णं यच्च नीलं भृशमपि कुणपं यत्र चोक्ता विकारा-**
**स्तद्वर्ज्यं रक्तपित्तं सुरपतिधनुषा यच्च तुल्यं विभाति ॥ १२ ॥**

असाध्य रक्तपित्त के लक्षण—जिस रक्तपित्त के रक्त का स्वरूप मांस के धोवन के समान होता है या काथके समान रङ्ग वाला होता है या कीचड़ मिश्रित जल के समान होता है या मेद, पूय, रक्त के समान तथा यकृत् के टुकड़े के रङ्ग का होता है। अथवा जो रक्तपित्त पके हुये जामुन के रङ्ग के समान रङ्ग वाला होता है, जो काले रङ्ग का या अत्यन्त नीले वर्ण का होता है, और जिसमें शव के समान गन्ध आती है, जिस रक्तपित्त में उपर्युक्त कहे हुये विकार हैं और जो इन्द्रधनुष के समानवर्ण वाला प्रतीत होता है, वह वर्ज्य अर्थात् असाध्य होता है ॥ १२ ॥

---

१. हेतवः पूर्वरूपाणि रूपाण्यल्पानि यस्य वै । न च तुल्यगुणो दूष्यो न दोषः प्रकृतिर्भवेत् ।
न च कालगुणैस्तुल्यो न देशो दुरुपक्रमः । गतिरेका नवत्वं च रोगस्योपद्रवो न च ॥
दोषश्चैकः समुत्पत्तौ देहः सर्वौषधक्षमः । चतुष्पादोपपत्तिश्च सुखसाध्यस्य लक्षणम् ॥
निमित्तपूर्वरूपाणां रूपाणां मध्यमे बले । कालप्रकृतिदूष्याणां सामान्येऽन्यतमस्य च ॥
गर्भिणीबालवृद्धानां नात्युपद्रवपीडितम् । शस्त्रक्षाराग्निकृत्यानामनवं कृच्छ्रदेशजम् ॥
विद्यादेकपथं रोगं नातिपूर्णचतुष्पदम् । द्विपथं नातिकालं वा कृच्छ्रसाध्यं द्विदोषजम् ॥
एवं साध्यस्य व्याधेरुपयुक्तौ सुखसाध्यकृच्छ्रसाध्यौ भेदौ स्तः ।

२. असाध्यस्य द्वौ प्रकारौ तद्यथा-याप्यप्रकारः, प्रत्याख्येयप्रकारश्चेति । तयोर्लक्षणानि:-
शेषत्वादायुषो याप्यमसाध्यं पथ्यसेवया । लब्ध्वाऽल्पसुखमल्पेन हेतुनाऽऽशुप्रवर्तकम् ॥
गम्भीरं बहुधातुस्थं मर्मसन्धिसमाश्रितम् । नित्यानुशायिनं रोगं दीर्घकालमवस्थितम् ॥
विद्याद् द्विदोषजं तद्वत्प्रत्याख्येयं त्रिदोषजम् । क्रियापथमतिक्रान्तं सर्वमार्गानुसारिणम् ॥
औत्सुक्यारतिसम्मोहकरमिन्द्रियनाशनम् । दुर्बलस्य सुसंवृद्धं व्याधिं सारिष्टमेव च ॥

***उक्ता विकाराः = दौर्वल्यादयः। सुरपतिधनुषा तुल्यं = नानावर्णम् ॥ १२ ॥**

यहां पर उपर्युक्त विकार से मतलब उपर्युक्त दौर्वल्यादि विकारों से है तथा इन्द्र-धनुष के समान वर्ण से अभिप्राय अनेक प्रकार के मिश्रित रङ्ग से है ॥ १२ ॥

**येन चोपहतो रक्तं रक्तपित्तेन मानवः। पश्येद् दृश्यं वियच्चापि तदसाध्यमसंशयम् ॥ १३ ॥**

जो रक्तपित्त से आक्रान्त व्यक्ति दृश्य पदार्थों को तथा आकाशादि को भी लाल रङ्ग का देखता है वह निःसन्देह असाध्य है ॥ १३ ॥

***येन रक्तपित्तेनोपहतो मनुष्यो दृश्यं = घटपटादिकं रक्तं पश्यति स नश्यति। वियच्चापि = अदृश्यमपीत्यर्थः ॥ १३ ॥**

यहां दृश्य पदार्थ से मतलब है घट-पटादि जो वस्तुयें देखी जा सकती हैं उनको तथा आकाश ( वियत् ) शब्द से अभिप्राय है अदृश्य पदार्थों से अर्थात् जिन वस्तुओं को मनुष्य देख नहीं पाता उनको भी असाध्य रक्तपित्त रोग से पीडित व्यक्ति रक्तवर्ण का देखता है ॥ १३ ॥

रक्तपित्तारिष्टमाह—

**लोहितं छर्दयेद्यस्तु बहुशो लोहितेक्षणः। लोहितोद्गारदर्शी च म्रियते रक्तपैत्तिकः ॥ १४ ॥**

***लोहितोद्गारदर्शी = व्याधिमहिम्नोद्गारमपि लोहितं पश्यतीत्यर्थः ॥ १४ ॥**

रक्तपित्त के अरिष्ट—जो रक्तपित्त का रोगी बराबर रक्त का वमन करता है तथा जिसकी आंखें सदा लाल रहती हैं और जिसके डकारमें भी रक्त आ जाता है वह अवश्य मर जायगा ॥१४॥

रक्तपित्तस्य चिकित्सामाह—

**पित्तास्रं स्तम्भयेन्नादौ प्रवृत्तं बलिनो यतः। हृत्पाण्डुग्रहणीरोगप्लीहगुल्मज्वरादिकृत् ॥१५॥**

रक्तपित्त की चिकित्सा—बलवान् व्यक्ति को उत्पन्न हुये रक्तपित्त का शुरू में ही कदापि स्तम्भन नहीं करना चाहिये, क्योंकि ऐसा करने में हृदय के रोग, पाण्डुरोग, ग्रहणी, प्लीहा, गुल्म रोग तथा ज्वरादि व्याधियां उत्पन्न होती हैं ॥ १५ ॥

**शालिषष्टिकनीवारकोरदूषप्रसाधिकाः। श्यामाकाश्च प्रियङ्गुश्च भोजनं रक्तपित्तिनाम् ॥१६॥**

शालि धान्य, साठी का चावल, नीवार[1], कोदो, प्रसाधिका, साँवाँ और कङ्गुनी ( टाङ्गुन ), इनका भात रक्तपित्ती के भोजन के लिए हितकर है ॥ १६ ॥

**मसूरमुद्गचणकाः समकुष्ठाढकीफलाः। प्रशस्ताः सूपयूषार्थे कल्पिता रक्तपित्तिनाम् ॥ १७ ॥**

मसूर, मूंग, चने, मोठ और अरहर ये दाल तथा यूष के लिये रक्तपित्त रोगी को देना प्रशस्त माने गये हैं ॥ १७ ॥

**दाडिमामलकं विद्वानम्लार्थं चापि दापयेत्। पटोलनिम्बन्यग्रोधप्लक्षवेतसपल्लवाः ॥१८॥**

विद्वान् वैद्य अम्ल के लिये अनार तथा आवलों को दे। शाकसात्म्य-रोगियों को वैद्य निम्न शाकों में से जो उचित समझे देवे। परवल, निम्ब, वटके अङ्कुर, पाकड़ के अङ्कुर तथा वेत के कोमल पत्ते और चौलाई के शाक ये सब रक्तपित्त रोगी के लिए परम हितकर हैं ॥ १८ ॥

**शाकार्थं शाकसात्म्यानां तण्डुलीयादयो हिताः। पारावतान्कपोतांश्च लावान् रक्ताक्षवर्त्तकान् ॥**

**शशान्कपिञ्जलानेणान्हरिणान्कालपुच्छजान्। रक्तपित्तहरान्विद्याद्रसांस्तेषां प्रयोजयेत् ॥२०॥**

यदि वैद्य रक्तपित्त रोगी को मांस देना चाहे तो कबूतर, परेवा, लवा, चकोर, बत्तक, खरगोश, तीतर, एण[2], हिरण और कालपुच्छ हिरण के मांस का रस देवे। इनका मांस रक्तपित्त में परमोत्तम है ॥ १९-२० ॥

**ईषदम्लाननम्लांश्च घृतभृष्टान्ससैन्धवान्। कफानुगे यूपशाकान्दद्याद्वातानुगे रसम् ॥२१॥**

**पथ्यं सतीनयूषेण ससितैर्लाजसक्तुभिः ॥ २२ ॥**

कफज रक्तपित्त में—घी में भुना हुआ सेंधा नमक से युक्त कुछ अम्ल मिला हुआ या अम्ल-

---

१. नीवारः = 'तिन्नो'ति लोके प्रसिद्धो धान्यविशेषः।

२. एण एक विशिष्ट प्रकार का हिरण है।

रहित शाक तथा यूष देना चाहिये तथा वातज रक्तपित्त में मटर के यूष के साथ खीलों के सत्तू में मिश्री मिलाकर मांसरस देना उत्तम होता है ॥ २१-२२ ॥

धान्यकादिहिमादिकमाह—

**धान्याकधात्रीवासानां द्राक्षापर्पटयोर्हिमः। रक्तपित्तं ज्वरं दाहं तृष्णां शोषञ्च नाशयेत् ॥२३॥**

अब धान्यकादि हिमादि का वर्णन करते हैं:—धनियां, आंवला, अरूस, मुनक्का तथा पित्त-पापड़ा इन ओषधियों से बनाया हुआ हिम[1] रक्तपित्त, ज्वर, दाह, पिपासा और शोष को नष्ट कर देता है। इसका नाम धान्यकादि हिम है ॥ २३ ॥

**ह्रीवेरमुत्पलं धान्यं चन्दनं यष्टिकाऽमृता। उशीरञ्च त्रिवृच्चैषां क्वाथं समधुशर्करम् ॥ २४ ॥**
**पाययेत्तेन सद्यो हि रक्तपित्तं प्रणश्यति। रक्तपित्तं जयत्युग्रं तृष्णां दाहं ज्वरं तथा ॥ २५ ॥**
**पद्मोत्पलानां किञ्जल्कः पृश्निपर्णी प्रियङ्गुकाः। जले साध्या रसे तस्मिन्पेया स्याद्रक्तपित्तिनाम् ॥**

हाऊबेर, कमल, धनियां, चन्दन, मुलहठी, गुरुच, खश की जड़ और निसोथ इनका क्वाथ मधु, और शक्कर मिलाकर पीने से रक्तपित्त तत्काल नष्ट हो जाता है। कमल तथा उत्पल कमल की केसर उग्र रक्तपित्त, प्यास, दाह तथा ज्वर को नष्ट कर देता है। पिठवन और फूलप्रियङ्गु इनके क्वाथ में पकी हुई पेया मिलाकर रक्तपित्त वाले रोगी को पीने के लिये देना चाहिये ॥ २४-२६ ॥

**वासापत्रसमुद्भूतो रसः समधुशर्करः। क्वाथो वा हरते पीतो रक्तपित्तं सुदारुणम् ॥ २७ ॥**

अरूस के पत्तों के स्वरस[2] अथवा क्वाथ में शहद तथा मिश्री मिलाकर पिलाने से अत्यन्त दारुण भी रक्तपित्त नष्ट हो जाता है ॥ २७ ॥

**पिष्टानां वृषपत्राणां पुटपाकरसो हिमः। समधुर्हरते रक्तपित्तं कासज्वरक्षयान् ॥ २८ ॥**

पिसे हुये अरूस के पत्तों का पुटपाक द्वारा निकाला हुआ स्वरस मधु मिलाकर पीने से अथवा अरूस के पत्तों का हिम बनाकर मधु मिलाकर पीने से रक्तपित्त, कास, ज्वर तथा राजयक्ष्मा रोग दूर हो जाता है ॥ २८ ॥

**उत्पलं कुमुदं पद्मं कह्लारं लोहितोत्पलम्। मधुकञ्चेति पित्तास्रतृष्णाच्छर्दिहरो गणः ॥ २९ ॥**

उत्पल, कुमुद (कोइयाँ), कमल, लाल कुमुदिनी और लाल कमल तथा मुलहठी इन सब ओषधियों का समुदाय रक्तपित्त, पिपासा तथा वमन को हरने वाला है ॥ २९ ॥

**वासायां विद्यमानायामाशायां जीवितस्य च। रक्तपित्ती क्षयी कासी किमर्थमवसीदति ॥३०॥**

जब तक संसार में अडूसा विद्यमान है तब तक जीवन की आशा करने वाले रक्तपित्त, क्षय तथा खाँसी के रोगी व्यर्थ क्यों दुःख पाते हैं ॥ ३० ॥

**आटरूषकमृद्वीकापथ्याक्वाथः सशर्करः। क्षौद्राढ्यः सकलश्वासरक्तपित्तनिबर्हणः ॥ ३१ ॥**

अरूस, मुनक्का तथा हर्रा इनके क्वाथ में मिश्री तथा मधु मिलाकर पीने से सब प्रकार के श्वास तथा रक्तपित्त रोग दूर हो जाते हैं ॥ ३१ ॥

दूर्वाऽऽद्यघृतमाह—

**दूर्वा सोत्पलकिञ्जल्कमञ्जिष्ठा सलवालुका। शीता शीतमुशीरञ्च मुस्तं चन्दनपद्मकम् ॥३२॥**
**विपचेत्कार्षिकैरेतैराजं प्रस्थमितं घृतम्। तण्डुलानां जलं छागीक्षीरं दद्याच्चतुर्गुणम् ॥३३॥**
**तत्पानं वमतो रक्तं नावनं नासिकागते। कर्णाभ्यां यस्य गच्छेत्तु तस्य कर्णौ प्रपूरयेत् ॥३४॥**
**चक्षुः स्रवति रक्तञ्चेत्पूरयेत्तेन चक्षुषी। मेढ्रपायुप्रवृत्ते तु वस्तिकर्मसु योजयेत् ॥ ३५ ॥**
**रोमकूपप्रवृत्ते तु तदभ्यङ्गं प्रयोजयेत्। सर्वेषु रक्तपित्तेषु तस्माच्छ्रेष्ठमिदं घृतम् ॥ ३६ ॥**

दूर्वाऽऽद्य घृत—दूब, कमल की केसर, मजीठ, एलुआ, आंवला, कबाबचीनी या कपूर, खश,

---

१. द्रव्यादापोथितात्तोये प्रतप्ते निशि संस्थितात्।
कषायो योऽभिनिर्याति स हिमः समुदाहृतः ॥

२. यन्त्रप्रपीडनाद् द्रव्याद्रसः स्वरस उच्यते ॥

नागरमोथा, रक्तचन्दन और पद्मकाठ प्रत्येक औषधि एक २ तोला लेकर कल्क बनावे, इस कल्क को चौगुने चावलों के जल में और बकरी के दूध में ६४ तोले बकरी का घी विधिपूर्वक पकाना चाहिये। यदि रक्त का वमन हो तो इस घृत का पीना उत्तम है यदि नाक में से रक्त निकलता हो तो इस घृत का नस्य लेना हितकारी है। यदि कान में से रुधिर निकलता हो तो इस घृत को कान में डालना प्रशस्त है। यदि नेत्रों में से रुधिर गिरता हो तो इस घृत को नेत्रों में लगाना श्रेष्ठ है। यदि लिङ्ग या गुदा में से रक्त बहता हो तो इस घृत की पिचकारी ( वस्ति ) लगाना लाभकर है। यदि रोमकूपों में से रक्त निकलता हो तो इस घृतका अभ्यङ्ग अत्यन्त लाभप्रद है। यह दूर्वाद्य घृत सर्व प्रकार के रक्तपित्तों में उपयोगी होने के कारण श्रेष्ठ है ॥ ३२–३६ ॥

**मृद्वीकां चन्दनं लोध्रं प्रियङ्गुञ्च विचूर्णयेत्। चूर्णमेतत्पिबेत्क्षौद्रवासारससमन्वितम् ॥ ३७ ॥**
**नासिकामुखपायुभ्यो योनिमेढ्रादिवेगितम्। रक्तपित्तं स्रवद्धन्ति सिद्ध एष प्रयोगराट् ॥३८॥**
**यच्च शस्त्रक्षतेनैव रक्तं तिष्ठति वेगतः। तदप्येतेन चूर्णेन तिष्ठत्येवावचूर्णितम् ॥ ३९ ॥**

मुनक्का, सफेद चन्दन, पठानी लोध और फूलप्रियङ्गु इन सबों का चूर्ण करके शहद और अडूसे के साथ सेवन करने से नाक, मुख, गुदा, योनि तथा लिङ्गमेंसे वेगपूर्वक गिरते हुए रुधिर को तत्काल बन्द कर देता है। यदि शस्त्र लगने से घाव होकर रक्त बहता हो और यदि रुधिर बन्द न हो सके तो घाव के ऊपर इस चूर्ण को बुरकाने से तत्काल रक्त का बहना बन्द हो जाता है ॥३७–३९ ॥

**इक्षूणां मध्यकाण्डानि सकन्दं नीलमुत्पलम्। केशरं पुण्डरीकस्य मोचामधुकपद्मकैः ॥४०॥**
**वटप्ररोहशुङ्गाश्च द्राक्षा खर्जूरमेव च। एतानि समभागानि कषायं सम्प्रकल्पयेत् ॥ ४१ ॥**
**उषितं मधुसंयुक्तं पाययेच्छर्कराऽन्वितम्। सप्रमेहं रक्तपित्तं क्षिप्रमेतन्नियच्छति ॥ ४२ ॥**

गन्ने की गांठ, जड़ समेत नीलाकमल, कमल की केशर, केला, मुलहठी, पद्मकाष्ठ, वटके अङ्कुर अथवा कोमल पत्ते, मुनक्का और खजूर इन सबको समभाग लेकर हिम बनावे, इस हिम में मिश्री और शहद मिलाकर पिलाने से रक्तपित्त और प्रमेह तत्काल नष्ट हो जाते हैं ॥ ४०–४२ ॥

**द्राक्षया फलिनीभिर्वा प्रियालमधुकेन वा। श्वदंष्ट्रया शतावर्या रक्तजित्साधितं पयः ॥४३॥**

मुनक्के से अथवा फूलप्रियङ्गु से या चिरौंजी से तथा मुलहठी से या गोखरू से अथवा शतावर से पकाया हुआ दूध रक्तपित्त को नष्ट कर देता है ॥ ४३ ॥

**पक्कोदुम्बरकाश्मर्यः पथ्याखर्जूरगोस्तनाः। मधुना घ्नन्ति संलीढा रक्तपित्तं पृथक्पृथक् ॥**
***अत्र काश्मर्याः फलमेव ग्राह्यं फलसाहचर्यात् ॥ ४४ ॥**

पके हुये गूलर के फल, काश्मरी अथवा हर्रा या खजूर या मुनक्का इसको शहद में मिलाकर चाटने से रक्तपित्त नष्ट होता है। यहां काश्मरी से काश्मरी का फल ही ग्राह्य है ॥ ४४ ॥

**अतिनिःसृतरक्तो वा क्षौद्रयुक्तं पिबेदसृक्। यकृद्वा भक्षयेदाजं मांसं वा पित्तसंयुतम् ॥४५॥**

जिस मनुष्य के शरीर में से बहुत रक्त निकल चुका हो वह मनुष्य बकरे के रक्त में मधु मिला कर अथवा बकरे का कलेजा शहद के साथ खाय या पित्त सहित बकरे के मांस का सेवन करे ॥४५॥

**नासाप्रवृत्तरुधिरं घृतभृष्टं श्लक्ष्णपिष्टमामलकम्। सेतुरिव तोयवेगं रुणद्धि मूर्ध्नि प्रलेपेन ॥**

यदि नाक से रक्त गिरता हो तो आंवलों को बारीक पीसकर घी में भून कर माथे पर लेप कर देने से जिस प्रकार बांध से जल का वेग रुक जाता है उसी प्रकार इस लेप से रक्त का गिरना बन्द हो जाता है ॥ ४६ ॥

**घ्राणप्रवृत्ते जलमाशु पेयं सशार्करं नासिकया च यो वा।**
**द्राक्षारसं क्षीरघृतं पिबेद्वा सशर्करञ्चेक्षुरसं हिमं वा ॥ ४७ ॥**

अथवा ठण्डे जल में चीनी मिलाकर शरबत तैयार करके नाक द्वारा पीने से अथवा नाक से दूध पीने से या दूध के साथ मुनक्के का रस पीने से अथवा ईख के रस में शक्कर मिलाकर पीने से नासिका द्वारा गिरता हुआ रक्त बन्द हो जाता है ॥ ४७ ॥

नस्ये दाडिमपुष्पस्य रसो दूर्वाभवोऽपि वा।
आम्रास्थिजः पलाण्डोर्वा नासिकास्राविरक्तजित् ॥ ४८ ॥

अनार के फूल या मुनक्के के रस अथवा आम की गुठली का रस अथवा प्याज के रस का नास लेने से नाक में से गिरता हुआ रक्त बन्द हो जाता है ॥ ४८ ॥

खण्डकूष्माण्डावलेहमाह—

पुराणं पीनमानीय कूष्माण्डस्य फलं बृहत्। तद्बीजाधारबीजत्वक्छिराशून्यं समाचरेत् ॥
ततस्तस्य तुलां नीत्वा पचेज्जलतुलाद्वये। तस्मिन्नीरेऽर्द्धशिष्टे तु यत्नतः शीतलीकृते ॥५०॥
तानि कूष्माण्डखण्डानि पीडयेद् दृढवाससा। यत्नतस्तज्जलं नीत्वा पुनः पाकाय धारयेत् ॥
कूष्माण्डं शोषयेद्धर्मे ताम्रपात्रे ततः क्षिपेत्। क्षिप्त्वा तत्र घृतं प्रस्थं कूष्माण्डं तेन भर्जयेत् ॥
मधुवर्णं तदालोक्य तज्जलं तत्र निक्षिपेत्। सितायाश्च तुलां तत्र क्षिप्त्वा तल्लेहवत्पचेत् ॥
सुपक्वे पिप्पलीशुण्ठीजीराणां द्विपले पृथक्। पृथक्पलार्द्धं धान्याकं पत्रैलामरिचत्वचम् ॥
चूर्णमेषां क्षिपेत्तत्र घृतार्द्धं क्षौद्रमावपेत्। एतत्पलमितं खादेदथ वाऽग्निबलं यथा ॥ ५५ ॥
खण्डकूष्माण्डलेहोऽयं रक्तपित्तञ्च नाशयेत्। पित्तज्वरं तृषां दाहं प्रदरं कृशतां वमिम् ॥
कासं श्वासञ्च हृद्रोगं स्वरभेदं क्षतं क्षयम्। नाशयत्येव वृद्धिञ्च बृंहणो बलवर्द्धनः ॥ ५७ ॥

खण्डकूष्माण्डावलेह—उत्तम पुराने बड़े तथा मोटे पेठे को लेकर छीलकर बीज और बीजों के रहने के स्थान को निकाल कर फेंक दे, उसमें से १०० [1]पल गूदा लेकर ८०० तोला [2]जल में पकावे। जब पकते-पकते जल आधा बाकी रह जाय तब उतार कर यत्नपूर्वक ठण्डा करे फिर उसमें से पेठे के टुकड़े को निकाल कर उत्तम मोटे वस्त्र में खूब खींच कर बांधे और दबाकर जल निचोड़ देवे और निचुड़े हुये जल को फिर पकाने के लिये अलग रख देवे, फिर उन पेठे के टुकड़ों को धूप में सुखा कर तांबे के बरतन में डालकर ६४ तोले घी मिलाकर भूने जब भुनते-भुनते शहद के समान वर्ण हो जाय तब उसे पूर्वोक्त पेठे के निचुड़े हुये जल में डालकर और उसमें १०० पल उत्तम मिश्री भी डालकर अवलेह की तरह पकावे। जब अच्छी प्रकार से पक कर तैयार हो जाय तब उसमें पीपल, सोंठ, जीरा ८ तोला, धनियां, तेजपात, इलायची सफेद, कालीमिर्च और दालचीनी प्रत्येक २ तो० इन सबका चूर्ण करके मिला दे और ३२ तो० शहद भी मिला देवे तो यह खण्डकूष्माण्डावलेह तैयार होता है। मात्रा—१ पल की है। अथवा अग्निबल के अनुसार इसमें से सेवन करें तो यह अवलेह रक्तपित्त, पित्तज्वर, तृष्णा, दाह, प्रदर, दुर्बलता, वमन, खांसी, श्वास, हृदय रोग, स्वरभेद, क्षत, क्षय और अन्त्रवृद्धि को नष्ट करता है। यह पुष्टिकारक ( बृंहण ) और बल को बढ़ाने वाला होता है ॥ ४९-५७ ॥

बृहत्कूष्माण्डावलेहमाह—

पुराणं पीनमानीय कूष्माण्डस्य फलं दृढम्। तद्बीजाधारबीजत्वक्छिराशून्यं समाचरेत् ॥
ततोऽतिसूक्ष्मखण्डानि कृत्वा तस्य तुलां पचेत्। गोदुग्धस्य तुलामध्ये मन्देऽग्नौ वा पचेच्छनैः ॥
शर्करायास्तुलां सार्द्धां गोघृतं प्रस्थमात्रकम्। प्रस्थार्द्धं माक्षिकञ्चापि कुडवं नारिकेलतः ॥
प्रियालफलमज्जानां द्विपलं तिखुरीपलम्। क्षिपेदेकं च विपचेल्लेहवत्साधु साधयेत् ॥ ६० ॥
भिषक्सुपक्वमालोक्य ज्वलनादवतारयेद्। कोष्णे तत्र क्षिपेदेषां चूर्णं तानि वदाम्यहम् ॥
ऐकोऽक्षः शतपुष्पाया अथ क्षीरी यवानिका। गोक्षुरः क्षुरकः पथ्या कपिकच्छुफलानि च ॥
सप्तमी त्वक्च सर्वेषामक्षयुग्मं पृथक्पृथक्। धान्यकं पिप्पली मुस्तमश्वगन्धा शतावरी ॥६४॥
तालमूली नागबला बालकं पत्रकं शटी। जातीफलं लवङ्गञ्च सूक्ष्मैला बृहदेलिका ॥ ६५ ॥
शृङ्गाटकं पर्पटकं सर्वं पलमितं पृथक्। चन्दनं नागरं धात्रीफलञ्चापि कशेरुजम् ॥ ६६ ॥

---

१. एक पल चार तोले के बराबर होता है।

२. द्रवद्वैगुण्य परिभाषा से १६०० तो० जल लेना चाहिये।

**प्रत्येकं पञ्चकर्षाणि चत्वार्येतानि निक्षिपेत् । पलद्वयमुशीरस्य मसनस्योषणस्य च ॥ ६७ ॥**
**कूष्माण्डस्यावलेहोऽयं भक्षितः पलमात्रया । किं वा यथावह्निबलं भुक्त्वा रोगान्विनाशयेत् ॥**
**रक्तपित्तं शीतपित्तमम्लपित्तमरोचकम् । वह्निमान्द्यं सदाहञ्च तृष्णां प्रदरमेव च ॥ ६९ ॥**
**रक्तार्शोऽपि तथा छर्दिं पाण्डुरोगञ्च कामलाम् । उपदंशं विसर्पञ्च जीर्णञ्च विषमं ज्वरम् ॥७०॥**
**लेहोऽयं परमो वृष्यो बृंहणो बलवर्द्धनः । स्थापनीयः प्रयत्नेन भाजने मृन्मये नवे ॥ ७१ ॥**

बृहत्कूष्माण्डावलेह—पुराने कठिन उत्तम पके हुये कड़े पेठे को लेकर उसको छील कर बीजों और बीजों के रहने के स्थान को निकाल कर फेंक दे, फिर उसके छोटे २ टुकड़े करके उसमें से ४०० तोले लेकर ४०० तो० गाय के दूध में मन्द आंच से पकावे फिर उसमें उत्तम शक्कर १५० पल, गाय का घी ६४ तोले, शहद ३२ तोले, नारियल का गूदा १६ तो०, चिरौंजी की मींगी ८ तो०, तीखुर चार तो० डाल कर विधिपूर्वक अवलेह के समान पकावे, जब अच्छी प्रकार से पक कर तैयार हो जाय तो उसको अग्नि पर से उतार ले । जब कुछ कुछ गर्म ही रहे तभी नीचे लिखी ओषधियों को मिला दे, जो किये हैं, जैसे-सौंफ १ तो०, वंशलोचन, अजवाइन, गोखरू, तालमखाना, हर्रा, केवाच के बीज, दालचीनी प्रत्येक २ तो०, धनिया, पीपल, नागरमोथा, असगन्ध, शतावरी, स्याह मूसली, गंगेरन, सुगन्धवाला, तेजपात, कचूर, जायफल, लौंग, छोटी इलायची, बड़ी इलायची, सिंगाड़े, पित्तपापड़ा प्रत्येक ४ तो०, चन्दन सफेद, सोंठ, आंवला कसेरू प्रत्येक ५ तो०, खश, मखाने, कालीमिर्च प्रत्येक ८ तो० इन सब का चूर्ण करके मिलादे तो यह कूष्माण्डावलेह तैयार हो जाता है । इस अवलेह की ४ तोले की मात्रा अथवा अपनी अग्नि के बलानुसार सेवन करने से रक्तपित्त, शीतपित्त, अम्लपित्त, अरुचि, मन्दाग्नि, दाह, तृषा, प्रदर, रुधिर की बवासीर, वमन, पाण्डुरोग, कामला, उपदंश, विसर्प, जीर्णज्वर और विषमज्वर, नष्ट होता है । यह अवलेह मैथुनशक्ति को अत्यन्त बढ़ाने वाला, बृंहण तथा बलवर्द्धक है । इस अवलेह को मिट्टी के उत्तम नवीन बरतन में भर कर रखना चाहिये ॥ ५८-७१ ॥

खण्डकूष्माण्डकमाह—

**कूष्माण्डकस्य स्वरसं पलानां शतमात्रया । रसतुल्यं गवां क्षीरं धात्रीचूर्णं पलाष्टकम् ॥७२॥**
**मृद्वग्निना पचेत्तावद्यावद्भवति पिण्डवत् । धात्रीतुल्या सिता योज्या पलार्द्धं लेहयेदनु ॥**
**खण्डकूष्माण्डकं ह्येतद् भुक्तमभ्यासतो हरेत् । रक्तपित्तमम्लपित्तं दाहं तृष्णाञ्च कामलाम् ॥७४॥**

खण्डकूष्माण्डक—उत्तम पेठे का स्वरस ४०० तो०, गाय का दूध ४०० तो० और आंवलों का चूर्ण ३२ तो० इन सब को एकत्र मिला कर धीरे-धीरे मन्द आंच से तब तक पकावे जब तक पिंड न बंधे, जब पिंड बँध जाय तब इसमें ३२ तो० उत्तम चीनी मिलादे तो यह 'खण्डकूष्माण्डक' नामक अवलेह तैयार हो जाता है। इस अवलेह में से प्रतिदिन २ तो० प्रमाण सेवन करना चाहिये । इस अवलेह का सेवन करने से रक्तपित्त, अम्लपित्त, दाह, पिपासा और कामला रोग नष्ट हो जाता है ॥ ७२-७४ ॥

खण्डकाद्यलौहमाह—

**शतावरी छिन्नरुहा वृषो मुण्डतिका बला । तालमूली च गायत्री त्रिफलायास्त्वचस्तथा ॥७५॥**
**भार्गी पुष्करमूलञ्च पृथक्पञ्च पलानि च । जलद्रोणे विपक्तव्यमष्टभागावशेषितम् ॥ ७६ ॥**
**दिव्यौषधिहतस्यापि माक्षिकेण हतस्य वा । पलद्वादशकं देयं रुक्मलौहस्य चूर्णितम् ॥७७॥**
**खण्डतुल्यं घृतं देयं पलषोडशकं बुधैः । पचेत्ताम्रमये पात्रे गुडपाको मतो यथा ॥ ७८ ॥**
**प्रस्थार्धं मधुनो देयं शुभाश्मजतुकस्य च । शृङ्गी कृष्णा विडङ्गञ्च शुण्ठ्यजाजी पलं पलम् ॥**
**त्रिफला धान्यकं पत्रं कणा मरिचकेशरम् । चूर्णं दत्त्वा सुमथितं स्निग्धे भाण्डे निधापयेत् ॥**
**यथाकालं प्रयुञ्जीत बिडालपदमात्रकम् । गव्यक्षीरानुपानञ्च सेव्यो मांसरसः पयः ॥ ८१ ॥**
**गुरुवृष्यान्नपानानि स्निग्धमांसादि बृंहणम् । रक्तपित्तं क्षयं कासं पार्श्वशूलं विशेषतः ॥ ८२ ॥**

वातरक्तं प्रमेहञ्च शीतपित्तं वमिं क्लमम् । श्वयथुं पाण्डुरोगञ्च कुष्ठं प्लीहोदरं तथा ॥ ८३ ॥
आनाहं मूत्रसंस्रावमम्लपित्तं निहन्ति च । चक्षुष्यं बृंहणं वृष्यं मङ्गल्यं प्रीतिवर्द्धनम् ॥ ८४ ॥
आरोग्यं पुत्रदं श्रेष्ठं कामाग्निबलवर्द्धनम् । श्रीकरं लाघवञ्चैव खण्डकाद्यं प्रकीर्त्तितम् ॥ ८५ ॥
छागं पारावतं मांसं तित्तिरिः क्रकरः शशः । कुरङ्गः कृष्णसारश्च मांसमेषां प्रयोजयेत् ॥८६॥
नारिकेलपयःपानं सुनिषण्णकवास्तुकम् । शुष्कमूलकजीवाख्यं पटोलं बृहतीफलम् ॥ ८७ ॥
वार्ताकुं पक्वमाम्रञ्च खर्जूरं स्वादु दाडिमम् । ककारपूर्वकं यच्च मांसञ्चानूपसम्भवम् ॥ ८८ ॥
वर्जनीयं विशेषेण खण्डकाद्यं समश्नता । लोहान्तरवदत्रापि पुटनादिक्रियेष्यते ॥
न पुनर्माक्षिकेणैव शिलयैव हि मारणम् ॥ ८९ ॥

*भार्गी = बभनेटी । दिव्यौषधिः = मनःशिला । रुक्मलौहं = 'गजवेली' इति लोके । सुनिषण्णं = चतुष्पत्री शाकविशेषः । जीवन्ती = 'जीव' इति शाकविशेषः । ककारपूर्वकं = कटुक-कालशाक-कूष्माण्ड-कर्कटी-कर्कोटक-कलिङ्ग-कर्कन्धु-करमर्दक-करीर-कतक-कशेरु-काञ्जिकमित्यादि वर्जनीयम् ॥ ७५-८९ ॥

खण्डकाद्य लौह—शतावरी, गुडूची, अरूसा, गोरखमुण्डी, खिरेटी, मूसली, खैर, त्रिफला, भारंगी और पोहकरमूल ये ओषधियां प्रत्येक बीस-बीस तोले लेकर एक हजार चौबीस १०२४ तोले भर जल में पकावे, जब पकते २ आठवां भाग क्वाथ अवशिष्ट रह जाय तब मैनशिल अथवा स्वर्णमाक्षिक से मारा हुआ कान्तलौह ४८ तो०, शक्कर ६४ तो०, घृत ६४ तो०, फिर सबको मिला कर तांबे के बरतन में गुडपाक के समान इसको पकावे, शीतल होने पर ३२ तो० शहद मिला दे। वंशलोचन, शिलाजीत, काकड़ासिंगी, पीपल, वायविडंग, सोंठ, जीरा, त्रिफला, धनियां, तेजपात, कालाजीरा, मिर्च और नागकेशर प्रत्येक का चूर्ण चार २ तोले लेकर सबको मिला कर खूब हाथों से मथ कर चिकने पात्र में भरकर रख दे। इसको खण्डकाद्य लौह कहते हैं। समयानुसार इस ओषधि में से १ तोले की मात्रा लेकर गाय के दूध के साथ सेवन करना चाहिये। इस लौह पर मांस का रस, दूध, भारी और वृष्य अन्न-पान, स्निग्ध मांसादि पुष्टिकारक पदार्थ, ये सब सेवन करने चाहिये। इस लौह के सेवन करने से रक्तपित्त, क्षय, खांसी, पार्श्वशूल, वातरक्त, प्रमेह, शीतपित्त, वमन, ग्लानि, सूजन, पाण्डुरोग, कोढ़, प्लीहा, उदर रोग, अफारा, मूत्र का बहना और अम्लपित्त ये सब रोग नष्ट हो जाते हैं। यह खण्डकाद्य लौह नेत्रों को हितकारी, पुष्टिकारक, मैथुन शक्ति को बढ़ाने वाला, मंगल रूप, प्रीतिवर्द्धक, आरोग्यदायक, सन्तानोत्पत्ति-कारक, परमोत्तम कामाग्नि-बलवर्द्धक, लक्ष्मीजनक और शरीर में हल्कापन लाने वाला है। इस लौह पर बकरे का मांस, कबूतर का मांस, तीतर का मांस, केकड़े का मांस, खरगोश का मांस, कुरंग और कृष्णसारादि हिरणों का मांस खाना चाहिये। इस लौह को सेवन करने वाला मनुष्य सुरवारी का शाक, बथुवा, सूखी मूली, जीवन्ती का शाक, परवल, भटकोइया के फल, बैगन, पके आम, खजूर और मीठे अनार इन सबको त्याग दे। जिन पदार्थों के नामों में प्रथम 'क' अक्षर आवे ऐसे ककारादि नाम वाले समस्त पदार्थ ( कन्दुक, कड़वे परवल, कूष्माण्ड, ककड़ी, करेला, केला इत्यादि ) और अनूपदेश के जीवों का मांस भी विशेष करके त्याग दे। इस लौह में कान्त लौह को मैनशिल और स्वर्णमाक्षिक से ही केवल मारना ऐसा नहीं समझना चाहिये बल्कि अन्य लौह के समान इसमें भी पुटपाक आदि सम्पूर्ण क्रियायें करनी चाहियें ॥ ७५-८९ ॥

शतावरीपाकमाह—

शतावरीमूलकल्कं कल्कात्क्षीरं चतुर्गुणम् । क्षीरतुल्यं घृतं गव्यं सितया कल्कतुल्यया ॥९०॥
शृतशेषं पचेत्तत्तु पलार्द्धं लेहयेत्सदा । रक्तपित्तं ह्यम्लपित्तं क्षयं श्वासञ्च नाशयेत् ॥ ९१ ॥

इति नवमो रक्तपित्ताधिकारः समाप्तः ॥ ९ ॥

शतावरी पाक—शतावरी का कल्क ८ तो०, दूध ३२ तो०, गोघृत ३२ तो० और मिश्री ८ तो० लेकर सबको विधिपूर्वक मिला कर घृतपाक की विधि से पकावे, जब पकते २ घृतमात्र शेष रह जाय तब उतार ले। इसमें से प्रतिदिन २ तो० की मात्रा से सेवन करे तो रक्तपित्त, अम्लपित्त, क्षय और श्वास ये सब रोग नष्ट हो जाते हैं ॥ ९०-९१ ॥

इति 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे नवमो रक्तपित्ताधिकारः समाप्तः ॥ ९ ॥

---

# अथ दशमोऽम्लपित्तश्लेष्मपित्ताधिकारः ॥ १० ॥

तत्राम्लपित्तस्य विप्रकृष्टं निदानमाह—

**विरुद्धदुष्टाम्लविदाहिपित्तप्रकोपिपानान्नभुजो विदग्धम् ।**
**पित्तं स्वहेतूपचितं पुरा यत्तदम्लपित्तं प्रवदन्ति सन्तः ॥ १ ॥**

***दुष्टं=व्यापन्नमन्नम् । 'पित्तप्रकोपि' इत्युक्तेऽपि 'अम्लविदाहि' इति विशेषार्थम् । पित्तप्रकोपि पानं=तक्रसुराऽऽदि । अन्नं=माषादि, स्वहेतूपचितं तु पुरा यद्=वर्षास्वम्लविपाकैर्जलैरोषधिभिश्च तादृशीभिरुपचितं=सञ्चितम्, अम्लपित्तम् । तदम्लपित्तं वदन्ति= अम्लपित्ताख्यं रोगं वदन्ति ॥ १ ॥**

अम्लपित्त का विप्रकृष्ट निदान—विरुद्ध[1], दुष्ट ( बिगड़ा हुआ ), खट्टे, विदाही और पित्त को कुपित करने वाले तक्र, सुरा, उरद आदि अन्न-पानों का जो मनुष्य सेवन करता है उसके अम्ल पाक को प्राप्त हुआ पित्त प्रथम वर्षादि ऋतुओं में अम्लपाकी जलों से तथा ऐसी ओषधियों से सञ्चित हुआ पित्त जो कुपित होता है उसको विद्वान् वैद्य अम्लपित्त रोग कहते हैं ॥ १ ॥

अम्लपित्तरोगस्य लक्षणमाह—

**अविपाकः क्लमोत्क्लेशस्तिक्ताम्लोद्गारगौरवैः ।**
**हृत्कण्ठदाहारुचिभिरम्लपित्तं वदेद्भिषक् । अम्लपित्तं द्विधा प्रोक्तमधोगं च तथोर्ध्वगम् ॥**

अम्लपित्त के लक्षण—अन्न का न पचना, ग्लानि, वमन की सी इच्छा, कड़वी और खट्टी डकारों का आना और शरीर में भारीपन, हृदय और गले में दाह और अरुचि, इन लक्षणों के होने से वैद्यलोग अम्लपित्त रोग कहते हैं।

अम्लपित्त—ऊर्ध्वग ( ऊपर को गति करने वाला ) और अधोग ( नीचे की ओर गति करने वाला ) इस प्रकार दो तरह का होता है ॥ २ ॥

ऊर्ध्वगाम्लपित्तस्य लक्षणमाह—

**वान्तं हरित्पीतकनीलकृष्णमारक्तरक्ताभमतीव चाच्छम् ।**
**मत्स्योदकाभं त्वतिपिच्छिलाभं श्लेष्मानुजातं सहितं रसेन ॥ ३ ॥**

***आरक्तम्=ईषल्लोहितं रक्ताभं वा । अतीव चाच्छं=निर्मलम् । रसेन=लवणकटुतिक्तरूपेण ॥ ३ ॥**

ऊर्ध्वग अम्लपित्त के लक्षण-हरे, पीले, नीले, काले, कुछ लाल, लाल, अत्यन्त निर्मल, मछली के धोवन के समान अत्यन्त चिकने ( पिच्छिल ), कफ संयुक्त तथा खारे, तीक्ष्ण और कटवे रसवाले ऐसे पित्त वमन में गिरते हों तो ऊर्ध्वग अम्लपित्त समझना चाहिये ॥ ३ ॥

---

१. 'यच्चापि देशकालाग्निमात्रासात्म्यानिलादिभिः । संस्कारतो वीर्यतश्च कोष्ठावस्थाक्रमैरपि ॥ परिहारोपचाराभ्यां पाकात्संयोगतोऽपि वा । विरुद्धं तच्च न हितं हृत्सम्पद्विधिभिश्च यत् ॥ विरुद्धं देशतस्तावद्रूक्षतीक्ष्णादि धन्वनि' इत्यादि । ( च० सू० अ० २६ श्लो० ८३-८५ )

अधोगाम्लपित्तस्य लक्षणमाह—

तृड्दाहमूर्च्छाभ्रममोहकारि प्रयात्यधो वा विविधप्रकारम् ।
हृल्लासकोठानलसादहर्षस्वेदाङ्गपीतत्वकरं कदाचित् ॥ ४ ॥

*मूर्च्छा = सर्वदा ज्ञानशून्यता । मोहो = विपरीतं ज्ञानम् । अधो वेति-वा शब्द ऊर्ध्वंगापेक्षया । विविधप्रकारं–हरिद्रावर्णादियोगात् । कदाचिद्धृल्लासादिकरं च भवति ॥४॥

अधोग अम्लपित्त के लक्षण—प्यास, दाह, मूर्च्छा, भ्रम तथा मोह को करने वाला, हृल्लास, चकत्ते, मन्दाग्नि, रोमाञ्चों का होना, पसीना, अङ्गों में पीलापन इत्यादि विकारों का करने वाला तथा जो अम्लपित्त गुद मार्ग से बहता है उसको अधोग अम्लपित्त कहते हैं ॥ ४ ॥

अम्लपित्तस्यावस्थाविशेषमाह—

भुक्ते विदग्धेऽप्यथ वाऽप्यभुक्ते करोति तिक्ताम्लवमिं कदाचित् ।
उद्गारमेवंविधमेव कण्ठहृत्कुक्षिदाहं शिरसो रुजश्च ॥ ५ ॥
करचरणदाहमौष्ण्यं महतीमरुचिं ज्वरं च कफपित्तम् ।
जनयति कण्डूमण्डलपिडकाशतनिचितरोगचयम् ॥ ६ ॥

*भुक्ते विदग्धे तिक्ताम्लवमिं करोति । तथा–उद्गारम्, एवंविधमेव = तिक्ताम्लमेव करोति । अथ वा कदाचिद्भुक्तेऽपि तिक्ताम्लां वान्तिं करोति । तथा करचरणदाहादिकं जनयति । तथा कण्डूमण्डलपिडकाव्याप्तगात्रे रोगचयं करोति । अन्नाविपाकक्लमादिकं जनयति ॥ ५–६ ॥

अम्लपित्त की विशेष अवस्था—भोजन करने पर अन्न का विदग्ध पाक होता है अथवा कभी २ विना भोजन किये ही कड़वी और खट्टी वमन आती है तथा कड़वी और खट्टी डकारें आती हैं । कण्ठ, हृदय और कुक्षि में दाह होता है । शिर में पीड़ा, हाथ और पांव में जलन तथा सन्ताप होता है । भयङ्कर अरुचि को उत्पन्न करता है । कफ और पित्तजनित ज्वर होता है तथा खुजली, मण्डलाकार चकत्ते और फुंसियों से व्याप्त शरीर में अन्न का विदग्ध पाक तथा ग्लानि आदि रोग समूह को उत्पन्न करता है ॥ ५–६ ॥

अम्लपित्ते दोषसंसर्गमाह—

सानिलं सानिलकफं सकफं तच्च लक्षयेत् । दोषलिङ्गेन मतिमान् भिषङ्मोहकरं हि तत् ॥७॥

*ऊर्ध्वाधःप्रवृत्त्या छर्द्यतीसाराभ्यां तुल्यतया वैद्यभ्रान्तिकृत् ॥ ७ ॥

अम्लपित्त में दोषों के संसर्ग—बुद्धिमान् वैद्य दोषों के चिह्न से यह अम्लपित्त वातसम्बन्धी है अथवा वात और कफ इन दोनों के संसर्ग वाला है अथवा कफसम्बन्धी है जाने । क्योंकि यदि यह अम्लपित्त ऊर्ध्व गति से होता है तो वमन की भ्रान्ति होती है और अधोग होता है तो अतीसार प्रतीत होता है । ऐसे स्थान पर वैद्य को भ्रम उत्पन्न हो जाता है इसलिये खूब विचार कर निदान करना चाहिये ॥ ७ ॥

दोषभेदेन लक्षणभेदमाह—

कम्पप्रलापमूर्च्छाश्चिमिचिमिगात्रावसादशूलानि ।
तमसो दर्शनविभ्रममोहहर्षास्तथाऽनिलयुतेन ॥ ८ ॥
कफनिष्ठीवनगौरवजडताऽरुचिशीतसादवमिलेपाः ।
दहनबलहानिकण्डूनिद्राश्चिह्नं कफानुगे भवति ।
उभयमिदमेव चिह्नं मारुतकफसम्भवेऽम्लपित्ते स्यात् ॥ ९ ॥

*चिमिचिमि = 'झिनिझिनेति' लोके । हर्षो = रोमाञ्चः ॥ ८–९ ॥

दोषभेद से लक्षणभेद—वातजन्य अम्लपित्त में कम्प, प्रलाप, मूर्च्छा, सारे शरीर में झनझनाहट, ग्लानि, आंखों के सामने अन्धेरा छा जाना, विभ्रम, मोह, रोमाञ्चों का होना ये सब लक्षण होते हैं । कफजन्य अम्लपित्त में—कफ का थूकना, शरीर में भारीपन, जड़ता, अरुचि, शीत, ग्लानि,

वमन, मुख और छाती में कफ का लिपा सा रहना, अग्नि का नाश, खुजली और निद्रा का अधिक आना ये सब लक्षण होते हैं। वात और कफ दोनों दोषों से जो अम्लपित्त उत्पन्न हुआ होता है उसमें उपर्युक्त दोषों के मिश्रित लक्षण होते हैं॥ ८-९॥

अम्लपित्तस्य साध्यत्वादिकमाह—

**रोगोऽयमम्लपित्ताख्यो यत्नात्संसाध्यते नवः।**
**चिरोत्थितो भवेद्याप्यः कृच्छ्रसाध्यः स कस्य चित्॥ १०॥**

**कस्य चिद् = हिताहाराचारशीलस्य॥ १०॥**

अम्लपित्त की साध्यासाध्यता—यह अम्लपित्त रोग यदि थोड़े ही दिनों से उत्पन्न हुआ होता है तो औषधि करने से साध्य होता है। बहुत दिनों से उत्पन्न हुआ होता है तो याप्य जानना चाहिये। और किसी २ मनुष्य को (अयोग्य आहार-विहार करने वाले मनुष्य को) तो थोड़े ही दिनों का उत्पन्न हुआ भी अम्लपित्त कष्टसाध्य जानना चाहिये॥ १०॥

कफपित्तस्य लक्षणमाह—

**तिक्ताम्लकटुकोद्गारहृत्कुक्षिकण्ठदाहकृत्।**
**तमो मूर्च्छाऽरुचिश्छर्दिरालस्यं च शिरोरुजा। प्रसेको मुखमाधुर्यं श्लेष्मपित्तस्य लक्षणम्॥११॥**

कफपित्त के लक्षण—आंखों के सामने अन्धेरा, मूर्च्छा, अरुचि, वमन, आलस्य, शिर में पीड़ा, मुख से लार का गिरना, मुख में मधुरता का होना ये सब कफपित्त के लक्षण होते हैं॥ ११॥

अम्लपित्तस्य चिकित्सामाह—

**अम्लपित्ते तु वमनं पटोलारिष्टवासकैः। कारयेन्मदनैः क्षौद्रैः सैन्धवैश्च तथा भिषक्॥ १२॥**
**विरेचनं त्रिवृच्चूर्णं मधुधात्रीफलद्रवैः। ऊर्ध्वगं वमनैर्विद्वानधोगं रेचनैर्हरेत्॥ १३॥**

**अम्लपित्तमिति शेषः॥ १२-१३॥**

अम्लपित्त की चिकित्सा—अम्लपित्त रोग में प्रथम वैद्य परवल, नीम, मैनफल, शहद और सेंधानमक के क्वाथ से वमन करावे तथा निशोथ का चूर्ण, मधु और आंवलों के रस इनके द्वारा विरेचन करावे। ऊर्ध्वग अम्लपित्त को वमन कराकर और अधोग अम्लपित्त को विरेचन द्वारा दूर करना चाहिये॥ १२-१३॥

**यवगोधूमविकृतीस्तीक्ष्णसंस्कारवर्जिताः। यथास्वं लाजसक्तून्वा सितामधुयुतान्पिबेत्॥१४॥**

जौ या गेहूँ के बनाये हुये यूषादि पदार्थों को जिनका कि तीक्ष्ण मिरचादि वस्तुओं से संस्कार न किया हुआ हो पिलाना चाहिये अथवा भक्षण कराना चाहिये तथा खीलों के सत्तुओं में मिश्री और शहद मिलाकर दोषों के अनुसार पिलाना चाहिये॥ १४॥

**निस्तुषयववृषधात्रीक्वथितं सलिलं त्रिगन्धमधुयुक्तम्।**
**द्रुततरमपहरति वमिं सञ्जनितामम्लपित्तेन॥ १५॥**

भूसी रहित जौ, अडूसा और आंवला इनका क्वाथ बनाकर उसमें दालचीनी, तेजपात, इलायची, और शहद डाल कर पिलाने से अम्लपित्त से उत्पन्न हुआ वमन तत्काल नष्ट हो जाता है॥ १५॥

**छिन्नोद्भवानिम्बपटोलपत्रं क्षौद्रान्वितं पीतमनेकरूपम्।**
**सुदारुणं हन्ति तदम्लपित्तं यथाऽशनिस्तालतरुं प्रवृद्धम्॥ १६॥**

गुडूची, नीम के पत्ते और कड़वे परवल के पत्ते, इनको इकट्ठा पीसकर शहद मिलाकर पीने से जिस प्रकार वज्र से बड़े २ ताड़ के वृक्ष नष्ट हो जाते हैं उसी प्रकार अनेक प्रकार के महादारुण अम्लपित्त नष्ट हो जाते हैं॥ १६॥

**वासाऽमृतापर्पटकनिम्बभूनिम्बमार्कवैः। त्रिफलाकुलकैः क्वाथः सक्षौद्रश्चाम्लपित्तहा॥ १७॥**

अडूसा, गुर्च, पित्तपापड़ा, नीम की छाल, चिरायता, भंगरइया, हर्रे, बहेड़े, आंवले और कड़वे परवल इनका क्वाथ बनाकर शहद मिलाकर पीने से अम्लपित्त नष्ट हो जाता है॥ १७॥

**पाठापटोलयवचन्दनधान्यधात्रीवासावराङ्गदलनागकणाऽभयाभिः।**

शुण्ठीकणोग्रालवणोत्तमानि नस्येन तन्द्राविजयोल्वणानि ।
क्षुद्राऽमृतापौष्करनागराणि भार्गीशिवाभ्यां क्वथितानि पानात् ॥ ४५ ॥

*शिवा = हरीतकी ॥ ४५ ॥

इत्येकोनविंशो मूर्च्छाभ्रमनिद्रातन्द्रासंन्यासाधिकारः समाप्तः ॥ १९ ॥



सोंठ, पिप्पली, वच और सेन्धा नमक इन सबों को पीसकर नास देने से घोर तन्द्रा भी नष्ट हो जाती है। कटेरी, गुडूची, पोहकरमूल, सोंठ, भारङ्गी तथा हरड़ के क्वाथ को पीने से तन्द्रा दूर हो जाती है ॥ ४५ ॥

इति 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे एकोनविंशो मूर्च्छाभ्रमनिद्रातन्द्रासंन्यासाधिकारः समाप्तः ॥



# अथ विंशो मदात्ययाधिकारः ॥ २० ॥

तत्र मद्यस्य स्वभावमाह—

**मद्यं स्वभावतः प्राज्ञैर्यथैवान्नं तथा स्मृतम् । अयुक्तियुक्तं रोगाय युक्तियुक्तं रसायनम् ॥१॥**

अथ[1] मदात्ययाधिकार—विद्वानों ने मद्य को स्वभावतः अन्न ही के समान बतलाया है।

---

१. पाश्चात्त्य वैद्यक में मदात्यय को अलकोहोलिज्म ( Alcoholism ) कहते हैं। अलकोहल ( Alcohol ) कई प्रकार के होते हैं यथा—

१—मिथायल अलकोहल ( Methyl Alcohol )।
२—इथायल ,, ( Ethyl Alcohol )।
३—प्रोपायल ,, ( Propyl Alcohol )।
४—एमायल ,, ( Amyl Alcohol )।

साधारणतया अलकोहल शब्द से इथायल अलकोहल का अर्थ लिया जाता है। यही वह मद्य है जिसे लोग पीते हैं। अथवा यों कहना चाहिये कि पाये जाने वाले भिन्न २ मद्यों में इसी अलकोहल की भिन्न २ मात्रायें उपस्थित रहती हैं। शुद्ध अलकोहल में जिसको अबसल्यूट अलकोहल ( Absolute Alcohol ) कहा जाता है, इथायल अलकोहल ९९ प्रतिशत होता है। क्लोरोफार्म इत्यादि इसी से बनते हैं। पीने के लिये निम्नलिखित वस्तुयें अधिक काम में लाई जाती हैं। उनमें उपस्थित इथायल अलकोहल की मात्रा उनके सामने लिख दी गई है।

| | |
|---|---|
| ह्विस्की | ५१% से ५९% तक |
| रम, जिन अथवा अन्य तीव्र मद्य | ५१% से ५९% ,, |
| ब्राण्डी | ४३% से ५७% ,, |
| पोर्ट | २०% से ३०% ,, |
| शेरी तथा मेडीरिया | १०% से २२% ,, |
| क्लेरेट | १०% से १८% ,, |
| शेम्पेन | १०% से १३% ,, |
| एल तथा स्काउट | ४% से ६% ,, |
| बीयर | २% से ३% ,, |

जिन लोगों को मद्यपान करने का अभ्यास हो जाता है वे थोड़ी से आरम्भ करके, कुछ ही दिनों में बहुत अधिक मात्रा का प्रयोग करने लगते हैं जिससे पीने वाले व्यक्ति विपाक्त हो जाते हैं।

जिस मद्य का सेवन बिना युक्ति के किया जाता है वह रोगों को उत्पन्न करता है और विधिपूर्वक पिया हुआ मद्य परम रसायन है ॥ १ ॥

---

लक्षण-शीघ्र ही आरम्भ हो जाते हैं। रोगी की विचारशक्ति ठीक नहीं रहती। उसकी स्मरण-शक्ति जाती रहती है। वह क्रमहीन असम्बद्ध भाषण करता है। शरीर की पेशियों पर उसका अधिकार नहीं रहता। चलनेमें लड़खड़ाता है। कहीं पांव रखता है और कहीं पड़ता है। सिर चकराता है। मुख लाल हो जाता है। कभी २ पीला भी होता देखा गया है। नेत्र लाल हो जाते हैं। कुछ समयके पश्चात् वमन होने पर दशा सुधरने लगती है। वमन का होना शुभसूचक है। उसके पश्चात् निद्रा आ जाती है और सिर भारी रहता है। यदि दशा नहीं सुधरती तो रोगी का भाषण अधिक क्रमहीन हो जाता है। इसकी जिह्वा से शब्दों का ठीक २ उच्चारण नहीं होता। कुछ समय में उसकी चेतनाशक्ति का बिल्कुल नाश हो जाता है और मूर्च्छा उत्पन्न हो जाती है। नेत्रों के तारे विस्फारित हो जाते हैं। माथे और चर्म पर ठण्डा स्वेद आने लगता है। मुंह और श्वास से मद्य की गन्ध आती है। कभी २ मृत्यु के पूर्व शरीर में आक्षेप होते हैं। और श्वासावरोध से मृत्यु हो जाती है। अन्तिम अवस्था में रोगी का मल और मूत्र निकलने लगता है। कभी २ लक्षणों में कमी हो जाती है। और रोगी की अवस्था उन्नत होती है किन्तु फिर सहसा लक्षणों की पुनरावृत्ति होती है और रोगी की मृत्यु हो जाती है।

विष का निर्णय करना बहुत वार कठिन हो जाता है। मस्तिष्क में रक्तस्राव या सिर पर आघात के लगने से उत्पन्न मस्तिष्क-सन्ताप (Concussion Brein), अफीम—का विष, क्लोरल का विष, इक्षुमेह या मूत्रविष-सञ्चार ( Uraemia ) की मूर्च्छा आदि से अलकोहल के विष को पृथक् करना चाहिये। सिर पर आघात के चिह्न, रोगी की कक्ष, श्वास तथा मुख की गन्ध और वमन इत्यादि से निर्णय में बहुत सहायता मिलती है। अफीम में प्रायः ओष्ठ पीले और नेत्रों के तारे सङ्कुचित होते हैं। मद्य से मूर्च्छित होकर गिरने पर रोगी के सिर में चोट लग सकती है। अथवा मद्य मिलाकर रोगी अफीम खासकता है अतः पूर्ण विचार करके रोगी की चिकित्सा करनी चाहिये।

घातक मात्रा—शुद्ध अलकोहल का ५ औंस युवा मनुष्य के लिये और दो औंस बालक के लिये घातक कहा जाता है। ५ छटाक जिन (Gin) से युवा मनुष्य की मृत्यु और दूसरे मनुष्य को २½ सेर के पश्चात् आरोग्य होते देखा गया है। अभ्यास होने पर बहुत अधिक मात्रा सहन हो सकती है।

इस प्रकार अब तक पाश्चात्त्य विद्वानों के मतानुसार केवल मद्य तथा मद का वर्णन किया गया है। जिस प्रकार अलकोहल कई प्रकार का होता है और भिन्न २ मद्यों में उनकी भिन्न २ मात्रायें होती हैं। जिसके अनुसार वे मद्य तीव्र अथवा सौम्य होते हैं। उसी प्रकार अपने यहां भी सुरा, सीधु, माध्वीक, गौडिक तथा पैष्टिक, इत्यादि अनेक प्रकार के मद्यों का वर्णन मिलता है। इनमें भी कुछ मद्य तीक्ष्णं तथा कुछ सौम्य होते हैं।

पाश्चात्त्य वैद्यक में मद के अवस्थाओं का जैसा वर्णन किया गया है उसी प्रकार अपने यहां भी मद की अवस्थाओं को ४ प्रकारों में बांटा गया है। किन्तु अपने यहां जो मद की अवस्थाओं का विभाग किया गया है उसमें पर्याप्त विशिष्ट विशेषता है, वह यह कि मनुष्यों के सात्त्विक, राजस, तामस तथा अतितामस प्रकृतियों के अनुसार उसका विभाग किया गया है। और निम्न श्लोक से सुस्पष्ट कर दिया गया है कि:—

प्रधानाधममध्यानां रुक्माणां व्यक्तिदायकः। यथाऽग्निरेवं सत्त्वानां मद्यं प्रकृतिदायकम्।

जीर्णविष—वस्तुतः इसी को अपने यहां 'मदात्यय' कहा जाता है। बहुत दिनों तक मद्य के पीने से शरीर के अङ्गों में विकार उत्पन्न होजाता है जिससे कई भांति के रोग उत्पन्न होते हैं। रोगी की क्षुधा बिल्कुल जाती रहती है। आमाशय में पचाने की शक्ति नहीं रहती। यकृत् अपना कर्म छोड़ देता है। वृक्क भी विकृत हो जाता है जिससे सारे शरीर पर शोथ आजाता है। विचारशक्ति दुर्बल हो जाती है।

युक्तियुक्तस्य महिमानमाह—

**प्राणाः प्राणभृतामन्नं तदयुक्त्या निहन्त्यसून् । विषं प्राणहरं तच्च युक्तियुक्तं रसायनम् ॥२॥**

अन्न मनुष्यों का प्राण है किन्तु बिना युक्ति के सेवन किया गया अन्न प्राणों का नाश कर डालता है । विष प्राणनाशक है किन्तु युक्ति के साथ सेवित विष उत्कट रसायन है ॥ २ ॥

**विधिना मात्रया काले हितैरन्नैर्यथाबलम् । प्रहृष्टो यः पिबेन्मद्यं तस्य स्यादमृतं यथा ॥३॥**

जो मनुष्य प्रसन्नतापूर्वक, सविधि, उचित समय पर, मात्रानुसार, हितकर अन्नोंके साथ, बलाबल का विचार करके मद्यपान करते हैं उन्हें यह मद्य अमृत के समान हितकर होता है ॥ ३ ॥

*तत्र विधिर्यथा—

**कृतशारीरसंस्कारः शुचिरुत्तमगन्धवान् । उद्दामगन्धिभिः स्फीतैर्मृदुभिर्वसनैर्वृतः ॥ १ ॥**
**विचित्रविविधस्रग्वी रत्नाभरणभूषितः । सानन्दः सावधानश्च पिबेन्मद्यं शनैः शनैः ॥ २ ॥**

शरीर को अच्छी तरह स्वच्छ (मल-मूत्रादिरहित) करके सुगन्धित द्रव्यों को लगाकर, उत्तम गन्धयुक्त, कोमल तथा बारीक वस्त्रों को धारण करके, चित्रविचित्र, अनेक प्रकार के फूलों की मालाओं को पहिन कर और लाल रङ्ग के आभूषणों से आभूषित होकर आनन्दपूर्वक सावधानी से धीरे-धीरे थोड़ी-थोड़ी मदिरा पीनी चाहिये ॥ १-२ ॥

* देशो यथा—

**उपवनेषु-सुरभिसुरङ्गसुमनःसमूहमनोहरेषु मञ्जुगुञ्जन्मधुकरनिकरेषु कूजत्कलकण्ठेषु-सुरभिशिशिरमधुरसमीरेषु ।**

**मन्दिरेषु—सुधाशुभ्रेषु सुधूपधूपितेषु सूपधानेषु संस्तीर्णविहितशयनासनेषु ।**
**उपविष्टोऽथवा तिर्यग् भृशं हृष्टः सुरां पिबेत् । सौवर्णे राजतैः पात्रैः पिबेन्मणिमयैरपि ॥३॥**
**वस्त्राभरणमाल्यैश्च भूषिताभिर्यथर्त्तुकैः । दीयमानं मृगाक्षीभिः पिबेन्मद्यं मुदाऽन्वितः ॥४॥**

जहां सुन्दर वर्ण तथा सुगन्ध युक्त मन को हरनेवाले पुष्प समूह खिले हों, उन पर मधुर ध्वनि से भ्रमर गुञ्जार करते हों, जहां प्रिय स्वर से कोयल कूजती हो, शीतल, सुगन्धित मन्द वायु धीरे २ चलती हो ऐसे उपवन के भीतर चूने से पुते हुये, हवादार, उत्तम धूपों से धूपित मन्दिर में जहां पर उत्तम पलङ्ग बिछा हुआ हो, जिस पर उत्तम, नर्म बिस्तरे और तकिये लगे हों ऐसे आसन पर बैठ कर अथवा तिरछे लेटकर बहुत प्रसन्नता के साथ मद्य पीना चाहिये । रूप और यौवन से मतवाली परम रमणीक ऋतु के अनुसार वस्त्रों तथा आभूषणों से सुशोभित, सुगन्धित पुष्पों से सुसज्जित, मृग के समान नेत्रों वाली रमणियां सोने, चांदी अथवा रत्नों के प्याले में भर भर कर बारम्बार दें और पुरुष सानन्द उस मद्य को पीवे ॥ ३-४ ॥

***मात्रयेति । मात्रा तन्त्रान्तरे कथिता :—**

**शुद्धकायः पिबेन्मद्यं सोपदंशं पलद्वयम् । मध्याह्ने द्विगुणं तच्च सुस्निग्धं भक्षयेदनु ॥ ५ ॥**
**प्रदोषेऽष्टपलं तद्वन्मात्रा मद्यरसायने । अनेन विधिना सेव्यं मद्यं नित्यमतन्द्रितैः ॥ ६ ॥**

**शुद्धकायः = उत्सृष्टमलमूत्रः । पलद्वयं पारिशेष्यात्पूर्वाह्णे बोद्धव्यम् । अतन्द्रितैः = मात्रया सावधानैः ॥ ५-६ ॥**

मल मूत्रादि को त्याग कर प्रातःकाल नमकीन भुने चने इत्यादि के साथ आठ तोले मद्य पीवे ।

---

मद्य के चिरकालिक प्रयोग से सकम्प उन्माद ( Delerium Treneus ) नामक रोग उत्पन्न होजाता है । रोगी को यह मालूम होता है कि बहुत से कीट-पतङ्ग या चूहे अथवा अन्य जन्तु उसको काटने को आरहे हैं और उसके बिस्तरे पर रेंग रहे हैं । उसकी पेशियों में कम्पनायें होने लगती हैं । उसको निद्रा नहीं आती । आत्महत्या या परहत्या के लिये वह प्रयत्न करता रहता है । मदात्यय का यह पाश्चात्य मतानुसार वर्णन हुआ । अपने यहां 'शरीरदुःखं बलवत्प्रमोह' इत्यादि ६ श्लोकों में जो मदात्यय के लक्षण का वर्णन किया गया है प्रायः वह उपर्युक्त पाश्चात्य विवरण से मिलता-जुलता है ।

मध्याह्न काल में १६ तो० मद्य पीकर तत्पश्चात् अत्यन्त स्निग्ध भोजन करे। और सायंकाल में ३२ तो० मद्य पीना चाहिये। मद्य की यह मात्रा रसायन स्वरूप है। इसलिये सावधानी के साथ मात्रानुसार प्रतिदिन इसी विधि से मद्य का सेवन कराना चाहिये॥ ५-६॥

*अन्ये त्वाहुः—

**बुद्ध्यादयो गुणा यावदुल्लसन्ति निरत्ययाः। मात्रेयं विहिता मद्यपानेऽन्या रोगजन्मने॥७॥**

अन्य ग्रन्थकारों का मत है कि जितनी मात्रा में मद्य पीने से बुद्ध्यादि गुण नष्ट नहीं हो उतनी ही मात्रा में मद्य पीना चाहिये। इसके अतिरिक्त अन्य मात्रा में मद्य का सेवन रोगियों के लिये समझना चाहिये। हमेशा अधिक मात्रा में मद्यसेवन रोग उत्पन्न करता है॥ ७॥

***काल इति। यस्मिन्काले यादृशं मद्यमुचितं तस्मिंस्तादृशं पेयम्।**

**कस्मिन् ऋतौ कीदृङ् मद्यं पेयमित्याह—**

**ऋतुसम्बन्धो यथा—**

**ग्रीष्मे मद्यं हिमं स्वादु माध्वीकादि सुखप्रदम्।**
**शीते प्रशस्यते चोष्णं तीक्ष्णं गौडिकपैष्टिकम्॥ ८॥ इत्यादि।**

जिस ऋतु में जिस प्रकार के मद्य का सेवन करना उचित है वही मद्य पीना चाहिये। जैसे ग्रीष्मऋतु में शीतल तथा मधुर माध्वीक इत्यादि मद्य सुखप्रद है। शीतकाल में उष्ण तथा तीक्ष्ण गौडिक ( गुड से बनाये गये ) और पैष्टिक ( आटे से बनाये गये ) मद्य को पीना चाहिये॥ ८॥

***हितैरन्नैरिति।**

**मद्यानुकूलैर्विविधैः फलैर्वर्णमनोहरैः। सुगन्धैर्लवणैर्हृद्यैर्भृष्टैर्मांसैः पृथग्विधैः॥ ९॥**
**स्निग्धैरन्नैश्च भक्ष्यैश्च सह मद्यं पिबेन्नरः॥ १०॥**

**अन्नैः = सिद्धैरोदनपर्पटकादिभिः। भक्ष्यैः=लड्डुकफेणिकाऽऽदिभिः॥ १०॥ इति॥३॥**

मद्य पीने वाला मनुष्य मद्य के अनुकूल मनोहर अनेक प्रकार के फल, सुगन्धित तथा प्रिय नमकीन पदार्थ, भिन्न २ प्रकार के भुने हुये मांस, स्निग्ध भात, पापड़ इत्यादि तथा लड्डू और फेनी आदि के साथ मद्य को पीवे॥ ९-१०॥ इति॥ ३॥

**अभ्यङ्गोत्सादनस्नानवासोधूपानुलेपनैः। स्निग्धोष्णैस्तादृशैरन्नैर्वातप्रकृतिकः पिबेत्॥ ४॥**

वातप्रकृतिवाला मनुष्य स्निग्ध तथा उष्ण अभ्यङ्ग, अगर इत्यादि सुगन्धित द्रव्यों का लेपन, स्नान, वस्त्र, धूप और अनुलेपन इत्यादि करके स्निग्ध, उष्ण इत्यादि उसी प्रकार के अन्न के साथ मद्यपान करे॥ ४॥

**शीतोपचारैर्विविधैर्मधुरस्निग्धशीतलैः। फलैरन्नैः सह नरः पित्तप्रकृतिकः पिबेत्॥ ५॥**

पित्तप्रकृतिवाला विविध प्रकार के शीतल उपचारों को करके, मधुर, स्निग्ध तथा शीतल फलों और अन्नों के साथ मद्यपान करे॥ ५॥

**श्लैष्मिको जाङ्गलैर्मांसैर्मरिचैर्मदिरां पिबेत्। प्राक् पिबेच्छ्लैष्मिको मद्यं भुक्तस्योपरि पैत्तिकः॥**

कफप्रकृतिवाला मनुष्य जाङ्गल जन्तुओं के मांस तथा मिर्च के साथ मद्य पान करे। और कफप्रकृतिवाला मनुष्य भोजन करने के पहिले तथा पित्तप्रकृतिवाला भोजन करने के बाद मद्यपान करे॥ ६॥

**वातिकस्तु पिबेन्मध्ये समदोषो यथेच्छति। वातिकस्तु पिबेन्मद्यं प्रायो गौडिकपैष्टिकम्॥७॥**

वातप्रकृतिवाले को भोजन के मध्य में मद्य पीना चाहिये। और समदोषवाला मनुष्य जब चाहे तभी मद्यपान कर सकता है। वातप्रकृतिवाले को चाहिये कि वह प्रायः गौडिक ( गुडनिर्मित ) तथा पैष्टिक ( आटा द्वारा बनाया गया ) मद्य पीवे॥ ७॥

**कफपित्तात्मको यस्तु माध्वीकं माधवं पिबेत्।**
**विधिर्वसुमतामेष कथितश्चरकादिभिः। यथोपपत्तिकं वाऽपि पिबेन्मद्यं हि मात्रया॥ ८॥**

कफ तथा पित्तप्रकृतिवालों को मधुर द्रव्यों से बनाये गये जैसे 'माध्वीक' तथा 'माधव' नामक मद्यों का सेवन करे।

चरकादि मुनियों ने इन उपर्युक्त विधियों को केवल धनवानों के लिये कहा है। और निर्धन मनुष्य को तो जो ही मद्य मिल जाय मात्रानुसार पी लेना चाहिये ॥ ८ ॥

मद्यगुणानाह—

**रसवातादिमार्गाणां सत्त्वबुद्धीन्द्रियात्मनाम्। प्रधानस्यौजसश्चैव हृदयं स्थानमुच्यते ॥ ९ ॥**
**मद्यं हृदयमाविश्य स्वगुणैरोजसो गुणान्। दशभिर्दश सङ्क्षोभ्य चेतो नयति विक्रियाम् ॥१०॥**
**लघूष्णतीक्ष्णसूक्ष्माम्लव्यवाय्याशुकरं तथा। रूक्षं विकाशि विशदं मद्यं दशगुणं स्मृतम्॥११॥**
**गुरु शीतं मृदु स्निग्धं सान्द्रं स्वादु स्थिरं तथा। प्रसन्नं पिच्छिलं सूक्ष्ममोजो दशगुणं स्मृतम् ॥**
**गौरवं लाघवाच्छैत्यमौष्ण्यादम्लस्वभावतः। माधुर्यं मार्दवं तैक्ष्ण्यात्प्रसादश्चाशु भावनात् ॥**
**रौक्ष्यात्स्नेहं व्यवायित्वात् स्थिरत्वं सूक्ष्मतामपि।**
**विकासिभावात्पैच्छिल्यं वैशद्यात्सान्द्रतां तथा ॥ १४ ॥**
**सौक्ष्म्यान्मद्यं निहन्त्येवमोजसः स्वगुणैर्गुणान्। सत्त्वं तदाश्रयं चाशु सङ्क्षोभ्य कुरुते मदम् ॥**

रस और वातादिदोषों के मार्गों का, मन, ज्ञानेन्द्रियों, आत्मा तथा शरीर में सर्वप्रधान ओज का स्थान हृदय है। मद्य हृदय में प्रविष्ट होकर अपने दशगुणों से ओज के दशगुणों को संक्षुभित करके चित्त को विकृत कर देता है।

लघु, उष्ण, तीक्ष्ण, सूक्ष्म, अम्ल, व्यवायी, आशुकर, रूक्ष, विकासी और विशद, ये दश मद्य के गुण हैं।

ओज—गुरु, शीत, मृदु, स्निग्ध, सान्द्र, मधुर, स्थिर, प्रसन्न, पिच्छिल तथा सूक्ष्म इन दश गुणों वाला है।

मद्य अपनी लघुता से ओज के गौरव को, उष्णता से ओज की शीतलता को, अम्लस्वभाव से ओज के माधुर्य को, तैक्ष्ण्य से ओज की मृदुता को, आशुकारिता से ओज की प्रसन्नता को, रूक्षता से ओज की स्निग्धता को, व्यवायित्व से ओज की स्थिरता को, विकासी होनेके कारण ओज की सूक्ष्मता को, वैशद्य से ओज की पिच्छिलता को और सूक्ष्म होने के कारण ओज की सान्द्रता को नष्ट कर देता है। इस प्रकार मद्य अपने दश गुणों से ओज के दश गुणोंको क्षुभित करता है। मद्य मन और सत्त्वाश्रय हृदय को तत्काल क्षुभित करके मद (नशा) को उत्पन्न करता है ॥ ९-१५ ॥

**हृदि मद्यगुणाविष्टे हर्षस्तर्षो रतिः सुखम् ॥ १६ ॥**
**विकाराश्च यथासत्त्वं चित्रा राजसतामसाः। जायन्ते मोहनिद्रान्ता इत्येतन्मदलक्षणम् ॥१७॥**
**हर्षमोजो बलं पुष्टिमारोग्यं पौरुषं तथा। युक्त्या पीतं करोत्याशु मद्यं मदसुखप्रदम् ॥१८॥**
**रोचनं दीपनं हृद्यं स्वरवर्णप्रसादनम्। प्रीणनं बृंहणं बल्यं भयशोकश्रमापहम् ॥ १९ ॥**
**स्वापनं नष्टनिद्राणां मूकानां वाग्विशोधनम्। नाशनं चातिनिद्राणां विबन्धानां विबन्धनुत् ॥**
**वधबन्धपरिक्लेशदुःखानां चाप्यबोधनम्। अपि प्रत्ययसां मद्यमुत्सर्गान्मोदकारकम् ॥२१॥**
**बहुदुःखक्षतस्यास्य शोकैरुपहतस्य च। विश्रामो जीवलोकस्य मद्यं युक्त्या निषेवितम् ॥**

मद्य के गुण हृदय में प्रविष्ट होकर हर्ष, तृष्णा, रति, सुख और प्रकृति के अनुसार मोह से निद्रा पर्य्यन्त राजस तथा तामस विचित्र विकार उत्पन्न करते हैं। यही मद का लक्षण है।

युक्तिपूर्वक पिया गया मद्य तत्काल हर्ष, ओज, बल, पुष्टि, आरोग्य तथा पौरुष को उत्पन्न करता है। और मदसुख को देता है।

रुचि उत्पन्न करता है। अग्नि को प्रदीप्त करता है। हृद्य है। स्वर तथा वर्ण को उत्तम करता है। तृप्तिकारक, धातुओं को पुष्ट करने वाला, बल्य तथा भय, शोक और श्रम को दूर करनेवाला है। जिन मनुष्यों को निद्रा न आती हो उन्हें निद्रा आती है। गूंगों की वाणी को शुद्ध करता है। अति-निद्रा को नष्ट करने वाला, मलबन्ध को दूर करने वाला, वध, बन्धन, क्लेशादि दुःखों को भुलाने वाला

है। युक्तिपूर्वक पिया गया मद्य वृद्ध मनुष्यों में भी स्वभावतः आनन्द उत्पन्न करता है। अनेक दुःखों से पीडित भावयुक्त तथा विविध भांति के शोकों से व्याकुल प्राणियों को मद्य संसार में विश्रामस्वरूप है ॥ १६-२२ ॥

तत्र सात्त्विकस्य मदस्य लक्षणमाह—

**बुद्धिस्मृतिप्रीतिकरः सुखश्च पानान्ननिद्रारतिवर्द्धनश्च ।**
**सम्पाठगीतस्वरवर्द्धनश्च प्रोक्तोऽतिरम्यः प्रथमो मदो हि ॥ २३ ॥**

***मदस्त्रिलक्षणो भवति । एको मदोऽधिकसत्त्वगुणस्य पुंसो भवति । द्वितीयोऽधिकरजोगुणस्य । तृतीयोऽधिकतमोगुणस्य । अत एवोक्तं चरके—**

**प्रधानाधममध्यानां रुक्माणां व्यक्तिदायकः ।**
**यथाऽग्निरेवं सत्त्वानां मद्यं प्रकृतिदर्शकम् ॥ ११ ॥ इति ।**

*मद तीन प्रकार का होता है। प्रथम प्रकार का मद अधिक सत्त्वगुणवाले मनुष्यों को होता है।* दूसरे प्रकार का मद अधिक रजोगुणवाले मनुष्यों को होता है तथा तीसरे प्रकार का मद अधिक तमोगुणवाले मनुष्य को होता है जिस प्रकार तपाने से स्वर्ण की उत्तमता, मध्यमता तथा अधमता व्यक्त हो जाती है उसी प्रकार मद्य मनुष्यों के उत्तम, मध्यम तथा अधम प्रकृतियों को प्रकट कर देता है ॥ ११ ॥ इति ।

***तत्र सात्त्विकस्य मदस्य लक्षणमाह—बुद्धीति । प्रीतिः = परेण मैत्री । सुखः = सुखयतीति सुखः, सुखकर इत्यर्थः । 'पाने'त्यादि = पानादिष्वनुपङ्गवर्द्धनः । अतिरम्यः = मनोविकारित्वेऽपि न दुःखकरः । प्रथमगुणविकारित्वात् प्रथमः । एवं द्वितीयस्तृतीयश्च ॥**

प्रथम प्रकार का मद जो कि सत्त्वगुण का विकार है सात्त्विक मद कहलाता है और यह मद बुद्धि, स्मृति तथा प्रीति को उत्पन्न करने वाला तथा सुख देनेवाला है। पान, अन्न तथा निद्रा में रुचि को बढ़ाता है। पढ़ने तथा गाने में स्वर शुद्ध करता है। मन में विकृति उत्पन्न करने पर भी दुःखकर नहीं है किन्तु मनोरम ही है। यह प्रथम (सत्त्व) का विकार स्वरूप होता है इसलिये प्रथम कहा जाता है। इसी प्रकार जो दूसरे गुण का ( रजोगुण का ) विकार स्वरूप है वह दूसरा और जो तीसरे गुण का ( तमोगुण का ) विकार स्वरूप है वह तीसरा मद कहलाता है ॥ २३ ॥

राजसस्य मदस्य लक्षणमाह—

**अव्यक्तबुद्धिस्मृतिवाग्विचेष्टः सोन्मत्तलीलाऽऽकृतिरप्रशान्तः ।**
**आलस्यनिद्राऽभिहतो मुहुश्च मध्येन मत्तः पुरुषो मदेन ॥ २४ ॥**

***अव्यक्तेत्यत्र ईषदर्थे नञ् । विचेष्टः = विरुद्धचेष्टः । उन्मत्तस्य लीलाऽऽकृतिभ्यां सहितः ॥ २४ ॥**

राजस मद से मत्त हुए पुरुष की बुद्धि, स्मृति और वचन ठीक स्पष्ट नहीं होते। वह विरुद्ध चेष्टायें करता है। उन्मत्त के समान लीला करता है और उसकी आकृति भी उन्मत्त के समान रहती है। अशान्त रहता है। आलस्य तथा निद्रा से बारम्बार अभिभूत हुआ करता है ॥ २४ ॥

तामसस्य मदस्य लक्षणमाह—

**गच्छेदगम्यां न गुरुंश्च मन्येत्खादेदभक्ष्याणि च नष्टसञ्ज्ञः ।**
**ब्रूयाच्च गुह्यानि हृदि स्थितानि मदे तृतीये पुरुषोऽस्वतन्त्रः ॥ २५ ॥**
***मन्येदिति परस्मैपदमार्षत्वात् । अस्वतन्त्रः = मदपरवशः ॥ २५ ॥**

तीसरे प्रकार के मद में ( तामस मद में ) पुरुष मद के अधीन हो जाता है। अगम्या स्त्रियों में गमन करता है। गुरुजनों को कुछ नहीं मानता। अभक्ष्य पदार्थों को खाता है। उसकी सञ्ज्ञा नष्ट हो जाती है और हृदयस्थित गुप्त बातों को कहने लगता है ॥ २५ ॥

अतितामसस्य मदस्य लक्षणमाह—

**चतुर्थे तु मदे मूढो भग्नदार्विव निष्क्रियः । कार्याकार्यविभागज्ञो मृतादपि परो मृतः ॥२६॥**

*यद्यपि मदास्त्रय एव तथाऽपि सुश्रुतानुरोधादतितामसमदलक्षणमाह-मूढो=मोहयुक्तः॥

यद्यपि मद तीन ही प्रकार के होते हैं तथापि सुश्रुत के अनुरोध से 'अतितामस' चतुर्थ मद के लक्षण को कहते हैं। इस मद में मनुष्य मोहयुक्त ( अचैतन्य ) हो जाता है। टूटी हुई लकड़ी के समान निष्क्रिय हो जाता है। उस मनुष्य को कर्त्तव्याकर्त्तव्य का कुछ भी ज्ञान नहीं रहता। मनुष्य मृतक से भी अधिक मृतक हो जाता है ॥ २६ ॥

**को मदं तादृशं गच्छेदुन्मादमिव चापरम्। बहुदोषमिवामूढः कान्तारं स्ववशः कृती ॥२७॥**

***अमूढः=विचारबहुलः ॥ २७ ॥**

कौन विचारशील मनुष्य इस चौथे मद के समान उन्मादवत् मद को प्राप्त होगा? जिस प्रकार विचारबहुल, स्वतन्त्र तथा बुद्धिमान् पुरुष निर्जन वन में नहीं गमन करते उसी प्रकार इस चतुर्थ मद का कोई मनुष्य सेवन नहीं करता ॥ २७ ॥

केषां मदाधिक्यं केषां च मदाल्पत्वं भवतीत्याह—

**नातिमाद्यन्ति बलिनः कृताहारा महाशनाः। स्निग्धाः सत्त्ववयोयुक्ता मद्यनित्यास्तदन्वयाः॥**
**मेदःकफाधिका मन्दवातपित्ता दृढाग्नयः। विपर्ययेऽतिमाद्यन्ति विष्टब्धाः कुपिताश्च ये॥**
**मद्येन चाम्लरूक्षेण साजीर्णे बहुनाऽपि च ॥ २९ ॥**

बलवान्, भोजन किया हुआ, बहुत भोजन करने वाला, स्निग्ध, धैर्ययुक्त, युवा, नित्य मद्य पीने वाला, कुल-परम्परा से मद्यपान करने वाला, जिसके शरीर में मेद तथा कफ अधिक है या वात और पित्त की मन्दता है, और जो दृढ़ अग्निवाले हैं ऐसे मनुष्यों को मद बहुत नहीं चढ़ता और जो इस से विपरीत गुण वाले या मलबन्धवाले तथा क्रोधी हैं उन मनुष्यों को मद बहुत चढ़ता है। अम्ल तथा रूक्ष मद्य को पीने से, अजीर्ण में मद्य पीने से और अधिक मात्रा में मद्य पीने से भी मद अधिक चढ़ता है ॥ २८–२९ ॥

मदात्ययनिदानमाह—

**विषस्य ये गुणा दृष्टाः सन्निपातप्रकोपणाः। त एव मद्ये दृश्यन्ते विषे तु बलवत्तराः ॥३०॥**

त्रिदोष को प्रकुपित करने वाले जो गुण विष में दिखाई देते हैं वे ही गुण मद्य में भी दिखाई देते हैं। किन्तु विष के गुण मद्य की अपेक्षा अधिक बलवान् होते हैं ॥ ३० ॥

**तस्मादविधिपीतेन तथा मात्राऽधिकेन च। युक्तेन चाहितैरन्नैरकाले सेवितेन च ॥ ३१ ॥**
**मद्येन खलु जायन्ते मदात्ययमुखा गदाः ॥ ३२ ॥**

इसलिये विधिरहित अधिक मात्रा में पिया गया अहितान्नों के साथ पिया हुआ और असमय में पिया हुआ मद्य मदात्यय आदि रोगों को उत्पन्न करता है ॥ ३१–३२ ॥

विधिमन्तरेण सेवितमद्यमन्यविकारोत्पादकमित्याह—

**निर्भुक्तमेकान्तत एव मद्यं निषेव्यमाणं मनुजेन नित्यम्।**
**उत्पादयेत्कष्टतमान्विकारानुत्पादयेच्चापि शरीरभेदम् ॥ ३३ ॥**

***अविधिप्रयुक्तं मद्यं विकारान्तरानुत्पादयतीत्यत आह-निर्भुक्तेति। एकान्ततो= नैरन्तर्येण। विकारान्=मदात्ययादीन्। शरीरभेदं=नाशम् ॥ ३३ ॥**

बिना अन्न के तथा निरन्तर प्रतिदिन मद्य के पीने से महाकष्टकारक मदात्यय आदि विकार उत्पन्न हो जाते हैं और शरीर का नाश हो जाता है ॥ ३३ ॥

मदात्ययादीनां हेत्वन्तरमाह—

**क्रुद्धेन भीतेन पिपासितेन शोकाभितप्तेन बुभुक्षितेन।**
**व्यायामभाराध्वपरिक्षतेन वेगावरोधाभिहतेन चापि ॥ ३४ ॥**
**अत्यम्लरूक्षावततोदरेण साजीर्णभुक्तेन तथाऽबलेन।**
**उष्णाभितप्तेन च सेव्यमानं करोति मद्यं विविधान्विकारान् ॥ ३५ ॥**

क्रुद्ध, भयभीत, पिपासित, शोक से सन्तप्त, बुभुक्षित तथा व्यायाम, बोझ उठाने और अधिक मार्ग

चलने से थका हुआ, मलमूत्रादि के अवरोध से पीडित, अत्यन्त अम्ल और रूक्ष पदार्थों के खाने से जिसका पेट भर गया हो, अजीर्ण में भोजन करने वाला, निर्बल और उष्णता से सन्तप्त मनुष्य का सेवित मद्य अनेक प्रकार के विकारों को उत्पन्न करता है॥ ३४-३५॥

मद्योत्पन्नविकारान् विवृणोति—

**पानात्ययं परमदं पानाजीर्णमथापि च। पानविभ्रममत्युग्रं तेषां वक्ष्यामि लक्षणम्॥ ३६॥**

मद्यपान से परमद, पानाजीर्ण तथा अत्यन्त उग्र पानविभ्रम रोग उत्पन्न हो जाते हैं। अब उनके लक्षणों को कहता हूं॥ ३६॥

तत्र मदात्ययस्य सामान्यलक्षणमाह—

**शरीरदुःखं बलवत्प्रमोहो हृदयव्यथा। अरुचिः प्रततं तृष्णा ज्वरः शीतोष्णलक्षणः॥ ३७॥**
**शिरःपार्श्वास्थिसन्धीनां वेदना विद्यते यथा। जायतेऽतिबला जृम्भा स्फुरणं वेपनं श्रमः॥३८॥**
**उरोविबन्धः कासश्च हिक्का श्वासः प्रजागरः। शरीरकम्पः कर्णाक्षिमुखरोगस्त्रिकग्रहः॥३९॥**
**छर्दिविड्भेद उत्क्लेशो वातपित्तकफात्मकः। भ्रमः प्रलापो रूपाणामसतां चैव दर्शनम्॥४०॥**
**तृणभस्मलतापर्णपांशुभिश्चावपूरणम्। प्रधर्षणं विहङ्गैश्च भ्रान्तचेताः स मन्यते॥४१॥**
**व्याकुलानामशस्तानां स्वप्नानां दर्शनानि च। मदात्ययस्य रूपाणि सर्वाण्येतानि लक्षयेत्॥**

मदात्यय से पीडित मनुष्य के शरीर में अत्यन्त दुःख होता है। बलवान् मोह, हृदय में पीड़ा, अरुचि, निरन्तर तृष्णा, शीतल तथा उष्ण लक्षणों वाला ज्वर, सिर, पसली तथा हड्डियों के जोड़ों में फोड़े के समान पीड़ा, अत्यन्त प्रबल जृम्भा, अङ्गस्फुरण, कम्प, श्रम, उरोविबन्ध, कास, हिक्का, श्वास, नींद का न आना, कान, आंख तथा मुख के रोग, त्रिकस्थान में पीड़ा, वमन, पतले दस्तों का आना, वात, पित्त तथा कफात्मक हृल्लास, भ्रम, प्रलाप, बुरे रूपों का देखना ये सब लक्षण होते हैं। और वह मनुष्य अपने शरीर को तृण, भस्म, लता, पत्र तथा धूल से पूर्ण देखता है। उस भ्रान्तचित्त वाले को ऐसा प्रतीत होता है कि चारों ओर से चिड़ियां उड़ी चली आती हैं। व्याकुल और बुरे स्वप्नों को देखता है। ये सब मदात्यय के रूप हैं, इन्हें जानना चाहिये॥

वातजमदात्ययस्य निदानमाह—

**स्त्रीशोकभयभाराध्वकर्मभिर्योऽतिकर्षितः। रूक्षाल्पप्रमिताशी च यः पिबत्यतिमात्रया॥४३॥**
**रूक्षं परिणतं मद्यं निशि निद्रां निहत्य च। करोति तस्य तच्छीघ्रं वातप्रायं मदात्ययम्॥४४॥**

*तद् = मद्यम्॥ ४४॥

स्त्रीप्रसङ्ग, शोक, भय, भार तथा मार्ग चलने इत्यादि कर्मों से कृश मनुष्य और रूक्ष, अल्प तथा थोड़ी मात्रा में भोजन करनेवाले मनुष्य, रूक्ष मद्य को अधिक मात्रा में पीते हैं, वह मद्य परिपाक को प्राप्त होकर रात्रि में निद्रा को नष्ट करके तत्काल वातजन्य मदात्यय को उत्पन्न कर देता है॥४३-४४॥

वातजमदात्ययस्य लक्षणमाह—

**हिक्काश्वासशिरःकम्पपार्श्वशूलप्रजागरैः। विद्याद्बहुप्रलापस्य वातप्रायं मदात्ययम्॥ ४५॥**

हिक्का, श्वास, शिरःकम्प, पार्श्वशूल, अनिद्रा और बहुत प्रलाप से वातजन्य मदात्यय समझना चाहिये॥ ४५॥

पित्तजमदात्ययस्य निदानमाह—

**तीक्ष्णोष्णमद्यमम्लं च योऽतिमात्रं निषेवते। अम्लोष्णतीक्ष्णभोजी च क्रोधनोऽग्निनवातपरः।**
**तस्योपजायते तीव्रः पित्तप्रायो मदात्ययः॥ ४६॥**

यदि तीक्ष्ण, उष्ण तथा अम्ल पदार्थों को भोजन करने वाला, क्रोधी तथा अग्नि और धूप सेवी मनुष्य तीक्ष्ण, उष्ण तथा खट्टे मद्य को अधिक मात्रा में सेवन करता है तो उसको तीव्र पित्तजन्य मदात्यय रोग उत्पन्न हो जाता है॥ ४६॥

पित्तजमदात्ययस्य लक्षणमाह—

**तृष्णादाहज्वरस्वेदमोहातीसारविभ्रमैः। विद्याद्धरितवर्णस्य पित्तप्रायं मदात्ययम्॥ ४७॥**

तृष्णा, दाह, ज्वर, स्वेद, मोह, अतीसार, विभ्रम तथा शरीर के वर्ण का हरा होना इन सब लक्षणों से पित्तजन्य मदात्यय समझना चाहिये ॥ ४७ ॥

कफजमदात्ययस्य निदानमाह—

**मधुरस्निग्धगुर्वाशी यः पिबत्यतिमात्रया ॥ ४८ ॥**
**अव्यायामदिवास्वप्नशय्यासनसुखे रतः। मदात्ययं कफप्रायं स नरो लभते ध्रुवम् ॥४९॥**

व्यायाम न करने वाला, दिन में सोने वाला, हमेशा बिस्तरे पर बैठ कर आनन्द लेने वाला तथा मधुर, स्निग्ध और दुर्भोजन करने वाला मनुष्य जब अधिक मात्रा में मद्यपान करता है तो वह निश्चित कफजन्य मदात्यय को प्राप्त होता है ॥ ४८-४९ ॥

कफजमदात्ययस्य लक्षणमाह—

**छर्द्यरोचकहृल्लासतन्द्रास्तैमित्यगौरवैः। विद्याच्छीतपरीतस्य कफप्रायं मदात्ययम् ॥ ५० ॥**

वमन, अरुचि, हृल्लास, तन्द्रा, शरीर भीगे वस्त्रों से आच्छादित के समान प्रतीत होना और भारीपन तथा शीत लगने से कफजन्य मदात्यय को जानना चाहिये ॥ ५० ॥

सान्निपातिकमदात्ययस्य निदानं लक्षणं चाह—

**त्रिदोषो हेतुभिः सर्वैः सर्वैर्लिङ्गैर्मदात्ययः ॥ ५१ ॥**

उपर्युक्त सम्पूर्ण भेदों तथा सम्पूर्ण लक्षणोंसे युक्त मदात्ययको 'त्रिदोषज मदात्यय' कहते हैं ॥

परमदलक्षणमाह—

**श्लेष्मक्षयोऽङ्गगुरुता विरसास्यता च विण्मूत्रसक्तिरथ तन्द्रिररोचकश्च।**
**लिङ्गं परस्य तु मदस्य वदन्ति तज्ज्ञास्तृष्णा रुजा शिरसि सन्धिषु चापि भेदः ॥ ५२ ॥**
***तन्द्रिः = तन्द्रा ॥ ५२ ॥**

कफक्षय, अङ्गों में गुरुता, मुख की विरसता, मल और मूत्र का अवरोध, तन्द्रा, अरुचि, तृष्णा, सिर तथा संधियों में फोड़ने के समान पीड़ा ये सब विद्वानों द्वारा परमद के लक्षण कहे गये हैं ॥

पानाजीर्णलक्षणमाह—

**आध्मानमुग्रमथवोद्गिरणं विदाहः पाने त्वजीर्णमुपगच्छति लक्षणानि।**
**ज्ञेयानि तत्र भिषजा सुविनिश्चितानि पित्तप्रकोपजनितानि च कारणानि ॥ ५३ ॥**
***उद्गिरणं = वान्तिरुद्गारो वा। पीयत इति पानं = मद्यम् ॥ ५३ ॥**

मद्यजन्य अजीर्ण में उग्र आध्मान होता है अथवा वमन होता है या अधिक डकार आती है, दाह होता है और पित्तप्रकोपजन्य लक्षण होते हैं। वैद्य इन सब लक्षणों को देखकर 'पानाजीर्ण' जाने ॥ ५३ ॥

पानविभ्रमलक्षणमाह—

**हृद्गात्रतोदकफसंस्रवकण्ठधूममूर्च्छावमीमदशिरोरुजनप्रदेहाः।**
**द्वेषः सुराऽन्नविकृतेषु च तेषु तेषु तं पानविभ्रममुशन्त्यखिलेषु धीराः ॥ ५४ ॥**
***कण्ठधूमः = कण्ठाद् धूमनिर्गम इव। प्रदेहः = कफेन लिप्तास्यता। द्वेषः सुराऽन्नविकृतेषु च तेषु तेषु = सुराविकारेष्वन्नविकारेषु च द्वेषः। अखिलेषु = मद्यविकारेषु ॥ ५४ ॥**

हृदय तथा शरीर में सुई चुभाने के समान पीड़ा, कफस्राव, गले से धुवाँ निकल रहा है ऐसा भान होना, मूर्च्छा, वमन, मद, शिरःशूल, कफ से मुख का लिप्त रहना और सब प्रकार के मद्य तथा सब प्रकार के अन्नों पर द्वेष यदि ये सब लक्षण मिलते हों तो सम्पूर्ण मद्यविकारों में 'पानविभ्रम' को जानना चाहिये, ऐसा विद्वानों ने कहा है ॥ ५४ ॥

मदात्ययाद्यसाध्यलक्षणमाह—

**हीनोत्तरौष्ठमतिशीतममन्ददाहं तैलप्रभाऽऽस्यमपि पानहतं त्यजेच्च।**
**जिह्वौष्ठदन्तमसितन्त्वथ वाऽपि नीलम्पीते च यस्य नयने रुधिरप्रभे च।**
**हिक्का ज्वरो वमथुवेपथुपार्श्वशूलाः कासभ्रमावपि च पानहतं त्यजेत्तम् ॥५५॥**

अधिक मद्यपान के कारण जिसके ऊपर का ओष्ठ सिकुड़ गया हो, अत्यन्त शीतहो अथवा तीव्र दाहयुक्त हो और जिसके मुख की प्रभा तैलवर्ण की हो गई हो ऐसे मनुष्य की चिकित्सा न करनी चाहिये। और जिस मद्यपान से मूच्छित मनुष्य की जिह्वा, ओष्ठ तथा दांत कृष्णवर्ण अथवा नीले हो गये हों, नेत्र का वर्ण पीला अथवा लाल हो गया हो तथा जिसे हिक्का, ज्वर, वमन, कम्प, पार्श्व-शूल, खांसी तथा भ्रम ये सब उत्पन्न हो गये हों ऐसे रोगी की चिकित्सा वैद्य को नहीं करनी चाहिये ॥ ५५ ॥

मदात्ययादिविकारचिकित्सामाह—

**मद्योत्थानाञ्च रोगाणां मद्यमेव हि भेषजम्। यथा दहनदग्धानां दहनं स्वेदनं हितम् ॥५६॥**

जिस प्रकार अग्निदग्ध के लिये दाहन तथा स्वेदन क्रियायें हितकारिणी होती हैं उसी प्रकार मद्यजन्य रोगों के लिए मद्य ही औषधि है ॥ ५६ ॥

**मिथ्याऽतिहीनमद्येन यो व्याधिरुपजायते। समेनैव निपीतेन मद्येन स हि शाम्यति ॥५७॥**

मद्य के मिथ्यायोग, अतियोग तथा हीनयोग से जो व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं वे व्याधियाँ मद्य के समयोग से शान्त हो जाती हैं ॥ ५७ ॥

**बीजपूरकवृक्षाम्लकोलदाडिमसंयुतम्। यवानीहवुषाजाजीशृङ्गबेरावचूर्णितम् ॥ ५८ ॥**
**सस्नेहैः शक्तुभिर्युक्तसुपदंशैश्चिरोत्थितम्। दद्यात्सलवणं मद्यं वातपैत्तिकशान्तये ॥ ५९ ॥**

वात तथा पित्तजन्य मदात्यय को शान्त करने के लिये पुराने मद्य में नमक डालकर और बिजौरा नीबू, अम्लवेत, वेर, अनारदाने, अजवाइन, हाऊबेर, जीरा तथा सोंठ इन सबका चूर्ण डालकर स्नेहयुक्त सत्तुओं तथा मसालों के साथ रोगी को पिलाना चाहिये ॥ ५८–५९ ॥

**मद्यं सौवर्चलव्योषयुक्तं किञ्चिज्जलान्वितम्। जीर्णमद्याय दातव्यं वातपानात्ययापहम् ॥**

वातजन्य मदात्यय को नष्ट करने के लिये पहले के पिये हुए मदात्यय के जीर्ण हो जाने पर काला नमक, सोंठ, काली मिर्च तथा पिप्पली इनके चूर्ण और जलके साथ मद्य को पिलाना चाहिये।

**चव्यं सौवर्चलं हिङ्गु पूरकं विश्वदीपकम्। चूर्णं मद्येन पातव्यं पानात्ययरुजाऽपहम् ॥६१॥**

चव्य, काला नमक, भुनी हींग, बिजौरा नीबू, सोंठ तथा अजवाइन के चूर्ण को मद्य में मिला कर पिलाने से मदात्यय रोग नष्ट हो जाता है ॥ ६१ ॥

**लावतित्तिरदक्षाणां रसैश्च शिखिनामपि। पक्षिणां मृगमत्स्यानामानूपानां तथौदनैः ॥६२॥**
**स्निग्धोष्णलवणाम्लैश्च वेशवारैर्मुखप्रियैः। स्निग्धैर्गोधूमकैरन्नैर्वातप्रायं मदात्ययम् ॥६३॥**

लवा, तीतर, मुर्गे, मोर तथा अनूपदेशजन्य मृग, मछली तथा पक्षियों के मांसरस के साथ भात, स्निग्ध, उष्ण, नमकीन, खट्टे तथा मुखप्रिय अचार, मसाले इत्यादि के साथ स्निग्ध गेहूं से बनाये गये भोजनों के करने से वातजन्य मदात्यय नष्ट हो जाता है ॥ ६२–६३ ॥

**नारीणां यौवनोष्मार्गां निर्दयैरुपगूहनैः। श्रोण्यूरुकुचभारैश्च संरोध्योष्णसुखप्रदैः ॥ ६४ ॥**
**शयनाच्छादनैरुष्णैश्चान्तर्गेहैः सुखप्रदैः। मारुतैः प्रबलैः शीघ्रं प्रशाम्यति मदात्ययः ॥६५॥**

नवयौवन की उष्णता से युक्त युवतियों के निर्दयालिङ्गन से, नितम्ब, जंघा और कुच के भारतथा प्यार पूर्वक जोरसे दबाने से जो उष्णता उत्पन्न होती है तज्जन्य सुखसे, गर्म-शय्या, गर्म ओढने और सुखप्रद भवनों में भीतरवाले घरों में रहने से प्रबल वातजन्य मदात्यय शीघ्र शान्त हो जाता है ॥

**पित्तपानात्यये योज्याः सर्वतश्च क्रिया हिमाः। सितामाक्षिकसंयुक्तं मद्यमर्द्धोदकं पिबेत् ॥**

पित्तजन्य मदात्यय में सब प्रकारसे शीतल क्रियाका प्रयोग करना चाहिये। मद्य में आधे परिमाण जल मिलाकर मिश्री तथा शहद डालकर पीने से पित्तजन्य मदात्यय दूर हो जाता है ॥६६॥

**मद्यं खर्जूरमृद्वीकापरूषकरसैर्युतम्। सदाडिमरसं शीतं शक्तुभिश्चावचूर्णितम् ॥ ६७ ॥**
**सशर्करं वा माध्वीकं संयुक्तमथ वा परम्। दद्याद्बहूदकं काले पातुं पित्तमदात्यये ॥ ६८ ॥**

खजूर, मुनक्के, फालसे तथा अनार के रस के साथ मिश्री और सत्तू डालकर शीतल माध्वीक मद्य अथवा उपर्युक्त औषधियों से संयुक्त दूसरे प्रकार के मद्य में अधिक मात्रामें जल मिलाकर समय पर पिलाने से पित्तजन्य मदात्यय नष्ट हो जाता है ॥ ६७–६८ ॥

शशाङ्कपिञ्जलानेणांल्लावानसितपुच्छकान्। मधुराम्लान्प्रयुञ्जीत भोजने शालिषष्टिकान्॥
पटोलयवमिश्रं वा छागलं कल्पयेद्रसम्। सतीनमुद्गमिश्रं वा दाडिमामलकान्वितम् ॥७०॥

पित्तजन्य मदात्यय में खरगोश, चावल, एण, मृग, लवा तथा कालपुच्छ मृग के मांस को देना चाहिये। मीठे तथा खट्टे पदार्थ और साठी के चावल भोजन के लिये प्रशस्त हैं। यवमिश्रित परवल के यूष, मटरयुक्त मूंग के यूष अथवा अनार और आंवलों के रस के साथ बकरे के मांसरस का उपयोग करना चाहिये ॥ ६९-७० ॥

द्राक्षाऽऽमलकखर्जूरपरूषकरसेन च। कल्पयेत्तर्पणान्यूषान् रसांश्च विविधात्मकान् ॥७१॥

पित्तजन्य मदात्यय को शान्त करने के लिये मुनक्का, आंवला, खजूर तथा फालसे के रस से अनेक प्रकार के सन्तर्पण यूष तथा रसों की कल्पना करनी चाहिये ॥ ७१ ॥

शीतानि चान्नपानानि शीतशय्यासनानि च। शीतवातजलस्पर्शाः शीतान्युपवनानि च॥
क्षौमपद्मोत्पलानाञ्च मणीनां मौक्तिकस्य च। चन्दनोदकशीतानां स्पर्शाश्चन्द्रांशुशीतलाः॥

शीतल अन्न तथा पान, शीतल शय्या, शीतल आसन, शीतल वायु, शीतल जल का स्पर्श, शीतल उपवन और रेशमी वस्त्र, कमल, नीला कमल, मणि, मोती तथा चंदन मिश्रित शीतल जल का स्पर्श और शीतल चन्द्रमा की किरणों का सेवन पित्तजन्य मदात्यय को दूर कर देता है ॥७२-७३॥

रूक्षतर्पणसंयुक्तं यवानीव्योषसंयुतम्। यवगोधूमकञ्चान्नं रूक्षयूषेण भोजयेत् ॥ ७४ ॥
कुलत्थकानां शुष्काणां मूलकानां रसेन वा। प्रभूतकटुसंयुक्तं यवान्नं वा प्रदापयेत् ॥७५॥

कफजन्य मदात्यय में रूक्ष, तृप्तिकारक तथा सोंठ, मिर्च और पीपल के साथ जौ तथा गेहूं का भोजन रूक्ष यूषों के साथ खिलाना चाहिये। अथवा कुल्थी और सूखी मूली के रस के साथ अथवा बहुत कटु पदार्थों के साथ जौ का भोजन देना चाहिये ॥ ७४-७५ ॥

छागमांसरसं रूक्षमम्लं वा जाङ्गलं रसम्। व्योषयूषं मनागम्लं पिबेत् कफमदात्यये ॥७६॥

अथवा कफज मदात्यय में रूक्ष द्रव्यों के साथ बकरे का मांसरस अथवा अम्लयुक्त जाङ्गल जन्तु का रस अथवा कुछ अम्ल के साथ सोंठ, मिर्च और पिप्पली का यूष पिलाना चाहिये ॥ ७६ ॥

स्थाल्यामथ कपाले वा भृष्टं कृत्वा तु नीरसम्। कट्वम्ललवणं मांसं खादेत्कफमदात्यये॥

हण्डी अथवा मिट्टी की खपरी में मांस को सूखा भूनकर कड़वे, खट्टे तथा नमकीन पदार्थों को मिलाकर खाने से कफजन्य मदात्यय नष्ट हो जाता है ॥ ७७ ॥

वामकद्रव्ययुक्तेन मद्येनोल्लेखनं मतम्। मदात्यये कफोद्भूते लङ्घनञ्च यथाबलम् ॥७८॥

कफज मदात्यय में वामक द्रव्यों से संयुक्त मद्य को पिलाकर वमन कराकर कफ का लेखन करना चाहिये तथा यथाशक्ति लङ्घन करना चाहिये ॥ ७८ ॥

यदिदं कर्म्मनिर्दिष्टं वातपित्तकफान्प्रति। सर्वजे सर्वमेवेदं प्रयोक्तव्यं चिकित्सकैः ॥ ७९ ॥

त्रिदोषज मदात्यय में वातजन्य, पित्तजन्य तथा कफजन्य मदात्यय की जो अलग २ चिकित्सायें बतलाई गई हैं उन्हीं सब चिकित्साओं का प्रयोग इसमें करना चाहिये ॥ ७९ ॥

प्रसङ्गप्राप्तकोद्रवादिमदचिकित्सामाह—

सगुडः कूष्माण्डरसः शमयति मदमाशु कोद्रवजम्। धत्तूरजञ्च दुग्धं सशर्करं चाशु पानेन॥

पेठे का रस गुड मिलाकर पीने से कोदो नामक धान्यविशेष के भक्षण से उत्पन्न हुआ मद तत्काल शान्त हो जाता है। धतूरे का मद शर्करासंयुक्त दूध के पीने से शीघ्र नष्ट होता है ॥८०॥

सच्छर्दिमूर्च्छाऽतीसारं मदं पूगफलोद्भवम्। सद्यः प्रशमयेत्पीतमातृप्तेर्वारि शीतलम् ॥८१॥

सुपारी खाने से उत्पन्न हुये वमन, मूर्च्छा तथा अतीसार से युक्त मद को तृप्ति पर्यन्त पिया हुआ शीतल जल तत्काल शान्त कर देता है ॥ ८१ ॥

वन्यकरीषघ्राणाज्जलपानाल्लवणभक्षणादपि च।
शाम्यति पूगफलोद्भवमदः सद्यः सशर्कराकवलात् ॥ ८२ ॥

सुपारीजन्य मद जङ्गली कण्डों को सूंघने से, जलपान से तथा नमक खाने से दूर हो जाता है। यदि सशूल सुपारीजन्य मद हो तो शर्करायुक्त कवल के धारण करने से तत्काल शान्त होता है॥

**तत्क्षणान्मृदितं चूर्णं समाघ्रातं प्रणाशयेत्। ताम्बूलोत्थं मदं पुंसामेकमेव स्वभावतः॥८३॥**

चूने को मल कर सूंघने से पान का मद तत्काल स्वभावतः शान्त हो जाता है॥ ८३॥

**जातीफलमदं शीघ्रं हन्ति पथ्या निषेविता।**
**शीततोयावगाहश्च शर्करा दधियोजिता। विभीतमदशान्त्यर्थमियमेव मता पुनः॥ ८४॥**

जायफल का मद हरड़ को खाने से, शीतल जलावगाहन से अथवा शर्करा-मिश्रित दही को खाने से शान्त हो जाता है। बहेड़े का मद भी शर्करासंयुक्त दही को खाने से शान्त हो जाता हैं॥

**मद्यं पीत्वा यदि ना तत्क्षणमवलेढि शर्करां सघृताम्।**
**जातु न मदयति मद्यं मनागपि प्रथितवीर्यमपि॥ ८५॥**

**इति विंशो मदात्ययाधिकारः समाप्तः॥ २०॥**

यदि मनुष्य मद्य को पीकर तत्काल घी में मिलाकर चीनी को खा ले तो महाप्रबल मद्य भी किञ्चिन्मात्र नशा नहीं उत्पन्न कर सकता है॥ ८५॥

इति 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे विंशो मदात्ययाधिकारः समाप्तः॥ २०॥

# अथैकविंशो दाहाधिकारः॥ २१॥

तत्र प्रथमं पित्तजदाहमाह—

**पित्तज्वरसमः पित्ताद् दाहः स्यात्तस्य संक्रमः॥ १॥**

***तत्र दाहः सप्तविधस्तेष्वादौ पित्तजं दाहमाह-पित्तज्वरेति। दाहः = ऊष्मात्मको व्याधिः। पित्तज्वरसमानः = पित्तज्वरलक्षणयुक्तः, पित्तज्वरे त्वामाशयदुष्टाद् दाहो ज्वराधिक इति भेदः। तस्य = दाहस्य। पित्तज्वरोक्तः क्रमः = चिकित्सा॥ १॥**

सात प्रकार के दाहों में से सर्वप्रथम पित्तज दाह का वर्णन करते हैं। दाह ऊष्मात्मक व्याधि है। इसमें पित्तज्वर के समान लक्षण होते हैं अत एव पित्तज्वर के लिये जिस चिकित्सा का वर्णन किया गया है दाह की शान्ति के लिये उन्हीं चिकित्साओं को करना चाहिये। पित्तज्वर में आमाशय के दुष्ट होने से दाह तथा ज्वर दोनों होते हैं। और यह रोग तो केवल दाह स्वरूप है अतः पित्तज्वर और दाह में भेद है॥ १॥

रक्तजदाहमाह—

**कृत्स्नदेहानुगं रक्तमुद्रिक्तं दहति ध्रुवम्।**
**सन्धूप्यते चोष्यते च ताम्राभस्ताम्रलोचनः। लोहगन्धाङ्गवदनो वह्निनेवावकीर्यते॥ २॥**

***उद्रिक्तम् = अतिरिक्तम्। सद्। दहति = दाहाख्यं व्याधिं करोति। सन्धूप्यते = अग्निना दह्यत इव। उष्यते = समीपस्थेनेव वह्निना ताप्यते, 'चूष्यत' इति पाठान्तरे— आचूषणेनेव पीडामनुभवतीत्यर्थः। वह्निनेवावकीर्यते = शरीरोपरि वहिः प्रक्षिप्यत इव॥**

सम्पूर्ण शरीर में रहने वाला रक्त अत्यन्त वृद्ध तथा कुपित होकर दाह नामक व्याधि को उत्पन्न करता है। इस व्याधि से ग्रस्त मनुष्य को सारा संसार अग्नि से जलते हुये के समान प्रतीत होता है। अथवा पास में रखी हुई अग्नि से सारा शरीर तपता हुआ प्रतीत होता है। शरीर में चूसने के समान पीड़ा होती है। शरीर पर अग्नि डालने के समान कष्ट होता है। उस मनुष्य के शरीर तथा नेत्र का वर्ण लाल हो जाता है। शरीर तथा मुख में से तप्तलोहे पर जल डालने के समान गन्ध आने लगती है॥ २॥

रक्तपूर्णकोष्ठजदाहमाह;—

असृजा पूर्णकोष्ठस्य दाहोऽन्यः स्यात्सुदुस्तरः ॥ ३ ॥

*असृजा = शस्त्रादिक्षतान्निस्सृतरक्तेन ॥ ३ ॥

शस्त्र इत्यादि के क्षत से निकले हुये रक्त से जब मनुष्य का कोष्ठ भर जाता है तो उसको महा दुस्तर दाह उत्पन्न हो जाता है ॥ ३ ॥

मद्यजदाहमाह—

त्वचं प्राप्तः स पानोष्मा पित्तरक्ताभिमूर्च्छितः । दाहं प्रकुरुते घोरं पित्तवत्तत्र भेषजम् ॥४॥

*स पानोष्मा=मद्यपानजनित ऊष्मा । पित्तरक्ताभिमूर्च्छितः=पित्तरक्ताभ्यां वर्द्धितः ॥

मद्यपान से उत्पन्न हुई ऊष्मा पित्त तथा रुधिर में प्राप्त होकर बढ़ कर त्वचा से भयङ्कर दाह उत्पन्न कर देती है, इसमें पित्त के समान चिकित्सा करनी चाहिये ॥ ४ ॥

तृष्णानिरोधजदाहमाह—

तृष्णानिरोधादब्धातौ क्षीणे तेजः समुद्धतम् । स बाह्याभ्यन्तरं देहं प्रदहेन्मन्दचेतसः ।
संशुष्कगलताल्वोष्ठो जिह्वां निष्काश्य वेपते ॥ ५ ॥

*अब्धातौ = रसे । क्षीणे = क्षयं प्राप्ते । तेजः समुद्धतं = वृद्धम् । मन्दचेतसः = अल्पबुद्धेः, यतस्तेन तृषानिरोधः कृतः ॥ ५ ॥

जो मूर्ख मनुष्य प्यास को रोकता है उसके तृष्णानिरोध से शरीर की जलमय धातुओं के क्षीण हो जाने पर वृद्ध तेज शरीर के बाहर तथा भीतर दाह उत्पन्न कर देता है । और उसमें गला, तालु तथा ओष्ठ सूख जाते हैं और वह जीभ को निकाल कर हांफता है ॥ ५ ॥

धातुक्षयोत्थो यो दाहस्तत्र मूर्च्छातृषाऽन्वितः । क्षामस्वरः क्रियाहीनः स सीदेद् भृशपीडितः ॥

*सीदेत् = म्रियेत ॥ ६ ॥

धातुक्षयजन्य जो दाह होता है उससे मनुष्य मूर्च्छा तथा पिपासा से युक्त होता है । क्रियाहीन हो जाता है । स्वर बैठ जाता है और अन्त में वह मर जाता है ॥ ६ ॥

मर्माभिघातजदाहमाह

मर्माभिघातजोऽप्यस्ति सोऽसाध्यः सप्तमो मतः ॥ ७ ॥

*मर्माणि = शिरोहृदयवस्त्यादीनि ॥ ७ ॥

शिर, हृदय तथा वस्ति इत्यादि मर्मस्थानों की चोट से जो दाह उत्पन्न होता है वह असाध्य है । यह सातवां दाह है ॥ ७ ॥

दाहासाध्यतामाह—

सर्व एव च वर्ज्याः स्युः शीतगात्रस्य देहिनः ॥ ८ ॥

जिसके शरीर में भीतर दाह हो और ऊपर से सारा शरीर शीतल हो ऐसा दाहरोगी वर्जित है । अर्थात् इसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥ ८ ॥

दाहचिकित्सामाह—

शतधौतघृताभ्यक्तं लेपं वा यवशक्तुभिः । कोलामलकयुक्तैर्वा धान्याम्लैरपि बुद्धिमान् ॥९॥

*धान्याम्लं = काञ्जिकभेदः ॥ ९ ॥

बुद्धिमान् वैद्य को दाहरोगी के शरीर पर शतधौत घृत का अभ्यङ्ग कराना चाहिये । अथवा जौ के सत्तू और बेल तथा आंवले सहित धान्याम्ल नामक कांजी का लेप करे ॥ ९ ॥

छादयेत्तस्य सर्वाङ्गमारनालार्द्रवाससा । लामज्जकेन युक्तेन चन्दनेनानुलेपयेत् ।
चन्दनाम्बुकणास्यन्दितालवृन्तोपवीजनैः ॥ १० ॥

दाहपीडित मनुष्य के सारे शरीर को कांजी में भीगे वस्त्र से ढक देना चाहिये । अथवा लामज्जकयुक्त चन्दन का प्रलेप करना चाहिये । तथा चन्दनमिश्रित जलकणों से सिक्त ताड़ के पत्तों से हवा करें ॥ १० ॥

सुप्याद् दाहार्दितोऽम्भोजकदलीदलसंस्तरे । परिषेकावगाहेषु व्यजनानाञ्च सेवने ॥ ११ ॥

दाह से व्याकुल मनुष्य कमल तथा केले के पत्तों की शय्या पर सोवे। और जलार्द्र पङ्खों की वायु का सेवन करे ॥ ११ ॥

**शस्यते शिशिरं तोयं दाहतृष्णोपशान्तये। फलिनी लोध्रसेव्याम्बुहेमपत्रं कुटन्नटम्।**
**कालीयकरसोपेतं दाहे शस्तं प्रलेपनम् ॥ १२ ॥**

*फलिनी=प्रियङ्गु। सेव्यम्=उशीरम्। अम्बु=बालकम्। हेमपत्रं=नागकेशरपत्रम्। कुटन्नटं=वितुन्नकं 'गुडतजी' इति लोके, क्वचित् 'चम्पावती' इति नाम कालीयकं='कलम्बक' इति लोके ॥ १२ ॥

दाह तथा तृष्णा की शान्ति के लिये शीतल जल का उपयोग करना चाहिये। फूल प्रियङ्गु, लोध, खस, सुगन्धवाला, नागकेशर के पत्ते, केवटी मोथा तथा पीत चन्दन के स्वरस का प्रलेप करना दाह में हितकर है ॥ १२ ॥

**ह्रीवेरपद्मकोशीरचन्दनाम्बुजवारिणा। सम्पूर्णामवगाहेत द्रोणीं दाहार्दितो नरः ॥ १३ ॥**

ह्राऊबेर, पद्मकाष्ठ, खस, श्वेत चन्दन तथा कमल इन सबों से सुगन्धित किया हुआ जल टब में भर कर उसमें अवगाहन करने के लिये दाहार्दित मनुष्य को बैठाना चाहिये ॥ १३ ॥

**वाप्यः कमलहासिन्यो जलयन्त्रगृहाः शुभाः। नार्यश्चन्दनदिग्धाङ्ग्यो दाहदैन्यहरा मताः ॥**

सुन्दर तथा मनोहर खिले हुये कमलों से युक्त बावली, फौव्वारे युक्त भवन तथा सर्वाङ्गचन्दनलिप्ता स्त्री दाहसम्बन्धी दुःख को दूर कर देती है ॥ १४ ॥

**पाययेत्कमलस्याम्भः शर्कराऽम्भः पयोऽपि च। क्षीरमिक्षुरसञ्चापि कारयेत्पित्तजिद्विधिम् ॥**

दाहयुक्त मनुष्य को कमल का जल, चीनी का शर्बत, शर्करा मिश्रित दुग्ध अथवा केवल दुग्ध और ईख के रस को पिलाना चाहिये। तथा पित्तशामक सब उपचार करने चाहिये ॥ १५ ॥

चन्दनादिक्वाथमाह—

**पटीरपर्पटोशीरनीरनीरदनीरजैः। मृणालमिसिधान्याकपद्मकामलकैः कृतः ॥१६॥**
**अर्द्धशिष्टः सिताशीतः पीतः क्षौद्रसमन्वितः। क्वाथो व्यपोहयेद् दाहं नृणाञ्च परमोल्वणम् ॥**

*पटीरं=चन्दनम् ॥ १६-१७ ॥

सफेद चन्दन, पित्तपापड़ा, खस, सुगन्धवाला, नागरमोथा, कमलगट्टा, कमल की नाल, सौंफ, धनियां, पद्मकाष्ठ तथा आंवले इन सबोंका अर्द्धावशिष्ट क्वाथ बनाकर शीतल होने पर मिश्री और शहद मिलाकर पीने से मनुष्यों का परमोल्वण दाह शान्त होजाता है ॥ १६-१७ ॥

काञ्जिकतैलमाह—

**तिलतैलं भवेत्प्रस्थं तत्षोडशगुणे शनैः। काञ्जिके विपचेत्तत्स्याद्दाहज्वरहरं परम् ॥१८॥**
**इत्येकविंशो दाहाधिकारः समाप्तः ॥ २१ ॥**



तिल का तेल प्रस्थ ( ६४ तोले ) भर लेकर १६ गुने काञ्जी में धीरे-धीरे पकाकर सिद्ध कर लेना चाहिये। यह तेल दाह तथा ज्वर-सन्ताप को नष्ट कर देता है ॥ १८ ॥

इति 'भावप्रकाश'भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे एकविंशो दाहाधिकारः समाप्तः ॥ २१ ॥



# अथ द्वाविंश उन्मादाधिकारः ॥ २२ ॥

तत्रोन्मादस्य निरुक्तिमाह—

**मदयन्त्युद्धता दोषा यस्मादुन्मार्गमाश्रिताः। मानसोऽयमतो व्याधिरुन्माद इति कीर्त्तितः॥**

*अयमर्थः—यस्माद्=हेतोः, उद्धताः=प्रवृद्धाः। दोषा उन्मार्गमाश्रिताः। मदय-

न्ति = चित्तं विक्षिपन्ति । अस्मिन्सोऽयमुन्माद इति कीर्तितः । सः = उन्मादः । मानसो-व्याधिर्मनोवैकृत्यकारणात् ॥ १ ॥

वृद्ध वात, पित्त तथा कफ दोष अपने-अपने मार्गों को छोड़कर अन्य मार्गों में आश्रित होकर चित्त को विक्षिप्त कर देते हैं। इस लिये इसको [1] 'उन्माद कहते हैं। यह मन को विकृत करता है अत एव यह मानसिक रोग है ॥ १ ॥

अवस्थाभेदेनोन्मादस्य नामान्तरमाह—

**स चाप्रवृद्धस्तरुणो मदसंज्ञां बिभर्त्ति च ॥ २ ॥**

**सः = उन्मादः । तरुणो = नवीनः ॥ २ ॥**

यह उन्माद जब बढ़ा नहीं होता है तथा नवीन होता है तब इसकी संज्ञा मद होती है ॥ २ ॥

उन्मादस्य विप्रकृष्टं निदानमाह—

**विरुद्धदुष्टाशुचिभोजनानि प्रधर्षणं देवगुरुद्विजानाम् ।**
**उन्मादहेतुर्भयहर्षपूर्वो मनोऽभिघातो विषमा च चेष्टा ॥ ३ ॥**

**दुष्टं=धत्तूरबीजादिसहितम् । अशुचिः=रजस्वलास्पर्शादि । प्रधर्षणम् = अभिभवः । विषमा चेष्टा = बलवद्विग्रहादिः ॥ ३ ॥**

विरुद्ध, दुष्ट अर्थात् धत्तूर बीज इत्यादि मिश्रित भोजन, रजस्वला आदि से स्पर्श किया हुआ भोजन करने से, देवता, गुरु तथा ब्राह्मणों के अपमान से, भय अथवा हर्ष से, मन के अभिघात से तथा बलवान् के साथ द्वेषादि विरुद्ध चेष्टाओं के करने आदि कारणों से उन्माद रोग उत्पन्न हो जाता है ॥ ३ ॥

उन्मादस्य सन्निकृष्टं निदानमाह—

**एकैकशः सर्वशश्च दोषैरत्यर्थमूर्च्छितैः । मानसेन च दुःखेन स पञ्चविध उच्यते ।**
**विषाद्भवति षष्ठश्च यथास्वं तत्र भेषजम् ॥ ४ ॥**

अत्यन्त प्रकुपित वात, पित्त तथा कफ से, अत्यन्त प्रकुपित त्रिदोष से, मानसिक दुःख से तथा विषभक्षण से छः प्रकार का उन्माद होता है। इस रोग में दोषानुसार चिकित्सा करनी चाहिये ॥४॥

उन्मादस्य सम्प्राप्तिमाह—

**तैरल्पसत्त्वस्य मलाः प्रदुष्टा बुद्धेर्निवासं हृदयं प्रदूष्य ।**
**स्रोतांस्यधिष्ठाय मनोवहानि प्रमोहयन्त्याशु नरस्य चेतः॥ ५ ॥**

**अल्पसत्त्वस्य=अल्पसत्त्वगुणस्य । मलाः = वातादयः । बुद्धेर्निवासं हृदयं प्रदूष्येति ।**

---

१. उन्माद को पाश्चात्त्य विद्वान्-इन्सेनिटी ( Insanity ) कहते हैं। जिस प्रकार अपने यहां उन्माद रोग के निम्न अनेक भेद हैं यथा-वातिक उन्माद, पैत्तिक उन्माद, कफज उन्माद, सान्निपातिक उन्माद, मनोदुःखज उन्माद, विषजन्य उन्माद तथा देवादिकृतोन्माद। उसी प्रकार पाश्चात्त्य वैद्यक में भी उन्माद ( Insanity ) के अनेक भेद किये गये हैं यथा-साधारण घातजन्य उन्माद ( General paralysis of the Insane ), डेल्यूशनल इन्सेनिटी (Delusional Insanity ), पारानोइआ (Paranoia), पाराफ्रेनिया (Paraphrenia), डिमेन्शिया प्रीकाक्स ( Dementia preacox ), एपीलेप्टिक इन्सेनिटी ( EPileptic Insanity ), हिस्टेरिकल इन्सेनिटी ( Hysterical Insanity ), चारित्रिक उन्माद (moral Insanity), मद्यजन्योन्माद ( Alcoholic Insanity ) तथा प्यूरपरल इन्सेनिटी ( Puerpural Insanity )।

इसके सम्बन्ध में विशेष जानकारी के लिये 'ए सिस्टम आफ् क्लीनिकल मेडिसिन बाई थामस डिक्सन सेविल' (.A System of Clinical Mddicine By Thomas Dixon Savill M. D. Lond.) का अध्ययन करना चाहिये।

एतेनाश्रयस्य दुष्ट्या तदाश्रितायाः बुद्धेरपि दुष्टिरुक्ता। मनोवहानि स्रोतांसि=हृदयाश्रितानि दश, एतानि विशेषतो बोद्धव्यानि। चरकेण सकलशरीरस्रोतांस्येव मनोऽधिष्ठानत्वेनोक्तानि। प्रमोहयन्ति = विकृतिं कुर्वन्ति ॥ ५ ॥

अल्प सत्त्व गुण वाले दुष्ट भोजनादि दुष्ट कारणों से, दुष्ट वातादि दोष बुद्धि के निवासस्थान हृदय को दूषित करके हृदयाश्रित मनोवह दश स्रोतसों में स्थित होकर तत्काल मनुष्य के चित्त को विकृत कर देते हैं। यहां पर हृदयाश्रित दश ही स्रोतस कहे गये हैं। उनपर विशेष ध्यान देना चाहिये। क्योंकि चरकाचार्य तो 'शरीर के सारे स्रोतस मन के अधिष्ठान हैं' ऐसा कहते हैं ॥ ५ ॥

उन्मादस्य सामान्यलक्षणमाह—

धीविभ्रमः सत्त्वपरिप्लवश्च पर्याकुला दृष्टिरधीरता च।
अबद्धवाक्यं हृदयञ्च शून्यं सामान्यमुन्मादगदस्य लिङ्गम् ॥ ६ ॥

धीविभ्रमः = शुक्तिकायां रजतज्ञानम्। सत्त्वपरिप्लवः = सत्त्वं मनस्तस्य चाञ्चल्यम्। अबद्धवाक्यम् = असम्बद्धभाषितम्। शून्यं = स्मृतिशून्यम् ॥ ६ ॥

सीप में चांदी का ज्ञान ऐसी बुद्धिभ्रान्ति, मन की चञ्चलता, दृष्टि की आकुलता, अधैर्य, असंबद्ध भाषण तथा हृदयशून्यता ये सब उन्मादरोग के सामान्य लक्षण हैं ॥ ६ ॥

वातजोन्मादस्य निदानपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—

रूक्षाल्पशीतान्नविरेकधातुक्षयोपवासैरनिलोऽतिवृद्धः।
चिन्तादिदुष्टं हृदयं प्रदूष्य बुद्धिं स्मृतिं चाप्युपहन्ति शीघ्रम् ॥ ७ ॥

प्रदूष्य = प्रकर्षेण दूषयित्वा ॥ ७ ॥

रूक्ष, उष्ण तथा शीतल अन्न के भोजन से, विरेचन से, धातुक्षय तथा उपवासादि से अतिवृद्ध वायु चिन्ता इत्यादि से दुष्ट हृदय को अत्यन्त दूषित करके, बुद्धि तथा स्मरणशक्ति को शीघ्र नष्ट कर देती है ॥ ७ ॥

वातजोन्मादस्य लक्षणमाह—

अस्थानहास्यस्मितनृत्यगीतवागङ्गविक्षेपणरोदनानि।
पारुष्यकार्श्यारुणवर्णताश्च जीर्णे बलञ्चानिलजस्य रूपम् ॥ ८ ॥

अस्थाने=अनवसरे। हास्यादीनि रोदनान्तानि। जीर्णे आहारे। बलं व्याधेः ॥ ८ ॥

अनवरत हंसना या मुसकराना, बिना प्रसङ्ग के नाचना या गाना, बिना प्रसङ्ग के बोलना, अकारण इधर-उधर हाथों को चलाना, बेमौके रोना, रूक्षता, कृशता, शरीर का रक्तवर्ण हो जाना, अन्न के जीर्ण होजाने पर रोग का बढ़ना ये सब वातजोन्माद के लक्षण हैं ॥ ८ ॥

पित्तजोन्मादस्य सम्प्राप्तिमाह—

अजीर्णकट्वम्लविदाहशीतैर्भोज्यैश्चितं पित्तमुदीर्णवेगम्।
उन्मादमत्युग्रमनात्मकस्य हृदि स्थितं पूर्ववदाशु कुर्यात् ॥ ९ ॥

हृदि स्थितं पित्तम् चितं=सञ्चितम्। पुनः अजीर्णकट्वम्लविदाह्यशीतैर्भोज्यैरुदीर्णवेगं सदुन्मादं कुर्यात्। पूर्ववद् हृदयं प्रदूष्येत्यर्थः ॥ ९ ॥

चञ्चल बुद्धि वाले मनुष्य के हृदय में सञ्चित पित्त अजीर्ण से तथा कटु, खट्टे, दाहकारक तथा उष्ण पदार्थों के भोजन से कुपित होकर हृदय को दूषित करके अत्यन्त उग्र उन्माद रोग को उत्पन्न कर देता है ॥ ९ ॥

पित्तजोन्मादस्य लक्षणमाह—

अमर्षसंरम्भविनग्नभावाः सन्तर्जनाभिद्रवणौष्ण्यरोषाः।
प्रच्छायशीतान्नजलाभिलाषा पीता च भा पित्तकृतस्य लिङ्गम् ॥ १० ॥

अमर्षः=असहिष्णुता। संरम्भः=आरभटी, 'आडम्बर' इति यावत्। सन्तर्जनं=परित्रासनम्। अभिद्रवणं=पलायनम्। औष्ण्यं गात्रे। च। उष्णो=दाहविशेषः। 'प्रच्छा-

येत्यादि = छायायां शीतयोश्चान्नजलयोरभिलाषा ॥ १० ॥

असहिष्णुता, आडम्बर, नङ्गा होजाना, दूसरों को त्रास देना, भाग जाना, शरीर में एक प्रकार का दाह होना, छाया की इच्छा, शीतल अन्न तथा जल की इच्छा और मुख का पीलापन ये सब पित्तजन्योन्माद के लक्षण हैं ॥ १० ॥

कफजोन्मादस्य निदानपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—

**सम्पूरणैर्मन्दविचेष्टितस्य सोष्मा कफो मर्मणि सम्प्रवृद्धः ।**
**बुद्धिं स्मृतिञ्चाप्युपहन्ति चित्तं प्रमोहयन्सञ्जनयेद्विकारम् ॥ ११ ॥**

***सम्पूरणैः = भोजनादिभिः । मन्दविचेष्टितस्य = व्यायामरहितस्य । सोष्मा कफ इति = कफोऽप्युन्मादं करिष्यन्पित्तसहायमपेक्षते व्याधिस्वभावात् । मर्मणि = अत्र मर्मशब्देन हृदयमुच्यते । विकारम् = उन्मादरूपम् ॥ ११ ॥**

व्यायाम न करने वाले मनुष्य के भोजन इत्यादि से वृद्ध पित्तयुक्त कफ हृदय में बुद्धि तथा स्मृति को नष्ट कर देता है और चित्त को मोहयुक्त करके उन्माद को उत्पन्न कर देता है।

'पित्तयुक्त कफ' यहां पर ऐसा जो कहा गया है इससे प्रतीत होता है कि जब कफ उन्माद करने को प्रस्तुत होता है तो उसे व्याधिस्वभाव से पित्त के सहायता की आवश्यकता होती है ॥ ११ ॥

कफजोन्मादस्य लक्षणमाह—

**वाक्चेष्टितं मन्दमरोचकश्च नारीविविक्तप्रियता च निद्रा ।**
**छर्दिश्च लाला च बलञ्च भुक्ते नखादिशौक्ल्यञ्च कफात्मके स्यात् ॥ १२ ॥**

***वाक्चेष्टितं मन्दं=वचनमल्पम् । नारीविविक्तप्रियता = नारीप्रियता, विजनप्रियता च । भुक्ते सति बलं व्याधेः ॥ १२ ॥**

कफजन्य उन्माद से पीड़ित मनुष्य कम बोलता है। स्त्री तथा एकान्तवास प्रिय मालूम होता है। निद्रा आती है। वमन होता है। लालास्राव होता है। भोजनोपरान्त व्याधि बलवान होती है तथा नख इत्यादि शुक्ल वर्ण के होजाते हैं ॥ १२ ॥

सान्निपातिकोन्मादस्य निदानपूर्वकं लक्षणमाह—

**यः सन्निपातप्रभवोऽतिघोरः सर्वैः समस्तैः स तु हेतुभिः स्यात् ।**
**सर्वाणि रूपाणि बिभर्त्ति तादृग्विरुद्धभैषज्यविधिर्विवर्ज्यः ॥ १३ ॥**

***सः = सान्निपातिक उन्मादः । सन्निपातग्रहणेनैव सर्वात्मकत्वं लब्धं, पुनः सर्वैरिति यत्कृतं तद्रजस्तमःप्रापणार्थं तेन रजस्तमोमिलित इत्यर्थः । तेन वातादयो रजस्तमोभिर्मनोदोषैर्मिलिताः समस्तैश्च निदानैः कुपिता उन्मादं जनयन्ति । सर्वैर्हेतुभिः समस्तैर्मिलितैः स्यात् । यतोऽन्यो व्याधिः सर्वैर्हेतुभिर्मिलितैरेव भवतीति नियमो नास्ति । अयं तु व्याधिप्रभावात्सर्वैर्हेतुभिर्मिलितैः स्यात् । तादृग्=उन्मादः । विरुद्धभैषज्यविधिरिति कोऽर्थः ? त्रिदोषजे प्रत्येकं वातादेः प्रत्यनीका चिकित्सा कार्या, सा च परस्परविरोधिनी, त्रिदोषं हन्ति किञ्चिदेव द्रव्यमामलकादि, न चात्र तद् यौगिकं व्याधिप्रभावादत एव विवर्ज्यः=न चिकित्स्य इत्यर्थः ॥ १३ ॥**

सम्पूर्ण कारणों से कुपित वात, पित्त तथा कफ रजोगुण तथा तमोगुण रूप मानसिक दोषों के साथ मिलकर त्रिदोषज, महाघोर उन्माद को उत्पन्न करते हैं उसे सान्निपातिक उन्माद कहते हैं। इसमें सब दोषों के लक्षण मिलते हैं। इसमें प्रत्येक प्रकार की ओषधि विरुद्ध पड़ती है अत एव इसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये।

अन्य त्रिदोषज व्याधियां सम्पूर्ण कारणों के मिलने से ही होती हैं यह नियम नहीं है किन्तु यह त्रिदोषजन्य उन्माद सम्पूर्ण कारणों के मिलने से ही होता है। इस व्याधि का ऐसा स्वभाव है। यही कारण है कि इसमें चिकित्सायें विरुद्ध पड़ती हैं क्योंकि त्रिदोषज प्रत्येक रोगों में वात इत्यादि

प्रत्येक दोष की परस्पर विपरीत चिकित्सा की जाती है जो कि एक दूसरे दोषों के विरुद्ध होती है। इस उन्माद रोग में तो तीनों दोषों की प्रबलता सम होती है। अत एव परस्पर विरोधिनी चिकित्सा काम नहीं देती। आंवले इत्यादि कुछ ऐसे द्रव्य हैं जो कि तीनों दोषों को एक साथ ही शान्त करते हैं किन्तु व्याधिस्वभाव से इस उन्मादरोग में वे उपयोगी नहीं सिद्ध होते। इसी लिये इसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिये ॥ १३ ॥

मनोदुःखजोन्मादस्य विप्रकृष्टं निदानमाह—

**चौरैर्नरेन्द्रपुरुषैररिभिस्तथाऽन्यैर्वित्रासितस्य धनबान्धवसंक्षयाद्वा।**
**गाढं क्षते मनसि च प्रियया रिरंसोर्जायेत चोत्कटतरो मनसो विकारः ॥ १४ ॥**

चोर, राजपुरुष, शत्रु तथा अन्य दूसरे मनुष्यों द्वारा त्रासित होने से, अथवा धन और बान्धवों के नाश होने से, मन की हिंसा इत्यादि कारणों से अत्यन्त दुःखी होने से अथवा जिस स्त्री के साथ रमण करने की प्रबल इच्छा हो उसके न मिलने से मन में अधिक चोट लगती है, इससे परमोत्कट उन्माद उत्पन्न हो जाता है ॥ १४ ॥

मनोदुःखजोन्मादस्य लक्षणमाह—

**चित्रं ब्रवीति च मनोऽनुगतं विसंज्ञो गायत्यथो हसति रोदिति चातिमूढः ॥ १५ ॥**

***चित्रम् = आश्चर्यम्। मनोऽनुगतं = गोप्यमति। विसंज्ञो = विरुद्धज्ञानः। अतिमूढः = अतीव ज्ञानशून्यः। अत्र विकल्पो बोद्धव्यः ॥ १५ ॥**

मानसिकदुःखजन्य उन्माद में विरुद्ध ज्ञानवाला अथवा ज्ञानशून्य होकर आश्चर्यजनक प्रकार से बोलता है। मनःस्थित गुप्त बातों को भी कह डालता है। कभी गाता है, कभी हँसता है और कभी रोता है ॥ १५ ॥

विषजन्योन्मादस्य लक्षणमाह—

**रक्तेक्षणो हतबलेन्द्रियभाः सुदीनः श्यावाननो विषकृते तु भवेत्परासुः ॥ १६ ॥**

***परासुः = मृतः ॥ १६ ॥**

विषजन्य उन्माद में नेत्र रक्तवर्ण होते हैं। बल, इन्द्रिय-सामर्थ्य तथा शरीर की कान्ति नष्ट होजाती है। मुख काला होजाता है। और मन अत्यन्त दीन होजाता है तथा उस मनुष्य की मृत्यु होजाती है ॥ १६ ॥

उन्मादारिष्टमाह—

**अवाङ्मुखस्तून्मुखो वा क्षीणमांसबलो नरः। जागरूको ह्यसन्देहमुन्मादेन विनश्यति ॥**

जो उन्मादग्रस्त मनुष्य अपने मुख को हमेशा नीचे ही किये रहे अथवा ऊपर ही को उठाये रहे, जागरूक हो तथा जिसका मांस तथा बल क्षीण होगया हो ऐसा मनुष्य निःसन्देह मर जाता है ॥

देवादिकृतोन्मादस्य सामान्यलक्षणमाह—

**अमर्त्यवाग्विक्रमवीर्यचेष्टो ज्ञानादिविज्ञानबलादियुक्तः।**
**प्रकोपकालो नियतश्च यस्य देवादिजन्मा मनसो विकारः ॥ १८ ॥**

***अमर्त्यवाग्विक्रमवीर्यचेष्टः = न मर्त्यस्येव वागादयो यत्र सः। विक्रमः = पराक्रमः। वीर्यं = शौर्यम्। ज्ञानादिविज्ञानबलादियुक्तः=ज्ञानं=बुद्धिः, आदिपदेन तद्भेदा मेधाविचारणास्मृत्यादयो गृह्यन्ते, विज्ञानं = शिल्पादिविषयकं ज्ञानम्, बलम् = चेष्टापाटवम्, आदिपदेनाभिमानादि गृह्यते। नियतो वक्ष्यमाणतिथ्यादिभिः। मनोविकारः = उन्मादः ॥ १८ ॥**

देवादिजुष्ट उन्माद में मनुष्यों की वाक्शक्ति, पराक्रम, वीरता तथा अन्य चेष्टायें मनुष्यों के समान नहीं होतीं और वह मनुष्य बुद्धि, मेधा, विचारणाशक्ति, स्मृति, शिल्पादिविषयक ज्ञान, बल तथा अभिमान इत्यादि से युक्त होता है। इस उन्माद के प्रकोप का समय निश्चित रहता है जिसका वर्णन आगे किया जायगा ॥ १८ ॥

वातवस्तिलक्षणमाह—

वेगं विधारयेद्यस्तु मूत्रस्याकुशलो नरः । निरुणद्धि मुखं तस्य वस्तेर्वस्तिगतोऽनिलः ॥५॥
मूत्रसङ्गो भवेत्तेन वस्तिकुक्षिनिपीडितः । वातवस्तिः स विज्ञेयो व्याधिः कृच्छ्रप्रसाधनः ॥

*अकुशलो = मूर्खः । तस्य पुरुषस्य वस्तेर्मुखं निरुणद्धि वस्तिगतो वायुः । तेन = वायुना, मूत्रसङ्गो = विघातो भवति । वस्तिकुक्षिनिपीडित इति-वस्तौ कुक्षौ निपीडितः = सम्पीडितो वायुरिति सम्बन्धः । मूत्रसङ्गः = मूत्रावरोधः ॥ ५-६ ॥

जो मूर्ख मनुष्य मूत्र के वेग को धारण करता है उसके मूत्राशय में रहने वाला वायु मूत्राशय के मुख को बन्द कर देता है तब मूत्र रुक जाता है । इससे मूत्राशय तथा कुक्षि में पीडा होती है । इसे वातवस्ति जानना चाहिये । यह रोग कष्टसाध्य है ॥ ५-६ ॥

मूत्रातीतलक्षणमाह—

चिरं धारयतो मूत्रं त्वरया न प्रवर्तते । मेहमानस्य मन्दं वा मूत्रातीतः स उच्यते ॥ ७ ॥

*मेहमानस्य = मूत्रमुत्सृजतः, मन्दम् = अल्पं वा ॥ ७ ॥

अधिक समय तक मूत्र को धारण करने वाले मनुष्य का मूत्र शीघ्रता से नहीं उतरता तथा पेशाब करने के समय थोड़ा २ पेशाब उतरता है । इस रोग को मूत्रातीत कहते हैं ॥ ७ ॥

मूत्रजठरलक्षणमाह—

मूत्रस्य वेगेऽभिहते तदुदावर्तहेतुकः । अपानः कुपितो वायुरुदरं पूरयेद् भृशम् ॥ ८ ॥
नाभेरधस्तादाध्मानं जनयेत्तीव्रवेदनम् । तन्मूत्रजठरं विद्यादधोवस्तिनिरोधजम् ॥ ९ ॥

*तदुदावर्तहेतुक इति-मूत्रवेगधारणजनितोदावर्तनिदानम्, आध्मानं कुर्यात् । अधोवस्तिनिरोधजम् = वस्तेरधोदेशे विबन्धकारकम् ॥ ८-९ ॥

मूत्र के वेग को रोकने से अपान वायु उदर को अच्छी तरह से भर देती है । तब मूत्रवेग-विधारणजन्य उदावर्त्त नाभि के नीचे तीव्र वेदना युक्त आध्मान को उत्पन्न कर देता है जिससे मूत्राशय का निम्न भाग अवरुद्ध हो जाता है । इस रोग को 'मूत्रजठर' समझना चाहिये ॥ ८-९ ॥

---

मूत्रत्याग करवाना चाहिये । कटि के पार्श्व में उष्ण स्वेद करने से भी मूत्रत्याग होता है । रोगी को स्वेदन करवाना चाहिये । विरेचक इस प्रकार के हों जिनसे मल के साथ तरल अधिक निकले । यदि इस पर भी मूत्र का उचित प्रवाह न आरम्भ हो तो शस्त्रकर्म द्वारा मूत्रद्वार का छेदन करना आवश्यक है।

रक्तप्रवाह—धातु के शस्त्रों और कभी २ रबर के कैथिटरों के प्रयोग के पश्चात् रक्त-प्रवाह होने लगता है । मूत्रमार्ग में शोथ होने से इन शस्त्रों से श्लैष्मिक कला में क्षत हो जाता है और उससे रक्त निकलने लगता है । असत्य मार्गों के बनने पर रक्त अधिक निकलता है किन्तु साधारण अवस्थाओं में भी कुछ रक्त निकलता है। प्रायः यह इतना अधिक नहीं होता कि जिसके लिये कोई विशेष उपचार आवश्यक हो कुछ समय के पश्चात् वह स्वयं ही बन्द हो जाता है । यदि वह अधिक हो तो किसी शस्त्र को भीतर डालकर बांध देना चाहिये । अन्य रक्तस्तम्भक औषधियां भी प्रविष्ट की जा सकती हैं ।

असत्य मार्ग ( False Passage )-सङ्किरण की चिकित्सा में कभी २ असत्य मार्ग उत्पन्न हो जाते हैं । जब ऐसा होता है तो शस्त्र बीच की रेखा में न रहकर एक ओर को हट जाता है । कैथिटर या शलाका का पिछला सिरा एक ओर को मुड़ा हुआ दीखता है । प्रविष्ट करने के समय कैथिटर पर जो अवरोध प्रतीत होता था वह अकस्मात् हट जाता है और शस्त्र वेग से आगे को बढ़ जाता है । रोगी को तीव्र पीडा होती है और रक्तप्रवाह भी अधिक होता है । कभी २ शस्त्र सङ्किरण के पूर्व श्लैष्मिक कला को छेद कर उसके नीचे २ सङ्किरण से आगे पहुंच कर कला का फिर छेदन कर मूत्रमार्ग में आ जाता है । मूत्राशय तक शस्त्रद्वारा छिन्न होते देखा गया है। इन मार्गों द्वारा मूत्र चारों ओर के स्थान की धातुओं में फैल सकता है । यदि मूत्र संक्रमित है तो धातुओं में भी पाक प्रारम्भ हो जायेगा ।

मूत्रोत्सङ्गलक्षणमाह—

**वस्तौ वाप्यथवा नाले मणौ वा यस्य देहिनः। मूत्रं प्रवृत्तं सज्जेत सरक्तं वा प्रवाहतः॥**
**स्रवेच्छनैरल्पमल्पं सरुजं वापि नीरुजम्। विगुणानिलजो व्याधिः स मूत्रोत्सङ्गसंज्ञितः॥**

***नाले=मेढ्रे। मणौ = मेहनग्रन्थौ। सज्जेत = निरुद्धं स्यात्। सरक्तं प्रवाहतः=कण्ठ-हृद्बलेन सशब्दं मूत्रपुरीषवातानामधः प्रेरणम् = प्रवाहणं, तेन कुपितेन वायुना वस्त्यादि-भेदात् सरक्तं मूत्रं स्रवेदित्यर्थः॥ १०-११॥**

जिस मनुष्य का प्रवर्त्तित मूत्र मूत्राशय, लिङ्ग अथवा शिश्नमुण्ड में रुक जाय और कण्ठ तथा हृदय स्थित वायु के बल से प्रवाहरण करने से वायु वस्ति इत्यादि का भेदन कर देता है। तब वेदनायुक्त या वेदनारहित धीरे २ थोड़ी २ मात्रा में रक्तमिश्रित मूत्रस्राव होता है। दुष्टवायुजन्य इस व्याधि को 'मूत्रोत्सङ्ग' कहते हैं॥ १०-११॥

मूत्रक्षयलक्षणमाह—

**रूक्षस्य क्लान्तदेहस्य वस्तिस्थौ पित्तमारुतौ। मूत्रक्षयं सरुग्दाहं जनयेतां तदाह्वयम्॥१२॥**

***क्लान्तदेहस्य=ग्लानदेहस्य। तदाह्वयं=मूत्रक्षयसंज्ञम्॥ १२॥**

रूक्ष तथा क्लान्त मनुष्य के मूत्राशय में रहने वाले पित्त तथा वायु मूत्रक्षय, वेदना तथा दाह को उत्पन्न कर देते हैं। इस रोग को 'मूत्रक्षय' कहते हैं॥ १२॥

मूत्रग्रन्थिलक्षणमाह—

**अन्तर्वस्तिमुखे वृत्तः स्थिरोऽल्पः सहसा भवेत्।**
**अश्मरी तुल्यरुग्ग्रन्थिर्मूत्रे ग्रन्थिः स उच्यते॥ १३॥**

मूत्राशय के भीतर सहसा गोल, स्थिर, छोटे आंवले के बराबर तथा अश्मरी के समान पीड़ा वाली ग्रन्थि उत्पन्न हो जाती है। इसे मूत्रग्रन्थि कहते हैं॥ १३॥

**अन्तर्वस्तिमुखे=वस्त्यभ्यन्तरे। अल्पः=क्षुद्रामलकप्रमाणः=नन्वस्याश्मर्या सह को भेदः? उच्यते-अश्मरी क्रमशः सञ्चयेन स्यादयन्तु सहसा भवेदिति भेदः। अपरो भेदः-अश्मर्यां पित्ताधिक्यम् मन्यते, अत्र तु रक्तमेव। यत उक्तं तन्त्रान्तरे—**

**'रक्तं वातकफाद् दुष्टं वस्तिद्वारे सुदारुणम्।**
**ग्रन्थिं कुर्यात्स कृच्छ्रेण सृजेन्मूत्रं तदावृतम्'॥ १॥ इति॥ १३॥**

शंका—मूत्रग्रन्थि तथा अश्मरी में क्या भेद है?

निराकरण—अश्मरी क्रमशः सञ्चय से उत्पन्न होती है किन्तु यह मूत्रग्रन्थि सहसा उत्पन्न हो जाती है यही भेद है। और दूसरा भेद यह है कि-अश्मरी में पित्त की अधिकता होती है ऐसा माना जाता है, किन्तु मूत्रग्रन्थि में रक्त ही की अधिकता होती है। जैसा कि अन्य ग्रन्थों में भी कहा गया है:—वात तथा कफ से दुष्ट होकर रक्त वस्तिद्वार में सुदारुण ग्रन्थि को उत्पन्न कर देता है तब मूत्रमार्ग के आवृत हो जाने के कारण बड़े कष्ट के साथ मूत्र उतरता है॥ १॥ इति॥ १३॥

मूत्रशुक्रलक्षणमाह—

**मूत्रितस्य स्त्रियं यातो वायुना शुक्रमुद्धतम्। स्थानाच्च्युतं मूत्रयतः प्राक् पश्चाद्वा प्रवर्त्तते।**
**भस्मोदकप्रतीकाशं मूत्रशुक्रं तदुच्यते॥ १४॥**

***मूत्रितस्य=मूत्रवेगयुक्तस्य। शुक्रं स्थानाच्च्युतं, पश्चाद्वायुना, उद्धतम्=ऊर्ध्वं नीतं, भस्मोदकप्रतीकाशं=भस्मसहितजलसदृशम्, मूत्रशुक्रं तदुच्यते॥ १४॥**

मूत्र के वेग होने पर बिना मूत्रत्याग किये ही स्त्रीप्रसङ्ग करने से स्थानच्युत वीर्य को वायु ऊपर चढ़ा देता है। तब मूत्रत्याग करते समय मूत्रत्याग के पूर्व या पश्चात् राख मिश्रित जल के समान निकलता है। इसे 'मूत्रशुक्र' कहते हैं॥ १४॥

उष्णवातलक्षणमाह—

व्यायामाध्वातपैः पित्तं वस्तिं प्राप्यानिलावृतम् । वस्तिं मेढ्रं गुदञ्चैव प्रदहत् स्रावयेदधः ॥
मूत्रं हारिद्रमथवा सरक्तं रक्तमेव वा । कृच्छ्रात्पुनः पुनर्जन्तोरुष्णवातं वदन्ति तम् ॥ १६ ॥

*सरक्तम् = ईषल्लोहितम् ॥ १५–१६ ॥

अत्यन्त व्यायाम करने, मार्ग चलने तथा धूप-सेवन से पित्त मूत्राशय में जाकर वायु द्वारा आवृत होकर मूत्राशय, लिङ्ग तथा गुदा में दाह उत्पन्न कर देता है। तब रोगी कष्ट के साथ बार-बार हल्दी के समान, कुछ लाल अथवा रक्तमिश्रित पेशाब करता है। इस रोग को 'उष्णवात' कहते हैं ॥ १५–१६ ॥

मूत्रसादलक्षणमाह—

पित्तं कफो द्वावपि वा संहन्येतेऽनिलेन चेत् ।
कृच्छ्रान्मूत्रं तदा पीतं रक्तं श्वेतं घनं स्रवेत् ॥ १७ ॥
सदाहं रोचनाशङ्खचूर्णवर्णं भवेच्च तत् ।
शुष्कं समस्तवर्णं वा मूत्रसादं वदन्ति तम् ॥ १८ ॥

*संहन्येते = घनीक्रियेते । शुष्कम् = अल्पम् । समस्तवर्णम् = उक्तसकलवर्णयुक्तम् ॥

यदि पित्त, कफ अथवा दोनों वायु द्वारा घन हो जायँ तो रोगी कठिनाई से पीला, लाल अथवा श्वेत, वंशलोचन अथवा शंखचूर्ण के समान वर्ण का अथवा उक्त सम्पूर्ण वर्ण का दाहयुक्त, अल्पमात्रा में तथा गाढ़ा मूत्रत्याग करता है। इस रोग को 'मूत्रसाद' कहते हैं ॥ १७–१८ ॥

विड्विघातलक्षणमाह—

रूक्षदुर्बलयोर्वातेनोदावर्त्तं शकृद्यदा ॥ १९ ॥
मूत्रस्रोतोऽनुपद्येत विट्संसृष्टं तदा नरः । विड्गन्धं मूत्रयेत्कृच्छ्राद्विड्विघातं विनिर्दिशेत् ॥

उदावर्त्तम्=ऊर्ध्वं नीतं विट्संसृष्टं विड्गन्धं वा, वाशब्दोऽत्र योजनीयः ॥ १९–२० ॥

रूक्ष तथा दुर्बल मनुष्य का वायुद्वारा ऊपर ले जाया गया मल जब मूत्रस्रोत में चला जाता है तब मनुष्य कष्ट के साथ मलमिश्रित अथवा मल के गन्ध से युक्त मूत्र त्याग करता है। इसे 'विड्विघात' कहते हैं ॥ १९–२० ॥

वस्तिकुण्डललक्षणमाह—

द्रुताध्वलङ्घनायासैरभिघातात्प्रपीडनात् । स्वस्थानाद्वस्तिरुद्वृत्तः स्थूलस्तिष्ठति गर्भवत् ॥
शूलस्पन्दनदाहार्त्तो बिन्दुं बिन्दुं स्रवत्यपि । पीडितस्तु सृजेद्धारां संस्तम्भोद्वेष्टनार्त्तिमान् ॥
वस्तिकुण्डलमाहुस्तं घोरं शस्त्रविषोपमम् । पवनप्रबलं प्रायो दुर्निवारमबुद्धिभिः ॥ २३ ॥
तस्मिन् पित्तान्विते दाहः शूलं मूत्रविवर्णता । श्लेष्मणा गौरवं शोथः स्निग्धं मूत्रं घनं सितम्

द्रुताध्वलङ्घनं=शीघ्रं मार्गचलनम् । उद्वृत्तः=उत्थितः । स्पन्दनं = किञ्चिच्चलनम् । घोरं = मारकम् । शस्त्रविषोपमं = शस्त्रं=खड्गादि, तद्वच्छीघ्रं मारकम् , विषमत्र गरलस्त-द्वद्विलम्ब्य मारकम् । एतावता मारकमवश्यं शीघ्रं विलम्बेन वा ॥ २१–२४ ॥

शीघ्र मार्ग चलने से, अधिक श्रम से, चोट लग जाने से अथवा दबाने से मूत्राशय अपने स्थान से ऊपर उठकर गर्भ के समान मोटा हो जाता है। तब रोगी शूल, कम्पन तथा दाह से पीड़ित होता है और मूत्र बूंद-बूंद करके चूता है। दबाने से मूत्र की धार निकलती है। धार निकलते समय, स्तम्भ तथा पीड़ा होती है। इस शस्त्र और विष के समान तत्काल अथवा विलम्ब से अवश्य मार डालने वाले महाघोर व्याधि को 'वस्तिकुण्डल' कहते हैं। इसमें वायु की प्रबलता होती है। और प्रायः मूर्ख लोगों से इस रोग का निवारण होना बड़ा कठिन है यदि इस रोग में पित्त भी सम्मिलित हो तब दाह, शूल तथा मूत्रविवर्णता होती है और यदि कफयुक्त हो तब गुरुता तथा शोथ होता है और मूत्र स्निग्ध, घन तथा श्वेत वर्ण का होता है ॥ २१–२४ ॥

वस्तिकुण्डलासाध्यलक्षणमाह—

श्लेष्मरुद्धविलो वस्तिः पित्तोदीर्णो न सिद्ध्यति ।
अविश्रान्तविलः साध्यो न च यः कुण्डलीकृतः ।
स्याद्वस्तौ कुण्डलीभूते तृण्मोहः श्वास एव च ॥ २५ ॥

*विलं = वस्तिमुखरन्ध्रम् । पित्तोदीर्णः = पित्तेनोद्धृतः । अविश्रान्तविलः=कफेनानावृतविलः । पश्चात्कुण्डलीकृतः साध्यः । एतेन कुण्डलीभूतोऽसाध्यः । कुण्डलीभूतस्य लक्षणमाह–तृडित्यादि । कुण्डलीभूतस्यायमर्थः कफेन विलावरोधात्तत्र वातः कुण्डलाकारेण तिष्ठतीत्यर्थः ॥ २५ ॥

जिसमें मूत्राशय का मुख कफ से अवरुद्ध हो गया हो तथा पित्त द्वारा मूत्राशय ऊपर को उभड़ गया हो वह 'वस्तिकुण्डल' रोग असाध्य होता है । तथा जिसमें मूत्राशयका मुख कफ द्वारा अवरुद्ध न हुआ हो और वायु कुण्डलाकार न हुआ हो वह 'वस्तिकुण्डल' साध्य होता है । वस्ति में वायु के कुण्डलाकार हो जाने पर तृषा, मोह तथा श्वास उत्पन्न हो जाता है ॥ २५ ॥

मूत्राघातचिकित्सा—

स्नेहस्वेदोपपन्नस्य हितं स्नेहविरेचनम् । दद्यादुत्तरवस्तिं च मूत्राघाते सवेदने ॥ २६ ॥

पीडायुक्त मूत्राघात में स्नेहन तथा स्वेदन किये हुये मनुष्य को स्नेहयुक्त पदार्थों से विरेचन देना चाहिये तथा उत्तरवस्ति देनी चाहिये ॥ २६ ॥

नलकुशकाशेक्षुबलाक्वाथं प्रातः सुशीतलंससितम् ।
पिवतो नश्यति नियतं मूत्रग्रह इत्युवाच कचः ॥ २७ ॥

नरकुल, कुश, कास, ईख तथा खिरेटी के क्वाथ को शीतल करके मिश्री मिलाकर पीने से मूत्राघात अवश्य नष्ट हो जाता है ॥ २७ ॥

गोजीनाम्नो मूलं पलमेकं क्वथितशेषितं पीतम् । क्षिप्त्वा मधु च सिताञ्च प्रणुदति मूत्रस्य संरोधम्

४ तोले गोजिया की जड़ का क्वाथ बनाकर मधु तथा मिश्री मिलाकर पीने से मूत्रावरोध नष्ट हो जाता है ॥ २८ ॥

गोधापद्या मूलं क्वथितं घृततैलगोरसोन्मिश्रम् । पीतं निरुद्धमचिराद्भिनत्ति मूत्रस्य संघातम् ॥

स्याह मूसली की जड़ का क्वाथ बनाकर उसमें घी, तेल तथा दूध मिलाकर पीने से मूत्रावरोध को शीघ्र नष्ट कर देता है ॥ २९ ॥

पिवेच्छिलाजतु क्वाथे युक्तं वीरतरादिजे । क्वाथं सपत्रमूलस्य गोक्षुरस्य फलस्य च ॥ ३० ॥
पिवेन्मधुसितायुक्तं मूत्रकृच्छ्ररुजाऽपहम् ॥ ३१ ॥

वीरतरादि गण के क्वाथ में शिलाजीत मिलाकर पीने से अथवा पत्ते, जड़ तथा फल सहित गोखरू के क्वाथ को मधु तथा मिश्री मिलाकर पीने से मूत्रकृच्छ्र की पीड़ा नष्ट हो जाती है ॥ ३०–३१ ॥

घनसारस्य चूर्णेन वस्तस्याथाविकाम्बुना । गुण्डयित्वा ध्वजे क्षिप्त्वा मूत्ररोधो जहाति तम् ॥

कपूर के चूर्ण को बकरी अथवा भेंड़ के मूत्र के साथ पीस कर कपड़े की बत्ती पर लेप कर के लिङ्ग में डालने से मूत्रावरोध नष्ट हो जाता है ॥ ३२ ॥

सदाभद्राऽश्मभिन्मूलं शतावर्याः सचित्रकम् । रोहिणीकोकिलाक्षौ च वचाशैलत्रिकण्टकम् ॥
श्लक्ष्णपिष्टः सुरापीतो मूत्राघातप्रबाधनः । पिवेद्बर्हिशिखामूलं दुग्धभुक्तण्डुलाम्भसा ॥३४॥

खम्भार, पाषाणभेद, शतावरी, चित्त, कुटकी, तालमखाना, वच, छारछरीला तथा गोखरू इन ओषधियों को महीन पीस कर मदिरा के साथ पीने से मूत्राघात नष्ट हो जाता है । मयूरशिखा की जड़ को पीसकर चावल के धोवन के साथ पीने से और दुग्ध भोजन से मूत्राघात नष्ट होता है ॥

वस्तिमुत्तरवस्तिं वा सर्वेषामेव दापयेत् । निदिग्धिकायाः स्वरसं पिवेद्वस्त्रपरिस्रुतम् ॥

सम्पूर्ण मूत्राघातों में उत्तर वस्ति देनी चाहिये। अथवा कण्टकारी के स्वरस को वस्त्र द्वारा छान कर पीना चाहिये इससे मूत्राघात नष्ट होता है ॥ ३५ ॥

**जले कुङ्कुमकल्कं वा सक्षौद्रमुषितं निशि। सतैलं पाटलाभस्मक्षारं बद्ध्वा परिस्रुतम् ॥३६॥**

अथवा केशर के कल्क को मधु मिलाकर रात भर पड़ा रहने दे। फिर प्रातः काल जल में मिलाकर पीने से मूत्राघात नष्ट होता है। अथवा पाढ़ल की भस्म तथा जवाखार को पानी में मिलाकर तेल डाल कर पीने से मूत्राघात दूर होता है ॥ ३६ ॥

**त्रिकण्टकैरण्डशतावरीभिः सिद्धं पयो वा तृणपञ्चमूलैः।**
**गुडप्रगाढं सघृतं पयो वा रोगेषु कृच्छ्रादिषु शस्तमेतत् ॥ ३७ ॥**

गोखरू, एरण्डमूल तथा शतावरी का क्वाथ अथवा तृण-पञ्चमूल का क्वाथ अथवा गुडमिश्रित घी तथा दूध को पीना मूत्रकृच्छ्रादि रोगों में हितकर है ॥ ३७ ॥

**सिताक्षारान्वितं मूलं वायसीतिलकन्दयोः[1]। कोशकाररसैः पीतं वस्तिकुण्डलजिद्भवेत् ॥**

मालुकाकुन तथा मकोय और तिलकन्द के मूल को पीस कर मिश्री तथा जवाखार मिला कर ईख (कोषकार=ईख या काली ईख) के रस के साथ पीने से वस्तिकुण्डल नष्ट हो जाता है ॥ ३८ ॥

**शृतशीतपयोऽन्नाशी चन्दनं तण्डुलाम्बुना। पिबेत्सशर्करं श्रेष्ठमुष्णवाते सशोणिते ॥ ३९ ॥**

घिसे हुये चन्दन को मिश्री मिला कर चावलों के धोवन के साथ पीने तथा उबाले हुये शीतल दुग्ध के साथ भोजन करने से रक्त-युक्त उष्णवात नष्ट हो जाता है ॥ ३९ ॥

शिलोद्भिदादितैलमाह—

**शिलोद्भिदैरण्डसमस्थिराभिः पुनर्नवाभीरुरसेषु सिद्धम्।**
**तैलं शृतं क्षीरमथानुपानं कालेषु कृच्छ्रादिषु सम्प्रयोज्यम् ॥ ४० ॥**

पाषाणभेद, एरण्डमूल, शालिपर्णी, पुनर्नवा तथा शतावरी के स्वरस द्वारा सिद्ध तेल को दूध के अनुपान से उचित समय पर पीने से मूत्रकृच्छ्र आदि रोग नष्ट होते हैं ॥ ४० ॥

धान्यगोक्षुरकघृतमाह—

**धान्य गोक्षुरकक्वाथकल्कयुक्तं घृतं हितम्। मूत्राघाते मूत्रकृच्छ्रे शुक्रदोषे च दारुणे ॥ ४१ ॥**

धनियां तथा गोखरू के क्वाथ तथा कल्क द्वारा सिद्ध किये गये घृत को सेवन करने से मूत्राघात, मूत्रकृच्छ्र तथा दारुण शुक्रदोष नष्ट हो जाते हैं ॥ ४१ ॥

भद्रावहघृतमाह—

**अम्बष्ठा पाटला चैव वर्षाद्वभूयमेव च। विदारीकन्दः काशश्च कुशमोरटगोक्षुराः ॥ ४२ ॥**
**पाषाणभेदो वाराही शालिमूलं शरस्तथा। भल्लातकं शिरीषस्य मूलमेषामथाहरेत् ॥ ४३ ॥**
**समभागानि सर्वाणि क्वाथयित्वा विचक्षणः। पादशेषकषायेण घृतप्रस्थं विपाचयेत् ॥ ४४ ॥**
**कल्कं दत्त्वाऽथ मतिमान् गिरिजं मधुकं तथा। नीलोत्पलञ्च काकोली बीजं त्रापुषमेव च ॥४५॥**
**कूष्माण्डञ्च तथैर्वारुसम्भवञ्च समं भवेत्। उष्णवातं निहन्त्येतद् घृतं भद्रावहं स्मृतम् ॥४६॥**

पाठा, पाढल, श्वेत पुनर्नवा, रक्त पुनर्नवा, विदारीकन्द, काश, कुश, ईख की जड़, गोखरू, पाषाणभेद, वाराहीकन्द, शालिधान्य की जड़, रामसर, भिलावा तथा सिरस की जड़ इन सब ओषधियों को सम परिमाण में लेकर क्वाथ बनावे। जब चतुर्थांश अवशिष्ट रह जाय तब उतारकर छानले और इस क्वाथ में शिलाजीत, मुलहठी, नीला कमल, काकोली, खीरा के बीज, पेठे के बीज तथा ककडी के बीजों को समान मात्रा में लेकर कल्क बना कर डाल दे। फिर इन के द्वारा १ प्रस्थ (६४ तो०) घी को सिद्ध करले। यह 'भद्रावह' नामक घी उष्णवातको नष्ट कर देता है ॥४२-४६॥

---

१. अश्वारिपत्रसंकाशस्तिलविन्दुसमन्वितः। स स्निग्धाधःस्थभूमिस्थस्तिलकन्दोऽतिविस्तृतः ॥ रा० नि० व० ७ ॥

विदारीघृतमाह—

विदारी वृषको यूथी मातुलुङ्गी च भूतृणम्। पाषाणभेदः कस्तूरी वसुको वशिरोऽनलः ॥४७॥
पुनर्नवा वचा रास्ना बला चातिबला तथा। कशेरुविषशृङ्गाटतामलक्यः स्थिराऽऽदयः॥४८॥
शरेक्षुदर्भमूलञ्च कुशः काशस्तथैव च। पलद्वयन्तु संहृत्य जलद्रोणे विपाचयेत् ॥४९॥
पादशेषे रसे तस्मिन्घृतप्रस्थं विपाचयेत्। शतावर्यास्तथा धात्र्याः स्वरसो घृतसम्मितः ॥५०॥
षट्पलं शर्करायाश्च कार्षिकाण्यपराणि च। यष्ट्याह्वं पिप्पलीद्राक्षाकाश्मर्यं सपरूषकम् ॥५१॥
एलाद्दुरालभाकौन्तीकुङ्कुमं नागकेशरम्। जीवनीयानि चाष्टौ च दत्त्वा च द्विगुणं पयः ॥५२॥
एतत्सर्पिर्विपक्वव्यं शनैर्मृद्वग्निना बुधैः। मूत्राघातेषु सर्वेषु विशेषात्पित्तजेषु च ॥५३॥
शर्कराऽश्मरिशूलेषु शोणितप्रभवेषु च। हृद्रोगे पित्तगुल्मे च वातासृक्पित्तजेषु च ॥५४॥
कासश्वासक्षतोरस्कधनुःस्त्रीभारकर्षिते। तृष्णाच्छर्दिमनःकम्पशोणितच्छर्दने तथा ॥५५॥
रक्ते यक्ष्मण्यपस्मारे तथोन्मादे शिरोग्रहे। योनिदोषे रजोदोषे शुक्रदोषे स्वरामये ॥५६॥
एतत्स्मृतिकरं वृष्यं वाजीकरणमुत्तमम्। पुत्रदं बलवर्णाढ्यं विशेषाद्वातनाशनम् ॥५७॥
पानभोजननस्येषु न क्वचित्प्रतिहन्यते। विदारीघृतमित्युक्तं रसायनमनुत्तमम् ॥५८॥

विदारीकन्द, अडूसा, जूही, बिजौरा, भूतृण, पाषाणभेद, कस्तूरी, साँभर नमक, सामुद्र नमक, चित्त, पुनर्नवा, वच, रास्ना, खिरेटी, गंगेरन, कसेरू, भसीड़, सिघाड़ा, भूम्यामलकी, स्थिरादि गण की ओषधियाँ, रामसर, ईख, डाभ, कुश तथा कास की जड़ इन प्रत्येक ओषधियों को ८–८ तोले लेकर १ द्रोण ( १०२४ ) तोले जल में पकावे। जब पकते २ चतुर्थांश शेष रह जाय तो इस क्वाथ में १ प्रस्थ (६४ तो०) घी को पकावे। और उसमें शतावरी तथा आंवलों का रस ६४ तोले, चीनी २४ तोले तथा मुलहठी, पिप्पली, मुनक्का, खम्भार के फल, फालसा, छोटी इलायची, यवासा, रेणुका, केसर, नागकेसर तथा जीवनीय गण की आठों ओषधियाँ इन प्रत्येक ओषधियों को १–१ तोला लेकर कल्क बना कर डाल दे और दो प्रस्थ दूध डाल कर मन्द आँच से पकाले। इस 'विदारीघृत' को सम्पूर्ण मूत्राघात, विशेष कर के पित्तजन्य मूत्राघात, शर्करा, अश्मरी, शूल, रक्तविकारजन्य शूल, हृदय रोग, पैत्तिक गुल्म, पैत्तिक वातरक्त, कास, श्वास, उरःक्षत तथा धनुष चलान, स्त्री-प्रसङ्ग करने और भार उठाने से कर्षित अवस्था में, तृष्णा, वमन, मानसिक दोष, कम्प, रक्त का वमन, रक्त–विकार, यक्ष्मा, अपस्मार, उन्माद, शिरःशूल, योनिदोष, रजोदोष, शुक्रदोष तथा स्वर रोग में सेवन करना हितकर है। यह घृत स्मरण–शक्ति को बढ़ाता है, वृष्य, उत्तम वाजीकरण, पुत्र देने वाला, बल तथा वर्ण को उत्तम करने वाला तथा विशेषतः वातनाशक है। पान, भोजन तथा नस्य में इस का सर्वत्र उपयोग हो सकता है और रसायन है॥ ४७–५८ ॥

पिष्ट्वाऽऽखुमलमुष्णेन चारनालेन लिप्यते। बद्धमूत्रं निहन्त्याशु तथैव करभीभवम् ॥ ५९ ॥

मूसाकानी की जड़ को अथवा अरणी की जड़ को उष्ण आरनाल नामक काञ्जी के साथ पीस कर पीने से मूत्रावरोध तत्काल नष्ट हो जाता है ॥ ५९ ॥

स्त्रीणामतिप्रसङ्गेन शोणितं यस्य रिच्यते। मैथुनोपरमश्चास्य बृंहणीयो विधिर्हितः ॥ ६० ॥

अत्यन्त स्त्री-प्रसङ्ग के कारण जिस मनुष्य के मूत्र में रक्त आता है उस मनुष्य को मैथुन से रोक कर धातुवर्द्धक विधि का उपयोग करना हितकर है ॥ ६० ॥

ताम्रचूडवसातैलं हितं चोत्तरवस्तिषु। स्वगुप्ताफलमृद्वीकाकृष्णेक्षुरसितारजः ॥ ६१ ॥
समांशमर्धभागानि क्षीरक्षौद्रघृतानि च।
सर्वं सम्यग्विमथ्याक्षमात्रं लीढ्वा पयः पिबेत्। हन्ति शुक्रक्षयोत्थांश्च दोषान्वन्ध्यासुतप्रदम् ॥

उपर्युक्त रोगों को मुरगे की वसा तथा तैल द्वारा उत्तरवस्ति देना प्रशस्त है। अथवा कौंच के बीज, मुनक्का, काली ऊख का रस, पिप्पली, तालमखाना तथा मिश्री के चूर्ण को समान मात्रा में ले तथा दूध, मधु और घी को आधे परिमाण में लेकर मिला दे। फिर सब को अच्छी तरह से

मथकर इस अवलेह को १ तोले की मात्रा में चाट कर दूध पीने से वीर्यक्षय-जन्य दोष नष्ट हो जाते हैं तथा वन्ध्या स्त्री पुत्र प्राप्त करती है ॥ ६१-६२ ॥

क्षौद्रार्द्धभागयोगमाह—

**क्षौद्रार्द्धभागः कर्त्तव्यो भागः स्यात्क्षीरसर्पिषोः ॥ ६३ ॥**

**शर्करायाश्च चूर्णं च द्राक्षाचूर्णं च तत्समम् । स्वयंगुप्ताफलञ्चैव तथैवेक्षुरसस्य च ॥ ६४ ॥**

**पिप्पलीनां तथा चूर्णं समभागं प्रदापयेत् । तदैकध्यं समानीय खल्ले नातिविमथ्य च ॥६५॥**

**तस्य पाणितलं चूर्णं लिहेत्क्षीरं ततः पिबेत् । एतत्सम्यक् प्रयुञ्जानो योनिदोषात्प्रमुच्यते ॥**

मधु आधा भाग, दूध १ भाग, घी १ भाग, चीनी, मुनक्का का चूर्ण, कौंच के बीज, तालमखाना, तथा पिप्पली इन सब के चूर्ण को १-१ भाग लेकर सब ओषधियों को एकत्र करके खरल में रख कर अच्छी तरह घोट कर मिलादे। फिर इसमें से १ तोले की मात्रा में लेकर चाट कर ऊपर से दूध पीवे। इस घृत के सम्यक् उपयोग से स्त्री योनिदोष से मुक्त हो जाती है ॥ ६३-६६ ॥

वर्त्तिमाह—

**कर्पूररसजा युक्ता वस्त्रवर्त्तिः शनैः शनैः । मेढ्रमार्गान्तरे न्यस्ता मूत्राघातं व्यपोहति ॥६७॥**

कर्पूर चूर्ण से लिप्त वस्त्र की बत्ती बना कर लिङ्गमार्ग में रखने से मूत्राघात नष्ट होजाता है ॥६७॥

अतिदेशमाह—

**मूत्रकृच्छ्रेऽश्मरीरोगे भेषजं यत्प्रकीर्त्तितम् । मूत्राघातेषु कृच्छ्रेषु तत्कुर्याद् देशकालवित् ॥६८॥**

**इति षट्त्रिंशो मूत्राघाताधिकारः समाप्तः ॥ ३६ ॥**



देश तथा काल को जानने वाला वैद्य मूत्रकृच्छ्र तथा अश्मरी रोग में जिन ओषधियों का वर्णन किया गया है उन्हीं सब ओषधियों का प्रयोग मूत्राघात तथा मूत्रकृच्छ्र में भी करे ॥ ६८ ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे षट्त्रिंशो मूत्राघाताधिकारः समाप्तः ॥ ३६ ॥



# अथ सप्तत्रिंशोऽश्मरीरोगाधिकारः ॥ ३७ ॥

तत्राश्मरीसंख्यामाह—

**वातपित्तकफैस्तिस्रश्चतुर्थी शुक्रजा मता । प्रायः श्लेष्माश्रयाः सर्वा अश्मर्यः स्युर्यमोपमाः ॥**

***श्लेष्माश्रयाः = श्लेष्मसमवायिकारणाः, शुक्रजां विना, शुक्रजायास्तु शुक्रस्यैव समवायिकारणत्वात्, अन्ये तु—शुक्राश्मर्यामपि कफकारणत्वमिच्छन्ति । प्रायःशब्दश्चात्र विशेषार्थः । यमोपमाः-चिकित्सां विना ॥ १ ॥**

वात, पित्त तथा कफ के प्रकोप से होने वाली तीन प्रकार की तथा चौथी शुक्रजा [1]अश्मरी ( पथरी ) होती है । शुक्रजा अश्मरी को छोड़ कर शेष तीनों प्रकार की अश्मरी प्रायः कफाश्रय से उत्पन्न होती है । और शुक्रजा अश्मरी तो शुक्र के ही समवायिकारण से उत्पन्न होती है । कुछ लोग तो शुक्रजा अश्मरी में भी कफ को कारण मानते हैं । ये समस्त अश्मरी बिना चिकित्सा के यम के समान मारक होती हैं ॥ १ ॥

---

१. अश्मरियां मूत्र के घन अवयवों के एकत्र होने से बनती हैं । प्रथम किसी वस्तु से, जैसे श्लैष्मिक कला का कुछ भाग, शुष्क हुआ श्लेष्मा, जमा हुआ रक्त इत्यादि अश्मरी का केन्द्र बन जाता है, जिसके चारों ओर घन अवयव एकत्र होने लगते हैं और कुछ समय में अश्मरी बन

अश्मरीसम्प्राप्तिमाह—

**विशोषयेद्वस्तिगतं सशुक्रं मूत्रं सपित्तं पवनः कफं वा।**
**यदा तदाऽश्मर्युपजायते तु क्रमेण पित्तेष्विव रोचना गोः॥ २॥**

जाती है। कुछ विद्वानों की सम्मति है कि अश्मरी जीवाणुओं के कारण उत्पन्न होती है। पाश्चात्त्य विज्ञान में इसी प्रकार अश्मरी की सम्प्राप्ति का संक्षिप्त विवरण है। अपने यहां भी जो अश्मरी की सम्प्राप्ति मिलती है, वह ठीक इसी प्रकार है। यथाः—

'अप्सु स्वच्छास्वपि यथा निषिक्तासु नवे घटे। कालान्तरेण पङ्कः स्यादश्मरीसम्भवस्तथा।'
सु० नि० अ० ३ श्लो० २५

इसके अतिरिक्त उपर्युक्त 'विशोषयेद्वस्तिगतमि'त्यादि श्लोक में भी यही वर्णन किया गया है।

जिस प्रकार पाश्चात्त्य विज्ञान में श्लेष्मल कला के टुकड़े तथा सूखे श्लेष्मा को अश्मरी का केन्द्र माना गया है उसी प्रकार अपने यहां भी प्रधान रूप से यह बात मानी गयी है। यथाः—

'चतस्रोऽश्मर्यो भवन्ति श्लेष्माधिष्ठानाः। तद्यथा श्लेष्मणा, वातेन, पित्तेन, शुक्रेण चेति।'
सु० नि० अ० ३ सू० २।

तथा च 'वातपित्तकफैस्तिस्रश्चतुर्थी शुक्रजा मता। प्रायः श्लेष्माश्रयाः सर्वा' इत्यादि श्लोक में भी यही अभिप्राय वर्णित है।

जिस प्रकार अपने यहां 'वातज, पित्तज, कफज तथा शुक्रज भेद से अश्मरी चार प्रकार की मानी गयी है उसी प्रकार पाश्चात्त्य वैद्यक में भी अश्मरी प्रायः यूरिक अम्ल (Uric acid), अमोनिया के यूरेट लवण, आक्जेलेट लवण अथवा चूने के फास्फेट लवणों से बनती है, ऐसा माना गया है।

उनमें निम्नलिखित विशेषतायें पायी जाती हैं—

१—फास्फेट—इन लवणों की अश्मरी खड़िया के समान श्वेत और चिकनी होती है। वह भुरेरी होने के कारण सहज ही में टूट जाती है। यह साधारणतया 'टिपिल फास्फेट' और चूने के फास्फेट लवणों के मिलने से बनी होती है। प्रायः फास्फेट लवणों के साथ अन्य लवण भी मिल जाते हैं। वास्तव में केवल फास्फेट से बनी हुई अश्मरी बहुत कम मिलती है। अन्य प्रकार की अश्मरियों पर भी फास्फेट लवणों का स्तर चढ़ जाता है और वह देखने से अश्मरी की ही भांति दीखती है। किन्तु उनकी भीतरी रचना पृथक् होती है। फास्फेट की अश्मरियों को काटने पर उनके भीतर मध्य भाग में एक वस्तु-समूह स्थित मिलता है। उसके चारो ओर एक-केन्द्री श्वेत रङ्ग के स्तर पाये जाते हैं। अन्य अश्मरियों में भी इसी भाँति के स्तर होते हैं। किन्तु उनका रङ्ग पृथक् होता है। फास्फेट की अश्मरी कफाश्मरी से मिलती-जुलती है, यथाः—

'तत्रात्यर्थं श्लेष्मलमन्नमभ्यवहरतः श्लेष्मा सङ्घातमुपगम्य यथोक्तां परिवृद्धिं प्राप्य वस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुणद्धि, तस्य मूत्रप्रतीघाताद्दाल्यते, भिद्यते निस्तुद्यत इव च वस्तिर्गुरुः शीतश्च भवति; अश्मरी चात्र श्वेता स्निग्धा महती कुक्कुटाण्डप्रतीकाशा मधुपुष्पवर्णा वा भवति, तां श्लैष्मिकीमिति विद्यात्। सु० नि० अ० ३ सू० ७।

२—यूरिक अम्ल की अश्मरी ( Uric acid calculus )—यह अश्मरी कठिन और सघन होती है। यह सहज में टूटती नहीं। प्रायः वह अण्डाकार और चपटी होती है। उसके बाहरी पृष्ठ साधारणतया चिकने होते हैं। कभी २ उस पर छोटे २ अङ्कुर उठे रहते हैं। बहुधा उस पर फास्फेट का एक स्तर चढ़ा रहता है। इस अश्मरी में पैत्तिक अश्मरी के सारे लक्षण मिलते हैं, यथा—

पित्तयुक्तस्तु श्लेष्मा सङ्घातमुपगम्य यथोक्तां परिवृद्धिं प्राप्य वस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुणद्धि, तस्य मूत्रप्रतीघातादूष्यते, चूष्यते, दह्यते पच्यत इव वस्तिरुष्णवातश्च भवति; अश्मरी चात्र सरक्ता पीतवभासा, कृष्णा भल्लातकास्थिप्रतिमा मधुवर्णा वा भवति, तां पैत्तिकीमिति विद्यात् ( सु० नि० अ० सू० ८ )

छयदा पवनो वस्तिगतं सशुक्रं मूत्रं, सपित्तं कफं वा शोषमुपनयेत्तदाऽश्मरी भवति। क्रमेण=क्रमतो वर्द्धमाना। गोः पित्तेषु रोचनेवेत्यन्वयः॥ २॥

३—अमोनिया के यूरेट लवण से उत्पन्न हुई अश्मरी की रचना साधारण यूरेट-अश्मरी ही के समान होती है। किन्तु उसका रंग हल्का होता है।

४—चूने के आक्जेलेट लवण की अश्मरी ( Oxalate of lime calculus )-यह अश्मरी अत्यन्त असम होती है। उसका पृष्ठ किसी बड़े कङ्कण के समान कहीं से उभरा हुआ और कहीं से गहरा होता है। उसकी शहतूत से समानता दी गई है, क्योंकि उसके पृष्ठ पर शहतूत की भांति चारो ओर अङ्कुर उठे रहते हैं। यह अश्मरी अत्यन्त कठिन होती है। भीतर से यह भी अन्य अश्मरियों की भांति स्तरित और सघन होती है। उत्पत्ति के समय इस में प्रायः कुछ रक्त मिश्रित हो जाता है जिससे इसका रङ्ग लालिमायुक्त गहरा भूरा अथवा काला हो जाता है। यह अश्मरी पूर्णतया वाताश्मरी से मिलती है, यथा—

'वातयुक्तस्तु श्लेष्मा सङ्घातमुपगम्य यथोक्तां परिवृद्धिं प्राप्य वस्तिमुखमधिष्ठाय स्रोतो निरुणद्धि, तस्य मूत्रप्रतीघातात्तीव्रा वेदना भवति, तथाऽत्यर्थं पीड्यमानो दन्तान् खादति नाभिं पीडयति, मेढ्रं मृद्नाति पायुं स्पृशति विशर्धते विदहति वा मूत्रपुरीषाणि कृच्छ्रेण चाऽस्य मेहतो निःसरन्ति; अश्मरी चात्र श्यावा परुषा विषमा खरा कदम्बपुष्पवत्कण्टकाचिता भवति, तां वातिकीमिति विद्यात्'।

५—सिस्टीन और जेन्थीन नामक वस्तुओं से निर्मित अश्मरी भी पायी जाती है।

शुक्राश्मरी को पाश्चात्य वैद्यक में सेमिनल या स्पर्मेटिक कांक्रीशन्स, स्पर्मोलिथ ( Seminal or Spermatic concretions, Spermolith ) कहते हैं।

मूत्राशय में अश्मरी की स्थिति—कभी २ अश्मरी मूत्राशय के पार्श्विकभाग में उत्पन्न होकर श्लैष्मिक कला से वेष्टित हो जाती है। इस कारण वह स्वतन्त्र नहीं रहती, किन्तु एक प्रकार के कोष्ठ में जो मूत्राशय ही का भाग होता है, बन्द रहती है। उस प्रकार की अश्मरी को 'आवेष्टित अश्मरी' कहते हैं। प्रायः अश्मरी मूत्राशय के भीतर स्वतन्त्र स्थित है। और व्यक्ति की स्थिति के अनुसार वह भी अपनी स्थिति बदलती रहती है। रोगी के करवट लेने पर वह मूत्राशय में पार्श्व की ओर चली जाती है। ऐसी अवस्था में मूत्रत्याग में कठिनाई नहीं होती। मूत्र के निकल चुकने पर मूत्राशय के संकुचित हो जाने के कारण उसकी भित्तियां अश्मरी पर चारो ओर से चिपट जाती हैं, जिससे अश्मरी को इधर-उधर हिलने का स्थान नहीं मिलता। मूत्राशय के जीर्णशोथ में भी भित्तियों में उत्पन्न हुवे नये अङ्कुर अश्मरी को घेर लेते हैं।

कारण—मूत्राशय की अश्मरियों की उत्पत्ति प्रायः गवीना अथवा वृक्क से आई हुई अश्मरी के कारण होती है। यह अश्मरी जिसका आकार छोटा होता है, केन्द्र की भांति काम करती है। इसके चारो ओर लवणों के कण एकत्र होते रहते हैं जिनसे कुछ समय में पूर्ण अश्मरी बन जाती है। जो बाह्यवस्तुयें भीतर रह जाती हैं, जैसे—कैथिटर का टूटा हुआ अग्रभाग, उसके चारों ओर इसी भांति, अश्मरी उत्पन्न हो जाती है। शारीरिक दशायें भी अश्मरी की उत्पत्ति में भाग लेती हैं। पीने के जल के साथ अश्मरी का बहुत कुछ सम्बन्ध प्रतीत होता है। पर्वतीय स्थानों के रहने वालों को यह रोग अधिक होता है, जिसका मुख्य कारण वहां के जल में चूने के लवणों का आधिक्य है। उष्ण देशों में अश्मरी की अधिकता का कारण शरीर से जल का बाष्पीभवन है, जिसके कारण मूत्र में घन अवयवों की मात्रा बढ़ जाती है।

लक्षण—यह रोग स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में अधिक होता है। इसका कारण स्त्रियों के मूत्रमार्ग का छोटा और चौड़ा होना प्रतीत होता है। छोटे आकार की अश्मरी सहज ही में मूत्र द्वारा

जब वायु वस्ति में रहने वाले शुक्रयुक्त मूत्र को अथवा विषयुक्त कफ को सुखा देता है तब अश्मरी उत्पन्न हो जाती है। यह अश्मरी जिस प्रकार गाय का पित्त गोरोचन बढ़ता है उसी प्रकार क्रमतः बढ़ती है॥ २॥

---

बाहर निकल जाती है। बच्चों में, विशेषतया लड़कों में, यह रोग अधिक पाया जाता है।

लक्षण—अश्मरी के आकार, स्थिति तथा मूत्रमार्ग और मूत्राशय की श्लैष्मिक कला के शोथ पर निर्भर करते हैं। छोटी अश्मरी से बड़ी अश्मरी की अपेक्षा अधिक पीड़ा होती है। वह छोटी होने के कारण चारो ओर को फिरती है। किन्तु बड़ी अश्मरी को मूत्राशय की भित्तियां अधिक नहीं फिरने देतीं। इसी भांति फास्फेट की अपेक्षा आक्जेलेट की अश्मरी से अधिक पीड़ा होती है। बालक और युवा व्यक्तियों की अपेक्षा वृद्ध मनुष्यों को पीड़ा कम होती है। उनकी श्लैष्मिककला कड़ी होकर कुछ चेतनारहित हो जाती है।

इस रोग के विशेष लक्षण—पीड़ा, मूत्र का बारम्बार त्याग और रक्त-प्रवाह हैं। दौड़ने, असम स्थानों में किसी सवारी में जाने तथा घोड़े इत्यादि पर चढ़ने से इन लक्षणों में वृद्धि हो जाती है। ये लक्षण रात्रि की अपेक्षा दिन में तीव्र होते हैं। 'शिश्न, पेडू, मलद्वार के चारो ओर के भाग तथा दोनों ओर के ऊरुप्रान्त में पीड़ा प्रतीत होती है। कभी २ रोगी के मूत्र त्याग करते समय मूत्र-प्रवाह अकस्मात् बन्द हो जाता है। कोई अश्मरी मूत्रमार्ग में अटक कर प्रवाह को रोक देती है। ऐसे समय तीव्र पीड़ा मालूम होती है। किन्तु रोगी की अपनी शारीरिक स्थिति बदलने पर मूत्र का प्रवाह फिर से जारी हो जाता है, क्यों कि शरीर के अन्दर अश्मरी की स्थिति भी बदल जाती है। प्रायः रोगी स्वयं इस बात को कहते हैं कि मूत्रप्रवाह के बन्द हो जाने पर यदि वह किसी ओर को झुक जाँय अथवा तिर्यक् दिशा में खड़े होकर मूत्र-त्याग करें तो मूत्र फिर से प्रवाहित होने लगता है। यह अश्मर का निश्चित लक्षण है। किन्तु सदा नहीं पाया जाता। जब अश्मरी मूत्रमार्ग को पूर्णतया अवरुद्ध नहीं करती तो मूत्र की बहुत पतली धार निकलती है। रक्त-प्रवाह भी सदा नहीं उपस्थित होता। कभी २ मूत्रत्याग के पश्चात् एक या दो बूँद रक्त निकल आता है। किन्तु आक्जेलेट के छोटे आकार की अश्मरियों से, जिनमें कुछ प्रवर्धन निकले होते हैं, अर्बुद के समान तीव्र रक्त प्रवाह हो सकता है किन्तु वह रोगी के शय्यारूढ होते ही बन्द हो जाता है। अश्मरी से कुछ समय के पश्चात् मूत्राशय के शोथ के समान लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं। रात्रिको अथवा शय्या पर लेटने से भी लक्षणों में कमी नहीं होती। प्रत्येक समय पीड़ा होती रहती है। अश्मरी के मूत्राशय की ग्रीवा के सम्पर्क में आ जाने से वहां की नाड़ियां उत्तेजित हो जाती हैं और मूत्राशय सङ्कुचित हो जाता है। इस समय रोगी को दारुण पीड़ा होती है। दिन-रात में रोगी को इस प्रकार के कई आक्रमण हो सकते हैं। कुछ समय के पश्चात् मूत्र-त्याग के समय निरन्तर बल करने के कारण अर्श और गुदभ्रंश तक उत्पन्न हो जाते हैं। मूत्राशय से शोथ का संक्रमण, गवीनी में होता हुआ वृक्क में फैल जाता है और अन्त को वृक्क के संक्रमित हो जाने से रोगी की मृत्यु हो जाती है। अपने यहां 'सामान्यलिङ्गं रुगि'त्यादि श्लोक में ये ही लक्षण मिलते हैं।

रोग-निश्चिति—वृक्क का निश्चय करना कठिन नहीं है। रोगी के कथन से रोग के अनुमान में बहुत कुछ सहायता मिलती है। तत्पश्चात् रोगी की परीक्षा से अश्मरी का निश्चय करना चाहिये।

परीक्षा की दो मुख्य विधियां हैं—एक्सरे ( XRay ) द्वारा और दूसरी सङ्किरण-शलाका द्वारा अश्मरी को प्रतीत करना।

एक्सरे (XRay) रोगी को एक्सरे की मेजपर लिटाकर वस्ति की एक्सरे द्वारा परीक्षा की जाती है। इससे अश्मरी की छाया दिखाई देती है। यह मेज इस प्रकार की होती है कि किरणोत्पादक नलिका मेजके नीचे लगी रहती है। उसको जहां चाहे हटा सकते हैं। इसके द्वारा अश्मरी को देखने

तस्या अनेकदोषाश्रयत्वमाह—

नैकदोषाश्रयाः सर्वा अथासां पूर्वलक्षणम् ।
बस्त्याध्मानं तदासन्नदेशेषु परितोऽतिरुक् । मूत्रे बस्तसगन्धत्वं मूत्रकृच्छ्रं ज्वरोऽरुचिः ॥३॥

*बस्तः = छागलकः ॥ ३ ॥

ये सब प्रकार की अश्मरी अनेक दोषों के आश्रय से होती हैं । मूत्राशय में आध्मान, मूत्राशय के समीपस्थ भाग में चारो ओर से वेदना, मूत्र में बकरे के मूत्र समान गन्ध, मूत्रकृच्छ्र, ज्वर तथा अरुचि ये अश्मरी के पूर्वरूप हैं ॥ ३ ॥

अश्मरीसामान्यलक्षणमाह—

सामान्यलिङ्गं रुग् नाभिसेवनीबस्तिमूर्द्धसु । विशीर्णधारं मूत्रं स्यात्तया मार्गनिरोधने ॥४॥
तद्व्यपायात्सुखं मेहेदच्छं गोमेदकोपमम् । तत्संक्षोभात्क्षते सास्रमायासाच्चातिरुग्भवेत् ॥५॥

*बस्तिमूर्द्धा = नाभेरधोदेशः । विशीर्णधारं = सविच्छेदधारम् । तया = अश्मर्या । मार्गः = मूत्रवाहिस्रोतः, तद्व्यपायात् = कदाचिद्वायुनाश्मर्या मूत्रमार्गादन्यत्र गमनात् । सुखं, मेहेद् = मूत्रयेद् । गोमेदकोपमम् = गोमेदको मणिः किञ्चिल्लोहितस्तद्वर्णम् । तत्संक्षोभात् = तस्या अश्मर्याः सञ्चाराद् । घर्षणेन मूत्रवहे स्रोतसि क्षते जाते, सास्रं = सरक्तं, मेहेत् । आयासात्-प्रवाहणादिजनितात् ॥ ४-५ ॥

नाभि, सीवनी तथा नाभि के निम्न भाग में व्यथा, अश्मरीद्वारा मूत्रवह-मार्ग में अवरोध होने पर मूत्र कटी हुई धार युक्त होता है । और कभी २ वायु द्वारा अश्मरी के मूत्रमार्ग से अन्य स्थान में चले जाने से रोगी गोमेदमणि के समान ( कुछ लाल रङ्ग के ) वर्ण का स्वच्छ तथा सुखपूर्वक मूत्रत्याग करता है । घर्षण से मूत्रवह स्रोतस के क्षत होजाने पर रक्तमिश्रित मूत्र उतरता है तथा प्रवाहणजन्य आयास से बड़ी तीव्र पीडा होती है ॥ ४-५ ॥

रामठक्षारलवणचूर्णं दत्त्वा पिबेन्नरः । अश्मरीमूत्रकृच्छ्रघ्नं दीपनं पाचनं परम् ॥
हन्यात्कोष्ठाश्रितं वातं कट्यूरुगुदमेढ्रजम् ॥ १० ॥

---

पर उसका पूर्ण निश्चय हो जाता है । आक्जेलेट की अश्मरी की गहरी छाया बनती है । फास्फेट अश्मरी आक्जेलेट से हल्की छाया उत्पन्न करती है । केवल यूरेट अथवा यूरिक अम्ल की अश्मरी की छाया बहुत हल्की अथवा नहीं बनती । इस छाया को देखते समय यह स्मरण रखना चाहिये कि श्रोणि की अस्थियों से उत्पन्न होने वाले अर्बुद, मूत्राशय के अर्बुद, जिन पर फास्फेट के लवण एकत्र हो गये हों, गर्भाशय के अर्बुद, पौरुषग्रन्थि तथा श्रोण्यन्तर्गत आन्त्र में स्थित मल भी छाया उत्पन्न कर सकते हैं ।

१-सङ्किरण-शलाका-इसके द्वारा मूत्राशय में स्थित अश्मरी को प्रतीत किया जाता है । रोगी को मेज़ पर लिटाकर मूत्राशय से मूत्र को निकाल कर उसमें ८-१० औंस गरम बोरिकका विलयन भर दिया जाता है । रोगी की टांगे ऊपर को उठा दी जाती हैं । चिकित्सक दाहिने हाथ में शलाका को पकड़ कर उसके अग्रभाग पर शुद्ध तैल लगा कर उसको मूत्राशय में प्रविष्ट करता है । और उसको मूत्राशय के भीतर चारो ओर घुमाता है । ऐसा करने में शलाका कहीं न कहीं अश्मरी पर लगती है । यूरिक और आक्जेलेट अश्मरी पर जब शलाका लगती है तो उससे शब्द उत्पन्न होता है किन्तु फास्फेट की अश्मरी से केवल रगड़ की प्रतीति होती है । यदि इस प्रकार से अश्मरी प्रतीत न हो तो गुदा के भीतर दो अंगुलियां डाल कर उनको ऊपर की ओर दबाना चाहिये । सम्भव है पौरुष ग्रन्थि के बढ़ने से उसके आगे की ओर, जहाँ एक गढ़ा सा बन जाता है, अश्मरी स्थित हो । आजकल मूत्राशय-दर्शक यन्त्र की सहायता से अश्मरी तथा मूत्राशय के अन्य रोगों के निश्चय करने में कोई कठिनाई नहीं होती ।

वातोल्बणाश्मरीलक्षणमाह—

तत्र वाताद् भृशं चार्त्तो दन्तान्खादति वेपते। मृद्नाति मेहनं नाभिं पीडयत्यनिशं क्वणन्॥
सानिलं मुञ्चति शकृन्मुहुर्मेहति बिन्दुशः। श्यावा रूक्षाश्मरी सा स्यात्सञ्चिता कण्टकैरिव॥

यदि अश्मरी में वायु की अधिकता हो तो रोगी अत्यन्त वेदनायुक्त होता है, दांतों को चबाता है, काँपता है, लिङ्ग को मलता है और निरन्तर चिल्लाता हुआ नाभि को दबाता है। अपान वायु मिश्रित मलत्याग करता है तथा बारम्बार बूंद २ मूत्र त्याग करता है। यह सञ्चिता अश्मरी श्याव वर्ण, रूक्ष तथा कांटे के समान लगने वाली होती है॥ ६–७॥

वातोल्बणाश्मरीचिकित्सामाह—

तस्याः पूर्वेषु रूपेषु स्नेहादिक्रम इष्यते॥ ८॥

वातोल्बणा अश्मरी के पूर्वरूपावस्था में स्नेहन इत्यादि क्रियाओं का प्रयोग करना चाहिये॥८॥

शुण्ठ्यादिकषायमाह—

शुण्ठ्यग्निमन्थपाषाणशिग्रुवरुणगोक्षुरैः। काश्मर्यारग्वधफलैः क्वाथं कृत्वा विचक्षणः॥ ९॥
रामठक्षारलवणचूर्णं दत्त्वा पिबेन्नरः। अश्मरीमूत्रकृच्छ्रघ्नं दीपनं पाचनं परम्॥
हन्यात्कोष्ठाश्रितं वातं कट्यूरुगुदमेढ्रजम्॥ १०॥

सोंठ, अरनी, पाषाणभेद, सहजन, वरुना, गोखरू, खम्भार तथा अमलतास का गूदा इनका क्वाथ बनाकर उसमें हींग, जवाखार तथा सेंधानमक का चूर्ण डालकर यदि बुद्धिमान् मनुष्य पीये तो इससे अश्मरी, मूत्रकृच्छ्र, कोष्ठाश्रित वात तथा कमर, ऊरु, गुदा तथा लिङ्ग में रहने वाला वात नष्ट हो जाता है और यह क्वाथ दीपन तथा उत्तम पाचन है॥ ९–१०॥

एलाऽऽदिक्वाथमाह—

एलोपकुल्यामधुकाश्मभेदकौन्तीश्वदंष्ट्रावृषकोरुबूकैः।
शृतं पिबेदश्मजतु प्रगाढं सशर्करे चाश्मरिमूत्रकृच्छ्रे॥ ११॥

छोटी इलायची, पिप्पली, मुलहठी, पाषाणभेद, रेणुका, गोखरू, अडूसा तथा एरण्ड के क्वाथ में शिलाजीत मिलाकर पीने से शर्करा युक्त अश्मरी तथा मूत्रकृच्छ्र नष्ट होजाता है॥ ११॥

वरुणादिकषायमाह—

वरुणस्य त्वचं श्रेष्ठां शुण्ठीं गोक्षुरसंयुताम्।
यवक्षारगुडं दत्त्वा क्वाथयित्वा पिबेद्धिमम्। अश्मरीं वातजां हन्ति चिरकालानुबन्धिनीम्॥

वरुना की छाल, त्रिफला, सोंठ, गोखरू, जवाखार तथा गुड़ इन सबका शीतल क्वाथ पीने से बहुत दिनों की पुरानी वातोल्बण अश्मरी नष्ट हो जाती है॥ १२॥

पाषाणभेदाद्यघृतमाह—

पाषाणभेदो वसुको वशिरोऽश्मन्तकस्तथा। शतावरी श्वदंष्ट्रा च बृहती कण्टकारिका॥१३॥
कपोतवङ्कार्त्तगलकाञ्चनोशीरगुन्द्रकाः। वृक्षादनी भल्लुकश्च वरुणः शाकजं फलम्॥ १४॥
यवाः कुलत्थाः कोलानि कतकस्य फलानि च॥ १५॥
ऊषकादिप्रतीवापमेषां क्वाथे शृतं घृतम्। भिनत्ति वातसम्भूतामश्मरीं क्षिप्रमेव तु॥ १६॥

पाषाणभेद, मदार की जड़, अपामार्ग, कोविदार, शतावरी, गोखरू, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, ब्राह्मी, कटसरैया, कचनार, खस, गुन्द्रतृण, बांदा, सोनापाठा, वरुना, शाक नामक वृक्ष (कुछ लोग इसे सागौन कहते हैं) के फल, जौ, कुलथी, बेर तथा निर्मली के फल, इन, ओषधियों के क्वाथ में ऊषकादिगण की ओषधियों को डालकर सिद्ध किया हुआ घृत वातजन्य अश्मरी को तत्काल ही नष्ट कर डालता है॥ १३–१६॥

वीरतरादिगणमाह—

क्षारान्यवागूः पेयाश्च कषायांश्च पयांसि च। भोजनानि प्रकुर्वीत वर्गेऽस्मिन्वातनाशने॥१७॥

**वीरवृक्षोऽग्निमन्थश्च काशवृक्षादनीकुशाः । मोरटेन्दीवरीसूर्यभक्तागोक्षुरटुण्टुकाः ॥ १८ ॥**
**वसुको वशिरो दर्भशैरीयावश्मभेदकः । गुन्द्रो नलः कुरुण्टश्च गणो वीरतरादिकः ॥ १९ ॥**
**अश्मरीशर्कराकृच्छ्रमारुतार्त्तिहरो मतः । वृहद्वाते वीरतरस्तदभावे मतः शरः ॥ २० ॥**

निम्नलिखित वातनाशक वीरतरादि गण की ओषधियों में क्षार, यवागू, पेया, क्वाथ, दूध तथा भोजन को सिद्ध करके देना चाहिये । अर्जुन, अरनी, कास, बांदा, कुश, ईख की जड़, नीला कमल, हुलहुल, गोखरू, स्योनापाठा, मदार की जड़, अपामार्ग, डाभ, कटसरैया, पाषाणभेद, गुन्द्रतृण, नरकुल तथा पीली कटसरैया यह वीरतरादि गण कहलाता है । यह अश्मरी, शर्करा, मूत्रकृच्छ्र तथा वातजन्य रोगों को नष्ट करता है । यदि वीरतर ( अर्जुन ) न मिल सके तो उनके स्थान में रामसर लेना चाहिये ॥ १७–२० ॥

पित्तोल्वणाश्मरीलक्षणमाह—

**पित्तेन दह्यते वस्तिः पच्यमान इवोष्मणा । भल्लातकास्थिसंस्थाना रक्ता पीता सिताऽश्मरी ॥**

पित्तोल्वणा अश्मरी में अग्नि से पकाने के समान पित्त के कारण वस्ति में दाह होता है । इसमें अश्मरी भिलावे की गुठली के समान, लाल, पीली तथा श्वेत वर्ण की होती है ॥ २१ ॥

## अथ पित्ताश्मरीचिकित्सा

तत्र कुशादिघृतमाह—

**कुशः काशः शरो गुन्द्र इत्कटो मोरटाश्मभित् । दर्भो विदारी वाराही शालिमूलं त्रिकण्टकः ॥**
**भल्लुकः पाटला पाठा पत्तूरोऽथ कुरुण्टकः । पुनर्नवा शिरीषश्च कथितास्तेषु साधितम् ॥२३॥**
**घृतं शिलाऽऽह्वमधुकैर्बीजैरिन्दीवरस्य च । त्रपुसैर्वारुकादीनां बीजैश्चावापितं शुभम् ॥**
**भिनत्ति पित्तसंभूतामश्मरीं क्षिप्रमेव च ॥ २४ ॥**

*बीजं = बीजसारः सरोजबीजं वा ॥ २४ ॥

कुश, कास, रामसर, गुन्द्रतृण, इत्कट (तृण विशेष), ईख की जड़, पाषाणभेद, डाभ, विदारीकन्द, वाराहीकन्द, शालिधान्य की जड़, गोखरू, सोनापाठा, पाढल, पाठा, कचूर, कटसरैया, पुनर्नवा तथा सिरस इन के क्वाथ में घी को पकाकर शिलाजीत, मुलहठी, इन्दीवर (नीला कमल) के बीज, खीरे के बीज तथा ककड़ी के बीजों के चूर्णों को मिलाकर खाने से पित्ताश्मरी तत्काल नष्ट हो जाती है । यहां पर बीजों से बीज की मींगी लेना चाहिये ॥ २२–२४ ॥

**क्षारान्यवागूः पेयाश्च कषायांश्च पयांसि च । भोजनानि च कुर्वीत वर्गेऽस्मिन्पित्तनाशने ॥**
**मधुकः कृतहस्वत्वाद्वीजैर्बीजकमुच्यते । शिलाजतु शिलाऽऽह्वं स्यात्पटीरो गुरुगुन्द्रको ॥**
**कुर्यात्क्षीरादिकं काथे तस्मिन्क्षेपमावापकैः । वर्गत्वेन यथालाभं परिभाषा प्रवर्त्तते ॥ २७ ॥**

उपर्युक्त पित्तनाशक वीरतरादिगण की ओषधियोंमें क्षार, यवागू, पेया, क्वाथ, दूध तथा भोजन पकाकर पित्तोल्वणाश्मरी में देना चाहिये । शिलाजीत, मैनशिल, वंशलोचन, गुडूची, गुन्द्रतृण, मुलेठी तथा बिजौरा इनको बीजक कहते हैं इनके क्वाथ में क्षार इत्यादि डालकर सिद्ध करके देना चाहिये । यह आयुर्वेदिक परिभाषा है कि यदि वर्ग की समस्त ओषधियां न मिल सकें तो जितनी मिल सकें उन्हीं का उपयोग करें ॥ २५–२७ ॥

कफोल्वणाश्मरीलक्षणमाह—

**वस्तिर्निस्तुद्यत इव श्लेष्मणा शीतलो गुरुः । अश्मरी महती श्लक्ष्णा मधुवर्णाऽथवा सिता ॥**
**एता भवन्ति बालानां तेषामेव तु भूयसा । आश्रयोपचयाल्पत्वाद् ग्रहणाहरणे सुखाः॥२९॥**

कफ की उल्बणता से उत्पन्न अश्मरी में मूत्राशय में सूई चुभाने के समान पीड़ा होती है तथा वह शीतल और गुरु होती है बड़ी अश्मरी चिकनी, मधु के समान वर्ण वाली अथवा श्वेत होती है । यह अश्मरी प्रायः बच्चों को ही होती है । बालकों के उपचय का आश्रय अल्प होने के कारण बच्चों की अश्मरी निकालने में आसानी होती है ॥ २८–२९ ॥

## अथ कफाश्मरीचिकित्सा।

तत्र वरुणादिघृतमाह—

गणे वरुणकादौ तु गुग्गुल्वेलाहरेणुभिः।
कुष्ठभद्राह्वमरिचचित्रकैः ससुराह्वयैः। एतैः सिद्धमजासर्पिरूषकादिगणेन च ॥ ३० ॥
भिनत्ति कफसम्भूतामश्मरीं क्षिप्रमेव च। शस्व्यादिस्तेन चात्रेष्टो गणः श्यामाऽऽदिको बुधः ॥

वरुणादि गण की ओषधियों में गुग्गुल, छोटी इलायची, रेणुका के बीज, कूठ, नीम, काली मिर्च, चित्त तथा देवदारु को डालकर सिद्ध हुआ बकरी की घी अथवा ऊषकादिगण की ओषधियों द्वारा पकाये गये बकरी के घी का सेवन करने से अथवा शस्व्यादिगण की ओषधियों द्वारा या श्यामादि गण की ओषधियों द्वारा सिद्ध बकरी के घी का सेवन करने से शीघ्र कफजन्याश्मरी नष्ट हो जाती है, ऐसी विद्वानों की सम्मति है ॥ ३०-३१ ॥

वरुणादिगणमाह—

वरुणार्त्तगलौ शिग्रुस्तर्कारीनक्तमालकौ। मोरटारणिविल्वाश्च विम्बीवसुकचित्रकाः ॥ ३२ ॥
शैरीयो वशिरोऽक्षीवश्चाजश्रृङ्गी शतावरी। दर्भो बृहतिका व्याघ्री मुनिभिः परिकीर्त्तितः ॥
वरुणादिगणो ह्येष कफमेदोनिवारणः। विनिहन्ति शिरःशूलं गुल्माभ्यन्तरविद्रधीन् ॥३४॥
क्षारान्यवागूः पेयाश्च कषायांश्च पयांसि च। भोजनानि च कुर्वीत वर्गेऽस्मिन्कफनाशने ॥

वरुना, झिंटी, सहजन, जैती, करञ्ज, ईख की जड़, अरनी, बेल, माहरि की जड़, मदार की जड़, चित्त, कटसरैया, अपामार्ग, मधु, मेढ़ासींगी, शतावरी, डाभ, बड़ी कटेरी तथा छोटी कटेरी इन्हें मुनियों ने 'वरुणादिगण' कहा है। यह वरुणादि गण कफ तथा मेद का निवारण करता है और शिरःशूल, गुल्म तथा अन्तर्विद्रधि को नष्ट करता है। कफनाशक इस वरुणादिगण में क्षार, यवागू, पेया, क्वाथ, दूध तथा भोजन को सिद्ध करके खानेसे कफोल्वण अश्मरी नष्ट हो जाती है ॥३२-३५॥

शुक्राश्मरीनिदानमाह—

शुक्राश्मरी तु महती जायते शुक्रधारणात् ॥ ३६ ॥

*अव्ययानामनेकार्थत्वात् तुशब्दोऽत्रावधारणार्थः, तेन महतामेव न तु बालानां वक्ष्यमाणसम्प्राप्तेरसम्भवान्नतु शुक्राभावो वाच्यः। शुक्रधारणाद् = उपस्थितशुक्रवेगस्य मैथुनाकरणात् ॥ ३६ ॥

वीर्य के वेग को धारण करने से शुक्राश्मरी होती है। यह अश्मरी बड़ी होती है। शुक्राश्मरी अधिक अवस्था वालों को ही होती है बच्चों को नहीं होती। यद्यपि बच्चों को भी शुक्र होता है तथापि आगे कही जाने वाली सम्प्राप्ति का होना बच्चों में असम्भव होने के कारण बच्चों को यह अश्मरी नहीं होती। स्थानभ्रष्ट प्रवर्तित वीर्य के रुकने से शुक्राश्मरी होती है ॥ ३६ ॥

शुक्राश्मरीसंप्राप्तिमाह—

स्थानाच्च्युतममुक्तं हि मुष्कयोरन्तरेऽनिलः। शोषयित्वोपसंहृत्य शुक्रं तच्छुक्रमश्मरी ॥

*अनिलो मैथुनवेगेन स्थानाच्च्युतं शुक्रं मैथुनवेगनिवारणेन धृतं शुक्रं, मुष्कयोः=मेढ्रसहितयोः, 'मेढ्रवृषणयोरन्तर' इति सुश्रुतवचनात्तेन मेढ्रवृषणमध्यगतबस्तिमुखे उपसंहृत्य एकीकृत्य, शोषयति। तच्छुक्राश्मरी = तथाभूतं शुक्रमेवाश्मरी ॥ ३७ ॥

मैथुन के वेग से स्थानच्युत शुक्र तथा मैथुन के वेगको निवारण कर देने से बाहर नहीं निकले हुये वीर्य को वायु लिङ्ग तथा अण्डकोष के बीच में मूत्राशय के मुख पर सुखाकर घन कर देता है। इसे शुक्राश्मरी कहते हैं ॥ ३७ ॥

शुक्राश्मरीलक्षणमाह—

बस्तिरुक्कृच्छ्रमूत्रत्वमुष्कश्वयथुकारिणी।
तस्यामुत्पन्नमात्रायां शुक्रमेति विलीयते। पीडिते त्ववकाशेऽस्मिन्नश्मर्येव च शर्करा ॥

तस्यां=शुक्राश्मर्याम् , उत्पन्नमात्रायां यदा सा कथमपि विलीयते=विलयं याति, तदा शुक्रम् , एति=मूत्रमार्गात् प्रवर्त्तते । पीडिते त्ववकाशेऽस्मिन् =तुशब्दोऽवधारणे तेनास्मिन्नेव, अवकाशे = स्थाने, मेढ्वृषणयोरन्तरे पीडिते सति, सा विलीयते=अन्तर्लीना भवति । अवस्थाभेदादश्मरी शर्करा सिकता भवतीत्याह—'अश्मर्येव च शर्करा' । चकारात् सिकता च भवति, शर्करासिकतयोश्च भेदो महत्त्वाल्पत्वाभ्यां बोद्धव्यः ॥ ३८ ॥

शुक्राश्मरी के उत्पन्न होते ही मूत्राशय में पीड़ा, कठिनाई से रह २ मूत्र का उतरना तथा अण्डकोष के बीच में दबाने से अश्मरी अन्तर्लीन हो जाती है तब वीर्य निकलता है । अवस्था भेद से यही अश्मरी शर्करा तथा सिकता भी हो जाती हैं । यदि कण बड़े होते हैं तो शर्करा, यदि छोटे होते हैं तो सिकता कहलाती है ॥ ३८ ॥

शुक्राश्मर्याः शर्करारूपत्वमाह—

**सा भिन्नमूर्त्तिर्वातेन शर्करेत्यभिधीयते ॥ ३९ ॥**

***कथमश्मरी शर्करा भवतीत्याह—सेति । सा = अश्मरी ॥ ३९ ॥**

वही शुक्राश्मरी जब वायु द्वारा विदीर्ण हो जाती है तब शर्करा कहलाने लगती है ॥ ३९ ॥

शर्करायाः पातमवरोधञ्च सहेतुकमाह—

**अणुशो वायुना भिन्ना सा तस्मिन्ननुलोमगे । निरेति सह मूत्रेण प्रतिलोमे निरुध्यते ।**
**मूत्रस्रोतःप्रवृत्ता सा सक्ता कुर्यादुपद्रवान् ॥ ४० ॥**

***अश्मरी तस्मिन्नाश्रये, सा = शर्करा, सक्ता = लग्ना सती उपद्रवान् कुर्यात् ॥ ४० ॥**

जब वही शुक्राश्मरी वायु द्वारा विदीर्ण होकर अणु के रूप में वायु की अनुलोमावस्था में मूत्र के साथ निकलती है और प्रतिलोम वायु में अवरुद्ध हो जाती है । मूत्रमार्ग द्वारा प्रवर्तित अश्मरी तथा उससे मिली हुई शर्करा अनेक उपद्रवों को उत्पन्न करती है ॥ ४० ॥

अश्मर्य्युपद्रवानाह—

**दौर्बल्यं सदनं कार्श्यं कुक्षिरोगमथारुचिम् । पाण्डुत्वमुष्णवातञ्च तृष्णां हृत्पीडनं वमिम् ॥**

***उष्णवातं मूत्राघातविशेषणम् ॥ ४१ ॥**

दुर्बलता, ग्लानि, कृशता, कुक्षिशूल, अरुचि, पाण्डुता, उष्णवात ( मूत्राघात विशेष ), तृष्णा, हृदय में पीड़ा तथा वमन ये अश्मरी के उपद्रव हैं ॥ ४१ ॥

अश्मरीशर्करासिकतानामरिष्टमाह—

**प्रसूननाभिवृषणं बद्धमूत्रं रुजाऽऽतुरम् । अश्मरी क्षपयत्याशु शर्करा सिकताऽन्विता ॥४२॥**

***शर्करा-सिकतेति नामद्वयमन्वर्थम् ॥ ४२ ॥**

जिसकी नाभि तथा अण्डकोष में शोथ हो गया हो, मूत्रबद्धता हो तथा पीड़ा से आकुल हो ऐसे रोगी को शर्करा तथा सिकता युक्त अश्मरी शीघ्र मार डालती है । शर्करा तथा सिकता यह अन्वर्थक संज्ञा है

अश्मरीचिकित्सामाह—

**शुक्राश्मर्यान्तु सामान्यो विधिरश्मरिनाशनः । यवक्षारगुडोन्मिश्रं रसं पुष्पफलोद्भवम् ॥४३॥**
**पिबेन्मूत्रविबन्धघ्नं शर्कराऽश्मरिनाशनम् । तिलापामार्गकदलीपलाशयवबिल्वजः ॥४४॥**
**क्वाथः पेयोऽविमूत्रेण शर्कराऽश्मरिनाशनः ॥ ४५ ॥**

शुक्राश्मरी में अश्मरीनाशक साधारण चिकित्सा करनी चाहिये । पेठे के रसमें जवाखार तथा गुड मिलाकर पीने से मूत्रविबन्ध, शर्करा तथा अश्मरी नष्ट हो जाती है ।

तिल, अपामार्ग, केला, पलाश, जौ तथा बेल के क्वाथ को भेड़ के मूत्र के साथ पीने से शर्करा तथा अश्मरी नष्ट हो जाती है ॥ ४३-४५ ॥

**केबुकाङ्कोलकतकशाकेन्दीवरजैः फलैः । पीतमुष्णाम्बु सगुडं शर्करां पातयत्यधः ॥ ४६ ॥**

सुपारी, अङ्कोल, निर्मली के फल, सागौन का फल तथा कमलगट्टा के क्वाथ में गुड़ मिलाकर पीने से शर्करा नष्ट होती है ॥ ४६ ॥

पाषाणभिद्गोक्षुरकोरुबूकौ द्वे कण्टकार्यौ क्षुरकाह्वमूलम्।
दध्ना पिबेत्क्षीरसुपिष्टमेतत् स्याद् भेदनार्थौ सिकताऽश्मरीणाम् ॥ ४७ ॥

पाषाणभेद, गोखरू, एरण्डमूल, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी तथा तालमखाने के दूध में अच्छी तरह से पीसकर दही के साथ पीने से सिकता तथा अश्मरी नष्ट हो जाती है ॥ ४७ ॥

यः पिबेद्रजनीं सम्यक् सगुडां तुषवारिणा। तस्याशु चिररूढाऽपि यात्यस्तं मेढ्रशर्करा ॥४८॥

जो मनुष्य हल्दी को गुड के साथ भली भांति मिलाकर तुषोदक के साथ पीता हैं उसकी बहुत दिनों की पुरानी शर्करा नष्ट हो जाती है ॥ ४८ ॥

पिबतः कुटजं दध्ना पथ्यमन्नञ्च खादतः। निपतन्त्यचिरात्तस्य नियतं मेढ्रशर्कराः ॥ ४९ ॥

कुड़े की छाल को पीसकर दही के साथ पीने और पथ्य अन्न खाने से शर्करा अवश्य शीघ्र नष्ट हो जाती है ॥ ४९ ॥

त्रापुसबीजं पयसा पीतं वा नारिकेरजं कुसुमम्। विण्मूत्रशर्करायां भवति सुखी कतिपयैर्दिवसैः

खीरे के बीज अथवा नारियल के फल को पीसकर दूध के साथ पीने से पुरीषज मूत्रकृच्छ्र तथा शर्करा से पीड़ित मनुष्य कुछ ही दिनों में सुखी हो जाता हैं ॥ ५० ॥

श्वदंष्ट्रा वरुणः शुण्ठीक्वाथं क्षौद्रयुतं पिबेत्। शर्कराऽश्मरिशूलघ्नं मूत्रकृच्छ्रहरं परम् ॥५१॥

गोखरू, वरुना तथा सोंठ के क्वाथ को मधु मिलाकर पीने से शर्करा, अश्मरी, शूल तथा मूत्रकृच्छ्र भली भाँति नष्ट हो जाता है ॥ ५१ ॥

कूष्माण्डकरसो हिङ्गुयवक्षारसमायुतः। वस्तौ मेढ्रे सशूलघ्नो मूत्रकृच्छ्रहरः परम् ॥ ५२ ॥

पेठे के रस में हींग तथा जवाखार मिलाकर पीने से वस्तिशूल, लिङ्गशूल तथा मूत्रकृच्छ्र भली भाँति नष्ट हो जाता है ॥ ५२ ॥

पुनर्नवाऽयो रजनी श्वदंष्ट्रा वरी प्रवालश्च सदर्भपुष्पः।
क्षीराम्रमद्येक्षुरसप्रपिष्टो हितो भवेदश्मरिशर्करासु ॥ ५३ ॥

पुनर्नवा, लौहभस्म, हल्दी, गोखरू, शतावर, प्रवालभस्म तथा डाभ के फूलको दूध, आमके रस मदिरा और ईख के रस में पीसकर पीने से अश्मरी तथा शर्करा नष्ट हो जाती है ॥ ५३ ॥

वरुणत्वक्शिलाभेदशुण्ठीगोक्षुरकैः कृतः। कषायः क्षारसंयुक्तः शर्कराश्च भिनत्त्यपि ॥ ५४ ॥

वरुना की छाल, पाषाणभेद, सोंठ और गोखरू इन ओषधियों द्वारा बनाये गये क्वाथ को जवाखार मिलाकर पीने से शर्करा नष्ट हो जाती है ॥ ५४ ॥

तृणपञ्चमूलाद्यघृतमाह—

पञ्चमूल्यास्तृणाख्यायास्तथा गोक्षुरकस्य तु। पृथग्दशपलान्भागाञ्जलद्रोणे विपाचयेत् ॥५५॥
चतुर्भागावशिष्टेन घृतप्रस्थं विपाचयेत्। गुडगोक्षुरबीजञ्च कल्कं तत्र प्रदापयेत् ॥ ५६ ॥
तत्सिद्धं मूत्रदोषेषु शर्करास्वश्मरीषु च। स्नेहने भोजने चैव प्रयोज्यं सर्पिरुत्तमम् ॥५७॥

तृणपञ्चमूल की ओषधियां तथा गोखरू इन प्रत्येक ओषधियों को १०-१० पल लेकर १ द्रोण ( १०२४ तोले ) जल में पकावे। जब चतुर्थांश शेष रह जाय तब इस क्वाथके साथ गुड़ और गोखरू को डाल कर १ प्रस्थ ( ६४ तोले ) घी को सिद्ध कर ले। इस उत्तम घृत का स्नेहन तथा भोजन में उपयोग करने से मूत्रदोष, शर्करा तथा अश्मरी नष्ट हो जाती हैं ॥ ५५-५७ ॥

वरुणतैलमाह—

त्वक्पत्रफलमूलस्य वरुणस्य त्रिकण्टकात्। कषायेण पचेत्तैलं वस्तिनाऽऽस्थापनेन च ॥
शर्कराऽश्मरिशूलघ्नं मूत्रकृच्छ्रात्प्रमुच्यते ॥ ५८ ॥

छाल, पत्ते, फल तथा मूल सहित वरुना तथा गोखरू के क्वाथ द्वारा पकाये हुये तेलका आस्थापन वस्ति देने से शर्करा, अश्मरी तथा शूल नष्ट हो जाते हैं और मनुष्य मूत्रकृच्छ्र से छुटकारा पा जाता है ॥ ५८ ॥

कुशाद्यतैलमाह—

कुशाग्निमन्थशैरीयनलदर्भेक्षुगोक्षुराः । कपोतवङ्कावसुकवशिरेन्दीवरीशराः ॥ ५९ ॥
धातक्यरलुवन्दाकाः कर्णपूराश्मभेदकाः । एषां कल्ककषायाभ्यां सिद्धं तैलं प्रयोजयेत् ॥
पानाभ्यञ्जनयोगेन वस्तिनोत्तरवस्तिना । शर्कराश्मरिरोगेषु मूत्रकृच्छ्रे च दारुणे ॥ ६१ ॥
प्रदरे योनिशूले च शुक्रदोषे तथैव च । वन्ध्यागर्भप्रदं प्रोक्तं तैलमेतत्कुशादिकम् ॥ ६२ ॥

कुश, अरणी, पियावासा, नरकुल, डाभ, ईख, गोखरू, ब्राह्मी, मदार की जड़, अपामार्ग, शतावरी, रामसर, धाय के फूल, अरलू, बांदा, नीलाकमल तथा पाषाणभेद इन ओषधियों के कल्क तथा क्वाथ से सिद्ध तैल का पान, अभ्यङ्ग, वस्ति तथा उत्तरवस्ति द्वारा उपयोग करने से शर्करा, अश्मरी, दारुण मूत्रकृच्छ्र, प्रदर, योनिशूल तथा शुक्रदोष नष्ट होते हैं और यह तैल वन्ध्या स्त्रियों को पुत्र प्रदान करता है। इस तैल को 'कुशादितैल' कहते हैं ॥ ५९–६२ ॥

अश्मरीणां सामान्यचिकित्सामाह—

नागरवारुणगोक्षुरपाषाणभित्कपोतवङ्कजः क्वाथः।
गुडयवशूकविमिश्रः पीतो हन्त्यश्मरीमुग्राम् ॥ ६३ ॥

सोंठ, वरुना, गोखरू, पाषाणभेद तथा ब्राह्मी का क्वाथ गुड़ तथा जवाखार मिलाकर पीने से उग्र अश्मरी नष्ट हो जाती है ॥ ६३ ॥

त्रिकण्टकस्य बीजानां चूर्णं माक्षिकसंयुतम् । अविक्षीरेण सप्ताहं पेयमश्मरिनाशनम् ॥६४॥

गोखरू के बीजों के चूर्ण को मधु मिलाकर भेड़ के दूध के साथ ७ दिन तक पीने से अश्मरी नष्ट हो जाती है ॥ ६४ ॥

पिबेद्वरुणजं मूलं क्वाथं तत्कल्कसंयुतम् । क्वाथश्च शिग्रुमूलोत्थः कदुष्णोऽश्मरिनाशनः ॥६५॥

वरुना की जड़ के क्वाथ को वरुना की जड़ का ही कल्क मिलाकर पीने से अथवा सहजन की जड़ के क्वाथ को कुछ गरम २ पीने से अश्मरी नष्ट हो जाती है ॥ ६५ ॥

शृङ्गवेरयवक्षारपथ्याकालीयकान्वितः । दधिमण्डो भिनत्त्युग्रामश्मरीमाशु पानतः ॥६६॥

अदरख, जवाखार, हरड़ तथा दारुहल्दी को पीस कर दही के मण्ड के साथ पीने से उग्र अश्मरी शीघ्र नष्ट हो जाती है ॥ ६६ ॥

पाषाणभेदवरुणगोक्षुरककपोतवङ्कजः क्वाथः । गिरिजतुगुडप्रगाढः कर्कटिकात्रपुसबीजयुतः ॥
पेयोऽश्मरीमवश्यं दुर्भेदामपि भिनत्ति योगवरः ।
शिखरिणमिव शतकोटिः शतमन्योर्हस्तनिर्मुक्तः ॥ ६८ ॥

पाषाणभेद, वरुना, गोखरु तथा ब्राह्मी के क्वाथ में शिलाजीत और गुड़को अच्छी तरह से मिला कर तथा ककड़ी और खीरे के बीजों का कल्क डालकर पीने से यह श्रेष्ठ योग दुर्भेद्य अश्मरी का भी शीघ्र भेदन कर देता है। जिस प्रकार इन्द्र के हाथों से छोड़ा गया वज्र पर्वतों का भेदन कर डालता है उसी प्रकार यह योग अश्मरी का भेदन कर डालता है ॥ ६७–६८ ॥

श्रीकरिणीफलबीजं पिष्टं मथितेन यः पुमानद्यात् ।
शाकमशितमथवाऽस्या हन्याद् रोगाश्मरीपीडाम् ॥ ६९ ॥

अरनी के बीजों को मट्ठे के साथ पीसकर खाने से अथवा शाक को खाने से अश्मरीजन्य पीड़ा नष्ट होती है ॥ ६९ ॥

श्वदंष्ट्रैरण्डबीजानि नागरं वरुणत्वचः । एतत्क्वाथवरं प्रातः पिबेदश्मरिनाशनम् ॥७०॥

गोखरू, एरण्डबीज, सोंठ और वरुना की छाल, इनके उत्तम क्वाथ को प्रातःकाल पीने से अश्मरी नष्ट होती है ॥ ७० ॥

रक्तोद्भवे रुग्मृणालतालकाशेक्षुबालेक्षुकुशोदकानि ।
पिबेत्सिताक्षौद्रयुतानि खादेद्विदारिमिक्षुत्रपुसानि चैव ॥ ७१ ॥

नेत्र, लिङ्ग, ओष्ठ तथा नासा में भी यह श्लीपद रोग होता है। यह श्लीपद—१ वातिक, २ पैत्तिक और ३ श्लैष्मिक भेद से ३ प्रकार का होता है ॥ २ ॥

तेषां क्रमेण लक्षणान्याह—

**वातजं कृष्णरूक्षं हि स्फुटितं तीव्रवेदनम्। अनिमित्तरुजश्चास्य बहुशो ज्वर एव च ॥ ३ ॥**

वातजन्य श्लीपद—कृष्णवर्ण, रूक्ष, फटा हुआ, तीव्र वेदनायुक्त होता है। इसमें अकारण पीड़ा होती है तथा बार-बार ज्वर आया करता है ॥ ३ ॥

**पित्तजं पीतसंकाशं दाहज्वरयुतं भृशम्। श्लैष्मिकन्तु भवेत्स्निग्धं श्वेतं पाण्डु गुरु स्थिरम् ॥**

पित्तजन्य श्लीपद—पीत वर्ण का, तीव्र दाह तथा ज्वरयुक्त होता है। कफजन्य श्लीपद—स्निग्ध, पाण्डुरवर्ण का, गुरु, स्थिर होता है ॥ ४ ॥

**त्रीण्यप्येतानि जानीयाच्छ्लीपदानि कफोच्छ्रयात्। गुरुत्वञ्च महत्वञ्च यस्मान्नास्ति विना कफात्**

ये तीनों प्रकार के श्लीपद कफ की अधिकता से होते हैं, ऐसा समझना चाहिए; क्योंकि गुरुता तथा कड़ापन बिना कफ के नहीं हो सकता ॥ ५ ॥

श्लीपदासाध्यतामाह—

**वल्मीकमिव सञ्जातं कण्टकैरुपचीयते। अब्दात्मकं महत्तत्तु वर्जनीयं विशेषतः ॥ ६ ॥**

---

इसकी छाती उदर पर झुकी रहती है। अर्थात् वह कुबड़ी-सी दिखाई देती है। दीवार पर बैठते समय इसका उदर दीवार से समानान्तर होता है। शुण्डा शरीर के साथ सीधी न रहकर कोण बनाती है। पंख के ऊपर चित्तियाँ नहीं होतीं। मच्छरी रात्रि के समय काटती है।

श्लीपद की सम्प्राप्ति—

श्लीपद में पैर तथा अन्य अङ्गों पर सख्त सूजन आ जाती है, जो दबाने से दबती नहीं। यथा—

'शिलावत्पदं श्लीपदम्। शनैः शनैर्घनं शोफं श्लीपदं तत्प्रचक्षते'। ( अष्टाङ्गसंग्रह )।

इस प्रकारका शोथ कैसे उत्पन्न होता है, इस विषय का ज्ञान अभी तक ठीक-ठीक नहीं हुआ है। जब तक लसिकावाहिनियाँ अनवरुद्ध रहती हैं, तब तक युवा और सूक्ष्म कृमियों की उपस्थिति से कुछ भी खराबी नहीं होती। परन्तु युवाकृमियों के कारण जब लसिका के प्रवाह का मार्ग अवरुद्ध हो जाता है, तब श्लीपद उत्पन्न हो सकता है। कृमि एक सहायक कारण है। इनके कारण त्वचा, उपत्वचा और लसिकावाहिनियों में लसिकासंचय होने से उनमें कमजोरी आ जाती है, जिससे अन्य जीवाणु ( Cocci ) उनमें शोथ उत्पन्न करके कठिन स्वरूप का शोथ उत्पन्न कर सकते हैं। श्लीपद के आवेग बार-बार नियत समय पर आया करते हैं। आवेग के समय ज्वर आया करता है। ज्वर के साथ-साथ टांगोंपर या वृषणों पर सूजन भी आ जाती है तथा सूजन के स्थान में पीड़ा होती है। कुछ दिनों के बाद ज्वर अच्छा हो जाता है; परन्तु कुछ सूजन शेष रहती है, जो प्रत्येक आवेग के समय अधिकाधिक बढ़ती जाती है और अन्त में वह भाग मोटा पड़ जाता है। श्लीपद अधिकतर टांगों पर और अण्डकोष पर होता है, किन्तु हाथ, शिश्न, भग, स्तन तथा वृषण इत्यादि पर भी हो सकता है। ठीक यही बात माधवनिदान में भी लिखी है, यथाः—

यः सज्वरो वङ्क्षणजो भृशार्त्तिः शोथो नृणां पादगतः क्रमेण।
तच्छ्लीपदं स्यात् करकर्णनेत्रशिश्नौष्ठनासास्वपि केचिदाहुः ॥

जब वृषण की त्वचा मोटी पड़ जाती है, तब उसको मेदोज वृषणवृद्धि कहते हैं। जब कृमि उदरस्थ बड़ी-बड़ी रसवाहिनियों में निवास करके रसप्रवाह में रुकावट उत्पन्न करते हैं तब रस उदरगुहा में संचित होता है। फिर जलोदर उत्पन्न होता है। जब रस वस्ति में आता है, तब पिष्टमेह उत्पन्न होता है और जब रस आन्त्र में आता है, तब अतिसार उत्पन्न होता है। इस प्रकार ये कृमि स्थान-स्थान पर रसप्रवाह में बाधा उत्पन्न करके विविध रोग उत्पन्न कर सकते हैं।

यच्छ्लैष्मिकाहारविहारजातैर्जातं तथा भूरिकफस्य पुंसः ।
सास्रावमत्युन्नतसर्वलिङ्गं सकण्डुकं चापि विवर्जनीयम् ॥ ७ ॥

जो श्लीपद वल्मीक के समान अनेक काँटों से उपचित हो गया हो तथा बड़ा हो गया हो, विशेषतः उसकी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए। जो श्लीपद कफजन्य आहार-विहारों से उत्पन्न हुआ हो तथा अधिक कफवाले पुरुष को हुआ हो, स्रावयुक्त हो, अधिक ऊँचा, तीनों दोषों के लक्षणों से युक्त और खुजलीयुक्त हो, ऐसे श्लीपद की भी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए ॥ ६-७ ॥

श्लीपदचिकित्सामाह—

लङ्घनालेपनस्वेदरेचनै रक्तमोक्षणैः । प्रायः श्लेष्महरैरुष्णैः श्लीपदं समुपाचरेत् ॥ ८ ॥

लङ्घन, आलेप, स्वेदन, विरेचन, रक्तमोक्षण तथा प्रायः कफहर उष्ण ओषधियों से श्लीपद का उपचार करना चाहिए ॥ ८ ॥

सिद्धार्थशोभाञ्जनदेवदारुविश्वौषधैर्मूत्रयुतैः प्रलिम्पेत् ।
पुनर्नवानागरसर्षपाणां कल्केन वा काञ्जिकमिश्रितेन ॥ ९ ॥

*श्लीपदमिति शेषः ॥ ९ ॥

सरसों, सहिजन, देवदारु तथा सोंठ—इनको गोमूत्र में पीसकर प्रलेप करने से श्लीपद नष्ट होता है। पुनर्नवा, सोंठ तथा सरसों इनके कल्क में कांजी मिलाकर लेप करने से श्लीपद नष्ट हो जाता है ॥ ९ ॥

धत्तूरैरण्डनिर्गुण्डीवर्षाभूशिग्रुसर्षपैः । प्रलेपः श्लीपदं हन्ति चिरोत्थमपि दारुणम् ॥ १० ॥

धतूर, एरण्ड की जड़, निर्गुण्डी, पुनर्नवा, सहिजन तथा सरसों को पीसकर प्रलेप करने से बहुत दिनों का पुराना भी दारुण श्लीपद नष्ट हो जाता है ॥ १० ॥

असाध्यमपि यात्यस्तं श्लीपदं चिरकालजम् । मूलेन सहदेवायास्तालमिश्रेण लेपनात् ॥

*तालस्य फलरसो ग्राह्यः ॥ ११ ॥

सहदेवी की जड़ को ताड़ के फलों के रस के साथ पीसकर लेप करने से बहुत दिनों का पुराना असाध्य भी श्लीपद रोग नष्ट हो जाता है ॥ ११ ॥

सप्ततान्मूलपत्राणां कल्कं तप्तेन वारिणा । संसृष्टं लवणोपेतं सेवितं श्लीपदं हरेत् ॥ १२ ॥

सात पान के पत्तों के कल्क का नमक मिलाकर उष्ण जल के साथ सेवन करने से श्लीपद रोग नष्ट हो जाता है ॥ १२ ॥

शाखोटवल्कलक्वाथं गोमूत्रेण युतं पिबेत् । श्लीपदानां विनाशाय मेदोदोषनिवृत्तये ॥१३॥

श्लीपद के विनाश तथा मेदोदोष की निवृत्ति के लिए सिहोर की छाल के क्वाथ को गोमूत्र मिलाकर पीना चाहिए ॥ १३ ॥

रजनीं गुडसंयुक्तां गोमूत्रेण पिबेन्नरः । वर्षाभूत्रिफलाचूर्णं पिप्पल्या सह योजितम् ।
सक्षौद्रं श्लीपदे लिह्याच्चिरोत्थं श्लीपदं जयेत् ॥ १४ ॥

गुड़मिश्रित हल्दी को गोमूत्र में मिलाकर पीये अथवा पुनर्नवा, हरड़, बहेड़ा, आँवला और पिप्पली—इनके चूर्ण को मधु मिलाकर श्लीपद रोग में चाटने से बहुत दिनों का पुराना श्लीपद नष्ट हो जाता है ॥ १४ ॥

गन्धर्वतैलसिद्धां हरीतकीं गोऽम्बुना पिबेन्नित्यम् । श्लीपदबन्धनमुक्तो भवत्यसौ सप्तरात्रेण ॥

*गन्धर्वतैलम् = एरण्डतैलम् । गोऽम्बु = गोमूत्रम् ॥ १५ ॥

इति पञ्चचत्वारिंशत्तमः श्लीपदाधिकारः समाप्तः ॥ ४५ ॥

एरण्ड तेल में पकाये हुए हरड़ों को प्रतिदिन गोमूत्र के साथ पीने से मनुष्य सात दिन में श्लीपदरूपी बन्धन से मुक्त हो जाता है ॥ १५ ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे पञ्चचत्वारिंशत्तमः श्लीपदाधिकारः समाप्तः ॥४५॥



## अथ षट्चत्वारिंशत्तमो विद्रध्यधिकारः ॥ ४६ ॥

तत्र विद्रधेः सम्प्राप्तिपूर्वकं सामान्यलक्षणमाह—

**त्वग्रक्तमांसमेदांसि प्रदूष्यास्थिसमाश्रिताः । दोषाः शोथं शनैर्घोरं जनयन्त्युच्छ्रिता भृशम् ॥ महामूलं रुजावन्तं वृत्तं वाऽप्यथ वाऽऽयतम् । स विद्रधिरिति ख्यातो विज्ञेयः षड्विधश्च सः॥**

***'अस्थिसमाश्रिता दोषा' इति वक्ष्यमाणशोथाद्विद्रधेर्भेदार्थम् । यतो व्रणशोथे दोषाणामस्थिसमाश्रयनियमो नास्ति । व्रणशोथं, घोरं = दारुणम् । आयतं = दीर्घम् ॥ १-२ ॥**

अस्थि में रहनेवाले अत्यन्त बढ़े हुए दोष-त्वचा, रक्त, मांस तथा मेद को दूषित करके धीरे धीरे बड़ी जड़वाला तथा वेदनायुक्त छोटा अथवा बड़ा दारुण शोथ को उत्पन्न कर देते हैं। इस शोथ को 'विद्रधि'[1] कहते हैं। यह छः प्रकार का होता है। 'अस्थि में रहने वाले' यह शब्द आगे कहे जाने वाले व्रणशोथ से विद्रधि का भेद करने के लिए कहा गया है। क्योंकि व्रणशोथ में दोषों के अस्थि में रहने का नियम नहीं है ॥ १-२ ॥

विद्रधिषड्विधत्वं विवृणोति—

**पृथग् दोषैः समस्तैश्च क्षतेनाप्यसृजा तथा । षण्णामपि हि तेषां तु लक्षणं सम्प्रचक्ष्यते ॥३॥**

१—वातिक, २—पैत्तिक, ३—कफज, ४—सान्निपातिक, ५—क्षतज तथा रक्तज भेद से विद्रधि छः प्रकार की होती है। इन छहों प्रकार की विद्रधियों के साधारण लक्षण समान ही होते हैं ॥ ३ ॥

### अथ विशिष्टानि लक्षणानि ।

तत्र वातजविद्रधिलक्षणमाह—

**कृष्णोऽरुणो वा विषमो भृशमत्यर्थवेदनः । चिरोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिर्वातसम्भवः ॥ ४ ॥**

***विषमो भृशं=क्षणमल्पः क्षणं महान् । चिरोत्थानप्रपाकः=चिराद्विलम्बादुत्थानप्रपाकौ यस्य सः ॥ ४ ॥**

वातजन्य विद्रधि काली अथवा लाल, क्षण में छोटी और क्षण में बड़ी होनेवाली, तीव्र वेदनायुक्त तथा बहुत दिन में उठने और पकनेवाली होती है ॥४॥

पित्तजविद्रधिलक्षणमाह—

**पक्वोदुम्बरसंकाशः श्यावो वा ज्वरदाहवान् । क्षिप्रोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिः पित्तसम्भवः ॥**

जो विद्रधि पके हुए गूलर के फल के समान श्याम वर्ण की, ज्वर तथा दाह युक्त और शीघ्र उठने और पकनेवाली होती है, उसे पित्तजन्य विद्रधि समझना चाहिए ॥ ५ ॥

कफजविद्रधिलक्षणमाह—

**शरावसदृशः पाण्डुः शीतः स्निग्धोऽल्पवेदनः । चिरोत्थानप्रपाकश्च विद्रधिः कफसम्भवः ॥ तनुपीतसिताश्चैषामास्रावाः क्रमतो मताः ॥ ६ ॥**

---

[1]. विद्रधि को अंग्रेजी में आम तौर पर अब्सेस ( Abscess ) कहते हैं, परन्तु आभ्यन्तरीय विद्रधियों में कहीं-कहीं इन्फ्लेमेशन ( Inflamation ) का भी प्रयोग होता है। विद्रधि, शोथ तथा इन्फ्लेमेशन के सम्बन्ध में विशिष्ट विवरण अगले व्रणशोथाधिकार में किया जायगा।

जो विद्रधि मिट्टी के सकोरे के समान हो, पाण्डुवर्ण, शीतल, स्निग्ध, अल्पवेदनायुक्त तथा बहुत समय में उठने और पकनेवाली होती है, उसे कफजन्य विद्रधि कहते हैं। उपर्युक्त वातिक, पैत्तिक तथा कफज विद्रधियों का स्राव क्रमशः पतला, पीला तथा श्वेत होता है। अर्थात् वातजन्य विद्रधि का स्राव पतला, पित्तजन्य का पीला तथा कफजन्य विद्रधि का स्राव श्वेत वर्ण का होता है॥ ६॥

सान्निपातिकविद्रधिलक्षणमाह—

**नानावर्णरुजास्रावी घाटालो विषमो महान्। विषमं पच्यते वाऽपि विद्रधिः सान्निपातिकः॥**

***नाना = अनेकविधाः, वर्णाः = कृष्णरक्तपाण्डुरूपाः, रुजाः = तोददाहकण्ड्वादिरूपाः, स्रावाः = तनुपीतसिताः, यस्य सः। घाटालः=घाटा = कोटिः, साऽस्यास्तीति घाटालः= अत्युच्छ्रिताग्र इत्यर्थः। विषमः = निम्नोन्नतः। विषमं पच्यते वाऽपि = चिराचिरगम्भीरोत्तानोर्ध्वानूर्ध्वभेदेन विषमं यथा स्यात्तथा पच्यते॥ ७॥**

जो विद्रधि, काली, लाल तथा पाण्डुर वर्ण की हो, सुई चुभाने के समान पीड़ा, दाह तथा कण्डू इत्यादि से युक्त हो, पतले, पीतवर्ण तथा श्वेत स्राव से युक्त हो, अत्यन्त ऊँची तथा नोकदार हो, विषम अर्थात् नीची-ऊँची हो, बड़ी हो तथा जिसका पाक विषम, हो अर्थात् जो अधिक दिन में अथवा शीघ्र, गम्भीर अथवा उत्तान, ऊपर अथवा नीचे के भेद से अनियमित पाक, उसे सान्निपातिक विद्रधि समझना चाहिए॥ ७॥

अभिघातजविद्रधेः सम्प्राप्तिपूर्वकं लक्षणमाह—

**तैस्तैर्भावैरभिहते क्षते वाऽपथ्यकारिणाम्। क्षतोष्मा वायुविसृतः सरक्तं पित्तमीरयेत्॥८॥**
**ज्वरस्तृषा च दाहश्च जायते तस्य देहिनः। आगन्तुर्विद्रधिर्ह्येष पित्तविद्रधिलक्षणः॥९॥**

***तैस्तैर्भावैः=काष्ठलोष्टपाषाणादिभिः, अभिहते यथा रक्तस्रावो भविष्यति तथा क्षते कृते क्षतोष्मा। अत्र क्षतशब्देन हतमात्र उच्यते, तेनाभिहतक्षतयोरुभयोरप्यूष्मा वायुना विसृतः। अभिहते=अभिघातात्क्षते, रक्तक्षयात्कुपितेन वायुना प्रसृतः, ईरयेत्=कोपयेत्॥**

काष्ठ, ईंट, पत्थर इत्यादि के अभिघात हो जाने पर अथवा तलवार, बर्छी इत्यादि से क्षत हो जाने पर रक्तस्राव होने से, अपथ्यसेवी मनुष्य के शरीर में प्रकुपित वायु द्वारा विस्तृत हो कर अभिघात तथा क्षत की उष्णता रक्त तथा पित्त को प्रकुपित कर देती है, जिससे मनुष्यों को ज्वर, पिपासा तथा दाह उत्पन्न हो जाता है। इस आगन्तुक विद्रधि का लक्षण पैत्तिक विद्रधि के लक्षणों के समान होता है॥ ८-९॥

रुधिरजन्यविद्रधिलक्षणमाह—

**कृष्णस्फोटावृतः श्यावस्तीव्रदाहरुजाज्वरः। पित्तविद्रधिलिङ्गस्तु रक्तविद्रधिरुच्यते॥ १०॥**

जो विद्रधि काले स्फोटों से व्याप्त हो, श्याववर्ण, तीव्रदाह, वेदना तथा ज्वर युक्त हो और पैत्तिक-विद्रधि के समान सब लक्षण मिलते हों, तो उसे 'रक्तज विद्रधि' कहा जाता है॥ १०॥

अधिष्ठानविशेषेण लिङ्गविशेषं बोधयितुमाभ्यन्तरविद्रधेर्लक्षणान्याह—

**आभ्यन्तरानतस्तूर्ध्वं विद्रधीन् परिचक्षते। गुर्वसात्म्यविरुद्धान्नशुष्कशाकाम्लभोजनैः॥११॥**
**अतिव्यवायव्यायामवेगाघातविदाहिभिः। पृथक् सम्भूय वा दोषाः कुपिता गुल्मरूपिणम्॥**
**वल्मीकवत्समुन्नद्धमन्तः कुर्वन्ति विद्रधिम्। गुदे वस्तिमुखे नाभ्यां कुक्षौ वङ्क्षणयोस्तथा॥**
**वृक्कयोः प्लीह्नि यकृति हृदि वा क्लोम्नि चाप्यथ।**
**एषां लिङ्गानि जानीयाद् बाह्यविद्रधिलक्षणैः॥ १४॥**

***सम्भूय वा = मिलित्वा वा। समुन्नद्धं = समन्तादुन्नतम्॥ ११-१४॥**

अब भीतरी विद्रधियों का वर्णन करते हैं—गुरु, असात्म्य तथा विरुद्ध भोजन करने से, सूखे हुए शाक तथा खट्टे पदार्थों को खाने से, अत्यन्त मैथुन तथा व्यायाम करने से, मल-मूत्रादि के वेगों को रोकने से, अत्यन्त दाह-जनक पदार्थों के सेवन से, अलग-अलग अथवा सब दोष प्रकुपित

होकर गुदा, मूत्राशय के मुख, नाभि, कुक्षि, वङ्क्षणसन्धियों, वृक्क, प्लीहा, यकृत्, हृदय अथवा क्लोम में वल्मीक के समान चारों तरफ से ऊँची गुल्म के समान अन्तर्विद्रधि उत्पन्न कर देते हैं। इन विद्रधियों के लक्षण बाहरी विद्रधि के लक्षणों के समान समझने चाहिए ॥ ११-१४ ॥

स्थानविशेषेण रूपविशेषमाह—

**गुदे वातनिरोधस्तु वस्तौ कृच्छ्राल्पमूत्रता । नाभ्यां हिक्काजृम्भणं च कुक्षौ मारुतकोपनम् ॥**
**कटिपृष्ठग्रहस्तीव्रो वङ्क्षणोत्थे तु विद्रधौ । वृक्कयोः पार्श्वसङ्कोचः प्लीह्न्युच्छ्वासावरोधनम् ॥**
**सर्वाङ्गप्रग्रहस्तीव्रो हृदि कासश्च जायते । श्वासो यकृति हिक्का च क्लोम्नि पेपीयते पयः ॥**

गुदा में विद्रधि होने पर अपान वायु का निरोध होता है। वस्ति में विद्रधि होने पर कठिनाई से थोड़ा-थोड़ा मूत्र उतरता है। नाभि में विद्रधि होने पर हिक्का तथा जृम्भा होती है। कुक्षि में विद्रधि होने पर वायु का कोप होता है। वङ्क्षण सन्धि में विद्रधि होने पर कमर तथा पीठ में तीव्र जकड़ाहट होती है। दोनों वृक्कों में विद्रधि होने पर पसलियों का सङ्कोच होता है। प्लीहा में विद्रधि होने पर श्वासावरोध होता है। हृदय में विद्रधि होने पर सम्पूर्ण अङ्ग अत्यन्त जकड़ जाते हैं और कास उत्पन्न होता है। यकृत् में विद्रधि होने पर श्वास तथा हिक्का उत्पन्न होती हैं। और क्लोम में विद्रधि उत्पन्न होने पर रोगी बार-बार जल पीता है ॥ १५-१७ ॥

विद्रधिस्रावमार्गमाह—

**नाभेरुपरिजाः पक्वा यान्त्यूर्ध्वमितरे त्वधः ॥ १८ ॥**

***उपरिजाः=वृक्कादिजाताः, यान्ति=स्रवन्ति । ऊर्ध्वं=मुखात् । इतरे=वस्त्यादिजाः । अधः=गुदात् । नाभिजस्तु=उभाभ्यां मार्गाभ्याम् । तथा च हारीतः—**

**ऊर्ध्वं प्रभिन्नेषु मुखान्नराणां प्रवर्त्ततेऽस्रवसहितो हि पूयः ।**
**अधः प्रभिन्नेषु तु पायुमार्गाद् द्वाभ्यां प्रवृत्तिस्त्विह नाभिजेषु ॥१॥ इति ॥ १८ ॥**

नाभि से ऊपर अर्थात् वस्ति इत्यादि में उत्पन्न हुई विद्रधि का स्राव पकने पर मुख से होता है और नाभि से नीचे अर्थात् मूत्राशय इत्यादि में उत्पन्न हुई विद्रधि जब पकती है, तब उसका स्राव गुदा द्वारा होता है। और नाभि में उत्पन्न हुई विद्रधि के पकने पर मुख तथा गुदा दोनों मार्गों से स्राव होता है। हारीतसंहिता में भी ऐसा ही लिखा है कि—'नाभि से ऊपर उत्पन्न हुई विद्रधि के फूटने पर मनुष्यों के मुख द्वारा रक्तयुक्त पूय निकलता है। नाभि से नीचे उत्पन्न हुई विद्रधि के फूटने पर रुधिरयुक्त पूय गुदमार्ग से निकलता है और नाभि में उत्पन्न हुई विद्रधि के फूटने पर गुदा तथा मुख दोनों मार्गों से रक्तमिश्रित पूय निकलता है ॥ १ ॥ इति ॥ १८ ॥

विद्रधिसाध्यत्वादिकमाह—

**अधः स्रुतेषु जीवेत्तु स्रुतेषूर्ध्वं न जीवति । हृन्नाभिवस्तिवर्ज्येषु तेषु भिन्नेषु बाह्यतः ॥**
**जीवेत् कदाचित्पुरुषो नेतरेषु कदाचन ॥ १९ ॥**

***हृन्नाभिवस्तिवर्ज्येषु प्लीहक्लोमादिजाः, तेषु तथा भिन्नेषु न जीवेत्, हृदादीनां मर्मत्वाद् । अत एव भोजः—**

***असाध्यो मर्मजो ज्ञेयः पक्वोऽपक्वश्च विद्रधिः । सन्निपातोत्थितोऽप्येवं पक्व एव हि वस्तिजः ॥**
**त्वग्जो नाभेरधोजश्च साध्यो यश्च समीपजः । अपक्वश्चैव पक्वश्च साध्यो नोपरि नाभितः ॥**
**आध्मातं बद्धनिस्यन्दं छर्दिहिक्कातृषान्वितम् ।**
**रुजाश्वाससमायुक्तं विद्रधिर्नाशयेन्नरम् ॥ ४ ॥ इति ॥ १९ ॥**

यदि विद्रधि का स्राव गुदमार्ग से होता हो; तो मनुष्य जीवित रहता है किन्तु मुख द्वारा स्राव होने पर नहीं जीता। हृदय, नाभि तथा वस्ति को छोड़कर शेष प्लीहा, क्लोम इत्यादि स्थानों में उत्पन्न हुई विद्रधि यदि फूटकर बाहर निकले, तो कदाचित् मनुष्य जी जाता है, किन्तु हृदय, नाभि तथा मूत्राशय की विद्रधि के बाहर फूटने पर मनुष्य कभी भी नहीं जीता। क्योंकि हृदय

इत्यादि मर्मस्थान हैं। इसीलिए भोज ने कहा है कि 'मर्मस्थानों में उत्पन्न हुई विद्रधि चाहे पकी हो या न पकी हो, असाध्य समझनी चाहिए। इसी प्रकार सान्निपातिक विद्रधि भी असाध्य होती है। जो वस्ति में उत्पन्न हुई विद्रधि–त्वचा में, नाभि के नीचे अथवा नाभि के समीप उत्पन्न हुई होती है, वह साध्य होती है। नाभि के ऊपर उत्पन्न हुई विद्रधि पकी हो या न पकी हो, साध्य होती है। जो विद्रधि आध्मान, मल-मूत्र के अवरोध, वमन, हिक्का, पिपासा, पीड़ा तथा श्वास से युक्त होती है, वह-मनुष्य को अवश्य नष्ट कर देती है ॥ २–४ ॥ इति ॥ १९ ॥

बहिर्विद्रधिसाध्यासाध्यत्वमाह—

**साध्या विद्रधयः पञ्च विवर्ज्यः सान्निपातिकः। आमपक्वविदग्धत्वं तेषां ज्ञेयञ्च शोथवत् ॥**

***शोथवद् = वक्ष्यमाणव्रणशोथवत् ॥ २० ॥**

वातिक, पैत्तिक, श्लैष्मिक, क्षतज तथा रक्तज ये पाँच प्रकार की बाह्य विद्रधियाँ साध्य होती हैं तथा त्रिदोषजन्य विद्रधि असाध्य होती है। विद्रधि का अपाक, पाक तथा विदग्धता व्रणशोथ के समान जाननी चाहिए, जिसका वर्णन आगे किया जायगा ॥ २० ॥

विद्रधिचिकित्सामाह—

**जलौकापातनं शस्तं सर्वस्मिन्नेव विद्रधौ। रेको मृदुर्लङ्घनञ्च स्वेदः पित्तोत्तरं विना ॥२१॥**

सम्पूर्ण विद्रधियों में जोंक लगाना, मृदु विरेचन तथा लङ्घन प्रशस्त माने गये हैं। पैत्तिक विद्रधि को छोड़कर शेष सब विद्रधियों में स्वेदन करना उत्तम है ॥ २१ ॥

**अपक्वे विद्रधौ युञ्ज्याद् व्रणशोथवदौषधम्। वातघ्नमूलकल्कैस्तु वसातैलघृतान्वितैः ॥**
**सुखोष्णैर्बहुलैर्लेपः प्रयोज्यो वातविद्रधौ। यवगोधूममुद्गैश्च पिष्टैराज्येन लेपयेत् ॥ २३ ॥**
**विलीयते क्षणेनैव ह्यविपक्वस्तु विद्रधिः ॥ २४ ॥**

अपक्व विद्रधि में आगे कहे जानेवाली व्रणशोथ की ओषधियों का प्रयोग करना चाहिए। वातजन्य विद्रधि में वातनाशक ओषधियों के मूलों के कल्क में चर्वी, तेल तथा घी मिलाकर कुछ गर्म कर के गाढ़े लेप का प्रयोग करना चाहिए। जौ, गेहूँ तथा मूँग को घी में पीसकर लेप करने से अपक्व विद्रधि क्षण भर में लुप्त हो जाती है ॥ २२–२४ ॥

**पैत्तिकं विद्रधिं वैद्यः प्रदिह्यात्सर्पिषा युतैः। पयस्योशीरमधुकचन्दनैर्दुग्धपेषितैः ॥ २५ ॥**

***पयस्या = अनेकार्थत्वादत्र 'क्षीरकाकोली' गुणाधिक्यात्तस्या अलाभे 'अश्वगन्धा' ग्राह्या ॥ २५ ॥**

वैद्य पैत्तिक विद्रधि पर दूध में पीसी हुई क्षीरकाकोली, खस, मुलेठी तथा लालचन्दन के कल्क में घी मिलाकर लेप करे, तो पैत्तिक विद्रधि नष्ट होती है। मूल श्लोक में जो पयस्या शब्द आया है, इसके अनेक अर्थ होते हैं, किन्तु यहाँ गुण की अधिकता से 'पयस्या' का अर्थ क्षीरकाकोली ही लिया गया है। यदि क्षीरकाकोली न मिल सके, तो उसके अभाव में असगन्ध लेना चाहिए ॥२५॥

**पञ्चवल्कलकल्केन घृतमिश्रेण लेपयेत्। पिबेद्वा त्रिफलाक्वाथं त्रिवृत्कल्काक्षसंयुतम् ॥ २६ ॥**

पैत्तिक विद्रधि पर पञ्चवल्कल का कल्क बनाकर उसमें घी डालकर लेप करना चाहिए अथवा हरड़, बहेड़ा तथा आँवला इनके क्वाथ को १ तोला निशोथ का कल्क डालकर पीने से भी पैत्तिक विद्रधि नष्ट होती है ॥ २६ ॥

**इष्टिका सिकता लोहकिट्टं गोशकृता सह। मूत्रैः सुखोष्णैर्लेपेन स्वेदयेच्छ्लेष्मविद्रधिम् ॥**

ईंट का चूर्ण, बालू, मण्डूर तथा गाय के गोबर को गोमूत्र में पीसकर कुछ उष्ण प्रलेप द्वारा स्वेदन करे, तो कफजन्य विद्रधि नष्ट होती है ॥ २७ ॥

**दशमूलीकषायेण सस्नेहेन रसेन वा। शोथव्रणं वा कोष्णेन सशूलं परिषेचयेत् ॥ २८ ॥**

दशमूल के क्वाथ अथवा स्वरस में घी डालकर कुछ गर्म करके परिषेचन करने से व्रणशोथ तथा शूलयुक्त विद्रधि नष्ट होती है ॥ २८ ॥

पित्तविद्रधिवत्सर्वाः क्रिया निरवशेषतः। विद्रध्योः कुशलः कुर्याद्रक्तागन्तुनिमित्तयोः ॥२९॥

रक्तजन्य तथा आगन्तुक विद्रधियों को नष्ट करने के लिए कुशल वैद्य पैत्तिक विद्रधि के समान सम्पूर्ण उपचार करे॥ २९॥

रक्तचन्दनमञ्जिष्ठानिशामधुकगैरिकैः। क्षीरेण विद्रधौ लेपो रक्तागन्तुनिमित्तके॥ ३०॥

लालचन्दन, मञ्जीठ, हल्दी, मुलेठी तथा गेरू इनको दूध में पीसकर लेप करने से रक्तज तथा आगन्तुक विद्रधि नष्ट होती है॥ ३०॥

पीता ह्येते निहन्त्याशु विद्रधिं कोष्ठसम्भवम्। कृष्णाऽजाजी विशाला च धामार्गवफलं तथा॥
*धामार्गवफलं = कोशातकीफलम्॥ ३१॥

पिप्पली, कालाजीरा, इन्द्रायण की जड़ तथा कड़वी तरोई को पीसकर पीने से कोष्ठ में उत्पन्न हुई विद्रधि शीघ्र नष्ट हो जाती है॥ ३१॥

श्वेतवर्षाभुवो मूलं मूलं वा वरुणस्य च। जलेन क्वथितं पीतमन्तर्विद्रधिहृत्परम्॥ ३२॥

श्वेत पुनर्नवा अथवा वरुन की जड़ को पानी में उबालकर पीने से अन्तर्विद्रधि अवश्य नष्ट हो जाती है॥ ३२॥

गायत्रीत्रिफलानिम्बकटुकामधुकं समम्। त्रिवृत्पटोलमूलाभ्यां चत्वारोंऽशाः पृथक्पृथक्॥
मसूरान्निस्तुषान्दद्यादेष क्वाथो व्रणाञ्जयेत्। गुल्मविद्रधिवीसर्पदाहमोहज्वरापहः॥ ३४॥
तृण्मूर्च्छाच्छर्दिहृद्रोगपित्तासृक्कुष्ठकामलाः। शिग्रुमूलं जले धौतं पिष्टं वस्त्रेण गालयेत्।
तद्रसं मधुना पीत्वा हन्त्यन्तर्विद्रधिं नरः॥ ३५॥

खैर, हरड़, बहेड़ा, आँवला, नीम, कुटकी तथा मुलेठी इन सबको समान भाग में निशोथ तथा परवल की जड़ को ४–४ भाग अलग-अलग ले, फिर इन सब ओषधियों को और बिना छिलके के मसूर की दाल को लेकर क्वाथ बना डाले। यह क्वाथ व्रण, गुल्म, विद्रधि, विसर्प, दाह, मोह, ज्वर, पिपासा, मूर्च्छा, वमन, हृद्रोग, रक्तपित्त, कुष्ठ तथा कामला को नष्ट कर देता है। सहिजन की जड़ को धोकर जल में पीसकर वस्त्र द्वारा छान ले। फिर इस रस को मधु मिलाकर पीने से अन्तर्विद्रधि नष्ट हो जाती है॥ ३३–३५॥

शोभाञ्जनकनिर्यूहो हिङ्गुसैन्धवसंयुतः। हन्त्यन्तर्विद्रधिं शीघ्रं प्रातः प्रातर्विशेषतः॥ ३६॥
इति षट्चत्वारिंशत्तमो विद्रध्यधिकारः समाप्तः॥ ४६॥

सहिजन के क्वाथ में हींग तथा सेन्धानमक मिलाकर विशेषतः प्रातःकाल पीने से अन्तर्विद्रधि शीघ्र नष्ट हो जाती है॥ ३६॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे षट्चत्वारिंशत्तमो विद्रध्यधिकारः समाप्तः॥ ४६॥

## अथ सप्तचत्वारिंशत्तमो व्रणशोथाधिकारः॥ ४७॥

तत्र व्रणशोथस्य संख्याविवरणपूर्वकं सामान्यलक्षणमाह—

पृथक्समस्तदोषोत्था रक्तजागन्तुजौ तथा। व्रणशोथाः षडेते स्युः संयुक्ताः शोथलक्षणैः॥१॥
*शोथलक्षणैः पूर्वोक्तैः॥ १॥

वातिक, पैत्तिक, श्लैष्मिक, सान्निपातिक, रक्तज तथा आगन्तुज भेद से [1]व्रणशोथ छः प्रकार के होते हैं। ये छहों प्रकार के व्रणशोथ पूर्वोक्त शोथ के लक्षणों से युक्त होते हैं॥ १॥

---

१. व्रणशोथ को अंग्रेजी में इन्फ्लेमेटरी ओडीमा ( Inflammatory oedema ) या केवल इन्फ्लेमेशन ( Inflamation ) कहते हैं।

व्रणशोथस्य विशिष्टरूपमाह—

विषमं पच्यते वातात्पित्तोत्थश्चाचिराच्चिरम् । कफजः पित्तवच्छोथौ रक्तागन्तुसमुद्भवौ ॥२॥

व्रणशोथ का निदान—नवीन कल्पना के अनुसार व्रणशोथ के निम्न कारण माने गये हैं:—

१—विकारी जीवाणु ।

२—दबाव, चोट, मरोड, मोच तथा आघात इत्यादि ।

३—अग्नि या तप्त पदार्थों से जल जाना ।

४—रासायनिक पदार्थ—यथाः—तीव्र अम्ल, क्षार, वनस्पतिज और प्राणिज विष ।

५—विद्युत्-प्रवाह ।

इनमें से विकारी जीवाणु व्रणशोथ के प्रधान कारण होते हैं । अपने यहाँ तो उपर्युक्त सभी कारणों को केवल आगन्तुक कारण माना गया है । यथाः—

"तत्रागन्तवश्छेदनभेदनक्षणनभञ्जनपिच्छनोत्पेषणप्रहारवधबन्धनवेष्टनव्यधनपीडनादिभिर्वा भल्लातकपुष्पफलरसात्मगुप्ताशूककृमिशूकाहितपत्रलतागुल्मसंस्पर्शनैर्वा स्वेदनपरिसर्पणावमूत्रणैर्वा विषिणां सविषाविषप्राणिदंष्ट्रादन्तविषाणनखनिपातैर्वा सागरविषवातहिमदहनसंस्पर्शनैर्वा शोथाः समुपजायन्ते" । च० सू० अ० १८ सू० ३ ।

व्रणशोथ के ४ प्रधान लक्षण होते हैं । यथा-१-शोथ, २-रक्तिमा, ३-ताप तथा ४ वेदना ।

शोथ—यह शोथ दो कारणों से होता है—१ रक्ताधिक्य, २ रक्त से रक्तरस का निकलकर वहाँके धातुओं में जमा होना ।

पोले स्थान में शोथ होने से सूजन शीघ्र बढ़नेवाली और मृदु भी होती है । कठिन स्थान में शोथ होने से सूजन बहुत कम, धीरे-धीरे बढ़नेवाली और कठिन भी होती है । कभी-कभी शोथ के स्थान से दूरी पर सूजन दिखाई देती है । यथा—हस्ततल तथा पादतल के शोथ में कलाई और टखने पर सूजन होती है तथा कनपटी के शोथ में आँखों पर सूजन आ जाती है । कारण यह है कि शोथ के स्थान पर आवरण कड़ा होने से उसका प्रभाव समीपवर्ती मृदु अङ्गों पर दिखाई देता है।

रक्तिमा—इसका भी मुख्य कारण रक्ताधिक्य है । प्रारम्भिक अवस्था में जब रक्तप्रवाह की अधिकता होती है और रक्त में प्राणवायु की राशि भी अधिक होती है, तब शोथयुक्त स्थान का वर्ण लाल होता है, जो अङ्गुली से दबाने पर पीला और अङ्गुली हटाने पर पूर्ववत् लाल हो जाता है । दूसरी अवस्था में जब रक्तप्रवाह मन्द होता है तथा रक्त का प्राणवायु कम होता है, तब वर्ण किञ्चित् कालिमायुक्त हो जाता है और अङ्गुली के दबाने तथा हटाने से परिवर्तन इतने शीघ्र नहीं होते ।

ताप—इसका भी कारण रक्ताधिक्य है । शोथयुक्त स्थान अन्य स्थानों की अपेक्षा अधिक गरम प्रतीत होता है । इसका प्रत्यय करने के लिए प्रथम शोथस्थान पर कुछ समय तक हाथ को रखना चाहिए । तत्पश्चात् किसी दूसरे स्थान पर रखना चाहिए । परन्तु शोथस्थान का तापक्रम रक्त के तापक्रम से अधिक नहीं होता । बाह्यत्वचा की उष्णता भीतरी उष्णता से हमेशा कम होती है । जिस स्थान में शोथ उत्पन्न होता है, वहाँ रक्त का परिभ्रमण उत्तम होने के कारण उसकी उष्णता रक्त के बराबर हो जाती है ।

वेदना—शोथयुक्त स्थान में धमनीगत रक्तभार बढ़ जाने से तथा लसिका का स्पन्दन अधिक होने से वातनाड़ियों के अग्रों ( Nerve terminals ) पर दबाव पड़ता है और उनका क्षोभ हो जाता है, जिससे वेदना प्रतीत होती है । यदि स्थान पोला हो, तो वेदना कम होती है, यदि कठिन हो, तो अधिक होती है । शोथ की वेदना की यह विशेषता है कि आभ्यन्तर या बाह्य दबाव बढ़ाने से वेदना की वृद्धि होती है । यदि हाथ में शोथ हो, तो हाथ नीचे लटका देने से आभ्यन्तरीय रक्त-भार बढ़ जाता है और वेदना की वृद्धि होती है । यदि शोथस्थान पर अङ्गुली या अन्य पदार्थ से दबाव दिया जाय, तो भी वेदना की वृद्धि होती है । और इसी कारण रोगी स्पर्श सहन नहीं कर सकता है । इस अवस्था को पीडनाक्षमता ( Jenderness ) कहते हैं ।

वातजन्य व्रणशोथ विषम प्रकार से पकता है, पित्तजन्य व्रणशोथ शीघ्र पकता है तथा कफजन्य व्रणशोथ अधिक समय में पकता है। और रक्तज तथा आगन्तुज व्रणशोथ पैत्तिक व्रणशोथ के समान शीघ्र पकता है॥ २॥

अपक्वव्रणशोथलक्षणमाह—

**मन्दोष्णताऽल्पशोथत्वं काठिन्यं त्वक्सवर्णता। मन्दवेदनता चापि शोथस्यामस्य लक्षणम्॥३॥**

अल्प उष्णता, शोथ का कम होना, कठिनता, शोथ का वर्णत्वचा के समान होना तथा अल्प वेदना होना—ये आमशोथ के लक्षण हैं॥ ३॥

पच्यमानव्रणशोथलक्षणमाह—

**दह्यते दहनेनेव क्षारेणेव प्रपच्यते। पिपीलिकागणेनेव दश्यते छिद्यते तथा॥ ४॥**
**भिद्यते चैव शस्त्रेण दण्डेनेव च ताड्यते। पीड्यते पाणिनेवान्तःसूचीभिरिव तुद्यते॥ ५॥**
**सोषचोषो विवर्णः स्यादङ्गुल्येवावपीड्यते। आसने शयने स्थाने शान्तिं वृश्चिकविद्धवत्॥**
**न गच्छेदाततः शोथो भवेदाध्मातवस्तिवत्। ज्वरस्तृष्णाऽरुचिश्चैतत्पच्यमानस्य लक्षणम्॥७॥**

***छिद्यते = द्विधा क्रियत इव। भिद्यते = विदार्यत इव। ऊषो = दाहः, चोषः = पार्श्वस्थाग्निनेव सन्तापः, ताभ्यां युक्तः। आततः = त्वक्सङ्कोचरहितः। वस्तिः = मूत्राशयश्चर्मपुटो वा॥ ४–७॥**

जो शोथ अग्नि से जलते हुए के समान, क्षार से पकते के समान, चीटियों के काटने के समान प्रतीत हो, शस्त्रद्वारा चीरने अथवा फाड़ने के समान, डण्डे से पीटने के समान, हाथ से दवाने के समान; भीतर सुई चुभाने के समान वेदनायुक्त, अंगुलियों से अवपीडन के समान व्यथायुक्त,

---

उपर्युक्त इन चार लक्षणों के अतिरिक्त सकर्मगुणहानि यह एक पाँचवाँ लक्षण भी शोथ का माना जाता है। वेदना की वृद्धि होने से तथा स्थानिक शारीरिक परमाणुओं ( cells ) के कार्य में वाधा उत्पन्न होने से यह पांचवां लक्षण उत्पन्न होता है। उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट है कि शोथ सर्वलक्षण रक्ताधिक्य के कारण उत्पन्न होते हैं। शोथ के समय रक्तवाहिनियाँ प्रसृत हो जाती हैं। उनमें से रक्त का प्रवाह वढ़ता है और उसके साथ-साथ लसिका का स्पन्दन होकर धातुओं में वह जमा होती है। शरीर की दृष्टि से ये परिवर्तन आवश्यक तथा हितकर हैं। कारण, रक्त शरीर-रक्षा का प्रधान साधन है। रक्त ही के द्वारा शोथ के स्थान में शरीर–परमाणुओं के लिए खाद्य द्रव्य, विषनाशक वस्तुएँ, रक्षक तथा भक्षक सेल पहुँचाये जाते हैं। रक्त की कमी से इन आवश्यक पदार्थों की भी कमी हो जाती है।

ये विकारी जीवाणु प्रवेश-स्थान के सेलों को मारकर तथा खाद्य पदार्थों का ग्रहण कर अतिशीघ्रता से अपनी संख्या को वढ़ाते हैं और वढ़ाते समय विषैली वस्तुएं भी बनाते हैं, जो स्थानिक सेलों को हानि पहुँचाती हैं। शरीर के सेल इन जीवाणुओं के साथ अपनी तरफ से अन्य शरीररक्षक सेलों की सहायता लेकर मुकावला करते हैं और यही शोथ है। संक्षेप में शोथ जीवाणुओं के प्रति शारीरिक सेलों के युद्ध का एक लक्षण है। शोथ की प्रारम्भिक अवस्था को 'आमावस्था' कहते हैं। जब तक शारीरिक परमाणुओं का नाश होता है, पूय की वृद्धि होती है। और पूय फैलता रहता है तब तक उस स्थिति को 'पच्यमानावस्था' कहते हैं। जब पूयोत्पत्ति वन्द हो जाती है, शरीर के धातुओं का नाश होना वन्द हो जाता है, पूय के चारो ओर रोहणधातु (Granulation tissue) की भित्ति बनकर उसका प्रसार रुक जाता है और पूय परिमित स्थान में एकत्र हो जाता है। तब उस स्थिति को 'पक्वावस्था' कहते हैं। इसीका ही दूसरा नाम 'विद्रधि' है। विद्रधि के चारो ओर जो भित्ति है, वह रक्तवाहिनियों का जाल, श्वेतकण तथा स्थानिक धातुओं के सेलों से बनती हैं। शोथ जब पाकाभिमुख होता है, तब स्थानिक लक्षणों के अतिरिक्त शारीरिक लक्षण भी पाये जाते हैं। ये लक्षण जीवाणुजन्य स्थानिक विष के शरीर में व्याप्त होने से उत्पन्न होते हैं।

दाहयुक्त, पार्श्व में स्थित अग्नि से सन्तप्त के समान और विवर्ण हो, विच्छू से काटे हुए के समान, बैठने, सोने तथा उठने में कभी शान्ति न मिलती हो और जो शोथ मूत्राशय अथवा चर्मपुट के समान फूला हुआ तथा चमड़े पर संकोच न हो और ज्वर, तृष्णा तथा अरुचि से युक्त हो, ऐसे व्रणशोथ को पकता हुआ समझना चाहिए ॥ ४–७ ॥

पक्वव्रणशोथलक्षणमाह—

**वेदनोपशमः शोथो लोहितोऽल्पो न चोन्नतः । प्रादुर्भावो वलीनाञ्च तोदः कण्डूर्मुहुर्मुहुः ॥**
**उपद्रवाणां प्रशमो निम्नता स्फुटनं त्वचाम् । वस्ताविवाम्बुसञ्चारः स्याच्छोथेऽङ्गुलिपीडिते ॥**
**पूयश्च पीडयेदेकमन्तमन्ते च पीडिते । बुभुक्षा व्रणशोथस्य भवेत्पक्वस्य लक्षणम् ॥ १० ॥**

***वेदनोपशमः = दाहादिदुःखोपशमः । अल्पो लोहित इत्यन्वयः । न चोन्नतः पच्यमानापेक्षया । उपद्रवाणां = ज्वरादीनाम् । निम्नता = स्वरूपतोऽङ्गुलिपीडनाद्वा अवनतत्वम् । स्फुटनं = किञ्चिद्विदारणम् । वस्ताविवेत्यादि–शोथेऽङ्गुलिपीडिते सति, अङ्गुलिपीडितादेशादन्यदेशेऽम्बुसञ्चारः । वस्तौ = चर्मपुटके । एवमन्ते=एकदेशे पीडिते, एकमन्तम्=अपरमन्तम् , आपूर्य पीडयति ॥ ८–१० ॥**

दाहादि वेदना का शमन, शोथ में थोड़ी लाली, पच्यमानावस्था की अपेक्षा ऊँचाई का कम होना, वली का प्रादुर्भाव, सुई चुभाने के समान व्यथा, बारम्बार खुजली का होना, ज्वर इत्यादि उपद्रवों की शान्ति, अंगुली से दबाने के समान निम्नता, चमड़े का कुछ फट जाना, शोथ पर अंगुली से दबाने से जिस प्रकार मशक में से पानी एक स्थान से दूसरे स्थान पर चला जाता है, उसी प्रकार इसमें से पूय का एक स्थान से दूसरे स्थान को चला जाना, एक प्रदेश में दबाने से दूसरे प्रदेश में पूय भर कर व्यथा होना और भूख लगना ये पक्व व्रणशोथ के लक्षण हैं ॥८–१०॥

अथैकदोषजोऽपि शोथः पाककाले सकलैर्दोषैः सम्बध्यत इत्याह—

**ऋतेऽनिलाद्रुङ् न विना न पित्तं पाकः कफञ्चापि विना न पूयः ।**
**तस्माद्धि सर्वं परिपाककाले पचन्ति शोथास्त्रिभिरेव दोषैः ॥ ११ ॥**

***एकदोषारब्धेऽपि शोथे पाककाले सर्वदोषसम्बन्धमाह–ऋत इति । पचन्ति = पाकं प्राप्नुवन्ति । एवशब्दोऽत्राप्यर्थः, अव्ययानामनेकार्थत्वात् ॥ ११ ॥**

वात के विना पीड़ा, पित्त के विना पाक तथा कफ के विना पूय नहीं होता, इसलिए एक दोष से उत्पन्न होने पर भी परिपाक-काल में शोथ तीनों ही दोषों के सम्बन्ध से पकते हैं ॥११॥

शोथपाके मतान्तरमाह—

**कालान्तरेणाभ्युदितन्तु पित्तं कृत्वा वशे वातकफौ प्रसह्य ।**
**पचत्यतः शोणितमेष पाको मतः परेषां विदुषां द्वितीयः ॥ १२ ॥**

***वशे कृत्वा=हीनीकृत्य, शोणितं–कर्म । पूर्वत्र कफात्पूयोऽत्र शोणितात्पूय इति भेदः ॥**

कालान्तर से उदित पित्त–वात तथा कफ को कम करके बलात् रक्त को पकाता है। पाक के सम्बन्ध में दूसरे विद्वानों का यह दूसरा मत है। पहले मत में कफ से पूय उत्पन्न होता है, ऐसा माना गया है और दूसरे मत में रक्त से पूय उत्पन्न होता है, ऐसा माना गया है–इन दोनों में यही भेद है ॥ १२ ॥

गम्भीरपाकलक्षणमाह—

**कफजेषु च शोथेषु गम्भीरं पाकमेत्यसृक् । पक्वलिङ्गं ततः स्पष्टं यतः स्याच्छोथशीतता ।**
**त्वक्सावर्ण्यं रुजोऽल्पत्वं घनस्पर्शत्वमश्मवत् ॥ १३ ॥**

***गम्भीरपाके शोथे पाकज्ञानार्थं लक्षणान्तरमाह सुश्रुतः–कफजेष्विति । कफजेषु च शोथेषु गम्भीरमसृक्पाकमेति । तत्र कथं पाकज्ञानम् ? इत्याह–तत्र ततः=कारणात्, पक्वलिङ्गं स्पष्टम् , यतः पच्यमानावस्थाऽन्तर्गतरागदाहव्यथावनान्तरशोथशीतताऽऽदयो भवन्ति । घनस्पर्शत्वं = स्पर्शेऽव्यथत्वम् ॥ १३ ॥**

कफजन्य शोथ में रक्त का गम्भीर पाक होता है, तभी पकने के लक्षण स्पष्ट होते हैं, जैसे कि शोथ की पच्यमानावस्था में होने वाली रक्तिमा, दाह, पीड़ा तथा घनता इत्यादि के बाद शोथ में शीतलता उत्पन्न होती है और शोथ का वर्ण चमड़े के वर्ण के समान हो जाता है। वेदना कम हो जाती है तथा शोथ पत्थर के समान स्पर्श में व्यथाहीन हो जाता है॥ १३ ॥

पक्वव्रणशोथात्पूयानिःसृतौ दोषमाह—

**कक्षं समासाद्य यथैव वह्निर्वातेरितः संदहति प्रसह्य।**
**तथैव पूयो ह्यविनिःसृतस्तु मांसं शिराः स्नायुमपीह खादेत्॥ १४ ॥**

**कक्षं = तृणवनम्॥ १४ ॥**

जिस प्रकार वायु से प्रेरित अग्नि तृणों के वनों को प्राप्त करके बलात् जला देती है, उसी प्रकार पके हुए व्रण में से पूय को न निकाल देने से पूयमांस, शिरा तथा स्नायुओं को भी खा जाती है॥१४॥

व्रणशोथस्य पकापकज्ञानाज्ञाने वैद्यगुणदोषावाह—

**आमं विदह्यमानञ्च सम्यक्पक्वन्तु यो भिषक्। जानीयात्स भवेद्वैद्यः शेषास्तस्करवृत्तयः॥**

**विदह्यमानं = विपच्यमानम्। तस्करवृत्तयः = तेषां तस्कराणामिव द्रव्यलाभमात्र-प्रयोजनं भवति न तु धर्मयशोमैत्रीलाभः॥ १५ ॥**

जो वैद्य शोथ के आमावस्था, शोथ पक रहा है अथवा अच्छी तरह से पक चुका है—इन बातों को अच्छी तरह से जानता है, वही वैद्य है और शेष जो वर्णशोथ की[1] आमावस्था, विदह्यमानावस्था तथा पकावस्था को नहीं जानता है, उन्हें चोर समझना चाहिए, क्योंकि उनको चोरों के समान धन लेने मात्र का प्रयोजन होता है। धर्म, यश तथा मैत्रीलाभ से कुछ मतलब नहीं होता है॥ १५ ॥

**यश्छिनत्त्याममज्ञानाद्यश्च पक्वमुपेक्षते। श्वपचाविव विज्ञेयौ तावनिश्चितकारिणौ॥ १६ ॥**

जो वैद्य अपनी मूर्खतावश कच्चे फोड़े को पका समझकर चीर देता है और पके हुए फोड़े को कच्चा समझकर नहीं चीरता है, उन दोनों बिना समझे-बूझे क्रिया करनेवाले नासमझों को चण्डाल के समान समझना चाहिए॥ १६ ॥

व्रणशोथचिकित्सामाह—

**आदौ शोथहरो लेपस्ततस्तु परिषेचनम्। विम्लापनमसृङ्मोक्षस्ततः स्यादुपनाहनम्॥**
**पाचनं भेदनं पश्चात्पीडनं शोधनं तथा। रोपणं वर्णकरणं व्रणस्यैते क्रमाः स्मृताः॥ १८ ॥**

---

१. शोथ की आमावस्था में शरीर के शत्रु जीवाणु तथा रक्षक श्वेत कण आपस में मिले हुए रहते हैं, रक्त का आधिक्य होता है, त्याज्य द्रव्य एक स्थान में इकट्ठा नहीं होता और बाह्य त्वचा, जिसमें से होकर पूय बाहर निकल आता है, मृत नहीं होती। अतः इस अवस्था में चीरने से शरीर के धातुओं का अधिक नाश, रक्त का अधिक स्राव, शरीर के लिए त्याज्य पदार्थों का भी शरीर में शेष रहना तथा वेदना इत्यादि हानिकारक घटनाएँ होती हैं।

पकावस्था में त्याज्य पदार्थ एक स्थान में पूय के स्वरूप में इकट्ठा हुए मिलते हैं। शरीर इनको बाहर निकालना चाहता है और त्वचा के किसी दुर्बल स्थान को फोड़कर बाहर निकाल देता है। किन्तु जब पूय अधिक गहराई पर स्थित होने से बाह्य त्वचा को फोड़ने में असमर्थ होता है, उस समय यदि मूर्ख वैद्य त्वचा में चीरा लगाकर पूय को बाहर निकालने का यत्न न करे, तो पूय रक्तवाहिनियों के साथ और आवरणों ( Fascia ) के नीचे-नीचे कई दिशाओं में फैलकर शरीर के अन्य धातुओं को हानि पहुँचाता है। इसलिए उपर्युक्त—

यश्छिनत्त्याममज्ञानाद्यश्च पक्वमुपेक्षते। श्वपचाविव विज्ञेयौ तावनिश्चितकारिणौ॥

श्लोक में इसी विषय का निर्देश किया है।

*अत्र क्रमाः=चिकित्साः। सुश्रुते व्रणस्य षष्टिरूपका लिखिताः सन्ति। ते सर्वे अत्र विस्तरभयान्न लिखिताः ॥ १७-१८ ॥

व्रणशोथ[1] की चिकित्सा—सर्वप्रथम शोथनाशक ओषधियों का लेप करना चाहिए,

---

१. पाश्चात्य वैद्यक में व्रणशोथ चिकित्सा के निम्न साधारण सिद्धान्त हैं:—

१—शोथ के कारण का नाश करना—जीवाणु के ( जिनके कारण शोथ उत्पन्न हुआ है ) नाश का पूर्ण उद्योग करना चाहिए। यदि वहाँ पर पूय उपस्थित हो अथवा धातुएँ गल गई हों, तो उनको काटकर निकाल देना उचित है। विद्रधि को चीर देना बहुत आवश्यक है। साथ ही व्रण के भीतर गौज इत्यादि रखकर इस बात का प्रयत्न करना चाहिए कि वहाँसे पूय बराबर निकलता रहे, जिससे जीवाणुओं की संख्या न बढ़ने पाये। अस्वस्थ भाग को शुद्ध कार्बोलिक अम्ल अथवा दाहकशलाका से अस्वस्थ भाग का दाह करना चाहिए।

२—स्थान को पूर्ण विश्राम देना—ऐसा करने से जीवाणु तथा उनके विष फैलने नहीं पायेंगे।

३—रुग्णस्थान में अधिक रक्तसंचार का उपाय करना—शोथयुक्त स्थान में जो रक्त जमा हो रहा है, उसको वहाँसे हटाना आवश्यक है, जिससे वहाँपर शुद्ध रक्त का सञ्चार हो। स्थान को ऊपर की ओर उठाकर रखना और वहाँ पुल्टिस अथवा ऊष्मस्वेद का प्रयोग करना चाहिए। यदि इससे भी इच्छित फल न हो, तो एक तीव्र वेधसपत्र द्वारा उस स्थान के चर्म का कई स्थानों पर छेदन कर देना उचित है। इससे वहाँपर एकत्र हुआ रक्त निकलने लगेगा, जिसके साथ बहुत से जीवाणु और विष भी बाहर निकल जायेंगे। और वहाँ नवीन रक्त का प्रवाह प्रारम्भ होगा।

रक्तप्रवाह को बढ़ाने के लिए निम्नलिखित उपाय किये जाते हैं—

शीतप्रयोग—से कभी-कभी बहुत सहायता मिलती है। किन्तु उससे अङ्ग की शक्ति के क्षय का भय रहता है। इस कारण वृद्ध मनुष्यों में बड़ी सावधानी से शीत का प्रयोग करना चाहिए। इसके लिए रबर के थैले होते हैं, जिनमें बर्फ भरकर उस स्थान पर रखा जाता है। इसके लिए एक प्रकार की पीतल की नलियाँ भी प्रयुक्त होती हैं। शीतप्रयोग का विधान अपने यहाँ वाग्भटजी ने भी किया है, यथाः—

कुर्याच्छीतोपचारन्तु शोफावस्थस्य सन्ततम्। दोषाग्निरग्निवत्तेन प्रयाति सहसा शमम् ॥

वा० उ० त० अ० २५ श्लो० २४।

उष्णता—इसकी क्रिया शीत से बिल्कुल भिन्न है। शीत से रक्तनलिकाओं के सङ्कुचित हो जाने के कारण रक्त आना कम हो जाता है। उष्णता के प्रयोग से नलिकाओं का प्रसार होता है। इस कारण वहाँ जो रक्त जमा था, वह दूसरी ओर चला जाता है और वहाँ नवीन रक्त का सञ्चार होने लगता है। पीडा कम हो जाती है।

गरम जल को रबर के थैलों में भर कर रखते हैं। पुल्टिस और ऊष्म स्वेद के द्वारा भी उष्णता का प्रयोग किया जाता है।

पुल्टिस ( उपनाह )-प्रायः आटे अथवा अलसी की बनाई जाती है। आटे में जल मिलाकर उसको पकाया जाता है, पकाते समय थोड़ा घी या तेल मिला सकते हैं। उसमें बहुधा साधारण लवण, सुहागा या बोरिक अम्ल भी मिलाये जाते हैं।

अलसी की पुल्टिस बनाने के लिए अलसी बहुत बारीक पीसकर उसमें इतना उबलता हुआ जल मिलाया जाता है कि उसकी एक कड़ी लोई बन जाती है। जल और अलसी के आटे को मिलाकर नहीं उबाला जाता। यह पुल्टिस गरम, चिकनी तथा गीली होती है। अङ्ग पर लगाते समय स्वच्छ वस्त्र के एक टुकड़े पर पुल्टिस को फैलाकर दूसरी ओर से उसी प्रकार के एक वस्त्र से उसे ढँक दिया जाता है। इस प्रकार पुल्टिस वस्त्र के भीतर रहती है। इसको अङ्ग पर लगाकर ऊपर से पट्टी बाँध दी जाती है।

तत्पश्चात् क्वाथादि से परिषेक करना चाहिए, फिर विम्लापन-क्रिया करनी चाहिए, तत्पश्चात् रक्तमोक्षण फिर उष्ण उपनाहन, इसके बाद पाचन, पाचन के बाद शस्त्र अथवा औषधियों द्वारा भेदन, भेदन करने के बाद पीडन अर्थात् दबाकर पूय को निकालना, पुनः क्काथादि से शोधन अर्थात् घाव को स्वच्छ करना, तदुपरान्त रोपणक्रिया और सबके बाद वर्णकरण अर्थात् व्रण का वर्ण शारीरिक त्वचा के समान करना। इस प्रकार ये ग्यारह व्रणचिकित्सा के प्रकार बतलाये

---

ऊष्मस्वेद—जल को भली भाँति गरम करके, यहाँ तक कि वह उबलने लगे, उसमें कोई विसंक्रामक, साधारणतया बोरिक अम्ल मिला दिया जाता है। इस विलयन को टोंटीदार बर्तन में भर कर उसके द्वारा एक चौड़े वस्त्र अथवा तौलियाँ के बीच में रखे हुए लिंट के टुकड़े पर जल की धार डाली जाती है। तत्पश्चात् तौलिये के दोनों सिरों को पकड़कर विरुद्ध दिशाओं में मरोड़ा जाता है। इससे लिंट का जल निकल जाता है। तत्पश्चात् तौलिये को खोलकर लिंट को शोथयुक्त स्थान में रखकर शुष्क रूई अथवा तौलिये से ढँक दिया जाता है, जिससे भीतर की उष्णता बाहर न निकलने पाये। जब लिंट ठण्डा हो जाता है, तो उसको हटाकर पहिले की ही भाँति लिंट के दूसरे टुकड़े को विलयन में भिगो और निचोड़कर प्रयोग किया जाता है। इस प्रकार यह क्रिया १० या १५ मिनटतक आवश्यकतानुसार २–३ बार की जाती है।

रक्तसञ्चार बढ़ाने के लिए बायर की विधि ( Bior's artificial hyperaemia ) काम में लायी जाती है।

शोथयुक्त स्थान के कुछ ऊपर की ओर एक रबर की पट्टी इतनी कसकर बाँधी जाती है कि उसके कारण शिराओं में रक्त का सञ्चालन बन्द हो जाता है; किन्तु धमनी अपना कार्य करती रहती है। इस कारण वहाँ रक्त की अधिक मात्रा एकत्र हो जाती है। किन्तु न तो उष्णता ही बढ़ती है और न किसी प्रकार की पीडा होती है। यदि वह स्थान नीला पड़ जाय अथवा वहाँ पीड़ा होने लगे तो समझना चाहिए कि पट्टी ठीक प्रकार से नहीं बँधी है। पट्टी को २०–२२ घंटे बँधे रहने के पश्चात् खोल देना चाहिए। यदि आवश्यक हो तो पुनः प्रयोग हो सकता है। जब तक शोथ कम न होने लगे, पट्टी का प्रयोग जारी रखना चाहिए।

रक्तसंचालन को बढ़ाने के लिए चूषकयन्त्र ( Clapps Suction ball ) का भी प्रयोग किया जाता है। रबर का एक गोला एक नलिका के द्वारा काँच के एक पात्र से संयुक्त होता है। जिन स्थानों पर पट्टी नहीं बाँधी जा सकती, जैसे–स्तन, उदर या वक्ष में–वहाँ इसका प्रयोग किया जा सकता है। काँच के मुख के चारो ओर वैस्लीन लगाकर उसे शोथ के ऊपर लगा देते हैं और रबर के गोले को दबाकर छोड़ देते हैं। इससे पात्र की वायु खिंचती है। इस कारण जिस स्थान पर पात्र लगा हुआ है, वह भी भीतर को खिंचता है। जिससे रक्तनलिकाओं के प्रसरित हो जाने से वहाँ रक्त का संचार बढ़ जाता है। जितने वेग से रबर का गोला वायु को खींचता है, उतना ही उस स्थान में अधिक रक्त आता है। एक बार में यह प्रयोग ५ से १० मिनट तक किया जाता है। इसी भाँति पाश्चात्य वैद्यक में शोथनाशन के लिए उपयुक्त उपाय किये जाते हैं। अपने यहाँ तो शोथचिकित्सार्थ उपर्युक्त उपाय किये ही जाते हैं, इनके अतिरिक्त भी कुछ और विशिष्ट बातें भी की जाती हैं। यथाः–प्रधानतः सवर्णीकरण और लोमोत्पादन। जो कि निम्न भगवान् सुश्रुत की उक्तियों से सुस्पष्ट हो जाता हैः—

'आदौ विम्लापनं कुर्याद् द्वितीयमवसेचनम्। तृतीयमुपनाहं तु चतुर्थीं पाटनीं क्रियाम्॥
पञ्चमं शोधनं कुर्यात् षष्ठं रोपणमिष्यते। एते क्रमा व्रणस्योक्ताः सप्तमं वैकृतापहम्'॥
सु० सू० अ० १८ श्लो० २१–२२॥

गये हैं। सुश्रुत में तो व्रण के ६० उपक्रमों का वर्णन किया गया है, किन्तु यहाँ पर उन सबका वर्णन ग्रन्थ-विस्तार के भय से नहीं किया गया है ॥ १७–१८ ॥

शोथनाशकलेपमाह—

**यथा प्रज्वलिते वेश्मन्यम्भसा परिषेचनम्। क्षिप्रं प्रशमयत्यग्निमेवमालेपनं रुजः ॥ १९ ॥**

जिस प्रकार जलते हुए घर पर जल द्वारा सिञ्चन करने से शीघ्र अग्नि शान्त हो जाती है, उसी प्रकार औषधियों का लेप शीघ्र पीडा को शान्त कर देता है ॥ १९ ॥

**बीजपूरजटाहिंस्रा देवदारु महौषधम्। रास्नाऽग्निमन्थौ लेपोऽयं वातशोथविनाशनः ॥२०॥**

बिजौरे नीबू की जड़, बालछड़, देवदारु, सोंठ, रास्ना तथा अरनी को पीसकर लेप करने से वातजन्य शोथ नष्ट होता है ॥ २० ॥

**कल्कः काञ्जिकसम्पिष्टः स्निग्धो मधुकचन्दनैः। दूर्वा च नलमूलञ्च पद्मकाष्ठञ्च केशरम्।**
**उशीरं वालकं पद्मं लेपोऽयं पित्तशोथहा ॥ २१ ॥**

मुलेठी तथा चन्दन की काञ्जी में पिसे हुए घृतमिश्रित कल्क का प्रलेप करने से अथवा दूब, नरसल की जड़, पद्मकाष्ठ, केशर, खस, सुगन्धबाला तथा कमल को पीसकर प्रलेप करने से पैत्तिक शोथ नष्ट हो जाता है ॥ २१ ॥

**न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थप्लक्षवेतसकल्कलैः। ससर्पिष्कैः प्रदेहः स्याच्छोथे पित्तसमुद्भवे ॥ २२ ॥**
**आगन्तुजे रक्तजे च लेप एषोऽभिपूजितः ॥ २३ ॥**

बरगद, गूलर, पाकर तथा बेत की छाल को पीसकर घी मिलाकर लेप करने से पित्तजन्य शोथ दूर हो जाता है। आगन्तुज तथा रक्तज शोथ पर भी यह लेप श्रेष्ठ है ॥ २२–२३ ॥

**अजगन्धाऽजश्रृङ्गी च मञ्जिष्ठा सरलस्तथा। एकैपिकाऽश्वगन्धा च लेपोऽयं श्लेष्मशोथहा ॥**
***अजश्रृङ्गी=[ मेढाशिङ्गी ] एकैपिका = श्याम पनिलर निशोथः ॥ २४ ॥**

वनतुलसी, मेढ़ासींगी, मंजीठ, देवदारु, काली निशोथ तथा असगन्ध—इनको पीसकर प्रलेप करने से कफजन्य शोथ नष्ट हो जाता है ॥ २४ ॥

**कृष्णापुराणपिण्याकं शिग्रुत्वक् सिकता शिवा। मूत्रपिष्टः सुखोष्णोऽयं प्रलेपः श्लेष्मशोथहा ॥**

पिप्पली, पुरानी खली, सहजन की छाल, बालू तथा हरड़—इनको गोमूत्र में पीसकर कुछ गरम-गरम प्रलेप करने से कफजन्य शोथ नष्ट हो जाता है ॥ २५ ॥

परिभाषामाह—

**न रात्रौ लेपनं दद्याद्दत्तञ्च पतितं तथा। न च पर्युषितं शुष्यमाणं तन्नैव धारयेत् ॥ २६ ॥**
***दत्तमेव पुनर्न दद्यात्। पतितं = दीयमानं सद् गदाङ्गात् पतितम्। पर्युषितं=लेपनद्रव्यं कल्कीकृतं यत् पर्युषितम् ॥ २६ ॥**

**परिभाषा**—रात्रि में लेप नहीं करना चाहिए। एक बार लेप किये हुए लेप को पुनः लेप नहीं करना चाहिए। शोथ के ऊपर प्रलिप्त लेप के गिर जाने के बाद फिर उस लेप का पुनः प्रयोग नहीं करना चाहिए। लेपनद्रव्यों का कल्क यदि बासी हो जाय, तो उसका उपयोग न करना चाहिए। और सूखे हुए लेप का धारण कभी नहीं करना चाहिए अर्थात् सूखे हुए लेप को छुड़ा देना चाहिए ॥ २६ ॥

---

तथाः—'अपतर्पणमालेपः परिषेकोऽभ्यङ्गः स्वेदो विम्लापनमुपनाहः पाचनं विस्रावणं स्नेहो वमनं विरेचनं छेदनं भेदनं दारणं लेखनमेषणमाहरणं व्यधनं विस्रावणं सीवनं सन्धानं पीडनं शोणितास्थापनं निर्वापणमुत्कारिका कषायो वर्तिः कल्कः सर्पिस्तैलं रसक्रियाऽवचूर्णनं व्रणधूपनमुत्सादनमृदुकर्म दारुणकर्म क्षारकर्माग्निकर्म कृष्णकर्म पाण्डुकर्म प्रतिसारणं रोमसञ्जननं लोमा[illegible]स्तकर्मबन्धः पत्रदानं कृमिघ्नं बृंहणं विषघ्नं शिरोविरेचनं नस्यं कवलधारणं [illegible]यन्त्रमाहा[illegible] रक्षाविधानमिति' ॥ सु० चि० अ० १ सू० ८ ॥

रात्रिलेपनिषेधे हेतुमाह—

**तमसा पिहितोऽप्युष्मा रोमकूपमुखोत्थितः। विना लेपेन निर्याति रात्रौ नालेपयेदतः॥**

रात्रि में तम ( अन्धकार ) से आवृत रोमकूपों से निकली हुई ऊष्मा लेप न करने से बाहर निकलती है। इसलिए रात में लेप नहीं करना चाहिए॥ २७॥

रात्रिलेपनिषेधाविषयमाह—

**रात्रावपि प्रलेपस्तु विधातव्यो विचक्षणैः। अपाकिशोथे गम्भीरे रक्तपित्तसमुद्भवे॥ २८॥**

किन्तु जो शोथ पकता न हो, गम्भीर हो अथवा रक्त तथा पित्त से उत्पन्न हुआ हो, उसपर बुद्धिमान् वैद्य रात्रि में भी प्रलेप करे॥ २८॥

शोथोपरि क्वाथादिपरिषेचनमाह—

**यथाऽम्बुभिः सिच्यमानः शान्तिमग्निर्हि गच्छति। दोषाग्निरेवं सहसा परिषेकेण शाम्यति॥**

जिस प्रकार जल द्वारा सेचन करने से अग्नि शान्त होती है, उसी प्रकार परिषेक से सहसा दोष रूपी अग्नि शान्त हो जाती है॥ २९॥

**वातघ्नौषधनिष्क्वाथैस्तैलैर्मांसरसैर्घृतैः। उष्णैः संसेचयेच्छोथं वातिकं काञ्जिकेन च॥३०॥**

वातनाशक ओषधियों के क्वाथ, तेल मांसरस, घृत तथा काञ्जी को गरम कर के परिषेक करनेसे वातजन्य शोथ नष्ट होता है॥ ३०॥

**पित्तरक्ताभिघातोत्थं शोथं सिञ्चेत्सुशीतलैः। क्षीराज्यमधुखण्डेक्षुरसैः पित्तहरैः शृतैः॥३१॥**

पित्तरक्त तथा अभिघात से उत्पन्न हुए शोथ पर शीतल ओषधियों के क्वाथ, दूध, घी, मधु, खाँड़ तथा ईख के रस से और पित्तनाशक क्वाथों से सेचन करे॥ ३१॥

**कफघ्नौषधनिष्क्वाथैः शीतैस्तु परिषेचयेत्। तैलक्षाराम्बुमूत्रैश्च शोथं श्लेष्मसमुद्भवम्॥३२॥**

कफजन्य शोथ पर कफनाशक ओषधियों के शीतल क्वाथ से, तेल, क्षार, जल तथा गोमूत्र से परिषेक करना चाहिए॥ ३२॥

विम्लापनमाह—

**जातस्य कठिनस्यास्य कार्यं विम्लापनं शनैः॥ ३३॥**

उत्पन्न हुए कठिन शोथ का धीरे-धीरे 'विम्लापन' करना चाहिए॥ ३३॥

शोथस्य विम्लापनस्य विधिमाह सुश्रुतः—

**अभ्यज्य स्वेदयित्वा तु वेणुनाढ्या शनैः शनैः। विमर्दयेद्भिषङ् मन्दं तलेनाङ्गुष्ठकेन वा॥**

***वेणुनाड्या = वंशनलिकया। स्वेदयित्वा = उष्णस्वेदं कृत्वा॥ ३४॥**

शोथ के विम्लापन की विधि को सुश्रुत ने इस प्रकार बतलाया है कि—वैद्य शोथ के ऊपर अभ्यङ्ग कर के उष्ण स्वेदन करने के पश्चात् बाँस की नली, हाथ के तलवे अथवा अंगूठे से धीरे-धीरे मन्द-मन्द मर्दन करे॥ ३४॥

रक्तमोक्षणमाह—

**वेदनोपशमार्थाय तथा पाकशमाय च। अचिरोत्पतिते शोथे शोणितस्रावणं चरेत्॥ ३५॥**

***चरेत् = कुर्यात्॥ ३५॥**

वेदना की शान्ति तथा पाककी शान्ति के लिए तत्काल उत्पन्न हुए शोथ में से रक्तमोक्षण कराना चाहिए॥ ३५॥

**एकतस्तु क्रियाः सर्वा रक्तमोक्षणमेकतः। रक्तं हि वेदनामूलं तच्चेन्नास्ति न चास्ति रुक्॥**

**विवर्णः कठिनः श्यावो व्रणो यश्चाल्पवेदनः। विषाणैश्च विशेषेण जलौकाभिः पदैरपि॥३७॥**

***शोणितस्रावणं चरेदित्यनेनान्वयः॥ ३६–३७॥**

शोथ की शान्ति के लिए सम्पूर्ण क्रियाएँ एक ओर तथा रक्तमोक्षण अकेले एक तरफ; क्योंकि वेदना रक्त ही है। यदि रक्त न हो तो वेदना नहीं होती। यदि शोथ विवर्ण, कठिन, श्याव

वर्ण तथा व्रण के समान अल्प पीडावाला हो तो विशेषतः सींगी, जोंक अथवा पछने द्वारा रक्त-मोक्षण कराना चाहिए ॥ ३६-३७ ॥

अथोपनाहमाह—

**रुजावतां दारुणानां कठिनानां तथैव च। शोथानां स्वेदनं कार्यं ये चाप्येवंविधा व्रणाः॥**

***उपनाहः स्वेदस्तस्य विधिर्भेपजसाधनप्रकरणे कथित एवास्ति। शोथानां = सामान्यानाम्। व्रणाः = व्रणशोथाः, तेपामपि स्वेदनं कार्यम् ॥ ३८ ॥**

जो शोथ पीड़ायुक्त, दारुण तथा कठिन हों, उनका अथवा इसी प्रकार के व्रणशोथों का स्वेदन करना चाहिए। यहाँपर स्वेदन से उपनाह-स्वेदन का ग्रहण करना चाहिए, जिसका कि वर्णन ओषधिनिर्माण प्रकरण में किया ही गया है ॥ ३८ ॥

**शोथयोरुपनाहश्च दद्यादामविदग्धयोः। प्रशाम्यत्यविदग्धस्तु विदग्धः पक्वतां व्रजेत् ॥ ३९॥**

***आमविदग्धौ = अपक्वपाकोन्मुखौ ॥ ३९ ॥**

शोथ चाहे आम हो या पक रहा हो–दोनों अवस्थाओं में उपनाह-स्वेद देना चाहिए। क्योंकि इससे जो शोथ कच्चा होता है, वह शान्त हो जाता है तथा जो पाकोन्मुख होता है, वह शीघ्र पक जाता है ॥ ३९ ॥

यथा—

**दशमूली बला रास्ना वाजिगन्धा प्रसारिणी। मूलं वातरिपोः सिन्धुर्वारिपूर्णे घटे क्षिपेत् ॥**
**शोभाञ्जनः कणा चापि सैन्धवं विश्वभेपजम्। शणकार्पासयोर्बीजमतसी च कुलत्थिका॥**
**तिला यवाश्च सिद्धार्थः कुठेरो मूलकं मिसिः। यथाप्राप्तैरमीभिश्च द्रव्यैरम्लेन संयुतैः ॥४२॥**
**कल्कीकृतैः सुखोष्णैश्च स्वेदयेद्विधिवच्छनैः। अनेन प्रशमं याति वातशोथो न संशयः ॥४३॥**

***कुठेरः = 'कृष्णवर्वरी'। इति दशमूल्यादिरुपनाहः ॥ ४०-४३ ॥**

दशमूल, खिरेटी, रासना, असगन्ध, प्रसारिणी, एरण्ड की जड़ तथा सेंधानमक के चूर्ण को जल से भरे हुए घड़े में डाल दे। और सहजन, पिप्पली, सेंधानमक, सोंठ, सन के बीज, कपास के बीज, अलसी, कुल्थी, तिल, जौ, सरसों, काली तुलसी, मूली तथा सोया–इन ओषधियों में से जितनी मिलें, उतनी लेकर अम्लरस से पीसकर कल्क बना लें। फिर इस कल्क को कुछ उष्ण करके शोथ पर बाँध दे। और उपर्युक्त घड़े में स्थित जल तथा ओषधियों को गरम करके धीरे-धीरे विधिपूर्वक स्वेदन करे। इससे वातजन्य शोथ शान्त हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं। इसे दशमूल्यादि उपनाह कहते हैं ॥ ४०-४३ ॥

पुनर्नवाऽद्युपनाहमाह—

**पुनर्नवा दारु शुण्ठी शिग्रुः सिद्धार्थ एव च। अम्लपिष्टः सुखोष्णोऽयं प्रलेपः सर्वशोथहा ॥**

पुनर्नवा, देवदारु, सोंठ, सहजन की छाल तथा सरसों–इनको खट्टे रस से पीसकर गरम करके प्रलेप करने से सम्पूर्ण प्रकार के शोथ नष्ट हो जाते हैं ॥ ४४ ॥

शोथपाचनमाह—

**न प्रशाम्यति यः शोथः प्रलेपादिविधानतः। द्रव्याणि पाचनीयानि दद्यात्तत्रोपनाहने ॥४५॥**

जो शोथ प्रलेप इत्यादि के विधान से शान्त नहीं होता है, उसपर पाचनद्रव्यों को पीसकर गरम करके बाँधना चाहिए ॥ ४५ ॥

पाचनद्रव्याण्याह—

**शणमूलकशिग्रूणां फलानि तिलसर्षपाः। अतसी शक्तवः किण्वमुष्णद्रव्यञ्च पाचनम् ॥४६॥**

***शणफलादीनामतस्यन्तानां शक्तवः कर्त्तव्याः। किण्वं = सुराबीजम्। यवगोधूमधान्यादिप्रकारोऽन्यच्चोष्णं द्रव्यं व्रणस्य पाचनं भवति ॥ ४६ ॥**

सन के बीज, मूली के बीज, सहजन के बीज, तिल, सरसों, अलसी, सत्तू, सुराबीज तथा अन्य जौ, गेहूँ तथा धान्य इत्यादि उष्ण द्रव्यों का पकाने के लिए उपयोग करना चाहिए ॥ ४६ ॥

शोथभेदनमाह—

**अन्तःपूयेष्ववक्त्रेषु तथा चोत्सङ्गवत्स्वपि । गतिमत्सु च रोगेषु भेदनं सम्प्रयुज्यते ॥ ४७ ॥**

***उत्सङ्गवत्सु = कोटरवत्सु, गतिमत्सु=नाडीव्रणेषु । भेदनम्=शस्त्रमौषधकर्म च ॥४७॥**

जिस शोथ के भीतर पूय भरी हो, जिसका मुँह न हुआ हो, जो कोटर के समान भीतर से खाली हो, उनका तथा नाड़ीव्रण का शस्त्र अथवा ओषधियों से भेदन करना चाहिए ॥ ४७ ॥

शस्त्रसाध्यं भेदनमाह—

**रोगे व्यधेन साध्ये तु यथादेशं प्रमाणतः। शस्त्रं विधाय दोषांस्तु स्रावयेत्कथितं यथा ॥४८॥**

व्यधसाध्य रोग में अर्थात् जिस रोग की शान्ति शस्त्र द्वारा भेदन करने से ही होगी, उसमें स्थानानुसार प्रमाण से शस्त्र का प्रयोग करके दोषों को निकाल दे, ऐसा सुश्रुतादि मुनियोंने कहा है ॥

व्रणविशेषे शस्त्रनिक्षेपापवादमाह—

**बालवृद्धासहक्षीणभीरूणां योषितामपि । व्रणेषु मर्मजातेषु भेदनं द्रव्यलेपनम् ॥ ४९ ॥**

बालक, वृद्ध, शस्त्रकर्म को न सह सकनेवाला, क्षीण तथा डरपोक मनुष्य और स्त्रियों के मर्मस्थलों में व्रण उत्पन्न होने पर ओषधियों के प्रलेप से भेदन करना चाहिए। शस्त्र का उपयोग करना उत्तम नहीं ॥ ४९ ॥

भेदनद्रव्यमाह—

**चिरविल्वोऽग्निको दन्ती चित्रको हयमारकः। कपोतकाकगृध्राणां मललेपेन भेदनम् ॥५०॥**

करञ्ज, भिलावा, दन्ती, चित्त, कनेर, कबूतर, कौवे तथा गृद्ध्र की विष्ठा का लेप करने से व्रण का भेदन होता है ॥ ५० ॥

दारणमाह—

**क्षारद्रव्यं तथा क्षारो दारणः परिकीर्तितः। हस्तिदन्तो जले पिष्टो बिन्दुमात्रप्रलेपितः। अत्यर्थं कठिने शोथे कथितो भेदनः परः ॥ ५१ ॥**

***क्षारद्रव्यम् =अपामार्गादि, क्षारः =स्वर्जिकायवक्षारादिः ॥ ५१ ॥**

अपामार्ग इत्यादि क्षारद्रव्य तथा सज्जीखार और जवाखार इत्यादि क्षारों का लेप करने से व्रण फूट जाता है। हाथी के दाँत को पानी में पीसकर अत्यन्त कठिन शोथ पर भी बिन्दुमात्र प्रलेप करने से भेदन अवश्य हो जाता है ॥ ५१ ॥

शोथपीडनमाह—

**द्रव्याणां पिच्छिलानान्तु त्वङ्मूलातिप्रपीडनम्। यवगोधूममाषाणां चूर्णानि च समासतः॥ शुष्यमाणमुपेक्षेत प्रलेपं पीडनं प्रति । न चापि मुखमालिम्पेत्तथा दोषः प्रसिच्यते ॥ ५२ ॥**

***पीडनं प्रति=पीडनद्रव्यलेपं प्रति, पीडनद्रव्यलेपं शुष्यन्तमपि, धारयेदित्यर्थः। तथा व्रणस्य मुखलेपं विना प्रस्रवति ॥ ५२–५३ ॥**

पिच्छिल अर्थात् चिपचिपे द्रव्यों की छाल तथा जड़ को पीसकर लेप करने से शोथ का पीडन होता है। जौ, गेहूँ तथा उड़द के आँटे की लुगदी को लगाने से शोथ का पीडन होता है। पीडन अर्थात् शोथ को दबाने के लिए जो प्रलेप किया गया है, यद्यपि सूखे हुए लेप के धारण का निषेध है, तथापि इस लेप के सूख जाने पर भी इसे धारण करना चाहिए। यहाँपर उपर्युक्त नियम की उपेक्षा करनी चाहिए। व्रण के मुख पर लेप नहीं करना चाहिए, जिससे कि दोषों का भली भाँति स्राव होता रहे ॥ ५२–५३ ॥

व्रणशोधनमाह—

**व्रणस्य तु विशुद्धस्य क्वाथः शुद्धिकरः परः। पटोलनिम्बपत्रोत्थः सर्वत्रैव प्रयुज्यते ॥ ५४ ॥**

सेवनीं वर्जयित्वा तु चतुर्द्धा दारिते गुदे। सर्वतोभद्रकं छेदमाहुश्छेदविदो जनाः।
पार्श्वादागतशस्त्रेण च्छेदो गोतीर्थको मतः॥ ३८॥

सेवनी को छोड़कर चारों ओर से गुदा में जो चीरा लगाया जाता है, छेदविद् व्यक्ति उसे 'सर्वतोभद्रक' नामक छेद कहते हैं। पार्श्व में शस्त्र द्वारा जो छेद किया जाता है, उसे 'गोतीर्थक' नामक छेद कहते हैं॥ ३८॥

सर्वानास्रावमार्गांस्तु दहेद्वैद्यस्तथाऽग्निना। अथोष्ट्रग्रीवमेषिण्या छित्वा क्षारं निपातयेत्॥

वैद्य शतपोनक नामक भगन्दर के समस्त स्रावमार्गों को चीरकर अग्नि द्वारा दग्ध कर दे। और उष्ट्रग्रीव नामक भगन्दर के पूयमार्ग को एषणी द्वारा जानकर शस्त्र से छेदन करके क्षारपातन करे॥

उत्कृत्यास्रावमार्गन्तु परिस्राविणि बुद्धिमान्। क्षारेण वा स्रावगतिं दहेद्धुतवहेन वा॥४०॥

बुद्धिमान् वैद्य 'परिस्रावी' नामक भगन्दर में स्रावमार्ग को चीरकर क्षार अथवा अग्नि द्वारा स्रावगति का दाह करे॥ ४०॥

गतिमन्विष्य शस्त्रेण छिन्द्यात्खर्जूरपत्रकम्॥ ४१॥
चन्द्रार्द्धं चन्द्रचक्रञ्च सूचीमुखमवाङ्मुखम्। छित्वाऽग्निना दहेत्सम्यगेवं क्षारेण वा पुनः॥

शम्बूकावर्त्त नामक भगन्दर स्राव के मार्ग को शस्त्र द्वारा खर्जूरपत्रक, चन्द्रार्द्ध, चन्द्रचक्र, सूचीमुख तथा अवाङ्मुख नामक छेदन करके अग्नि अथवा क्षार द्वारा भलीभाँति दाह करे॥४१-४२॥

एषां तु शस्त्रपतनाद्वेदना यत्र जायते। तत्राणुतैलेनोष्णेन परिषेकः प्रशस्यते॥ ४३॥

शस्त्रद्वारा चीरने में यदि वेदना उत्पन्न हो जाय तो वहाँ उष्ण अणुतैल द्वारा परिषेक करना प्रशस्त माना गया है॥ ४३॥

आगन्तुजे भिषङ् नाडीं शस्त्रेणोत्कृत्य यत्नतः॥ ४४॥
जम्ब्वोष्ठेनाग्निवर्णेन तप्तया वा शलाकया। दहेद्यथोक्तमतिमांस्तं व्रणं सुसमाहितः॥४५॥

बुद्धिमान् वैद्य आगन्तुक भगन्दर में यत्नपूर्वक नाडीको शस्त्र द्वारा चीरकर अग्निके समान सन्तप्त जम्ब्वोष्ठ नामक पत्थर अथवा तप्त शलाका से व्रण को यथोक्त विधि से भलीभाँति दग्ध कर दे॥ ४५॥

व्रणिनोऽपथ्यान्याह—

व्यायामं मैथुनं युद्धं पृष्ठयानं गुरूणि च। संवत्सरं परिहरेदुपरूढव्रणो नरः॥ ४६॥

इति पञ्चाशत्तमो भगन्दराधिकारः समाप्तः॥ ५०॥



भगन्दर का रोगी व्रण के भलीभाँति भर जाने पर भी १ वर्ष तक व्यायाम, मैथुन, युद्ध, घोड़े, हाथी इत्यादि पर बैठना तथा गुरु पदार्थों का सेवन करना छोड़ दे॥ ४६॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे पञ्चाशत्तमो भगन्दराधिकारः समाप्तः॥ ५०॥



# अथैकपञ्चाशत्तम उपदंशाधिकारः ॥ ५१ ॥

उपदंशनिदानमाह—

हस्ताभिघातान्नखदन्तघाताद्धावनादत्युपसेवनाद्वा ।
योनिप्रदोषाच्च भवन्ति शिश्ने पञ्चोपदंशा विविधापचारैः ॥ १ ॥

*हस्ताभिघाताद्=हस्तेन मैथुनात् । नखदन्तघाताद्=नखदन्तघातस्थानत्वेनानुक्तेऽपि मेहने नखदन्तघातो बलवद्नुरागोदयाद् । उक्तञ्च कामशास्त्रे—

*शास्त्रस्य विषयस्तावद् यावन्मन्दरसो नरः । रतिचक्रे प्रवृत्ते तु न शास्त्रं नापि च क्रमः ॥

*कलहे तु दुष्टस्त्रीकृतो वा मेहने नखदन्तघातः । उत्कलादौ स्त्रियो मुखयोनयो भवन्ति ताभिर्वा मेहने दन्तघातः । योनिप्रदोषाद् = दीर्घकर्कशयोनिलोमप्रयोगाद्, योनिच्छिद्रस्यातिसूक्ष्मत्वाद्वा वातादिकृतद्वा, योनिनिषेवणात् । विविधापचारैः = दुष्टजलप्रक्षालनब्रह्मचारिणीगमनादिभिः । पञ्चोपदंशाः = १ वातिकः, २ पैत्तिकः, ३ श्लैष्मिकः, ४ सान्निपातिकः, ५ आगन्तुजश्चेति ॥ १ ॥

हाथ का आघात लगने से, नख अथवा दाँत द्वारा क्षत हो जाने से, मैथुनोपरान्त लिङ्ग को न धोने से, अत्यन्त मैथुन करने से, योनिदोष से तथा अन्य विविध भाँति के अपचारों को करने से लिङ्ग में ५ प्रकार के [1]उपदंश होते हैं ॥

---

१. पाश्चात्य वैद्यक में उपदंश को सॉफ्ट शैंकर ( Soft chancre ) कहते हैं। यह रोग बैसीलस ऑफ ड्यूक्रे ( Bacillus of Ducrey ) नामक जीवाणु के कारण होता है। इस जीवाणु का आविष्कार ड्यूक्रे नामक शास्त्रज्ञने सन् १८८९ ई० में किया। उपदंश-पीडित व्यक्ति के साथ मैथुन करने से उपदंश उत्पन्न होता है। इसमें मैथुन के पश्चात् दूसरे से सातवें दिन के बाच जननेन्द्रिय के ऊपर स्फोट उत्पन्न होता है, जो थोड़े समय में गलकर पीडायुक्त व्रण में परिवर्त्तित होता है। यह व्रण अन्य अङ्गों में न होकर सदा जननेन्द्रिय पर पाया जाता है।

व्रण के किनारे साफ कटे हुए होते हैं। इनमें कठिनता नहीं होती, इसीलिए इसको मृदुव्रण-(Soft chancre) कहते हैं। इससे कुछ दिनों तक काफी गाढ़ा, पीला तथा रक्तमिश्रित मवाद जाता है। और यह व्रण बढ़ता है, परन्तु यदि सफाई रखी जाय तो वह स्वयं तीन सप्ताह में भर जाता है। इसका स्राव बहुत विषैला होता है, इसलिए जिन स्थानों पर लगता है, वहाँ पहिले के समान व्रण बन जाते हैं। व्रण के आस-पास का भाग लाल रहता है। प्रायः एक तरफ वंक्षण में गिल्टियाँ निकल आती हैं। इन स्थानिक लक्षणों के अतिरिक्त सार्वदैहिक लक्षण इसमें प्रायः नहीं होते। उपदंश स्त्री और पुरुष दोनों में होता है। जैसा कि अपने यहाँ भी लिखा है कि:—

'स्त्रीणां पुंसां च जायन्ते उपदंशाश्च दारुणाः।'

पुरुषों में इसका व्रण—शिश्न के मणि पर, मणि की त्वचा के बाहर और भीतर सेवनी पर तथा मणि के आभ्यन्तरीय मूत्रमार्ग पर होता है। स्त्रियों में इसका व्रण भगालिन्द, भगशिश्निका और लघु भगौष्ठ के ऊपर होता है। स्राव लग जाने से बृहद् भगौष्ठ, मूलाधार, नितम्ब और ऊरु के आभ्यन्तरीय प्रदेश में भी व्रण हो सकते हैं। यदि योग्य समय पर चिकित्सा न की जाय तो व्रण शीघ्रता से फैलता है, जिससे शिश्नमणि, त्वचा इत्यादि गलकर नष्ट हो जाते हैं। वंक्षण की गिल्टियाँ पककर फूटती हैं। कभी-कभी समस्त शिश्न का शोथ होता है, जैसा कि अपने यहाँ माधवनिदान में भी लिखा है कि:—

'सञ्जातमात्रे न करोति मूढः क्रियां नरो यो विषये प्रसक्तः ।
कालेन शोथकृमिदाहपाकविशीर्णशिश्नो म्रियते स तेन' ॥

हाथ के आघात से मतलब हस्तमैथुन करने से है। यद्यपि नख तथा दाँतों द्वारा क्षत कैसे होता है, इसका वर्णन श्लोक में नहीं आया है, तथापि लिङ्ग में यह नख और दाँतों का आघात अत्यन्त बलवान् अनुराग के उत्पन्न होने से होता है। उस समय स्त्री-पुरुष को यह ध्यान नहीं रह जाता है कि लिंग में किसी भाँति की चोट लगती है या क्षत हुआ है। उस समय मनुष्य ज्ञानशून्य-सा रहता है। जैसा कि कामशास्त्र में भी कहा है कि-'शास्त्र का विषय तभी तक है, जब तक कि मनुष्य मन्दरस रहता है अर्थात् तभी तक मनुष्य उचितानुचित, कर्तव्याकर्तव्य का विचार कर सकता है, जब तक कि उसकी बुद्धि काम द्वारा डाँवाडोल नहीं हो जाती है। और जब मनुष्य रति-चक्र में प्रवृत्त हो जाता है अर्थात् जब वह कामदेव के चर्खे में फँसता है, तब न कोई शास्त्र रह जाता है और न कोई क्रम रह जाता है अर्थात् वासनापूर्त्ति के अतिरिक्त उसे किसी बात का ज्ञान नहीं रह जाता'। नख, दन्त, द्वारा क्षत हो जाने का दूसरा कारण यह भी है कि दुष्ट स्त्रियाँ रति-कलह में लिङ्ग में नख तथा दाँतों द्वारा घाव उत्पन्न कर देती हैं। तथा उत्कलादि देशों में स्त्रियाँ मुख में मैथुन कराती हैं। इस प्रकार भी दाँतों द्वारा लिङ्ग में क्षत हो सकता है। योनिदोष से निम्न कई प्रकार की दुष्ट योनियों से अभिप्राय है। जैसे तीक्ष्ण तथा लम्बे बालों से युक्त योनि में मैथुन करने से अथवा अतिसूक्ष्म छिद्रवाली योनि में मैथुन करने से या वातादि दोषों से दूषित योनि में मैथुन करने से, ये सब अभिप्राय है। विविध भाँति के अपचारों को करने से अभिप्राय यह है कि जैसेः-दूषित जल से लिङ्ग को धोना अथवा ब्रह्मचारिणी स्त्रियों के साथ मैथुन करना इत्यादि। पाँच प्रकार के उपदंश उत्पन्न होते हैं, अर्थात् १-वातिक, २-पैत्तिक, ३-श्लैष्मिक, ४-सान्निपातिक तथा ५-आगन्तुज उपदंश होते हैं ॥ १ ॥

पञ्चोपदंशानां पृथक्त्वेन लक्षणान्याह—

**सतोदभेदस्फुरणैः सकृष्णैः स्फोटैर्व्यवस्येत्पवनोपदंशम् ।**
**पीतैर्बहुक्लेदयुतः सदाहैः पित्तेन रक्तैः पिशितावभासैः ॥ २ ॥**

जिस उपदंश में सुई चुभाने के समान अथवा भेदनवत् पीड़ा हो, स्फुरण हो और कृष्णवर्ण के स्फोट हों, उसे वातिक उपदंश समझना चाहिए।

जो उपदंश पीतवर्णका, अत्यन्त क्लेदयुक्त, दाहयुक्त तथा देखने में मांस के समान रक्तिमायुक्त हो, उसे पैत्तिक उपदंश समझना चाहिए ॥ २ ॥

**स्फोटैः सकृष्णै रुधिरं स्रवन्तं रक्तात्मकं पित्तसमानलिङ्गम् ।**
**सकण्डुरैः शोथयुतैर्महद्भिः शुक्लैर्घनैः स्रावयुतैः कफेन ।**
**नानाविधस्रावरुजोपपन्नमसाध्यमाहुस्त्रिमलोपदंशम् ॥ ३ ॥**

जिस उपदंश का स्फोट कृष्णवर्ण का हो, रक्त का स्राव होता हो तथा जो पैत्तिक उपदंश के समान लक्षणों से युक्त हो, उसे रक्तजन्य उपदंश कहते हैं।

जो उपदंश कण्डू तथा भारी शोथयुक्त हो और सफेद, घन स्राववाला हो, उसे कफजन्य उपदंश समझना चाहिए।

जो उपदंश अनेक प्रकार के स्राव तथा विविध भाँति की पीड़ाओं से युक्त हो, उसे सान्निपातिक उपदंश समझना चाहिए। इस उपदंश को ऋषियों ने असाध्य कहा है ॥ ३ ॥

उपदंशासाध्यतामाह—

**प्रशीर्णमांसं कृमिभिः प्रजग्धं मुष्कावशेषं परिवर्जनीयम् ॥ ४ ॥**

***प्रशीर्णमांसं = गलितमांसम् । प्रजग्धं = खादितम् । मुष्कावशेषं = विशीर्णसमस्तमेहनमांसत्वेनावशिष्टं फलकोपमात्रम् ॥ ४ ॥**

जिस उपदंश में लिङ्ग का मांस गल गया हो, अथवा कीड़ोंने खा लिया हो और समस्त लिङ्ग के गल जाने पर अण्डकोषमात्र अवशिष्ट रह गया हो, ऐसे उपदंश की चिकित्सा नहीं करनी चाहिए ॥

उपदंशोपेक्षाफलमाह—

सञ्जातमात्रे न करोति मूढः क्रियां नरो यो विषये प्रसक्तः।
कालेन शोथक्रिमिदाहपाकैः प्रशीर्णशिश्नो म्रियते स तेन ॥ ५ ॥

जो विषयासक्त मूर्ख मनुष्य उत्पन्न होते ही उपदंश की चिकित्सा नहीं करता है, कुछ समय में शोथ, कृमि, दाह तथा पाक के कारण उस मनुष्य का लिङ्ग गलकर नष्ट हो जाता है। इसीसे उस मनुष्य की मृत्यु भी होती है ॥ ५ ॥

उपदंशचिकित्सामाह—

उपदंशेषु साध्येषु स्निग्धस्विन्नस्य देहिनः। मेढ्रमध्ये शिरां विध्येत्पातयेद्वा जलौकसः ॥६॥

साध्य उपदंशोंमें मनुष्य का स्नेहन तथा स्वेदन करके लिङ्ग के बीच में शिरा का व्यध करे अथवा जोंक द्वारा रक्तमोक्षण कराये ॥ ६ ॥

हरेदुभयतश्चापि दोषानत्यर्थमूर्च्छितान्। सद्यो निर्हृतदोषस्य रुक्शोथावुपशाम्यतः ॥ ७ ॥

उपदंश पीड़ित मनुष्य के अत्यन्त बढ़े हुए दोषों को वमन तथा विरेचन द्वारा दूर करे। इस प्रकार दोषों के निकल जाने पर पीड़ा तथा शोथ ये दोनों तत्काल शान्त हो जाते हैं ॥ ७ ॥

यदि वा दुर्बलो जन्तुर्न वा प्राप्तविरेचनः। निरूहेण हरेत्तस्य दोषानत्यर्थमूर्च्छितान्।
पाको रक्ष्यः प्रयत्नेन शिश्नक्षयकरो हि सः ॥ ८ ॥

यदि उपदंशपीडित व्यक्ति दुर्बल हो अथवा विरेचन देने के योग्य न हो, तो उसके अत्यन्त बढ़े हुए दोषों को निरूह वस्ति देकर दूर करे। इस उपदंश रोग में प्रयत्नपूर्वक पाक की रक्षा करनी चाहिए अर्थात् ऐसा उपाय करते रहना चाहिए कि, जिससे पाक न होने पाये; क्योंकि पाक लिङ्ग का क्षय कर देता है ॥ ८ ॥

प्रपौण्डरीकयष्ट्याह्वसरलागुरुदारुभिः। सरास्नाकुष्ठपृथ्वीकैर्वातिके लेपसेचने ॥ ९ ॥

वातिक उपदंश में प्रपौण्डरीक, मुलेठी, देवदारु, अगर, दारुहल्दी, रास्ना, कूट तथा इलायची- इन सब ओषधियोंका कल्क लेपनके लिए तथा इन्हीं सब ओषधियों का क्वाथ परिषेकके लिए प्रयोग करे॥

निचुलैरण्डबीजानि यवगोधूमशक्तवः। एतैश्च वातजं स्निग्धैः सुखोष्णैः सम्प्रलेपयेत् ॥

नीम के बीज, एरण्ड के बीज, जौ का सत्तू तथा गेहूँ का सत्तू इन सबको पीसकर स्निग्ध करके कुछ गरम-गरम प्रलेप करे, तो वातिक उपदंश नष्ट होता है ॥ १० ॥

गैरिकाञ्जनमञ्जिष्ठामधुकोशीरपद्मकैः। सचन्दनोत्पलैः स्निग्धः पैत्तिकं सम्प्रलेपयेत् ॥ ११ ॥

गेरू, निशोथ, मजीठ, मुलेठी, खस, पद्मकाष्ठ, चन्दन तथा कमल इन सबको पीसकर स्निग्ध करके प्रलेप करने से पैत्तिक उपदंश नष्ट हो जाता है ॥ ११ ॥

पद्मोत्पलमृणालैश्च ससर्जार्जुनवेतसैः। सर्पिःस्निग्धैः समधुकैः पैत्तिकं संप्रलेपयेत् ॥ १२ ॥

श्वेतकमल, रक्तकमल, कमल की नाल, साल की छाल, अर्जुन की छाल, वेत की छाल तथा मुलेठी इन सब ओषधियों को पीसकर और घी से स्निग्ध करके प्रलेप करे तो पैत्तिक उपदंश दूर हो जाता है ॥ १२ ॥

सेचयेच्च घृतक्षीरशर्करेक्षुमधूदकैः। अथवाऽपि सुशीतेन कषायेण वटादिना ॥ १३ ॥

घी या दूध, शर्करा, ईख के रस, मधु तथा जल इन सबसे परिषेक करे अथवा न्यग्रोधादिगण की ओषधियों के भलीभाँति शीतल क्वाथ से सेचन करे तो पित्तजन्य उपदंश नष्ट हो जाता है ॥ १३॥

शालाजकर्णाश्वकर्णधवत्वग्भिः कफोत्थितम्। सुरापिष्टाभिरुष्णाभिः सतैलाभिः प्रलेपयेत् ॥

*अजकर्णः = शालभेदः। अश्वकर्णो = गजहडः ॥ १४ ॥

साल की छाल, अजकर्ण ( शालभेद ) की छाल, अश्वकर्ण ( यह भी शाल ही का भेदविशेष है ) की छाल तथा धाय की छाल—इन सब ओषधियों को सुरा के साथ पीसकर तेल मिलाकर गरम करके लेप करने से कफजन्य उपदंश नष्ट हो जाता है ॥ १४ ॥

**आरग्वधादिक्वाथेन परिषेकञ्च दापयेत् ॥ १५ ॥**

आरग्वधादि गण[1] की ओषधियों के क्वाथ द्वारा परिषेचन करने से कफज उपदंश नष्ट हो जाता है ॥ १५ ॥

**निम्बार्जुनाश्वत्थकदम्बशालजम्बूवटोदुम्बरवेतसैश्च ।**
**प्रक्षालनालेपकृतानि कुर्याच्चूर्णं सपित्तास्रभवोपदंशे ॥ १६ ॥**

नीम, अर्जुन, पीपल, कदम्ब, साल, जामुन, वरगद, गूलर तथा वेत इन सब वृक्षों की छाल को लेकर क्वाथ बनाकर परिषेक करने से अथवा इन्हीं ओषधियों के कल्क का प्रलेप करने से अथवा इन्हींके चूर्ण को बुरकने से पित्त तथा रक्तजन्य उपदंश नष्ट हो जाता है ॥ १६ ॥

**त्वचो दारुहरिद्रायाः शङ्खनाभी रसाञ्जनम् । लाक्षागोमयनिर्यासस्तैलं क्षौद्रं घृतं पयः ॥**
**एभिस्तु पिष्टैस्तुल्यांशैरुपदंशं प्रलेपयेत् । व्रणाश्च तेन शाम्यन्ति श्वयथुर्दाह एव च ॥१८॥**

दारुहल्दी की छाल, शङ्ख की नाभि, रसौत, लाख, गोबर, गोंद, तेल, मधु, घी तथा दूध इन सबको समान-समान भाग में लेकर इकट्ठे पीसकर प्रलेप करने से उपदंश के व्रण, शोथ तथा दाह शान्त हो जाते हैं ॥ १७–१८ ॥

**उपदंशद्वयेऽप्येतौ प्रत्याख्यायाचरेत्क्रियाम् । तयोरव च या योग्या वीक्ष्य दोषबलाबलम् ॥**

शेष दो प्रकार के उपदंशों में अर्थात् त्रिदोषज तथा रक्तज उपदंश में प्रत्याख्यान करके चिकित्सा करनी चाहिए। अर्थात् साध्य समझकर पहिले इसकी चिकित्सा न करे। यदि आग्रह करने पर करनी पड़े तो इन उपदंशों की असाध्यता का रोगी के सम्बन्धियों अथवा रोगी को परिचय देकर चिकित्सा प्रारम्भ करनी चाहिए। उपर्युक्त दोनों उपदंशों में दोष के बलाबल का विचार करके जो उचित समझे, चिकित्सा करे ॥ १९ ॥

**शस्त्रेणोल्लेखयेत्क्वापि पाकमागतमाशु वै। तमपोह्य तिलैः सर्पिःक्षौद्रयुक्तैः प्रलेपयेत् ॥२०॥**

यदि उपदंश पक गया हो तो तत्काल शस्त्र द्वारा भेदन कर देना चाहिए। इस प्रकार दोष का निर्हरण करके तिल के कल्क का घी मिलाकर प्रलेप कर दे ॥ २० ॥

**वटप्ररोहार्जुनजम्बुपथ्या लोध्रं हरिद्रा च हिताः प्रलेपे ।**
**तथोपदंशेष्ववरोहणार्थं चूर्णञ्च कार्यं विमलाञ्जनेन ॥ २१ ॥**

वट के अङ्कुर, अर्जुन की छाल, जामुन की छाल, हरड, लोध तथा हल्दी इन ओषधियों के कल्क का उपदंश पर प्रलेप करना प्रशस्त माना गया है। तथा उपदंश में अवरोहण के लिए रौप्य-माक्षिक तथा रसौत के चूर्ण को भरना चाहिए ॥ २१ ॥

**त्रिफलायाः कषायेण भृङ्गराजरसेन वा । व्रणप्रक्षालनं कार्यमुपदंशप्रशान्तये ॥ २२ ॥**

उपदंश को शान्त करने के लिए त्रिफला के क्वाथ अथवा भृङ्गराज के स्वरस से व्रण का प्रक्षालन करना चाहिए ॥ २२ ॥

**जयाजपाऽश्वमारार्कशम्पाकानां दलैः क्रमात् । कृतं प्रक्षालनं क्वाथं मेढ्पाके प्रयोजयेत् ॥**

अरनी के पत्ते, अढउल के पत्ते, कनेर के पत्ते, मदार के पत्ते इनके क्वाथों से क्रमशः धोने से लिङ्गपाक नष्ट हो जाता है ॥ २३ ॥

---

१. आरग्वधेन्द्रयवपाटलकाकतिक्ता—निम्बामृतामधुरसास्रुववृक्षपाठाः । भूनिम्बसैर्यकपटोल-करञ्जयुग्मं सप्तच्छदाग्निसुषवीफलबाणघोण्टाः । इत्यारग्वधादिः ।

अमलतास, इन्द्रजौ, सफेद पाढ़ल, लताकरञ्ज, नीम, गिलोय, मूर्वा, कटाई, पाठा, चिरायता, कटसरैया, परवल, काँटा करञ्ज, घीयाकरञ्ज, सतवन, चित्त, काला जीरा, जायफल, नीली कटसरैया, सुपारी ।

**शम्पाकनिम्बत्रिफलाकिरातकाथं पिबेद्वा खदिरासनाभ्याम् ।**
**सगुग्गुलुं वा त्रिफलायुतं वा सर्वोपदंशापहरः प्रयोगः ॥ २४ ॥**

अमलतास, नीम, हरड़, बहेड़ा, आँवला तथा चिरायता के क्वाथ को खैरसार तथा विजयसार डालकर गुग्गुलु मिलाकर अथवा त्रिफले का चूर्ण मिलाकर पीने से सब प्रकार के उपदंश नष्ट हो जाते हैं ॥ २४ ॥

**नीलोत्पलानि कुमुदं पद्मसौगन्धिकानि च । उपदंशेषु चूर्णानि प्रदेहोऽयं प्रशस्यते ॥ २५ ॥**

नील कमल, कुमुद, श्वेत कमल तथा लाल कमल-इन सबके चूर्ण को पीसकर प्रलेप करने से उपदंश दूर हो जाते हैं ॥ २५ ॥

**बन्धूकदलचूर्णेन दाडिमत्वग्भवोऽथवा । गुण्डनं वृषणे शस्तं लेपः पूगफलेन वा ॥ २६ ॥**

गुलदुपहरिया के पत्तों के चूर्ण अथवा अनार की छाल के चूर्ण का अण्डकोष पर भली भाँति लगाना अथवा सुपारी के कल्क का प्रलेप करना उपदंश रोग में प्रशस्त माना गया है ॥ २६ ॥

**सौराष्ट्री गैरिकं तुत्थं पुष्पकासीससैन्धवम् । लोध्रं रसाञ्जनञ्चापि हरितालं मनःशिला ॥२७॥**
**हरेणुकैले तु तथा समं संहृत्य चूर्णयेत् । तच्चूर्णं क्षौद्रसंयुक्तमुपदंशेषु पूजितम् ॥ २८ ॥**

फिटकिरी, गेरू, नीला थोथा, हीराकसीस, सेंधानमक, लोध, रसौत, हरताल, मैनशिल, रेणुका के बीज तथा छोटी इलायची, इन सबको समान-समान भाग में लेकर चूर्ण बना ले। इस चूर्ण को मधु मिलाकर लेप करने से उपदंश नष्ट हो जाते हैं ॥ २७–२८ ॥

**पुटदग्धं कृतं भस्म हरितालं मनःशिला । उपदंशविसर्पाणामेतद्धानिकरं परम् ॥ २९ ॥**

हरताल तथा मैनशिल के पुटपाकविधि से किये हुए भस्म का प्रलेप उपदंश तथा विसर्प का परम विनाशक है ॥ २९ ॥

**दहेत्कटाहे त्रिफलां तां मसीं मधुसैन्धवम् । उपदंशे प्रलेपोऽयं सद्यो रोपयति व्रणम् ॥ ३० ॥**

हरड़, बहेड़ा तथा आँवले को कड़ाही में जलाकर भस्म कर ले। इस भस्म को मधु तथा सेंधा नमक के साथ मिलाकर उपदंश पर प्रलेप करने से व्रण तत्काल भर जाते हैं ॥ ३० ॥

**तिरीटाञ्जनवक्राह्वकोविदारेभकेशरैः । लेपनं पुरुषव्याधौ जलपिष्टैः प्रशस्यते ॥ ३१ ॥**

लोध, रसौत, तगर, कचनार तथा नागकेशर इन सबको जल में पीसकर लेप करने से उपदंश नष्ट हो जाता है ॥ ३१ ॥

**रसाञ्जनं शिरीषेण पथ्यया वा समन्वितम् । सक्षौद्रं लेपनं योज्यं सर्वाङ्गगदापहम् ॥३२॥**

रसौत को सिरस की छाल अथवा हरड़ के साथ पीसकर मधु मिलाकर लेप करने से सर्वाङ्ग-व्याप्त उपदंश नष्ट हो जाता है ॥ ३२ ॥

**भार्गीसम्भवशिखरिजमूलं भद्रश्रियं सुसम्पिष्टम् । मनःशिला वै मधुना शमयत्युपदंशमचिरेण॥**

भारङ्गी की जड़, अपामार्ग की जड़ तथा चन्दन को अच्छी तरह पीसकर प्रलेप करने से उपदंश शीघ्र नष्ट होता है। अथवा मैनशिल को चूर्ण करके मधु मिलाकर प्रलेप करने से उपदंश शीघ्र नष्ट हो जाता है ॥ ३३ ॥

**शतधौतं प्रयत्नेन लिङ्गोत्थमवचूर्णयेत् । रोगं कासीसचूर्णेन पुरुषः सुखमाप्नुयात् ॥ ३४ ॥**

उपदंश के व्रण को १०० बार धोकर उसके ऊपर हीराकसीस के चूर्ण को बुरकने से उपदंश-जन्य व्यथा दूर होती है और रोगी को आराम मालूम होता है ॥ ३४ ॥

**करवीरस्य मूलेन परिपिष्टेन वारिणा । असाध्याऽपि व्रजत्यस्तं लिङ्गोत्था रुक्प्रलेपनात् ॥३५॥**

कनेर की जड़ को जल से पीसकर प्रलेप करने से असाध्य भी उपदंश रोग नष्ट हो जाता है और लिङ्ग की पीड़ा शान्त होती है ॥ ३५ ॥

वरादिगुग्गुलुमाह—

**वरानिम्बार्जुनाश्वत्थखदिरासनवासकैः । चूर्णितैर्गुग्गुलुसमैर्वटका अक्षसंमिताः ॥ ३६ ॥**

कर्त्तव्या नाशयन्त्याशु सर्वाल्लिङ्गसमुत्थितान् । उपदंशानसृग्दोषांस्तथा दुष्टव्रणानपि ॥३७॥

हरड़, बहेड़ा, आँवला, नीम, अर्जुन, पीपल की छाल, खैर, विजैसार तथा अडूसा इन सबका सूक्ष्म चूर्ण कर ले। फिर इस चूर्ण में इसीके बराबर गुग्गुलु मिलाकर १-१ तोले की गोलियाँ बना ले। ये गोलियाँ लिङ्ग में उत्पन्न हुए सम्पूर्ण प्रकार के उपदंश, रक्तदोष तथा दुष्ट व्रणों को शीघ्र नष्ट कर देती हैं ॥ ३६-३७ ॥

करञ्जाद्यघृतमाह—

करञ्जनिम्बार्जुनशालजम्बूवटादिभिः कल्ककषायसिद्धम् ।
सर्पिर्निहन्यादुपदंशदोषं सदाहपाकस्रुतिरागयुक्तम् ॥ ३८ ॥

करञ्ज, नीम, विजयसार, साल, जामुन तथा न्यग्रोधादिगण की ओषधियों के कल्क तथा क्वाथ द्वारा सिद्ध किया गया घृत दाह, पाक, स्राव तथा रक्तिमायुक्त उपदंश को नष्ट कर देता है ॥३८॥

भूनिम्बाद्यघृतमाह—

भूनिम्बनिम्बत्रिफलापटोलकरञ्जधात्रीखदिरासनानाम् ।
सतोयकल्कैर्घृतमाशु पक्वं सर्वोपदंशापहरं प्रदिष्टम् ॥ ३९ ॥

चिरायता, नीम, हरड़, बहेड़ा, आँवला, परवल, करञ्ज, आँवला, खैर तथा विजयसार इन सब ओषधियों के क्वाथ तथा कल्क द्वारा पकाया हुआ घी सब प्रकार के उपदंशों को तत्काल नष्ट कर देता है ॥ ३९ ॥

अथातिदेशमाह—

घृतानि यानि वक्ष्यामि कुष्ठे नाडीव्रणे व्रणे । उपदंशे प्रयोज्यानि सेकाभ्यञ्जनभोजनैः ॥४०॥

कुष्ठ, नाड़ीव्रण तथा व्रणरोग पर जिन-जिन घृतों को कहेंगे, वे सभी घृत परिषेक, अभ्यङ्ग तथा भोजन के लिए उपदंश रोग में व्यवहृत करने चाहिए ॥ ४० ॥

आगारधूमाद्यतैलमाह—

आगारधूमो रजनी सुराकिट्टं च तैस्त्रिभिः । यथोत्तरैः पचेत्तैलं कण्डूशोथरुजाऽपहम् ॥
शोधनं रोपणं चैव ह्युपदंशहरं परम् ॥ ४१ ॥

घर का धुआँ १ भाग, हल्दी २ भाग तथा सुराकिट्ट ३ भाग इन सबके साथ तैल को पका ले। यह तैल कण्डू, शोथ तथा पीड़ा को नष्ट करता है, उपदंश का परम नाशक है, शोधन तथा रोपण है ॥ ४१ ॥

गोजीतैलमाह—

गोजीविडङ्गयष्टीभिः सर्वगन्धैश्च संयुतम् । एतत्सर्वोपदंशेषु तैलं रोपणमिष्यते ॥ ४२ ॥

गोजिह्वा, वायविडङ्ग, मुलेठी तथा समस्त सुगन्धित द्रव्यों के कल्क द्वारा पकाया हुआ तेल सब प्रकार के उपदंशों को भर देता है ॥ ४२ ॥

जम्ब्वादितैलमाह—

जम्बूवेतसपत्राणि धात्रीपत्रं तथैव च । नक्तमालस्य पत्राणि तद्वत्पद्मोत्पलानि च ॥ ४३ ॥
एला चातिविषाऽऽम्रास्थि मधुकञ्च प्रियङ्गवः । लाक्षा कालीयकं लोध्रं चन्दनं त्रिवृताह्वया ॥
एतान्येकीकृतान्येव वस्तमूत्रेण पेषयेत् । अक्षमात्रैरिमैर्द्रव्यैस्तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥ ४५ ॥
सर्वव्रणहरं तैलमेतत्सिद्धं न संशयः । उपदंशहरं श्रेष्ठं मुनिभिः परिकीर्त्तितम् ॥ ४६ ॥

जामुन के पत्ते, बेंत के पत्ते, आँवले के पत्ते, करञ्ज के पत्ते, श्वेतकमल, लालकमल, छोटी इलायची, अतीस, आम की गुठली, मुलेठी, फूलप्रियङ्गु, लाख, दारुहल्दी, लोध, सफेद चन्दन तथा निशोथ, इन सब ओषधियों को १-१ तोले की मात्रा में लेकर बकरे के मूत्र से इकट्ठा पीस ले। फिर इस कल्क द्वारा १ प्रस्थ ( ६४ तोले ) तैल को पकाये। यह तैल हर प्रकार के व्रण तथा उपदंश को अवश्य नष्ट कर देता है, ऐसा मुनियों ने कहा है ॥ ४३-४६ ॥

कोशातकीतैलमाह—

यस्य लिङ्गस्य मांसं तु शीर्यते मुष्कशेषतः ॥ ४७ ॥
तिक्तकोशातकीलाबुबीजं नागरसाधितम् । तैलं हन्त्यविशेषेण व्रणं दुष्टमनेकधा ॥ ४८ ॥

यदि उपदंश के कारण लिङ्ग का मांस गल गया हो, अण्डकोषमात्र अवशिष्ट रह गया हो, अथवा विविध भाँति के दुष्ट व्रण हो गये हों तो उन्हें कड़वी तोरई के बीज, कड़वी तुम्बी के बीज तथा सोंठ इनके कल्क द्वारा सिद्ध किया हुआ तेल भली भाँति नष्ट कर देता है ॥ ४७-४८ ॥

उपदंशे पथ्यमाह—

सेवेन्नित्यं यवान्नञ्च पानीयं कौपमेव च । अर्शसां छिन्नदग्धानां क्रियां चात्र प्रयोजयेत् ॥

इत्येकपञ्चाशत्तम उपदंशाधिकारः समाप्तः ॥ ५१ ॥



उपदंश रोग से पीडित मनुष्य प्रतिदिन जौ का भोजन करे और कुएँ का पानी पीये। तथा अर्श रोग और छिन्न तथा दग्ध व्रण की चिकित्साओं का प्रयोग करे ॥ ४९ ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे एकपञ्चाशत्तम उपदंशाधिकारः समाप्तः ॥ ५१ ॥



# अथ द्विपञ्चाशत्तमो लिङ्गार्शोऽधिकारः ॥ ५२ ॥

तत्र लिङ्गार्शोलक्षणमाह—

अङ्कुरैरिव सञ्जातैरुपर्युपरि संस्थितैः । क्रमेण जायते वर्त्तिस्ताम्रचूडशिखोपमा ॥ १ ॥
कोषस्याभ्यन्तरे सन्धौ पर्वसन्धिगतापि वा । लिङ्गवर्त्तिरिति ख्याता लिङ्गार्श इति चापरे ।
सवेदना पिच्छिला च दुश्चिकित्स्या त्रिदोषजा ॥ २ ॥

*कोषस्याभ्यन्तरे = अण्डकोषस्याभ्यन्तरे । सन्धौ = लिङ्गरन्ध्रसन्धौ । पर्वसन्धिगता= मणिपर्वणः सन्धिगता ॥ १-२ ॥

अण्डकोष के सन्धि, लिङ्गछिद्र के सन्धि अथवा मणि तथा लिङ्ग के सन्धिस्थान में धान्य के अङ्कुर के समान एक-दूसरे के ऊपर क्रमशः स्थित होकर मुरगे की चोटी के समान जो वर्त्ति उत्पन्न हो जाती है, उसे लिङ्गवर्त्ति कहते हैं। कुछ वैद्य इसे [1]लिङ्गार्श भी कहते हैं। जो लिङ्गवर्त्ति वेदना-युक्त, पिच्छिल तथा तीनों दोषों के प्रकोप से उत्पन्न होती है, वह दुश्चिकित्स्य होती है ॥ १-२ ॥

१. पाश्चात्य परिभाषा के अनुसार जिनको पेपिलोमा ( Papilloma ), वार्ट ( Wart ), कान्डिलोमा ( Condyloma ), ग्रेनुलोमा ( Granuloma ) और पोलीपस ( Polypus ) कहते हैं, वे सब विकार इसमें समाविष्ट हैं। क्योंकि सुश्रुतोक्त लिङ्गार्श का वर्णन उपर्युक्त रोगों से मिलता है। यथाः—

प्रकुपितास्तु दोषा मेढ्रमभिप्रपन्ना मांसशोणिते प्रदूष्य कण्डूं जनयन्ति, ततः कण्डूयनात् क्षतं समुपजायते, तस्मिंश्च क्षते दुष्टमांसजाः प्ररोहाः पिच्छिलरुधिरस्राविणो जायन्ते कूर्चकिनोऽभ्यन्तरमुपरिष्टाद्वा, ते तु शेफोविनाशयन्त्युपघ्नन्ति च पुंस्त्वं, योनिमभिप्रपन्नाः सुकुमारान् दुर्गन्धान् पिच्छिलरुधिरस्राविणश्छत्राकारान् करीरान्जनयन्ति, ते तु योनिमुपघ्नन्त्यार्त्तवं च'। सु० नि० अ० २ सू० १७ ॥

लिङ्गार्शश्चिकित्सामाह—

क्षारेण प्रदहेच्छित्त्वा लिङ्गवर्त्तिमशेषतः । व्रणवच्चाचरेत्सम्यक् समं चूर्णमुपद्रवान् ॥ ३ ॥

लिङ्गवर्त्ति को शस्त्रद्वारा भली भाँति काटकर क्षार से दग्ध करे। और उपद्रवों का व्रण के समान लेप तथा चूर्ण इत्यादि से अच्छी तरह उपचार करे ॥ ३ ॥

स्वर्जिकातुत्थशैलेयमञ्जनं सरसाञ्जनम् । मनःशिलाऽऽले च समं चूर्णं मांसाङ्कुरापहम् ॥

सज्जीखार, नीलाथोथा, शिलाजीत, सुरमा, रसौत, मैनशिल तथा हरताल इन सब ओषधियों को समान-समान भाग में लेकर चूर्ण कर ले, यह चूर्ण लिङ्गार्श को नष्ट कर देता है ॥ ४ ॥

हरति घृतकुमारीपत्रमावेष्टनेन ग्रथनविधिविशेषांश्चर्मकीलांस्तृतीये ।
अहनि गुरुतरानप्यङ्गलब्धप्रतिष्ठान् विधिरिव विपरीतः पौरुषस्य प्रकारान् ॥ ५ ॥

घृतकुमारी के पत्ते को बाँधने से अत्यन्त प्रबल, अङ्ग में जमा हुआ तथा ग्रन्थि के समान चर्मकील ३ दिन में इस प्रकार नष्ट हो जाता है, जिस प्रकार दैव के विपरीत होने पर प्रबल पुरुषार्थ नष्ट हो जाता है ॥ ५ ॥

शुभे तु चारटीमूलं वृषमूत्रेण पेषयेत् । चर्मकीलान्निहन्त्याशु प्रलेपात्साधनोद्भवान् ॥ ६ ॥

इति द्विपञ्चाशत्तमो लिङ्गार्शोधिकारः समाप्तः ॥ ५२ ॥



गुञ्जामूल को शुभ दिन में लेकर बैल के मूत्र से पीसकर लेपन करने से लिङ्ग में उत्पन्न हुए चर्मकील तत्काल नष्ट हो जाते हैं ॥ ६ ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे द्विपञ्चाशत्तमो लिङ्गार्शोऽधिकारः समाप्तः ॥ ५२ ॥



# अथ त्रिपञ्चाशत्तमः शूकदोषाधिकारः ॥ ५३ ॥

तत्र शूकदोषनिदानमाह—

अक्रमाच्छेफसो वृद्धिं योऽभिवाञ्छति मूढधीः । व्याधयस्तस्य जायन्ते दश चाष्टौ च शूकजाः ॥

*अक्रमाद् = अनुचितवृद्धिक्रमात् । अनुचिता च वृद्धिर्भूरिविकारजनकस्य योगेन । शूकजाः = शूको = जलशूकः सविषो जलजन्तुविशेषः, स तु जलमलोद्भवोल्पद्दुण्डुभ इत्यादिकः । तथा शूकप्रधानो लिङ्गवृद्धिकरो वात्स्यायनाद्युक्तो योगः शूक उच्यते । यथा—

*भल्लातकास्थिजलशूकमथाब्जपत्रमन्तर्विदाह्य मतिमान्सह सैन्धवेन ।
एतद्विरूढबृहतीफलतोयपिष्टमालेपितं महिषविड्विमलीकृतेऽङ्गे ॥ १ ॥
स्थूलं महत्तरतुरङ्गमलिङ्गतुल्यं शेफः करोत्यभिमतं न हि संशयोऽत्र ॥ २ ॥

जो मूर्ख अनुचित क्रम से अथवा सहसा लिङ्ग की वृद्धि करने की इच्छा करता है, अर्थात् जलशूक इत्यादि पानी के मैल से उत्पन्न होनेवाले विषैले जलजन्तुओं के भस्म इत्यादि का प्रयोग करता है, उसे शूकदोषजन्य १८ प्रकार की व्याधियाँ उत्पन्न हो जाती हैं। वात्स्यायन इत्यादि ऋषियों द्वारा कहा गया शूकजन्तु–प्रधान लिङ्गवर्द्धक योग 'शूक' कहलाता है। जैसे कि–'भिलावे की गुठली, शूकसंज्ञक जलजन्तु तथा कमल के पत्ते इन सबका अन्तर्धूम भस्म बनाकर बुद्धिमान् मनुष्य सैंधानमक के साथ मिला दे, तत्पश्चात् इन ओषधियों को बड़ी कटेरी के फल के रस में पीस ले। फिर लिङ्ग को भैंस के गोबर से धोकर पिसी हुई ओषधि का लेप करे। इससे लिङ्ग यथेच्छ तथा घोड़े के लिङ्ग के समान बड़ा और मोटा हो जाता है। इसमें सन्देह नहीं ॥ १–२ ॥

*इत्यादि। यत्तु जलशूकरहितमश्वगन्धादितैलं तदुचितमेव लिङ्गवर्द्धनम्। यथा—

*(अश्वगन्धाऽऽदितैलमाह—)

*अश्वगन्धावरीकुष्ठं मांसीसिंहीफलान्वितम्। चतुर्गुणेन दुग्धेन तिलतैलं विपाचयेत्। तत्तैलं मेढ्रवक्षोजकर्णपालिविवर्द्धनम् ॥ ३ ॥ इति ॥ १ ॥

इत्यादि उपर्युक्त जलशूकयुक्त लिङ्गवर्द्धक योगों से रोग उत्पन्न हो जाते हैं। किन्तु जो योग जलशूक रहित है, जैसे कि 'अश्वगन्धादितैल' वह तो उचित ही लिङ्गवर्द्धक योग है। जैसे किः— 'असगन्ध, शतावरी, कूट, जटामांसी तथा कटेरी के फल इनके कल्क तथा चौगुने दूध के साथ पकाया हुआ तिल का तेल 'अश्वगन्धादितैल' कहलाता है। यह तेल लिङ्ग, कुच तथा कर्णपाली को बढ़ाता है ॥ ३ ॥ इति ॥ १ ॥

शूकदोषा दश चाष्टौ च भवन्ति।

१ तत्रादौ सर्षपिकालक्षणमाह—

गौरसर्षपसंस्थाना शूकदुर्भगहेतुका। पिडिका श्लेष्मवाताभ्यां ज्ञेया सर्षपिका तु सा ॥ २ ॥

*शूकदुर्भगहेतुका = शूकदुष्टयोनिनिमित्ता च ॥ २ ॥

शूक से अथवा दुष्ट योनि में मैथुन करने से कफ-वातजन्य सफेद सरसों के समान जो फुन्सियाँ उत्पन्न हो जाती हैं, उन्हें 'सर्षपिका' समझना चाहिए ॥ २ ॥

२ अष्ठीलिकालक्षणमाह—

कठिना विषमैर्भुग्नैर्वायुनाष्ठीलिका भवेत् ॥ ३ ॥

*अष्ठीला लौहकारस्य डाण्डीविशेषः 'निहाई' इति लोके। ततः कठिनेत्यष्ठीलिका। 'विषमैर्भुग्नैरि'ति वक्ष्यमाणशूकविशेषणम्। विषमैः = ह्रस्वदीर्घैः। भुग्नैः = वक्रैः ॥ ३ ॥

छोटे, बड़े तथा वक्र काँटों से युक्त वायु से उत्पन्न होनेवाली तथा लोहार की निहाई के समान कड़ी जो फुन्सी होती है, उसे 'अष्ठीलिका' कहते हैं ॥ ३ ॥

३ ग्रथितलक्षणमाह—

शूकैर्यत्पूरितं शश्वद् ग्रथितं नाम तत्कफात् ॥ ४ ॥

*यल्लिङ्गं सदा शूकैः पूरितं तद् ग्रथितत्वाद् ग्रथितम् ॥ ४ ॥

जो लिङ्ग निरन्तर जौ के शूक के समान शूकों से व्याप्त रहे, उसे 'ग्रथित' कहते हैं, यह ग्रन्थित कफदोष से उत्पन्न होता है ॥ ४ ॥

४ कुम्भिकालक्षणमाह—

कुम्भिका रक्तपित्तोत्थाजाम्बवास्थिनिभा सिता ॥ ५ ॥

*कुम्भिका कुम्भीफलतुल्यत्वात् ॥ ५ ॥

रक्त तथा पित्त से उत्पन्न होने वाली तथा जामुन की गुठली के समान सफेद जो फुन्सी उत्पन्न होती है, उसे 'कुम्भिका' कहते हैं। यह फुन्सी कुम्भी के फल के समान होती है इसीलिए इसे कुम्भिका कहते हैं ॥ ५ ॥

५ अलजीलक्षणमाह—

अलजी स्यात्तथा याद्दक्प्रमेहपिडका तथा। सा च रक्तासिता स्फोटचिता च कथिता बुधैः ॥

*अलजी रक्तपित्तनिमित्ता ज्ञेया ॥ ६ ॥

जैसी कि अलजी नामक प्रमेहपिडिका होती है यदि उसी प्रकार की फुन्सी लाल तथा काली हो और अन्य फुन्सियों से व्याप्त हो तो उसे बुद्धिमान् लोग अलजी कहते हैं यह 'अलजी' रक्त तथा पित्त दोष से उत्पन्न होती है ऐसा जानना चाहिए ॥ ६ ॥

६ मृदितलक्षणमाह—

मृदितं पीडितं यत्तु संरब्धं वातकोपतः ॥ ७ ॥

*शूकदोषे जाते पीडितं यत् तत् संरब्धं = सशोथं भवति, तल्लिङ्गं मृदितमुच्यते ॥ ७ ॥

शूकदोष के उत्पन्न होने पर लिङ्ग को दबाने से यदि शोथ उत्पन्न हो जाय तो उसे 'मृदित' कहते हैं। यह वात के कोप से उत्पन्न होता है ॥ ७ ॥

७ संमूढपिडिकालक्षणमाह—

**पाणिभ्यां भृशसंमूढे संमूढपिडिका भवेत् ॥ ८ ॥**

*शूकदोषे जाते पाणिभ्यां भृशसंमूढे पिच्चिते लिङ्गे। अत्रापि 'वातकोपत' इत्यनुवर्त्तते ॥ ८ ॥

शूकदोष के उत्पन्न होने पर दोनों हाथों से अधिक मर्दन करने से यदि लिङ्ग के ऊपर पिडिका उत्पन्न हो जाय तो उसे 'संमूढपिडिका' कहते हैं। यह भी पिडिका वात के कोप से उत्पन्न होती है ॥

८ अवमन्थलक्षणमाह—

**दीर्घा बह्वयश्च पिडका दीर्यन्ते मध्यतस्तु याः। सोऽवमन्थः कफासृग्भ्यां वेदनारोमहर्षकृत् ॥**

*दीर्घाः = दीर्घाङ्कुराः ॥ ९ ॥

जो फुन्सियाँ बड़ी तथा मात्रा में बहुत हों, बीच से फूट जाती हों और वेदना तथा रोमहर्ष को उत्पन्न करने वाली हों उन्हें 'अवमन्थ' कहते हैं। ये पिडिकाएँ कफ तथा रक्त के प्रकोप से उत्पन्न होती हैं ॥ ९ ॥

९ पुष्करिकालक्षणमाह—

**पिडिका पिडिकाव्याप्ता पित्तशोणितसम्भवा। पद्मकर्णिकसंस्थाना ज्ञेया पुष्करिकेति सा ॥**

*पिडिकाव्याप्ता = पार्श्वतः क्षुद्रपिडिकाव्याप्ता। अत एव पद्मकर्णिकसंस्थाना ॥ १० ॥

जो पिडिका चारों ओर से छोटी-छोटी फुन्सियों से घिरी हुई हो, कमलकर्णिका के समान हो तथा रक्तदोष से उत्पन्न हुई हो, उसे 'पुष्करिका' कहते हैं ॥ १० ॥

१० स्पर्शहानिलक्षणमाह—

**स्पर्शहानिन्तु जनयेच्छोणितं शूकदूषितम् ॥ ११ ॥**

*अत्र स्पर्शासहत्वमेव लक्षणम् ॥ ११ ॥

जो पिडिका स्पर्श को न सह सके उसे 'स्पर्शहानि' कहते हैं। यह पिडिका शूकदोष से दूषित रक्त से उत्पन्न होती है ॥ ११ ॥

११ उत्तमालक्षणमाह—

**मुद्गमाषोपमा रक्ता रक्तपित्तोद्भवा च या। एषोत्तमाख्यपिडका शूकाजीर्णसमुद्भवा ॥ १२ ॥**

जो पिडिका शूकदोष तथा अजीर्ण से उत्पन्न होती है और मूँग या उड़द के समान आकार की तथा रक्तवर्ण की होती है, उसे 'उत्तमा' नामक पिडिका कहते हैं। यह रक्त तथा पित्तदोष-जन्य होती है ॥ १२ ॥

१२ शतपोनकलक्षणमाह—

**छिद्रैरणुमुखैर्लिङ्गं चितं यस्य समन्ततः। वातशोणितजो व्याधिर्विज्ञेयः शतपोनकः ॥ १३ ॥**

*शतपोनकः = चालनी, तत्तुल्यत्वाच्छतपोनकः ॥ १३ ॥

लिङ्ग चारों ओर से छोटे-छोटे सूक्ष्म छिद्रों से व्याप्त होकर शतपोनक ( चलनी ) के समान हो जाय तो उसे 'शतपोनक' कहते हैं। यह वात-रक्त-दोष से उत्पन्न होता है ॥ १३ ॥

१३ त्वक्पाकलक्षणमाह—

**वातपित्तकृतो ज्ञेयस्त्वक्पाको ज्वरदाहकृत् ॥ १४ ॥**

ज्वर तथा दाह को उत्पन्न करने वाला लिङ्ग के त्वचा का जो पाक होता है उसे 'त्वक्पाक' कहते हैं। यह वात तथा पित्त दोष से उत्पन्न होता है ॥ १४ ॥

१४ शोणितार्बुदलक्षणमाह—

**कृष्णैः स्फोटैः सरक्ताभिः पिडकाभिर्निपीडितम् । लिङ्गं वास्तुरुजश्चोग्रा ज्ञेयं तच्छोणितार्बुदम् ॥**

***वास्तुरुजः = स्फोटपिडकाधिष्ठानवेदनाः ॥ १५ ॥**

लिङ्ग कृष्णवर्ण के फफोलों तथा रक्त वर्ण की फुन्सियों से पीडित हो तथा स्फोटों में और पिडिका के स्थान में उग्र पीडा हो तो उसे 'शोणितार्बुद' कहते हैं ॥ १५ ॥

१५ मांसार्बुदलक्षणमाह—

**मांसदुष्टं विजानीयादर्बुदं मांससम्भवम् ॥ १६ ॥**

मांस के दुष्ट हो जाने से लिङ्ग पर मांस का अर्बुद उत्पन्न हो जाता है उसे 'मांसार्बुद कहते हैं ॥

१६ मांसपाकलक्षणमाह—

**शीर्यन्ते यस्य मांसानि यस्य सर्वाश्च वेदनाः । विद्यात् तं मांसपाकं तु सर्वदोषकृतं भिषक् ॥**

***शीर्यन्ते = गलन्ति । सर्वाश्च वेदनाः = वातपित्तकफजाः ॥ १७ ॥**

लिङ्ग का मांस गल कर गिर जाता हो और जिसमें सब प्रकार की अर्थात् वात, पित्त तथा कफ-जन्य वेदना होती हो उसे वैद्य 'मांसपाक' समझे । यह तीनों दोषों के प्रकोप से उत्पन्न होता है ॥

१७ विद्रधिलक्षणमाह—

**विद्रधिं सन्निपातेन यथोक्तमभिनिर्दिशेत् ॥ १८ ॥**

***उक्तसान्निपातिकविद्रधितुल्यं कथयेत् ॥ १८ ॥**

उक्त सान्निपातिक विद्रधि के समान लक्षणों वाली जो पिडिका लिङ्ग में उत्पन्न हो जाती है उसे 'विद्रधि' कहते हैं । यह विद्रधि भी त्रिदोषजन्य होती है ॥ १८ ॥

१८ तिलकालकलक्षणमाह—

**कृष्णानि चित्राण्यथवा शुक्लानि सविषाणि तु । पातितानि पचन्त्याशु मेढ्रं निरवशेषतः ॥**
**कालानि भूत्वा मांसानि शीर्यन्ते यस्य देहिनः । सन्निपातसमुत्थांश्च तान्विद्यात्तिलकालकान् ॥**

***चित्राणि = नानावर्णानि । शुक्लानि = शुक्लवर्णानि । मञ्चाः क्रोशन्तीतिवत् । सविषाणि = सविषशूकाख्यजन्तुविशेषकृतत्वात् सविषाणीति । शूकानां सविषत्वेपि विशेषार्थमुक्तम् । शीर्यन्ते—गलन्ति । कालानीति—कृष्णानि, कृष्णतिलतुल्यत्वात्तिलकालकाः ॥१९॥**

काले, सफेद तथा अन्य अनेक वर्ण के विषैले 'शूक' नामक जन्तु का प्रयोग करने से सारा लिङ्ग तत्काल पक जाता है । तथा लिङ्ग का मांस कृष्णवर्ण का होकर गलकर गिर जाता है, उसे 'तिलकालक' कहते हैं । इस रोग में लिङ्ग का मांस काले तिल के समान-वर्ण का हो जाता है इसीलिए इसे तिलकालक कहते हैं । यह तीनों दोषों के प्रकोप से उत्पन्न होता है ॥ १९ ॥

शूकदोषासाध्यलक्षणमाह—

**तत्र मांसार्बुदं यच्च मांसपाकश्च यः स्मृतः । विद्रधिश्च न सिध्यन्ति ये च स्युस्तिलकालकाः ॥**

उपर्युक्त १८ प्रकार के शूकदोषों में मांसार्बुद, मांसपाक, विद्रधि तथा तिलकालक ये असाध्य होते हैं ॥ २० ॥

शूकदोषचिकित्सामाह—

**शूकदोषेषु सर्वेषु विषघ्नीं कारयेत्क्रियाम् । जलौकाभिर्हरेद्रक्तं रेचनं लघु भोजयेत् ॥**
**गुग्गुलुं पाचयेच्चापि त्रिफलाक्वाथसंयुतम् । क्षीरेण लेपसेकांश्च शीतेनैव हि कारयेत् ॥ २१ ॥**

सम्पूर्ण शूक दोषों में विषनाशक चिकित्सा करनी चाहिए, जोंक द्वारा रक्त निकलवाना चाहिए, विरेचन देना चाहिए, लघु भोजन देना चाहिए, त्रिफला-क्वाथ के साथ गुग्गुलु को पिलावे और शीतल दूध का प्रलेप तथा परिषेक करावे ॥ २१ ॥

दार्वीतैलमाह—

**दार्वीसुरसयष्ट्याह्वैर्गृहधूमनिशायुतैः । सम्पक्वं तैलमभ्यङ्गान्मेढ्ररोगं हि नाशयेत् ॥ २२ ॥**

*सुरसः = तुलसी ॥ २२ ॥

दारुहल्दी, तुलसी, मुलहठी, घर का धुआं तथा हल्दी इन ओषधियों के कल्क द्वारा सिद्ध किये हुए 'दार्वी' नामक तैल के अभ्यङ्ग से लिङ्गसम्बन्धी रोग नष्ट हो जाते हैं ॥ २२ ॥

रसाञ्जनलेपमाह—

रसाञ्जनं साह्वयमेकमेव प्रलेपमात्रेण नयेत्प्रशान्तिम् ।
सपूतिपूयव्रणशोथकण्डूशूलान्वितं सर्वमनङ्गरोगम् ॥ २३ ॥

*साह्वयमित्यनङ्गरोगस्य विशेषणम् । अनङ्गरोगस्य नामापि दूरीकरोतीत्यर्थः ॥२३॥

इति त्रिपञ्चाशत्तमः शूकदोषाधिकारः समाप्तः ॥ ५३ ॥



अकेले रसौत के प्रलेपमात्र से दुर्गन्धि, पूय, व्रण, शोथ, कण्डू तथा शूलयुक्त समस्त लिङ्ग-सम्बन्धी रोग नष्ट हो जाते हैं । रसौत के प्रलेप से लिङ्गरोग का नाम तक दूर हो जाता है ॥२३॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां
मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे त्रिपञ्चाशत्तमः शूकदोषाधिकारः समाप्तः ॥ ५३ ॥



# अथ चतुष्पञ्चाशत्तमः कुष्ठरोगाधिकारः ॥ ५४ ॥

तत्र कुष्ठस्य निदानं संख्यां चाह—

विरोधीन्यन्नपानानि द्रवस्निग्धगुरूणि च । भजतामागतां छर्दि वेगांश्चान्यान्प्रतिघ्नताम् ॥
व्यायाममग्नितापञ्चाप्यतिभुक्त्वा निषेविणाम् । शीतोष्णलङ्घनाहारान्क्रमं मुक्त्वा निषेविणाम्
घर्मश्रमभयार्त्तानां द्रुतं शीताम्बुसेविनाम् । अजीर्णाध्यशिनां चापि पञ्चकर्मापचारिणाम् ॥
नवान्नदधिमत्स्यादिलवणाम्लनिषेविणाम् । माषमूलकपिष्टान्नतिलक्षीरगुडाशिनाम् ॥४॥
व्यवायं चाप्यजीर्णेऽन्ने दिवानिद्रां निषेविणाम् । विप्रान्गुरून्धर्षयतां पापं कर्म च कुर्वताम्
वातादयस्त्रयो दोषास्त्वग्रक्तं मांसमम्बु च । दूषयन्ति स कुष्ठानां सप्तको द्रव्यसङ्ग्रहः ।
अतः कुष्ठानि जायन्ते सप्तचैकादशैव च ॥ ६ ॥

*विरोधीन्यन्नपानानि = क्षीरमत्स्यादीनि दधिदुग्धादीनि । व्यायाममित्यादि । अति-भुक्त्वा व्यायामम् । अग्निसन्तापम् = अग्निरुपलक्षणः, सूर्यादिसन्तापञ्च । निषेविणामिति । कृदन्तस्य योगे षष्ठी प्राप्ता, द्वितीया तु मुनिवचनात् । एवमग्रेऽपि 'शीतोष्णलङ्घनाहारा-नि'त्यादिष्वपि द्वितीया । अत्र-क्रमं = विधिम् । घर्मेत्यादि । घर्मार्त्तत्वे सति द्रुतमवि-श्रम्य पाने स्नाने शीताम्बु सेविनाम् । अजीर्णाध्यशिनां = भुक्तेऽजीर्णे भुञ्जानाम् । पञ्चक-र्मापचारिणां=पञ्चकर्माणि=वमनविरेचनस्यनिरूहानुवासनानि, तेषु कृतेष्वपचारिणाम् । नवान्नदधिमत्स्याद्याहारादिसेविनाम् । व्यवायमित्यादि । अन्ने, अजीर्णे=विदग्धादिरूपे सति, व्यवायं=मैथुनं, निषेविणाम् । 'दिवानिद्रां निषेविणामि'ति भिन्नो हेतुः । धर्षय-ताम्=अभिभवताम् । दोषदूष्यसङ्ग्रहार्थमाह—वातादय इत्यादिशब्देन त्रिष्वपि प्रतीतेषु त्रय' इति पदं सर्वेषु कुष्ठेषु त्रयाणामपि वातादीनां दुष्टत्वबोधनार्थम् । त्वग्=रसः । अ-म्बु=लसीका । अथ संख्यामाह—अतः कुष्ठानीत्यादि । अतः=पूर्वोक्तदोषदूष्यसमुदायात् । सप्तचैकादशेति संख्याविच्छेदपाठेन सप्तानां महाकुष्ठत्वमेकादशानां क्षुद्रकुष्ठत्वं बोधयति ॥

दूध तथा मछली अथवा दही और दूध इत्यादि परस्पर विरोधी अन्नपानों के सेवन करने से, द्रव, स्निग्ध तथा गुरु पदार्थों के सेवन से, आते हुए वमन के वेग को अथवा मल-मूत्रादि अन्यान्य वेगों को

रोकने से, अधिक मात्रा में भोजन करके व्यायाम करने से, आग तापने या धूप का सेवन करने से, शीत, उष्ण, लङ्घन तथा आहार का विधि-विरुद्ध सेवन करने से, धूप, परिश्रम तथा भय से पीड़ित मनुष्य के सहसा शीतल जल के सेवन करने से, अजीर्ण में भोजन करने से अथवा अध्यशन करने से, पञ्चकर्म के अपचार से, नवीन अन्न, दही, मछली इत्यादि, नमकीन तथा खट्टे पदार्थों के सेवन करने से, उड़द, मूली, पीठी के बने पदार्थों तथा तिल के सेवन करने से, दूध तथा गुड़ को विशेष खाने से विदग्धादि रूप अजीर्ण होने पर मैथुन करने से, दिन में सोने से (यह भिन्न हेतु है), (ब्राह्मणों और गुरुजनों का अपमान करने से और पापकर्म करने से कुष्ठ[1] रोग उत्पन्न होते हैं। वात, पित्त और कफ

---

१. पाश्चात्य वैद्यक में कुष्ठ को लेप्रोसी ( Leprosy ) कहते हैं।

हेतु-इस रोग का प्रधान कारण वैसीलस लेप्री नामक जीवाणु है। कुष्ठसेल ( Lepra cell ) -नामक बड़े बड़े सेलों के भीतर बीड़ी के बंडल ( Cigar bundles ) की भाँति ये जीवाणु इकट्ठे हुए दिखाई देते हैं। क्वचित् उनके बाहर भी होते हैं।

सहायक कारण—

१—आयु-यह रोग किसी भी आयु में हो सकता है। रोग का उपसर्ग प्रायः बचपन में ही हुआ करता है क्योंकि सबसे अधिक अक्षमता इसी काल में होती है, फिर इससे घटकर वर्द्धमानावस्था ( Adolescent Period ) में होती है। युवावस्था से अक्षमता बहुत कम हो जाती है। इसलिए ५-३० साल की आयुतक इस रोग का अधिक उद्भव दिखाई देता है। ५०% रोगियों में २० साल तक रोग का प्रादुर्भाव होता है। ५ साल की आयु के पूर्व प्रायः इसका उद्भव नहीं होता क्योंकि उससे पूर्व रोग का उपसर्ग होने पर भी सञ्चयकाल अधिक होने के कारण लक्षण प्रकट नहीं होते। १० साल के बाद उपसर्ग होने पर रोग तीव्र स्वरूप का और सांसर्गिक ( ग्रन्थिक ) नहीं होता और युवावस्था के बाद प्रत्यक्ष-संसर्ग होने पर भी इस रोग का प्रादुर्भाव बहुत कम होता है।

२—लिङ्ग-स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों में तीनगुना अधिक होता है।

३—वंश या जाति—संसार की कोई जाति इससे मुक्त नहीं है। प्रायः आधुनिक सभ्यता से दूर रहने वाले जङ्गली लोगों में यह रोग बहुत कम दिखाई देता है। जब ये लोग सभ्यों का अनुकरण कर सभ्यता की ओर बढ़ते हैं तो इनमें यह रोग अधिक होने लगता है। संक्षेप में जङ्गली स्थिति में नैसर्गिक जीवन होने के कारण और पूर्ण सभ्य स्थिति ( Civliyed stage ) में प्रतिबन्धक उपाय, उच्च जीवन तथा स्वच्छता इत्यादि के कारण यह रोग कम होता है और दोनों के स्थित्यन्तर ( Contact yone ) की दशा में अधिक होता है।

४—परिस्थिति-अधिक जनसम्मर्द, गन्दगी, तरी, प्रकाश और शुद्ध वायु की कमी ऐसी परिस्थिति में अर्थात् गुञ्जार मुहल्लों और बस्तियों के अंधेरे, गन्दे, शील, खराब हवा के मकानों में रहने वाले इससे अधिक पीडित होते हैं।

५—सामाजिक कुरीतियाँ-एक बिस्तरे पर सोना, एक थाली में खाना, एक बर्तन में पानी पीना तथा एक हुक्के का पीना इत्यादि कुरीतियाँ रोग-प्रसार में सहायता करती हैं।

६—व्यक्तिगत कुरीतियाँ-आहार-विहार में व्यभिचार, विषयातिसेवन, आलस्य, श्रमाधिक्य, शरीर और कपड़ों की स्वच्छता न रखना इत्यादि।

७—आहारदोष—बासी तथा सड़े गले अन्न का तथा मांस मछली का सेवन, अतिपक्व और अपक्व ( over cooked and under cood ), अन्न का सेवन, मांसजातीय पदार्थों का एवम् लवण तथा खनिजों का अतिसेवन, अपर्याप्त तथा हीन ( ill balanced ) आहार का सेवन।

८—कुलजप्रवृत्ति—कुष्ठी माता पिता से उत्पन्न हुई सन्तान आधुनिक सम्प्राप्ति के अनुसार

यह तीनों दोष और रस, रुधिर, मांस तथा लसीका ये चार दूष्य कुष्ठ के कारण हैं। इस प्रकार

यद्यपि कुष्ठी नहीं होते तथापि उनमें कुष्ठोत्पत्ति के लिये अनुकूलता (Predisposition) होती है। जिससे कुष्ठ के साथ उसका सम्बन्ध होनेपर औरों की अपेक्षा वह जल्द उससे पीड़ित होता है।

९—अन्य रोगों का परिणाम—त्वचा के रोग, अङ्कुशमुख तथा अन्य कृमि, अतीसार, काला अजार, फिरङ्ग, दांत-मसूड़े तथा गले के रोग, विषमज्वर, आन्त्रिकज्वर तथा इन्फ्लुएन्जा, इत्यादि रोगों से पीडित या दुर्बल हुये रोगियों में प्रणशक्ति कमजोर होने के कारण कुष्ठ जल्दी हो सकता है।

१०—जलवायु—जिस स्थान में पानी काफी बरसता है तथा जहाँ वायुमण्डल में आर्द्रता अधिक रहती है ऐसे स्थानों में यह रोग अधिक होता है। जहाँ प्रतिवर्ष १० इञ्च से वर्षा कम होती है ऐसे स्थान म यह रोग कम होता है। यह उष्ण कटिबन्ध ( Eropics ) का रोग है जो इस समय भारतवर्ष, चीन और अफ्रीका में सबसे अधिक मिलता है।

११—घनिष्ठ सम्बन्ध—कुष्ठी के साथ अधिक काल तक अधिक निकट सम्बन्ध कुष्ठोत्पत्तिका सहायक कारण है। विशेषकर जब यह चिरकालीन सम्बन्ध बाल्य और वर्धमानावस्था में होता है तब रोगोत्पत्ति अन्य काल की अपेक्षा अधिक होती है।

अपने यहाँ तो प्रायः उन सभी कारणों को जिनको कि पाश्चात्य वैद्यक में सहायक कारण माना गया है, प्रधान कारण माना गया है, यथाः—

मिथ्याहाराचारस्य विशेषाद् गुरुविरुद्धासात्म्याजीर्णाहिताशिनः स्नेहपीतस्य वान्तस्य वा व्यायामग्राम्यधर्मसेविनो ग्राम्यानूपौदकमांसानि वा पयसाऽभीक्ष्णमश्नतो यो वा मज्जत्यप्सूष्माभितप्तः सहसा छर्दिं वा प्रतिहन्ति, तस्य पित्तश्लेष्माणौ प्रकुपितौ परिगृह्यानिलः प्रवृद्धस्तिर्यग्गाः सिराः संप्रतिपद्य समुद्धूय बाह्यं मार्गं प्रति समन्ताद्विक्षिपति, यत्र यत्र च दोषो विक्षिप्तो निःसरति तत्र तत्र मण्डलानि प्रादुर्भवन्ति, एवं समुत्पन्नस्त्वचि दोषस्तत्र तत्र च परिवृद्धिं प्राप्याप्रतिक्रियमाणोऽभ्यन्तरं प्रतिपद्यते धातूनभिदूषयन्'।

सु० नि० अ० ५ सू० २।

'अचोक्षंदुष्टमुत्सृष्टं पाषाणतृणलोष्ठवत्। द्विष्टं व्युषितमस्वादु पूति चान्नं विवर्जयेत्। सुश्रुत

यस्य यस्य ह्यङ्गावयवस्य बीजे बीजभाग उपतप्तो भवति तस्य तस्याङ्गावयवस्य विकृतिरुपजायते नोपजायते चानुपतापात्। पिता यदि कुष्ठ्यपि भवति बीजं चादुष्टं भवति कुष्ठाधारत्वगादिजनकं, ततो निष्कुष्ठान्येव त्वगादीन्यनुपतप्तत्वगादिबीजात् सदृशानि जायन्ते। यदा त्वतिवृद्धकुष्ठतया पित्रोर्बीजमपि कुष्ठजनक दोषेण दुष्टं भवति तदा दुष्टत्वगादिबीजभागात् कुष्ठं दुष्टैव त्वग्जायते। एवं कुष्ठिनोऽपि यदि हेतुबलाद्बीजे कुष्ठजनको दोषो भवति तदा कुष्ठिनोऽपि कुष्ठवदपत्यं भवति।

शरीर में प्रवेश मार्ग—जीवाणुओं का शरीर में प्रवेश मुखद्वारा या मैथुन के समय जननेन्द्रियों द्वारा हो सकता है। किन्तु इसके लिए कोई आनुभविक प्रमाण नहीं मिलता। सब शास्त्रज्ञों का इस विषय में एक मत है कि त्वचा में जो सूक्ष्म विदार ( Breach of Surface ) होते हैं उनमें से जीवाणु भीतर प्रवेश करते हैं। ये विदार अधिकतर अनावृत ( En Posed ) प्रदेश में ( यथा शाखाओं तथा चेहरे में ) और अधिक रगड़ तथा दबाव के प्रदेश में ( जैसे चूतड़ में ) हो सकते हैं। और इन्हीं स्थानों में कुष्ठ का प्रारम्भिक दर्शन होता है। फिर प्रवेश के स्थान से जीवाणु शरीर के अन्य अङ्गों में १—लसिका-वाहिनियों द्वारा। २—तथा कण्डू के कारण नखों के द्वारा ( Auto-In-oculation ) प्रसार करते हैं। जिस स्थान में जीवाणु प्रवेश करते हैं उसके चारों ओर ये पहिये के आरे के समान फैलते हैं जिससे विकृत स्थान गोल या दीर्घवृत्त होता है। ऐसे ऐसे मण्डल आपस में मिलकर बड़े-बड़े चकत्ते बन जाते हैं।

पूर्वोक्त दोष तथा दूष्य के समुदाय से सात तथा ग्यारह प्रकार के कुष्ठ उत्पन्न होते हैं। यहाँ पर सात और ग्यारह इस संख्याविच्छेद पाठ से सात महाकुष्ठ तथा ग्यारह क्षुद्र कुष्ठों का बोध होता है ॥ १–६ ॥

---

स्थानिक विकृति की अवस्थायें—

गुप्त ( Ouiesdent Stage )—इसमें जीवाणुओं की वृद्धि, त्वचा के नीचे लसिका-स्थानों में होती है और वे चारों ओर फैलते हैं तथा उनके विष का परिणाम शरीर पर नहीं होता। इनकी वृद्धि के साथ-साथ एक गोंद सदृश चिपचिपा पदार्थ भी बनता है जो हमेशा इन्हें इकट्ठा रखता है।

२—प्रतिक्रिया या प्रकोप की अवस्था ( Reactionary or inflamatory )—इसमें विकृत स्थान पर शोथ पैदा होता है, केशिकायें विस्फारित होती हैं और जीवाणु तथा विषरस रक्त द्वारा सर्व शरीर में फैलकर नये-नये स्थानों में विकृति प्रारम्भ कर ज्वरादि सार्वदैहिक लक्षण उत्पन्न करते हैं।

३—प्रशम की अवस्था–इसमें स्थानिक शोथ कम होता है, त्वचा पतली और सलवटदार होती है तथा उसमें तान्तवधातु बनती है और ज्वरादि सार्वदैहिक लक्षण कम होते हैं। इस प्रकार कुष्ठ-ज्वर—( Leprous fever ) के दौरे बार-बार आते हैं और रोग का शरीर में प्रसार होता जाता है।

लक्षण—इस रोग का संचय काल बहुत ही अनिश्चित है। कुष्ठी के साथ अधिक काल तक घनिष्ठ सम्बन्ध होने से संचयकाल कम होता है और कम सम्बन्ध होने पर अधिक होता है। साधारण संचय काल २–५ साल का होता है। परन्तु कभी-कभी इससे कम और इससे अधिक भी दिखाई देता है।

पूर्वरूप—शरीर के भिन्न अङ्गों में विवर्ण स्थान उत्पन्न होते हैं। ये स्थान आकार में गोल या दीर्घवर्त्तुल चारों ओर की त्वचा से किञ्चित् उभड़े हुए आधे से चार इञ्च तक मोटे, मृदु, चमकीले और मध्य से पाण्डुरवर्ण के होते हैं। इनकी उत्पत्ति के पूर्व कभी-कभी उन स्थानों में जलन चुनचुनायन ( Tingling ), स्पर्शासहिष्णुता और मध्य में स्वाप ( Numbness ) होता है। स्पर्श-ज्ञान की कमी का लक्षण विशेष महत्त्व पूर्ण है। उन स्थानों में स्वेद की कमी होती है, केश झड़ जाते हैं। इस प्रकार के विवर्ण मण्डल अधिकतर चेहरा, भौंह, नासिका, कर्णपाली, शाखाओं के प्रसारक ( Extensor ) भाग, पीठ, छाती तथा उदर विभाग पर होते हैं। नासा से रक्तस्राव, नासा की खुश्की, सिरदर्द, चक्कर, हाथ–पैरों में पीड़ा, धड़ पर स्वेदाधिक्य और शाखाओं पर स्वेदभाव इत्यादि लक्षण भी होते हैं।

रोग के प्रकार–इस रोग के मुख्य दो प्रकार माने जाते हैं—

१—ग्रन्थिक, २—वातिक, इसके सिवाय कभी कभी दोनों का मिश्रण भी होता है उसको मिश्र प्रकार कहते हैं।

१—ग्रन्थिक प्रकार–इस प्रकार में त्वचा पर चकत्ते उत्पन्न होते हैं। ये चकत्ते सेलाभरण से होते हैं। इनका आकार दाल से लेकर कई इञ्च मोटा, वर्तुल या दीर्घ वर्तुल होता है। ये वर्ण में लाल या तांबे के समान, एक, अनेक, एक पार्श्व में, दोनों पार्श्वों में और कभी समान स्थानों में ( Symmetrical ) होते हैं। इन चकत्तों में या इनके अतिरिक्त स्थानों में गाठें उत्पन्न होती हैं। ये कभी स्थायी होती हैं और कभी अस्थाई होती हैं। इन गाँठों के तथा चकत्तों के ऊपर की त्वचा में प्रथम स्पर्शासह्यता—( Hyperaesthesia ), मध्य में स्पर्शज्ञान की कमी और अन्त में स्पर्शज्ञान (Auncsthesia) होता है। इन चकत्तों मे तथा गाँठों में जब उपशम हो जाता है तब ऊपर की त्वचा क्षीण और सलवटदार होती है। इनमें से कुछ गांठें सड़कर व्रण बन जाते हैं

सप्तमहाकुष्ठनामान्याह—
पूर्वं त्रिकं तथा सिध्मं ततः काकणकं तथा। पुण्डरीकर्क्षजिह्वके महाकुष्ठानि सप्त च ॥ ७ ॥

और उनसे स्राव होता है, जिसमें कुष्ठ के जीवाणु असंख्य होते हैं। इस प्रकार के चकत्ते और गांठें शरीर के सभी अङ्गों पर हो सकते हैं, परन्तु खुले स्थान पर अधिक होते हैं। इनके कारण शरीर बेडौल हो जाता है, नासा मोटी होती है, कर्णपाली मोटी, गाँठदार और लम्बी होती है, मुख चमकीला, स्थूल-कंगूरेदार, सुस्त, उदासीन और इङ्गित रहित ( Evpressionlonless ), सिंहसम ( Leonineface ) होता है। बाह्य त्वचा के समान श्लेष्मल त्वचा में भी यही विकृति होकर आखिर में उसमें व्रण बनते हैं और जीवाणुयुक्त स्राव होता है। यह अवस्था विशेष करके नासा में होती है। नासा के सिवाय ग्रसनिका और स्वरयन्त्र की विकृति से स्वरभङ्ग, मूकता, ग्रसनकृच्छ्रता ( Dysphagia ) इत्यादि उपद्रव होते हैं। पुरुषों में स्तनाग्र मोटे होकर उभर आते हैं। व्रणों के साथ सम्बन्धित लसिकाग्रन्थियाँ फूलती हैं। त्वचा, श्लेष्मलत्वचा और ग्रन्थियों के अतिरिक्त धीरे-धीरे यकृत्-प्लीहा, वृक्क, अस्थि, सन्धि, नख, वृषण तथा बीजग्रन्थि ( Ovary ) इत्यादि शरीर के सभी अङ्गों में फैलता है। इस प्रकार बीच में ज्वर भी आता है। अपने यहाँ सुश्रुत में भी कुष्ठ के सम्बन्ध में इसी प्रकार का वर्णन मिलता है, यथाः—

यथा वनस्पतिर्जातः प्राप्य कालप्रकर्षणम्। अन्तर्भूमिं विगाहेत मूलं कृमिविवर्धितः॥
एवं कुष्ठं समुत्पन्नं त्वचि कालप्रकर्षतः। क्रमेण धातून् व्याप्नोति नरस्याप्रतिकारिणः॥
स्पर्शहानिः स्वेदनत्वमीषत्कण्डूश्च जायते। वैवर्ण्यं रूक्षभावश्च कुष्ठे त्वचि समाश्रिते।
त्वक्स्वापो रोमहर्षश्च स्वेदस्यातिप्रवर्त्तनम्। कण्डूर्विपूयकश्चैव कुष्ठे शोणितसंश्रिते।
बाहुल्यं वक्त्रशोषश्च कार्कश्यं पिडकोद्गमः। तोदः स्फोटः स्थिरत्वं च कुष्ठे मांससमाश्रिते॥
दौर्गन्ध्यमुपदेहश्च पूयोऽथ कृमयस्तथा। गात्राणां भेदनं चापि कुष्ठे मेदः समाश्रिते।
कौण्यं गतिक्षयोऽङ्गानां सम्भेदः क्षतसर्पणम्। शुक्रस्थानगते लिङ्गं प्रागुक्तानि तथैव च॥

सु० नि० अ० ५ श्लो० १९-२६।

यह कुष्ठज्वर ( Leprous fever ) कहलाता है, ज्वर के समय बेचैनी, अग्नि की मन्दता, कफ तथा सुस्ती इत्यादि सार्वदैहिक लक्षण होते हैं, चकत्ते या ग्रन्थियाँ फूलती हैं, उनका वर्ण लाल हो जाता है और शरीर के नये-नये स्थानों में गांठें निकलती हैं। थोड़े दिनों के बाद ज्वर तथा अन्य लक्षण आप से आप कम हो जाते हैं और बहुसंख्य चकत्ते और गांठें बैठ जाती हैं, परन्तु कुछ पीछे रह जाती हैं। इस प्रकार ज्वर के आवेग बार-बार आया करते हैं और शरीर में रोग की वृद्धि होती जाती है। कभी-कभी ज्वर के पश्चात् नयी-नयी गांठें निकलती हैं। इस प्रकार का ज्वर कभी-कभी रोग के प्रारम्भ से आता है।

२—वातिक प्रकार ( Nerve Leprosy )-इस प्रकार में विकृति वातनाड़ियों में होती है। नाड़ियों में जीवाणु त्वचा से जाते हैं या रक्तके द्वारा पहुंचते हैं। मार्ग कोई भी हो नाड़ियों में अपक्रान्ति ( Degeneration ) और क्षय प्रारम्भ होता है। त्वचा में चकत्ते प्रारम्भ होने के पूर्व सुन्नता, सरसराहट, कण्डू, जलन, पीड़ा तथा नाड़ियों के मार्गमें स्पर्शनासहिष्णुता इत्यादि वातिक लक्षण होते हैं। ये चकत्ते वर्ण में फीके होते हैं, उनकी त्वचा में सुन्नता होती है जो स्पर्श, उष्णता तथा शीत इन सबके लिए रहती है। प्रथम प्रकार के चकत्तों के समान ये मोटे और उभरे हुए नहीं होते। उनके ऊपर के केश पतले तथा भङ्गुर होकर धीरे-धीरे झड़ने लगते हैं। कुछ काल तक पसीना अधिक आता है फिर कम हो जाता है। त्वचा पतली, क्षीण, चमकीली या खरस्पर्श और कर्कश हो जाती है। चकत्तों के साथ सम्बन्ध रखनेवाली त्वचागत नाड़ियाँ मोटी, कठिन, पीडायुक्त या पीड़ारहित, स्पर्शसुलभ ( Palpalle ) और रस्सी के समान हो जाती हैं। शरीर की असंख्य नाड़ियों

*पूर्वं त्रिकं=कपालोदुम्बरमण्डलाख्यम्। सिध्मशब्दोऽकारान्तो नपुंसकः। ननु कथं सिध्मस्य महाकुष्ठेषु गणना? सुश्रुतेन क्षुद्रकुष्ठेषूक्तत्वात्।

---

में अन्तर्बाहुका ( Ulner ) पुरोजंघिका ( Peroneal ) तथा श्रावणी ( Ausicular ) ये नाड़ियाँ सबसे अधिक विकृत होती हैं और मध्यबाहुका ( Median ) बहिर्बाहुका ( Redial ), वक्रा ( Facial ) पश्चिमजंघिका ( Tilial ) और ऊर्ध्वनेत्र गुहा ( Supra or bital ) ये नाड़ियाँ कुछ कम पीडित होती हैं। ये नाड़ियाँ प्रारम्भ में शोथ के कारण मोटी, गाँठदार पीडनाक्षम और रज्जुवत् होती हैं; परन्तु अन्त में क्षीण, पतली और पीडारहित हो जाती हैं। नाड़ियोंकी विकृति के कारण उनका पोषक परिणाम ( Trophiegn flience ) जाता रहता है। इससे त्वचा में फफोले ( Bullae ) और व्रण बनते हैं। पैर में तो ये व्रण भेदक रूप धारण करते हैं। पेशियाँ क्षीण और कमजोर हो जाती हैं। हाथ-पैर की अङ्गुलियाँ टेढ़ी होकर पञ्जा विचित्र मर्कट सम ( Apeoand ) हो जाता है। अस्थियों का शोषण होता है। यह असर अधिकतर हाथ-पैर की अङ्गुलियों में होकर तमाम अङ्गुलियाँ नष्ट हो जाती हैं। सन्धियों में शोथ होकर द्रव भर जाता है। हाथ-पैरों पर सूजन आती है। यह सूजन घन ( Solid ) होती है। नेत्र में व्रण, पक्ष्मघात, अन्धता इत्यादि विकार होते हैं। वक्त्रनाड़ी के विकार से अर्दित ( Jacial Paralysis ) होता है। इस प्रकार अभी तक ३ प्रकार के कुष्ठभेदों का जो पाश्चात्य मतानुसार वर्णन वातिकप्रकार ( Nerve leprosy ) वातिककुष्ठ से, ग्रन्थिककुष्ठ ( Nodular loprosy ) कफज तथा पैतिक कुष्ठ से और मिश्रित ( Mised ) सान्निपातिक कुष्ठ के साथ मिलता है। और अधिकतर यही अन्तिम मिश्रित ( Mised ) कुष्ठ ही मिलता है। यथाः—

कुष्ठेषु तु त्वक्संकोचस्वापस्वेदशोफभेदकौण्यस्वरोपघातता वातेन, पाकावदरणाङ्गुलिपतनकर्णनासाभङ्गाक्षिरागसत्त्वोत्पत्तयः पित्तेन, कण्डूवर्णभेदशोफास्रावगौरवाणि श्लेष्मणा।

सु० नि० अ० ५ सू० १८॥

न च किञ्चिदस्ति कुष्ठमेकदोषप्रकोपनिमित्तम्। चरक।

सर्वाणि कुष्ठानि सवातानि, सपित्तानि, सश्लेष्माणि, सक्रिमीणि च भवन्ति, उत्सन्नतस्तु दोषग्रहणमभिभवात्। सु० नि० अ० ५ सु० ६।

ठीक यही बात अंग्रेजी के एक वैद्यक ग्रन्थ में लिखी है। यथाः—

So the Distinction ( Nerve or Skin Leprosy ) is not Sharply Difiined ( Tropical medicine by Rogersd an megan )

## चिकित्सा सामान्यः—

१—स्वच्छता-कुष्ठ रोग शरीर और कपड़ों की सफाई ठीक न रखने से होता है। इसलिए कुष्ठी अपने शरीर और कपड़ों की सफाई की ओर विशेष ध्यान दे। प्रतिदिन कम से कम एक बार स्नान करना बहुत आवश्यक है।

२—व्यायाम-प्रत्येक कुष्ठी को खुली हवा में व्यायाम करना बहुत जरूरी है। बगीचे या खेत में काम करना भी अच्छा है। व्यायाम में शरीर के प्रत्येक अवयव का सञ्चालन होना चाहिए, इससे पंजों की खराबी नहीं होती।

३—आहार-कुष्ठी प्रायः दरिद्री, अर्द्धभुक्त तथा कमजोर लोग होते हैं। कुष्ठियों को उचित आहार न मिलने से उनका रोग उचित चिकित्सा करने पर भी ठीक नहीं हो सकता और कभी २ दुर्बल रोगियों में उस चिकित्सा से अधिक हानि होने की सम्भावना होती है। इसलिए कुष्ठी को रोटी, दाल, विविध प्रकार के साग—सब्जी, तरकारी, फल, दूध दही, मट्ठा, मक्खन तथा घी इत्यादि पदार्थ दोनों समय मिलना चाहिए। चावल का सेवन जितना कम हो, उतना ही, अच्छा

*दुश्चिकित्स्यः सुदारुणः = दुश्चिकित्स्यः = कष्टसाध्यः। 'दुःशब्दोऽत्र निषेधार्थस्तेनासाध्य' इत्येके ॥ ३१ ॥

मसूरिका के अन्त में कूर्परसन्धि ( कोहनी ) पर, मणिबन्ध सन्धि पर अथा अंसफलक ( कन्धे के पीछे ) पर यदि महादारुण शोथ उत्पन्न हो जाय तो वह मसूरिका कष्टसाध्य तथा वैद्यों के मत से असाध्य होती है ॥ ३१ ॥

काश्चिद्विनाऽपि यत्नेन सिध्यन्त्याशु मसूरिकाः ॥ ३२ ॥
दृष्टाः कृच्छ्रतराः काश्चित्काश्चित्सिध्यन्ति वा न वा।
काश्चिन्नैव तु सिध्यन्ति साध्यपाकाः प्रयत्नतः ॥ ३३ ॥

कुछ मसूरिकाएँ बिना किसी प्रकार का यत्न किये ही तत्काल ठीक हो जाती हैं, कुछ मसूरिकाएँ कष्टसाध्य देखी गई हैं, कुछ मसूरिकाएँ ठीक हो जाती हैं, कुछ नहीं भी होतीं और कुछ मसूरिकाएँ ऐसी होती हैं, जो यत्नपूर्वक चिकित्सा करने पर भी नहीं ही सिद्ध होतीं ॥ ३२-३३ ॥

मसूरिकाचिकित्सामाह—

मसूरिकायां कुष्ठेषु लेपनादिक्रियाहिता। पित्तश्लेष्मविसर्पोक्ता क्रिया चात्र प्रशस्यते ॥३४॥

कुष्ठ रोगों पर जो लेपन इत्यादि क्रियाएँ हितकर होती हैं, वे ही क्रियाएँ मसूरिका में भी हितकर होती हैं। अथवा कफ तथा पित्तजन्य विसर्प की जो चिकित्सा कही गई है, वही चिकित्सा मसूरिका पर भी प्रशस्त मानी जाती है ॥ ३४ ॥

श्वेतचन्दनकल्कोत्थं हिलमोचीभव द्रवम्। पिबेन्मसूरिकाऽऽरम्भे नैव वा केवलं रसम् ॥
*हिलमोचिका = शाकविशेषः 'हुरहुरे'ति लोके ॥ ३५ ॥

मसूरिका के आरम्भ में ही हिलमोचिका ( हुरहुर ) के पत्तों के स्वरस में श्वेत चन्दन के कल्क को डालकर पीना अथवा केवल हुरहुर के पत्तोंके स्वरस को ही पीना हितकर होता है ॥ ३५ ॥

द्वौ पञ्चमूल्यौ रास्ना च धात्र्युशीरं दुरालभा। सामृता धान्यकं मुस्तं जयेद्वातमसूरिकाम् ॥

लघु पञ्चमूल, बृहत्पञ्चमूल, रास्ना, आँवला, खस, जवासा, गुडूची, धनिया तथा नागरमोथा इनके क्वाथ को पीने से वातजन्य मसूरिका नष्ट हो जाती है ॥ ३६ ॥

मञ्जिष्ठावहुपात्प्लक्षशिरीषोदुम्बरत्वचः। वातजाया मसूर्यां स्यात्प्रलेपः सर्वतो हितः ॥३७॥
*बहुपाद् = वटः ॥ ३७ ॥

मजीठ, बरगद की छाल, पाकर की छाल, सिरसा की छाल तथा गूलर की छाल—इन सबको पीसकर चारो ओर लेप करने से वातजन्य मसूरिका नष्ट होती है ॥ ३७ ॥

गुडूची मधुकं द्राक्षा मोरटं दाडिमैः सह। पाककाले प्रदातव्यं भेषजं गुडसंयुतम्।
तेन कुप्यति नो वायुः पाकं यान्ति मसूरिकाः ॥ ३८ ॥

*मोरटम् = ऐक्षवं मूलम् ॥ ३८ ॥

मसूरिका के पाककाल में गुडूची, मुलेठी, किसमिस, ईख की जड़ तथा अनार इन सबको पीसकर और गुड़ मिलाकर पीने से वायु का प्रकोप नहीं होता तथा मसूरिकाएँ पक जाती हैं ॥

मसूरिकासु भुञ्जीत शालीन्मुद्गमसूरकान् ॥ ३९ ॥
रसं मधुरमेवाद्यात्सैन्धवं चाल्पमात्रकम्। पटोलमूलं क्वथितं मोरटस्वरसं तथा ॥
आदावेव मसूर्यां तु पित्तजायां प्रयोजयेत् ॥ ४० ॥
*'पटोलमूलं क्वथितमि'त्यत्र 'पटोलं क्वथितं चैव' वा पाठः ॥ ४० ॥
निम्बः पर्पटकः पाठा पटोलश्चन्दनद्वयम् ॥ ४१ ॥
उशीरं कटुका धात्री तथा वासा दुरालभा। एषां पानं शृतं शीतमुत्तमं शर्कराऽन्वितम् ॥
मसूर्यां पित्तजायान्तु प्रयोक्तव्यं विजानता। दाहे ज्वरे विसर्पे च व्रणे पित्ताधिकेऽपि च ॥

मसूरिका रोग में शालिचावल, मूँग, मसूर, केवल मधुर रस तथा अल्पमात्रा में सेंधानमक इनका भोजन करना चाहिए।

पित्तजन्य मसूरिका में प्रथम ही परवल की जड़ अथवा परवल के पत्तों के क्वाथ को ईख की जड़ के स्वरस के साथ प्रयोग करना चाहिए।

नीम की छाल, पित्तपापड़ा, पाठा, परवल के पत्ते, सफेद चन्दन, लाल चन्दन, खस, कुटकी, आँवला, अडूसा तथा जवासा इन ओषधियों के क्वाथ को शीतल करके तथा चीनी मिलाकर पित्तजन्य मसूरिका में वैद्य रोगी को पिलाये। यह शीतल क्वाथ दाह, ज्वर, विसर्प, व्रण तथा पित्त की अधिकता में भी हितकर होता है ॥ ३९–४३ ॥

**मसूर्यो रक्तजा नाशं यान्ति शोणितमोक्षणैः। वासामुस्तकभूनिम्बत्रिफलेन्द्रयवासकम् ॥**

*इन्द्रः = इन्द्रयवः ॥ ४४ ॥

**पटोलारिष्टकं चापि क्वाथयित्वा समाक्षिकम्। पिबेत्तेन प्रशाम्यन्ति मसूर्यः कफसम्भवाः ॥**

रक्तजन्य मसूरिकाएँ रक्तमोक्षणसे नष्ट होती हैं। अडूसा, नागरमोथा, चिरायता, हरड़, बहेड़ा, आँवला, इन्द्रजौ, जवासा, परवल के पत्ते तथा नीम की छाल–इन सब ओषधियों का क्वाथ बनाकर और मधु मिलाकर पीने से कफजन्य मसूरिका नष्ट हो जाती है ॥ ४४–४५ ॥

**शिरीषोदुम्बरत्वग्भ्यां खदिरारिष्टजैर्दलैः। कफोत्थासु मसूरीषु लेपः पित्तोत्थितासु च ॥४६॥**

सिरसा की छाल, गूलर की छाल, खैर के पत्ते तथा नीम के पत्ते इनको पीस कर प्रलेप करने से कफजन्य तथा पित्तजन्य मसूरिका नष्ट हो जाती है ४६ ॥

निम्बादिक्वाथमाह—

**निम्बः पर्पटकः पाठा पटोलः कटुरोहिणी। चन्दने द्वे उशीरञ्च धात्री वासा दुरालभा ॥ ४७ ॥**

**एष निम्बादिकः क्वाथः पीतः शर्करयाऽन्वितः। मसूरीं सर्वजां हन्ति विसर्पज्वरसंयुताम् ॥**

नीम, पित्तपापड़ा, पाठा, परवल के पत्ते, कुटकी, श्वेतचन्दन, खस, आँवला, अडूसा तथा यवासा–इन औषधियों द्वारा बनाये हुए क्वाथ को 'निम्बादिक्वाथ' कहते हैं। इस क्वाथ को चीनी मिलाकर पीने से विसर्प तथा ज्वरयुक्त सब प्रकार की मसूरिका नष्ट हो जाती है ॥ ४७–४८ ॥

**उत्थिता प्रविशेद्या च तां पुनर्बाह्यतो नयेत्। काञ्चनारत्वचः क्वाथस्ताप्यचूर्णावचूर्णितः ॥**

*ताप्यं = सुवर्णमाक्षिकम् ॥ ४९ ॥

यदि ऊपर निकली हुई मसूरिका फिर भीतर चली गई हो तो कचनार की छाल के क्वाथ को स्वर्णमाक्षिक का चूर्ण मिलाकर पिलाने से वह मसूरिका फिर बाहर निकल आती है ॥ ४९ ॥

**धात्रीफलं समधुकं क्वथितं मधुसंयुतम्। मुखे कण्ठे व्रणे जाते गण्डूषार्थं प्रशस्यते।**
**अक्ष्णोः सेकं प्रशंसन्ति गवेधुमधुकाम्बुना ॥ ५० ॥**

*गवेधुः = गवेधुका 'गडगडिया' इति लोके ॥ ५० ॥

मुख तथा गले में यदि व्रण उत्पन्न हो गया हो तो आँवले तथा मुलेठी के क्वाथ में मधु मिलाकर गडूष ( कुल्ले ) कराना हितकर होता है। गवेधुका ( गडगडिया ) तथा मुलेठी इनके क्वाथ से आँखों का परिषेक करना उत्तम है अर्थात् इस क्वाथ द्वारा नेत्रपरिषेचन करने से नेत्रगत मसूरिका-जन्य विकृति उत्पन्न नहीं हो पाती ॥ ५० ॥

**मधुकं त्रिफला मूर्वा दार्वीत्वङ्नीलमुत्पलम्। उशीरलोध्रमञ्जिष्ठाः प्रलेपाश्च्योतने हिताः ॥**

**नश्यन्त्यनेन दृग्जाता मसूर्यो न भवन्ति च। प्रलेपं चक्षुषोर्दद्याद् बहुवारस्य वल्कलैः ॥**

मुलेठी, हरड़, बहेड़ा, आँवला, मूर्वा, दारुहल्दी की छाल, नीला कमल, खस, लोध तथा मंजीठ–इन ओषधियों को पीसकर प्रलेप करने अथवा इनके क्वाथ द्वारा आश्च्योतन करने से आँखों में उत्पन्न हुई मसूरिकाएँ नष्ट हो जाती हैं तथा फिर से उत्पन्न नहीं होतीं।

अथवा लिसोड़े की छाल को पीसकर आँखों पर प्रलेप करने से नेत्रगत मसूरिका नष्ट होती हैं ॥ ५१–५२ ॥

**पञ्चवल्कलचूर्णेन क्लेदिनीमवधूलयेत् । भस्मना केचिदिच्छन्ति केचिद्गोमयरेणुना ॥ ५३ ॥**

यदि मसूरिका क्लेदयुक्त हो तो उसपर पञ्चवल्कल का चूर्ण छिड़कना चाहिए। कुछ वैद्य उसके ऊपर राख का छिड़कना तथा कुछ वैद्य उसपर गोबर के चूर्ण का छिड़कना पसन्द करते हैं ॥५३॥

**सुषवीपत्रनिर्यासं हरिद्राचूर्णसंयुतम् । रोमान्तीज्वरवीसर्पव्रणानां शान्तये पिबेत् ॥ ५४ ॥**

## इति मसूरिकाऽधिकारः ।

काले जीरे के पत्तों के क्वाथ में हल्दी का चूर्ण मिला कर पीने से रोमान्तिका, मसूरिका, ज्वर, विसर्प तथा व्रण शान्त हो जाते हैं ॥ ५४ ॥

### इति मसूरिकाऽधिकारः ।

---

# अथ मसूरिकाभेदशीतलाऽधिकारः ।

तत्र शीतलायाः स्वरूपं भेदं भेषजं चाह—

**देव्या शीतलयाऽऽक्रान्ता मसूर्येव ही शीतला । ज्वरयेच्च यथा भूताधिष्ठितो विषमज्वरः ॥**
**सा च सप्तविधा ख्याता तासां भेदान्प्रचक्ष्महे । ज्वरपूर्वा बृहत्स्फोटैः शीतला बृहती भवेत् ॥**
**सप्ताहान्निःसरत्येव सप्ताहात्पूर्णतां व्रजेत् । ततस्तृतीये सप्ताहे शुष्यति स्खलति स्वयम् ॥**
**तासां मध्ये यदा काचित्पाकं गत्वा स्फुटेत्स्रवेत् । तत्रावधूलनं कुर्याद्घनगोमयभस्मना ॥**
**निम्बसत्पत्रशाखाभिर्मक्षिकामपसारयेत् । जलञ्च शीतलं दद्याज्ज्वरेऽपि न तु तत्पचेत् ॥**
**स्थापयेत्तं स्थले पूते रम्ये रहसि शीतले । नाशुचिः संस्पृशेत्तन्तु न च तस्यान्तिकं व्रजेत् ॥**
**बहवो भिषजो नात्र भेषजं योजयन्ति हि । केचित्प्रयोजयन्त्येव मतं तेषामथ ब्रुवे ॥ ६१ ॥**

यदि वह उपर्युक्त मसूरिका शीतल नामक देवी से आक्रान्त हो जाय तो [1]शीतला कहलाती

---

१. शीतला नामक मसूरिका को अंग्रेजी में चिकेन पाक्स या वेरीसेला ( chiqken pox, or varicella ) कहते हैं।

लक्षण—रोग का संचय-काल ११–१३ दिन और साधारण दो सप्ताह का होता है। इसमें पूर्वरूप प्रायः नहीं होते; परन्तु जवानों में कभी-कभी मन्दज्वर, सिर और पीठ में दर्द, हल्की-सी सर्दी और बालकों में वमन और आक्षेप होते हैं। आम तौर से इसमें पूर्वविस्फोट भी नहीं होते हैं, परन्तु जब कभी-कभी होते हैं, तब रक्तवर्ण, या रोमान्तिकासमता शीतपित्तसम होते हैं और चेहरे पर नहीं होते।

विस्फोट—प्रायः दाने ही सबसे पहिले निकलते हैं। इनका प्रथम दर्शन धड़ पर होता है, फिर चेहरे और कनपटी पर तथा अन्त में हाथ-पैरों पर, मुँह, गला तथा ग्रसनिका इत्यादि की श्लेष्मल कला पर भी कभी-कभी निकलते हैं।

विशेषताएँ—

१—शरीर पर फैलने की इनकी कोई विशेष पद्धति नहीं होती।

२—ये धड़ पर विशेषतया पीठ पर संख्या में सबसे अधिक होते हैं। शाखाओं पर ये धड़ के पास अधिक रहते हैं और कोहनी तथा घुटने से दूसरी ओर कम रहते हैं। क्वचित् हथेलियों और तलुवों पर इने-गिने विस्फोट दिखाई देते हैं, बगल में भी ये निकलते हैं और दबाव के स्थानों में अधिकता से निकलने की प्रवृत्ति इनमें नहीं होती।

है। इस शीतला में भौतिक विषमज्वर के समान ज्वर होता है। यह शीतला ७ प्रकार की होती है। अब उनके भेदों को कह रहे हैं। सर्वप्रथम ज्वर आकर और बाद में बड़े-बड़े स्फोट निकल आयें तो उसे 'बृहती शीतला' कहते है।

यह शीतला प्रथम सात दिनों में निकलती है, द्वितीय सात दिनों में पूर्णता को प्राप्त होती है, और तृतीय सात दिनों में सूखती है तथा आप से आप झड़ जाती है। इनमें से यदि कोई शीतला फूटे अथवा स्रावयुक्त हो तो उसके ऊपर जंगली कण्डों के भस्म को बुरकना चाहिए। नीम के

---

३—ये संख्या में कम अर्थात् दस-बीस से सौ-दो सौ तक होते हैं।

४—ये एक समय में सब नहीं निकलते, भिन्न-भिन्न समय पर समूह-समूह में निकला करते हैं। सौम्य प्रकार में दो तीन दिन तक और तीव्र प्रकार में ७-८ दिन तक इनके झुण्ड के झुण्ड निकलते रहते हैं। इसलिए एक स्थान में सब अवस्थाओं के दाने दिखाई देते हैं।

५—इन विस्फोटों में भी कई स्थित्यन्तर होते हैं, परन्तु पूय का स्थित्यन्तर बहुत कम होता है। कुछ दाने केवल धुंधले हो जाते हैं और बहुसंख्य जलयुक्त अवस्था से ही सूखने लगते हैं।

६—इनकी पानीदार अवस्था विशेष महत्त्व की होती है। इनमें खाने और निम्नमध्यता न होने के कारण विस्फोट आकार में गोल, पानी के बुद्बुद या मोती के समान अर्द्धपारदर्शक दिखाई देते हैं। इनमें पानी भरने का कार्य भी बहुत जल्द अर्थात् २४ घण्टे में होता है। मोटाई में ये अधिक से अधिक १-३ इञ्च के बराबर होते हैं। ये आपस में कभी नहीं मिलते, हमेशा अलग रहते हैं। क्वचित् इनके चारो ओर शोथजन्य वलय मिलता है। स्पर्श में ये बहुत सख्त नहीं होते। सब विस्फोट आकार में एक-से नहीं होते, कुछ दीर्घवृत्त, कुछ बड़े और कुछ छोटे होते हैं।

७—पानीदार अवस्था से ये सूखने लगते हैं और बहुत जल्द सूखकर उनके स्थान पर पतली पपड़ी बनती है, जिसके उतर जाने पर हल्का-सा निशान रहता है और आगे चलकर पूर्णतया मिट जाता है।

अन्य लक्षण—दाने निकलने के समय मन्दज्वर होता है। क्वचित् ज्वर के बिना भी दाने निकलते हैं और क्वचित् १०३° तक किन्तु उससे अधिक ज्वर नहीं होता। क्वचित् प्रत्येक विस्फोट-समूह के निकलने के समय ज्वर में कुछ वृद्धि हो जाती है। कभी-कभी गले की लसिकाग्रन्थियाँ फूलती हैं। इनके सिवाय इसमें पीडादायक लक्षण नहीं होते।

प्रकार—

१—अतिसौम्य—इसमें रोग बहुत सौम्य होता है। यहाँ तक कि कभी-कभी शरीर पर केवल एकाध विस्फोट के सिवा इसका कुछ भी लक्षण नहीं प्रकट होता।

२—तीव्र या बृहत्स्फोट ( Varicelia Bullosa ) इस प्रकार में विस्फोटों के बड़े बड़े फफोले बन जाते हैं, जिनके फूटने पर पीडादायक व्रण बनते हैं।

३—कर्दमत्वङ्मसूरिका ( V. gangrenosa ) यह प्रकार कमजोर या रुग्ण बालकों में दिखाई देता है। इसमें त्वचा पर काले-काले खुरण्ड बनते हैं, जिनके छिल जाने पर दुष्ट व्रण बनते हैं, जो शीघ्र चारो ओर तथा गहराई में फैला करते हैं। इसमें ज्वरादि सार्वदैहिक लक्षण तथा फुफ्फुस के उपद्रव होते हैं।

४—रक्तस्रावी—इसमें विस्फोटकों में उनके चारों ओर तथा श्लेष्मल त्वचा से रक्तस्राव होता है। अपने यहाँ शीतला ७ प्रकार की मानी जाती है, यथा १-बृहती, २-कोद्रवशीतला, ३-पाषाणसहा, ४-सर्षपिका, ५-राजिकाकृति मसूरिका, ६-बहुस्फोटा, तथा ७-चर्मजा। इनका विवरण माधवनिदान परिशिष्ट में शीतलानिदानान्तर्गत 'ज्वरपूर्वा बृहत्स्फोटैः' इत्यादि दूसरे श्लोक से 'एकस्फोटा च कृष्णा च बोद्धव्या चर्मजाऽभिधा' १० वे श्लोक तक होता है।

कोमल पत्तों से युक्त टहनियों द्वारा मक्खियों को उड़ाना चाहिए। यदि ज्वर हो, तब भी शीतल ही जल पीने को दे, उष्ण जल नहीं देना चाहिए। शीतलापीडित मनुष्य को पवित्र, सुन्दर, एकान्त तथा शीतल स्थान में रखना चाहिए। इस रोगी को कोई अपवित्र मनुष्य न छूने पाये। बहुत से वैद्य इस शीतलापीडित रोगी को ओषधि नहीं देते; किन्तु कुछ वैद्य तो अवश्य देते हैं। अब हम ओषधि देनेवाले वैद्यों के मत का वर्णन करते हैं ॥ ५५-६१ ॥

**ये शीतलेन सलिलेन विपिष्य सम्यङ् निम्बाक्षबीजसहितां रजनीं पिबन्ति।**
**तेषां भवन्ति न कदाचिदपीह देहे पीडाकरा जगति शीतलिकाविकाराः ॥ ६२ ॥**

जो मनुष्य नीम के बीज, बहेड़े के बीज तथा हल्दी को शीतल जल के साथ अच्छी तरह से पीसकर पीता है, संसार में उस मनुष्य के शरीर में कभी भी पीडाकारक शीतला का विकार नहीं होता ॥ ६२ ॥

**मोचारसेन सहितं सितचन्दनेन वासारसेन मधुकं मधुकेन चाथ।**
**आदौ पिबन्ति सुमनास्वरसेन मिश्रं ते नाप्नुवन्ति भुवि शीतलिकाविकारान् ॥६३॥**

***मोचारसेन = कदलीस्तम्भजलेन। मधुकेन चाथ = अथवा मधुना। आदौ = पूर्वरूपे ज्वरागमनमात्रे। सुमनास्वरसेन = जातीपत्रस्वरसेन ॥ ६३ ॥**

जो मनुष्य शीतला के पूर्वरूप में अर्थात् ज्वरागमन मात्र की अवस्था में ही कदली स्तम्भ के जल के साथ, अडूसा के स्वरस के साथ, मधु के साथ अथवा चमेली के पत्तों के रस के साथ मुलेठी के चूर्ण को पीते हैं, वे संसार में शीतलासम्बन्धी विकार से मुक्त रहते हैं ॥ ६३ ॥

**शीतलासु क्रिया कार्या शीतला रक्षया सह। बध्नीयान्निम्बपत्राणि परितो भवनान्तरे ॥६४॥**
**कदाचिदपि नो कार्यमुच्छिष्टस्य प्रवेशनम् ॥ ६५ ॥**

शीतला रोग में मन्त्रादिकों से रक्षाविधान के साथ-साथ शीतल उपचार करना चाहिए। घर के चारो ओर नीम के पत्तों को बाँधना चाहिए। तथा कभी भी उच्छिष्ट ( जूठे ) पदार्थों को घर के भीतर नहीं ले जाना चाहिए ॥ ६४-६५ ॥

**स्फोटेष्वपि सदाहेषु रक्षारेणूत्करो हितः। तेन ते शोषमायान्ति प्रपाकं न भजन्ति च ॥६६॥**

***रक्षारेणूत्करः = शुष्कगोमयभस्मचूर्णप्रक्षेपः ॥ ६६ ॥**

शीतला के दाहयुक्त स्फोटों पर सूखे हुए गोबर की राख को बुरकना हितकर होता है। इससे वे स्फोट सूख जाते हैं तथा पकते भी नहीं ॥ ६६ ॥

---

साध्यासाध्यता—रोग सुसाध्य है। प्रायः ८-१० दिन में रोग ठीक हो जाता है। रक्तस्रावी और कर्दम प्रकार की मृत्यु होती है। मस्तिष्कशोथ का उपद्रव होने से कभी-कभी मृत्यु हो सकती है।

चिकित्सा—जैसे अपने यहाँ 'न मन्त्रमौषधं तस्य पापरोगस्य विद्यते' ( शीतलास्तोत्र ) यह लिखा है, उस भाँति पाश्चात्य वैद्यक में भी इस रोग के लिए कोई प्रधान ओषधि नहीं है। किन्तु पाश्चात्य परिचर्या क्रमानुसार रोगी को प्रारम्भ से खुरण्ड पूर्णतया उतर जाने के समय तक पृथक् रहना चाहिए। पीने के लिए विपुल जल, जौ का यूष, फलों का रस तथा ग्लूकोज इत्यादि हल्के पदार्थ देने चाहिए। विरेचन से कोष्ठशुद्धि करनी चाहिए। ज्वर के लिए स्वेदल ओषधियाँ दी जाती हैं। कण्डू के लिए डस्टिंग पाउडर लगाया जाता है। यदि कण्डू अधिक हो तो बालकों में खुजाने से रोकने के लिए हाथों को बाँधना या कुशा ( Splint ) लगाना चाहिए। रोगनिवृत्त होने के पश्चात् विस्फोटों में कहीं सूजन अथवा पीड़ा हो तो टंकणाम्ल से स्वेद कराया जाता है। खुरण्ड उतर जाने के बाद यदि व्रण हों तो पारद का मरहम लगाया जाता है। रोग निवृत्त होने के पश्चात् कभी-कभी बड़ी कमजोरी होती है। इसके लिए पौष्टिक बल्य आहार तथा लोह, कुचला और फोस्फेट इत्यादि बल्य ओषधियों का सेवन तथा स्थानान्तर कराया जाता है।

चन्दनं वासको मुस्तं गुडूची द्राक्षया सह। एषां शीतकषायस्तु शीतलाज्वरनाशनः ॥६७॥

*शीतकषायः = हिमः ॥ ६७ ॥

लाल चन्दन, अडूसा, नागरमोथा, गुडूची तथा किसमिस—इन सबका हिम बनाकर पीने से शीतला सम्बन्धी ज्वर नष्ट हो जाता है ॥ ६७ ॥

जपहोमोपहारैश्च दानस्वस्त्ययनार्चनैः। विप्रगोशम्भुगौरीणां पूजनैस्ताः शमं नयेत् ॥६८॥

जप, होम, बलि, दान, स्वस्तिवाचन, अर्चन और ब्राह्मण, गो, भगवान् शङ्कर तथा गौरी के पूजन से शीतला को शान्त करना चाहिए ॥ ६८ ॥

स्तोत्रञ्च शीतलादेव्याः पठेच्छीतलिकाऽन्तिके। ब्राह्मणः श्रद्धया युक्तस्तेन शाम्यन्ति शीतलाः॥

शीतला से पीड़ित मनुष्य के पास यदि ब्राह्मण श्रद्धापूर्वक निम्न शीतला देवी के स्तोत्र का पाठ करे तो शीतला शान्त हो जाती हैं ॥ ६९ ॥

शीतलास्तोत्रमाह—

अस्य श्रीशीतलास्तोत्रस्य महादेवऋषिरनुष्टुप्छन्दः। शीतला देवता शीतलोपद्रवशान्त्यर्थं जपे विनियोगः।

स्कन्द उवाच—

भगवन्देवदेवेश ! शीतलायाः स्तवं शुभम्। वक्तुमर्हस्यशेषेण विस्फोटकभयापहम् ॥ ७० ॥

ईश्वर उवाच—

वन्देऽहं शीतलां देवीं रासभस्थां दिगम्बराम्। यामासाद्य निवर्त्तेत विस्फोटकभयं महत् ॥

शीतले शीतले चेति यो ब्रूयाद्दाहपीडितः। विस्फोटकभयं घोरं क्षिप्रं तस्य प्रणश्यति ॥७२॥

यस्त्वामुदकमध्ये तु ध्यात्वा सम्पूजयेन्नरः। विस्फोटकभयं घोरं कुले तस्य न जायते ॥७३॥

शीतले ! ज्वरदग्धस्य पूतिगन्धयुतस्य च। प्रनष्टचक्षुषः पुंसस्त्वामाहुर्जीवितौषधम् ॥ ७४ ॥

नमामि शीतलां देवीं रासभस्थां दिगम्बराम्। मार्जनीकलशोपेतां शूर्पालङ्कृतमस्तकाम् ॥

शीतले ! तनुजान्रोगान्नृणां हरसि दुस्तरान्। विस्फोटकविशीर्णानां त्वमेकाऽमृतवर्षिणी ॥

गलगण्डग्रहा रोगा ये चान्ये दारुणा नृणाम्। त्वदनुध्यानमात्रेण शीतले ! यान्ति ते क्षयम् ॥

न मन्त्रो नौषधं किञ्चित्पापरोगस्य विद्यते। त्वमेका शीतले ! धात्री नान्यां पश्यामि देवताम् ॥

मृणालतन्तुसदृशीं नाभिहृन्मध्यसंस्थिताम्। यस्त्वां सञ्चिन्तयेद्देवि ! तस्य मृत्युर्न जायते ॥

अष्टकं शीतलादेव्या यः पठेन्मानवः सदा। विस्फोटकभयं घोरं कुले तस्य न जायते ॥

श्रोतव्यं पठितव्यञ्च नरैर्भक्तिसमन्वितैः। उपसर्गविनाशाय परं स्वस्त्ययनं महत् ॥ ८१ ॥

शीतलाऽष्टकमेतद्धि न देयं यस्य कस्यचित्।
किन्तु तस्मै प्रदातव्यं भक्तिश्रद्धाऽन्वितो हि यः ॥ ८२ ॥

इति श्रीकाशीखण्डे शीतलाऽष्टकस्तोत्र सम्पूर्णम्।

इस श्रीशीतलास्तोत्र के महादेव ऋषि हैं। अनुष्टुप् छन्द है। तथा शीतला देवता है। मैं शीतला के उपद्रवों की शान्ति के लिए इस स्तोत्र के जप में प्रवृत्त होता हूँ।

स्वामि कार्तिकेय जी ने भगवान् शङ्कर से कहा कि हे देवताओं के भी ईश ! भगवान् ! विस्फोटक के भय को नष्ट करनेवाली शीतला के शुभ स्तोत्र को आद्योपान्त मुझसे कहिये। तब भगवान् महादेव ने कहना प्रारम्भ किया:—

मैं गधे पर चढ़ी हुई तथा नग्न शीतला देवी को प्रणाम करता हूँ, जिस शीतला देवी की स्तुति करने से विस्फोटक-सम्बन्धी महाभय दूर हो जाता है। दाह से पीड़ित जो मनुष्य हे शीतले ! हे शीतले ! ऐसा कहता है, उसका विस्फोटक-सम्बन्धी घोर भय शीघ्र ही नष्ट हो जाता है।

हे देवि ! जो मनुष्य जल के अन्दर तुम्हारा ध्यान करके तुम्हारी पूजा करता है, उसके कुल में विस्फोटक का घोर भय कभी उत्पन्न नहीं होता। हे शीतले ! ज्वर से जलते हुए, दुर्गन्धयुक्त

तथा जिनकी आँखें नष्ट हो गई हैं, ऐसे मनुष्यों को तुम्हीं जीवनप्रद ओषधि हो, ऐसा विद्वानों ने कहा है। गधे पर चढ़ी हुई, नग्न, एक हाथ में मार्जनी ( झाडू ) तथा दूसरे हाथ में कलश को ली हुई और मस्तक पर सूप को धारण करनेवाली शीतला देवी को मैं नमस्कार करता हूँ।

हे शीतले ! मनुष्यों के शरीर में उत्पन्न होनेवाले दारुण रोगों को तू हरती है तथा विस्फोटकों से जिनका शरीर विशीर्ण हो गया है, ऐसे मनुष्यों के ऊपर अमृत की वर्षा करनेवाली अकेली तू ही है।

हे शीतले ! मनुष्यों के गलगण्ड तथा अन्यान्य दारुण रोगों का तुम्हारे ध्यानमात्र से क्षय हो जाता है। इस पापरोग के लिए कोई मन्त्र तथा ओषधि नहीं है। हे शीतले ! इस रोग से त्राण करनेवाली एक तू ही है और तुमको छोड़कर इस रोग से परित्राण करनेवाली कोई देवता मुझे दिखाई भी नहीं देती। हे देवि ! कमलनाल के तन्तु के समान नाभि तथा हृदय के मध्य में स्थित तुम्हारा जो मनुष्य ध्यान करता है, उसकी मृत्यु नहीं होती। जो मनुष्य शीतला देवी के उपर्युक्त अष्टक ( शीतलाष्टक ) अर्थात् शीतलास्तोत्रके आठ श्लोकों को हमेशा पढ़ता है, उसके कुल में विस्फोटक सम्बन्धी घोर भय कभी उत्पन्न नहीं होता।

मनुष्य को दुःख के नाशार्थ भक्तिपूर्वक इस शीतलास्तोत्र का पाठ करना तथा श्रवण करना चाहिए। यह स्तोत्र परम कल्याणकारी है। इस शीतलाष्टक नामक स्तोत्र को जिस-किसीको नहीं बतला देना चाहिए; किन्तु जो पुरुष भक्ति तथा श्रद्धा से युक्त हो, उसीको देना चाहिए। इस प्रकार यह श्रीकाशीखण्ड में कथित 'शीतलाष्टकस्तोत्र' सम्पूर्ण हुआ॥ ७०-८२॥

## अथ शीतलाया भेदाः।

तत्र शीतलाया द्वितीयं भेदमाह—

**वातश्लेष्मसमुद्भूता कोद्रवा कोद्रवाकृतिः। तां कश्चित्प्राह पक्वेति सा तु पाकं न गच्छति॥**
**जलशूकवदङ्गानि सा विध्यति विशेषतः। सप्ताहाद्वा दशाहाद्वा शान्तिं याति विनौषधम्॥**
**यदि वा भेषजं दद्यात्खदिराष्टकनिर्मितम्। कषायं हि तदा दद्यात्कोद्रवायाः प्रशान्तये॥**

***कोद्रवा 'कोदवा' इति लोके॥ ८३-८५॥**

वात तथा कफ दोषों से उत्पन्न होनेवाली तथा कोदो के समान आकृतिवाली जो शीतला होती है, उसे 'कोद्रवा' कहते हैं। उस शीतला को कुछ लोग पकी हुई शीतला कहते हैं, किन्तु वह शीतला पकती नहीं।

वह शीतला विशेषतः जलशूक के समान अङ्गों को वेधती है और सात दिन अथवा बारह दिनों में ओषधि के बिना ही शान्त हो जाती है। यदि इस कोद्रवा नामक शीतला की शान्ति के लिए ओषधि देनी हो, तो 'खदिराष्टक' से निर्मित क्वाथ को देना चाहिए॥ ८३-८५॥

अथ शीतलायास्तृतीयं भेदमाह—

**ऊष्मणा तूष्मजारूपा सकण्डूः स्पर्शनप्रिया।**
**नाम्ना पाणिसहा ख्याता सप्ताहाच्छुष्यति स्वयम्॥ ८६॥**

***ऊष्मजारूपा = यदूष्मजा राजिकाऽऽकृतिः। 'अमौरी' इति लोके वदन्ति, तद्रूपा। पाणिसहा = 'पानिसहा' इति लोके॥ ८६॥**

जो शीतला उष्णता के कारण उत्पन्न, राई के समान आकारवाली, कण्डूयुक्त तथा स्पर्श करने में प्रिय होती है, उसे पाणिसहा ( पनिसहा या अमौरी ) कहते हैं। वह शीतला सात दिन में आप से आप सूख जाती है॥ ८६॥

अथ शीतलायाश्चतुर्थं भेदमाह—

**चतुर्थी सर्षपाकारा पीतसर्षपवर्णिनी। नाम्ना सर्षपिका ज्ञेयाऽभ्यङ्गमत्र विवर्जयेत्॥ ८७॥**

एक चौथे प्रकार की शीतला होती है, जो कि आकार में सरसों के समान तथा वर्ण में भी पीले सरसों के समान होती है, इसे 'सर्षपिका' नामक शीतला समझना चाहिए। इस शीतला में अभ्यङ्ग का परित्याग कर देना चाहिए ॥ ८७ ॥

अथ शीतलायाः पञ्चमं भेदमाह—

**किञ्चिदूष्मनिमित्तेन जायते राजिकाऽऽकृतिः। एषा भवति बालानां मुखं शुष्यति च स्वयम् ॥**

***एषा = 'दुःखकोद्रवा' इति लोके ख्याता ॥ ८८ ॥**

जो शीतला किञ्चत् उष्णता के कारण उत्पन्न होती है और आकार में राई के समान होती है, उसे 'दुःखकोद्रवा' कहते हैं। यह शीतला बालकों के मुख पर होती है तथा अपने आप सूख जाती है ॥ ८८ ॥

शीतलायाः षष्ठं भेदमाह—

**कोठवज्जायते षष्ठी लोहितोन्नतमण्डला। ज्वरपूर्वा व्यथायुक्ता ज्वरस्तिष्ठेद्दिनत्रयम् ॥८९॥**
**स्फोटानां मेलनादेषा बहुस्फोटाऽपि दृश्यते।**

***एषा मगधदेशे = 'दाम' इति प्रसिद्धा ॥ ८९ ॥**

एक छठे प्रकार की शीतला होती है, जो कि कोठ के समान, रक्तवर्ण तथा उन्नत मण्डलवाली और व्यवस्थायुक्त होती है। इस शीतला के उत्पन्न होने के पूर्व ज्वर आता है। यह शीतला केवल तीन दिन तक रहती है। तथा अनेक स्फोटों के मिल जाने के कारण अनेक स्फोट भी दिखाई देते हैं। मगधदेश में यह शीतला 'दाम' इस नाम से प्रसिद्ध है ॥ ८९ ॥

शीतलायाः सप्तमं भेदमाह—

**एकस्फोटा च कृष्णा च बोद्धव्या चर्मजाऽऽभिधा ॥ ९० ॥**

***चर्मजाऽभिधा = 'चमरगोटी' इति लोके ॥ ९० ॥**

यदि शीतला एक स्फोट के स्वरूप में हो तथा कृष्णवर्ण की हो, उसे 'चर्मजा' या 'चरमगोटी' नामक शीतला कहते हैं ॥ ९१ ॥

**एताः सप्तापि बोद्धव्याः शीतलादेव्यधिष्ठिताः। शीतलोचितमाचारमासु सर्वासु वा चरेत् ॥**

ये सातों प्रकार की शीतला शीतलादेवी के अधिष्ठान से उत्पन्न होती हैं, ऐसा समझना चाहिए। इसलिए इनमें समस्त शीतलोचित उपचार करना चाहिए ॥ ९१ ॥

शीतलायाः साध्यत्वादिकमाह—

**काश्चिद्विनाऽपि यत्नेन सुखं सिद्ध्यन्ति शीतलाः।**
**दृष्टाः कष्टतराः काश्चित्काश्चित्सिध्यन्ति वा न वा।**
**काश्चिन्नैव तु सिद्ध्यन्ति यत्नतोऽपि चिकित्सिताः ॥ ९२ ॥**

**इति षष्टितमः शीतलामसूरिकाऽधिकारः समाप्तः ॥ ६० ॥**



कुछ शीतला बिना किसी प्रकार के यत्न ही के सुखपूर्वक शान्त हो जाती हैं। कुछ शीतला अत्यन्त कष्टसाध्य होती हैं। कुछ शीतला उपचार करने से शान्त होती हैं तथा कुछ नहीं भी शान्त होती हैं। और कुछ शीतला तो यत्नपूर्वक चिकित्सा करने पर भी ठीक नहीं ही होती ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे षष्टितमः शीतलामसूरिकाऽधिकारः समाप्तः ॥६०॥



# अथैकषष्टितमः क्षुद्ररोगाधिकारः ॥ ६१ ॥

तत्र पलितरोगस्य निदानपूर्वकं लक्षणमाह—

**क्रोधशोकश्रमकृतः शरीरोष्मा शिरोगतः। पित्तञ्च केशान्पचति पलितं तेन जायते ॥ १ ॥**

शरीरोष्मा = देहाग्निः। पित्तञ्च=भ्राजकाख्यं, तच्च शिरोगतं क्रोधात्कुपितं पित्तं पचति। शोकेन श्रमेण च कुपितो वायुः शरीरोष्माणं शिरो नयति।

'एकः प्रकुपितो दोष इतरावपि कोपयेद्'।

इति वचनाद्वातपित्ताभ्यां श्लेष्मा च कोपितः, स एव केशानां शौक्ल्यं करोति। एवं त्रयोऽपि दोषाः पलितस्य हेतवः। पलितं = केशस्य शुक्लता ॥ १ ॥

क्रोध, शोक तथा श्रम से प्रकुपित वायु शरीर की ऊष्मा को शिर में ले जाता है। शिर में रहनेवाला भ्राजक नामक पित्त भी क्रोध से प्रकोप को प्राप्त होता है। 'प्रकुपित हुआ एक दोष अन्य दोषों को भी कुपित कर देता है' इस वचन के अनुसार प्रकुपित हुआ वायु पित्त तथा कफ को भी प्रकुपित कर देता है। इस प्रकार प्रकुपित हुआ कफ बालों को श्वेत कर देता है। इस प्रकार तीनों दोष पलित अर्थात् केशों की शुक्लता के हेतु होते हैं ॥ १ ॥

पलितचिकित्सामाह—

**लोहचूर्णस्य कर्षं तु दशार्द्धं चूतमज्जतः। धात्रीपलद्वयं पथ्ये द्वे तथैकं विभीतकम् ॥ २ ॥**
**पिष्ट्वा लोहमये भाण्डे स्थापयेन्निशि वासयेत्। लेपोऽयमचिराद्धन्ति पलितं नात्र संशयः ॥३॥**

दशार्द्धं = पञ्चकर्षाणि ॥ २-३ ॥

लोहे का चूर १ तोला, आमकी मज्जा ५ तोले, आँवले ८ तोले, हरड़ ८ तोले तथा बहेड़े ४ तोले—इन सब ओषधियों को पीसकर लोहे के पात्र में रातभर पड़ा रहने दे। फिर इस लेप को करने से शीघ्र ही पलित रोग नष्ट हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं ॥ २-३ ॥

**काश्मर्या मूलमादौ सहचरकुसुमं केतकस्यापि मूलं**
**लौहं चूर्णं सभृङ्गं त्रिफलपलयुतं तैलमेभिः पचेद्यः।**
**कृत्वा लौहस्य भाण्डे क्षितितलनिहितं स्थापयेन्मासमेकं**
**केशाः काशप्रकाशा अपि मधुपनिभा अस्य योगाद्भवन्ति ॥ ४ ॥**

काश्मरी ( कुम्भेर ) की जड़, पियावाँसे के फूल, केतकी की जड़, लोहे का चूर, भृङ्गराज तथा चार तोले त्रिफला, इन सब ओषधियों के कल्क के साथ तेल का पाक करले। फिर इस तेल को लोहपात्र में भरकर १ महीने तक जमीन में गाड़ दे। इस तेल को लगाने से कास के फूल के समान श्वेत केश भी भौंरे के समान काले हो जाते हैं ॥ ४ ॥

**त्रिफला नीलिकापत्रं भृङ्गराजोऽयसो रजः। अविमूत्रेण संपिष्टं लेपात्कृष्णीकरं परम् ॥ ५ ॥**

हरड़, बहेड़ा, आँवला, नील के पत्ते, भृङ्गराज तथा लोहे का चूरा—इन सब ओषधियों को भेड़ के मूत्र में पीसकर प्रलेप करने से बाल अत्यन्त काले हो जाते हैं ॥ ५ ॥

अथेन्द्रलुप्तस्य निदानपूर्वकसम्प्राप्तिलक्षणमाह—

**रोमकूपानुगं पित्तं वातेन सह मूर्च्छितम्। प्रच्यावयति रोमाणि ततः श्लेष्मा सशोणितः ॥**
**रुणद्धि रोमकूपांस्तु ततोऽन्येषामसम्भवः। तदिन्द्रलुप्तं खालित्यं 'रुह्ये'ति च विभावयेत् ॥**

रोमकूपों में स्थित पित्त वात के साथ प्रकुपित होकर रोमों को गिरा देता है। तत्पश्चात् रक्तमिश्रित कफ रोमकूपों को अवरुद्ध कर देता है। अतएव दूसरे रोमों का उत्पन्न होना असम्भव हो जाता है। इस रोग को इन्द्रलुप्त, खालित्य तथा रुह्या कहते हैं। गंवार भाषा में इसे गञ्जा रोग कहते हैं ॥६-७॥

इन्द्रलुप्तचिकित्सामाह—

तिक्तपटोलीपत्रस्वरसैर्घृष्टा शमं याति । चिरकालजाऽपि रुह्या नियतं दिवसत्रयेणापि ॥ ८ ॥

कड़वे परवल के पत्तों के स्वरस को मलने से तीन दिन में ही बहुत पुराना भी इन्द्रलुप्त शान्त हो जाता है ॥ ८ ॥

गोक्षुरस्तिलपुष्पाणि तुल्ये च मधुसर्पिषी । शिरः प्रलेपितं तेन केशैः समुपचीयते ॥ ९ ॥

गोखरू, तिल के फूल तथा उन्हींके बराबर मधु और घृत-इनको पीसकर शिर पर प्रलेप करने से शिर केशों से भर जाता है ॥ ९ ॥

हस्तिदन्तमसीं कृत्वा छागीदुग्धं रसाञ्जनम् । लोमान्येतेन जायन्ते लेपात्पाणितलेष्वपि ॥

हाथीदाँत का भस्म तथा रसौत—इनको बकरी के दूध के साथ पीसकर प्रलेप करने से हथेली में बाल उग आते हैं ॥ १० ॥

यष्टीन्दीवरमृद्वीकातैलाज्यक्षीरलेपनैः । इन्द्रलुप्तं शमं याति केशाः स्युश्च घना दृढाः ॥११॥

मुलेठी, नीले कमल, मुनक्का, तेल, घी तथा दूध—इनको पीसकर प्रलेप करने से इन्द्रलुप्त नष्ट हो जाता है तथा बाल सघन तथा दृढ़ हो जाते हैं ॥ ११ ॥

जातीकरञ्जवरुणकरवीराग्निपाचितम् । तैलमभ्यञ्जनाद्धन्यादिन्द्रलुप्तं न संशयः ॥ १२ ॥

चमेली के पत्ते, करञ्ज, वरुन की छाल, कनेर तथा चित्त-इनके कल्क द्वारा पकाये गये तेल का अभ्यङ्ग करने से इन्द्रलुप्त नष्ट हो जाता है, इसमें सन्देह नहीं ॥ १२ ॥

स्नुहीदुग्धादितैलमाह—

स्नुहीपयः पयोऽर्कस्य लाङ्गली मार्कवो विषम् । अजामूत्रं सगोमूत्रं रक्तिका सेन्द्रवारुणी ॥
सिद्धार्थकस्तीक्ष्णगन्धा सम्यगेभिर्विपाचितम् । तैलं भवति नियमात्खालित्यव्याधिनाशनम्॥

थूहर का दूध, मदार का दूध, कलिहारी, भृङ्गराज, वत्सनाभविष, बकरी का मूत्र, गोमूत्र, गुञ्जा, इन्द्रायण की जड़, सरसों तथा वच इन-सब ओषधियों के कल्क द्वारा पकाये हुए तेल को नियम पूर्वक लगाने से इन्द्रलुप्त नष्ट हो जाता है ॥ १३-१४ ॥

दारुणकचिकित्सामाह—

दारुणा कण्डुरा रूक्षा केशभूमिः प्रजायते । मारुतश्लेष्मकोपेन विद्याद्दारुणकन्तु तत् ॥१५॥

*दारुणा = कर्कशा । दारुणकं = लोके 'रूसी'ति ख्यातम् ॥ १५ ॥

वायु तथा कफ के प्रकोप से केशभूमि कर्कश, कण्डूयुक्त तथा रूक्ष हो जाती है । इस रोग को 'दारुणक' कहते हैं । यह रोग लोक में 'रूसी' इस नाम से विख्यात है ॥ १५ ॥

दारुणकचिकित्सामाह—

कार्यो दारुणके मूर्ध्नि प्रलेपो मधुसंयुतः । प्रियालबीजमधुककुष्ठमाषैः ससैन्धवः ॥ १६ ॥

दारुणक रोग में चिरौंजी के बीज, मुलेठी, कूठ, उड़द तथा सेंधानमक इन सब ओषधियों को पीसकर और मधु मिलाकर शिर पर प्रलेप करना चाहिए ॥ १६ ॥

आम्रबीजं तथा पथ्या द्वयं स्यान्मात्रया समम् । दुग्धेन पिष्टं तल्लेपो दारुणं हन्ति दारुणम्।
दुग्धेन खाखसं बीजं प्रलेपाद्दारुणं हरेत् ॥ १७ ॥

आम का बीज तथा हरड़ इन दोनों को समान-समान भाग में लेकर दूध के साथ पीसकर प्रलेप करने से दारुण दारुणक रोग नष्ट हो जाता है । अथवा खसखस के बीज को दूध के साथ पीसकर प्रलेप करने से दारुणक रोग नष्ट हो जाता है ॥ १७ ॥

गुञ्जाऽऽदितैलमाह—

गुञ्जाफलैः शृतं तैलम्भृङ्गराजरसेन च । कण्डूदारुणहृत्कुष्ठकापालव्याधिनाशनम् ॥ १८ ॥

गुञ्जाफल के कल्क तथा भृङ्गराज स्वरस के साथ पकाये हुए तेल को लगाने से कण्डू, दारुणक रोग, कुष्ठ तथा कापालकुष्ठ—ये सब रोग नष्ट हो जाते हैं ॥ १८ ॥

अथारूंषिकालक्षणमाह—

अरूंषि बहुवक्त्राणि बहुक्लेदीनि मूर्द्धनि । कफासृक्कृमिकोपेन तानि विद्यादरूंषिकाम् ॥

कफ, रक्त तथा कृमियों के प्रकोप से शिर में अनेक मुखोंवाले तथा अत्यन्त क्लेदयुक्त जो व्रण हो जाते हैं, उन्हें अरूंषिका कहते हैं ॥ १९ ॥

अथारूंषिकाचिकित्सामाह—

नीलोत्पलस्य किञ्जल्को धात्रीफलसमन्वितः । यष्टीमधुकयुक्तश्च लेपाद्धन्यादरूंषिकाम् ॥

नीले कमल की केशर, आँवले तथा मुलेठी—इन तीनों को पीसकर प्रलेप करने से अरूंषिका नष्ट हो जाती है ॥ २० ॥

त्रिफलाद्यतैलमाह—

त्रिफलाऽयोरजोयष्टीमार्कवोत्पलसारिवाः । सैन्धवं पक्वमेतस्तु तैलं हन्यादरूंषिकाम् ॥२१॥

हरड़, बहेड़ा, आँवला, लोहे का चूर, मुलेठी, कमल, सारिवा तथा सेंधानमक-इन ओषधियों के कल्क द्वारा सिद्ध किया गया तेल अरूंषिकाको को नष्ट कर देता है ॥ २१ ॥

इरिवेल्लिकालक्षणमाह—

पिडकामुत्तमाङ्गस्थां वृत्तामुग्ररुजाज्वराम् । सर्वात्मिकां सर्वलिङ्गां जानीयादिरिवेल्लिकाम् ॥

शिर में गोल, उग्रपीडायुक्त, उग्र ज्वरयुक्त, तीनों दोषों से उत्पन्न हुई तथा तीनों दोषों के लक्षणों से युक्त जो पिडिका होती है, उसे 'इरिवेल्लिका' समझना चाहिए ॥ २२ ॥

इरिवेल्लिकाचिकित्सामाह—

पैत्तिकस्य विसर्पस्य या चिकित्सा प्रकीर्त्तिता । तयैव भिषगेताञ्च चिकित्सेदिरिवेल्लिकाम् ॥२३॥

पैत्तिक विसर्प के लिए जिस-जिस चिकित्सा का वर्णन किया गया है, वैद्य को चाहिए कि इरिवेल्लिका की भी चिकित्सा उसी प्रकार करे ॥ २३ ॥

पनसिकालक्षणमाह—

कर्णस्याभ्यन्तरे जातां पिडकामुग्रवेदनाम् । स्थिरां पनसिकां तान्तु विद्याद्वातकफोत्थिताम् ॥

कान के भीतर वात तथा कफदोषों से उत्पन्न हुई, उग्र वेदनायुक्त तथा स्थिर जो पिडिका होती है, उसे 'पनसिका' कहते हैं ॥ २४ ॥

पनसिकाचिकित्सामाह—

भिषक् पनसिकां पूर्वं स्वेदयेदथ लेपयेत् ॥ २५ ॥

कल्कैर्मनःशिलाकुष्ठनिशातालकदारुभिः । पक्वां विज्ञाय तां भित्त्वा व्रणवत्समुपाचरेत् ॥२६॥

वैद्य को चाहिए सर्वप्रथम पनसिका का स्वेदन करे, तत्पश्चात् मनःशिला, कूठ, हल्दी, हरताल तथा देवदारु इनको पीसकर प्रलेप करे। और जब समझ में आवे कि पिडिका पक गई है, तो उसका भेदन करके व्रणवत् उपचार करे ॥ २५-२६ ॥

पाषाणगर्दभलक्षणमाह—

वातश्लेष्मसमुद्भूतः श्वयथुर्हनुसन्धिजः । स्थिरो मन्दरुजः स्निग्धो ज्ञेयः पाषाणगर्दभः ॥

*स्थिरः=कठिनः ॥ २७ ॥

हनुसन्धि में वात तथा कफ के प्रकोप से उत्पन्न, कठिन, मन्द वेदनावाला तथा स्निग्ध जो शोथ होता है, उसे [1]'पाषाणगर्दभ' कहते हैं ॥ २७ ॥

---

१. पाषाणगर्दभ को कुछ लोग औपसर्गिक कर्णमूलिक शोथ या कर्णफेर ( Epidemic Protitis or Mumps ) कहते हैं। परन्तु कर्णफेर के लक्षण पाषाणगर्दभके बिल्कुल विरुद्ध होते हैं। पाषाणगर्दभ में पित्तानुबन्ध न होनेके कारण ज्वर नहीं हो सकता, न उसके लक्षणों में ज्वर का उल्लेख ही है, कर्णफेर में ज्वर होता है। पाषाणगर्दभ का शोथ एक तरफ होता है,

पाषाणगर्दभचिकित्सामाह—

**पाषाणगर्दभं पूर्वं स्वेदयेत्कुशलो भिषक्। ततः पनसिकाप्रोक्तैः कल्कैरुष्णैः प्रलेपयेत्॥ २८॥**

कुशल वैद्य को चाहिए कि पाषाणगर्दभ को सर्वप्रथम स्वेदन करे। तत्पश्चात् पनसिका के लिए कहे गये उष्ण कल्कों का प्रलेप करे॥ २८॥

**वातश्लैष्मिकशोथघ्नः कल्कैरन्यैश्च लेपयेत्। परिपाकगतं भित्त्वा व्रणवत्तमुपाचरेत्॥ २९॥**

वात तथा कफजन्य शोथ को नष्ट करनेवाले अन्य कल्कों का भी प्रलेप करे। और जब यह पाषाणगर्दभ परिपाक को प्राप्त हो जाय, तो उसका भेदन करके व्रणवत् उपचार करे॥ २९॥

**जलौकोभिर्हृते रक्ते स शाम्यति विनौषधम्। एतत्स्थलेषु बहुषु प्रेक्षितं लिखितं ततः॥३०॥**

जोंकों द्वारा रक्त को निकलवाने से ओषधि के बिना ही पाषाणगर्दभ शान्त हो जाता है। ऐसा अनेक स्थलों पर देखा गया है, इसीलिए यहाँ लिखा गया है॥ ३०॥

मुखदूषिकालक्षणमाह—

**शाल्मलीकण्टकप्रख्याः कफमारुतरक्तजाः। जायन्ते पिडका यूनां ज्ञेयास्ता मुखदूषिकाः[1]॥**

***प्रख्याः=सदृशाः। एता यूनामेव मुखे भवन्ति स्वभावात्॥ ३१॥**

मुखदूषिका के लक्षण—युवा मनुष्यों के मुख के ऊपर सेमर के कांटों के समान कफ-वायु तथा रक्त के दोष से उत्पन्न होनेवाली जो फुन्सियाँ होती हैं, वे युवानपिडका या मुखदूषिका कहलाती हैं। ये फुंसियाँ स्वभावतः युवापुरुषों ही के मुख पर होती हैं, इसलिए युवानपिडका भी कही जाती हैं॥ ३१॥

## अथ मुखदूषिकाचिकित्सा।

तत्र मुखलेपमात्रामाह—

**अङ्गुलस्य चतुर्थांशो मुखलेपो विधीयते। मध्यमस्तु त्रिभागः स्यादुत्तमोऽर्द्धाङ्गुलो भवेत्॥**

मुखदूषिका की चिकित्सा में मुखलेप की मात्रा—जो मुखलेप चौथाई अङ्गुल प्रमाण मोटा होता है, वह निकृष्ट मात्रा का, तिहाई अङ्गुल प्रमाण मोटा लेप मध्यम मात्रा का और आधा अङ्गुल प्रमाण मोटा लेप उत्तम मात्रा का कहलाता है॥ ३२॥

मुखलेपस्य स्थितिकालमाह—

**स्थितिकालोऽपि तस्योक्तो यावत्कल्को न शुष्यति।**
**शुष्कस्तु गुणहीनः स्यात्तथा दूषयति त्वचम्॥ ३३॥**

---

कर्णफेर में दोनों ओर शोथ होता है। पाषाणगर्दभ में अल्प पीड़ा होती है, कर्णफेर में अधिक पीड़ा होती है। पाषाणगर्दभ का शोथ स्थिर अर्थात् कठिन और चिरज होता है। यथाः—

'पाषाणवत् काठिन्यात् पाषाणगर्दभः' मधुकोशः।

कर्णफेर का शोथ न कठिन होता है और न चिरकालीन होता है। अत एव पाषाणगर्दभ कर्णमूलिक लालाग्रन्थि ( Parotid gland ) का कोई साधारण अर्बुद, यथा-एडेनोमा, फाइब्रोमा अथवा इण्डो थीलिओमा ( Adenoma, Fibroma or Endothelieoma )।

१. मुखदूषिका को अंग्रेजी में एक्नी वल्गेरिस ( Acne Vulgaris ) कहते हैं। इस मुहासे में मुख की त्वचा के मेदपिण्ड ( Sebaceous glands ) के द्वार बन्द होकर फूलते हैं। तत्पश्चात् एक्नी नामक जीवाणु ( Acne Bacillus ) से दूषित होकर पकती हैं। अपने यहाँ अष्टाङ्गसंग्रह में भी लिखा हुआ है कि:—मेदोगर्भा मुखे यूनां ताभ्यां च मुखदूषिका।

मुखलेप का स्थितिकाल—जब तक लेप की हुई औषधि सूख न जाय, तब तक उसे मुखपर रखना चाहिए, सूखने के बाद अलग कर देना चाहिए; क्योंकि सूखने पर लेप गुणहीन हो जाता है, अतः पड़ा रहने देने से त्वचा को दूषित कर देता है ॥ ३३ ॥

मुखलेपानाह—

**लोध्रधान्यवचालेपस्तारुण्यपिडकाऽपहः । तद्वद्गोरोचनायुक्तं मरिचं मुखलेपितम् ॥ ३४ ॥**

मुखलेप—लोध, धनिया और वच इनका लेप करने से युवावस्था में होनेवाली मुख पर की फुन्सियाँ नष्ट हो जाती हैं। इसी प्रकार से गोरोचन के साथ काली मरिच का भी लेप करने से जवानी में उत्पन्न हुई मुख-की फुन्सियाँ नष्ट हो जाती हैं ॥ ३४ ॥

**सिद्धार्थकवचालोध्रसैन्धवैश्च प्रलेपनम् । वमनञ्च निहन्त्याशु पिडकां यौवनोद्भवाम् ॥३५॥**

सरसों, वच, लोध और सेंधा नमक-इन सबोंका लेप करने से, एवं वामक द्रव्यों को खाकर वमन करने से जवानी से निकली हुई मुख की फुन्सियाँ शीघ्र ही नष्ट हो जाती हैं ॥ ३५ ॥

मुखकान्तिकरलेपमाह—

**केवलाः पयसा पिष्टास्तीक्ष्णाः शाल्मलिकण्टकाः । आलिप्त त्र्यहमेतेन भवेत्पद्मोपमं मुखम् ॥**

मुखकान्तिकर लेप—केवल तीखे सेमल के काँटों को दूध के साथ पीसकर मुख पर तीन दिन तक लेप करनेसे मुख कमल की भाँति कोमल तथा चिकन हो जाता है, अर्थात् मुहासे नष्ट हो जाते हैं ॥ ३६ ॥

व्यङ्गलक्षणमाह—

**क्रोधायासप्रकुपितो वायुः पित्तेन संयुतः । मुखमागत्य सहसा मण्डलं प्रसृजत्यतः ।**
**नीरुजं तनुकं श्यावं मुखे [1]व्यङ्गं तमादिशेत् ॥ ३७ ॥**

***व्यङ्गम् = 'झाँई' इति लोके ॥ ३७ ॥**

व्यङ्ग के लक्षण—क्रोध तथा परिश्रम करने से प्रकुपित हुआ वायु पित्त से युक्त होने पर मुख-भाग पर आकर सहसा मुख के ऊपर वेदनारहित, अत्यन्त पतला तथा श्याव वर्ण (काला मिला हुआ सफेद वर्ण) का जो मण्डल उत्पन्न करता है, उसे लोक में व्यङ्ग अर्थात् झाईं कहते हैं ॥ ३७ ॥

नीलिकालक्षणमाह—

**कृष्णमेवङ्गुणं वक्त्रे गात्रे वा नीलिकां विदुः ॥ ३८ ॥**

***एवंगुणम् = नीरुजं तनुकं मण्डलम् ॥ ३८ ॥**

नीलिका के लक्षण—मुख के ऊपर या देह के किसी भी भाग में इसी प्रकार के गुणों से युक्त अर्थात् वेदनारहित, अत्यन्त पतला तथा नील वर्ण का जो मण्डल होता है, उसे नीलिका कहते हैं। व्यङ्ग तथा नीलिका में यह भेद है कि-व्यङ्ग श्याम वर्ण का तथा नीलिका अत्यन्त काली होती है। भोज यह भी कहते हैं कि-व्यङ्ग केवल मुख में होता है और नीलिका सर्वाङ्ग में ॥ ३८ ॥

---

१. व्यङ्ग, न्यच्छ और नीलिका वास्तव में एक विकृति के ही नाम हैं। यथाः—
'न्यच्छं लाञ्छनमुच्यते' तथा 'श्यामलं मण्डलं व्यङ्गं वक्त्रादन्यत्र नीलिका'। अष्टाङ्गसंग्रह।
पाश्चात्य वैद्यक में इन्हें कैपिलरी एन्जियोमाटा या नार्वी (Capillary angiomata or Naevi) कहते हैं। ये विकार धमनियों, शिराओं और केशिकाओं का एक छोटा-सा गुच्छ त्वचा में बनने से उत्पन्न होते हैं। इसलिए अपने यहाँ इन रोगों में शिराव्यध का विधान किया गया है। यथाः—
'शिरावेधैः प्रलेपैश्च तथाऽभ्यङ्गैरुपाचरेत्। व्यङ्गं च नीलिकां वाऽपि न्यच्छं च तिलकालकम् ॥'
भा० प्र० व्यङ्गचि०।

व्यङ्गनीलिकयोश्चिकित्सामाह—

**शिरावेधैः प्रलेपैश्च तथाऽभ्यङ्गैरुपाचरेत्। व्यङ्गं च नीलिकां वाऽपि न्यच्छञ्च तिलकालकम् ॥**

व्यङ्ग तथा नीलिका की चिकित्सा—शिरावेध (नस खुलवाकर खून निकलवाना), प्रलेप तथा तैलादि की मालिश के द्वारा, व्यङ्ग (झाईं), नीलिका, न्यच्छ तथा तिलकालक की चिकित्सा करनी चाहिए॥ ३९॥

**वटाङ्कुरा मसूराश्च प्रलेपाद्व्यङ्गनाशनम्। व्यङ्गे मञ्जिष्ठया लेपः प्रशस्तो मधुयुक्तया॥ ४०॥**

बड़ के अङ्कुर और मसूर की दाल–इनका लेप करने से व्यङ्ग (झाईं) नष्ट होता है। और व्यङ्ग में मजीठ मधु के साथ पीसकर लेप करना उत्तम होता है, अर्थात् यह भी व्यङ्ग-नाशक योग है॥ ४०॥

**अथवा लेपनं शस्तं शशस्य रुधिरेण च। व्यङ्गहृद्वरुणत्वक्स्यादजामूत्रेण पेषिता॥ ४१॥**

अथवा केवल खरगोश के रक्त का ही लेप करने से व्यङ्ग नष्ट हो जाता है। इसी प्रकार केवल वरुन की छाल को बकरी के मूत्र के साथ पीसकर लेप करने से व्यङ्ग नष्ट होता है॥ ४१॥

**जातीफलस्य लेपस्तु हरेद्व्यङ्गञ्च नीलिकाम्। अर्कक्षीरहरिद्राभ्यां मर्दयित्वा प्रलेपनात्॥**
**मुखकार्ष्ण्यं शमं याति चिरकालोद्भवं ध्रुवम्॥ ४२॥**

केवल जायफल का लेप करने से व्यङ्ग तथा नीलिका नष्ट हो जाती है। (यहाँ पर जायफल को दूध के साथ पीसकर लेप करना उचित समझना चाहिए।) आक का दूध और हल्दी का चूर्ण एकत्र मसल कर लेप करने से बहुत दिनों से उत्पन्न हुई भी मुख की कृष्णता निश्चय दूर हो जाती है॥ ४२॥

**मसूरैः क्षीरसम्पिष्टैर्लिप्तमास्यं घृतान्वितैः। सप्तरात्राद्भवेत्सत्यं पुण्डरीकदलोपमम्॥ ४३॥**

मसूर की दाल को दूध में पीसकर घी मिलाकर मुख पर लेप करने से ७ दिन में मुख सचमुच कमल के समान चिकना तथा मुलायम हो जाता है॥ ४३॥

**वटस्य पाण्डुपत्राणि मालती रक्तचन्दनम्॥ ४४॥**
**कुष्ठं कालीयकं लोध्रमेभिर्लेपं प्रयोजयेत्। युवानपिडकानां तु व्यङ्गानां तु विनाशनम्॥**
**स्यादेतेन मुखञ्चापि वर्जितं नीलिकादिभिः॥ ४५॥**

***कालीयकं='कदम्बक' इति लोके। युवानपिडका=यूनामानने यत्पिडका पृषोदरादित्वान्नकारलोपः॥ ४४–४५॥**

बड़ के पीले पत्ते, मालती के पुष्प, लालचन्दन, कूठ, कदम्बक (पीत चन्दन) और लोध–इन सबोंको एकत्र पीसकर लेप करने से जवानी की मुख पर की फुन्सियाँ तथा झाईं नष्ट हो जाती है।

यहाँ पर 'युवानपिडका' पद में 'यूनामाननं युवाननं; तत्र पिडका युवानपिडका' ऐसा विग्रह करके 'पृषोदरादीनि यथोपदिष्टम्' इस सूत्र से 'युवानन' में 'नकार' का लोप हुआ समझना चाहिए॥ ४४—४५॥

कुङ्कुमाद्यतैलमाह—

**कुङ्कुमं चन्दनं लोध्रं पतङ्गं रक्तचन्दनम्। कालीयकमुशीरञ्च मञ्जिष्ठा मधुयष्टिका॥ ४६॥**
**पत्रकं पद्मकं पद्मं कुष्ठं गोरोचना निशा। लाक्षा दारुहरिद्रा च गैरिकं नागकेशरम्॥ ४७॥**
**पलाशकुसुमञ्चापि प्रियङ्गुश्च वटाङ्कुराः। मालती च मधूच्छिष्टं सर्षपः सुरभिर्वचा॥ ४८॥**
**चतुर्गुणपयःपिष्टैरेतैरक्षमितैः पृथक्। पचेन्मन्दाग्निना वैद्यस्तैलं प्रस्थद्वयोन्मितम्॥ ४९॥**
**वदनाभ्यञ्जनादेतद्व्यङ्गं नीलिकया सह। तिलकं मापकं न्यच्छं नाशयेन्मुखदूषिकाम्॥**
**पद्मिनीकण्टकञ्चापि हरेज्जतुमणिं तथा। विदध्याद्वदनं पूर्णं चन्द्रमण्डलसुन्दरम्॥ ५१॥**

पतङ्गं='वकम' इति लोके। कालीयकं=कदम्बकम्। सुरभिर्वचा='महाभरी' इति लोके॥ ४६-५१॥

कुङ्कुमाद्यतैल—केसर, सफेद चन्दन, लोध, पतङ्ग (वकम), लालचन्दन, कदम्बक, खस, मंजीठ, मुलेठी, तेजपात, पद्माख, कमल, कूठ, गोरोचन, हल्दी, खान, दारुहल्दी, गेरू, नागकेशर पराश के फूल, फूलप्रियङ्गु, वड़ के अङ्कुर, मालती के फूल, मोम, सरसों और महाभरी वच ये सब प्रत्येक १-१ तोला लेकर दूध के साथ पीसकर इस कल्क को ८ प्रस्थ दूध तथा दो प्रस्थ (१२८ तो०) तेल के साथ मिलाकर वैद्य मन्द-मन्द अग्नि से पकाये। जब तैल मात्र रह जाय, तब उतार छानकर रख ले। मुखपर इस तैल की मालिश करने से व्यङ्ग, नीलिका, तिल, मसा, न्यच्छ, मुखदूषिका (मुहासे) पद्मिनीकण्टक और जतुमणि-ये सब दूर हो जाते हैं और मुखमण्डल पूर्ण चन्द्र की भाँति उज्ज्वल होकर सुन्दर हो जाता है॥ ४६-५१॥

वल्मीकलक्षणमाह—

**ग्रीवांसकक्षाकरपाददेशे सन्धौ गले वा त्रिभिरेव दोषैः।**
**ग्रन्थिः स वल्मीकवदक्रियाणां जातः क्रमेणैव गतः प्रवृद्धिम्॥ ५२॥**
**मुखैरनेकैः स्रुतितोदवद्भिर्विसर्पवत्सर्पति चोन्नताग्रैः।**
**वल्मीक [1]माहुर्भिषजो विकारं निष्प्रत्यनीकं चिरजं विशेषात्॥ ५३॥**

**ग्रीवा=कृकाटिका। अंसः=स्कन्धः। कक्षा=बाहुमूलम्। 'वल्मीकवदि'त्यनेन प्रचुरशिखरत्वमुच्चत्वमवगाढमूलत्वञ्च सूच्यते। निष्प्रत्यनीकम्=उपचारायोग्यम्॥**

वल्मीक के लक्षण—ग्रीवा, कन्धे, काँख, हाथ और पाँव इन अङ्गों में, सन्धियों में या गले में वल्मीक (बाँबी) के समान अर्थात् अनेक शिखरों वाली, ऊँची और दृढ़ जड़वाली, वात-पित्त तथा कफ-इन तीनों दोषों के प्रकुपित होने से जो ग्रन्थि उत्पन्न होती है, वह चिकित्सा न करने से क्रम से वृद्धि को प्राप्त होकर स्राव तथा वेदना से युक्त आगे से ऊँची अनेक मुखों से विसर्प की भाँति फैल जाती है। अत एव उसे वैद्य लोग वल्मीक कहते हैं। यह रोग यदि बहुत दिन का पुराना हो जाय तो विशेष रूप से चिकित्सा के अयोग्य अर्थात् असाध्य हो जाता है॥ ५२-५३॥

असाध्यवल्मीकलक्षणमाह—

**पाणिपादोपरिष्टात्तु च्छिद्रैर्बहुभिरावृतम्। वल्मीकं यत्सशोफं स्याद्वर्ज्यं तद्धि विजानता॥**

---

१. पाणिपादतले सन्धौ ग्रीवायामूर्ध्वजत्रुणि। ग्रन्थिर्वल्मीकवद्यस्तु शनैःसमुपचीयते।
तोदक्लेदपरीदाहकण्डूमद्भिर्व्रणैर्वृतः।
व्याधिर्वल्मीक इत्येष कफपित्तानिलोद्भवः॥ सु० नि० अ० १३ श्लो० ८-९।
मुखैरनेकैः स्रुतितोदवद्भिर्विसर्पवत् सर्पति चोन्नताग्रः।
वल्मीकमाहुर्भिषजो विकारं निष्प्रत्यनीकं चिरजं विशेषात्॥ माधवनि०।

इस प्रकार सुश्रुत और माधवाचार्य के लक्षणों को मिलाकर वल्मीक का जो स्वरूप बनता है, उसका बहुत कुछ साम्य एक्टिनोमाइकोसिस और मायसीटोमा या मदूरापाद (Actinomycosis and mycetoma or madura foot) नामक पाश्चात्त्य वैद्यक-वर्णित विकारों के साथ होता है। ये दोनों विकार एक्टिनोमाइस (Actinomyce) नामक जीवाणु के कारण होते हैं। वल्मीक की भाँति ये पादतल, हाथ, जानुसन्धि, हनुसन्धि, शंखक और ग्रीवा इत्यादि स्थानों में होते हैं, वल्मीक के समान आकार में होते हैं, अत्यन्त चिरज (Cronic), विसर्प के समान सन्निधि में फैलनेवाले, निष्प्रतिक्रिय, अनेक पूयुक्त नाडीव्रणों से युक्त और मर्मस्थानों पर आक्रमण करने से घातक होते हैं। रोग स्थानिक होता है, उसमें सार्वदैहिक लक्षण कुछ भी नहीं होते। इन सब बातों का विचार करने से यह प्रतीत होता है कि वल्मीक वस्तुतः यही विकार है।

असाध्य वल्मीक के लक्षण—हाथ अथवा पाँव के ऊपर उत्पन्न हुआ बहुत छिद्रों से व्याप्त और शोथ से युक्त जो वल्मीक हो, उसे असाध्य समझकर वैद्य चिकित्सा करना छोड़ दे ॥ ५४ ॥

वल्मीकचिकित्सामाह—

**शस्त्रेणोत्कृत्य वल्मीकं क्षाराग्निभ्यां प्रसाधयेत्। विधानेनार्बुदोक्तेन शोधयित्वा च रोपयेत् ॥**
**वल्मीकं तु भवेद्यस्य नातिवृद्धममर्मजम्। तत्र संशोधनं कृत्वा शोणितं मोक्षयेद्भिषक् ॥५६॥**

वल्मीक की चिकित्सा—वल्मीक को शस्त्र से चीरकर क्षार से तथा अग्नि से जला दे, अर्बुद में कही हुई विधि से शोधन करके व्रण का रोपण करना चाहिए। और जिसका वल्मीक अत्यन्त बढ़ा हुआ न हो तथा मर्मस्थल में उत्पन्न न हुआ हो तो वैद्य उसका संशोधन करके रक्त-मोक्षण कराये ॥ ५५–५६ ॥

**कुलत्थकानां मूलैश्च गुडूच्या लवणेन च। आरेवतस्य मूलैश्च दन्तीमूलैस्तथैव च ॥ ५७ ॥**
**श्यामामूलैः सपललैः शक्तुमिश्रैः प्रलेपयेत्। सुस्निग्धैश्च सुखोष्णैश्च भिषक्तमुपनाहयेत् ॥५८॥**
**पक्वं सदा विजानीयाद्गतीः सर्वा यथाक्रमम्। अभिज्ञाय गतिं छित्वा प्रदिह्यान्मतिमान्भिषक्॥**
**संशोध्य दुष्टमांसानि क्षारेण प्रतिसारयेत्। व्रणं विशुद्धं विज्ञाय रोपयेन्मतिमान्भिषक् ॥६०॥**

कुल्थी की जड़, गुरुच, सेंधानमक, अमलताश की जड़, दन्ती की जड़, श्यामा की जड़, तिल का चूर्ण, जौ का सत्तू—वैद्य इन सबों को एकत्र पीसकर घृत मिलाकर किंचित् गरम करके वल्मीक के ऊपर पुल्टिस बाँध दे। और वल्मीक को पका हुआ समझकर उसके पूय के निकलने के मार्गों को देखकर क्रम से उन्हें शस्त्र से चीरकर बुद्धिमान् वैद्य व्रणचिकित्सोक्त प्रदेह ( प्रलेप विशेष ) का प्रयोग करे। और दूषित मांसों को संशोधन करके क्षार द्वारा दूर करे। और बुद्धिमान् वैद्य व्रण को शोधित हुआ समझ कर रोपण औषधियों का प्रयोग करे ॥ ५७–६० ॥

मनःशिलाद्यतैलमाह—

**मनःशिलालभल्लातसूक्ष्मलाऽगुरुचन्दनैः। जातीपल्लवतक्रैश्च निम्बतैलं विपाचयेत् ॥ ६१ ॥**
**वल्मीकं नाशयेत्तद्धि बहुच्छिद्रं बहुव्रणम् ॥ ६२ ॥**

मनःशिलाद्यतैल—मैनशिल, हरताल, भिलावा, छोटी इलायची, अगर, सफेद चन्दन और चमेली की पत्ती—इनके कल्क के साथ तक्र मिलाकर नीम का तैल पकाये तो यह मनःशिलाद्यतैल सिद्ध होता है। जो कि अनेक छिद्रोंवाले तथा अनेक व्रणोंवाले वल्मीक को नष्ट कर देता है ॥

कक्षागन्ध ( नाम्न्योः ) माल्योर्लक्षणमाह—

**बाहुकक्षांऽसपार्श्वेषु कृष्णस्फोटां सवेदनाम्। पित्तप्रकोपसम्भूतां कक्षां तामिति निर्दिशेत् ॥**
**एकान्तु तादृशीं दृष्ट्वा पिडकां स्फोटसन्निभाम्।**
**त्वग्जातां पित्तकोपेन गन्ध ( नाम्नीं ) मालां प्रचक्षते ॥ ६४ ॥**
**क्षतादृशीं = बाह्वादिषु कृष्णां सवेदनाञ्च ॥ ६३–६४ ॥**

कक्षा ( कंखौरी ) लक्षण—बाहु, काँख, कन्धा तथा पसलियों में पित्त के प्रकोप से उत्पन्न हुई वेदना से युक्त कृष्णवर्ण की जो फुड़िया होती है, उसे[1] कक्षा (कंखौरी) कहते हैं।

गन्धमालालक्षण—ऊपर कही हुई बाहु, आदि के स्थानों की त्वचा में पित्तप्रकोप से उत्पन्न हुई

---

१. कक्षा के लिए सुश्रुत में पित्तप्रकोपजन्य केवल एक ही फोड़े का वर्णन मिलता है।
बाहुपार्श्वांसकक्षासु कृष्णस्फोटां सवेदनाम्। पित्तप्रकोपसम्भूतां कक्षामिति विनिर्दिशेत्।
सम्भवतः इसीको वाग्भट और माधवाचार्य ने गन्धमाला नाम से कहा है। यथाः—
एकान्तु तादृशीं दृष्ट्वा पिडकां स्फोटसन्निभाम्। त्वग्जातां पित्तकोपेन गन्धमालां प्रचक्षते।
चरक और वाग्भट की कक्षा वातपित्तजन्य तथा अनेक सूक्ष्म फुन्सियों से युक्त होती है। यथाः—
यज्ञोपवीतप्रतिमाः प्रभूताः पित्तानिलाभ्यां जनितास्तु कक्षाः। ( चरक )।

काली तथा वेदना से युक्त कक्षा की भाँति जो एक फुड़िया होती है, उसे गंधमाला कहते हैं ॥

कक्षागन्ध ( नाम्न्योः ) मालयोश्चिकित्सामाह—

**कक्षाञ्च गन्ध ( नाम्नीं ) मालाञ्च चिकित्सेच्च चिकित्सकाः।**
**पैत्तिकस्य विसर्पस्य क्रियया पूर्वमुक्तया ॥ ६५ ॥**

कक्षा तथा गन्धमाला की चिकित्सा—वैद्य कक्षा तथा गन्धमाला की पूर्व में कही हुई पैत्तिक विसर्प की भाँति चिकित्सा करे ॥ ६५ ॥

अग्निरोहिणीलक्षणमाह—

**कक्षाभागेषु विस्फोटा जायन्ते मांसदारणाः। अन्तर्दाहज्वरकरा दीप्तपावकसन्निभाः ॥**
**सप्ताहाद्वा दशाहाद्वा पक्षाद्वा घ्नन्ति मानवम्।**
**तामग्निरोहिणीं विद्यादसाध्यां सान्निपातिकीम् ॥ ६७ ॥**

अग्निरोहिणी के लक्षण—कक्षाभाग में मांस को विदीर्ण करनेवाले, अन्तर्दाह तथा ज्वर उत्पन्न करनेवाले, प्रदीप्त अग्नि के समान जो फोड़े उत्पन्न होते हैं, उन्हें अग्निरोहिणी कहते हैं। यह सन्निपातज ( त्रिदोषज ) व्याधि होने से असाध्य होती है और ७-१० या १५ दिनों में रोगी को मार डालती है ॥ ६६-६७ ॥

***'सप्ताहादि'त्यादि वातपित्तकफापेक्षया बोद्धव्यम्। 'घ्नन्ती'त्यनुपक्रान्ता, उपक्रान्तास्तु साध्या एव चरकेणाग्निरोहिण्यां चिकित्साया उक्तत्वात् ॥ ६६-६७ ॥**

यहाँ पर रोगियों के मारने में ७-१०-१५ दिनों का जो निर्देश किया गया है, वह क्रम से वात, पित्त तथा कफ की प्रबलता की अपेक्षा करके ही किया गया है। और अग्निरोहिणी चिकित्सा न करने ही पर रोगी को उक्त दिनों में मार डालती है; किन्तु यदि प्रारम्भ से ही चिकित्सा की जाय तो साध्य होती है। अत एव चरक में भी इसकी चिकित्सा कही गई है ॥ ६६-६७ ॥

अग्निरोहिणीचिकित्सामाह—

**पित्तवीसर्पविधिना साधयेदग्निरोहिणीम्। रोहिण्यां लङ्घनं कुर्याद्रक्तमोक्षणरूक्षणम्।**
**शरीरस्य च संशुद्धिं तान्तु वृद्धां परित्यजेत् ॥ ६८ ॥**

अग्निरोहिणी की चिकित्सा—वैद्य को पैत्तिक विसर्प की भाँति अग्निरोहिणी की चिकित्सा करनी चाहिए। और अग्निरोहिणी में रोगी को लङ्घन कराना चाहिए। एवं रक्तमोक्षण, रूक्षक्रिया तथा देह का विरेचनादि से संशोधन करना चाहिए और अग्निरोहिणी को बढ़ा हुआ समझ कर रोगी की चिकित्सा करना बन्द कर देना चाहिए ॥ ६८ ॥

विदारिकालक्षणमाह—

**विदारीकन्दवद् वृत्तां कक्षावङ्क्षणसन्धिषु। रक्तां विदारिकां विद्यात्सर्वजां सर्वलक्षणाम् ॥**
***अत्र 'पिडिकामिति' विशेष्यपदमध्याहरणीयम् ॥ ६९ ॥**

विदारिका लक्षण—काँख अथवा वङ्क्षण-सन्धि में विदारीकन्द की भाँति गोल तथा रक्तवर्ण की जो पिडिका ( फुड़िया ) होती है, उसे तीनों दोषों के लक्षणों से युक्त होने से त्रिदोष से उत्पन्न होनेवाली विदारिका समझना चाहिए ॥ ६९ ॥

---

कक्षेति कक्षासन्नेषु प्रायो दशेषु सानिलात्। पित्ताद् भवन्ति पिटिकाः सूक्ष्मा लाजोपमा घनाः।
[अष्टाङ्गसंग्रहः।

सुश्रुतोक्त कक्षा के कक्षालसिकाग्रन्थिशोथ ( Acute Lymphadenitis of the axillary Glands ) का बोध होता है। कक्षा की लसिकाग्रन्थि में शोथ होने से धीरे-धीरे वह शोथ पार्श्व, अंश और बाहु की ओर फैलता है। चरक तथा वाग्भट की कक्षा को हर्पिसझोस्टर ( Herpes Zoster ) कह सकते हैं। इसमें सौष्णुम्न विशेष करके पशुकान्तरीय नाड़ियों ( Intercostal nerves ) के मार्ग पर कठिन छोटी-छोटी फुन्सियाँ निकल आती हैं।

विदारिकाचिकित्सामाह—

**विदारिकां प्रथमं जलौकायोजनं हितम्। पाटनञ्च विपक्वायां ततो व्रणविधिः स्मृतः ॥७०॥**

विदारिका चिकित्सा—विदारिका में पहले जोंक लगाना हितकर होता है, और पक जाने पर शस्त्रसे चीरना उत्तम होता है। तत्पश्चात् व्रण के समान उपचार करना उचित होता है॥ ७० ॥

चिप्पलक्षणमाह—

**नखमांसमधिष्ठाय वातः पित्तञ्च देहिनाम्। करोति दाहपाकौ च तं व्याधिं चिप्प[1]मादिशेत्**
***चिप्पं 'वेडवा' इति लोके ॥ ७१ ॥**

चिप्पलक्षण—जिस रोग में वात और पित्त ये दोनों मनुष्यों के नख के मांस को दूषित करके दाह और पाक से युक्त कर देते हैं, उसे चिप्प ( वेडवा ) रोग कहते हैं॥ ७१ ॥

कुनखस्य निदानं लक्षणं चाह—

**अभिघातात्प्रदुष्टो यो नखो रूक्षः सितः खरः। भवेत्तं [2]कुनखं विद्यात्कुलीरं वाभिधानतः॥**
***अभिधानतः = नामतः ॥ ७२ ॥**

कुनख का निदान तथा लक्षण—लकड़ी आदि के आघात से यदि नख दोषयुक्त होकर रूक्ष, श्वेत वर्ण का तथा खरखरा हो जाय तो कुनख या कुलीर नाम से वैद्य लोग कहते हैं॥ ७२ ॥

चिप्पकुनखयोश्चिकित्सामाह—

**चिप्पं रुधिरमोक्षेण शोधनेनाप्युपाचरेत्। गतोष्माणमथैनन्तु सेचयेदुष्णवारिणा ॥ ७३ ॥**
**शस्त्रेणापि यथायोग्यमुत्छिद्य स्रावयेत्ततः। व्रणोक्तेन विधानेन रोपयेत्तं विचक्षणः ॥ ७४ ॥**
**स्वरसेन हरिद्रायाः पात्रे कृत्वायसेऽभयाम्। घृष्ट्वा तज्जेन कल्केन लिम्पेच्चिप्पं पुनःपुनः॥**
**काश्मर्याः सप्तभिः पात्रैः कोमलैः परिवेष्टितः। अङ्गुलीवेष्टकः पुंसां ध्रुवमाशु प्रशाम्यति॥**
**श्लेष्मविद्रधिकल्पेन कुनखं समुपाचरेत् ॥ ७७ ॥**
**नखकोटिप्रविष्टेन टङ्कणेन न शाम्यति। कुनखश्चेत्तदा शैलाः सलिले प्लवतेपि च ॥ ७८ ॥**

चिप्प और कुनख की चिकित्सा—यदि चिप्परोग हुआ हो तो रोगी की रक्तमोक्षण और संशोधन द्वारा चिकित्सा करनी चाहिए। उसके बाद गर्मी निकल गयी जानकर उसका गर्मजल से सेचन करे। और योग्यतानुसार शस्त्र से चिप्प को चीरकर उससे रक्तस्राव कराना चाहिए, उसके बाद बुद्धिमान् वैद्य व्रण में कही हुई चिकित्सा के अनुसार उस क्षत की रोपण-क्रिया करे। लोहे के पात्र में हल्दी का रस डालकर उसमें हरड़ को घिसकर चिप्प पर गाढ़ा-गाढ़ा बारंबार लेप करना चाहिए। गाम्भारी के ७ कोमल-कोमल पत्रों से अंगुली को लपेट कर रखने से निश्चय ही शीघ्र चिप्प रोग शान्त हो जाता है।

कफज विद्रधि की चिकित्सानुसार कुनख की भी चिकित्सा करनी चाहिए। नख के अन्दर सुहागा भर देने से भी यदि कुनख रोग शान्त न हो तो यह समझ लेना चाहिए कि जल में पत्थर तैरने लग जायगा, अर्थात् अवश्य कुनख दूर होता है॥ ७३–७८ ॥

परिवर्त्तिकाया निदानं लक्षणञ्चाह—

**मर्दनात्पीडनाद्वापि तथैवाप्यभिघातः। मेढ्रचर्म यदा वायुर्भजते सर्वतश्चरन् ॥ ७९ ॥**
**तदा वातोपसृष्टन्तु तच्चर्म परिवर्त्तते। सवेदनं सदाहं च पाकञ्च व्रजति क्वचित् ॥ ८० ॥**
**मणेरधस्तात्कोषस्तु ग्रन्थिरूपेण लम्बते। सरुजां वातसम्भूतां विद्यात्तां परिवर्त्तिकाम्[3] ॥**

---

१. चिप्प को अंग्रेजी में अनीकिया पुरलेन्टा ( Onychia Purulenta ) कहते हैं। इसमें नखमांस ( Nail Matrix ) पकता है।

२. कुनख को अंग्रेजी में ओनिकोग्रिफोसिस ( OnychogryPhosis ) कहते हैं।

३. परिवर्त्तिका को पाश्चात्य वैद्यक में पाराफायमोसिस ( Paraphymosis ) कहते हैं।

सकण्डूः कठिना चापि सैव श्लेष्मसमन्विता ॥ ८१ ॥

*अस्यां वातजायामपि पित्तानुबन्धो बोद्धव्यो दाहपाकभावात् । कोपः = चर्मकोषः ॥

परिवर्त्तिका का निदान तथा लक्षण—लिङ्ग का मर्दन करने या पीडन से अथवा उसपर आघात लगने से सम्पूर्ण शरीर में विचरण करनेवाली व्यान वायु कुपित होकर जब लिङ्गचर्म का आश्रय करती है, तब वह वात से दूषित होकर परिवर्त्तित हो जाता है। और इसमें पीडा तथा दाह होता है और कभी-कभी यह पक भी जाता है। इससे लिङ्ग की मणि के नीचे भाग में जो चर्मकोष गाँठ के समान लटकने लगता है, उसे वायु तथा आघात आदि आगन्तुक कारणों से उत्पन्न हुई परिवर्त्तिका समझना चाहिए। और इसमें यदि खुजली हो तथा यह कठिन हो तो कफ से युक्त वात से उत्पन्न हुई समझना चाहिए ॥ ७९-८१ ॥

'यह यद्यपि विशेष करके वात से उत्पन्न हुई होती है, तथापि इसमें पित्त का भी अनुबन्ध है' ऐसा समझना चाहिए, क्योंकि इसमें दाह तथा पाक भी होता है, जो कि विना पित्त के नहीं हो सकता है ॥ ७९-८१ ॥

परिवर्त्तिकाचिकित्सामाह—

**परिवर्त्तिं घृताभ्यक्तां सुस्विन्नामुपनाहयेत् । त्रिरात्रं पञ्चरात्रञ्च वातघ्नैः शाल्वणादिभिः ॥**
**ततोऽभ्यज्य शनैश्चर्म पाटयेत्पीडयेन्मणिम् । प्रविष्टे चर्मणि मणौ स्वेदयेदुपनाहनैः ॥८३॥**

---

निरुद्धप्रकाश की अवस्था में जब शिश्नचर्म का द्वार या छेद अत्यल्प होने पर चर्म वेग से ऊपर की ओर चढ़ाया जाता है, तब यह अवस्था उत्पन्न होती है। इसमें चर्म तथा शिश्नमणि में शोथ उत्पन्न होता है, जिससे चर्म का नीचे को उतरना और भी कठिन हो जाता है। यदि योग्य समय पर चिकित्सा न की जाय तो व्रणोत्पादन होता है, मणि और चर्म आपस में संसक्त हो जाते हैं और क्वचित् शिश्न सड़ने लगता है। यद्यपि परिवर्त्तिका निरुद्धप्रकाश की अवस्था में होती है, अपने यहाँ ऐसा कोई सुस्पष्ट वर्णन नहीं है, तथापि यह अवस्था विना मेढ्चर्म के छिद्र के सङ्कुचित हुए उत्पन्न ही नहीं हो सकती।

चिकित्सा—यदि रोग के प्रारम्भ होते ही रोगी चिकित्सा के लिए आ जाय तो केवल हस्तकौशल से चर्म को नीचे उतारा जा सकता है। यदि रोग का कारण पूयमेह नहीं है तो वह प्रायः शान्त हो जाता है। शोथ इत्यादि सब लक्षण जाते रहते हैं। रोगी को कुर्सी पर बिठाकर या शय्या पर लिटाकर चिकित्सक दोनों हाथों की अङ्गुली और अंगूठों के बीच में ऊपर चढ़े हुए चर्म को पकड़कर दाबता है, जिससे वहाँका रक्त शिराओं द्वारा बाहर निकल जाता है। तत्पश्चात् अँगूठों से शिश्न के अग्र भाग को नीचे और भीतर की ओर दबाया जाता है। यह दबाने की क्रिया धीमी और एक समान होनी चाहिए, जिससे रोगी को पीडा न मालूम हो। इस दबाव से मणिमें एकत्र हुए रक्त के बाहर निकल जाने से मणि का आकार छोटा हो जाता है। यदि मणि का आकार काफी छोटा हो गया है, तो चर्म नीचे उतर आयेगा। यदि ऐसा न हो तो मणि पर बर्फ रगड़ना चाहिए। इससे मणि संकुचित हो जायगी और चर्मके नीचे उतरने में अधिक कठिनाई नहीं होगी। इस प्रकार चर्म को उतारने के पश्चात् उसपर शुद्ध गौज के टुकड़े को रखकर पट्टी बाँध दी जाती है।

जब चर्म में शोथ इतना अधिक होता है कि उपर्युक्त विधि से सफलता नहीं होती तो चर्म में कई स्थानों पर छोटे-छोटे छेदन करके रक्त निकाल देना पड़ता है। तत्पश्चात् चर्म को उतारने का प्रयत्न किया जाता है। यदि इससे भी सफलता नहीं होती तो एक वेंधपत्र से मणि के चर्म के आकुञ्चन ( Constriction ) को काट दिया जाता है। तत्पश्चात् चर्म के नीचे उतरने में कोई कठिनाई नहीं होती। दो या तीन दिन के पश्चात्, जब उस स्थान का शोथ जाता रहे, मणिच्छद छेदन कर देना उचित है।

दद्याद्वातहरान्वस्तीन् स्निग्धान्यन्नानि भोजयेत् ॥ ८४ ॥

परिवर्त्तिका की चिकित्सा—परिवर्त्तिका को प्रथम घी से चुपड़कर भली भाँति स्वेदन करना चाहिए। उसके बाद तीन या पाँच रात्रि तक वातनाशक शाल्वण आदि कल्कों की पुल्टिस बाँधनी चाहिए। फिर चर्म को घी से चुपड़कर धीरे-धीरे फैलाकर लिङ्ग की मणि को चर्म के अन्दर करने के लिए दबाये, और चर्म के अन्दर मणि के प्रविष्ट होने पर उपनाह स्वेद का प्रयोग करके वातनाशक वस्ति ( पिचकारी ) का प्रयोग करना चाहिए। तथा रोगी को स्निग्ध अन्न का भोजन कराना चाहिए ॥ ८२-८४ ॥

अवपाटिकाया निदानं लक्षणं चाह—

**अल्पीयःखां यदा हर्षाद् बलाद्गच्छेत्स्त्रियं नरः। हस्ताभिघातादथवा चर्मण्युद्वर्त्तिते बलात्॥**
**मर्दनात्पीडनाद्वापि शुक्रवेगाभिघाततः। यस्यावपाट्यते चर्म तं विद्यादवपाटिकाम् ॥ ८६ ॥**

**अल्पीयः=अल्पतरं, खं=योनिच्छिद्रं, यस्यास्ताम्। अवपाट्यते=विदीर्यते ॥८५-८६॥**

अवपाटिका का निदान तथा लक्षण—जब कोई पुरुष अत्यन्त छोटी योनि के छिद्रवाली स्त्री के साथ कामातुर होकर बलपूर्वक मैथुन करने लगता है या हस्तमैथुनादि करने लगता है, तब उसके लिङ्ग का चर्म उलट जाने से जो फट जाता है, अथवा बलपूर्वक लिङ्ग का चर्म उलट जाने से या लिङ्ग का मर्दन या पीडन या शुक्रवेग के अभिघात से लिङ्ग का चर्म जो फट जाता है, उसे अवपाटिका कहते हैं ॥ ८५-८६ ॥

**वातेन कर्कशा रूक्षा सूक्ष्मा कृष्णा रुगन्विता। पित्तेन पीता रक्ता वा दाहतृष्णासमन्विता।**
**श्लेष्मणा कठिना स्निग्धा कण्डूमत्स्वल्पवेदना ॥ ८७ ॥**

यह अवपाटिका यदि वायु से उत्पन्न हुई हो तो कर्कश, रूक्ष, सूक्ष्म, काली तथा वेदना से युक्त होती है, पित्त से उत्पन्न हुई हो तो पीली या लाल वर्ण की होती तथा रोगी दाह तथा तृष्णा से युक्त होता है और कफ से उत्पन्न हुई हो तो कठिन, स्निग्ध और खुजलीवाली एवं स्वल्प पीडा से युक्त होती है ॥ ८७ ॥

अवपाटिकाचिकित्सामाह—

**स्नेहस्वेदैरिमां वैद्यश्चिकित्सेदवपाटिकाम् ॥ ८८ ॥**

अवपाटिका-चिकित्सा—वैद्य इस अवपाटिका की स्नेहन तथा स्वेदन से चिकित्सा करे ॥८८॥

निरुद्धप्रकाशलक्षणमाह—

**वातोपसृष्टे मेढ्रे तु चर्म संश्रयते मणिम्। मणिश्चर्मोपनद्धस्तु मूत्रस्रोतो रुणद्धि च ॥ ८९ ॥**
**निरुद्धप्रकशे तस्मिन्मन्दधारमवेदनम्। मूत्रं प्रवर्त्तते जन्तोर्मणिर्विव्रियते न च ॥ ९० ॥**
**[1]निरुद्धप्रकशं विद्यात्सरुजं वातसम्भवम् ॥ ९१ ॥**

---

१. निरुद्धप्रकश को पाश्चात्त्य वैद्यक में फायमोसिस ( Phimosis ) कहते हैं। यह निरुद्धप्रकश सहज और जन्मोत्तर दो प्रकार का माना गया है। यहाँ पर जन्मोत्तर निरुद्ध-प्रकश का वर्णन किया गया है। जन्मोत्तर निरुद्धप्रकश बाल, युवा तथा वृद्ध इन तीनों में होता है। बालकों में शिश्नचर्मकच्छू और वस्तिगत अश्मरी ये निरुद्धप्रकश के दो प्रधान कारण हैं। कच्छु में खुजलाने के लिए और अश्मरी से मूत्रोत्सर्ग की असह्य वेदना को मिटाने के लिए बालक बारम्बार शिश्नचर्म को मसलता है, जोर से दबाता है और आगे की ओर खींचता है। मर्दन, पीडन तथा कच्छु इत्यादि से उत्पन्न हुए व्रणों के भर जाने पर शिश्नचर्म सङ्कुचित होता है और निरुद्धप्रकश बनता है। युवावस्था में औपसर्गिक पूयमेह या सूजाक से यह विकार उत्पन्न होता है। सूजाक के कारण शिश्नचर्म में शोथ और खाज होती है और निरुद्धप्रकश बनता है। मध्यमायु के बाद वस्ति-गत अश्मरी, मूत्रमार्ग-संकोच, अष्ठीलावृद्धि तथा शिश्नचर्म की अस्वच्छता इत्यादि कारणों से शिश्नचर्म में खुजली और क्षोभ पैदा होकर खुजलाने से और मसलने से निरुद्धप्रकश बनता है।

ॐ'निरुद्धप्रकाश' इत्यस्य स्थाने निरुद्धप्रकशपदमार्षत्वात् ॥ ८९-९१ ॥

निरुद्धप्रकश के लक्षण—शिश्न में वात के प्रकुपित होने से चर्म शिश्नमणि को अपने भीतर कर लेता है और वह चर्म अधिक बढ़कर मूत्र की धार को रोकता है। इससे थोड़ी पीड़ा के साथ पतली और मन्द धार से पुरुष का मूत्र निकलता है और मणि खुलता नहीं। इस रोग को 'निरुद्धप्रकश' कहते हैं। यह वातजन्य रोग है। निरुद्धप्रकाश नाम ठीक था, किन्तु आर्षप्रयोग होने से 'निरुद्धप्रकश' ठीक है ॥ ८९-९१ ॥

---

सहज निरुद्धप्रकश जन्म से होता है और गर्भवृद्धि-दोष से इसकी उत्पत्ति होती है। यह प्रकार बालकों में दिखाई देता है। यदि छिद्र बहुत छोटा न हो तो इसके परिणाम बाल्यावस्था में न दिखाई देकर युवावस्था में दिखाई देते हैं। इस आयु में शिश्नोत्थापन से उसमें जो क्षोभ पैदा होता है, उससे हस्तमैथुन की कुटेव पड़ जाती है। तथा स्त्री के साथ मैथुन करते समय पीड़ा होती है और कभी-कभी अवपाटिका या परिवर्तिका उत्पन्न होती है। यदि छिद्र बहुत ही अल्प यानी सूचीमुख हो तो मूत्र निकलने में कठिनाई होती है। बच्चा शिश्नचर्म को आगे की ओर खींचता है और अश्मरी के समान लक्षण प्रतीत होते हैं। निरुद्धप्रकश किसी भी कारण से उत्पन्न हुआ हो, उसके भीतर शिश्नमणि के ऊपर श्वेत रंग का मैल जम जाता है। यह मैल टायसन की ग्रन्थियों ( Tyson's Clands ) का स्राव है और उसे स्मेग्मा ( Smegma ) कहते हैं। यह जमा हुआ मैल कभी-कभी अश्मरी की भाँति कड़ा हो जाता है। यदि निरुद्धप्रकश की चिकित्सा न करने से मल बहुत दिनों तक वहाँ रहे तो निरन्तर पीडन, मर्दन और क्षोभ से शिश्न में आगे चलकर घातक मांसार्बुद ( Cancer ) उत्पन्न होने की बहुत कुछ सम्भावना होती है।

चिकित्सा—यदि बच्चे में जन्म से यह विकार उपस्थित हो, तो प्रत्येक दिवस १०-१५ मिनट तक तेल लगाकर चर्म को ऊपर की ओर खींचने का प्रयत्न करना चाहिए। सम्भव है कि कुछ मास के पश्चात् छिद्र बढ़ जाने से चर्म शिश्न के ऊपर को चढ़ने लगे। यदि १ वर्ष के भीतर ऐसा न हो, तो शस्त्रकर्म करना आवश्यक है। यदि सम्भव हो तो छिद्र द्वारा एक बन्द संदंश के अग्रिम भाग को अग्रचर्म के नीचे प्रविष्ट करके उसको चारों ओर घुमाना चाहिए। यदि कहीं पर चर्म और शिश्न का अग्रभाग जुड़ गये हैं, तो वह इससे पृथक् हो जायँगे। तत्पश्चात् संदंश को खोलकर उस के द्वारा छिद्र को चौड़ा करने का प्रयत्न करना चाहिए। यदि इसमें सफलता हो जाय तो चर्म के नीचे के स्थान को स्वच्छ करके उसपर तेल लगाकर चर्म को फिर उतार देना चाहिए। दूसरे दिन फिर इसी प्रकार किया जाय। यदि इसमें सफलता न हो तो मणिच्छद-छेदन द्वारा सारे अग्रचर्म को काट देना उचित है। उपर्युक्त 'निरुद्धप्रकशे नाडीं लौहीमुभयतोमुखीम्' इत्यादि ९२-९४ श्लोक तक ऐसी ही चिकित्सा का वर्णन है।

मणिच्छद-छेदन ( Circumscission )-यह शस्त्रकर्म बच्चों में प्रथम वर्ष की आयु के भीतर करना चाहिए। इस समय उन्हें पीड़ा अधिक नहीं होती और रक्तस्राव भी कम होता है।

अग्रचर्म को संदंशों द्वारा मध्य रेखा के दोनों ओर पकड़ कर आगे की ओर खींचा जाता है। तत्पश्चात् चर्म के नीचे अर्थात् चर्म और शिश्नाग्र भाग के बीच में एक शलाका, जिसके बीच एक परिखा रहती है, डाली जाती है और उसके सहारे एक तेज कैंची को डालकर चर्म को बीच से विभक्त कर दिया जाता है। शिश्न के ऊपर एकत्र मैल को स्वच्छ करके चर्मके दोनों भागों को पकड़कर कैंची से उनको काटना आरम्भ करते हैं। ऊपर से नीचे और पीछे की ओर काटते चले जाते हैं। इस प्रकार जितना भी चर्म का भाग अधिक बढ़ा होता है, उसको काट दिया जाता है। जिन रक्तनलिकाओं से रक्त निकल रहा हो, उनका बन्धन करके और व्रण के किनारों पर के क्रम-हीन भाग को काटकर चर्म और श्लैष्मिक कला को टाँकों द्वारा सी दिया जाता है। तत्पश्चात् शिश्न

निरुद्धप्रकशचिकित्सामाह—

**निरुद्धप्रकशे नाडीं लौहीमुभयतोमुखीम्। दारवीं जतुकृतां वा घृताक्तां सम्प्रवेशयेत्॥ ९२॥**
**परिषिञ्चेद्वसां मज्ज्ञां शिशुमारवराहयोः। चक्रतैलं तथा योज्यं वातघ्नद्रव्यसंयुतम्॥९३॥**
**त्र्यहात्स्थूलतरां सम्यङ् नाडीं मार्गे प्रवेशयेत्। स्रोतो विवर्द्धयेदेवं स्निग्धमन्नञ्च भोजयेत्।**
**भित्त्वा वा सेवनीं मुक्त्वा सद्यः क्षतवदाचरेत्॥ ९४॥**

निरुद्धप्रकश की चिकित्सा—लौह, लकड़ी या लाही की बनी हुई दोनों तरफ मुखवाली नाडी ( नाडीयन्त्र ) पर खूब घी पोतकर निरुद्धप्रकश वाले शिश्नचर्म के छिद्र में प्रवेश करे और बाहर से चर्म को शिशुमार (सूँस) और सूअर की चर्बी और मज्जा से सींचे तथा वातनाशक द्रव्यों के साथ चक्रतैल से सेचन करे। इसी तरह धीरे-धीरे बढ़ाये। तीन-तीन दिन के बाद उत्तरोत्तर मोटी-मोटी नाड़ी प्रवेश करे और स्निग्ध भोजन खाने को दे। इस प्रकार चर्म का छिद्र बड़ा करे। अथवा शस्त्रकर्म द्वारा सेवनी ( शिश्नचर्मका पिछला भाग, जो मणि से मूत्रद्वार के समीप तक जुड़ा रहता है या Frenulum of Prepuce ) को छोड़कर चर्म के शेष भाग को काटकर शिश्न से अलग कर दे और सद्यः क्षत की भाँति उपचार करे॥ ९२–९४॥

सन्निरुद्धगुदस्य निदानं लक्षणं चाह—

**वेगसन्धारणाद्वायुर्विहतो गुदसंश्रितः। निरुणद्धि महत्स्रोतः सूक्ष्मद्वारं करोति च॥ ९५॥**
**मार्गस्य सौक्ष्म्यात्कृच्छ्रेण पुरीषं तस्य गच्छति। सन्निरुद्ध[1] गुदं व्याधिमेतं विद्यात्सुदुस्तरम्॥**

सन्निरुद्ध गुद के लक्षण—मलमूत्रादि के वेगों को रोकने से गुदगत वायु प्रकुपित होकर गुदा के महास्रोत को रोककर उसे सँकरा करा देता है। मार्ग के संकरे हो जाने से कठिनाई से मलत्याग होता है। यह सुदुस्तर व्याधि 'सन्निरुद्धगुद' कहलाती है॥ ९५–९६॥

सन्निरुद्धगुदचिकित्सामाह—

**सन्निरुद्धगुदे तैलैः सेको वातहरैर्हितः। तथा निरुद्धप्रकशक्रियाऽपि कथिताऽथवा॥ ९७॥**

चिकित्सा—सन्निरुद्धगुद में वातनाशक तैलों से परिसेच करना हितकारक है अथवा निरुद्धप्रकश की प्रथम चिकित्सा करनी चाहिए॥ ९७॥

---

के चारो ओर व्रण पर शुद्ध गौज रखकर उसको रूई से ढककर उसपर पट्टी बाँध दी जाती है। पाँच दिन के पश्चात् ये टाँके काटे जा सकते हैं। इस कर्म को करने की दूसरी विधि यह है कि शिश्नाग्र चर्म को मणि के आगे की ओर खींचकर उसपर एक नाडीव्रण–संदंश अथवा मणिच्छद–संदंश लगा देते हैं। इस प्रकार चर्म का जितना अधिक भाग होता है, वह संदंश से आगे की ओर निकला रहता है। एक तीव्र–वेधसपत्र से संदंश के सहारे इस भाग को काटने के पश्चात् संदंश को हटा दिया जाता है। इस प्रकार चर्म को काटने से चर्म तो कट जाता है, किन्तु चर्म के नीचे की कला वैसी ही रहती है। इसको कैंची से इस प्रकार काटा जाता है कि मणि के चारों ओर ४ इञ्च के लगभग कला की एक झालर-सी रह जाती है। अन्त में चर्म और कला के इस भाग को आपस में टाँकों से सी दिया जाता है। तत्पश्चात् साधारण व्रणोपचार किया जाता है।

१. सन्निरुद्धगुद को पाश्चात्य वैद्यक में स्टिक्चर ऑफ दी रेक्टम ( Strictur of the Rectum ) कहते हैं। यह रोग प्रवाहिका, अतीसार, अर्श, भगन्दर, राजयक्ष्मा, फिरङ्ग तथा सूजाक इत्यादि से गुदा में जो व्रण होते हैं, उनके स्थान पर संकोच होने से होता है। रुद्धगुद से प्रारम्भ में कब्ज होता है। पीछे क्रम से कब्ज और पतले दस्त होते हैं। दिन-प्रतिदिन मलोत्सर्ग का कष्ट बढ़ता जाता है। मल कड़ा, फीते के समान चपटा और लम्बा निकलता है। उसके साथ कुछ रक्त और आँव भी गिरती है। पीछे अग्निमान्द्य और आध्मान उत्पन्न होता है।

वृषणकच्छ्वा निदानं लक्षणं चाह—

**स्नानोत्सादनहीनस्य मलो वृषणसंस्थितः। प्रक्लिद्यते यदा स्वेदात्कण्डूं जनयते तदा॥ ततः कण्डूयनात्क्षिप्रं स्फोटः स्रावश्च जायते। प्राहुर्वृषणकच्छूं[1] तां श्लेष्मरक्तप्रकोपजाम्॥**

***उत्सादनम् = उद्वर्त्तनम्। मलः = 'मैलि' इति लोके। प्रक्लिद्यते = आर्द्रो भवति॥**

वृषणकच्छू के निदान और लक्षण—जो लोग स्नान नहीं करते और उबटन भी नहीं लगाते, उनके अण्डकोषों पर मैल जम जाती है और जब पसीना होता है तो यह मैल गीली होकर उसमें खुजली पैदा कर देती है। खुजलाने से फफोले पैदा हो जाते हैं और स्राव होने लगता है। इस रोग को वृषण कच्छू कहते हैं। यह कफ और रक्त के प्रकुपित होने से होता है॥ ९८-९९॥

वृषणकच्छूचिकित्सामाह—

**सर्जाह्वकुष्ठसैन्धवसितसिद्धार्थैः प्रकल्पितो योगः।**
**उद्वर्त्तनेन नियतं शमयति वृषणस्य कण्डूतिम्॥ १००॥**

**भिषग्वृषणकच्छूं तु चिकित्सेत्पामरोगवत्। अहिपूतननिर्दिष्टक्रियया्ऽपि च तां हरेत्॥१०१॥**

चिकित्सा—राल, कूट, सेंधानमक, सफेद सरसो इनसे बनाया हुआ उबटन प्रयोग करने से वृषण कच्छू अवश्य नष्ट हो जाती है। वैद्य वृषणकच्छू की चिकित्सा पामा की भाँति करे और अहिपूतना में कहे हुए उपचारों द्वारा उसे नष्ट करे॥ १००-१०१॥

अहिपूतनस्य निदानं लक्षणं चाह—

**शकृन्मूत्रसमायुक्तेऽधौतेऽपाने शिशोर्भवेत्। स्विन्ने वाऽस्नाप्यमानस्य कण्डू रक्तकफोद्भवा॥ कण्डूयनात्ततः क्षिप्रं स्फोटः स्रावश्च जायते। एकीभूतं व्रणैर्घोरं तं विद्यादहिपूतनम्[2]॥**

अहिपूतना के निदान और लक्षण—बच्चों की गुदा में मल-मूत्र लगे रहने पर न धोने से, पसीना होने से अथवा नहवाने से उनकी गुदा मे रक्त-कफजन्य खुजली होती है। खुजलाने से फफोले पड़कर स्राव होने लगता है। यह अहिपूतना रोग फफोलों के परस्पर मिलाकर एक हो जाने से भीषण हो जाता है॥ १०२-१०३॥

अहिपूतनचिकित्सामाह—

**तत्र संशोधनैः पूर्वं धात्रीस्तन्यं विशोधयेत्। त्रिफलाखदिरक्वाथैर्व्रणानां क्षालनं हितम्।**
**शङ्खसौवीरयष्ट्याह्वैर्लेपः कार्योऽहिपूतने॥ १०४॥**

चिकित्सा—सर्वप्रथम धाय ( बच्चे को दूध पिलानेवाली चाहे माता हो या अन्य धाय हो ) का दूध संशोधक ओषधियों द्वारा शुद्ध करे। हरड, बहेड़ा, आँवला और खैर के काढ़े से अहिपूतना के व्रणों ( घावों ) को धोये तथा शंख, सफेद सुरमा और मुलेठी से लेप करे॥ १०४॥

गुदभ्रंशस्य निदानं लक्षणं चाह—

**प्रवाहिकाऽतिसाराभ्यां निर्गच्छति गुदं बहिः। रूक्षदुर्बलदेहस्य गुदभ्रंशं[3] तमादिशेत्॥१०५॥**

---

१. वृषणकच्छू को अंग्रेजी में एक्जीमा ऑफ् दी स्क्रोटम ( Exyema of the Scrotum ) कहते हैं।

२. जिस प्रकर अपने यहाँ अहिपूतन के कई नाम हैं, यथा—

'केचित्तु मातृकादोषं वदन्त्यन्येऽपि पूतनम्।
पृष्ठारुर्गुदकुण्डं च केचिच्च तमनामिकम्॥' ( अष्टाङ्गसंग्रह )

उसी भाँति पाश्चात्त्य वैद्यक में अहिपूतन को इन्फेन्टाइल एरिथीमा आफ् जाक्वेट ( Infantile erythema of jacquet ) या नेप्किन रैश ( Napkin rash ) या सोअर बटक्स ( Sore Buttocks ) कहते हैं।

३. गुदभ्रंश का वर्णन पीछे हो चुका है।

गुदभ्रंश—रूखे और दुर्बल शरीरवाले प्रवाहिका और अतिसार के रोगियों की गुदा बाहर निकल आती है। इसे गुदभ्रंश या काँच निकलना कहते हैं॥ १०५॥

गुदभ्रंशचिकित्सामाह--

**गुदभ्रंशे गुदं स्विन्नं स्नेहेनाक्तं प्रवेशयेत्। प्रविष्टं रोधयेद्यत्नाद्गव्यसच्छिद्रचर्मणा॥१०६॥**
**पद्मिन्याः कोमलं पत्रं यः खादेच्छर्कराऽन्वितम्। एतन्निश्चित्य निर्दिष्टं न तस्य गुदनिर्गमः॥**
**मूषकाणां वसाभिर्वा गुदभ्रंशे प्रलेपनम्। सुस्विन्नं मूषिकामांसेनाथवा स्वेदयेद् गुदम्॥**
**वृक्षाम्लानलचाङ्गेरीबिल्वपाठायवाग्रजम्। तक्रेण शीलयेत् पायुभ्रंशार्त्तोऽनलदीपनम्॥**

चिकित्सा--गुदभ्रंश रोग में गुदा का स्वेदन करके घी या तेल लगाकर गुदा को भीतर लौटा कर यत्नपूर्वक बैल के सच्छिद्र चर्म से ( चर्म में छिद्र ऐसा हो कि पखाना होने में कठिनाई न हो किन्तु गुदा बाहर न निकल सके। चर्म को लंगोटी की तरह बाँधे रहे ) गुदा का बाहर निकलना रोक दे। कमलिनी के कोमल पत्तों को चीनी के साथ खाने से अवश्य गुदभ्रंश अच्छा हो जाता है। चूहे की चर्बी को गुदभ्रंश पर पोते या चूहे के मांस से गुदा में स्वेदन करे (वफारा दे)। वृक्षाम्ल ( तिन्तिडीक ), अभाव में इमली, चीता, खट्टी चौपतिया, बेल, पाढ़, जवाखार इनका चूर्ण मट्ठे के साथ खाने से पाचकाग्नि उद्दीप्त होती है और गुदभ्रंश दूर हो जाता है॥ १०६-१०९॥

मूषकतैलमाह--

**मूषका दशमूलानि गृह्णीयादुभयं समम्। तयोः क्वाथेन कल्केन पचेत्तैलं यथोदितम्॥**
**अभ्यङ्गात्तस्य तैलस्य गुदभ्रंशो विनश्यति। विनश्यति तथाऽनेन गुदशूलं भगन्दरम्॥**

मूषकतैल--चूहा और दशमूल इन्हें समान भाग लेकर उनके क्वाथ और कल्क से विधिपूर्वक तेल पकाये। इस तेल की गुदा में मालिश करते रहने से कांच निकलना, गुदा में पीड़ा होना तथा भगन्दर रोग नष्ट हो जाते हैं॥ ११०-१११॥

शूकरदंष्ट्रकलक्षणमाह--

**सदाहो रक्तपर्यन्तस्त्वपाकी तीव्रवेदनः। कण्डूमाञ्ज्वरकारी च स स्याच्छूकरदंष्ट्रकः॥११२॥**
***सः=गुदभ्रंशः॥ ११२॥**

शूकरदंष्ट्रक--जो गुदभ्रंश जलनयुक्त, लाल किनारोंवाला, पाकहीन, तीव्र पीड़ायुक्त तथा खुजली और ज्वर पैदा करनेवाला हो, उसे 'शूकरदंष्ट्रक' कहते हैं॥ ११२॥

शूकरदंष्ट्रकचिकित्सामाह--

**भृङ्गराजकमूलस्य रजन्या सहितस्य च। चूर्णन्तु सहसा लेपाद्वाराहद्विजनाशनम्॥ ११३॥**
**राजीवमूलकल्कः पीतो गव्येन सर्पिषा प्रातः। शमयति शूकरदंष्ट्रं दंष्ट्रोद्भूतं ज्वरं घोरम्॥**
**रजनी मार्कवं मूलं पिष्टं शीतेन वारिणा। तल्लेपाद्धन्ति वीसर्पवाराहदशनाह्वयम्॥११५॥**

चिकित्सा--भंगरैया की जड़ और हल्दी का चूर्ण लेप करने से शूकरदंष्ट्रक नष्ट हो जाता है। कमल की जड़ का कल्क प्रातःकाल गोघृत के साथ पीने से शूकरदंष्ट्र तथा तज्जन्य ज्वर नष्ट हो जाता है। हल्दी और भाँगरे की जड़ ठंढे जल से पीसकर लेप करने से विसर्प और शूकरदंष्ट्र रोग नष्ट हो जाते हैं॥ ११३-११५॥

अनुशयीलक्षणमाह--

**गम्भीरामल्पशोथां च सवर्णामुपरि स्थिताम्। पादस्यानुशयीं तान्तु विद्यादन्तःप्रपाकिनीम्**
***अत्र 'पिडकामि'ति विशेष्यपदमध्याहरणीयम्। गम्भीरा—अन्तःपाकेन॥ ११६॥**

अनुशयी के लक्षण—गम्भीर, भीतर की ओर पकनेवाली, अल्प शोथयुक्त ( निदान के अल्प होने से ), आस-पास के समान चर्मवाली, ऊपर ही ( बहुत गहराई में नहीं ) स्थित 'अनुशयी'-नामक फुंसिया पाँवों में होती है॥ ११६॥

आनुशयीचिकित्सामाह—

हरेदनुशयीं वैद्यः क्रियया श्लेष्मविद्रधेः ॥ ११७ ॥

चिकित्सा—अनुशयी की चिकित्सा श्लेष्मविद्रधि की तरह करनी चाहिए ॥ ११७ ॥

अलसलक्षणमाह—

क्लिन्नाङ्गुल्यन्तरौ पादौ कण्डूदाहसमन्वितौ । दुष्टकर्दमसंस्पर्शादलसं[1] तं विभावयेत् ॥११८॥

*अलसं='कन्दई' इति लोके ॥ ११८ ॥

अलस के लक्षण—सड़े कीचड़ के अधिक लगते रहने से पैर की अङ्गुलियों के बीच का भाग ( गवाई ) गीला हो जाता है और उसमें जलन के साथ खुजली होती है। इसे 'अलस' ( पैर की गवाई का सड़ना ) कहते हैं ॥ ११८ ॥

अलसचिकित्सामाह—

पादौ सिक्त्वाऽऽरनालेन लेपनं त्वलसे हितम् । पटोलकुनटीनिम्बरोचनामरिचैस्तिलैः ॥

क्षुद्रास्वरससिद्धेन कटुतैलेन लेपयेत् । ततः कासीसकुनटीतिलचूर्णैर्विचूर्णयेत् ॥ १२० ॥

*विचूर्णयेद्=अवधूलयेत् ॥ ११९-१२० ॥

चिकित्सा—पैर को काँजी से तर कर के परोरा, मैनशिल, नीम, गोरोचन, मरिच और तिल का लेप करे अथवा भटकटैया के स्वरस से पकाये हुए कड़ुवे तेल को पैर में पोतकर हीराकसीस, मैनशिल और तिल का चूर्ण उसपर बुरक दे ॥ ११९-१२० ॥

करञ्जबीजं रजनी कासीसं पद्मकं मधु । रोचना हरितालञ्च लेपोऽयमलसे हितः ॥ १२१ ॥

करंज का बीज, हलदी, हीराकसीस, पद्माख, गोरोचन, शहद और हरताल इनका लेप भी अलस के लिए हितकारक है ॥ १२१ ॥

दारीलक्षणमाह—

परिक्रमणशीलस्य वायुरत्यर्थरूक्षयोः । पादयोः कुरुते दारीं सरुजां तलसंश्रिताम् ॥१२२॥

*दारी='बिवाई' इति लोके ॥ १२२ ॥

दारी के लक्षण—बहुत चलनेवालों के पैरों के तलुए अत्यधिक रूक्षता के कारण फट जाते हैं और उस फटे में पीड़ा भी होती है। इसीको 'दारी' ( बिवाई ) कहते हैं।

दारीचिकित्सामाह—

पाददार्यां शिरां प्राज्ञो मोचयेत्तलशोधिनीम् । स्नेहस्वेदोपपन्नौ तु पादौ वा लेपयेन्मुहुः ।
मधूच्छिष्टवसामज्जाघृतैः क्षारविमिश्रितैः ॥ १२३ ॥

*वसा मज्जा च सामान्यतश्छागादीनां, विशेषानभिधानतः । उक्तञ्च मदनपाले—

*मेदो मज्जा वसा ज्ञेया ग्राम्यानूपौदकोद्भवा ।
स्नेहोऽस्थ्नः शुचिरेव स्यात्स मज्जा कथितो बुधैः ॥ १ ॥

*वसा=शुद्धमांसभवः स्नेहः ॥ १ ॥ क्षारो=यवक्षारः ॥ १२३ ॥

चिकित्सा—पैर के तलवे को साफ करके तलवे के रक्त को ( हृदय की ओर ) ले जानेवाली सिरा का वेधन करे ( फस्त खोलावे )। फिर स्नेहन और स्वेदन करके मोम, चर्बी और मज्जा, घी तथा यवक्षार इनको—एक में मिलाकर लेप करे। यहाँ पर वसा और मज्जा बकरे आदि ग्राम्य जन्तुओं की ही लेनी चाहिए, क्योंकि मदनपाल ने कहा है कि-'मेद, मज्जा अर्थात् अस्थियों के भीतर रहनेवाला शुद्ध स्नेह, और चर्बी ये क्रम से ग्राम्य ( पालतू पशुओं की ), अनूप (जलप्राय प्रदेशों के जन्तुओं की ) और जलचर जन्तुओं का प्रयोग करना चाहिए' ॥ १२३ ॥

---

१. अलस को अंग्रेजी में चिल्ब्लेन ( Chilblain ) कहते हैं।

**सर्जाह्वसिन्धूद्भवयोश्चूर्णं घृतमधुप्लुतम्। निर्मथ्य कटुतैलाक्तं हितं पादप्रमार्जने ॥१२४॥**

राल और सेंधानमक का चूर्ण घी और मधु में मिलाकर खूब मथे, फिर कड़वे तेल के साथ इसे पावों में लगानेसे 'बिवाई' नष्ट होती है ॥ १२४ ॥

**मधुसिक्थकगैरिकघृतगुडमहिषाक्षशालनिर्यासैः। गैरिकसहितैर्लेपः पादस्फुटनापहः सिद्धः॥**

*मधुसिक्थकं='मोम' इति लोके। प्रथमं गैरिकं=शिलाजतु, द्वितीयं गैरिकं='गेरू' इति लोके। शालनिर्यासः='राल' इति लोके॥ १२५॥

मोम, शिलाजीत, घी, गुड, भैसा गुग्गुलु, राल, गेरू इनको मिलाकर लेप करने से पैरों का फटना बन्द हो जाता है ॥ १२५ ॥

अथोन्मत्ततैलमाह—

**उन्मत्तकस्य बीजेन मानकक्षारवारिणा। विपक्वं कटुतैलन्तु हन्याद्दारीं न संशयः॥ १२६॥**

उन्मत्त तैल—धतूरे के बीज और मानकन्द की राख के जल से पकाया हुआ कड़ुवा तेल लगाने से पाददारी नष्ट हो जाता है ॥ १२६ ॥

कदरलक्षणमाह—

**शर्करोन्मथिते पादे क्षते वा कण्टकादिभिः। ग्रन्थिः कोलवदुत्सन्नो जायते [1]कदरस्तु सः॥**

*शर्कराऽत्र वालुका। कोलवत्=क्षुद्रबदरवत्। उत्सन्नः=उद्गतः॥ १२७॥

कदर का लक्षण—वालू, कंकड़ी, पत्थर आदि से रगड खा जाने से या काँटों के गड़ जाने से पाँवों में घाव होकर बेरकी गुठली की तरह उभरी हुई गाँठ बन जाती है। इसीको 'कदर' कहते हैं ॥ १२७ ॥

कदरचिकित्सामाह—

**दहेत्कदरमुद्धृत्य तैलेन दहनेन वा॥ १२८॥**

चिकित्सा—कदर की गाँठ को निकालकर गरम तेल से या अग्नि से उस स्थान को जला दे (दाग दे)॥ १२८॥

तिलकालकलक्षणमाह—

**कृष्णानि तिलमात्राणि नीरुजानि समानि च। वातपित्तकफोद्रेकात्तान्विद्यात्तिलका[2]लकान्॥**

*समानि=अनुद्गतानि। अयं 'तिल' इति लोके॥ १२९॥

तिलकालक का लक्षण—वात, पित्त और कफ के प्रकोप से तिलके समान काली, पीड़ारहित और चर्म के समान (आसपास के चर्म से उभरे हुए नहीं) दाग होते हैं, उसे तिलकालक (तिल) कहते हैं ॥ १२९ ॥

मशकलक्षणमाह—

**अवेदनं स्थिरञ्चैव यस्तु गात्रे प्रदृश्यते। माषवत्कृष्णमुत्सन्नमनिलान्मशकं दिशेत॥ १३०॥**

*स्थिरम्=अचलम्। अवेदनं=वेदनारहितं, 'मशक' इति लोके॥ १३०॥

---

१. कदर को अंग्रेजी में कार्न (Corn) कहते हैं। अत्यन्त दबाव पड़ने के कारण उस स्थान की त्वचा के ऊपर के स्तर के सेल वर्द्धित होते हैं, जिससे की कदर की उत्पत्ति होती है।

२. तिलकालक, मशक तथा जतुमणि ये तीनों त्वचा के विकार हैं। इन विकारों में त्वचा पर मेलेनिन (Melanin) नामक काला रंग जम जाता है। अंग्रेजी में इनको मोल (Mole) कहते हैं। सम या अनुन्नत (Noneleveted type) और उत्सन्न या उन्नत (Elevated type) करके इसके दो भेद होते हैं। सम को तिलकालक या तिल (Nonelevated mole) कहते हैं। उन्नत को मशक या मस्सा (Elevated mole) कहते हैं। जो तिल या मस्सा सहज होता है, उसे जतुमणि (Congental mole) कहते हैं।

मशक के लक्षण—शरीर में उड़द की भाँति उभरे हुए, काले, स्थिर और पीड़ारहित दाग पाये जाते हैं, उन्हें 'मशक' 'मस्सा' कहते हैं। यह वातजन्य होता है॥ १३०॥

श्यावपिण्डिकालक्षणमाह—

**त्विवचस्तनवः स्फोटाः सूक्ष्माग्राः श्यावपिण्डिकाः।**
**भवन्ति कफपित्ताभ्यां क्षिप्रं नाशं प्रयान्ति च॥ १३१॥**

श्यावपिण्डिका—पतली त्वचावाले, काले, नोकीले और शीघ्र ही मिट जानेवाले स्फोटों को श्यावपिण्डिक कहते हैं। ये कफ-वात से उत्पन्न होते हैं॥ १३१॥

जतुमणिलक्षणमाह—

**सममुत्सन्नमरुजं मण्डलं कफरक्तजम्। सहजं लक्ष्म चैकेषां लक्ष्यो जतुमणिश्च सः॥१३२॥**
**कृष्णः स्निग्धो जतुमणिर्ज्ञेयः श्लेष्मोत्तरैस्त्रिभिः। अरुजं त्वपरे रक्तं लक्ष्मेत्याहुर्भिषग्वराः॥**

***समं=मसृणम्। उत्सन्नं=किञ्चिदुन्नतम्। सहजं = शरीरेण सह जातम्। एवंविधं यन्मण्डलं स जतुमणिर्लक्ष्यः। लक्ष्म चैकेषामिति। एकेषामाचार्याणां मते तन्मण्डलं लक्ष्मसञ्ज्ञञ्च। लक्ष्म='लशुन' इति लोके। अपरे पुनर्जतुमणिलक्ष्मणोर्भेदकं लक्षणमाहुः— 'कृष्ण' इत्यादि॥ १३२-१३३॥**

जतुमणि—कफ-रक्त से उत्पन्न, चिकने, आसपास के चर्म से किञ्चित उभरे हुए, पीड़ारहित और जन्म से ही उत्पन्न मण्डलाकार चिह्नको लक्ष्म या जतुमणि ( लहसन ) कहते हैं। कुछ दूसरे आचार्य इन दोनों में भेद करते हैं। उनके मतसे कफोल्वण त्रिदोष से उत्पन्न, काला और चिकना चिह्न जतुमणि और पीड़ारहित लाल चिह्न 'लक्ष्म' कहलाता है॥ १३२-१३३॥

तिलकालकमशकजतुमणिचिकित्सामाह—

**चर्मकीलं जतुमणिं मशकांस्तिलकालकान्। उत्कृत्य शस्त्रेण दहेत्क्षाराग्निभ्यामशेषतः॥**

तिलकालक, मशक और जतुमणि की चिकित्सा—चर्मकील, जतुमणि, मशक और तिलकालक को शस्त्र से चीरकर या खुरचकर तत्पश्चात् क्षार या अग्नि से जलाकर ( दागकर ) निर्मूल कर डाले॥ १३४॥

न्यच्छलक्षणमाह—

**महद्वा यदि वा चाल्पं श्यावं वा यदि वाऽसितम्। नीरुजं मण्डलं गात्रे न्यच्छं तदभिधीयते॥**

न्यक्ष के लक्षण—बड़ा या छोटा, काला या सफेद, पीड़ारहित दाग जो शरीर में उत्पन्न हो जाता है, उसे 'न्यच्छ या छाँही' कहते हैं॥ १३५॥

न्यच्छचिकित्सामाह—

**शिरावेधैः प्रलेपैश्च तथाऽभ्यङ्गैरुपाचरेत्। न्यच्छं लिम्पेत्पयः पिष्टैः कल्कैः क्षीरतरूद्भवैः॥**
**त्रिभुवनविजयापत्रं मूलं स्थविरस्य शिंशपा चैभिः। उद्वर्तनं विरचितं न्यच्छव्यङ्गापहं सिद्धम्॥**

***स्थविरस्य=वृद्धदारस्य॥ १३६-१३७॥**

चिकित्सा—शिरोवेध, प्रलेप और अभ्यङ्ग ( मालिश ) के द्वारा न्यच्छ की चिकित्सा करनी चाहिए अथवा क्षीरिवृक्ष ( वट, गूलर, पीपर, पाकर, पारिष ) की छाल को दूध में पीसकर न्यच्छ पर भाँग के पत्ते, विधारे की जड़ और शीशम का पत्ता-इनका उबटन बनाकर लगाने से न्यच्छ और व्यंग नष्ट हो जाते हैं॥ १३६-१३७॥

पद्मिनीकण्टकलक्षणमाह—

**कण्टकैराचितं वृत्तं कण्डूमत्पाण्डु मण्डलम्। पद्मिनीकण्टकप्रख्यैस्त[1] दाख्यं कफवातजम्॥**

---

१. पद्मिनीकण्टक को पेपिलोमा ऑफ दी स्किन ( Papilloma of the Skin ) कहते हैं। इसमें उपत्वचा के अङ्कुरों की वृद्धि होती है। यह एक प्रकार का त्वचा का सौम्य अर्बुद है। यह श्लेष्मल त्वचा पर भी होता है।

*आचितं=व्याप्तम् । पद्मिनीकण्टकप्रख्यैः = पद्मिनीनालकण्टकसदृशैः । तदाख्यं = पद्मिनीकण्टकन्नामैव ॥ १३८ ॥

पद्मिनीकण्टक के लक्षण—कफ-वात से उत्पन्न, खुजलीयुक्त, कुछ पीला तथा गोल मण्डल जिसमें कमल की नाल के काँटों के समान आकारवाले काँटे ( चर्म में उभरे हुए ) भरे हों, उसे पद्मिनीकण्टक कहते हैं ॥ १३८ ॥

पद्मिनीकण्टकचिकित्सामाह—

**पद्मिनीकण्टके रोगे छर्दयेन्निम्बवारिणा । तेनैव सिद्धं सक्षौद्रं सर्पिः पातुं प्रदापयेत् ॥१३९॥**
**निम्बारग्वधकल्कैर्वा मुहुरुद्वर्त्तनं हितम् ॥ १४० ॥**

चिकित्सा—पद्मिनीकण्टक के रोगी को नीम का पानी पिलाकर वमन कराकर नीम से ही सिद्ध किया हुआ घी, शहद मिलाकर पिलाये अथवा नीम और अमलतास के पत्तों का उबटन बनाकर बार-बार लगाना हितकर है ॥ १३९–१४० ॥

निम्बादिघृतमाह—

**जतुर्गुणेन निम्बोत्थपत्रक्काथेन गोघृतम् । पचेत्ततस्तु निम्बस्य कृतमालस्य पत्रजैः ॥१४१॥**
**कल्कैर्भूयः पचेत्सिद्धं तत्पिबेत्पलसम्मितम् । पद्मिनीकण्टकाद्रोगान्मुक्तो भवति नान्यथा ॥**

निम्बादिघृत—नीम के पत्तों के चौगुने क्वाथ के साथ घी को पकाये । फिर उसी घी को नीम और अमलतास के पत्तों के साथ पकाये । इस घी को एक पल ( ४ तो० ) की मात्रा में पीने से 'पद्मिनीकण्टक' नामक रोग दूर हो जाता है ॥ १४१–१४२ ॥

अजगल्लिकालक्षणमाह—

**स्निग्धा सवर्णा ग्रथिता नीरुजा मुद्गसन्निभा । कफवातोत्थिता ज्ञेया बालानामजगल्लिका ॥**

*ग्रथिता=गुम्फितेव । मुद्गसन्निभा=मुद्गाकृतिः ॥ १४३ ॥

अजगल्लिका के लक्षण—बालकों को कफ-वात से उत्पन्न, चिकनी, शरीर के चर्म के सदृश चर्मवाली, गुथी हुई, पीड़ारहित और मूंग के सदृश जो फुड़िया होती है, उसे अजगल्लिका कहते हैं ॥

अजगल्लिकाचिकित्सामाह—

**तत्राजगल्लिकां सामां जलौकोभिरुपाचरेत् । शुक्तिसौराष्ट्रिकाक्षारकल्कैश्चालेपयेन्मुहुः ।**
**कठिनां क्षारयोगेन द्रावयेदजगल्लिकाम् ॥ १४४ ॥**

चिकित्सा—अपक्व अजगल्लिका में जोंक लगवाये और सीप की भस्म तथा फिटकिरी के लावण का कल्क बनाकर उसपर बार-बार लेप करे । यदि अजगल्लिका कड़ी हो तो उसपर क्षार लगाकर मुलायम करे ॥ १४४ ॥

यवप्रख्यालक्षणमाह—

**यवाकारा प्रकठिना ग्रथिता मांससंश्रया । पिडका श्लेष्मवाताभ्यां यवप्रख्येति सोच्यते ॥**

*यवाकारा=मध्ये स्थूला प्रान्ते कृशा ॥ १४५ ॥

यवप्रख्या के लक्षण—कफ और वायु से उत्पन्न, बीच में मोटी और दोनों सिरों पर जौ की भाँति नोकीली, कड़ी और गुथी हुई मांस की फुड़िया को 'यवप्रख्या' कहते हैं ॥ १४५ ॥

अन्त्रालजीलक्षणमाह—

**घनामवक्त्रां पिडकामुन्नतां परिमण्डलाम् । अन्त्रालजीमल्पपूयां तां विद्यात्कफवातजाम् ॥**

*घनां=कठिनाम् । परिमण्डलाम्=वर्त्तुलाम् ॥ १४६ ॥

अन्त्रालजी के लक्षण—कड़ी, समान ( ऊँची, नीची या टेढ़ी नहीं ), उभरी हुई और गोलाकार फुड़िया को जिसमें पूय थोड़ी निकलती हो, 'अन्त्रालजी' कहते हैं । यह कफ और वायु से उत्पन्न होती है ॥ १४६ ॥

यवप्रख्याऽन्त्रालजीचिकित्सामाह—

अन्त्रालजीयवप्रख्ये पूर्वं स्वेदैरुपाचरेत । मनःशिलादेवदारुकुष्टकल्कैः प्रलेपयेत् ।
पक्वां व्रणविधानेन तथोक्तेन प्रसाधयेत् ॥ १४७ ॥

चिकित्सा—अन्त्रालजी और यवप्रख्या को पहले स्वेदन करें; फिर पकाने के लिए मैनसिल, देवदारु और कडुवा कूट इनके कल्क का उसपर लेप करें और पक जाने पर फोड़े का पहले कही हुई विधि के अनुसार उपचार करें ॥ १४७ ॥

विवृतालक्षणमाह—

विवृतास्यां महादाहां पक्वोदुम्बरसन्निभाम् । विवृतामिति तां विद्यात्पित्तोत्थां परिमण्डलाम् ॥

*परिमण्डलाम्=परितः शोथवतीम् ॥ १४८ ॥

विवृता के लक्षण—खुले हुए मुखवाली, अत्यधिक दाहयुक्त, पकी हुई गूलर के सदृश रंगवाली, गोल, पित्तजन्य फुड़िया को 'विवृता' कहते हैं ॥ १४८ ॥

इन्द्रविद्धालक्षणमाह

पद्मकर्णिकवन्मध्ये पिडकां पिडकाचिताम् । इन्द्रविद्धान्तु तां विद्याद्वातपित्तोत्थितां भिषक् ॥

*पद्मकर्णिकवत्=पद्मफलाधारोपमाम् । पिडकाचितां–किञ्जल्कवल्लघुपिडकाचिताम् ॥

इन्द्रविद्धा के लक्षण—बीच में कमल की कर्णिका की तरह एक फुड़िया हो और उसके चारों ओर छोटी छोटी फुन्सियाँ हों तो उसे 'इन्द्रविद्धा' कहते हैं । यह वात-पित्त से उत्पन्न होती है ॥

गर्दभिकालक्षणमाह—

मण्डलं वृत्तमुत्सन्नं सरक्तं पिडकाचितम् । रुजाकरीं गर्दभिकां तां विद्याद्वातपित्तजाम् ॥

गर्दभिका के लक्षण—गोल, उभरा हुआ, लाल फुड़िय से भरा हुआ और पीडायुक्त मंडल 'गर्दभिका' कहलाता है । यह वात-पित्त से पैदा होता है ॥ १५० ॥

जालगर्दभलक्षणमाह—

विसर्पवत्सर्पति यः शोथस्तनुरपाकवान् । दाहज्वरकरः पित्तात्स ज्ञेयो जालगर्दभः ॥१५१॥

*अपाकवान्=ईषत्पाकवान् । पित्तकृतत्वेन सर्वथा पाकाभावस्यायुक्तत्वात् । अयमग्निवात इति ख्यातः ॥ १५१ ॥

जालगर्दभ के लक्षण—विसर्प की तरह फैलनेवाले, दाह और ज्वर पैदा करनेवाले, कभी-कभी थोड़ा ही पकनेवाले और हलके शोथ को 'जालगर्दभ' या 'अग्निवात' कहते हैं । यह पित्तजन्य होता है ॥ १५१ ॥

विवृतेन्द्रविद्धागर्दभिकाजालगर्दभानां चिकित्सामाह—

विवृतामिन्द्रविद्धाञ्च गर्दभीं जालगर्दभम् । पैत्तिकस्य विसर्पस्य क्रियया साधयेद्भिषक् ।
पाके तु रोपयेदाज्यैः पक्वैर्मधुरभेषजैः ॥ १५२ ॥

विवृता, इन्द्रविद्धा, गर्दभिका और जालगर्दभ की चिकित्सा:—इन चारों की चिकित्सा पित्तजन्य विसर्प की भाँति करनी चाहिए और पक जाने पर जीवनीयगण की ओषधियों से सिद्ध घी से रोहण करना चाहिए ॥ १५२ ॥

कच्छपिकालक्षणमाह—

ग्रथिताः पञ्च वा षड् वा दारुणाः कच्छपोन्नताः ।
कफानिलाभ्यां पिडकाः सा स्मृता कच्छपी बुधैः ॥ १५३ ॥

*कच्छपोन्नताः=मध्ये प्रोन्नताः प्रान्ते नताः ॥ १५३ ॥

कच्छपिका के लक्षण—कछुए की पीठ के समान ( बीच में उठी हुई ) उठी हुई, परस्पर गुथी हुई, पाँच या छः भीषण फुड़िया जो होती हैं, उन्हें 'कच्छपिका' कहते हैं । यह कफ और वात से उत्पन्न होती हैं ॥ १५३ ॥

कच्छपिकाचिकित्सामाह—

कच्छपीं स्वेदयेत्पूर्वं तत एव प्रलेपयेत् ॥ १५४ ॥
कल्कीकृतैर्निशाकुष्ठसितातालकदारुभिः। तां पक्वां साधयेच्छीघ्रं भिषग्व्रणचिकित्सया ॥

चिकित्सा—कच्छपिका को पहले स्वेदित करे, फिर हलदी, कडुवा कूठ, चीनी, हरताल और दारुहल्दी—इन सबके कल्क का लेप करे और इस प्रकार जब पक जाय तो व्रणवत् चिकित्सा करे ॥ १५४–१५५ ॥

शर्कराऽर्बुदलक्षणमाह—

प्राप्य मांसशिरास्नायुमेदः श्लेष्मा तथाऽनिलः। ग्रन्थिं करोत्यसौ भिन्नो मधुसर्पिर्वसानिभम्॥
स्रवति स्रावमत्यर्थं तत्र वृद्धिं गतोऽनिलः। मांसं विशोष्य ग्रथितां शर्करां जनयत्यतः॥
दुर्गन्धं क्लिन्नमत्यर्थं नानावर्णं ततः शिराः। स्रवन्ति सहसा रक्तं तां विद्याच्छर्कराऽर्बुदम्[1] ॥
*शर्करा = वालुकातुल्या ॥ १५६–१५८ ॥

शर्करार्बुद के लक्षण—प्रकुपित कफ और वायु मांस, शिरा, स्नायु, और मेद को पाकर ऐसी गाँठ उत्पन्न कर देते हैं, जिससे फूटने पर शहद, घी या चर्बी की भाँति अत्यधिक पूय निकलती है। इसीमें वायु अत्यन्त बढ़कर मांस को सुखा कर गुथी हुई और रेते के समान गाँठें बना देता है। तत्पश्चात् दुर्गन्धयुक्त तथा अत्यन्त क्लेदयुक्त अनेकों रंग का रक्त सहसा बहने लगता है, इसे 'शर्करार्बुद' कहते हैं ॥ १५६–१५८ ॥

शर्कराऽर्बुदचिकित्सामाह—

मेदोऽर्बुदविधानेन साधयेच्छर्कराऽर्बुदम् ॥ १५९ ॥

चिकित्सा—शर्करार्बुद की चिकित्सा मेदजन्य अर्बुद की भाँति करनी चाहिए ॥ १५९ ॥

सहेतुकान् सलक्षणान् कतिचिदालस्यादिक्षुद्रविकारानाह—

शक्तस्य चाप्यनुत्साहः कर्मण्यालस्यमुच्यते। अस्वास्थ्यं चिन्तयाऽत्यर्थमरतिः कथ्यते बुधैः॥

आलस्य के लक्षण— शरीर में सामर्थ्य होने पर भी काम करने में उत्साह न हो, तो उसे 'आलस्य' कहते हैं।

अरति—चिन्ता करने से जो अस्वस्थता (किसी काम में मन न लगना) रहती है, उसे 'अरति' कहते हैं ॥ १६० ॥

उत्क्लिश्यान्नं न निर्गच्छेत्प्रसेकः ष्ठीवनेरितम्। हृदयं पीड्यते चास्य तमुत्क्लेशं विनिर्दिशेत्॥

उत्क्लेश—अन्न पेट से बाहर निकलना चाहे किन्तु निकल न सके, मुख में पानी छूटे और थूक से प्रेरित हृदय में पीड़ा हो, उसे 'उत्क्लेश' कहते हैं ॥ १६१ ॥

वक्त्रे मधुरता तन्द्रा हृदयोद्वेष्टनं भ्रमः। न चान्नं रोचते यस्मै ग्लानिं तस्य विनिर्दिशेत्।

---

१. तमेव भिन्नं दुर्गन्धं घृतमेदोनिभं शिराः।
स्रवन्ति स्रावमनिशं यदा स्याच्छर्करार्बुदम्। (भोजः)

शर्करार्बुद—इसकी उत्पत्ति मेदोग्रन्थि (Seba Ceous cyst) के ऊपर होती है, इसमें कोई सन्देह नहीं। इसलिए शर्करार्बुद या तो सब आसिअस हार्न (Sebaceous Horn) होगा या कॉक्स पिक्यूलियर ट्यूमर (Cock's Peculiar Tumour) होगा। कॉक के ट्यूमर का वर्णन शर्करार्बुद के साथ बहुत मिलता है। यथाः—

'Should the Contents only escape partially, the remainder is liable to undergo pulrefactive changes. Giving-rise to an offensive ulcarated Surface with raised edges, which may readily be mistaken for epithelioma. Manual of Surgery by Rose and Carless.

ग्लानिरोजःक्षयाद् दुःखादजीर्णाच्च श्रमाद्भवेत् ॥ १६२ ॥

ग्लानि—मुख में मीठापन, तन्द्रा, हृदय का बँधा सा प्रतीत होना, चक्कर और अन्न में अरुचि हो, तो ऐसी दशा को 'ग्लानि' कहते हैं। यह ग्लानि ओजःक्षय से, दुःख से, अजीर्ण से तथा थकावट से उत्पन्न होती है ॥ १६२ ॥

उदानकोपादाहारसुस्थितत्वाच्च यद्भवेत्। पवनस्योर्ध्वगमनं तमुद्गारं प्रचक्षते ॥ १६३ ॥

उद्गार ( डकार )—उदान वायु के प्रकोप से तथा आहार के उचित रूप से स्थित होने से जो वायु पेट से ऊपर मुख की ओर जाता है, उसे 'डकार' कहते हैं ॥ १६३ ॥

आटोपो गुडगुडाशब्दः प्रोक्तो जठरसम्भवः। तमःस्थस्येव यज्ज्ञानं तत्तमः कथ्यते बुधैः ॥

इत्येकषष्टितमः क्षुद्ररोगाधिकारः समाप्तः ॥ ६१ ॥

आटोप—पेट में जो गुड़गुड़ाहट की आवाज होती है, उसीको 'आटोप कहते हैं।

तम—अन्धकार में रहने जैसा ज्ञान ( आँख खोले रहने पर भी दिखाई न देना ) होना 'तम' कहलाता है ॥ १६४ ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी'नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे एकषष्टितमः क्षुद्ररोगाधिकारः समाप्तः ॥ ६१ ॥

# अथ द्विषष्टितमः शिरोरोगाधिकारः ॥ ६२ ॥

तत्र शिरोरोगस्य निदानं संख्यां चाह—

शिरोरोगास्तु जायन्ते वातपित्तकफैस्त्रिभिः। सन्निपातेन रक्तेन क्षयेण कृमिभिस्तथा ॥१॥
सूर्यावर्त्तानन्तवातशङ्खकार्द्धावभेदकाः। एकादशविधस्यास्य लक्षणानि प्रचक्षते ॥ २ ॥

*शिरोरोगाः=अत्र शिरोगता शूलरूपा रुगभिधीयते। वातपित्तकफैस्त्रिभिः। ननु 'वातपित्तकफैरि'त्युक्तेस्त्रित्वबोधः। किमर्थं त्रिभिरिति पदम्? उच्यते—सर्वेषां शिरोरोगाणां सन्निपातजत्वख्यापनार्थम्, वातपित्तकफानां पृथक्कारणत्वं चोत्कर्षात्। क्षयेण= रसादिक्षयेण ॥ १–२ ॥

निदान और संख्या—१ वातज, २ पित्तज, ३ कफज, ४ सन्निपातज, ५ रक्तज, ६ रसादिक्षयज, ७ कृमिज, ८ सूर्यावर्त्त, ९ अनन्तवात, १० शंखक और ११ अर्धावभेदक–इस प्रकार शिर के रोग ( शिर के शूलरूप रोग ) ग्यारह प्रकार के होते हैं। सभी शिरोरोग त्रिदोषज ही होते हैं, किन्तु दोषों के बलाबल के अनुसार वातजादि पृथक्-पृथक् कहे जाते हैं ॥ १–२ ॥

१ तत्र वातजशिरोरोगलक्षणमाह—

यस्यानिमित्तं शिरसो रुजश्च भवन्ति तीव्रा निशि चातिमात्रम्।
बन्धोपतापैः प्रशमो भवेच्च शिरोऽभितापः स समीरणेन ॥ ३ ॥

*भवेदिति शेषः। अनिमित्तम्=अतर्कितविप्रकृष्टनिमित्तम्। निशि चातिमात्रं-रात्रौ शैत्येन वायोराधिक्यात्। उपतापः=स्वेदनम्। शिरोऽभितापः=शिरःपीडा ॥ ३ ॥

वातज शिरोरोग—अकस्मात् अज्ञात कारणों से शिर में तीव्र पीड़ा होना, रात्रि में पीड़ा का अत्यधिक बढ़ जाना और शिर को बाँधने या सेकने से पीड़ा का कम या शान्त होना–ये सब 'वातज शिरोरोग' के लक्षण हैं ॥ ३ ॥

पित्तजशिरोरोगलक्षणमाह—

**यस्योष्णमङ्गारचितं यथैव भवेच्छिरो दह्यति चाक्षिनासम् ।**
**शीतेन रात्रौ च भवेच्छमश्च शिरोऽभितापः स तु पित्तकोपात् ॥ ४ ॥**

***दह्यतीत्यार्षत्वात् ॥ ४ ॥**

पित्तज शिरोरोग—जिसमें शिर गरम अंगार की तरह मालूम हो, आँखों और नाकों में जलन हो तथा शीत पदार्थों से या रात्रि में पीड़ा शान्त हो जाय, उस शिरोरोग को 'पित्तज' समझना चाहिए ॥ ४ ॥

३ कफजशिरोरोगलक्षणमाह—

**शिरो भवेद् यस्य कफोपदिग्धं गुरु प्रतिष्टब्धमथो हिमञ्च ।**
**शूनाक्षिनासावदनञ्च यस्य शिरोऽभितापः स कफप्रकोपात् ॥ ५ ॥**

***कफोपदिग्धम् = अन्तःकफलिप्तम् । प्रतिष्टब्धं तच्च शिरः ॥ ५ ॥**

रक्तज शिरोरोग—जिसमें शिर कफ से लिपा हुआ, भारी, जकड़ा हुआ और ठंडा प्रतीत हो, आँख, नाक और चेहरा फूला हुआ हो, उस शिरोरोग को कफज समझें ॥ ५ ॥

४ सन्निपातजशिरोरोगलक्षणमाह—

**शिरोऽभितापे त्रितयप्रवृत्ते सर्वाणि लिङ्गानि समुद्भवन्ति ॥ ६ ॥**

सन्निपातज शिरोरोग—इसमें उपर्युक्त तीनों प्रकार के शिरोरोगों के लक्षण होते हैं ॥ ६ ॥

५ रुधिरजन्यशिरोरोगलक्षणमाह—

**रक्तात्मकः पित्तसमानलिङ्गः स्पर्शासहत्वं शिरसो भवेच्च ॥ ७ ॥**

***पैत्तिकाद्भेदमाह—शिरसःस्पर्शासहत्वमिति ॥ ७ ॥**

कफज शिरोरोग—इसमें पित्तज शिरोरोग के समान ही लक्षण होते हैं। ( भेद केवल इतना है कि ) इसमें शिर के किसी चीज से छू जाने पर बड़ी पीड़ा होती है ॥ ७ ॥

६ रसादिधातुक्षयजन्यशिरोरोगलक्षणमाह—

**वसाबलासक्षतसम्भवानां शिरोगतानामतिसङ्क्षयेण ।**
**क्षयप्रवृत्तः शिरसोऽभितापः कष्टो भवेदुग्ररुजोऽतिमात्रम् ।**
**संस्वेदनच्छर्दनधूमनस्यैरसृग्विमोक्षैश्च विवृद्धिमेति ॥ ८ ॥**

***क्षतसम्भवं = रुधिरम् । कष्टः = कष्टसाध्यः ॥ ८ ॥**

**अङ्गं भ्रमति तुद्येत शिरो विभ्रान्तनेत्रता । मूर्च्छा गात्रावसादश्च शिरोरोगे क्षयात्मके ॥९॥**

रसादिधातुक्षयजन्य शिरोरोग—शिर की चर्बी, कफ और रक्त के अत्यन्त क्षय हो जाने से तीव्र पीड़ायुक्त क्षयज शिरोरोग उत्पन्न होता है। इस रोग में सेंकने, वमन करने, धूम्र-पान करने, नस्य लेने और फस्त खुलवाने से शिर की पीड़ा बढ़ जाती है। क्षयजन्य शिरोरोग के ये लक्षण होते हैं:—सारा शरीर घूमता-सा प्रतीत होता है, शिर में सूई कोचने जैसी पीड़ा होती है, आँखें बार-बार इधर-उधर घूमती हैं, बेहोशी होती है और अंग शिथिल होता जाता है ॥ ८-९ ॥

७ कृमिजशिरोरोगलक्षणमाह—

**निस्तुद्यते यस्य शिरोऽतिमात्रं सम्भक्ष्यमाणं स्फुरतीव चान्तः ।**
**घ्राणाच्च गच्छेद्रुधिरं सपूयं शिरोऽभितापः कृमिभिः स घोरः ॥ १० ॥**

***सम्भक्ष्यमाणम् । कृमिभिरिति शेषः । घ्राणाच्चेति चकारेण कृमिनिर्गमोऽपि बोद्धव्यः ॥ १० ॥**

कृमिज शिरोरोग—जिसमें शिर में सुई कोचने जैसी अत्यधिक पीडा हो, शिर के अन्दर कृमि काट रहे हों, एवं चल रहे हों ऐसा प्रतीत हो और नासिका की राह से रक्तमिश्रित पीव तथा कृमि भी निकलें, तो उसे भीषण 'कृमिज शिरोरोग' जाने ॥ १० ॥

८ सूर्यापवर्त्तलक्षणमाह—

सूर्योदयं या प्रति मन्दमन्दमक्षिभ्रुवौ रुक् समुपैति गाढम् ।
विवर्द्धते चांशुमता सहैव सूर्यापवृत्तौ विनिवर्त्तते च ॥ ११ ॥
शीतेन शान्तिं लभते कदाचिदुष्णेन जन्तुः सुखमाप्नुयाद्वा ।
सर्वात्मकं कष्टतमं विकारं सूर्यापवर्तं तमुदाहरन्ति ॥ १२ ॥

*सूर्योदयं प्रति लक्ष्यीकृत्य=आरभ्येति यावत् । सूर्यस्यापवृत्तौ=सूर्यस्याधोगतौ ॥११-१२॥

सूर्यापवर्त्त के लक्षण—जिसमें सूर्योदय के समय भौंहों के पास से मन्द-मन्द पीड़ा प्रारम्भ होकर सूर्य ज्यों-ज्यों ऊपर बढ़ें, त्यों-त्यों वह बढ़ती जाय और (दोपहर के बाद) सूर्य ज्यों-ज्यों उतरें त्यों-त्यों कम होती जाय और कभी शीतलोपचार से शान्त हो और कभी उष्णोपचार से, उस परम कष्टदायक शिरोरोग को 'सूर्यापवर्त्त' कहते हैं। यह सन्निपातज होता है ॥ ११-१२ ॥

९ अनन्तवातलक्षणमाह—

दोषास्तु दुष्टास्त्रय एव मन्यां सम्पीड्य गाढं स्वरुजां सुतीव्राम् ।
कुर्वन्ति योऽक्षिण भ्रुवि शङ्खदेशे स्थितिं करोत्याशु विशेषतस्तु ॥ १३ ॥
गण्डस्य पार्श्वे तु करोति कम्पं हनुग्रहं लोचनजान्विकारान् ।
अनन्तवातं तमुदाहरन्ति दोषत्रयोत्थं शिरसो विकारम् ॥ १४ ॥

*एवशब्दोऽत्राप्यर्थः, अव्ययानामनेकार्थत्वात् । स्वरुजां=स्वस्वरूपां रुजां व्यथामाह-गौरवादिरूपाम्, दोषाः कुर्वन्ति । अयमनन्ते वातसमः, अनन्तवातः । अक्ष्यादिषु स्थितिं करोति । विशेषतो गण्डपार्श्वे स्थितिं करोति । पीडायाः स्थितिं कृत्वा कम्पादींश्च करोति ॥ १३-१४ ॥

दूषित हुए वातादि तीनों दोष मन्या नामक नाड़ी को भली भाँति पीड़ित करके अपने स्वरूप के अनुसार व्यथा, दाह तथा गौरवादि रूप तीव्र वेदना को उत्पन्न करते हैं। यह वेदना तत्काल आँखों, भौंहों तथा शङ्ख प्रदेश में स्थित हो जाती है। यह पीड़ा विशेषतः गण्डस्थलों के पार्श्व में स्थित होती है। इस प्रकार पीड़ा की स्थिति को उत्पन्न करके दोष कम्प, हनुग्रह तथा नेत्रविकारों को उत्पन्न कर देते हैं। तीनों दोषों से उत्पन्न इस शिरोविकार को अनन्तवात कहते हैं ॥

पित्तरक्तानिला दुष्टाः शङ्खदेशे विमूर्च्छिताः । तीव्ररुग्दाहरागं हि शोथं कुर्वन्ति दारुणम् ॥
स शिरो विषवद्वेगान्निरुध्याशु गलं तथा । त्रिरात्राज्जीवितं हन्ति शङ्खको नाम नामतः ।
त्र्यहं जीवति भैषज्यं प्रत्याख्यायास्य कारयेत् ॥ १६ ॥

*पित्तरक्तानिला अत्र कफोऽपि योज्यः । 'कृतानुयात्रः कफपित्तरक्तैः' इति सुश्रुतवचनात् । विमूर्च्छिताः=प्रवृद्धाः । सः=शङ्खकः । त्रिरात्रात्=त्रिरात्रिमध्ये, मारयतीति यावत् ॥ १५-१६ ॥

शङ्ख प्रदेश में दूषित हुए तथा वृद्ध पित्त, रक्त और वायु तीव्र पीड़ा, दाह तथा लालिमायुक्त दारुण शोथ को उत्पन्न कर देते हैं। यह शोथ विषवेग के समान अपने वेग से शीघ्र ही शिर तथा गले को अवरुद्ध करके तीन दिन में रोगी को मार डालता है। इस शिरोरोग को 'शङ्खक' कहा जाता है। यह शिरोरोगी तीन ही दिन तक जीता है। इसलिए इस रोग का प्रत्याख्यान करके इसकी चिकित्सा करनी चाहिए। यद्यपि यहाँ इस रोग के हेतु पित्त, रक्त तथा वायु तीन ही माने गये हैं, किन्तु सुश्रुत ने कफ को भी इस रोग का कारण माना है। अत एव यहाँ पर भी कफ का प्रयोग कर लेना चाहिए। इस प्रकार इस रोग के हेतु दूषित हुए पित्त, रक्त, वायु तथा कफ —ये चार हुए ॥ १५-१६ ॥

११ अर्द्धावभेदकस्य निदानं लक्षणं चाह—

**रूक्षाशनाद्यध्यशनप्राग्वातावश्यमैथुनैः। वेगसन्धारणायासव्यायामैः कुपितोऽनिलः ॥१७॥**
**केवलः सकफो वाऽर्द्धं गृहीत्वा शिरसो बली। मन्याभ्रूशङ्खकर्णाक्षिललाटार्द्धेषु वेदनाम् ॥**
**शस्त्राशनिनिभां कुर्यात्तीव्रां सोऽर्द्धावभेदकः[1]। नयनं वाऽथवा श्रोत्रमतिवृद्धो विनाशयेत्॥**

---

१. अर्धावभेदक को पाश्चात्त्य चिकित्सा-विज्ञान में 'मिग्रेन या हीमीक्रेनिया (migraine or hemicrania) कहते हैं। यह एक प्रकार का शूल है, जो नेत्र के ऊपर या शंखक (कनपट्टी) या इनमें से किसी एक में प्रारम्भ होकर क्रमशः धीरे-धीरे फैलता तथा बढ़ता है और प्रायः आधे ही शिर में सीमित रहता है।

कारण—यह शिरःशूल प्रायः बचपन में अधिक होता है, मध्यम आयु में कम और वृद्धावस्था में प्रायः अपने आप बन्द हो जाता है। यह रोग बहुधा कुलज भी होता है। पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों में यह पीड़ा अधिक पाई जाती है और उनमें मासिक धर्म के समय रजोनिवृत्ति (menopause मेनापाज) काल में तथा डिम्बग्रन्थि (ovary 'ओवरी') अथवा पीयूषग्रन्थि (Pituatry पिच्युएट्री) विकारों के कारण प्रायः होती है। सामान्य स्वास्थ्यका अत्यधिक गिर जाना (Allergy एलर्जी) यकृत् और पित्ताशय के विकार, आहार के दोष (विषम तथा गुरु आहार का सेवन), मलावरोध, नेत्र के दोष (नेत्र की पेशियों की दुर्बलता, सिनेमा आदि नेत्र पर हानिकारक प्रभाव करनेवाले खेलों को अधिक देखना), मस्तिष्कगत दोष, अन्तःस्रावी ग्रन्थियों (Endocrene glands इन्डोक्रीन ग्लैण्ड्स) के विकार, त्रिधारा नाडी के शूल (Trigeminal neuralgia ट्राइजेमिनल न्यूरेल्जिया) तथा अपस्मार आदि अर्द्धावभेदक के कारण माने जाते हैं।

लक्षण—प्रायः प्रातःकाल भौंहों में या आँखों में या शंखक (कनपट्टी) में या इन सबमें मन्द पीड़ा प्रारम्भ होकर धीरे-धीरे बढ़ती है (सूर्यावर्तकी भाँति) और क्रमशः शिर के आधे भाग में फैल जाती है और प्रायः शिर के आधे ही भाग में सीमित रहती है; किन्तु कभी-कभी एक तरफ से दूसरी तरफ फैलकर सारे शिर में भी हो जाती है। यह पीड़ा सौम्य और तीव्र दोनों प्रकार की होती है। सौम्य प्रकार में पीड़ा कम होती है और रोगी अपना काम-काज करता रहता है; किन्तु तीव्र प्रकार में पीड़ा बहुत तीव्र होती है। कभी-कभी तो पीड़ा ग्रीवा और हाथों तक भी फैल जाती है। अर्द्धावभेदक की पीड़ा प्रकाश, शब्द और शिरको हिलाने-डुलाने से बढ़ जाती है। कभी-कभी आक्रमण दौरे के साथ होता है। पीडा अत्यधिक होने पर जी मचलाना, वमन, सुस्ती आदि होते हैं। रोगी बेचैन हो जाता है। पीड़ा के तीव्रतम होने पर रोगी का चेहरा फीका और पाण्डु हो जाता है, कुछ सर्दी मालूम होती है, हाथ-पैर ठण्डे और नाड़ी क्षीण और मन्द हो जाती है, कभी-कभी प्रलाप भी होता है, क्वचित् आक्षेप भी आते हैं। कभी-कभी तो कोई वेदनाहर ओषधि काम नहीं करती, केवल स्वाभाविक निद्रा से ही कुछ आराम मिलता है। कभी-कभी रोगका प्रारम्भ चक्कर के साथ भी होता है। वमन हो जाने पर थोड़ा आराम मालूम होने लगता है। पीड़ा अपने आप भी बन्द हो जाती है और कुछ काल बाद पुनः दौरे के साथ इस रोग का आक्रमण होता है। दौरों के बीच के काल में रोगी का स्वास्थ्य प्रायः अच्छा रहता है। कभी कभी (यद्यपि बहुत कम और अतितीव्र प्रकार में) आँख की पेशियों का घात, हनुग्रह (अनन्तवातवत्) भी होते हैं।

साक्षेप निदान—इस रोग को (Allergy) जन्य शिरःशूल, मस्तिष्कगत अर्बुदजन्य शिरःशूल, फिरङ्गजन्य शिरःशूल और अन्तर्विषजन्य शिरःशूल से पृथक् करना चाहिए। कभी-कभी अपस्मार का प्रारम्भ भी अर्द्धावभेदक के समान लक्षणों के साथ होता है। इसलिए इन दोनों में

*अवश्यः = अवश्यायः । आयासः = अतिचलनभारोद्वहनादिः । व्यायामः = मल्लश्रमः । शस्त्राशनिनिभां=शस्त्रघातेनेव वज्रपातेनेव वेदनाम् ॥ १७–१९ ॥

रूक्ष भोजन करने से, अध्यशन करने से, पुरवा हवा का सेवन करने से, ओस में रहने से, मैथुन करने से, मल-मूत्रादि के वेगों को धारण करने से, अत्यन्त चलने तथा बोझ इत्यादि ढोने रूप आयास करने से तथा दण्ड इत्यादि मल्लश्रम को करने से प्रकुपित हुआ केवल बलवान् वायु अथवा कफयुक्त वायु शिर के आधे भाग को पकड़कर मन्या, भौंह, शङ्खप्रदेश, कान, आँख तथा ललाट के आधे हिस्से में शस्त्र-प्रहार के समान अथवा वज्रपात की भाँति तीव्र वेदना को उत्पन्न कर देता है। इस रोग को अर्द्धावभेदक कहते हैं। जब यह रोग अत्यन्त बढ़ जाता है, तब आँख को अथवा कान को नष्ट कर देता है॥ १७–१९ ॥

शिरोरोगचिकित्सामाह—

**वातजातशिरोरोगे स्नेहस्वेदं विघर्षणम् । पानाहारोपनाहांश्च कुर्याद्वातामयापहान् ॥२०॥**

वातजन्य शिरोरोग में स्नेहन, स्वेदन तथा तैलमर्दन करना चाहिए। और वातनाशक पान, आहार का सेवन तथा उपनाह स्वेदन करना चाहिए॥ २० ॥

**कुष्ठमेरण्डमूलञ्च नागरं तक्रपेषितम् । कदुष्णं शिरसः पीडां भाले लेपनतो हरेत् ॥ २१ ॥**

कूठ, एरण्डमूल, तथा सोंठ इन ओषधियों को तक्र में पीसकर कुछ गरम करके ललाट पर लेप करने से वातजन्य शिरोव्यथा नष्ट हो जाती है॥ २१ ॥

---

पार्थक्य करना आवश्यक है। अर्द्धावभेदक में वमन बाद में होता है; किन्तु अपस्मार में वमन पहले होता है। अर्द्धावभेदक में रोगी बेहोश नहीं होता; किन्तु अपस्मार में होता है।

उपद्रव और अनुगामी विकार—मस्तिष्कगत रक्तवाहिनियों की खराबी और उनमें रक्त का जम जाना जिससे पक्षाघात, एकाङ्गघातादि होता है। नेत्र के अन्तःपटल ( Retina रेटिना ) में रक्त जम जाना और इससे अन्धता होती है। शरीर की दुर्बलता, रक्तभार स्वाभाविक से कम होना, अपस्मार होना और अकाल में वृद्धावस्था आना-इनमें से कोई एक या अनेक रोग अर्द्धावभेदक के उपद्रव स्वरूप उत्पन्न हो सकते हैं।

साध्यासाध्यता—यह रोग प्रायः घातक नहीं है; किन्तु रोगी का जीवन अत्यन्त कष्टमय बना देता है। यदि सौम्य हो, तो ओषधियों से ठीक हो जाता है अन्यथा (तीव्र स्वरूप का) प्रायः निर्मूल नहीं हो पाता। पुरुषों में ५० वर्ष की आयु के बाद और स्त्रियों में रजोनिवृत्तिके पश्चात् प्रायः अपने आप धीरे-धीरे बन्द हो जाता है।

चिकित्सा—दौरे के समय रोगी को प्रशान्त और अन्धेरे कमरे में रखना चाहिए। शिर पर ठंढा पानी या बर्फ रखे तथा निम्न वेदनाहर ओषधियों का प्रयोग करे। यथाः-फेनासिटीन, एस्प्रीन, एन्टीपायरीन, कैफीन साइट्रेट, वेरामन ल्यूमिनाल।

दौरे के समय यदि आवश्यकता समझे तो सिर्फ पानी, चाय या काफी ( Coffee ) देना चाहिए। एक ही ओषधि बार-बार देने से उसका प्रभाव कुछ कम होता है, इसलिए प्रत्येक दौरे के समय ओषधि बदल कर प्रयोग करना चाहिए।

दौरे के बीच की चिकित्सा—स्वच्छ, खुली हवा में रहना, पौष्टिक और हलका आहार सेवन करना, मलावरोध को दूर करना, मुख और गले में यदि कोई दोष हो तो मुख की सफाई करते रहना, जिस व्यवसाय में शारीरिक और मानसिक परिश्रम अधिक होता हो, उसे त्यागना। रोग के वास्तविक कारण की चिकित्सा करना, यदि अन्तःस्रावी ग्रन्थियों के विकार हों तो उनका सत्त्व ( 'एक्स्ट्रेक्ट' Extract ) देना और स्त्रियों में ऐसी दशा में 'ओवरी का सत्त्व' ( Extract of ovary ) दिया जा सकता है।

**रसः श्वासकुठारो यस्तस्य नस्यं विशेषतः। शिरःशूलं हरत्येव विधेयो नात्र संशयः ॥२२॥**

श्वासकुठार रस का नस्य देने से शिरःशूल अवश्य ही नष्ट हो जाता है, इसमें कोई सन्देह नहीं। अत एव इस नस्य का प्रयोग अवश्य करना चाहिए ॥ २२ ॥

शिरोवस्तिविधिमाह—

**आ शिरो व्यायतं चर्म षोडशाङ्गुलमुच्छ्रितम्। तेनावेष्ट्य शिरोऽधस्तान्माषकल्केन लेपयेत्॥**
**निश्चलस्योपविष्टस्य तैलैः कोष्णैः प्रपूरयेत्। धारयेदा रुजः शान्तेर्यामं यामार्द्धमेव वा॥२४॥**
**शिरोवस्तिर्हरत्येष शिरोरोगं मरुद्भवम्। हनुमन्याऽक्षिकर्णार्त्तिमर्दितं मूर्द्धकम्पनम् ॥२५॥**
**विना भोजनमेवैष शिरोवस्तिः प्रयुज्यते। दिनानि पञ्च वा सप्त रुचितोऽग्रे ततोऽपि च ॥**
**ततोऽपनीतस्नेहस्तु मोचयेद्वस्तिवन्धनम्। शिरोललाटवदनंग्रीवांऽसादीन्विमर्दयेत् ॥२७॥**
**सुखोष्णेनाम्भसा गात्रं प्रक्षाल्याश्नाति यद्धितम्।**
**आमिषं जाङ्गलं पथ्यं तत्र शाल्यादयोऽपि च ॥ २८ ॥**
**मुद्गमाषान्कुलत्थांश्च खादेद्वा निशि केवलान्। कटुकोष्णान्ससर्पिष्कानुष्णं क्षीरं पिबेत्तथा ॥**

शिरोवस्तिप्रकार—जो शिर को पूरा घेर ले, इतना लम्बा तथा १६ अङ्गुल ऊँचा चमड़ेका टुकड़ा ले। फिर इस चर्मपट्टसे शिरको आवेष्टित करके नीचे के जोड़ को उड़द की पीठा से प्रलिप्त कर दे। तत्पश्चात् रोगी को निश्चल बैठाकर उपर्युक्त चर्म में किञ्चित् उष्ण तैल भर दे। जब तक पीड़ा शान्त न हो, तब तक अथवा एक प्रहर तक या आधे प्रहर तक रोगी इस शिरोवस्ति को धारण किये रहे। यह शिरोवस्ति वातजन्य शिरोरोग, हनुग्रह, मन्यास्तम्भ, अक्षिशूल, कर्णशूल, अर्दित तथा शिरःकम्प इन रोगों को नष्ट कर देता है। इस शिरोवस्ति का प्रयोग भोजन करने के पहले ही करना चाहिए। पाँच दिन तक या सात दिन तक और यदि अनुकूल प्रतीत हो तो इससे अधिक दिन तक भी इस शिरोवस्ति का प्रयोग कर सकते हैं तत्पश्चात् तेल को निकाल कर वस्ति के बन्धन को अलग कर दे और शिर, ललाट, मुख ग्रीवा तथा कन्धे इत्यादिका मर्दन करे। तत्पश्चात् किञ्चित् उष्ण जल से गात्र का प्रक्षालन करके हितकर आहार का सेवन करे। जाङ्गल जन्तुओं का मांस तथा शालि चावल इत्यादि पथ्य हैं। रात में केवल मूँग, उड़द अथवा कुलथी को उबाल कर गरम तथा कड़वे मसाले और घी मिलाकर खाये तथा ऊपर से उष्ण दुग्ध का पान करे ॥२३–२९॥

**पित्तात्मके शिरोरोगे शीतानां चन्दनाम्भसा। कुमुदोत्पलपद्मानां स्पर्शाः सेव्याश्च मारुताः ॥**

पित्तजन्य शिरोरोग में शीतल पदार्थों का सेवन, चन्दनमिश्रित जल से आर्द्र किये हुए पंखे के वायु का सेवन, कुमुदिनी, लाल तथा श्वेत कमल का स्पर्श और शीतल जल का सेवन करना हितकर होता है ॥ ३० ॥

**सर्पिषः शतधौतस्य शिरसा धारणं हितम्। रसः श्वासकुठारोऽल्पः कर्पूरः कुङ्कुमं नवम् ॥**
**सिता छागीपयः सर्वं चन्दनेनानुवर्पयेत्। तस्य नस्यं भिषग्दद्यात्पित्तजायां शिरोरुचि ॥**
**किन्तु मस्तकशूलेषु सर्वेष्वेवं हितं मतम् ॥ ३२ ॥**

पैत्तिक शिरोरोग में शतधौत घृत का मस्तक पर धारण करना हितकर होता है। थोड़ा-सा श्वासकुठार रस, कपूर, नई केशर, मिश्री तथा बकरी का दूध इन सबको सफेद चन्दन के साथ घिसकर वैद्य पित्तात्मक शिरःशूल में नस्य दे। इससे पित्तजन्य शिरःशूल नष्ट हो जाता है। यह नस्य समस्त शिरःशूल में हितकर बताया गया है ॥ ३१–३२ ॥

**गुडनागरकल्कस्य नस्यं मस्तकशूलनुत् ॥ ३३ ॥**

गुड़ तथा सोंठ के कल्क का नस्य देने से शिरःशूल नष्ट हो जाता है ॥ ३३ ॥

**रक्तजे पित्तवत्सर्वं भोजनालेपसेचनम्। शीतोष्णयोश्च विन्यस्य विशेषो रक्तमोक्षणम् ॥**

रक्तजन्य शिरोरोग में पैत्तिक शिरोरोग के समान शीत तथा उष्ण पदार्थों का विचार करके

अव्रणशुक्लस्यापरमप्यसाध्यलक्षणमाह—

उष्णाश्रुपातः पिडका च कृष्णे यस्मिन्भवेन्मुद्गनिभञ्च शुक्लम् ।
तदप्यसाध्यं प्रवदन्ति केचिदन्ये तु तत्तित्तिरिपक्षतुल्यम् ॥ ६१ ॥

*मुद्गनिभञ्च शुक्लमाकारेण । तद्=नेत्रम् । तित्तिरिपक्षतुल्यं=तित्तिरिपक्षवच्छदनम् ॥

यदि अव्रणशुक्ल मूँग के सदृश आकारवाला हो, नेत्र में से उष्ण अश्रुपात होता रहता हो तथा नेत्र में फुन्सी भी उत्पन्न हो गयी हो तो ऐसा अव्रणशुक्ल असाध्य होता है । तथा कुछ दूसरे वैद्यों का मत है कि यदि नेत्र की पलक तीतर के पंख के समान हो गयीं हों तो ऐसा अव्रणशुक्ल असाध्य होता है ॥ ६१ ॥

३ अथाक्षिपाकात्यय[1]लक्षणमाह—

श्वेतः समाक्रामति सर्वतो हि दोषेण यस्यासितमण्डले तु ।
तमक्षिपाकात्ययमक्षिकोपं सर्वात्मकं वर्जयितव्यमाहुः ॥ ६२ ॥

*यः श्वेतः, दोषेण कृत इति शेषः । तमक्षिकोपमक्षिपाकात्ययमाहुः । अत्र पाकोऽपि स्यादत एव सुश्रुतः-'शोफाश्रुपाकार्त्तियुते च नेत्रे' इति ॥ ६२ ॥

यदि नेत्र के कृष्णमण्डल में चारो ओर से दोष से उत्पन्न हुई श्वेतता फैल जाती है तो इस नेत्रविकार को अक्षिपाकात्यय कहते हैं । यदि यह अक्षिपाकात्यय नाम नेत्ररोग तीनों दोषों से उत्पन्न हुआ होता है तो त्याज्य अर्थात् असाध्य होता है । इस रोग में पाक भी होता है । इसलिए सुश्रुत ने 'शोफाश्रुपाकार्त्तियुते च नेत्रे' ऐसा कहा है ॥ ६२ ॥

४ अजकाजात[2]लक्षणमाह—

अजापुरीषप्रतिमो रुजावान् सलोहितो लोहितपिच्छिलाश्रुः ।
विगृह्य कृष्णं प्रचयोऽभ्युपैति तं चाजकाजातमिति व्यवस्येत् ॥ ६३ ॥

---

१. अक्षिपाकात्यय को 'हाईपोपिआन अल्सर' ( Hypopyon ulcer ) कह सकते हैं । यह एक प्रकार का कृष्णमंडल ( Cornea ) का व्रण है, जो उत्तरोत्तर दृष्टि की ओर अर्थात् कृष्ण-मण्डल के केन्द्र की ओर बढ़ता जाता है और पहला व्रणित भाग अच्छा होकर अपने पीछे व्रण-वस्तु ( Scar ) छोड़ता जाता है । दृष्टि के सामने इस व्रण के या इसकी व्रणवस्तु के आ जाने से दिखाई देने में बाधा उत्पन्न होती है । शार्ङ्गधर ने अक्षिपाकात्यय को सिरासङ्ग कहा है । यथा :—

'नेत्रगतशिराणां सङ्गोऽप्रवृत्तिर्यत्र तेनाक्षिपाकात्ययो भवति तस्मादन्यत्राक्षिपाकात्यय इति प्रसिद्धः ॥ शा०, आ० ॥'

वाग्भट ने पाकात्ययशुक्र और अक्षिपाकात्यय दो नाम लिखे हैं, यथा:—

'यस्य वा लिङ्गनाशोऽतः श्यावं यद्वा सलोहितम् ।
अत्युत्सेधावगाढं वा सास्रनाडीव्रणावृतम् ।
पुराणं विषमं मध्ये विच्छिन्नं यच्च शुक्रकम्–' इति पाकात्ययशुक्रलक्षणम् ।

'अक्षिपाकात्यये शोफः संरम्भः कलुषाश्रुता । कफोपदिग्धमसितं सितं प्रक्लेदरागवत् ॥
दाहो दर्शनसंरोधो वेदनाश्चानवस्थिताः' इदमक्षिपाकात्ययलक्षणम् ।

चिकित्सा—शुद्ध कार्बोलिक एसिड से या विद्युत् द्वारा दग्ध करना या शस्त्रकर्म करना । वर्चों में सेक करना ( Irrigation ) और जिंकसल्फेट ( zn so4 ) अथवा 'एलो आएन्टमेन्ट' ( yellow ointment ) लगाना । आवश्यकता होने पर आर्द्र स्वेदन भी करना ।

२. अजकाजात को 'एन्टीरियर स्टेफिलोमा' ( Anterior staphyloma ) कह सकते हैं । ( देखो सव्रणशुक्ल का उपद्रव नं० ५ )

क्षयः प्रचयः = उच्छ्रायः, स च मेदसो बोद्धव्यः, यत एतस्योत्पत्तिर्विदेहेन तृतीयपटले कथिता। सलोहितः = ईषल्लोहितः। विगृह्य कृष्णमभ्युपैति = महत्त्वेन समस्तं कृष्णभागं ग्राहयित्वा आयाति। व्यवस्येद् = जानीयात्॥ ६३॥

इति कृष्णमण्डलजा रोगाः।

बकरी के मल के समान, पीडायुक्त, किञ्चित् रक्तवर्ण, लाल तथा चिकने आँसुओं से युक्त जो उभार अपनी महत्ता से समस्त कृष्णमण्डल में व्याप्त हो जाता है, उसे अजकाजात नामक नेत्ररोग समझना चाहिए॥ ६३॥

इति कृष्णमण्डलजा रोगाः।

## अथ नेत्रशुक्ल[1]भागजा रोगाः।

तेषां नामानि संख्यां चाह—

**प्रस्तारिशुक्लक्षतजाधिमांसस्नाय्वर्मसंज्ञाः खलु पञ्च रोगाः।**
**स्याच्छुक्तिका चार्जुनपिष्टकौ च जालं शिराणां पिडकाश्च याः स्युः।**
**रोगा बलासग्रथितेन सार्द्धमेकादशाक्ष्णोः खलु शुक्लभागे॥ ६४॥**

नेत्रों के श्वेतभाग में १-प्रस्तार्यर्म, २-शुक्लार्म, ३-रक्तार्म, ४-अधिमांसार्म, ५-स्नाय्वर्म, ६-शुक्ति, ७-अर्जुन, ८-पिष्टक, ९-शिराजाल, १०-शिराजपिडका तथा ११-बलासग्रथित ये ११ रोग होते हैं॥ ६४॥

१ तेषु प्रस्तार्यर्म[2]लक्षणमाह—

**प्रस्तार्यर्म तनु स्तीर्णं श्यावं रक्तनिभं सितम्॥ ६५॥**

**क्षतनु = पत्तलम्, स्तीर्णं=विस्तीर्णम्, श्यावं रक्तनिभमित्यत्र विकल्पो बोद्धव्यः॥६५॥**

नेत्र के श्वेतमण्डल में पतला, विस्तृत तथा श्याववर्ण अथवा रक्तवर्ण से युक्त जो श्वेत चिह्न होता है, उसे प्रस्तार्यर्म कहते हैं॥ ६५॥

२ शुक्लार्म[3]लक्षणमाह—

**सुश्वेतं मृदु शुक्लार्म शुक्ले तद् वर्द्धते चिरात्॥ ६६॥**

---

१. नेत्र के शुक्लमण्डल को पाश्चात्त्य नेत्र-शारीर में 'स्क्लीरा' ( Sclera ) कहते हैं।

२. शुक्लार्म को छोड़कर अन्य प्रकार के चर्म को पाश्चात्त्य नेत्रविज्ञान की दृष्टि से 'टेरिजियम' ( Pterygium ) कह सकते हैं। यह झिल्ली के समान कला की मुड़ी हुई त्रिकोणाकार पर्त होती है, जिसका नोकीला भाग कृष्णमण्डल ( Cornea ) के किनारे से और आधारभाग नेत्र के बाहरी ( कनपट्टी की ओर के ) या भीतरी ( नासिका की ओर के ) कोने से लगा रहता है। इन दोनों के बीच का भाग शुक्ल भाग ( Sclera ) से मजबूती से सटा रहता है। इसका नोकीला सिरा कृष्णमण्डल के मध्य की ओर बढ़ता जाता है और कुछ काल में दृष्टि ( Pupil ) को ढक लेता है और देखने में बाधा डालता है। इसके कारण 'कंजंक्टाइवा' ( Conjunctiva ) में क्षोभ भी पैदा होता है। प्रारंभ में यह लाल वर्ण का ( रक्तार्म या प्रस्तार्यर्म ) रहता है, किन्तु कुछ दिनों के बाद धीरे-धीरे श्वेत प्रावरणी के रूप में ( स्नाय्वर्म ) हो जाता है। यही pterygium जब ( प्रारम्भिक दशा में ) बहुत गहरा लाल और कुछ कालिमा लिये रहता है तो अधिमांसार्म के समान होता है।

चिकित्सा—

शस्त्रकर्म—इसके नोकीले सिरे को काटकर उसकी जगह को खूब खुरच देना चाहिए, जिससे इसकी पुनरुत्पत्ति न हो।

३. शुक्लार्म को 'पिङ्गिक्युलम' ( pingueculum ) कह सकते हैं। यह Conjunctiva के मोटा पड़ जाने से उसीका शिखराकार उभरा हुआ भाग होता है। इससे नेत्र की कोई हानि नहीं होती।

नेत्र के श्वेतभाग में अत्यन्त सफेद तथा कोमल जो चिह्न होता है, उसे शुक्लार्म कहते हैं, यह शुक्लार्म बहुत दिनों में बढ़ता है ॥ ६६ ॥

३ रक्तार्मलक्षणमाह—

**पद्माभं मृदु रक्तार्म यन्मांसं चीयते सिते ॥ ६७ ॥**

***पद्माभं=वर्णेन रक्तमित्यर्थः । चीयते=उपचीयते ॥ ६७ ॥**

नेत्र के श्वेत भाग में रक्तवर्ण तथा कोमल जो मांस की वृद्धि होती है, उसे रक्तार्म कहते हैं ॥

४ अधिमांसार्मलक्षणमाह—

**पृथु मृद्वधिमांसार्म बहलञ्च यकृन्निभम् ॥ ६८ ॥**

***पृथु=विस्तीर्णम् , बहलं=पुष्टम् , यकृन्निभम्=ईषत्कृष्णलोहितम् ॥ ६८ ॥**

नेत्र के श्वेतभाग में विस्तीर्ण, कोमल, पुष्ट तथा किञ्चित् कालिमा लिये रक्त वर्ण की जो मांसवृद्धि होती है, उसे अधिमांसार्म कहते हैं ॥ ६८ ॥

५ स्नाय्वर्मलक्षणमाह—

**स्थिरं प्रसारि मांसाढ्यं शुष्कं स्नाय्वर्म पञ्चमम् ॥ ६९ ॥**

***स्थिरं=कठिनम् , शुष्कं=स्रावरहितम् ॥ ६९ ॥**

नेत्र के श्वेतभाग में कठिन, फैलनेवाला तथा स्रावरहित जो मांसपिण्ड होता है, उसे पाँचवा स्नाय्वर्म कहते हैं ॥ ६९ ॥

६ शुक्ति [1]लक्षणमाह—

**श्यावाः स्युः पिशितनिभाश्च बिन्दवो ये शुक्लाभाः सितनिचिताः स शुक्तिसञ्ज्ञः ॥ ७० ॥**

***श्यावा इत्यादिवर्णत्रये विकल्पो बोद्धव्यः ॥ ७० ॥**

नेत्र के श्वेत भाग में एकत्रित श्याववर्ण या मांस के समान अथवा शुक्लवर्ण जो बिन्दु होते हैं, उनको शुक्ति कहते हैं ॥ ७० ॥

७ अथार्जुन [2]लक्षणमाह—

**एको यः शशरुधिरप्रभस्तु बिन्दुः शुक्लस्थो भवति तमर्जुनं वदन्ति ॥ ७१ ॥**

नेत्र के शुक्ल भाग में खरगोश के रक्त की भाँति जो एक बिन्दु होता है, उसे अर्जुन कहते हैं ॥

८ पिष्टक [3]लक्षणमाह—

**श्लेष्ममारुतकोपेन शुक्ले मांसं समुन्नतम् । पिष्टवत्पिष्टकं विद्धि मलाक्तादर्शसन्निभम् ॥७२॥**

***पिष्टवत्=श्वेतम् ॥ ७२ ॥**

नेत्रके श्वेतमण्डल में कफ तथा वायु के कोप से आटे के समान श्वेत अथवा मैलयुक्त शीशे के समान जो उन्नत मांस होता है, उसे पिष्ट नामक नेत्ररोग समझना चाहिए ॥ ७२ ॥

९ शिराजाल [4]लक्षणमाह—

**जालाभः कठिनशिरोऽरुणः शिराणां सन्तानो भवति शिराऽऽदिजालसञ्ज्ञः ॥ ७३ ॥**

---

१. शुक्ति को 'जेरोसिस' ( Xerosis ) अर्थात् नेत्र की श्लेष्मल त्वचा ( Conjunctiva ) में मछली के छिलके की भाँति दाग बन जाना कहते हैं ।

२. अर्जुन को कुछ लोग 'सब कंजंक्टाइवल इकिमोसिस' ( Sub conjunctival Ecchymosis ) कहते हैं ।

३. पिष्टक को पिष्टार्म भी कहते हैं । इसे Pheyctinule of Sclera या Scleral nodule कह सकते हैं ।

४. शिराजाल को 'पेनस' ( Pannus ) कहते हैं । पोथकी ( Trachoma ) और पक्ष्मकोप ( Trichiasis ) के कारण निरन्तर कृष्णमण्डल पर रगड़ पड़ते रहने से उसका कुछ भाग तनिक

*शिराजालसञ्ज्ञः ॥ ७३ ॥

नेत्र के श्वेतमण्डल में कठिन शिराओं से युक्त तथा रक्तवर्ण का जो शिराओं का समुदाय होता है, उसे शिराजाल कहते हैं ॥ ७३ ॥

१० शिराजपिडका [1]लक्षणमाह—

**शुक्लस्थाः सितपिडकाः शिरावृता यास्ता विद्यादसितसमीपजाः शिराजाः ॥ ७४ ॥**

नेत्र के श्वेतभाग में कृष्णमण्डल के समीप उत्पन्न हुई, शिराओं से आवृत जो सफेद फुन्सियाँ होतीं हैं, उन्हें शिराजपिडका कहते हैं ॥ ७४ ॥

११ बलासग्रथित [2]लक्षणमाह—

**कांस्याभोऽमृदुरथ वारिबिन्दुकल्पो विज्ञेयो नयनसिते बलाससञ्ज्ञः ॥ ७५ ॥**

***कांस्याभः = श्वेत इत्यर्थः। अमृदुः = कठिनः। वारिबिन्दुकल्पः, एतेन मनागुन्नतत्वं बोध्यते। बलाससञ्ज्ञः=बलासग्रथितसञ्ज्ञः, क्वचिदेकदेशेनापि समुदायावगमात्, यथा भीमो=भीमसेन इति। अत एव सुश्रुते नामसंग्रहे बलासग्रथितपदं निर्दिष्टम् ॥ ७५ ॥**

इति शुक्लभागजा रोगाः।

नेत्र के श्वेत भाग में कांसे के समान सफेद, कठिन तथा जलबिन्दु के समान किञ्चित् उन्नत जो बिन्दु होता है, उसे बलासग्रथित समझना चाहिए। यद्यपि मूल श्लोक में बलाससंज्ञः ऐसा पद है, तथापि केवल बलास शब्द से बलासग्रथित यह अर्थ किया जाता है, क्योंकि किसी किसी-स्थान में नाम के एक देश के ग्रहण से समुदाय का ग्रहण होता है! जैसे—भीम शब्द से भीमसेन का ग्रहण होता है। इसलिए सुश्रुत में नामों के संग्रह में बलासग्रथित यही पद कहा गया है ॥ ७५ ॥

इति शुक्लभागजा रोगाः।

## अथ वर्त्मजा [3]रोगाः।

तत्रत्यानां रोगाणां नामानि संख्यां चाह—

**उत्सङ्गिन्यथ कुम्भीका पोथकी वर्त्मशर्करा। तथाऽर्शोवर्त्म शुष्कार्शस्तथैवाञ्जनदूपिका ॥**

---

भूरा, धुँधला, श्वेत और अपारदर्शक हो जाता है तथा उसमें Conjunctiva की कुछ रक्त-नलिकाएँ बढ़ आती हैं। प्रायः यह पहले कॉर्निया के ऊपरी भाग में दिखाई देता है। कभी-कभी यह फैलकर दृष्टि को भी ढक लेता है। कदाचित् इसके तीव्र रूप धारण करने से 'कॉर्निया' में शोथ भी हो जाता है।

चिकित्सा—अव्रणशुक्लवत्।

१. शिराजपिडिका को Nodule of Scleritis (near the limbus) कहा जा सकता है।

२. बलासग्रथित के लक्षण—Scleritis के उस Nodule से मिलते जुलते हैं, जो कृष्ण-मण्डल से दूर श्वेतभाग में हो।

३. वर्त्मजा रोगाः ( Diseases of the lids )—नेत्र की पलक के रोगों को तथा उनके प्राच्य तथा पाश्चात्य दृष्टि से वर्गीकरण को भली भाँति समझने के लिए पलक की स्थूलतः संक्षिप्त रचना जाननी आवश्यक है। नेत्र की पलक को मुख्यतः ४ पर्तों में विभक्त किया गया है।

१—सबसे बाहर की ओर चर्म–जो ढीला–ढीला रहता है और इसी कारण यहाँ पर अधिक द्रव समा सकने के कारण अत्यधिक सूजन होने के लिए सुविधा भी रहती है।

२—चर्म के भीतर ( गहराई में ) मांसपेशीनिर्मित पर्त।

३—मांसपेशी से गहराई में 'टार्सस' ( Tarsus ) नामक सौत्रिक तन्तुओं की दृढ़ रचना–जिससे पलकों में दृढ़ता आती है। टार्सस में 'मिबोमियन' (meibomian) नामक एक प्रकार की वसाग्रन्थियाँ ( Sebaceous glands ) होतीं हैं।

बहलं वर्त्म यच्चापि तथाऽन्यो वर्त्मबन्धकः। क्लिष्टवर्त्म तथा वर्त्मकर्दमः श्यावबर्त्म च॥
प्रक्लिन्नवर्त्म चाक्लिन्नवर्त्म वातहतञ्च तत्। वर्त्मार्बुदं निमेषश्च शोणितार्शस्तथैव च॥
लगणो बिसवर्त्मापि कुञ्चनं नाम तत्परम्। एकविंशतिरित्येते विकारा वर्त्मसंश्रयाः॥७६॥
*तत्र वर्त्मनी द्वे, यत आह—'वर्त्मनी नयनच्छदावि'ति॥ ७६॥

प्रत्येक नेत्र में दो वर्त्म (पलके) होते हैं। उनमें ये निम्न २१ प्रकार के रोग होते हैं। यथाः—१–उत्सङ्गिनी, २–कुम्भीका, ३–पोथकी, ४–वर्त्मशर्करा, ५–अर्शोवर्त्म, ६–शुष्कार्श, ७–अञ्जनदूपिका, ८–बहलवर्त्म, ९–वर्त्मबन्धक, १०–क्लिष्टवर्त्म, ११–वर्त्मकर्दम, १२–श्यावबर्त्म, १३–प्रक्लिन्नवर्त्म, १४–अक्लिन्नवर्त्म, १५–वातहतवर्त्म, १६–वर्त्मार्बुद, १७–निमेष, १८–शोणितार्श, १९–लगण, २०–बिसवर्त्म और २१–कुञ्चन॥ ७६॥

१ तत्रोत्सङ्गिनी[1]लक्षणमाह—

अभ्यन्तरमुखी ताम्रा बाह्यतो वर्त्मसंश्रया। सोत्सङ्गोत्सङ्गपिडका सर्वजा स्थूलकण्डुरा॥

---

४—सबसे भीतरी ( नेत्रगोलक के सम्पर्क में रहनेवाली ) पर्त, कंजंक्टाइवा (Conjunctiva) नामक श्लेष्मल कला से बनी है। इसे पाश्चात्य शारीर में वर्त्मगत श्लेष्मल कला या 'टार्सल' या पल्पेब्रल कंजंक्टाइवा' ( Tarsul or Palpebral conjunctiva ) कहते हैं।

Conjunctiva—पतली, पारदर्शक श्लेष्मलकला है, जो दोनों पलकों के उन पृष्ठों को ढकती है, जो नेत्रगोलक के स्पर्श में रहते हैं। पलकों के इन पृष्ठों को ढकती हुई यह कला नेत्रगोलक के सम्मुखस्थ समस्त श्वेतभाग पर भी चढ़ी रहती है। श्वेतभाग ( Sclera ) से यह कला ढीली-ढाली लगी है, किन्तु श्वेत और कृष्णभाग की सन्धि ( Limbus ) पर यह बिलकुल मजबूती से सट जाती है। इस कला में पर्याप्त रक्तवाहिनियाँ फैली हुई हैं। नेत्र की इसी श्लेष्मलकला ( Conjunctiva ) में जब शोथ हो जाता है तो उस दशा को नेत्राभिष्यन्द (Conjunctivitis) कंजंक्टाइविटिस' कहते हैं। पोथकी आदि रोग वर्त्मगत श्लेष्मलत्वचा (palpebral Conjunctiva) में होते हैं। इसलिए पाश्चात्य शालाक्यविद् इन रोगों की गणना -'कंजंक्टाइवा' के रोगों में करते हैं, किन्तु प्राच्य शालाक्य में इन्हें वर्त्मरोगों में ही मान लिया गया है।

१. उत्सङ्गिनी को आढमल ने 'उत्सङ्गा या पक्ष्मोत्सङ्ग' तथा विदेह ने 'उत्सङ्गपिडिका' कहा है। विदेह ने इसे और स्पष्ट कर दिया है। यथाः—
'पिडिका पिडिकामिश्च चिताऽन्याभिः समन्ततः। उत्सङ्गपिडिका नाम कठिना मन्दवेदना।
सा प्रभिन्ना स्रवेत् स्रावं कुक्कुटाण्डरसोपमम्।'

चिकित्सा—साध्या लेख्या च।
'कल्पयित्वा तु शस्त्रेण लिखेत्पश्चाद्तन्द्रितः'॥

पाश्चात्य विज्ञान में इस रोग को 'हार्डिओलम या स्टाईल' ( Hordeolum or style ) कहते हैं। बरौनी के रोमकूपों के आस-पास की धातुओं ( Tissues ) में शोथ होने से यह उत्पन्न होती है।

चिकित्सा—आर्द्रस्वेदन द्वारा इसे पकाना, पुनः पूय निकाल देना। रोग की पुनरुत्पत्ति को रोकने के लिए कब्ज आदि दूर करना, यदि पलकों के शोथ का कारण यह रोग हुआ हो, तो उसकी चिकित्सा करना। मछली का तेल ( God liver oil ) और जीवद्रव्य A&D तथा लौहादि खिला कर शरीर का स्वास्थ्य सुधारना। बहुत ही हठीले Styles में स्वजन्य वेक्सीन ( autogenous Vaccine ) दी जा सकती है। उत्सङ्गिनी या Style को लोक में 'बिलनी' कहते हैं।

*अभ्यन्तरमुखी=वर्त्मनोऽभ्यन्तरे मुखं यस्याः सा। वर्त्मनो बाह्यतस्ताम्रा। सोत्सङ्गा=अन्तःपूया। उत्सङ्गपिडका=उत्से=क्रोडे बह्व्यः पिडका यस्याः सा। स्थूलकण्डुरा=स्थूला कण्डुरा चेति कर्मधारयः। एषा 'अधरवर्त्मजा' बोद्धव्या। 'वर्त्मोत्सङ्गेऽधरे जन्तोरि'ति विदेहवचनात्॥ ७७॥

पलक में स्थित, पलक के भीतर की ओर मुखवाली, पलक के बाहर से ताम्रवर्ण की, अन्तः-पूययुक्त, जिसके पास अनेक पिडिकाएँ हों तथा जो स्थूल और कण्डूयुक्त पिडिका होती है, उसे उत्सङ्गिनी कहते हैं। यह पिडिका तीनों दोषों से उत्पन्न होती है। और नीचे के पलक में उत्पन्न होती है, ऐसा समझना चाहिए। क्योंकि 'उत्सङ्गिनी' मनुष्य के निचले पलक में होती है, ऐसा विदेह का वचन है॥ ७७॥

२ कुम्भीका[1]लक्षणमाह—

**वर्त्मान्ते पिडका ध्माता भिद्यन्ते च स्रवन्ति च। कुम्भीकाबीजसदृशाः कुम्भीकाः सन्निपातजाः**

*कुम्भीकाबीजसदृशाः=कुम्भीका=कठोरदेशे दाडिमाकारफला लता, तद्बीजतुल्या॥

पलक के अन्त में कुम्भीका नाम की लता के बीज के समान, फूली हुई तथा सन्निपात से उत्पन्न हुई और फूट-फूट कर बहनेवाली जो फुन्सी होती है, उसे कुम्भीका कहते हैं।

कुम्भीका नामक लता कठोर प्रदेश में उत्पन्न होती है तथा उसका फल अनार के फलके समान होता है॥ ७८॥

३ पोथकी[2]लक्षणमाह—

**स्राविण्यः कण्डुरा गुर्व्यो रक्तसर्षपसन्निभाः। रुजावत्यश्च पिडकाः पोथक्य इति कीर्त्तिताः॥**

नेत्र के पलक में स्रावयुक्त, कण्डूयुक्त, गुर्वी, लाल सरसों के समान तथा व्यथायुक्त जो पिडिकाएँ होती हैं, उन्हें पोथकी कहा जाता है॥ ७९॥

---

१. कुम्भीका का नाम अन्य ग्रन्थकारोंने कुम्भीकिनी भी रखा है। यह ( कुम्भीका ) भी साध्य तथा लेख्य है। इसे Secondary Style कह सकते हैं।

२. वाग्भट ने पोथकी ( रोहा या रोहुआ ) में कुछ लक्षण अधिक लिखा है। यथा—'शोफोपदेहकण्डूपिच्छिलाश्रुसमन्विता'। यह साध्य तथा लेख्य है। प्राच्य शालाक्य की दृष्टि से यह वर्त्मगत रोग है, किन्तु पाश्चात्त्य विद्वानों ने इसे 'ग्रेनुलर कंजंक्टाइविटिस' ( Granular conjunctivitis ) कहा है अर्थात् वर्त्मगत कंजंक्टाइवा का ऐसा शोथ, जिसमें लाल सरसों के दानेकी भाँति उभार बन गये हों। इसी रोग को 'ट्रेकोमा' ( Trachoma ) भी कहते हैं। यह बड़ा ही हठीला नेत्ररोग है, जो बहुत दिनों तक रहता है और प्रारम्भिक काल में ही उचित चिकित्सा न करने से प्रायः याप्य हो जाता है और बहुत से अनुगामी विकार भी उत्पन्न करता है। प्रायः नेत्राभिष्यन्द की उपेक्षा करने से यह रोग पैदा होता है। इसमें नेत्र वर्त्मगत श्लेष्मल कला में दाने पड़ जाते हैं। जब इसका प्रकोप होता है, तो आँख से पानी बहना, आँख गड़ना, प्रकाशासह्यता, पीडा, चकाचौंध आदि लक्षण होते हैं। कभी-कभी ये लक्षण हलके या बिलकुल नहीं होते। इसके अतिरिक्त पलकों का फूला हुआ होना, मोटाई के भार के कारण पलकों का बन्द रहना, कीचड़ निकलना आदि लक्षण भी होते हैं।

पोथकी मुख्यतः दो प्रकार की होती है:—

१—शोथयुक्त प्रकार—जिसमें नेत्र की श्लेष्मल त्वचा में ललाई आदि तथा उपर्युक्त लक्षण उत्पन्न होते हैं।

२—साधारण या शोथहीन प्रकार—जिसमें उपर्युक्त लक्षण बहुत ही सामान्य होते हैं या बिलकुल नहीं होते। यहाँ तक कि बहुत दिनों तक रोगी को पोथकी की उपस्थिति का ज्ञान भी नहीं होता। उपद्रव तथा अनुगामी विकारों की उत्पत्ति की दृष्टि से पोथकी का बड़ा महत्त्व है।

४ वर्त्मशर्करा[1] लक्षणमाह—

पिडकाभिः सुसूक्ष्माभिर्घनाभिरभिसंवृता । पिडका या खरा स्थूला वर्त्मस्था वर्त्मशर्करा ॥

चारों ओर से बहुत छोटी-छोटी घनी फुन्सियों से घिरी हुई पलक में स्थित जो तीक्ष्णाग्र तथा स्थूल पिडिका होती है, उसे वर्त्मशर्करा कहते हैं ॥ ८० ॥

५ अथार्शोवर्त्म[2] लक्षणमाह—

एर्वारुबीजप्रतिमाः पिडका मन्दवेदनाः । श्लक्ष्णाः खराश्च वर्त्मस्थास्तदर्शोवर्त्म कीर्त्यते ॥

*एर्वारुः = कर्कटी । खराः = तीक्ष्णाग्राः ॥ ८१ ॥

पलकमें ककड़ी के बीज के समान, मन्द वेदनायुक्त, चिकनी तथा तीक्ष्ण नोकवाली जो फुन्सी होती है, उसे अर्शोवर्त्म कहा जाता है ॥ ८१ ॥

६ शुष्कार्शो[3] लक्षणमाह—

दीर्घाङ्कुरः खरः स्तब्धो दारुणोऽभ्यन्तरोद्भवः । व्याधिरेषोऽभिविख्यातः शुष्कार्शो नाम नामतः

पलक के भीतर होनेवाले, खर, जकड़े हुए तथा दारुण जो बड़े-बड़े अङ्कुर होते हैं, वे शुष्कार्श इस नाम से विख्यात होते हैं अर्थात् यह व्याधि शुष्कार्श कहलाती है ॥ ८२ ॥

७ अञ्जनदूषिका[4] लक्षणमाह—

दाहतोदवती ताम्रा पिडका वर्त्मसम्भवा । मृद्वी मन्दरुजा सूक्ष्मा ज्ञेया साऽञ्जनदूषिका ॥

---

उपद्रव मुख्यतः दो होते हैं—१-Ponnus ( शिराजाल ) २-सव्रणशुक्र (Corneal ulcer) ।

अनुगामी विकारः—जैसा पहले कहा जा चुका है, पोथकी बड़ा हठीला रोग है । इसलिए अधिक दिन तक रहने के कारण रोग के अच्छा हो जाने पर भी पलकों की श्लेष्मल कला ( Palpebral conjunctiva ) में व्रणवस्तु ( Scar ) बन जाती है । जिससे संकोच पैदा होकर पक्ष्मकोप ( Trichiasis, entropian, ectorpian ) उत्पन्न हो जाता है और नेत्रगोलक तथा पलकों में संसक्ति हो जाती है ( अर्थात्-Symblepharon बन जाना ) । व्रणवस्तुयुक्त पलकों के निरन्तर कृष्णमण्डल पर लगते रहने से रगड़ खाकर कृष्णमण्डल (Cornea) में शिराजाल, अव्रण-शुक्ल, शुक्तिका ( Xeroris ) तथा अजकाजात ( Anterior Staphyloma ) बन जाते हैं ।

चिकित्सा—प्रारम्भ में क्षोभक पदार्थों का प्रयोग करना चाहिए । यथा:—चन्द्रोदया वर्त्ति, स्फटिका या तुत्थ के टुकड़ों से अथवा, सिल्वर नाइट्रेट ( Silver Nitrate १ या २ प्र० श० घोल ), ग्लीसराल ऑफ् टैनिन ( Glycerol of tannin ) या मरक्यूरिक क्लोराइड ( ५०० भाग जल में १ भाग ) के फाहे से पोथकी के दानों को रगड़ना । यदि कुछ काल तक इनका प्रयोग करने पर भी लाभ न हो तो लेखन, शस्त्रकर्म करना चाहिए । शस्त्रकर्म के लिए पाश्चात्य नेत्ररोग की किसी पुस्तक में ( Ophthalmalogy ) या सुश्रुत उत्तरतन्त्र के लेख्य रोग-प्रतिषेधीय अध्याय में देखिये ।

१. वर्त्मशर्करा को वाग्भट ने सिकतावर्त्म और विदेह ने वर्त्मकर्करिका लिखा है । पाश्चात्य विज्ञान की दृष्टि से इसे Herpes Ophthalmicus कह सकते हैं । वर्त्मशर्करा लेख्य रोगों में से है ।

२. किसी के (आढामल के) मत से इसे (अर्शोवर्त्म को) पक्ष्मार्श कहते हैं । यह साध्य और छेद्य है ।

३. शुष्कार्श साध्य और छेद्य है । यह सम्भवतः Fibroma of the Eyelid हो सकता है ।

४. अञ्जन-दूषिका ( बिलनी ) को वाग्भट ने अञ्जननामिका कहा है । यह साध्य तथा भेद्य है । इसको वर्त्मगत वसाग्रन्थि का शोथ ( Acute inflammation of the Meibomian glands ) कह सकते हैं ।

पलक में उत्पन्न हुई जो सूक्ष्म पिडिका दाहयुक्त, सुई चुभाने के समान पीड़ा से युक्त, ताम्रवर्ण कोमल तथा मन्द वेदनावाली होती है, उसे अञ्जनदूषिका समझना चाहिए ॥ ८३ ॥

८ वहलवर्त्म[1] लक्षणमाह—

**वर्त्मोपचीयते यस्य पिडकाभिः समन्ततः। सवर्णाभिः स्थिराभिश्च विद्याद्बहलवर्त्म तत् ॥**

यदि मनुष्य की पलक, पलक के वर्ण के समान वर्णवाली तथा स्थिर पिडिकाओं से चारो ओर से व्याप्त हो जाती है, उसे बहलवर्त्म कहा जाता है ॥ ८४ ॥

९ वर्त्मबन्धक[2] लक्षणमाह—

**कण्डूरेणाल्पतोदेन वर्त्मशोफेन मानवः। न समं छादयेदक्षि यत्रासौ वर्त्मबन्धकः ॥८५॥**

यदि मनुष्य खुजली तथा अल्प सुई चुभाने के समान वेदनायुक्त पलक के शोथ के कारण आँख को बराबर न ढक सके, तो उसे वर्त्मबन्धक कहते हैं ॥ ८५ ॥

१० क्लिष्टवर्त्म[3] लक्षणमाह—

**मृद्वल्पवेदनं ताम्रं यद्वर्त्म सममेव च। अकस्माच्च भवेद्रक्तं क्लिष्टवर्त्मेति तद्विदुः ॥ ८६ ॥**

***एतत्कफदुष्टरक्तजम् ॥ ८६ ॥**

यदि दोनों पलक साथ-साथ कोमल, मन्द वेदनायुक्त तथा ताम्रवर्ण के रहें और अकस्मात् लाल हो जायँ तो क्लिष्टवर्त्म समझना चाहिए। यह रोग कफदूषित रक्त से उत्पन्न होता है ॥८६॥

वर्त्मकर्दमलक्षणमाह—

**क्लिष्टं पुनः पित्तयुतं शोणितं विदहेद्यदा। तदा क्लिन्नत्वमापन्नमुच्यते वर्त्मकर्दमः ॥ ८७ ॥**

***क्लिन्नम् = आर्द्रत्वम् ॥ ८७ ॥**

जब उपर्युक्त क्लिष्टवर्त्म युक्त पलकों में, पित्तयुक्त रक्त दाह को उत्पन्न कर देता है और पलकें आर्द्र हो जाती हैं, तो उसे वर्त्मकर्दम कहा जाता है ॥ ८७ ॥

१२ श्याववर्त्म[4] लक्षणमाह—

**यद्वर्त्म बाह्यतोऽन्तश्च श्यावं शूनं सवेदनम्। सकण्डूकं परिक्लेदि श्याववर्त्मेति तन्मतम् ॥**

यदि नेत्र की पलकें बाहर तथा भीतर से भी श्याव वर्ण की ( साँवली ) हो जायँ और शोथ, वेदना से युक्त रहें और गीली हों तो यह रोग श्याववर्त्म कहलाता है ॥ ८८ ॥

---

१. माधवकर ने बहलवर्त्म को बहुलवर्त्म लिखा है। यह साध्य और लेख्य है। यह सम्भवतः 'मोलस्कम कन्टिजिओजम' molluscum Contigiosum ( वर्त्म का एक प्रकार का सौम्य अर्बुद, जो छूत की बीमारियों की तरह फैलता है ) है।

२. वर्त्मबन्धक को ही बद्धवर्त्म भी कहते हैं। इसे पाश्चात्त्य विज्ञान की दृष्टि से Oedema of the eyelid ( वर्त्मशोथ ) कह सकते हैं।

३. क्लिष्टवर्त्म के विषय में श्रीकण्ठदत्त ने लिखा है कि वेदना की तीव्रता के कारण ही क्लिष्ट शब्द का प्रयोग किया गया है। यथाः—

'अत्र पक्षे क्लिष्टत्वं वेदनाऽतियोगादवगन्तव्यम्'—श्रीकण्ठः ॥

इसलिए कभी-कभी क्लिष्टवर्त्म में तीव्र वेदना भी होती है। क्लिष्टवर्त्म और वर्त्मकर्दम साध्य तथा लेख्य हैं। और इन दोनों रोगों के लक्षण पाश्चात्त्य विज्ञानानुसार Erysepelas (क्षत विसर्प), Cellulitis ( वर्त्मगत अधस्त्वक्-शोथ ) के लक्षणों से बहुत कुछ मिलते-जुलते हैं। वर्त्मकर्दम, Panophthalmitis ( समस्त अक्षिगोलक का तीव्र शोथ ) से भी बहुत मिलता-जुलता है।

४. श्याववर्त्म साध्य और लेख्य रोग है। विदेह और निमि ने इसको और स्पष्ट किया है। यथाः—'दुष्टश्लेष्मानिलास्पित्तं वर्त्मनोश्चीयते तदा। अग्निदग्धसमं श्यावम्–'।

१३ प्रक्लिन्नवर्त्म[1] लक्षणमाह—

**अरुजं बाह्यतः शूनं वर्त्म यस्य नरस्य हि । प्रक्लिन्नवर्त्म तद्विद्याक्लिन्नमत्यर्थमन्ततः ॥८९॥**

***अरुजम् = ईषद्व्यथम् ॥ ८९ ॥**

जिस मनुष्य की पलक, किञ्चित् पीड़ायुक्त, बाहर से शोथयुक्त और भीतर से अत्यन्त चिपचिपी होती है, तो उसके उस वर्त्मरोग को प्रक्लिन्नवर्त्म समझना चाहिए ॥ ८९ ॥

१४ अक्लिन्नवर्त्म[2] लक्षणमाह—

**यस्य धौतान्यधौतानि सम्बध्यन्ते पुनः पुनः । वर्त्मान्यपरिपक्वानि विद्यादक्लिन्नवर्त्म तत् ॥**

यदि पलकें धोने पर अथवा बिना धोने पर भी बारम्बार चिपक जाती हों तथा उनमें पाक न उत्पन्न होता हो तो उसे अक्लिन्नवर्त्म समझना चाहिए ॥ ९० ॥

१५ वातहतवर्त्म[3] लक्षणमाह—

**विमुक्तसन्धि निश्चेष्टं वर्त्म यस्य न मील्यते । एतद्वातहतं विद्यात्सरुजं यदि वारुजम् ॥**

**विमुक्तसन्धि=स्वस्थानच्युतसन्धि । निश्चेष्टम्=निमेषोन्मेषादिरहितम् ॥ ९१ ॥**

यदि पलकें अपने सन्धिस्थान से च्युत हो गयी हों, पलकों का खुलना, बन्द होना रूप चेष्टा न होती हो तथा पलकें मिलती न हों तो उसे वातहतवर्त्म कहते हैं । यह रोग वेदनायुक्त होता है और कभी-कभी वेदनारहित भी होता है ॥ ९१ ॥

---

* सम्भवतः यह purulent Conjunctivitis की तृतीयावस्था ( Third Stage या papillary Swelling ) है ।

१. वाग्भटने प्रक्लिन्नवर्त्म को कफोत्क्लिष्टवर्त्म भी कहा है । यथाः—

'कफोत्क्लिष्टं भवेद्वर्त्म स्तम्भक्लेदोपदेहवत्'–वाग्भ० ।

'कफस्योत्क्लिष्टत्वेन प्रक्लिन्नवर्त्मत्वमुपान्ते तेन प्रक्लिन्नवर्त्मेति नाम्ना प्रसिद्धः ।' आढामल ॥

पाश्चात्य शालाक्यानुसार यह psenudo-membranous or Diphteritic Conjunctivitis प्रतीत होती है ।

२. वाग्भट ने अक्लिन्नवर्त्म को श्लिष्टवर्त्म कहा है । यथा—

'श्लिष्टाख्यवर्त्मनी श्लिष्टे कण्डुश्वयथुरागिणी–' वा० ।

'श्लिष्टवर्त्मनोऽक्लिन्नवर्त्मेति नामान्तरम्–' आढा० ॥

यह रोग Blepharitis ( पलक के उस किनारे का शोथ, जिसमें बरौनी लगी है ) है ।

यह शोथ दो प्रकार का होता है—१–Non-ulcerative, २–Ulcerative.

प्रथम प्रकार में पलकों के किनारे लाल और सूजे हुए रहते हैं और बरौनी ( lashes ) की जड़ के पास सफेद छिलके लगे रहते हैं । दूसरे प्रकार में छिलके ( Scales ) पीले भी होते हैं और उनके हटा देने पर बरौनी की जड़ में बहुत छोटे-छोटे व्रण दिखाई देने लगते हैं ।

३. वाग्भट ने उत्क्लिष्टवर्त्म नामक एक रोग लिखा है, जिसका समावेश 'आढामल' ने 'वातहतवर्त्म' में ही किया है, किन्तु वास्तव में यह रक्तदोषयुक्त सन्निपातज रोग है । यथाः—

'यद्वर्त्मोत्क्लिष्टमुत्क्लिष्टमकस्मान्म्लानतामियात् ।

रक्तदोषत्रयोत्क्लेशाद् वदन्त्युत्क्लिष्टवर्त्म तत्' ॥ वा० ।

'उत्क्लिष्टवर्त्मेति–उत्क्लिष्टो वातस्तेन व्याप्तं यद्वर्त्म ।

अत एव तत्रान्तरे वातहतवर्त्म कथितम् ।' आढा० ॥

पाश्चात्यमतानुसार इसे ptosis कहते हैं । यह रोग तृतीय मस्तिष्कीय नाड़ी के उस भाग में

१६ वर्त्मार्बुद[1] लक्षणमाह—

**वर्त्मान्तरस्थं विषमं ग्रन्थिभूतमवेदनम्। आचक्षीतार्बुदमिति सरक्तमवलम्बि च ॥ ९२ ॥**

***विषमम्=अवर्त्तुलं, ग्रन्थिभूतं=कठिनम्, अवेदनम्=ईषद्वेदनम्, सरक्तम्=ईषल्लोहितम्। अवलम्बि=अस्रस्तम् ॥ ९२ ॥**

पलकों के भीतर विषम अर्थात् गोलाकार नहीं, किञ्चित् वेदनायुक्त, थोड़ी लाल तथा नीचे को गिरी हुई जो कठिन ग्रन्थि होती है, उसे वर्त्मार्बुद समझना चाहिए ॥ ९२ ॥

१७ निमेष[2] लक्षणमाह—

**निमेषिणीः शिरा वायुः प्रविष्टो वर्त्मसंश्रयाः। सञ्चालयति वर्त्मानि निमेषः स न सिध्यति**

वायु पलकों में रहनेवाली निमेषिणी ( पलकों को खोलने तथा बन्द करनेवाली ) शिराओं में प्रविष्ट होकर पलकों को चञ्चल कर देती है। इस रोग को निमेष कहते हैं। यह रोग असाध्य है ॥

१८ शोणितार्शो[3] लक्षणमाह—

**वर्त्मस्थो यो विवर्द्धेत लोहितो मृदुरङ्कुरः। तद्रक्तजं शोणितार्शश्छिन्नं वाऽपि विवर्द्धते ॥**

यदि पलकों में रहनेवाला लाल तथा कोमल अङ्कुर बढ़े, तो उसे शोणितार्श कहते हैं। यह रोग रक्तदोष से उत्पन्न होता है। यदि इसको काट दिया जाय, तब भी बढ़ता है ॥ ९४ ॥

१९ लगण[4] लक्षणमाह—

**अपाकी कठिनः स्थूलो ग्रन्थिवर्त्मभवोऽरुजः। सकण्डूः पिच्छिलः कोलप्रमाणो लगणः स्मृतः**

पाकहीन, कठिन, स्थूल, वेदनारहित, कण्डूयुक्त, चिकनी तथा बेर के बराबर जो ग्रन्थि पलक में उत्पन्न होती है, उसे लगण कहते हैं ॥ ९५ ॥

२० विसवर्त्म[5] लक्षणमाह—

**त्रयो दोषा बहिः शोथं कुर्युश्छिद्राणि वर्त्मनोः। प्रस्रवन्त्यन्तरुदकं बिसवद्विसवर्त्म तत् ॥**

***छिद्राणि=अन्तश्छिद्राणि च कुर्युरित्यन्वयः। बिसवत् बहुच्छिद्रत्वात् ॥ ९६ ॥**

तीनों दोष दोनों पलकों के बाहर शोथ को उत्पन्न कर देते हैं तथा भीतर से छेदों को उत्पन्न कर देते हैं, अतएव कमल की नाल के समान अनेक छिद्र होने के कारण भीतर से जल बहा करता है। इस रोग को विसवर्त्म कहते हैं ॥ ९६ ॥

---

घात के कारण होता है ( Paralysis of the 3rd nerve ), जो ऊर्ध्व वर्त्म को पेशी को जाती है। कभी-कभी ऊपरी पलक को उठानेवाली पेशी का अपूर्ण विकास होने से भी यह रोग होता है। ऐसी दशा में दोनों आँखों में यह रोग होता है। इस रोग में ऊपरी पलक खुलती नहीं या कठिनाई से खुलती है।

१. श्रीकण्ठदत्त ने लिखा है कि:—'अपाकि तच्च कफेन'। पाश्चात्य मतानुसार वर्त्मार्बुद Cyst, Polypus या Fatty tumour of the interior of the Eyelid प्रतीत होता है।

२. निमेष को तन्त्रान्तर में निमिष या निमेषिणी लिखा है। यह कभी हिस्टीरिया आदि के कारण उत्पन्न होता है और इसे Chronic blepharospasm कहा जा सकता है।

३. तन्त्रान्तर में शोणितार्श को 'अर्श' ( वा० ), रक्तार्श ( श्रीकण्ठ० ) तथा रक्तोत्क्लिष्ट लिखा है। यह सम्भवतः वर्त्म का sarcoma है।

४. लगण को अलगण और नगण भी कहते हैं। यह श्लेष्मज और भेद्य रोग है। इसे पाश्चात्त्य विज्ञान के अनुसार Chalazion कहते हैं। जिसमें पलक की स्वेदवाहिनी नलिका के मार्ग के बन्द हो जाने के कारण meibomian gland बढ़ती है और साथ ही टार्सस के आस-पास के तन्तुओं में भी चिरकालीन शोथ हो जाता है। इसीको Tarsal cyst और Tarsal tumour भी कहते हैं।

५. विसवर्त्म को Hordeolum Internum कहते हैं।

२१ कुञ्चन[1]लक्षणमाह—

**वाताद्या वर्त्मसंकोचं जनयन्ति मला यदा। तदा द्रष्टुं न शक्नोति कुञ्चनं नाम तद्विदुः॥**

इति वर्त्मजा रोगाः।

वातादि दोष जब पलकों को सङ्कुचित कर देते हैं तो मनुष्य किसी पदार्थ को देख नहीं सकता। इस रोग को कुञ्चन कहते हैं॥ ९७॥

इति वर्त्मजा रोगाः।

## अथ पक्ष्मरोगाः।

तत्रत्ययो रोगयोर्नामान्याह—

**पक्ष्मकोपः पक्ष्मशातो रोगौ द्वौ पक्ष्मसंश्रयौ॥ ९८॥**

पक्ष्म अर्थात् बरौनियों में पक्ष्मकोप तथा पक्ष्मशात नामक दो रोग होते हैं॥ ९८॥

पक्ष्मकोप[2] लक्षणमाह—

**प्रचालितानि वातेन पक्ष्माण्यक्षि विशन्ति हि।**
**घृष्यन्त्यक्षि मुहुस्तानि संरम्भं जनयन्ति च॥**

---

१. कुञ्चन को वाग्भट ने 'कृच्छ्रोन्मील' लिखा है। यथा—

'···चलस्तत्र, प्राप्य वर्त्माश्रयाः शिराः। सुप्तोत्थितस्य कुरुते वर्त्मस्तम्भं सवेदनम्।
पांशुपूर्णाभनेत्रत्वं कृच्छ्रोन्मीलनमश्रु च।
विमर्दनात्स्याच्च शमः कृच्छ्रोन्मीलं वदन्ति तम्॥ वा०॥'

पाश्चात्त्य विज्ञानानुसार यह Keratitis या Iritis का उपद्रवभूत ophthalmoplegia (नेत्र की पेशियों का घात होना) प्रतीत होता है। इन २१ रोगों के अतिरिक्त तन्त्रान्तरों में कुकूणक नामक रोग भी वर्त्मरोगों में कहा गया है। यथा—

'स्तन्यप्रकोपकफमारुतपित्तरक्तैर्बालाक्षिवर्त्मभव एव कुकूणकोऽन्यः।
मृद्नाति नेत्रमतिकण्डुमथाक्षिकूटं नासाललाटमपि तेन शिशुः स नित्यम्।
सूर्यप्रभां न सहते स्रवति प्रवृद्धं तस्याहरेद्रुधिरमाशु विनिर्लिखेच्च॥'

वाग्भट ने कुकूणक की उत्पत्ति दन्तोत्पत्ति के कारण बतलायी है। Ulcerative Blepharitis, Acute Blenorrhoea (अश्रुमार्ग का शोथ) of the new-born, तथा बच्चों की Granularlids (बच्चों के रोहे) के लक्षण कुकूणक के समान हैं।

२. पक्ष्मकोप को तन्त्रान्तरों में उपपक्ष्ममाला, परिवाल, पक्ष्मोपरोध तथा पित्तोक्लिष्ट भी कहा गया है। सुश्रुत में इतना अधिक लक्षण लिखा है कि:—'उद्धृतैरुद्धृतैः शान्तिः पक्ष्मभिश्चोपजायते।' यह रोग याप्य है। पित्तोत्क्लिष्ट के लक्षण—

'सदाहक्लेदनिस्तोदं रक्ताभं स्पर्शनाक्षमम्। पित्तेन जायते वर्त्म पित्तोत्क्लिष्टमुशन्ति तत्॥ वा०॥
उत्क्लिष्टं पित्तं यत्र स पक्ष्मप्रकोप इति नाम्ना प्रसिद्धः। आढ०॥'

पक्ष्मकोप को पाश्चात्त्य मतानुसार trichiasis और Distichiasis कहते हैं। Trichiasis रोग में नेत्र की पक्ष्म (बरौनी) नेत्र के भीतर की ओर मुड़ जाती है, जिससे नेत्र के कृष्णमंडल और शुक्लमण्डल पर इनके रगड़ खाने से पीडा, ललाई, शोथादि लक्षण नेत्र में होते हैं। Entropian नामक एक और वर्त्मरोग होता है, जिसमें पलक का बरौनीवाला किनारा ही भीतर की ओर मुड़ जाता है, जिससे trichiasis जैसा ही परिणाम होता है। Distichiasis में पिछली कतार की बरौनियाँ Trichiasis की भाँति भीतर की ओर मुड़ जाती हैं, जिससे इसीकी तरह लक्षण भी नेत्र में पैदा होते हैं। उपर्युक्त पक्ष्म के तीनों रोग-पोथकी, अक्लिन्नवर्त्म (Blepharitis) आदि के कारण पलकों

अलिते सितभागे च मूलकोशात्पतन्त्यपि। पक्ष्मकोपः स विज्ञेयो व्याधिः परमदारुणः॥

*पक्ष्माणि = अक्षिलोमानि। संरम्भं = शोथम्॥ ९९॥

वायु से चलित पक्ष्म अर्थात् पलकों के रोम या बरौनियाँ नेत्र में प्रवेश करती हैं। और आँखों को बार-बार घिसती हैं, जिससे नेत्र के कृष्ण तथा श्वेतमण्डल में शोथ उत्पन्न होता है। और मूल-कोश अर्थात् जड से भी उखड़कर गिर जाती हैं। इस रोग को पक्ष्मकोप कहते हैं। यह अत्यन्त दारुण व्याधि है॥ ९९॥

अन्यग्रन्थोक्तपक्ष्मकोपलक्षणमाह—

यत्पक्ष्मदेहलीं मुक्त्वा वर्त्मनोऽन्तः प्रजायते। घर्षेत्पक्ष्मासिते श्वेते पक्ष्मकोपः स उच्यते॥

यदि रोम पक्ष्मदेहली अर्थात् मूलकोश को छोड़कर पलकों के भीतर उत्पन्न हों और वे रोम नेत्र के कृष्ण तथा श्वेतमण्डल में घिसते रहें तो उन्हें पक्ष्मकोप कहते हैं॥ १००॥

पक्ष्मशात[1]लक्षणमाह—

वर्त्मपक्ष्माशयगतं पित्तं लोमानि शातयेत्। कण्डूं दाहं च कुरुते पक्ष्मशातं तमादिशेत्॥

*शातयेत् = स्खलयेत्॥ १०१॥

इति पक्ष्मरोमौ।

पलकों में रहनेवाला पित्त पलक के रोमों को गिरा देता है तथा कण्डू और दाह को उत्पन्न करता है। इस रोग को पक्ष्मशात कहते हैं॥ १०१॥

इति पक्ष्मरोमौ।

## अथ सन्धिजा रोगाः।

तत्र सन्धीनाह—

पक्ष्मवर्त्मगतः[2] सन्धिर्वर्त्मशुक्ल[3] गतोऽपरः।
शुक्लकृष्ण[4] गतश्चान्यः कृष्ण[5] दृष्टिगतोऽपि च॥

---

में स्थायी संकोचन होने से उत्पन्न होते हैं। Ectropian नामक एक और रोग होता है, जिसमें पलकों का रोमवाला किनारा तनिक बाहर की ओर स्थायी रूप से उलट जाता है। इससे कंजंक्टाइवा का कुछ भाग सदा (आँख बन्द करने पर भी) खुला रहता है और कालान्तर में लाल और वर्द्धित (Hypertrophy युक्त) हो जाता है। यह (अन्तिम) रोग पुराने नेत्राभिष्यन्द और अक्लिन्नवर्त्म के कारण तथा मौखिकी नाड़ी (Facial nerve) के घात तथा पलक के किनारे पर व्रणवस्तुजन्य संकोचादि के कारण होता है।

चिकित्सा—शस्त्रकर्म। वाग्भट ने 'अल्प' नामक एक और रोग लिखा है। यथा—

'कण्टकैरिव तीक्ष्णाग्रैः घृष्टं तैरक्षि सूयते। उष्यते चानिलादिद्विडल्पाह्वः शान्तिरुद्धृतैः।'

१. पक्ष्मशात रोग को Blepharitis marginalis कह सकते हैं।

२. पक्ष्मवर्त्मगत सन्धि—(Free margins of the lids) पलकों के इस किनारे पर पक्ष्म (बरौनियाँ) दो कतारों में लगी हैं।

३. शुक्लवर्त्मगत सन्धि—Fornix.

४. शुक्लकृष्णगत सन्धि—Limbus.

५. कृष्णदृष्टिगत सन्धि—वास्तव में कृष्ण (Cornea) और दृष्टि (pupil) में कोई सन्धि नहीं है, क्योंकि दृष्टि कृष्णमण्डल के पीछे रहती है। दृष्टि एक गोलाकार छिद्र है, जो 'आइरिस' (Iris) के खुले किनारे द्वारा बनता है या इस प्रकार कहा जा सकता है कि कृष्णमण्डल (Cornea) के पीछे एक दूसरे प्रकार का कृष्णमण्डल (Iris) है, जिसके केन्द्र में एक गोलाकार

मतः कनीनक[1] गतः षष्ठश्चापाङ्ग[2] संश्रितः ॥ १०२ ॥

नेत्र में ६ सन्धियाँ होती हैं, यथा:—१-पलकों के बालों तथा पलकों के बीच में, २-पलकों तथा नेत्र के श्वेतमण्डल के बीच में, ३-नेत्र के श्वेतमण्डल तथा कृष्णमण्डल के बीच में, ४-कृष्णमण्डल तथा दृष्टि के बीच में, ५-कनीनिका में और ६-अपाङ्ग की ओर ( कनपट्टी की ओर जहाँ पलकें परस्पर मिलती हैं ) ॥ १०२ ॥

तत्रत्यानां रोगाणां संख्यामाह—

**पूयालसः सोपनाहः स्रावाश्चत्वार एव च । पर्वणिकाऽलजी जन्तुग्रन्थिः सन्धौ नवामयाः ॥**

सन्धिगत रोग—१ पूयालस, २ उपनाह, ३ पित्तजस्राव, ४ कफजस्राव, ५ सन्निपातजस्राव, ६ रक्तजस्राव, ७ पर्वणिका, ८ अलजी तथा ९ जन्तुग्रन्थि-ये नव रोग नेत्र की सन्धियों में होते हैं ॥

१ पूयालस[3] लक्षणमाह—

**पक्वः शोथः सन्धिजः संस्रवेद्यः सान्द्रं पूयं पूति पूयालसाख्यः ॥ १०४ ॥**

***सन्धिजः=कनीनकसन्धिजो बोद्धव्यः ।**

**'पूयालसन्तु तं विद्यात्सन्धौ कानीनके नृणाम्' इति वचनात् ॥ १०४ ॥**

पूयालस—नेत्र की सन्धियों में होनेवाला पका हुआ शोथ, जिससे दुर्गन्धित पीव बहे, उसे 'पूयालस' कहते हैं । यह पूयालसक-कनीनक के सन्धिस्थान में होता है ॥ १०४ ॥

२ अपनाह[4] लक्षणमाह—

**ग्रन्थिर्नाल्पो दृष्टिसन्धावपाकी कण्डूप्रायो नीरुजश्चोपनाहः ॥ १०५ ॥**

***नाल्पः=महान् । अपाकी=ईषत्पाकी । नीरुजः=ईषद्वेदनः ।**

**'अरुणं कठिनं ग्रन्थिं जनयत्यल्पवेदनम्' ॥ २ ॥ इति विदेहवचनात् ॥ १०५ ॥**

उपनाह—दृष्टि की सन्धि में अत्यल्प पीड़ावाली, खुजलाहटयुक्त, बहुत ही कम पकनेवाली जो ग्रन्थि होती है, उसे 'उपनाह' कहते हैं । यह ग्रन्थि अरुणवर्ण की तथा कठोर भी होती है ॥

स्रावाणां सम्प्राप्तिमाह—

**गत्वा सन्धीनश्रुमार्गेण दोषाः कुर्युः स्रावांल्लक्षणैः स्वैरुपेतान् ।**

**तं हि स्रावं नेत्रनाडीति चैके तस्या लिङ्गं कीर्त्तयिष्ये चतुर्द्धा ॥ १०६ ॥**

***'सन्धीनि'ति बहुवचनेन सर्व एव सन्धयो गृह्यन्ते । एके वदन्तीति शेषः । वातिकस्रावो न भवति, केवलेन वातेन तदसम्भवात् ॥ १०६ ॥**

नेत्रस्राव की सम्प्राप्ति—अश्रुमार्ग से सभी सन्धियों में दोष प्रवेश करके अपने-अपने लक्षणों से युक्त स्राव उत्पन्न करते हैं । यह दोषों के अनुसार चार प्रकार का होता है । अर्थात् पित्तज, कफज, सन्निपातज और रक्तज । वातज स्राव नहीं होता, क्योंकि केवल वात से स्राव उत्पन्न नहीं हो सकते । कोई-कोई विद्वान् नेत्रस्राव को 'नाड़ी' कहते हैं ॥ १०६ ॥

---

छिद्र है । इसी छिद्र को दृष्टि ( Pupil ) कहते हैं । दृष्टि के पीछे नेत्र का ताल ( Lens ) स्थित है । इसलिए कृष्णदृष्टिगत सन्धि को 'Free margin of the Iris' कहा जा सकता है । दृष्टि और कृष्णमण्डल ( Cornea ) के बीच के स्थान को, जिसमें एक प्रकार का पारदर्शक द्रव (Aquous) भरा रहता है, Anterior chamber कहते हैं ।

१. कनीनकगत सन्धि—medial palpebral commissure.

२. अपाङ्गगत सन्धि—Lateral palpebral commissure.

३. पूयालस को Suppurative Dacryocystitis ( अश्रुमार्ग के ऊपरी भाग अर्थात् Lacrymal sac का पाकयुक्त शोथ ) कहा जा सकता है ।

४. विदेह ने उपनाह को श्लेष्मोपनाह कहा है ।

३ पित्तज[1] स्रावलक्षणमाह—

**हरिद्राभं पीतमुष्णं जलं वा पित्तस्रावः संस्रवेत्सन्धिमध्यात् ॥ १०७ ॥**

**ॐहरिद्राभं = पीतरक्तम् । परतः पीतशब्दप्रयोगाद् । जलं वेति—वाशब्दो हरिद्राऽऽभं पीतं वेत्यत्र सम्बध्यते । पित्तस्रावः = पित्तात्स्रावः । एवं श्लेष्मस्रावादयः ॥ १०७ ॥**

पित्तजस्राव—सन्धि के बीच से हलदी की तरह पीला, लाल अथवा केवल पीला और गरम जल बहे, तो उसे 'पित्तज स्राव' समझना चाहिए ॥ १०७ ॥

४ कफजस्रावलक्षणमाह—

**श्वेतं सान्द्रं पिच्छिलं यः स्रवेत्तु श्लेष्मस्रावोऽसौ विकारः प्रदिष्टः ॥ १०८ ॥**

कफजस्राव—यदि सफेद, गाढा और चिकना पानी आँख की सन्धि से बहे तो उसे 'कफज स्राव' कहते हैं ॥ १०८ ॥

५ सन्निपातज[2] स्रावलक्षणमाह—

**शोथः सन्धौ संस्रवेद्यस्तु पक्वः पूयं स्रावः सर्वजः सम्मतः स्यात् ॥ १०९ ॥**

सन्निपातजस्राव—नेत्र की सन्धियों में पके हुए शोथ ( सूजन ) से यदि पीव की तरह स्राव हो तो उसे 'सन्निपातज' समझना चाहिए ॥ १०९ ॥

६ रुधिरजन्य[3] स्रावलक्षणमाह—

**रक्तास्रावः शोणिताद्यो विकारो गच्छेदुष्णं तत्र रक्तं प्रभूतम् ॥ ११० ॥**

रक्तजस्राव—जिस स्राव का रङ्ग लाल हो, रक्त अधिक उसमें मिला हो और गरम हो, उसे 'रक्तजस्राव' कहते हैं ॥ ११० ॥

७-८ [4]पर्वण्यलज्योर्लक्षणमाह—

**ताम्रा तन्वी दाहपाकोपपन्ना रक्ताज्ज्ञेया पर्वणी वृत्तशोफा ।**
**जाता सन्धौ कृष्णशुक्लेऽलजी स्यात्तस्मिन्नेव व्याहृता पूर्वलिङ्गैः ॥ १११ ॥**

---

१. पित्तज और कफज दोनों स्रावों को 'Chronic dacryocystitis or Blenorrhoea' कह सकते हैं।

२. सन्निपातजस्राव को 'पूयस्राव' भी कहते हैं। वाग्भट ने इस स्राव का वर्णन इस प्रकार किया है—

'पूयास्रावे मलाः सास्रा वर्त्मसन्धेः कनीनकात् । स्रावयन्ति मुहुः पूयं सास्रत्वङ्मांसपाकतः' वा० ॥

अश्रुमार्ग का ( lacrymo nasal duct ) अवरोध या संकोचयुक्त चिरकालीन अश्रुमार्ग-शोथ chronic Dacryocystitis with obstiuction or Stenosis of the Lacrymo nasal duct ) ही सन्निपातज स्राव प्रतीत होता है।

३. रुधिरस्राव को Acute Dacryocystitis कह सकते हैं। वाग्भट ने एक जलस्राव नामक रोग भी लिखा है, यथाः—

'वायुः क्रुद्धः शिराः प्राप्य जलाभं जलवाहिनीः । अश्रु स्रावयते वर्त्मशुक्लसन्धेः कनीनकात् ।
तेन नेत्रं सरुग् रागशोफं स्यात्सजलास्रवः'—वा० ।

४. पर्वणी का लक्षण वाग्भट में कुछ भिन्न प्रकार से दिया गया है। यथाः—

'वर्त्मसन्ध्याश्रया शुक्ले पिटिका दाहशूलिनी ।
ताम्रा मुद्गोपमा भिन्ना रक्तं स्रवति पर्वणी'—वा० ।

वाग्भट ने पलक और शुक्लमण्डल की सन्धि में पर्वणी को बतलाया है; किन्तु अन्यत्र इसे शुक्लमण्डल और कृष्णमण्डल की सन्धि ( Limbus ) पर कहा गया है। यथाः—

'शुक्लकृष्णान्तःसन्धौ तु चीयतेऽसृक्कफानिलाः । पर्वणी पिडका ।'

*अलजीमाह—'अलजी स्यादि'त्यादि। तस्मिन्नेव=कृष्णशुक्लयोरेव सन्धौ। भेदार्थमाह—पूर्वलिङ्गैः=प्रमेहाधिकारलिखितैः।

*रक्ता सिता स्फोटचिता दारुणा त्वलजी भवेत्॥ ३॥ इति॥ १११॥

पर्वणी और अलजी के लक्षण—नेत्र के कृष्ण और शुक्लभाग की सन्धि में लाल रङ्गवाली, जलन और ( फुन्सी के चारों ओर ) गोलाई में सूजनवाली छोटी फुन्सी को 'पर्वणी' कहते हैं। इस स्थान पर अर्थात् कृष्ण-शुक्ल सन्धि में यदि प्रमेहाधिकार में लिखित लक्षणोंवाली अर्थात् लाल, सफेदी युक्त और फुन्सियों से व्याप्त दारुण फुड़िया हो तो उसे 'अलजी' कहते हैं॥ १११॥

९ जन्तुग्रन्थि [1]लक्षणमाह—

जन्तुग्रन्थिर्वर्त्मनः पक्ष्मणश्च कण्डूं कुर्युर्जन्तवः सन्धिजाताः।
नानारूपा वर्त्मशुक्लान्तसन्धौ गच्छन्त्यन्तर्लोचनं दूषयन्तः॥ ११२॥

*वर्त्मनः पक्ष्मणश्च सन्धिजाता इत्यन्वयः॥ ११२॥

इति सन्धिजा रोगाः।

---

वाग्भट के कथनानुसार यह Single Follicular Conjunctivitis भी हो सकती है, किन्तु इस पुस्तक के वर्णन से यह phlyctenular Conjunctivitis प्रतीत होती है।

आढामल ने तन्वी ( पतली और छोटी ) पिडिका को 'पर्वणी' और स्थूल पिडिका को 'अलजी' कहा है, किन्तु वास्तव में दोनों पिडिकाएँ एक ही वस्तु हैं; केवल उत्पत्ति-स्थान और आकार में भेद होने से पर्वणी और अलजी दो भिन्न नाम रखे गये हैं। वाग्भट ने 'अलजी' नामक दो रोग लिखे हैं। एक वर्त्मगत रोगों में, दूसरा सन्धिगत रोगों में ( तालिका देखें )।

सन्धिगत अलजी के लक्षण—'कनीनस्यान्तरलजी शोफो रुक्तोददाहवान्।'

वर्त्मगत अलजी के लक्षण—

'कनीनके बहिर्वर्त्म कठिनो ग्रन्थिरुन्नतः। ताम्रः पक्वोऽस्रपूयस्रुदलज्याध्मायते मुहुः'—वा०॥

भावप्रकाशोक्त अलजी पाश्चात्त्य मतानुसार कृष्णश्वेत की सन्धि पर स्थित एक पिडिका ( Phlyctenule at limbus ) है। पाश्चात्त्य मतानुसार पर्वणी और अलजी दोनों ही Phlyctenule हैं। सुश्रुत और भावप्रकाश ने कृष्ण और शुक्ल की सन्धि पर स्थित कई छोटी फुंसियों से घिरे हुए phlyctenule को अलजी और एक ही छोटे तथा पतले phlyctenule को पर्वणी कहा है, किन्तु वाग्भट ने नेत्र के भीतरी कोने के समीप स्थित Phlyctenule को ही 'अलजी' कहा है। 'phlyctenule'-नेत्र में प्रायोमात्रि एक छोटे उभार का नाम है, जो Sclera (शुक्लमण्डल), Cornea ( कृष्णमण्डल ) और Bulbar Conjunctiva में किसी भी स्थान पर हो सकता है। यदि यह Cornea में उत्पन्न होता है और प्रायः शोथ भी उत्पन्न करता है तो Phlyctenular Keratitis ( एक प्रकार का सव्रणशुक्र ) पैदा होती है और यदि Sclera अथवा bulbar Conjunctiva में होता है तो Phlyctenular Conjunctivitis उत्पन्न होती है। Phlyctenule प्रारम्भ में उभार-सा रहता है। फिर फूटकर क्षत या व्रण-सा बन जाता है।

१. वाग्भट ने जन्तुग्रन्थि को कृमिग्रन्थि लिखा है।

कृमिग्रन्थि का लक्षण—

'अपाङ्गे वा कनीने वा कण्ड्वापक्ष्मपोटवान्।
पूयास्रावः कृमिग्रन्थिर्ग्रन्थिकृमियुतोऽर्तिमान्'—वा०॥

इस रोग में पूय के साथ नेत्र से कृमि गिरते हैं। पाश्चात्त्य मतानुसार यह रोग Blepharitis-acarica due to pediculis pudis, Demodex follicularum और pediculis capitis हो सकता है।

जन्तुग्रन्थि—पलक और वरौनी ( पलक के वाल ) की सन्धि में पड़े हुए अनेकों रूपवाले कृमि जव नेत्र में खुजली पैदा करते हैं और नेत्र को दूषित करके पलक और नेत्र के सफेद भाग की सन्धि में जाते हैं तो उसको 'जन्तुग्रन्थि' रोग कहते हैं ॥ ११२ ॥

इति सन्धिजा रोगाः ।

## अथ समस्तनेत्रजा रोगाः ।

तेषां नामानि संख्यां चाह—

**स्यन्दाश्चतुष्का इह सम्प्रदिष्टाश्चत्वार एवेह तथाऽधिमन्थाः ।**
**पाकः सशोथः स च शोथहीनो हताधिमन्थोऽनिलपर्ययश्च ॥ ११३ ॥**
**शुष्काक्षिपाकस्त्विह कीर्त्तितश्च तथाऽन्यतो वात उदीरितश्च ।**
**दृष्टिस्तथाऽम्लाध्युषिता शिराणामुत्पातहर्षौ च समस्तनेत्रे ॥ ११४ ॥**
**एवं समस्तनेत्रे स्युरामया दश सप्त च । तेषामिह पृथग्वक्ष्ये यथावल्लक्षणान्यपि ॥ ११५ ॥**

समस्त नेत्रज रोगों के नाम और संख्या—१-४-अभिष्यन्द, ५-८अधिमन्थ, ९ सशोथपाक, १० अशोथपाक, ११ हताधिमन्थ, १२ वातपर्य्यय, १३ शुष्काक्षिपाक, १४ अन्यतोवात, १५ अम्लाध्युषित, १६ शिरोत्पात, १७ शिराहर्ष—ये सत्रह रोग समस्त नेत्र में होते हैं। अव इनके पृथक् पृथक् लक्षण कहते हैं ॥ ११३-११५ ॥

चत्वार्यभिष्यन्द[1]नामान्याह—

**वातात्पित्तात्कफाद्रक्तादभिष्यन्दश्चतुर्विधः । प्रायेण जायते घोरः सर्वनेत्रामयाकरः ॥११६॥**

अभिष्यन्द के नाम—वाताभिष्यन्द, पित्ताभिष्यन्द, कफाभिष्यन्द और रक्ताभिष्यन्द-ये चार भयङ्कर अभिष्यन्द रोग होते हैं, जो प्रायः समस्त नेत्ररोगों के भण्डार होते हैं अर्थात् अभिष्यन्द से प्रायः समस्त नेत्ररोग उत्पन्न होते हैं ॥ ११६ ॥

१ वाताभिष्यन्द[2]लक्षणमाह—

**निस्तोदनस्तम्भनरोमहर्षसंघर्षपारुष्यशिरोऽभितापाः ।**
**विशुष्कभावः शिशिराश्रुता च वाताभिपन्ने नयने भवन्ति ॥ ११७ ॥**

*संघर्षः=करकरिका । शिरोऽभितापः=शिरसो व्यथा । विशुष्कभावः=दूषिकाराहित्यम् । वाताभिपन्ने=वातेनोपद्रुते ॥ ११७ ॥

वाताभिष्यन्द— आँख में सूई कोंचने की तरह पीड़ा, जकड़ाहट, रोमांच होना, वालू की तरह आँखों में गड़ना, नेत्रों में कीचड़ अधिक न आना, शिर में पीड़ा, न चिपकना और आँखों से ठंडा आँसू वहना ये सव 'वाताभिष्यन्द' के लक्षण हैं ॥ ११७ ॥

२ पित्ताभिष्यन्द[3] लक्षणमाह—

**दाहः प्रपाकः शिशिराभिनन्दा धूमायनं वाष्पसमुच्छ्रयश्च ।**
**उष्णाश्रुता पीतकनेत्रता च पित्ताभिपन्ने नयने भवन्ति ॥ ११८ ॥**

---

१. नेत्राभिष्यन्द ( आँख उठना या आँख आना ) को Conjunctivitis कहते हैं ।
प्रायः नेत्र के समस्त रोग अभिष्यन्द के कारण ही उत्पन्न होते हैं । यथाः—
'प्रायेण सर्वे नयनामयास्ते भवन्त्यभिष्यन्दनिमित्तमूलाः ।
तस्मादभिष्यन्दमुदीर्यमाणमुपाचरेदाशु हिताय धीमान्' ॥
समस्त अभिष्यन्द साध्य और व्यध्य हैं ।

२. वाताभिष्यन्द को कञ्जंक्टाइवा का साधारण रक्ताधिक्य ( Simple hyperaemia of the Conjunctiva ) अथवा Catarrhal conjunctivitis कह सकते हैं ।

३. पित्ताभिष्यन्द के विषय में वाग्भट ने नेत्र में राग (ललाई) और 'क्षारोक्षितक्षताक्षित्वं'

*शिशिराभिनन्दा = शीतलेच्छा । धूमायनं = नेत्राद् धूमोद्गम इव । बाष्पसमुद्भवः = अश्रुस्रावः ॥ ११८ ॥

पित्ताभिष्यन्द—नेत्रों में जलन और पाक होना, ठंडी चीजों की इच्छा, नेत्र से धूआँ की तरह निकलना, गरम आँसू निकलना, नेत्र का पीला हो जाना, ये सब 'पित्ताभिष्यन्द' के लक्षण हैं ॥

३ कफाभिष्यन्द[1] लक्षणमाह—

उष्णाभिनन्दा गुरुताऽक्षिशोथः कण्डूपदेहावतिशीतता च ।
स्रावो मुहुः पिच्छिल एव चापि कफाभिपन्ने नयने भवन्ति ॥ ११९ ॥

*उपदेहः = दूषिकया लिप्तता ॥ ११९ ॥

कफाभिष्यन्द—गरम चीजों की इच्छा होना, आँखों में भारीपन, सूजन और खुजली होना, कीचड़ के कारण आँख का चिपकना, अधिक ठंडापन मालूम होना, बार-बार चिकना स्राव होना, ये सब 'कफाभिष्यन्द' के लक्षण हैं ॥ ११९ ॥

४ रक्ताभिष्यन्द[2] लक्षणमाह—

ताम्राश्रुता लोहितनेत्रता च राज्यः समन्तादतिलोहिताश्च ।
पित्तस्य लिङ्गानि च यानि तानि रक्ताभिपन्ने नयने भवन्ति ॥ १२० ॥

*अनुक्तसंग्रहार्थमाह—पित्तस्य लिङ्गानि = पित्ताभिष्यन्दलिङ्गानि ॥ १२० ॥

रक्ताभिष्यन्द—नेत्र से लाल रंग का पानी बहना, ललाई, लाल-लाल रेखाओं का नेत्रभर में फैलाव होना तथा पित्ताभिष्यन्द के अन्य लक्षण जिसमें हों, उसे रक्ताभिष्यन्द समझना चाहिए ॥ १२० ॥

अधिमन्थानामभिष्यन्दजत्वमाह—

वृद्धैरेतैरभिष्यन्दैर्नराणामक्रियावताम् । तावन्तस्त्वधिमन्थाः स्युर्नयने तीव्रवेदनाः ॥१२१॥

उपर्युक्त चारों अभिष्यन्दों की यदि चिकित्सा नहीं की जाती है तो वे बढ़ जाते हैं और तब इन्हें अधिमन्थ कहते हैं । इसमें नेत्र में पीड़ा बहुत तीव्र होती है । यह भी चार प्रकार का (वातज, पित्तज, कफज और रक्तज ) होता है ॥ १२१ ॥

५-८ अधिमन्थानां[3] लक्षणान्याह—

उत्पाट्यत इवात्यर्थं तथा निर्मथ्यतेऽपि च । शिरसोऽर्द्धं तु तं विद्यादधिमन्थं स्वलक्षणैः ॥

*स्वलक्षणैः = यथोक्तवातादिकृताभिष्यन्दलक्षणैः । अधिमन्थं विद्यात् । अभिष्यन्देऽधिमन्थानां भेदार्थमाह—'शिरसोऽर्द्धमुत्पाट्यत इव तथा निर्मथ्यतेऽपि चे' ति चतुर्ष्वधिमन्थेषु बोध्यम् । शिरसोऽर्द्धवेदना व्याधिप्रभावात् ॥ १२२ ॥

अधिमन्थ के लक्षण—अधिमन्थ रोग में ( व्याधि की विशेषता के कारण ) आधे सिर में उखाड़ने और मथने की-सी तीव्र पीड़ा होती है ( यही अभिष्यन्द से विशेषता है ) और इसके अलावा जिस दोष से अधिमन्थ उत्पन्न हुआ रहता है, उसके लक्षण भी वर्तमान रहते हैं ॥ १२२ ॥

---

( आँखों में क्षारदग्ध क्षत की भाँति क्षत बन जाना ) भी बतलाया है । पित्ताभिष्यन्द, Acute purulent Conjunctivitis हो सकता है ।

१. 'सान्द्रस्निग्धबहुश्वेतपिच्छवद्दूषिकाश्रुता' इतना और भी वाग्भट ने कफाभिष्यन्द के लक्षण में कहा है । यह रोग सम्भवतः चिरकालीन नेत्राभिष्यन्द ( Chronic Conjunctivitis ) है ।

२. रक्ताभिष्यन्द को Acute Catarrhal Conjunctivitis कह सकते हैं ।

३. अधिमन्थ में शिर के अतिरिक्त दांतों, कपोलों और कनपट्टी में भी तीव्र पीड़ा होती है । यथा:—'शङ्खदन्तकपोलेषु कपाले चातिरुक्कराः'—वा० ॥

**हन्याद् दृष्टिं श्लैष्मिकः सप्तरात्राद्योऽधीमन्थो रक्तजः पञ्चरात्रात् ।**
**षड्रात्राद्वा वातिको वै निहन्यान्मिथ्याऽऽचारात्पैत्तिकः सद्य एव ॥ १२३ ॥**

***स चाधिमन्थो यदात्मको यावता कालेन मिथ्याऽऽचाराद् दृष्टिं हन्ति, तमाह—हन्यादिति । अत्र सद्यःशब्देन त्रिरात्रमुच्यते, तन्त्रान्तरे त्रिरोत्रवचनात् ॥ १२३ ॥**

श्लैष्मिक अधिमन्थ में मिथ्योपचार करने से ७ रात्रि में, रक्तज रात्रि में, वातज ६ रात्रि में और पित्तजाधिमन्थ तुरत अर्थात् तीन रात्रि में नेत्र को नष्ट कर देते हैं ॥ १२३ ॥

९–१० [1]सशोथशोथहीनाक्षिपाकयोर्लक्षणमाह—

**कण्डूपदेहाश्रुयुतः पक्वोदुम्बरसन्निभः । संरम्भी पच्यते यस्तु नेत्रपाकः सशोथकः ।**
**शोथहीनानि लिङ्गानि नेत्रपाके त्वशोथजे ॥ १२४ ॥**

***पक्वोदुम्बरसन्निभो लोहितत्वात् ॥ १२४ ॥**

सशोथ तथा अशोथ अक्षिपाक के लक्षणः—जिसमें खुजली और जलन हो, आँख चिपके, आँसू बहें तथा नेत्र पके गूलर के फल के समान लाल दिखाई दे, पक भी जाय, उसे 'सशोथ अक्षिपाक' कहते हैं । इन्हींमें से पाक के अलावा शेष लक्षण यदि हों तो उसे 'अशोथ अक्षिपाक' कहते हैं ॥

११ हताधिमन्थ[2] लक्षणमाह—

**उपेक्षणादक्षि यदाऽधिमन्थो वाताधिकः शोषयति प्रसह्य ।**
**रुजाभिरुग्राभिरसाध्य एष हताधिमन्थः खलु नाम रोगः ॥ १२५ ॥**

---

१. सशोथाक्षिपाक को कार्तिक ने 'महारम्भवान्' लिखा है । तन्त्रान्तर में लक्षण और लिखे हैं । यथाः—

'दाहसंहर्षताम्रत्वशोफनिस्तोदगौरवैः । जुष्टो मुहुः स्रवेच्चास्रमुष्णशीताम्बु पिच्छिलम् ॥'

यह रोग सन्निपातज, साध्य और व्यध्य है । पाश्चात्य मतानुसार इसे 'पेनाफ्थेल्माइटिस' (Panophthalmitis) कहते हैं । इस रोग में सम्पूर्ण नेत्रगोलक में शोथ होता है और वह पूय से भरी थैली-सा बन जाता है । यह रोग प्रायः Purulent iridocyclitis ( आइरिस और ciliary body का भीषण पाकयुक्त शोथ ) और purulent choroiditis [ शुक्लमण्डल के आभ्यन्तरिक स्तर ( कोरायड ) का सपाक शोथ ] नामक रोगों के कारण उत्पन्न होता है और बड़ा भीषण रोग है । इस रोग की अत्यधिक वृद्धि होकर Orbital cellulitis ( अक्षिगुहा 'Orbit' के अस्थ्यंतर धातुओं का शोथ ) भी उत्पन्न हो सकता है ।

शोथहीनाक्षिपाक को 'थाइसिस बल्बाई ( phthisis bulbi ) कह सकते हैं । इसमें नेत्रगोलक सूखता जाता है । यह रोग प्रायः panophthalmitis और Serous Irido-cyclitis or Serous uveitis के पश्चात् अनुगामी विकार के रूप में होता है । वाग्भट ने शोथहीनाक्षिपाक को 'अल्पशोफपाक' कहा है ।

२. वाग्भट ने हताधिमन्थ का लक्षण इस प्रकार लिखा हैः—

'अन्तःशिराणां श्वसनः स्थितो दृष्टिं प्रतिक्षिपन् । हताधिमन्थं जनयेत्तमसाध्यं विदुर्बुधाः ॥
...वेदनाः, अनेकरूपा जायन्ते व्रणो दृष्टौ च दृष्टिहा'—वा० ॥

विदेहतन्त्र में यही रोग 'सकलाक्षिशोप' तथा दृष्टिनिर्गम या 'दृष्ट्युत्क्षेप' इन दो नामों से लिखा गया है । यथाः—

( दृष्टिनिर्गम ) दृष्ट्युत्क्षेप के लक्षणः—

'अन्तर्गतः सिराणां तु यदा तिष्ठति मारुतः । स तदा नयनं शीघ्रं प्राप्य दृष्टिं निरस्यति ॥
तस्यां निरस्यमानायां निर्मथन्निव मारुतः ।
नयनं निर्वमत्याशु शूलतोदाधिमन्थनैः ॥'—विदेहः ।

*शोपयति=शोपयित्वा नाशयति। अतं एवाह विदेहः—
*'तत्पक्वमिव संशुष्कमवसीदति लोचनम् ॥' इति ॥ १२५ ॥

हताधिमन्थ के लक्षण:—जब वातोल्वण अधिमन्थ की उपेक्षा की जाती है अर्थात् ठीक चिकित्सा नहीं की जाती है और अत्यन्त उग्र पीड़ा के साथ नेत्र सूखकर नष्ट हो जाता है तो उसे 'हताधिमन्थ' कहते हैं। यह असाध्य है ॥ १२५ ॥

११ वातपर्यय[1] लक्षणमाह—

**वारंवारञ्च पर्येति भ्रुवौ नेत्रे च मारुतः। रुजाश्च विविधास्तीव्राः स ज्ञेयो वातपर्ययः ॥१२६॥**

***पर्येति=पर्यायेण याति, कदाचिद् भ्रुवौ कदाचिन्नेत्रे ॥ १२६ ॥**

वातपर्य्यय के लक्षण—जिस नेत्ररोग में वायु बार-बार कभी भौंहों में अनेकों प्रकार की तीव्र पीड़ा करता है, कभी नेत्र में, उस रोग को 'वातपर्यय' कहते हैं ॥ १२६ ॥

१२ शुष्काक्षिपाक[2] लक्षणमाह—

**यत्कूणितं दारुणरूक्षवर्त्म सन्दह्यते चाविलदर्शनं यत्।**
**सुदारुणं यत्प्रतिबोधने च शुष्काक्षिपाकोपहतं तदक्षि ॥ १२७ ॥**

---

सकलाक्षिशोषः—'अथवा शोपयेदक्षि क्षीणतेजोबलानलम्।
उत्पक्वमिव संशुष्कमवसीदति लोचनम् ॥' विदेहः।

हताधिमन्थ का वाग्भट ने तथा दृष्टिनिर्गम का विदेह ने जैसा वर्णन किया है, वह Phlegmonous orbital Cellulitis और Last Stage of Panophthalmitis ( जिस Stage के बाद ही नेत्रगोलक को छेदकर पूय बाहर निकलती है और Phthisis bulbi उत्पन्न होता है ) के समान है। सकलाक्षिशोप के लक्षण Phthisis bulbi से बिलकुल मिलते हैं। There is infiltration of Tanon's Capsule, followed by exophthalmos ( नयनं निर्वमत्याशु ) and limitation of the movements of the eye-ball.

'Pus usually breaks through the interior portion of Sclera, after which the pain and other symptoms subside. In the course of several weeks the process has run its course, leaving a shrunken, sightless eye-ball ( Phthisis bulbi)'-May and worths' ophthalmology. इससे यह निष्कर्ष निकला कि भावप्रकाशोक्त हताधिमन्थ में दृष्टिनिर्गम और सकलाक्षिशोष इन दोनों का समावेश हो जाता है अर्थात् इस हताधिमन्थ के लक्षण Panophthalmitis की अन्तिम अवस्था और तज्जन्य Phthisis bulbi के लक्षणों से बिलकुल मिलते हैं।

१. वातपर्यय को तन्त्रान्तरों में वातविपर्यय, वातपर्याय और स्पन्दमारुत भी कहा गया है। यथा:—

'पक्षद्वयाक्षिभ्रुवमाश्रितस्तु यत्रानिलः सञ्चरति प्रदुष्टः।
पर्यायशश्चापि रुजः करोति तं वातपर्यायमुदाहरन्ति ।'
'तद्वन्नेत्रं भवेज्जिह्मभूतं वातविपर्यये'—वा०।

यह रोग साध्य और व्याप्य है। यह पाश्चात्य मतानुसार neuralgia of the optic nerve ( दृष्टिनाड़ी का शूल ) हो सकता है।

२. शुष्काक्षिपाक में वाग्भट ने कुछ विशेष लक्षण लिखा है। यथा:—

'वातपित्तोत्तरं घर्षतोदभेदोपदेहवत्। विकूणनं विशुष्कत्वं शीतेच्छाशूलपाकवत् ॥'

सम्भवतः यह रोग ophthalmoplegia ( नेत्रगोलक की पेशियों का घात ) है।

जब अपने कारणों से प्रकुपित दोषों ( पित्त-कफ-रक्त ) द्वारा आवृत होकर (घिरकर) कर्णगत वायु उलटी-गति से चलने लगता है, तो जिस दोष से वह आवृत रहता है, उस दोष के लक्षणों से युक्त कष्टसाध्य शूल को उत्पन्न करता है। इसीको 'कर्णशूल' कहते हैं। पीड़ा आदि उत्पन्न करने के कारण रक्त को भी यहाँ पर दोषों में मान लिया गया है। 'सुश्रुत' ने शल्यशास्त्र की दृष्टि से रक्त को भी दोष माना है ॥ ४ ॥

कर्णशूलस्योपद्रवास्तदसाध्यतां चाह—

**मूर्च्छा दाहो ज्वरः कासः श्वासोऽथ वमथुस्तथा। उपद्रवाः कर्णशूले भवन्त्येते मरिष्यतः ॥**

कर्णशूल में मूर्च्छा, दाह, ज्वर, कास, श्वास और वमन या उलटी ये उपद्रव करनेवाले रोगी को होते हैं ॥ ५ ॥

२ कर्णनाद[1] लक्षणमाह—

**कर्णश्रोत्रस्थिते वाते शृणोति विविधान्स्वनान्। भेरीमृदङ्गशङ्खानां कर्णनादः स उच्यते ॥६॥**

---

यह समझना चाहिए कि पीड़ा का कारण करोटि ( Skull ) में स्थित है। मध्यम आयु तथा उससे अधिक अवस्था के लोगों में प्रायः कभी-कभी ऐसा होता है कि वे कर्णशूल की शिकायत करते हैं; किन्तु कान तथा उसके आस-पास के अङ्गों की परीक्षा करने पर कोई विकृति नहीं प्रतीत होती। ऐसी दशा में कर्णपाली के मूल में नीचे की ओर स्थित शंखास्थि और निचले जबड़े की अस्थि की सन्धि ( Tempore-mandibular Joint ) की सन्धिशोथ के लिए परीक्षा करनी चाहिए।

बच्चों में कर्णशूल की परीक्षा—कान को छूने या धोने पर बच्चा रोवे या अपना हाथ बार-बार कान के समीप ले जाय और सिर को इधर-उधर पटके तो यह समझना चाहिए कि उसके कान में पीड़ा हो रही है। यदि ब्रांकोन्यूमोनिया के कारण बच्चे में कर्णशूल उत्पन्न हुआ हो तो कभी-कभी बच्चे का सिर कुछ पीछे की ओर झुका भी रहता है।

१. कर्णनाद को पाश्चात्य शालाक्यमतानुसार 'टिनिटस' ( Tinnitus ) कहते हैं। टिनिटस दो भागों में विभक्त किया जा सकता है।

१—जिसे केवल रोगी ही सुनता है। २-जिसे रोगी तथा अन्य लोग भी सुन सकते हैं।

प्रथम प्रकार का ( केवल रोगी को सुनाई देनेवाला ) नाद भी दो प्रकार का होता है।

क-शिर में प्रतीत होनेवाला। ख-कान में प्रतीत होनेवाला।

शिर में प्रतीत होनेवाला नाद—कर्णगत रोगों के कारण अथवा बृहन्मस्तिष्कगत विकारों के कारण उत्पन्न होता है। कर्णगत रोगों से उत्पन्न कर्णनाद सीटी बजाने की भाँति या सुसकारी देने की तरह ( Hissing Sound ) अथवा गाने की तरह ( Singing Sound ) देर तक सुनाई देता है और उसकी तीक्ष्णता सुनाई देने के पूरे समय में एक-सी ही रहती है। मस्तिष्कगत रोगों के कारण होनेवाला कर्णनाद मानसिक विकृति का प्रारम्भिक लक्षण है और कुछ दिनों के बाद धीरे-धीरे वह कर्णनाद स्पष्ट शब्दों के रूप में सुनाई देने लगता है। कभी-कभी कर्णगत रोगों के कारण उत्पन्न कर्णनाद भी शब्दों का रूप धारण कर लेता है और जब कभी ऐसा हो तो रोगी की मानसिक दशा की सावधानी के साथ जाँच करने की आवश्यकता के लिए इसे एक प्रकार का संकेत समझना चाहिए।

कान में प्रतीत होनेवाला नाद मध्यकर्ण के सपाक और अपाक दोनों प्रकार के शोथों में ( Suppurative and non-Suppurative diseases. ) उत्पन्न हो सकता है।

ये नाद दो प्रकार के होते हैं:—

१—हृदय की गति के साथ-साथ धड़कन की भाँति सुनाई देनेवाला नाद, जो हृदय तथा रक्तवाहिनियों की विकृति-विशेष के कारण अथवा अस्थिजन्य शब्द-प्रवाह ( bone-Conduction ) के किसी दोष के कारण सुनाई देता है।

*भेरीमृदङ्गशङ्खानामित्युपलक्षणं, तेन भृङ्गादिकृतशब्दानां ग्रहणम् ॥ ३ ॥

कान की शब्दवाहिनी नाड़ी में स्थित वायु के प्रकुपित होने से भेरी, शंख, मृदङ्ग आदि विविध प्रकार के शब्द सुनाई देते हैं, इसीको 'कर्णनाद' कहते हैं ॥ ६ ॥

३ बाधिर्य[1]लक्षणमाह—

**यदा शब्दवहं वायुः स्रोत आवृत्य तिष्ठति। शुद्धः श्लेष्मान्वितो वाऽपि बाधिर्यं तेन जायते॥**

---

२—(Labrynth) अन्तःकर्णगत विकृति के कारण सुनाई देनेवाला नाद, जो सुसकारी देने की भाँति या सीटी बजाने की तरह अथवा भोजन के बर्तनों में उबाल आने पर जैसा शब्द होता है, उसी तरह का सुनाई देता है। कभी-कभी गान-वाद्य (यथाः-बाँसुरी, हारमोनियम आदि) की भाँति ऊँचा सुरीला स्वर भी ( Loud musical notes ) सुनाई देता है ( यही कर्णक्ष्वेड है, देखिये मू० श्लो० ९ )।

सुसकारी और गाने की तरह के नादों के अधिकतर रात्रि में हो या प्रातःकाल सोकर उठने के बाद सुनाई देने की शिकायत रोगी करता है। कर्णनाद से रोगी की नींद बिल्कुल रुकती तो नहीं, किन्तु बहुधा इससे नींद आने में कठिनाई अवश्य होती है। मस्तिष्क या नाड़ी-विकारवाले ( neurotic ) रोगियों में कर्णनाद कभी-कभी इतना दुःखजनक और असह्य हो जाता है कि वे आत्म-हत्या तक कर लेते हैं, यदि रोगी ऐसे कर्णनाद की शिकायत करे, जो उसके कर्णगत रोगसे सापेक्षतया अधिक तीव्र हो तो रोगी का रक्तभार ( Blood pressure ) नापना चाहिए और एल्ब्यूमिन के लिए मूत्र की परीक्षा करनी चाहिए।

ऐसे कर्णनाद जो रोगी को तथा दूसरे व्यक्तियों को भी सुनाई देते हैं, वे प्रायः Tensor Tympani और Tensor palati नामक पेशियों के संकोच के कारण उत्पन्न होते हैं।

कभी-कभी कुछ ओषधियों के अधिक मात्रा में या अत्यधिक काल तक सेवन करने से भी ( यथाः-डिजिटेलिस, क्विनाइन और सेलिसिलेट आदि से ) कर्णनाद उत्पन्न होता है। ऐसी दशा में इन ओषधियों का सेवन बन्द या बहुत कम कर देना चाहिए। ऐसा करने से इस प्रकार का कर्णनाद कुछ देर से अपने आप शान्त हो जाता है।

१. वाग्भट ने कर्णनाद की उपेक्षा करने से भी बाधिर्य कीउत्पत्ति बतलाई है। यथाः—
'श्लेष्मणाऽनुगतो वायुर्नादो वा समुपेक्षितः। उच्चैः कृच्छ्राच्छ्रुतिं कुर्याद्बधिरत्वं क्रमेण च ॥'

बधिरता दो प्रकार की होती हैः—

१—जन्मजात ( Congenital ) बधिरता-इसमें जन्मजात फिरंग के कारण या स्वभावतः अन्तःकर्ण के श्रवणयंत्र का प्रधान अङ्ग ( Labrynth ) अथवा मस्तिष्कगत श्रवण-केन्द्र जन्म से ही पूर्ण रूप से विकसित नहीं हुआ रहता, ऐसे रोगियों को बोलचाल के शब्दों का तनिक भी श्रवण-ज्ञान नहीं होता, उनके श्रवण-शक्ति की परीक्षा घंटा या सीटी की आवाज से करनी चाहिए।

२—उपलब्धबधिरता ( Aquired Deafness )-इस प्रकार का बहरापन-मध्यकर्ण, लेब्रिन्थ ( अन्तः कर्ण ) या शब्दवाहिनी नाड़ी ( auditory nerve or Acoustis nerve ) में शोथ-मूलक विकृति होने से उत्पन्न होता है।

जो बच्चे अभी बोलना न सीखे हों और उन्हें सुनाई देना अकस्मात् बन्द हो जाय तो वे बहरे और गूङ्गे ( deaf-mute ) हो जाते हैं। ऐसी बधिरता मस्तिष्कावरणशोथ ( meningitis ), स्कार्लेटज्वर, पाषाणगर्दभ ( mumps ), रोमान्तिका ( measles ), विस्फोटयुक्त ज्वर आदि तीव्र रोगों के कारण और कभी-कभी मस्तिष्कावसाद ( Conussion of the brain ) में उत्पन्न होती है, इसलिए बधिरता की साध्यासाध्यता की दृष्टि से बाधिर्य के रोगी के पारिवारिक इतिहास ( जन्मजात फिरङ्ग आदि के लिए ) का पता लगाना चाहिए और यह भी पता लगाना चाहिए कि

जब शब्दवाहिनी नाड़ी को वायु स्वयम् ( अकेला ) या कफ के साथ प्रकुपित होकर घेर लेता है तो 'बाधिर्य' ( बहरापन ) उत्पन्न होता है ॥ ७ ॥

बाधिर्यासाध्यतामाह—

**बाधिर्यं बालवृद्धोत्थं चिरोत्थञ्च विवर्जयेत् ॥ ८ ॥**

बालक तथा वृद्ध को उत्पन्न हुआ अथवा बहुत दिनों का जो बाधिर्य ( बहरापन ) होता है, उसकी चिकित्सा करना छोड़ देना चाहिए, अर्थात् वह असाध्य होता है ॥ ८ ॥

४ कर्णक्ष्वेडलक्षणमाह—

**वायुः पित्तादिभिर्युक्तो वेणुघोषसमं स्वनम् । करोति कर्णयोः क्ष्वेडं कर्णक्ष्वेडः स उच्यते ॥**

**क्ष्वेडशब्दार्थं व्यनक्ति—वेणुघोषसमं स्वनमिति। यत उक्तम्—'क्ष्वेडनं वेणुघोषवदि'-ति । ननु कर्णनादकर्णक्ष्वेडयोः को भेदः ? उच्यते–कर्णनादः = केवलेन वातेन जायते, तत्र नानाशब्दांश्च शृणोति । कर्णक्ष्वेडस्तु = पित्तादियुक्तेन वातेन जन्यते, तत्र नियमेन वेणुघोषमेव शृणोतीति भेदः ॥ ९ ॥**

पित्तादि दोषों से युक्त प्रकुपित वायु जब कानों में बांसुरी की आवाज जैसा शब्द उत्पन्न करता है तो उसे 'कर्णक्ष्वेड' कहते हैं ।

कर्णनाद और कर्णक्ष्वेड में भेद—कर्णनाद केवल वातजन्य होता है, किन्तु कर्णक्ष्वेड पित्तादि-युक्त वायु से उत्पन्न होता है । इसके अतिरिक्त इसमें केवल बांसुरी ही की तरह आवाज सुनायी देती है ॥ ९ ॥

---

बधिरता उत्पन्न होने के पूर्व बच्चा बोलना या रोना जानता था, कुछ दिन पूर्व तक कर्णस्राव होता था ? या किसी तीव्र रोग के बाद तो बहरापन प्रारम्भ नहीं हुआ ? मस्तिष्कावरण और मध्यकर्ण के शोथ के कारण तथा विशेष प्रकार के शोथ (यथाः-Bironcho-pneumonia जन्य मध्यकर्ण-शोथ) के कारण उत्पन्न होनेवाली बधिरता की साध्यासाध्यता कुछ आशाजनक होती है ।

कभी-कभी मध्यकर्ण का ग्रसनिकागत द्वार बन्द होने से या मध्यकर्ण में श्लेष्म या पूय आदि भरकर उसमें अवरोध पैदा कर देने से अथवा बहिःकर्ण में अत्यधिक पूय एकत्रित होने से भी भारीपन के साथ बधिरता उत्पन्न हो जाती है ।

मध्यकर्ण या उसके द्वार के बन्द होने के निम्न कारण हो सकते हैं:—

श्रुतिसुरङ्गा के ग्रसनिकागत द्वार पर या उसके समीप किसी प्रकार का शोथादि होना या नासा द्वारा श्रुतिसुरङ्गा में पानी जाना अथवा नासागत, मुखगत या ग्रसनिकागत किसी व्रणादि का स्राव या मैल श्रुतिसुरङ्गा में प्रवेश करना । इन सब कारणों से कर्णपटह ( Tympanic membrane ) के पीछे की वायु का दबाव कम हो जाने से पटल भीतर की ओर दब जाता है और बाहर की ओर से देखने पर तनिक प्याले जैसा बीच में गहरा प्रतीत होता है। ऐसी दशा में बहिःकर्ण में यदि पूय हो तो उसे निकालना चाहिए और यदि मध्यकर्ण में किसी प्रकार का अवरोध हो तो Eustachian Catheter ( मध्यकर्ण में नासा द्वारा प्रवेश करने के लिए धातुमय नाडीयन्त्र ) द्वारा प्रधमन करके या कारणानुसार अन्य समुचित उपचार द्वारा बधिरता की चिकित्सा करनी चाहिए । इन उपर्युक्त कारणों के अतिरिक्त, अपतन्त्रक ( Hysteria ) लघुमस्तिष्क के बाहर का अर्बुद ( Extra-Cerbellar tumour ), चिरकालीन रक्ताल्पता ( Chronic anaemia ) अन्तःकर्णगत रक्ताधिक्य ( Congestioa of the labrynth ), तम्बाकू ( Tobacco ) और किसी बाहरी द्रव्य का बहिःकर्ण या मध्यकर्ण में पड़ जाना आदि कारणों से भी बधिरता उत्पन्न होती हुई देखी जाती है ।

५ कर्णस्राव[1] लक्षणमाह—

शिरोऽभिघातादथ वा निमज्जतो जले प्रपातादथ वाऽपि विद्रधेः।

---

१. कान का स्राव गाढ़ा, पतला, पूययुक्त, पानी जैसा, दुर्गन्धयुक्त या गन्धहीन किसी भी प्रकार का हो सकता है। कर्णस्राव भी एक लक्षण है। यह निम्नलिखित रोगों के कारण होता है:—

१—वहिःकर्ण की विचर्चिका (Eczema of the external ear) में कर्णस्राव पानी जैसा या गोंद की तरह चिपचिपा होता है। प्रायः गाढ़ा पूययुक्त स्राव बहुत कम होता है। किन्तु बहुत पुरानी विचर्चिका में कभी-कभी गाढ़ा पूययुक्त स्राव भी आ सकता है और कर्णगत उपकला के सड़ने से उसमें हलकी दुर्गन्ध भी हो सकती है।

२—वहिःकर्णगत पिडिका (Furunculosis of the Meatus) में कर्णस्राव के पूर्व पीड़ा भी अधिक रहती है। स्राव गाढ़ा, थोड़ा और पूयमय होता है। कान के भीतर ध्यान से देखने पर ज्ञात होता है कि स्राव कान की बहुत गहराई से या श्रुतिपटल (Tympanic membrane) का भेदन करके नहीं आ रहा है, वल्कि वहिःकर्ण की दीवार के बाहरी भाग के एक स्थान से आ रहा है।

३—तीव्र मध्यकर्णशोथ (Acute otitis media) में प्रारम्भ में स्राव कुछ पतला रहता है, किन्तु धीरे-धीरे पूययुक्त गाढ़ा और तारदार हो जाता है।

४—चिरकालीन मध्यकर्णशोथ (Chronic otitis media) में कभी-कभी इतना कम कर्ण-स्राव होता है कि कान केवल गीलामात्र बना रहता है। किन्तु अधिकतर दशाओं में स्राव पर्याप्त मात्रा में होता हुआ देखा जाता है, यहाँ तक कि कभी-कभी रात्रि में कान के समीप का बिस्तरा या तकिया भी भींग जाती है। स्राव अधिकतर पूयपुक्त और बहुत दुर्गन्धयुक्त होता है; किन्तु कभी-कभी पानी जैसा पतला और गन्धहीन भी हो सकता है। कर्णगत Polypus (मांसवृद्धि) या रोहण धातु (grannulation) के कारण बहुधा रक्तमिश्रित स्राव भी होता है। कभी-कभी कान की सड़ी अस्थियों के टुकड़े भी स्राव के साथ आते हैं, जिनसे एक विचित्र प्रकार की गन्ध आती है।

५—रक्तस्रावी मध्यकर्णशोथ (otitis media haemorrhagica) में वहिःकर्ण द्वारा एक बार या अनेक बार रक्तस्राव होता है। इस प्रकार का स्राव प्रायः इन्फ्लुएञ्जा में या इन्फ्लुएञ्जा के बाद, कभी-कभी वृक्करोगों के उपद्रव के रूप में तथा अज्ञात कारणों से भी देखा जाता है।

६—करोटितल का भग्न (Fracture of the base of the skull)–इसमें यदि भग्न शङ्खास्थि में भी हुआ हो तो कान से रक्तस्राव होता है और कभी-कभी इसके बाद थोड़ा या अधिक मात्रा में पानी जैसा (किन्तु पानी की अपेक्षा न्यून गुरुतावाला) स्राव अर्थात् मस्तिष्कसुषुम्नाद्रव (Cerebro-spinal feuid) निकलते हैं।

७—वहिः या मध्यकर्ण के घातक अर्बुद (malignant disease of the middle ear or of the meatus) में स्राव, थोड़ा, पतला और प्रायः बहुत दुर्गन्धयुक्त होता है।

भावप्रकाश ने (अथवा सुश्रुत ने) कान से जो स्राव निकलता है, उसको दो भागों में बाँट दिया है:—एक को 'पूतिकर्ण' कहते हैं, जिसमें कान से दुर्गन्धयुक्त ही स्राव आता है। दूसरा 'कर्णस्राव' कहलाता है, जिसमें शेष सब प्रकार के स्रावों का समावेश होता है और उसमें प्रायः पीड़ा भी होती है। इस प्रकार मध्यकर्ण तथा वहिःकर्ण के घातक अर्बुद तथा मध्यकर्ण-शोथ के चिरकालीन प्रकार में निकलनेवाला स्राव प्रायः 'पूतिकर्ण' और शेष स्राव 'कर्णस्राव' कहे जा सकते हैं। कर्णस्राव और पूतिकर्ण को पाश्चात्य शालाक्यशास्त्र की दृष्टि से otorrhoea अथवा Discharge from the Ear कहते हैं।

स्रवेद्धि पूयं श्रवणोऽनिलार्दितः स कर्णसंस्राव इति प्रकीर्तितः ॥ १० ॥

*'पूयमि'त्युपलक्षणम् । जलं रसञ्च स्रवेत् । श्रवणशब्दः पुंलिङ्गोऽप्यस्ति ॥ १० ॥

शिर में चोट लगने से, जल में डूबने या डूबकर स्नान करने से, कान के बल गिरने से, अथवा कान में फोड़े होने से वायु प्रकुपित होकर कान में से (पीव) या कभी कभी पानी की तरह पतला द्रव भी जो बहाता है, उसे 'कर्णस्राव' कहते हैं ॥ १० ॥

६ कर्णकण्डू[1]लक्षणमाह—

मारुतः कफसंयुक्तः कर्णे कण्डूं करोति हि ॥ ११ ॥

कफयुक्त वायु कान में खुजली पैदा करता है, उसे 'कर्णकण्डू' कहते हैं ॥ ११ ॥

७ कर्णगूथ[2]लक्षणमाह—

पित्तोष्मशोषितः श्लेष्मा कुरुते कर्णगूथकम् ॥ १२ ॥

*कर्णे गूथ्यते यस्मात्स कर्णगूथो व्याधिः ॥ १२ ॥

---

१. कान में खुजली दो कारणों से उत्पन्न हो सकती है:—

१—कान की गन्दगी से।

२—कान में उकौत या विचर्चिका ( Eczema ) होने से।

इसलिए कर्णकण्डू को पाश्चात्त्य विज्ञानानुसार Eczema of the ear कहा जा सकता है।

२. 'कर्णगूथ' को पाश्चात्त्य शालाक्यशास्त्र में wax or cerumen कहते हैं। बहिःकर्ण-कुहर ( External auditory meatus ) के मुख्यतः तरुणास्थिनिर्मित भाग की दीवार में बहुत-सी सूक्ष्म ग्रन्थियाँ होती हैं, जिन्हें Ceruminous glands कहते हैं। इनसे एक प्रकार का चिपचिपा पदार्थ निकलता है, जो बहिःकर्ण को भी किञ्चित् चिपचिपा बना देता है। बाहर से उड़कर कान में जानेवाली धूल, रोयें आदि उसी चिपचिपे स्राव से चिपकते जाते हैं और कालान्तर में काफी परिमाण में एकत्रित हो जाते हैं। इसीको कर्णगूथ कहते हैं। इसके अतिरिक्त आसपास की श्लैष्मिक कला के कुछ छिलके भी गूथ में शामिल रहते हैं। कभी-कभी उपर्युक्त ग्रन्थियों का स्राव सामान्य से कुछ कम हो जाता है। इसी दशा में कान सूखासा रहता है और उसमें से श्लैष्मिक कला के कुछ छिलके निकलते हैं तथा कान में हलकी खुजली भी मालूम होती है। कभी-कभी इन ग्रन्थियों में सामान्य से अत्यधिक स्राव भी होने लगता है। यह विकृति प्रायः ग्रसनिका के नासा-पश्चिमभाग ( nasopharynx ) गत विकृति के कारण और बच्चों में विशेषतः Adenoids के कारण होती है। यहाँसे उपसर्ग श्रुतिसुरङ्गा की ग्रन्थियों में होता हुआ इन Ceruminous glands में भी पहुँच जाता है। इस विकृति के परिणामस्वरूप अधिकाधिक गूथ बहिःकर्ण में एकत्रित होती जाती है और धीरे-धीरे कर्णकुहर को बन्द कर देती है। कालान्तर में यह गूथ सूखकर कड़ी और काली हो जाती है। कर्णकुहर के गूथ द्वारा अवरुद्ध हो जाने से बधिरता, अपना शब्द अधिक सुनाई देना; किन्तु दूसरे का या बाहरी शब्द बहुत ही कम सुनाई देना ( अर्थात् Autophonia ), कर्णनाद ( किसी-किसी में ) आदि लक्षण उत्पन्न होते हैं और साथ ही कभी-कभी शिर के बगल में नाडीशूलवत् पीड़ा भी होती है। सम्भवतः वाग्भटोक्त 'कर्णप्रतीनाह' इन्हीं लक्षणों का समूह है, यथाः—

'वातेन शोषितः श्लेष्मा स्रोतो लिम्पेत्ततो भवेत्। रुग्गौरवं पिधानं च स प्रतीनाहसंज्ञितः' ॥

कर्णगूथ की चिकित्सा के लिए दो उपाय हैं। १—गूथ को निकालना। २—गूथ का बनना बन्द करना। गूथ को निकालने के लिए किञ्चित् उष्ण जल से कानमें एक या अनेक बार पिचकारी देनी चाहिए। पिचकारी देते समय पानी की धार कर्णकुहर की पिछली दीवार के सबसे ऊपरी भाग में जोर के साथ लगनी चाहिए। कभी-कभी गूथ बहुत कड़ा रहता है, उस दशा में रोगी के कान में

पित्त की उष्णता से कान की श्लेष्मा सूख जाने से कान में ( विष्ठा की तरह ) मैल उत्पन्न हो जाता है, इसलिए इस रोग को 'कर्णगूथ' कहते हैं ॥ १२ ॥

८ कर्णप्रतिनाह[1] लक्षणमाह—

स कर्णगूथो द्रवतां यदा गतो विलायितो घ्राणमुखं प्रपद्यते।
तदा स कर्णप्रतिनाहसंज्ञितो भवेद्विकारः शिरसोऽर्द्धभेदकृत् ॥ १३ ॥

*घ्राणञ्च मुखञ्च घ्राणमुखम्, एकत्वं द्वन्द्वे। शिरसोऽर्द्धभेदकृत् = अर्द्धावभेदकाख्य-शिरोरोगकृत् ॥ १३ ॥

वही कर्णगूथ जब पिघलकर पतला हो जाता है तो नाक और मुख में आता है, इसीको 'कर्णप्रतिनाह' कहते हैं। इस रोग से अर्द्धावभेदक ( आधी शीशी ) नामक शिरोरोग उत्पन्न हो जाता है ॥ १३ ॥

९ कृमिकर्णक[2] लक्षणमाह—

यदा तु मूर्च्छन्त्यथवा तु जन्तवः सृजन्त्यपत्यान्यथवाऽपि मक्षिकाः।
तदञ्जनत्वाच्छ्रवणे निरुच्यते भिषग्भिराद्यैः कृमिकर्णको गदः ॥ १४ ॥

*तदञ्जनत्वात् = कृमिलक्षणत्वात्। श्रवणे कृमिकर्णको गदो निरुच्यत इत्यन्वयः ॥

जब कान में कीड़े पड़ जाते हैं या मक्खियाँ कान में अपने बच्चे पैदा कर देती हैं तो कान में कृमियों के लक्षण मिलने लगते हैं, इसलिए इसे वैद्यलोग 'कृमिकर्णक' रोग कहते हैं ॥ १४ ॥

पतङ्गादिषु कर्णप्रविष्टेषु[3] लक्षणमाह—

पतङ्गाः शतपद्यश्च कर्णस्रोतः प्रविश्य हि। अरतिं व्याकुलत्वञ्च भृशं कुर्वन्ति वेदनाम् ॥

---

लिकिड पाराफिन डालकर या कडु तेल डालकर गूथ को मुलायम कर लेना चाहिए और बाद में पिचकारी या कर्ण-संदंश ( Ear forceps ) द्वारा निकालना चाहिए। गूथ की उत्पत्ति रोकने के लिए गूथोत्पादक ग्रन्थियों को स्वस्थ रखने का उपाय करना चाहिए। इसके लिए गूथ को निकाल लेने के बाद कान में yellow oint. अत्यल्प मात्रा में कुछ दिनों तक लगाते रहना चाहिए या कुष्ठादि बिल्वादि तैल का उपयोग करना चाहिए।

१. भावप्रकाशोक्त प्रतीनाह सम्भवतः श्रुतिसुरङ्गा का तीव्र अवरोध ( Acute Eustachian obstruction) या कर्णमूलक विद्रधि का ग्रसनिका तथा नासाग्रसनिका में फूटना है:-"In other instances, usually, in adults, where the outer table is of considerable density and where the mastoid process is formed entirely of Cells, the pus ( of the antral abcsess ) may perforate the outer wall of the diagastric fossa, and then following the direction of the fascial planes, present itself in the pharynx, nasppharynx" ( अर्थात् घ्राणमुखं प्रपद्यते )—Diseases of the Ear, by Richard Lake.

२. वाग्भट ने कृमिकर्णक का लक्षण कुछ अधिक स्पष्ट लिखा है। यथाः—

'वातादिदूषितं श्रोत्रं मांसासृक्क्लेदजां रुजम्। खादन्तो जन्तवः कुर्युस्तीव्रां स कृमिकर्णकः ॥'

सम्भवतः ठीक सफाई न करने से मध्यकर्ण के चिरकालीन शोथ में या बहिःकर्ण के Rodent ulcer में कीड़े पड़ जाने पर उन्हें 'कृमिकर्णक' कहा जाता रहा हो।

३. यदि कान में कीड़े या पतङ्गादि पड़ गये हों तो कान में क्लोरोफार्म की भाफ देकर या कडुतैलादि अन्य कृमिनाशक उपायों द्वारा कीड़ों को मारकर पिचकारी ( Syringe ) या संदंश द्वारा बाहर निकाल देना चाहिए।

कर्णो निस्तुद्यते तस्य तथा च फर्फरायते । कीटे चरति रुक्तीव्रा निस्पन्दे मन्दवेदना ॥१५॥

छनिस्पन्दः = निश्चलः ॥ १५ ॥

जब पतंग या कनपट्टा ( कानखजूरा ) आदि कान में प्रवेश करके बेचैनी और व्याकुलता उत्पन्न करके अत्यन्त तीव्र पीड़ा पैदा करते हैं तो कान में सुई कोचने जैसी पीड़ा होती है और कान में फरफराहट प्रतीत होती है। जब कीड़ा कान में रेंगता है तो तीव्र पीड़ा होती है और जब स्थिर रहता है, तब धीमी-धीमी पीड़ा होती है ॥ १५ ॥

१०-११ अथ द्विविधकर्णविद्रधि[1]लक्षणमाह—

क्षताभिघातप्रभवस्तु विद्रधिर्भवेत्तथा दोषकृतोऽपरः पुनः ।
स रक्तपीतारुणमस्रमास्रवेत्प्रतोदधूमायनदाहचोषवान् ॥ १६ ॥

छक्षतप्रभवोऽभिघातप्रभवश्च, तयोर्द्वयोरप्यागन्तुजत्वादैक्यम् । अस्रम्=अस्रावमित्यर्थः ॥

कान में दो प्रकार की विद्रधि होती है। १-क्षत( घाव )जन्य या अभिघात( चोट )जन्य। ( इन दोनों विद्रधियों का समावेश आगन्तुज में होता है, इससे ये दोनों एक ही गिनी जाती हैं। ) २ वातादिदोषजन्य—इन विद्रधियों के होने पर कान से लाल, पीला और अरुणवर्ण का स्राव होता है और सुई कोंचने जैसी पीड़ा, धूआँ निकलने जैसा दाह और अग्नि के ताप जैसी गर्मी कान में प्रतीत होती है ॥ १६ ॥

१२ कर्णपाक[2]लक्षणमाह—

कर्णपाकस्तु पित्तेन कोथविक्लेदकृद्भवेत् ॥ १७ ॥

छकोथः = पूतीभावः । विक्लेदः = आर्द्रता ॥ १७ ॥

प्रकुपित पित्त के कारण कान में कोथ ( दुर्गन्धयुक्त सड़न ) और गीलापन उत्पन्न होता है। इससे कर्णपाक उत्पन्न होता है ॥ १७ ॥

---

१. कर्णविद्रधि को पाश्चात्त्य कर्णरोग-विज्ञान में Furunculosis or abscess or boil of the external meatus कहते हैं। इसका मुख्य लक्षण तीव्र पीड़ा है, जो कभी-कभी अपनी तीव्रता के कारण नींद नहीं लगने देती। कान को छूने से या कुछ चबाने से पीड़ा अधिक हो जाती है। पीड़ा प्रारम्भ होने के कुछ ही दिन बाद थोड़ी-सी गाढ़ी पूय निकलती है। ज्वरादि लक्षण प्रायः बहुत कम या नहीं रहते। पूय के निकलने पर पीड़ा कुछ कम हो जाती है। कर्णकुहर को देखने पर किसी स्थान पर ललाई और पीड़नाक्षमता दिखाई देती है। विद्रधि प्रायः बहिःकर्ण की पश्चिम भित्ति पर ही अधिकतर होती है और पूर्वभित्ति पर बहुत कम होती है। विद्रधि यदि पकी न हो तो सेक आदि उपचार करना और पक जाने पर यदि स्वयं न फूटे तो ( आवश्यकता हो तो संज्ञाहरण करके ) उसे खोल देना और ५ प्र० श० कार्बोलिक एसिड या १० प्र० श० हाइड्रोजन पेराक्साइड से धोकर ५ प्र० श० कार्बोलिक एसिड में भिगोया हुआ पिचु ( plug ) कान में भर देना चाहिए। प्रत्येक २४ घण्टे के बाद पुनः इसी प्रकार धोकर पिचु भर देना चाहिए। विद्रधि की पक्व अथवा अपक्व अवस्थाओं में पीड़ा के लिए कर्ण-वेदनाहरण उपायों का प्रयोग करना तथा आवश्यकता समझकर मुखद्वारा या त्वचा द्वारा ( injection द्वारा ) भी निद्राल ओषधि-प्रयोग करके वेदना का शमन करना चाहिए।

२. कर्णपाक को Herpes of the external ear कह सकते हैं। यह कान की ठीक सफाई न करने से अथवा यदि शरीर के किसी भाग में Herpes हुई हों तो खुजलाने आदि के द्वारा उसका उपसर्ग कान में भी जाने से उत्पन्न होती है। इसमें कान की सफाई करके बोरिक एसिड और आयडोफार्म को अवधूलित ( insuffate ) करना चाहिए अथवा आवश्यकता हो तो कर्णविद्रधिवत् उपचार करना चाहिए।

१३ पूतिकर्णकलक्षणमाह—

**कर्णविद्रधिपाकेन कर्णे वा वारिपूरणात्। पूयं स्रवति यः पूति स ज्ञेयः पूतिकर्णकः ॥ १८ ॥**

**कर्णस्रावाद् भेदार्थमाह—'पूती'ति। नियमेन पूति यथा स्यादेवं स्रवति ॥ १८ ॥**

कर्णविद्रधि के पक जाने से या कान में पानी भर जाने से कान से दुर्गन्धित पूय बहा करती है। इसको-'पूतिकर्ण' कहते हैं। इससे सदा दुर्गन्धित ही स्राव होता है। यही कर्णस्राव से भेद है ॥१८॥

१४-२८ [1]कर्णशोथकर्णार्शोलक्षणान्याह—

**कर्णशोथार्बुदार्शांसि जानीयादुक्तलक्षणैः ॥ १९ ॥**

**कर्णशोथाश्च चत्वारो = वातपित्तकफरक्तजाः। एवमर्शोऽपि चतुर्विधम्। अन्येषां शोथानामर्शसां चासम्भवः, आधारप्रभावात्। अर्बुदं सप्तविधं = वातपित्तकफरक्तमांसमेदःशिराजम्। एते कर्णरोगा अष्टाविंशतिः सुश्रुतोक्ताः ॥ १९ ॥**

इति सुश्रुतोक्ताः कर्णरोगाः।

कर्णशोथ चार प्रकार का होता है। यथाः—वातज, पित्तज, कफज, रक्तज। इसी तरह कर्ण के अर्श भी चार प्रकार के होते हैं। यथाः—वातार्श, पित्तार्श, कफार्श और रक्तार्श। कर्णार्बुद सात प्रकार के होते हैं। यथाः—वाजत, पित्तज, कफज, रक्तज, मांसज, मेदज और शिराजन्य। इस प्रकार सुश्रुत में कहे हुए २८ कर्णरोग कहे गये ॥ १९ ॥

**अथेदानीं चरकोक्तं कर्णरोगचतुष्टयं वातपित्तकफसन्निपातकृतमाह—**

१ तत्र वातजकर्णरोग[2] लक्षणमाह—

**नादोऽतिरुकर्णमलस्य शोथः स्रावस्तनुश्चाश्रवणञ्च वातात् ॥ २० ॥**

अब चरकोक्त वातज, पित्तज, कफज और सन्निपातज-इन चार प्रकार के कर्णरोगों को कहते हैं। उनमें वातजन्य कर्णरोग में कान में विविध प्रकार का शब्द होता है, पीड़ा होती है, शोथ होता है और पतला स्राव निकलता है तथा सुनाई नहीं देता है ॥ २० ॥

२ पित्तजकर्णरोग[3] लक्षणमाह—

**शोथः सरागो दरणं विदाहः सपूतिपीतस्रवणञ्च पित्तात् ॥ २१ ॥**

---

१. कर्णशोथ को Acute diffused inflammation of the External meatus कह सकते हैं। कर्णार्बुद में बहिःकर्ण के cyst, papilloma, epithilioma, Fibroma of lobule और Sarcoma of the temporal bone का समावेश किया जा सकता है। सम्भवतः polypus को कर्णार्श कह सकते हैं।

२. वातज कर्णरोग में Furunculosis, मध्यकर्ण-शोथ की प्रारम्भिक अवस्था तथा कर्णगूथ-जन्य अवरोध के लक्षणों ( Symptoms caused by inpacted cerumen ) का समावेश किया जा सकता है।

३. पित्तज कर्णरोग के लक्षण में वाग्भट ने 'ज्वर' भी पढ़ा है और वे रक्तज कर्णरोग भी मानते हैं। यथाः—

'रक्तं पित्तसमानार्ति किंचिद्वाऽधिकलक्षणम्।' पित्तज और रक्तज कर्णरोगों को तीव्र मध्यकर्ण-शोथ ( Acute otitis media ) कह सकते हैं।

मध्यकर्ण में मुख्यतः तीन प्रकार का शोथ होता है:-१-मध्यकर्ण का तीव्र शोथ २—मध्यकर्ण का प्रसेकयुक्त शोथ ३—मध्यकर्ण का चिरकालीन सपाक शोथ।

१—मध्यकर्ण का तीव्र शोथ ( Acute otitis media ):—मध्यकर्ण में शोथोत्पादक जीवाणुओं का उपसर्ग रक्त द्वारा, लसिकावाहिनियों द्वारा अथवा नासाग्रसनिका के शोथयुक्त विकारों से श्रुतिसुरंगा द्वारा पहुँचता है। इनमें से अन्तिम मार्ग सर्वप्रधान है। बहुत से तीव्र रोगों

पित्तज—कर्णरोग में शोथ, ललाई, कान फटने जैसी पीड़ा, जलन और पीला तथा दुर्गन्धित स्राव होता है ॥ २१ ॥

---

में उपद्रव के रूप में भी मध्यकर्णशोथ होता है। इन रोगों में से स्कार्लेट ज्वर, रोमान्तिका, रोहिणी ( Diphtheria ), कूकर खाँसी ( whooping Cough ), इन्फ्लुएन्जा, बच्चों की पुरानी खाँसी और आन्त्रिकज्वर प्रधान हैं। जिन रोगियों में नासाप्रतीनाह या polypus आदि के कारण नासावरोध हुआ रहता है या जिनकी tonsil ( उपजिह्विका ) बढ़ी रहती हैं, उनमें इस रोग के होने की अधिक संभावना रहती है।

विकृति—श्रुतिसुरंगा और श्रुतिकुहर ( Lustachian tube and Tympanic cavity ) की श्लेष्मलकला में शोथ उत्पन्न होता है। श्रुतिपटल स्वयं भी शोथयुक्त हो जाता है। कभी-कभी शोथ बहिःकर्ण में पहुँच जाता है और उसमें स्फोट उत्पन्न होकर मार्ग को अवरुद्ध कर देता है।

लक्षण—तीव्र कर्णशूल (दौरे के साथ या निरन्तर होनेवाला ), शिर के उसी रुग्ण भाग में अथवा समस्त शिर में भी तीव्र शूल, रात्रि में पीड़ा का बहुत बढ़ जाना, ज्वर ( १०१ फा० से १०३ फा० तक ), कान में भारीपन, आटोफोनिया ( Autophonia ), बधिरता, श्रुतिपटल लाल, चमकहीन, बाहर को दबा हुआ, यदि बहिःकर्ण में भी उपसर्ग पहुँच आया हो तो उसमें भी ललाई, शोथ और स्फोट। इसके बाद यदि शोथ का प्रशमन प्रारम्भ हो जाता है, तब तो धीरे-धीरे उपर्युक्त सब लक्षण दूर हो जाते हैं और श्रुतिपटल का रंग तथा आकारादि पूर्ववत हो जाता है, अन्यथा यदि पाक प्रारंभ हो गया तो कुछ काल में श्रुतिपटल का भेदन (perforation) करके पूय बहिःकर्ण में आ जाती है। इस समय पीड़ा कुछ कम हो जाती है। प्रारंभ में स्राव पतला रहता है, किन्तु कुछ दिनों में पूययुक्त और गाढ़ा हो जाता है। कभी-कभी समस्त श्रुतिपटल पूय से सड़कर नष्ट हो जाता है और कर्ण की अस्थियाँ भी सड़ने लगती हैं। कभी-कभी उरःकर्णमूलिका पेशी के नीचे स्थित लसिकाग्रन्थियों में शोथ होजाने से भी कान में तीव्र पीड़ा होती है। ऐसी दशा में चिकित्सक को प्रायः मध्यकर्णशोथ का भ्रम हो जाता है। किन्तु तीव्र मध्यकर्ण-शोथ में श्रुतिपटल लाल, सूजनयुक्त और विकृत रंग का होता है। इसके विपरीत कर्णमूलिक ग्रन्थियों के शोथ में श्रुतिपटल स्वस्थ और स्वाभाविक रूप में रहता है। इसलिए इसीको देखकर दोनों में सरलता से विभेद किया जा सकता है। साथ ही मुख और ग्रसनिका में उस समय कोई न कोई ऐसा विकार अवश्य उपस्थित रहता है, जिसका उपसर्ग उपर्युक्त कर्णमूलिक लसिकाग्रन्थियों के शोथ का मुख्य कारण होता है।

चिकित्सा सूत्र—यदि शोथ की प्रारम्भिक स्थिति हो तो पीड़ा को शान्त करने और पाक को रोकने और इस प्रकार श्रुतिपटल में भेदन होने से बचाने का प्रयत्न करना चाहिए। और यदि भेदन हो गया हो तो इस बात का प्रयत्न करना चाहिए कि शोथ और पाक कर्णमूलकभाग ( mastoid and mastoid antrum ) में न पहुँचने पाये और फटे हुए श्रुतिपटल का रोपण हो जाय तथा स्राव बन्द हो जाय।

उपद्रव—अर्दित ( Facial palsy ), लसिकाग्रन्थिशोथ ( Adenitis ), कर्णमूलिकशोथ ( mastoiditis ), कर्णमूलिक विद्रधि ( mastoid abscess ), करोटिगुहागत विद्रधि ( abscess within the cranium ), अन्तःकर्णशोथ ( Labrynthitis ), तीव्र मस्तिष्कावरण शोथ ( Acute meningitils ) और लघुमस्तिष्कगत विद्रधि ( Cerebellar abscess )।

मध्यकर्ण का प्रसेकयुक्त शोथ (Chronic catarrhal non-Suppurative otitis med ia) यह मध्यकर्ण की श्लैष्मिक कला का चिरकालीन शोथ है, जो बहुत धीरे-धीरे बढ़ता है और इसमें प्रायः पूय नहीं पड़ती। अधिकतर नासाग्रसनिका की श्लैष्मिक कला का शोथ ( catarrh of the mucosa of the nasopharynx ) श्रुतिसुरंगा में से होता हुआ मध्यकर्ण में पहुँचकर वहाँ भी

३ कफजकर्णरोग[1]लक्षणमाह—

**वैश्रुत्यकण्डूरिथरशोथशुक्का स्निग्धा स्रुतिः स्वल्परुजा कफाच्च ॥ २२ ॥**

शोथ उत्पन्न करता है। नासाग्रसनिका की लसिकाग्रंथियाँ (Adenoids) भी कभी-कभी इस शोथ के उत्पन्न होने में कारण हुआ करती हैं। इस रोग में आनुवंशिक परम्परा भी देखी जाती है।

लक्षण—शोथ का प्रारम्भ धीरे-धीरे होता है और प्रायः दोनों कान में साथ ही प्रारम्भ नहीं होता, एक कान के बाद दूसरे में शोथ का प्रारम्भ प्रायः बहुत पीछे होता है। कुछ सार्वदैहिक रोगों या दशाओं का (यथाः—रक्ताल्पता, वातरक्त, मलेरिया, मलावरोध, मन्दाग्नि, नासा या नासाग्रसनिका के अवरोध आदि का) इस रोग से ग्रस्त रोगियों पर बुरा प्रभाव पड़ता है। श्रुतिपटल कुछ अधिक नतोदर हो जाता है। रोगी को अधिकतर सर्दी लगकर जुकाम होने पर बधिरता हो जाया करती है। फिर कुछ दिनों में सुनाई देने लगता है; किन्तु हरएक बार की सर्दी में उत्तरोत्तर बधिरता दूर होने में अधिक समय लगता है और प्रत्येक बार उत्तरोत्तर (जुकाम अच्छा होने पर भी) सुनाई देने की शक्ति भी पूर्व से कुछ घटती ही जाती है। इस कारण सामान्य बातचीत के समय रोगी को सुनने में कुछ कठिनाई होती है और उसे बातचीत करनेवाले की तरफ अपना एक कान लगाना पड़ता है। जब कभी बधिरता ठीक होती है तो एक प्रकार के शब्द के साथ होती है। यह शब्द अवरुद्ध श्रुतिसुरङ्गा में सहसा वायु के प्रविष्ट होने से उत्पन्न होता है। इस रोग का रोगी प्रायः दो कारणों से उत्पन्न कष्टों का अनुभव करके चिकित्सक के पास आता है:—

१—श्रुतिसुरङ्गा का अवरोध, २—उस अवरोध का मध्यकर्ण पर विकारी प्रभाव।

बधिरता और कर्णनाद इस रोग के मुख्य प्रारम्भिक लक्षण हैं। ये दोनों लक्षण क्रमशः उत्तरोत्तर तीव्र होते जाते हैं। कर्णनाद, सुसकारी देने या गाने की भाँति या गान-वाद्य की भाँति कर्णक्ष्वेड (musicar Sound) होता है। धीरे-धीरे कर्णनाद उत्तरोत्तर तीव्र होता जाता है और आगे चलकर लगातार होता है और रात्रि तथा प्रातःकाल में अधिक सुनाई देता है। इससे रोगी को बड़ा कष्ट प्रतीत होता है। मद्यपान, काफी तथा चाय आदि से नाद में और वृद्धि हो जाती है। मानसिक और शारीरिक स्वास्थ्य में शिथिलता आती है। आटोफोनिया [ अपना शब्द (स्वयं रोगी का) अधिक तीव्र सुनाई देना ], Paracusis willisii (शोरगुल में भी अच्छी तरह सुनना) और paracusis loci (शब्द जिस स्थान से आ रहा है, उस स्थान के अन्दाज करने की शक्ति का ह्रास)—ये सब लक्षण होते हैं। चक्कर (Vertigo) आता है, जो प्रायः रोग की पिछली अवस्था में उत्पन्न होता है और कभी-कभी बड़ा तीव्ररूप भी धारण कर लेता है। श्रुतिपटल मोटा, सामान्य से अधिक श्वेत, धारीदार या रेखायुक्त हो जाता है।

चिकित्सा—इस रोग की चिकित्सा के तीन उद्देश्य हैं:—

१—आन्तरिक ओषधियों द्वारा बधिरता और कर्णनाद को दूर करना। इसके लिए कुचिला, हाइड्रोब्रोमिक एसिड, ब्रोमाइड्स (प्रायः रात्रि में), वेलेरियन अथवा ब्राह्मी देना चाहिए। पांडु या रक्ताल्पता के रोगियों में संखिया और लौह का प्रयोग करे। पाचन-शक्ति और मलावरोध को सुधारे तथा वातरक्तादि यदि हों तो उनका समुचित प्रतीकार करे और मद्य, चाय, काफी, मरिच, पीपर आदि चरपरी चीजों का उपयोग न करे।

२—श्रुतिसुरंगा का अवरोध दूर करना—इसके लिए कर्णनाडीयन्त्र (Eustachian Gatheter) और Polilfzer' s bag से प्रधमन करे।

३—नासा तथा नासाग्रसनिका के दोषों को दूर करना।

१. वाग्भट ने कफज कर्णरोग के लक्षण में 'श्वेतघना स्रुतिः' लिखा है। इसलिए कफज कर्णरोग को Suppurative Chronic otitis media कह सकते हैं।

*वैश्रुत्यम् = अन्यथाश्रवणम् ॥ २२ ॥

कफज कर्णरोग में विपरीत शब्द सुनना, कान में खुजली, कड़ा और सफेद शोथ और थोड़ी-थोड़ी पीड़ा होती है तथा कान से चिकना स्राव होता है ॥ २२ ॥

४ सन्निपातजकर्णरोगलक्षणमाह—

**सर्वाणि रूपाणि च सन्निपातात्स्रावश्च तत्राधिकदोषवर्णः ॥ २३ ॥**

सन्निपातज कर्णरोग में तीनों दोषों के लक्षण मिलते हैं और जिस दोष की प्रबलता रहती है, उसीके समान रङ्गवाला स्राव होता है ॥ २३ ॥

---

मध्यकर्ण का चिरकालीन सपूय शोथ ( Suppurative Chronic otitis media )—

इस प्रकार का शोथ तीव्र मध्यकर्ण शोथ के परिणामस्वरूप भी होता है। मध्यकर्ण का क्षयज रोग भी ( Tuberculart diseases of the middle ear ) चिरकालीन सपाक मध्यकर्णशोथ का प्रायोभावि कारण है। इसके अतिरिक्त प्रायः यह भी देखा जाता है कि सभी चिरकालीन कर्ण, स्राव नासा तथा नासाग्रसनिका की शोथयुक्त विकृतियों उपसर्ग के कारण होते हैं। अधिकतर बच्चों का चिरकालीन कर्णस्राव ग्रसनिकागत उपजिह्विका ( Pharyngeal tonsil ) के शोथ के कारण ही होता है।

लक्षण—पूययुक्त कर्णस्राव ( कभी-कभी दुर्गंधयुक्त ), बहुधा रक्तमिश्रित स्राव, श्रुतिपटल का भेदन (Perforation), बधिरता, चक्कर आना, मुख का स्वाद अरुचिकर, कर्णनाद, सिर के किसी विशेष स्थल में या समस्त शिर में पीड़ा, स्वभाव का चिड़चिड़ा होना, किसी विषय पर ध्यान का ( प्रयत्न करने पर भी ) एकाग्र न हो सकना। यदि यह पाक कई सालों तक रह जाता है तो रोगी के शरीर में पूय का विष धीरे-धीरे फैलता है। इससे रोगी का चेहरा धँस जाता है, कर्णमूलिक प्रदेश के सीमित तथा विस्तृत क्षेत्र में पीड़ा होती है, (nystagmus) वमन और अर्दित ( Facial paralysis ) आदि लक्षण होते हैं। कभी-कभी कर्णस्राव बीच-बीच में कुछ दिनों के लिए बन्द भी हो जाया करता है। ऐसा बन्द स्राव जब कभी पुनः दिखाई देता है तो प्रायः कर्णशूल या शिरःशूल भी होता है। यदि स्राव का आना अकस्मात् बन्द हो जाय तो करोटिगुहागत किसी भयानक विद्रधि आदि के उत्पन्न होने की शंका करनी चाहिए। बहिःकर्ण में पूय आने के लिए श्रुतिपटल का भेदन हो जाना ( यद्यपि प्रायः ऐसा ही होता है ) सदैव आवश्यक नहीं है। बल्कि कभी-कभी श्रुतिपटल ज्यों का त्यों रहता है और इसके एक तरफ से नाडीव्रण बनकर उसीके द्वारा पूय मध्यकर्ण से बहिःकर्ण में आती है।

चिकित्सा—चिरकालीन सपाक मध्यकर्णशोथ में स्राव को बन्द करने के लिए विसंक्रामक ( Antiseptics ) द्रव्यों का या संकोचक द्रव्यों ( Astringents ) का प्रयोग किया जाता है अथवा शस्त्रकर्म करना पड़ता है। विसंक्रामक चिकित्सा पुनः शुष्क और सद्रव इस तरह दो प्रकार की होती है। इनमें सद्रव चिकित्सा सामान्यतः अधिक लाभकर होती है। इस कार्य के लिए बिनायोडाइट या परक्लोराइट ऑफ् मर्करी, बोरिक एसिड, क्रियोलीन, और Lysol का बहुधा प्रयोग किया जाता है। इन द्रव्यों की पिचकारी देते समय इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि जो भी भाग पिचकारी की धार की पहुँच के भीतर हो, वह भली भाँति साफ हो जाय। पिचकारी की धार कर्ण की पिछली और ऊपरी दीवार पर लगनी चाहिए। आवश्यकतानुसार प्रत्येक चार या छह हफ्ते के बाद पहली दवा बदलकर दूसरी का प्रयोग करना चाहिए। दिन में तीन बार तक कान की सफाई की जा सकती है। पिचकारी देने के बाद मध्य और बहिःकर्ण को भलीभाँति सुखा अवश्य लेना चाहिए। कभी-कभी मध्यकर्ण से पूय बाहर निकालने के लिए नासामार्ग से श्रुतिसुरंगा में वायुप्रधमन भी करते हैं। कभी-कभी (जब पूय बहुत चिपचिपी हो) केवल हाइड्रोजन पेराक्साइट

## अथ कर्णपालीरोगाः।

तत्र सनिदानं परिपोटकलक्षणमाह—

सौकुमार्याच्चिरोत्सृष्टे सहसैवातिवर्धिते। कर्णे शोथो भवेत्पाल्यां सरुजः परिपोटवान्। कृष्णारुणनिभः स्तब्धः स वातात्परिपोटकः॥ २४॥

*कर्णपाल्याः कर्णावयवत्वाद्, तद्विकारमप्यत्रैवाह। परिपोटवान्=मनाग्विदारणवान्॥

कर्णपाली कान का ही एक भाग है, अतएव इसके रोगों को भी कर्णरोगों के प्रकरण में लिखते हैं। बहुत दिनों तक भारी वस्तु को कर्णपाली के छिद्र में डाले रहने से कोमलता के कारण कर्णपाली में सहसा शोथ पैदा हो जाता है। कर्णपाली तनिक फट जाती है। उसमें पीड़ा और जकड़ाहट होती है। और उसका रङ्ग काला या कालिमा लिये हुए लाल हो जाता है। इस रोग को 'परिपोटक' कहते हैं॥ २४॥

---

का उपयोग करने से भी पर्याप्त लाभ होता है। पिचकारी देने के बाद भी इसका उपयोग किया जा सकता है, किन्तु इसके उपयोग के पहले और पीछे भी प्रत्येक वार कान को अच्छी तरह सुखा लेना आवश्यक है।

शुष्क चिकित्सा के लिए शुद्ध ( Sterilixed ) बोरिक एसिड या बोरिक और आयडोफार्म मिलाकर कान में दिन में एक या दो बार प्रधमन ( Insufflate ) करना चाहिए, किन्तु प्रत्येक चौथे दिन विसंक्रामक द्रव्यों की पिचकारी से कान को धोकर सुखा लेना चाहिए। ऐसा न करने से बोरिक और पूय मिलकर कान को अवरुद्ध कर लेते हैं। उपर्युक्त शुष्क और सद्रव दोनों चिकित्साएँ तभी प्रभावकर होती हैं, जब श्रुतिपटल में पर्याप्त बड़ा छिद्र रहता है, जिससे ओषधि मध्यकर्ण के अधिकांश भाग में पहुँच सके। इस चिकित्सा के साथ-साथ मुख, ग्रसनिका और नासा के विकारों को ( जो ऐसी दशा में प्रायः होते हैं ) दूर करना चाहिए और बलदायक ओषधियों द्वारा सामान्य स्वास्थ्य को भी उन्नत करना चाहिए। यदि कान में स्राव अत्यधिक जमा न हो तो पिचकारी देना या हाइड्रोजन पेराक्साइड का उपयोग करना हितकर नहीं है। ऐसी दशा में कान को केवल रुई से साफ करके पूर्वोक्त किसी उपयुक्त विसंक्रामक द्रव्य के घोल में रुई भिगोकर कान में रख देना चाहिए।

उपद्रवः—वहिःकर्ण में विचर्चिका ( Eczema ), भ्रम ( Vertigo ), nystagmus ( अक्षिगोलक का नाचना ), पीड़ा, शिरःशूल, कर्णनाद, कर्णार्श (Polypus), Cholesteatoma (मध्यकर्ण की श्लेष्मल कला का छिलके के रूप में तीव्रता से अलग होना ), कर्ण की अस्थियों में तथा शङ्खास्थि में व्रण होना, अन्तःकर्ण का पाक तथा व्रण, वहिः या अन्तःनाडीव्रण, वहिःकर्णद्वार का सँकरा हो जाना, अर्दित, मस्तिष्कावरण के बाहर तथा भीतर विद्रधि होना, मस्तिष्कावरणशोथ, लघु और बृहन्मस्तिष्क में विद्रधि इत्यादि। वाग्भट ने कुचिकर्णक तथा पिप्पली नामक दो और विकार पढ़े हैं। यथाः—

'गर्भेऽनिलात्संकुचिता शष्कुली कुचिकर्णकः। एको नीरुगनेको वा गर्भे मांसाङ्कुरः स्थिरः॥ पिप्पली पिप्पलीमानः'

ये दोनों विकार गर्भगत विकास की कर्णगत विकृतियाँ ( malformations of the external ear ) हैं।

वाग्भटोक्त कर्णरोगगत 'विदारिका' सम्भवतः 'Suppurating cyst of lobule of the ear' है। यथाः—

'सन्निपाताद्विदारिका। सवर्णः सरुजः स्तब्धः श्वयथुः स उपेक्षितः॥
कटुतैलनिभं पक्वः स्रवेत् कृच्छ्रेण रोहति। सङ्कोचयति रूढा च सा ध्रुवं कर्णशष्कुलीम्॥'

उत्पातलक्षणमाह—

गुर्वाभरणसंयोगात्ताडनाद्धर्षणादपि । शोथः पाल्यां भवेच्छ्यावो दाहपाकरुजाऽन्वितः ।
रक्तो वा रक्तपित्ताभ्यामुत्पातः सगदः स्मृतः ॥ २५ ॥

भारी आभूषण पहनने से, चोट लगने से या रगड़ा जाने से कान की ( पाली ) में जलन और पीड़ायुक्त सूजन हो जाती है । यह पक भी जाती है । इसका रङ्ग साँवला या लाल होता है । इसे 'उत्पात' कहते हैं । यह रक्त और पित्त से उत्पन्न होता ॥ २५ ॥

उन्मन्थकलक्षणमाह—

कर्णं बलाद्वर्द्धयतः पाल्यां वायुः प्रकुप्यति । कफं संगृह्य कुरुते शोथं स्तब्धमवेदनम् ।
उन्मन्थकः सकण्डूको विकारः कफवातजः ॥ २६ ॥

*अवेदनम् = ईषद्वेदनम् ॥ २६ ॥

कर्ण की पाली को बलात् बढ़ाने से उसमें वायु प्रकुपित हो जाता है और कफ के साथ मिलाकर जकड़ाहट, खुजली और अल्प पीड़ायुक्त शोथ पैदा करता है । उसे 'उन्मन्थक' कहते हैं और यह कफवातजन्य होता है ॥ २६ ॥

दुःखवर्द्धनलक्षणमाह—

संवर्ध्यमाने दुर्विद्धे कण्डूदाहरुजाऽन्वितः । शोथो भवति पाकश्च त्रिदोषो दुःखवर्द्धनः ॥२७॥

*संवर्ध्यमाने दुर्विद्धे । कर्णे इति शेषः ॥ २७ ॥

ठीक तरह से न छेदे हुए कान को बढ़ाने से खुजली, जलन और पीड़ायुक्त त्रिदोषज जो शोथ होता है और पक भी जाता है, उसे 'दुःखवर्द्धन' कहते हैं ॥ २७ ॥

परिलेहिलक्षणमाह—

कफासृक्कृमयः क्रुद्धाः सर्षपाभा विसारिणः । कुर्वन्ति पिडकां पाल्यां कण्डूदाहसमन्विताम् ॥
कफासृक्कृमिसम्भूतः स विसर्पन्नितस्ततः। लिह्यात्सशष्कुलीं पालीं परिलेही च स स्मृतः ॥

*सः = पिडकाऽऽत्मकः परिलेहिसंज्ञो गदः । लिह्याद् = निर्मांसीकुर्यात् ॥ २८ ॥

इति कर्णपाली[1]रोगाः ।

कफ, रक्त और कृमि—ये तीनों प्रकुपित होकर सरसों के समान आकारवाली तथा फैलनेवाली फुन्सियाँ कर्णपाली में उत्पन्न कर देते हैं । इनमें खुजली और जलन भी होती है । ये फुन्सियाँ चारों ओर फैलकर कर्णपाली और कर्णशष्कुली ( कान का बाहरी तरुणास्थिमय शूर्पाकार भाग ) को खाकर मांसहीन कर देती हैं । इस रोग को 'परिलेही' कहते हैं ॥ २८ ॥

कर्णरोगचिकित्सामाह—

कर्णशूले कर्णनादे बाधिर्ये क्ष्वेड एव च । चतुर्ष्वपि च रोगेषु सामान्यं भेषजं स्मृतम् ॥
शृङ्गवेरं सहमधु सैन्धवं तैलमेव च । कदुष्णं कर्णयोर्धार्यमेतत्स्याद् वेदनाऽपहम् ॥ २९ ॥
लशुनार्द्रकशिग्रूणां वारुण्या मूलकस्य च । कदल्याः स्वरसः श्रेष्ठः कदुष्णः कर्णपूरणे ॥३०॥

*वारुणी = वरुणः ॥ ३० ॥

कर्णशूल, कर्णनाद, बाधिर्य और कर्णक्ष्वेड—इन चारों में एक-सी चिकित्सा करनी चाहिए । आदी का रस और शहद तथा सेंधा नमक और तेल एक में मिलाकर थोड़ा गरम करके सहाता हुआ

---

१. इन रोगों के अतिरिक्त वाग्भट ने पाली रोगों में 'पालीशोष' और 'तन्त्रिका' नामक दो रोग और भी लिखे हैं । और उत्पात को 'श्याव' तथा उन्मन्थक ( मू० श्लो० २६ ) को 'गल्लिर' कहा है ।

परिलेही को सम्भवतः 'Rodent ulcer of the external ear' कह सकते हैं ।

कान में डालने से कान की पीडा दूर होती है। लहसुन, आदी और सहजन, वरुना, मूली और केले का रस थोडा गरम करके कान में डालने से भी पीडा नष्ट होती है॥ २९-३०॥

अर्काङ्कुरानम्लपिष्टान्सतैललवणान्विलान्। सच्छिद्रय्यात्सुधाकाण्डे कोरिते मृत्स्नयाऽऽवृते॥
पुटपाकक्रमात्स्विन्न पीडयेदारसागमात्। सुखोष्णं तद्रसं कर्णे प्रक्षिपेच्छूलशान्तये॥ ३२॥
अर्कस्य पत्रं परिणामपीतमाज्येन लिप्तं शिखियोगतप्तम्।
आपीड्य तस्याम्बु सुखोष्णमेव कर्णे निषिक्तं हरते हि शूलम्॥ ३३॥

मदार के अङ्कुरों को अम्लरस में पीसकर उसमें तेल और सेंधानमक, सेहुण्ड के टुकड़े में छेद करके उसीमें भर ले और उस सेहुण्ड के टुकड़े पर कपड़मिट्टी करके पुटपाकविधि से पकाकर रस निकाल ले। इस रस को थोड़ा गरम-गरम कान में डालने से पीड़ा शान्त होती है। मदार के पके हुए पीले पत्तों पर घी पोतकर अग्नि पर सेंक ले। फिर उन सिके हुए पत्तों को निचोड़कर निकाला हुआ रस सहाता हुआ कान में डालने से पीड़ा नष्ट होती है॥ ३१-३३॥

तीव्रशूलातुरे कर्णे सशब्दे क्लेदवाहिनि। छागमूत्रं प्रशंसन्ति कोष्णं सैन्धवसंयुतम्॥३४॥

कान में तीव्र पीड़ा और शब्द, तथा स्राव होने पर बकरी के मूत्र में सेंधानमक मिलाकर गरम करके थोड़ा गरम-गरम कान में डालना उत्तम है॥ ३४॥

तैलं श्वेतार्कमूलेन मन्देऽग्नौ विधिना कृतम्। हरेदाशु त्रिदोषोत्थं कर्णशूलप्रपूरणात्॥३५॥

सफेद मदार की जड़ से विधिपूर्वक मन्दाग्नि पर सिद्ध किया हुआ तेल कान में डालने से त्रिदोषजन्य कर्णशूल भी नष्ट होता है॥ ३५॥

हिङ्गुसैन्धवशुण्ठीभिस्तैलं सर्षपसम्भवम्। विपक्वं हरतेऽवश्यं कर्णशूलं प्रपूरणात्॥ ३६॥

हींग, सेंधानमक और सोंठ से पकाया हुआ सरसों का तेल कान में डालने से पीड़ा को अवश्य दूर करता है॥ ३६॥

कर्णशूले कर्णनादे बाधिर्ये क्ष्वेड एव च। पूरणं कटुतैलेन हितं वातघ्नमौषधम्॥ ३७॥

कर्णशूल, कर्णनाद, बाधिर्य और कर्णक्ष्वेड में कान में सरसो का तेल डालना और वातनाशक ओषधि करना हितकारी है॥ ३७॥

शिखरिक्षारजवारि तत्कृतकल्केन साधितं तैलम्। अपहरति कर्णनादं बाधिर्यं चापि पूरणतः॥
*शिखरी=अपामार्गः॥ ३८॥

चिचड़ा के क्षार को पानी में घोलकर उसी पानी से तथा चिचड़ा के कल्क से तेल सिद्ध करके कान में डालने से कर्णनाद और बधिरता नष्ट हो जाती हैं॥ ३८॥

बिल्वतैलमाह—

गवां मूत्रेण बिल्वानि पिष्ट्वा तैलं विपाचयेत्। सजलञ्च सदुग्धञ्च तद्बाधिर्यहरं परम्॥३९॥
*क्षीरं गव्यमेव ग्राह्यम्॥ ३९॥

इति बिल्वतैलम्।

बिल्व तैल—गोमूत्र में बेल को पीसकर इसी कल्क से जल और गोदुग्ध (दोनों मिलकर तेल से चौगुना) के साथ तेल पका ले। इस तेल को कान में डालने से बहरापन नष्ट होता है॥ ३९॥

कर्णस्रावे पूतिकर्णे तथैव कृमिकर्णके। सामान्यं कर्म कुर्वीत योगान्वैशेषिकानपि॥ ४०॥

कर्णस्राव, पूतिकर्ण तथा कृमिकर्ण में एक ही-सी चिकित्सा तथा निम्नलिखित विशेष चिकित्साएँ भी करनी चाहिए॥ ४०॥

स्वर्जिकाचूर्णसंयुक्तं बीजपूररसं क्षिपेत्। कर्णस्रावरुजो दाहस्ते नश्यन्ति न संशयः॥ ४१॥

सज्जीखार और बिजौरा, नीबू का रस कान में डालने से कान का बहना, पीडा और जलन अवश्य बन्द हो जाता है॥ ४१॥

आम्रजम्बूप्रवालानि मधुकस्य वटस्य च । एभिस्तु साधितं तैलं पूतिकर्णगदं हरेत् ॥ ४२ ॥

आम, जामुन, महुआ और बरगद के छोटे-छोटे लाल पत्तों से सिद्ध किया हुआ तेल कान में डालने से 'पूतिकर्ण' रोग नष्ट होता है ॥ ४२ ॥

जातीपत्ररसैस्तैलं विपक्वं पूतिकर्णजित् । पिष्टं रसाञ्जनं नार्याः क्षीरेण क्षौद्रसंयुतम् ।
प्रशस्यते चिरोत्थे तत्स्रावके पूतिकर्णके ॥ ४३ ॥

चमेली के पत्तों के रस से पकाया हुआ तेल 'पूतिकर्ण' को नष्ट करता है । स्त्री के दूध में रसौत पीसकर और उसमें शहद मिलाकर कान में डालने से 'पुराना कर्णस्राव' तथा 'पूतिकर्ण' नष्ट होता है ॥ ४३ ॥

कुष्ठादितैलमाह—

कुष्ठहिङ्गुवचादारुशताह्वाविश्वसैन्धवैः । पूतिकर्णापहं तैलं बस्तमूत्रेण साधितम् ॥ ४४ ॥

कुष्ठादि तैल-कड़ुवा कूठ, हींग, घोड़वच, दारुहल्दी, सौंफ, सोंठ, सेंधानमक, इनके कल्क और बकरे के मूत्र से सिद्ध किया हुआ तेल पूतिकर्णनाशक होता है ॥ ४४ ॥

शम्बूकस्य तु मांसेन कटुतैलं विपाचयेत् । तस्य पूरणमात्रेण कर्णनाडी प्रशाम्यति ॥४५॥

जीवित घोंघे के भीतर के मांस से कटु तेल पका ले । इस तेल को कान में डालने मात्र से कर्णनाडीरोग ( पुराना कर्णस्राव ) नष्ट हो जाता है ॥ ४५ ॥

चूर्णेन गन्धकशिलारजनीभवेन मुष्टयंशकेन कटुतैलपलाष्टकन्तु ।
धत्तूरपत्ररसतुल्यमिदं विपक्वं नाडीं जयेच्चिरभवामपि कर्णजाताम् ॥ ४६ ॥

*मुष्टिः = पलम् ॥ ४६ ॥

गंधक, मैनसिल, हल्दी इन सबोंका चूर्ण एक पल और कड़ुवा तेल ८ पल तथा धतूर के पत्तों का रस ८ पल इन सबको पकाकर तेल मात्र रह जाने पर इस तेल को कान में डालने से पुराना कर्णस्राव भी बन्द हो जाता है ॥ ४६ ॥

कृमिकर्णविनाशाय कृमिघ्नीं कारयेत्क्रियाम् । वार्त्ताकुधूमश्च हितः सार्षपः स्नेह एव च ॥
पूरणं हरितालेन गव्यमूत्रयुतेन च । धूपने कर्णदौर्गन्ध्ये गुग्गुलुः श्रेष्ठ उच्यते ॥ ४८ ॥

कृमिकर्ण के कृमियों का नाश करने के लिए कृमिनाशक चिकित्सा करनी चाहिए । यथाः— कान में बैंगन का धूआँ देना या सरसों का तेल डालना अथवा गोमूत्र के साथ हरताल का चूर्ण डालना । कर्ण से दुर्गन्ध आने पर गूग्गुल का धूआँ देना उत्तम है ॥ ४७-४८ ॥

चिकित्सा कर्णशोथानां तथा कर्णार्शसामपि । कर्णार्बुदानां कुर्वीत शोथार्शोऽर्बुदवद्भिषक् ॥

कर्णशोथ, कर्णार्बुद और कर्णार्श की चिकित्सा क्रम से शोथ, अर्बुद और अर्श की चिकित्सा की भाँति करनी चाहिए ॥ ४९ ॥

कर्णपालीरोगचिकित्सामाह—

पालीसंशोषणे कुर्याद्वातकर्णरुजः क्रियाः । स्वेदयेद्यत्नतस्तां च स्विन्नां संवर्धयेत्तिलैः ॥५०॥

कान की पाली ( लहरी ) के सूख जाने पर वातज कर्णरोगों की तरह चिकित्सा करे और कान की पाली में स्वेदन करके तिलका कल्क लगाकर उसे बढ़ाये ॥ ५० ॥

शतावरीतैलमाह—

शतावरीवाजिगन्धापयस्यैरण्डबीजकैः । तैलं विपक्वं सक्षीरं पालीं संवर्द्धयेत्सुखम् ॥ ५१ ॥

*पयस्याऽत्र क्षीरकाकोली ॥ ५१ ॥

शतावरी तैल—शतावर, असगन्ध, पयस्या ( क्षीरकाकोली, इसके अभाव में असगन्ध ) और एरण्ड का बीज तथा गोदुग्ध इनसे सिद्ध तैल को लगाने से सुखपूर्वक कर्णपाली बढ़ती है ॥ ५१ ॥

जीवनीयस्य कल्केन तैलं दुग्धेन पाचयेत् । चिकित्सेत्तेन तैलेन हृतासं परिपोटकम् ॥५२॥

परिपोटक रोग में पहले कर्णपाली से थोड़ा रक्त निकाल ले, तत्पश्चात् जीवनीय गण की ओषधियों के कल्क और गोदुग्ध से सिद्ध तैल पाली में लगाये ॥ ५२ ॥

**शीतलेपैर्जलौकोभिरुत्पातं समुपाचरेत् । हलिनीसुरसाभ्यां च गोधाकङ्कवसाऽन्वितम् ॥**
**तैलञ्च पक्कमभ्यङ्गादुन्मन्थं नाशयेद् ध्रुवम् । दुःखवर्द्धनकं सिक्त्वा जम्ब्वाम्रबिल्वपत्रजैः ॥**
**क्वाथैस्तैलेन सुस्निग्धं तच्चूर्णैश्चावधूलयेत् । बहुशो गोमयैस्तप्तैः स्वेदितं परिलेहितम् ।**
**घनसारैः समालिम्पेदजामूत्रेण कल्कितैः ॥ ५५ ॥**

**इति चतुःषष्टितमः कर्णरोगाधिकारः समाप्तः ॥ ६४ ॥**

उत्पात रोग की चिकित्सा के लिए ठंडी ओषधियों का लेप तथा जोंक लगाये। कलिहारी, तुलसी तथा गोह और कङ्क पक्षी की चर्बी से पकाया हुआ तेल मालिश करने से 'उन्मन्थ' नामक रोग अवश्य नष्ट हो जाता है।

'दुःखवर्धनक' रोग में कर्णपाली को जामुन, आम और बेल की पत्तियों के काढ़े से खूब सींचकर पुनः तेल से चिकनी करके जामुन, आम और बेल के पत्तों के चूर्ण उसपर बुरक दे।

परिलेही रोग में गोबर के कण्डों को तपाकर कर्णपाली को सेंके और इसके बाद बकरी के मूत्र में पिसे हुए कपूर का लेप कर दे ॥ ५३-५५ ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे चतुःषष्टितमः कर्णरोगाधिकारः समाप्तः ॥ ६४ ॥



# अथ पञ्चषष्टितमो नासारोगाधिकारः ॥ ६५ ॥

तत्र [1]नासारोगाणां नामानि संख्यां चाह—

**आदौ च पीनसः प्रोक्तः पूतिनस्यस्ततः परम् । नासापाकोऽत्र गणितः पूयशोणितमेव च ॥**
**क्षवथुर्भ्रंशथुर्दीप्तिः प्रतीनाहः परिस्रवः । नासाशोषः प्रतिश्यायाः पञ्च सप्तार्बुदानि च ॥२॥**
**चत्वार्यर्शांसि चत्वारः शोथाश्चत्वारि तानि च । रक्तपित्तानि नासायां चतुस्त्रिंशद्गदाः स्मृताः॥**

नासिका के रोगों के नाम और संख्या—१ पीनस, २ पूतिनस्य, ३ नासापाक, ४ पूयशोणित, ५ क्षवथु ( छींक ), ६ भ्रंशथु ( नासाभ्रंश ), ७ दीप्ति, ८ प्रतिनाह, ९ परिस्राव, १०

---

१. नासिका की संक्षिप्त रचना—ये दो ( भीतर से ) विषमाकार गुहाएँ हैं, जिनका पिछला द्वार ग्रसनिका के नासाभाग (nasal part of the Pharynx) में खुलता है। नासिका का कुछ भाग ( अगला भाग ) तरुणास्थि-निर्मित और कुछ भाग अस्थि-निर्मित होता है। इसको बनाने में १४ अस्थियाँ भाग लेती हैं। नासागुहाएँ आगे और पीछे की अपेक्षा बीच में सँकरी हैं। दोनों तरफ की नासागुहाएँ एक पर्दे के द्वारा एक-दूसरे से अलग हैं। इस पर्दे को नासामध्यप्राचीर ( Septumnasi ) कहते हैं। नासिकागुहाओं की पार्श्वीय भित्ति बड़ी विषम होती है। उसमें तीन सुरङ्गाकार भाग होते हैं। इनमें सबसे निचली और बड़ी सुरङ्ग को अधःसुरङ्ग ( Inferior meatus ) कहते हैं। अश्रुमार्ग का निचला द्वार इसीमें खुलता है। इस सुरङ्ग के ऊपर अधःशुक्तिकास्थि रहती है। पूर्वकपालास्थि, झर्झरास्थि, जातुकास्थि और ऊर्ध्वहन्वस्थियों के वायुकोटर नासागुहा से छिद्रों द्वारा सम्बन्धित हैं। इसलिए नासागुहा के शोथ के इन कोटरों में पहुँच जाने का भय रहता है। इन्हीं सब विषमाकार रचनाओं के कारण नासारोगों में पूयादि की ठीक सफाई

नासाशोष, ११-१५ पाँच प्रकार के प्रतिश्याय, १६-२२ सात प्रकार के अर्बुद, २३-२६ चार प्रकार के अर्श, २७-३० चार प्रकार के शोथ, ३१-३४ चार प्रकार के रक्तपित्त, इस प्रकार नासिका में ३४ रोग होते हैं ॥ १-३ ॥

१ तत्र २पीनसलक्षणमाह—

आनह्यते शुष्यति यस्य नासा प्रक्लेदमायाति तु धूप्यते च ।
न वेत्ति यो गन्धरसांश्च जन्तुर्जुष्टं व्यवस्येदिह पीनसेन ॥ ४ ॥
तं चानिलश्लेष्मभवं विकारं ब्रूयात्प्रतिश्यायसमानलिङ्गम् ॥ ५ ॥

*आनह्यते=श्वासशोषितकफेन बध्यते, अवरुध्यत इति यावत् । प्रक्लेदम्=आर्द्रताम् । आयाति = गच्छतीति यावत् । धूप्यते = सन्ताप्यते । गन्धान्सुरभीनसुरभींश्च न वेत्ति, नासाया आनद्धत्वं तत्र हेतुः, तथा रसान् = मधुरादींश्च न वेत्ति, नासारोगारम्भकदोषेण रसनाया अपि दुष्टिः । व्यवस्येद् = जानीयात् । अपीनसपीनसौ द्वावपि शब्दौ स्तः, 'अवाप्योस्तंसनद्धादिषु वे'ति सूत्रेण विकल्पेनाकारलोपात् । तं विकारं = पीनसम् । प्रतिश्यायसमानलिङ्गं = वातश्लैष्मिकप्रतिश्यायतुल्यलक्षणम् ॥ ४-५ ॥

पीनस के लक्षण—पीनस रोग में श्वास द्वारा शोषित कफ से नासामार्ग कभी रुक जाता है, कभी गीला हो जाता है, कभी गरम मालूम होने लगता है, सुगन्धि और दुर्गन्धि का ज्ञान नहीं होता । पीनसोत्पादक दोषों द्वारा जिह्वा भी दूषित हो जाती है, जिससे मधुरादि रसों का भी ज्ञान नहीं होता, नासिका में कृमि भी पड़ जाते हैं । इस रोग को 'अपीनस' भी कहते हैं । क्योंकि 'अवाप्योस्तंसनद्धादिषु वा' इस सूत्र से विकल्प कर के अपीनस में अपि के अकार का लोप होने से

---

न होने से वे रोग हठीले या चिरकालीन हो जाते हैं । समस्त नासागुहा बहुत पतली श्लेष्मलकला से ढकी है । इस कला में असङ्ख्य सूक्ष्म रक्तनलिकाएँ फैली हुई हैं । श्वास द्वारा भीतर जानेवाली वायु जब नासागुहा से होकर गुजरती है, तब इन रक्तनलिकाओं का रक्त अपनी गरमी द्वारा वायु को भी शरीर के तापक्रम के बराबर गरम बना देता है । और यदि वायुमण्डल की वायु में शरीर से अधिक गर्मी हो तो उसकी कुछ गरमी अपने अन्दर लेकर भी वायु को सदा शरीर के तापक्रम के बराबर रखता है । इससे बाहरी गर्म या सर्द वायु अपने साथ रुग्ण नासिका का उपसर्ग ग्रसनिका, स्वरयन्त्र, श्वासनलिका रोग हो जाता है तो कला में रक्त की कमी हो जाने से तथा उसके मोटी हो जाने से उपर्युक्त कार्य ठीक नहीं हो पाता, इस कारण फेफड़े भी गर्मी-सर्दी के शिकार होकर रुग्ण हो जाते हैं । इससे श्वास-प्रश्वास का कार्य बिगड़ जाने से इसका हानिकारक प्रभाव समस्त शरीर पर भी होता है । इसके अतिरिक्त श्वास की वायु अपने साथ रुग्ण नासिका का उपसर्ग ग्रसनिका, स्वरयन्त्र, श्वासनलिका तथा फुफ्फुस तक पहुँचाकर भी इन अङ्गों को रुग्ण करवा देती है । इन सब बातों को देखते हुए नासारोगों की चिकित्सा बड़ी सावधानी और तत्परता से करनी चाहिए ।

२. पीनस के लक्षण कुछ-कुछ ( Apophic Rhinitis ) से मिलते हैं । पीनस में सदैव कृमि पड़े हुए हों, ऐसा आवश्यक नहीं । जिस-किसी प्रकार के चिरकालीन सपूय नासा-विकार में अधिक गन्दगी रहेगी, उन सब में कृमियों के पड़ जाने की सम्भावना हो सकती है और यदि सफाई रहेगी तो कृमि नहीं पड़ सकते । यदि नासिका में कोई बाहरी चीज पड़ गयी हो और कालान्तर तक उसी में पड़ी रह जाय और बाद में सड़ने लगे तो, अथवा यदि नाक में किसी प्रकार का दुष्ट अर्बुद उत्पन्न हो तो भी, नासिका में आनाह ( अवरोध, कम या अधिक ) भी उत्पन्न होता है और दुर्गन्धित स्राव भी नाक से निकलता है । किन्तु 'न वेत्ति यो गन्धरसांश्च' यह लक्षण ( Atrophic Rhinitis ) में प्रधान रूप से पाया जाता है ।

पीनस तथा अपीनस दोनों प्रयोग सिद्ध होते हैं। इसके अन्य लक्षण वातकफजन्य प्रतिश्याय के समान ही होते हैं ॥ ४–५ ॥

२ पूतिनस्य[1] लक्षणमाह—

**दोषैर्विदग्धैर्गलतालुमूले सन्दूषितो यस्य समीरणस्तु।**
**निरेति पूतिर्मुखनासिकाभ्यां तं पूतिनस्यं प्रवदन्ति रोगम् ॥ ६ ॥**

**दोषैः=पित्तकफरक्तैः। अत्र रक्तस्यापि दोषत्वं दोषसाहचर्यात्। विदग्धैः=दुष्टैः। सन्दूषितः=पूतिभावं नीतः। पूतिनस्यं=नासायां भवो नस्यो=वायुः, पूतिर्नस्यो यत्र स पूतिनस्यस्तम् ॥ ६ ॥**

पूतिनस्य के लक्षण—गला और तालुमूल में स्थित वायु जब दुष्ट दोषों (पित्त-कफ-रक्त) द्वारा दूषित होता है (दुर्गन्धित बना दिया जाता है) तो मुख और नाक से दुर्गन्ध आने लगती है। इस रोग को 'पूतिनस्य' कहते हैं ॥ ६ ॥

३ नासापाक[2] लक्षणमाह—

**घ्राणाश्रितं पित्तमरूंषि कुर्याद्यस्मिन्विकारे बलवांश्च पाकः।**

---

१. पूतिनस्य को ozaena कह सकते हैं और यह पूतिनस्य उन सभी रोगों में उत्पन्न हो सकता है, जिनके कारण नासिका से दुर्गन्धित स्राव निकलता है। किन्तु Atrophic Rhinitis का तो यह ( पूतिनस्य ) एक प्रधान लक्षण है।

नासिका से दुर्गन्धित स्राव प्रायः निम्नलिखित कारणों से निकलता है:—

१—सभी प्रकार के चिरकालीन निर्गन्ध नासास्राव कालान्तर में प्रायः दुर्गन्धित स्राव का रूप धारण कर लेते हैं।

२—फिरङ्गजन्य नासाशोथ ( Syphilitic Rhinitis )

३—नासिका का क्षयरोग ( Tuberculosis of the nose )

४—कलाक्षयजन्य नासाशोथ ( Atrophic Rhinitis )

५—नासिका से सम्बन्धित एक या अनेक अस्थि-कोटरों का चिरकालीन शोथ ( Chronic Sinusitis )

६—नासिका का दुष्ट अर्बुद ( Cancer )

७—Polypus ( पॉलिपस–एक प्रकार की वृद्धि )

८—कभी-कभी बाहरी पदार्थ ( Foreign body ) भी नासिका में पड़कर रुके रहते हैं और कालान्तर में स्वयं सड़कर और नासा की श्लैष्मिक कला में व्रण पैदा करके दुर्गन्धित स्राव कराते हैं। इन सबका कुछ विस्तृत वर्णन आगे दिया जायगा।

२. नासिका-पाक को पाश्चात्य नासारोग-विज्ञान की दृष्टि से ulceration of the nose कहते हैं। नासिका में व्रण ( ulcers ) मुख्यतः दो कारणों से उत्पन्न होते हैं:—

१—फिरङ्गजन्य नासाशोथ ( Syphilitic Rhinitis ) से।

२—नासा की श्लैष्मिक कला के एक विशेष प्रकार के रोग ( Lupus Vulgaris of the nose ) से।

फिरङ्ग की प्रारम्भिक अवस्था से नासा के व्रण उथले और निर्गन्ध तथा प्रायः रक्तमिश्रित स्राववाले होते हैं, किन्तु बाद की अवस्थाओं के फिरङ्गज व्रण गहरे और बहुत दुर्गन्धित स्राववाले होते हैं। यदि इस अवस्था के स्राव में भी रक्त आने लगे तो यह 'पूयरक्त' हो सकता है। किन्तु 'दुष्ट पालीपस' ( malignant polypus ) में रक्तयुक्त दुर्गन्धित स्राव अधिकतर होता है, इसलिए यह कहा जा सकता है कि 'पूयरक्त' नामक नासारोग 'malignant polypus' का लक्षण है। किन्तु यह ध्यान में रखना चाहिए कि इस प्रकार polypus बहुत कम उत्पन्न होता है।

तं नासिकापाकमिति व्यवस्येद्विक्लेदकोथावथवाऽपि यत्र ॥ ७ ॥

भौतिक लक्षणों के अनुसार नासारोग को पाश्चात्य रोगविज्ञान की दृष्टि से पाँच स्थूल विभागों में बाँटा जा सकता है:—

१—नासागत रक्तपित्त ( Epistaxis )

२—नासाप्रतीनाह ( Nasal obstruction )

३—गन्धहीन तीव्र नासास्राव ( Acute Rhinorrhoea )

४—गन्धहीन चिरकालीन नासास्राव ( Chronic Rhinorrhoea )

५—पूतिगंधी चिरकालीन नासास्राव ( ozeena )

वास्तव में पीनस, पूतिनस्य, नासापाक और पूयरक्त ये सब नासारोग इसी 'ozeena' ( ऊजिना ) के भिन्न-भिन्न लक्षण मात्र हैं। इसके ( ozeena के ) कारणों को श्लो० ६ की टिप्पणी में गिनाया जा चुका है। उन्हींका कुछ विस्तृत विवरण यहाँ पर दिया जाता है:—

आ-फिरंगज नासाशोथ (Syphilitic Rhinitis)—इसका कुछ विवरण श्लो० ८ की टिप्पणी में दिया जा चुका है। फिरंग की तृतीयावस्था के व्रण प्रायः ozeena के उत्पादक होते हैं। नासा में कई स्थानों पर की इस अवस्था की प्रसिद्ध विकृति ( अर्थात् 'गमा' Gumma) बनती है, जिसके फूटने पर व्रण बन जाता है। शीघ्र ही नासा की अस्थि में भी व्रण पहुँच जाता है और अत्यन्त तीव्र गति से फैलता हुआ नासिका की मध्यप्राचीर ( Septum ) और तालु को नष्ट कर डालता है। नाक धँस जाती है। नासिका के व्रणों का तीव्र गति से बढ़ना नासागत फिरंग की एक खास पहचान है।

अ-नासिका का क्षयरोग—नासा में क्षयज व्रण बहुत ही कम हुआ करते हैं। केवल एक रोग जिसे Lupus Vulgaris 'ल्यूपस वल्गेरिस' कहते हैं, प्रायः होता हुआ देखा जाता है।

Lupus Vulgaris—इस रोग में पिन के सिर के बराबर सूक्ष्म ग्रन्थियाँ उत्पन्न होती हैं, जिनका रंग कुछ ललाई लिये हुए भूरा होता है। ये मुलायम और किंचित् पारभासक होती हैं। इनमें क्षयरोग के जीवाणुओं का उपसर्ग भी हो जाता है। यह रोग प्रायः बचपन में ही दिखाई देता है और २० वर्ष से अधिक आयुवालों में बहुत कम देखा जाता है। यह रोग प्रायः बहुत धीरे-धीरे बढ़ता है। कभी-कभी इसका शोथयुक्त भाग छिलकर अलग हो जाता है या बीच में अच्छा होता जाता है, पर किनारों की ओर बढ़ता जाता है। किन्तु अधिकतर इसकी ग्रन्थियाँ क्षयरोग के जीवाणुओं के या अन्य जीवाणुओं के उपसर्ग के कारण व्रण का रूप धारण कर लेती हैं। ये व्रण मछली के छिलके जैसी छिलकेदार रचना से ढके रहते हैं, जिनके नीचे दुर्गन्धित पूय भरी रहती है। यह रोग स्त्रियों में अधिक दिखाई देता है। कभी-कभी नासा की मध्य प्राचीर को यह रोग खा डालता है और उसमें छिद्र कर देता है।

चिकित्सा—सामान्य स्वास्थ्य को सुधारना। पीड़ित भाग पर सूर्यप्रकाश अधिक लगे, ऐसा प्रबन्ध करना। दाहक पदार्थों यथा—'कार्बोलिक या सेलिसिलिक अम्ल' से जला देना अथवा लेखन करने ( Scraping ) के बाद दग्ध करना आदि।

इ—Atrophis Rhinitis या Idiopathic या true ozeena-इसमें नासिका की श्लैष्मिक-कला का क्षय होता है।

इसके लक्षण:—

( क ) नासिका से गाढा और पूतिगन्ध स्राव अत्यधिक मात्रा में निकलना और कभी-कभी अत्यल्प मात्रा में भी।

(ख) नासागुहा प्रायः बड़ी हो जाती है। उसकी छत चौड़ी और कभी-कभी दबी हुई हो जाती है। नासिका की श्लैष्मिक कला पतली, पीली, कड़ी, संसक्त, सूखी, छिलकेदार रचना से ढकी हुई और

*विक्लेदः = आर्द्रता। कोथः = पूतीभावः ॥ ७ ॥

सड़नयुक्त होती है। यह व्याधि कभी दोनों नासारंध्रों में और कभी एक ही रन्ध्र में होती है। प्रायः इस रोग के साथ ग्रसनिका शोथ ( Pharyngitis ) भी रोगी में मौजूद रहता है।

( ग ) निश्वास दुर्गन्धित निकलता है, जिसको रोगी स्वयं नहीं समझ पाता, क्योंकि उसकी घ्राणेन्द्रिय मन्द हो गयी रहती है।

नासा के चौड़ा होने से, नासागुहागत श्लेष्मलकला के रंग द्वारा तथा व्रण की अनुपस्थिति से; इन तीन लक्षणों के द्वारा यह रोग अन्य प्रकार के ozeena से पृथक् किया जाता हैं।

चिकित्सा—सामान्य स्वास्थ्य को सुधारना और नासागुहा की श्लैष्मिक कला की स्वास्थ्य सुधारने के लिए 'चिरकालीन गन्धहीन नासास्राव' की भाँति चिकित्सा करनी चाहिए ( यह आगे लिखी है )।

ई–Chronic Sinusitis नासागुहा से संक्रमण पहुँचने के कारण नासा से सम्बन्धित अस्थि–कोटरों में भी शोथ उत्पन्न हो जाता है। तीव्र नासाशोथ, सिर में सर्दी लगना, इन्फ्लुएन्जा, तीव्र प्रकार के कुछ ज्वर, नासिका के आघात तथा शस्त्रकर्म, इस रोग के प्रायः सहायक कारण हुआ करते हैं। कभी-कभी देखा गया है कि ऊपरी जबड़े का दाँत उखड़वाने के बाद उर्ध्वहन्वस्थिगत कोटर में शोथ हो जाता है। इस रोग का मुख्य लक्षण यह है कि एक नासारंध्र से पूय या पूययुक्त श्लेष्मा निकला करती है, जो दुर्गन्धित होती है। पूर्विकास्थि-कोटर ( Frontal Sinuses ), झर्झरास्थि–कोटर (Ethmoidal Sinuses) और जतुकास्थि–कोटर (Sphenoidal Sinuses)—ये भी इस रोग के शिकार होते हैं।

चिकित्सा—यह चिरकालीन और हठीला रोग है। सामयिक लाभ के लिए २५ प्रतिशत 'मेन्थाल' स्पिरिट में घुलाकर इसका १० बूंद आधा सेर जल में डालकर इसकी भाफ सूँघनी चाहिए। बाद में स्थायी लाभ के लिए शस्त्रकर्म कराना चाहिए।

उ—Polypus—यह नासागुहागत अस्वाभाविक वृद्धि है, जो तीन प्रकार की हो सकती है:—

१—श्लैष्मिक कलाजन्य ( mucous ), २—नासाग्रसनिकागत ( naso–pharyngeal ) ३—घातक ( maligoant )।

१—श्लैष्मिककलाजन्य 'पालिपस' ( mucous polypus )–यह प्रकार अधिकतर मिलता है। प्रायः ये युवावस्था में और पुरुषों में अधिक दिखाई देते हैं। ये श्लैष्मिककला के कड़े शोथ-युक्त (oedematous) भाग हैं और प्रायः दोनों नासागुहाओं में होते हैं। किन्तु एक में भी उत्पन्न हो सकते हैं। इनका आकार बहुत छोटी गुटिका से लेकर इतना बड़ा भी हो सकता है कि नासागुहा को बिलकुल बन्द कर दें। यदि सावधानी से देखा जाय तो किसी-किसी श्वास के रोगियों में भी ये पाये जाते हैं। प्रायः ये लम्बे नाल या डंठलवाले पीले, भूरे और चमकीले होते हैं। इसलिए अपने इन्हीं लक्षणों के द्वारा ये आसानी से पहचान में भी आ सकते हैं। श्लैष्मिक कलाजन्य 'पालिपस' को किसी अंश में 'नासार्श' (देखिये मू० श्लो० ३१) कह सकते हैं।

२—नासाग्रसनिकागत 'पालिपस' ( Fidroma of the naso pharynx ) इस प्रकार के 'पालिपस' बहुत ही कम होते हैं। ये नासाग्रसनिका को बनानेवाली अस्थियों के आवरणों ( Periosteum ) से उत्पन्न होते हैं। कभी-कभी ये मुख की अस्थियों को फैला देते हैं। इससे चेहरा विकृत दीखता है।

इसके लक्षण—नासागुहा का अपूर्ण या पूर्ण अवरोध, शिरःशूल, नकसीर या नासागत रक्तपित्त ( नासिका से रक्त निकलना ), और नासा से स्राव होना। ये सौम्य प्रकार के अर्बुद समझे जाते हैं। किन्तु इनमें पुनरुत्पत्ति की भी प्रवृत्ति होती है।

नासापाक के लक्षण—नासिकागत पित्त जब नाक में बहुत से व्रण, पाक, गीलापन और सड़न पैदा करता है तो इस रोग को 'नासापाक' कहते हैं ॥ ७ ॥

४ पूयरक्तलक्षणमाह—

दोषैर्विदग्धैरथवाऽपि जन्तोर्ललाटदेशेऽभिहतस्य तैस्तैः ।
नासा स्रवेत्पूयमसृग्विमिश्रं तं पूयरक्तं प्रवदन्ति रोगम् ॥ ८ ॥

पूयरक्त के लक्षण—दूषित दोषों द्वारा अथवा ललाट में किसी तरह चोट लगने से नासामार्ग से जब रक्तमिश्रित पूय ( पीब ) बहने लगती है, तो इस रोग को 'पूयरक्त' कहते हैं ॥ ८ ॥

५ दोषजक्षवथु[1] लक्षणमाह—

घ्राणाश्रिते मर्मणि सम्प्रदुष्टो यस्यानिलो नासिकया निरेति ।
कफानुयातो बहुशोऽतिशब्दस्तं रोगमाहुः क्षवथुं गदज्ञाः ॥ ९ ॥

***घ्राणाश्रिते मर्मणि=शृङ्गाटके ॥ ९ ॥**

दोषजन्य छींक—नासिका के शृङ्गाटक नामक मर्म में स्थित वायु जब दूषित होकर नासिका के द्वारा कफ के साथ बार-बार आवाज के साथ निकलता है तो इस रोग को वैद्य लोग 'दोषजन्य छींक' कहते हैं ॥ ९ ॥

आगन्तुजक्षवथुलक्षणमाह—

तीक्ष्णोपयोगादतिजिघ्रतो वा भावान्कटूनर्कनिरीक्षणाद्वा ।
सूत्रादिभिर्वा तरुणास्थिमर्मण्युद्घट्टितेऽन्यः क्षवथुर्निरेति ॥ १० ॥

***तीक्ष्णोपयोगाद् = राजिकाऽऽदिभक्षणात् । अर्कनिरीक्षणात्=सूर्यदर्शनात्, तेन कफविलयनात् । तरुणास्थिमर्मणि = नासावंशास्थिमर्मणि । तरुणास्थ्नि च मर्मणि च = शृङ्गाटके, द्वन्द्वैकत्वं वा । अन्यः आगन्तुजः ॥ १० ॥**

आगन्तुक छींक—राई आदि तीखी वस्तुओं के उपयोग करने से, तीक्ष्ण वस्तुओं की गन्ध से, सूर्य की ओर देखने से ( कफ के पिघलने के कारण ), सूत्रादि से नासिका की तरुणास्थि ( नासा की मध्य दीवार ) या शृङ्गाटक नामक मर्म के छू जाने या रगड़ खा जाने से दूसरे प्रकार की अर्थात् आगन्तुक छींक उत्पन्न होती है ॥ १० ॥

६ भ्रंशथु[2] लक्षणमाह—

प्रभ्रश्यते नासिकया तु यस्य सान्द्रो विदग्धो लवणः कफस्तु ।

---

३—घातक 'पालिपस' ( malignant polypus )—इस प्रकार के 'पालिपस' बहुत कम होते हैं। जब ये होते हैं तो मुख्यतः Epithelioma, endothelioma और Sarcoma-इतने प्रकार के होते हैं। ये शीघ्र बढ़कर चेहरे की आकृति में एक विशेष प्रकार की विकृति उत्पन्न करते हैं, जिसे Frog face ( मेढक की तरह मुख ) कहते हैं। इनसे पीड़ा होती है और रक्तमिश्रित पूतिगन्धी नासास्राव होता है अर्थात् घातक पालिपस के कारण 'पूयरक्त' उत्पन्न होता है।

चिकित्सा—प्रथम प्रकार के 'पालिपस' को स्नेयर ( Snare ) या 'पञ्चफारसेप्स' ( Punch forceps ) नामक शस्त्रों से काट देने पर कभी-कभी पुनः उत्पन्न हो जाते हैं। इसलिए इनका समुचित शस्त्रकर्म करना चाहिए। Eibroma और malignant polypus की चिकित्सा X-ray ( एक्स-किरणों ) से और रेडियम से करनी चाहिए।

१. तीव्र प्रतिश्याय, नासा की श्लैष्मिक कला का प्रसेक ( Catarrh ) या शिर में ठंडक लग जाने से जो तीव्र नासाशोथ उत्पन्न हो जाता है, उसमें छींक अधिक आना एक प्रधान लक्षण होता है। यही छींक 'दोषज क्षवथु' है। इसे अंग्रेजी में Sheezing कहते हैं।

२. भ्रंशथु को 'चिरकालीन निर्गन्ध नासास्राव' ( Chronic Nasal Discharge or chronic Rhihorrhoea) कह सकते हैं तथा उन सभी रोगों का समावेश भ्रंशथु में हो सकता है,

प्राक्सञ्चितो मूर्धनि पित्ततप्ते तं भ्रंशथुं व्याधिमुदाहरन्ति ॥ ११ ॥

भ्रंशथु के लक्षण—पित्तद्वारा सिर या ललाट के गरम होने पर जब पहले का एकत्रित गाढ़ा, दूषित और नमकीन कफ नासिका से गिरता है तो उस रोग को 'भ्रंशथु' कहते हैं ॥ ११ ॥

---

जिनसे गाढ़ी-गाढ़ी और निर्गन्ध कफ नासिका से निकलती है। इस दृष्टि से Chronic Rhinorrhoea को उत्पन्न करनेवाले प्रायः सभी नासारोग अपनी प्रारंभिक अवस्थाओं में 'भ्रंशथु' को उत्पन्न करनेवाले होते हैं, किन्तु बाद में जब उनका स्राव दुर्गन्धयुक्त हो जाता है तो पीनस, पूतिनस्य, नासापाक और पूयरक्त में से किसी एक या अनेक का रूप धारण कर लेते हैं।

'चिरकालीन निर्गन्ध नासास्राव' निम्न रोगों के कारण उत्पन्न होता है:—

क—चिरकालीन नासाशोथ ( Chronic Rhinitis )—इसमें नासिका की श्लैष्मिक कला में *पुराना शोथ उत्पन्न हो जाता है। जिससे श्लैष्मिक कला मोटी हो जाती है और उससे स्राव होता* है। चिरकालीन नासाशोथ तीन प्रकार का होता है:—( i ) साधारण ( Simple ) ( ii ) वृद्धिजन्य ( hypertrophic ) और क्षयज ( Atrophic )।

(i) साधारण चिरकालीन नासाशोथ ( Simple chronic Rhinitis ) इसमें नासा की श्लैष्मिककला में रक्ताधिक्ययुक्त पुराना शोथ होता है। कभी-कभी बाद में चलकर श्लैष्मिक कला की वृद्धि भी होती है। इसमें पूयहीन या पूययुक्त श्लेष्मा का निरन्तर स्राव होता है। प्रायः कभी-कभी इसमें नासाप्रतीनाह (नासिका में अवरोध) भी हो जाया करता है, जिससे आवाज बदल जाती है और निद्रा में रोगी खर्राटे युक्त श्वास लेता है। हृदय और फुफ्फुस के रोग, मद्यपान, बार-बार प्रतिश्याय का होना और उसकी उपेक्षा करना, अभिघातादि, नासा में क्षोभ पैदा करनेवाले पदार्थों यथा—उग्र गन्ध, धूआँ या धूल का निरन्तर नासिका में जाते रहना, 'एडिनायड' ( Adenoids ) और बढ़ी हुई टान्सिल ( Tonsil ) आदि साधारण चिरकालीन नासाशोथ के उत्पन्न होने में सहायक कारण होते हैं। इसके शोथ के श्रुतिसुरंगा में बढ़ जाने का भय रहता है, इसके अलावा बच्चों में यदि यह रोग होता है तो उनके श्वासकार्य में बाधा उत्पन्न होती है।

चिकित्सा—प्रारंभिक दशा में नमक (१ औंस जल में १० ग्रेन), या बोरिक एसिड ( १ औं० जल में ५ ग्रेन ) या खानेवाला सोडा ( १ औं० जल में १० ग्रेन ) अथवा कार्बोलिक एसिड ( १ औं० जल में ३ बूँद )—इन सबसे नासिका का परिसेचन ( Douche ) 'डूश' ) करना। इसके बाद मेन्थाल और युकेलिप्टस ( १ औं० जल में दोनों का मिलित २० या ३० ग्रेन ) लगाना अथवा केवल नौसादर की भाफ श्वास द्वारा लेना या कोकेन और थाइमॉल का मलहम लगाना। रोग की बाद की बढ़ी हुई दशाओं में दग्ध करना ( Cautery )। सामान्य स्वास्थ्य को सुधारने के लिए मछली का तेल आदि के द्वारा जीवद्रव्य 'A' को पर्याप्त मात्रा में शरीर में पहुँचाना, अन्य बलदायक ओषधियों का प्रयोग करना। ऊँची जगह ( पर्वतादि ) में और सूखी जलवायु में रहना और मद्यपान से बचना चाहिए। इस रोग के लिए चिरकालीन चिकित्सा की आवश्यकता होती है।

( आ ) वृद्धिजन्य चिरकालीन नासाशोथ ( Chronic Hypertrophic Rhinitis )—इसमें नासिका की श्लैष्मिक कला की पर्याप्त वृद्धि होती है। यही इसकी मुख्य पहचान है। यह वृद्धि अधिकतर अधःशुक्तिकास्थि ( Inferior Turbinate ) के अगले और पिछले सिरों पर होती है। इसके वही लक्षण होते हैं, जो साधारण चिरकालीन नासाशोथ के; विशेषता केवल यह होती है कि इसके लक्षण कुछ तीव्र मात्रा में होते हैं, यहाँ तक कि हलकी वृद्धि में भी शिरःशूल और मानसिक दौर्बल्य हो जाता है। प्रायः इस रोग के साथ 'adenoids' भी मौजूद रहते हैं। यह रोग कृच्छ्रसाध्य है।

७ दीप्ति[1]लक्षणमाह—

घ्राणे भृशं दाहसमन्विते तु विनिःसरेद् धूम इवेह वायुः।
नासा प्रदीप्तेव च यस्य जन्तोर्व्याधिन्तु तं दीप्तिमुदाहरन्ति ॥ १२ ॥

*प्रदीप्तेव = प्रज्वलितेव ॥ १२ ॥

दीप्ति के लक्षण—जब नासिका की जलन के साथ धूएँ की तरह वायु निकले और नाक जलती हुई-सी मालूम हो तो इस रोग को 'दीप्ति' रोग कहते हैं ॥ १२ ॥

८ प्रतीनाह[2]लक्षणमाह—

उच्छ्वासमार्गन्तु कफः सवातो रुन्ध्यात्प्रतीनाहमुदाहरेत्तम् ॥ १३ ॥

प्रतिनाह के लक्षण—वायु के सहित कफ जब श्वास-मार्ग को बन्द कर देता है तो इस रोग को 'प्रतीनाह' कहते हैं ॥ १३ ॥

---

चिकित्सा—साधारण नासाशोथवत्, किन्तु कुछ अधिक तीव्र उपचार। यथाः—बिजली का उपचार या शस्त्रकर्म।

( ई ) Atrophic Rhinitis-का विवरण मू० श्लोक० ८ की टिप्पणी 'स' में देखिये।

कभी-कभी चोट लगने के कारण या किसी ऐसे रोग के कारण जिससे नासागुहा का सम्बन्ध मस्तिष्क सुषुम्ना जल से हो जाता है, नासिका से जल जैसा द्रव-पदार्थ बूँद-बूँद गिरता रहता है। यह द्रव चालनी पटल के द्वारा नासागुहा में पहुँचता है। यह मस्तिष्क-सुषुम्ना द्रव ( Cerebro-Spinal fluid ) होता है। इसकी चिकित्सा प्रायः सफल नहीं होती, क्योंकि इसके उपचार करने में मस्तिष्कावरण में शोथ हो जाया करता है।

१. दीप्ति की भाँति लक्षण तीव्र नासाशोथ ( Acute Rhinitis ) में होती है। क्योंकि जब नासिका की श्लैष्मिक कला सूजन के कारण रक्ताधिक्ययुक्त हो जाती है तो इसमें जलन प्रतीत होती है और इसी कारण नासिका से गरम-गरम वायु भी निकलती है।

२. प्रतीनाह—प्रायः नासा के प्रत्येक रोगों में कम या अधिक मात्रा में पाया जाता है। यह दो तरह का हो सकता हैः—

१—अल्पकालीन—जैसा जुकाम आदि में हो जाया करता है और उनके अच्छा होने पर ठीक हो जाता है। २—चिरकालीन प्रतीनाह या अवरोध-यह अधिक या कम मात्रा में हो सकता है। इसमें रोगी नींद की दशा में ऊँचे शब्द के साथ खर्राटेयुक्त और प्रायः मुख से श्वास लेता है। यह चिरकालीन अवरोध निम्न रोगों के कारण हो सकता हैः—

१—वृद्धिजन्य चिरकालीन नासाशोथ—इसका वर्णन हो चुका है।

२—नासार्श-( Nasal polypi ) इनका वर्णन भी हो चुका है।

३—नासागत विजातीय द्रव्य ( foreign body )।

४—नासागत दुष्टार्बुद ( Neoplsams ) नासामध्यप्राचीर की विद्रधि ( Abscess of the Septum ), अभिघातज रक्तार्बुद ( daematoma ) नासामध्यप्राचीर का ठीक मध्य रेखा में न होकर किसी एक तरफ होना ( Deviation of the Septum ) या नासामध्यप्राचीर का एक या दोनों तरफ की नासागुहा की ओर इतना नतोदर होना कि उसके एक ही पृष्ठ में कोण जैसा बन जाय (Spur of the Septum), शुक्तिकास्थि की वृद्धि ( hypertrophy of the Turbinate ) और Adenoids।

चिरकालीन प्रतिनाह (chronic Nasal obstruction) के प्रभाव-मुख से श्वास लेना, निद्रा की दशा में शब्दयुक्त श्वास लेना, इनके अतिरिक्त रोगी में निम्न रोगों के हो जाने की प्रवृत्ति उत्पन्न हो जाती हैः—ग्रसनिकाशोथ ( Pharyngitis ), जिह्वारोग या निनावं ( Stomatitis ),

९ स्राव[1]लक्षणमाह—

**घ्राणाद्धनः पीतसितस्तनुर्वा दोषः स्रवेत्स्रावमुदाहरेत्तम् ॥ १४ ॥**

क्लोमशाखा की श्लैष्मिक कला का प्रसेकयुक्त शोथ ( Bronchiae Catarrh ), फुफ्फुस में ठण्डी वायु के प्रवेश करने से जो बुरे परिणाम हो सकते हैं, वे सब; शब्द का सानुनासिक हो जाना और समस्त शरीर के श्वासकार्य ( Tissue-respiration ) में बाधा उत्पन्न होना आदि।

Adenoids—ग्रसनिका ( Pharynx ) में बहुत छोटी-छोटी ( प्रायः सरसों जैसी ) बहुत सी लसिकाग्रन्थियाँ पायी जाती हैं। मुख, ग्रसनिका और नासागुहा के रोगों के कारण प्रायः इन ग्रन्थियों में भी शोथ हो जाया करता है तथा इन लसिकाग्रन्थियों के उपसर्ग के कारण भी मुखादि में तथा मध्यकर्ण में शोथ उत्पन्न होता है। इन्हीं शोथयुक्त ग्रन्थियों को Adenoid कहते हैं। जो बच्चे मुख से श्वास लेते हैं या नींद की दशा में खर्राटे युक्त शब्द के साथ श्वास लेते हैं, उनमें Adenoids के पहले से ही उपस्थित होने की अत्यधिक सम्भावना करनी चाहिए। यह रोग निम्न तीन कारणों से विशेष चिन्त्य होता है:—

क—यह चिरकालीन मध्यकर्ण-शोथ के प्रधान कारणों में से है और अन्त में बधिरता उत्पन्न कर देता है।

ख—समस्त शरीर का श्वास-कर्म गड़बड़ा देता है।

ग—मस्तिष्कशक्ति ( बुद्धि ) को प्रायः किञ्चित् मन्द कर देता है।

१. सुश्रुत ने नासास्राव का लक्षण इस प्रकार लिखा है:—

'अजस्रमच्छं सलिलप्रकाशं यस्याविवर्णं स्रवतीह नासा।
रात्रौ विशेषेण हि तं विकारं नासापरिस्रावमिति व्यवस्येत् ॥'

वाग्भट ने भी इसी आशय का लक्षण बतलाया है। इससे जान पड़ता है कि तनु ( पतला ) स्राव ही विशेषतः नासास्राव में निकलता है। इसलिए नासास्राव को पाश्चात्त्य नासारोग-विज्ञानोक्त Acute Rhinorrhoea समझना चाहिए। यदि पतला तीव्र नासास्राव बहुत ही छोटे बच्चे को होता हो तो जन्मजात फिरंग ( Congenital Syphilis ) की शंका की जा सकती है और यदि सयाने बच्चे में होता हो तो Diphtheria समझी जा सकती है और यदि युवकों में हो तो प्रतिश्याय ( Coryza ) या नासागत अस्थि-कोटरों का तीव्र शोथ ( Acute Sinusitis ) की शंका करनी चाहिए।

निम्नलिखित कारणों से तीव्र नासास्राव ( Acute Rhinorrhoea ) उत्पन्न होता है :—

1–Acute Rhinitis, 2–Acute Coryza, 3–The Snuffles, 4–Cipherai, 5–Acute Sinusitis, 6–Hay fever, 7–Spasmodic Rhinorrhoea, 8–Glanders.

१—तीव्र नासाशोथ—इसमें नासिका की श्लेष्मल कला में तीव्र शोथ होता है। किसी प्रकार से नासागत श्लेष्मल कला में शोथ पैदा होने से, धूल या किसी बाहरी पदार्थ (Foreign body) के प्रवेश करने से, नासिका में चोट लगने से या सिर में ठंढक लगने से यह रोग उत्पन्न होता है। कभी-कभी यह मरक ( Epidemic ) के रूप में भी फैलता है। चिरकालीन नासाशोथ, Adenoids ( नासाप्रतिनाह की टिप्पणी देखो ) और नासागुहा, नासाकोटर आदि का उपसर्गयुक्त ( Septic ) होना, ये सब तीव्र नासाशोथ के सहायक कारण होते हैं। यह रोग घातक नहीं होता; किन्तु अधिक काल तक रहने से या बार-बार होने से मध्यकर्णशोथ और क्लोमशाखा की श्लेष्मल कला में शोथ ( Bronchitis ) उत्पन्न कर देता है।

२—तीव्र प्रतिश्याय ( Acute Coryza ) या नासाप्रसेक में नासिका से किंचित् पूययुक्त पतली श्लेष्मा का स्राव होता है। साथ ही साथ छींक भी आती है। आँख से पानी गिरता

स्राव के लक्षण—जब नाक से पीत, श्वेत, गाढ़ा या पतला दोष ( कफ ) निकला करता है तो उसे 'नासास्राव' कहते हैं ॥ १४ ॥

१० नासाशोषलक्षणमाह—

**घ्राणाश्रिते श्लेष्मणि मारुतेन पित्तेन गाढं परिशोषिते च ।**
**कृच्छ्राच्छ्वसित्यूर्ध्वमधश्च जन्तुर्यस्मिन्स नासापरिशोष उक्तः ॥ १५ ॥**

नासाशोष के लक्षण—पित्त और वायु नासिका की श्लेष्मा को अधिक सुखा देते हैं, इससे श्वास लेने में कुछ कठिनाई मालूम होती है । इस रोग को 'नासापरिशोष' कहते हैं ॥ १५ ॥

---

है । सिर के अगले भाग में पीड़ा होती है और कुछ ज्वर भी बना रहता है । यह दशा कुछ दिनों तक रहती है ।

३—जिन बच्चों में जन्मजात फिरङ्ग होता है, उनमें प्रायः पैदा होने के कुछ ही हफ्तों बाद नासिका से पर्याप्त स्राव होने लगता है और नाक की श्लेष्मल कला में शोथ हो आता है । इसीको 'Snuffles' कहते हैं । श्वास आवाज के साथ चलती है और स्राव रक्तमिश्रित भी आता है ।

४—'डिफ्थीरिया'–इसमें नासिका से स्राव होता है, जो प्रायः रक्तमिश्रित होता है । नासागुहा और ऊपरी ओठ छिल जाते हैं । नासिका में अवरोध पैदा हो जाता है, किन्तु डिफ्थीरिया के सार्वदैहिक लक्षण यथाः—अत्यधिक दौर्बल्यादि बहुत अल्प परिमाण में ही रहते हैं । नासामध्य-प्राचीर और अधःशुक्तिकास्थि पर भूरी और श्वेत झिल्ली दिखाई देती है ।

चिकित्सा—रोग से बचने के लिए–सामान्य स्वास्थ्य को बढ़ाना चाहिए तथा गरम और सर्द तथा नम जलवायु सहने योग्य अपने शरीर को बना लेना चाहिए । धूलादि से बचने के लिए रुमाल का प्रयोग करना चाहिए । इस रोग से पीड़ित व्यक्ति की खाँसी और छींक द्वारा रोग के जीवाणु आस-पास की वायु में मिल जाते हैं । इसलिए ऐसे रोगियों के संपर्क से बचे । रोगी को एक रूमाल मुंह या नाक के सामने रखकर खाँसना, छींकना चाहिए, ताकि दूसरों में उसका उपसर्ग न फैलने पाये । नासिका के प्रसेकयुक्त शोथ का शमन करने के लिए 'एड्रेनेलीन' ( Adrenaline ), 'मेन्थॉल' ( menthol ), कर्पूर ( Camphor ), टंकण ( Borax ) और 'पेरोलीन' ( Paroleine ) का स्थानिक प्रयोग करना चाहिए । रोग का अन्य स्वस्थ व्यक्तियों में प्रसार रोकने के लिए रोगी को चाहिए कि विसंक्रामक द्रव्यों की भाफ और उन्हींका मलहम आदि नाक में प्रयोग करे । सार्वदैहिक लक्षणों की लक्षणानुसार चिकित्सा करनी चाहिए । यदि Adenoids और tonsils ( उपजिह्विका ) हो तो उनकी भी समुचित चिकित्सा करनी चाहिए । स्वजनित वैक्सीन ( autogenous vaccine ) भी रोगप्रतिरोध ( Prophylaxis ) और चिकित्सा दोनों कामों के लिए उपयुक्त होती है । इन सब उपचारों के साथ-साथ कारण का त्याग करना और विश्राम लेना भी बहुत आवश्यक है । यदि इस रोग का कारण जन्मजात फिरंग और डिफ्थीरिया हो तो उसकी भी चिकित्सा करना आवश्यक है ।

५—Acute sinusitis–इसके भी उत्पन्न होने के वही कारण हैं, जो Chronic Sinusitis में कहे गये हैं । इस रोग में नासास्राव होता है और नासिका के मार्ग में अवरोध ( प्रतीनाह ) पैदा होता है ।

६—Hay fever–यह एक प्रकार का ज्वर है, जिसका सम्बन्ध एक प्रकार की घास की गन्ध से होता है । इसमें नासिका और नेत्र से अकस्मात् और बहुत अधिक मात्रा में स्राव होता है ।

७—Spasmodic Rhinorrhoea ( आवेशिक स्राव )—इसके लक्षण भी Hay fever के समान ही होते हैं ।

८—ग्लण्डर्स ( Glanders )—अत्यधिक नासास्राव इसका एक प्रधान लक्षण है ।

प्रतिश्यायस्य[1] सद्योजनकनिदानपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—

सन्धारणाजीर्णरजोऽतिभाष्यक्रोधर्त्तुवैषम्यशिरोऽभितापैः ।
सञ्जागरातिस्वपनाम्बुशीतावश्यायकैर्मैथुनबाष्पसेकैः ॥
संस्त्यानदोषे शिरसि प्रवृद्धो वायुः प्रतिश्यायमुदीरयेत्तु ॥ १६ ॥

ॐअथ प्रतिश्यायमाह-तस्य निदानं द्विविधम् , एकं सद्योजनकं, तत्प्रबलत्वेनापेक्षते न क्रमम् , यत उक्तम्—

ॐन केवलं चयं प्राप्य दोषाः कुप्यन्ति देहिनाम् ।
अन्यदाऽपि हि कुप्यन्ति हेतुबाहुल्यतोरणात् ॥ १ ॥

ॐहेतुबाहुल्यतोरणाद् = हेतूनां बाहुल्येन त्वराकरणात् ॥ १ ॥

ॐअपरञ्च चयादिक्रमेण जनकं, चयादिक्रमोत्पन्नश्च दोषो गरीयान् सकलशरीरसम्भावनया बद्धमूलत्वात् । चयादिक्रमो यथा-निदानात्सञ्चयः, सञ्चयात्प्रकोपः, प्रकोपात्प्रसरः, प्रसरात्स्थानसंश्रयः, ततो व्यक्तिः, ततो भेद इति । तत्र सद्योजातमाह—सन्धारणेति । संधारणं मूत्रपुरीषवेगधारणम् । रजो = धूलिः, तच्च नासाप्रविष्टं हेतुः । ऋतुवैषम्यम् = ऋतुचर्याविपरीताचरणम् । शिरोऽभितापः=शिरसोऽभितापो येन धूपादिना सः । अवश्यायः = तुषारः । बाष्पसेको = रोदनम् । संस्त्यानदोषे शिरसि=संहतकफे ॥ १६ ॥

रोगों के निदान की द्विविधता:—निदान दो प्रकार के होते हैं–१ रोग को शीघ्र उत्पन्न करनेवाले । २—रोग को चयादिक्रम (सर्वप्रथम सञ्चय, फिर प्रकोप, पुनः प्रसर, तत्पश्चात् स्थानसंश्रय फिर व्यक्ति, तब भेद ) से उत्पन्न करनेवाले । प्रथम प्रकार के निदान अत्यन्त बलवान होने के कारण दोषों को इतना अधिक दूषित कर देते हैं कि दोष चयादिक्रम की अपेक्षा किये बिना ही अत्यधिक बढ़कर रोग पैदा कर देते हैं । किन्तु दूसरे प्रकार के निदान द्वारा चयादिक्रम से उत्पन्न दोषों की जड़ बहुत गहराई तक शरीर में जड़ जमाये रहती है ।

प्रतिश्याय की सद्योजनक निदानपूर्वक सम्प्राप्ति—मल-मूत्रादि के वेगों को रोकना, अजीर्ण, धूल आदि का नाक में जाना, अत्यन्त बोलना, अत्यन्त क्रोध, ऋतुचर्या के नियम का ठीक तरह से पालन न करना, शिर में धूपादि से उष्णता का लगना, अधिक जागना, अधिक सोना, जल का अधिक प्रयोग करना, शीतोपचार करना, तुषार लगना, अत्यधिक मैथुन और रोना, इन कारणों से शिर में कफ के जम जाने से तथा ( शीतलतादि पाकर ) वायु बढ़कर 'प्रतिश्याय' रोग को उत्पन्न कर देता है ॥ १६ ॥

प्रतिश्यायस्य चयादिक्रमजनकनिदानपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—

चयं[2] गता मूर्द्धनि मारुतादयः पृथक्समस्ताश्च तथैव शोणितम् ।
प्रकुप्यमाणा विविधैः प्रकोपणैस्ततः प्रतिश्यायकरा भवन्ति हि ॥ १७ ॥

---

१. प्रतिश्याय की निरुक्ति—वातं प्रति ( अभिमुखं )-श्यायो ( गमनं ) कफादीनां यत्र स प्रतिश्यायः ॥ माधवकरः ।

चरक ने भी कहा है:—

'घ्राणमूले स्थितः श्लेष्मा रुधिरं पित्तमेव वा । मारुताध्मातशिरसो श्यायते मारुतं प्रति ॥'

२. चयं गताः = 'स्वस्थानवृद्धिर्दोषाणां चय इत्यभिधीयते' ।

ऐसी दशा में यह शङ्का हो सकती है कि अपने स्थान में ही स्थित दोष शिर में जाकर प्रतिश्याय कैसे पैदा करते हैं ? इसी शंका के निवारण के लिए आगे 'प्रकुप्यमाणा विविधैः प्रकोपणैः' लिखा है ।

चयादिक्रमजनक निदानपूर्वक प्रतिश्याय की सम्प्राप्तिः—सिर में सञ्चित वातादि दोष तथा रक्त अलग-अलग या सम्मिलित रूप से विविध प्रकार के प्रकोपक कारणों से प्रकुपित होकर 'प्रतिश्याय' उत्पन्न करते हैं ॥ १७ ॥

प्रतिश्यायपूर्वरूपमाह—

क्षवप्रवृत्तिः शिरसोऽभिपूर्णता स्तम्भोऽङ्गमर्दः परिहृष्टरोमता ।
[1]उपद्रवाश्चाप्यपरे पृथग्विधा नृणां प्रतिश्यायपुरःसराः स्मृताः ॥ १८ ॥

*शिरसोऽभिपूर्णता = शिरसो भारेणेव व्याप्तिः । अपरे पृथग्विधाः = घ्राणधूमायनतारुग्विदाहनासामुखस्रावादयो विदेहोक्ता बोद्धव्याः ॥ १८ ॥

प्रतिश्याय का पूर्वरूप-बार-बार छींक आना, शिर का भरा-सा मालूम होना, जकड़ाहट, शरीर में पीड़न, रोमांच होना तथा अन्य विदेहोक्त लक्षण यथा-नासिका से धूआँ की तरह निकलना, तालु में जलन और नाक तथा मुख से पानी गिरना ये सब प्रतिश्याय के पूर्वरूप हैं ॥ १८ ॥

११ [2]वातजप्रतिश्यायलक्षणमाह—

आनद्धाऽपिहिता नासा तनुस्रावप्रसेकिनी । गलताल्वोष्ठशोषश्च निस्तोदः शङ्खयोस्तथा ।
क्षवप्रवृत्तिरत्यर्थं वक्त्रवैरस्यमेव च । भवेत्स्वरोपघातश्च प्रतिश्यायेऽनिलात्मके ॥ १९ ॥

*आनद्धा = स्तब्धा । अपिहिता = न पिहिता, अत एव तनुस्रावप्रसेकिनी ॥ १९ ॥

वातज प्रतिश्याय के लक्षणः-नाक बार-बार रुक जाय, फिर खुल जाय, पतला पानी जैसा नाक से स्राव हो, गला, तालु और ओठ सूखे, कनपट्टी में सुई कोंचने जैसी पीडा हो, छींक बहुत आये, मुख का स्वाद फीका हो, स्वरभेद ( आवाज विगड़ जाना ) हो जाय, ये सब लक्षण जिस प्रतिश्याय में हों, उसे वातजन्य समझना चाहिए ॥ १९ ॥

१२ पित्तजप्रतिश्यायलक्षणमाह—

उष्णः सपीतकः स्रावो घ्राणात्स्रवति पैत्तिके । कृशोऽतिपाण्डुः सन्तप्तो भवेदुष्णाभिपीडितः ॥

*सपीतकः = ईषत्पीतकः ॥ २० ॥

पित्तज प्रतिश्याय के लक्षणः—इसमें नाक से गरम और कुछ पीला स्राव होता है, रोगी दुर्बल अत्यन्त पाण्डुवर्ण का, सन्तप्त ( उष्णता का अत्यधिक अनुभव करनेवाला ) और गरमी से बेचैन रहता है, उसकी नाक से धुआँ जैसा निकलता है और अत्यधिक उलटी होती है ॥ २० ॥

१३ कफजप्रतिश्यायलक्षणमाह—

घ्राणात्कफकृते श्वेतः कफः शीतः स्रवेद् बहुः ॥ २१ ॥

---

१. 'उपद्रवाः—तत्कालभाविनो रोगा न तु पारिभाषिकाः पश्चात्कालभाविनः । ते च घ्राणधूमायनमन्थादयः' इति माधवकरः ।

२. प्रतिश्याय को Coryza कहते हैं । वातज,पित्तजादि त्रिविध प्रतिश्याय इसीकी भिन्न-भिन्न अवस्थाएँ मात्र हैं । उपर्युक्त टिप्पणियों से स्पष्ट हो गया है कि एक नासारोग से दूसरा नासारोग उत्पन्न हो जाता है । इसीसे बार-बार प्रतिश्याय उत्पन्न होने से या उसकी उपेक्षा करने से वह चिरकालीन रूप धारण कर लेता है और नासिका में चिरकालीन नासाशोथ उत्पन्न हो जाता है, जो आगे चलकर पूतिगंधी रूप धारण कर सकता है । इसी अवस्था को दुष्ट प्रतिश्याय कहते हैं । इसीकी ठीक सफाई न करने से कृमि भी पड़ सकते हैं । वास्तव में प्रतिश्याय दुष्ट होने पर ozaena ( पीनस, पूतिनस्य, पूयरक्त ) के समान ही हो जाता है । अन्तर केवल यही है कि दुष्टप्रतिश्याय में पूर्व में बार-बार प्रतिश्याय होने के लक्षण मिलते हैं, किन्तु पीनस में ऐसा होना आवश्यक नहीं है, इसके अतिरिक्त पीनस के बहुत से उत्पादक कारण भी भिन्न-भिन्न हैं ।

शुक्लावभासः शूनाक्षो भवेद् गुरुशिरा नरः। गलताल्वोष्ठशिरसां कण्डूभिरतिपीडितः॥

कफज प्रतिश्याय के लक्षणः—इसमें नाक से सफेद, ठण्डा और अधिक मात्रा में कफ का स्राव होता है, रोगी का रङ्ग कुछ श्वेत हो जाता है, आँख कुछ फूली हुई रहती है, शिर भारी हो जाता है। गला, तालु, ओठ और शिर में अत्यधिक खुजली होती है॥ २१-२२॥

त्रिदोषजप्रतिश्यायलक्षणमाह—

भूत्वा भूत्वा प्रतिश्यायो योऽकस्मात्सन्निवर्त्तते।
सम्पक्को वाऽप्यपक्को वा स च सर्वभवः स्मृतः॥ २३॥

*अत्र यद्यपि दोषत्रयलिङ्गानि नोक्तानि तथापि तानि ज्ञेयानि। त्रिदोषजत्वादयमसाध्यः। अत एवाह—

*नृणां दुष्टः प्रतिश्यायः सर्वजश्च न सिद्ध्यति॥ इति॥ २३॥

त्रिदोषज प्रतिश्याय के लक्षणः—जो प्रतिश्याय बार-बार अकस्मात् उत्पन्न हो और बार-बार बिना पके हुए या पककर अकस्मात् अच्छा हो जाया करे, उसे त्रिदोषज प्रतिश्याय कहते हैं। इसमें तीनों दोषों का भी लक्षण (यद्यपि श्लोक में नहीं कहे गये हैं, तथापि) समझ लेना चाहिए। त्रिदोषज तथा दुष्ट प्रतिश्याय असाध्य होते हैं॥ २३॥

दुष्टप्रतिश्यायलक्षणमाह—

प्रक्लिद्यते मुहुर्नासा पुनश्च परिशुष्यति। पुनरानह्यते वाऽपि पुनर्विव्रियते तथा॥ २४॥
निश्वासो वाऽपि दुर्गन्धो नरो गन्धान्न वेत्ति च।
एवं दुष्टं प्रतिश्यायं जानीयात्कृच्छ्रसाधनम्॥ २५॥

*आनह्यते=विबद्धा भवति। विव्रियते =अविबद्धा स्यात्। क्लेदशोषविबन्धविवृतत्वानि नैककालं भवन्ति, किन्तु यदा यदा यद्दोषाधिक्यं भवति, तदा तदा तत्तद्दोषकृतः स स बोद्धव्यः, इति न विरोधः। कृच्छ्रसाध्यश्च॥ २४-२५॥

दुष्ट प्रतिश्याय के लक्षणः—इसमें कभी नाक गीली हो जाती है, कभी सूख जाती है, कभी बन्द हो जाती है, कभी खुल जाती है। ये सब परस्परविरोधी लक्षण एक ही साथ नहीं होते, वरन् बारी-बारी से होते हैं। जिस समय जिस दोष की अधिकता होती है, उसीके अनुसार उपर्युक्त लक्षण होते हैं। निश्वास में दुर्गन्ध आती है, रोगी को सुगन्ध और दुर्गन्ध नहीं मालूम पड़ती। इस प्रकार के लक्षणवाले प्रतिश्याय को 'दुष्ट प्रतिश्याय' कहते हैं। यह कभी कष्टसाध्य और कभी असाध्य भी होता है॥ २४-२५

१५ रक्तजप्रतिश्यायलक्षणमाह—

रक्तजे तु प्रतिश्याये रक्तस्रावः प्रवर्त्तते। पित्तप्रतिश्यायकृतैर्लिङ्गैश्चापि समन्वितः॥ २६॥
ताम्राक्षश्च भवेज्जन्तु [1]रुरोघातप्रपीडितः। दुर्गन्धोच्छ्वासवक्त्रश्च गन्धानपि न वेत्ति सः॥

*उरोघातप्रपीडितः= उरोघातेनेव प्रपीडितः॥ २६-२७॥

रक्तज प्रतिश्याय के लक्षणः—इसमें नासिका से रक्त का स्राव होता है। इसके अन्य लक्षण पित्तज प्रतिश्याय के समान होते हैं, रोगी की आँखें लाल हो जाती हैं, उसके वक्ष में चोट लगने की भाँति पीडा होती है। निश्वास तथा मुख से दुर्गन्ध आती है और गन्धज्ञान की शक्ति नष्ट हो जाती है॥ २६-२७॥

चिकित्सामन्तरेण सर्वे प्रतिश्यायाः कालान्तरेणासाध्या भवन्तीत्याह—

सर्व एव प्रतिश्याया नरस्याप्रतिकारिणः। दुष्टतां यान्ति कालेन तदाऽसाध्या भवन्ति च॥

---

१. उरोघात का लक्षण तन्त्रान्तर में इस प्रकार लिखा है:—
'उरःक्षतमुरस्तम्भः पूतिकर्णकफोरसः। सकासः सज्वरो ज्ञेयः उरोघातः सपीनसः'॥

*अप्रतीकारेण कालान्तरे एव सर्वे प्रतिश्याया असाध्या भवन्तीत्याह—सर्वं इति ॥

चिकित्सा न करने से सभी प्रकार के प्रतिश्याय कालान्तर में दुष्ट प्रतिश्याय का रूप धारण कर लेते हैं और तब असाध्य हो जाते हैं ॥ २८ ॥

प्रतिश्यायदुष्टौ कृम्युत्पत्तिं तल्लक्षणं चाह—

**मूर्च्छन्ति कृमयश्चात्र श्वेताः स्निग्धास्तथाऽणवः ।**
**कृमिजन्यशिरोरोगैस्तुल्यं तेनात्र लक्षणम् ॥ २९ ॥**

*अत्र=एषु प्रतिश्यायेषु । कफजा एव कृमयो भवन्तीति श्वेताः स्निग्धाश्च ॥ २९=

प्रतिश्याय के दूषित हो जाने पर ( बिगड़ जाने पर ) सफेद और चिकने (क्योंकि कफ से ही कृमि उत्पन्न होते हैं ) तथा अतिसूक्ष्म कृमि पड़ जाते हैं और इस प्रकार के प्रतिश्यायों के लक्षण कृमिजन्य शिरोरोग के समान होते हैं ॥ २९ ॥

वृद्धाः प्रतिश्याया अपरानपि विकारान् कुर्वन्तीत्याह—

**बाधिर्यमान्ध्यमघ्नत्वं घोरांश्च[1] नयनामयान् । शोफाग्निमान्द्यकासांश्च वृद्धाः कुर्वन्ति पीनसाः॥**

*'घोरांश्च नयनामयान्' इति वचनेऽप्यान्ध्यग्रहणं पुनर्विशेषार्थम् । अघ्रत्वं=न जिघ्रतीत्यघ्रस्तस्य भावोऽघ्रत्वम् ॥ ३० ॥

वृद्धप्रतिश्यायजन्य अन्य विकार-पीनस तथा प्रतिश्याय रोग अत्यन्त बढ़ जाने पर बहरापन, अन्धापन, गन्धज्ञान की शक्ति का नाश, भीषण नेत्ररोग, शोष, अग्निमान्द्य और खाँसी इन रोगों को उत्पन्न करते हैं ॥ ३० ॥

चतुस्त्रिंशत्संख्यापूरणायाह—

**अर्बुदं सप्तधा शोथाश्चत्वारोऽर्शश्[2]चतुर्विधम् । चतुर्विधं[3] रक्तपित्तमुक्तं घ्राणेऽपि तद्विदुः ॥**

---

१. इन सब विकारों का वर्णन हो चुका है ( ऊपरलिखित टिप्पणियों को ध्यान से पढ़िये, प्रायः ये सब विकार मिल जायँगे ) ।

२. 'पालिपस' ( polypoid growth ) को नासार्श कहा जा सकता है । ( इसके लिए देखिये मू० श्लो० ८ की टिप्पणी 'ई' ) ।

३. नासा के रक्तपित्त या नकसीर को Epistaxis कह सकते हैं ।

Epistaxis:—नासिका की श्लेष्मल कला में असंख्य रक्तवाहिनियाँ रहती हैं । शरीर के अन्य भागों की अपेक्षा ये बहुत कम गहराई में और बहुत पतली दीवारवाली होती हैं । यही कारण है कि कभी-कभी प्रायः आसानी से फट जाया करती हैं और नासा से रक्त आने लगता है । बहुत ऊँचे पहाड़ों पर जहाँ वायुमण्डल का दबाव काफी कम रहता है, जाने से कभी कभी नासिका से रक्त आने लगता है । यह विकृति भी उपर्युक्त कारणों से ही होती है । नासिका से रक्तस्राव होने ( Epistaxis ) के दो प्रकार के कारण होते हैं:-१-नासागत ( Local ), २-सार्वदैहिक ( Constitutional ) ।

१—नासागत कारण—इनमें प्रायः बहुत थोड़ा-सा रक्तस्राव होता है और उसका मुख्य कारण नासागत कला का रक्तमय हो जाना ही होता है । यह रक्तमयता ( Congestion ) निम्न दशाओं में हो सकती है:—Adenoids, नासार्श ( Polypi ), तीव्र नासाशोथ ( Acute Rhinitis ), नासिका में कृमि पड़ जाना, नासिका का करोटितल ( Rase of the Skull ) पर अभिघात लगना या किसी विजातीय बाहरी द्रव्य ( Foreign body ) का नासिका में घुस जाना । निम्नलिखित नासागत रोगों में नासा से रक्तस्राव बार-बार हो सकता है:-घातक वृद्धियाँ यथा-दुष्टार्बुद ( Cancer ) आदि, फिरंगजन्य तथा क्षयजन्य व्रण या किसी अन्य प्रकार के व्रण (जो यदि बहुत छोटे हों तो जल्द पहचान में भी नहीं आते) । कभी-कभी जब नासागत रक्तस्राव

*अर्बुदानि सप्त=वातपित्तश्लेष्मसन्निपातरक्तमांसमेदोजानि । शोथाश्चत्वारो=वातपित्तश्लेष्मसन्निपातजाः । अर्शांसि चत्वारि=वातपित्तश्लेष्मसन्निपातजानि । रक्तपित्तानि

वहुत अल्पमात्रा में होता है तो पीछे गले में जाकर निगला जाता है और थूक के साथ या खाँसी के साथ बाहर निकलता है। ऐसी दशा में haematemesis ( आमाशय से रक्तस्राव ) या haemoptysis ( फुफ्फुस से रक्तस्राव ) का भ्रम हो जाता है। इसलिए बड़ी सावधानी से नासागुहा को देखकर उपर्युक्त रोगों का तथा Epistaxis का निर्णय करना चाहिए।

२—सार्वदैहिक कारण—इनसे प्रायः पर्याप्त मात्रा में रक्तस्राव होता है; यहाँ तक कि किसी-किसी रोगी में चिन्ताजनक रूप धारण कर लेता है। कुछ लोगों में यह रोग पारिवारिक होता है और कुछ लोगों में नासा से रक्तस्राव होने की स्वाभाविक प्रवृत्ति भी होती है। सार्वदैहिक कारणों को पुनः दो भागों में बाँटा जा सकता है:—

( क ) रक्तवाहक अङ्गों की विकृति,

( ख ) रक्तगत विकृति।

क—यदि रोगी स्वस्थ और ४० वर्ष से अधिक अवस्था का हो और उसे पहले पहल नकसीर फूटे तो 'ब्राइट' का चिरकालीन रोग ( Chronic Bright's disease ) या रक्तभाराधिक्य ( high blood Pressure ) की आशंका करनी चाहिए। हार्दिक कपाटों की विकृति ( Cardiac valvular disease ) 'एम्फीसीमा' ( Emphysema ), पुरानी खाँसी ( Chronic bronchitis ) और यकृत् की 'शिरोसिस' ( Cirrhosis of the liver ), इन रोगों में भी नासा से रक्तस्राव का होना प्रायः देखा जाता है। इनके अतिरिक्त निम्न दशाओं में भी यह रक्तस्राव होता है:—वक्षगुहागत अर्बुद ( thoratic tumours ), तीव्रतम ज्वर ( extreme temperature ), अत्यधिक व्यायाम के बाद, आर्त्तवकाल ( menstrul period ), ऊँचे पहाड़ों पर जाना या वायुयान की यात्रा।

ख—इसमें रक्त में ही कुछ ऐसी विकृति हो जाती है कि उसमें जो शरीर के बाहर आने पर शीघ्र जम जाने का गुण होता है, उसीमें कुछ दोष आ जाता है। यहाँ पर यह जान लेना चाहिए कि रक्तस्राव के बन्द होने में स्वयं रक्त भी बहुत सहायक होता है; क्योंकि जो रक्त शरीर के बाहर आ जाता है, वह जमकर फटी हुई धमनी या शिरा अथवा व्रण के मुख को बन्द कर देता है। इस प्रकार रक्त का बहना अपने आप बन्द हो जाता है। रक्त के जमने के गुण में विकार आ जाने से या तो वह बिलकुल जमता नहीं, यथा—'हीमोफिलिया' ( haemophilia ) में, या देर में जमता है। निम्नलिखित रोगों में रक्त में यह दोष उत्पन्न होने से नासिका से रक्तस्राव होता है:—'परप्यूरा' ( Purpura ) haemophilia, 'स्कर्वी' (Scurvy), 'ल्यूकीमिया' ( Leukaemia ), साधारण या दुष्ट पाण्डुरोग ( Simple spernecious anaemia ) रक्तकणिकाओं ( Bloodplatelets ) की कमी, (Thrombocytopenia) कुछ विशिष्ट ज्वर यथाः—आन्त्रिकज्वर ( Typhoid ), आमवात Rheumatism और रक्तस्रावी प्रकार के विस्फोट haemorrhagic forms of exanthamata बच्चों में कूकर-खाँसी ( hopping cough ) और कई प्रकार के ज्वरों की प्रारम्भिक दशाओं में प्रायः नासिका से रक्तस्राव भी कभी-कभी हो जाता है।

इन बातों को ध्यान में रखते हुए नासागत रक्तपित्त ( Epistaxis ) यदि अधिक मात्रा में बार-बार हो तो बहुत ही सावधानी के साथ उसके कारण का पता लगाना परमावश्यक है।

चिकित्सा—यदि हृदय या फुफ्फुस के रोगों के कारण नकसीर फूटी हो और यदि अधिक रक्त न जाता हो तो उसे रोकने की आवश्यकता नहीं है। इन रोगों में शिर में पीड़ा होती है और

चत्वारि = वातपित्तश्लेष्मसन्निपातजानि । एतानि यथोक्तलिङ्गानि घ्राणेऽपि भवन्ति ॥

नाक में अर्बुद सात प्रकार के होते हैं, यथा—वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज, रक्तज, मांसज, और मेदज । शोथ चार प्रकार के होते हैं, यथा—वातज, पित्तज, कफज और सन्निपातज । अर्श चार प्रकार के होते हैं, यथाः—वातज, पित्तज, कफज और सन्निपातज । रक्तपित्त भी चार प्रकार का होता है, यथा :—वातज, पित्तज, कफज और सन्निपातज—इनके लक्षण पूर्वोक्त वातजादि अर्बुद तथा शोथादि की भाँति होते हैं ॥ ३१ ॥

चिकित्साभेदादामपीनसलक्षणमाह—

**शिरोगुरुत्वमरुचिर्नासास्रावस्तनुः स्वरः । क्षामः ष्ठीवति चाभीक्ष्णमामपीनसलक्षणम् ॥३२॥**

***नासास्रावस्तनुस्वरः क्षाम इत्यन्वयः ॥ ३२ ॥**

आमपीनस के लक्षणः—शिर में भारीपन, अरुचि, नाक से पतला स्राव, स्वर का क्षीण हो जाना ( आवाज मन्द पड़ जाना ) और अत्यधिक थूकना, ये सब कच्चे पीनस के लक्षण हैं ॥ ३२ ॥

पक्वपीनसलक्षणमाह—

**आमलिङ्गान्वितः श्लेष्मा घनः खेषु निमज्जति । स्वरवर्णविशुद्धिश्च पक्वपीनसलक्षणम् ॥३३॥**

***आमलिङ्गान्वितः = आमलिङ्गैः = शिरोगुरुत्वादिभिर्युक्तः, श्लेष्मा । पश्चाद्, घनः=निविडः । अथवा-खेषु = नासारन्ध्रेषु । निमज्जति = सक्तो भवति । वर्णविशुद्धिः = श्लेष्मणः प्रकृतवर्णता ॥ ३३ ॥**

पक्वपीनस का लक्षण—आम पीनस के शिरोगुरुत्वादि लक्षणोंवाला कफ यदि बाद में गाढ़ा होकर नासिका के कोटरों ( छिद्रों ) में रुक जाय और उसका रंग स्वाभाविक हो जाय तथा रोगी की आवाज भी साफ हो जाय तो पीनस को पका हुआ समझना चाहिए ॥ ३३ ॥

---

रक्त का भार अधिक रहता है। इसलिए प्रत्येक नकसीर की दशामें रक्तभार (Blood pressure) नापना चाहिए । जब तक रक्तभार अधिक रहता है, तब तक कोई भय नहीं रहता ।

अ—नकसीर के आवेग के समय की चिकित्सा—इसमें रक्तस्राव को रोकने का प्रयत्न करना चाहिए । रोगी को आराम से और शान्तिपूर्वक रखे और उसे इस प्रकार उत्तान लिटा दे कि उसका शिर सीधा और चिबुक सामने की ओर रहे । शिर को ठंढा तथा पैर को गरम रखे । ग्रीवा के पीछे पृष्ठवंश पर बर्फ रखे । हाथों को भी ऊपर उठाया जा सकता है । चूँकि सार्वदैहिक कारणों से उत्पन्न रक्तस्राव प्रायः नासामध्य प्राचीर के पूर्वभाग के एक स्थान से होता है । इसलिए शरीर के उस भाग को अङ्गुली और अँगूठे से दबाये रहे । अग्निदग्ध भी किया जा सकता है । रक्तस्राव के स्थान पर 'एड्रेनेलीन' लगाने पर भी रक्त का आना बन्द हो जाता है । यदि ये सब उपचार रक्तस्राव बन्द करने में असफल हो जायँ तो नासागुहा को सूखे पिचु या प्लोत (ribbon gauze) से खूब कसकर भर देना चाहिए और उसे प्रतिदिन बदलते रहना चाहिए, मुख द्वारा चार-चार घण्टे पर 'कैल्सियम क्लोराइड' लेना चाहिए । Calcium chloride का त्वचागत सूचीवेध ( Subcuteneous injection ) द्वारा भी प्रयोग किया जा सकता है । आवश्यकता होने पर घोड़े की लसिका ( Horse -Serum ) का भी ( १० से २० सी० सी० प्रतिदिन ) त्वचागत सूचीवेध द्वारा प्रयोग करना चाहिए । यदि इतना अधिक रक्तस्राव हो गया हो कि त्वचा में पीलिमा Blood transfusion आ गयी हो तो किसी स्वस्थ व्यक्ति का रक्त रुग्ण व्यक्ति में प्रवेश कराना चाहिए ।

ब—दौरे के बीच में नासागुहा के पूर्व और पश्चात् भागों को सावधानी से देखकर कारण का पता लगाकर उसकी चिकित्सा करनी चाहिए । समय-समय पर नासिका में वैसलीन या गोघृत जैसी चिकनी वस्तु लगाते रहने से भी रक्तस्राव रोके रखने में सहायता मिलती है ।

नासारोगचिकित्सामाह—

**सर्वेषु सर्वकालं पीनसरोगेषु जातमात्रेषु। मरिचं गुडेन दध्ना भुञ्जीत नरः सुखं लभते ॥३४॥**

नासारोग चिकित्सा:—सभी प्रकार के पीनस रोगों के उत्पन्न होते ही-सदैव गुड़, मरिच और दही खाने से मनुष्य सुख प्राप्त करता है ॥ ३४ ॥

**कट्फलं पौष्करं श्रृङ्गी व्योषं यासश्च कारवी। एषां चूर्णं कषायं वा दद्यादार्द्रकजै रसैः ॥३५॥**
**पीनसे स्वरभेदे च तमके च हलीमके। सन्निपाते कफे कासे ज्वरे श्वासे च शस्यते ॥ ३६ ॥**

कायफल, पोहकरमूल, काकड़ासिंगी, सोंठ, मरिच, पीपर, जवासा और सोवा—इनका चूर्ण अथवा क्वाथ ( काढ़ा ) आदि के रस के साथ दे। यह पीनस, स्वरभेद, तमकश्वास, हलीमक, सन्निपात, कफजन्य रोग, खाँसी, ज्वर और श्वासरोगों में अति उत्तम है ॥ ३५-३६ ॥

**कलिङ्गहिङ्गुमरिचलाक्षासुरसकट्फलैः। कुष्ठोग्राशिग्रुजन्तुघ्नैरवपीडः प्रशस्यते ॥ ३७ ॥**
***पीनसादिषु ॥ ३७ ॥**

इन्द्रजव, हींग, काली मिर्च, लाह, तुलसी, कायफल, कडुवा कूट, बच, सहिजन और वायविडंग के चूर्ण का अवपीडन, नस्य लेना पीनस आदि रोगों में उत्तम है ॥ ३७ ॥

व्योषादिवटीमाह—

**व्योषचित्रकतालीसतिन्तिडीकाम्लवेतसम्। स च व्याजाजितुल्यांशमेलात्वक्पत्रपादिकम् ॥**
**व्योषादिकमिदं चूर्णं पुराणगुडमिश्रितम्। पीनसश्वासकासघ्नं रुचिस्वरकरं परम् ॥ ३९ ॥**

व्योषादिवटी—सोंठ, मरिच, पीपर, तालीसपत्र, इमली, अम्लवेत, चव और जीरा ये सब परस्पर समान भाग और बड़ीलायची, दालचीनी, तेजपत्र प्रत्येक चौथाई भाग, इन सबका चूर्ण व्योषादि चूर्ण कहलाता है। इसमें पुराना गुड़ मिलाकर वटी के रूप में सेवन करने से पीनस, श्वास और खाँसी नष्ट होती है और भोजन में रुचि उत्पन्न होती है तथा स्वरभेद दूर होता है ॥

व्याघ्रीतैलमाह—

**व्याघ्रीदन्तीवचाशिग्रुसुरसाव्योषसिन्धुजैः। सिद्धं तैलं नासि दिष्टं पूतिनासागदापहम् ॥**

व्याघ्री तैल—भटकटैया, जमालगोटे की जड़, घोड़बच, सहजन, तुलसी, सोंठ, मरिच, पीपर और सेंधानमक इनसे पकाया हुआ तेल नासिका में डालते रहने से पीनस रोग नष्ट हो जाता है ॥

शिग्रुतैलमाह—

**शिग्रुसिंहीनिकुम्भानां बीजैः सव्योषसैन्धवैः। बिल्वपत्ररसैः सिद्धं तैलं स्यात्पूतिनस्यनुत् ॥**
***निकुम्भो = दन्ती। पूतिनस्यनुद्—न स्यात् ॥ ४१ ॥**

शिग्रुतैल—सहजन, भटकटैया और जमालगोटा—इन तीनों का बीज, मरिच, पीपर, सेंधानमक तथा श्रीफल के पत्तों का स्वरस इन सबसे पकाये हुए तेल का नस्य लेने से नासिका की दुर्गन्धता ( पीनस ) नष्ट होती है ॥ ४१ ॥

**घृतगुग्गुलमिश्रस्य सिक्थकस्य प्रयत्नतः। धूमं क्षवथुरोगघ्नं भ्रंशथुघ्नञ्च निर्दिशेत् ॥ ४२ ॥**

घी, गुग्गुल और मोम इनको मिलाकर यत्नपूर्वक इनके धूएँ का नस्य लेने से छींक और भ्रंशथु ( नाक से गाढ़ा कफ गिरना ) नष्ट हो जाता है ॥ ४२ ॥

**शुण्ठीकुष्ठकणाबिल्वद्राक्षाकल्ककषायवत्। तैलं पक्वमथाज्यं वा नस्यात्क्षवथुनाशनम् ॥४३॥**

सोंठ, कूट, पीपर, बेल, मुनक्का इनके कल्क और इन्हींके काढ़े से तेल अथवा घी पकाकर नस्य लेने से बहुत छींक का आना बन्द हो जाता है ॥ ४३ ॥

**नस्यं हितं निम्बरसाञ्जनाभ्यां दीप्ते शिरःस्वेदनमल्पशस्तु।**
**नस्ये कृते क्षीरजलावसेकान्छ्वसन्ति भुञ्जीत च मुद्गयूषैः ॥ ४४ ॥**

दीप्त नामक नासारोग में शिर में तनिक स्वेद करके नीम की पत्ती का रस और रसौत का नस्य लेना हितकर है। नस्य लेने के बाद दूध या जल से नासिका का अवसेचन करना चाहिए और भोजन के लिए मूँग का यूष लेना चाहिए ॥ ४४ ॥

नासास्रावे घ्राणयोश्चूर्णमुक्तं नाड्या देयं येऽवपीडाश्च पथ्याः।
तीक्ष्णान्धूमान्देवदार्वग्निकाभ्यां मांसं छागं पथ्यमत्रादिशन्ति ॥ ४५ ॥

नासास्राव में उपर्युक्त चूर्ण को नली द्वारा नाक में डालना चाहिए और हितकारक अवपीडन नस्य लेना चाहिए तथा देवदारु और चित्त का तीक्ष्ण धूआँ पिलाना और बकरे का मांस खिलाना चाहिए ॥ ४५ ॥

प्रतिश्यायेषु सर्वेषु गृहं वातविवर्जितम्। वस्त्रेण गुरुणा तेन शिरसो वेष्टनं हितम् ॥ ४६ ॥
विडङ्गं सैन्धवं हिङ्गु गुग्गुलुः समनःशिलः। वचैतच्चूर्णमाघ्रातं प्रतिश्यायं विनाशयेत्।
घृततैलसमायुक्तं शक्तुधूमं पिबेन्नरः ॥ ४७ ॥
सधूमः स्यात्प्रतिश्यायकासहिक्काहरः परः। प्रतिश्याये पिबेद्धूमं सर्वगन्धसमायुतम् ॥४८॥
चातुर्जातकचूर्णं वा घ्रेयं वा कृष्णजीरकम् ॥ ४९ ॥

*कृष्णजीरकमत्र कलौञ्जी ॥ ४९ ॥

प्रतिश्याय चिकित्सा:—समस्त प्रतिश्यायों ( जुकामों ) में प्रवातहीन घर में रहना और मोटे कपड़े से सिर को लपेटे ( ढके ) रहना हितकर है।

वायविडङ्ग, सेंधानमक, हींग, गुग्गुलु, मैनसिल और बच—इनका चूर्ण नस्य लेने से प्रतिश्याय को नष्ट करता है।

घी, तेल और सत्तू इनको मिलाकर धूम्रपान करने से प्रतिश्याय, खाँसी और हिचकी अवश्य नष्ट हो जाती हैं।

प्रतिश्याय में सर्वगन्ध का या चातुर्जात ( दालचीनी, तेजपत्ता, बड़ी लायची, नागकेशर ) का चूर्ण अथवा कलौंजी सूंघे ॥ ४६–४९ ॥

पुटपक्वं जयापत्रं तैलसैन्धवसंयुतम्। प्रतिश्यायेषु सर्वेषु शीलितं परमौषधम् ॥ ५० ॥

*जया = विजया, 'भङ्गे'ति यावत्। शीलितं = भुक्तम् ॥ ५० ॥

भाँग को पुटपाक द्वारा पकाकर तेल और सेंधा नमक के साथ सेवन करे तो यह सभी प्रतिश्यायों की परमौषधि है ॥ ५० ॥

पिप्पल्यः शिग्रुबीजानि विडङ्गमरिचानि च। अवपीडः प्रशस्तोऽयं प्रतिश्यायनिवारणे ॥५१॥

पीपर, सहजन का बीज, वायविडंग और मरिच इनका अवपीडन नस्य प्रतिश्याय दूर करने के लिए उत्तम है ॥ ५१ ॥

शिरसोऽभ्यञ्जनैः स्वेदैर्नस्यैर्मन्दोष्णभोजनैः। वमनैर्घृतपानैश्च तान्यथास्वमुपाचरेत् ॥५२॥

शिर में मालिश और स्वेदन करके, नस्य लेकर, किञ्चित् उष्ण भोजन द्वारा, वमन द्वारा तथा घृतपान द्वारा प्रतिश्याय की दोषानुकूल चिकित्सा करे ॥ ५२ ॥

क्रिमिघ्ना ये क्रमाः प्रोक्तास्तान्वै कृमिषु योजयेत्।
नावनानि कृमिघ्नानि भेषजानि च बुद्धिमान् ॥ ५३ ॥

कृमियुक्त दुष्ट प्रतिश्याय में कृमिनाशक चिकित्सा-क्रम, कृमिघ्न नस्य तथा कृमिघ्न औषधियों का बुद्धिमान् वैद्य प्रयोग करे ॥ ५३ ॥

रक्तपित्तानि शोथांश्च तथाऽर्शांस्यर्बुदानि च। नासिकायां स्युरेतेषां स्वं स्वं कुर्याच्चिकित्सतम् ॥

नासिका के रक्तपित्त, शोथ, अर्श तथा अर्बुद रोगों की चिकित्सा इन्हीं रोगों की पूर्वोक्त चिकित्सा की भाँति करे ॥ ५४ ॥

गृहधूमकणादारुक्षारनक्ताह्वसैन्धवैः ।
सिद्धं शिखरिबीजैश्च तैलं नासाऽर्शसां हितम् ॥ ५५ ॥

इति पञ्चषष्टितमो नासारोगाधिकारः समाप्तः ॥ ६५ ॥

घर का धूआँ, पीपर, देवदार, यवक्षार, हरदी, सेंधा नमक और चिचिड़ा का बीज इनसे पकाया हुआ तेल नासार्श के लिए लाभदाक होता है ॥ ५५ ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां
मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे पञ्चषष्टितमो नासारोगाधिकारः समाप्तः ॥ ६५ ॥

# अथ षट्षष्टितमो मुखरोगाधिकारः ॥ ६६ ॥

तत्र मुखस्य स्वरूपमाह—

**ओष्ठौ च दन्तमूलानि दन्ता जिह्वा च तालु च । गलो मुखादि सकलं सप्ताङ्गं मुखमुच्यते ॥**

मुख का स्वरूप—दोनों ओठ, दाँतों की जड़ें (मसूड़े), दांत, जिह्वा, तालु, गला और मुख आदि ये सब सातों अङ्ग मिलाकर मुख कहलाते हैं ॥ १ ॥

मुखरोगसंख्यामाह—

**स्युरष्टावोष्ठयोर्दन्तमूले तु दश षट् तथा । दन्तेष्वष्टौ च जिह्वायां पञ्च स्युर्नव तालुनि ॥**
**कण्ठे त्वष्टादश प्रोक्तास्त्रयः सर्वेषु च स्मृताः । एवं मुखमयाः सर्वे सप्तषष्टिर्मता बुधैः ॥ ३ ॥**

मुखरोगों की सख्या—ओठों में ८, दन्तमूल में १६, दांतो में ८, जिह्वा में ५, तालु में ९, गले में १८ और समस्त मुख में ३ रोग होते हैं। इस प्रकार मुख में कुल ६७ रोग होते हैं ॥ २-३ ॥

मुखरोगनिदानमाह—

**आनूपपिशितक्षारदधिमाषादिसेवनात् । मुखमध्ये गदान्कुर्युः क्रुद्धा दोषाः कफोत्तराः ॥४॥**

मुखरोगनिदान—अनूप देश मे पाये जाने वाले प्राणियों का मांस तथा क्षार, दही और उड़द आदि ( कफकारक ) वस्तुओं का सेवन करने से दोष प्रकुपित होकर कफ को प्रधान करके मुख में रोग उत्पन्न करते हैं ॥ ४ ॥

अथौष्ठरोगाणां निदानपूर्विकां संख्यामाह—

**पृथग्दोषैः समस्तैश्च रक्तजो मांसजस्तथा मेदोजश्चाभिघातोत्थ एवमष्टौष्ठजा गदाः ॥ ५ ॥**

ओष्ठगत रोगों की निदानपूर्वक संख्या।—वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज, रक्तज, मांसज, मेदज, और अभिघातज-इस तरह ओष्ठ में ८ रोग होते हैं ॥ ५ ॥

१ वातजौष्ठरोग[1]लक्षणमाह—

**कर्कशौ परुषौ स्तब्धौ संप्राप्तानिलवेदनौ । दाल्येते परिपाट्येते ओष्ठौ मारुतकोपतः ॥ ६ ॥**
***परुषौ = रूक्षौ । दाल्येते=विदार्येते । परिपाट्येते = किञ्चिद्विदीर्णत्वचौ क्रियेते ॥ ६ ॥**

वातज ओष्ठ के लक्षण— वायु के प्रकोप से ओठ खरखरे, रूखे, कड़े, वायुजन्य पीड़ा से युक्त, फाड़ने जैसी पीड़ावाले और कुछ फटे हुए चमड़ेवाले होते हैं ॥ ६ ॥

---

१. वातज ओष्ठप्रकोप को क्रैकेड ( Cracked ) या चैपेड लिप्स ( Chapped Lips ) कह सकते हैं, क्योंकि इनके प्रायः वे ही लक्षण होते हैं, जो उपर्युक्त वातज ओष्ठप्रकोप के लक्षण हैं।

२ पित्तजौष्ठरोग[1]लक्षणमाह—

**चीयेते पिडकाभिस्तु सरुजाभिः समन्ततः। सदाहपाकपिडकौ पीताभासौ च पित्ततः॥**

***सरुजाभिः=पैत्तिकरुगन्विताभिः॥ ७॥**

पित्तज ओष्ठरोग—पैत्तिक पीड़ावाली फुन्सियों से घिरा हुआ, जलन, पाक और फुड़ियोंवाला पीलिमा लिये हुए पित्तज ओष्ठ होता है॥ ७॥

३ कफजौष्ठरोगलक्षणमाह—

**सवर्णाभिस्तु चीयेते पिडकाभिरवेदनौ। कण्डूमन्तौ कफाच्छ्वेतौ पिच्छिलौ शीतलौ गुरू॥**

कफज ओष्ठरोग के लक्षण—कफजन्य ओष्ठरोग में आस-पास के स्वस्थ चर्म के रङ्ग के समान रङ्गवाली फुन्सियों से घिरा हुआ, पीड़ाहीन, खुजलीयुक्त, श्वेत, चिकना, ठण्डा और भारी होता है॥

४ त्रिदोषजौष्ठरोगलक्षणमाह—

**सकृत्कृष्णौ सकृत्पीतौ सकृच्छ्वेतौ तथैव च। सन्निपातेन विज्ञेयावनेकपिडकाऽन्वितौ॥**

त्रिदोषज ओष्ठरोग के लक्षण—सन्निपातज ओष्ठ किसी समय काला, कभी पीला, कभी श्वेत रङ्गवाला और अनेकों रङ्गवाली बहुत-सी फुन्सियोंवाला होता है॥ ९॥

५ रक्तजौष्ठ[2]रोगलक्षणमाह

**खर्जूरफलवर्णाभिः पिडकाभिर्निपीडितौ। रक्तोपसृष्टौ रुधिरं स्रवन्तौ शोणितप्रभौ॥ १०॥**

रक्तज ओष्ठरोग के लक्षण—खजूर के फल के रङ्गवाली फुड़ियों से युक्त और रक्त के रङ्ग का रक्तज ओष्ठ होता है तथा उससे खून भी बहा करता है॥ १०॥

६ मांसजौष्ठरोगलक्षणमाह—

**मांसदुष्टौ गुरू स्थूलौ मांसपिण्डवदुद्गतौ। जन्तवश्चात्र मूर्च्छन्ति नरस्योभयतो मुखात्॥**

***जन्तवः=कृमयः। मूर्च्छन्ति=वर्द्धन्ते। मुखादुभयतः=सृक्किण्योः॥ ११॥**

मांसज ओष्ठरोग के लक्षण—ओष्ठ के मांस के दूषित होने से ओठ भारी, मोटे, मांस के लोथड़े की तरह उठे हुए होते हैं और उनमें कीड़े पड़ जाते हैं॥ ११॥

७ मेदोजौष्ठ[3]रोगलक्षणमाह—

**सर्पिर्मण्डप्रतीकाशौ मेदसा कण्डुरौ मृदू। स्वच्छस्फटिकसंकाशमास्रावं स्रवतो भृशम्॥**

मेदज ओष्ठरोग के लक्षण—ओष्ठगत मेद के दूषित होने से ओठ घी के माँड़ (घी का ऊपरी तरल भाग) के रङ्गवाले, खुजलीयुक्त और कोमल होते हैं तथा उनसे स्फटिकके समान स्वच्छ स्राव भी होता है॥ १२॥

८ अभिघातजौष्ठरोगलक्षणमाह—

**क्षतजाभौ विदीर्येते पीड्येते चाभिघाततः। मथितौ च समाख्यातावोष्ठौ कण्डूसमन्वितौ॥**

***मथितौ=मृदिताविव। अत एव क्षतजाभौ=रुधिराभाविति सङ्गतम्॥ १३॥**

अभिघातज ओष्ठरोग के लक्षण—चोट लगे हुए ओष्ठ रक्तवर्ण के, फाड़ने जैसी पीड़ावाले, मसले (कुचले) हुए और खुजलीयुक्त होते हैं॥ १३॥

---

१. पित्तज, कफज तथा सन्निपातज ओष्ठप्रकोप के वर्णित लक्षण हर्पस लेबिडेलिस (Herpes labidilis) नामक पाश्चात्य वैद्यक में वर्णित ओष्ठविकार से मिलते-जुलते हैं।

२. रक्तज तथा मांसज ओष्ठप्रकोप और वाग्भटोक्त अर्बुद जिसका कि लक्षण यों है—

'खर्जूरसदृशं चात्र क्षाणे रक्तोऽर्बुदं भवेत्'।

ओष्ठ का अर्बुद एपिथेलिओमा (Epithelioma) हो सकता है।

३. मेदोज ओष्ठप्रकोप पाश्चात्य वैद्यकोक्त मेक्रोचेलिया (Macrochelia) नामक रोग से मिलता है।

अथौष्ठरोगचिकित्सामाह—

**गलदन्तमूलदशनच्छदेषु रोगाः कफास्रभूयिष्ठाः। तस्मादेतेष्वसकृद्रुधिरं विस्रावयेदुष्णम्॥**
**चतुर्विधेन स्नेहेन मधूच्छिष्टयुतेन च। वातजेऽभ्यञ्जनं कुर्यान्नाडीस्वेदञ्च बुद्धिमान्॥ १५॥**

***चतुर्विधेन स्नेहेन=तैलघृतवसामज्जरूपेण॥ १५॥**

ओष्ठरोगों की चिकित्सा–गला, दाँतों की जड़ और ओठों में कफप्रधान और रक्तप्रधान रोग होते हैं। इसलिए इनमें उष्ण रक्त को (फस्त खोलकर) निकाल देना चाहिए।

वातज ओष्ठरोग में बुद्धिमान रोगी को चाहिए कि तिलतैल, गोघृत, चर्बी और मज्जा तथा मोम को मिलाकर इससे मालिश करके नाडीस्वेद करे॥ १४–१५॥

**वेधं शिराणां वमनं विरेकं तिक्तस्य पानं रसभोजनञ्च।**
**शिताः प्रदेहाः परिरेचनञ्च पित्तोपसृष्टेष्वधरेषु कुर्यात्॥ १६॥**
**शिरोविरेचनं धूमः स्वेदः कवल एव च। हृते रक्ते प्रयोक्तव्यमोष्ठकोपे कफात्मके॥ १७॥**
**मेदोजे शोधिते स्विन्ने स्वेदिते कवलो हितः। प्रियङ्गुत्रिफलालोध्रं सक्षौद्रं प्रतिसारणम्॥१८॥**

पित्तज—ओष्ठरोग में शिरावेध (फस्त) कराना, वमन, विरेचन, तिक्तरसों का पान करना, मांसरस भोजन करना, शीतवीर्य लेप लगाना और परिषेचन करना चाहिए। कफजन्य ओष्ठरोगों में रक्त निकलवाकर उसके बाद शिरोविरेचन, धूम्रपान स्वेदन और कवल धारण करना चाहिए। मेदज ओष्ठरोग में शोधन (रक्तमोक्षण) करके स्वेदन कराये। तत्पश्चात् कवल धारण करे और अन्त में प्रियङ्गु, हरड़, बहेड़ा आँवला, लोध और शहद, इनसे प्रतिसारण करे॥ १६–१८॥

प्रतिसारणविधिमाह—

**दन्तजिह्वामुखानां यच्चूर्णकल्कावलेहकः। शनैर्घर्षणमङ्गुल्या तदुक्तं प्रतिसारणम्॥ १९॥**

प्रतिसारणविधि—दाँत, जिह्वा और मुख में अंगुली द्वारा चूर्ण करके अथवा अवलेह के धीरे-धीरे मलने को 'प्रतिसारण' कहते हैं॥ १९॥

**ओष्ठरोगेष्वशेषेषु दृष्ट्वा दोषमुपाचरेत्। तेषु व्रणत्वं जातेषु व्रणवत्समुपाचरेत्॥ २०॥**

समस्त ओष्ठरोगों में प्रकुपित दोष के अनुसार चिकित्सा (प्रतिसारणादि) करे और यदि उनमें व्रण हो जाय तो व्रण की चिकित्सा करे॥ २०॥

दन्तवेष्टजरोगाणां नामानि संख्यां चाह—

**शीतादो गदितः पूर्वं दन्तपुप्पुटकस्तथा। दन्तवेष्टः सौषिरश्च महासौषिर एव च॥२१॥**
**ततः परिदरः प्रोक्तस्ततस्तूपकुशः स्मृतः। वैदर्भश्च ततः प्रोक्तः खल्लीवर्द्धन एव च॥२२॥**
**अधिमांसकनामा च दन्तनाड्यश्च पञ्च च। दन्तविद्रधिरप्यत्र दन्तवेष्टेषु षोडश॥२३॥**

दन्तवेष्ट के रोगों की संख्या—१ शीताद, २ दन्तपुप्पुट, ३ दन्तवेष्ट, ४ सौषिर, ५ महासौषिर, ६ परिदर, ७ उपकुश, ८ वैदर्भ, ९ खल्लीवर्द्धन, १० अधिमांस, ११–१५ पाँच प्रकार की दन्तनाड़ी, १६ दन्तविद्रधि, ये सोलह रोग मसूड़ों में होते हैं॥ २१–२३॥

१ शीताद[1] लक्षणमाह—

**शोणितं दन्तवेष्टेभ्यो यस्याकस्मात्प्रवर्त्तते। दुर्गन्धीनि सकृष्णानि प्रक्लेदीनि मृदूनि च॥**
**दन्तमांसानि शीर्यन्ते पचन्ति च परस्परम्। शीतादो नाम स व्याधिः कफशोणितसम्भवः॥**

***दन्तवेष्टेभ्यः=दन्तवेष्टनमांसेभ्यः। अकस्माद्=अभिघातं विना। शीर्यन्ते=पतन्ति। पचन्ति च परस्परं=पाकोष्मणा मांसानि शोणितं पचन्ति॥ २४–२५॥**

---

१. शीताद को पाश्चात्य वैद्यक में ब्लीडिङ्ग या स्पॉञ्जी गम्स (Bleeding or Spongy gums) कहते हैं। यह रोग मुख की ठीक सफाई न करने से, पारद-सेवन से या स्कर्वी (Scurvy) नामक रोग से उत्पन्न होता है।

विष दो प्रकार का होता है—१–स्थावर, २–जगम। स्थावर विष के दस आश्रय और जंगम विष के १६ आश्रय ( स्थान ) हैं ॥ १ ॥

---

२—क्षोभक ( Irritants )

( अ ) खनिजधातवीय ( Metallic )—संखिया, अंजन, पादर, सीस, ताम्र, यशद, लोह, चाँदी या रजत और बिस्मथ। अधातवीय ( Nonmetallic )—फास्फोरस, क्लोरीन, ब्रोमीन, आयोडीन, काँच, बाल तथा हीरे की कनी इत्यादि।

( ब ) वानस्पतिक ( Vegetable )—जमालगोटा, मदार, भेलुवा, इन्द्रायण, एरण्ड, आक्जेलिक एसिड तथा अर्गट।

अतिविष ( Aconite ), धतूर, तम्बाकू, तथा भांग इत्यादि।

( क ) जङ्गम ( Animal )—सर्पविष, वृश्चिकदंश, कीटदंश, कैथेराइड और खाद्यजन्य विष ( Plomaines )।

३—नाडीमण्डल के प्रभावक ( Neurotic )—

मस्तिष्क पर क्रिया करनेवाले—

१—निद्राल ( Narcotic ) अफीम तथा मॉरफिया ( Morphive )

२—संज्ञाहारी–क्लोरोफार्म, क्लोरल हाइड्रेट और कोकेन।

३—मादक–अलकोहल, ईथर और फिनासिटीन–कर्पूर, तारपीन और कार्बोलिक एसिड इत्यादि।

४—प्रलापक–धतूरा, खुरसानी अजवायन, भांग तथा बेलाडोना इत्यादि।

५—सुषुम्ना पर क्रिया करनेवाले—कुचला तथा स्ट्रिकनीन।

६—हृदय पर प्रभाव डालनेवाले–तम्बाकू, डिजिटेलिस, अतिविष और हाइड्रोसियेनिक एसिड

७—फुफ्फुस पर प्रभाव करनेवाले–कार्बन डाई आक्साइड और कोलगैस इत्यादि।

८—नाडियों पर प्रभाव करनेवाले—कोनियम और क्यूरारा इत्यादि। कुछ लोग दाहक और क्षोभक को पृथक् नहीं मानते। वे दाहक को क्षोभक ही के वर्ग में गिनते हैं।

दाहक—ये रासायनिक पदार्थ अपनी क्रिया में बहुत तीव्र और प्रबल होते हैं। शरीर की धातुओं के सम्पर्क में आते ही उनका नाश करने लगते हैं। शरीर के जिस स्थान पर शुद्ध नमक या गन्धक का तेजाब पड़ जाता है, उसका तुरन्त नाश होने लगता है। रोगी को दारुण पीड़ा होती है। उसकी तीव्र क्रिया के कारण वहाँ पर शोथ नहीं उत्पन्न होने पाता। यदि उनमें जल मिला होता है तो उसकी मात्रा के अनुसार उनकी क्रिया कम हो जाती है।

क्षोभक—ये वस्तुएँ शरीर में क्षोभ और शोथ उत्पन्न कर देती हैं। खाने पर दाह, वमन और विरेचन आरम्भ हो जाते हैं। प्रायः वमन के साथ रक्त भी मिला रहता है, जैसे संखिये के विष से जो वमन होता है, उसमें रक्त आता है।

नाडीमण्डल पर प्रभाव डालनेवाले विष—इनमें कुछ ऐसे होते हैं, जो विशेष कर मस्तिष्क ही पर अपनी क्रिया करते हैं और उसीके द्वारा विष के लक्षण उत्पन्न करते हैं। निद्राल, मूर्च्छक और प्रलापक सब इसी श्रेणी के विष हैं। दूसरी श्रेणी के वे विष हैं, जिनकी क्रिया केवल सुषुम्ना ही पर होती है। कुचला सुषुम्ना ही पर विशेष प्रभाव करता है और वहींसे नाड़ियों की उत्तेजना से पेशियों में आक्षेप होने लगते हैं। शेष जो वस्तुएँ हैं वे अपने नाम के ही अनुसार क्रिया करती हैं। जो वस्तुएँ सुषुम्ना पर क्रिया करती हैं, उनके प्रभाव में शरीर का विशेष अङ्ग संज्ञाहीन हो जाता है अथवा उसकी संज्ञाशक्ति बहुत बढ़ जाती है, जिससे तनिक भी छूने से रोगी को पीड़ा मालूम होती है। कभी-कभी ऐसा न होकर पेशियों में कम्पनाएँ होने लगती हैं अथवा

*तद्यथा–मूलविषं=करवीरादि। पत्रविषं=विषपत्रिकाऽऽदि। फलविषं=कर्कोटकादि। पुष्पविषं=वेत्रादि। त्वक्सारनिर्यासविषाणि=करम्भादीनि। क्षीरविषं=स्नुह्यादि। धातुविषं=हरितालादि। कन्दविषं=वत्सनाभशक्तुकादि॥ २॥

---

चिकित्सक धीरे-धीरे रोगी की परीक्षा कर सकता है, किन्तु विष की अवस्था में एक-एक पल और मिनट अत्यन्त अमूल्य होता है, जिसपर रोगीका प्राण निर्भर करता है। इसलिए उसकी प्रत्येक दशा को विचारते हुए शीघ्रता के साथ परिणाम पर पहुँचकर रोगी की चिकित्सा आरम्भ कर देनी चाहिए। निम्नलिखित तालिका में मुख्य-मुख्य लक्षणों के अनुसार कारण या विष को बताने का प्रयत्न किया गया है। किन्तु उनको इतना पूर्ण न समझना चाहिए कि चिकित्सक उसीके द्वारा सारा काम चलाने का प्रयत्न करने लगे। यह भली भाँति स्मरण रखना चाहिए कि बिना रोगों तथा ओषधियों की क्रिया का पूर्णज्ञान हुए कभी भी चिकित्सक को इच्छित सफलता नहीं हो सकती। भिन्न अङ्गों पर ओषधियों की क्रिया का पूर्णज्ञान उसके लिए अनिवार्य है। उसके बिना न तो वह रोग का निर्णय कर सकता है और न उसकी चिकित्सा ही कर सकता है।

१—रोगी की तत्काल मृत्यु हो गई हो—

१—प्रुसिक एसिड—दो या तीन मिनट में मृत्यु हो जाती है।

२—पोटेशियम सायनायड—तत्काल मृत्यु हो जाती है।

३—शुद्ध अमोनिया—कुछ मिनटों में मृत्यु हो सकती है।

४—कारवोलिक एसिड गैस-अथवा शुद्ध कार्बन डाई आक्साइड—इससे तत्काल मृत्यु हो सकती है।

५—कार्बन-मानो-आक्साइड गैस—

६—आक्जेलिक अम्ल से भी शीघ्र ही मृत्यु होती है।

२—रोगी मूर्च्छावस्था में हो—

१-अफीम, मार्फिया। २-अलकोहल। ३-क्लोरल। ४-क्लोरोफार्म। ५-कर्पूर।

३—रोगी को हृदयावसाद हो रहा हो—

१-शुद्ध या प्रबल अम्ल-कार्बोलिक या आक्जेलिक। २-क्षार। ३-विष या वत्सनाभ। ४-लोबीलिया। बहुत विषों में अन्त में यह दशा हो जाती है।

४—रोगी के मुख पर पीलापन आ गया हो—

ऐनिलीन, ऐण्टीफेब्रिन और एक्सेलिजन।

५—रोगी उन्मत्त हो अथवा प्रलाप करता हो—

१-बेलाडोना। २-खुरासानी अजवायन। ३-स्ट्रैमोनियम। ४-भांग। ५-अलकोहल। ६-कर्पूर।

६—रोगी की पेशियों में आक्षेप होते हों—

१-कुचला, स्ट्रिक्नीन। २-नीलाञ्जन, संखिया—पीड़ा की अधिकता से धनुर्वात के समान रोगी के शरीर में ऐंठन होती है।

७—रोगी को पक्षाघात हो गया हो—

१-विष या वत्सनाभ। २-संखिया। ३-सीस। ४-जेलसीमियम। ५—फाइसोस्टिगमा।

८—रोगी के नेत्रों के तारे विस्फारित हों—

१—बेलाडोना और एट्रोपीन। २-खुरासानी अजवायन। ३-अफीम (अन्तिम अवस्था में)। ४-अलकोहल। ५-क्लोरोफार्म (यह तरल अवस्था में ली जाती है अथवा अन्तिम या चौथी अवस्था में)। ६-विष। ७-स्ट्रैमोनियम।

स्थावर विष के १० आश्रय—१-मूल, २-पत्र, ३-फल, ४-फूल, ५-छाल, ६-दूध, ७-सार, ८-गोंद, ९-धातुएँ, १०-कन्द, इस प्रकार स्थावर विष के ये दश स्थान हैं। उदाहरणः—कनेर आदि

---

९—नेत्रों के तारे संकुचित हों—

१—अफीम ( अत्यन्त सङ्कुचित यदि बहुत अधिक मात्रा में खा ली गई है )। २-क्लोरल हाइड्रेट। ३-फाइसोस्टिगमीन। ४-कार्बोलिक अम्ल।

१०—शरीर का चर्म शुष्क हो—

१—बेलाडोना और एट्रोपीन। २-खुरासानी अजवायन। ३-स्ट्रेमोनियम।

११—शरीर का चर्म आर्द्र हो—

१—अफीम। २-विष। ३-अलकोहल। ४-तम्बाकू। ५-लोबीलिया। ६-नीलाञ्जन। ७-प्रत्येक विष की अन्तिम अवस्था में जब अवसन्नता आरम्भ हो जाती है।

१२—चर्म पर पिडिका निकली हो—

ये पिडिकाएँ कई प्रकार की होती हैं। विष का निश्चय करने में इनसे बहुत सहायता मिलती है। किन्तु एक ही प्रकार की पिडिकाएँ कई द्रव्यों से निकल सकती हैं। ये पिडिकाएँ भी सदा नहीं निकलतीं और न सब पिडिकाएँ एक ही प्रकार की होती हैं।

बेलाडोना, खुरासानी अजवाइन और स्ट्रेमोनियम-इनसे जो पिडिकाएँ निकलती हैं वे चर्म पर केवल लाल चकत्तों के रूप में उदय होती हैं, जो एक-दूसरे से पृथक् रहते हैं।

ब्रोमाइड से छोटी-छोटी पिटिकाएँ निकलती हैं, जिनमें आगे चलकर पूयोत्पादन के पश्चात् व्रण बन सकते हैं। ये विशेषकर मुख और पीठ पर निकलती हैं।

आयोडाइड से भी पिडिकाएँ निकलती हैं, अथवा कभी-कभी केवल अङ्गों पर लाल चित्ती सी उछल आती है। दोनों में पहिले द्रव भर आता है, जो अन्त को पूय बन जाता है।

कुपेवा और कंकोल ( कबाबचीनी ) से मसूरिका की भाँति लाल रङ्ग के दानों के चकत्ते उत्पन्न हो जाते हैं, जो धीरे-धीरे सारे शरीर में फैल जाते हैं। उनमें खुजली और दाह होता है।

संखिया से कच्छू की भाँति पिडिकाएँ निकल आती हैं। ये पिडिकाएँ अनेक रूपों की हो सकती हैं। केवल लाल चकत्ते हों, अथवा उठे हुए भिन्न-भिन्न दाने हों, अथवा उनमें द्रव भरा हो या पूय भरी हो। जब विष जीर्ण होता है तो उससे चर्म यतस्ततः गहरे लाल रङ्ग का या भूरा दिखाई देने लगता है।

नीलाञ्जन के दाने मसूरिका के दानों के समान होते हैं, जिनमें पूय पड़ जाती है।

क्लोरल हाइड्रेट से लाल रंग के चकत्ते निकलते हैं, जो शिर पर से निकलना आरम्भ करते हैं और सारे शरीर पर फैल जाते हैं। ये बड़ी-बड़ी नाड़ियों के मार्ग पर ही फैलते हैं और उन्हींसे इनका सम्बन्ध होता है।

अफीम और मार्फिया से भी कभी-कभी चित्ती के समान लाल चकत्ते निकल आते हैं, जिनमें खुजली होती है।

कुनेन से भी कभी-कभी इसी प्रकार के दाने निकलते देखे गये हैं, जिनमें खुजली बहुत अधिक होती है। जमालगोटे का तेल, गन्धक या आर्निका इत्यादि से भी दाने निकलते हैं।

१३—रोगी के श्वास से विष की गन्ध आती हो—

१—प्रुसिक एसिड। २-अफीम-विशेष कर टिंक्चर ओपियाई। ३-अलकोहल। ४-कार्बोलिक अम्ल। ५-एसटिक अम्ल। ६-अमोनिया। ७-क्लोरोफार्म। ८-क्रियाजोट। ९-आयोडीन। १०-फास्फोरस। ११-कर्पूर।

१४—मुख और जिह्वा शुष्क हों—

१—बेलाडोना और एट्रोपीन। २-अफीम। ३-खुरासानी अजवायन। ४-स्ट्रेमोनियम।

की जड़ में विष रहता है, विषपत्रिका आदि के पत्ते में विष रहता है, कर्कोटक आदि का फल विषैला होता है, वेंत आदि का फूल विषैला होता है, करम्भादि ( चोटली आदि ) छाल, सार और गोंद

---

१५—मुंह से थूक गिरता हो—

१—संखिया । २-अमोनिया । ३-कैंथेराइड । ४-जो विष मुँह में दाह उत्पन्न करते हैं, जैसे अम्ल या क्षार । ५-पारद ।

१६—मुंह श्वेत हो गया हो—

१—कार्बोलिक एसिड-सारी श्लैष्मिक कला श्वेत और कड़ी पड़ जाती है । २-आक्जेलिक अम्ल-मुंह, जिह्वा और गले की कला श्वेत पड़ जाती है । ३-अमोनिया-मुंह की कला मांस से पृथक् होने लगती है । ४-पोटाश, सोडा । ५-नाइट्रिक अम्ल । शोरे का तेजाब-कला श्वेत या पीली पड़ जाती है । ६—रसकर्पूर और मीठे तेलिए से ओष्ठ, मुख और जिह्वा चेतनाहीन हो जाती है ।

१७—रोगी वमन करता हो—

१—संखिया-वमन-रक्त के कारण कुछ लाली लिए होता है । २-नीलाञ्जन-वमन में श्वेत रङ्ग का गाढ़ा श्लेष्मा निकलता है, जिसमें कभी कभी रक्त मिला होता है। ३-डिटेजि़लिस-वमन का घास के समान हरा रङ्ग होता है । ४-विष या वत्सनाभ । ५—अमोनिया-गाढ़ा श्वेत रङ्ग का श्लेष्मा निकलता है, जिसमें कभी-कभी रक्त मिला होता है । ६-फास्फोरस-वमन को यदि अंधेरे में रखा जाय तो वह चमकेगा । ७-इन्द्रायण—साथ में विरेचन भी होता है ।

१८—रोगी को दस्त आते हों—

१-संखिया-पीड़ा अधिक होती है और रक्त मिला होता है । २-नीलाञ्जन । ३-रसकर्पूर-हरे रङ्ग का, रक्त मिला हुआ । ४-कैथेराइड-रक्त और श्लेष्मायुक्त । ५-इन्द्रायण । ३-डिजिटेलिस ।

१९—रोगी को उदर-शूल होता हो—

१-सीस-विशेषकर नाभि के पास । २-ताम्र । ३-संखिया । ४-इन्द्रायण ।

२०—पेशियों में आक्षेप आते हों—

१-संखिया । २-नीलाञ्जन । ३-सीस ।

२१—मूत्र रङ्गयुक्त होता हो—नीले रङ्गका-मिथिलिनब्लू । काला अथवा गाढ़ा हरा—

१—कार्बोलिक अम्ल । २-सेलीसिलिक अम्ल । ३-क्लोरेट आफ पोटाश । गहरा, लाल या पोर्टवाइन जैसा—सल्फोनाल, ट्रायोनाल, वेरोनाल, नेप्थेलीन, पायरोगैलिक अम्ल और आर्सिन्यूरेटेड हाइड्रोजन से मूत्र में रक्त आने लगता है, जिससे मूत्र का रङ्ग इस प्रकार का हो जाता है। लाल या गुलाबी रंग का मूत्र फिनोल्फ्थलीन से आता है । रेवन्दचीनी से मूत्र का रङ्ग लाली लिए हुए पीला हो जाता है । यदि उसमें कुछ क्षारीय वस्तु मिला दी जाय तो उसका रङ्ग चमकता हुआ लाल हो जायेगा । सेंटोनीन से नारङ्गी रङ्ग का मूत्र आता है ।

२२—ओषधियाँ, जिनको त्वचा के नीचे इन्जेक्शन द्वारा प्रविष्ट किया जाता है—

१-मार्फिया २-कोकेन । ३-स्ट्रिकनीन ।

श्वास के द्वारा सूंघे जानेवाले विष—१-अमोनिया । २-प्रुसिकअम्ल । ३-क्लोरोफार्म । ४-ईथर । ५-बेंजीन । ६-कार्बन डाई आक्साइड । ७-कार्बन-मानो-आक्साइड । ८-कोल-गैस । ९-मोरी की गैस ।

ऊपर बताई हुई बातों के विचार से रोगी की दशा का निर्णय करने में चिकित्सक को सहायता अवश्य मिल सकती है, किन्तु उसको स्वयं पूर्णतया विचार करना चाहिए । रोगी के नेत्रों के तारों की अवस्था, उसके चर्म की दशा, मूर्च्छा है या अवसन्नता, ताप तो नहीं है, वमन, विरेचन, शरीर

विषैले होते हैं। थूहर आदि के दूध में विष होता है, हरताल, संखिया आदि धातुविष हैं और वत्सनाभ तथा शक्तुक के कन्द में विष होता है ॥ २ ॥

---

की पेशियों की दशा तथा रोग के प्रारम्भ होने का इतिहास इत्यादि बातों का उचित और पूर्ण विचार करना चाहिए।

२— विष का निर्णय-मृत्यु के पश्चात्—

मृत्यु के पश्चात् निम्नलिखित विधियों द्वारा विष का निश्चय किया जाता है:—

१-मृत्यूत्तर रूप। २-रासायनिक विश्लेषण। ३-जन्तुओं पर प्रयोग। ४-परिस्थितिजनक प्रमाण।

१मृत्यूत्तर रूप—मृतक की परीक्षा करने से पूर्व पुलिस की रिपोर्ट को पढ़ लेना उचित है। साथ ही मृत व्यक्ति के सम्बन्धियों से भी उचित प्रश्नों द्वारा मृत्यु के कारणों को जानने का प्रयत्न करना चाहिए। मृत्यु के पूर्व व्यक्ति ने जो कुछ खाया हो, उसका रूप, मात्रा, खाने का समय, वस्तु को खाने और रोग की उत्पत्ति का अन्तर तथा मृत्यु का समय जानने का उद्योग करना उचित है। प्रायः पुलिस के रिपोर्टों तथा सम्बन्धियों से प्राप्त सूचना के अनुपयुक्त होने से परीक्षक को पूरी सहायता नहीं मिलती। इस कारण शव की पूर्ण परीक्षा करनी आवश्यक है।

बाह्य परीक्षा—

शव के बाह्य रूप का भली भाँति निरीक्षण करना आवश्यक है। कुछ विष मुख पर दाह उत्पन्न कर देते हैं। अन्य विषों से विशेष प्रकार की गन्ध आने लगती है। मृतक के शरीर पर वमन, मूत्र मल तथा श्लेष्मा इत्यादि उपस्थित पाये जा सकते हैं। सम्भव है कि वमन में विष की कुछ मात्रा उपस्थित हो। फास्फोरस से नेत्र और चर्म कामला के समान पाण्डुवर्ण हो सकते हैं। ताम्रसे वे पीले पड़ जाते हैं।

यह न भूलना चाहिए कि घातक आघात के लक्षणों की उपस्थिति विष की सम्भावना को किसी प्रकार कम नहीं करती। सम्भव है विष का सन्देह मिटाने के लिए मृत्यु के पश्चात् शरीर पर इस प्रकार के आघात लगा दिये गये हों।

आन्तरिक परीक्षा—

बाह्य परीक्षा करने के पश्चात् शरीर के प्रत्येक अङ्ग को क्रमानुसार छेदकर उसकी पूर्ण परीक्षा करनी चाहिए। पाचक अङ्गों की परीक्षा पर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है। क्षोभ और दाहक विषों से पाचक अङ्ग विशेषतया आमाशय, अधिक विकृत होते हैं। इनमें निम्नलिखित परिवर्तन पाये जाते हैं:—

१—रक्तपरिपूर्णता। २-मसृणीकरण। ३-श्लैष्मिक कला में व्रणोत्पत्ति। ४-भेदन।

१—रक्तपरिपूर्णता—प्रायः लालिमायुक्त शोथ के प्रान्त पाये जाते हैं, जो आमाशय के स्कन्ध और पूर्व धारा पर अधिक होते हैं। सारी श्लैष्मिक कला शोथयुक्त हो सकती है। अन्य रंगों के प्रान्त भी मिल सकते हैं। संखिये से कला पीली, ताम्र से हरी या नीली, और सल्फ्युरिक अम्ल से काली हो जाती है। रोगों से भी श्लैष्मिक कला में शोथ उत्पन्न हो सकता है, किन्तु वह सारे आमाशय में एक समान होता है। मृत्यु के पश्चात् शव के कुछ समय तक रखे रहने से भी आमाशय में रक्त एकत्र हो जाता है। किन्तु केवल सबसे निचले भाग में एकत्र होता है और श्लैष्मिक कला में शोथ नहीं होता।

२—मसृणीकरण (Softening)—दाहक विषों के कारण मुख, अन्नप्रणाली तथा आमाशय की श्लैष्मिक कला का मसृणीकरण हो जाता है। यह परिवर्तन आमाशय में पूर्व धारा पर अधिक है। कार्बोलिक अम्ल तथा ऐसे ही कुछ अन्य विषों के कारण आमाशय की श्लैष्मिक

स्थावरविषस्य दश स्थानान्याह—

दृष्टिनिश्वासदंष्ट्राश्च नखमूलमलानि च। शुक्रं लालाऽऽर्त्तवस्पर्शसंदंशाश्चावमर्दितम्।
गुदास्थिपित्तशूकानि दश षड् जङ्गमाश्रयाः ॥ ३ ॥

---

कला कड़ी हो जाती है तथा सिकुड़ जाती है। विगलन से जो मसृणीकरण होता है, वह सबसे निचले भाग में प्रारम्भ होता है। उसके चारो ओर शोथयुक्त प्रान्त नहीं होता। वह आमाशय के सब स्तरों में एक समान पाया जाता है।

३—व्रणोत्पत्ति—आमाशय के पूर्व धारा पर व्रण पाये जाते हैं, जिनके किनारे पतले और शोथ से परिमित होते हैं। लालिमा पक्वाशय और क्षुद्रान्त तक फैली रहती है।

४—भेदन—विषों से भेदन अथवा छिद्र प्रायः नहीं होता है। यदि होता है तो वह आकार में बड़ा और क्रमहीन होता है। किनारों से वाहर की धातु भी गलित मालूम होती है और सारा आमाशय-दग्ध के समान दिखाई देता है। ऐसे भेदन को रोग के द्वारा उत्पन्न भेदन से पृथक् करना आवश्यक है। रोगों से जो छिद्र होता है, उसके किनारे क्रमहीन नहीं होते। छिद्रयुक्त स्थान प्रायः समीप के किसी अङ्ग से जुड़ा होता है और आमाशय में दाह के कोई लक्षण नहीं पाये जाते।

२—रासायनिक विश्लेषण—

विष का पूर्ण प्रमाण रासायनिक विश्लेषण से मिलता है। इस कारण आमाशय तथा अन्त्रियों में से जो कुछ भी निकले, उसको विधिपूर्वक बोतलों में वन्द करके सरकारी रसायनज्ञ के पास भेज देना चाहिए। कभी-कभी विषाक्त होने पर भी आमाशय तथा अन्त्रियों की वस्तु में विष नहीं मिलता।

वस्तुओं तथा अङ्गों को भेजने के पूर्व प्रत्येक वस्तु का पूर्ण विवरण लिख लेना चाहिए। उसका रङ्ग, प्रतिक्रिया, उसमें उपस्थित वस्तुओं जैसे बीज और छोटे-छोटे टुकड़े, पत्तियाँ तथा मूल इत्यादि की ओर ध्यान देना आवश्यक है।

रासायनिक विश्लेषण का कार्य केवल विशेषतया नियुक्त रसायनज्ञों के सुपुर्द होता है, जो भिन्न-भिन्न विधियों द्वारा वातवीय, वानस्पतिक और उड़नशील पदार्थों का पता लगाते हैं।

३—जन्तुओं पर प्रयोग

आमाशय या अन्त्रियों में से जो वस्तु निकले, उसे जन्तुओं को खिलाकर उनमें उत्पन्न हुए लक्षणों को देखना चाहिए। किन्तु उनपर बहुत अधिक विश्वास नहीं करना चाहिए। कुछ जन्तु विशेष वस्तुओं से प्रभावित नहीं होते। खरगोश पर स्ट्रैमोनियम, बेलाडोना और हायोसियेमस् इत्यादि का प्रभाव नहीं होता। कबूतर अफीम से क्षम्य है।

४—परिस्थितिजनक प्रमाण—

यह कार्य न्यायालय का है कि वह साधारण साक्षियों से अन्य प्रकार के प्रमाण एकत्र करे। किन्तु चिकित्सक को रोगी अथवा मृतक के चारों ओर की परिस्थिति को देखकर कारण का अनुमान करना चाहिए। प्रायः आत्महत्या अथवा परहत्या के लिए प्रयुक्त विष के पश्चात् सम्बन्धिगण शव के दाह के लिए अत्यन्त आतुर होते हैं।

रोगी की चिकित्सा—

रोगी की दशा विष की अवस्था में दारुण होती है। और उसीके जीवन की रक्षा उचित चिकित्सा के उपयुक्त समय पर हो जाने पर निर्भर करती है। एक-एक मिनट उस के लिए भारी होता है। इसलिए जब विष के रोगी के लिए चिकित्सक को बुलाया जाय तो उसको तनिक भी विलम्ब न करना चाहिए। तुरन्त ही सब काम छोड़कर अपने चिकित्सा के बैग को लेकर, जिसमें ऐसी दशा में प्रयोग की जानेवाली सब ओषधियाँ पहले ही से तैयार रखी हुई हैं, जाना चाहिए। उस की त्वरा और कौशल पर रोगी का जीवन निर्भर करता है। इसलिए बैग को सदा

*तद्यथा-दृष्टिनिश्वासविषाः = दिव्याः सर्पाः। दंष्ट्राविषाः = भौमसर्पाः। दंष्ट्रानखविषाः = व्याघ्रादयः। मूत्रपुरीषविषाः = गृहगोधिकाऽऽदयः। शुक्रविषाः = मूषिकाऽऽदयः। लालविषाः = उच्चिटिङ्गादयः। लालास्पर्शमूत्रपुरीषार्त्तवशुक्रमुखसंदंशावमर्दितगुदपुरीष-

---

तैयार रखना चाहिए। जिससे आवश्यक वस्तुओं को खोजने में व्यर्थ समय नष्ट न हो। यदि बैग तैयार नहीं है तो जितनी भी जल्दी आवश्यक वस्तुएँ ली जा सकती हैं, उनको संग्रह कर लेना चाहिए। विना उन सब आवश्यक ओषधियों और यन्त्रों के, जिनकी ऐसी दशा में आवश्यकता हुआ करती है, जाना व्यर्थ है। उनके विना चिकित्सक वहाँ जाकर भी रोगी को किसी प्रकार की सहायता नहीं कर सकता।

रोगी के लिए चिकित्सक को जो बुलाने आया है, उससे हाल पूछने पर यह अनुमान किया जा सकता है कि किन-किन वस्तुओं की आवश्यकता होगी और किस भाँति कार्य करना होगा। इतनी सूचना चिकित्सक को आवश्यक वस्तुओं का संग्रह करने के लिए पर्याप्त है, जिनको लेकर उसको तुरन्त रोगी के पास पहुँचना चाहिए।

रोगी के स्थान पर पहुँच कर तुरन्त रोगी के पास जाना चाहिए। दूसरे लोगों से बातचीत करने में समय गँवाना उचित नहीं है। केवल एक या दो प्रश्न, जो आवश्यक हों, पूछे जा सकते हैं।

रोगी के पास पहुँचकर तेजी के साथ थोड़े ही समय में विष का निर्णय करके तुरन्त चिकित्सा प्रारम्भ करनी चाहिए। यदि पूर्ण निश्चय न हो पाये तो भी आमाशय को प्रक्षालन-नलिका या पम्प द्वारा धोना आरम्भ करना चाहिए। और रोगी को वमनकारी ओषधियाँ मुख द्वारा अथवा सिरिञ्ज द्वारा चर्म के नीचे प्रविष्ट करनी चाहिए। जिससे आमाशय में जो कुछ भी हो, वह घुलकर बाहर निकल आये। इससे प्रत्येक विष में लाभ होता है। जिन विषों में नलिका को बहुत सावधानी से प्रयोग करना होता है अथवा प्रयोग करना नहीं होता, वे ऐसे विष हैं जिनका निश्चय करने में कोई कठिनाई नहीं हो सकती, जैसे अम्ल या अन्य दाहक वस्तुएँ। इनके प्रयोग के लक्षण मुख, जिह्वा, ओष्ठ और गन्ध इत्यादि से ही तुरन्त मालूम हो जायँगे।

विष का निश्चय कर चुकने पर जिन-जिन वस्तुओं की आवश्यकता है, जैसे—गरम जल, तौलिया, अण्डा, मक्खन तथा दूध इत्यादि उनके लिए तुरन्त आज्ञा देनी चाहिए। यदि कोई ओषधि पास न हो अथवा रह गई हो तो उसको भी मंगवाने की तुरन्त आज्ञा देनी चाहिए। किन्तु चिकित्सक के आचरण से रोगी के सम्बन्धियों को यह न मालूम होना चाहिए कि चिकित्सक बहुत जल्दी में है अथवा घबराया हुआ है। इसलिए विना किसी प्रकार की घबराहट दिखाये हुए आवश्यक वस्तुओं के लिए दृढ़ता और त्वरा के साथ आज्ञा देनी चाहिए।

जितने समय में जल या अन्य वस्तुएँ आयें उतने समय में चिकित्सक को रोगी के चारों ओर की वस्तुओं पर ध्यान देना चाहिए। यदि कमरे में बहुत से मनुष्य हों तो उनको कमरे से बाहर कर देना चाहिए, जिससे रोगी को वायु मिले। कमरे [illegible]तर वे ही दो या तीन मनुष्य रहें, जिनसे चिकित्सा में सहायता मिल सकती है।

यदि रोगी के पास ही कोई खाली या भरी हुई शीशी पड़ी हो तो उसको देखना चाहिए। उसके भीतर की वस्तु का कुछ पता गन्ध से चल सकता है। किन्तु इन सब बातों को देखने का यह समय नहीं है। चिकित्सा के पश्चात् उनका पूर्ण निरीक्षण आवश्यक है। इसलिए चिकित्सक को ऐसी वस्तुओं को अपने अधिकार में कर लेना चाहिए। यदि रोगी ने कुछ वमन किया हो तो वह भी सँभालकर किसी स्थान में रख देना चाहिए। सम्भव है परीक्षा के लिए उसकी आवश्यकता हो।

विषः = चित्रशीर्षादयः। अस्थिविषाः = सर्पादयः। पित्तविषाः—शकुलमत्स्यादयः। शूक-विषाः = भ्रमरादयः ॥ ३ ॥

---

'जब तक श्वास तब तक आश' रोगी की चाहे जैसी विकृत दशा हो, किन्तु चिकित्सक को कभी निराश नहीं होना चाहिए। आशा के साथ अन्त तक, जब तक हो सके, रोगी की रक्षा का प्रयत्न करना चिकित्सक का कर्तव्य है। यदि रोगी को प्रारम्भावस्था में ही देख लिया गया है और उसकी चिकित्सा आरम्भ हो गई है तो रोगी के बचने की पूरी आशा की जा सकती है। बहुधा ऐसे रोगी देखने में आते हैं, जिनकी दशा बहुत बुरी मालूम होती है, किन्तु उचित चिकित्सा के बराबर करते रहने से बच जाते हैं। ऐसी दशा में चिकित्सक के धैर्य और उसके परिश्रम की अवश्य ही परीक्षा होती है। किन्तु यदि वह सारे कष्ट सहन करने के पश्चात् भी रोगी के जीवन की रक्षा कर सके—उसको जीवनदान दे सके, तो उसका परिश्रम सफल है।

यदि आरम्भ में चिकित्सा से लाभ दिखाई नहीं देता या सन्तोषजनक परिणाम नहीं होते तो उसका अर्थ यह नहीं होता है कि रोगी को लाभ नहीं हो रहा है। सम्भव है, अभीतक रोगी के शरीर से पर्याप्त विष बाहर न निकला हो। जब वह बाहर आ जायगा तो रोगी को लाभ के लक्षण दिखाई देंगे। इसलिए चिकित्सक को निराश होकर प्रयत्न नहीं छोड़ देना चाहिए। जब रोगी की चिकित्सा बहुत देर से आरम्भ होती है, तब उसके आरोग्य होने में अवश्य सन्देह होता है। किन्तु यदि आरम्भ ही से रोगी को हाथ में ले लिया गया है तो निराशा का कोई कारण नहीं है। चिकित्सक को चाहिए कि वह अन्त तक वैसा ही उद्यमशील रहे, जैसा कि आरम्भ में था। सम्भव है कि ३ या ४ घण्टे तक चिकित्सा करने के पश्चात् उसका फल निकले।

रोगी की दशा ठीक हो जाने पर भी उसको अकेला नहीं छोड़ना चाहिए। चिकित्सक को स्वयम् उपस्थित रहना चाहिए। प्रायः देखा गया है कि रोगी की दशा के ठीक होने पर रक्त के सञ्चालन की दशा उत्तम हो जाती है और उससे विष का अधिक शोषण होने लगता है। यदि रोगी ने आत्महत्या का प्रयत्न किया है तो सम्भव है कि वह दशा के सुधरने पर फिर वैसा ही प्रयत्न करे।

रोगी को देखने के पश्चात् उसके सम्बन्धी चिकित्सक से सदा रोग के सम्बन्ध में प्रश्न करते हैं। किस रोग से रोगी पीड़ित है? और वह नीरोग होगा या नहीं? अथवा कितने समय में होगा? ये प्रश्न करते हैं। विष-रोगियों के सम्बन्ध में चिकित्सक को बहुत सावधानी के साथ इन प्रश्नों का उत्तर देना चाहिए। यदि विष का निश्चय पूर्ण और ठीक-ठीक नहीं हुआ है तो स्पष्ट उत्तर देना उचित नहीं है। ऐसी दशा में रोगी के भविष्य के सम्बन्ध में और भी अधिक सावधानी के साथ उत्तर देना चाहिए। यदि रोगी की दशा दारुण है तो सम्बन्धियों से यह कह देना कि 'कुछ बात नहीं है, रोगी अच्छा हो जायगा' ठीक नहीं है। उससे यदि रोगी की मृत्यु हो गई तो चिकित्सक की बदनामी होती है।

रोगी की चिकित्सा को समाप्त करके घर जाकर चिकित्सक को एक विशेष रजिस्टर में रोगी के लक्षण, चिकित्सा या अन्य विशेष बातें, जो भी उसने वहाँ देखी हों, लिख लेनी चाहिए। साथ में तिथि और समय भी लिख लेना चाहिए। रोगी के पास से जो आवश्यक वस्तुएँ चिकित्सक उठाकर लाया है, उनको देखने का अब समय है। प्रत्येक वस्तु को शीशी में रखकर, उसके मुँह को बन्द करके, उसपर लेबिल लगा देनी चाहिए। सम्भव है उनकी आवश्यकता पड़े।

किसी दूसरे चिकित्सक को सलाह के लिए बुलाना उचित है या नहीं? इस प्रकार का उत्तर स्वयं चिकित्सक पर निर्भर करता है। यदि वह समझता है कि वह स्वयं रोगी की चिकित्सा कर सकता है और उसको मृत्यु से बचा सकता है तो किसी दूसरे चिकित्सक को बुलाने की आवश्य-

जङ्गम विष के १६ आश्रय—दृष्टि, निश्वास, दाढ़, ( दाँत ), नख, मूत्र, विष्ठा, वीर्य, लार, रज, स्पर्श, डसना, अपान वायु, गुदा, हड्डी, पित्त, शूक (मुख या पुच्छ की अनी) इस प्रकार के १६ अधि-

कता नहीं है। किन्तु यदि उसको अपने ऊपर इतना विश्वास नहीं है अथवा रोगी की अवस्था बहुत दारुण है तो किसी ऐसे चिकित्सक को बुला लेना चाहिए, जिसके साथ उसका घनिष्ठ परिचय हो और जो उसकी प्रत्येक प्रकार से सहायता करे। उसके साथ होने से चिकित्सक का उत्तर-दायित्व कम हो जायगा।

पुलिस और चिकित्सक का सम्बन्ध—

यदि चिकित्सक को यह निश्चय हो जाय कि रोगी की हत्या करने के लिए उसको विष दिया गया है तो उसको उचित है कि वह तुरन्त पुलिस को सूचना दे। उसको स्वयम् अपने को रोगी की स्थिति में रखकर काम करना चाहिए और हत्यारों को पूरा दण्ड दिलवाने में भरसक प्रयत्न करना चाहिए। किन्तु यदि विष का खाना केवल एक आकस्मिक घटना हुई है तो पुलिस को उसकी सूचना देने की कोई आवश्यकता नहीं है और न आत्महत्या में ही वह पुलिस के पास सूचना भेजने के लिये बाध्य है। वस्तुतः ऐसी दशा में या आकस्मिक दुर्घटना में उसको पुलिस को सूचित नहीं करना चाहिए। इस प्रकार की सब सूचना या रोगी के सम्बन्ध में उसको जो ज्ञान प्राप्त हुआ है, वह व्यावसायिक रहस्य है, जिसका उद्घाटन करना चिकित्सक के लिए अनुचित है।

चिकित्सा के सिद्धान्त—

विष की चिकित्सा निम्नलिखित सिद्धान्तों के अनुसार की जाती है:—

१—जिस विष का शरीर में अभी तक शोषण नहीं हुआ है, अर्थात् जो आमाशय ही में है, उसको आमाशय से बाहर निकालना।

२—जिस विष का शरीर में शोषण हो चुका है उसको शरीर के भिन्न-भिन्न उत्सर्ग मार्गों से, जैसे विरेचन, मूत्र तथा स्वेद इत्यादि के द्वारा निकालना।

३—ऐसी ओषधियों का प्रयोग करना, जिनसे शरीर में प्रविष्ट विष निर्वीर्य हो जाय, जैसे अम्ल के लिए क्षार।

४—रोगी की लाक्षणिक चिकित्सा।

इन सब बातों को ध्यान में रखते हुए रोगी की चिकित्सा की जाती है।

१—अशोपित विष को शरीर से निकालना।

१—साधारणतया विष मुख ही के द्वारा खाया जाता है। इसलिए वह प्रथम आमाशय में पहुँचता है और वहाँसे अन्त्रियों में जाता है, जहाँ पर उसका शोषण होता है। यहाँ से अशोपित विष को निकालने के लिए आमाशय को धोया जाता है। यह कर्म प्रक्षालन-नलिका अथवा पम्प द्वारा किया जाता है। पम्प में एक पिचकारी होती है और उसके आगे के सिरे पर दो ओर को जाती हुई दो नलियाँ लगी रहती हैं। जहाँ पर ये नलियाँ पिचकारी के साथ जुड़ती हैं, वहाँ एक पेच रहता है, जिसके घुमाने से चाहे जिस नली का पिचकारी के साथ सम्बन्ध किया तथा दूसरी नली के सम्बन्ध को रोका जा सकता है। जब इसको प्रयोग करना होता है तो एक पात्र में जल या लवण के द्रव अथवा अन्य किसी वस्तु के द्रव को भर कर उस में पार्श्व की नालिका को डुबो देते हैं। साथ में पेंच को घुमाकर इस नलिका का पिचकारी के साथ सम्बन्ध कर दिया जाता है और दूसरी नलिका के अग्रभाग में कोई शुद्ध किया हुआ तैलीय पदार्थ या ग्लीसरीन लगाकर उसको मुख के द्वारा आमाशय तक पहुँचा दिया जाता है। जब पिचकारी के हैण्डिल को बाहर की ओर खींचते हैं, तब पात्र से द्रव पिचकारी में भर जाता है। इसके पश्चात् पेच को घुमाकर पिचकारी के हैण्टिल को नीचे दबाते हैं, जिससे पिचकारी में का सारा द्रव आमाशय में चला जाता है। इस बार फिर पेच को

घुमाकर पिचकारी में द्रव भर लिया जाता है और पहले की भाँति फिर आमाशय में भर दिया जाता है। जब आमाशय में काफी द्रव भर जाता है, तब द्रव के पात्र को पृथक् कर दिया जाता है और आमाशय में से द्रव को खींचकर दूसरी नलिका के द्वारा बाहर निकाल दिया जाता है।

इस पम्प की अपेक्षा प्रक्षालन-नलिका अधिक सरल होती है। उसका प्रयोग भी सरल होता है और उसका मूल्य भी पम्प की अपेक्षा कम होता है। प्रत्येक चिकित्सक के पास एक प्रक्षालन-नलिका अवश्य होनी चाहिए। यह आध इञ्च चौड़ी एक रबर की नली होती है। चार या पाँच फुट रबर की नली को लेकर उसके एक सिरे पर एक कांच के फनल को जोड़ दिया जाता है। प्रयोग करते समय इस नलिका के दूसरे सिरे पर ग्लिसरिन या कोई ऐसा ही शुद्ध स्निग्ध पदार्थ लगाकर उसको रोगी के मुँह में होकर भीतर डाला जाता है। तब फनल को रोगी के सिर से ऊँचा करके उसके द्वारा द्रव को आमाशय में डालते हैं। यहाँ तक कि आमाशय द्रव से भर जाता है और अधिक द्रव भीतर नहीं जाता। उस समय, जब फनल में द्रव भरा हुआ है, फनल को रोगी के आमाशय से नीचे लाकर किसी पात्र में उलट दिया जाता है, जिससे आमाशय का द्रव बाहर आने लगता है, यहाँ तक कि सारा द्रव बाहर आ जाता है। इस प्रकार जितनी बार आवश्यक हो, आमाशय को धोया जा सकता है, यहाँ तक कि आमाशय से लौटनेवाला द्रव जैसा भीतर गया था, वैसा ही बाहर आने लगे। जो द्रव प्रथम लौटकर आयेगा, उसमें वह विष सम्मिलित होगा, जो रोगी ने खाया है। यदि अफीम खाई है तो उसकी गन्ध उपस्थित होगी और रंग भी काला होगा। अन्त में जब सारी अफीम निकल आयेगी, तब लौटनेवाले द्रव का रङ्ग पूर्ववत् ही रहेगा।

प्रत्येक चिकित्सक के बैग में एक प्रक्षालन-नलिका सदा रहनी चाहिए, चाहे वह वर्षों तक काम में न आये। सम्भव है कि वह वर्षों में एक ही बार काम आये और उससे रोगी की जान बच जाय। सुविधा के लिए रबर की नली और फनल पृथक् रखे जा सकते हैं। यदि फनल न हो तो एक पतले मुँह की शीशी को दूसरी ओर से तोड़कर फनल के स्थान में काम में लाया जा सकता है। प्रयोग करने के पश्चात् नलिका को पूर्णतया शुद्ध कर लेना चाहिए।

२—आमाशय को खाली करने की दूसरी विधि वमन करवाना है, जिसके लिए निम्नलिखित वस्तुओं का प्रयोग किया जाता है:—

१—साधारण गरम जल—कुछ लोगों को केवल गरम जल से वमन होने लगता है। किन्तु इसपर विश्वास नहीं किया जा सकता।

२—राई को बारीक पीसकर और पाँच छटाँक जल में एक बड़े चम्मच भर मिलाकर रोगी को पिलाना चाहिए।

३—साधारण नमक—इसके मिलने में कहीं भी कठिनता नहीं होती। यह वस्तु सब स्थानों पर प्राप्य है। अत एव यदि दूसरी प्रबल वस्तुएँ उपस्थित न हों तो इसका तुरन्त प्रयोग किया जा सकता है। दो बड़े चम्मच भर नमक पाँच छटाँक गरम जल में मिलाकर रोगी को पिलाया जा सकता है।

४—जिंक सल्फेट—३० ग्रेन या १५ रत्ती जिंक सल्फेट को जल में मिलाकर रोगी को देना चाहिए। यदि आवश्यक हो तो फिर दूसरी या तीसरी बार भी दिया जा सकता है। प्रायः वमन शीघ्र ही आरम्भ हो जाता है।

५—कॉपर सल्फेट ( नीला तूतीया ) ५ से १० ग्रेन तक जल में मिलाकर देना चाहिए। जहाँ तक हो सके, इसका प्रयोग नहीं करना चाहिए।

में रहता है, पृथ्वी पर के साँपों के दाँत में विष होता है, व्याघ्रादि के दाँत और नख में विष

६—एमोनियम कार्बोनेट १५ से ३० ग्रेन तक जल में मिलाकर दिया जा सकता है।

७—इपीके कुआना चूर्ण—३० ग्रेन, जल के साथ दिया जा सकता है। वाइन आफ इपीकेकुआना को छह ड्राम तक प्रयोग किया जा सकता है। इसपर सदा निर्भर नहीं कर सकते।

८—एपोमारफीन—इसका इञ्जेक्शन दिया जाता है। १० ग्रेन एपोमारफीन हाइड्रोक्लोराइड को थोड़े से जल में घोलकर उसका इञ्जेक्शन देना चाहिए। इसकी टिकिया बनी हुई आती हैं, जो बहुत समय तक उत्तम दशा में रहती हैं। १० ग्रेन की टिकिया के इञ्जेक्शन से ३ या ४ मिनट में वमन होना आरम्भ हो जाता है। यह वस्तु एक प्रबल वमनकारी विश्वसनीय ओषधि है। अफीम के विष में भी इसका इञ्जेक्शन दिया जा सकता है। इससे दुर्बलता बहुत हो जाती है। इस कारण सावधानी के साथ प्रयोग करना चाहिए। विषाक्त अवस्था में इस प्रकार का विचार नहीं होता कि कौन वमनकारी ओषधि सबसे उत्तम है। वहाँ पर जो कोई ओषधि उस समय सहज में प्राप्त हो सके, उसका प्रयोग करना होता है। कुछ लोग बहुत सहज में वमन करने लगते हैं। किन्तु कुछ को बिना किसी प्रबल ओषधि के वमन नहीं होता। कभी-कभी कई ओषधियाँ लगातार कई बार देनी पड़ती हैं। जिंक सल्फेट या राई को देने के पश्चात् इपिकेकुआना चूर्ण देना पड़ता है और उसके पश्चात् फिर भी एपोमारफीन का इञ्जेक्शन दिया जाता है। यदि आवश्यक होता है तो फिर भी इसको दोहराया जाता है। कार्बोलिक अम्ल और निद्राजनक विषों में वमन करना कठिन हो जाता है।

२—शोषित विष को शरीर से निकालना—

यह अत्यन्त कठिन है और निश्चय के साथ इसका पूर्ण आयोजन असम्भव है। विरेचन, मूत्र या स्वेद के द्वारा शरीर से विषों के निकालने का प्रयत्न किया जाता है। इसके लिए विरेचक, मूत्रल या स्वेदल ओषधियों का प्रयोग करवाया जाता है। अथवा उष्णस्नान या वाष्पस्नान इत्यादि कराये जाते हैं। किन्तु यह विधि ऐसी नहीं है, जिसका निश्चय के साथ उपयोग किया जा सके।

३—प्रतिविषों का प्रयोग—

ये वस्तुएँ विष के प्रभाव को मारती हैं। प्रतिविष कई प्रकार के होते हैं। एक तो केवल विष के साथ मिलकर उसको कर्म नहीं करने देते। यदि पिसा हुआ काँच, जो विष की भाँति क्रिया करता है, आमाशय में बहुत से भोजन के साथ मिल जाय तो आमाशय पर उसकी क्रिया न होगी। पिसे हुए कोयले, आटे और खड़िया का इसी भाँति प्रयोग किया जाता है।

दूसरे—रासायनिक प्रतिविष होते हैं, जिनकी रासायनिक क्रिया विष से बिलकुल विरुद्ध होती है। जब वे आमाशय में विष के साथ मिलते हैं, तब एक-दूसरे की क्रिया को स्थगित कर देते हैं, जैसे अम्ल और क्षार। यदि रोगी ने अम्ल खा लिया है तो उसको क्षार पिलाया जाता है, जिससे शरीर के भीतर किसी प्रकार की क्रिया नहीं होने पाती।

तीसरे—ऐसे प्रतिविष होते हैं, जिनका प्रभाव शरीर पर विष के विरुद्ध होता है। जैसे मार्फिया और एट्रोपीन। किन्तु अधिकतर इस जाति के प्रतिविष अपूर्ण होते हैं। ये विष की प्रत्येक क्रिया को नहीं मारते और पूर्ण क्रिया के लिए उनका इतनी अधिक मात्रा में प्रयोग करना होता है कि उनसे रोगी की हानि होने की सम्भावना होती है। इसलिए उसका सावधानी के साथ प्रयोग करना चाहिए।

प्रथम जाति के प्रतिकारों में कोयले या चारकोल का बहुत प्रयोग किया जाता है। इसको सूक्ष्म खरल में पीसा जाता है और उसके पश्चात् जल से धोकर सुखाया जाता है। तत्पश्चात् यदि

होता है, छिपकली आदि के मूत्र और विष्ठा में विष होता है, चूहे आदि के वीर्य में विष होता है, मकड़ी आदि की लार में विष होता है, चित्रशीर्षादि की लार, स्पर्श, मूत्र, विष्ठा, रज, वीर्य, मुख

---

आवश्यक होता है तो उसको फिर पीसते और धोते हैं, जब तक कि वह मैदे के समान बारीक नहीं हो जाता। इसको जल में मिलाकर रोगी को दिया जाता है। इससे किसी प्रकार की हानि नहीं पहुँचती। इसलिए जितना भी आवश्यक होता है, बिना किसी प्रकार के सन्देह के रोगी को दिया जा सकता है। अलकोहल, भोजनजन्य विष ( Plomaines ) और बहुत से खनिज, वानस्पतिक या पाशविक विषों में इससे लाभ होता है।

आयोडाइड ऑफ् स्टार्च भी एक ऐसी ही वस्तु है, जिसका बहुत से विषों में प्रयोग किया जाता है।

निम्नलिखित वस्तुओं के मिश्रण का प्रयोग बहुत लाभदायक पाया गया है:—

१—कासीस ( हरा तूतिया ) का संयुक्त द्रव १०० भाग। यह कासीस को जल में घोलकर बनाया जाता है। जल में कासीस मिलाते जाते हैं, यहाँ तक कि उसका घुलना बन्द हो जाता है और थोड़ा कासीस तल में बैठ जाता है।

२-शुद्ध पाशविक चारकोल ४० भाग, कैल्साइन्ड मग्नेशिया २२ भाग और जल १०० भाग।

नं० १ और २ को भिन्न बोतलों में काँच की डाट लगाकर रख देते हैं और जब आवश्यकता होती है, तब मिलाकर प्रयोग करते हैं। कुछ चिकित्सक कासीस और जल को मिलाकर एक बोतल में और दूसरे चूर्णों के मिश्रण को शुष्क दशा में रखते हैं और प्रयोग करने के समय मिला लेते हैं। उस समय तूतिए के संपृक्त द्रव में उससे आठगुना जल मिलाना चाहिए। इस वस्तु के प्रयोग से संखिया, यशद और डिजिटेलिस क्रियाहीन हो जाते हैं और पारद, मार्फिया और स्ट्रिकनीन की क्रियाएँ भी रुक जाती हैं। क्षार, नीलाञ्जन, फास्फोरस और हाइड्रोसियेनिक अम्ल पर इसकी कुछ क्रिया नहीं होती।

३-रासायनिक प्रतिकारों में पोटेशियम-परमैंगनेट का बहुत प्रयोग होता है। जितने पाशविक, वानस्पतिक या ऐन्द्रिक विष हैं उनपर इसकी क्रिया होती है। जल में इतना पोटेशियम परमैंगनेट मिलाया जाता है कि द्रव का रंग लाल हो जाता है। इससे प्रक्षालन-नलिका द्वारा आमाशय को धोया जाता है। अफीम के विष में इसका बहुत प्रयोग होता है। प्रत्येक ऐन्द्रिक विष में इसका प्रयोग करना चाहिए। प्रथम बार जब आमाशय को धोकर द्रव बाहर निकलता है, तब वह बिल्कुल रङ्गहीन हो जाता है और उसमें विष की गन्ध आती है तथा उसमें मिलकर विष का कुछ भाग बाहर निकलता है। ज्यों-ज्यों आमाशय धुलता है त्यों-त्यों भीतर से लौटनेवाला द्रव भी स्वच्छ होता जाता है और उसका रङ्ग भी नहीं उड़ता। जब आमाशय पूर्णतया धुल चुकता है और उसके भीतर विष नहीं रह जाता तब द्रव अपने पूर्वरूप में ही लौटता है।

इस द्रव से विष का नाश हो जाता है। रोगी की मृत्यु के पश्चात् रोगी के आमाशय इत्यादि की रासायनिक परीक्षा-द्वारा विष का कुछ भी पता नहीं चलता।

४—लाक्षणिक चिकित्सा-पीड़ा कम करने के लिए मार्फिया अथवा अन्य शामक वस्तुओं का प्रयोग करना, स्तब्धता के लिए रोगी के शरीर में उत्तेजना पहुँचाना, शरीर पर गरम जल के बोतलों का प्रयोग करना, टाँगों और बाहुओं को सेकना तथा ब्राँडी, सल्फ्यूरिकया ईथर स्ट्रिकनीन $\frac{1}{60}$ ग्रेन इत्यादि का इञ्जेक्शन देना चाहिए।

जब रोगी बहुत दुर्बल होता है, उसकी नाड़ी मन्द पड़ जाती है, तब शिरा के द्वारा शरीर में लवण विलयन प्रविष्ट किया जाता है। यदि शिरा द्वारा न हो सके तो एक केन्यूला को स्तन अथवा कक्षा के चर्म के नीचे प्रविष्ट करके विलयन को शरीर में पहुँचाना चाहिए। पूर्ण शुद्धता अत्यन्त आवश्यक है।

के काटने में और अपान वायु में विष रहता है। सर्प आदि की हड्डियों में भी विष रहता है,

---

निम्नलिखित वस्तुओं को मिलाकर इस द्रव को तैयार किया जाता है—

साधारण नमक १ ड्राम ( ६० ग्रेन ), सोडियम वाई कार्बोनेट २ ग्रेन, कैल्शियम क्लोराइड २ ग्रेन, पोटेशियम क्लोराइड १ ग्रेन और जल २० औंस, जिसकी उष्णता १०० फॅरनहाइट होनी चाहिए।

कभी-कभी कृत्रिम श्वासक्रिया करनी पड़ती है। आक्सीजन के प्रयोग से भी लाभ होता है।

चिकित्सक का विष-चिकित्सा का बैग या पेटी—

जैसा पहले कहा चुका है, यह बैग सब आवश्यक वस्तुओं से भरा हुआ सदा तैयार रहना चाहिए। चिकित्सक को उचित है कि वह अवकाश के समय उसको कभी-कभी खोलकर देखता रहे, यदि कोई वस्तु कम हो जाय तो उसको तुरन्त पूरा कर देना चाहिए। ऐसा न हो कि आवश्यकता के समय वस्तुओं को चारो तरफ ढूँढ़ना पड़े, जिससे अमूल्य समय व्यर्थ नष्ट हो। यह बैग चिकित्सक के लिए उतना ही आवश्यक है, जितना युद्ध में सिपाही के लिए उसका शस्त्र। इसके बिना चिकित्सक कुछ भी नहीं कर सकता।

विषचिकित्सा के बैग में निम्नलिखित वस्तुएँ होनी चाहिए:—

अ—यन्त्र और शस्त्र—१ प्रक्षालन-नलिका, फनल या कूशकेन के साथ।

२—एक पतली प्रक्षालन-नलिका बच्चों के लिए।

३—मुंह खोलने का यन्त्र।

४—इन्जेक्शन देने के लिए सिरिञ्ज। रोगी के पास जाने के पूर्व इस सिरिञ्ज की परीक्षा कर लेनी चाहिए।

५—लवण विलयन को शिराद्वारा भीतर पहुँचाने का यन्त्र। इसमें कांच का एक गोला बड़ा फ्लास्क होता है, जिसमें द्रव भर दिया जाता है। फ्लास्क की नीचे ओर की नली रबर की नली से जुड़ी होती है। उसके आगे जोड़ने के लिए एक केन्यूला होता है, जिसको शिरा में प्रविष्ट किया जाता है। इसमें एक पेच लगा रहता है, जिससे केन्यूला को खोला या बन्द किया जाता है। यह यन्त्र शस्त्रचिकित्सा के शस्त्रों को बनानेवाले के यहाँ मिल सकता है।

६—कैथिटर, रबर के और एक या दो धातु के।

७—वस्तिकर्म का यन्त्र-एनीमा।

८—चाकू।

९—चिमटी।

१०—कैंची।

११—सूई।

१२—सीने का सामान-कैटगट, रेशम।

१३—शुद्ध शोषक रूई।

१४—गौज, तागे इत्यादि।

( क ) वमनकारी ओषधियाँ—इनकी टिकिया बनी हुई आती हैं, उन्हींको रखना चाहिए।

१—जिंक-सल्फेट—३० ग्रेन की टिकिया एक या दो औंस जल में मिलाकर दी जाती है।

२—इपीके कुआना चूर्ण ( २० ग्रेन की टिकिया ) जल के साथ एक या दो दी जाती है।

३—एपोमारफीन की १/१० ग्रेन की टिकिया जल में घोलकर इनका इन्जेक्शन दिया जाता है।

( ख ) शामक ओषधियाँ—१-क्लोरल हाइड्रेट ३० ग्रेन की मात्रा। २-शुद्ध अफीम १/२ की मात्रा। पोटेशियम ब्रोमाइड, ६०-१२० ग्रेन की मात्रा।

शकुल आदि मछलियों के पित्त में विष रहता है और भौरे आदि के मुख के अग्रभाग में अथवा डङ्क में विष होता है ॥ ३ ॥

---

( च ) उत्तेजक ओषधियाँ—१ ब्राण्डी । २-स्पिरिट अमोनिया ऐरोमैटिक । ३-स्पिरिट क्लोरोफार्म । ४-स्पिरिट ईथरसल्फ । ५-केफीन की टिकिया-इनका इन्जेक्शन भी दिया जा सकता है। ६-पिच्यूटरीन । ७-स्ट्रिकनीन $\frac{1}{100}$ ग्रेन की टिकिया ।

( ब ) प्रतिकारक ओषधियाँ या प्रतिविष—

१—चारकोल या पिसा और धुला हुआ कोयले का चूर्ण ।

२—स्टार्च आयोडाइड ।

३—पोटेशियम परमेंगनेट १० छटाँक जल में १० ग्रेन, आमाशय के प्रक्षालन के लिए। यह अफीम या मर्फिया के विष में प्रयोग किया जाता है । जितनी वार आवश्यकता हो, प्रयोग किया जा सकता है ।

४—डायेलाइज्ड लौह ( Dialysed Iron ) संखियाविष में प्रयोग किया जाता है ।

५—सोडियम बाई कार्बोनेट ।

६—अमोनियम कार्बोनेट ।

७—भारी मैगनीशिया ।

नं० ५ से ७ तक अम्ल के विष में प्रयोग किये जाते हैं ।

८—सोडियम और मैगनीशियम सल्फेट-यशद के विष में प्रयुक्त होते हैं ।

९— टैनिक अम्ल ६० ग्रेन की मात्रा में । अलकलायड, जैसेमार्फिया के विषमें प्रयुक्त होता है।

१०—क्लोरल हाइड्रेट २०-३० ग्रेन की टिकिया कुचला या स्ट्रिकनीन के विष में प्रयुक्त होती हैं ।

११—पोटेशियम ब्रोमाइड ६० ग्रेन की टिकिया-स्ट्रिकनीन के विष में कई बार प्रयुक्त की जा सकती हैं ।

१२—हाइड्रोजन-पर-आक्साइड-फास्फोरस के विष में प्रयुक्त होता है । पुराने तारपीन के तेल से भी काम लिया जा सकता है ।

१३—क्लोरोफार्म १ या २ औंस की वन्द नली आती है, उसी को रखना चाहिए ।

( द ) चर्म के नीचे इन्जेक्शन द्वारा प्रविष्ट की जाने वाली ओषधियाँ—

१—एपोमारफीन हाइड्रोक्लोराइड की $\frac{1}{10}$ ग्रेन की टिकिया वमन के लिए ।

२—ऐट्रोपीन सल्फेट $\frac{1}{100}$ ग्रेन की टिकिया, वत्सनाभ या मारफीन के विष के लिए ।

३—मार्फीन सल्फेट $\frac{1}{4}$ से $\frac{1}{2}$ ग्रेन की टिकिया स्तब्धता और पीड़ा के लिए ।

४—डिजिटेलिन $\frac{1}{200}$ ग्रेन की टिकिया मीठे तेलिए के विष के लिए प्रयोग की जाती है ।

५—केफीन-सोडियम-सेलीसिलेट, $\frac{1}{2}$ ग्रेन की टिकिया ।

६—पिच्यूटरीन के ऐम्प्यूल, स्तब्धता के लिए ।

७—लवण विलयन तैयार करने की टिकिया ।

अन्य वस्तुएँ:—जैसे गौज तथा कोलोडियन इत्यादि ।

शस्त्र बनानेवालों के यहाँ ऐसे बेग बनाए जाते हैं जिनमें प्रायः बहुत सी ऊपर बतायी हुई वस्तुएँ रखी रहती हैं । जिन टिकियों का ऊपर नाम बताया गया है वह सब Burroughs welcome and co ( जिन की शाखाएँ बम्बई और कलकत्ते में हैं ) के कारखाने की बनी हुई आती हैं । वे लोग बहुत सी ओषधियों की टिकिया बनाते हैं जिन्हें बहुत सुगमता के साथ एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जा सकते हैं । ये टिकिया रखने से बिगड़ती भी नहीं ।

## अथ स्थावरविषाणां सामान्यकार्याणि ।

१ तत्र मूलविषस्य कार्य्यमाह—

**उद्वेष्टनं मूलविषैर्मोहः प्रलपनं तथा ॥ ४ ॥**

मूलविष के कार्य—मूलविष के खा जाने से शरीर में ऐंठन, बेहोशी और प्रलाप होता है ॥४॥

२ पत्रविषकार्यमाह—

**जृम्भणं वेपनं श्वासो नृणां पत्रविषैर्भवेत् ॥ ५ ॥**

पत्रविष के कार्य—पत्रविषों के भक्षण करने से जँभाई आती है, रोगी काँपता है और श्वास चलने लगती है ॥ ५ ॥

३ फलविषकार्यमाह—

**मुष्कशोथः फलविषैर्दाहो द्वेषश्च भोजने ॥ ६ ॥**

फलविषों के कार्य—फलविषों के खा जाने से अण्डकोषों में सूजन होती है, जलन होती है और भोजन करने की रुचि नहीं होती है ॥ ६ ॥

४ पुष्पविषकार्यमाह—

**भवेत्पुष्पविषैश्छर्दिराध्मानं मूर्च्छनं तथा ॥ ७ ॥**

फूलविष के कार्य—फूल वाले विषों से उलटी, पेट फूलना और बेहोशी होती है ॥ ७ ॥

५-७ त्वक्सारनिर्यासविषकार्याण्याह—

**त्वक्सारनिर्यासविषैरुपभुक्तैर्भवन्ति हि । आस्यदौर्गन्ध्यपारुष्यशिरोरुक्कफसंस्रवाः ॥ ८ ॥**

छाल, सार और गोंद वाले विषों को खा लेने से मुख से बदबू आना, शरीर में रूक्षता, शिरःशूल और मुख से कफ का गिरना ये सब लक्षण होते हैं ॥ ८ ॥

८ क्षीरविषकार्यमाह—

**फेनागमः क्षीरविषैर्विड्भेदो गुरुजिह्वता ॥ ९ ॥**

क्षीरविष के कार्य—क्षीरविषों से मुख से फेन निकलता है, पतले दस्त होते हैं और जिह्वा भारी हो जाती है ॥ ९ ॥

९ धातुविषकार्यमाह—

**हृत्पीडनं धातुविषैर्मूर्च्छा दाहश्च तालुनि । प्रायेण कालघातीनि विषाण्येतानि निर्दिशेत् ॥**

***एतानि = मूलविषाणि नव । कालघातीनि = कालान्तरमारकाणि ॥ १० ॥**

धातुविष के कार्य—धातुविषों के खाने से हृदय में पीड़ा, बेहोशी और तालु में जलन होती है । इन मूल आदि उपर्युक्त नव विषों को खाने से प्रायः कालान्तर में मृत्यु होती है ॥ १० ॥

---

घातक मात्रा—

जिस मात्रा से मनुष्य की मृत्यु की जाती है उसको घातक मात्रा कहते हैं । प्रत्येक वस्तु की, जो विष की सूची में सम्मिलित हैं दो प्रकार की मात्राएँ होती हैं । एक वह मात्रा जिसको औषधि की भाँति प्रयोग करते हैं और दूसरी वह मात्रा जिसके प्रयोग करने से विष के लक्षण उत्पन्न होकर रोगी की मृत्यु हो जाती है । यद्यपि प्रत्येक विष की एक घातक मात्रा मानी गई है, परन्तु भिन्न-भिन्न व्यक्तियों पर उसके प्रभाव में बहुत भेद होता है । जो मात्रा एक के लिए घातक हो वह सम्भवतः दूसरे के लिए घातक न हो । यद्यपि आधे औंस कार्बोलिक अम्ल से मृत्यु हो जाती है तथापि चार औंस पी जाने के पश्चात् भी लोग बच गए हैं । आयु, शरीर की अवस्था, आमाशय की अवस्था ( भरा या खाली ), विष खाने के पश्चात् वमन का होना तथा ओषधियों का प्रयोग इत्यादि बातों पर मात्रा की घातकता निर्भर करती है । रोगी की सहनशक्ति या अभ्यास का भी इस पर बहुत प्रभाव पड़ता है ।

कन्दविषविशेषकार्यमाह—

कन्दजान्युग्रवीर्याणि यान्युक्तानि त्रयोदश । सर्वाण्येतानि कुशलैर्ज्ञेयानि दशभिर्गुणैः ॥११॥

कन्दविषों की विशेषता—तेरह प्रकार के कन्दविष जो सुश्रुतादि ग्रन्थों में कहे गए हैं वे उग्रवीर्य वाले होते हैं अर्थात् शीघ्र मारक होते हैं क्योंकि इन कन्दविषों में दसों गुण होते हैं ॥११॥

## अथ विषपरीक्षा ।

स्थावरं जङ्गमं वाऽपि कृत्रिमं चापि यद्विषम् । सद्यो निहन्ति तत्सर्वं गुणैश्च दशभिर्युतम् ॥

विष के तीव्रता की परीक्षा—स्थावर, जंगम तथा कृत्रिम जितने भी विष हैं उनमें यदि दशो गुण हों तो शीघ्र ही मार डालते हैं ॥ १२ ॥

विषस्य दशगुणानाह—

रूक्षमुष्णं तथा तीक्ष्णं सूक्ष्ममाशु व्यवायि च । विकाशि विशदश्चैव लघुपाकि च ते दश ॥

विष के दशों गुण—रूक्ष, उष्ण, तीक्ष्ण, सूक्ष्म, आशु ( शीघ्र प्रभाव दिखानेवाला या मारने वाला ), व्यवायी ( पचने के पहले ही शरीर में फैल जानेवाला ), विकाशी, विशद, लघु और अपाकी ये विष में दश गुण होते है ॥ १३ ॥

तैर्गुणैर्विषस्य कार्यमाह—

तद्रौक्ष्यात्कोपयेद्वायुमौष्ण्यात् पित्तं सशोणितम् ।
तैक्ष्ण्यान्मतिं मोहयति मर्मबन्धाञ्छिनत्ति हि ॥
शरीरावयवान्सौक्ष्म्यात्प्रविशेद्विकरोति च । आशुत्वादाशु तत्प्रोक्तं व्यवायात्प्रकृतिं हरेत् ॥
विकाशित्वात्क्षपयति दोषान्धातून्मलानपि ।
अतिरिच्यते वैशद्याद् दुश्चिकित्स्यं च लाघवात् ॥ १४ ॥
दुर्जरं चाविपाकित्वात्तस्मात्क्लेशयते चिरम् ॥ १५ ॥

दशों गुणों के कार्य—विष, रूक्ष होने कारण वायु को और उष्ण होने के कारण पित्त और रक्त को प्रकुपित कर देता है । तीक्ष्ण होने से बेहोशी उत्पन्न कर देता है और मर्मस्थान के बन्धनों को तोड़ देता है । सूक्ष्म होने के कारण शरीर के अवयवों में प्रवेश कर जाता है, आशुगुण वाला होने के कारण प्रकृति को बदल देता है, विकाशी होने के कारण दोषों, धातुओं और मलों का क्षय करता है, विशद होने से बहुत सी पतली दस्त ( विरेचन ) कराता है, लघु होने के कारण दुश्चिकित्स्य हो जाता है और अपाकी होने के कारण बड़ी कठिनाई और यत्न से पचता है । इन गुणों और कार्यों के कारण विष बहुत दिनों तक कष्ट देता है ॥ १४–१५ ॥

विषलिप्तशस्त्रहतस्य लक्षणमाह—

सद्यः क्षतं पच्यते यस्य जन्तोः स्रवेद्रक्तं पच्यते चाप्यभीक्ष्णम् ।
कृष्णीभूतं क्लिन्नमत्यर्थपूति क्षतान्मांसं शीर्यते यस्य वाऽपि ॥ १६ ॥
तृष्णातापौ दाहमूर्च्छे च यस्य दिग्धं विद्धं तं मनुष्यं व्यवस्येत् ।
लिङ्गान्येतान्येव कुर्यादमित्रैर्दत्तः क्ष्वेडो वा व्रणे यस्य चापि ॥ १७ ॥

*पच्यते चाप्यभीक्ष्णं=पुनः पुनः पाकमेति । तापः—बहिः स्थितः । दाहोऽभ्यन्तरे । कुर्यादित्यत्र 'क्षतं' कर्तृपदं बोद्धव्यम् ॥ १६–१७ ॥

विषैले शस्त्रजन्य प्रहार के लक्षण—घाव तत्काल पक जाय, रक्त बहे, बार-बार पक जाया करे, काला, गीला और अत्यन्त दुर्गन्धयुक्त मांस उस घाव से गिरे, प्यास लगे, बाहर गरमी मालूम हो और भीतर जलन प्रतीत हो, बेहोशी हो—ऐसे लक्षण शत्रुओं द्वारा व्रण में दिये गये विष से होते हैं या विषैले शस्त्र से प्रहार करने से उत्पन्न हुए क्षत से होते हैं ॥ १६–१७ ॥

विषदातृलक्षणमाह—

इङ्गितज्ञो मनुष्याणां वाक्चेष्टामुखवैकृतैः । जानीयाद्विषदातारमेभिर्लिङ्गैश्च बुद्धिमान् ॥१८॥
न ददात्युत्तरं पृष्टो विवक्षुर्मोहमेति च । अपार्थं बहु सङ्कीर्णं भाषते चापि मूढवत् ॥ १९ ॥
अङ्गुलीः स्फोटयेदुर्वी विलिखेत्प्रहसेदपि वेपथुश्चास्य भवति त्रस्तश्चैकैकमीक्षते ॥ २० ॥
विवर्णवक्त्रो ध्यामश्च नखैः किञ्चिच्छिनत्ति च । आलभेतासकृद्दीनः करेण च शिरोरुहान् ॥
निर्यियासुरपद्वारैर्वीक्षते च पुनः पुनः । वर्त्तते विपरीतं च विषदाता विचेतनः ॥ २२ ॥

*प्रायेण राजादीनामन्नादौ शत्रवो विषं ददति, तेषां ज्ञानार्थं लक्षणमाह—इङ्गितज्ञ इति । इङ्गितम् = अभिप्रायसूचकमाकारम् । मुखवैकृतं = मुखवैवर्ण्यादि । एभिर्लिङ्गैर्वक्ष्यमाणैः । ददात्युत्तरं पृष्टः— स्वीयासत्कर्मजनितव्यामोहात् । संकीर्णम्—अस्फुटम् । भयजनितपर्वव्यथाऽपनोदनायाङ्गुलीः स्फोटयेत् । प्रहसेदहेतावपि । ध्यामः = दग्धसमानवर्णः । आलभेत = स्पृशेत् । विपरीतं यथा स्यादेवं वर्त्तते ॥ १८–२२ ॥

विष देने वाले के लक्षण—प्रायः राजा या राजकर्मचारी लोगों को, श्रीमानों को, कुलटा स्त्रियाँ अपने पतियों को या अन्य किसी भी व्यक्ति को द्वेष या किसी तरह के लाभ के कारण उनके शत्रु लोग अन्नादि में विष दे देते हैं । इसलिए मनुष्यों के अभिप्राय के समझने वाले व्यक्ति को वाणी, चेष्टा ( उठना बैठना आदि ) और मुख के विकार आदि निम्नलिखित लक्षणों के द्वारा विष देने वाले व्यक्ति को पहचान लेना चाहिए । विष देने वाला व्यक्ति पूछने पर उत्तर नहीं देता । यदि हिम्मत करके कुछ बोलना भी चाहता है तो बेहोश हो जाता है या घबड़ा जाता है । मूर्ख की तरह बहुत व्यर्थ और गिड़गिड़ाकर अस्पष्ट बोलता है । भय के कारण संधियों में पीड़ा होने से अंगुली पुटकाता है, जमीन को नाखून से खोदता है, बिना प्रयोजन के हंसता है, काँपता है और प्रत्येक आदमी की ओर डर-डर के देखता है, उसके मुख का रङ्ग उतर जाता है, जले हुए सा रंग हो जाता है, नख से कुछ तोड़ता रहता है, दरिद्रों या दुःखियों की तरह शिर के बालों को बारबार छूता है, खास दरवाजे को छोड़ कर दूसरे मार्ग से निकल जाने की बारम्बार चेष्टा करता है, और सब काम विपरीत करता है, पागल की तरह इधर उधर देखता है और सबकी तरफ पीठ करके बैठता है ॥ १८–२२ ॥

जङ्गमविषस्य सामान्यकार्याण्याह—

निद्रां तन्द्रां क्लमं दाहं सम्पाकं लोमहर्षणम् । शोथं चैवातिसारं च कुरुते जङ्गमं विषम् ॥

जङ्गमविषों के सामान्य कर्म—जङ्गमविष-निद्रा, तन्द्रा ग्लानि, जलन, पाक (फोड़े आदि का), रोमांच, सूजन और अतिसार इन सबको उत्पन्न करता है ॥ २३ ॥

सर्पानाह—

वातपित्तकफात्मानो भोगिमण्डलिराजिलाः । यथाक्रमं समाख्याता द्व्यन्तराद्वन्द्वरूपिणः ॥
फणिनो भोगिनो ज्ञेयाः संख्यातास्तेऽत्र विंशतिः । मण्डलैर्विविधैश्चित्राः पृथवो मन्दगामिनः ॥
षट् ते मण्डलिनो ज्ञेया ज्वलनार्कविषाः स्मृताः ॥ २५ ॥
स्निग्धा विविधवर्णाभिस्तिर्यगूर्ध्वञ्च राजिभिः ।
विचित्रा इव ये भान्ति राजिलास्ते हि तेऽपि षट् ॥ २६ ॥

*जङ्गमेषु तीक्ष्णतरत्वादादौ तदाश्रयसर्पानाह—वातेति । एते यथाक्रमं वातपित्तकफात्मानो बोध्याः । द्व्यन्तराः = द्वे अन्तरे = भेदौ येषां ते द्व्यन्तराः यथा भोगिनो मण्डलिन्यां जाता इत्यादि ॥ २४–२६ ॥

दोषानुसार सर्पों की मुख्य तीन जातियाँ:—वात, पित्त और कफ प्रकृति वाले क्रम से भोगी, मण्डली और राजिल ये तीन प्रकार के सर्प मुख्यतः होते हैं । अर्थात् भोगी-जाति का सर्प वातप्रकृति वाला, मण्डली जाति का सर्प पित्तप्रकृति और राजिल सर्प कफप्रकृति वाले होते हैं । तथ

जो सर्प एक जाति के सर्प और दूसरी जाति की सर्पिणी से यथाः--जो भोगी जाति के सर्प और मण्डली जाति की सर्पिणी से पैदा होते हैं वे दोनों के मिश्रित लक्षण वाले होते हैं। भोगी सर्प फणवाले होते हैं और उनके २० भेद हैं। विविध प्रकार के मण्डलों ( चकत्ते ) वाले, मोटे तथा धीरे-धीरे चलनेवाले सर्प मण्डली जाति के होते हैं। ये छह प्रकार के होते हैं। और उनमें अग्नि तथा सूर्य की भाँति तीव्र विष होता है। चिकने सर्प जो अनेकों प्रकार की लम्बी और तिरछी रेखाओं के कारण विचित्र प्रकार के दीखते हैं, राजिल कहलाते हैं। उनके ६ भेद हैं ॥ २४-२६ ॥

भोगिसर्पादिकृतदंशलक्षणभेदानाह--

**दंशो भोगिकृतः कृष्णः सर्ववातविकारकृत्। पीतो मण्डलिनः शोथो मृदुः पित्तविकारवान्॥**
**राजिलोत्थो भवेद्दंशः स्थिरशोथश्च पिच्छिलः।**
**पाण्डुः स्निग्धोऽतिसान्द्रासृक्सर्वश्लेष्मविकारवान्॥ २८॥**

भोगी आदि सर्पों के दंश के लक्षण--भोगी जाति के सर्पों का दंश ( काटा हुआ स्थान ) काला होता है और सब प्रकार का वातज विकार उत्पन्न करता है। मण्डली सर्प का दंश पीले शोथ युक्त, मुलायम और पित्तजन्य रोगों को पैदा करने वाला होता है। राजिल सर्पों का दंश स्थिर ( कड़ी ), सूजन सहित, चिकना और पाण्डुवर्ण होता है तथा उससे स्निग्ध और गाढ़ा रक्त निकलता है और समस्त कफ के विकार उत्पन्न होते हैं॥ २७-२८॥

देशविशेषे च दष्टस्यासाध्यत्वमाह

**अश्वत्थदेवायतनश्मशानवल्मीकसन्ध्यासु चतुष्पथेषु।**
**याम्ये च पित्र्ये परिवर्जनीयाः ऋक्षे नरा मर्मसु ये च दष्टाः॥ २९॥**

***याम्ये = भरण्याम्। पित्र्ये = मघायाम्॥ २९॥**

विशिष्ट स्थानों में काटने से सर्पविष की असाध्यता--पीपल के पेड़ के नीचे, मन्दिर या देवस्थान में, श्मशान में, बांबी पर, संध्याकाल में, चौराहे में, भरणी और मघानक्षत्र में तथा सिरामर्म में यदि सर्प काटे तो असाध्य होता है। इसलिए ऐसे सर्प काटे हुए की चिकित्सा नहीं करनी चाहिए॥ २९॥

दर्वीकरजातिसर्पाणां विषकृत्यमाह--

**दर्वीकराणां विषमाशु हन्ति मेघानिलोष्णे द्विगुणीभवन्ति॥ ३०॥**
***उष्णे = उष्णसंयोगे॥ ३०॥**

दर्वीकर जाति के सर्पों का विष--दर्वीकर जाति के सर्पों का विष शीघ्र ही मार डालता है और वर्षा, वायु और गरमी के संयोग से इनका विष दुगुना बढ़ जाता है॥ ३०॥

दर्वीकरलक्षणमाह--

**रथाङ्गलाङ्गलच्छत्रस्वस्तिकाङ्कुशधारिणः। ज्ञेया दर्वीकराः सर्पाः फणिनः शीघ्रगामिनः॥३१॥**

दर्वीकर के लक्षण--दर्वीकर जाति के सर्प फणवाले होते हैं और उनके ऊपर चक्र, हल, छत्र, स्वस्तिक अथवा अंकुश का चिह्न रहता है और वे शीघ्र चलने वाले होते हैं॥ ३१॥

येषु विषमाशु मारकं भवति तानाह--

**अजीर्णपित्तातपपीडितेषु बालेषु वृद्धेषु बुभुक्षितेषु।**
**क्षीणे क्षते मेहिनि कुष्ठजुष्टे रूक्षेऽबले गर्भवतीषु चापि॥ ३२॥**

कुछ विशिष्ट व्यक्तियों में विष की घातकता--अपच, पित्त या गरमी से पीडित, बालक, वृद्ध, भूखे, क्षतक्षीण, प्रमेह रोगवाले, कुष्ठ रोग वाले, सूखे, कमजोर लोग और गर्भवती स्त्री इन सब को यदि सांप काटे या अन्य प्रकार से इन्हें विष दिया जाय तो इनको विष शीघ्र ही मार डालता है॥ ३२॥

विषाभिभूतस्यासाध्यलक्षणान्याह—

**शस्त्रक्षते यस्य न रक्तमस्ति राज्यो लताभिश्च न सम्भवन्ति ।**
**शीताभिरद्भिश्च न रोमहर्षो विषाभिभूतं परिवर्जयेत्तम् ॥ ३३ ॥**
**जिह्मं मुखं यस्य च केशशातो नासाऽवसादश्च सकण्ठभङ्गः ।**
**कृष्णश्च रक्तः श्वयथुश्च दंशे हन्वोः स्थिरत्वञ्च विवर्जनीयः ॥ ३४ ॥**

***केशशातः—आकर्षणात् । नासाऽवसादः = नासाया नतत्वम् । कण्ठभङ्गः = ग्रीवाधारणाऽशक्तिः । हन्वोः स्थिरत्वं = हनुद्वयस्तम्भः ॥ ३३-३४ ॥**

सर्पदष्ट के असाध्य लक्षण—विष से पीडित व्यक्ति के शरीर में यदि शस्त्र से घाव करने पर रक्त न निकले, चाबुक मारने से साट या दाग न बने शरीर पर ठंढा पानी डालने पर रोमाञ्च न हो तो ऐसे विषवाले को त्याग दे । जिसका मुख टेढ़ा हो जाय, छूने पर बाल उखड़-उखड़ कर गिरें नाक टेढ़ी हो जाय या बैठ जाय, गर्दन झुक जाय या लटक जाय, दंश स्थान पर काली और लाल सूजन हो, दोनों जबड़े बैठ जायँ ( जकड़ जायँ ) ऐसे विषयुक्त रोगी को भी असाध्य जान कर त्याग दे ॥ ३३-३४ ॥

अपरञ्च—

**वान्तिर्घना यस्य निरेति वक्त्राद्रक्तं स्रवेदूर्ध्वमधश्च यस्य ।**
**दंष्ट्रानिपातांश्चतुरश्च पश्येद्यस्यापि वैद्यैः परिवर्जनीयः ॥ ३५ ॥**

***रक्तं स्रवेदूर्ध्वमधश्च यस्य = यस्य च नासामुखलिङ्गगुदादिभ्यो रक्तं स्रवेत् ॥ ३५ ॥**

असाध्य सर्पविष के अन्य लक्षण—जिस के मुख से गाढ़ी या अत्यधिक उलटी ( वमन ) हो, मुख, नाक, आँख, गुदा और शिश्नादि से रक्त निकले अथवा जिसके दंशस्थान में सर्प के चार दाँतों के निशान बने हों ऐसे सर्पदष्ट रोगी की भी चिकित्सा न करे ॥ ३५ ॥

**उन्मत्तमत्यर्थमुपद्रुतं वा हीनस्वरं वाऽप्यथवा विवर्णम् ।**
**सारिष्टमत्यर्थमवेगिनञ्च जह्यान्नरं तत्र न कर्म कुर्यात् ॥ ३६ ॥**

***अत्यर्थमुपद्रुतं वा = ज्वरातिसारादिभिरतिशयेनोपद्रुतम् । हीनस्वरं = वक्तुमक्षमम् । विवर्णं = कृष्णवर्णम् । सारिष्टं = नासाभङ्गादियुक्तम् । अवेगिनं = वेगो=विषवेगः, 'लहरि' इति लोके, तद्रहितम् ॥ ३६ ॥**

यदि सर्पविष से पीडित रोगी पागल हो जाय, ज्वर,अतिसार आदि उपद्रवों से अत्यधिक पीडित हो, बोल न सके, काले रङ्ग का हो जाय, जिसमें नासाभङ्ग आदि अरिष्ट लक्षण उत्पन्न हो गये हों, विषवेग ( लहर ) न आता हो तो ऐसे रोगी की भी चिकित्सा नहीं करनी चाहिए ॥ ३६ ॥

दूषीविषलक्षणमाह—

**जीर्णं विषघ्नौषधिभिर्हतं वा दावाग्निवातातपशोषितं वा ।**
**स्वभावतो वा गुणविप्रहीनं विषं हि दूषीविषतामुपैति ॥ ३७ ॥**

***स्थावरं जङ्गमं च विषमेव जीर्णत्वादिभिः कारणैर्दूषीविषसंज्ञां लभते । तदाह—जीर्णमिति । जीर्णम् = अतिपुराणम् । विषघ्नौषधिभिर्हतं = विषघ्नीभिरोषधिभिर्वीर्यहीनीकृतम् । स्वभावतो वा गुणविप्रहीनं = स्वभावादेव दशानां गुणानां मध्ये एकद्वित्र्यादिगुणहीनम् ॥**

दूषीविष के लक्षण—स्थावर और जङ्गम विष ही जीर्णतादि ( पुराने हो जाने आदि ) कारणों से 'दूषीविष' कहे जाते हैं । अत्यधिक पुराना हो जाने से विषनाशक ओषधियों द्वारा विषप्रभाव कुछ कम हो जाने से, दावाग्नि, वायु तथा उष्णता के कारण अत्यन्त सूख जाने से अथवा स्वभाव से ही दशों गुणों में से कुछ ( दो चार ) गुण कम रहने से ( जङ्गम अथवा स्थावर ) विष दूषीविष कहे जाते हैं ॥ ३७॥

रक्तप्रदर-चिकित्सा—मुलेठी १ तो० और मिश्री १ तो०, इन दोनों को चावलों के धोवन में पीस कर पीने से रक्त प्रदर नष्ट हो जाता है।

बला कङ्कतिकाऽऽख्या या तस्या मूलं सुचूर्णितम्। लोहितप्रदरे खादेच्छर्करामधुसंयुतम्॥

कंघी की जड़ का चूर्ण मिश्री और शहद में मिलाकर खाने से रक्त प्रदर नष्ट हो जाता है।

शुचिस्थाने व्याघ्रनख्या मूलमुत्तरदिग्भवम्। नीतमुत्तरफल्गुन्यां कटिबद्धं हरेदसृक्॥ १२॥

*व्याघ्रनखी 'बघनखी' इति लोके॥ १२॥

'पवित्र स्थान में होने वाली और उत्तर दिशा में स्थित व्याघ्रनखी (बघनखी) को उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र में लाकर कमर में बाँधने से प्रदर नष्ट हो जाता है॥ १२॥

रसाञ्जन तण्डुलकस्य मूलं क्षौद्रान्वितं तण्डुलतोयपीतम्।
असृग्दरं सर्वभवं निहन्ति श्वासञ्च भार्गी सह नागरेण॥ १३॥

*तण्डुलकस्य = तण्डुलीयकस्य॥ १३॥

रसौत और चौलाई की जड़ चावलों के धोवन में पीस कर शहद मिला कर पीने से सभी दोषों से उत्पन्न प्रदर भी नष्ट हो जाता है। सोंठ और भारंगी को चावलों के धोवन के साथ पीने से श्वास और प्रदर नष्ट हो जाते हैं॥ १३॥

अशोकवल्कलक्काथश्रृतं दुग्धं सुशीतलम्। यथाबलं पिबेत्प्रातस्तीव्रासृग्दरनाशनम्॥ १४॥

*अशोकवल्कलपलं द्वात्रिंशत्पलसम्मितेन जलेन निक्वाथ्य शेषं रक्षेत्पलाष्टकं क्वाथं, तेन क्वाथेन सह क्षीरं पलाष्टकमितं विपचेत्तत्र दुग्धावशेषः कर्त्तव्यः, तन्मध्ये पलचतुष्टयमितं दुग्धं पेयं वह्निबलापेक्षया॥ १४॥

अशोक की १ पल (४ तो०) छाल को ३२ पल जल में पकाये, जब ८ पल शेष रह जाय तो इसी काढ़े के साथ ८ पल दूध डालकर पकाये और जब काढ़ा जल जाय केवल दूध ही रह जाय तो उतार कर छान कर ठंढा कर ले। इसमें से ४ पल दूध प्रातःकाल पीये और यदि अग्नि मन्द हो तो और कम पीये। इससे तीव्र प्रदर भी नष्ट हो जाता है॥ १४॥

कुशमूलं समुद्धृत्य पेषयेत्तण्डुलाम्बुना। एतत्पीत्वा त्र्यहं नारी प्रदरात्परिमुच्यते॥ १५॥

कुश की जड़ को चावलों के धोवन से पीस कर पीने से तीन ही दिन में स्त्री प्रदर से मुक्त हो जाती है॥ १५॥

क्षौद्रयुक्तं फलरसमौदुम्बरभवं पिबेत्। असृग्दरविनाशाय सशर्करपयोऽन्नभुक्॥ १६॥

*अन्नम् = ओदनम्॥ १६॥

गूलर के कच्चे फलों के रस में शहद मिला कर पीने से और दूध, मिश्री और भात खाने से प्रदर नष्ट हो जाता है॥ १६॥

अलाबुफलचूर्णस्य शर्करासहितस्य च। मधुना मोदकं कृत्वा खादेत्प्रदरशान्तये॥ १७॥

प्रदर की शान्ति के लिए लौकी के फल के चूर्ण में समभाग शक्कर डालकर शहद के साथ लड्डू बनाकर बलानुसार खाना चाहिए॥ १७॥

दार्व्यादिक्वाथमाह—

दार्वीरसाञ्जनकिरातवृषाब्दबिल्वसक्षौद्रचन्दनदिनेशभवप्रसूनैः।
क्वाथः कृतो मधुयुतो विधिना निपीतो रक्तं सितञ्च सरुजं प्रदरं निहन्ति।
रक्तपित्ताधिकारोक्तं हितं कूष्माण्डखण्डकम्॥ १८॥

इत्यष्टषष्टितमः प्रदराधिकारः समाप्तः॥ ६८॥



दारुहल्दी, रसौंत, चिरायता, अडूसा, नागरमोथा, श्रीफल की गिरी, लाल चन्दन और मंदार का फूल इनके काढे में शहद ( प्रत्येक चीज से दुगुनी ) डालकर विधिपूर्वक पीने से रक्त और श्वेत प्रदर तथा उन की पीड़ाएँ सब नष्ट हो जाती हैं।

रक्तपित्ताधिकार में जो कुष्माण्डखण्ड कहा गया है वह भी प्रदर रोग में हितकर है ॥१७-१८॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणेऽष्टषष्टितमः प्रदराधिकारः समाप्तः ॥ ६८ ॥



## अथैकोनसप्ततितमः सोमरोगाधिकारः ॥ ६९ ॥

तत्र सोमरोगस्य निदानपूर्विकां सम्प्राप्तिमाह—

**स्त्रीणामतिप्रसङ्गेन शोकाच्चापि श्रमादपि । आभिचारिकयोगाद्वा गरयोगात्तथैव च ॥ १ ॥**
**आपः सर्वशरीरस्थाः क्षुभ्यन्ति प्रस्रवन्ति च । तस्यास्ताः प्रच्युताः स्थानान्मूत्रमार्गं व्रजन्ति हि**

सोमरोग की निदान सहित सम्प्राप्ति—अत्यन्त मैथुन करने से, अत्यन्त शोक करने से, अत्यन्त परिश्रम से, अभिचार ( मंत्रादि ) के प्रयोग से और विषप्रयोग से स्त्रियों के समस्त शरीर का जलीय धातु क्षुभित होकर अपने समुचित स्थान से च्युत होकर मूत्रमार्ग द्वारा शरीर से बाहर स्रवता ( जाता ) है ॥ १-२ ॥

सोमरोगलक्षणमाह—

**प्रसन्ना विमलाः शीता निर्गन्धा नीरुजाः सिताः ।**
**स्रवन्ति चातिमात्रं ताः सा न शक्नोति दुर्बला ॥ ३ ॥**

**वेगं धारयितुं तासां न विन्दति सुखं क्वचित् । शिरः शिथिलता तस्य मुखं तालु च शुष्यति ॥**
**मूर्च्छा जृम्भा प्रलापश्च त्वग्रूक्षा चातिमात्रतः । भक्ष्यैर्भोज्यैश्च पेयैश्च न तृप्तिं लभते सदा ॥**
**सन्धारणाच्छरीरस्य ता आपः सोमसंज्ञिताः । ततः सोमक्षयात्स्त्रीणां सोमरोग इति स्मृतः ॥**

सोमरोग के लक्षण—ऐसी स्त्रियों के मूत्रमार्ग से प्रसन्न, निर्मल, ठंडा, गन्धहीन, पीड़ाहीन, श्वेत जल अत्यधिक मात्रा में जाया करता है। वह स्त्री इस जलीय धातु को रोकने में असमर्थ होने से अत्यन्त दुर्बल हो जाने के कारण सदा बेचैन रहती है। उसका शिर शिथिल हो जाता है, मुख और तालु सूखता है, बेहोशी होती है, जम्हाई आती है, प्रलाप होता है और त्वचा में अत्यन्त रूक्षता आ जाती है तथा भक्ष्य, भोज्य और पीने वाले किसी भी पदार्थ से कभी उस स्त्री को तृप्ति नहीं होती। यह जलीय धातु शरीर को धारण करने के कारण 'सोम' कहलाता है। इसलिए स्त्रियों के इस सोम नामक जलीय धातु के क्षय होने के कारण इस रोग को 'सोमरोग' कहा जाता है ॥ ३-६ ॥

सोमरोगचिकित्सामाह—

**कदलीनां फलं पक्वं धात्रीफलरसं मधु । शर्करासहितं खादेत्सोमधारणमुत्तमम् ॥ ७ ॥**

सोमरोग की चिकित्सा—केले का पका हुआ फल, आँवले के फल का स्वरस शहद और मिश्री मिलाकर खाने से सोमरोग अच्छा हो जाता है ॥ ७ ॥

**माषचूर्णं समधुकं विदारीं मधुशर्कराम् । पयसा पाययेत्प्रातः सोमधारणमुत्तमम् ॥ ८ ॥**

उड़द का चूर्ण, मुलेठी का चूर्ण, विदारीकन्द, शहद और मिश्री इनको मिलाकर दूध के साथ प्रातःकाल पीने से सोमरोग नष्ट हो जाता है ॥ ८ ॥

**स एव सरुजः सोमः स्रवेन्मूत्रेण चेन्मुहुः । तत्रैलापत्रचूर्णेन पाययेद्वारुणीं सुराम् ॥ ९ ॥**

यही सोम यदि पीड़ायुक्त और मूत्र के साथ बार-बार निकले तो इलायची और तेज पत्ते के चूर्ण को ताजी मदिरा ( ताड़ी ) के साथ पिलाना चाहिए ॥ ९ ॥

**जलेनामलकी बीजकल्कं समधुशर्करम् । पिबेद्दिनत्रयेणैव श्वेतप्रदरनाशनम् ॥ १० ॥**

आँवले की गिरी जल के साथ पीसकर शहद और मिश्री मिलाकर पीने से तीन दिन में ( शीघ्र ) ही श्वेत प्रदर नष्ट हो जाता है ॥ १० ॥

**तक्रौदनाहाररता सम्पिबेन्नागकेशरम् । त्र्यहं तक्रेण सम्पिष्टं श्वेतप्रदरशान्तये ॥ ११ ॥**

नागकेशर को मट्ठे के साथ पीने से और नित्य मट्ठा और भात खाते रहने से तीन दिन में ( शीघ्र ) श्वेतप्रदर नष्ट हो जाता है ॥ ११ ॥

सोमरोगे मूत्रातिसारलक्षणमाह—

**सोमरोगे चिरं जाते यदा मूत्रमतिस्रवेत् । मूत्रातिसारं तं प्राहुर्बलविध्वंसनं परम् ॥ १२ ॥**

**इत्यैकोनसप्ततितमः सोमरोगाधिकारः समाप्तः ॥ ६९ ॥**



मूत्रातिसार के लक्षण—सोमरोग के पुराने हो जाने पर जब मूत्र अत्यधिक मात्रा में जाने लगता है तो इसे 'मूत्रातिसार' कहते हैं। यह रोग ( मूत्रातिसार ) बल का अत्यन्त नाश करता है ॥ १२ ॥

इति श्री 'भावप्रकाश' भावप्रकाशकारिकायां 'विद्योतिनी' नामिकायां भाषाटीकायां मध्यखण्डे चिकित्साप्रकरणे एकोनसप्ततितमः सोमरोगाधिकारः समाप्तः ॥६९॥



# अथ सप्ततितमो योनिरोगाधिकारः ॥ ७० ॥

तत्र योनिरोगनिदानमाह—

**मिथ्याऽऽहारविहाराभ्यां दुष्टैर्दोषैः प्रदूषिताम् । आर्त्तवाद्बीजतश्चापि दैवाद्वा स्युर्भगे गदाः ॥**

योनिरोगों का निदान—मिथ्या आहार और विहार से प्रकुपित वातादि दोषों से दूषित होने से, रजोदोष से, वीर्य के दोष से या कभी-कभी पूर्व जन्मकृत अशुभ कर्म के कारण योनि में रोग होते हैं ॥ १ ॥

योनिरोगनामान्याह—

**उदावर्त्ता तथा वन्ध्या विप्लुता च परिप्लुता । वातला योनिजो रोगो वातदोषेण पञ्चधा ॥**

योनिरोगों के नाम—१ उदावर्त्ता योनि, २ वन्ध्या योनि, ३ विप्लुता योनि, ४ परिप्लुता योनि तथा ५ वातला योनि इस प्रकार वायु द्वारा दूषित होने से ये पाँच योनियाँ होती हैं ॥ २ ॥

**पञ्चधा पित्तदोषेण तत्रादौ लोहितक्षरा । प्रस्रंसिनी वामनी च पुत्रघ्नी पित्तला तथा ॥ ३ ॥**

पित्त के दोष से भी ५ प्रकार के योनिरोग उत्पन्न होते हैं, यथा:—१ लोहितक्षरा योनि, २ प्रस्रंसिनी योनि, ३ वामनी योनि, ४ पुत्रघ्नी योनि और ५ पित्तला योनि ॥ ३ ॥

**अत्यानन्दा कर्णिनी च चरणानन्दपूर्विका । अतिपूर्वाऽपि सा ज्ञेया श्लेष्मला च कफादिमाः ॥**

१ अत्यानन्दा योनि, २ कर्णिनी योनि, ३ आनन्दचरणा योनि, ४ अतिचरणा योनि और ५ श्लेष्मला योनि, इस प्रकार कफ द्वारा योनि के दूषित होने पर ५ प्रकार के योनिरोग उत्पन्न होते हैं ॥ ४ ॥

**षण्ढ्यण्डिनी च महती सूचीवक्त्रा त्रिदोषिणी । पञ्चैता योनयः प्रोक्ताः सर्वदोषप्रकोपतः ॥**

१ षण्ढी योनि, २ अण्डिनी योनि, ३ विवृता योनि, ४ सूचीवक्त्रा योनि और ५ त्रिदोषिणी योनि इस प्रकार तीनों दोषों के प्रकोप से भी पाँच प्रकार के योनिरोग होते हैं ॥ ५ ॥

उपर्युक्तयोनिरोगलक्षणमाह—

**सफेनिलमुदावर्त्ता रजः कृच्छ्रेण मुञ्चति। वन्ध्या निरार्त्तवा ज्ञेया विप्लुता नित्यवेदना॥**

उदावर्त्ता, वन्ध्या और विप्लुता के लक्षण—जिस योनि से बड़े कष्ट के साथ झागयुक्त रजःस्राव हो उसे 'उदावर्त्ता' कहते हैं। जिस योनि से रजःस्राव कभी होता ही नहीं उसे 'वन्ध्या' कहते हैं। जिस योनि में सदा पीड़ा हुआ करती है उसे 'विप्लुता' कहते हैं॥ ६॥

**परिप्लुतायां भवति ग्राम्यधर्मरुजा भृशम्। वातला कर्कशा स्तब्धा शूलनिस्तोदपीडिता। चतसृष्वपि चाद्यासु भवन्त्यनिलवेदनाः॥ ७॥**

***अनिलवेदनाः = तोदादयः, वातलायां त्वतिवातवेदना बोद्धव्या, वातलेत्यन्वर्थात्॥**

परिप्लुता और वातला योनिरोग के लक्षण—मैथुन करने पर जिस योनि में अत्यन्त पीड़ा होती है उसे 'परिप्लुता' कहते हैं। जो योनि खरखरी और कठिन हो तथा जिसमें तीव्र शूल और सूई कोंचने जैसी तीव्र पीड़ा हो उसे 'वातला योनि' कहते हैं। उदावर्त्ता आदि प्रारम्भ की चारो योनियों में ये लक्षण अति तीव्र होते हैं इसी से इस का नाम 'वातला' रखा गया है॥७॥

**सदाहं क्षरते रक्तं यस्याः सा लोहितक्षरा। प्रस्रंसिनी स्रंसते च क्षोभिता दुष्प्रजायिनी॥८॥**

***क्षोभिता = विमर्दिता। स्रंसते=स्वस्थानाच्च्यवते। दुष्प्रजायिनी=दुष्टप्रजननशीला॥८।**

लोहितक्षरा और प्रस्रंसिनी योनि के लक्षण—जिस योनि स जलनयुक्त रुधिर गिरता है, उसे 'लोहितक्षरा' कहते हैं। जो योनि मर्दन करने से अपने समुचित स्थान से हट जाय और विकृत सन्तान पैदा करे अथवा अत्यन्त कठिनाई से प्रसव करे उसे 'प्रस्रंसिनी' कहते हैं॥ ८॥

**सवातमुद्गिरद्बीजं वामनी रजसा युतम्। स्थितं हि पातयेद्गर्भं पुत्रघ्नी रक्तसंस्रवात्॥ ९॥**

***पुत्रशब्दोऽत्रापत्योपलक्षकः॥ ९॥**

वामनी और पुत्रघ्नी के लक्षण—जो योनि वायु के साथ रजसहित वीर्य को बाहर निकाल देती है उसे 'वामनी' कहते हैं। *और जो योनि स्थित गर्भ का स्राव कर दे अथवा अत्यधिक रुधिर* बहा कर गर्भपात कर दे उसे 'पुत्रघ्नी' कहते हैं। यहाँ पर 'पुत्र' शब्द 'अपत्य' का उपलक्षण है, अतः 'पुत्रघ्नी' पद में 'पुत्र-पुत्री' दोनों का ही बोध करना चाहिए॥ ९॥

**अत्यर्थं पित्तला योनिर्दाहपाकज्वरान्विता। चतसृष्वपि चाद्यासु पित्तलिङ्गोच्छ्रयो भवेत्॥**

पित्तला योनि के लक्षण—अत्यधिक पित्त से दूपित योनि जलन और पाकयुक्त होती है तथा रोगिणी को ज्वर भी आता है। उपर्युक्त लोहितक्षरा, प्रस्रंसिनी, वामनी और पुत्रघ्नी में भी पित्तजन्य दाहादि लक्षण होते हैं; किन्तु इस पित्तला में ये पित्तज लक्षण अत्यधिक मात्रा में होते हैं, इसी लिए इसे 'पित्तला' कहते हैं॥ १०॥

**अत्यानन्दा न सन्तोषं ग्राम्यधर्मेण विन्दति। कर्णिन्यां कर्णिका योनौ श्लेष्मासृग्भ्यां प्रजायते॥**

***कर्णिका = मांसस्य कर्णिकाऽऽकारो ग्रन्थिः॥ ११॥**

अत्यानन्दा और कर्णिका योनियों के लक्षण—जिस योनि में अधिक मैथुन करने पर भी और मैथुन कराने की इच्छा बनी ही रहे उसे 'अत्यानन्दा' कहते हैं और प्रकुपित रक्त और कफ़ जिस योनि में मांस की गोली-सी गांठ पैदा कर देते हैं, उसे 'कर्णिनी' कहते हैं॥ ११॥

**मैथुने चरणा पूर्वं पुरुषादतिरिच्यते। बहुशश्चातिचरणा तयोर्बीजं न तिष्ठति॥ १२॥**

***अतिरिच्यते = रजो मुञ्चतीत्यर्थः। बहुशः = वारंवारमतिरिच्यते। तयोः = चरणातिचरणयोः॥ १२॥**

आनन्दचरणा और अतिचरणा के लक्षण—जो योनि मैथुन के समय पुरुष के पहले ही स्खलित हो जाती है उसे 'आनन्दचरणा' कहते हैं। और जो योनि पुरुष से पहले कई बार स्खलित हो जाती है उसे 'अतिचरणा' कहते हैं। इन दोनों योनियों में वीर्य नहीं रुकता॥ १२॥

**श्लेष्मला पिच्छिला योनिः कण्डूयुक्ताऽतिशीतला।**
**चतसृष्वपि चाद्यासु श्लेष्मलिङ्गोच्छ्रयो भवेत् ॥ १३ ॥**

श्लेष्मला योनि के लक्षण—जो योनि अत्यन्त चिकनी, खुजलीयुक्त और अत्यन्त ठंढी होती है उसे 'श्लेष्मला' कहते हैं। कफ के ये पिच्छिलादि उपर्युक्त अत्यानन्दा आदि चारों कफज योनियों में भी होते हैं, किन्तु इस पाँचवीं ( श्लेष्मला ) में ये गुण अत्यधिक मात्रा में होते हैं। इसी लक्षण से इसे विशेषरूप से 'श्लेष्मला' कहते हैं ॥ १३ ॥

**अनार्त्तवाऽस्तनी षण्ढी खरस्पर्शा च मैथुने। महामेढ्रगृहीताया बालायास्त्वण्डिनी भवेत् ॥**

***अस्तनी = ईषत् स्तनौ यस्याः सा, अत्र लघ्या षण्ढी। महामेढ्रः पुरुषस्तेन गृहीतायाः, बालायाः, सूक्ष्मयोनिच्छिद्रायाः अण्डिनी = अण्डवल्लम्बमाना योनिर्भवति ॥ १४ ॥**

षण्ढी और अण्डिनी योनियों के लक्षण—जिस योनि से कभी रजोदर्शन नहीं होता और स्त्री के स्तन नाम मात्र के ही होते हैं और जो योनि मैथुन करने पर खरदरी प्रतीत होती है उसे 'षण्ढी' कहते हैं और जब बहुत छोटे छिद्र वाली स्त्री से कोई-कोई मोटे शिश्न वाला पुरुष मैथुन करता है तो उसकी योनि निकलकर अण्डकोष की भाँति लटकने लगती है। इस प्रकार की योनि को 'अण्डिनी' कहते हैं ॥ १४ ॥

विवृतां सूचीवक्त्रां चाह—

**विवृताऽतिमहायोनिः सूचीवक्त्राऽतिसंवृता ॥ १५ ॥**

विवृता और सूचीवक्त्रा के लक्षण—जिस योनि का छिद्र बहुत बड़ा हो उसे 'विवृता' और जिस का बहुत छोटा हो उसे 'सूचीवक्त्रा' कहते हैं ॥ १५ ॥

त्रिदोषजामाह—

**सर्वलिङ्गसमुत्थाना सर्वदोषप्रकोपजा। चतसृष्वपि चाद्यासु सर्वलिङ्गनिदर्शनम् ॥ १६ ॥**

त्रिदोषजा योनि के लक्षण—समस्त प्रकुपित दोषों द्वारा दूषित होने के कारण जिस योनि में सब दोषों के लक्षण मिलें, उसे 'त्रिदोषजा' कहते हैं। यद्यपि षण्ढी, अण्डिनी आदि उपर्युक्त चारों त्रिदोषज योनियों में भी तीनों दोषों के लक्षण मिलते हैं किन्तु इस पाँचवीं में ये त्रिदोषज लक्षण अत्यधिक मात्रा में मिलते हैं, इसीलिए इसका पृथक् 'त्रिदोषजा' नाम रखा गया है ॥ १६ ॥

असाध्ययोनिरोगानाह—

**पञ्चासाध्या भवन्तीह योनयः सर्वदोषजाः ॥ १७ ॥**

***पञ्च = षण्ढीप्रभृतयः ॥ १७ ॥**

असाध्य योनिरोग—उपर्युक्त योनियों ( २० प्रकार की ) में से षण्ढी आदि पाँचों त्रिदोषज योनियाँ असाध्य होती हैं ॥ १७ ॥

योनिकन्दस्य निदानमाह—

**दिवास्वप्नादतिक्रोधाद् व्यायामादतिमैथुनात्। क्षताच्च नखदन्ताद्यैर्वाताद्याः कुपिता यथा ॥**

***यथास्वनिदानं कुपिता वाताद्याः ॥ १८ ॥**

योनिकन्द के निदान—दिन में अधिकतर सोने से, अत्यन्त क्रोध करने से, बहुत कसरत या परिश्रम का काम करने से, अतिमैथुन कराने से और नख या दाँत आदि से योनि में घाव हो जाने से। अपने-अपने कारणों से वातादि दोष प्रकुपित होकर योनि में 'योनिकन्द' नामक रोग पैदा कर देते हैं ॥ १८ ॥

योनिकन्दलक्षणमाह—

**पूयशोणितसङ्काशं लकुचाकृतिसन्निभम्। जनयन्ति यदा योनौ नाम्ना कन्दः स योनिजः॥**

***लकुचाकृतिसन्निभं = लकुचाकारम्। गुडकमत्र विशेष्यं बोध्यम् ॥ १९ ॥**

योनिकन्द के लक्षण—पीब और रक्त के रङ्ग की और बड़हल के समान आकार वाली गाँठ योनि में उपर्युक्त दोषों द्वारा उत्पन्न हो जाती है, इसीको 'योनिकन्द' कहते हैं ॥ १९ ॥

वातजादिभेदेन योनिकन्दरूपमाह—

**रूक्षं विवर्णं स्फुटितं वातिकं तं विनिर्दिशेत्। दाहरागज्वरयुतं विद्यात्पित्तात्मकं तु तम्॥ तिलपुष्पप्रतीकाशं कण्डूमन्तं कफात्मकम्। सर्वलिङ्गसमायुक्तं सन्निपातात्मकं वदेत्॥२१॥**

वातादि दोषभेद से योनिकन्द का स्वरूप—जो योनिकन्द रूखा, विवर्ण और फटा-सा हो उसे वातज समझना चाहिए। जो योनिकन्द जलन, ललाई और ज्वरयुक्त हो उसे पित्तज समझना चाहिए। जिस योनिकन्द का आकार तिल के फूल की तरह हो और जिसमें खुजली भी होती हो उसे कफजन्य समझना चाहिए और जिस योनिकन्द में सब दोषों के लक्षण मिलें उसे त्रिदोषज जानना चाहिए॥ २०-२१॥

## अथ योनिरोगचिकित्सा।

तत्र नष्टार्त्तव[1] चिकित्सामाह—

**आर्त्तवादर्शने नारी मत्स्यान्सेवेत नित्यशः। काञ्जिकं च तिलान्माषानुदश्विच्च तथा दधि॥**

---

१. नष्टार्त्तव ( Amenorrhoea )-मासिकस्राव ( menstrual discharge ) का न दिखाई देना नष्टार्त्तव या एमीनोरिया ( Amenorrhoea ) कहलाता है। यथाः-'दोषैरावृतमार्गत्वादार्त्तवं नश्यति स्त्रियाः'। सु०।

इसके दो भेद होते हैं—

१—मिथ्या नष्टार्त्तव ( Pseudo Amenorrhoea )।

२—वास्तविक नष्टार्त्तव ( Actual Amenorrhoea )।

१—मिथ्यानष्टार्त्तव ( Pseudo Amenorrhoea )

इस में स्राव ( Discharge ) बाहर नहीं दिखाई देता और गर्भाशय ( uterus ) के अन्दर ही स्राव होता रहता है। यह दशा किसी रुकावट ( obstruction ) की वजह से होती है। यह प्रायः कुमारीच्छदा नामक योनि की आवरणकला के न फटे होने के कारण ( Due to congenital or acquired Iperforated hymen ) होता है। गर्भाशयग्रीवा अथवा भग ( Cervix or Vagina ) के बन्द होने के कारण बहुत कम होता है। या व्रणवस्तु ( Scar ) के कारण रुकावट उत्पन्न होती है।

२—वास्तविक नष्टार्त्तव ( Actual or true Amenorrhoea )—

इस में रजःस्राव बिल्कुल बन्द हो जाता है। अथवा कुछ समय के लिए ही बिल्कुल रुक जाता है। मासिकधर्म ( Menstruation ) का ठीक होना शेष संस्थानों ( Systems ) के ठीक होने पर निर्भर करता है। यदि उन संस्थानों ( Systems ) में कुछ गड़बड़ी हो तो एमीनोरिया ( Amenorrhoea ) हो जाता।

वे संस्थान निम्न हैं:—

१—प्रजनन संस्थान ( Generative system )

२—रक्तवह संस्थान ( Circulatory system )

३—मस्तिष्क संस्थान ( Nervous system )

४—निःस्रोत ग्रन्थियाँ ) Ductless glands )

१—प्रजनन संस्थान ( Generative system )—

यदि इस की वजह से एमीनोरिया ( Amenorrhoea ) है तो इसके ७ कारण हैं:—

१—गर्भाशय तथा बीजग्रन्थि ( Uterus and ovary ) की अनुपस्थिति अथवा शस्त्रकर्म ( operation ) द्वारा निकाल दिये गये हों।

२—बीजग्रन्थि ( ovary ) की वृद्धि।

नष्टार्त्तव की चिकित्सा—जो स्त्री रजस्वला न हुई हो या जिसका रजोदर्शन रुक गया हो वह मछली का प्रतिदिन सेवन करे तथा काँजी, तिल, उड़द, छाछ (मट्ठा) और दही का भी सेवन करे॥

---

३—गर्भाशयान्तःस्तर ( Endometrium ) की वृद्धि।

४—शोथ ( Inflammation ) के कारण।

५—नववृद्धि ( Newgrowth ) के कारण।

६—रेडियम ( Radium ) के प्रभाव ( Action ) के कारण।

७—गर्भाधान के कारण।

२—रक्तवह संस्थान ( Circulatory system )—

रक्त ( Blood ) की कमी जैसे पाण्डुरोग ( Anaemia ) तथा ल्यूकीमिया ( Luecemia ) रक्तस्राव, क्षय, पाइरेक्सिया तथा आक्षेप इत्यादि।

३—मस्तिष्क संस्थान ( Nervous System ) ज्ञानतन्तुओं ( Nerves ) के ऊपर अचानक प्रभाव करने वाले रोग सहसा नष्टार्त्तव ( Amenorrhoea ) को पैदा करते हैं, इसीलिए इसको रिफ्लेक्स एमीनोरिया ( Reflex Amenorreboea ) कहते हैं। जो सहसा जाड़ा लग जाने (Sudden chill) से, बर्फ पीने से तथा शीतल जल से स्नान आदि से हुआ करता है। यह नष्टार्त्तव ( Amenorrhoea ) क्षणिक होता है जो कि थोड़े समय के बाद ठीक हो जाता है।

बहुत से मानसिक आघात ( Mental shock ) स्थायी या अस्थायी नष्टार्त्तव ( Permanent or temporary Amenorrhoea ) को उत्पन्न कर देते हैं।

सिम्पेथिटिक एमीनोरिया ( Sympathetic Amenorrhoea )-इस प्रकार ( Variety ) में स्त्री अपने को गर्भवती समझती है या जिनकी आर्त्तवविनाश ( Menopause ) की स्थिति हो जाती है, उन में यह हुआ करता है।

४—निःस्रोतग्रन्थियाँ ( Ductless glands ) यह प्रकार चार तरीके से होता है:-

१—प्रजनन संस्थान ( Genital system ) की वृद्धि ( Development ) में गड़बड़ होने से मासिक धर्म के क्रम ( Menstrual process ) के ठीक होने पर भी निःस्रोतग्रन्थियाँ इनके प्रबन्ध में गड़बड़ी कर देती हैं। जिससे कि नष्टार्त्तव ( Amenorrhoea ) उत्पन्न हो जाता है।

२—बीजग्रन्थि ( ovary ) की अनुपस्थिति अथवा उसके अन्तःस्राव ( Secretion ) की कमी या अभाव से गर्भाशय ( Uterus ) नहीं बढ़ता जिससे कि आर्त्तव नहीं होता।

३—यदि मासिक धर्म प्रारम्भ हो जाने ( Puberty ) के बाद बीजग्रन्थि ( ovary ) निकाल दी जाय या उसके कार्य में कमी ( out of function ) हो जाय तो वह मासिकस्राव ( Menstrual discharge ) को क्रमशः अदृष्ट कर देती है।

४—अवटुकाग्रन्थि ( Thyroid ) के स्राव ( Secretion ) की कमी से भी नष्टार्त्तव ( Amenorrhoea ) हो जाता है।

चिकित्सा—

१—यदि रक्त ( Blood ) की कमी के कारण नष्टार्त्तव ( Amenorrhoea ) हुआ हो तो स्वास्थ्य सुधार की सारी चिकित्साएँ लाभप्रद होती हैं।

२—लौहयुक्त पौष्टिक तथा दस्तावर ( Tonic and laxatives. Containg iron ) औषधियों का प्रयोग।

३—भोजन तथा रहन-सहन में परिवर्त्तन ( change in diet and Surrounding )।

इक्ष्वाकुबीजदन्तीचपलागुडमदनकिण्वयवशूकैः।
सस्नुक्क्षीरैर्वर्त्तिर्योनिगता कुसुमसञ्जननी ॥ २३ ॥

*इक्ष्वाकुः = कुटुतुम्बी। चपला = पिप्पली। मदनो = मयनफलम्। किण्वं = सुराबीजम् ॥ २३ ॥

---

४—अवटुका ग्रन्थि अथवा पिट्युटेरी ग्रन्थि का १ ग्रेन सत्त्व ( Thyroid or pitutary extract ½ gr ) का प्रयोग करना।

५—कार्पस लूटियम के सत्त्व ( Extract of carpus luteum ) और कैलसियम के लवणों ( Calcium Salts ) का प्रयोग करना।

६—प्रजनन अङ्गों की वृद्धि के सामञ्जस्य के लिए ( To control Sexual development ) एड्रीनेलीन ( Adrinalin ) का प्रयोग करना चाहिए।

आर्त्तवक्षय ( Menopause )—

यह अवस्था ४० से ५० वर्ष के अन्दर आती है, किन्तु प्रायः ४५ से ५० वर्ष के भीतर अधिक होती है। सुश्रुतने भी कहा है कि 'याति पंचाशता क्षयम्'। आर्त्तव क्षय ( Menopause ) उस काल का नाम है, जिस में कि रजःस्राव बिल्कुल बन्द हो जाता है और गर्भधारण-शक्ति का ह्रास हो जाता है। जल्दी रजःस्राव आरम्भ होने से जल्दी ( Menopause ) भी हो जाता है। यह रजःस्रावकाल ( sexual Period ) प्रायः ३३ वर्ष का है। परन्तु जलवायु के कारण भिन्नता पाई जाती है। Menopause का प्रारम्भ होना, ovarian activity के समाप्त होने और निःस्रोत ग्रन्थियों ( Ductless glands ) के अन्तःस्राव ( Internal secretion ) में परिवर्तन होने से होता है। बीजग्रन्थि ( ovary ) को किसी प्रकार से निकालने या अन्य बीमारियों के कारण भी हो जाता है। यह phisiology के हिसाब से खराब नहीं है।

इसमें बहुत से वातिक लक्षण ( Nervous and mental Symptoms ) उपस्थित हो जाते हैं, जो कुछ समय तक रहते हैं। बीजग्रन्थि (ovary) को अत्यन्त आवश्यकता होने पर ही निकालना चाहिए। ऐसे रोग जो थोड़ा काटनेपर अच्छे न हों, उसके पड़ोसी रोग जिनके कारण निकालना आवश्यक हो, Tube, गर्भाशय ( uterus ), भग ( Vagina ) का Malignant tissue के कारण निकालना, Fallopian tube में Infection, Tubal pregnancy. uterus का Myomet, ovary के तथा Vaginal tumours, कष्टार्त्तव ( Dysmenorrhoea ) इनके कारण भी menopause आ जाता है। menopause का प्रारम्भ कभी-कभी कुछ समय के लिए होता है जैसे कि उसके प्रारम्भ के बाह्य लक्षण उत्पन्न हैं, परन्तु ovulation बराबर जारी रहता है। ऐसे Cases बहुत कम होते हैं। menstruation बन्द होने के सप्ताह के बाद जो गर्भ ( Pregnancy ) होगा, उसमें उपर्युक्त menopause के लक्षण पैदा होंगे। पहिले धीरे-धीरे पानी कम होता है और क्रमशः कम होकर बन्द हो जाता है। वासोमोटर में विकार उत्पन्न होता है और स्वेद निकलता रहता है। Nervousness और mental irritability भी कभी-कभी उपस्थित होती है। किसी-किसी में Mental symptoms बहुत बढ जाते हैं और पागलों के समान हालत हो जाती है। Surgical menopause में operation होता है। इसके लक्षण ( Symptoms ) बहुत ही अनिश्चित होते हैं। और इससे मानसिक दशा पर बहुत प्रभाव पड़ता है। प्रजनन अंगों (Generative organs) में जो परिवर्तन ( ( Changes ) होते हैं, वे Retrogative होते हैं। लेबिया की वसा गायब हो जाती है। Vagina की श्लेष्मलकला ( Mucous membrane ) सिकुड़ जाती है। Cervix and uterus की Body कम हो जाती है। Fallopian tubes के Longitudinal folds और Fimbria अदृष्ट हो जाते हैं। स्तनग्रन्थि का क्षय ( Atrophy ) होता है, जिससे वह छोटी

कड़ुवी तुम्बी (तितलौकी) के बीज, जमालगोटा, पीपर, गुड़, मैनफल, सुराबीज और जवाखार, इन सब को सेहुड़ के दूध में पीस कर वत्ती बना कर योनि में रखने से रजोधर्म होने लगता है ॥

**पीतं ज्योतिष्मतीपत्रं स्वर्जिकोग्रासनं त्र्यहम् । शीतेन पयसा पिष्टं कुसुमं जनयेद् ध्रुवम् ॥**

*ज्योतिष्मती=कटभीवृक्षविशेषः 'करही' इति लोके। अथवा-'उमिजिनी'-'मालकङ्गुनी' इति च। असनम्='असने'ति लोके-'विजयसार' इति च। पयसा=दुग्धेन ॥ २४ ॥

मालकाँगुनी के पत्ते, सज्जीखार, वच और विजयसार, इन को पीस कर ठंढे जल के साथ पीने से रजःस्राव होने लगता है ॥ २४ ॥

वन्ध्या[1] चिकित्सामाह—

**बला सिता सातिबला मधूकं वटस्य शुङ्गं गजकेशरं च ।**

---

होती है। शरीर में सब जगह वसा ( Fat ) जमा हो जाती है। इस समय यदि अनियमित रक्तस्राव हो तो इसे menopause की असाधारण दशा ( Abnormal condition ) समझना चाहिए। इससे वहाँ बीमारी सिद्ध होती है। यह मामूली और क्षणिक हो सकती है और यह आवश्यक है। इस दशा में यदि रक्तस्राव हो तो उसे छोड़ना नहीं चाहिए, सावधानी से परीक्षा करके देखना चाहिए कि क्या रोग ( Disease ) है।

चिकित्सा—( treatment )—Normal menopause में चिकित्सा की कोई खास आवश्यकता नहीं है। शरीर की आवश्यकताओं को न छोड़ा जाय, जैसा कि गर्भ ( Pregnancy ) के समय स्त्रियाँ स्वस्थ जीवन व्यतीत करती हैं, उसी प्रकार Menopause में भी करती हैं। मानसिक कार्य का अधिक करना रोकना चाहिए। पाखाना ( मल ) का साफ होना आवश्यक है। जहाँ इसके लक्षण प्रतीत हों, वहाँ बीजग्रन्थि ( Ovary ) का सत्त्व ( Extract ) या कार्पस लूटियम ( Carpus luteum ) का सत्त्व ( Extract ) मिलाकर देने से अच्छा फल देते हैं।

जहाँ पर मानसिक दशा के कारण हों वहाँ अवटुकाग्रन्थि का सत्त्व ( Thyroid extract ) देना चाहिए। दस्तावर ( Laxatives ) देना भी लाभदायक है। Anaemic Patient में लौह तथा हीमोग्लोबिन ( Iron and haemoglobin ) के योग ( Preparations ) लाभप्रद हैं। जब मानसिक दशा में अधिक फर्क हो तो एतद्विषयक किसी विद्वान् को दिखाकर चिकित्सा करानी चाहिए।

१. वन्ध्यात्व को पाश्चात्य वैद्यक में स्टेरिलिटी ( Sterility ) कहते हैं। यह दो प्रकार का होता है।

१—Absolute.
२—Relative.

Absolute में गर्भ ( Pregnancy ) नहीं होता।

Relative में गर्भ होता है, परन्तु पूर्ण गर्भ नहीं होता, स्राव या पात हो जाता है।

Causes of absolute:—इसमें -ovum Fertilised नहीं होता इसके Fertelised न होने के कारण:—

१—शुक्राणु (Sperm) की अनुपस्थिति अथवा गर्भाशय तक पहुँचने में असमर्थ रहना अथवा शुक्राणुओं (Sperms) का रास्ते में ही नष्ट हो जाना। रास्ते में यान्त्रिक अवरोध ( mechanical obstruction ) होना, जैसे कि अपत्यपथ ( Vagina ) या गर्भाशय ग्रीवा ( Cervix ) का अवरुद्ध होना। अथवा गर्भाशय ग्रीवा या ट्यूब ( cervix or tube ) में किसी प्रकार का अवरोध या गर्भाशयान्तःस्तर ( Endometrium ) के ठीक न होने के कारण अथवा किसी उपसर्ग के कारण गर्भित डिम्ब ( Fertilised ovum ) का डेसीडुआ ( Decidua ) में ठीक-ठीक न बैठ सकना, ये सब आपेक्षिक वन्ध्यात्व Relative sterility के कारण होते हैं।

एतन्मधुक्षीरघृतैर्निपीतं वन्ध्या सुपुत्रं नियतं प्रसूते ॥ २५ ॥

वन्ध्या की चिकित्सा—बरियारा, खाँड, कंघी, महुआ, बड़का अंकुर, नागकेशर–इन सबको शहद, दूध और घी के साथ पीते रहने से वन्ध्या स्त्री अवश्य पुत्र उत्पन्न करती है ॥ २५ ॥

अश्वगन्धाकषायेण सिद्धं दुग्धं घृतान्वितम् । ऋतुस्नाताऽङ्गना प्रातः पीत्वा गर्भं दधाति हि ॥

असगन्ध के काढ़े से दूध सिद्ध करके और घी डालकर यदि ऋतुस्नान करने के बाद प्रातःकाल स्त्री पीये तो गर्भधारण करती है ॥ २६ ॥

पुष्योद्धृतं लक्ष्मणाया मूलं दुग्धेन कन्यया । पिष्टं पीत्वा ऋतुस्नाता गर्भं धत्ते न संशयः ॥

---

Local causes:—

कोई जन्मजात विकृति होना यथा:—Inperforated Vagina, Hermophrodite या अविकसित गर्भाशय ( Infantile uterus ), गर्भाशय ग्रीवा ( Cervix ) का छोटा होना, os या Cervix मे छोटा-सा बारीक छेद होना तथा गर्भाशय ( Uterus ) का पश्चाद्भ्रंश ( Backward displacement ) या बीजग्रन्थि ( ovary ) का ठीक विकास न होना, वहाँ पर डिम्बों (ova) की अनुपस्थिति अथवा ट्यूब में कोई बीमारी हो, जिसके कारण अवरोध ( obstruction ) हो सके।

Spasmatic dyspenimia—संयोग के समय पीड़ा होना, Laceration, ईरोजिन, cervicitis, chronic metriois, Fibrrids. Perisalpingoophritis, antiflexion, Uterine Stenosis, Developmental fals (वृद्धि में गड़बड़ी होना) os stenosis–ये सब स्थानिक ( Local ) कारण हो सकते हैं।

Constitutional causes. ( बनावट के आधार में कमी के कारण )—

१—Depressed constitutional condition:–जैसे Morphia, Alcohol की आदत, mental disease सिफलिस का होना, अथवा विषय की activity कम हो जाना।

२—ठीक प्रकार का भोजन आदि न मिलना या Protein वगैरह के न मिलने से, उपवास इत्यादि से विकृति होने से, या Vitamine का अभाव, तथा Thyroid and Pitutary की कमी, Thyroid general metabolism पर प्रभाव डालती है। और Pitutary तथा ovary पर प्रभाव डालती है।

पति की परीक्षा करनी:—देखना चाहिए कि वह क्या खाता पीता है तथा अन्य सब बातों की परीक्षा करनी चाहिए।

चिकित्सा:–पुरुष का साधारण स्वास्थ्य ( General health ) देखना चाहिए। यदि कोई कारण मालूम पड़े तो उसे दूर करना चाहिए।

स्त्री के लिए Fallopian tube की धारणशक्ति और उनकी पोटेन्सी ( Potency ) देखने के लिए रियूमिन्स टेस्ट है। ( रियूमिन ट्यूबटेस्टिंग आपरेटस के द्वारा देखा जाता है। ) Taste करने के लिए रोगी को Dilatation की तरह तैयार करना चाहिए और नं० १० तक के Hegars dilators Dilate किया जाता है। धातु की ट्यूब (Tube) गर्भाशय में प्रविष्ट की जाती है और फिर उसको Pump करना चाहिए और फिर stethescope के द्वारा Lower abdomen में सुनना चाहिए। भार ( Pressure ) १०० से १२० m. m. तक हो सकता है और भार ( Pressure ) को २०० m. m. से अधिक नहीं बढ़ाना चाहिए नहीं तो ट्यूब ( Tube ) फट जायगा।

रजःस्राव के एक सप्ताह बाद यह उपर्युक्त परीक्षा करनी चाहिए। यह एक प्रकार की दवा का कार्य करता है। बहुत से cases में उपर्युक्त रीति से ट्यूब की परीक्षा करने के बाद गर्भ की स्थिति हुई है। जिस case में रुकावट अधिक होती है वहाँ ट्यूब की प्लास्टिक शल्यक्रिया ( Plastic

यदि ऋतुस्नाता स्त्री पुष्य नक्षत्र में उखाड़ी हुई सफेद भटकटैया की जड़ को कुँवारी कन्या से दूध में पिसवा कर पीये तो निस्सन्देह गर्भधारण करती है ॥ २७ ॥

**कुरण्टमूलं धातक्याः कुसुमानि वटाङ्कुराः । नीलोत्पलं पयोयुक्तमेतद् गर्भप्रदं ध्रुवम् ॥**

***कुरण्टमूलम् = ( पीतपुष्पकटसरैया ) ॥ २८ ॥**

पीले फूल वाली कटसरैया, धव का फूल, वड़ के अंकुर और नीला कमल इन सब को दूध के साथ पीने से निश्चय रूप से गर्भ धारण हो जाता है ॥ २८ ॥

**याऽवला पिवति पार्श्वपिप्पलं जीरकेण सहितं हिताशिनी ।**
**श्वेतया विशिखपुङ्खया युतं सा सुतं जनयतीह नान्यथा ॥ २९ ॥**

***पार्श्वपिप्पलं='गजहड' इति लोके । श्वेतपुष्पया शरपुङ्खया सह ॥ २९ ॥**

जो स्त्री पारिस पीपल के डोड़े को जीरा और सफेद सरफोंका के साथ पीती है और पथ्यपूर्वक भोजन करती है उसे अवश्य गर्भ रह जाता है ॥ २९ ॥

**पत्रमेकं पलाशस्य पिष्ट्वा दुग्धेन गर्भिणी । पीत्वा पुत्रमवाप्नोति वीर्यवन्तं न संशयः ॥३०॥**

पलाश का एक पत्ता दूध में पीस कर पीने से गर्भिणी स्त्री को निस्सन्देह बलवान् पुत्र उत्पन्न होता है ॥ ३० ॥

**शूकरशिम्बीमूलं मध्यं वा दधिफलस्य सपयस्कम् ।**
**पीत्वाऽथो भवलिङ्गीवीजं कन्यां न सूते स्त्री ॥ ३१ ॥**

***शूकरशिम्बी = ( सुअरासेम ) । दधिफलं = कपित्थस्तस्य मज्जा । भवलिङ्गी = (पञ्चगुरिया ) ॥ ३१ ॥**

कैंवाच की जड़ या कैथ के फल का गूदा और शिवलिङ्गी के बीजों को दूध में पीस कर पीने से स्त्री कन्या नहीं उत्पन्न करती, वल्कि पुत्र ही उत्पन्न करती है ॥ ३१ ॥

**पुत्रकमञ्जरिमूलं विष्णुक्रान्तेशलिङ्गिनी सहिता । घृतङ्गर्भेऽष्टदिनं पीत्वा कन्यां न सर्वथा सूते॥**

***पुत्रमञ्जरी = ( पतजिया ) तस्या मूलम् । ईशलिङ्गी='पञ्चगुरिया' इति लोके ॥३२॥**

पतजिया की जड़ और विष्णुक्रान्ता की जड़ शिवलिङ्गी के बीजों के साथ आठ दिन पीने से स्त्री पुत्र ही उत्पन्न करती है ॥ ३२ ॥

गर्भानास्थापकयोगानाह—

**पिप्पलिविडङ्गटङ्कणसमचूर्णं या पिवेत्पयसा । ऋतुसमये न हि तस्या गर्भः सञ्जायते क्वापि॥**

गर्भाधान को रोकने वाले योग—जो स्त्री ऋतुकाल में पीपर, वायविडङ्ग और सोहागा, इन सवको दूध के साथ पीती है उसे गर्भ कदापि नहीं रहता है ॥ ३३ ॥

**आरनालपरिपेपितं त्र्यहं या जपाकुसुममत्ति पुष्पिणी ।**
**सत्पुराणगुडमुष्टिसेविनी सन्दधाति न हि गर्भमङ्गना ॥ ३४ ॥**

जो स्त्री ऋतुकाल में वड़हुल का फूल आरनाल नामक कांजी के साथ पीस कर पीती है और ४ तोला उत्तम पुराना गुड़ भी सेवन करती है, उसे कभी भी गर्भस्थिति नहीं होती ॥ ३४ ॥

साध्ययोनिरोगाणां सामान्यचिकित्सामाह—

**तासु योनिषु चाद्यासु स्नेहादिक्रम इष्यते । वस्त्यभ्यङ्गपरीषेकप्रलेपपिचुधारणम् ॥ ३५ ॥**

***वस्तिरत्रोत्तरवस्तिः । पिचुः 'फाहा' इति लोके ॥ ३५ ॥**

---

operation ) की जाती है। यह सिर्फ ट्रायल मात्र है। Leprotomy भी की जाती है और दूसरे मार्ग को देखकर अवलम्बित किए जाते है। D. C. के परिणाम अधिक लाभप्रद होते हैं। यदि निःस्रोत ग्रन्थियों के कारण हो तो इनका Secretion देना चाहिए या ovary को उत्तेजित रना चाहिए।

योनिरोगों की सामान्य चिकित्सा—उपर्युक्त २० प्रकार की योनियों में साध्य योनिरोगों की स्नेहनादि क्रम से चिकित्सा करनी चाहिए तथा उत्तरवस्ति, अभ्यंग ( मालिश ), परिसेचन और लेप का प्रयोग करना चाहिए तथा उपर्युक्त ओषधियों में भिगोया हुआ फाहा योनि में रखना चाहिए ॥ ३५ ॥

वातादिजयोनिरोगाणां यथाक्रमं चिकित्सामाह—

**नतवार्त्ताकिनीकुष्ठसैन्धवामरदारुभिः । तिलतैलं पचेन्नारी पिचुमस्य विधारयेत् ।**
**विप्लुतायां सदा योनौ व्यथा तेन प्रशाम्यति ॥ ३६ ॥**

***नतं = तगरम् । वार्त्ताकिनी 'वरहेटा' इति लोके ॥ ३६ ॥**

वातादिजन्य योनिरोगों की क्रमानुसार चिकित्सा—तगर, भटकटैया, कूट, सेंधानमक, देवदारु इन सबसे तिल का तेल पका कर इसका पिचु ( फाहा ) 'विप्लुता' नामक योनि में सदा रखने से उसकी पीड़ा नष्ट हो जाती है ॥ ३६ ॥

**वातलां कर्कशां स्तब्धामल्पस्पर्शां तथैव च । कुम्भीस्वेदैरुपचरेदन्तर्वेश्मनि संवृते ।**
**धारयेद्वा पिचुं योनौ तिलतैलस्य सा सदा ॥ ३७ ॥**

कठिन ( कड़ी ), स्तब्ध और थोड़े स्पर्श वाली वातल योनि के लिए परदेदार या बन्द कमरे के भीतर रोगिणी की योनि में कुम्भीस्वेद की विधि से स्वेदन करना चाहिए अथवा सदैव तिल के तेल में तर किया हुआ पिचु ( फाहा ) योनि में रखना चाहिए ॥ ३७ ॥

**पित्तलानां च योनीनां सेकाभ्यङ्गपिचुक्रियाः । शीताः पित्तहराः कार्याः स्नेहनार्थं घृतानि च**
**प्रस्रंसिनीं घृताभ्यक्तां क्षीरस्विन्नां प्रवेशयेत् । पिधाय वेशवारेण ततो बन्धं समाचरेत् ॥**
**शुण्ठीमरिचकृष्णाभिर्धान्यकाजाजिदाडिमैः । पिप्पलीमूलसंयुक्तैर्वेशवारः स्मृतो बुधैः ॥४०॥**

पित्तजन्य योनिरोगोंमें शीतल और पित्तनाशक द्रव्यों का सेचन, अभ्यङ्ग और पिचु-प्रयोग करे तथा योनि में स्नेहन करने के लिए घी का प्रयोग करे । प्रस्रंसिनी योनि ( जो अपने स्थान से हट गई हो ) को घी लगा कर दूध से स्वेदन करके यथास्थान भीतर प्रविष्ट कर दे, इसके बाद निम्नलिखित 'वेसवार' योनि के मुख पर रख कर बाँध दे । सोंठ, मरिच, पीपर, धनियाँ, जीरा, अनार, पिपरामूल इन सब के चूर्ण को यहाँ पर योनिरोगविशेषज्ञ पण्डित लोग 'वेशवार' कहते हैं ॥ ३८–४० ॥

**धात्रीरसं सितायुक्तं योनिदाहे पिबेत्सदा । सूर्यकान्ता भवं मूलं पिबेद्वा तण्डुलाम्बुना ॥**

योनिदाह चिकित्सा—आँवले के स्वरस में मिश्री मिलाकर सदैव पीने से अथवा कमलिनी की जड़ को चावलों के धोवन के साथ पीस कर पीने से योनि में जलन होना बन्द हो जाता है ॥४१॥

**योन्यां तु पूयस्राविण्यां शोधनद्रव्यनिर्मितैः । सगोमूत्रैः सलवणैः पिण्डैः सम्पूरणं हितम् ॥**

***शोधनद्रव्याणि = निम्बपत्रादीनि ॥ ४२ ॥**

योनि से पूय निकलने की चिकित्सा—यदि योनि से पीव का स्राव होता हो तो नीम की पत्ती आदि शोधनद्रव्यों को गोमूत्र में पीस कर सेंधानमक मिलाकर गोली बना कर योनि में रखने से लाभ होता है ॥ ४२ ॥

**दुर्गन्धां पिच्छिलां वाऽपि चूर्णैः पञ्चकषायजैः । पूरयेद्धारयेद्राजवृक्षादिक्वथिताम्बुना ॥४३॥**

***पञ्चकषायाः = वचावासापटोलप्रियङ्गुनिम्बाः । राजवृक्षः 'धनवहेरा' इति लोके ॥४३॥**

दुर्गन्धयुक्त और पिच्छिल योनि में वच, अडूसा, परोरा, फूलप्रियंगु और नीम—इन सबका चूर्ण भर दे और अमलतास आदि के काढ़े से योनि को धोवे ॥ ४३ ॥

**पिप्पल्या मरिचैर्माषैः शताह्वाकुष्ठसैन्धवैः । वर्त्तिस्तुल्या प्रदेशिन्या योनौ श्लेष्मविशोधिनी॥**

***तुल्या प्रदेशिन्या–दैर्घ्येण परिणाहेन च ॥ ४४ ॥**

पीपर, मरिच, उड़द, शोआ, कूट और सेंधानमक इन सब की तर्जनी अंगुली के बराबर लम्बी और मोटी वत्ती बना कर कफज योनि में रखने से श्लेष्मा का शोधन करती है ॥ ४४ ॥

**कर्णिन्यां वर्त्तयो देयाः शोधनद्रव्यनिर्मिताः ॥ ४५ ॥**

कर्णिनी नामक योनि में शोधनद्रव्यों की वत्ती बना कर योनि में रखना चाहिए ॥ ४५ ॥

**गुडूची त्रिफलादन्तीक्वथितोदकधारया । योनिं प्रक्षालयेत्तेन तत्र कण्डूः प्रशाम्यति ॥४६॥**

यदि योनि में खुजली होती हो तो गुरुच, हरड़, वहेड़ा, आँवला, जमालगोटा इन सब के काढ़े की धारों से योनि को धोने से वह शान्त हो जाती है ॥ ४६ ॥

**मुद्गयूषं सखदिरं पथ्यां जातीफलं तथा । निम्बं पूगञ्च सञ्चूर्ण्य वस्त्रपूतं क्षिपेद्भगे ॥ ४७ ॥**
**योनिर्भवति सङ्कीर्णा न स्रवेच्च जलं ततः । कपिकच्छूभवं मूलं क्वाथयेद्विधिना भिषक् ।**
**योनिः सङ्कीर्णतां याति क्वाथेनानेन धावने ॥ ४८ ॥**

खैर, हरड़, जायफल, नीम और सुपाड़ी इनका चूर्ण मूग के यूष में पीस कर छानकर सुखा ले। फिर इस चूर्ण को योनि में डालने से वह संकुचित हो जाती है और स्राव का होना बन्द हो जाता है। कैंवाच की जड़ के काढ़े से योनि को धोने से वह संकुचित हो जाती है ॥ ४७–४८ ॥

**जीरकद्वितयं कृष्णा सुषवी सुरभिर्वचा । वासकः सैन्धवश्चापि यवक्षारो यवानिका ॥४९॥**
**एषां चूर्णं घृते किञ्चिद्भृष्ट्वा खण्डेन मोदकम् । कृत्वा खादेद्यथावह्नि योनिरोगाद्विमुच्यते ॥**

सफेद जीरा, स्याह जीरा, पीपर, कलौंजी, सुगन्धित वच, अड़ूसा, सेंधा नमक जवाखार और अजवाइन इन सब के चूर्ण को घी में तनिक भून कर खाँड डालकर लड्डू बनाये। इन लड्डूओं को पाचनशक्ति के अनुसार खाते रहने से योनिरोग नष्ट हो जाता है ॥ ४९–५० ॥

**मूषकक्वाथसंसिद्धतिलतैलकृतः पिचुः । नाशयेद् योनिरोगांस्तान्धृतो योनौ न संशयः ॥५१॥**

चूहे के मांस का काढ़ा बनाकर उसी काढ़े से तिल का तेल पका ले। इस तेल का फाहा योनि में रखने से योनि रोग निःसन्देह नष्ट हो जाता है ॥ ५१ ॥

त्रिफलाऽदिघृतमाह—

**त्रिफलां द्वौ सहचरौ गुडूचीं सपुनर्नवाम् । शुकनासां हरिद्रे द्वे रास्नां मेदां शतावरीम् ॥५२॥**
**कल्कीकृत्य घृतप्रस्थं पचेत्क्षीरे चतुर्गुणे । तत्सिद्धं पाययेन्नारीं योनिरोगप्रशान्तये ॥ ५३ ॥**

त्रिफलाऽऽदिघृत—हरड़, वहेड़ा, आँवला, सफेद फूल की और पीले फूल की कटसरैया, गुरुच, गदहपुर्ना, श्योनाक, हरदी, दारुहल्दी, रासना, मेदा और शतावर इन सबके कल्क से ६४ तो० घी चौगुना दूध डाल कर पकाये। इस प्रकार सिद्ध किए हुए इस 'त्रिफलाऽऽदिघृत' को स्त्रियों को पिलाने से उनका योनिरोग नष्ट हो जाता है ॥ ५२–५३ ॥

फलघृतमाह—

**मञ्जिष्ठा मधुकं कुष्ठं त्रिफला शर्करा बला । मेदे पयस्याकाकोल्यौ मूलं चैवाश्वगन्धजम् ॥**
**अजमोदा हरिद्रे द्वे प्रियङ्गुः कटुरोहिणी । उत्पलं कुमुदं द्राक्षा काकोल्यौ चन्दनद्वयम् ॥**
**एतेषां कार्षिकैर्भागैर्घृतप्रस्थं विपाचयेत् । शतावरीरसं क्षीरं घृताद्देयं चतुर्गुणम् ॥ ५६ ॥**
**सर्पिरेतन्नरः पीत्वा स्त्रीषु नित्यं वृषायते । पुत्राञ्जनयते वीरान्मेधाऽऽढ्यान्प्रियदर्शनान् ॥**
**या चैवास्थिरगर्भा स्यात्पुत्रं वा जनयेन्मृतम् । अल्पायुषं वा जनयेद्या च कन्यां प्रसूयते ॥**
**योनिरोगे रजोदोषे परिस्रावे च शस्यते । प्रजावर्धनमायुष्यं सर्वग्रहनिवारणम् ॥ ५९ ॥**
**नाम्ना फलघृतं ह्येतदश्विभ्यां परिकीर्त्तितम् । अनुक्तं लक्ष्मणामूलं क्षिपन्त्यत्र चिकित्सकाः ॥**
**जीवद्वत्सैकवर्णाया घृतं तत्र प्रयुज्यते । आरण्यगोमयेनैव वह्निज्वाला च दीयते ॥ ६१ ॥**

फलघृत—मजीठ, मूलेठी, कूट (मीठा), हरड़, वहेड़ा, आँवला, खाँड, वरियारा, मेदा, महामेदा [अभाव में चौगुनी शतावर, काकोलिका दो पाठ आने से], क्षीरकाकोली, काकोली (अभाव में दुगुना असगन्ध), असगन्ध की जड़, अजमोदा, हरदी, दारुहल्दी, फूलप्रियङ्गु (पाठान्तर–हींग), कुटकी,

नीला कमल, कोइन ( कुमुदिनी ), मुनक्का, सफेद और लालचन्दन ये प्रत्येक पदार्थ एक-एक तोला लेकर कल्क बना ले। इस कल्क से ६४ तो० घृत, दुगुना ( घी से दुगुना ) सतावर का रस और दुगुना दूध डालकर पका ले। यह फलघृत कहलाता है। इसे अश्विनीकुमारों ने बतलाया है। इसे पीने से पुरुष की मैथुन करने की शक्ति प्रतिदिन बढ़ती है और वह बलवान बुद्धिमान और सुन्दर पुत्र उत्पन्न करता है। यदि किसी स्त्री के गर्भ न स्थिर रहता हो, मरा हुआ बच्चा पैदा हुआ करता हो या अल्पायु सन्तान उत्पन्न होती हो अथवा बार-बार कन्या ही उत्पन्न हो तो ऐसी स्त्री को यह घृत पिलाने से ये दोष शान्त हो जाते हैं। यह घृत समस्त योनिरोगों में, रजोदोष में और योनि-स्राव या प्रदर के लिए उत्तम है तथा सन्तान और आयु को बढ़ाने वाला और सभी प्रकार के भूत-प्रेत-ग्रहादि को दूर करने वाला है। इस घृत में ( यद्यपि पाठ में नहीं कहा गया है तो भी ) सफेद भटकटैया की जड़ डाल देनी चाहिए। इस घृत के लिए ऐसी गाय का घी लेना चाहिए, जिसका बछड़ा एक रङ्ग का हो और जीवित हो। घी के पकने में जङ्गली उपलों ( कण्डों ) की अग्नि का प्रवेश करना चाहिए॥ ५४-६१॥

***'मेदा-महामेदयो' रभावे शतावरी द्विगुणा देया। पयस्याऽत्र 'क्षीरकाकोली' तद्युगलाभावे 'अश्वगन्धा' द्विगुणा देया। प्रियङ्गुस्थाने केचिद्धिङ्गु पठन्ति। 'पयस्याकाकोल्या'-वित्युक्त्वा पुनः 'काकोल्यौ' इति काकोलीक्षीरकाकोल्योर्द्वैगुण्यार्थम्। एतस्य फलघृतस्य पाठो नानाविधस्तन्त्रेषु। तत्र हिङ्गुवचातगरजीवकर्षभका एवाधिकाः। 'जीवकर्षभकयो'-रभावे 'विदारीकन्दो' द्विगुणो देयः—इति फलघृतं सकलयोनिरोगेषु॥ ५४-६१॥**

फलघृत का पाठ अनेकों प्रकार का मिलता है। कहीं-कहीं हींग, वच, तगर और जीवक, ऋषभक, अभाव में दुगुना विदारीकन्द ये ओषधियाँ इस पुस्तक के योग की अपेक्षा अधिक कही गई हैं॥

योनिकन्दस्य चिकित्सामाह—

**गैरिकाम्रास्थिजन्तुघ्नरजन्यञ्जनकट्फलाः। पूरयेद्योनिमेतेषां चूर्णः क्षौद्रसमन्वितः॥६२॥**
**त्रिफलायाः कषायेण सक्षौद्रेण च सेचयेत्। प्रमदा योनिकन्देन व्याधिना परिमुच्यते॥**

योनिकन्द की चिकित्सा—गेरू, आम की गुठली, वायविडङ्ग, हरदी, रसौत और कायफर इनके चूर्ण में शहद मिलाकर योनि में भर देने से तथा हरड़, बहेड़े और आँवले के काढ़े में शहद मिलाकर सेवन करने से स्त्रियों का योनिकन्द नष्ट हो जाता है॥ ६२-६३॥

## अथ गर्भिणीरोगचिकित्सामाह।

तत्र चलितगर्भस्थापने ह्रीवेरादिक्वाथः—

**ह्रीवेरातिविषामुस्तमोचशक्रैः शृतं जलम्। दद्याद् गर्भे प्रचलिते प्रदरे कुक्षिरुज्यपि॥ ६४॥**

***कुक्षिरुग्=उदरव्यथा॥ ६४॥**

गिरते हुए गर्भ की चिकित्सा— सुगन्धवाला, अतीस, नागरमोथा, केला, इन्द्रजव इन के काढ़े को पीने से गिरते हुए गर्भ का स्थापन हो जाता है तथा प्रदर और उदर की पीड़ा नष्ट हो जाती है॥ ६४॥

**मधुकं चन्दनोशीरसारिवापद्मपत्रकैः। शर्करामधुसंयुक्तैः कषायो गर्भिणीज्वरे॥ ६५॥**

गर्भिणी के ज्वर की चिकित्सा—मुलेठी, लालचन्दन, खश, अनन्तमूल और कमल का पत्ता इनके काढ़े में मिश्री तथा शहद मिलाकर पिलाने से गर्भिणी स्त्री का ज्वर शान्त हो जाता है॥

**चन्दनं सारिवालोध्रमृद्वीकाशर्कराऽन्वितम्। क्वाथं कृत्वा प्रदद्याच्च गर्भिणीज्वरशान्तये।**
**पीतं विश्वमजाक्षीरैर्नाशयेद्विषमज्वरम्॥ ६६॥**

***गर्भिण्या इति शेषः॥ ६६॥**

लालचन्दन, अनन्तमूल, लोध, मुनक्का इनके काढ़े में मिश्री मिलाकर देने से गर्भिणी का ज्वर शान्त हो जाता है और बकरी के दूध के साथ सोंठ पीने से गर्भिणी स्त्री का विषम ज्वर नष्ट होता है ॥ ६६ ॥

**आम्रजम्बूत्वचः क्वाथैर्लेहयेल्लाजशक्तुकम् । अनेनालीढमात्रेण गर्भिणी ग्रहणीं जयेत् ॥६७॥**

आम और जामुन की छाल के काढ़े के साथ धान के लावा का सत्तू मिलाकर खाने से तत्काल गर्भिणी स्त्री का ग्रहणी रोग नष्ट हो जाता है ॥ ६७ ॥

**ह्रीवेरारलुरक्तचन्दनबलाधान्याकवत्सादनो-**
**मुस्तोशीरयवासपर्पटविषाक्वाथं पिबेद् गर्भिणी ।**
**नानाव्याधिरुजाऽतिसारगदके रक्तस्रुतौ वा ज्वरे**
**योगोऽयं मुनिभिः पुरा निगदितः सूत्यामयेऽप्युत्तमः ६८ ॥**

सुगन्धवाला, सोनापाठा , लाल चन्दन, बरियारा, धनिया, गुरुच, नागरमोथा, खश, जवासा, पित्तपापड़ा और अतीस इन सब का काढ़ा पीने से गर्भिणी स्त्री के अनेकों रोगों की पीड़ाएँ, अतिसार, रुधिरस्राव, ज्वर तथा सूतिका रोग नष्ट हो जाते हैं। इस योग को प्राचीन मुनियों ने कहा है ॥ ६८ ॥

गर्भस्रावगर्भपातयोर्निदानं पूर्वरूपं चाह—

**ग्राम्यधर्माध्वगमनयानायासप्रपीडनैः । ज्वरोपवासोत्पतनप्रहाराजीर्णधावनैः ॥ ६९ ॥**
**वमनाच्च विरेकाच्च कुन्थनाद् गर्भपातनात् । तीक्ष्णक्षारोष्णकटुकतिक्तरूक्षनिषेवणात् ॥७०॥**
**वेगाभिघाताद्विषमादासनाच्छयनाद्भयात् । गर्भे पतति रक्तस्य सशूलं दर्शनं भवेत् ॥ ७१ ॥**

***गर्भपातनाद्=गर्भपातननियमेन गर्भपातनशीलं द्रव्यम् । गर्भस्य स्रावपातयोः पूर्वरूपमाह–'गर्भे पतती'त्यादि । पतति = स्रावेण पातेन वा पतिष्यति ॥ ६९–७१ ॥**

गर्भस्राव और गर्भपात के निदान और पूर्वरूप—मैथुन करने से, मार्ग चलने से, घोड़े, रथ, हाथी आदि की सवारी करने से, परिश्रम से, अत्यधिक दबाने या मसलने से, ज्वर के कारण, उपवास से, गिरने, उछलने या उड़ने से, चोट लगने से, अजीर्ण से, दौड़ने से, वमन और विरेचन करने से, प्रवाहण करने ( काँखने ) से, गर्भ गिराने वाले द्रव्यों का उपयोग करने से, तीक्ष्ण, क्षार, उष्ण, कड़ुवा, तीता और रूखे पदार्थों के सेवन करने से, मल–मूत्रादि के वेगों को रोकने से, ऊँचे नीचे आसन पर अथवा टेढ़े बैठने या सोने से और भय के कारण गर्भस्राव या गर्भपात होता है। यदि गर्भ गिरने वाला होता है तो पहले शूल के सहित रक्त निकलता है ॥ ६९–७१ ॥

स्रावपातयोरवधिमाह—

**आ चतुर्थात्ततो मासात्प्रस्रवेद् गर्भविद्रवः । ततः स्थिरशरीरस्य पातः पञ्चमषष्ठयोः ॥७२॥**

***आ चतुर्थाद् मासाद्=चतुर्थमासपर्यन्तं, गर्भस्य विद्रवः= शोणितरूपः, 'गर्भः स्रवति शोणितम्' इति भोजवचनात् । स्थिरशरीरस्य = कठिनशरीरस्य ॥ ७२ ॥**

गर्भस्राव और गर्भपात की अवधि—गर्भस्थिति होने के चौथे महीने तक गर्भ रक्तरूप ( विद्रव ) रहता है, इसलिए यदि इस अवधि के भीतर गर्भ गिरता है तो उसे गर्भस्राव कहते हैं। भोज ने भी कहा है कि 'चौथे महीने तक गर्भ रुधिर रूप रहता है'। चौथे महीने के बाद गर्भ का शरीर कड़ा हो जाता है। इसलिए ५ वें और छठें महीने में जो गर्भ गिरता है वह 'गर्भपात' कहलाता है ॥ ७२ ॥

गर्भपातस्य निदानं दृष्टान्तं चाह—

**गर्भोऽभिघातविषमासनपीडनाद्यैः पक्वं द्रुमादिव फलं पतति क्षणेन ॥ ७३ ॥**

***यथा वृन्तलग्नं पक्वं फलमभिघातेनाकाले एव पतति, तथा गर्भोऽप्यभिघातादिनाऽकाले पतति ॥ ७३ ॥**

गर्भपात का निदान और उदाहरण—चोट लगने से, टेढ़े-मेढ़े या ऊँची-नीची जगह पर बैठने से तथा दबाने या पेट मसलने आदि कारणों से गर्भ गर्भाशय से ( उचित समय से पहले ही ) इस प्रकार गिर पड़ता है जैसे डाली में लगा हुआ पका फल चोट लगने से अकाल में ही वृक्ष से गिर पड़ता है ॥ ७३ ॥

गर्भस्रावचिकित्सामाह—

**गुर्विण्या गर्भतो रक्तं स्रवेद्यदि मुहुर्मुहुः। तन्निरोधाय सा दुग्धमुत्पलादिश्शृतं पिबेत् ॥७४॥**

गर्भस्राव की चिकित्सा—गर्भिणी के गर्भ में से यदि बार-बार रक्त गिरे तो निम्नलिखित उत्पलादि गण की ओषधियों के काढ़े से दूध पकाकर पीये तो रक्त का आना बन्द हो जाता है ॥७४॥

उत्पलादिगणमाह—

**उत्पलं नीलमारक्तं कह्लारं कुमुदं तथा। श्वेताम्भोजञ्च मधुकमुत्पलादिरयं गणः ॥ ७५ ॥**
**संशीलितो हरत्येव दाहं तृष्णां हृदामयम्। रक्तपित्तञ्च मूर्च्छाञ्च तथा छर्दिमरोचकम् ॥७६॥**

उत्पलादि गण—नीलकमल, लाल कमल, नीलोफर, कोइन (कुमुद), सफेद कमल और मुलेठी इनको उत्पलादि गण कहते हैं। इसका सेवन करने से दाह, प्यास, हृदय के रोग, रक्तपित्त, बेहोशी तथा वमन और अरुचि ये सब रोग नष्ट हो जाते हैं ॥ ७५-७६ ॥

गर्भपातोपद्रवानाह—

**प्रस्रंसमाने गर्भे स्याद्दाहः शूलञ्च पार्श्वयोः। पृष्ठरुक्प्रदरानाहौ मूत्रसङ्गश्च जायते ॥ ७७ ॥**

***प्रस्रंसमाने = पतति ॥ ७७ ॥**

गर्भपात के उपद्रव—जब गर्भपात होने लगता है तो जलन, पसवाड़े ( छाती के बगल में ) तथा पीठ में शूल, प्रदर ( योनिमार्ग से रक्तस्राव ), पेट का फूलना और मूत्र की रुकावट ये सब उपद्रव पैदा होते हैं ॥ ७७ ॥

गर्भस्य स्थानान्तरगमनोपद्रवानाह—

**स्थानात्स्थानान्तरं तस्मिन्प्रयात्यपि च जायते। आमपक्वाशयादौ तु क्षोभः पूर्वेऽप्युपद्रवाः॥**

***पूर्वेऽप्युपद्रवा = पार्श्वशूलादयः ॥ ७८ ॥**

जब गर्भ एक स्थान से दूसरे स्थान में जाता है तो आमाशय और पक्वाशय आदि में क्षोभ पैदा होता है तथा उपर्युक्त श्लोकोक्त शूलादि उपद्रव होते हैं ॥ ७८ ॥

गर्भपातोपद्रवचिकित्सामाह—

**स्निग्धशीतक्रियास्तेषु दाहादिषु समाचरेत्। कुशकाशोरुबूकाणां मूलैर्गोक्षुरकस्य च ॥**

गर्भपात के उपद्रवों की चिकित्सा—गर्भपात के दाहादि उपर्युक्त उपद्रवों की चिकित्सा के लिये स्निग्ध और शीतल उपचार करना चाहिए। कुश, कास, रेड़ और गोखरू इनकी जड़ से सिद्ध किये हुए दूध में मिश्री मिलाकर पिलाने से गर्भिणी का शूल नष्ट हो जाता है ॥ ७९ ॥

**शृतं दुग्धं सितायुक्तं गर्भिण्याः शूलहृत्परम्। श्वदंष्ट्रामधुकक्षुद्राऽम्लानः सिद्धं पयः पिबेत् ॥**
**शर्करामधुसंयुक्तं गर्भिणीवेदनापहम् ॥ ८० ॥**

***अम्लानः = पुष्पजातिरयं 'वाणपुष्प' इति गौडादौ प्रसिद्धः ॥ ८० ॥**

गोखरू, मुलेठी और कटसरैया से सिद्ध किया हुआ दूध, शहद और चीनी मिलाकर पीने से गर्भिणी स्त्री की वेदना शान्त होती है ॥ ८० ॥

**मृत्कोष्ठागारिकागेहसम्भवा नवमल्लिका। समङ्गा धातकीपुष्पं गैरिकं च रसाञ्जनम् ॥८१॥**
**तथा सर्जरसश्चैतान्यथालाभं विचूर्णयेत्। तच्चूर्णं मधुना लिह्याद् गर्भपातप्रशान्तये ॥८२॥**

***मृतकोष्ठागारिकागेहसम्भवा=कोष्ठागारिका=कोष्ठागारकारिका 'किरटी' तन्निर्मितगृहभवा मृत्तिका। समङ्गा=लज्जालुः ॥ ८१-८२ ॥**

भौंरी के घर ( बिलनी के घर ) की मिट्टी, मोगरे का फूल, लज्जावन्ती; धव का फूल, गेरू, रसौंत तथा राल इन द्रव्यों में से सबको या जितने मिल सकें उतने ही को ( चूर्ण रूप में ) मधु के साथ चाटते रहने से गर्भपात नहीं होने पाता ॥ ८१-८२ ॥

**कशेरुत्पलशृङ्गाटकल्कं वा पयसा पिबेत्। पक्वं वचारसोनाभ्यां हिङ्गुसौवर्चलान्वितम्।**
**आनाहे तु पिबेद् दुग्धं गुर्विणी सुखिनी भवेत् ॥ ८३ ॥**

***सौवर्चलं='चौहार' इति लोके ॥ ८३ ॥**

अथवा कसेरू, कमल और सिंघाड़ा का कल्क बनाकर दूध के साथ पीने से भी गिरता हुआ गर्भ रुक जाता है ॥

और वालवच तथा लहसुन से पकाये हुए दूध में काला नमक और हींग डालकर सेवन करने से आनाह से निर्मुक्त होकर गर्भिणी सुखी होती है ॥ ८३ ॥

**तृणपञ्चकमूलानां कल्केन विपचेत्पयः। तत्पयो गर्भिणी पीत्वा मूत्रसङ्गाद्विमुच्यते ॥८४॥**
**शालीक्षुकुशकाशैः स्याच्छरेण तृणपञ्चकम्। एषां मूलं तृषादाहपित्तासृङ्मूत्रसङ्गहृत् ॥८५॥**

तृणपञ्चमूल अर्थात् शालिधान्यों की जड़, ईख की जड़, दाभ की जड़, काँस की जड़ और सरपत की जड़ इनके कल्क से सिद्ध किये हुए दूध को पीने से गर्भिणी का मूत्रावरोध ( मूत्र न उतरना ) अच्छा हो जाता है और प्यास, जलन, रक्तपित्त भी दूर हो जाते हैं ॥ ८४-८५ ॥

गर्भिण्याः प्रतिमासचिकित्सामाह—

**मधुकं शाकबीजं च पयस्या सुरदारु च। अश्मन्तकस्तिलाः कृष्णास्ताम्रवल्ली शतावरी ॥**
**वृक्षादनी पयस्या च प्रियङ्गूत्पलसारिवाः। अनन्ता सारिवा रास्ना पद्मा मधुकमेव च ॥**
**बृहत्यौ काश्मरी चापि क्षीरिशुङ्गास्त्वचो घृतम्। पृश्निपर्णी वचा शिग्रुः श्वदंष्ट्रा मधुपर्णिका**
**शृङ्गाटकं विषं द्राक्षा कशेरु मधुकं सिता। वत्सैते सप्त योगाः स्युरर्द्धश्लोकसमापनाः ॥८९**
**यथासंख्यं प्रयोक्तव्या गर्भस्रावे पयोयुता। एवं गर्भो न पतति गर्भशूलञ्च शाम्यति ॥९०॥**

***शाकबीजं=शाको=महावृक्षः कर्कशपत्रस्तस्य बीजम्। पयस्याऽत्र 'क्षीरकाकोली' तद्लाभे 'अश्वगन्धा' ग्राह्या। अश्मन्तकः=कोविदारसदृशोऽम्लपत्रः 'अम्लोना' इति लोके। प्रियङ्गु=कङ्गुः। अनन्ता=उत्पलसारिवा। पद्मा=पद्मचारिणी 'भार्गी'ति केचित्। बृहत्यौ= स्थूलफला स्वल्पफला च। क्षीरिशुङ्गाः=क्षीरिणां वटादीनां शुङ्गाः=अविकसिताः प्रवालाः। मधुपर्णिका=गम्भारी। पयोयुताः प्रतिमासमर्द्धश्लोकोक्ताः=औषधमिलिताः कर्षमिताः शीततोयेन संपिष्टाः पलमितेन दुग्धेनालोडिताः पातव्या इत्यर्थः ॥ ८६-९० ॥**

गर्भिणी की प्रतिमास की चिकित्सा—प्रथम मास में मुलेठी, सागौन का बीज, क्षीरकाकोली ( अभाव में असगन्ध ), देवदार इनमें से यथालाभ ( जितने मिल सकें उतने ) पदार्थों का १ तो० कल्क दूध में घोलकर पिलाये।

द्वितीय मास में अश्मन्त ( इसके पत्ते कचनार की तरह होते हैं, इसे पश्चिम में आपटा, कहीं-कहीं अम्लोना, अम्लनोनिया और किसी देश में दीपक वृक्ष भी कहते हैं ), काले तिल, मजीठ और सतावर में से यथालाभ औषधियों का १ तो० कल्क दूध में घोल कर पिलाना चाहिए।

तृतीयमास में—वन्दा, फूलप्रियंगु, नीलाकमल, सफेद सारिवा ( अनन्तमूल ) इनमें से यथालाभ औषधियों का १ तो० कल्क दूध में घोल कर पिलाना चाहिए।

चतुर्थ मास में—जवासा या दूब, सारिवा, रासना, भारंगी और मुलेठी में से यथालाभ औषधियों का १ तो० कल्क बनाकर दूध में घोलकर पिलाना चाहिए।

पंचम मास में—छोटी और बड़ी कटेरी, गंभार, बड़ आदि क्षीरिवृक्षों का अंकुर और उनकी छाल इनमें से यथालाभ औषधियों का १ तो० कल्क दूध में घोलकर घी डालकर पिलाये।

षष्ठ मास में—पिठवन, बालवच, सहिजन, गोखरू और गम्भार में से यथालाभ ओषधियों का १ तो० कल्क बनाकर दूध में डाल कर गर्भिणी को पिलाये।

सप्तम मास में—सिंघाड़ा, कमलकंद (भसीड़), दाख, कसेरू, मुलेठी और मिश्री इनमें से यथालाभ ओषधियों का १ तो० कल्क दूध में घोलकर पिलाने से गर्भपात और गर्भस्राव नहीं होने पाता और गर्भसम्बन्धी शूल भी नष्ट हो जाता है। उपर्युक्त ओषधियों को ठंढे जल में कल्क बनाकर उस कल्क का १ तो० भर भाग दूध में घोल कर पिलाना चाहिए॥ ८९-९०॥

**कपित्थबृहतीबिल्वपटोलेक्षुनिदिग्धिकाः। मूलानि क्षीरसिद्धानि दापयेद्भिषगष्टमे॥ ९१॥**

**ॐकपित्थादीनां मूलानि मिलितानि पलमितानि पलाष्टकमिते क्षीरे द्वात्रिंशज्जलयुक्ते क्वाथयित्वा क्षीरमात्रमवशिष्टं पातुं दद्यादित्यर्थः॥ ९१॥**

अष्टम मास में—कैथ, बड़ी कटेरी, बेल, परोरा, ईख और छोटी भटकटैया इन सबकी जड़ (सब मिलाकर) ४ तो०, ३२ पल पानी (४ तो० का एक पल होता है) और ८ पल दूध में डालकर पकाये और दूध मात्र शेष रह जाने पर छानकर ठंढा करके गर्भिणी को पिलाये॥ ९१॥

**नवमे मधुकानन्तापयस्यासारिवा पिबेत्॥ ९२॥**

**ॐअत्रापि मधुकादीनि मिलित्वा कर्षमितानि शीततोयेन सम्पिष्टानि पलपरिमितेन दुग्धेनालोडितानि पिबेत्॥ ९२॥**

नवम मास में—मुलेठी, जवासा या दूर्वा, क्षीरकाकोली (अभाव में असगंध) और सफेद सारिवा इन सबको ठंढे जल में पीसकर इनका १ तो० कल्क ४ तो० दूध में घोलकर पिलाना चाहिए॥

**क्षीरं शुण्ठीपयस्याभ्यां सिद्धं स्याद्दशमे हितम्। सक्षीरं वा हिता शुण्ठी मधुकं सुरदारु च॥**

**ॐदशमे शुण्ठीपयस्याभ्यां पूर्ववत्क्वथितं पिबेत्। अथवा-शुण्ठीमधुकसुरदारूणि शीतलजलपिष्टानि दुग्धेनालोडितानि पिबेत्॥ ९३॥**

दशम मास में—सोंठ और असगंध से (अष्टम मास की विधि और मात्रा से) सिद्ध किये हुए दूध को पिलाये अथवा सोंठ, मुलेठी और देवदारु को ठंडे जल में पीस कर १ तो० कल्क दूध में घोलकर पिलाये॥ ९३॥

**क्षीरिकामुत्पलं दुग्धं समङ्गामूलकं शिवाम्। पिबेदेकादशे मासि गर्भिणीशूलशान्तये॥९४॥**

**ॐअत्र क्षीरिकायाः फलं दद्यात्। समङ्गामूलकं = लज्जालुमूलम्॥ ९४॥**

एकादश मास में—खिरनी के फल, कमल, लज्जावन्ती की जड़ और हरड़ इनको ठंढे जल में पीसकर १ तो० कल्क दूध में घोलकर पिलाना चाहिए। इससे गर्भिणी का शूल नष्ट होता है॥९४॥

**सिता विदारी काकोली क्षीरी चैव मृणालिका। गर्भिणी द्वादशे मासि पिबेच्छूलघ्नमौषधम्॥**

**एवमाप्यायते गर्भस्तीव्रा रुक् चोपशाम्यति॥ ९६॥**

**ॐकाकोल्यभावेऽश्वगन्धामूलं ग्राह्यम्॥ ९५-९६॥**

द्वादश मास में—मिश्री, विदारीकन्द, असगंध की जड़, पारिस पीपल के फल और कमल की नाल इनका १ तो० कल्क दूध में घोल कर शूल शान्त होने के लिए पिलाये। इस प्रकार उपचार करने से गर्भ की वृद्धि और पुष्टि होती है और तीव्र पीड़ा शान्त हो जाती है॥ ९५-९६॥

ॐ वातशुष्कगर्भचिकित्सामाह—

**गर्भो वातेन संशुष्को नोदरं पूरयेद्यदि। सा बृंहणीयैः संसिद्धं दुग्धं मांसरसं पिबेत्॥ ९७॥**

वात-शुष्क गर्भ की चिकित्सा—वायु द्वारा सूख जाने के कारण यदि गर्भ गर्भिणी के उदर को पुष्ट न करे (अर्थात् गर्भिणी का उदर उचित मात्रा में न बढ़े) तो जीवनीय गण की ओषधियों से सिद्ध किया हुआ दूध पीये तथा मांसरस का सेवन करे॥ ९७॥

**शुष्कार्त्तवमजाताङ्गं संशुष्कं मरुताऽर्दितम्। त्यक्तं जीवेन तत्तस्मात्कठिनं चावतिष्ठते॥**

**शुक्रार्त्तवार्दको वायुरुदराध्मानकृद् भवेत्। कदाचिच्चेत्तदाऽऽध्मानं स्वयमेव प्रशाम्यति॥**

